स्पष्टतया वर्णित है। आवेशश्चेतसो ज्ञानमर्थानां छन्दतः क्रिया। दृष्टिः श्रोत्रं स्मृतिः कान्तिरिष्टतश्चाप्यदर्शनम्॥ इत्यष्टविधमाख्यातं योगिनां बलमैश्वरम्। शुद्धसत्त्वसमाधानात् तत्सर्वमुपजायते॥ (च० शा० अ० १)

धन्वन्तरिः—धनु=शल्य, तस्यान्त=पारमियर्ति गच्छतीति धन्वन्तरिः। शल्यशास्त्र का आद्यन्त सम्यग्ज्ञाता धन्वन्तरि कहलाता है। वर्तमान में ऐसे विद्वान् को सर्जन कहा जाता है। भानुमती में धन्वन्तरि की निम्न व्याख्या है—जगत्पुरुषार्थसाधनाद् धनुर्धर्मस्तस्यान्तोऽत्याधिकालमृत्युसम्पादकोऽधर्मस्तस्यारिः शत्रुर्योऽसौ धन्वन्तरिः॥ भागवतमें विष्णु के अंशांश से धन्वन्तरि की उत्पत्ति मानी है स वै भगवतः साक्षाद् विष्णोरंशांशसम्भवः। धन्वन्तरिरिति ख्यात आयुर्वेददृगिज्यभाक्॥ विष्णुपुराण में अमृतपूर्णकलश को लिये हुए धन्वन्तरि की उत्पत्ति समुद्र से मानी गई है। मन्थानं मन्दरं कृत्वा नेत्रं कृत्वा च वासुकिम्। ततो मथितुमारब्धा मैत्रेय तरसाऽमृतम्॥ ततो धन्वन्तरिर्देवः श्वेताम्बरधरः स्वयम्। बिभ्रत्कमण्डलुं पूर्णममृतस्य समुत्थितः॥ अन्यच्च—धन्वन्तरिं धर्मभृतां वरिष्ठममृतोद्भवम्॥ १॥

अथ खलु भगवन्तममरवरमृषिगणपरिवृतमाश्रमस्थं काशिराजं दिवोदासं धन्वन्तरिमौपधेनववैतरणौरभ्रपौष्कलावतकरवीर्यगोपुररक्षितसुश्रुतप्रभृतय ऊचुः॥२॥

सर्व देवताओं में श्रेष्ठ, महर्षियों के समुदाय से परिवेष्टित, अपने आश्रम में विराजमान काशिराज दिवोदास भगवान् धन्वन्तरि को औपधेनव, वैतरण, औरभ्र, पौष्कलावत, करवीर्य, गोपुररक्षित, सुश्रुत आदि ऋषि प्रश्न करने लगे॥२॥

विमर्शः—सुश्रुतप्रभृतयः—भगवान् धन्वन्तरि के पास शल्य शास्त्र के अध्ययन करने के लिये अनेक ऋषि आये थे। उनमें जो प्रधान थे, उनका नाम मूल में लिखा है किन्तु शेष को प्रभृति शब्द से सम्बोधित किया है जैसे भोज, निमि, काङ्कायन, गार्ग्य, गालव आदि का प्रभृति से ग्रहण होता है॥२॥

भगवन्! शारीरमानसागन्तुव्याधिभिर्विविधवेदनाऽभिघातोपद्रुतान् सनाथानप्यनाथवद्विचेष्टमानान् विक्रोशतश्च मानवानभिसमीक्ष्य मनसि नः पीडा भवति। तेषां सुखैषिणां रोगोपशमार्थमात्मनश्च प्राणयात्राऽर्थं प्रजाहितहेतोरायुर्वेदं श्रोतुमिच्छाम इहोपदिश्यमानम्॥३॥

हे भगवन्! शारीर, मानस और आगन्तुक रोगों से, अनेक प्रकार की पीडा से दुःखित तथा मित्र, भृत्य, धन आदि वस्तुओं के होने से सनाथ होते हुए भी अनाथों की तरह तड़फते और विलाप करते हुए मनुष्यों को देखकर हमारे मन में पीडा उत्पन्न होती है। इसलिये सुखको चाहने वाले उन रोगियों के रोगों को नष्ट करने के लिये तथा अपने प्राणों की रोगादिकों से रक्षा करने के हेतु एवं सर्व साधारण प्रजा की हितकामना से आप द्वारा उपदिश्यमान आयुर्वेदशास्त्र को हम सुनना चाहते हैं॥३॥

विमर्शः—रोगभेदा—यद्यपि इसी ग्रन्थ के प्रथमाध्याय में व्याधियों के चार भेद सलक्षण बताये हैं तथा शार्ङ्गधर में भी "स्वाभाविकागन्तुककायिकान्तरा" चार भेद लिखे हैं किन्तु चिकित्सा शारीरिक, मानसिक और आगन्तुक इन तीन रोगों की ही हो सकती है अतः यहां तीनों रोगों का ही [illegible]। इसी हेतु चरक भी रोगों के तीन मुख्य भेद करता है "त्रयो रोगा निजागन्तुमानसाः" (च० सू० अ० ११) के स्वाभाविक रोग अचिकित्स्य होते हैं। कालस्य [illegible] जरामृत्युनिमित्तजाः। रोगाः स्वाभाविका दृष्टाः स्वभावो निष्प्रतिक्रियः॥ (च० श० १) "स्वाभाविकास्तु क्षुत्पिपासा जरामृत्युनिद्राप्रभृतयः" (सुश्रुतः) सुखैषिणाम्—अर्थ, मित्र, दारा, सुत, भृत्यादि सुख की अपेक्षा आरोग्य इस शास्त्र में प्रधान सुख माना गया है तथा शोक, चिन्ता, दारिद्र्यादिक [illegible] की अपेक्षा रोगों को ही यहां प्रधान दुःख माना है। "सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च" प्राणयात्रार्थ का (धनोपार्जन) अर्थ यहाँ उचित नहीं है क्योंकि [illegible] परमार्थ के लिये बना है। नार्थार्थं नापि कामार्थमथ भूतदयां प्रति। प्रकाशितो धर्मपरैरायुर्वेदो महर्षिभिः॥ चिकित्सा की पुण्यमें धन लेने की निन्दा की गई है कुर्वते ये तु वृत्त्यर्थं चिकित्सापुण्यविक्रयम्। ते हित्वा काञ्चनं राशिं पांशुराशिमुपासते॥३॥

अत्रायत्तमैहिकमामुष्मिकञ्च श्रेयः।
तद्भगवन्तमुपपन्नाः स्मः शिष्यत्वेनेति॥४॥

इस आयुर्वेद में सांसारिक और पारलौकिक कल्याण है, इस लिये हम शिष्यभाव से आप के पास आये हैं॥४॥

विमर्शः—वेदों के अध्ययन से केवल पारलौकिक सुख प्राप्त होता है किन्तु आयुर्वेद उभयलोक हितकारक है। पुण्यकर्मा भुवि पूजितो नृपैरसुक्षये शक्रसलोकतां व्रजेत्। (सु० अ० १) धर्मार्थ सद्धारस्य दाता नेहोपलभ्यते। न हि जीवितदानाद्धि दानमन्यद्विशिष्यते॥ तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः। वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितम्॥ (च० सू० अ० १)

तानुवाच भगवान्—स्वागतं वः; सर्वे एवामीमांस्या अध्याप्याश्च भवन्तो वत्साः!॥५॥

भगवान् धन्वन्तरि ने उन शिष्यों को कहा कि आप अच्छे कार्य के लिये आये हैं अतएव आप सब शिष्य कुलशीलादिदृष्टि से अविचारणीय और पढ़ाने योग्य हैं॥५॥

विमर्शः—योग्यशिष्याध्यापकलक्षणम्—अध्यापने कृतबुद्धिराचार्यः शिष्यमेवादितः परीक्षेत, ततोऽनन्तरमाचार्यं परीक्षेत॥ अध्याप्यशिष्यलक्षणम्—कृतज्ञाद्रोहिमेधाविशुचिकल्पानसूयकाः। अध्याप्या धर्मतः साधुशक्ताप्तज्ञानवित्तदाः॥ (याज्ञवल्क्यस्मृति अ० १-२८) योग्याध्यापकलक्षणम्—"पर्यवदातश्रुतं, परिदृष्टकर्माणं, दक्षं, दक्षिणं, शुचिं, जितहस्तमुपकरणवन्तं, सर्वेन्द्रियोपपन्नं, प्रकृतिज्ञं, प्रतिपत्तिज्ञमनुपस्कृतविद्यमनहङ्कृतमनसूयकमकोपनं क्लेशक्षमं, शिष्यवत्सलमध्यापकं ज्ञापनसमर्थं चेति। एवं गुणो ह्याचार्यः सुक्षेत्रमार्तवो मेघ इव शस्यगुणैः सुशिष्यमाशु वैद्यगुणैः सम्पादयति। (च० वि० अ० ८)

इह खल्वायुर्वेदं नामाष्टाङ्गमुपाङ्गमथर्ववेदस्यानुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रञ्च कृतवान् स्वयम्भूः। ततोऽल्पायुष्ट्वमल्पमेधस्त्वञ्चालोक्य नराणां भूयोऽष्टधा प्रणीतवान्॥६॥

आयुर्वेद अथर्ववेद का उपाङ्ग है और इसके आठ भाग हैं

र्वकाल में ब्रह्मदेव ने सृष्टिरचना के पूर्व इस आयुर्वेद को एक त्त श्लोकों और एक हजार अध्यायों के रूप में बनाया था श्चात् मनुष्यों को अल्प आयु तथा स्वल्प बुद्धि वाले जान कर नः उस आयुर्वेद को आठ भागों में विभक्त कर दिया ॥ ६ ॥

विमर्शः—चरक तथा हस्त्यायुर्वेद में आयुर्वेद को अथर्ववेद ा उपाङ्ग माना है किन्तु व्यासकृत चरणव्यूह एवं शङ्करोक्त ायुर्वेद ग्रन्थों में इसे ऋग्वेद का उपवेद माना है। अष्टाङ्गसंग्रहकार ने सुश्रुतसंहितानुसार आयुर्वेद की अष्टाङ्गों में वेभक्ति ब्रह्मदेव कृत न मानकर अग्निवेशादिकृत मानी है। ायुर्वेदः श्लोकलक्षेण पूर्वं ब्राह्मस्त्वासीदग्निवेशादयस्तु। कुरुष्वाङ्गेनं तेनं नामधाराः सुतन्त्रास्तस्यैकैकं नैकधाङ्गानि तेनुः ॥ ६ ॥

तद्यथा—शल्यं, शालाक्यं, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्यम्, अगदतन्त्रं, रसायनतन्त्रं, वाजीकरणतन्त्रमिति ॥ ७ ॥

शल्य, शालाक्य, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्य, अगदतन्त्र, रसायनतन्त्र और वाजीकरणतन्त्र ये इसके आठ अङ्ग हैं ॥ ७ ॥

अथास्य प्रत्यङ्गलक्षणसमासः ॥ ८ ॥

तत्र, शल्यं नाम विविधतृणकाष्ठपाषाणपांशुलोहलोष्टास्थिबालनखपूयास्रावदुष्टव्रणान्तर्गर्भशल्योद्धरणार्थं, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानव्रणविनिश्चयार्थञ्च ॥ ९ ॥

अब इस आयुर्वेद के आठों अङ्गों के संक्षिप्त लक्षण कहते हैं ॥ ८ ॥ आयुर्वेद के जिस अङ्ग में अनेक प्रकार के तृण ( घास ) काष्ठ ( लकड़ी ), पत्थर, धूलि के कण, लौह, मिट्टी, हड्डी, केश, नाखून, पूय ( मवाद = Pus ), स्राव ( Discharge ), दूषित व्रण, अन्तः शल्य तथा गर्भ ( मृतगर्भ ) शल्य आदि को निकालने का ज्ञान, यन्त्र, शस्त्र, क्षार और अग्निकर्म करने का ज्ञान तथा व्रणों का आम, पच्यमान और पक्व आदि का निश्चय किया जाता हो उसे शल्यतन्त्र कहते हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—शल्यशास्त्रलक्षणम्—अतिप्रवृद्धं नष्टदोषजं वा शरीरिणां स्थावरजङ्गमानाम्। यत्किञ्चिदाबाधकरं शरीरे तत्सर्वमेव प्रवदन्ति शल्यम्॥ शल् हिंसायां धातुस्तस्माच्छल्यं, शल् गत्यां वा धातुस्तस्मादपि शल्यं सिद्ध्यति। शल्यतन्त्र को पाश्चात्य वैद्यक में सर्जरी ( Surgery ) कहते हैं ॥ ९ ॥

शालाक्यं नामोर्ध्वजत्रुगतानां रोगाणां श्रवणनयनवदनघ्राणादिसंश्रितानां व्याधीनामुपशमनार्थम्, शलाकायन्त्रप्रणिधानार्थं च ॥ १० ॥

आयुर्वेद के जिस अङ्ग में जत्रु के ऊर्ध्वभाग स्थित कान, नेत्र, मुख, नासिका आदि में होने वाले रोगों की शान्ति का वर्णन किया गया हो तथा शलाकायन्त्रों के स्वरूप तथा प्रयोग करने की विधि का वर्णन किया गया हो उसे शालाक्यतन्त्र कहते हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—शालाक्यव्युत्पत्तिः—शलाका, तस्याः कर्म, तत्प्रधानं तन्त्रं शालाक्यं, शलाकया यत्कर्म क्रियते तच्छालाक्यम्। अष्टाङ्गहृदय में उसे ऊर्ध्वाङ्ग शब्द से बोधित किया है। हारीतसंहितामते शालाक्यलक्षणम्—शिरोरोगा नेत्ररोगाः कर्णरोगा विशेषतः। भ्रूकण्ठशङ्खमन्यासु ये रोगाः सम्भवन्ति हि॥ तेषां प्रतीकारकर्म नस्यवर्त्यञ्जनानि च। अभ्यङ्गमुखगण्डूषक्रियाः शालाक्यसंमिताः॥ जत्रु शब्द से ग्रीवा, कण्ठनाड़ी, ग्रीवामूल, वक्षोंऽससन्धि, हनुसन्धि आदि अनेक अर्थ गृहीत होते हैं किन्तु गणनाथ सेनजी ने प्रत्यक्षशारीर में जत्रु का पर्याय अक्षकास्थि देकर उसे क्लेविकिल ( Clavicle ) माना है। "अक्षकं नाम अंसमूलाद्उरःफलकसङ्गतं धनुर्वक्रं नलकास्थि,तदेव जत्रुसंज्ञमिति प्राञ्चः। चरक ने 'द्वावक्षकौ, एकं जत्रु' इस प्रकार दोनों शब्दों को भिन्नार्थ में प्रयुक्त किया है। इस तरह अक्षक से दोनों हंसलिया ( Clavicles ) और जत्रु से कण्ठनाडी ( Trachea ) मानना श्रेष्ठ है। डाक्टरी में शालाक्य के तीन विभाग किये गये हैं। नं० १ में कर्ण, नासा और कण्ठ ( Ear, Nose, Throat ), नं० २ में आंख का विभाग है जिसे (Ophthalmology) कहते हैं और नं० ३ में दन्तविभाग आता है जिसे ( Dentistry ) कहते हैं। शालाक्य में समाविष्ट शिरोरोग विभाग डाक्टरी में कायचिकित्सा का ही अङ्ग माना गया है ॥ १० ॥

कायचिकित्सा नाम सर्वाङ्गसंश्रितानां व्याधीनां ज्वररक्तपित्तशोषोन्मादापस्मारकुष्ठमेहातिसारादीनामुपशमनार्थम् ॥ ११ ॥

आयुर्वेद के जिस अङ्ग में सर्वशरीरगत रोगों जैसे ज्वर, रक्तपित्त, शोष, उन्माद, अपस्मार, कुष्ठ, प्रमेह, अतिसार आदि की शान्ति का वर्णन हो उसे कायचिकित्सा कहते हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—कायशब्देन सकलं शरीरं गृह्यते। अथवा कायति शब्दं करोतीति कायो जाठराग्निरनुक्तं भोजे-जाठरः प्राणिनामग्निः काय इत्यभिधीयते। यस्तं चिकित्सेत् सीदन्तं स वै कायचिकित्सकः॥ प्रायो जाठराग्निविकृतिमूला ज्वरातिसारप्रभृतयो रोगास्तथा च चरकः—शान्तेऽग्नौ म्रियते युक्ते चिरं जीवत्यनामयः। रोगी स्याद्विकृते मूलमग्निस्तस्मान्निरुच्यते॥ ११॥

भूतविद्या नाम देवासुरगन्धर्वयक्षरक्षःपितृपिशाचनागग्रहाद्युपसृष्टचेतसां शान्तिकर्मबलिहरणादिग्रहोपशमनार्थम् ॥ १२ ॥

आयुर्वेद के जिस अङ्ग में देव, दैत्य, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, पितर, पिशाच, नाग आदि ग्रहों से पीड़ित चित्तवाले रोगियों की शान्ति के लिए शान्ति पाठ, बलिप्रदान हवन आदि ग्रह दोषशामक क्रियाओं का वर्णन किया गया हो उसे भूतविद्या कहते हैं ॥ १२ ॥

विमर्शः—भूतविद्या नाम देवासुरगन्धर्वयक्षरक्षःपितृनागपिशाचग्रहात्मकानि भूतानि वेत्ति अनयेति, भूतावेशनिराकरणार्थं विद्येति वा भूतविद्या। डाक्टरी में इसे ( Demonology ) कहते हैं ॥१२॥

कौमारभृत्यं नाम कुमारभरणधात्रीक्षीरदोषसंशोधनार्थं दुष्टस्तन्यग्रहसमुत्थानाञ्च व्याधीनामुपशमनार्थम् ॥ १३ ॥

आयुर्वेद के जिस अङ्ग में बालकों के पोषण, धात्री के दुग्ध के दोषों के संशोधन उपाय तथा दूषित दुग्धपान और ग्रहों से उत्पन्न व्याधियों की चिकित्सा का वर्णन हो उसे कौमारभृत्यतन्त्र कहा गया है ॥ १३ ॥

विमर्शः—कुमाराणां भर्तिर्धारणं पोषणं चेति कुमारभृतिः, कुमा-

रभृतेरिदं कौमारभृत्यम्। अष्टाङ्गहृदय तथा संग्रह में इसे बालचिकित्सा तथा डाक्टरी में इसे (Science of Paediatrics) कहते हैं ॥ १३ ॥

अगदतन्त्रं नाम सर्पकीटलूतामूषिकादिदष्टविषव्यञ्जनार्थं विविधविषसंयोगोपशमनार्थं च ॥ १४ ॥

सर्प, कीट, लूता (मकड़ी) चूहे आदि के काटने से उत्पन्न विष लक्षणों को पहचानने के लक्षण तथा अनेक प्रकार के स्वाभाविक, कृत्रिम और संयोग विषों से उत्पन्न विकारों के प्रशमन का जहां वर्णन हो उसे अगदतन्त्र कहते हैं ॥ १४ ॥

विमर्श—गदो रोग, अगदो रोगप्रतीकार, तदर्थं तन्त्रमगदतन्त्रम्। अष्टाङ्गहृदय तथा सङ्ग्रह में दंष्ट्राचिकित्सा तथा चरक में विषगरवैरोधिकप्रशमन तथा जाङ्गलि, एवं डाक्टरी में (Toxicology) कहते हैं ॥ १४॥

रसायनतन्त्रं नाम वयःस्थापनमायुर्मेधाबलकरं रोगापहरणसमर्थञ्च ॥ १५ ॥

युवावस्था को अधिक समय तक बनी रखने के उपाय, आयु, धारणा शक्ति और बल की वृद्धि करने के प्रकार, एवं शरीर की स्वाभाविक रोग प्रतिरोधक शक्ति (Natural immunity) की वृद्धि के तरीकों का जहां वर्णन हो उसे रसायनतन्त्र कहते हैं ॥ १५ ॥

विमर्श—रसानां रसरक्तादीनामयनं प्रापणमाप्यायनं वेति रसायनम्। अथवा रसानां रसवीर्यविपाकादीनामायुरादिकारणानामयनं विशिष्टलाभोपायो रसायनं तदर्थं तन्त्रं रसायनतन्त्रम्। तदुक्तं चरके "लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम्॥ रसायनफलम्-दीर्घमायुः स्मृतिं मेधामारोग्यं तरुणं वयः। प्रभावर्णस्वरौदार्यं देहेन्द्रियबलं परम्॥ वाक्सिद्धिं प्रणतिं कान्तिं लभते ना रसायनात्॥ अस्य प्रयोगाच्च्यवनः सुवृद्धोऽभूत्पुनर्युवा। (च० चि० अ० १)

वाजीकरणतन्त्रं नामाल्पदुष्टक्षीणविशुष्करेतसामाप्यायनप्रसादोपचयजननिमित्तं प्रहर्षजननार्थञ्च ॥१६॥

अल्प, दुष्ट, क्षीण और शुष्कवीर्यवाले मनुष्यों के वीर्य की पुष्टि, शोधन, वृद्धि और उत्पत्ति तथा स्वस्थ लोगों में मैथुन के समय हर्ष बढ़ाने के लिए जो वर्णन किया जाता है उसे वाजीकरणतन्त्र कहते हैं।

विमर्श—वाजीकरणव्युत्पत्ति-वजनं वाजः शुक्रस्य वेगः, स विद्यते येषान्ते वाजिनः,अवाजिनो वाजिनः क्रियन्तेऽनेनेति वाजीकरणम् अथवा स्त्रीषु विषये नरो वाजीव शक्तिं प्राप्नोतीति तद्वाजीकरणम्। येन वाऽत्यर्थं व्यज्यते स्त्रीषु शुक्रं तद्वाजीकरणम्। 'येन नारीषु सामर्थ्यं वाजिवल्लभते नरः। व्यज्यते चाधिकं येन वाजीकरणमेव तत्॥वाजः शुक्रं सोऽस्यास्तीति वाजी,अवाजी वाजी क्रियते येन तद्वाजीकरणम्। किंवा वाजो मैथुनं तथा च हारीतः-वाजो नाम प्रकाशत्वात्तच्च मैथुनसंज्ञितम्। वाजीकरणसंज्ञानि पुरस्तमेव प्रचक्षते॥ वाजीकरणभेदाश्च—शुक्रस्रुतिकरं किञ्चित् किञ्चिच्छुक्रविवर्द्धनम्। स्रुतिवृद्धिकरं किञ्चित् त्रिविधं वृष्यमुच्यते॥ तत्र स्रुतिकरं स्त्रीस्पर्शादि, वृद्धिकरं क्षीरादि, स्रुतिवृद्धिकरं माषादि। अल्परेतस पञ्चविंशतिमप्राप्ता, क्षीणरेतसस्तु मध्यमवयस कारणादल्पीभूतरेतस शुष्करेतसो वृद्धा। इति डल्हण, बाल तथा वृद्ध पुरुष के लिये स्त्रीगमन निषिद्ध है। जैसा कि कहा भी है—अति बालो ह्यसम्पूर्णसर्वधातुः स्त्रियं व्रजन्। उपतप्येत सहसा तडागमिव काजलम्॥ शुष्कं रूक्षं यथा काष्ठं जन्तुदग्धं विजर्जरम्। स्पृष्टमाशु विशीर्येत तथा वृद्धः स्त्रियो व्रजन्॥ (च० चि० अ० २)

अतएव वाजीकरण का प्रयोग कारणवश अल्प, दुष्ट, क्षीण और शुष्क वीर्य पुरुषों के लिये मुख्यतः माना गया है।

एवमयमायुर्वेदोऽष्टाङ्ग उपदिश्यते; अत्र कस्मै किमुच्यतामिति ॥ १७ ॥

इस तरह यह आयुर्वेद अष्टाङ्ग कहलाता है, इन अङ्गों में से किस शिष्य को कौन सा अङ्ग पढ़ावें ॥ १७ ॥

त ऊचुः—अस्माकं सर्वेषामेव शल्यज्ञानं मूलं कृत्वोपदिशतु भगवानिति ॥ १८ ॥

शिष्यों ने कहा कि आप हम सब को शल्यज्ञान प्रधान आयुर्वेद का उपदेश करें ॥ १८ ॥

स उवाचैवमस्त्विति ॥ १९ ॥

भगवान् धन्वन्तरि ने कहा कि ऐसा ही किया जायगा ॥

त ऊचुर्भूयोऽपि भगवन्तम्—अस्माकमेकमतीनां मतमभिसमीक्ष्य सुश्रुतो भगवन्तं प्रक्ष्यति, अस्मै चोपदिश्यमानं वयमप्युपधारयिष्यामः ॥ २० ॥

उन शिष्यों ने फिर भगवान् धन्वन्तरि से कहा कि एक ही मत (विचार) वाले हम में से सुश्रुत हमारी आन्तरिक इच्छा का ध्यान रख कर आप से प्रश्न करेगा और आप द्वारा उसके प्रश्नों के उत्तर के रूप में दिये गये आयुर्वेदोपदेश को हम सब धारण करेंगे ॥ २० ॥

स उवाचैवमस्त्विति ॥ २१ ॥

भगवान् धन्वन्तरि ने कहा कि-ऐसा ही होगा ॥ २१ ॥

वत्स सुश्रुत! इह खल्वायुर्वेदप्रयोजनं—व्याध्युपसृष्टानां व्याधिपरिमोक्षः स्वस्थस्य रक्षणञ्च ॥ २२ ॥

हे वत्स सुश्रुत! रोगों से व्याप्त मनुष्यों की रोगों से मुक्ति तथा स्वस्थ के स्वास्थ्य की रक्षा ये ही दो आयुर्वेद के मुख्य प्रयोजन हैं ॥ २२ ॥

विमर्श—चरक ने भी यही आयुर्वेद का मुख्य प्रयोजन माना है किन्तु वहाँ प्रथम स्वास्थ्य रक्षण तत रोग मुक्ति यह उपयुक्त क्रम दिया है। "प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारप्रशमनञ्च" (च० सू० अ० ३०) चरक ने प्रकारान्तर से रसरक्तादि धातुओं की साम्यता रखना भी इस तन्त्र का उद्देश्य माना है जो इन्हीं दोनों में समाविष्ट-सा है। 'धातुसाम्यक्रिया प्रोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम्। (च० सू० अ० १) डाक्टरी में स्वास्थ्यरक्षण विभाग को (Preventive Medicine and Hygiene तथा चिकित्सा विभाग को Curative Medicine) कह कर ये ही दो विभाग माने हैं।

आयुरस्मिन् विद्यतेऽनेन वा आयुर्विन्दतीत्यायुर्वेदः॥

आयु (के हिताहित) का विचार जिसमें हो तथा (दीर्घ) आयु की प्राप्ति जिसके उपदेशों से होती हो उसे आयुर्वेद कहते हैं॥

विमर्श—चरकेऽपि नं० १ आयुर्वेदयतीत्यायुर्वेद (सू० अ० ३०) नं० २ हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम्। मानञ्च तच्च

यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ॥ (सु० अ० १) नं० २ शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगो धारि जीवितम् । नित्यगश्चानुबन्धश्च पर्यायैरायुरुच्यते ॥ तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः ॥ (सू० अ० १) नं० ४ शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगविशिष्टत्वे सति धार्याचनेकपर्यायवाचकैर्नामभिरभिधीयमानत्वमायुष्ट्वमिति परिष्कृतोऽर्थः, नं० ५ "यतश्चायुष्याण्यनायुष्याणि च द्रव्यगुणकर्माणि वेदयत्यतोऽप्यायुर्वेदः" (सू० अ० ३०) नं० ६ आयुर्हिताहितं व्याधेर्निदानं शमनं तथा । विद्यते यत्र विद्वद्भिः स आयुर्वेद उच्यते ॥

तस्याङ्गवरमाद्यं प्रत्यक्षागमानुमानोपमानैरविरुद्धमुच्यमानमुपधारय ॥ २४ ॥

इस आयुर्वेद के सर्वश्रेष्ठ और आद्य अङ्ग का प्रत्यक्ष, आगम, अनुमान और उपमान इन चारों प्रमाणों से अविरुद्ध जो उपदेश कर रहा हूं उसको तुम धारण करो ॥ २४ ॥

विमर्शः—यहाँ पर वर्णित प्रत्यक्षादि चार प्रमाण महर्षि गौतम के मत से हैं । "प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि" (न्यायसूत्र) वैशेषिक तथा सांख्य के मत में प्रमाण तीन होते हैं और उपमान को अनुमान में ही प्रविष्ट करते हैं । किन्तु चरक ने चार और तीन प्रमाण माने हैं । "द्विविधमेव खलु सर्वं सच्चासच्च । तस्य चतुर्विधा परीक्षा—आप्तोपदेशः प्रत्यक्षमनुमानं युक्तिश्चेति (सू० अ० ११) त्रिविधं खलु रोगविशेषविज्ञानं भवति तद्यथा—आप्तोपदेशः प्रत्यक्षमनुमानञ्चेति (वि० अ० ४) ।

एतद्ध्यङ्गं प्रथमम्, प्रागभिघातव्रणसंरोहाद्यज्ञशिरःसन्धानाच्च । श्रूयते हि, यथा—"रुद्रेण यज्ञस्य शिरश्छिन्नमिति, ततो देवा अश्विनावभिगम्योचुः—भगवन्तौ ! नः श्रेष्ठतमौ युवां भविष्यथः, भवद्भ्यां यज्ञस्य शिरः सन्धातव्यमिति । तावूचतुरेवमस्त्विति । अथ तयोरर्थे देवा इन्द्रं यज्ञभागेन प्रासादयन् । ताभ्यां यज्ञस्य शिरः संहितम्" इति ॥ २५ ॥

शल्य शालाक्यादि आठ अङ्गों में शल्य अङ्ग ही मुख्य है क्योंकि पूर्व समय में देवदानव युद्ध में प्रहारजन्य व्रणों के रोपण करने से तथा यज्ञ के कटे हुए शिर का सन्धान कर देने से इसी अङ्ग को प्रधान माना है । यह सुनने में आता है कि प्रकुपित शिव ने यज्ञ का शिरश्छेदन कर दिया था, तब देवताओं ने अश्विनीकुमारों के पास जाकर कहा कि आप हमारे में अतिश्रेष्ठ होंगे । आपको यज्ञ के कटे शिर का सन्धान करना चाहिये । दोनों ने कहा ऐसा ही हो, तब देवताओं ने अश्विनीकुमारों को यज्ञ का भाग मिलने के लिये इन्द्र को प्रसन्न किया । इस तरह अश्विनीकुमारोंने यज्ञ के कटे शिर का सन्धान किया ॥ २५ ॥

विमर्शः—इस वर्णन से शल्यशास्त्र का महत्त्व तथा शल्यकोविद का सम्मान विदित होता है । चरक में भी यह वर्णन है । अश्विनौ देवभिषजौ यज्ञवाहाविति स्मृतौ । दक्षस्य हि शिरश्छिन्नं पुनस्ताभ्यां समाहितम् ॥ (चि० अ० १)

अष्टास्वपि चायुर्वेदतन्त्रेष्वेतदेवाधिकमभिमतम्, आशुक्रियाकरणात्, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानात्, सर्वतन्त्रसामान्याच्च ॥ २६ ॥

आशु (शीघ्र) क्रिया करने से, यन्त्र, शस्त्र, क्षार और अग्नि का प्रयोग करने से, तथा अन्य सर्वतन्त्रों के समान चिकित्सा इसमें होने से आठों तन्त्रों में यही शल्यतन्त्र अधिक माननीय है ॥ २६ ॥

विमर्शः—चरक में भी अनेक स्थल पर शल्यचिकित्सा का महत्त्व स्वीकृत किया गया है । गुल्मरोगे—तत्र धान्वन्तरीयाणामधिकारः क्रियाविधौ । वैद्यानां कृतयोग्यानां व्यधशोधनरोपणे ॥ उदररोगे—इदन्तु शल्यहर्तॄणां कर्म स्याद् दृष्टकर्मणाम् । अर्शसि—उत्पाटके शस्त्रेण कर्तनं हितमर्शसाम् । दाहं क्षारेण चाप्येके दाहमेके तथाग्निना ॥ (च० चि० अ० १३)

तदिदं शाश्वतं पुण्यं स्वर्ग्यं यशस्यमायुष्यं वृत्तिकरञ्चेति ॥ २७ ॥

यह शल्यतन्त्र शाश्वत (नित्य), पुण्यदायक, स्वर्गदायक, यश करने वाला, आयु के लिये हितकर तथा जीविकोपयोगी है ॥ २७ ॥

विमर्शः—चिकित्सा की एवज में धनादिग्रहण करना निन्दित है । कुर्वते ये तु वृत्त्यर्थं चिकित्सापण्यविक्रयम् । ते हित्वा काञ्चनं राशिं पांशुराशिमुपासते ॥ (चि० अ० १) चरमादीविषविषं कथितं ताम्रमेव वा । पौनमस्यमिसन्तसा भक्षिता वाप्ययोगुडाः ॥ न तु श्रुतवतां वेशं बिभ्रता शरणागतात् । गृहीतमन्नं पानं वा वित्तं वा रोगपीडितात् ॥ (च० सू० अ० १) "या पुनरीश्वराणां वसुमतां वा सकाशात्सुखोपहारनिमित्ता भवत्यर्थावाप्तिः" (च० सू० अ० ३०) आज का चिकित्सक अधिकतर लुटेरा बन गया है । शास्त्रमर्यादा को कौन माने । डाक्टर लोग तो मनुष्य मरा पड़ा हो फिर भी उसकी फीस लेते हैं और न देने पर मुकदमे तक करते हैं । यह अतीव निन्दाजनक है । यदि चिकित्सक उदारहृदय होकर सेवा करे तो उसकी सेवा निष्फल नहीं हो सकती । क्वचिद्धर्मः क्वचिन्मैत्री क्वचिदर्थः क्वचिद्यशः । कर्माभ्यासः क्वचिच्चेति चिकित्सा नास्ति निष्फला ॥ नार्थार्थं नापि कामार्थमथ भूतदयाम्प्रति । वर्तते यश्चिकित्सायां स सर्वमतिवर्तते ॥ न हि जीवितदानाद्धि दानमन्यद्विशिष्यते । सन्निपातार्णवे मग्नं योऽभ्युद्धरति मानवः । कस्तेन न कृतो धर्मः काञ्च पूजा न सोऽर्हति ॥

ब्रह्मा प्रोवाच ततः प्रजापतिरधिजगे, तस्मादश्विनौ, अश्विभ्यामिन्द्रः, इन्द्रादहं, मया त्विह प्रदेयमर्थिभ्यः प्रजाहितहेतोः ॥ २८ ॥

इस आयुर्वेद को सर्वप्रथम ब्रह्मा ने कहा । ब्रह्मा से प्रजापति दक्ष ने प्राप्त किया । दक्षप्रजापति से अश्विनीकुमारों ने इसका अध्ययन किया । अश्विनीकुमारों से इन्द्र ने पढ़ा तथा इन्द्र से मैंने (धन्वन्तरि ने) पढ़ा । प्रजा के हित के लिये याचकरूप में आये हुये तुम सबको मुझे अध्यापन रूप से देना है ॥ २८ ॥

विमर्शः—गुरुमुख से पढ़ी विद्या का शिष्यों में सञ्चार न करने से वह ऋणी तथा पापभागी होता है । सम्यग् गुरुमुखादधीत्य यो न प्रयच्छत्यन्तेवासिभ्यः स खलु ऋणी गुरुजनस्य महदेनो विन्दति ।

भवति चात्र—

अहं हि धन्वन्तरिरादिदेवो जरारुजामृत्युहरोऽम-

राणाम्। शल्याङ्गमङ्गैरपरैरुपेतं प्राप्तोऽस्मि गां भूय इहोपदेष्टुम् ॥ २९ ॥

देवताओं की वृद्धावस्था, रोग तथा मृत्यु को नष्ट करने वाला आदिदेव मैं धन्वन्तरि आयुर्वेद के अन्य अङ्गों के साथ शल्यतन्त्र का उपदेश करने के लिये फिर से इस पृथ्वी पर अवतीर्ण हुआ हूँ ॥ २९ ॥

विमर्शः—पुराणों में समुद्रमन्थन के समय धन्वन्तरि की उत्पत्ति लिखी है।

अस्मिन् शास्त्रे पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते। तस्मिन् क्रिया, सोऽधिष्ठानम्; कस्मात्? लोकस्य द्वैविध्यात्। लोको हि द्विविधः-स्थावरो जङ्गमश्च। द्विविधात्मक एवाग्नेयः सौम्यश्च, तद्भूयस्त्वात्; पञ्चात्मको वा। तत्र चतुर्विधो भूतग्रामः-संस्वेदजजरायुजाण्डजोद्भिज्जसंज्ञः। तत्र पुरुषः प्रधानं, तस्योपकरणमन्यत्। तस्मात् पुरुषोऽधिष्ठानम्॥ ३० ॥

इस आयुर्वेद शास्त्र में पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश ये पञ्चमहाभूत तथा शरीरी (आत्मा) इनके संयोग को पुरुष कहा है। इसी पुरुष की चिकित्सा की जाती है एवं यही पुरुष चिकित्सा तथा कर्मफल का अथवा स्वास्थ्य और रोगों का अधिष्ठान है क्यों कि संसार दो प्रकार का होने से सजीव सृष्टि स्थावर और जङ्गम भेद से दो प्रकार की है। अथवा अग्नि तथा जल तत्व की अधिकता होने से आग्नेय और सौम्य ये इसके दो भेद हैं। किंवा पञ्च महाभूतों से बनी होने से यह सृष्टि पञ्चात्मिका है। इनमें सम्पूर्ण प्राणिवर्ग स्वेदज, जरायुज, अण्डज और उद्भिज्ज भेद से चार प्रकार के होते हैं। इनमें पुरुष प्रधान है तथा अन्य इसके साधन हैं इस हेतु पुरुष अधिष्ठान है ॥ ३० ॥

विमर्शः—यद्यपि सामान्यतया पुरुष शब्द से समस्त पशु आदि का बोध होता है तो भी यहां पर पुरुष से मनुष्य का ग्रहण करना चाहिये क्योंकि आयुर्वेद का उपदेश मनुष्य के लिये है। चरक ने भी ६ तत्वों के संयोग को पुरुष माना है। खादयश्चेतनाषष्ठा धातवः पुरुषः स्मृतः। पुरि शेते इति पुरुषः। पुरुष के लिये चरक ने लोक शब्द का भी प्रयोग किया है। षड् धातवः समुदिता लोक इति शब्दं लभन्ते (च० शा०) सत्वमात्मा शरीरञ्च त्रयमेतत्त्रिदण्डवत्। लोकस्तिष्ठति संयोगात् तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम्॥ (च० सू० अ० १) आग्नेय और सौम्य से आर्तव तथा शुक्र का अर्थ भी उचित है क्योंकि इन्हीं दोनों के योग से ही सजीव सृष्टि की रचना होती है। "सौम्यं शुक्रमार्तवमाग्नेयम्"

तद्दुःखसंयोगा व्याधय उच्यन्ते ॥ ३१ ॥

जिनके संयोग से पुरुष (मनुष्य) को दुःख होता है उन्हें व्याधि (रोग) कहते हैं।

विमर्शः—तच्छब्देनानन्तरनिर्दिष्टः पुरुषोऽधिक्रियते, दुःखं कायवाङ्मानसी पीडा, विविधं दुःखमादधतीति व्याधयः। तस्य पुरुषस्य दुःखाय संयोगो येषामागन्तुप्रभृतीनां ते व्याधयः। अथवा तस्य पुरुषस्य येषु सत्सु यैर्वा कारणभूतैः, येभ्यो वा दुःखजायते ते व्याधयः।

ते चतुर्विधाः—आगन्तवः, शारीराः, मानसाः, स्वाभाविकाश्चेति॥ ३२ ॥

ये व्याधियां चार प्रकार की होती हैं—आगन्तुक, शारीरिक, मानसिक और स्वाभाविक ॥ ३२ ॥

विमर्शः—आयुर्वेद में रोगों के भेद कई तरह से किये गये हैं। "त्रयो रोगा निजागन्तुमानसाः" तत्र निजः शारीरदोषसमुत्थः, आगन्तुर्भूतविषवाय्वग्निसम्प्रहारादिसमुत्थः, मानसः पुनरिष्टस्यालाभाल्लाभाच्चानिष्टस्योपजायते। (च० सू० अ० ११) चत्वारो रोगा भवन्ति—आगन्तुवातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः। विकाराः पुनरपरिसङ्ख्येयाः, प्रकृत्यधिष्ठानलिङ्गायतनविकल्पविशेषापरिसङ्ख्येयत्वात्। (च० सू० अ० २०) हेतुभेदेन त्रिविधा व्याधयो भवन्ति, आग्नेया, सौम्या, वायव्याश्च, द्विविधाश्चापरे राजसाः, तामसाश्च। (अ० नि० अ० १) शार्ङ्गधरमते चत्वारो रोगाः—स्वाभाविकागन्तुककायिकान्तरा रोगा भवेयुः किल कर्मदोषजाः।

तेष्वागन्तवोऽभिघातनिमित्ताः। शारीरास्त्वन्नपानमूला वातपित्तकफशोणितसन्निपातवैषम्यनिमित्ताः। मानसास्तु क्रोधशोकभयहर्षविषादेर्ष्याऽभ्यसूयादैन्यमात्सर्यकामलोभप्रभृतय इच्छाद्वेषभेदैर्भवन्ति। स्वाभाविकास्तु क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रकृतयः॥ ३३ ॥

इनमें आगन्तुक रोग शस्त्र, लाठी, पाषाण आदि के आघात से उत्पन्न होते हैं। शारीरिक रोग हीन, मिथ्या और अति मात्रा में प्रयुक्त अन्नपान के कारण कुपित हुए या विषम हुए वात, पित्त, कफ, रक्त या इनके सन्निपात (समूह) से उत्पन्न होते हैं। मानस रोग क्रोध, शोक, भय, हर्ष, विषाद, ईर्ष्या, अभ्यसूया, मनोदैन्य, मात्सर्य, काम, लोभ आदि से तथा इच्छा और द्वेष के अनेक भेदों से उत्पन्न होते हैं। स्वाभाविक रोग भूख, प्यास, वृद्धावस्था, मृत्यु और निद्रा आदि हैं ॥३३॥

विमर्शः—यद्यपि सुश्रुत ने कई जगह वातादि तीन ही दोष माने हैं 'वातपित्तश्लेष्माण एव देहसम्भवहेतवः' (सू. अ. २१) "सर्वेषाञ्च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलम्" (सू. अ० २४) तथापि शल्यतन्त्र दृष्टि से व्रणोत्पत्ति और व्रणसन्धान में रक्त की प्रधानता होने से उसे दोषरूप में माना है किन्तु वह सर्वमति से दूष्य ही है। वस्तुतस्तु स्वतन्त्रदूषणात्मकत्वाभावात्प्रकृत्यारम्भकत्वाभावाच्च दूष्यत्वैव शोणितस्य न दोषता" इति गणनाथसेनाः।

त एते मनःशरीराधिष्ठानाः॥ ३४ ॥

ये चारों प्रकार के रोग मन और शरीर को आश्रित कर उत्पन्न होते हैं ॥ ३४ ॥

तेषां संशोधनसंशमनाहाराचाराः सम्यक्प्रयुक्ता निग्रहहेतवः॥ ३५ ॥

इन रोगों का निग्रह या प्रतीकार देश, काल, वय, मात्रा आदि रूपसे सम्यक्प्रयुक्त संशोधन, संशमन, आहार और विहार से होता है ॥ ३५ ॥

विमर्शः—संशोधनलक्षणम्—यदीरयेद्बहिर्दोषान् पञ्चधाशोधनञ्च तत्। नीरूहो वमनं कायशिरोरेकोऽस्त्रविस्रुतिः॥ (अ० सं० सू० अ० २४) संशमन लक्षणम्—न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि। समीकरोति विषमान् तत्संशमनमुच्यते॥ आहारभेदाः—मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायभेदेन षड्विधः। भक्ष्यं भोज्यं तथा पेयं चर्व्यं चोष्यं लेह्यञ्च षड्विधः। शीतोष्णवीर्यभेदेन द्विविधः,

"पञ्चभूतात्मके देहे आहारः पाञ्चभौतिकः" इति पञ्चविधः॥

**प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसाञ्च, स षट्सु रसेष्वायत्तः, रसाः पुनर्द्रव्याश्रयाः, द्रव्याणि पुनरोषधयः। तास्तु द्विविधाः—स्थावरा जङ्गमाश्च॥ ३६॥**

प्राणियों की जीवन रक्षा का मूल कारण आहार ही है तथा शरीर के बल, वर्ण और ओज ( Vitality ) की रक्षा या वृद्धि में भी आहार ही कारण है। यह आहार षड्रसात्मक या षड् रसाश्रयी होता है। रस द्रव्यों के आश्रित होते हैं। ओषधियों को द्रव्य कहा जाता है। स्थावर और जङ्गम ये दो ओषधियों के भेद हैं॥ ३६॥

**विमर्शः**—"आहारः प्राणिनां प्राणाः" वर्णः प्रसादः सौस्वर्यं जीवितं प्रतिभा सुखम्। तुष्टिः पुष्टिर्बलं मेधा सर्वमन्ने प्रतिष्ठितम्॥ ( च० सू० अ० २७ ) "एकरसाहारः कर्शनीयानां, सर्वरसाभ्यवहारो बलकराणाम्"। ओषधिभ्योऽन्नम्, अन्नात्पुरुषः, अन्नाद्भूतानि जायन्ते। जातान्यन्नेन वर्धन्ते, अन्नं हि भूतानां ज्येष्ठं तस्मात्सर्वौषधमुच्यते। ( तैत्तिरीयोपनिषद् ) परीक्ष्य हितमश्नीयाद्देहो ह्याहारसम्भवः। ( च०सू०अ० २८ ) चरके द्रव्यलक्षणम्—यत्राश्रिताः कर्मगुणाः कारणं समवायि यत्। तद्द्रव्यम्। खादीन्यात्मा मनः कालो दिशश्च द्रव्यसंग्रहः। सेन्द्रियं चेतनं द्रव्यं निरिन्द्रियमचेतनम्॥ किञ्चिद्दोषप्रशमनं किञ्चिद्धातुप्रदूषणम्। स्वस्थवृत्तौ मतं किञ्चित्त्रिविधं द्रव्यमुच्यते॥ तत्पुनस्त्रिविधं प्रोक्तं जङ्गमौद्भिदपार्थिवम्। ( च० सू० अ० १ )

**तासां स्थावराश्चतुर्विधाः—वनस्पतयो, वृक्षा, वीरुध, ओषधय इति। तासु, अपुष्पाः फलवन्तो वनस्पतयः। पुष्पफलवन्तो वृक्षाः। प्रतानवत्यः स्तम्बिन्यश्च वीरुधः। फलपाकनिष्ठा ओषधय इति॥ ३७॥**

इन में स्थावर औषधियों के चार भेद किये गये हैं। वनस्पति, वृक्ष, वीरुध और ओषधि। इनमें से जिनके पुष्प न हो किन्तु फल आते हों उन्हें वनस्पति, जिनके पुष्प और फल दोनों आते हों उन्हें वृक्ष, जो फैलने वाली या गुल्म के स्वरूप की हों उन्हें वीरुध तथा जो फलों के पकने तक ही जीवित या विद्यमान रहती हों उन्हें ओषधि कहते हैं॥३७॥

**विमर्शः**-अपुष्पाः अविद्यमानपुष्पाः इति डल्हणः, येषां पुष्पमन्तरेणैव फलजन्मेति हाराणचन्द्रः। वट, औदुम्बर, पीपल इसके उदाहरण हैं। वैज्ञानिक मत से इनमें भी असंख्य पुष्प होते हैं अतः अपुष्प का अर्थ अदृश्यपुष्प यह घाणेकर जी का प्रशस्त है। वीरुध का उदाहरण त्रपुष ( खीरा ) अलाबु ( लौकी ) है। वीरुध में तृणजाति ( शरेक्षुप्रभृति ) तथा गुल्म और वल्ली ( गुडूच्यादिक ) का भी समावेश मानना चाहिये। ओषधि में शालिगोधूमयवतिलमुद्ग आदि हैं।

**जङ्गमाः खल्वपि चतुर्विधाः—जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिज्जाः॥ ३८॥**

जङ्गम के भी जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज ये चार भेद होते हैं॥ ३८॥

**विमर्शः**—जङ्गम्यन्ते गच्छन्ति ये ते जङ्गमाः। गर्भावरणं जरायुः ( Placenta with the membranes ), उद्भिद्य पृथिवीं जायन्ते इति उद्भिज्जाः ( Vegetable kingdom )

**तत्र पशुमनुष्यव्यालादयो जरायुजाः। खगसर्पसरीसृपप्रभृतयोऽण्डजाः। कृमिकीटपिपीलिकाप्रभृतयः स्वेदजाः। इन्द्रगोपमण्डूकप्रभृतय उद्भिज्जाः॥ ३९॥**

इनमें पशु, मनुष्य, व्याल ( व्याघ्र सिंहादि हिंसक पशु ) आदि जरायुज हैं। पक्षी, सर्प, ( अजगर ), सरीसृप ( सांप, मत्स्य, मकर, छिपकली), आदि अण्डज होते हैं। यूका, लिक्षा आदि कृमि, कीट, चींटी, मकोड़े आदि स्वेदज हैं एवं इन्द्रगोप ( वीरबहूटी ) मेंडक आदि उद्भिज्ज हैं॥ ३९॥

**विमर्शः**—मनुस्मृति में जङ्गम सृष्टि के तीन भाग ही किये हैं तथा यहां के उद्भिज्ज जीवों का समावेश वहां अण्डज में ही कर दिया है। अन्य ग्रन्थों के उद्भिज्जगण के लिये यहां स्थावर का प्रयोग किया है। अण्डजाः पक्षिणः सर्पा नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः। यानि चैवंप्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च॥ उद्भिज्जाः स्थावराः सर्वे बीजकाण्डप्ररोहिणः। चरके—औद्भिदन्तु चतुर्विधम्। वनस्पतिस्तथा वीरुद्वानस्पत्यस्तथौषधिः। भेलसंहितायाम्—उद्भिज्जास्तु तृणलतावृक्षवनस्पतयः।

**तत्र स्थावरेभ्यस्त्वक्पत्रपुष्पफलमूलकन्दनिर्यासस्वरसादयः प्रयोजनवन्तः, जङ्गमेभ्यश्चर्मनखरोमरुधिरादयः॥ ४०॥**

इनमें स्थावर ओषधियों की छाल, पत्ते, पुष्प, फल, जड़, कन्द, निर्यास ( गोंद ) और स्वरस कार्य में आते हैं एवं जङ्गम ओषधियों में से चर्म, नख, रोम ( बाल ) और रक्त आदि का प्रयोग होता है॥ ४०॥

**विमर्शः**—आजकल डाक्टरी में यकृत्, प्लीहा, मज्जा, अग्न्याशय, थायराइड, पेराथायराइड, यूटेरस, ओवरी, टेस्टिकिल्स, सुप्रारीनल, पेन्क्रियाज आदि के अन्तः स्रावों का प्रयोग बहुत सफलता से हो रहा है किन्तु भारतीयों ने इस दिशा में अपने महर्षियों के निम्न वाक्यों पर कुछ भी शोध न की। यकृद्वा भक्षयेदाजमामं पित्तसमायुतम्। ( उ०अ० ४५ ) मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जासृगामिषम्। विण्मूत्रचर्मरेतोऽस्थिस्नायुशृङ्गनखाः खुराः॥ जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशलोमानि रोचनाः॥ ( च० सू० अ० १ )

**पार्थिवाः सुवर्णरजतमणिमुक्तामनःशिलामृत्कपालादयः॥ ४१॥**

पार्थिव द्रव्योंमें सुवर्ण, रजत, मणि, मुक्ता, मैनसील, मिट्टी तथा कपाल ( ठिकरी ) का उपयोग होता है॥ ४१॥

**विमर्शः**—पार्थिव द्रव्यों में शिलाजीत, सिकता, सुधा, हरताल, लवण, गैरिक और रसाञ्जन आदि भी महत्त्व के होने से गणनीय हैं। मोती समुद्री जन्तुकृत सीप में से निकलते हैं अतः जन्तु हैं।

**कालकृतास्तु प्रवातनिवातातपच्छायाज्योत्स्नातमःशीतोष्णवर्षाऽहोरात्रपक्षमासर्त्वयनादयः संवत्सरविशेषाः॥**

चिकित्सा हित की दृष्टि से कुछ काल कृत विशेषताएं हैं जैसे वायु का अतिसञ्चार, वायु रहित प्रदेश, धूप, छाया, चांदनी रात, अंधेरा, शीत, उष्ण, वर्षा, दिन, रात, पक्ष, महीना, ऋतु, अयन और संवत्सर आदि॥ ४२॥

**विमर्शः**—स्वास्थ्यरक्षण, ओषधि सञ्चय, ओषधि निर्माण शस्त्रकर्म आदि में कालकृत विशेषता उपयोगी होती है। चरक ने भी कहा है—"कालो हि भैषज्यप्रयोगपर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति" ( च० नि० अ० ८ ) चिकित्सा में भी काल विभाग लाभकारी है। यथा—प्रवातं वर्जयेत्, निवातागारमाश्रयेत्, वायवश्चन्द्रपादाश्च शीतदाहज्वरापहाः, न चाश्नीयात् रात्रौ प्रभुञ्जीत, दध्याज्जातरसं पिबेत्,

हरेद्वसन्ते श्लेष्माणं पित्तं शरदि निर्हरेत्। वर्षासु शमयेद्वायुं प्राग्विकारसमुच्छ्रयात् ॥

त एते स्वभावत एव दोषाणां सञ्चयप्रकोपप्रशमप्रतीकारहेतवः प्रयोजनवन्तश्च ॥ ४३ ॥

ये सब काल की विशेषताएं स्वभाव से ही दोषों के सञ्चय प्रकोप, प्रशमन और प्रतीकार में कारण हैं और चिकित्सा में उपयोगी हैं ॥ ४३ ॥

भवन्ति चात्र श्लोकाः—

शारीराणां विकाराणामेष वर्गश्चतुर्विधः।
प्रकोपे प्रशमे चैव हेतुरुक्तश्चिकित्सकैः ॥४४॥

शारीरिक व्याधियों के प्रकोप और प्रशमन में यही स्थावरादि चार प्रकार का पूर्वोक्त वर्ग चिकित्सकों द्वारा कारण माना गया है ॥ ४४ ॥

विमर्शः—स्थावर, जङ्गम, पार्थिव और कालकृत चतुर्विध वर्ग है।

आगन्तवस्तु ये रोगास्ते द्विधा निपतन्ति हि।
मनस्यन्ये शरीरेऽन्ये तेषान्तु द्विविधा क्रिया ॥४५॥
शरीरपतितानां तु शारीरवदुपक्रमः।
मानसानां तु शब्दादिरिष्टो वर्गः सुखावहः ॥४६॥

जो रोग आगन्तुक हैं उनके दो अधिष्ठान हैं। कुछ मन में और कुछ शरीर में उत्पन्न होते हैं। उनकी चिकित्सा भी दो प्रकार से होती है। शरीर में उत्पन्न रोगों की चिकित्सा शारीरिक रोगों के अनुसार होती है तथा मन में उत्पन्न रोगों की चिकित्सा सुखदायक शब्दादि वर्ग से करनी ठीक है ॥ ४५-४६ ॥

विमर्शः—चरक में शारीर और मानस रोग चिकित्सा—प्रशाम्यत्यौषधैः पूर्वो दैवयुक्तिव्यपाश्रयैः। मानसो ज्ञानविज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः ॥ मानसं प्रति भैषज्यं त्रिवर्गस्यान्ववेक्षणम्। तद्विद्यसेवा विज्ञानमात्मादीनां च सर्वशः ॥ धीधैर्यात्मादिविज्ञानं मनोदोषौषधं परम् ॥

एवमेतत् पुरुषो व्याधिरौषधं क्रियाकाल इति चतुष्टयं समासेन व्याख्यातम्। तत्र पुरुषग्रहणात् तत्सम्भवद्रव्यसमूहो भूतादिरुक्तस्तदङ्गप्रत्यङ्गविकल्पाश्च त्वङ्मांसास्थिसिरास्नायुप्रभृतयः। व्याधिग्रहणाद् वातपित्तकफशोणितसन्निपातवैषम्यनिमित्ताः सर्व एव व्याधयो व्याख्याताः। औषधग्रहणाद् द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकानामादेशः। क्रियाग्रहणाच्छेद्यादीनि स्नेहादीनि च कर्माणि व्याख्यातानि। कालग्रहणात् सर्वक्रियाकालानामादेशः ॥ ४७ ॥

इस प्रकार पुरुष, व्याधि, औषध और क्रियाकाल इन चारों की संक्षेप में व्याख्या कर दी है। इन में पुरुष शब्द से पुरुष की उत्पत्ति करने वाले पञ्चमहाभूतात्मक शुक्रशोणितादि तथा उस पुरुष के अङ्ग प्रत्यङ्ग के भेद एवं त्वचा, मांस, अस्थि सिरा, स्नायु आदि का ग्रहण होता है। व्याधि शब्द से वात, पित्त, कफ, रक्त और इनके सन्निपात (समुदाय) के विषम होने से उत्पन्न सर्वरोगों का ग्रहण करना चाहिये। इसी तरह औषध शब्द से द्रव्य, रस, गुण, वीर्य और विपाक और प्रभाव का ग्रहण होता है। क्रिया शब्द से छेद्य भेद्यादि अष्ट विध शस्त्रकर्म तथा स्नेहन, स्वेदन व पञ्चकर्मों का ग्रहण होता है। कालशब्द से चिकित्सादि सर्व कार्यों के लिये जो उपयोगी समय है उस का ग्रहण होता है ॥ ४७ ॥

विमर्शः—क्रियाणां स्नेहवमनादीनां तथा छेद्यादीनाञ्च प्रवृत्तिनिवृत्ति उपदर्शनकालः क्रियाकाल इति भानुमत्याम्।

भवति चात्र।

बीजं चिकित्सितस्यैतत्समासेन प्रकीर्तितम्।
सविंशमध्यायशतमस्य व्याख्या भविष्यति ॥४८॥

यहां पर समग्र चिकित्सा शास्त्र का बीज संक्षेप से कह दिया है तथा एक सौ बीस अध्यायों में इसकी व्याख्या की जावेगी ॥ ४८ ॥

तच्च सविंशमध्यायशतं पञ्चसु स्थानेषु सूत्रनिदानशारीरचिकित्सितकल्पेष्वर्थवशात् संविभज्य, उत्तरे तन्त्रे शेषानर्थान् व्याख्यास्यामः ॥ ४९ ॥

इन एक सौ बीस अध्यायों को सूत्र निदान, शारीर, चिकित्सा और कल्प इन पांच स्थानों में विषयानुसार विभक्तकर शेष विषय की उत्तरतन्त्र में व्याख्या करेंगे ॥ ४९ ॥

भवति चात्र।

स्वयम्भुवा प्रोक्तमिदं सनातनं पठेद्धि यः काशिपतिप्रकाशितम्। स पुण्यकर्मा भुवि पूजितो नृपैरसुक्षये शक्रसलोकतां व्रजेत् ॥ ५० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने वेदोत्पत्तिर्नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

ब्रह्मदेव से कहे हुए और काशिपति (धन्वन्तरी) से प्रकाशित इस सनातन (नित्य) आयुर्वेद शास्त्र को जो पढ़ेगा वह पुण्यकर्मा मनुष्य पृथिवी में राजाओं द्वारा पूजित होकर मरने पर इन्द्रलोक को प्राप्त करेगा ॥ ५० ॥

इति तत्त्वसन्दीपनीभाषायां प्रथमोऽध्यायः।

## द्वितीयोऽध्यायः।

अथातः शिष्योपनयनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥२॥

अब यहां से शिष्योपनयनीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने (सुश्रुत के लिये कहा था) ॥ १-२ ॥

विमर्शः—यहां उपनयन शब्द का अर्थ अध्ययन के लिये शिष्य का गुरु के समीप आना है। "अध्ययनार्थमाचार्यसमीपं नीयतेऽनेनेत्युपनयनम्" वा शिष्यस्य उपनयनं दीक्षा तदधिकृत्य कृतोऽध्यायः शिष्योपनयनीयः। गुरोर्व्रताना वेदस्य

यमस्य नियमस्य च। देवतानां समीपं वा येनासौ नीयते द्विजः॥ तदुपानयनं प्रोक्तम्।

ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यानामन्यतममन्वयवयःशीलशौर्यशौचाचारविनयशक्तिबलमेधाधृतिस्मृतिमतिप्रतिपत्तियुक्तं तनुजिह्वौष्ठदन्ताग्रमृजुवक्त्राक्षिनासं प्रसन्नचित्तवाक्चेष्टं क्लेशसहञ्च भिषक् शिष्यमुपनयेत्। अतो विपरीतगुणं नोपनयेत्॥ ३॥

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य इन में से किसी एक को जो उत्तम कुल, योग्य आयु, सुशील, शौर्य, पवित्रता, आचार, नम्रता, उत्साह, बल, मेधा धृति, स्मृति, मति और प्रतिपत्ति (प्रौढता आदि गुणों से युक्त हो एवं जिस के जिह्वा, ओष्ठ और दांतों के अग्रभाग पतले हों तथा मुख, आंख और नासिका ये सीधे हों और जिसका मन, वाणी और चेष्टाएं प्रसन्न (उत्तम) हों, जो क्लेश सहन करने की शक्ति रखता हो, ऐसे शिष्य को वैद्य (अध्यापक) इस शास्त्र को पढावे। इनसे विपरीत गुणवाले शिष्य को कभी भी न पढावे॥ ३॥

*विमर्शः—शौर्यगुण शस्त्रकर्म में उपयोगी है।* शौर्यमाशुक्रिया चैव शस्त्रकर्मणि शस्यते। मेधा—धारणावती बुद्धिः। धृतिर्हि-नियमात्मिका। स्मृतिः-दृष्टश्रुतानुभूतानां स्मरणात्स्मृतिरुच्यते। (चरकः), 'अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः। (योगसूत्रम्), प्रतिपत्तिः—'अर्थावबोधमागम्यमनुष्ठानं वा'।

उपनयनीयस्तु ब्राह्मणः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्त्तनक्षत्रेषु प्रशस्तायां दिशि शुचौ समे देशे चतुर्हस्तं चतुरस्रं स्थण्डिलमुपलिप्य गोमयेन, दर्भैः संस्तीर्य्य, पुष्पैर्लाजभक्तै रत्नैश्च देवताः पूजयित्वा विप्रान् भिषजश्च. तत्रोल्लिख्याभ्युक्ष्य च दक्षिणतो ब्रह्माणं स्थापयित्वाऽग्निमुपसमाधाय, खदिरपलाशदेवदारुबिल्वानां समिद्भिश्चतुर्णां वा क्षीरवृक्षाणां (न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थमधूकानां) दधिमधुघृताक्ताभिर्दार्वीहौमिकेन विधिना स्रुवेणाऽऽज्याहुतीर्जुहुयात् सप्रणवाभिर्महाव्याहृतिभिः। ततः प्रतिदैवतमृषींश्च स्वाहाकारं कुर्यात्, शिष्यमपि कारयेत्॥ ४॥

उपनयन करने वाला ब्राह्मण शुभ तिथि, करण, मुहूर्त्त नक्षत्रों में शुभ दिशा तथा पवित्र और समतल स्थान में चार हाथ लम्बा और चौड़ा चौकोर स्थण्डिल बनाकर उसे गोबर से लीप कर उस पर दर्भ बिछाकर पुष्प, धान की लाजा और विविध रत्नों से देवता, ब्राह्मण और वैद्यों का पूजन कर के पश्चात् स्थण्डिल पर ऊर्ध्वमुखी लकीरें खींच कर जल से प्रोक्षित कर दक्षिण दिशा में ब्रह्मा की स्थापना कर और पास में अग्नि प्रज्वलित करे। खदिर, पलाश (ढाक), देवदार और बिल्व अथवा वट, गूलर, पीपल और महुआ इन चारों क्षीरी वृक्षों की दही, शहद और घृत से लिप्त समिधाओं से दार्वीहोम विधि की प्रथा से लकड़ी की दर्वी से ॐकारपूर्वक महाव्याहृतियों का उच्चारण करते हुए घृत की आहुति देवे। इसके अनन्तर प्रत्येक देवता तथा ऋषियों का नामोच्चारण करते हुये स्वाहाकार अर्थात् आहुति देवे और शिष्य से भी आहुतियां दिलावे॥ ४॥

ब्राह्मणस्त्रयाणां वर्णानामुपनयनं कर्तुमर्हति, राजन्यो द्वयस्य, वैश्यो वैश्यस्यैवेति। शूद्रमपि कुलगुणसम्पन्नं मन्त्रवर्जमनुपनीतमध्यापयेदित्येके॥ ५॥

ब्राह्मण तीनों वर्णों के लड़कों को उपनयन कर (शिष्य बना) सकता है, क्षत्रिय दो वर्ण तथा वैश्य केवल वैश्य का उपनयन कर सकता है। शूद्र भी उत्तम कुल और अच्छे गुणों वाला हो तो उसे वैदिकमन्त्रवर्जनपूर्वक तथा उपनयन संस्कार के बिना ही आयुर्वेद का अध्यापन करा सकते हैं ऐसा कई आचार्यों का मत है॥ ५॥

ततोऽग्निं त्रिःपरिणीयाग्निसाक्षिकं शिष्यं ब्रूयात्—कामक्रोधलोभमोहमानाहङ्कारेर्ष्यापारुष्यपैशुन्यानृतालस्यायशस्यानि हित्वा, नीचनखरोम्णा शुचिना कषायवाससा सत्यव्रतब्रह्मचर्य्याभिवादनतत्परेणाऽवश्य भवितव्यम्। मदनुमतस्थानगमनशयनासनभोजनाध्ययनपरेण भूत्वा, मत्प्रियहितेषु वर्तितव्यम्। अतोऽन्यथा ते वर्त्तमानस्याधर्मो भवति, अफला च विद्या, न च प्राकाश्यं प्राप्नोति॥ ६॥

(आहुति देने के) पश्चात् हुताग्नि की तीन बार प्रदक्षिणा कर के अग्निसाक्षिपूर्वक शिष्य से कहे कि तुम्हें काम, क्रोध लोभ, मोह, मान, अहङ्कार, ईर्ष्या, कठोरता, पिशुनता (चुगलखोरी), असत्य, आलस्य तथा बदनाम करने वाले कार्य को छोड़ कर, नख और (शिर के) बाल कटा कर, पवित्र हो के कषाय वस्त्र पहन कर, सत्यभाषण, ब्रह्मचर्य और अभिवादन (गुरु को प्रणाम करने की प्राचीन पद्धति) करने में अवश्य तत्पर रहना चाहिये। मेरे कहे हुए या मेरी अनुमति लेकर कहीं जाना, सोना, बैठना, भोजन करना और अध्ययन करने में तत्पर रहते हुये मेरे लिये प्रिय और हितकारक कार्य करते रहना चाहिये। यदि तुम इसके विपरीत बर्ताव करोगे तो अधर्म होगा तथा (तुम्हारी पढी हुई) विद्या निष्फल होकर कहीं भी प्रसिद्ध न होगी॥ ६॥

विमर्शः—यहां गुरु के प्रति शिष्य के कर्तव्य को कहा है। आयुर्वेद में पक्ष में तीन बार अर्थात् पांच २ दिन में नख, दाढी, केश और लोम काटने का उपदेश है। त्रिःपक्षस्य नखश्मश्रुकचरोमाणि वर्धयेत्।

अहं वा त्वयि सम्यग्वर्त्तमाने यद्यन्यथादर्शी स्याम्, एनोभाग्भवेयम्, अफलविद्यश्च॥ ७॥

(अब गुरु भी अग्निसाक्षी कर प्रतिज्ञा करता है कि) यदि मैं तेरे ठीक नियमपूर्वक रहने पर यथाक्रम से विद्योपदेश न करूं तो मैं पाप का भागी होऊंगा तथा मेरी विद्या निष्फल हो जायगी॥ ७॥

विमर्शः—यहां शिष्य के प्रति गुरु के कर्तव्य को बतलाया गया है। पूर्वकाल में गुरु-शिष्य स्वकर्तव्यपालन में कितने दृढ रहते थे यह आज के छात्र और अध्यापकों को सीखना चाहिये। संवत्सरोषिते शिष्ये गुरुर्ज्ञानमनिर्दिशन्। हरते दुष्कृतं तस्य शिष्यस्य वसतो गुरोः॥ (इति कूर्मपुराणे)

द्विजगुरुदरिद्रमित्रप्रव्रजितोपनतसाध्वनाथाभ्युपगतानां चात्मबान्धवानामिव स्वभेषजैः प्रतिकर्त्तव्यमेवं साधु भवति । व्याधशाकुनिकपतितपापकारिणां च न प्रतिकर्त्तव्यम् । एवं विद्या प्रकाशते मित्रयशोधर्मार्थकामांश्च प्राप्नोति ॥ ८ ॥

ब्राह्मण, गुरु, दरिद्री ( गरीब ), मित्र, संन्यासी, पास में नम्रतापूर्वक आये हुये, साधु, अनाथ और अभ्यागत इन की चिकित्सा अपने बान्धवों की तरह अपनी ओषधियों से करनी चाहिये। किन्तु व्याध (जाल से पशु-पक्षियों को फसाने वाला), चिड़ीमार, पतित (स्वकीय आचार भ्रष्ट या महापातकी) और पापियों की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये। इस नियम का पालन करने से विद्या प्रकाशित होती है तथा मित्र, यश, धर्म, अर्थ और कामादि अभीष्ट प्राप्त होते हैं ॥ ८ ॥

चरक में इस विषय का वर्णन विमानस्थान के अध्याय ३, में है।

भवतश्चात्र—

कृष्णेऽष्टमी तन्निधनेऽहनी द्वे
शुक्ले तथाऽप्येयमहर्द्विसन्ध्यम् ।
अकालविद्युत्स्तनयित्नुघोषे
स्वतन्त्रराष्ट्रक्षितिपव्यथासु ॥ ९ ॥
श्मशानयानायतनाहवेषु
महोत्सवौत्पातिकदर्शनेषु ।
नाध्येयमन्येषु च येषु विप्रा
नाधीयते नाशुचिना च नित्यम् ॥ १० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शिष्योपनयनीयो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

कृष्णपक्ष की अष्टमी और कृष्णपक्ष की समाप्ति के दो दिन ( अर्थात् चतुर्दशी तथा अमावस ), इसी प्रकार शुक्लपक्ष की ( अष्टमी, चतुर्दशी और पूर्णिमा ), सूर्योदय तथा सूर्यास्त के समय, अकाल ( वर्षा ऋतु के बिना ) में बिजली चमकना तथा मेघगर्जन होना, अपने ( शरीर ) तथा ( अपने ) सम्बन्धी तथा राष्ट्र और राजा के आपत्काल में, श्मशान में, सवारी ( यात्रा काल ) में, वधस्थान में तथा युद्ध के समय, महोत्सव तथा उत्पात ( भूकम्पादि ) के दिन तथा जिन दिनों में ब्राह्मण अनध्याय रखते हों उन दिनों में एवं अपवित्र अवस्था में अध्ययन नहीं करना चाहिये ॥ ९-१० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां द्वितीयोऽध्यायः ।

## तृतीयोऽध्यायः ।

अथातोऽध्ययनसम्प्रदानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से अध्ययनसम्प्रदानीय अध्याय का वर्णन करते हैं। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत के लिये ) उपदेश दिया था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—सम्यक् प्रविभज्य दानं सम्प्रदानम्, अध्ययनं शास्त्रस्य सम्प्रदानमित्यध्ययनसम्प्रदानं तमधिकृत्य कृतमध्यायमिति ।

प्रागभिहितं सविंशमध्यायशतं पञ्चसु स्थानेषु । तत्र सूत्रस्थानमध्यायाः षट्चत्वारिंशत्, षोडश निदानानि, दश शारीराणि, चत्वारिंशच्चिकित्सितानि, अष्टौ कल्पाः, तदुत्तरं षट्षष्टिः ॥ ३ ॥

पूर्व अध्यायों में कहा है कि इस संहिता के एक सौ बीस अध्याय हैं वे पांच स्थानों में विभक्त हैं। उन में सूत्रस्थान के ४६ अध्याय, निदानस्थान के १६ अध्याय, शारीरस्थान के १० अध्याय, चिकित्सास्थान के ४० अध्याय, कल्पस्थान के ८ अध्याय तथा इनके पश्चात् उत्तरस्थान के ६६ अध्याय हैं ॥ ३ ॥

वेदोत्पत्तिः शिष्यनयस्तथाऽध्ययनदानिकः ।
प्रभाषणाग्रहरणावृतुचर्याऽथ यान्त्रिकः ॥ ४ ॥
शस्त्रावचारणं योग्या विशिखा क्षारकल्पनम् ।
अग्निकर्मजलौकाख्यावध्यायौ रक्तवर्णनम् ॥ ५ ॥
दोषधातुमलाद्यानां विज्ञानाध्याय एव च ।
कर्णव्यधामपक्वैषावालेपो व्रणयुपासनम् ॥ ६ ॥
हिताहितो व्रणप्रश्नो व्रणास्रावश्च यः पृथक् ।
कृत्याकृत्यविधिर्व्याधिसमुद्देशीय एव च ॥ ७ ॥
विनिश्चयः शस्त्रविधौ प्रनष्टज्ञानिकस्तथा ।
शल्योद्धृतिर्व्रणज्ञानं दूतस्वप्ननिदर्शनम् ॥ ८ ॥
पञ्चेन्द्रियं तथा छाया स्वभावाद्वैकृतं तथा ।
वारणो युक्तसेनीय आतुरक्रमभूमिकौ ॥ ९ ॥
मिश्रकाख्यो द्रव्यगणः संशुद्धौ शमने च यः ।
द्रव्यादीनाञ्च विज्ञानं विशेषो द्रव्यगोऽपरः ॥ १० ॥
रसज्ञानं वमनार्थमध्यायो रेचनाय च ।
द्रवद्रव्यविधिस्तद्वदन्नपानविधिस्तथा ॥ ११ ॥
सूचनात् सूत्रणाच्चैव स्रवनाच्चार्थसन्ततेः ।
षट्चत्वारिंशदध्यायं सूत्रस्थानं प्रचक्षते ॥ १२ ॥

वेदोत्पत्ति, शिष्योपनयनीय, अध्ययनसम्प्रदानीय, प्रभाषणीय, अग्रोपहरणीय, ऋतुचर्या, यन्त्रविधि, शस्त्रावचारणीय, योग्यासूत्रीय, विशिखानुप्रवेशनीय, क्षारपाकविधि, अग्निकर्मविधि, जलौकावचारणीय, शोणितवर्णनीय, दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीय, कर्णव्यधबन्धविधि, आमपक्वैषणीय, व्रणालेपनबन्धविधि, व्रणितोपासनीय, हिताहितीय, व्रणप्रश्न, व्रणास्रावविज्ञानीय, कृत्याकृत्यविधि, व्याधिसमुद्देशीय, अष्टविधशस्त्रकर्मीय, प्रनष्टशल्यविज्ञानीय, शल्यापनयनीय, विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीय, विपरीताविपरीतदूतशकुनस्वप्ननिदर्शनीय, पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्ति, छायाविप्रतिपत्ति, स्वभावविप्रतिपत्ति, अवारणीय युक्तसेनीय, आतुरोपक्रमणीय, भूमिप्रविभागविज्ञानीय, मिश्रक, द्रव्यसंग्रहणीय, संशोधनशमनीय, द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकविज्ञानीय, द्रव्यविशेषविज्ञानीय, रसविशेषविज्ञानीय, वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय, विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय, द्रवद्रव्यविधि और अन्नपानविधि ये सूत्रस्थान के ४६ अध्यायों के नाम हैं। आयुर्वेद के सूचन करने

से, अर्थों को योग्यस्थान पर रखने से तथा अर्थ समुदाय की कल्पना करने से इन ४६ अध्यायों का नाम सूत्रस्थान है॥८-१२॥

विमर्शः—अर्थसन्ततेः सूचनात्—अर्थात् कोई विषय एकदेशरूप से कहे जाने पर भी उससे अनुक्तार्थ का बोध करा देना जैसे स्थावर द्रव्यों में त्वक् पत्रपुष्पादि से अनुक्त कण्टक-भस्म का भी ग्रहण हो सकता है ।

अर्थसन्ततेः सूत्रणात्—इससे "अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद्विश्वतो मुखम्। अस्तोभमनवद्यञ्च सूत्रं सूत्रविदो विदुः" ॥ इस श्लोकोक्त आशय का ग्रहण होता है। जैसे-तदुःखसंयोगा व्याधयः- इतना मात्र कथन करने से सर्वव्याधियों का सूत्रण हो जाता है।

सवनादर्थसन्ततेः—हाराणचन्द्रकी सुश्रुत में 'सन्धानादर्थसन्ततेः' ऐसा पाठ मानकर सन्धान शब्द का अनुसन्धान या अन्वेषण अर्थ किया है और उदाहरण के लिये औषध के ग्रहण से द्रव्य, रस, गुण, वीर्य, विपाक और प्रभाव का बोध किया है। औषध शब्द को द्रव्यपरक माना और द्रव्य रसगुणादि के बिना नहीं होता ऐसा अनुसन्धान किया है ।

वातव्याधिकमर्शांसि साश्मरिश्च भगन्दरः ।
कुष्ठमेहोदरा मूढो विद्रधिः परिसर्पणम् ॥ १३ ॥
ग्रन्थिवृद्धिक्षुद्रशूकभग्नाश्च मुखरोगिकम् ।
हेतुलक्षणनिर्देशान्निदानानीति षोडश ॥ १४ ॥

वातव्याधि, अर्श, अश्मरी, भगन्दर, कुष्ठ, प्रमेह, उदर, मूढगर्भ, विद्रधि, परिसर्प ( विसर्प नाडीस्तन रोग ), ग्रन्थि ( ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्ड ), वृद्धि ( वृद्ध्युपदंशश्लीपद ), क्षुद्ररोग, शूकदोष, भग्न और मुखरोग ये सोलह निदान निदानस्थान के अध्याय हैं। रोगोत्पत्ति का हेतु ( कारण ) तथा रोगों के लक्षण का निर्देश ( ज्ञापन ) करने से इन सोलह अध्यायों को 'निदानस्थान' के नाम से कहे हैं ॥ १३-१४ ॥

विमर्शः—हेतुशब्द से रोगजनक कारणों का बोध होता है जैसा कि अमरकोष में कहा है "हेतुर्ना कारणं बीजं निदानं त्वादिकारणम्" रोगजनक कारणों में असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, प्रज्ञापराध और परिणाम मुख्य हैं। लक्षण शब्द से जिन तरीकों से व्याधि का ज्ञान हो ( लक्ष्यते ज्ञायते व्याधिरनेनेति लक्षणम् ) जैसे निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और सम्प्राप्ति इन पाँचों से रोग भलीभाँति जाना जाता है। निदान शब्द की व्याख्या कई प्रकार से की गई है। 'निर्दिश्यते व्याधिरनेनेति निदानम्, निश्चित्य दीयते प्रतिपाद्यते व्याधिरनेनेति निदानम्। रोगनिश्चयकरणं निदानम्। निदीयते निरूप्यते हेत्वादिपञ्चकमनेनेति निदानम्। वस्तुतस्तु निदान शब्द के मुख्य दो अर्थ हैं। १—रोगोत्पत्ति में हेतु को निदान कहते हैं। ' रोगोत्पादको हेतुर्निदानम्" हेतुर्ना कारणं बीजं निदानं त्वादिकारणम्। २—जिन उपायों से रोगों का स्वरूपज्ञान या निश्चित ( Diagnosis ) हो उसे भी निदान कहते हैं।

भूतचिन्ता रजःशुद्धिर्गर्भावक्रान्तिरेव च ।
व्याकरणं च गर्भस्य शरीरस्य च यत्स्मृतम् ॥ १५ ॥
प्रत्येकं मर्मनिर्देशः सिरावर्णनमेव च ।
सिराव्यधो धमनीनां गर्भिण्या व्याकृतिस्तथा ॥ १६ ॥
निर्दिष्टानि दशैतानि शारीराणि महर्षिणा ।
विज्ञानार्थं शरीरस्य भिषजां योगिनामपि ॥ १७ ॥

सर्वभूतचिन्ता, शुक्रशोणितशुद्धि, गर्भावक्रान्ति, गर्भव्याकरण, शरीरसंख्याव्याकरण, प्रत्येकमर्मनिर्देश, सिरावर्णनविभक्ति, सिराव्यधविधि, धमनीव्याकरण और गर्भिणीव्याकरण ये दश शारीराध्याय आदरणीय धन्वन्तरि भगवान् ने वैद्य तथा योगियों को शरीरज्ञान सम्यक् हो जाय तदर्थ कहे हैं ॥१५-१७॥

विमर्शः—शारीर—शीर्यते यत्तच्छरीरं तत्र भवं शारं शारीरज्ञानम्। 'इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते'। ( गीता )

व्याकरण—विवरण या विस्तार ।

भिषजां शरीरस्य विज्ञानार्थं—इस वैज्ञानिक युग में प्राच्य शारीर के साथ साथ पाश्चात्य अंगप्रत्यंग विज्ञान ( Anatomy ) का अध्ययनात्मक और क्रियात्मक ( प्रत्यक्ष ) ज्ञान अर्थार्थी और राज्यप्रजासम्मानार्थी चिकित्सक के लिये परमावश्यक है। इसके बिना आयुर्वेद की तथा वैद्यों की उन्नति हो ही नहीं सकती। सुश्रुत ने कहा है—'शारीरे चैव शास्त्रे च दृष्टार्थः स्याद्विशारदः। दृष्टश्रुताभ्यां सन्देहमवापोह्याचरेत्क्रियाः' ॥ चरकेऽपि—'शरीरं सर्वथा सर्वं सर्वदा वेद यो भिषक्। आयुर्वेदं स कार्त्स्न्येन वेद लोकसुखप्रदम्' ॥

द्विव्रणीयो व्रणः सद्यो भग्नानां वातरोगिकम् ।
महावातिकमर्शांसि साश्मरिश्च भगन्दरः ॥ १८ ॥
कुष्ठानां महतां चापि मैहिकं पैडकं तथा ।
मधुमेहचिकित्सा च तथा चोदरिणामपि ॥ १९ ॥
मूढगर्भचिकित्सा च विद्रधीनां विसर्पिणाम् ।
ग्रन्थिवृद्ध्युपदंशानां तथा च क्षुद्ररोगिकम् ॥ २० ॥
शूकदोषचिकित्सा च तथा च मुखरोगिणाम् ।
शोफस्यानागतानाञ्च निषेधो मिश्रकं तथा ॥ २१ ॥
वाजीकरं च यत् क्षीणे सर्वाबाधशमोऽपि च ।
मेधाऽऽयुष्करणञ्चापि स्वभावव्याधिवारणम् ॥ २२ ॥
निवृत्तसन्तापकरं कीर्त्तितञ्च रसायनम् ।
स्नेहोपयोगिकः स्वेदो वमने च विरेचने ॥ २३ ॥
तयोर्व्यापच्चिकित्सा च नेत्रबस्तिविभागिकः ॥
नेत्रबस्तिविपत्सिद्धिस्तथा चोत्तरबस्तिकः ॥ २४ ॥
निरूहक्रमसंज्ञश्च तथैवातुरसंज्ञकः ।
धूमनस्य विधिश्चान्त्यश्चत्वारिंशदिति स्मृताः ॥ २५ ॥
प्रायश्चित्तं प्रशमनं चिकित्सा शान्तिकर्म च ।
पर्यायास्तस्य निर्देशाच्चिकित्सास्थानमुच्यते ॥ २६ ॥

द्विव्रणीय, सद्योव्रण, भग्न, वातव्याधि, महावातव्याधि, अर्श, अश्मरी, भगन्दर, कुष्ठ, महाकुष्ठ, प्रमेह, प्रमेहपिडका, मधुमेह, उदर, मूढगर्भ, विद्रधि, विसर्प ( विसर्पनाडीस्तनरोग ), ग्रन्थि ( ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्ड ), वृद्धि ( वृद्धि, उपदंश, श्लीपद ), क्षुद्ररोग, शूकरोग, मुखरोग, शोफ, अनागताबाधप्रतिषेधनीय, मिश्रक, क्षीणबलीयवाजीकरण, सर्वोपघातशमनीय रसायन, मेधायुष्कामीय रसायन, स्वभावव्याधिप्रतिषेधनीय रसायन, निवृत्तसन्तापीय रसायन, स्नेहोपयौगिक, स्वेदावचारणीय, वमनविरेचनसाध्योपद्रव, वमन-

विरेचनव्यापत्, नेत्रवस्तिप्रमाणप्रविभाग नेत्रवस्तिव्यापत्, अनुवासनवस्ति, निरूहक्रम, आतुरोपद्रव और धूम नस्य कव लग्रह इस तरह ये ४० चिकित्सा अध्याय इस चिकित्सा स्थान में हैं। प्रायश्चित्त, प्रशमन, चिकित्सा और शान्तिकर्म ये सब शब्द परस्पर पर्यायवाचक हैं। इनका व्याख्यान इन अध्यायों में करने से इसको 'चिकित्सास्थान' कहते हैं॥ १८–२६॥

**विमर्श**—प्रायश्चित्त—'प्रायो नाम तप प्रोक्त चित्त निश्चय उच्यते। तपोनिश्चयसयोगा प्रायश्चित्तमितीर्यते'॥ चक्रपाणिदत्तेन च–'प्रायश्चित्तमिति भेषजसज्ञा प्रायश्चित्ताद्भेषजस्याऽधर्मकार्यव्याधिहर त्वेन। तथा च चरकेऽपि–'चिकित्सित व्याधिहर पथ्य साधनमौषधम्। प्रायश्चित्त प्रशमन प्रकृतिस्थापन हितम्॥' विद्याद्भेषजनामानि।

**का नाम चिकित्सा**—'याभि क्रियाभिर्जायन्ते शरीरे धातव समा। सा चिकित्सा विकाराणां कर्म तद्भिषजा स्मृतम्॥ चतुर्णां भिषगादीना शस्ताना धातुवैकृते। प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्था चिकित्सेत्यभिधीयते'॥ 'सक्षेपत क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्। या ह्युदीर्णं शमयति नान्य व्याधि करोति च। सा क्रिया न तु या व्याधि हरत्यन्यमुदीरयेत्'॥

अन्नस्य रक्षा विज्ञान स्थावरस्येतरस्य च।
सर्पदष्टविषज्ञान तथैव च चिकित्सितम्॥ २७॥
दुन्दुभेर्मूषिकाणाञ्च कीटाना कल्प एव च।
अष्टौ कल्पा समाख्याता विषभेषजकल्पनात्॥२८॥

अन्नपानरक्षाविज्ञान, स्थावरविषविज्ञान, जङ्गमविष विज्ञान, सर्पदष्टविषविज्ञान, सर्पदष्टविषचिकित्सित, दुन्दुभि स्वनीय, मूषिककल्प और कीटकल्प, इस तरह इन आठ अध्यायों में विषचिकित्सा की कल्पना होने के कारण इनको 'कल्पस्थान' कहते हैं॥ २७–२८॥

अध्यायाना शत विंशमेवमेतदुदीरितम्।
अत पर स्वनाम्नैव तन्त्रमुत्तरमुच्यते॥ २९॥
अधिकृत्य कृत यस्मात्तन्त्रमेतदुपद्रवान्।
औपद्रविक इत्येष तस्मादध्यायोऽभिरुच्यते॥ ३०॥

इस प्रकार पूर्व प्रतिज्ञानुसार एक सौ बीस अध्यायों का वर्णन किया गया तथा यहा से आगे अपने नाम से ही 'उत्तर तन्त्र' का वर्णन किया जाता है॥

व्रणों के ज्वरादि उपद्रवों का विचार करने के लिये यह तन्त्र बनाया गया है इस लिये इस तन्त्र के प्रारम्भिक अध्याय को 'औपद्रविक अध्याय' कहते हैं॥ २९–३०॥

सन्धौ वर्त्मनि शुक्ले च कृष्णे सर्वत्र दृष्टिषु।
सविज्ञानार्थमध्याया गदानां तु प्रति प्रति॥ ३१॥
चिकित्साप्रविभागीयो वाताभिष्यन्दवारण।
पैत्तस्य श्लैष्मिकस्यापि रौधिरस्य तथैव च॥ ३२॥
लेख्यभेद्यनिषेधौ च छेद्याना वर्त्मदृष्टिषु।
क्रियाकल्पोऽभिघातश्च कर्णोत्थास्तच्चिकित्सितम्॥३३॥
घ्राणोत्थानाञ्च विज्ञान तद्गदप्रतिषेधनम्।
प्रतिश्यायनिषेधश्च शिरोगदविवेचनम्॥
चिकित्सा तद्गदानाञ्च शालाक्य तन्त्रमुच्यते॥ ३४॥

सन्धि, वर्त्म, शुक्ल, कृष्ण, सर्वगत और दृष्टि इनके रोगों को जानने के लिये प्रत्येक के लिये पृथक् २ अध्याय कहे गये हैं। इस प्रकार ये ६ अध्याय तथा चिकित्सितप्रविभागविज्ञानीय, वाताभिष्यन्दप्रतिषेध, पित्ताभिष्यन्दप्रतिषेध, श्लेष्माभिष्यन्दप्रतिषेध, रक्ताभिष्यन्दप्रतिषेध, लेख्यरोग प्रतिषेध, भेद्यरोगप्रतिषेध, छेद्यरोगप्रतिषेध, पक्ष्मकोपप्रतिषेध दृष्टिगतरोगप्रतिषेध, क्रियाकल्प, नयनाभिघातप्रतिषेध, कर्णगतरोगविज्ञानीय, कर्णगतरोगप्रतिषेध, नासागतरोगविज्ञानीय, नासागतरोगप्रतिषेध, प्रतिश्यायप्रतिषेध, शिरोरोगविज्ञानीय, शिरोरोगप्रतिषेध इन २६ अध्यायों को 'शालाक्यतन्त्र' कहते हैं। अर्थात् इनका 'शालाक्यतन्त्र' में समावेश है॥ ३१ ३४॥

नवग्रहाकृतिविज्ञान स्कन्दस्य च निषेधनम्॥ ३५॥
अपस्मारे कुन्योश्च रेवत्याश्च पुन पृथक्।
पूतनायास्तथाऽन्धाया मण्डिका शीतपूतना॥ ३६॥
नैगमेषचिकित्सा च ग्रहोत्पत्ति सयोनिजा।
कौमारतन्त्रमित्येतच्छारीरेषु च कीर्त्तितम्॥ ३७॥

नवग्रहाकृतिविज्ञानीय, स्कन्दग्रहप्रतिषेध, स्कन्दापस्मारप्रतिषेध, शकुनिप्रतिषेध, रेवतीप्रतिषेध, पूतनाप्रतिषेध अन्धपूतनाप्रतिषेध, शीतपूतनाप्रतिषेध, मुखमण्डिकाप्रतिषेध नैगमेषप्रतिषेध, ग्रहोत्पत्ति, योनिव्यापत्प्रतिषेध एव शारीर स्थान में वर्णित रजःशुद्धि, गर्भावक्रान्ति आदि 'कौमारतन्त्र' है

**विमर्श**—आयुर्वेदिक 'कौमारभृत्य' में योनिव्यापचिकित्सा (Gynaecology), प्रसूतितन्त्र (Midwifery) और बाल रोग चिकित्सा (Paediatrics) इनका समावेश होता है। डाक्टरी में ये तीनों विभाग स्वतन्त्र हैं। हारानचन्द्रेणोक्त कुमार तन्त्रव्याख्या—'गर्भोपक्रमविज्ञान सूतिकोपक्रम तथा। बालाना रोगशमन क्रिया बाल चिकित्सितम्॥ 'श्रीगणनाथसेनजी' ने प्रसूतितन्त्र को 'शारीर' में तथा मूढगर्भचिकित्सा को 'शल्यतन्त्र' में समाविष्टकर प्रसूतितन्त्र को 'कौमारभृत्य' से भिन्न माना है।

ज्वरातिसारशोषाणा गुल्महृद्रोगिणामपि।
पाण्डूना रक्तपित्तस्य मूर्च्छाया पानजाश्च ये॥ ३८॥
तृष्णायाश्छर्दिहिक्काना निषेध श्वासकासयो।
स्वरभेदचिकित्सा च कृम्युदावर्त्तिनो पृथक्॥ ३९॥
विसूचिकाऽरोचकयोर्मूत्राघातार्तिकृच्छ्रयो।
इति कायचिकित्साया शेषमत्र प्रकीर्त्तितम्॥ ४०॥

ज्वर, अतिसार, शोष, गुल्म, हृदयरोग, पाण्डुरोग, रक्तपित्त, मूर्च्छा, पानात्यय, तृष्णा, छर्दि, हिक्का, श्वास, कास, स्वरभेद, कृमिरोग, उदावर्त्त, विसूचिका, अरोचक, मूत्राघात और मूत्रकृच्छ्र इन शेष काय रोगों की चिकित्सा का इस 'उत्तर तन्त्र' के ३९ वें अध्याय से ५९ वें अध्याय तक वर्णन कर दिया है॥ ३८–४०॥

अमानुषनिषेधश्च तथाऽपस्मारिकोऽपर।
उन्मादप्रतिषेधश्च भूतविद्या निरुच्यते॥ ४१॥

अमानुषोपसर्गप्रतिषेध, अपस्मारप्रतिषेध और उन्मादप्रतिषेध इनको 'भूतविद्या' कहते हैं॥ ४१॥

रसभेदाः स्वस्थवृत्तं युक्तयस्तान्त्रिकाश्च याः ।
दोषभेदा इति ज्ञेया अध्यायास्तन्त्रभूषणाः ॥ ४२ ॥

रसभेदविकल्प, स्वस्थवृत्त, तन्त्रयुक्ति और दोषभेदविकल्प ये चार अध्याय 'उत्तरतन्त्र' के भूषणभूत हैं ॥ ४२ ॥

श्रेष्ठत्वादुत्तरं ह्येतत्तन्त्रमाहुर्महर्षयः ।
बह्वर्थसङ्ग्रहाच्छ्रेष्ठमुत्तरञ्चापि पश्चिमम् ॥ ४३ ॥

महर्षियों ने इस तन्त्र को श्रेष्ठ होने के कारण 'उत्तर (श्रेष्ठ) तन्त्र' कहा है क्योंकि इस तन्त्र में अनेक शालाक्यादिक तन्त्रों के अर्थों का सङ्ग्रह है। पश्चिम अर्थात् अन्तिम होने के कारण भी इसे 'उत्तरतन्त्र' कहते हैं ॥ ४३ ॥

शालाक्यतन्त्रं कौमारं चिकित्सा कायिकी च या ।
भूतविद्येति चत्वारि तन्त्रे तूत्तरसंज्ञिते ॥ ४४ ॥
वाजीकरश्चिकित्सासु रसायनविधिस्तथा ।
विषतन्त्रं पुनः कल्पाः शल्यज्ञानं समन्ततः ॥ ४५ ॥
इत्यष्टाङ्गमिदं तन्त्रमादिदेवप्रकाशितम् ।
विधिनाऽधीत्य युञ्जाना भवन्ति प्राणदा भुवि ॥ ४६ ॥

शालाक्यतन्त्र, कौमारतन्त्र, कायचिकित्सा और भूतविद्या ये चार विषय 'उत्तरतन्त्र' में वर्णित हैं। वाजीकरण और रसायनविधि 'चिकित्सास्थान' में वर्णित है। 'कल्पस्थान' में विषतन्त्र का वर्णन है और शल्यशास्त्र का वर्णन सर्वत्र किया है। इस तरह आदिदेव (भगवान् धन्वन्तरि) द्वारा प्रकाशित इस अष्टाङ्गतन्त्र (सुश्रुत) को यथाविधि पढ़कर चिकित्सादि का प्रयोग करनेवाले मनुष्य (वैद्य) संसार में रोगियों के प्राणरक्षक होंगे ॥ ४४-४६ ॥

एतद्ध्यवश्यमध्येयम्, अधीत्य च कर्माण्यप्यवश्यमुपासितव्यम्, उभयज्ञो हि भिषग् राजार्हो भवति ॥४७॥

इस तन्त्र को अवश्य ही पढ़ना चाहिये एवं पढ़कर प्रत्यक्षकर्म (रसरसायन-निर्माण, चीरा-फाड़ी तथा कायचिकित्सारूप कार्य) भी निश्चय करना चाहिये क्योंकि उभयज्ञ अर्थात् शास्त्र और कर्मानुभवी वैद्य ही राजाओं की चिकित्सा में सफल होने से सम्मानित होता है ॥ ४७ ॥

भवन्ति चात्र—

यस्तु केवलशास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः ।
स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ॥ ४८ ॥
यस्तु कर्मसु निष्णातो धाष्टर्याच्छास्त्रबहिष्कृतः ।
स सत्सु पूजां नाप्नोति वधं चार्हति राजतः ॥ ४९ ॥
उभावेतावनिपुणावसमर्थौ स्वकर्मणि ।
अर्धवेदधरावेतावेकपक्षाविव द्विजौ ॥ ५० ॥

जो वैद्य केवल शास्त्र को जानता है किन्तु प्रत्यक्षकर्म में निपुण नहीं है वह रोगी के चिकित्सार्थ आने पर कर्तव्याकर्तव्य चिकित्सारूप कार्य में व्यामोह को प्राप्त होता है जैसे डरपोक आदमी युद्ध में जाकर घबरा जाता है। इसी तरह जो वैद्य निरन्तर कर्मोपासनाजन्य प्रगल्भता से प्रत्यक्ष कर्म में तो निपुण हो किन्तु शास्त्रीयज्ञान से शून्य हो उसकी सज्जनों (विद्वान् वैद्यों) में पूजा नहीं होती है। और वह राजा से वध का दण्ड पाने के योग्य है। ये दोनों प्रकार के व्यक्ति (चिकित्सक) अर्थात् एक शास्त्र में निपुण किन्तु क्रिया में अनिपुण और दूसरा क्रिया में निपुण किन्तु शास्त्र में अनिपुण एक २ पंख को धारण करने वाले दो पक्षी की तरह आधे वेद (ज्ञान) को जानने वाले समय पड़ने पर अपने अपने कार्य में असमर्थ और अयोग्य प्रमाणित होते हैं ॥४८-५०॥

ओषध्योऽमृतकल्पास्तु शस्त्राशनिविषोपमाः ।
भवन्त्यज्ञैरुपहृतास्तस्मादेतान् विवर्जयेत् ॥ ५१ ॥

अमृत के समान प्रभाव करने वाली ओषधियां (चिकित्सोपयोगी समस्त द्रव्य) मूर्ख वैद्यों के द्वारा दी जाने पर शस्त्र, वज्र (विद्युत्पात) और विषके समान नुकसान करती हैं इस लिये इन (उपर्युक्त शास्त्र ज्ञान रहित मूर्ख चिकित्सकों) का परित्याग करना चाहिये ॥ ५१ ॥

विमर्शः—कुछ टीकाकारों ने "एतान् विवर्जयेत्" इसका अर्थ अज्ञद्वारा प्रयुक्त ओषधि किया है वह भी ठीक है जैसा कि चरक में लिखा है-यथाविषं यथाशस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा ।
तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा ॥
योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत् ।
भेषजं चापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं सम्पद्यते विषम् ॥
(च० सू० अ० १) ॥

चरके मूर्खवैद्यनिन्दा—श्रुतबुद्धिक्रियाकालमात्राशानबहिष्कृताः ।
वर्जनीया हि ते मृत्योश्चरन्तोऽनुचरा भुवि ॥

स्नेहादिष्वनभिज्ञा ये छेद्यादिषु च कर्मसु ।
ते निहन्ति जनं लोभात् कुवैद्या नृपदोषतः ॥ ५२ ॥

जो वैद्य स्नेहन-स्वेदनपूर्वक पञ्चकर्मों में और छेद्य, भेद्य आदि अष्टविध शस्त्रकर्म करने में असमर्थ हैं वे वैद्य (द्रव्य के) लोभ से (चिकित्सा में प्रवृत्त होने पर) मनुष्यों को मार डालते हैं। प्रायः राजा के दोष से ही कुवैद्य का जन्म (प्रचार) होता है ॥ ५२ ॥

विमर्शः—राजा ऐसे चिकित्सकों को चिकित्सा न करने दे और करे तो भारी दण्ड देवे तो कदापि संसार में कुवैद्यों का प्रचार न हो। वर्तमान में प्रतिदिन समाचार-पत्रों में झूठे विज्ञापन तथा सड़कों पर मजमा लगाने वाले एवं अष्टाङ्गायुर्वेद में प्रत्यक्ष-क्रियाशून्य लोगों की भरमार है। इसी से आयुर्वेद बदनाम है। यह वर्तमान शासन-प्रणाली का दोष है।

यस्तूभयज्ञो मतिमान् स समर्थोऽर्थसाधने ।
आहवे कर्म निर्वोढुं द्विचक्रः स्यन्दनो यथा ॥ ५३ ॥

जो वैद्य शास्त्र और प्रत्यक्षज्ञान को भली भांति जानता है और साथ साथ मतिमान् (ऊहापोहक्षम सहज बुद्धियुक्त) भी है वही सुचिकित्सारूपी अर्थ (प्रयोजन) के साधन में समर्थ हो सकता है। जैसे दोनों पहियोंवाला रथ युद्ध में कार्य करने में समर्थ होता है ॥

विमर्शः—अर्थसाधन से आयुर्वेद के दो प्रयोजन गृहीत होते हैं। 'स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारप्रशमनञ्च"। चिकित्सा में सफलता प्राप्त करने के लिये चिकित्सक को केवल शास्त्र और कर्माभ्यास में ही निपुण होना पर्याप्त नहीं है किन्तु उसे बुद्धिमान् होना भी आवश्यक है। चरकेऽप्युक्तम्—'शास्त्रं

ज्योतिः प्रकाशार्थं दर्शनं बुद्धिरात्मनः । ताभ्यां भिषक् सुयुक्ताभ्यां चिकित्सन्नापराध्यति ॥ (सु० अ० ९)

अथ वत्स ! तदेतदध्येयं यथा तथोपधारय मया प्रोच्यमानम्—अथ शुचये कृतोत्तरासङ्गायाव्याकुलायोपस्थितायाध्ययनकाले शिष्याय यथाशक्ति गुरुरुपदिशेत् पदं पादं श्लोकं वा । ते च पदपादश्लोका भूयः क्रमेणानुसन्धेयाः । एवमेकैकशो घटयेदात्मना चानुपठेत् । अद्रुतमविलम्बितमविशङ्कितमननुनासिकं व्यक्ताक्षरमपीडितवर्णमक्षिभ्रूवौष्ठहस्तैरनभिनीतं सुसंस्कृतं नात्युच्चैर्नातिनीचैश्च स्वरैः पठेत् । न चान्तरेण कश्चिद्व्रजेत् तयोरधीयानयोः ॥ ५४ ॥

हे वत्स सुश्रुत ! जिस विधि से इस आयुर्वेद शास्त्र को पढ़ना चाहिये वह विधि मैं बतलाता हूँ उसे श्रवण कर हृदय में धारण करो । गुरु का कर्तव्य है कि वह शौच, स्नान सन्ध्यादि नित्यकर्मों से पवित्र हुये, उत्तरीय वस्त्र धारण किये हुये, अव्याकुल अर्थात् शान्त चित्तवाले तथा अध्ययन के समय पढ़ने के लिये उपस्थित हुये शिष्य को यथाशक्ति पद ( श्लोक का एक छोटा अवयव ), पाद ( श्लोक का चौथा भाग ) अथवा पूरा श्लोक पढ़ावे । तदनन्तर पढाये हुये पद, पाद और श्लोक को बार बार क्रम से एक साथ मिला लेवे । इस प्रकार एक एक छात्र को ( या श्लोक को ) पढ़ावे पश्चात् स्वयं पढ़े । न अधिक शीघ्रता से, न ज्यादा विलम्ब से तथा निःशङ्क हो कर अनुनासिकोच्चारण न करते ( घुंघे की तरह न बोलते ) हुये स्पष्ट शब्दोच्चारणपूर्वक, अक्षरों के ऊपर अधिक जोर न लगा कर ( अर्थात् मध्यस्वर से ) तथा नेत्र, भृकुटी, ओष्ठ तथा हाथों से किसी प्रकार का विकृत भाव ( हास्य, कटाक्षादि ) न दिखाते हुये, सुसंस्कृत ( अनुस्वार विसर्गादि सहित ) रूप से, न बहुत जोर से और न अधिक धीरे स्वरों से पढ़े एवं गुरु और शिष्य के अध्ययन करते समय दोनों के मध्य से कोई न जावे ॥ ५४ ॥

विमर्शः—यहां पर प्राचीन पठन-पाठन विधि का वर्णन किया गया है । प्राचीनकाल में आजकल के समान पुस्तकें नहीं रहती थीं । इसलिये सम्पूर्ण शास्त्र कण्ठस्थ करने पड़ते थे और इसीलिये उपर्युक्त विशिष्ट पद्धति से अध्ययन करना पड़ता था । अन्तरागमनेऽनध्याय —'पशुमण्डूकमार्जारश्वसर्पनकुलाखुभिः' । अन्तरागमने विद्यादनध्यायमहर्निशम् ॥ (मनु० अ० ४-१२६)

भवतश्चात्र—

शुचिर्गुरुपरो दक्षस्तन्द्रानिद्राविवर्जितः ।
पठन्नेतेन विधिना शिष्यः शास्त्रान्तमाप्नुयात् ॥ ५५ ॥

शौच-स्नानादि से पवित्र, गुरुभक्त, दक्ष, तन्द्रा तथा निद्रा से रहित हो कर जो छात्र इस विधि से पठन करता है वह शास्त्र में पारङ्गत हो जाता है ॥ ५५ ॥

वाक्सौष्ठवेऽर्थविज्ञाने प्रागल्भ्ये कर्मनैपुणे ।
तदभ्यासे च सिद्धौ च यतेताध्ययनान्तगः ॥ ५६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽध्ययनसम्प्रदानीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

अध्ययन के अन्त ( पार ) जाने का इच्छुक छात्र सदा वाणी के सौष्ठव (अर्थात् स्पष्टोच्चारण और हित-मधुर भाषण) में, अर्थविज्ञान में तथा धाष्टर्य तथा क्रियानैपुण्य प्राप्ति में, शास्त्र के अभ्यास और वाञ्छितार्थ की सिद्धि में सदैव प्रयत्न करता रहे ॥ ५६ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां तृतीयोऽध्यायः ।

## चतुर्थोऽध्यायः ।

अथातः प्रभाषणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से प्रभाषणीय नामक अध्याय का व्याख्यान किया जाता है । जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—पढ़े हुये शास्त्र का विशेष ध्यान से अर्थानुसन्धानपूर्वक जो व्याख्यान किया जाता है उसे 'प्रभाषण' कहते हैं । अधीतशास्त्रस्य प्रवर्षेणार्थानुसन्धानपूर्वकं व्याख्यानं प्रभाषणम् । तदधिकृत्य कृतोऽध्यायस्तम् ।

अधिगतमप्यध्ययनमप्रभाषितमर्थतः खरस्य चन्दनभार इव केवलं परिश्रमकरं भवति ॥ ३ ॥

सम्पूर्ण पढ़े हुये शास्त्र को फिर से उसका तत्त्वरूप में अर्थ न जाना जाय तो वह गर्दभ के पीठ पर रखे हुये चन्दन के भार की भांति परिश्रमकारक या निरर्थक होता है ॥ ३ ॥

भवति चात्र—

यथा खरश्चन्दनभारवाही
भारस्य वेत्ता न तु चन्दनस्य ।
एवं हि शास्त्राणि बहून्यधीत्य
चार्थेषु मूढाः खरवद्वहन्ति ॥ ४ ॥

जिस तरह चन्दन की लकड़ी को वहन करने ( ढोने ) वाला गदहा केवल उसके भार का ही ज्ञान रखता है किन्तु चन्दन ( की सुगन्ध और शीतादि आह्लादजनक गुणों ) को नहीं जान सकता उसी प्रकार अनेक शास्त्रों का अध्ययन कर लेने वाले किन्तु उन शास्त्रों के तात्त्विक अर्थों में मूढ़ पुरुष ( छात्र ) केवल उन गदहों की तरह ग्रन्थभार मात्र के वाहक हैं ॥ ४ ॥

तस्मात् सविंशमध्यायशतमनुपदश्लोकमनुवर्णयितव्यमनुश्रोतव्यञ्च । कस्मात् ? सूक्ष्मा हि द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकदोषधातुमलाशयमर्मसिरास्नायुसन्ध्यस्थिगर्भसम्भवद्रव्यसमूहविभागास्तथा प्रनष्टशल्योद्धरणव्रणविनिश्चयभग्नविकल्पाः साध्ययाप्यप्रत्याख्येयता च विकाराणामेवमादयश्चान्ये सहस्रशो विशेषा ये विचिन्त्यमाना विमलविपुलबुद्धेरपि बुद्धिमाकुलीकुर्युः किं पुनरल्पबुद्धेः । तस्मादवश्यमनुपदपादश्लोकमनुवर्णयितव्यमनुश्रोतव्यञ्च ॥

इस लिये एक सौ बीस अध्यायों के एक एक पद, एक एक चरण और प्रत्येक श्लोक का गुरु वर्णन (अर्थसहित व्याख्यान) करे और शिष्य श्रवण करे क्योंकि स्थावरादि द्रव्य, मधुरा

ग्लादि रस, गुर्वादिगुण, शीतोष्णादिवीर्य, मधुरादिविपाक, वातादि दोष, रसरक्तादि धातु, मूत्रादि मल, वातादि के आशय ( स्थान ) तथा मर्म, सिरा, स्नायु, सन्धि, अस्थि, शुक्रार्त्तवादि गर्भोत्पादक द्रव्यसमूह एवं प्रनष्ट शल्य का आहरण, व्रण का विनिश्चय, भग्न के भेद तथा रोगों के साध्य, याप्य और प्रत्याख्येयता तथा इन के अतिरिक्त हजारों सूक्ष्म विषय होते हैं जिनका ठीक विचार करने पर विमल (निर्मल) और विपुल ( विशाल ) बुद्धिवाले मनुष्य की बुद्धि को भी वे व्याकुल कर देते हैं। फिर स्वल्प बुद्धिवाले का तो ठिकाना ही क्या है । अत एव आचार्य निश्चय ही एक २ पद, पाद तथा श्लोक का वर्णन करे और शिष्य श्रवण करे ॥ ५ ॥

अन्यशास्त्रोपपन्नानां चार्थानामिहोपनीतानामर्थवशात्तेषां तद्विद्येभ्य एव व्याख्यानमनुश्रोतव्यम् । कस्मात् ? न ह्येकस्मिन् शास्त्रे शक्यः सर्वशास्त्राणामवरोधः कर्त्तुम् ॥ ६ ॥

प्रयोजनवश यहां लिखे हुये अन्य शास्त्रों के अर्थों को उन शास्त्रों के विशेषज्ञों से ही श्रवण करे क्योंकि एक शास्त्र में अन्य आवश्यक सब शास्त्रों का विस्ताररूप से समावेश करना शक्य नहीं है ॥ ६ ॥

भवन्ति चात्र—

एकं शास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्रनिश्चयम् ।
तस्माद्बहुश्रुतः शास्त्रं विजानीयाच्चिकित्सकः ॥ ७ ॥

केवल एक शास्त्र को पढ़नेवाला मनुष्य उस शास्त्र के सिद्धान्तों को भी ठीक नहीं जान सकता है अतएव चिकित्सक आवश्यक अन्य शास्त्रों का प्रथम अध्ययन कर पश्चात् इस आयुर्वेद शास्त्र को पढ़े ॥ ७ ॥

विमर्शः—आयुर्वेद शास्त्र में पूर्ण पाण्डित्य प्राप्त करने के लिये प्रवेशार्थी छात्र को अन्य आवश्यक शास्त्र प्रथम पढ़ लेना चाहिये। व्याकरण, साहित्य, न्याय तथा सांख्य का ज्ञान संस्कृत की दृष्टि से तथा रसशास्त्र की उत्कर्षता के लिये रसायनशास्त्र ( Chemistry ) पदार्थविज्ञान के लिये भौतिकविज्ञान ( Physics ), द्रव्यगुण शास्त्र के लिये वनस्पतिशास्त्र ( Botany ) तथा शारीरशास्त्र और Anatomy के पूर्णज्ञान के लिये जन्तुशास्त्र ( Zoology ) पढ़ना जरूरी है।

शास्त्रं गुरुमुखोद्गीर्णमादायोपास्य चासकृत् ।
यः कर्म कुरुते वैद्यः स वैद्योऽन्ये तु तस्कराः ॥ ८ ॥

गुरु के मुख से कहे हुये शास्त्र को पढ़ कर तथा अनेक वार उसका ग्रन्थात्मक और क्रियात्मक अभ्यास ( अनुभव ) कर के जो चिकित्सारूपी कार्य करता है वही वैद्य है इसके विपरीत अन्य सब चोर हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—आयुर्वेद उपवेद होते हुवे भी शास्त्र भी है। शास्त्रपरिभाषा—शासनाच्छंसनाच्चैव शास्त्रमित्यभिधीयते । रोगान् शास्तीति शास्त्रम्। आयुरारोग्यदानेन धर्मार्थकामादीनां शासनाद्वा शास्त्रम्। मरणात् त्रायत इति वा शास्त्रम्। "शास्त्रं ज्योतिः प्रकाशार्थम्" सर्वस्य लोचनं शास्त्रं यस्य नास्त्यन्ध एव सः।

आजकल अधिकतर हिन्दी के ग्रन्थों को बांच कर तेली, तमोली, भिस्ती आदि भी अपने को चिकित्सक घोषित कर देते हैं तथा ये अज्ञ अनेक पोथे तथा शीशियां जुटा कर भव्य दवाखाना खोल देते हैं। इसी से आयुर्वेद अवैज्ञानिक नाम से कलङ्कित है। शास्त्र ऐसे वैद्यों की निन्दा करता है। 'भव्यभाण्डौषधैः पुस्तैः पल्लवैरवलोकनैः । वैद्यशब्दं लभन्ते ये ज्ञातव्ये प्रतिरूपकाः' ॥ ऐसे चिकित्सकों को फांसी दे देनी चाहिये। 'स राज्ञो वधमर्हति'। सद्वैद्यप्रशंसा—'ये तु शास्त्रविदो दक्षाः शुचयः कर्मकोविदाः । जितहस्ता जितात्मानस्तेभ्यो नित्यं कृतं नमः' ॥

औपधेनवमौरभ्रं सौश्रुतं पौष्कलावतम् ।
शेषाणां शल्यतन्त्राणां मूलान्येतानि निर्दिशेत् ॥ ९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने प्रभापणीयो नामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

औपधेनव, औरभ्र, सौश्रुत और पौष्कलावत ये चार तन्त्र शेष ( अन्य ) सर्व शल्यतन्त्रों के मूल ( प्रधानतया प्रवर्तक ) हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—शल्य विज्ञान में दक्षता प्राप्त करने के लिये इन चार तन्त्रों को पढ़ना चाहिये परन्तु खेद है कि ये चारों तन्त्र अप्राप्य हैं। वर्तमान प्रतिसंस्कृत सुश्रुत 'सौश्रुत तन्त्र' से भिन्न है यह भी इसी श्लोक से निर्विवाद सिद्ध होता है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां चतुर्थोऽध्यायः ॥

## पञ्चमोऽध्यायः ।

अथातोऽग्रोपहरणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'अग्रोपहरणीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १–२ ॥

विमर्शः—'कर्मणामग्रे उपहरणं येषां यन्त्रशस्त्रादीनां तान्यग्रोपहरणानि तान्यधिकृत्य कृतोऽध्यायोऽग्रोपहरणीयस्तमि'ति चक्रः।

त्रिविधं कर्म—पूर्वकर्म, प्रधानकर्म, पश्चात्कर्मेति ।
तद्व्याधिं प्रति प्रत्युपदेक्ष्यामः ॥ ३ ॥

कर्म तीन प्रकार का होता है। पूर्वकर्म, प्रधानकर्म और पश्चात् कर्म तथा इन का उपदेश प्रत्येक व्याधि के वर्णन करते समय किया जायगा ॥ ३ ॥

विमर्शः—'लङ्घनादिविरेकान्तं पूर्वकर्म नगस्य च । पाटने रोपणं यच्च प्रधानं कर्म तत्स्मृतम् ॥ बलवर्णाग्निकार्यन्तु पश्चात्कर्म समादिशेत्' ॥ 'प्रधानकर्मफलानुवृत्तिकरं कर्म पश्चात्कर्म' इति हाराणचन्द्रः।

डाक्टरी में भी तीन कर्म प्रधान हैं। लंघन, विरेचन, वस्ति तथा शस्त्रकर्मस्थानसंशोधन ( Sterilization ) इन्हें पूर्वकर्म ( Preparation of the Patient ) कहते हैं। प्रधान कर्म में मुख्य शस्त्रक्रिया है जिसे Main operation कहते हैं। प्रतितोपचारादि उपाय तथा व्रणचिकित्सा पश्चात्कर्म After treatment है।

अस्मिन् शास्त्रे शस्त्रकर्मप्राधान्याच्छस्त्रकर्मैव तावत् पूर्वमुपदेक्ष्यामस्तत्सम्भारांश्च ॥ ४ ॥

इस 'शल्य शास्त्र' में शस्त्रकर्म के प्रधान होने से प्रथम शस्त्रकर्म तथा उसकी सामग्रियों का वर्णन करते हैं ॥ ४ ॥

तच्च शस्त्रकर्माऽष्टविधम्। तद्यथा—छेद्यं, भेद्यं, लेख्यं, वेध्यम्, एष्यम्, आहार्यम्, विस्राव्यं, सीव्यमिति ॥ ५ ॥

वह शस्त्रकर्म आठ प्रकार का होता है। जैसे-छेदन, भेदन, लेखन, वेधन, एषण, आहरण, विस्रावण और सीवन ॥ ५ ॥

विमर्श—शस्त्रकर्म भेद—सुश्रुत ने अष्ट तथा चरक ने एषण और आहरण को यन्त्रकर्म मान कर शस्त्रकर्म ६ ही माने हैं। 'पाटनं व्यधनं चैव छेदनं लेखनं तथा। प्रोञ्छनं सीवनं चैव षड्विधं शस्त्रकर्म तत्'। (च चि अ २५)। छेदन (Excision)—काट कर अलग कर देना, जैसे-अर्श, चर्मकील और भगन्दर। 'छेद्या भगन्दरा ग्रन्थि श्लैष्मिकस्तिलकालक'। भेदन (Incision)—चीरना जैसे-विद्रधि। भेद्या विद्रधयोऽन्यत्र सर्वसाद् ग्रन्थयस्त्रयः। लेखन (Scraping or scarification)—खुरचना 'लेख्याश्चतस्रो रोहिण्य किलासमुपजिह्विका'। वेधन (Puncturing)—नोकदार शस्त्र से छेद करना जैसे-सिरावेध आदि। वेध्या सिरा बहुविधा मूत्रवृद्धिर्दकोदरम्। एषण (Probing, exploration)—शलाका द्वारा नाडीव्रणादि का पता लगाना। एष्या नाड्य सशल्याश्च व्रणा उन्मार्गिणश्च ये। आहरण (Extraction—बाहर खींच कर निकालना। 'आहार्या शर्करास्तिस्रो दन्तकर्णमलो हमरी। शल्य नि मूढगर्भाश्च वर्चश्च नि चत गुदे।' विस्रावण (Drainage)—रक्त लसीका और पूय को नली आदि से बाहर निकालना। 'स्राव्या वि धय पञ्च भवेषु सर्वजाहते' सीवन (Suturing stitching) टाँके लगाना। सीव्या मे सुलुप्ताश्च भिन्ना उल्लिखिता मदा। सद्योव्रणाश्च ये चैव चलसन्धिव्यप श्रिता'। वाग्भट ने उत्पाटन, कुट्टन, मन्थन, ग्रहण और दहन ये पाँच कर्म अधिक मान कर शस्त्रकर्म के तेरह भेद माने हैं। कुट्टन को Pricking (सूई द्वारा त्वचा में छेद करना), मन्थन को Drilling (मथते हुए छेद करना), ग्रहण को Catching (पकड़ना) तथा दहन को Cautery (यन्त्र-शस्त्रादि से दाह करना) कहते हैं। आजकल Cautery knife का प्रयोग शस्त्र कर्म में बहुत बढ़ गया है। सुश्रुत में भी इस प्रकार का वर्णन है। 'अग्नितप्तेन शस्त्रेण छिन्द्यात्'।

अतोऽन्यतमं कर्म चिकीर्षता वैद्येन पूर्वमेवोपकल्पयितव्यानि—यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निशलाकाशृङ्गजलौकालाबूजाम्बवौष्ठपिचुप्रोतसूत्रपत्रपट्टमधुघृतवसापयस्तैलतर्पणकषायालेपनकल्कव्यजनशीतोष्णोदककटाहादीनि, परिकर्मिणश्च स्निग्धा स्थिरा बलवन्त ॥ ६ ॥

उपर्युक्त अष्ट शस्त्रकर्मों में से किसी एक कर्म करने की इच्छा वाले वैद्य को प्रथम ही निम्नलिखित सामग्री तैय्यार कर लेनी चाहिये। यन्त्र, शस्त्र, क्षार, अग्नि, शलाका, शृङ्ग, जोंक, अलाबू (तूम्बी), जाम्बवौष्ठ, पिचु, (रूई), प्रोत (वस्त्र), सूत्र, पत्ते, पट, मधु, घृत, चरबी, दुग्ध, तैल, सन्तर्पण-द्रव्य (जलयुक्त सत्तु खीरादि), क्वाथ और लेप की औषधियाँ, कल्क (लुगदी), पंखा, ठंडा और गरम पानी, कटाह आदि लौहनिर्मित पात्र एवं स्निग्ध (अनुरक्त), स्थिरचित्त और बलवान् भृत्य होने चाहिये ॥ ६ ॥

विमर्श—जाम्बवौष्ठ—जम्बूफलसदृशाग्रभागकृष्णपाषाणरचिता वर्ति। यह एक प्रकार का शस्त्र है जिसका अग्निकर्म और क्षारकर्म में प्रयोग किया जाता है। पट-व्रणबन्धनोपयोगी वस्त्र Bandages। शस्त्रकर्म में बलवान् परिचारकों की आवश्यकता रहती है इसलिये यहा बलवान् विशेषण दिया है। कायचिकित्सा में बलवान् की उतनी आवश्यकता नहीं रहती जैसा कि चरक में कहा है। परिकर्मिणो लक्षणम्—'उपचारज्ञता दाक्ष्यमनुरागश्च भर्तरि। शौचं चेति चतुष्कोऽयं गुण परिचरे जने॥ (च० सू० अ० ९)

तत. प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्त्तनक्षत्रेषु दध्यक्षतान्नपानरत्नैरग्निं विप्रान् भिषजश्चार्चयित्वा, कृतबलिमङ्गलस्वस्तिवाचनं लघुभुक्तवन्तं प्राङ्मुखमातुरमुपवेश्य यन्त्रयित्वा, प्रत्यङ्मुखो वैद्यो मर्मसिरास्नायुसन्ध्यस्थिधमनी परिहरन् अनुलोमं शस्त्रं निदध्यादापूयदर्शनात्, सकृदेवापहरेच्छस्त्रमाशु च। महत्स्वपि च पाकेषु द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं वा शस्त्रपदमुक्तं ॥ ७ ॥

फिर श्रेष्ठ तिथि, करण, मुहूर्त और नक्षत्र के दिन दही, चावल, अन्न पान तथा रत्नादि से अग्नि, ब्राह्मण और वैद्यों का पूजन कर, बलि, मङ्गल, स्वस्तिवाचन किये हुये एवं हलका भोजन किये हुये रोगी को पूर्वाभिमुख बिठाकर तथा उसके हस्त पादादि अङ्गों को नियन्त्रित कर पश्चिम दिशा में मुख किया हुआ वैद्य (सर्जन) मर्म, सिरा, स्नायु, सन्धि, अस्थि और धमनियों का बचाव करते हुए पूय के सम्पूर्ण निकलने तक लोमों की दिशा में शस्त्र को चलाये। इस तरह ठीक रूप से उचित स्थान पर एक बार ही शस्त्रप्रवेश कर पुन शीघ्रता से निकाल लेवे। पाकस्थानों के महान् (अधिक दूर तक फैले हुये) होने पर भी दो अङ्गुल या तीन अङ्गुल तक लम्बा व्रण का घाव करना चाहिये ॥ ७ ॥

विमर्श—भोजन का प्रयोजन—'प्राक्शस्त्रकर्मणश्चेष्टं भोजयेदातुरं भिषक्। न मूर्च्छत्यन्नसंयोगात्मत्तः शस्त्रं न बुध्यते। तस्माद्वद्य भोजन्यम्। प्राणो ह्यन्न्यं शरीरिणां बाह्यप्राणगुणा हि वत। धारयत्यविरोधेन शरीरं पाञ्चभौतिकम्॥' भोजनकर्म वर्जन—मूढगर्भोदरार्शोभगन्दरमुखरोगेष्वभुक्तवत कर्म कुर्वीत। यन्त्रणकर्म—इस वैज्ञानिक युग में अनुसन्धानशील विद्वानों ने सार्वदैहिक संज्ञाहरद्रव्य Chloroform), स्थानिक संज्ञाहर द्रव्यों (प्रोकेन, नोवोकेन, कोकेन आदि) का आविष्कार कर यन्त्रण सरीखी आसुरी क्रिया की आवश्यकता नहीं रखी है फिर भी प्राय देखा जाता है कि साधारण विद्रधि को खोलने के लिये किसी भी संज्ञाहर द्रव्य का प्रयोग न कर रोगी के हाथ पाँवों को सहायक कम्पाउण्डर, नर्स आदि पकड़ लेते हैं अत कम बेसी यन्त्रण करना ही पड़ता है।

मर्माणि—मारयन्तीति, मरणकारित्वाद्वा मर्म, मर्माणि नाम मांससिरास्नायुसन्ध्यस्थिसन्निपातास्तेषु स्वभावत एव प्राणास्तिष्ठन्ति। द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं व्रणं कुर्यात्—विद्रधि बड़ी हो तो दो

अङ्गुल या तीन अङ्गुल की दूरी पर अन्य शस्त्रपद या व्रण शस्त्र द्वारा बनाने चाहिये जिससे पूय का पूर्ण रूप से निर्हरण हो जाय। अङ्गुलद्वयमथवाऽङ्गुलत्रयमन्तरीकृत्य पुनरन्यं व्रणं कुर्यादित्यर्थः सत्रम्। अरुणदत्तः।

तत्रायतो विशालः समः सुविभक्तो निराश्रय इति व्रणगुणाः ॥ ८ ॥

आयत (दीर्घ), विशाल (विस्तृत=चौड़ा), सम (सीधा), सुविभक्त अर्थात् तीक्ष्ण शस्त्र से साफ कटा हुआ जिस कारण त्वचा मांसादि का अधिक नाश नहीं हुआ हो तथा निराश्रय (पूय कोटर रहित) ये व्रण के गुण हैं ॥ ८ ॥

भवतश्चात्र—

आयतश्च विशालश्च सुविभक्तो निराश्रयः ।
प्राप्तकालकृतश्चापि व्रणः कर्मणि शस्यते ॥ ९ ॥

आयत, विशाल, सुविभक्त, निराश्रय तथा उचित समय पर किया गया व्रण चिकित्साकर्म में श्रेष्ठ माना जाता है ॥९॥

विमर्श—प्राप्तकालकृतः—शोथ, विद्रधि या फोड़े को आमावस्था में चीरने से पूर्ण रूप से दोष नहीं निकलते तथा पके हुये की उपेक्षा करने से भीतर का पूय इधर उधर जाकर नाड़ी (Sinus) बना देता है अतः योग्य काल में उसे चीर देना चाहिये। यदिदानीमामभेदनाद् यच्च पक्वमुपेक्षते। श्वपचाविव मन्तव्यौ तावनिश्चितकारिणौ।

शौर्यमाशुक्रिया शस्त्रतैक्ष्ण्यमस्वेदवेपथु ।
असम्मोहश्च वैद्यस्य शस्त्रकर्मणि शस्यते ॥ १० ॥

शूरता, (उत्साह, निर्भयता), शस्त्रपातादिक्रिया में शीघ्रता (लघुहस्तता), शस्त्र की धार का उचित तीक्ष्ण होना, शस्त्रकर्म करते समय वैद्यसर्जन को पसीना न आना तथा हाथ का न कांपना तथा रोगोत्पादकता या बड़े शस्त्रकर्म की दशा में या निकलते हुए रक्तादि को देख कर मूर्च्छित न होना ये शस्त्रचिकित्सक (Surgeon) के गुण हैं और ऐसे ही सर्जन शस्त्रकर्म (Operation) में प्रशस्त होते हैं ॥ १० ॥

एकेन वा व्रणेनाऽशुध्यमाने नाऽन्तरा बुद्ध्याऽवेक्ष्यापरान् व्रणान् कुर्यात् ॥ ११ ॥

यदि एक व्रण (Incision चीरा) से फोड़े की शुद्धि न हुई हो या पूयादि का पूर्णरूप से निर्गमन न हुआ हो तो बुद्धिपूर्वक विचार कर बीच में या पूर्वव्रण के समीप अन्य व्रण कर देवे ॥ ११ ॥

भवति चात्र—

यतो यतो गतिं विद्यादुत्सङ्गो यत्र यत्र च ।
तत्र तत्र व्रणं कुर्याद् यथा दोषो न तिष्ठति ॥१२॥

जिस जिस स्थान पर दोष (पूय) की गति तथा उभार प्रतीत हो उस उस स्थान पर शस्त्र से व्रण (चीरे) करने चाहिये जिस से दोष (पूय) भीतर (मांसादि गम्भीर धातुओं में) न रह सके ॥ १२ ॥

होता है। 'पूय एव दोषशब्देन उच्यते, कारणे कार्योपचारात्' इति डल्हणः।

तत्र भ्रूगण्डशङ्खललाटाक्षिपुटौष्ठदन्तवेष्टकक्षाकुक्षिवङ्क्षणेषु तिर्यक् छेद उक्तः ॥ १३ ॥

भ्रू, गण्डस्थल (गाल=कपोल), शङ्खप्रदेश (कनपटी), ललाट, आंखों के पलक, ओष्ठ, दन्तवेष्ट (मसूड़े), कक्षा (कांख), कुक्षि (उदर) और वंक्षण (ऊरुसन्धि) इन स्थानों में तिरछा छेदन करना चाहिये ॥ १३ ॥

(चन्द्रमण्डलवच्छेदान् पाणिपादेषु कारयेत् ।
अर्द्धचन्द्राकृतींश्चापि गुदे मेढ्रे च बुद्धिमान् ॥१४॥)

बुद्धिमान् वैद्य हस्त और पाद में चन्द्रमण्डल के समान गोल छेदन करे तथा गुदा और मेढ्र (इन्द्रिय) में अर्धचन्द्राकृति छेदन करे ॥ १४ ॥

अन्यथा तु सिरास्नायुच्छेदनम्, अतिमात्रं वेदना, चिराद् व्रणसंरोहो, मांसकन्दीप्रादुर्भावश्चेति ॥ १५ ॥

उपर्युक्त विधि के अनुसार चीरा न लगाने से सिरा और स्नायु के छेदन की सम्भावना रहती है, पीड़ा अधिक होती है, चिरकाल (देरी) से व्रण भरता है और मांस की गांठ उत्पन्न हो जाती है ॥ १५ ॥

मूढगर्भोदरार्शोऽश्मरीभगन्दरमुखरोगेष्वभुक्तवतः कर्म कुर्वीत ॥ १६ ॥

मूढगर्भ, उदररोग, अर्श, पथरी, भगन्दर और मुखरोगों में रोगी को बिना कुछ खिलाये ही शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥१६॥

विमर्श—आधुनिक शल्यतंत्र (Surgery) के अनुसार उदर, मूढगर्भ और मुखरोगों में शस्त्रकर्म के पूर्व भोजन करने से प्रत्यावर्तन क्रिया (Reflex action) द्वारा वमन तथा हिक्का उत्पन्न होकर बाधा उत्पन्न होती है किन्तु अर्श, अश्मरी और भगन्दर में ऐसी सम्भावना कम होने से हल्का तथा द्रवप्राय भोजन कराना ठीक माना है। सुश्रुत में भी आगे चिकित्सास्थान में अर्श और भगन्दर में शस्त्रकर्म के पूर्व आहार देने को कहा है। 'केनाचेदत्रार्शोभगन्दरात् वदयेते, तदयुक्तं, चिकित्सिते तयोः शस्त्रकर्मणः प्राग् भोजनविधानादेतदर्थानुवादिना वाग्भटेनाप्यपठितत्वाच्च' इति हाराणचन्द्रः॥

ततः शस्त्रमवचार्य शीताभिरद्भिरातुरमाश्वास्य, समन्तात् परिपीड्याङ्गुल्या, व्रणमभिमृद्य(ज्य), प्रक्षाल्य कषायेण, प्लोतेनोदकमादाय, तिलकल्कमधुसर्पिःप्रगाढामौषधयुक्तां नातिस्निग्धां नातिरूक्षां वर्तिं प्रणिदध्यात्। ततः कल्केनाच्छाद्य घनां कवलिकां दत्त्वा वस्त्रपट्टेन बध्नीयात्। वेदनारक्षोघ्नैर्धूपैर्धूपयेद् रक्षोघ्नैश्च मन्त्रै रक्षां कुर्वीत ॥ १७ ॥

तदनन्तर व्रण से शस्त्र को निकाल कर रोगी को शीतल जल से (मुख-हस्तादि पर सेचन द्वारा) आश्वासन या शान्ति देकर चारों ओर (बाहर और अन्दर से) अङ्गुलियों द्वारा

से व्रण का प्रक्षालन करें। पश्चात् प्रोत ( शुद्ध वस्त्र ) से व्रण के भीतर के शेष कषायजल को पोंछ कर तिल कल्क, शहद, और घृत से लिप्त तथा न अतिस्निग्ध और न अधिक रूक्ष ( मिश्रकाध्यायोक्त अजगधा, अजशृंगी आदि सद्योशोधन औषधि युक्त वर्ति व्रणस्थान में रख कर उसे सद्योव्रणहित औषध ) कल्क से ढक कर तथा उस पर मोटी कवलिका ( गद्दी या स्वच्छ रुई ) रख कर वस्त्रपट्ट से बांध देना चाहिये। पश्चात् वेदनाहर और राक्षस ( जीवाणु ) नाशक द्रव्यों की धूनी ( धूपन ) से उस स्थान को धूपित करे तथा रक्षोघ्नमंत्रों से व्रण की रक्षा करनी चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्श—शीतल जल पिलाना भी चाहिये जिससे मूर्च्छा आदि नहीं होने पावे। व्रणमभिमृद्य—कभी २ व्रण के भीतर अनेक पूयकोटर ( Pus pockets ) होते हैं अतः व्रण के भीतर एक या दो अंगुलियां डाल कर धीरे २ मर्दन द्वारा उन्हें तोड़ना पड़ता है। शोधनकषाय—शङ्खिन्यङ्कोठसुमन करवीरसुवर्चला। शोधनानि कषायाणि वर्गश्चारग्वधादिक ॥ ( सू० अ० ३७ )। आज कल व्रणशोधन के लिये-बेरॉल बोरिक एसिड, पोटासपरमेंगनेट, मर्करी ( पारद ), एक्रिफ्लेविन आदि के घोल प्रयुक्त होते हैं। वर्ति—इसकी जगह डाक्टरी में जालीदार कपड़े ( Gauze ) को जन्तुघ्न द्रव्य के घोल में भिगो कर वर्ति बना के रखते हैं अथवा रबर नली ( Drainage Tube ) रखी जाती है। प्राचीन काल में भी कवलिका आदि सभी को उष्णता तथा धूपन द्वारा जन्तुरहित ( Sterile ) कर काम में लेते थे। वाग्भटे—

> शुचिसूक्ष्मदृढा पट्टाः कवल्यः सविकेशिकाः।
> धूपिता मृदवः श्लक्ष्णा निर्वलीका व्रणे हिताः ॥

ततो गुग्गुल्वगुरुसर्जरसवचागौरसर्षपचूर्णैर्लवण-निम्बपत्रविमिश्रैराज्ययुक्तैर्धूपयेत्, आज्यशेषेण चास्य प्राणान् समालभेत ॥ १८ ॥

तदनन्तर गूगल, अगर, राल, वचा, श्वेत सरसो इनके चूर्ण लवण तथा नीम के पत्ते इनको घृत के साथ मिलाकर धूपन करे। बचे हुये घृत से रोगी के हृदयादि मर्म स्थानों पर ( इसके हाथ से ) मालिश करे ॥ १८ ॥

उदकुम्भाच्चापो गृहीत्वा प्रोक्षयन् रक्षाकर्म कुर्यात् तदुच्यामः ॥ १९ ॥

जल के घड़े में से पानी हाथ में लेकर रोगी पर छिड़क ( परिमार्जन ) कर निम्न मन्त्रों से रक्षाकर्म करना चाहिये। उसकी विधि आगे कहते हैं ॥ १९ ॥

> कृत्यानां प्रतिघातार्थं तथा रक्षोभयस्य च।
> रक्षाकर्म करिष्यामि ब्रह्मा तदनुमन्यताम् ॥ २० ॥
> नागाः पिशाचा गन्धर्वाः पितरो यक्षराक्षसाः।
> अभिद्रवन्ति ये ये त्वां ब्रह्माद्या घ्नन्तु तान् सदा ॥
> पृथिव्यामन्तरीक्षे च ये चरन्ति निशाचराः।
> दिक्षु वास्तुनिवासाश्च पान्तु त्वां ते नमस्कृताः ॥
> पान्तु त्वां मुनयो ब्राह्मा दिव्या राजर्षयस्तथा।
> पर्वताश्चैव नद्यश्च सर्वाः सर्वे च सागराः ॥ २३ ॥
> अग्नी रक्षतु ते जिह्वां प्राणान् वायुस्तथैव च।
> सोमो व्यानमपानं ते पर्जन्यः परिरक्षतु ॥ २४ ॥
> उदानं विद्युतः पान्तु समानं स्तनयित्नवः।
> बलमिन्द्रो बलपतिर्मनुर्मन्ये मतिं तथा ॥ २५ ॥
> कामांस्ते पान्तु गन्धर्वाः सत्त्वमिन्द्रोऽभिरक्षतु।
> प्रज्ञां ते वरुणो राजा समुद्रो नाभिमण्डलम् ॥ २६ ॥
> चक्षुः सूर्यो दिशः श्रोत्रे चन्द्रमाः पातु ते मनः।
> नक्षत्राणि सदा रूपं छायां पान्तु निशास्तव ॥ २७ ॥
> रेतस्त्वाप्याययन्त्वापो रोमाण्योषधयस्तथा।
> आकाशं खानि ते पातु देहं तव वसुन्धरा ॥ २८ ॥
> वैश्वानरः शिरः पातु विष्णुस्तव पराक्रमम्।
> पौरुषं पुरुषश्रेष्ठो ब्रह्माऽऽत्मानं ध्रुवो भ्रुवौ ॥ २९ ॥
> एता देहे विशेषेण तव नित्या हि देवताः।
> एतास्त्वां सततं पान्तु दीर्घमायुरवाप्नुहि ॥ ३० ॥
> ( स्वस्ति ते भगवान् ब्रह्मा स्वस्ति देवाश्च कुर्वताम्। )
> स्वस्ति ते चन्द्रसूर्यौ च स्वस्ति नारदपर्वतौ।
> स्वस्त्यग्निश्चैव वायुश्च स्वस्ति देवाः सहेन्द्रगाः ॥ ३१ ॥
> पितामहकृता रक्षा स्वस्त्यायुर्वर्धतां तव।
> ईतयस्ते प्रशाम्यन्तु सदा भव गतव्यथः ॥ ३२ ॥

इति स्वाहा।

कृत्याओं तथा राक्षसों के भय को दूर करने के लिये रक्षा कर्म करूंगा। ब्रह्मदेव इस कर्म का अनुमोदन करें। नाग पिशाच, गन्धर्व, पितर, यक्ष, राक्षस, आदि जो जो तुम्हें पीड़ा पहुचाते हों उन्हें ब्रह्मादिक देवता नष्ट करें। पृथिवी पर, आकाश में और दिशाओं में जो जो राक्षस विचरते हों तथा तुम्हारे घर में जो राक्षसादि रहते हों वे तेरे नमस्कार से प्रसन्न होकर तेरी रक्षा करें। अनेक महर्षि, देवर्षि और राजर्षि, सब पर्वत, नदियां, सातो या चारो समुद्र, ये तेरी रक्षा करें। अग्नि तेरी जिह्वा की रक्षा करे, वायु प्राणों की, सोम व्यान वायु की और पर्जन्य ( वृष्टिमान् मेघ ) अपान वायु की रक्षा करें। बिजली उदानवायु की, मेघ समान वायु की, बलपति इन्द्र बल की ओर मनु ग्रीवा की शिराओं तथा बुद्धि की रक्षा करें। गन्धर्व तेरी कामनाओं या मनोरथों की, इन्द्र सत्व ( सतोगुण या मन ) की, राजा वरुण प्रज्ञा की तथा समुद्र नाभिमण्डल की रक्षा करें। सूर्य नेत्रों की, दिशाएं कर्णों की, चन्द्रमा मन की, नक्षत्र रूप ( सौन्दर्य ) की और रात्रि तेरी छाया की सदा रक्षा करें। जल तेरे वीर्य को बढावे, ओषधियां रोमपंक्ति की, आकाश शरीरछिद्रों की तथा पृथिवी तेरे देह की रक्षा करें। वैश्वानर शिर की, विष्णु तेरे पराक्रम को, पुरुषोत्तम तेरे पौरुष ( मेढ्र ) को, ब्रह्मा आत्मा की और ध्रुव दोनों भ्रुकुटियों की रक्षा करें। तेरी देह में नित्य ये उपर्युक्त देवता विशेष करके रहते हैं। ये तेरी निरन्तर रक्षा करें तथा तुझे दीर्घायु प्राप्त हो। भगवान् ब्रह्मा तेरा मगल करे, सब देवता तेरा मंगल करें, चन्द्रमा और सूर्य दोनों तेरा कल्याण करें, नारद और पर्वत ( ऋषी ) तेरा शुभ करें। अग्नि, वायु तथा इन्द्र सहित सब देवता तेरा मंगल करें। यह पितामह ( ब्रह्म-

देव ) द्वारा की हुई रक्षा तेरा कल्याण करती हुई आयु को बढ़ावे। तेरी सब ईतियां ( कष्ट ) दूर होकर तू सदा व्यथा ( पीड़ा ) से रहित हो जा। इन मन्त्रों को पढ़कर स्वाहा शब्दोच्चारण करे ॥ २०-३२ ॥

एतैर्वेदात्मकैर्मन्त्रैः कृत्याव्याधिविनाशनैः ।
मयैवं कृतरक्षस्त्वं दीर्घमायुरवाप्नुहि ॥ ३३ ॥

कृत्या और व्याधि को नष्ट करने वाले इन वेदसम्बन्धी मन्त्रों द्वारा मुझसे रक्षित तूं दीर्घायु को प्राप्त हो ॥ ३३ ॥

विमर्शः—कृत्या—कुपितमर्त्यगोऽभिचारकर्मजनिता राक्षसी कृत्येत्युच्यते। ईतिः—अतिवृष्टिरनावृष्टिर्मूषकाः शलभाः शुकाः। स्वचक्रं परचक्रञ्च सप्तैता ईतयः स्मृताः।

ततः कृतरक्षमातुरमागारं प्रवेश्य आचारिकमादिशेत् ॥ ३४ ॥

इसके पश्चात् उक्त मन्त्रों से रक्षित किये रोगी को उसके स्थान ( घर Indoor ward ) में ले जाकर उन्नीसवें व्रणितोपासनीय अध्याय में कहे हुये आहार-विहारादिक स्वास्थ्यवर्द्धक नियमों का उपदेश करे ॥ ३४ ॥

ततस्तृतीयेऽहनि विमुच्यैवमेव बध्नीयाद्वस्त्रपट्टेन, न चैनं त्वरमाणोऽपरेद्युर्मोक्षयेत् ॥ ३५ ॥

आचारिक उपदेश देने के बाद तीसरे दिन व्रणबन्धन की पट्टी खोलकर पूर्वानुसार ही कषाय से धोकर पट्ट से बन्धन कर देना चाहिये। शीघ्रता की आकांक्षा रखकर दूसरे ही दिन पट्टी को नहीं खोलनी चाहिये ॥ ३५ ॥

द्वितीयदिवसपरिमोक्षणाद्ग्रथितो व्रणश्चिरादुपसंरोहति, तीव्ररुजश्च भवति ॥ ३६ ॥

दूसरे दिन व्रण की पट्टी खोलने से उसमें गांठें पड़कर देरी से रोहण होता ( भरता ) है और वेदनाएं अधिक तीव्र होती हैं ॥ ३६ ॥

अत ऊर्ध्वं दोषकालबलादीनवेक्ष्य कषायालेपनबन्धाहाराचारान् विदध्यात् ॥ ३७ ॥

इसके बाद व्रण के दोष तथा समय की मौसम और रोगी के बल जैसे हीन, मध्यम, उत्तम और आयु आदि का विचार कर तदनुसार कषाय, लेप, बन्ध, आहार और आचार का प्रयोग करना चाहिये ॥ ३७ ॥

न चैनं त्वरमाणः सान्तर्दोषं रोपयेत् । स ह्यल्पेनाप्यपचारेणाभ्यन्तरमुत्सङ्गं कृत्वा भूयोऽपि विकरोति ३८

जल्दी अच्छे होने की आकांक्षा से शीघ्रता करके सदोष व्रण पर रोपण क्रिया कभी भी नहीं करनी चाहिये। क्योंकि सान्तर्दोष रोपित व्रण बाद में थोड़े ही कुपथ्य करने से भीतर ही भीतर उठाव कर विकार उत्पन्न कर देता है ॥ ३८ ॥

भवन्ति चात्र—

तस्मादन्तर्बहिश्चैव सुशुद्धं रोपयेद् व्रणम् ।
रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत् ।
हर्षं क्रोधं भयञ्चापि यावत् स्थैर्योपसम्भवात् ॥३९॥

इस कारण भीतर और बाहर से भली प्रकार शुद्ध हुये व्रण का रोपण करना चाहिये तथा रोपण होने के बाद भी जब तक उस स्थान में पूर्ण आरोग्यता दिखाई न दे तब तक अजीर्ण, व्यायाम, स्त्रीसम्भोग, हर्ष, क्रोध और भय इनका वर्जन करना चाहिये ॥ ३९ ॥

विमर्श—शुद्ध व्रण लक्षण—त्रिभिर्दोषैरनाक्रान्तः श्यावौष्ठः पिडकी समः। अवेदनो निरास्रावो व्रणः शुद्ध इहोच्यते ॥ सम्यग्रूढव्रणलक्षण—रूढवर्त्मानमग्रन्थिमशूनमरुजं व्रणम्। त्वक्सवर्णं समतलं सम्यग्रूढं विनिर्दिशेत् ॥ ( सु० सू० अ० २३ ) अष्टाङ्गसंग्रह में मैथुनादि के वर्जन का समय ६ या ७ मास तक माना है। 'रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत्। मासान् षट् सप्त वा नूनं विधिरेव प्रशस्यते ॥

हेमन्ते शिशिरे चैव वसन्ते चापि मोक्षयेत् ।
त्र्यहाद् द्व्यहाच्छरद्ग्रीष्मवर्षास्वपि च बुद्धिमान् ॥४०॥

बुद्धिमान् वैद्य हेमन्त, शिशिर और वसन्त ऋतु में तीसरे दिन पट्ट खोले तथा शरद्, ग्रीष्म और वर्षा ऋतु में दूसरे दिन व्रण की पट्टी खोल देवे ॥ ४० ॥

विमर्श—प्रायः शीत समय में पाक कम होने से तीन दिन पर तथा उष्णकाल में पाकशीघ्रता भय से दो दिन में खोलना लिखा है। यदि पैत्तिक व्रण हो तथा ऋतु शरद् या ग्रीष्म हो तो दिन में सुबह-साम दो बार भी पट्टी खोलनी पड़ती है।

अतिपातिषु रोगेषु नेच्छेद्विधिमिमं भिषक् ।
प्रदीप्तागारवच्छीघ्रं तत्र कुर्यात् प्रतिक्रियाम् ॥४१॥

व्रण में पाक द्वारा अथवा तीव्र रक्तस्राव द्वारा हानि या प्राणभय की सम्भावना होने पर पट्टमोक्षण के उक्त नियमों पर ध्यान न देते हुये जलते हुये मकान के प्रतीकार की तरह जिस किसी उपाय से लाभ पहुँचे वैसी प्रतिक्रिया ( व्यवस्था = चिकित्सा ) करनी चाहिये ॥ ४१ ॥

या वेदना शस्त्रनिपातजाता तीव्रा शरीरं प्रदुनोति जन्तोः।
घृतेन सा शान्तिमुपैति सिक्ता कोष्णेन यष्टीमधुकान्वितेन॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽग्रोपहरणीयो-
नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

किसी शस्त्र की चोट से अथवा शस्त्र क्रिया के कारण व्रण में उत्पन्न हुई तीव्र वेदना जो कि शरीर को दुःखित या सन्तप्त करती हो वह मुलेठी के चूर्ण से युक्त किंचित् उष्ण घृत के द्वारा सेचन करने से शान्त हो जाती है ॥ ४२ ॥

विमर्श—एक कटोरी में तोले या ६ मासे भर घृत डाल कर उसमें २ मासे भर मुलेठी का चूर्ण प्रक्षिप्त कर निर्धूम अङ्गारों पर कुछ उष्ण करके व्रण-वेदना-स्थान पर लगाना चाहिये।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां पञ्चमोऽध्यायः॥

## षष्ठोऽध्यायः।

अथात ऋतुचर्यमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके बाद 'ऋतुचर्या' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने ( सुश्रुत के लिये ) कहा था॥

कालो हि नाम भगवान् स्वयम्भूरनादिमध्यनिधनोऽत्र रसव्यापत्सम्पत्ती जीवितमरणे च मनुष्याणामायत्ते । स सूक्ष्मामपि कलां न लीयत इति कालः । सङ्कलयति कालयति वा भूतानीति कालः ॥ ३ ॥

काल की व्याख्या इस प्रकार है। वह ऐश्वर्यशाली और स्वयम्भू अर्थात् किसी से उत्पन्न नहीं है तथा आदि, मध्य और अन्त से रहित हैं, अर्थात् न उसके आदि ( प्रारम्भ ) का न मध्य का और न समाप्त होने का ज्ञान है। मधुरादि ६ रसों की विकृति और सम्पत्ति तथा प्राणियों का जीवन और मरण उस काल के ही अधीन है। वह काल अपनी सूक्ष्म कला तक भी नहीं ठहरता है अतः उसे 'काल' कहते हैं। अथवा प्राणियों का सङ्कलन ( सुख-दुःख के साथ संयोग ) करता है किंवा प्राणियों का संहार करता है अत एव उसे 'काल' कहते है ॥ ३ ॥

विमर्श—कालशब्दनिरुक्ति—"कलाशब्दस्य ककाराकारौ लीधातोश्च लकारमादाय कालशब्दनिष्पत्तिः"। कलनात् सर्वभूतानां स कालः परिकीर्तितः । सुखदुःखाभ्यां भूतानि योजयतीति कालः । कालयति संक्षिपतीति वा कालः । मृत्युसमीपं नयतीति वा कालः । भागवतेऽपि—कालो बलीयान् बलिनां भगवानीश्वरोऽव्ययः । प्रजाः कालयते क्रीडन् पशुपालो यथा पशून्॥ डल्हणचन्द्रटस्तु—सूक्ष्मामपि कलां= कालाशविशेषं लीयते= श्लिष्यति कालस्य सर्वमूर्त्तत्वाद्गिरवादिरिति कालः ।

तस्य संवत्सरात्मनो भगवानादित्यो गतिविशेषेण निमेषकाष्ठाकलामुहूर्त्ताहोरात्रपक्षमासर्त्वयनसंवत्सरयुगप्रविभागं करोति ॥ ४ ॥

संवत्सररूपी उस काल का भगवान् सूर्य अपनी गतिविशेष से निमेष, काष्ठा, कला, मुहूर्त्त, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर और युग इस तरह विभाग करते है ॥४॥

तत्र लघ्वक्षरोच्चारणमात्रोऽक्षिनिमेषः, पञ्चदशाऽक्षिनिमेषाः काष्ठा, त्रिंशत्काष्ठाः कला, विंशतिकलो मुहूर्त्तः कलादशभागश्च, त्रिंशन्मुहूर्त्तमहोरात्रं, पञ्चदशाहोरात्राणि पक्षः । स च द्विविधः—शुक्लः कृष्णश्च, तौ मासः ॥ ५ ॥

उक्त कालभेदों में प्रत्येक का लक्षण लिखते हैं—अकारादि लघु अक्षर के उच्चारण करने में जितना समय लगता है उसे 'अक्षिनिमेष' कहते हैं। पन्द्रह अक्षिनिमेषों की एक 'काष्ठा' होती है। तीस काष्ठाओं की एक 'कला' और बीस कला तथा एक कलाका दसवां हिस्सा ( ३ काष्ठा ) मिलकर एक 'मुहूर्त्त' एवं तीस मुहूर्त्त का एक 'अहोरात्र' ( दिन रात ) और पन्द्रह अहोरात्र का एक 'पक्ष' होता है जिसके शुक्ल तथा कृष्ण दो भेद हैं। दो पक्षों का एक 'मास' होता है ॥ ५ ॥

तत्र माघादयो द्वादश मासाः संवत्सरः, द्विमासिकमृतुं कृत्वा षड् ऋतवो भवन्ति। ते शिशिरवसन्तग्रीष्मवर्षाशरद्धेमन्ताः, तेषां तपस्तपस्यौ शिशिरः, मधुमाधवौ वसन्तः, शुचिशुक्रौ ग्रीष्मः, नभोनभस्यौ वर्षाः, इषोर्जौ शरत्, सहःसहस्यौ हेमन्त इति ॥ ६ ॥

उक्त संवत्सर में माघादि बारह मास होते हैं। दो २ मास की एक एक 'ऋतु' होती है। इस तरह बारह मासों से ६ ऋतुएं बनती है। उनके नाम शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् और हेमन्त हैं। उनमें तप ( माघ ) और तपस्य ( फाल्गुन ) मासों से शिशिर, मधु ( चैत्र ) और माधव ( वैशाख ) मासों से वसन्त, शुचि ( ज्येष्ठ ) तथा शुक्र ( आषाढ ) मासों से ग्रीष्म, नभ ( श्रावण ) और नभस्य ( भाद्रपद ) मासों से वर्षा, इष ( आश्विन ) और ऊर्ज ( कार्तिक ) मासों से शरद् तथा सहा ( मार्गशीर्ष ) और सहस्य ( पौष ) मासों से हेमन्त ऋतु होती है ॥ ६ ॥

त एते शीतोष्णवर्षलक्षणाश्चन्द्रादित्ययोः कालविभागकरत्वादयने द्वे भवतो दक्षिणमुत्तरञ्च । तयोर्दक्षिणं वर्षाशरद्धेमन्ताः, तेषु भगवानाप्यायते सोमः, अम्ललवणमधुराश्च रसा बलवन्तो भवन्ति, उत्तरोत्तरञ्च सर्वप्राणिनां बलमभिवर्द्धते । उत्तरञ्च शिशिरवसन्तग्रीष्माः, तेषु भगवानाप्यायतेऽर्कः, तिक्तकषायकटुकाश्च रसा बलवन्तो भवन्ति, उत्तरोत्तरञ्च सर्वप्राणिनां बलमपहीयते ॥ ७ ॥

शीत, उष्ण और वर्षा लक्षणों वाली इन ऋतुओं के चन्द्र और सूर्य के काल-विभाग करने के गुण से दक्षिण और उत्तर ऐसे दो 'अयन' होते हैं। उनमें से वर्षा, शरद और हेमन्त ऋतु के समय को 'दक्षिणायन' कहते हैं। दक्षिणायन की वर्षादि इन ऋतुओं में भगवान् चन्द्रमा क्रमशः आप्यायित ( बलशाली ) होते हैं तथा अम्ल, लवण और मधुर रस बलवान् होते है। सर्व प्राणियों का बल भी उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है। शिशिर वसन्त और ग्रीष्म के समय को 'उत्तरायण' कहते हैं। इन ऋतुओं में भगवान् सूर्य बलशाली होते हैं। तिक्त, कषाय और कटु रस बलवान् होते हैं और उत्तरोत्तर सर्व प्राणियों का बल क्षीण होता है ॥ ७ ॥

विमर्श—दक्षिणायन को 'विसर्ग काल' कहते हैं। विसर्गश्च बहुल विसृजत्ययम्। विसृजति जनयत्याप्यमशः प्राणिनाञ्च बलमिति विसर्गः । ( चक्रपाणि )। चन्द्रादि के शीतल होने से अम्ल-मधुरादि रस पुष्ट होकर प्राणियों का बल बढ़ाते हैं। उत्तरायण को 'आदान काल' कहते हैं। सूर्य अपनी तीव्र किरणों से जगत् के जल, पृथिवी, वृक्ष, मनुष्य सभी प्राणियों के स्नेहांश को खींच लेता है अत एव इसे 'आदान' कहा है। आदानं च तदादत्ते नृणां प्रतिदिनं बलम्। ( अ० हृ० )। आददाति=क्षपति पृथिव्याः सौम्यांश प्राणिनाञ्च बलमित्यादानम्। ( चक्रपाणि )।

भवति चात्र—

शीतांशुः क्लेदयत्युर्वीं विवस्वान् शोषयत्यपि ।
तावुभावपि संश्रित्य वायुः पालयति प्रजाः ॥ ८ ॥

चन्द्रमा पृथ्वी को अपनी शीत किरणों द्वारा क्लिन्न (आर्द्र) रखता है और सूर्य सुखाता है। तथा चन्द्र और सूर्य दोनों का आश्रय ले कर वायु प्रजा का पालन करता है ॥ ८ ॥

विमर्श—वायु योगवाही होने से चन्द्र और सूर्य दोनों के कार्य में सहयोग देता है। योगवाहः परं वायुः संयोगादुभयार्थकृत्। दाहकृत्तेजसा युक्तः शीतकृत्सोमसंश्रयात्॥ (च० चि० अ० ३)। वायुके अन्य उपयोगी गुण—"सृष्टिश्च मेघानाम्, अपां विसर्गः, उद्भेदनं चौद्भिदानां, पुष्पफलानाञ्चाभिनिर्वर्त्तनम्, बीजाभिसंस्कारः सस्याभिवर्धनम्, अविक्लेदोपशोषणे। (च०सू०अ० १२।

अथ खल्वयने द्वे युगपत् संवत्सरो भवति। ते तु पञ्च युगमिति संज्ञां लभन्ते। स एष निमेषादिर्युगपर्यन्तः कालश्चक्रवत् परिवर्त्तमानः कालचक्रमुच्यत इत्येके॥

इन दक्षिणायन तथा उत्तरायण दोनों अयनों का मिल कर एक 'वर्ष' होता है। वे पांच वर्ष मिल कर 'युग' कहलाते हैं। निमेष से ले कर युग तक चक्र के समान परिवर्तन ( भ्रमण ) शील यह काल किसी के मत से 'कालचक्र' कहलाता है॥ ९॥

इह तु वर्षाशरद्धेमन्तवसन्तग्रीष्मप्रावृषः षड् ऋतवो भवन्ति दोषोपचयप्रकोपोपशमननिमित्तम्। ते तु भाद्रपदाद्येन द्विमासिकेन व्याख्याताः। तद्यथा—भाद्रपदाश्वयुजौ वर्षाः, कार्त्तिकमार्गशीर्षौ शरत्, पौषमाघौ हेमन्तः, फाल्गुनचैत्रौ वसन्तः, वैशाखज्येष्ठौ ग्रीष्मः, आषाढश्रावणौ प्रावृडिति॥ १०॥

यहाँ तो दोषों के सञ्चय, प्रकोप और प्रशमन निमित्त से वर्षा, शरद्, हेमन्त, वसन्त, ग्रीष्म और प्रावृट् ये ६ ऋतुएं होती हैं और भाद्रपदादि दो २ मासों को मिलाकर इनकी गणना ( व्याख्या ) की जाती है। जैसे भाद्रपद और आश्विन को 'वर्षा', कार्तिक और मार्गशीर्ष को 'शरद्', पौष और माघ को 'हेमन्त', फाल्गुन और चैत्र को 'वसन्त', वैशाख और ज्येष्ठ को 'ग्रीष्म' तथा आषाढ और श्रावण को 'प्रावृट्' कहते हैं॥१०॥

तत्र, वर्षास्वोषधयस्तरुण्योऽल्पवीर्या आपश्चाप्रसन्नाः क्षितिमलप्रायाः। ता उपयुज्यमाना नभसि मेघावतते जलप्रक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां प्राणिनां शीतवातविष्टम्भिताग्नीनां विदह्यन्ते, विदाहात् पित्तसञ्चयमापादयन्ति। स सञ्चयः शरदि प्रविरलमेघे वियत्युपशुष्यति पङ्केऽर्ककिरणप्रविलायितः पैत्तिकान् व्याधीन् जनयति॥

उन धातुओं में से वर्षा ऋतु में ओषधियाँ तरुण ( नूतन ) होने से अल्पवीर्य वाली होती हैं तथा जल पृथिवी के मल ( सड़े गले पदार्थों ) से युक्त होने के कारण अप्रसन्न ( कलुषित ) होता है। आकाश के मेघाच्छन्न होने पर तथा पृथिवी के वृष्टि जल से गीली हो जाने पर क्लिन्न देह वाले तथा शीत ( से कुपित ) वात से विनष्ट पाचकाग्नि वाले प्राणियों के शरीर में उस दूषित जल तथा ओषधि-सेवन से विदाह रहने लगता है। विदाह से पित्त का सञ्चय होता है। यह पित्त का सञ्चय मेघों के अल्प होने पर और पृथिवी के कीचड़ के शुष्क होने पर सूर्य की किरणों से विद्रुत होकर पैत्तिक व्याधियों को उत्पन्न करता है॥ ११॥

ता एवौषधयः कालपरिणामात् परिणतवीर्या बलवत्यो हेमन्ते भवन्त्यापश्च प्रसन्नाः स्निग्धा अत्यर्थं गुर्व्यश्च। ता उपयुज्यमाना मन्दकिरणत्वाद्भानोः सतुषारपवनोपस्तम्भितदेहानां देहिनामविदग्धाः स्नेहाच्छैत्याद्गौरवादुपलेपाच्च श्लेष्मसञ्चयमापादयन्ति। स सञ्चयो वसन्तेऽर्करश्मिप्रविलायित ईषत्स्तब्धदेहानां देहिनां श्लैष्मिकान् व्याधीञ्जनयति॥ १२॥

वे ही ओषधियां हेमन्त ऋतु में समय के परिणाम से परिणतवीर्य ( परिपक्व वीर्य वाली ) और बलवान् हो जाती हैं तथा जल भी निर्मल, स्निग्ध और अत्यन्त भारी हो जाता है। इस समय सूर्य की रश्मियों के मन्द होने से तथा तुषार ( बर्फ ) से मिली वायु के सम्पर्क द्वारा स्तम्भित देह वाले प्राणियों में प्रयुक्त की हुई वे ओषधियां और जल मधुरपाकी होकर स्नेह, शीतता, गुरुता ( भारीपन ) और पिच्छिलता के कारण कफ का सञ्चय करती हैं। यह सञ्चित कफ वसन्त ऋतु में सूर्य की किरणों से पिघल कर कुछ स्तब्ध हुई देह वाले प्राणियों में श्लैष्मिक रोग पैदा करता है॥ १२॥

ता एवौषधयो निदाघे निस्सारा रूक्षा अतिमात्रं लघ्व्यो भवन्त्यापश्च, ता उपयुज्यमानाः सूर्यप्रतापोपशोषितदेहानां देहिनां रौक्ष्याल्लघुत्वाद्वैशद्याच्च वायोः सञ्चयमापादयन्ति। स सञ्चयः प्रावृषि चात्यर्थं जलोपक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां प्राणिनां शीतवातवर्षेरितो वातिकान् व्याधीञ्जनयति। एवमेष दोषाणां सञ्चयप्रकोपहेतुरुक्तः॥ १३॥

ये ही ओषधियां और जल ग्रीष्म ऋतु में साररहित, रूक्ष और अत्यन्त हल्की हो जाती हैं। उक्तगुण वाली प्रयुज्यमान ये ओषधियां और जल सूर्य की गरमी से शुष्क देहवाले मनुष्यों में रूक्षता, लघुता और विशदता ( निःस्नेहता ) के कारण वायु का सञ्चय करती हैं। यह वायु का सञ्चय प्रावृट ऋतु में भूमि के जल द्वारा अधिक गीली होने पर क्लिन्न देह वाले प्राणियों में शीत, वात और वर्षा के कारण वातिक विकारों को उत्पन्न करता है। इस तरह दोषों के सञ्चय और प्रकोप के हेतु का वर्णन किया है॥ १३॥

तत्र वर्षाहेमन्तग्रीष्मेषु सञ्चितानां दोषाणां शरद्वसन्तप्रावृट्सु च प्रकुपितानां निर्हरणं कर्तव्यम्॥१४॥

वर्षा, हेमन्त और ग्रीष्म में सञ्चित हुये तथा शरद्, वसन्त और प्रावृट् ऋतु में कुपित हुये दोषों का ( उचित शास्त्रोक्त उपायों द्वारा ) निर्हरण करना चाहिये॥ १४॥

विमर्श—मिथ्या आहार-विहारादि से सञ्चित दोषों का संशोधन उनकी चयावस्था में ही करना चाहिये। "चय एव जयेद्दोषम्" (वाग्भटः)। सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः। ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः॥ (सुश्रुतः) सञ्चितदोषहरणविधिः—माधवप्रथमे मासि नभस्यप्रथमे पुनः। सहस्यप्रथमे चैव हारयेद्दोषसञ्चयम्॥ (च० सू० अ० ७)। श्रावणे कार्त्तिके चैत्रे मासि साधारणे क्रमात्। ग्रीष्मवर्षाहिमचितान् वाय्वादीनाशु निर्हरेत्॥ (वाग्भटः)।

तत्र पैत्तिकानां व्याधीनामुपशमो हेमन्ते, श्लैष्मि-

काणां निदाघे, वातिकानां शरदि, स्वभावत एव । त एते सञ्चयप्रकोपोपशमा व्याख्याताः ॥ १५ ॥

पित्तजन्य रोगों का शमन हेमन्त में, कफजन्य रोगों का शमन ग्रीष्म में और वातजन्य रोगों का शमन शरद् ऋतु में स्वभाव से ही हो जाता है। इस तरह दोषों के सञ्चय, प्रकोप और प्रशमन की व्याख्या की गई है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—प्रायेण प्रशमं याति स्वयमेव समीरणः । शरत्काले वसन्ते च पित्तं प्रावृडृतौ कफः ॥ ( शार्ङ्गधर ) ।

तत्र, पूर्वाह्णे वसन्तस्य लिङ्गं, मध्याह्ने ग्रीष्मस्य, अपराह्णे प्रावृषः, प्रदोषे वार्षिकं, शारदमर्धरात्रे, प्रत्युषसि हैमन्तमुपलक्षयेत् । एवमहोरात्रमपि वर्षमिव शीतोष्णवर्षलक्षणं दोषोपचयप्रकोपोपशमैर्जानीयात् ॥ १६ ॥

दिन के पूर्व भाग में वसन्त ऋतु के लक्षण होते हैं, एवं मध्याह्न में ग्रीष्म, अपराह्न में प्रावृट्, सन्ध्या के समय वर्षा, आधीरात में शरद् और सूर्योदय के पूर्व ( ब्राह्ममुहूर्त ) में हेमन्त ऋतु के लक्षण होते हैं। इस तरह दिन और रात भी दोषों के सञ्चय, प्रकोप और प्रशमनों द्वारा वर्ष की तरह शीत, उष्ण और वर्षा के लक्षणों से युक्त माने जाते हैं ॥ १६ ॥

**विमर्श**—अहोरात्र में वर्ष की तरह प्रतिदिन छहों ऋतुयें तथा उनमें दोषों का सञ्चय, प्रकोप और प्रशमन होते रहते हैं।

तत्र अव्यापन्नेष्वृतुष्वव्यापन्ना ओषधयो भवन्त्यापश्च, ता उपयुज्यमानाः प्राणायुर्बलवीर्यौजस्कर्यो भवन्ति ॥ १७ ॥

अव्यापन्न ( अविकृत=स्वाभाविक ) ऋतुओं में ओषधियां तथा जल भी अव्यापन्न अर्थात् अदूषित रहते हैं। उनका उपयोग प्राणशक्ति, आयु, बल, वीर्य और ओज का वर्द्धक होता है ॥ १७ ॥

तेषां पुनर्व्यापदोऽदृष्टकारिताः, शीतोष्णवातवर्षाणि खलु विपरीतान्योषधीर्व्यापादयन्त्यपश्च ॥ १८ ॥

उन ऋतुओं की व्यापत् ( विकृति ) अदृष्ट ( अधर्म ) से होती है। शीत, उष्ण, वायु और वर्षा का वैपरीत्य ओषधियों और जल को बिगाड़ देता है ॥ १८ ॥

**विमर्श**—चरकेऽपि "कुतो मूलमेषां वाय्वादीनां वैगुण्यमुपपद्यते", वाय्वादीनां यद्वैगुण्यमुत्पद्यते तस्य मूलमधर्मः, तन्मूलं वाऽसत्कर्म पूर्वकृतम्। तेषां ह्यान्तर्हितधर्माणामधर्मप्रधानानामपक्रान्तदेवतानामृतवो व्यापद्यन्ते ।

तासामुपयोगाद्विविधरोगप्रादुर्भावो मरको वा भवेदिति ॥ १९ ॥

विकृत हुई उन ओषधियों तथा जल के सेवन करने से अनेक प्रकार के रोगों का प्रादुर्भाव अथवा मरक भी उत्पन्न होता है ॥ १९ ॥

**विमर्श**—मरक को महामारी ( Pandemic or epidemic disease ) कहते हैं। चरकोक्तनाश-वैगुण्यमुपपन्नाना देशकालानिलाम्भसाम् । गरीयस्त्वं विशेषेण हेतुमत् सम्प्रवक्ष्यते ॥ वाताज्जलं जलाद् देशं देशात् कालं स्वभावतः । विद्याद् दुष्परिहार्यत्वाद्गरीयस्तरमर्थवित् ॥

तत्र, अव्यापन्नानामोषधीनामपाञ्चोपयोगः ॥२०॥

ऋतुओं की विकृति के समय तथा महामारी रोग उत्पन्न हो जाने पर अदूषित ओषधियों तथा जल का उपयोग करना चाहिये ॥ २० ॥

**विमर्श**—ऋतुओं की विकृति प्रारम्भ होने के पूर्व ओषधियां उखाड़ कर सुरक्षित रख लेनी चाहिये जैसा कि चरक में कहा है—तस्मात् प्रागुद्ध्वंसात् प्राक् च भूमेर्विरसीभावादुद्धरध्वं, सौम्य ! भैषज्यानि यावन्नोपहतरसवीर्यप्रभावाणि । 'शस्यते देहवृत्तिश्च भेषजैः पूर्वमुद्धतैः' । आजकल कॉलरा टायफायड्, प्लेग, चेचक आदि महामारियों के फैलने के पूर्व उनसे बचने के लिये Prophylaxis treatment किया जाता है जिससे रोग-सम्भावना बहुत कम हो जाती है।

कदाचिदव्यापन्नेष्वप्यृतुषु कृत्याऽभिशापरक्षःक्रोधाधर्मैरुपध्वस्यन्ते जनपदाः । विषौषधिपुष्पगन्धेन वायुनोपनीतेनाक्रम्यते यो देशस्तत्र दोषप्रकृत्यविशेषेण कासश्वासवमथुप्रतिश्यायशिरोरुग्ज्वरैरुपतप्यन्ते, ग्रहनक्षत्रचरितैर्वा, गृहदारशयनासनयानवाहनमणिरत्नोपकरणगर्हितलक्षणनिमित्तप्रादुर्भावैर्वा ॥ २१ ॥

किसी किसी समय ऋतुओं के ठीक रहने पर भी कृत्या, अभिशाप, राक्षस-पिशाचादिकों के क्रोध और अधर्म से देश के देश विनष्ट हो जाते हैं। कभी २ विषयुक्त अथवा विषैले पुष्पों की गन्ध से दूषित वायु द्वारा वातादि दोषों तथा सात्विकादि प्रकृति की विशेषता के विना ही कास, श्वास, वमन, प्रतिश्याय, शिरोवेदना तथा ज्वर से देशवासी पीड़ित हो जाते हैं। किंवा सूर्यादि ग्रह तथा अश्विन्यादि नक्षत्रों के अनिष्ट प्रभाव से भी व्याधियां उत्पन्न हो जाती हैं अथवा घर, स्त्री, शयन ( पलंग ), आसन, यान, वाहन, मणि, रत्न एवं अन्य उपकरणों की त्रुटि होने से तथा अन्य अशुभ-सूचक लक्षणों से रोग उत्पन्न होते देखे गये हैं ॥ २१ ॥

**विमर्श**—बहुत से रोगों का विष वायुद्वारा प्राणियों पर आक्रमण करता है जैसे-मसूरिका, रोमान्तिका, प्रतिश्याय, मस्तिष्कसुषुम्नाज्वर ( Cerebrospinal Fever ), रोहिणी, न्यूमोनिया, कास आदि । पूर्वकाल में एक शत्रु दूसरे शत्रु राजा के देश के जल, वायु, खाद्य-पेय पदार्थों में विषादि मिला देते थे।

तत्र, स्थानपरित्यागशान्तिकर्मप्रायश्चित्तमङ्गलजपहोमोपहारेज्याऽञ्जलिनमस्कारतपोनियमदयादानदीक्षाऽभ्युपगमदेवताब्राह्मणगुरुपरैर्भवितव्यम् , एवं साधु भवति ॥ २२ ॥

इस प्रकार की अवस्था में निवास स्थान का परित्याग, शान्तिकर्म, प्रायश्चित्त, मंगल, जप, हवन, उपहार (बलिदान), यज्ञ ( इज्या ), बद्धाञ्जलि प्रणाम, तप, नियम, दया, दान, दीक्षाग्रहण तथा देवता, ब्राह्मण और गुरुओं में श्रद्धाभक्ति करना चाहिये, इससे शान्ति होती है ॥ २२ ॥

विमर्श—चरकोक्तोपायाः-'येषां न मृत्युसामान्यं सामान्यं न च कर्मणाम्। कर्म पञ्चविधं तेषां भेषजं परमुच्यते॥ हितं जनपदानां च शिवानामुपसेवनम्। सेवनं ब्रह्मचर्यस्य तथैव ब्रह्मचारिणाम्॥ सङ्कथा धर्मशास्त्राणां महर्षीणां जितात्मनाम्। धार्मिकैः सात्त्विकैर्नित्यं सहास्या वृद्धसंमतैः॥

अत ऊर्ध्वमव्यापन्नानामृतूनां लक्षणान्युपदेक्ष्यामः॥ २३॥

इसके आगे अव्यापन्न (अदूषित=शुद्ध) ऋतुओं के लक्षण कहते हैं॥ २३॥

वायुर्वात्युत्तरः शीतो रजोधूमाकुला दिशः।
छन्नस्तुषारैः सविता हिमानद्धा जलाशयाः॥ २४॥
दर्पिता ध्वाङ्क्षखड्गाह्वमहिषोरभ्रकुञ्जराः।
रोध्रप्रियङ्गुपुन्नागाः पुष्पिता हिमसाह्वये॥ २५॥

हेमन्त ऋतु में उत्तर दिशा की ठण्डी वायु चलती है, चारों दिशाएं धूलि और धूंए से व्याप्त रहती हैं। सूर्य तुषार (हिमपात) से आच्छादित रहता है, तडागादि जलाशय वर्फ से ढक जाते हैं, काक, गैंडा, महिष, मेंडा और हस्ती ये अपने मद से दर्पित (मदोन्मत्त) रहते हैं तथा लोध, प्रियङ्गु और पुन्नाग (नागकेशर) के वृक्ष पुष्पित हो जाते हैं॥ २४-२५॥

शिशिरे शीतमधिकं वातवृष्ट्याकुला दिशः।
शेषं हेमन्तवत् सर्वं विज्ञेयं लक्षणं बुधैः॥ २६॥

शिशिर ऋतु में शीत अधिक होता है, दिशाएं वायु और वर्षा से व्याकुल (व्याप्त) रहती हैं तथा शेष लक्षण हेमन्त ऋतु के समान होते हैं जिनका बुद्धिमान् स्वयं ज्ञान कर लेवे॥ २६॥

सिद्धविद्याधरवधूचरणालक्तकाङ्किते।
मलये चन्दनलतापरिष्वक्ताधिवासिते॥ २७॥
वाति कामिजनानन्दजननोऽनङ्गदीपनः।
दम्पत्योर्मानभिदुरो वसन्ते दक्षिणोऽनिलः॥ २८॥
दिशो वसन्ते विमलाः काननैरुपशोभिताः।
किंशुकाम्भोजबकुलचूताशोकादिपुष्पितैः॥ २९॥
कोकिलाषट्पदगणैरुपगीता मनोहराः।
दक्षिणानिलसंवीताः सुमुखाः पल्लवोज्ज्वलाः॥ ३०॥

वसन्त ऋतु में सिद्ध तथा विद्याधरों की वधुओं के चरणों में लगे हुए अलक्तक (माहोर या लाचारस) से अङ्कित मलय गिरि के ऊपर चन्दन पर चढ़ी हुई चमेली-मालती आदि लताओं के आलिङ्गन (अत्यन्त संपर्क) से सुवासित, कामीजनों को आनन्द देने वाली, अनङ्ग (कामदेव) को दीप्त करने वाली तथा स्त्री और पुरुषों के परस्पर मान का भेदक मलयगिरि की दक्षिणी वायु चलती है। इनके अतिरिक्त वसन्त ऋतु में सब दिशाएं निर्मल, वन-उपवनों से शोभायमान, पलाश, कमल, वकुल (मौलश्री), आम्र और अशोक इत्यादि वृक्षों के पुष्पों से शोभित तथा चारो-ओर कोकिला और भ्रमरों के समूह के गुञ्जन (गीत) से मनोहर, दक्षिण दिशा की वायु से व्याप्त तथा अनेक नये २ मूरे-लाल कोमल पल्लवों से शोभित होती हैं॥ २७-३०॥

ग्रीष्मे तीक्ष्णांशुरादित्यो मारुतो नैर्ऋतोऽसुखः।
भूस्तप्ता सरितस्तन्व्यो दिशः प्रज्वलिता इव॥ ३१॥
भ्रान्तचक्राह्वयुगलाः पयःपानाकुला मृगाः।
ध्वस्तवीरुत्तृणलता विपर्णाङ्कितपादपाः॥ ३२॥

ग्रीष्म ऋतु में सूर्य तीक्ष्ण किरणों वाला हो जाता है, निर्ऋत दिशा का कष्टदायक पवन चलता है, पृथ्वी गरमी से संतप्त रहती है, अल्पप्रवाह के कारण नदियां पतली (कम जल वाली) हो जाती हैं, चारो दिशाएं प्रज्वलित सी प्रतीत होती हैं, चकवा और चकवी का जोड़ा पानी की खोज में भ्रान्त से घूमते रहते हैं, हरिण जल पीने के लिये व्याकुल से रहते हैं, छोटे वृक्ष, तृण और लताएं नष्ट हो जाती हैं तथा पेड़ों के पत्ते झड़ जाते हैं॥ ३१-३२॥

प्रावृष्यम्बरमानद्धं पश्चिमानिलकर्षितैः।
अम्बुदैर्विद्युदुद्योतप्रस्रुतैस्तुमुलस्वनैः॥ ३३॥
कोमलश्यामशष्पाढ्या शक्रगोपोज्ज्वला मही।
कदम्बनीपकुटजसर्जकेतकिभूषिता॥ ३४॥

प्रावृड् ऋतु में आकाशमण्डल पश्चिम दिशा की वायु से लाये हुये तथा बिजली की चमक के साथ कुछ बरसने वाले और भयङ्कर गर्जन करने वाले मेघों से व्याप्त रहता है एवं पृथ्वी कोमल तथा श्याम रंग की घास से व्याप्त, एवं शक्रगोपों (इन्द्रवधू-बीरबहूटी) से उज्ज्वल तथा कदम्ब, नीप, कुटज, सर्ज, केतकी से भूषित रहती है॥ ३३-३४॥

विमर्श—वाल्मीकिकृतवर्षावर्णने—'बालेन्द्रगोपान्तरचित्रितेन विभाति भूमिर्नवशाद्वलेन।

तत्र वर्षासु नद्योऽम्भश्छन्नोत्खाततटद्रुमाः।
वाप्यः प्रोत्फुल्लकुमुदनीलोत्पलविराजिताः॥ ३५॥
भूरव्यक्तस्थलश्वभ्रा बहुसस्योपशोभिता।
नातिगर्जत्स्रवन्मेघनिरुद्धार्कग्रहं नभः॥ ३६॥

वर्षा ऋतु में नदियां जल से पूर्ण हो कर अपने प्रबल प्रवाह से तीर के ऊपर के स्थित पेड़ों को उखाड़ देती हैं। बावड़ियां अत्यन्त खिले हुए कुमुद (श्वेत कमल) तथा नील कमलों से शोभायमान रहती हैं। पृथिवी घास से ढकी होने से उसके ऊपर विद्यमान स्थल और गड्ढे विदित नहीं होते हैं तथा अनेक प्रकार के धान्यों से सुशोभित रहती है। इसी तरह मन्द-मन्द ध्वनि कर के वर्षते हुए मेघों से सूर्य और नक्षत्र तथा आकाश छिपे रहते हैं॥ ३५-३६॥

बभ्रुरुष्णः शरद्यर्कः श्वेताभ्रविमलं नभः।
तथा सरांस्यम्बुरुहैर्भान्ति हंसांसघट्टितैः॥ ३७॥
पङ्कशुष्कद्रुमाकीर्णा निम्नोन्नतसमेषु भूः।
बाणसप्ताह्वबन्धूककाशासनविराजिता॥ ३८॥

शरद् ऋतु में सूर्य पिङ्गलवर्ण का तथा उष्ण रहता है। आकाश श्वेत बादलों से निर्मल (स्वच्छ) दिखाई देता है। हंसों के इधर-उधर चलने से उनके कंधों से घट्टित (आलोडित) कमलों से सरोवर शोभायमान रहते हैं। तथा नीचे-ऊंचे

और समान स्थानों में पृथिवी कीचड़युक्त, शुष्क ( सूखी ) और द्रुम ( वल्मीक=विमवट बनाने वाली चींटियों ) से व्याप्त हो जाती है तथा क्षिण्टी, सतौना, गुल्दुपहरिया काश और विजयसार से शोभित रहती है ॥ ३७-३८ ॥

विमर्श—वल्मीककारिण्य सूक्ष्मा पिपीलिका द्रुमा उच्यन्ते। इति डल्हण ।

स्वगुणैरतियुक्तेषु विपरीतेषु वा पुन ।
विषमेष्वपि वा दोषा कुप्यन्त्यृतुषु देहिनाम् ॥ ३९ ॥

ऋतुओं में अपने स्वाभाविक गुणों के अधिक मात्रा में बढ़ने से तथा विपरीत होने से किंवा अपने गुणों के विषम होने से प्राणियों के शरीर-स्थित वातादि दोष प्रकुपित होते हैं ॥ ३९ ॥

हरेद्वसन्ते श्लेष्माणं पित्तं शरदि निर्हरेत् ।
वर्षासु शमयेद्वायु प्राग् विकारसमुच्छ्रयात् ॥ ४० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने ऋतुचर्या नाम षष्ठोऽध्याय ॥ ६ ॥

रोग उत्पन्न होने के पूर्व वसन्त ऋतु में वमनादि विधि से कफ का हरण, शरद् ऋतु में विरेचन द्वारा पित्त का हरण और वर्षा ऋतु में स्नेहपान, बस्ति आदि उपायों से वात का सशमन कर देना चाहिये ॥ ४० ॥

विमर्श—विरेचन हि पित्तस्य जयाय परमौषधम् । चरके दोषहरणोपदेश —हैमन्तिक दोषचय वसन्ते प्रवाहयन् ग्रैष्मिकम भ्रकाले । घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक प्राप्नोति रोगान् ऋतुजान् न जातु । आजकल दोषशामक सुन्दर उपाय का उपयोग न करने से भिन्न-भिन्न ऋतुओं में वातादि रोगों की प्रबलता होती रहती है। उक्त क्रम का पालन करना अत्यन्त श्रेष्ठ है। प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शन वरम् । Prevention is better then cure.

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां षष्ठोऽध्याय ।

## सप्तमोऽध्यायः ।

अथातो यन्त्रविधिमध्याय व्याख्यास्याम ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरि ॥ २ ॥

अब यहा से 'यन्त्रविध' अध्याय का व्याख्यान करेंगे। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१-२॥

विमर्श—यन्त्रव्युत्पत्ति —यन्त्र्यते शल्यकर्मसमये नियन्त्र्यते रोगी रोगो वाऽनेनेति यन्त्रम् । शल्याहरणोपायो वा यन्त्रम् ।

यन्त्रशतमेकोत्तरम्, अत्र हस्तमेव प्रधानतमं यन्त्राणामवगच्छ । किं कारणम् ? यस्माद्धस्तादृते यन्त्राणामप्रवृत्तिरेव, तदधीनत्वाद् यन्त्रकर्मणाम् ॥ ३ ॥

यन्त्र एक सौ एक १०१ होते हैं। यहां हाथ को ही प्रधान यन्त्र जानना चाहिये कारण कि हस्त के विना यन्त्रों का प्रयोग असम्भव है क्योंकि यन्त्रकर्म हाथ के ही अधीन होते हैं ॥३॥

विमर्श यन्त्र एक सौ एक १०१ ही होते है ऐसा यहां तात्पर्य नहीं है, ये अनेक हो सकते हैं। 'स्वबुध्या च विकल्प्य विविधानि यन्त्रशस्त्राणि तत्कर्माणि च उपकल्पयेत् । अत कर्मैव शास्त्रणामियत्ताऽवधारणमशक्यम् । ( अ० ८० ) ।

तत्र, मन शरीराबाधकराणि शल्यानि, तेषामाहरणोपायो यन्त्राणि ॥ ४ ॥

मन और शरीर को बाधा ( [illegible] ख ) पहुचाने वाले भावों को शल्य तथा इन को निकालने के उपकरणों या उपायों का नाम 'यन्त्र' है ॥ ४ ॥

विमर्श—मन शल्य कोई दृश्यमान पदार्थ नहीं है अत उसे यन्त्र-शस्त्रों से निकाला भी नहीं जा सकता, इस दोष के निराकरणार्थ सुश्रुत सूत्रस्थान के २६ वें अध्याय में सर्वशरीराबाधकर शल्यम्' ऐसा शल्यलक्षण किया है। आहरणोपाय विशेषकर स्वस्तिक, सदंश और तालयन्त्र का कार्य है किन्तु अन्य कार्य भी यन्त्रों से होते हैं।

१—दर्शन कार्य—जैसे कण्ठशल्यावलोकन, योनिप्रणेक्षणादि। निम्न यन्त्र रोग या शल्य-दर्शनार्थ हैं—Laryngoscope, Pharyngoscop Gorethroscope Cystoscope Auroscope, Proctoscope Sigmoidoscope, Vaginal speculum Rectal speculum Nasal Speculum इत्यादि। २—क्रियासौकर्य में स्पेकुलम तथा डायरेक्टर्स। ३—विशोधनकार्य—जैसे मूत्रमार्ग शोधक कैथेटर साउण्ड, स्पून, स्कूप डायलेटर्स आदि।

तानि षट्प्रकाराणि, तद्यथा—स्वस्तिकयन्त्राणि, सदंशयन्त्राणि, तालयन्त्राणि, नाडीयन्त्राणि, शलाकायन्त्राणि, उपयन्त्राणि चेति ॥ ५ ॥

इन यन्त्रों के आकृतिभेद से ६ प्रकार हैं। जैसे स्वस्तिक यन्त्र ( Cruci form instruments ) सन्दशयन्त्र (Forceps), तालयन्त्र ( Scoop or Spoon ) नाडीयन्त्र ( Speculum ), शलाकायन्त्र ( Probes ) और उपयन्त्र ॥ ५ ॥

तत्र चतुर्विंशति स्वस्तिकयन्त्राणि, द्वे सदंशयन्त्रे, द्वे एव तालयन्त्रे, विंशतिर्नाड्य, अष्टाविंशति. शलाका, पञ्चविंशतिरुपयन्त्राणि ॥ ६ ॥

उनमें से स्वस्तिकयन्त्र २४ चौबीस प्रकार के, सन्दशयन्त्र २ दो प्रकार के, तालयन्त्र भी २ दो ही प्रकार के, नाडीयन्त्र बीस २० प्रकार के शलाकायन्त्र २८ अट्ठाइस प्रकार के और उपयन्त्र २५ पच्चीस प्रकार के होते हैं ॥ ६ ॥

विमर्श—'अष्टाङ्गहृदय' में ४ चार प्रकार के सन्दशयन्त्र, २३ तेईस प्रकार के नाडीयन्त्र, ३४ चौंतीस प्रकार के शलाका यन्त्र और १९ उन्नीस प्रकार के उपयन्त्र माने हैं।

तानि प्रायशो लौहानि भवन्ति, तत्प्रतिरूपकाणि वा तदलाभे ॥ ७ ॥

प्राय करके ये यन्त्र लौह के बनाये जाते हैं किन्तु लौह के अभाव में उसके सदृश पदार्थों के भी बनाये जा सकते हैं॥७॥

विमर्श—लौह शब्द से फौलाद या स्टील ही ग्रहण करें नकि, सोना चादी आदि। किन्तु लौह ( Iron ) न मिलने

पर सोना, चांदी, तांबा आदि धातु तथा शृङ्ग, लकड़ी और हाथी के दांत का उपयोग हो सकता है।

तत्र, नानाप्रकाराणां व्यालानां मृगपक्षिणां मुखैर्मुखानि यन्त्राणां प्रायशः सदृशानि। तस्मात् तत्सारूप्यादागमादुपदेशादन्ययन्त्रदर्शनाद् युक्तितश्च कारयेत् ॥

यन्त्रों की बनावट या सकल (स्वरूप) के लिये कहा है कि अनेक प्रकार के हिंसक पशु, मृग और पक्षियों के मुख के समान इनका मुख बनाना चाहिये क्यों कि इन जानवरों के मुख प्रायः यन्त्रों के समान होते हैं। इसलिये उक्त प्रकार के पशु-पक्षियोंके मुख-सादृश्यानुसार, आगम (शास्त्र) के प्रमाणानुकूल, अनुभवी वैद्यों के कथनानुसार एवं पूर्वकाल में बने हुये यन्त्रों के समान और युक्तिपूर्वक यन्त्रों का निर्माण करना चाहिये ॥ ८ ॥

समाहितानि यन्त्राणि खरश्लक्ष्णमुखानि च।
सुदृढानि सुरूपाणि सुग्रहाणि च कारयेत् ॥ ९ ॥

यन्त्रों को समाहित (प्रमाणबद्ध, न अधिक मोटे और न अधिक छोटे), आवश्यकतानुसार कोई खुरदरे और कोई मुलायम मुख वाले, अत्यन्त मजबूत, सुन्दर और जिन्हें ठीक तरह से हाथ में पकड़ सकें ऐसे बनावें ॥ ९ ॥

तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि—अष्टादशाङ्गुलप्रमाणानि, सिंहव्याघ्रवृकतरक्ष्वृक्षद्वीपिमार्जारशृगालमृगैर्वारुककाकक्कुररचापभासशशघात्युलूकचिल्लिश्येनगृध्रक्रौञ्चभृङ्गराजाञ्जलिकर्णावभञ्जननन्दिमुखमुखानि, मसूराकृतिभिः कीलैरवबद्धानि, मूलेऽङ्कुशवदावृत्तवाराङ्गाणि, अस्थिविदष्टशल्योद्धरणार्थमुपदिश्यन्ते ॥ १० ॥

स्वस्तिक यन्त्रों को १८अठारह अङ्गुल प्रमाण के लम्बे तथा सिंह, व्याघ्र, भेड़िया, तरक्षु (चरख), भालू (रींछ), चीता, बिल्ली, गीदड़, हरिण, हरिण के समान पशु (एर्वारुक), कौआ, कंक (बगुला), कुरर, चास, भास, शशघाति (खरगोश को मारने वाला) उल्लू, चिल्ली (चील), श्येन (बाज), गीध, क्रौंच, भृङ्गराज, अञ्जलिकर्ण, अवभञ्जन और नन्दिमुख इन के मुखों के समान मुखवाले तथा मसूर के समान कील से सिरे (दोनों खण्ड के मेल) पर जुड़े हुये एवं मूलभाग में अङ्कुश के समान मोड़े हुये पकड़ने के स्थान वाले होने चाहियें। ये 'स्वस्तिकयन्त्र' अस्थि में अथवा जहां कहीं भी शल्य हो उसे निकालने के लिये प्रयुक्त होते हैं ॥ १० ॥

विमर्श—स्वस्तिकयन्त्रों को Forceps कह सकते हैं। आज कल मुख्य 'स्वस्तिकयन्त्र, निम्न हैं—

प्राण्यङ्गसाम्यवाले—सिंहमुख Lion Forceps, शशघातिमुख Dental Hawk bill Forceps, मूषिकमुख Mouse teeth Forceps, मकरमुख Crocodile Forceps, श्वमुख Bulldog Volsalla, कार्यानुसार नामवाले—Bone Forceps, Dental Forceps।

सनिग्रहोऽनिग्रहश्च संदंशौ षोडशाङ्गुलौ भवतः। तौ त्वङ्मांससिरास्नायुगतशल्योद्धरणार्थमुपदिश्येते ॥११॥

सनिग्रह (कीलयुक्त With handle) और अनिग्रह (कील रहित Without handle) ऐसे दो प्रकार के सन्दंशयन्त्र होते हैं तथा ये १६ सोलह अङ्गुल लम्बे होते हैं। इनका उपयोग त्वचा, मांस, सिरा और स्नायु में प्रविष्ट शल्य को निकालने के के लिये होता है ॥ ११ ॥

विमर्श—अष्टाङ्गसंग्रह के "सनिबन्धनो निर्निबन्धनश्च षोडशाङ्गुलौ सन्दंशौ द्वौ भवतः।" इस पाठ की टीका में सनिबन्धन का अर्थ कीलबद्ध किया है। अर्थात् With a catch और निर्निबन्धन का Without a catch ऐसा अर्थ होता है जिससे Dressing Forceps या V के आकार के Forceps ग्रहण किये जा सकते हैं। अष्टाङ्गहृदय भी ऐसे ही सन्दंश लिखता है। "कीलबद्धविमुक्ताग्रौ संदंशौ षोडशाङ्गुलौ" वाग्भट ने इन दो के अतिरिक्त तीसरा ६ अङ्गुल का सन्दंश (षडङ्गुलोऽन्यो हरणे सूक्ष्मशल्योपपक्ष्मणाम्) और चौथा मुचुण्डीसन्दंश (मुचुण्डी-सूक्ष्मदन्तर्जुमूले रुचकभूषणा। गम्भीरव्रणमांसानामर्मणः शेषितस्य च) माना है।

तालयन्त्रे-द्वादशाङ्गुले मत्स्यतालुवदेकतालद्वितालके, कर्णनासानाडीशल्यानामाहरणार्थम् ॥ १२ ॥

'तालयन्त्र' संख्या में २ दो तथा १२ बारह अङ्गुल के होते हैं तथा वे मत्स्य के तालु के समान एक ताल और द्वितालयुक्त होते हैं। इनका उपयोग कान, नासा और नाड़ी के शल्यों को निकालने में होता है ॥ १२ ॥

विमर्श—ताल शब्द का सीधा अर्थ निम्न मध्यप्रदेश है तथा मन्दिरों में बजाने के कांस के ताल और हस्ततलभी इसके अर्थ हैं। इस समय इन्हें Scoop या Spoon के रूप में ग्रहण करना चाहिये। एक ताल को Single Scoop तथा द्वितालको Double Scoop कहते हैं।

नाडीयन्त्राणि-अप्यनेकप्रकाराणि, अनेकप्रयोजनानि, एकतोमुखानि, उभयतोमुखानि च। तानि स्रोतोगतशल्योद्धरणार्थं, रोगदर्शनार्थम्, आचूषणार्थं, क्रियासौकर्यार्थञ्चेति। तानि स्रोतोद्वारपरिणाहानि यथायोगदीर्घाणि च ॥ १३ ॥

नाडीयन्त्र भी अनेक प्रकार के होते हैं तथा अनेक कार्यों में प्रयुक्त होते हैं। किसी के एक तरफ मुख होता है तथा किसी के दोनों तरफ मुख होता है। नाडीयन्त्रों का प्रयोग स्रोतोगत शल्य को निकालने के लिये, रोगों को देखने के लिये, अर्थात् रोगों की परीक्षार्थ, कुछ नाडीयन्त्रों का उपयोग दूषित रक्त तथा पूय का चूषण करने के लिये एवं अर्श आदि रोगों में क्षारपातनादि क्रिया की सुगमता के लिये होता है। इन नाडीयन्त्रों की मोटाई स्रोतोद्वार के समान तथा लम्बाई आवश्यकतानुसार होती है ॥ १३ ॥

विमर्श—नलिका की भांति अन्दर से पोले तथा एक या दोनों तरफ जिनके मुख हों उन्हें नाडीयन्त्र (Speculum and Scope) कहते हैं। "नाडीयन्त्राः सुषिराणि यन्त्राणि नाडीयन्त्राणि" रोगदर्शन के लिये Speculum प्रयुक्त होते हैं जैसे Nasal Speculum, Ear speculum, Rectal Speculum, Vaginal Speculum, कुछ रोगदर्शक नाडीयन्त्र में प्रकाश का प्रबन्ध होता है

उन्हें 'स्कोप' कहते हैं जैसे Recto Scope, Cysto Scope, Auro-Scope, आचूषण क्रिया में दूषित रक्त निकालने को शृङ्ग, अलाबू तथा दूषित स्त्रीदुग्ध को निकालने के लिये Breast pump, उरस्तोय के द्रव को निकालने के लिये Potains Aspirator तथा फोडी हुई पथरी के कणों को निकालने के लिये Eva cuator प्रयुक्त होता है। आजकल अलाबू तथा शृङ्गयन्त्रों के दूषित रक्त-पूयादि के निकालने का कार्य Cupp ing glasses से किया जाता है। चूषणकार्य के लिये वाग्भट ने घटीयन्त्र भी माना है *( तद्वद् घटी हिता गुल्मविलयोन्नमने च सा )* लोक में इसे कूल्हे लगाना कहते हैं। इस घटी में दीपक जला कर या सन के गुच्छ जलाकर पेट औंधी कर देते हैं जिससे चूषणकार्य होता है। शस्त्रक्रिया के सौकर्य में Probe director, Hernia director, Lithotomy director, और Fistula director प्रसिद्ध नाडीयन्त्र हैं।

तत्र भगन्दरार्शो व्रणबस्त्युत्तरबस्तिमूत्रवृद्धिदकोद-रधूमनिरुद्धप्रकशसन्निरुद्धगुदयन्त्राण्यलाबूशृङ्गयन्त्राणि चोपरिष्टाद्वक्ष्यामः ॥ १४ ॥

इनमें से भगन्दर नाडीयन्त्र ( Rectal Speculum ), अर्शोयन्त्र, व्रणयन्त्र ( Syringe and irrigator ) बस्तियन्त्र (Enema),उत्तरबस्तियन्त्र ( Rubber ball vaginal douche ) मूत्रवृद्धियन्त्र तथा दकोदरयन्त्र ( Canula ), धूमयन्त्र ( Inhalers or Respirators ) निरुद्धप्रकाशयन्त्र ( Prepuce or Urethral dilator ) सन्निरुद्धगुदयन्त्र Rectal dilator or Bougie ), अलाबूयन्त्र और शृङ्गयन्त्र इनका विस्तृत वर्णन पृथक् करेंगे ॥ १४ ॥

**विमर्शः**—डल्हण ने अपनी टीका में एकछिद्र तथा द्विछिद्र ऐसे भगन्दरयन्त्र तथा अर्शोयन्त्र के २-२ दो दो भेद माने हैं। बस्तियन्त्र के ६ छ, ८ आठ, १० दस और १२ द्वादश अङ्गुल लम्बे ऐसे ४ भेद, धूमयन्त्र के वैरेचनिक, स्नैहिक, प्रायोगिक ऐसे ३ भेद एवं शेष मूलोक्त मिलकर कुल २० नाडीयन्त्र माने हैं। हाराणचन्द्र जी ने अपनी टीका में अर्शोयन्त्र स्त्री और पुरुष भेद से २, बस्तियन्त्र ४, उत्तरबस्तियन्त्र पुरुषों के २ दो, स्त्रियों के २ दो तथा कन्याओं के लिये १ एक ऐसे ५ पांच, धूमयन्त्र-प्रायोगिक, स्नैहिक, वैरेचनिक, कासघ्न और व्रणधूपनार्थ ऐसे ५, शेष मूलोक्त मिला के नाडीयन्त्रों के २० भेद किये हैं। वाग्भट ने सुश्रुतोक्त मूल के १२ बारह अथवा टीकाकारों के २० बीस नाडीयन्त्रों के सिवाय निम्न ६ नाडीयन्त्र ज्यादा माने हैं। १—कण्ठशल्यावलोकिनी नाडी ( Throat Speculum ), शल्यनिर्घातिनी अङ्गुली त्राणक ( Finger guard ) शमीयन्त्र, घ्राणार्बुदार्शोयन्त्र ( Nasal Speculum ), योनिव्रणेक्षणयन्त्र ( Vaginal speculum )।

शलाकायन्त्राणि—अपि नानाप्रकाराणि, नानाप्रयोजनानि, यथायोगपरिणाहदीर्घाणि च। तेषां गण्डूपद-सर्पफणशरपुङ्खबडिशमुखे द्वे द्वे, एषणव्यूहनचालनाहरणार्थमुपदिश्येते। मसूरदलमात्रमुखे द्वे किञ्चिदानताग्रे स्रोतोगतशल्योद्धरणार्थम्; षट् कार्पासकृतोष्णीषाणि प्रमार्जनक्रियासु। त्रीणि दर्व्याकृतीनि खल्लमुखानि, क्षारौषधप्रणिधानार्थम्। त्रीण्यन्यानि जाम्बववदनानि, त्रीण्यङ्कुशवदनानि, षडेवाग्निकर्मस्वभिप्रेतानि। नासाऽर्बुदहरणार्थमेकं कोलास्थिदलमात्रमुखं खल्लतीक्ष्णोष्ठम्। अञ्जनार्थमेकं कलायपरिमण्डलमुभयतो मुकुलाग्रम्। मूत्रमार्गविशोधनार्थमेकं मालतीपुष्पवृन्ताग्रप्रमाणपरिमण्डलमिति ॥ १५ ॥

शलाकायन्त्रों के भी अनेक भेद हैं। ये अनेक कार्यों में प्रयुक्त होते हैं तथा प्रयोजन के अनुसार मोटाई तथा लम्बाई वाले होते हैं। इनमें गण्डूपदमुखी अर्थात् केंचुए के समान मुखवाली ( Blunt probe ), सर्पफणमुखी ( Retractors ), शरपुङ्खमुखी और बडिशमुखी ( Hooks ) ये २-२ दो दो होती हैं। इन का उपयोग क्रमशः एषण (Probbing), व्यूहन ( ऊपर को उठा कर बाहर निकालना ), चालन और आहरण में होता है। मसूर की दाल के समान मुखवाली किञ्चित् नीचे की ओर मुड़ी हुई २ दो शलाकाएं होती हैं जो स्रोतोगत शल्य के निकालने में प्रयुक्त होती हैं। शिर पर कार्पास ( रुई ) लिपटी हुई ६ शलाकाएं Swab probes ) होती हैं जिन्हें व्रणादि को पोंछने में प्रयुक्त करते हैं। दर्वी ( कलछी ) के समान आकृति वाली तथा खल्ल ( औषधमर्दन पात्र ) की तरह कुछ गड्ढेदार ३ तीन शलाकाएं ( Spoons ) होती हैं। इनको व्रणादिक में क्षार तथा अन्य औषध लगाने के प्रयोग में लेते हैं। इसी तरह अन्य ३ तीन शलाकाएं जामुन फल के समान मुख वाली होती हैं एवं ३ तीन अङ्कुश के सदृश मुखवाली होती हैं इन ६ छहों शलाकाओं को अग्निकर्म ( Cautery ) में प्रयुक्त करते हैं। नासिका के अर्बुद को निकालने के लिये बेर की गुठली के समान मुखवाली तथा खरल के किनारों की तरह तेज किनारों वाली एक शलाका ( Nasal Curette ) होती है इसी तरह बीच में मटर के समान गोल तथा दोनों किनारों पर मुकुलाकार ( पुष्पकलिका समान पतली ) पतली एक शलाका होती है जिसे नेत्रों में सुरमा आंजने के लिये प्रयुक्त करते हैं। मालती पुष्प के वृन्त ( डंठल ) के अग्र के समान मोटाई तथा गोलाई या लम्बाई के प्रमाण वाली एक शलाका ( Urethral sound or Bougie ) होती है जो कि मूत्रमार्ग के शोधनकर्म में प्रयुक्त होती है ॥ १५ ॥

**विमर्शः**—वाग्भट ने निम्न ५ शलाकाएं अधिक मानी हैं। गर्भशङ्कु ( Blunt hook and crotchet ) सर्पफणमुखी ( Lithotomy Scoop ) कर्णशोधनयन्त्र ( Ear Scoop ) दारपुङ्खमुखयन्त्र ( Tooth elevator ) अर्धेन्दुमुखीशलाका।

उपयन्त्राणि—अपि रज्जुवेणिकापट्टचर्मान्तर्वल्कललतावस्त्राष्ठीलाऽश्ममुद्गरपाणिपादतलाङ्गुलिजिह्वादन्तनखमुखबालाश्वकटकशाखाष्ठीवनप्रवाहणहर्षायस्कान्तमयानि क्षाराग्निभेषजानि चेति ॥ १६ ॥

उपयन्त्रों में रस्सी, वेणिका, पट्ट, चर्म, अन्तरछाल, लता, वस्त्र, अष्ठीलाग्रन्थि के आकार का पत्थर, मुद्गर, पाणितल, पादतल, अङ्गुलि, जिह्वा, दांत, नख, मुख, बाल, अश्वकटक ( घोड़े की काठी ), वृक्ष की शाखा, ष्ठीवन ( थूकना ), प्रवाहण, हर्ष, अयस्कान्त, क्षार, अग्नि, और भेषज कहे गये हैं॥१६॥

विमर्शः—उपमितानि यन्त्रैरित्युपयन्त्राणि। वाग्भट ने आन्त्र, काल, पाक और भय ये चार उपयन्त्र अधिक माने हैं। आन्त्रमेषादीनां शुष्कान्त्रमिति स्यात् शस्त्रच्छेदानन्तरं सूक्ष्मसिरादिबन्धनादिषु युज्यते (वाग्भटार्थकौमुदी) डाक्टरी में बकरी की आंत ( Catgut ) सीवन ( Suturing ) तथा धमनी सिरादिबन्धन ( Ligature ) के लिये प्रयुक्त होती है।

रज्जु—सा तु रज्ज्वादिभिर्बद्धा विषप्रतिकारी मता। पट्टों को ( Bandage ) कहते हैं। चर्मोपयोगः—गुदभ्रंशे गुदं स्विन्नं स्नेहाभ्यक्तं प्रवेशयेत्। कारयेत् गोफणाबन्धं मध्यच्छिद्रेण चर्मणा॥ दंशस्योपरि बध्नीयादरिष्टां चतुरङ्गुले। प्लोतचर्मान्तवल्कानां मृदुनाऽन्यतमेन च॥ निम्ने च देशे गाढतरमाविककौशेयचर्मणामन्यतमेन परिवेष्टयेदुदरं तथा नाध्मापयति वायुः। अन्तर्वल्कलोपयोग-कुशा ( Splints ) बनाने में। मधूकोदुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वचः। वंशसर्जवटानां च कुशार्थमुपसंहरेत्। बालों का उपयोग—केशोण्डुक ( Probang ) बनाने में तथा सीवनकर्म में होता है।

एतानि देहे सर्वस्मिन् देहस्यावयवे तथा।
सन्धौ कोष्ठे धमन्याञ्च यथायोगं प्रयोजयेत्॥१७॥

इन यन्त्रों तथा उपयन्त्रों को सम्पूर्ण देह में तथा देह के किसी अवयव में सन्धि, कोष्ठ और धमनियों में यथायोग प्रयुक्त करे॥ १७॥

यन्त्रकर्माणि तु—निर्घातनपूरणबन्धनव्यूहनवर्तनचालनविवर्तनविवरणपीडनमार्गविशोधनविकर्षणाहरणाञ्छनोन्नमनविनमनभञ्जनोन्मथनाचूषणैषणदारणार्जूकरणप्रक्षालनप्रधमनप्रमार्जनानि चतुर्विंशतिः॥ १८॥

यन्त्रों के कार्य—निर्घातन ( Hammering ), नेत्र वस्ति शिरोवस्ति का तैलादि द्वारा पूरण, रज्ज्वादि से बन्धन, शल्य को निकालने के लिये व्यूहन, अवयवों को यथास्थान में वर्तन ( स्थापन ), शल्य का चालन, शल्य को पकड़ कर विवर्तन ( निष्कासन ) करना, व्रणादि के मुख का विवरण ( Dilatation ), व्रणगत पूय निकालने को अंगुलियों या औषध द्वारा पीडन ( दबाना ), अवरुद्ध मलमूत्रों का औषध तथा शलाका द्वारा मार्ग विशोधन शल्यादि को पकड़ कर विकर्षण करना ( खींचना Extraction ), आहरण, आञ्छन ( संकुचिताङ्गप्रसारण Extension ), अधःस्थित शल्य अथवा अस्थि का उन्नमन ( ऊपर उठाना Elevation ), उभरी हुई अस्थि को विनमन ( निचे दबाना Depression ) शल्य का भञ्जन ( खण्डन करना Crushing ) शलाका द्वारा उन्मथन ( विलोडन Sounding ), मुख या शृङ्ग से दूषित रक्त या पूयादि का चूषण ( Suction ), नाडीव्रणादि में अज्ञातमार्ग का एषण ( खोज Probing or Exploration), चिरबिल्वादिदारक गणौषधलेप द्वारा पक्व शोथ का दारण, ऋजुकरण ( सीधा करना ), निम्ब त्रिफलादि कषाय द्वारा व्रणादिका प्रक्षालन, नासा और कर्ण में औषध चूर्ण का प्रधमन ( Isufflation ) तथा अंगुलि या वस्त्रादि द्वारा प्रमार्जन ( स्थान को साफ करना ) ये २४ हैं॥१८॥

स्वबुद्ध्या चापि विभजेद् यन्त्रकर्माणि बुद्धिमान्।
असंख्येयविकल्पत्वाच्छल्यानामिति निश्चयः॥ १९॥

शल्य अनेक प्रकार के होते हैं अत एव बुद्धिमान् वैद्य अपनी बुद्धि से आवश्यकतानुसार और विभिन्न प्रकार के यन्त्र तथा उनके कार्यों की कल्पना कर लेवे यही निश्चित मत है॥ १९॥

तत्र अतिस्थूलम्, असारम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, अग्राहि, विषमग्राहि, वक्रं, शिथिलम्, अत्युन्नतं, मृदुकीलं, मृदुमुखं, मृदुपाशमिति द्वादश यन्त्रदोषाः॥ २०॥

उन यन्त्रों के बारह दोष होते हैं। जैसे-अतिस्थूल, असार ( अशुद्ध लौहनिर्मित ), बहुत लम्बा, अधिक छोटा, अग्राही ( हत्था खराब होने से प्रयोग कर्ता पकड़ न सके अथवा वह यन्त्र शल्य को न पकड़ सके ) विषमग्राही ( कभी पकड़े कभी न पकड़े ) वक्र ( टेढा ), ढीला, अत्युन्नत ( कीलादि उठी हो ), जिसकी कील शिथिल हो, मुख पर मुलायमी हो जिससे शल्यादि का पीडन न हो सके, तथा मृदुपाश॥ २०॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहे त्वष्टावेव यन्त्रदोषाः—"दीर्घह्रस्वस्थूलतनुवक्रविषमग्राह्यग्राहिशिथिलता इत्यष्टौ यन्त्रदोषाः।

एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्तं यन्त्रमष्टादशाङ्गुलम्।
प्रशस्तं भिषजा ज्ञेयं तद्धि कर्मसु योजयेत्॥ २१॥

उपर्युक्त दोषों से विरहित तथा अट्ठारह अङ्गुल लम्बा यन्त्र प्रशस्त होता है तथा उसे शल्यकर्म में प्रयुक्त करे॥ २१॥

दृश्यं सिंहमुखाद्यैस्तु गूढं कङ्कमुखादिभिः।
निर्हरेत्तु शनैः शल्यं शास्त्रयुक्तिव्यपेक्षया॥ २२॥

जो शल्य बाहर से दिखाई देता हो उसे सिंहमुखादियन्त्र की सहायता से तथा मांसादिधातुओं में गूढ ( छिपे हुये ) शल्य को कङ्कमुखादियन्त्रों से शास्त्रप्रमाण तथा स्वानुभवप्राप्त युक्ति द्वारा धीरे धीरे बाहर खींचकर निकाले॥ २२॥

निवर्तते साध्ववगाहते च शल्यं निगृह्योद्धरते च यस्मात्।
यन्त्रेष्वतः कङ्कमुखं प्रधानं स्थानेषु सर्वेष्वधिकारि चैव॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥

## अष्टमोऽध्यायः।

अथातः शस्त्रावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अब यहां से शस्त्रावचारणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लियेकहा था॥

विमर्श—शस्त्राणामवचारणमुपयोगो यस्मिन्नध्यायेऽस्ति स शस्त्रावचारणीयस्तं तथोक्तम्।

विंशतिः शस्त्राणि, तद्यथा—मण्डलाग्रकरपत्रवृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्द्धधारसूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चककुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकबडिशदन्तशङ्क्वेषण्य इति॥ ३॥

शस्त्र बीस प्रकार के होते हैं। उनकी गणना इस प्रकार है। १-मण्डलाग्र (Circular knife or Round head knife, Decapitating knife), २-करपत्र (आरी Bone saw) ३-वृद्धिपत्र (प्रयताग्र Scalpel या Dissecting knife तथा अञ्चिताग्र Curved Bistoury) ४-नखशस्त्र (Nail parer), ५-मुद्रिका (Finger knife), ६-उत्पलपत्र (Lancet), ७-अर्धधार (Single edged knife), ८-सूची (Needle-Straight सरल, Half Curved वक्रमुख, Fully Curved धनुर्वक्र) ९-कुशपत्र (Paget's knife or Bistoury), १०-आटीमुख (चक्रवर्तिमते Hawk bill Scissors, सामान्यतः यह Lancet है), ११-शरारीमुख (Pair of Scissors), १२-अन्तर्मुख (Curved Bistoury), १३-त्रिकूर्चक (Trocar or Brush), १४-कुठारिका (कुठारसदृश Axeshaped knife), १५-व्रीहिमुख (Trocar), १६ आरा (Awl आल), १७-वेतसपत्र (Narrow claded knife या scalpel), १८-बडिश (Hook), १९-दन्तशङ्कु (Tooth scater) २०-एषणी (Sharp Probe, Probe director)॥३॥

विमर्श—वाग्भट ने उक्त बीस शस्त्रों के अतिरिक्त निम्न शस्त्र अधिक माने हैं। सर्पास्य घ्राणगर्शोछेदनार्थम्। लिङ्गनाश वेधनी शलाका (Cataract Needle) कूर्च, नं० ४, खज, नं० ५ कर्तरी, नं० ६ कर्णवेधनशस्त्र।

तत्र मण्डलाग्रकरपत्रे स्यातां छेदने लेखने च। वृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्द्धधाराणि छेदने भेदने च। सूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चकानि विस्रावणे। कुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकाणि व्यधने सूची च। बडिशं दन्तशङ्कुश्चाहरणे। एषण्येषणे ह्यानुलोम्ये च। सूच्यः सीवने। इत्यष्टविधे कर्मणि उपयोगः शस्त्राणां व्याख्यातः॥ ४॥

उक्त शस्त्रों में मण्डलाग्र तथा करपत्र छेदन और लेखन कर्म में वृद्धिपत्र, नखशस्त्र, मुद्रिका, उत्पलपत्र और अर्द्धधार 'छेदन' और 'भेदन' कर्म में, सूची, कुशयन्त्र, आटीमुख, शरारीमुख, अन्तर्मुख और त्रिकूर्चक 'विस्रावण कर्म' में, कुठारिका, व्रीहिमुख, आरा, वेतसपत्र और 'सूचीवेधनकर्म' में, बडिश तथा दन्तशङ्कु 'आहरणकर्म' में, तथा एषणी और एषण 'अनुलोमन' 'सूचीसीवन' के कर्म में प्रयुक्त होती है। इस तरह उक्त शस्त्रों का आठ प्रकार के शस्त्रकर्म में उपयोग कहदिया गया है॥

तेषामथ यथायोगं ग्रहणसमासोपायः कर्मसु वक्ष्यते—तत्र वृद्धिपत्रं वृन्तफलसाधारणे भागे गृहीयाद्भेदनान्येवं सर्वाणि। वृद्धिपत्रं मण्डलाग्रञ्च किञ्चिदुत्तानेन पाणिना लेखने बहुशोऽवचार्यम्। वृन्ताग्रे विस्रावणानि। विशेषेण तु बालवृद्धसुकुमारभीरुनारीणां राज्ञां राजपुत्राणाञ्च त्रिकूर्चकेन विस्रावयेत्। तलप्रच्छादितवृन्तमङ्गुष्ठप्रदेशिनीभ्यां व्रीहिमुखम्। कुठारिकां वामहस्तन्यस्तमितरहस्तमध्यमाङ्गुल्याऽङ्गुष्ठविष्टब्धयाऽभिहन्यात् आराकरपत्रैषण्यो मूले। शेषाणि तु यथायोगंगृहीयात्॥

अब इन शस्त्रों को कर्म करते समय हाथ में धारण करने (पकड़ने) की विधि कहते हैं। उनमें से 'वृद्धिपत्र शस्त्र' को वृन्त और फल के संयोग स्थान पर पकड़ना चाहिये एवं अन्य सर्वप्रकार के 'भेदक शस्त्रों' को भी इसी तरह पकड़े। 'वृद्धि पत्र' तथा 'मण्डलाग्र' शस्त्र को कुछ उत्तान किये हाथ से पकड़ कर 'लेखन कर्म' में अनेक बार उसका अवचारण (प्रयोग) करना चाहिये। 'विस्रावण कर्म' करने वाले शस्त्रों को वृन्त के अग्रभाग पर पकड़ने चाहिये। विशेषतया बालक, वृद्ध, कोमलाङ्ग, डरपोक और स्त्रियों के तथा राजा और राजपुत्रों के विस्रावण कर्म 'त्रिकूर्चक शस्त्र' से करें। 'व्रीहीमुख शस्त्र' के वृन्त भाग को हस्ततल में ढाक कर अङ्गुष्ठ तथा प्रदेशिनी अङ्गुली से उसे पकड़ना चाहिये। 'कुठारिका' को वामहस्त से पकड़ कर दक्षिणहस्त की मध्यमाङ्गुली से अङ्गुष्ठा का सहारा लेकर उसके शिर पर ठोकनी चाहिये। 'आरा', 'करपत्र' और 'एषणी' को मूलभाग में पकड़ें तथा शेष शस्त्रों को शस्त्रकर्म के सुविधानुसार उनका जो स्थान योग्य हो उसे पकड़ना चाहिये॥५॥

तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः॥ ६॥

उन शस्त्रों का स्वरूप प्रायः उनके नाम से ही जान लिया जाता है॥ ६॥

तत्र नखशस्त्रैषण्यौ अष्टाङ्गुले, सूच्यो वक्ष्यन्ते, (प्रदेशिन्यग्रपर्वप्रदेशप्रमाणा मुद्रिका। दशाङ्गुला शरारिमुखी सा च कर्त्तरीति कथ्यते)। शेषाणि तु षडङ्गुलानि॥

उनमें 'नखशस्त्र' और 'एषणी' आठ आठ अङ्गुल के होते हैं। 'सूचियों' का व्याख्यान आगे किया जायगा। 'मुद्रिका-शस्त्र' प्रदेशिनी (तर्जनी) अङ्गुली के अग्रिम पर्व (पोरवे) के बराबर होता है। 'शरारिमुखी शस्त्र' दश अङ्गुल प्रमाण का होता है उसे 'कर्तरी' (कैंची) कहते हैं। शेष शस्त्र छः अङ्गुल प्रमाण के होते हैं॥ ७॥

तानि सुग्रहाणि सुलोहानि सुधाराणि सुरूपाणि सुसमाहितमुखाग्राण्यकरालानि चेति शस्त्रसम्पत्॥८॥

इन शस्त्रों की मूठें (Handle) उत्तम हों जिससे ये सुग्रह हों (ठीक तरह से पकड़े जा सकें), ये अच्छे लोह (कान्तलौह या Steel) से बने हों, अच्छी धार वाले, दीखने में सुन्दर, इनके मुख का अग्रभाग ठीक बना हो, तथा ये शस्त्र अकराल (दांते रहित) होने चाहिये। ये लक्षण 'शस्त्रसम्पत्' के नाम से कहे गये हैं॥ ८॥

तत्र वक्रं, कुण्ठं, खण्डं, खरधारम्, अतिस्थूलम्, अतितुच्छम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, इत्यष्टौ शस्त्रदोषाः । अतो विपरीतगुणमाददीत, अन्यत्र करपत्रात्। तद्धि खरधारमस्थिच्छेदनार्थम् ॥ ९ ॥

इनमें वक्र ( टेढे ), धारा में कुण्ठित, प्रयोग के समय या ऐसे ही पडे २ खण्डित होते रहना, खुरदरी धारवाले अधिक मोटे, अधिक पतले, अधिक लम्बे, अधिक छोटे ये आठ 'शस्त्रों के दोष' हैं। इन दोषों से विपरीत गुणवाले शस्त्रों को ग्रहण करें किन्तु 'करपत्र' खरधार वाला ही अस्थिछेदन में उपयुक्त होता है ॥ ९ ॥

तत्र धारा भेदनानां मासूरी, लेखनानामर्द्धमासूरी, व्यधनानां विस्रावणानाञ्च कैशिकी, छेदनानामर्धकैशिकीति ॥ १० ॥

इनमें 'भेदनकर्म' करने वाले शस्त्रों की धारा मसूर के समान, 'लेखनकर्म' में प्रयुक्त शस्त्रों की धारा अर्धमासूरी, 'व्यधन' तथा 'विस्रावण कर्म' करने वाले शस्त्रों की धारा कैशिकी ( केशसदृशतन्वी ) और 'छेदन कर्म' करने वाले शस्त्रों की धारा अर्धकैशिकी होनी चाहिये ॥ १० ॥

बडिशं दन्तशङ्कुश्चानताग्रे । तीक्ष्णकण्टकप्रथमयवपत्रमुखे एषणी गण्डूपदाकारमुखी च ॥ ११ ॥

'बिडिश' और 'दन्तशङ्कु' ये दोनों शस्त्र अग्रभाग पर मुडे हुये होते हैं। तीखे कांटे के समान मुखवाली, यव के नवीन उत्पन्न पत्र के समान मुख वाली और केंचुए के समान आकार तथा मुख वाली ऐसे तीन प्रकार की 'एषणी' होती है ॥ ११ ॥

विमर्शः—"बडिशं दन्तशङ्कुश्चानताग्रे तीक्ष्णकण्टकप्रथमयवप्रमुखे, एषणी गण्डूपदाकारमुखी । तीक्ष्णकण्टक समान 'बडिश' तथा प्रथम यवपत्र समान 'दन्तशङ्कु' और गण्डूपद के आकार की 'एषणी' ऐसा पाठान्तर है जिसे 'हाराणचन्द्रजी' ने भी माना है।

तेषां पायना त्रिविधा क्षारोदकतैलेषु । तत्र क्षारपायितं शरशल्यास्थिच्छेदनेषु, उदकपायितं मांसच्छेदनभेदनपाटनेषु, तैलपायितं सिराव्यधनस्नायुच्छेदनेषु ॥ १२ ॥

शस्त्रों को तेज करने के लिये इन्हें गरम कर क्षार, जल और तैल में डुबाते हैं। इस क्रिया को 'पायना' कहते हैं तथा यह क्षार, उदक और तैल ऐसे तीन प्रकार की होती है। 'क्षारपायित शस्त्र' शर ( बाण ) के शल्य को निकालने तथा अस्थिछेदन में प्रयुक्त होता है। 'उदकपायित' शस्त्र को मांस के छेदन, भेदन और पाटन कर्म में प्रयुक्त करना चाहिये। 'तैलपायित' शस्त्रों को सिराओं के वेधन कर्म तथा स्नायुच्छेदन कर्म में प्रयुक्त करें ॥ १२ ॥

विमर्शः—पायना ( Tempering ) निवृत्तानां शस्त्राणां तत्क्षणाद् द्रवद्रव्येषु निर्वापणं पायना । सा च तत्तद्द्रवप्रभवात् कर्मविशेषोत्कर्षकरो भवति । ( हाराणचन्द्रः ) "पायितं द्रवेण तैक्ष्ण्यकरणे शिल्पिनां भाषा" ( इन्दुः )

तेषां निशानार्थं श्लक्ष्णशिला माषवर्णा, धारासंस्थापनार्थं शाल्मलीफलकमिति ॥ १३ ॥

शस्त्रों की धारा को तेज करने के लिये उड़द के रंग की ( काली ) खुरदरी शिला होती है। शस्त्रों की धारा को स्थिर रखने के लिये सेमल के वृक्ष का फलक उपयोग में आता है ॥

विमर्शः—कुण्ठित शस्त्र को प्रथम 'निशातनी' ( Whet stone ) पर घर्षण द्वारा तीक्ष्ण कर पश्चात् 'शाल्मलिफलक' ( आजकल 'नाई चर्मपट्ट' काम में लाते हैं ) पर नाइयों की दृष्टविधि के अनुसार दो तीन वार शस्त्र को घिस लेवें या फेर लेवें इस 'धारासंस्थापना' को Stropping कहते हैं। वाग्भट ने शस्त्रों को सुरक्षित रखने के लिये एक 'शस्त्रकोश' ( Surgical instrument Case ) का वर्णन किया है। स्यान्नवाङ्गुलविस्तारः सुघनो द्वादशाङ्गुलः । क्षौमपत्रोर्णकौशेयदुकूलमृदुचर्मजः ॥ विन्यस्तपाशः सुस्यूतः सान्तरोर्णास्यशलाकः । शलाकानिहितास्यश्च शस्त्रकोशः सुसञ्चयः ॥

भवति चात्र ।

यदा सुनिशितं शस्त्रं रोमच्छेदि सुसंस्थितम् ।
सुगृहीतं प्रमाणेन तदा कर्मसु योजयेत् ॥ १४ ॥

जब 'निशातनी' पर घिसा हुआ शस्त्र रोम काटने में समर्थ हो जाय ( जैसा कि नाई अपने पाँव या हाथ के बालों पर धार दिये छुरे की बाल काटने के पहिले परीक्षा कर लेते हैं तथा सुसंस्थित ( शोभनाकृति ) हो और उसे शस्त्र प्रमाणानुसार हाथ में धारण कर पश्चात् शस्त्रकर्म में प्रयुक्त करें ॥ १४ ॥

अनुशस्त्राणि तु त्वक्सारस्फटिककाचकुरुविन्दजलौकाऽग्निक्षारनखगोजीशेफालिकाशाकपत्रकरीरबालाङ्गुलय इति ॥ १५ ॥

बाँस की छाल, स्फटिक पत्थर, काँच, कुरुविन्द, जौंक, अग्नि, क्षार, नख, गोजी ( गाजवा ), हार श्रृंगार का पत्ता, शाकपत्र ( सागौन का पत्ता ), करीर, बाल और अङ्गुलियाँ ये 'अनुशस्त्र' हैं ॥ १५ ॥

विमर्शः—'अनुशस्त्र'—अशस्त्राण्येव शस्त्रकार्यं कुर्वन्तीत्यनुशस्त्राणि, ( इन्दुः ) । अथवा शस्त्रसदृशानि—अनुशस्त्राणि, ( हाराणचन्द्रः ) ।

शिशूनां शस्त्रभीरूणां शस्त्राभावे च योजयेत् ।
त्वक्सारादिचतुर्वर्गं छेद्ये भेद्ये च बुद्धिमान् ॥ १६ ॥
आहार्यच्छेद्यभेद्येषु नखं शक्येषु योजयेत् ।
विधिः प्रवक्ष्यते पश्चात् क्षारवह्निजलौकसाम् ॥ १७ ॥
ये स्युर्मुखगता रोगा नेत्रवर्त्मगताश्च ये ।
गोजीशेफालिकाशाकपत्रैर्विस्रावयेत्तु तान् ॥
एष्यैष्वेषण्यलाभे तु बालाङ्गुल्यङ्कुरा हिताः ॥ १८ ॥

बालकों के लिये तथा शस्त्रों से डरने वाले पुरुषों के लिये और जब संयोगवश पास में कोई शस्त्र न हो तब छेदन और भेदन कर्म करने के लिये 'त्वक्सारादि' ( वंश, स्फटिक, काच, कुरुविन्द ) अनुशस्त्र का प्रयोग करें। आहरण, छेदन भेदन तथा अन्य शक्य ( करने योग्य ) शस्त्रकर्म को करने के लिये नाखूनों का प्रयोग करना चाहिये।

क्षार, अग्नि और जलौकाओं के प्रयोग की विधि आगे के अध्यायों में कहेंगे। जो रोग मुख में उत्पन्न होते हैं उनका तथा नेत्रों के वर्त्म में होने वाले रोगों का विस्रावण गोजी, शेफालिका और शाक के पत्रों से करना चाहिये। एष्यकर्म में 'एषणी' का प्रयोग करें तथा एषणी के अभाव में वाल, अङ्गुलियाँ और अङ्कुरों का उपयोग करना चाहिये ॥ १६-१८ ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रह में उक्त चतुर्दश अनुशस्त्रों के अतिरिक्त सूर्यकान्त ( Converging glass ) त्वग्दाह के लिये, समुद्रफेन ( Cuttle fish bone ) लेखनकर्म के लिये तथा शुष्कगोमय ये तीन 'अनुशस्त्र' अधिक वर्णित किये गये हैं।

शस्त्राण्येतानि मतिमान् शुद्धशैक्यायसानि तु ।
कारयेत् करणप्राप्तं कर्मारं कर्मकोविदम् ॥ १९ ॥

बुद्धिमान् वैद्य इन शस्त्रों को शुद्ध ( अपद्रव्यरहित ) शैक्यायस ( तीक्ष्णायस, फौलाद Steel ) से करणप्राप्त ( उपकरण बनाने में चतुर ) कर्मकोविद (लौहकार शास्त्र के पण्डित) ऐसे कर्मार ( लुहार ) से बनवावे ॥ १९ ॥

प्रयोगज्ञस्य वैद्यस्य सिद्धिर्भवति नित्यशः ।
तस्मात् परिचयं कुर्याच्छस्त्राणां ग्रहणे सदा ॥ २० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शस्त्रावचारणीयो नाम अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

शस्त्रों अनुशस्त्रों, यन्त्रों अनुयन्त्रों आदि के प्रयोग ( उपयोग ) को भलीभाँति जानने वाले वैद्य को सदा शस्त्रकर्म में या रोगी को ठीक करने में सिद्धि ( सफलता ) प्राप्त होती है इस लिये हमेशा शस्त्रग्रहण करने में परिचय (अभ्यास) करना चाहिये ॥ २० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायामष्टमोऽध्यायः ।

## नवमोऽध्यायः ।

अथातो योग्यासूत्रीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके आगे 'योग्यासूत्रीय' अध्याय का वर्णन करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरिने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१-२॥

विमर्शः—योग्यासूत्रीयम्-योग्या सम्यक्कर्माभ्यासः, योग्याया सूत्र, तदिष्यते यस्मिन् स तथा। अन्ये तु योग्याख्यापकं सूत्रं योग्यासूत्रं तदधिकृत्य कृतोऽध्यायो योग्यासूत्रीयस्त तथेति। कर्तव्यकर्मणे सम्यग्योगाय तत्तच्छस्त्रकर्माभ्यासो योग, "योगः कर्मसु कौशलम्" तेन योगाय प्रभवतीति योग्या तस्याः सूत्र योग्यासूत्र तदधिकृत्य कृतो ऽध्यायस्तं तथेति चक्रः 'योग्या' को डाक्टरी में ओपरेटिव सर्जरी ( Operative Surgery ) कहते हैं तथा मृतशरीर ( Dead body ) पर यह अभ्यास कराया जाता है।

अधिगतसर्वशास्त्रार्थमपि शिष्यं योग्याङ्कारयेत् ।
स्नेहादिषु छेद्यादिषु च कर्मपथमुपदिशेत् । सुबहुश्रुतोऽप्यकृतयोग्यः कर्मस्वयोग्यो भवति ॥ ३ ॥

सर्वशास्त्र को पढ़े हुये शिष्य को भी 'योग्या' ( प्रत्यक्ष कर्माभ्यास ) करवानी चाहिये । स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, तथा छेदन, भेदन, वेधन आदि शस्त्रकर्मों में कर्मपथ ( मार्गदर्शन ) का उपदेश करें । अच्छी प्रकार से अनेक शास्त्रों को श्रवण किया ( पढ़ा ) हुआ भी शिष्य ( छात्र ) ने यदि 'योग्या' को न सीखा हो तो वह प्रत्यक्षकर्मों ( शस्त्रकर्म, चिकित्साकर्म, भेषजादिनिर्माण कर्म) में अयोग्य होता है ॥३॥

तत्र, पुष्पफलालाबूकालिन्दकत्रपुसैर्वारुकर्कारुकप्रभृतिषु छेद्यविशेषान् दर्शयेत्, उत्कर्तनपरिकर्तनानि चोपदिशेत्, दृतिबस्तिप्रसेवकप्रभृतिषु उदकपङ्कपूर्णेषु भेद्ययोग्याम् । सरोम्णि चर्मण्यातते लेख्यस्य । मृतपशुसिरासूत्पलनालेषु च वेध्यस्य । घुणोपहतकाष्ठवेणुनलनालीशुष्कालाबूमुखेष्वेष्यस्य । पनसबिम्बीबिल्वफलमज्जमृतपशुदन्तेष्वाहार्यस्य । मधूच्छिष्टोपलिप्ते शाल्मलीफलके विस्राव्यस्य । सूक्ष्मघनवस्त्रान्तयोर्मृदुचर्मान्तयोश्च सीव्यस्य । पुस्तमयपुरुषाङ्गप्रत्यङ्गविशेषेषु बन्धनयोग्याम् । मृदुचर्ममांसपेशीषूत्पलनालेषु च कर्णसन्धिबन्धयोग्याम् । मृदुषु मांसखण्डेष्वग्निक्षारयोग्याम् । उदकपूर्णघटपार्श्वस्रोतस्यलाबूमुखादिषु च नेत्रप्रणिधानबस्तिव्रणबस्तिपीडनयोग्यामिति ॥ ४ ॥

'योग्या' अथवा प्रत्यक्षकर्माभ्यास के लिये पुष्पफल ( कोहड़ा ), अलाबू ( लौकी, घियाकद्दू ), कालिन्दक ( तरबूज ), त्रपुस ( खीरा ), एर्वारु ( ककड़ी ), कर्कारुक ( बालम ककड़ी ) आदि पदार्थों पर 'छेद्यादिकर्म' की विशेषता का अभ्यास कराना चाहिये तथा 'उत्कर्तन' ( ऊर्ध्वच्छेद ) और 'परिकर्तन' ( अधश्छेद ) भी इन्हीं पर सिखावें । दृति ( मशक ), बस्ति ( Bladder ) और प्रसेवक ( चर्मनिर्मित भाण्ड ) आदि को जल और कीचड़ से भर कर इन पर 'भेदन कर्म' का अभ्यास कराना चाहिये । विस्तृत और बालदार चमड़े पर 'लेखनकर्म' का अभ्यास, मृत पशुओं की शिराओं ( Veins ) तथा कमलनालों पर 'वेधनकर्म', घुण लगने से नष्ट हुये काष्ठ, बांस, कमलनाल आदि तथा सूखे हुये तुम्बी के मुखों में 'एषणकर्म' पनस ( कटहल ), बिम्बीफल, ( टिंडोरी, कुनरू, तुण्डी ) और बिल्वफल की मज्जा तथा मृत पशुओं के दांतों पर 'आहरणकर्म' मोम ( मधूच्छिष्ट ) से लिपटे ( लिप्त ) हुये सेमल के फलक पर 'विस्रावणकर्म' पतले तथा मोटे दो वस्त्रों के प्रान्तभागों तथा कोमल चमड़े के प्रान्त भागों पर 'सीवनकर्म', वस्त्र अथवा मृत्तिका से बनाये हुये पुतलों ( Dummy ) के अङ्ग प्रत्यङ्गों पर 'बन्धनकर्म' ( Bandaging ), मुलायम मांस खण्डों पर 'अग्निकर्म' और 'क्षारकर्म' तथा मुलायम चर्म, मांसपेशियों और कमलनालों पर 'कर्णसन्धिबन्धन' का अभ्यास कराना चाहिये । इसी प्रकार जल से भरे हुये घड़े के पार्श्वछिद्र में तथा तुम्बी के मुख आदि में 'नेत्र' ( बस्तिनेत्र ) का प्रवेश, 'बस्तिकर्म' और 'व्रणबस्ति कर्म' की शिक्षा देनी चाहिये ॥ ४ ॥

विमर्शः—पुस्त.-पुस्तो दार्व्यादिमयः स्यादाद्यपादानकारणं यद्वस्तु तदुच्यते ( अरुणदत्त. ) अन्यत्र—मृदा वा दारुणा

वाऽथ वस्त्रेणाप्यथ चर्मणा । लोहरत्नैः कृतं वाऽपि पुस्तमित्यभिधीयते ॥ पुस्त को Dummy कहते हैं तथा इस पर प्रसवकालीन गर्भगतियों' तथा 'मूढगर्भ के शल्यकर्माभ्यास' का ज्ञान कराया जाता है। अन्य सर्व शस्त्रकर्माभ्यास मृत शरीर पर ही कराते हैं। प्राचीन काल में शव स्पर्श के निषिद्ध माने जाने से पुस्त का प्रयोग लिखा है। शवं तत्स्पृष्टिनं चैव स्पृष्ट्वा स्नानेन शुद्ध्यति। (मनुः) परन्तु मृत शरीर पर ही सच्ची 'योग्या' सिखाई जा सकती है अतः वैद्यकीय छात्रों को उसी पर Operative Surgery की शिक्षा देवें।

भवतश्चात्र ।

एवमादिषु मेधावी योग्यार्हेषु यथाविधि ।
द्रव्येषु योग्यां कुर्वाणो न प्रमुह्यति कर्मसु ॥ ५ ॥

अधिक बुद्धिमान् छात्र उक्त प्रकार के उपकरणों तथा अन्य योग्य वस्तुओं पर 'योग्या' का अभ्यास करता हुआ शस्त्रादि कर्मों को करने में मोहित (कर्तव्याकर्तव्यशून्य) नहीं होता है ॥ ५ ॥

तस्मात् कौशलमन्विच्छन् शस्त्रक्षाराग्निकर्मसु ।
यस्य यत्रेह साधर्म्यं तत्र योग्यां समाचरेत् ॥ ६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने योग्यासूत्रीयो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

इस लिये शस्त्र, क्षार और······अग्निकर्म में कौशल की इच्छा रखता हुआ छात्र जहाँ पर जिस कार्य की समानता या सुगमता देखे उसी पर उस शस्त्रादिकर्म का पूर्ण अभ्यास सम्पादन करे ॥ ६ ॥

इत्यायुर्वेदतत्वसंदीपिकाभाषायां योग्यासूत्रीयोनाम नवमोऽध्यायः ।

## दशमोऽध्यायः ।

अथातो विशिखाऽनुप्रवेशनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'विशिखानुप्रवेशनीय' अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥

विमर्शः—विशिखाऽत्र कर्ममार्ग उच्यते, तदुद्दिश्यानुप्रवेशनं, यदि वा विशिखाख्या "रथ्या प्रतोली विशिखा" (इत्यमरः) तस्यां चिकित्सार्थमनुप्रवेशनमिति चक्रः। प्रशस्तवर्त्मपर्यायोऽपि विशिखाशब्दोऽत्रातुरवासवर्त्ममात्रे प्रवर्तते गमकत्वादिति हाराणचन्द्रः।

अधिगततन्त्रेणोपासिततन्त्रार्थेन दृष्टकर्मणा कृतयोग्येन शास्त्रं निगदता राजानुज्ञातेन नीचनखरोम्णा शुचिना शुक्लवस्त्रपरिहितेन छत्रवता दण्डहस्तेन सोपानत्केनानुद्धतवेशेन सुमनसा कल्याणाभिव्याहारेणाकुहकेन बन्धुभूतेन भूतानां सुसहायवता वैद्येन विशिखाऽनुप्रवेष्टव्या ॥ ३ ॥

गुरु के मुख से शास्त्र को पढे हुये तथा तन्त्र (शास्त्र) के अर्थ की उपासना (अभ्यास) करके तथा शस्त्रादि कर्म को गुरु द्वारा करते हुये देखकर, पश्चात् उसकी 'योग्या' का अभ्यास कर शास्त्र को पढाने की कुशलता होने पर उस शास्त्र में प्रवीणता तथा चिकित्सा, शस्त्रकर्मादि के करने की राजा से अनुमति या प्रमाणपत्र (Certificate) प्राप्त कर नख और बालों को कटा कर, स्नानादि से पवित्र हो स्वच्छ श्वेत वस्त्र पहन कर, छाता धारण कर, हाथ में यष्टिका लेकर तथा पांवों में जूते पहन कर सौम्य वेशभूषा धारण कर, मन के भावों को उच्च रखते हुये, मङ्गलकारी शब्द बोलते हुये निश्छल वृत्ति से प्राणियों का बन्धु बन कर, उत्तम सहायक (भृत्य) के साथ वैद्य 'विशिखा' (स्वकर्ममार्ग या रोगी के गृह जाने के मार्ग) में प्रवेश करे ॥ ३ ॥

*विमर्शः—पूर्वकाल में राजा की आज्ञा के बिना कोई चिकित्साकार्य प्रारम्भ नहीं कर सकता था।* राजाज्ञया विना नैव जनैः कार्यं चिकित्सितम्। (शुक्रनीतिः) राजा भी वैद्य की परीक्षा कर अनुमति देता था। "ततो राज्ञा परीक्ष्य वैद्यः प्रचारकार्यमनुमन्तव्य एव धर्मः" (चक्रः) वर्तमान में यद्यपि डाक्टरी चिकित्सा के लिये पढाई का पूर्ण प्रबन्ध तथा प्रमाणपत्र प्राप्ति का सुप्रबन्ध है परन्तु आयुर्वेद की चिकित्सा कोई भी अनपढ करने लग जाता है जिससे शास्त्र बदनाम होता है। इसलिये ग्रन्थात्मक तथा क्रियात्मक उभय प्रकार से अष्टाङ्ग आयुर्वेद को पढ कर राज्यमान्य संस्थाओं से उत्तीर्ण स्नातकों को ही चिकित्सा का अधिकार होना चाहिये।

ततो दूतनिमित्तशकुनमङ्गलानुलोम्येनातुरगृहमभिगम्य, उपविश्य, आतुरमभिपश्येत् स्पृशेत् पृच्छेच्च। त्रिभिरेतैर्विज्ञानोपायै रोगाः प्रायशो वेदितव्या इत्येके। तत्तु न सम्यक्, षड्विधो हि रोगाणां विज्ञानोपायः। तद्यथा—पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः प्रश्नेन चेति ॥ ४ ॥

इसके पश्चात् दूत, निमित्त, शकुन और मङ्गल को अनुकूल जान कर रोगी के घर में जा के आसन पर बैठ कर रोगी को देखे, शरीर, नाडी, यकृत्प्लीहादि का स्पर्श करे तथा रोगोत्पत्ति, लक्षण एवं वेदना, निद्रा आना न आना, मल, मूत्र होता है या नहीं होता है' आदि प्रश्न करें। कुछ आचार्यों का मत है कि इन तीन (दर्शन, स्पर्शन और प्रश्न) रोग ज्ञानोपायों द्वारा प्रायः रोगों को पहचाना जाता है किन्तु यह मत ठीक नहीं है। रोगों के जानने के ६ उपाय (तरीके) हैं। जैसे श्रोत्र नेत्र नासिका, जिह्वा और त्वचा तथा प्रश्न ॥ ४ ॥

तत्र श्रोत्रेन्द्रियविज्ञेया विशेषा रोगेषु व्रणास्रावविज्ञानीयादिषु वक्ष्यन्ते—'तत्र सफेनं रक्तमीरयन्ननिलः सशब्दो निर्गच्छति' इत्येवमादयः। स्पर्शनेन्द्रियविज्ञेयाः शीतोष्णश्लक्ष्णकर्कशमृदुकठिनत्वादयः स्पर्शविशेषा ज्वरशोफादिषु चक्षुरिन्द्रियविज्ञेयाः शरीरोपचयापचयायुर्लक्षणबलवर्णविकारादयः। रसनेन्द्रियविज्ञेयाः प्रमेहादिषु रसविशेषाः। घ्राणेन्द्रियविज्ञेया अरिष्टलिङ्गादिषु व्रणानामव्रणानाञ्च गन्धविशेषाः। प्रश्नेन च विजानीयाद्देशं कालं जातिं सात्म्यमातङ्कसमुत्पत्तिं वेदनासमु-

छाय वलमन्तरग्निं वातमूत्रपुरीषाणां प्रवृत्त्यप्रवृत्ती कालप्रकर्षादींश्च विशेषान्। आत्मसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु तत्स्थानीयैर्जानीयात्॥ ५॥

श्रोत्रेन्द्रिय से जानने योग्य विशेष बातों का वर्णन व्रणास्राव विज्ञानीयादि अध्यायों में किया जायगा जैसा कि वहां कहा है कि फेनयुक्त रक्त में रति पैदा करने वाला वायु निकलते समय शब्द पैदा करता है इत्यादि। स्पर्शनेन्द्रिय से शीत, उष्ण, श्लक्ष्ण, कर्कश, मृदु, कठिन आदि स्पर्श की विशिष्टताएं ज्वरादिकों में जानी जाती हैं। नेत्रेन्द्रिय के द्वारा शरीर की वृद्धि और ह्रास, आयु के लक्षण, बल, वर्ण और विकार आदि का ज्ञान करते हैं। रसनेन्द्रिय के द्वारा प्रमेहादिक रोगों में माधुर्यादि रस विशेषताओं का ज्ञान करते हैं। घ्राणेन्द्रिय से अरिष्टलिङ्गादिकों में व्रण तथा अन्य स्थानों से जो गन्ध आती है उसका ज्ञान करते हैं। प्रश्न के द्वारा देश, काल, जाति, सात्म्य, रोग की उत्पत्ति (कारण) वेदना का आधिक्य, बल, अन्तराग्नि (पाचकाग्नि), वात, मूत्र और मल का होना तथा न होना और कालप्रकर्ष अर्थात् रोग कब से उत्पन्न हुआ है आदि बातें जानी जाती हैं। वैद्य यदि चक्षुरादि किसी इन्द्रिय से रहित हो तो जानने योग्य रोगी की बातों को उसके समीप रहने वालों से जान कर रोग का ज्ञान कर लेवे॥ ५॥

रोगों का निदान करने के लिये कई प्रकार से आचार्यों ने लिखा है वह प्रायः विचार करने पर एक विध सा ही हो जाता है। चरक ने रोगों की परीक्षा करने के तीन मुख्य उपाय लिखे हैं—"त्रिविधं खलु रोगविशेषविज्ञानं भवति, तद्यथा-आप्तोपदेशः, प्रत्यक्षम्, अनुमानञ्चेति" (च० वि० अ० ४)

आप्तोपदेश में निदानपञ्चक का समावेश हो जाता है। निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा। सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम्॥ (वाग्भट) चरक ने आप्तोपदेश में गुम्फित निदानपञ्चक का निदान स्थान में पञ्चविध रोग ज्ञानोपाय करके निर्देश भी कर दिया है "तत्रोपलब्धिर्निदानपूर्वरूपलिङ्गोपशयसम्प्राप्तितः च० नि० अ० १ "तस्माद्व्याधीन् भिषगनुपहतसत्त्वबुद्धिर्हेत्वादिभिर्भावैर्यथावदनुबुद्ध्येत, च० नि० अ० १

प्रत्यक्षतस्तु खलु रोगतत्त्वं बुभुत्सुः सर्वैरिन्द्रियैः सर्वानिन्द्रियार्थानातुरगतान् परीक्षेत, अन्यत्र रसज्ञानात्। (वि० अ० ४) इस तरह प्रत्यक्ष परीक्षा में नेत्र द्वारा दर्शन परीक्षा, त्वचा (हस्त) द्वारा स्पर्शन (यकृत्प्लीहानाडी और उदर) परीक्षा, श्रोत्र द्वारा श्रवण (हृदय फुफ्फुसगतविकृतशब्दश्रवण, अन्त्र कूजन श्रवण) परीक्षा का समावेश हो जाता है।

अनुमानं खलु तर्को युक्त्यपेक्षः इसमें अग्नि, बल, मन, स्मृति, आदि समस्त अवशेष विषयों की परीक्षा हो जाती है। गूढलिङ्ग व्याधि की परीक्षा उपशय तथा अनुपशय से की जाती है। इस तरह चरक ने आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान इन तीनों परीक्षाओं में सर्व परीक्षाओं का समावेश कर दिया है। अन्य आचार्यों ने रोगी परीक्षा और रोग परीक्षा ऐसे परीक्षा के दो भेद कर दिये हैं। दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः परीक्षेताथ रोगिणम्। रोगं निदानपूर्वरूपरूपोपशयाप्तिभिः॥ मलमूत्रादि की परीक्षा का अष्टविधपरीक्षा नाम से वर्णन है। रोगाक्रान्तशरीरस्य परीक्षेत्। नाडी मूत्र मल जिह्वा शब्दस्पर्शदृगाकृती॥

डाक्टरीमत से रोग परीक्षा के प्रथम दो उपाय बताये हैं। प्रथम उपाय प्रश्न (Interrogation) है तथा दूसरा उपाय परीक्षा। सामान्य और विशेष ऐसे प्रश्न के भी दो भेद कर दिये हैं। सामान्य प्रश्न General Interrogation में रोगी का नाम, आयु, व्यवसाय, विवाहित, अविवाहित, निवासस्थान, देश, रोगारम्भ का इतिहास, वर्तमानरोगावस्था, रोगवृद्धिक्रम, कहां २ क्या २ चिकित्सा कराई, उसका परिणाम, आहार सम्बन्धी बातें और पारिवारिक इतिहास आदि मुख्य हैं। विशेष प्रश्न Special Interrogation में जो अङ्ग या स्थान पीड़ित होता है उसके विषय में प्रश्न किये जाते हैं। परीक्षाएं कई तरह की होती हैं।

नं० १ दर्शनपरीक्षा (Inspection) में रोगी को अच्छी तरह से आपादशिर देखना चाहिये। निर्वस्त्र करके भी देखें।

नं० २ स्पर्शनपरीक्षा (palpation) प्रायः एक हाथ से, कभी २ दोनों हाथों से भी की जाती है। इस में हाथ न अधिक गरम और न अधिक शीत हो। इसके द्वारा उदर, यकृत्, प्लीहा, शोथयुक्त स्थान, हृदय, वक्ष सभी का स्पर्शन करें। नाडी परीक्षा भी इसमें आ जाती है।

नं० ३ अङ्गुलिताडन (Percussion) विधि से शरीर के भीतरी ठोस, जलगर्भ और रिक्त (वायुयुक्त) स्थानों का ज्ञान होता है। अङ्गुलि द्वारा ताडन करने पर प्रतिध्वनि मन्द (Dull) हो तो उस स्थान में ठोसपन तथा प्रतिध्वनि डिमडिम या ढोलवत् (Tympanitic) हो तो उस स्थान में रिक्तता या वायुपूर्णता समझनी चाहिये। यह विधि उदर, छाती और हृदय की परीक्षा में उपयोगी है। वामहस्त की मध्यमाङ्गुलि को परीक्ष्य स्थान पर अनुतान रखकर दक्षिण हस्त की मध्यमाङ्गुली के सिरे से हथौड़ी की तरह आघात किया जाता है। एक स्थान पर दो या तीन बार से अधिक ताड़न न करें। ताड़न अधिक जोर से न किया जाय।

नं० ४ श्रवणपरीक्षा (Auscultation) एक विशेष नाडीयन्त्र (Stethoscope) द्वारा की जाती है। परीक्ष्य स्थान पर प्रत्यक्ष कर्ण से भी श्रवण हो सकता है। फुफ्फुस और हृदय के रोगों में यह परीक्षा महत्त्व की है।

नं० ५ लाक्षणिकनिदान (Clinical diagnosis) शास्त्र में प्रत्येक रोग के लक्षण (Symptoms) तथा बाह्य चिह्न (Physical Signs) निश्चित होते हैं। उन्हें ठीक तरह से घटाकर रोग निर्णय करें। मिलिता अरुच्यादयो ज्वर, भाषाधिकादिरूपाण्येव राजयक्ष्मा, (मधुकोश)।

नं० ६ सापेक्षनिदान (Differential diagnosis) कई रोगों के कुछ लक्षण परस्पर एक से होते हैं अत एव विशिष्ट भेदक लक्षणों से अमुक रोग नहीं है किन्तु अमुक है ऐसा निर्णय करना चाहिये।

नं० ७ उपशयात्मकनिदान (Therapeutical diagnosis) मलेरिया में किनाइन, पेल्यूट्रिन, अमीबिक अतिसार में इमेटीन और फिरङ्ग के लिये साल्वर्सन का प्रयोग करने पर लाभ हो जाय तो अनुकूलनिदान हो जाता है।

नं० ८ प्रायोगिकविधियों (Laboratory methods) से आजकल रोगनिदान करने की अधिक प्रथा हो गई है। इसमें

रोगी के मल, मूत्र, थूंक, रक्त, मस्तिष्क सुषुम्णा, जल, लसीका तथा शरीर के अन्य स्रावों की परीक्षा की जाती है।

(क) रासायनिक (Chemical) विधि से मूत्र परीक्षा होती है।

(ख) सूक्ष्मदर्शक यन्त्र (Microscope) की सहायता से व्रणस्राव, रक्त, मल, मूल, थूंक के जीवाणुओं का ज्ञान हो कर रोगनिदान होता है। इसमें कणगणना (Cytology) से भी रोग ज्ञान होता है। भिन्न २ रोगों में रक्त के श्वेत या लाल कणों के घटने या बढ़ने से विशिष्ट रोग हो जाते हैं।

(ग) जीवाणुविषयक (Bacteriological Tests), जब सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा जीवाणुओं का दर्शन नहीं होता है तब रक्त, मूत्र, थूंक, पूय आदि सन्दिग्ध द्रव्य को वर्धन द्रव्य (Culture media) में प्रविष्ट कर जीवाणु वृद्धि (Culture) करके उनके संघ की 'सूक्ष्मदर्शक' से परीक्षा कर जीवाणु का ज्ञान कर लेते हैं। संशयित पूय रक्तादि द्रव्य का गिनिपिग, मूषक, शशकादि में अन्तःक्षेप (Inoculation) करते हैं तथा उनकी मृत्यु होने पर जीवाणु की जांच की जाती है।

(घ) लसीकाविषयक परीक्षा (Serological Tests) रोगी की लसीका लेकर उसकी विविध प्रकार से जांच की जाती है। आन्त्रिक ज्वर में विडाल, फिरङ्ग के लिये वाशरमेन, काला अजार के लिये अल्ड हाइड, या यूरियास्टिबामीन परीक्षा करते हैं।

(ङ) संकीर्णपरीक्षाएं—जैसे आन्त्रिक ज्वर के लिये अट्रोपीन की परीक्षा, राजयक्ष्मा के लिये ट्युबर क्युलीन परीक्षा।

(च) क्ष किरण (X-ray) का उपयोग मुख्यतया राजयक्ष्मा में तथा फेक्चर, प्रविष्ट बन्दूक-गोली आदि जानने में होता है।

निष्कर्ष—आजकल डाक्टर तथा वैद्य सभी थर्मामीटर, स्टेथेस्कोप, एक्सरे, मल-मूत्रादि परीक्षाओं द्वारा रोगनिर्णय करने लग गये हैं किन्तु प्राकृतिक साधनों (पञ्चज्ञानेन्द्रियों) के सम्यक्प्रयोग का वर्जन एक बड़ी भारी भूल है। बुद्धिमान तथा अनुभवी चिकित्सक रोग परीक्षा में सदा अपनी इन्द्रियों पर अधिक विश्वास रखते हैं। सहायतार्थ या संशय निवारणार्थ उक्तस्थानों का कभी २ प्रयोग करते हैं। यहां की जनसंख्या अधिकतर ग्रामीण है। उनके पास औषध के लिये व्यय करना भी मुश्किल है तो फिर अधिक खर्चीली इन Laboratory की परीक्षाओं में बेहद धन कहां से लावेंगे अतएव भारतीय चिकित्सक विशेषतया निदान के प्राकृतिक साधनों को काम में लावे। सर्वथा सर्वमालोच्य यथासम्भवमर्थवित्। अथाध्यवस्येत्तत्त्वे च कार्ये च तदनन्तरम्॥ शास्त्रं ज्योतिः प्रकाशार्थं दर्शनं बुद्धिरात्मनः। ताभ्यां भिषक्सुयुक्ताभ्यां चिकित्सन्नापराध्नुति॥ आप्ततश्चोपदेशेन प्रत्यक्षकरणेन च। अनुमानेन च व्याधीन् सम्यग्विद्याद्विचक्षणः॥ (चरकः)

विमर्शः—'आत्मासदृशेषु' की जगह 'आत्मसदृशेषु' ऐसा पाठ 'डल्हण' सम्मत है जिसका अर्थ है कि रोगज्ञान के जो ६ उपाय बताये हैं उनमें से वातादि दोषों का स्वरूप जानने के लिये जो उपाय उपयोगी हों उनको इन अधिष्ठान द्वारा इन्द्रिय-विज्ञेय विषयों का ज्ञान कर लेना चाहिये। यहां सुश्रुत ने प्रमेहादिकों में मूत्रगत मधुरता जानने को रसनेन्द्रिय का प्रयोग लिखा है किन्तु चरक इसे अनुचित मानता है। "प्रत्यक्षतस्तु खलु रोगतत्त्वं बुभुत्सुः सर्वैरिन्द्रियैः सर्वानिन्द्रियार्थानातुरगतान् परीक्षेत, अन्यत्र रसज्ञानात्" (वि० अ० ४) यह ज्ञान चरकमत से मक्षिका, पिपीलिका, यूका, काक इत्यादि द्वारा करना लिखा है। रसन्तु खल्वातुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत्। न ह्यस्य प्रत्यक्षेण ग्रहणमुपपद्यते, तस्मादातुरपरिप्रश्नेनैवातुरमुखरसं विद्यात्। यूकापसर्पणेन त्वस्य शरीरवैरस्यं, मक्षिकोपसर्पणेन शरीरमाधुर्यं, लोहितपित्तसन्देहे तु धारि लोहितमश्वगाल्लोहितपित्तमित्यनुमातव्यमेवमन्यानप्यातुरशरीरगतान् रसाननुमिनीत। (वि० अ० ४) अन्यच्च—मनुष्यो हि मनुष्यस्य कथं रसमवाप्नुयात्। गयदासोऽपि—प्रमेहादिरसज्ञाने रासनी सा न शस्यते। माधुर्यादिपरिज्ञानसाधने बहुधा स्थिते। कोऽधुना तु प्रयुञ्जीत जिह्वां मूत्रपरीक्षणे॥ (सि० निदान)।

भवति चात्र—

मिथ्यादृष्टा विकारा हि दुराख्यातास्तथैव च।
तथा दुष्परिमृष्टाश्च मोहयेयुश्चिकित्सकम्॥ ६॥

मिथ्यादृष्ट अर्थात् पञ्चज्ञानेन्द्रियों द्वारा जिन की योग्य परीक्षा न हुई हो, तथा रोगी या रोगी के अभिभावक द्वारा जिन के सम्बन्ध में ठीक न बताया गया हो तथा जो उचित रूप से विचारित न किये गये हों ऐसे रोग चिकित्सक को चिकित्सा के समय मोहित (कर्तव्याकर्तव्यज्ञानशून्य) कर देते हैं॥ ६॥

एवमभिसमीक्ष्य साध्यान् साधयेत्, याप्यान् यापयेत्, असाध्यान्नोपक्रमेत्, परिसंवत्सरोत्थितांश्च विकारान् प्रायशो वर्जयेत्॥ ७॥

इस तरह रोगी और रोग की परीक्षा ठीक तरह से करके 'साध्य' रोगों को चिकित्सा द्वारा ठीक करें, 'याप्य' रोगों को भेषज द्वारा निवारित करें अर्थात् उनसे रोगी को कष्ट न होने दें तथा 'असाध्य' रोगों की चिकित्सा न करें। जो रोग एक वर्ष के पुराने हों उनकी प्रायः चिकित्सा नहीं करनी चाहिये क्यों कि वे भी करीब २ 'असाध्य' से होते हैं॥ ७॥

विमर्श—साध्यलक्षणम्-सुखसाध्यः सुखोपायः कालेनाल्पेन साध्यते। याप्यलक्षणम्—यापनीयं विजानीयात् क्रिया धारयते तु यम्। क्रियायां तु निवृत्तायां सद्य एव विनश्यति॥ असाध्यलक्षणम्—परोऽसाध्यः क्रियाः सर्वाः प्रत्याख्येयोऽतिवर्तते। तस्मादुपेक्ष्य एवाऽसौ। (अ० सं०) अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत्॥ (चरक) प्रायशः कुछ रोग वर्ष से पुराने होने के पश्चात् ही साध्य होते हैं अतः 'प्रायः' शब्द दिया है। रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्।

तत्र साध्या अपि व्याधयः प्रायेणैषां दुश्चिकित्स्यतमा भवन्ति। तद्यथा—श्रोत्रियनृपतिस्त्रीबालवृद्धभीरुराजसेवककितवदुर्बलवैद्यविदग्धव्याधिगोपकदरिद्रकृपणक्रोधनानामनात्मवतामनाथानाञ्चेति निरूप्य चिकित्सां कुर्वन् धर्मार्थकामयशांसि प्राप्नोति॥ ८॥

उक्त साध्यासाध्य रोगों में निम्न व्यक्तियों की साध्य व्याधियां भी प्रायः दुश्चिकित्स्य होती हैं। जैसे वेदपाठी (नित्य

स्नानादि नियम करते रहने से), राजा (क्षणिक विचार वाले होने से), स्त्री (पारतन्त्र्य, लज्जा, वेगावरोध तथा गुह्यरोगों को प्रगट न करने से), बाल, वृद्ध, डरपोक, राजभृत्य, द्यूतकार, दुर्बल, वैद्याभिमानी, व्याधि छिपाने वाला, दरिद्री, कंजूस, क्रोध करने वाला, अपनी आत्मा का हित न चाह कर मनमाना (भक्ष्यादि) काम करने वाला (अपथ्यसेवी) और अनाथ इनके रोग 'साध्य' भी 'कष्टसाध्य' हो जाते हैं ऐसा विचार कर के जो वैद्य रोगियों की चिकित्सा प्रारम्भ करता है वह धर्म, अर्थ (धन), काम और यश को प्राप्त करता है ॥ ८ ॥

विमर्श—श्रोत्रियलक्षणम्—जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते। विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यते ॥ सदातुरा श्रोत्रियराजसेवकास्तथैव वेश्या सह पण्यजीविभिः। द्विजो हि वेदाध्ययनव्रताह्निकक्रियादिभिर्देहहितं न चेष्टते ॥ नृपोपसेवी नृपचित्तरक्षणात् परानुरोधाद्बहुचिन्तनाद्भयम् ॥ (च० सि० अ० १२)

भवति चात्र—

स्त्रीभिः सहास्यां संवासं परिहासञ्च वर्जयेत्।
दत्तञ्च ताभ्यो नादेयमन्नादन्यद्भिषग्वरैः ॥ ९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विशिखाऽनुप्रवेशनीयो नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥



और भी कहा है कि स्त्रियों के साथ एक आसन पर अथवा पास में सट कर बैठना, उनके साथ रहना तथा हंसी-मजाक करना वर्जित करना चाहिये। वैद्यों के द्वारा अन्न के अतिरिक्त उनसे दी हुई किसी अन्य वस्तु (रुपये, वस्त्रादि) को ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ ९ ॥

विमर्श—चरकेऽपि न कदाचित् स्त्रीदत्तमामिषमादातव्यम्। अननुज्ञातञ्च भर्त्राऽथवाऽध्यक्षेण।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां विशिखानुप्रवेशनीयो नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥



## एकादशोऽध्यायः।

अथातः क्षारपाकविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से आगे 'क्षारपाकविधि' नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्श—पचनं पाकः, विधिरुपचारश्च, क्षारस्य पाकविधौ यत्र स क्षारपाकविधिः। क्षार का पाक (तैयार करने की विधि) और क्षार का उपयोग करने की विधि।

शस्त्रानुशस्त्रेभ्यः क्षारः प्रधानतमः; छेद्यभेद्यलेख्यकरणात्, त्रिदोषघ्नत्वात्, विशेषक्रियाऽवचारणाच्च ॥३॥

शस्त्रों तथा अनुशस्त्रों से क्षार अधिक प्रधान माना गया है क्यों कि यह छेदन, भेदन और लेखन इन शस्त्रकर्मों को करने, अनेक ओषधियों द्वारा बना होने से त्रिदोषनाशक होने से तथा विशेषक्रियाओं में इसका अवचारण (उपयोग) होने से श्रेष्ठ है ॥ ३ ॥

विमर्श—जिस विषमस्थान में शस्त्र द्वारा कार्य न हो सकता हो तथा शस्त्र प्रयोग से भी जहां सिद्धि प्राप्त न हो वहां भी यह लाभ पहुंचाता है अतः शस्त्रानुशस्त्रों से प्रधानतम है। येषु न शस्त्रं क्रमते स्पर्शनेन्द्रियनाशनानि यानि स्युः। तेषु निपात्यः क्षारः (चरक)। कृशदुर्बलभीरूणां नाडी मर्माश्रिता च या। क्षारसूत्रेण तां छिन्द्यान्न तु शस्त्रेण बुद्धिमान् ॥ (सुश्रुतः)। विशेषक्रियावचारणात्—त्रिदोषघ्न और सौम्य हो कर भी दहन, पचन और दारण करता है। आग्नेय होकर भी रक्तपित्त और अर्श में हितकारी है, क्षरण या क्षणन होकर भी पेयकार्य में प्रयुक्त होता है। वाग्भटे क्षारश्रेष्ठता—सर्वशस्त्रानुशस्त्राणां क्षारः श्रेष्ठो बहूनि यत्। छेद्यभेद्यादिकर्माणि कुरुते विषमेष्वपि ॥ दुःखावचार्यशस्त्रेषु तेन सिद्धिमपास्य च। अतिकृच्छ्रेषु रोगेषु यच्च पानेऽपि युज्यते ॥

तत्र क्षरणात् क्षणनाद्वा क्षारः ॥ ४ ॥

दूषित मांस आदि के क्षरण (काटने) से अथवा त्वचा मांसादि का क्षणन (हिंसन) करने से क्षार कहलाता है ॥४॥

विमर्श—चरकमते क्षारपरिभाषा—भिषक् भिषजाऽऽह्यात् क्षारः क्षरत्वात् क्षारयत्यथ। क्षर—स्यन्दने, क्षण हिंसायां वा ततः क्षारः।

नानौषधिसमवायात् त्रिदोषघ्नः, शुक्लत्वात् सौम्यः, तस्य सौम्यस्यापि सतो दहनपचनदारणादिशक्तिरविरुद्धा। स खल्वाग्नेयौषधिगुणभूयिष्ठत्वात् कटुक उष्णस्तीक्ष्णः पाचनो विलयनः शोधनो रोपणः शोषणः स्तम्भनो लेखनः कृम्यामकफकुष्ठविषमेदसामुपहन्ता पुंस्त्वस्य चातिसेवितः ॥ ५ ॥

यह क्षार अनेक ओषधियों के संयोग से बनता है अत एव त्रिदोषनाशक है। वर्ण में श्वेत होने से सौम्य है किन्तु सौम्य स्वभाव का होते हुये भी इसकी दहन, पचन, दारण की शक्ति विद्यमान है। क्यों कि यह क्षार आग्नेय ओषधियों के द्वारा बनने से रस में कटु, वीर्य में उष्ण, गुणों में तीक्ष्ण, व्रणशोथादि का पाचक, गुल्मादि का विलायक, दुष्टव्रणों का शोधक, शुद्धव्रणों का रोपणकर्ता, व्रणों की क्लिन्नता का शोषक, रक्तातिस्राव का स्तम्भक (Styptic), कठिनोत्सन्नमांसादि का लेखक, कृमि, आमदोष, कफ और कुष्ठ, विष और मेदोवृद्धि का नाशक है तथा इसे अधिक मात्रा में सेवन करने से यह पुंस्त्व (पौरुष शक्ति) का नाशक है ॥ ५ ॥

विमर्श—'क्षारं नात्युपयुञ्जीत, क्षारः पुंस्त्वघ्नानां श्रेष्ठः' (चरक)।

स द्विविधः—प्रतिसारणीयः, पानीयश्च ॥ ६ ॥

'प्रतिसारणीय' (व्रणादिकों पर छिड़कना) और 'पानीय' (यकृत्प्लीहगुल्म रोगों में पीना) भेद से यह क्षार दो प्रकार का होता है ॥ ६ ॥

विमर्श—अष्टाङ्गसंग्रह में 'बाह्यपरिमार्जन' (रुग्णस्थान पर लगाना) और 'अन्तः परिमार्जन (मुख से सेवन करना) नाम से क्षार के २ भेद किये हैं। 'स द्विविधो बाह्याभ्यन्तरपरिमार्जनभेदेन' (अ० सं०)।

तत्र, प्रतिसारणीयः कुष्ठकिटिभदद्रुमण्डलकिलास-भगन्दरार्बुदार्शोदुष्टव्रणनाडीचर्मकीलतिलकालकन्यच्छ-व्यङ्गमशकबाह्यविद्रधिक्रिमिविषादिषूपदिश्यते । सप्तसु च मुखरोगेषूपजिह्वाऽधिजिह्वोपकुशदन्तवैदर्भेषु तिसृषु च रोहिणीषु, एतेष्वेवानुशस्त्रप्रणिधानमुक्तम् ॥ ७ ॥

इन में से प्रतिसारणीय क्षार का प्रयोग कुष्ठ, किटिभ, दद्रुमण्डल ( Ringworm ), किलास ( श्वेत कुष्ठ Leucoderma ), भगन्दर, अर्बुद, अर्श, दुष्टव्रण, नाडी, चर्मकील ( Warts ), तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग, मशक, बाह्यविद्रधि, कृमि, विष में होता है तथा उपजिह्वा, अधिजिह्वा, उपकुश, दन्तवैदर्भ और तीन प्रकार की रोहिणी ऐसे सात मुख रोगों में 'क्षार' का प्रयोग होता है। इन रोगों में अनुशस्त्र का उपयोग करना ही कहा है ॥ ७ ॥

पानीयस्तु गरगुल्मोदराग्निसङ्गाजीर्णारोचकानाह-शर्कराश्मर्याभ्यन्तरविद्रधिक्रिमिविषार्शस्सूपयुज्यते॥८॥

'पानीय क्षार' का प्रयोग गर ( कृत्रिम ) विष, गुल्म, उदर रोग, अग्निसङ्ग, अजीर्ण, अरोचक, आनाह, शर्करा, अश्मरी, आभ्यन्तरविद्रधि, कृमि, विष और अर्श इन रोगों में होता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—गरः-नानाप्राण्यङ्गशमलविरुद्धौषधिभस्मनाम् । विषाणां चाल्पवीर्याणां योगो गर इति स्मृतः ॥ कृत्रिमं गरसंज्ञन्तु क्रियते विविधौषधैः । ( अ० सं० ) । गुल्मः—इसे गेस ट्यूमर ( Gastumor ) कहते हैं । हृन्नाभ्योरन्तरे ग्रन्थिः सञ्चारी यदि वाऽचलः । चयापचयवान् वृत्तः स गुल्म इति कीर्तितः ॥ अरोचक-Anorexia, प्रक्षिप्तन्तु मुखे चान्नं जन्तोर्न स्वदते मुहुः । अरोचकः स विज्ञेयः । आनाहः-आमं शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन । प्रवर्तमानं न यथास्वमेनं विकारमानाहमुदाहरन्ति ॥

अश्मरी—Stone, Calculus, इसी के छोटे २ कण जब मूत्र में आते हैं तो उन्हें शर्करा, सिकता या Gravel कहते हैं।

अहितस्तु रक्तपित्तज्वरितपित्तप्रकृतिबालवृद्धदुर्बल-भ्रममदमूर्च्छातिमिरपरीतेभ्योऽन्येभ्यश्चैवंविधेभ्यः॥९॥

रक्तपित्त, ज्वरित, पित्तप्रकृति, बालक, वृद्ध, दुर्बल तथा भ्रम, मद, मूर्च्छा और तिमिर रोगों में यह 'पानीयक्षार' अहितकारी है ॥ ९ ॥

विमर्शः—भ्रमः ( Vertigo )—चक्रवद् भ्रमतो गात्रं भूमौ पतति सर्वदा । भ्रमरोग इति ज्ञेयो रजःपित्तानिलात्मकः ॥

तस्येतरक्षारवद् दग्ध्वा परिस्रावयेत् । तस्य विस्तरोऽन्यत्र ॥ १० ॥

इस 'पानीयक्षार' को इतर अर्थात् 'प्रतिसारणीयक्षार' की तरह औषधियों को जलाकर स्रवण कर ( चुवा ) के बना लेना चाहिये । इसके निर्माण की विस्तृत विधि आगे 'गुल्माध्याय' में कही गई है ॥ १० ॥

अथेतरस्त्रिविधो मृदुर्मध्यस्तीक्ष्णश्च । तं चिकीर्षुः शरदि गिरिसानुजं शुचिरुपोष्य प्रशस्तेऽहनि प्रशस्तदेशजातमनुपहतं मध्यमवयसं महान्तमसितमुष्ककमधिवास्यापरेद्युः पाटयित्वा खण्डशः प्रकल्प्यावपाट्य निवाते देशे निचितिं कृत्वा सुधाशर्कराश्च प्रक्षिप्य तिलनालैरादीपयेत् । अथोपशान्तेऽग्नौ तद्भस्म पृथग् गृह्णीयाद्भस्मशर्कराश्च ॥ ११ ॥

'प्रतिसारणीयक्षार' भी तीन तरह का होता है जैसे मृदु, मध्य और तीक्ष्ण । इस क्षार को बनाने की इच्छा वाला वैद्य शरद् ऋतु में उत्तम दिन जानकर पवित्र हो के उपवास कर गिरि ( पर्वत ) के सानु ( शिखरों ) की प्रशस्त भूमि में उत्पन्न हुये शीत, वर्षा, अग्नि, विष, कृमि आदि से जिसका वीर्य या प्रभाव नष्ट न हुआ हो तथा मध्य आयु के (आपूर्ण रस वीर्य), बहुत बड़े, काले फूल वाले मुष्क ( मोखे ) को मन्त्रादि से प्रथम दिन आमन्त्रित ( अधिवासन ) कर दूसरे दिन उखाड़ कर, कुल्हाड़ी से टुकड़े टुकड़े करके वायुरहित स्थान में सञ्चित ( इकट्ठा ) करके उसके ऊपर ( कुछ नीचे, बीच में ) चूने के छोटे २ कंकड डाल कर तिलनाल से अग्नि प्रदीप्त कर देनी चाहिये । अग्नि के स्वाङ्गशीत होने पर मोखे की भस्म पृथक् किसी पात्र में इकट्ठी कर लेनी चाहिये तथा चूना और शर्करा ( छोटे कंकड ) को अलग ग्रहण कर लें ॥ ११ ॥

विमर्शः—मुष्ककः कालपुष्पस्तु वरः श्वेतादिपुष्पतः । अधिवास्य—सुरारत्नसुमनोऽक्षतादिभिश्चतुर्दिशं बलिं कृत्वा प्रदक्षिणमाम्यर्च्यैनमधिवासयेत् । निवसन्तीह भूतानि यान्यस्मिन् कानिचिद् द्रुमे । अपक्रामन्त्वतश्छेद्यः परार्थे ह्येष द्रुमः । 'सुधाशर्करा' को 'सुधापाषाण' कहते हैं । भस्म शर्करा—भस्मीभूत सुधापाषाण' कुछ लोग जलते 'मुष्क' से निर्गत रस से वही भस्म शर्करा समान हो जाती है ऐसा मानते हैं । मुष्ककाष्ठमानात्तु रसः प्रच्यवते तु यः । भस्मना सह संयुक्तः काठिन्यमुपगच्छति ॥ तां भस्मशर्कराणाहुः ॥

अथानेनैव विधानेन कुटजपलाशाश्वकर्णपारिभद्र-कबिभीतकारग्वधतिल्वकार्कस्नुह्यपामार्गपाटलानक्तमाल-वृषकदलीचित्रकपूतिकेन्द्रवृक्षास्फोताऽश्वमारकसप्तच्छ-दाग्निमन्थगुञ्जाश्चतस्रश्च कोशातकीः समूलफलपत्रशाखा-दहेत् ॥ १२ ॥

इस उपर्युक्त विधि के ही अनुसार कुडा, पलाश ( ढाक, खांखरा ), अश्वकर्ण ( शाल ), निम्ब, बहेड़ा, अमलतास, तिल्वक ( लोध ), आक, थूहर, आंधी झाड़ा ( चिरचिटा ), पाटला, नक्तमाल ( करञ्ज ), अडूसा, कदली, चित्रक, पूतिक ( नाटा करञ्ज ), इन्द्रवृक्ष ( कुटजभेद ), शारिवा, कनेर, सप्तपर्ण, अरणी, चरमू तथा बड़े फल, छोटे फल, पीले फूल और श्वेत पुष्प ऐसे चार भेदों वाली 'कोशातकी' इन सबकी जड़, फल, पत्र और शाखाओं को ले के जला कर भस्म कर लेनी चाहिये ॥ १२ ॥

ततः क्षारद्रोणमुदकद्रोणैः षड्भिरालोड्य मूत्रैर्वा यथोक्तैरेकविंशतिकृत्वः परिस्राव्य, महति कटाहे शनैर्दर्व्याऽवघट्टयन् विपचेत् । स यदा भवत्यच्छो रक्तस्तीक्ष्णः पिच्छिलश्च तमादाय महति वस्त्रे परिस्राव्येतरं विभज्य पुनरग्नावधिश्रयेत् । तत एव च क्षारोदकात् कुडवमध्यर्धं वाऽपनयेत् ॥ १३ ॥

इस तरह जलाने के बाद बनी हुई उक्त भस्म रूपी क्षार को एक द्रोण ( ४ आढक ) लेकर ६ द्रोण पानी मे आलोडित करें अर्थात् घोल देवें। यदि क्षार तेज बनाना हो तो पानी की जगह गो आदि का मूत्र ले के उसमें घोलकर इक्कीस बार वस्त्र से उस पानी को छान लेना चाहिये। फिर एक बड़ी कड़ाही में कल्छी से धीरे २ चलाते हुये उस क्षार पानी का पाक ( पाचन ) करना चाहिये। पकाते पकाते जब वह निर्मल, लाल रङ्ग का, तीक्ष्ण और पिच्छिल ( चिपचिपा ) दिखाई देने लगे तब कड़ाही को उतार कर मोटे कपड़े से छान कर बिना छने द्रव्य को छोड़ कर छने हुये को पुन कटाह में भरकर अग्नि पर चढ़ा के अग्नि देने लग जाय किन्तु पकाने के पहले उसी क्षारोदक से एक कुडव अथवा डेढ कुडव क्षारजल निकाल कर अन्य किसी पात्र में रख देना चाहिये॥

विमर्श—क्षारद्रोण अर्थात् मोखे की राख दो भाग और कुटजादि द्रव्यों की राख एक भाग मिला के फिर इसमें से १ द्रोण राख लेनी चाहिये। मूत्र—गाय का लेवें। उक्ते साधारणे मूत्रे गवा मूत्र प्रकीर्त्तितम्। 'वाग्भट' ने जल और मूत्र दोनों को समान भाग में मिश्रित कर क्षार पकाने को लिखा है। "सलिलपलसहस्रेण गवादिमूत्रपलसहस्रेण चालोड्य परिस्रावयेत्।

ततः कटशर्कराभस्मशर्कराक्षीरपाकशङ्खनाभीरग्निवर्णाः कृत्वाऽऽयसे पात्रे तस्मिन्नेव क्षारोदके निषिच्य पिष्ट्वा तेनैव द्विद्रोणेऽष्टपलसम्मितं शङ्खनाभ्यादीनां प्रमाणं प्रतिवाप्य सततमप्रमत्तश्चैनमवघट्टयन् विपचेत्। स यथा नातिसान्द्रो नातिद्रवश्च भवति तथा प्रयतेत। अथैनमागतपाकमवतार्यानुगुप्तमायसे कुम्भे संवृतमुखे निदध्यादेप मध्यमः। एष एवाप्रतीवापः पक्वः सव्यूहिमो मृदुः॥ १४॥

फिर कटशर्करा ( खड़िया मिट्टी या चूने का पदार्थ ), भस्मशर्करा, क्षीरपाक ( जलशुक्ति ) और शङ्ख की नाभि इन्हें आग में अग्नि के समान लाल सुर्ख करके पहले ही लौहपात्र में रखे हुये क्षारोदक में बुझाकर तथा उसी क्षार जल से पीस कर दो द्रोण शेष क्षारोदक के लिये आठ पल शङ्खनाभि आदि का प्रमाण प्रक्षिप्त कर निरन्तर प्रमादरहित हो के कलछी से चलाते ( घोटते ) हुये पकावे। वह न अधिक गाढा रहे और न अधिक पतला रहे ऐसा प्रयत्न कर पाक करना चाहिये। आसन्नपाकावस्था के लक्षण होने पर उसे चूल्हे से उतार कर छोटे मुख के लोहे के कुम्भ ( घड़े ) में भरकर उसका मुख बन्द कर रख देवें। यह 'मध्यम क्षार' का विधान है। यदि इसी में शङ्खनाभि आदि का जो आठ पल 'प्रतिवाप' डालने को लिखा है वह न डाल कर पकाया जाय तो उसे 'मृदुक्षार' कहते हैं तथा उसका 'सव्यूहिम' भी नाम है॥१४॥

प्रतीवापे यथालाभं दन्तीद्रवन्तीचित्रकलाङ्गलकीपूतिकप्रवालतालपत्रीविडसुवर्चिकाकनकक्षीरीहिङ्गुवचाऽतिविषाः समाः श्लक्ष्णचूर्णाः शुक्तिप्रमाणाः प्रतीवापः। स एव सप्रतीवापः पक्वः पाक्यस्तीक्ष्ण॥ १५॥

यदि उक्त कटशर्करादि द्रव्यों के 'प्रतिवाप' में यथाप्राप्त, द्रवन्ती, चित्रक, लाङ्गली ( कलिहारी ), पूतिक ( नाटा ...) के प्रवाल ( पत्ते ), तालपत्री ( मूसली ), विडलवण, सुवर्चिका ( हुलहुल या स्वर्जिक्षार ), कनकक्षीरी (सत्यानाशी, पीले फूलों का धतूरा, चोक ), हींग, वचा और अतीस इन्हें समान प्रमाण में लेकर महीन चूर्ण के रूप में करके शुक्तिप्रमाण भर डाल देवें। इस तरह कटशर्करादि प्रतिवाप के साथ दन्त्यादि द्रव्यों का भी प्रतिवाप देकर जो पकाया जाता है उसे 'तीक्ष्णक्षार' कहते है तथा उसका दूसरा नाम 'पाक्य' है॥१५॥

विमर्श—क्षारभेदा —स यूहिमस्तथा पाक्यो द्विविध क्षार इष्यते। पाक्यस्तु सप्रतिवापस्तीक्ष्णोऽन्यस्तु भवेत्पुन। सुधादिवर्गं पिष्ट्वा तु सिञ्चेत् क्षारोदके शनै। तेनैव त पुन पिष्ट्वा लय पात्रे निधापयेत्॥ एष सव्यूहिम क्षारो मृदु। प्रतिवापलक्षणम्—द्रवद्रव्ये द्रव्यान्तर श्लक्ष्णपिष्ट दीयते स प्रतिवाप उच्यते। वाग्भटेऽन्येऽपि प्रतिवापपदार्था —श्लक्ष्ण शङ्खदक्षशिखिगृध्रकङ्ककपोतजम्। चतुष्पात् पक्षिपित्तालमनोह्वालवणानि च॥

तेषां यथाव्याधिबलमुपयोगः॥ १६॥

मृदु, मध्य और तीक्ष्ण इन तीन प्रकार के क्षारों में से जैसा रोग तथा रोगी का बल दिखाई दे तदनुसार किसी एक का उपयोग करे॥ १६॥

विमर्श—क्षारोपयोगा —योज्यस्तीक्ष्णोऽनिलश्लेष्ममेदोजेष्वर्बुदादिषु। मध्येष्वेव च मध्योऽन्य पित्तास्रगुदजन्मसु॥

क्षीणबले तु क्षारोदकमावपेद् बलकरणार्थम्॥१७॥

जिस क्षार का बल क्षीण हो गया हो अर्थात् अधिक समय तक पड़ा रहने से किंवा हीनौषधि के कारण क्षार मृदु बना हो तो उसमें रोगनाशक तीक्ष्ण शक्ति लाने के लिये पुन क्षारजल डालकर पाक करना चाहिये॥ १७॥

भवतश्चात्र—

नैवातितीक्ष्णो न मृदुः शुक्लः श्लक्ष्णोऽथ पिच्छिलः।
अविष्यन्दी शिवः शीघ्रः क्षारो ह्यष्टगुणः स्मृतः॥ १८॥

न ज्यादा तीक्ष्ण, न अति मृदु किन्तु रङ्ग में श्वेत हो, श्लक्ष्ण ( अकर्कश=मुलायम ) हो, पिच्छिल ( चिकना ) हो, अविष्यन्दी ( प्रसरणशील न हो ), शिव ( सौम्य या गुणकारी ) तथा शीघ्रप्रभावकारी हो, ये 'क्षार' के आठ गुण होते हैं॥ १८॥

विमर्श—चरके क्षारगुणा —तीक्ष्णोष्णो लघुरूक्षश्च क्लेदी पाकी विदारण। दाहनो दीपनश्छेद्या सर्वक्षारोऽग्निसन्निभ॥

अतिमार्दवश्वैत्यौष्ण्यतैक्ष्ण्यपैच्छिल्यसर्पिता।
सान्द्रताऽपक्वता हीनद्रव्यता दोष उच्यते॥ १९॥

अधिक मृदु, अधिक श्वेत, अधिक उष्ण, अधिक तीक्ष्ण, अधिक पिच्छिल, अधिक फैलने वाला, अधिक सान्द्र (गाढ़ा), पूर्ण न पका हुआ और जिसमें शास्त्रोक्त ओषधियां सब न पड़ी हों, ये क्षार के दोष हैं १९॥

विमर्श—योग्यतीक्ष्णक्षारज्ञानप्रकार —"यथरण्डनालमेष दहति क्षारो वरो वाक्शतात॥

तत्र क्षारसाध्यव्याधिव्याधितमुपवेश्य निवातातपे देशेऽसम्बाधेऽग्रोपहरणीयोक्तेन विधानेनोपसम्भृतसम्भारं, ततोऽस्य तमवकाशं निरीक्ष्यावघृष्यावलिख्य प्रच्छयित्वा शलाकया क्षारं प्रतिसारयेत्, दत्त्वा वाक्शतमात्रमुपेक्षेत॥ २०॥

१०० तक गिनती करने पर एरण्डनाल जलाने वाला तीक्ष्ण, १०० गिनती के पूर्व ही जलाने वाला अतितीक्ष्ण और १०० गिनती के बाद तक भी एरण्डनाल को जलाने में समर्थ न हो उसे 'अतिमृदु' जानो। क्षार से ठीक होने लायक रोगी को वात तथा धूप रहित चौड़े स्थान (हाल) में बिठा कर 'अग्रोपहरणीय' अध्याय के अनुसार क्षारकर्म करने में उपयोगी सम्भार (सामग्री) को प्रथम एकत्रित कर लेवे तथा बाद में क्षारकर्म योग्य रुग्ण स्थान का सम्यक् निरीक्षण कर उस स्थान को दोषानुसार अर्थात् वातदुष्ट स्थान पर लेखन, पित्तदुष्ट स्थान पर घर्षण एवं कफदुष्ट स्थान पर प्रच्छान (नश्तर से पाछने लगाना) क्रिया करके 'शलाकायन्त्र' से क्षार का अवचारण करना चाहिये तथा क्षार लगाने के बाद १०० तक गिनती बोलने तक निरीक्षण करता रहे ॥ २० ॥

तस्मिन्निपतिते व्याधौ कृष्णता दग्धलक्षणम् ।
तत्राम्लवर्गः शमनः सर्पिर्मधुकसंयुतः ॥ २१ ॥

क्षार के प्रयोग से व्याधि (रोग) के दूर होने पर उस स्थान का कृष्ण हो जाना 'क्षारदग्ध' का लक्षण है। पश्चात् उस स्थान पर सौवीरक, तुषोदक, धान्याम्ल (काञ्जी) आदि अम्लवर्ग के द्रव्यों में घृत और मुलेठी का चूर्ण मिलाकर लगाने से जलन, पीडा आदि दुःख शान्त हो जाते हैं ॥ २१ ॥

अथ चेत् स्थिरमूलत्वात् क्षारदग्धं न शीर्यते ।
इदमालेपनं तत्र समग्रमवचारयेत् ॥ २२ ॥

यदि रोग की जड़ स्थिर (मजबूत) हो जिससे कि क्षारदग्ध (दुष्टमांसादि) भाग विशीर्ण (दारित) न हो तो वक्ष्यमाण ओषधियों का सर्व (पूरा) लेप वहां करना चाहिये ॥ २२ ॥

अम्लकाञ्जिकबीजानि तिलान् मधुकमेव च ।
प्रपेष्य समभागानि तेनैनमनुलेपयेत् ।
तिलकल्कः समधुको घृताक्तो व्रणरोपणः ॥ २३ ॥

अम्ल (खट्टी) काञ्जी के बीज अर्थात् उसके तल भाग में अवशिष्ट किण्व द्रव्य, तिल और मुलेठी इन्हें समान प्रमाण में लेकर पीस के क्षारदग्ध स्थान पर लेप करें। इस लेप के प्रभाव से क्षारदग्ध भाग विशीर्ण हो जाता है और वहां व्रण बन जाता है उस व्रण पर तिलों का कल्क और मुलेठी चूर्ण को घृत के साथ पीस कर लगाने से उस व्रण का रोपण होता है ॥ २३ ॥

विमर्श—अष्टाङ्गसंग्रहे दग्धव्रणोपक्रमः—मालतीकृष्णाङ्कोलनिम्बाश्लीनपटोलीकरवीरपत्रक्वाथेन व्रणप्रक्षालनम्। एभिरेव च कल्कक्वाथे सिद्धं सर्पिस्तैलं वा रोपणम्। नागपुष्पमञ्जिष्ठाचन्दननिलपर्णिकासु वा।

रसेनाम्लेन तीक्ष्णेन वीर्योष्णेन च योजितः ।
आग्नेयेनाग्निना तुल्यः कथं क्षारः प्रशाम्यति ॥ २४ ॥
एवं चेन्मन्यसे वत्स ! प्रोच्यमानं निबोध मे ।
अम्लवर्जान् रसान् क्षारे सर्वानेव विभावयेत् ॥ २५ ॥
कटुकस्तत्र भूयिष्ठो लवणोऽनुरसस्तथा ।
अम्लेन सह संयुक्तः सतीक्ष्णलवणो रसः ॥ २६ ॥
माधुर्यं भजतेऽत्यर्थं तीक्ष्णभावं विमुञ्चति ।
माधुर्याच्छममाप्नोति वह्निरद्भिरिवाप्लुतः ॥ २७ ॥

भगवान् धन्वन्तरि सुश्रुत से कहते हैं कि हे वत्स ! यदि तुम्हारा यह सिद्धान्त हो कि तीक्ष्ण तथा उष्णवीर्य और आग्नेय अम्लरस के प्रयोग से अग्नि के समान धर्म वाला क्षार किस तरह शान्त हो जाता है तो मेरे द्वारा इस शङ्का का समाधान सुनो। क्षार के अन्दर अम्ल रस को छोड़ कर सभी रस विद्यमान रहते हैं। उनमें कटुरस अधिक मात्रा में या प्रधान रहता है तथा लवण रस अल्प मात्रा में या अप्रधान होता है। जब तीक्ष्ण लवण रस अम्लरस के साथ मिलता है तब तीक्ष्ण भाव को त्याग कर अत्यन्त मधुर भाव को प्राप्त हो जाता है एवं मधुरता से शान्त हो जाता है जिस तरह जल से अग्नि शान्त हो जाती है ॥ २४-२७ ॥

विमर्श—कटुकस्तत्र—इसका अर्थ डल्हण ने विपरीत किया है, अर्थात् वह लवण रस को प्रधान तथा कटुक रस को अप्रधान मानता है। "तत्र पञ्चरसे क्षारे कटुकोऽनुरसः, लवणस्तु भूयिष्ठ इति योज्यम्" किन्तु चरक में 'कटुकलवणभूयिष्ठ' तथा अष्टाङ्गसंग्रह में भी कटुक रस का ही प्रथम निर्देश होने से तथा सुश्रुत में भी क्षार के लक्षण और कटुक रस के लक्षण परस्पर मिलते हुये से वर्णित होने से कटुक को प्रधान रस तथा लवण को अनुरस मानना उचित है। कथं क्षारः प्रशाम्यति—अम्लो हि शीतः स्पर्शेन क्षारस्तेनोपसंहितः। यात्याशु स्वादुतां तस्मादम्लैर्निर्वापयेत्तराम्॥ यतश्चोष्णतमः क्षारः दोषं चाम्लरसेऽधिकम्। तस्मात्तैकप्रदेहाभ्यामम्लं क्षारं निवर्तयेत्॥ (वाग्भटः)। चरकेऽपि—क्षारो हि याति माधुर्यं शीघ्रमम्लोपसंहितः।

तत्र सम्यग्दग्धे विकारोपशमो लाघवमनास्रावश्च । हीनदग्धे तोदकण्डुजाड्यानि व्याधिवृद्धिश्च । अतिदग्धे दाहपाकरागस्रावाङ्गमर्दक्लमपिपासामूर्च्छाः स्युर्मरणं वा ॥

रोगग्रस्त स्थान पर क्षार द्वारा सम्यग्दग्ध होने पर रोग का शमन, अङ्गों में लघुता तथा स्राव का बहना बन्द हो जाता है। हीनदग्ध होने पर रुग्णस्थान पर सूई चुभोने की सी पीड़ा, खुजली और उस स्थान की जड़ता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। अतिदग्ध होने पर दाह, पाक, लालिमा, पूयादि का स्राव, अङ्गमर्द, ग्लानि, प्यास और मूर्च्छा तथा मरण तक हो सकता है ॥ २८ ॥

क्षारदग्धव्रणं तु यथादोषं यथाव्याधि चोपक्रमेत् ॥२९॥

क्षारदग्ध से उत्पन्न हुये व्रण का दोषानुसार तथा व्याधि के अनुसार ठीक उपचार करें ॥ २९ ॥

अथ नैते क्षारकृत्याः । तद्यथा—दुर्बलबालस्थविरभीरुसर्वाङ्गशूनोदरिरक्तपित्तिगर्भिण्यृतुमतीप्रवृद्धज्वरिप्रमेहिरूक्षक्षतक्षीणतृष्णामूर्च्छोपद्रुतक्लीबापवृत्तोद्वृत्तफलयोनयः ॥ ३० ॥

नीचे लिखे रोगियों में क्षारकर्म नहीं करना चाहिये। जैसे—दुर्बल, बालक, वृद्ध, डरपोक, सारे अङ्ग में जिनके शोथ हो, उदर रोगी, रक्तपित्त के रोगी, गर्भिणी, रजस्वला स्त्री, जिसका ज्वरवेग बढ़ा हुआ हो, तथा प्रमेह, उरःक्षत से क्षीण, तृष्णा, मूर्च्छा से पीड़ित, एवं नपुंसक तथा जिस स्त्री की फलयोनि अर्थात् गर्भाशय का ऊपर या नीचे को भ्रंश (Displacment) हो गया हो ॥ ३० ॥

विमर्श—वाग्भट ने अतिसार, शिरोरोग, पाण्डुरोग में तथा

वमन और विरेचन कर्म किये हुये में क्षार प्रयोग निषिद्ध माना है। फलयोनि —सुश्रुते डल्हणा वदति-फलमण्ड, यानिगर्भाशय, उद्वृत्तफल =स्थानादूर्ध्वंगताण्ड, अपवृत्तफल =स्थानात् स्रस्तण्ड। उद्वृत्तयोनि =स्थानादूर्ध्वंगतयोनि, अपवृत्तयोनि =स्थानात् स्रस्तयोनि, अन्ये तु फलयोनिशब्देन गर्भाशयमाचक्षते, तत्रायमर्थः— उद्वृत्तफलयोनि =स्थानादूर्ध्वंगतगर्भाशया। अपवृत्तफलयोनि = स्थानात्स्रस्तगर्भाशया। अपरे तु फलशब्द रजसि वर्तयन्ति, कुत गर्भस्य फलसाधनत्वात्। केचित्तु फलशब्देनेहान्त्र ग्राहयन्ति। अस्ति मे मते निरर्थके।

तथा मर्मसिरास्नायुसन्धितरुणास्थिसेवनीधमनीगलनाभिनखान्त शेफ स्रोतस्स्वल्पमांसेषु च प्रदेशेष्वक्ष्णोश्च न दद्यादन्यत्र वर्त्मरोगात् ॥ ३१ ॥

मर्मस्थान, सिरा, स्नायु, सन्धि, तरुणास्थि ( कार्टिलेज ), सेवनी (*Suture or Raphe*), धमनी, गला, नाभि, नाखून, शिश्न के भीतर, स्रोतस् में, अल्पमांसवाले स्थानों में एव वर्त्म रोग को छोड़ कर नेत्र के सब रोगों में क्षार का प्रयोग न करें ३१

तत्र क्षारसाध्येष्वपि व्याधिषु शूनगात्रमस्थिशूलिनमन्नद्वेषिणं हृदयसन्धिपीडोपद्रुतं च क्षारो न साधयति॥

क्षारकर्म से साध्य रोगों मे भी जिस का शरीर शोथयुक्त हो, जिसकी हड्डियों मे शूल चलता हो, अन्न में जो द्वेष करता हो, हृदय और सन्धियों में जिसके पीडा हो रही हो उन्हें क्षार लाभ नहीं पहुचाता है ॥ ३२ ॥

विमर्श—शाखाण्वयपदुर्दिनप्रवातेषु च क्षारो न योक्तव्य। ( अ० सग्रह )

भवति चात्र—

विषाग्निशस्त्राशनिमृत्युकल्पः क्षारो भवत्यल्पमतिप्रयुक्तः।
स धीमता सम्यगनुप्रयुक्तो रोगान्निहन्यादचिरेण घोरान्॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने क्षारपाकविधिर्नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥



स्वल्प बुद्धि या कम शास्त्र पढे हुये वैद्यों द्वारा प्रयुक्त किया हुआ क्षार विष, अग्नि, शस्त्र, तथा वज्र के समान मृत्यु करने वाला होता है और वही क्षार जब बुद्धिमान् चिकित्सक द्वारा ठीक तरह से प्रयुक्त होता है तब शीघ्र ही भयङ्कर रोगों को नष्ट कर देता है ॥ ३३ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायामेकादशोऽध्याय ॥ ११ ॥

## द्वादशोऽध्यायः।

अथातोऽग्निकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके आगे 'अग्निकर्मविधि' नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे। जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

क्षारादग्निर्गरीयान् क्रियासु व्याख्यातः, तद्दग्धानां रोगाणामपुनर्भावाद्भेषजशस्त्रक्षारैरसाध्यानां तत्साध्यत्वाच्च ॥ ३ ॥

दहन क्रियाओं में क्षार की अपेक्षा अग्नि उत्तम मानी गई है क्यों कि अग्नि से जले हुये रोगों की फिर से उत्पत्ति नहीं होती है और जो रोग औषध, शस्त्र और क्षार के प्रयोग से ठीक नहीं होते हैं वे भी अग्नि द्वारा जलाने से ठीक हो जाते है ॥३॥

विमर्श—क्षारकर्म में आग्नेय द्रव्यों का प्रयोग होता है। दहन कर्म में कृत्रिम उष्णता का प्रयोग होता है इसे कॉटरी ( Cautery ) कहते है। अग्निकर्म मे शस्त्र या अन्य पदार्थों को तप्त कर के प्रयुक्त किया जाता है इसे Actual cautery कहते हैं। डाक्टरी में अग्निकर्म के दो भेद है। (१) विद्युत्प्रवाह द्वारा उष्णता उत्पन्न की जाती है इसे विद्युद्दहनकर्म ( Galvano cautery ) कहते है। (२) कर्म के उपयोगी औजार को अग्नि ज्वाला पर प्रतप्त कर कर्म किया जाता है इसे Poquelin's *thermo cautery* कहते हैं। अग्निकर्म से स्थानिक जीवाणु नष्ट हो जाते हैं जिस से व्रण में पाक नहीं होता है "*अग्नितप्तन* रक्तग छिन्द्यादन्यथा अतप्तशस्त्रच्छेदने पाकभय स्यात्"। अग्निकर्म से स्थानिक सिराओं का सङ्कोच हो जाने से रक्तस्राव नहीं होता तथा व्रण का रोहण शीघ्र हो जाता है। "दाह सङ्कोचयेद सिरा" इन दो विशिष्ट गुणों से 'अग्निकर्म' क्षारकर्म की अपेक्षा श्रेष्ठ है।

अथेमानि दहनोपकरणानि। तद्यथा—पिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकाजाम्बवौष्ठेतरलौहाः क्षौद्रगुडस्नेहाश्च। तत्र, पिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकास्त्वग्गतानां, जाम्बवौष्ठेतरलौहा मांसगतानां, क्षौद्रगुडस्नेहाः सिरास्नायुसन्ध्यस्थिगतानाम् ॥ ४ ॥

अग्नि द्वारा दहन करने के लिये ये उपकरण कार्य मे प्रयुक्त होते है। जैसे-पीपल, बकरी की मींगनियां, गाय या बैल का दांत, शर, शलाका, जाम्बवौष्ठ तथा अन्य सोना, चांदी, तांबा आदि लौह ( धातुएं ) एवं शहद, गुड तथा घृत तैलादि स्नेह पदार्थ। इनमें पीपल, बकरी की मींगनियां, गोदन्त, शर, शलाका इनका उपयोग त्वचा के दहन कर्म में होता है। जाम्बवौष्ठ तथा अन्य धातुएं मांसगत रोगों के दहनकर्म में एवं शहद, गुड तथा स्नेह पदार्थ सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि में उत्पन्न हुये रोगों के दहन कर्म में प्रयुक्त होते है ॥४॥

विमर्श—शर से ग्रन्थिविसर्प का दाह करते हैं। 'अथास्य दाह क्षारेण शरैर्लोहैर्वा हित' (चर )। लौह शब्द से स्वर्णादि धातु गृहीत होने में प्रमाण निम्न — ) रक्षणाक्षि दहपक्ष्म रत हेमशलाकया। पक्ष्मरोग पुनर्नैव कदाचिद्रोमसम्भव ( चक्रदत्त )। (२) अपानमार्गपिटिका दहेद् स्वर्णशलाकया। अग्नितप्तया पश्चात् कुर्याद्व्रणक्रियाम्॥ ( योगरत्नाकर )। (३) तस्यैवां विविधैर्लौहैर्दहेद्धा हविशषवित्। ( चरक )। (४) हेमताम्रायोरूप्यकांस्यैर्मांसदाह। ( अ० सग्रह )। वाग्भट ने पिचुवर्ति, सूर्यकान्त और मोम इन्हें भी दहनोपकरणों में माना है।

तत्राग्निकर्म सर्वर्तुषु कुर्यादन्यत्र शरद्ग्रीष्माभ्यां, तत्राप्यात्ययिकेऽग्निकर्मसाध्ये व्याधौ तत्प्रत्यनीकं विधिं कृत्वा ॥ ५ ॥

शरद् और ग्रीष्म ऋतु के सिवाय अन्य सर्व ऋतुओं में अग्निकर्म करना चाहिये। शरद् और ग्रीष्म ऋतु में भी आत्ययिक अर्थात् प्राणों का सङ्कट उपस्थित हो तथा रोग अग्निकर्म

से ही साध्य हो तो ऋतुविपरीत आहार-आच्छादनादि का प्रबन्ध कर अग्निकर्म करना चाहिये ॥ ५ ॥

**विमर्श**—शीते शीतप्रतीकारमुष्णे चोष्णनिवारणम् । कृत्वा कुर्यात् क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत्' ॥ चरकेऽपि—"आत्ययिके पुनः कर्मणि काममृतुं विकल्प्य कृत्रिमगुणोपधानेन यथर्तुगुणविपरीतेन भेषजं संयोगसंस्कारप्रमाणविकल्पेनोपपाद्य प्रमाणवीर्यसमं कृत्वा प्रयोजयेत् ।

**सर्वव्याधिष्वृतुषु च पिच्छिलमन्नं भुक्तवतः कर्म कुर्वीत; अश्मरीभगन्दरार्शोमुखरोगेष्वभुक्तवतः ॥ ६ ॥**

प्रायः सर्व रोगों में तथा सर्व ऋतुओं में पिच्छिल अन्न को खिला कर अग्निकर्म करना चाहिये परन्तु मूढगर्भ, अश्मरी, भगन्दर, उदर रोग, अर्श तथा मुख के रोगों में रोगी को विना खिलाये अग्निकर्म करना चाहिये ॥ ६ ॥

**विमर्श**—पिच्छिलान्नं यथा-पिच्छिलो जीवनो बल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः ।

**तत्र द्विविधमग्निकर्माहुरेके-त्वग्दग्धं, मांसदग्धञ्च । इह तु सिरास्नायुसन्ध्यस्थिष्वपि न प्रतिषिद्धोऽग्निः ॥७॥**

कुछ आचार्य अग्निकर्म के 'त्वग्दग्ध' और 'मांसदग्ध' ऐसे दो भेद मानते हैं किन्तु इस धन्वन्तरि सम्प्रदाय में सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थियों में भी अग्निकर्म का निषेध नहीं है ॥ ७ ॥

**तत्र, शब्दप्रादुर्भावो दुर्गन्धता त्वक्सङ्कोचश्च त्वग्दग्धे । कपोतवर्णताऽल्पश्वयथुवेदना शुष्कसङ्कुचितव्रणता च मांसदग्धे । कृष्णोन्नतव्रणता स्रावसन्निरोधश्च सिरास्नायुदग्धे । रूक्षारुणता कर्कशस्थिरव्रणता च सन्ध्यस्थिदग्धे ॥ ८ ॥**

**विमर्श**—आहुरेके कश्यपादयः-न सिरास्नायुसन्ध्यस्थिमर्मस्वपि कथञ्चन । देशस्योत्कर्तनं कार्यं दाहो वा भिषजाऽग्निना ॥ अष्टाङ्गसंग्रह ने तो शोणितातिप्रवृत्ति में इनमें भी अग्निकर्म करना ही लिखा है । "यथा सिरास्नायुसन्ध्यस्थिच्छेदेऽशोणितातिप्रवृत्तिषु सिरादिदाहः" इनमें चट-चट शब्द का होना, दुर्गन्ध आना तथा त्वचा का सङ्कोच होना ये 'त्वग्दग्ध' के लक्षण हैं । कपोत के समान वर्ण होना, शोथ तथा वेदना कम होना, सूखे तथा सङ्कुचित व्रणों का होना ये 'मांसदग्ध' के लक्षण हैं । व्रण में कालापन तथा उभार तथा स्राव का नहीं निकलना ये 'सिरास्नायुदग्ध' के लक्षण हैं । व्रण में रूक्षता, लालिमा, कर्कशपना और कठिनता होना ये 'सन्धि' और 'अस्थिदग्ध' के लक्षण हैं ॥ ८ ॥

**तत्र, शिरोरोगाधिमन्थयोर्भ्रूललाटशङ्खप्रदेशेषु दहेत्, वर्त्मरोगेष्वार्द्रालक्तकप्रतिच्छन्नां दृष्टिं कृत्वा वर्त्मरोमकूपान् दहेत् ॥ ९ ॥**

शिर के रोग तथा अधिमन्थ ( नेत्ररोग ) में भौंह, ललाट और शङ्ख प्रदेश में दाह करना चाहिये । वर्त्मरोगों में दृष्टि को गीले वस्त्र से ढक कर वर्त्म ( पलक ) के रोमकूपों को या बालों को या बालों की जड़ को दग्ध करना चाहिये ॥ ९ ॥

**विमर्श**—अधिमन्थलक्षणम्-उत्पाट्यत इवात्यर्थं नेत्रं निर्मथ्यते तथा । शिरसोऽर्धञ्च तं विद्यादधिमन्थं स्वलक्षणैः' ॥ यह Acute orbital cellulitis है । विशेषतया वर्त्मरोगों में पक्ष्मकोप ( Trichiasis and Distriaichiasis ) होने पर अग्निकर्म किया जाता है । 'अलक्तक' का अर्थ किसी ने 'माहोर' ( लाक्षानिर्मित विशेष रङ्ग ) किया है । अष्टाङ्गसंग्रह में लाक्षारस का प्रयोग पक्ष्म के बालों में निशान लगाने को लिखा है "उपपक्ष्माणि तु लाक्षारसेन लक्षयित्वा स० शेनोद्धृत्य तनुमूल्यग्रेणाग्निवर्णेन रोमकूपान् दहेत्" ।

**त्वङ्मांससिरास्नायुसन्ध्यस्थिस्थितेऽत्युग्ररुजि वायावुच्छ्रितकठिनसुप्तमांसे व्रणे ग्रन्थ्यर्शोऽर्बुदभगन्दरापचीश्लीपदचर्मकीलतिलकालकान्त्रवृद्धिसन्धिसिराच्छेदनादिषु नाडीशोणितातिप्रवृत्तिषु चाग्निकर्म कुर्यात् ॥**

त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु, सन्धि तथा अस्थि में होने वाली वायु की तीव्र पीड़ा में तथा जिस व्रण में मांस उभर आये और कठोर तथा सुप्त ( शून्य ) हो जाय उसमें एवं ग्रन्थि, अर्श, अर्बुद, भगन्दर, अपची, श्लीपद, चर्मकील, तिलकालक, आन्त्रवृद्धि, सन्धि के रोग तथा सिराओं के कट जाने पर और नाडीव्रण तथा रक्त के अधिक स्राव होने पर अग्निकर्म करना चाहिये ॥ १० ॥

**तत्र वलय-बिन्दु-विलेखा-प्रतिसारणानीति दहनविशेषाः ॥ ११ ॥**

वलय ( कङ्कण के समान गोल ), बिन्दु, विलेखा (रेखाएं) और प्रतिसारण ( तप्त वस्तु से रगड़ना ) ये चार दहन के प्रकार हैं ॥ ११ ॥

**विमर्श**—सङ्ग्रहकार ने अर्धचन्द्र, स्वस्तिक और अष्टापद ऐसे तीन दहन प्रकार अधिक माने हैं । सङ्ग्रहे दहनकर्मविधिः-अथ दाहार्हमातुरं कृतस्वस्त्ययनमुपहृतसर्वोपकरणं प्राक्शिरःसंविष्टमवलम्बितं कृत्वा वैद्यो निर्धूमवृत्तस्थिरदीप्तखदिरबदिराङ्गारैरयोघट्टनप्रकारेण भस्त्रानिलाध्मातैर्व्यजनेन चोर्ध्वनिर्गच्छदुज्ज्वालतयापादितापाद्यमानभासुराग्निवर्णैर्जाम्बवोष्ठादिभिर्व्याधिप्रदेशवशादलयार्धचन्द्रस्वस्तिकाष्टापदबिन्दुरेखाप्रतिसारणविकल्पेन मुहुर्मुहुर्हितोपहिताभिर्वाग्भिरद्भिश्चातुरमाश्वासयन् दहेदासम्यग्दाहलिङ्गोत्पत्तेः । उच्छूनसुषिरप्रलूनदन्तनाडीसजन्तुदुष्टव्रणेषु तु स्नेहमधूच्छिष्टमधुगुग्गुलैः पूरयित्वा दहेत् ।

भवति चात्र—

**रोगस्य संस्थानमवेत्य सम्यङ्नरस्य मर्माणि बलाबलं च । व्याधिं तथर्तुञ्च समीक्ष्य सम्यक् ततो व्यवस्येद्भिषगग्निकर्म ॥**

रो के संस्थान ( मोटाई ) का भली प्रकार अवलोकन कर तथा रोगी के मर्मस्थान और बलाबल का भी पूर्ण विचार कर एवं व्याधि और ऋतु ( समय ) का भी अच्छी प्रकार से विचार करके पश्चात् वैद्य अग्निकर्म करे ॥ १२ ॥

**तत्र सम्यग्दग्धे मधुसर्पिर्भ्यामभ्यङ्गः ॥ १३ ॥**

सम्यग्दग्ध में शहद और घृत को मिश्रित कर लगाना चाहिये ॥ १३ ॥

**विमर्श**—क्षौद्रसर्पिषोः प्रशंसा-क्षतोष्मणो निग्रहार्थं सन्धानार्थं तथैव च । सद्योव्रणेष्वायतेषु क्षौद्रसर्पिर्विधीयते ॥ सुदग्धं घृतमध्वक्तं स्निग्धशीतैः प्रदेहयेत् ॥ (अ० सङ्ग्रह)

**अथेमानग्निना परिहरेत्—पित्तप्रकृतिमन्तःशोणितं भिन्नकोष्ठमनुद्धृतशल्यं दुर्बलं बालं वृद्धं भीरुमनेकव्रणपीडितमस्वेद्यांश्चेति ॥ १४ ॥**

इन मनुष्यों में अग्निकर्म नहीं करना चाहिये । पित्तप्रकृति, रक्तपित्ती, अतिसारी, जिसका शल्य न निकाला हो, दुर्बल,

बालक, वृद्ध, डरपोक, अनेक व्रणों से पीडित तथा अस्वेद्य अर्थात् जिनके लिये स्वेदनकर्म वर्जित हो ॥ १४ ॥

विमर्श—'अन्तःशोणित' का अर्थ कुछ लोगों ने 'एकत्रित कुपित तथा दूषित रक्त' किया है यह ठीक नहीं है क्योंकि चरक ने भी रक्तपित्तियों में अग्निकर्म का निषेध किया है। 'बालदुर्बलवृद्धानां गर्भिण्या रक्तपित्तिनाम् । नाग्निकर्मोपदेष्टव्यम्'। 'भिन्नकोष्ठ' का 'अतिसारी' अर्थ न 'कर शस्त्रादि से भिन्न उदर' ऐसा अर्थ करते हैं वह भी ठीक नहीं है क्योंकि ऐसी अवस्था में अग्निकर्म का विधान है। 'उदरान्मेदसो वर्तिर्निर्गता यस्य देहिन । अग्नितप्तेन शस्त्रेण छिन्द्यात्।' 'नेत्ररोग और कुष्ठ में भी अग्निकर्म न करें । 'नाग्निकर्मोपदेष्टव्य नेत्रकुष्ठव्रणेषु च।' (चरक)।

अत ऊर्ध्वमितरथा दग्धलक्षणं वक्ष्यामः—तत्र, स्निग्धं रूक्षं वाऽऽश्रित्य द्रव्यमग्निर्दहति। अग्निसन्तप्तो हि स्नेहः सूक्ष्मसिराऽनुसारित्वात्त्वगादीननुप्रविश्याशु दहति। तस्मात् स्नेहदग्धेऽधिका रुजो भवन्ति ॥ १५ ॥

इसके पश्चात् 'इतरथा दग्ध' या 'प्रमाददग्ध' के लक्षण कहते हैं। अग्नि स्निग्ध अथवा रूक्ष द्रव्य का आश्रय पाकर जलाती है। अग्नि से सन्तप्त हुआ स्नेह पदार्थ छोटी छोटी सिराओं में प्रवेश करने की क्षमता रखने से त्वचा आदि में प्रविष्ट होकर शीघ्र जला देता है इसी लिये 'स्नेहदग्ध' में अधिक वेदनाएं होती हैं ॥ १५ ॥

विमर्श—स्नेहभेदा –सर्पिस्तैल वसा मज्जा स्नेहोऽप्युक्तश्चतुर्विधः। 'इतरथादग्ध' को वाग्भट ने 'प्रमाददग्ध' कहा है। डाक्टरी में भी दग्ध के द्रव्यानुसार दो भेद हैं। तप्त ठोस पदार्थ या अग्निज्वाला से जले को वर्न (Burn) जो कि 'रूक्षदग्ध' है तथा सन्तप्त जल तैलादि द्रवपदार्थ या उष्ण गैस (हवा) से जले को स्काल्ड (Scald) या 'द्रवदग्ध' या 'स्निग्धदग्ध' कहते हैं।

तत्र, प्लुष्टं दुर्दग्धं सम्यग्दग्धमतिदग्धञ्चेति चतुर्विधमग्निदग्धम् । तत्र यद्विवर्णं प्लुष्यतेऽतिमात्रं तत् प्लुष्टम् । यत्रोत्तिष्ठन्ति स्फोटास्तीव्राश्चोषदाहरागपाकवेदनाश्चिराच्चोपशाम्यन्ति तद् दुर्दग्धम् । सम्यग्दग्धमनवगाढं तालफलवर्णं सुसंस्थितं पूर्वलक्षणयुक्तञ्च । अतिदग्धे मांसावलम्बनं गात्रविश्लेषः सिरास्नायुसन्ध्यस्थिव्यापादनमतिमात्रं ज्वरदाहपिपासामूर्च्छाश्चोपद्रवा भवन्ति । व्रणश्चास्य चिरेण रोहति रूढश्च विवर्णो भवति। तदेतच्चतुर्विधमग्निदग्धलक्षणमात्मकर्मप्रसाधकं भवति ॥

१—प्लुष्ट, २—दुर्दग्ध, ३—सम्यग्दग्ध और ४—अतिदग्ध ऐसे असावधानी से हुये अग्निदग्ध के (देहधातुओं पर असर होने की दृष्टि से) चार भेद किये गये हैं। उनमें से जहां अतिमात्रा में त्वचा का रङ्ग विकृत हो जाय और झुलस सा जाय उसे 'प्लुष्ट' कहते हैं। इसे वाग्भट ने 'तुत्थ' कहा है। जहाँ पर जलने से भयङ्कर फफोले (छाले) पड़ जांय तथा चोष (चूसने की सी पीड़ा), दाह, राग (लालिमा), पाक (पूतीभवन) और वेदना ये तीव्र हों तथा अधिक समय में जिसकी शान्ति हो उसे 'दुर्दग्ध' कहते हैं। जहां पर मग्न नीचा न हो तथा उसका रङ्ग ताड़ के फल के समान हो एवं सुसंस्थित (समान) हो तथा पूर्वोक्त त्वचा, मांस, सिरा के दाह लक्षणों से युक्त हो उसे 'सम्यग्दग्ध' कहते हैं। 'अतिदग्ध' में जले हुए मांस के टुकड़े लटकते दिखाई देते हैं, शरीर के अङ्गों या सन्धियों का विश्लेष (Dislocution) या विघटन हो जाता है, सिरा, स्नायु, सन्धि, अस्थि इनका अधिक मात्रा में विनाश हो जाता है तथा ज्वर, दाह, पिपासा और मूर्च्छा ये उपद्रव उत्पन्न हो जाते हैं। इसका बना व्रण देरी से भरता है तथा भर (रोपित हो) जाने पर भी विरूप सा हो जाता है। इस तरह यह चार प्रकार का अग्निदग्ध-लक्षण ठीक तरह से जानकर चिकित्सा करने पर वैद्य के आत्मकर्म (चिकित्सा) में प्रसाधक (लाभदायी) होता है ॥ १६ ॥

विमर्श—डाक्टरी में दग्ध की ६ अवस्थाएं मानी हैं। प्रथमावस्था मे चमड़ी लाल और विवर्ण हो जाती है, जलती नहीं है इसे 'प्लुष्ट' कह सकते हैं। द्वितीयावस्था में त्वचा तथा ऊपरी पर्त मे लसीका-सञ्चय होकर फफोले बन जाते हैं, इसे 'दुर्दग्ध' कह सकते हैं। तृतीयावस्था में त्वचा का ऊपरी पर्त तथा त्वचा का स्वल्प भाग नष्ट हो जाता है किन्तु स्पर्शाङ्कुर (Papillae), स्वेद-ग्रन्थियां, रोमकूप और तैल-ग्रन्थियां नष्ट नहीं होती हैं। यह 'सम्यग्दग्ध' की अवस्था है। चतुर्थावस्था-में सारी त्वचा तथा उपत्वचा का कुछ भाग नष्ट होता है। पञ्चमावस्था में त्वचा, उपत्वचा और पेशियां नष्ट होती हैं। षष्ठावस्था में शरीर के अवयव, सिरा, सन्धि, अस्थियां नष्ट और विघटित हो जाती हैं। ये शेष तीनों अवस्थाएं 'अतिदग्ध' के समान हैं।

भवन्ति चात्र—

अग्निना कोपितं रक्तं भृशं जन्तोः प्रकुप्यति ।
ततस्तेनैव वेगेन पित्तमस्याभ्युदीर्य्यते ॥ १७ ॥
तुल्यवीर्य्ये उभे ह्येते रसतो द्रव्यतस्तथा ।
तेनास्य वेदनास्तीव्राः प्रकृत्या च विदह्यते ॥
स्फोटाः शीघ्रं प्रजायन्ते ज्वरस्तृष्णा च वर्धते ॥१८॥

अग्नि से कुपित हुआ मनुष्य का रक्त अधिक खराब हो जाता है पश्चात् उसी वेग से उसका पित्त भी कुपित हो जाता है क्योंकि रक्त और पित्त ये दोनों वीर्य मे समान हैं तथा रस और द्रव्य की दृष्टि से भी समानधर्मी होने से तीव्र वेदनाएं होती हैं, स्वाभाविक दाह होता है, शरीर पर शीघ्र ही फोड़े निकल आते हैं एवं वह व्यक्ति ज्वर और प्यास से पीड़ित होता है ॥ १७-१८ ॥

विमर्श—आधुनिक चिकित्सा में इन लक्षणों को तीन भागों में विभक्त किया है। (१) दाहावस्था-दाह का विस्तार तथा गहराई अधिक होने से Shock उत्पन्न होता है तथा हार्ट फेल हो जाता है। गहराई की अपेक्षा विस्तार ज्यादा भयानक होता है। (२) शोथावस्था—में त्वचा, मांस, रक्त आदि धातुएं जल जाती हैं। ज्वर, दाह और तृषा ये खास लक्षण होते हैं। स्थानानुसार यदि दाह शिर, वक्ष और उदर आदि मर्मस्थानों पर हो तो मस्तिष्कावरणशोथ, फुफ्फुसावरणशोथ, न्यूमोनिया आदि उपद्रव उत्पन्न होते हैं तथा दग्ध व्रणों में जीवाणुओं के उपसर्ग का भी भय रहता है। (३) रोपणावस्था—यह जीवाणुओं के शरीर में प्रविष्ट न होने से होती है

अन्यथा विसर्प, धनुःस्तम्भ ( टिटेनस ) आदि रोग उत्पन्न होते हैं।

दग्धस्योपशमार्थाय चिकित्सा सम्प्रवक्ष्यते ।
प्लुष्टस्याग्निप्रतपनं कार्य्यमुष्णं तथौषधम् ॥ १९ ॥
शरीरे स्विन्नभूयिष्ठे स्विन्नं भवति शोणितम् ।
प्रकृत्या ह्युदकं शीतं स्कन्दयत्यतिशोणितम् ॥ २० ॥
तस्मात् सुखयति ह्युष्णं न तु शीतं कथञ्चन ॥ २१ ॥

अब दग्ध पुरुष के रोग की शान्ति के लिये चिकित्सा कही जाती है। 'प्लुष्ट' में जले भाग को अग्नि से तपाना चाहिये तथा बाह्य लेपादि और आभ्यन्तरीय ( पानादि ) औषधियां भी उष्ण गुण वाली प्रयुक्त करनी चाहिये। दग्ध के कारण शरीर के अधिक मात्रा में स्विन्न हो जाने से रक्त भी स्विन्न हो जाता है; ऐसी दशा में शीतोपचार या शीतल जल का ( सेचनादि रूप से ) प्रयोग किया जाय तो स्वभाव से ही वह रक्त को अधिक स्कन्दित ( गाढ़ा ) कर देता है इसी लिये व्रणों का प्रक्षालन करने में तथा पीने के लिये उष्ण जल का ही प्रयोग करना चाहिये। शीतल जल या शीतल पदार्थों का प्रयोग नहीं करना चाहिये ॥ १९-२१ ॥

विमर्शः—उष्णोपचारप्रयोजनम्-स्त्याने रक्ते हिमैर्नोष्मा निष्क्रामति यतो बहिः। वेदना वर्धते तेन रुधिरञ्च विदह्यते। उष्णं निष्क्रामयत् कुर्याद्दूष्माणं मन्दतां रुजः ॥ ( अ० संग्रह )

शीतामुष्णाञ्च दुर्दग्धे क्रियां कुर्याद् भिषक् पुनः ।
घृतालेपनसेकांस्तु शीतानेवास्य कारयेत् ॥ २२ ॥

दुर्दग्ध में शीत तथा उष्ण दोनों प्रकार के उपचार वैद्य करे किन्तु घृत, आलेप और सेक का उपयोग शीत रूप में ही करें ॥ २२ ॥

सम्यग्दग्धे तुगाक्षीरीप्लक्षचन्दनगैरिकैः ।
सामृतैः सर्पिषा स्निग्धैरालेपं कारयेद्भिषक् ॥ २३ ॥
ग्राम्यानूपौदकैश्चैनं पिष्टैर्मांसैः प्रलेपयेत् ।
पित्तविद्रधिवच्चैनं सन्ततोष्माणमाचरेत् ॥ २४ ॥

'सम्यग्दग्ध' की अवस्था में वंशलोचन, प्लक्ष ( पिलखन ) की छाल, लाल चन्दन, सोना गेरू और गिलोय इन्हें पत्थर पर महीन पीसकर घृत मिला के आलेपन कर देना चाहिये। अथवा घोड़े आदि ग्राम्य पशु, वाराह आदि आनूप पशु तथा कच्छपादिक आनूप प्राणियों के मांस को पीसकर प्रलेप करना चाहिये। यदि दग्ध स्थान पर या सर्वदेह में निरन्तर दाह होता हो तो 'पित्तविद्रधि' के समान चिकित्सा करनी चाहिये ॥ २३-२४ ॥

अतिदग्धे विशीर्णानि मांसान्युद्धृत्य शीतलाम् ।
क्रियां कुर्याद् भिषक् पश्चाच्छालितण्डुलकण्डनैः ॥
तिन्दुकीत्वक्कषायैर्वा घृतमिश्रैः प्रलेपयेत् ॥ २५ ॥
व्रणं गुडूचीपत्रैर्वा छादयेदथवौदकैः ।
क्रियाञ्च निखिलां कुर्याद् भिषक् पित्तविसर्पवत् ॥

'अतिदग्ध' की अवस्था में जले हुये मांस को निकाल कर प्रथम शीतल उपचार करना चाहिये पश्चात् शाली चावलों का चूर्ण अथवा तिन्दुकी की छाल के क्वाथ में घृत मिलाकर प्रलेप करें और व्रण को गुडूची के पत्रों अथवा कमल के पत्रों से आच्छादित ( ढक ) कर देना चाहिये। अन्य शेष क्रिया ( चिकित्सा ) 'पित्तविसर्प' की तरह करनी चाहिये ॥२५-२६॥

मधूच्छिष्टं समधुकं रोध्रं सर्जरसं तथा ।
मञ्जिष्ठां चन्दनं मूर्वां पिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत् ॥ २७ ॥
सर्वेषामग्निदग्धानामेतद्रोपणमुत्तमम् ।
स्नेहदग्धे क्रियां रूक्षां विशेषेणावचारयेत् ॥ २८ ॥

मोम, मुलेठी, लोध, राल, मजीठ, रक्तचन्दन और मूर्वा इन्हें जल के साथ पत्थर पर पीस कर कल्क बना लेवें। पश्चात् इस कल्क से चतुर्गुण घृत और घृत से चौगुना पानी डालकर घृतावशेष पाक कर लेवें। यह सर्व प्रकार के 'अग्निदग्ध' में उत्तम रोपक घृत है। तैल, घृत आदि स्नेहों से दग्ध होने पर विशेष कर रूक्ष क्रियाएं करनी चाहिये ॥ २७-२८ ॥

विमर्शः—'दग्ध' में मूर्च्छित व्यक्ति को गर्म कमरे में रखना, कम्बल आदि गर्म वस्त्रों से ढकना, गर्म तथा उत्तेजक और द्रव पदार्थ पीने को देना चाहिये। दग्ध अङ्ग को Boric Acid के विलयन में रखना चाहिये। अथवा विलयन से भींगे हुये वस्त्र से लपेट देना चाहिये। मूर्च्छा निवृत्त होने पर 'टेनिक एसिड' के घोल में वस्त्र भिगो कर दग्ध स्थान पर रखें। सड़े-गले मांस के दूर होने पर 'केलोमीना प्रिपरेटा' का मलहम लगाना चाहिये।

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि धूमोपहतलक्षणम् ।
श्वसिति क्षौति चात्यर्थमत्याध्मति कासते ।
चक्षुषोः परिदाहश्च रागश्चैवोपजायते ॥ २९ ॥
सधूमकं निश्वसिति घ्रेयमन्यन्न वेत्ति च ।
तथैव च रसान् सर्वान् श्रुतिश्चास्योपहन्यते ॥ ३० ॥
तृष्णादाहज्वरयुतः सीदत्यथ च मूर्च्छति ।
धूमोपहत इत्येवं, शृणु तस्य चिकित्सितम् ॥ ३१ ॥

अब इसके पश्चात् 'धूमोपहत' के लक्षण कहता हूँ। श्वास में कठिनाई, बार २ छींकों का आना, पेट पर जोर का आफरा हो जाता है, खांसी चलती है, नेत्रों में जलन तथा लालिमा हो जाती है। श्वास क्रिया में धूंआ छोड़ता है, अथवा श्वास में धूएं की गन्ध आती है, धूएं के अतिरिक्त अन्य पदार्थों का गन्धज्ञान नहीं करता है। रसों के पहचानने का ज्ञान भी नष्ट हो जाता है। श्रवणशक्ति नष्ट हो जाती है। प्यास, दाह और ज्वर से पीड़ित होकर दुर्बल रहता है। मूर्च्छा भी हो जाती है। इस तरह ये 'धूमोपहत के' लक्षण हैं। अब इसकी चिकित्सा सुनो ॥ २९-३१ ॥

विमर्शः—'धूमोपहत' को Asphyxiation कहते हैं। धूएं में अनेक जहरीली गैसें जैसे-कार्बन डायाक्साइड ($CO_2$), कार्बन मोनोक्साइड, गन्धकीय धूम तथा अमोनिया, हाइड्रोजन सल्फाइड रहती हैं, इनके श्वासमार्ग तथा फेफड़ों में भर जाने से शुद्ध वायु के भीतर नहीं जा सकने से रक्त शुद्ध नहीं होता है तथा इन दूषित गैसों के रक्त में मिलने से श्वासकेन्द्र ( Respiratory Centre ) प्रभावित हो जाता है जिससे श्वासकृच्छ्र, आक्षेप और अवसाद ये क्रमशः तीन अवस्थाएं उत्पन्न होकर रोगी की मृत्यु हो जाती है।

सर्पिरिक्षुरसं द्राक्षां पयो वा शर्कराऽम्बु वा।
मधुराम्लौ रसौ वाऽपि वमनाय प्रदापयेत् ॥ ३२ ॥
वमत कोष्ठशुद्धिः स्याद् धूमगन्धश्च नश्यति।
विधिनाऽनेन शाम्यन्ति सदनक्षवथुज्वराः ॥ ३३ ॥
दाहमूर्च्छातृडाध्मानश्वासकासाश्च दारुणाः।
मधुरैर्लवणाम्लैश्च कटुकैः कवलग्रहैः ॥ ३४ ॥
सम्यग्गृह्णातीन्द्रियार्थान् मनश्चास्य प्रसीदति।
शिरोविरेचनं चास्मै दद्याद्योगेन शास्त्रवित् ॥ ३५ ॥
दृष्टिर्विशुध्यते चास्य शिरोग्रीवञ्च देहिनः।
अविदाहि लघु स्निग्धमाहारं चास्य कल्पयेत् ॥ ३६ ॥

सर्वप्रथम 'धूमोपहत' रोगी को वमन कराने के लिये घी, साठे (ऊख) का रस, मुनक्का, दूध, शक्कर का पानी (शर्बत) अथवा मधुर और अम्ल रस मिलाकर पिलाना चाहिये। इस प्रकार वमन कराने से उसकी कोष्ठशुद्धि हो जाती है तथा धूएं की अन्त प्रविष्ट गन्ध नष्ट हो जाती है। इसके अतिरिक्त इस विधि से सदन ( अङ्गग्लानि ), छींक और ज्वर शान्त हो जाते हैं। तथा दाह, मूर्च्छा, प्यास, पेट का आफरा और दारुण श्वास-कास भी नष्ट हो जाते हैं। मधुर, लवण, अम्ल और कटु रस प्रधान द्रव्यों के स्वरस या क्वाथ द्वारा कवलग्रह करने से वह मनुष्य भिन्न २ इन्द्रियों के अर्थों ( शब्द, स्पर्श, गन्ध आदि ) को ठीक तरह से ग्रहण करने लग जाता है और मन भी निर्मल हो जाता है। वमन के पश्चात् शास्त्र का ज्ञान रखने वाला वैद्य इसे योग (युक्ति) से शिरोविरेचन करावे। इससे उस रोगी की दृष्टि शुद्ध हो जाती है और शिर तथा गला भी साफ हो जाते हैं। अनन्तर रोगी को दाह नहीं करने वाला तथा लघु और स्निग्ध आहार कराना चाहिये ॥ ३२-३६ ॥

विमर्श—डाक्टरी चिकित्सा—धूए के स्थान से हटा कर खुली हवा मे रखना। गले या छाती पर के कपड़ों को हटाना चाहिये। वक्ष, मुख तथा शिर पर शीतल जल सेचन, 'सन्दंश' से जिह्वा को पकड़ कर बार २ थोड़ी २ देर में खींचे, सूघने के लिये 'ओक्सिजन' भी दें। वक्षोगत 'फ्रेनिकनर्व' को विद्युत्सहायता से उत्तेजित करनी चाहिये। होश में लाने के लिये अमोनिया गैस सुघानी चाहिये। दशा अधिक चिन्तनीय हो तो 'शिरावेध' द्वारा ४० से ८० तोले तक दूषित रक्त निकाल कर उतना ही 'नार्मल सेलाइन' शिरा द्वारा प्रविष्ट कर दें। हृदय रक्षा के लिये 'टिंचर नक्स वोमिका', 'कोरामीन' आदि ओपधियों का इञ्जेक्शन देना चाहिये। हाथ-पैरों पर गर्म जल की थैली रखनी चाहिये। कृत्रिम श्वासक्रिया ( Artificial respiration ) अवश्य करनी चाहिये।

उष्णवातातपैर्दग्धे शीतः कार्य्यो विधि सदा।
शीतवर्षानिलैर्दग्धे स्निग्धमुष्णं च शस्यते ॥ ३७ ॥
तथाऽतितेजसा दग्धे सिद्धिर्नास्ति कथञ्चन।
इन्द्रवज्राग्निदग्धेऽपि जीवति प्रतिकारयेत्।
स्नेहाभ्यङ्गपरीषेकैः प्रदेहैश्च तथा भिषक् ॥ ३८ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽग्निकर्मविधिर्नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

उष्णवायु ( लू ) और तेज धूप से दग्ध होने पर सदा शीतोपचार करना चाहिये। अत्यधिक शीत, वर्षा और अधिक ठंडी वायु से दग्ध रोगी में स्निग्ध और उष्ण उपचार प्रशस्त होता है तथा अति तेज ( इन्द्रवज्र, विद्युत्पात ) से दग्ध रोगी की किसी प्रकार भी सिद्धि ( चिकित्सालाभ ) नहीं होती है किन्तु इन्द्रवज्रादिदग्ध यदि जीवित अवस्था में हो तो स्नेह, अभ्यङ्ग, परीषेक और प्रदेह से प्रतिकार करना चाहिये ॥३७-३८॥

विमर्श—'उष्णवातातप दग्ध' को हीट स्ट्रोक, सन स्ट्रोक, हीट अपोप्लेक्सी, या थर्मिक फीवर ( Heat stroke, Sun stroke, Heat apoplexy, Thermic fever ) या भाषा में 'लू लगना' कहते हैं।

कारण—ग्रीष्म प्रदेशों में ग्रीष्मकालीन प्रचण्ड सूर्य की गर्मी में घूमना या तेज भट्टी के पास रहना मुख्य कारण है। अत्युष्णता से मस्तिष्कसुषुम्णागत उष्णतानियामक केन्द्र के कार्य में विकृति होकर शरीर की गरमी बढ़ती है। यह ताप कभी कभी १०८–११२ फ़ै० तक बढ़ते देखा है। लक्षण—सिर-दर्द, हृल्लास, वमन, बैचेनी ये लक्षण प्रारम्भ में होकर मूर्च्छा हो जाती है श्वास-घुर्घुर युक्त, नाड़ी-दुर्बल, क्षीण और शीघ्र होती है। चिकित्सा—रोगी को ठंडे कमरे में ले जाना, कपड़े खोल कर गीले कपड़ों में लपेटना, शिर पर बर्फ की थैली रखना, चाहिये। 'चन्दनासव' या 'कर्पूर' पानी में डाल कर पिलाना चाहिये। धारागृहं भूमिगृहं सुशीतं वनञ्च रम्यं जलवातशीतम्। वैदूर्यमुक्तामणिभाजनानां स्पर्शाश्च दाहे शिशिराम्बुशीताः ॥ पत्राणि पुष्पाणि च वारिजानां क्षौमञ्च शीतं कदलीदलानि। प्रच्छादनार्थं शयनासनानां पद्मोत्पलानां च दलाः प्रशस्ताः ॥ प्रियङ्गुकाचन्दनरूषितानां स्पर्शाः प्रियाणाञ्च वराङ्गनानाम्। दाहे प्रशस्ताः सजलाः सुशीताः पद्मोत्पलानाञ्च कलापवाताः सरित्ह्रदानां हिमवद्दरीणां चन्द्रोदयानां कमलाकराणाम्। मनोऽनुकूलाः शिशिराश्च सर्वे' ( च० चि० अ० ३ )। शीतवर्षानिलदग्ध—को 'फ्रास्ट बाइट' ( Frost bite ) कहते हैं। कारण—शीतर्तु के समय शीतप्रदेश में हिमतुषारयुत अतिशीत वायु के चलने पर घूमने से या वहा रहने से रक्त तथा तद्गत जलीयांश जमने लगता है जिससे रक्तसञ्चार कम होने लगता है और अङ्ग प्रत्यङ्ग सिकुड़ कर कठिन और मोम समान हो जाते हैं। चिकित्सा—धमनी तथा शिराओं में जमे हुये रक्त को द्रवावस्था में लाने के लिये घर्षण क्रिया करनी चाहिये। रोगी के कमरे की उष्णता भी धीरे २ बढ़ानी चाहिये। पीने को उष्ण पेय देने चाहये। अङ्ग-प्रत्यङ्गों पर कम्बल आदि गरम कपड़े लपेटना चाहिये। इन उष्णोपचारों की शीघ्रता करने से एकाएक रक्तप्रवाह शुरू हो कर 'शोथयुक्त कोथ' ( Inflammatory gangrene ) होने का भय रहता है। अतितेजदग्ध—कोLightaning कहते हैं। आकाशविद्युत् के तीव्राघात से अथवा कृत्रिम विद्युत् ( Electricity ) के तीव्राघात से मस्तिष्कघात Neuro paralysis ) हो कर तत्काल रोगी मर जाता है। सौम्याघात होने पर यदि मनुष्य बच भी जाय तो वह स्मृतिनाश, दृष्टिमान्द्य, अंगवध, अपस्मार और उन्माद आदि रोगों से ग्रस्त हो जाता है, ऐसी दशा में उपद्रवानुसार चिकित्सा करनी चाहिये।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

## त्रयोदशोऽध्यायः ।

अथातो जलौकाऽवचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'जलौकावचारणीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—जलमोकः स्थानं यासां ता जलौकसस्तेषामवचारणमधिकृत्य कृतोऽध्यायस्तम् । कहीं २ 'जलायुका' भी है वहां जलमासामायुरिति' व्याख्येयम् । 'जलौका' को भाषा में 'जोंक' तथा अंग्रेजी में 'लीच' या 'हिरुडू' ( Leech, hirudu ) कहते हैं।

नृपाढ्यबालस्थविरभीरुदुर्बलनारीसुकुमाराणामनुग्रहार्थं परमसुकुमारोऽयं शोणितावसेचनोपायोऽभिहितो जलौकसः ॥ ३ ॥

राजा, आढ्य ( धनवान् ), बालक, वृद्ध, डरपोक, दुर्बल, स्त्री तथा कोमल देह वाले मनुष्यों के अनुग्रह के लिये दूषित रक्त को निकालने का यह परम सुकुमार तरीका 'जोंक' का बताया है ॥ ३ ॥

विमर्शः—प्रच्छान तथा शस्त्र द्वारा सिरावेध कर रक्त निकालना कष्टदायी, शृङ्ग और अलाबू या कपिङ्ग ग्लास द्वारा रक्त निकालना साधारण सुकुमार विधि है किन्तु जलौका द्वारा रक्तस्रुति परम सुकुमार विधि है।

तत्र वातपित्तकफदुष्टशोणितं यथासंख्यं शृङ्गजलौकोऽलाबुभिरवसेचयेत्, स्निग्धशीतरूक्षत्वात् । सर्वाणि सर्वैर्वा ॥ ४ ॥

रक्तावसेचन में भी वात, पित्त और कफ से दूषित रक्त को क्रमशः शृङ्ग, जलौका और अलाबू ( तोंबी ) से निकालना चाहिये। कारण कि शृङ्ग स्निग्ध होने से वात का शामक, जलौका-शीत होने से पित्तशामक और तोंबी-रूक्ष होने से कफ की शामक होती है। अथवा सब का सर्वदोषों में उपयोग कर सकते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—'अष्टाङ्ग-हृदय' में दूषित रक्त तथा स्थान के अनुसार भिन्न २ तरीकों से रक्तावसेचन करना लिखा है। 'प्रच्छानेनैकदेशस्थं ग्रथितं जलजन्मभिः । हरेच्छृङ्गादिभिः सुप्तमसृग्व्यापि सिराव्यधैः ॥ प्रच्छानं पिण्डिते वा स्यादवगाढे जलौकसः । त्वक्स्थेऽलाबुघटीशृङ्गं सिरैव व्यापकेऽसृजि ॥ सर्वाणि सर्वैर्वा ।

भवन्ति चात्र—

उष्णं समधुरस्निग्धं गवां शृङ्गं प्रकीर्तितम् ।
तस्माद्वातोपसृष्टे तु हितं तदवसेचने ॥ ५ ॥

गोशृङ्ग—उष्णवीर्य, मधुर रस युक्त स्निग्ध होता है। इस लिये वात से दूषित रक्त का अवसेचन करने के लिये हितकर माना गया है ॥ ५ ॥

शीताधिवासा मधुरा जलौका वारिसम्भवा ।
तस्मात् पित्तोपसृष्टे तु हिता सा त्ववसेचने ॥ ६ ॥

जोंक—शीतल स्थान में अधिवास ( निवास ) करती है तथा जल में ही उत्पन्न होती है एवं रस में मधुर होती है इस लिये पित्त से दूषित रक्त का अवसेचन करने में वह हितकर है६

अलाबु कटुकं रूक्षं तीक्ष्णञ्च परिकीर्तितम् ।
तस्माच्छ्लेष्मोपसृष्टे तु हितं तदवसेचने ॥ ७ ॥

तोंबी—कटुक रसवाली, रूक्ष तथा तीक्ष्ण होती है इस लिये श्लेष्मा ( कफ ) से दूषित रक्त के अवसेचन में वह हितकारी है ॥ ७ ॥

विमर्शः—भिषग्वातान्वितं रक्तं विषाणेन विनिर्हरेत् । पित्तान्वितं जलौकाभिः कफान्वितमलाबुभिः । ( च० चि० अ० २१ )

तत्र प्रच्छिते तनुवस्त्रपटलसूत्रावनद्धेन शृङ्गेण शोणितमवसेचयेदाचूषणात्, सान्तर्दीपयाऽलाब्वा ॥८॥

सर्व प्रथम जिस स्थान से रक्त निकलना हो वहां प्रच्छित ( उस्तरे या ब्लेड द्वारा ) पांचने लगा करके पतले वस्त्र को डोरे से बांध कर सींग के मुख में रख के मुख द्वारा आचूषण विधि से रक्त का अवसेचन करना चाहिये। अथवा तुम्बी में दीपक रख कर या स्पिरिट या रुई भीतर रख के जला कर उस तुम्बी को दूषित स्थान पर औंधी रख देने से रक्तावसेचन हो जाता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—सान्तर्दीपयाऽलाब्वा—शृङ्ग के दोनों तरफ छिद्र होने से मुख द्वारा चूषण करते हैं किन्तु अलाबु एकमुखी होने से उसके भीतर दीपादिज्वलन क्रिया द्वारा भीतरी प्राणवायु ( Oxygen ) जलाकर शून्यस्थान उत्पन्न किया जाता है। शृङ्गालाबुप्रमाणानि—श्रृङ्गमुखस्यं भवेच्छृङ्गं चूषणेऽष्टदशाङ्गुलम् । अग्रे सिद्धार्थकच्छिद्रं सुनद्धं चूचुकाकृति ॥ स्याद् द्वादशाङ्गुलाऽलाबूर्नाहे त्वष्टादशाङ्गुला । चतुस्त्र्यङ्गुलवृत्तास्या दीप्ताऽन्तःश्लेष्मरक्तहृत् ॥ अन्यच्च—विषाणं श्वेतगोरिन्दुचक्रं सप्ताङ्गुलायतम् । क्षिप्तान्तःपिचुपेशीकं योज्यं वातयुतेऽसृजि ॥ अष्टाङ्गुलपरिणाहा चतुरङ्गुलनालसम्मिता तुम्बी । कृष्णसृङ्गलिप्तान्तः श्रेष्ठा रक्तावसेचनेऽलाबुः ॥

जलमासामायुरिति जलायुकाः, जलमासामोक इति जलौकसः ॥ ९ ॥

जल ही है आयु ( जीवन ) जिनका उन्हें 'जलायुका' कहते हैं। अथवा जल ही ओक ( निवासस्थान ) है जिनका उन्हें 'जलौकाएं' कहते हैं ॥ ९ ॥

ता द्वादश, तासां सविषाः षट्, तावत्य एव निर्विषाः ॥ १० ॥

ये जलौकाएं—बारह प्रकार की होती हैं उनमें ६ सविष होती हैं तथा उतनी ही अर्थात् ६ निर्विष होती हैं ॥ १० ॥

तत्र, सविषाः-कृष्णा कर्बुरा अलगर्दा इन्द्रायुधा सामुद्रिका गोचन्दना चेति । तासु, अञ्जनचूर्णवर्णा पृथुशिराः-कृष्णा । वर्मिमत्स्यवदायता छिन्नोन्नतकुक्षिः-कर्बुरा । रोमशा महापार्श्वा कृष्णमुखी-अलगर्दा । इन्द्रायुधवदूर्ध्वराजिभिश्चित्रिता-इन्द्रायुधा । ईषदसितपीतिका विचित्रपुष्पकृतिचित्रा-सामुद्रिका । गोवृषणवदधोभागे द्विधाभूताकृतिरणुमुखी-गोचन्दनेति, ताभिर्दष्टे पुरुषे दंशे श्वयथुरतिमात्रं कण्डूर्मूर्च्छा ज्वरो दाहश्छ-

र्दिर्मदः सदनमिति लिङ्गानि भवन्ति। तत्र महागदः पानालेपननस्यकर्मादिषूपयोज्यः। इन्द्रायुधादष्टमसाध्यम्। इत्येताः सविषाः सचिकित्सिता व्याख्याताः ॥ ११ ॥

इनमें विष वाली जलौकाएं-कृष्णा, कर्बुरा, अलगर्दा, इन्द्रायुधा, सामुद्रिका और गोचन्दना ये हैं। उनमें से अञ्जन (कृष्णाञ्जन) के चूर्ण के समान काले वर्ण वाली तथा बड़े शिर वाली 'कृष्णा' होती है। वर्मी मछली की तरह लम्बी तथा उदर पर उभरी हुई रेखाओं वाली 'कर्बुरा' होती है। शरीर पर रोम वाली, महापार्श्वा और काले मुख की 'अलगर्दा' होती है। इन्द्र के धनुष के रङ्ग की तरह चित्र विचित्र-रेखाओं से युक्त 'इन्द्रायुधा' होती है। कुछ काली तथा पीली बिन्दुओं से युक्त तथा अनेक प्रकार के पुष्प के समान आकृति (स्वरूप) से चित्रित 'सामुद्रिका' होती है। बैल के वृषण (अण्ड) की तरह अधोभाग में द्विधाभूत (दो भागों में अलग परन्तु जुड़ी हुई) आकृति (स्वरूप) वाली तथा छोटे मुख वाली 'गोचन्दना' होती है। इन जोंकों से काट लेने पर उस मनुष्य के दंशस्थान पर सूजन, अधिक मात्रा में खुजली, बेहोशी, ज्वर, दाह, वमन, नशा और थकावट ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। ऐसी स्थिति में 'महागद' नामक ओषधि को पीने, आलेप करने और नस्य आदि कर्म में प्रयुक्त करनी चाहिये। 'इन्द्रायुधा' नामक जलौका से काटा हुआ रोगी असाध्य होता है। इस प्रकार इन विषयुक्त जलौकाओं तथा इनकी चिकित्सा का व्याख्यान कर दिया है ॥ ११ ॥

विमर्शः—महागद औषध का वर्णन इस ग्रन्थ के 'कल्पस्थान' में 'सर्पदष्टविषचिकित्सित' अध्याय में कर दिया है। जैसे—त्रिवृद्विशल्ये मधुकं हरिद्रे रक्ता नरेन्द्रो लवणश्च वर्गः। कटुत्रिकश्चैव विचूर्णितानि शृङ्गे निदध्यान्मधुसंयुतानि॥

अथ निर्विषाः—कपिला पिङ्गला शङ्कुमुखी मूषिका पुण्डरीकमुखी सावरिका चेति। तत्र, मनःशिलारञ्जिताभ्यामिव पार्श्वाभ्यां पृष्ठे स्निग्धमुद्गवर्णा—कपिला। किञ्चिद्रक्ता वृत्तकाया पिङ्गाऽऽशुगा च—पिङ्गला। यकृद्वर्णा शीघ्रपायिनी दीर्घतीक्ष्णमुखी—शङ्कुमुखी। मूषिकाकृतिवर्णाऽनिष्टगन्धा च—मूषिका। मुद्गवर्णा पुण्डरीकतुल्यवक्त्रा—पुण्डरीकमुखी। स्निग्धा पद्मपत्रवर्णाऽष्टादशाङ्गुलप्रमाणा—सावरिका। सा च पश्वर्थे। इत्येता अविषा व्याख्याताः ॥ १२ ॥

विषरहित जलौकाएं—कपिला, पिङ्गला, शङ्कुमुखी, मूषिका, पुण्डरीकमुखी और सावरिका ये ६ हैं। इनमें मैनसिल के समान पीले रंग से रंगे हुये पार्श्वों वाली तथा पीठ पर चिकनाई और मूंग के समान रंग वाली 'कपिला' होती है। कुछ लाल, गोल शरीर वाली, कुछ पिङ्गवर्ण की और शीघ्र चलने वाली 'पिङ्गला' होती है। यकृत् के समान काले या बैंगनी रंग वाली, शीघ्र रक्त को पीने वाली तथा लम्बे और तीक्ष्ण मुख वाली 'शङ्कुमुखी' होती है। मूषिका के समान आकृति (स्वरूप) और रङ्ग वाली तथा दुर्गन्धि वाली 'मूषिका' नामक जलौका होती है। मूंग के समान हरे वर्ण की तथा कमल के समान मुख वाली 'पुण्डरीकमुखी' होती है। चिकनी, कमल के पत्ते के समान रङ्ग वाली और अट्ठारह अङ्गुल लम्बी 'सावरिका' जोंक होती है। पशुओं के दूषित रक्त को निकालने के लिये इसका उपयोग होता है। इस तरह इन निर्विष जलौकाओं का व्याख्यान किया गया है ॥ १२ ॥

विमर्श—अष्टाङ्गसङ्ग्रहे जलौकावर्णन यथा-सर्वासाञ्च पर प्रमाणमष्टादशाङ्गुलानि, तत्र चतुष्पञ्चषडङ्गुला नृषु योजयेत्। गजवाजिष्वपराः। तासु सुकुमारास्तनुत्वचोऽल्पशिरस्का श्लक्ष्णस्थूलकायाश्च स्त्रियः। विपरीताः पुमांसोऽर्धचन्द्राकृतिपुरोवृत्ताश्च। तत्र बहुदोषेषु चिरोत्थितेषु चामयेषु पुमांसो योजयितव्याः, स्त्रियो विपरीतेषु।

तासां यवनपाण्ड्यसह्यपौतनादीनि क्षेत्राणि। तेषु महाशरीरा बलवत्यः शीघ्रपायिन्यो महाशना निर्विषाश्च विशेषेण भवन्ति ॥ १३ ॥

उन जलौकाओं के यवन, पाण्ड्य, सह्य और पौतन आदि क्षेत्र हैं। इन क्षेत्रों में बड़े शरीर वाली, बलवान्, शीघ्र रक्त पीने वाली, अधिक खाने वाली तथा विशेष कर निर्विष जलौकाएं होती हैं ॥ १३ ॥

विमर्श—यवन देश से तुरुष्क देश-टर्की, पाण्ड्य देश से मद्रास प्रान्त के चोरल प्रदेश का नैर्ऋत्य भाग कम्बोजात्दक्षभागे तु इन्द्रप्रस्थाच्च पश्चिमे। पाण्ड्यदेशो महेशानि! महाशूरत्वकारकः॥ सह्य से नर्मदा-तीरवर्ति पर्वतीय भाग तथा पौतन से मथुरा (पूतनाया इद पौतनम्) का ग्रहण होता है।

तत्र, सविषमत्स्यकीटदर्दुरमूत्रपुरीषकोथजाताः कलुषेष्वम्भस्सु च सविषाः। पद्मोत्पलनलिनकुमुदसौगन्धिककुवलयपुण्डरीकशैवलकोथजाता विमलेष्वम्भस्सु च निर्विषाः ॥ १४ ॥

इन देशों में जहां विषयुक्त मत्स्य, कीड़े और मेंढक के मूत्र और मल की सड़न होती है वहां तथा कलुषित (तृण-पर्ण दूषित) जल में विषैली (कृष्णा, कर्बुरा आदि ६) जलौकाएं पैदा होती हैं। पद्म (किञ्चिच्छ्वेत कमल), उत्पल (नीलकमल), नलिन (रक्तकमल), कुमुद (रक्तकमल भेद), सौगन्धिक (सुगन्धिकमल), कुवलय (रक्तकमल भेद), पुण्डरीक (श्वेत कमल) और शैवल (काई) इनके कोथ में तथा निर्मल जल में निर्विष (कपिला, पिङ्गला आदि) जलौकाएं उत्पन्न होती हैं ॥ १४ ॥

भवति चात्र—

क्षेत्रेषु विचरन्त्येताः सलिलाढ्यसुगन्धिषु।
न च सङ्कीर्णचारिण्यो न च पङ्केशयाः सुखाः॥१५॥

ये विषरहित जलौकाएं गहरे तथा सुगन्धित पानी वाले जलाशयों में रहती हैं। सङ्कीर्ण स्थानों में नहीं घूमती हैं अथवा सङ्कीर्ण (विषैले) पदार्थों को नहीं खाती हैं तथा कीचड़ वाले स्थान में भी निवास नहीं करती हैं ॥ १५ ॥

तासां ग्रहणमार्द्रचर्मणा, अन्यैर्वा प्रयोगैर्गृह्णीयात्॥१६॥

इन जलौकाओं को गीले चमड़े से पकड़े अथवा अन्य प्रयोग (विधि) से अर्थात् सद्योहत प्राणी की मांसपेशी पर मक्खन, घी और दुग्ध लगा कर इनके मुख की तरफ रखने से ये इसे

खाने के लोभ से इसपर आ जाती हैं फिर इन्हें पकड़ लेवें॥१६॥

अथैनां नवे महति घटे सरस्तडागोदकपङ्कमावाप्य निदध्यात्। भक्ष्यार्थे चासामुपहरेच्छैवलं वल्लूरमौदकांश्च कन्दांश्चूर्णीकृत्य, शय्यार्थं तृणमौदकानि च पत्राणि, त्र्यहात्त्र्यहाच्चाभ्योऽन्यज्जलं भक्ष्यञ्च दद्यात्। सप्तरात्रात् सप्तरात्राच्च घटमन्यं सङ्क्रामयेत्॥

फिर इस पकड़ी हुई जोंक को एक नवीन बड़े घड़े में सरोवर-तालाब का जल और कुछ कीचड़ भर कर उसमें छोड़ देवें। शैवल (सेवार), वल्लूर (शुष्कमांस) और कशेरू, सिंघाड़े, कमलनाल आदि जल में होने वाले कन्दों का चूर्ण कर इनके खाने के लिये देवे या उस घट में छोड़ देवे। इनके शयन करने के लिये उसी घड़े में घास तथा जल में होने वाले कमल आदि के हरे पत्ते छोड़ देना चाहिये। तीन तीन दिन पर घड़े का पुराना जल हटा कर उसमें नवीन जल भर देना चाहिये तथा पूर्वोक्त प्रकार के भक्ष्य पदार्थ भी तीन तीन दिन से देवें तथा सात सात दिन के बाद घड़े को भी बदल कर नये घट में इन्हें रखनी चाहिये॥ १७॥

भवति चात्र—

स्थूलमध्याः परिक्लिष्टाः पृथ्व्यो मन्दविचेष्टिताः।
अग्राहिण्योऽल्पपायिन्यः सविषाश्च न पूजिताः॥१८॥

मध्य में मोटी किन्तु इधर-उधर से दुबली अथवा देखने में भद्दी, अधिक चपटी, मन्द चेष्टा (गति) वाली, रुग्ण के अङ्ग को न पकड़ने वाली, थोड़ा रक्त पीने वाली और विषैली ऐसी जोंकें अच्छी नहीं होती हैं॥ १८॥

अथ जलौकोऽवसेकसाध्यव्याधितमुपवेश्य संवेश्य वा, विरूक्ष्य चास्य तमवकाशं मृद्गोमयचूर्णैर्यद्यरुजः स्यात्। गृहीताश्च ताः सर्षपरजनीकल्कोदकप्रदिग्धगात्रीः सलिलसरकमध्ये मुहूर्तस्थिता विगतक्लमा ज्ञात्वा ताभी रोगं ग्राहयेत्। श्लक्ष्णशुक्लार्द्रपिचुप्रोतावच्छन्नां कृत्वा मुखमपावृणुयात्। अगृह्णन्त्यै क्षीरबिन्दुं शोणितबिन्दुं वा दद्याच्छस्त्रपदानि वा कुर्वीत। यद्येवमपि न गृह्णीयात्तदाऽन्यां ग्राहयेत्॥ १९॥

अब जलौका से ठीक होने योग्य रोगी को बिठला कर या शयन करा के रोगी के जोंक लगाने के स्थान पर यदि अरुज (व्रण न) हो तो मिट्टी और गोबर के चूर्ण से घिस कर रूक्ष करें पश्चात् गृहीत (पकड़ी हुई) और पाली हुई जोंक के शरीर को सरसों और हलदी के कल्क से लिप्त करके जल के सरक (पात्र) में कुछ समय तक रखें तथा उसे विगतग्लानि जान कर रोगी के दूषित स्थान पर रक्तचूषण के लिये लगा देनी चाहिये। पश्चात् चिकने, पतले और गीले, सफेद पिचु या प्रोत से ढक देनी चाहिये किन्तु उसके मुख को न ढकें। यदि जलौका रक्त को नहीं खींचती हो या उस स्थान पर नहीं चपटती हो तो उस स्थान पर दुग्ध या खून की कुछ बूंदें छोड़ देनी चाहिये। अथवा उस स्थान पर शस्त्र से पाछ लगा देना चाहिये। यदि ऐसा करने पर भी उस स्थान पर जलौका न चिपके तो दूसरी ले कर लगानी चाहिये॥ १९॥

यदा च निविशतेऽश्वखुरवदाननं कृत्वोन्नम्य च स्कन्धं तदा जानीयाद् गृह्णातीति। गृह्णन्तीं चार्द्रवस्त्रावच्छन्नां धारयेत् सेचयेच्च॥ २०॥

जब जोंक उस स्थान पर चपट जाती है तब वह घोड़े के खुर के समान मुख को करके तथा स्कन्ध को ऊंचा उठा कर रक्त पीने लगती है। इस प्रकार उसको जान ले कि यह रक्त को ग्रहण कर रही है तब उसपर गीला कपड़ा ढक देना चाहिये तथा उस पर कुछ पानी छोड़ना चाहिये॥ २०॥

दंशे तोदकण्डुप्रादुर्भावैर्जानीयाच्छुद्धमियमादत्त इति। शुद्धमाददानामपनयेत्। अथ शोणितगन्धेन न मुञ्चेन्मुखमस्याः सैन्धवचूर्णेनावकिरेत्॥ २१॥

जोंक के दंशस्थान पर सुई चुभोने की सी पीड़ा और खुजली होने पर जानना चाहिये कि यह शुद्ध खून पी रही है। इस प्रकार शुद्ध खून ग्रहण करती हुई को हटा देनी चाहिये। यदि रक्त की गन्ध (लालच) से वह उस स्थान को न छोड़े तो उसके मुख पर सैन्धव लवण का चूर्ण छिड़क देना चाहिये॥ २१॥

विमर्श—जलौका प्रथम अशुद्ध रक्त को पीती है। संग्रहः दुष्टशुद्धाज्जलौका दुष्टशोणितम्। आदत्ते प्रथमं हंसः क्षीरं क्षीरोदकादिव॥ शोणितगन्ध का अर्थ 'शोणितलौल्य' किया गया है क्यों कि विद्वानों ने सिद्ध कर दिया है कि जोंक के गन्धेन्द्रिय नहीं होती है। सङ्ग्रह में भी 'गन्ध' न लिख कर 'लौल्य' शब्द ही लिखा है। "लौल्याच्च दशन्मुञ्चत्याः क्षौद्रं लवणचूर्णं वा मुखे दद्यात्"।

अथ पतितां तण्डुलकण्डनप्रदिग्धगात्रीं तैललवणाभ्यक्तमुखीं वामहस्ताङ्गुष्ठाङ्गुलीभ्यां गृहीतपुच्छां दक्षिणहस्ताङ्गुष्ठाङ्गुलिभ्यां शनैः शनैरनुलोममनुमार्जयेदामुखात्। वामयेत् तावद्यावत् सम्यग्वान्तलिङ्गानीति। सम्यग्वान्ता सलिलसरकन्यस्ता भोक्तुकामा सती चरेत्। या सीदति न चेष्टते सा दुर्वान्ता, तां पुनः सम्यग्वामयेत्। दुर्वान्ताया व्याधिरसाध्य इन्द्रमदो (रक्तमदो) नाम भवति। अथ सुवान्तां पूर्ववत् सन्निदध्यात्॥२२॥

अब जोंक दुष्टस्थान के अशुद्ध रक्त को पी कर जमीन पर गिर पड़े तब उसके शरीर पर चांवलों की किणकी तथा मुख पर सैन्धव लवण मसल कर वाम हस्त के अङ्गुष्ठ और अङ्गुलि से उसकी पूंछ पकड़ कर दक्षिण हस्त के अङ्गुठे और अङ्गुलि से धीरे धीरे मुख से पूंछ तक अनुलोम (सीधे) रूप से निचोड़ लेवें। इस तरह सम्यग्वान्त लक्षणों के प्रगट होने तक उसको वमन कराते रहना चाहिये जिससे कि उसके द्वारा पीया हुआ अशुद्ध रक्त निकल जाता है। ठीक तरह वमन कराई हुई जोंक को जलके पात्र में रखने पर वह कुछ खाने की इच्छा से पानी में इधर-उधर विचरण करती है। यदि जोंक जलपात्र में छोड़ने पर नीचे बैठ जाय तथा इधर उधर चलने की चेष्टा न करे तो उसे 'दुर्वान्ता' समझनी चाहिये। फिर उसको निचोड़ कर

ठीक तरह से वमन करानी चाहिये। 'दुर्वान्ता' जोंक को 'इन्द्रमद' नाम की असाध्य व्याधि हो जाती है ॥ २२ ॥

विमर्श—'इन्द्रमद' रोग को 'वाग्भट' ने 'रक्तमत्ता' नाम से लिखा है। 'ता अप्यसम्यग्वमनात् प्रतत च निपातनात्। सीदन्ति सलिलं प्राप्य रक्तमत्ता इति त्यजेत् ॥ एक वार प्रयुक्त जोंक को सात दिन तक पुनः रक्तावसेचन के लिये प्रयुक्त नहीं करनी चाहिये। "सप्तरात्र च ताः पुनर्न पातयेत्' (अ० सङ्ग्रह)।

शोणितस्य च योगायोगानवेक्ष्य शतधौतघृताभ्यङ्गः तत्पिचुधारणं वा, जलौकोव्रणान् मधुनाऽवघट्टयेत्। शीताभिरद्भिश्च परिषेचयेद् बध्नीत वा, व्रणं कषायमधुरस्निग्धशीतैश्च प्रदेहैः प्रदिह्यादिति ॥ २३ ॥

रक्त का योग (सम्यक् स्राव) तथा अयोग (हीन, मिथ्या, अति स्राव) का विचार करके तदनुसार शतधौत घृत का अभ्यङ्ग अथवा 'शतधौत' घृत में आप्लुत पिचु (रुई) के द्वारा जलौका कृत व्रण का उपचार करना चाहिये। अथवा जलौका-व्रणों पर शहद से घर्षण करके शीतल जल से सेचन करना चाहिये। अथवा व्रणों पर पट्ट-बन्धन कर देना चाहिये अथवा कषाय, मधुर, स्निग्ध और शीत पदार्थों का लेप कर देना चाहिये ॥ २३ ॥

विमर्श—रक्तस्रावणयोगायोगविचार—रक्तदोषप्रमाणाद्वा विशुद्धया रुधिरस्य वा। रुधिर स्रावयेज्जन्तोराशयं प्रसमीक्ष्य वा ॥ (चरक)। अशुद्धौ स्रावयेद्दंशान् हरिद्रागुडमाक्षिकैः। (वाग्भट)। रक्तातिस्राव—जोंक के सिर में छोटी छोटी ग्रन्थियां होती हैं जिनसे रस निकलता है और उस रस में hirudin नामक द्रव्य होता है यह द्रव्य रक्त की जमने की शक्ति को कम कर देता है जोंक के दशन करते समय यह रस लाला के साथ व्रण में पहुंचता रहता है।

भवति चात्र—

क्षेत्राणि ग्रहणं जातीः पोषणं सावचारणम्।
जलौकसाञ्च यो वेत्ति तत्साध्यान् स जयेद् गदान् ॥ २४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने जलौकाऽवचारणीयो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

जलौकाओं के रहने योग्य देश, उनके ग्रहण (पकड़ने) की विधि, जाति, उनके पोषण का तरीका तथा उनको दूषित स्थान पर लगाने की विधि (अवचारण) जो वैद्य जानता हो वह जलौकासाध्य रोगों को ठीक कर सकता है ॥ २४ ॥

विमर्श—जोंक लगाने में आवश्यक बातें—(१) जोंक लगाने के पूर्व उस स्थान पर स्वेदन। (२) जोंक प्रातःकाल में लगावे। रक्तस्रुति की प्रवृत्ति होने से रात्रि या सन्ध्या समय ठीक नहीं है। (३) बच्चों में रक्तप्रवृत्ति का भय अधिक रहता है। अतः ध्यान रखें। हड्डी के ऊपर लगाने से दबाकर खून बन्द कर सकते हैं। (४) शिरा, नेत्रपलक, स्तन, शिश्न, वृषण इन मृदु स्थानों पर जोंक न लगावें। (५) २ वर्ष तक की आयु में १ जोंक, युवा के लिये ६ से १० तक, किन्तु ज्यादा जोंक न मिले तो उसकी पूंछ के पास सूई से छेद कर देने पर पिया हुआ रक्त निकलता रहता है जिससे उसे निचोड़ कर पुनः लगाने की जरूरत नहीं पड़ती है। जलौकासाध्यरोगा वाग्भटे—गुल्मार्शोविद्रधिकुष्ठवातरक्तगलामयान्। नेत्ररुग्विषवीसर्पान् शमयन्ति जलौकसः ॥ दूषित ग्रन्थियां, त्वचा, अस्थि के शोथ, Pneumonia, Pleurisy Myocarditis, pericarditis, parotitis, तथा कर्ण, मस्तिष्क, मस्तिष्कावरण, यकृत् और सन्धि इन के शोथ तथा विद्रधि में लाभ करती है। कनपटी पर जोंक लगाने से शिरःशूल, गुदा के पास लगाने से अर्शोजन्य कुन्थन, वेदना बन्द हो जाती है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां जलौकावचारणीयो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

## चतुर्दशोऽध्यायः ।

अथातः शोणितवर्णनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'शोणितवर्णनीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

तत्र पाञ्चभौतिकस्य चतुर्विधस्य षड्रसस्य द्विविधवीर्यस्याष्टविधवीर्यस्य वाऽनेकगुणस्योपयुक्तस्याहारस्य सम्यक्परिणतस्य यस्तेजोभूतः सारः परमसूक्ष्मः स रस इत्युच्यते। तस्य च हृदयं स्थानं, स हृदयाच्चतुर्विंशतिधमनीरनुप्रविश्योर्ध्वगा दश दश चाधोगामिन्यश्चतस्रश्च तिर्यग्गाः कृत्स्नं शरीरमहरहस्तर्पयति वर्द्धयति धारयति यापयति चादृष्टहेतुकेन कर्मणा। तस्य शरीरमनुसरतोऽनुमानाद् गतिरुपलक्षयितव्या क्षयवृद्धिवैकृतैः। तस्मिन् सर्वशरीरावयवदोषधातुमलाशयानुसारिणि रसे जिज्ञासा—किमयं सौम्यस्तैजस ? इति। अत्रोच्यते—स खलु द्रवानुसारी स्नेहनजीवनतर्पणधारणादिभिर्विशेषैः सौम्य इत्यवगम्यते ॥ ३ ॥

पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश इनसे बने हुये तथा पेय, लेह्य, भक्ष्य और भोज्य करके चार प्रकार के शीत और उष्ण ऐसे द्विविध वीर्य वाले अथवा शीतोष्णस्निग्धरूक्षविशदपिच्छिलमृदुतीक्ष्ण इन आठ वीर्य वाले किंवा गुरुमन्दादि अनेक गुण वाले और आहार विधि के अनुसार ठीक तरह से प्रयुक्त तथा पाचकाग्नि (पित्त तथा पाचक रसों) द्वारा पूर्ण रूप से पचे हुये आहार का जो तेजोभूत सार भाग है उसे 'रस' कहते हैं। उसका स्थान हृदय है। वह हृदय से चौबीस धमनियों—जैसे—ऊपर जाने वाली दस, नीचे जाने वाली दस तथा टेढ़ी जाने वाली चार—में प्रविष्ट हो कर सम्पूर्ण शरीर को रात-दिन तृप्त करता है, बढ़ाता है, धारित करता है और यापन करता रहता है। इन क्रियाओं में पूर्वजन्म का अदृष्ट (पुण्यादि या भाग्य) ही कारण है। क्षय, वृद्धि और विकृतियों के कारण शरीर में

परिभ्रमण करने वाले उस रस की गति का अनुमान किया जाता है। सम्पूर्ण शरीर के अवयवों, दोष, धातु, मल और आशयों में घूमने वाले उस रस के विषय में यह जानने की इच्छा होती है कि वह सौम्य ( जलीय ) तत्त्वात्मक है अथवा तैजस तत्त्वात्मक। इस विषय में कहते हैं कि-वह द्रव के समान अनुसरण (गति) शील होने से तथा शरीर को स्नेहन, जीवन, तर्पण, धारण किये रहने से सौम्य ( जलतत्त्वात्मक या कफमय ) है ॥ ३ ॥

विमर्शः—आहार के भेद-प्राचीनों ने आहार को पञ्चभूतात्मक माना है—पञ्चभूतात्मके देहे आहारः पाञ्चभौतिकः। तथा द्विविध या अष्टविध वीर्य, पेय-लेह्यादि भेद से चतुर्विध, रस भेदेन षड्विध तथा गुणभेद से सात्विक, राजस और तामस, अथवा वानस्पतिक आहार और मांसाहार इस तरह भेद हैं। आहार में निम्न गुण होते हैं। गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः। गुणाः ससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः॥ आधुनिक दृष्टि से-कार्बोहाइड्रेट, प्रोटीन, फैट, विटामिन्स, लवण और जल ये भोजन के ६ भेद माने हैं। अथवा शरीर के पूर्ण स्वस्थ रहने के लिये भोजन में ये ६ तरह के पदार्थ होना परमावश्यक है। सम्यक्परिणतस्य—आयुर्वेद में भोजन को पचाने के लिये पाचकाग्नि की कल्पना है और वह पित्त है, इसी को जाठराग्नि नाम दिया है जाठरो भगवानग्निरीश्वरोऽन्नस्य पाचकः। सौक्ष्म्याद्रसानाददानो विवेक्तुं नैव शक्यते॥ इस अग्नि का स्थान उदर माना है जैसा कि इसे जाठरः, औदर्यः, उदर्यः, आदि नाम दिये हैं, किन्तु आगे चलकर पक्वाशय और आमाशय के मध्य में पित्त को माना है तथा चतुर्विध अन्न को पचाता है। "तत्राऽदृष्टहेतुकेन विशेषेण पक्वामाशयमध्यस्थं पित्तं चतुर्विधमन्नपानं पचति, इस पित्त को धारण करने वाली कला को 'पित्तधरा' कला कहा है। षष्ठी पित्तधरा नाम या कला परिकीर्तिता। पक्वामाशयमध्यस्था ग्रहणी सा प्रकीर्तिता॥ इस तरह यह 'पित्तधरा' कला या ग्रहणी, ड्यूडिनम ( Duodenum ) है तथा भोजन का शेष पाचन इसमें होता है तथा यकृत्स्थ पित्ताशय ( गाल ब्लेडर ) से पित्त और अग्न्याशय ( Pancreas ) से अग्निरस और आन्त्ररस इसी में आकर पाचन का कार्य पूर्ण करते हैं। परमसूक्ष्मः—खाये हुये पदार्थों का शरीर में शोषण तथा सात्म्यीकरण होने के लिये अत्यन्त सूक्ष्म होना अत्यावश्यक है। इसके लिये प्रथम दांत-चर्वणक्रिया से भोजन को पीस ( चबा ) कर महीन बनाते हैं तथा लालारस ( Saliva ), आमाशय रस ( Gastric juce ), पित्त, अग्निरस इनके प्रभाव से चबाये हुये भोजन के कण अत्यन्त महीन घटकों में परिवर्तित हो जाते हैं। इस तरह पेषण, पाचन और शोषण से बचा हुआ कचरा ( किट्टभाग ) मलरूप में गुदद्वार से बाहर निकल आते हैं। तस्य च हृदयं स्थानम्—यह परम सूक्ष्म रस हृदय में कैसे पहुंचता है? आयुर्वेद में रस का स्थान हृदय है तथा रस के रक्त ( रञ्जित ) होने का स्थान 'यकृत्प्लीहा' हैं। किन्तु पच्यमानाशय ( ग्रहणी, Duodenum ) से यह रस यकृत्प्लीहा में कैसे पहुंचता है? तथा वहां से हृदय में कैसे पहुंचता है? इसका विचार किया जाता है। रस गतिशील है यह इसकी परिभाषा 'अहरहः रसति-गच्छतीति रसः' से ही प्रसिद्ध है। रस के दो भेद कर दिये हैं। अन्नपाक से उत्पन्न पोषक रस या अन्नरस या आहारप्रसादाख्य रस इसे 'काइल' कहते हैं। दूसरा 'स्थायी रस' या इसे 'धातुरस' ( Lymph ) कहते हैं। इन दोनों प्रकार के रसों का शरीर में रसवाहिनियों, ( Lymph veins ) रक्तवाहिनियों ( Arteriese and veins ) द्वारा चक्रवत् परिभ्रमण होता रहता है। सन्तत्या भोज्यधातूनां परिवृत्तिस्तु चक्रवत्। ( च० चि० )। व्यानेन रसधातुर्हि विक्षेपोचितकर्मणा। युगपत् सर्वतोऽजस्रं देहे विक्षिप्यते सदा॥ ( च० चि० )। हृदो रसो निःसरति तस्मादेव च सर्वशः। सिराभिर्हृदयं चैति ( भेलसंहिता )। रसस्तु हृदयं याति समानमारुतेरितः। रञ्जितः पाचितस्तत्र पित्तेनायाति रक्तताम्। अथवा—द्रवं यकृति यत्किञ्चित् तद्रसं शोणितं नयेत्। शार्ङ्गधर। डाक्टरी मत—से आहारप्रसादाख्य रस का हृदय में पहुंचने का निम्न क्रम है। भोजन में 'कार्बोहाईड्रेट' आदि ६ प्रकार के पदार्थ माने गये हैं उन में से मेदोजातीय पदार्थों के रस का शोषण क्षुद्रान्त्र ( Small intestine ) में स्थित 'रसाङ्कुर' ( Villi ) द्वारा होकर वह रस 'रसप्रपा' ( Cisterna chyli ) में जाता है तथा वहां से 'रसकुल्या' ( Lymphatic ducts ) में होता हुआ 'अक्षाधरासिरा' ( Subclavian vein ) में रक्त के साथ मिल जाता है तथा 'उत्तरामहासिरा' ( Superior vena cava ) द्वारा हृदय ( दक्षिणालिन्द ) में पहुंच जाता है। मांसजातीय (Proteins) पदार्थ तथा शर्कराजातीय ( Carbohydrates ) पदार्थों का रस 'प्रतिहारिणीसिरा' ( Portal vein ) द्वारा रक्त में मिलकर यकृत् में जाता है। यकृत् से एक शाखा द्वारा 'अधरा महासिरा' ( Inpherior vena cava ) में मिलकर 'हृदय ( दक्षिणालिन्द )' में चला जाता है। खनिज पदार्थ ( Salts ) और जल सिरा तथा लसीकावाहिनियों द्वारा हृदय में पहुंचते हैं। हृदयाच्चतुर्विंशतिधमनीरनुप्रविश्य—प्रत्यक्ष शरीर की दृष्टि से हृदय से केवल एक महाधमनी ( Aorta ) निकलती है तथा वही हृदय के ऊपर तोरणिका रूप में ( Arch of Aorta ) हो जाती है। सर्वप्रथम महाधमनी से दो पतली शाखाएं निकलती हैं जो हृदय का पोषण करने के कारण हार्दिकी धमनियां ( Coronary arteries ) कहलाती हैं। तोरणिका रूप भाग( Arch of Aorta ) से तीन बड़ी शाखाएं निकलती हैं। दक्षिण भाग से पहली काण्डमूला ( Innominate artery ) निकलती है जो कुछ ऊपर जाकर दो भागों में विभक्त हो जाती है। इनमें से एक शाखा दाहिनी ऊर्ध्वशाखा के पोषणार्थ जिसे 'दक्षिण अक्षकाधरा' कहते हैं तथा दूसरी शाखा ग्रीवा के दाहिने भाग में जाकर ग्रीवा और शिर के दाहिने भाग का पोषण करती है जिसे 'दक्षिण महामातृका' ( Right common carotid ) कहते हैं। तोरणिका धमनी की दूसरी शाखा 'वामा महामातृका' ( Left cammon carotid ) धमनी है जो ग्रीवा और शिर के बाएं भाग का पोषण करती है। तोरणिका धमनी की तीसरी शाखा 'वामाक्षकाधरा' ( Left subclavian artery ) है जो बाईं ऊर्ध्व शाखा का पोषण करती है। इस तरह हृदय से दो हृत्पोषण धमनियां तथा हृदय की महाधमनी के तोरणिका भाग से तीन शाखाएं निकलती हैं फिर महाधमनी का अवरोही भाग नीचे वक्ष की ओर जाता है। प्रायः इस महाधमनी ( Aorta ) के वक्षीय

तथा औदरिक भाग से सर्व शरीर के लिये करीब छोटी मोटी छत्तीस शाखाएं निकलती हैं । हृदय से ऊर्ध्वगा दश, अधोगा दश और चतस्रश्च तिर्यग्गा ऐसा स्पष्ट सामञ्जस्य प्रत्यक्ष में नहीं होता है । अनुमानाद् गति—यद्यपि धमनियों का स्पन्दन पाद, ग्रीवा आदि स्थानों में प्रत्यक्ष दिखाई देने से रस भी रक्त में मिश्रित होकर या रक्त में परिणत होकर गतिशील प्रत्यक्ष है तथापि अनुमानप्रमाण भी उसकी गति का दृढीकरण है । शरीर के किसी भाग के क्षीण होने से रसगति का–हीनयोग, शरीर की वृद्धि होने से–सम्यग्योग और सम्पूर्ण शरीर में या एक भाग में विकृति होने से गति का–अयोग या मिथ्यायोग का अनुमान होता है । क्षिप्यमाणः खवैगुण्याद्रसः सज्जति यत्र सः । तस्मिन् विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः ॥ आशया:–वाताशय, पित्ताशय, श्लेष्माशय, रक्ताशय, आमाशय, पक्वाशय, मूत्राशय ये सात स्त्रीपुरुषों में समान किन्तु स्त्रीणामष्टमो गर्भाशयः ।

स खल्वाप्यो रसो यकृत्प्लीहानौ प्राप्य रागमुपैति ॥४॥

वह आहार के पाचन से बना हुआ जलतत्त्व की अधिकता रखने वाला या जल के समान जीवन तर्पण रूप से शान्ति देने वाला रस ( Chyle ) प्रथम यकृत् और प्लीहा में आकर राग ( रक्त रूप ) को प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

भवतश्चात्र—

रञ्जितास्तेजसा त्वापः शरीरस्थेन देहिनाम् ।
अव्यापन्नाः प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥५॥

देहधारियों के शरीर में रहने वाले प्रसन्न ( विशुद्ध ) तेज ( रञ्जक पित्त ) से रञ्जित ( रक्तता को प्राप्त हुये ) तथा अव्यापन्न ( अविकृत निर्मल ) जो आहारप्रसादाख्य जलीय रस है वह 'रक्त' कहा जाता है ॥ ५ ॥

विमर्श—सुश्रुत ने रस का यकृत्प्लीहा में रञ्जकपित्त द्वारा रक्त बनना माना है । चरक का भी यही मत है—तेजो रसानां सर्वेषां मनुजानां यदुच्यते। पित्तोष्मणः स रागेण रसो रक्तत्वमृच्छति। (च चि.अ १५) । अष्टाङ्गहृदयकार इसी रञ्जकपित्त को आमाशय में मानते हैं । आमाशयाश्रयं पित्तं रञ्जकं रसरञ्जनात् । शार्ङ्गधर रस का रञ्जकपित्त द्वारा रक्तरूप में परिणत होना हृदय में मानता है । रसस्तु हृदयं याति समानमारुतेरितः । रञ्जितः पाचितस्तत्र पित्तेनायाति रक्तताम् ॥ इस तरह आयुर्वेद के सभी आचार्य रञ्जक पित्त से ही रस का रक्त बनना मानते हैं । स्थान के विषय में मतभेद अवश्य है । डाक्टरी मत से रक्त में सूक्ष्म दर्शकयन्त्र द्वारा परीक्षा करने पर एक तरल तथा दूसरा घन भाग दिखाई देता है । तरल भाग को रक्त रस ( Plasma ) कहते हैं । इसका रंग हल्का पीला होता है तथा इसमें शरीरपोषक पदार्थ, आक्सिजन, कार्बन डायाक्साइड, खनिजपदार्थ होते हैं । घनभाग में तीन तरह के कण होते हैं । (१) लालरक्तकण ( Red blood corpuscles R. B. C. या Erythrocytes ) (२) श्वेत रक्तकण (White blood corpuscles W. B. C.) (३) सूक्ष्म रक्तकणिकाएं ( Platelets ) लालरक्तकण समस्त रुधिर के ४५ प्रतिशत होते हैं । गणना से प्रतिघन मिलीमीटर ( १/८ इंच ) में इनकी संख्या पुरुषों में ६० लाख तथा स्त्रियों में ५५ लाख होती है । इन लाल कणों से ही रक्त की लालिमा होती है तथा इन कणों की लालिमा इनके भीतर एक कणरञ्जक ( हीमोग्लोबीन haemoglobin ) होता है जो 'ग्लोबीन' नामक प्रोटीन तथा 'हीमारीन' नामक रङ्गद्रव्य का यौगिक है । यह रङ्गद्रव्य वायु से 'आक्सिजन' ग्रहण कर रक्तको शुद्ध तथा रञ्जित करता है । अन्वेषण से पता चला है कि लालकणों की उत्पत्ति अस्थियों की 'लोहितमज्जा' ( Red ,marrow ) से होती है । यह रक्तमज्जा कशेरु, उर.फलक, पर्शुकाएं और कपाल की अस्थियों के सुषिरसंघात ( Spongy tissue ) में होती है । भ्रूण और शिशु की नलकास्थियों के विवर ( Midulary cavity ) में भी रक्तमज्जा होती है । शैशवावस्था के पश्चात् इन विवरों में लोहितमज्जा का स्थान पीतमज्जा ( Yellow marrow ) ले लेती है । रक्तकणों की उत्पत्ति यकृत्प्लीहा में गर्भावस्था के मध्यकाल से जन्म होने के एक मास पूर्व तक हुआ करती है तत्पश्चात् यह कार्य रक्तमज्जा में प्रारम्भ होता है । कुछ अन्वेषणों से यह सिद्ध हो गया है कि यकृत् प्लीहा भी आवश्यकता पड़ने पर रक्तोत्पत्ति का कार्य करते हैं । प्लीहा से बाहर आने वाले रक्त में हीमोग्लोबिन का प्रमाण अधिक पाया जाता है ( The blood expelled from the spleen is specially rich in haemoglobin ) ( hand book of physiology ) आमाशय भी रक्तोत्पत्ति में भाग लेता है । असाध्य घातक पाण्डुरोग में यकृत् तथा आमाशय के सत्वों के प्रयोगों से अच्छा लाभ होता है । आयुर्वेद ने तो पहले से ही ऐसे रोगों में रक्त तथा यकृत्सेवन की घोषणा कर रखी है । अतिनिस्रुतरक्तो वा क्षौद्रयुक्तं पिबेदसृक् । यकृद्वा भक्षयेदाममं पित्तसमायुतम् ॥ पाश्चात्य विज्ञान अपने अनुभव द्वारा अब आयुर्वेद के द्वारा रक्तोत्पत्ति के लिये बताये हुये यकृत्, प्लीहा तथा आमाशय इन स्थानों को महत्त्व देने लगा है। आयुर्वेद की वैज्ञानिकता अत्यन्त प्राचीन और अकाट्य है ।

रसादेव स्त्रिया रक्तं रजःसंज्ञं प्रवर्त्तते ।
तद्वर्षाद् द्वादशादूर्ध्वं याति पञ्चाशतः क्षयम् ॥ ६ ॥

रस से ही स्त्रियों में रजःसंज्ञक रक्त प्रवर्तित होता है । यह रज नामका रक्त ( रजोदर्शन ) बारह वर्ष की आयु के पश्चात् प्रगट होकर पचास वर्ष की आयु के आस-पास नष्ट ( बन्द ) हो जाता है ॥ ६ ॥

विमर्श—रसादेव यहां पर एव शब्द निश्चयात्मक है । जिस तरह मज्जा से शुक्र की उत्पत्ति होती है तद्वत् कोई मज्जा से स्त्रियों में शुक्र की बजाय 'आर्तव' उत्पन्न होता हो ऐसी शङ्का न करे अतः 'रसादेव' लिखा है । इसे रज, आर्तव और पुष्प कहते हैं । निश्चित समय में होने से आर्तव ( ऋतौ भवमार्तवम् ) तथा गर्भरूपी भावी फल का द्योतक होने से पुष्प कहा जाता है । शुद्धम रक्तं पुष्पसंज्ञं गर्भाख्यस्य फलस्य भविष्यतोऽभिव्यञ्जकत्वात् । अंग्रेजी में भी 'आर्त्तव' को पुष्प ( Flower ) कहने की प्रथा है । Menstruation, called also menses, period, monthly flow and flowers. यह रक्तमय स्राव है जो कि स्त्री की युवावस्था के प्रारम्भ तथा गर्भाधान होने का सूचक है। यह प्रतिमास हुआ करता है किन्तु गर्भस्थिति, दुग्धपाना-

वस्था, रक्तगुल्म, रक्ताल्पता आदि स्थिति में बन्द हो जाता है। १२–१४ वर्ष की आयु से ४५–५० वर्ष की आयु तक होता है पश्चात् बन्द हो जाता है इसे-रजोनिवृत्ति मेनोपाज (Menopause) कहते हैं। शीत-प्रधान देशों में देर से होता है। चलचित्र देखने वाली, गन्दे-अश्लील उपन्यास पढ़ने वाली, तेज मिर्च-मसाले तथा अधिक गरिष्ठ और उत्तेजक भोजन करने वाली, एवं अमीर घर की लड़कियों में रजोदर्शन जल्दी होता है। निर्बल और अस्वस्थ में देर से होता है। आर्तव दर्शन के समय से यौवन के अन्य लक्षण जैसे स्तनों, गर्भाशय, योनि का बढ़ना, कामाद्रि पर बालों का उगना, नितम्ब प्रदेश का मोटा होना, चेहरे पर रौनक आना तथा हाव-भाव कटाक्ष, मन्द मुसकान आदि उत्पन्न होते हैं। रजोनिवृत्ति के समय गर्भाशय, योनि, बीजग्रन्थियां तथा स्तन सिकुड़ने लगते हैं। दाढ़ी और मूछ के स्थान पर कुछ बालों का उगना, आवाज बदलना, शरीर का स्थूल या पतला होना, चेहरे पर कर्कशता आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। बीजकोष का अन्तःस्राव बन्द हो कर थायराइड तथा अधिवृक्क का अन्तःस्राव अधिक मात्रा में रक्त में आने से तेज मिजाज, चिड़चिड़ापन, बेचैन, उद्विग्नचित्त तथा कभी कभी कोई स्त्री पागल सी हो जाती है। इसके अतिरिक्त शिरोभ्रम, शरीरकम्प, निद्रानाश, दिल में धड़कन, ऊर्ध्ववात (हिक्का) तथा मृगी आदि उत्पन्न होते देखे गये हैं। प्रतिमास आर्तव निकलने से पहले गर्भाशय की श्लैष्मिक कला में रक्त अधिक उपचित हो जाता है जिससे गर्भाशय कला-मोटी, मृदु और पिलपिली हो जाती है फिर उस कला में से रक्त बाहर निकल आता है। रक्त निकल जाने पर श्लैष्मिक कला सिकुड़ कर पूर्व दशा को प्राप्त होती है। आर्तवरक्त किञ्चित् 'काले रङ्ग का और धारीय होता है। उसमें श्लैष्मिक कला के टुकड़े, गर्भाशय ग्रन्थियों का स्राव और खटिक के लवण आदि होते हैं। प्रतिमास स्राव तीन से ५ दिन तक और तीन या चार छटांक तक होता है। मासेनोपचितं काले धमनीभ्यां तदार्तवम्। ईषत्कृष्णं विगन्धञ्च वायुर्योनिमुखं नयेत्। (सुश्रुत)। मासान्निष्पिच्छदाहार्तिपञ्चरात्रानुबन्धि च। नैवातिबहुलात्यल्पमार्तवं शुद्धमादिशेत्॥ (चरक)। सूक्ष्मकेशप्रतीकाशा बीजरक्तवहाः सिराः। गर्भाशयं पूरयन्ति मासाद्दीनाय कल्पते॥ मासिकधर्म के समय डिम्बग्रन्थि, डिम्बप्रणालियां और योनि अधिक रक्तमय हो जाती हैं। गर्भाशय का परिमाण भी कुछ बढ़ जाता है। आर्तव निकलने के दो चार दिन पहले से तथा जब तक निकलता रहता है उस समय बहुत सी स्त्रियों की मानसिक तथा शारीरिक स्थिति में भी परिवर्तन हो जाता है। आलस्य, अरुचि, कमर, कूल्हों और पेड़ूमें भारीपन हो जाता है। पीनप्रसन्नवदनां प्रक्लिन्नात्ममुखद्विजाम्। नरकामां प्रियकथां स्रस्तकुक्ष्यक्षिमूर्द्धजाम्। स्फुरद्भुजकुचश्रोणिनाभ्यूरुजघनस्फिचाम्। हर्षौत्सुक्यपराञ्चापि विद्यादृतुमतीमिति॥ (सुश्रुत)। आर्तवस्रावकारण–रजःस्राव का घनिष्ठ सम्बन्ध बीजकोष (Overy) के साथ है। बीजकोष में दो रासायनिक पदार्थ उत्पन्न होते हैं। एक ओइस्ट्रिन (Oestrin) और दूसरा प्रोजेस्टिन (Progestin) है। ओइस्ट्रिन के प्रभाव से गर्भाशय की श्लैष्मिकता का नाश हो कर रजःस्राव होता है दूसरा प्रोजेस्टिन गर्भाशय की कला को गर्भग्रहण योग्य बनाता है तथा स्तनों को भी परिपुष्ट करता है। जब गर्भ नहीं रहता तब ओइस्ट्रिन अपना नाशक कार्य करके 'रजःस्राव' करता है। उसके नाशकार्य के पश्चात् प्रोजेस्टिन रचनात्मक कार्य करता है। इस तरह परस्पर विरोधी ये दोनों द्रव्य प्रतिमास नियतसमय में अपने २ प्रभाव द्वारा आर्तव चक्र जारी रखते हैं।

आर्तवं शोणितं त्वाग्नेयमग्नीषोमीयत्वाद् गर्भस्य ॥७॥

यद्यपि रससे ही रज बनता है किन्तु वह अग्निगुण प्रधान होता है रस की सौम्यता उसमें नहीं रहती क्यों कि गर्भ अग्नि और सोम गुण प्रधान होता है ॥ ७ ॥

पाञ्चभौतिकं त्वपरे जीवरक्तमाहुराचार्य्याः ॥ ८ ॥

अन्य आचार्य जीवरक्त (जीवनपोषक रक्त अथवा जीव = चेतनायुक्त रक्त) को पञ्चमहाभूतों के संयोग से युक्त मानते हैं ॥ ८ ॥

विस्रता द्रवता रागः स्पन्दनं लघुता तथा।
भूम्यादीनां गुणा ह्येते दृश्यन्ते चात्र शोणिते ॥ ९ ॥

रक्त में विस्रता-(आमगन्धिता)-पृथिवी का गुण, द्रवता-जल का गुण, राग (लालिमा)-तेज का गुण, स्पन्दन-वायु का गुण तथा लघुता-आकाश का गुण स्पष्ट दिखाई देता है अत एव रक्त पाञ्चभौतिक है ॥ ९ ॥

रसाद्रक्तं ततो मांसं मांसान्मेदः प्रजायते।
मेदसोऽस्थि ततो मज्जा मज्ज्ञः शुक्रं तु जायते ॥ १० ॥

रस से रक्त, रक्त से मांस, मांस से मेद, मेद से अस्थि, अस्थि से मज्जा तथा मज्जा से शुक्र उत्पन्न होता है ॥ १० ॥

विमर्शः—इस श्लोक में रस-रक्तादि धातुओं की उत्पत्ति का क्रम अथवा पोषण क्रम बताया गया है। धातुओं के पोषण के लिये क्षीरदधिन्याय, केदारकुल्यान्याय तथा खले कपोतिकान्याय ऐसे तीन वाद प्रचलित हैं। (१) क्षीरदधिन्याय के अनुसार जैसे समग्र दुग्ध से दधि तथा दधि से मक्खन, मक्खन से घृत और घृत से घृतमण्ड बनता है उसी प्रकार समग्र आहार रस से रक्त और रक्त से मांस आदि क्रम से उत्पन्न होते हैं। अतः इसे 'क्रम परिणाम पक्ष' भी कहते हैं। यह क्रम निम्न श्लोकानुसार है। स्थूलसूक्ष्ममलैः सर्वे भिद्यन्ते धातवस्त्रिधा'। अर्थात्-प्रत्येक धातु के धात्वग्निद्वारा पाक होने पर स्थूल, सूक्ष्म और मल ऐसे ३ भाग हो जाते हैं। स्वः-स्थूलोंऽशः परः सूक्ष्मस्तन्मलं याति तन्मलः। स्वाग्निभिः पच्यमानेषु मलः षट्सु रसादिषु। न शुक्रे पच्यमानेऽपि हेमनीवाक्षये मलः॥ भोजन किये हुये अन्न का पाक होने पर मल रूप में विष्ठा और मूत्र तथा सार भाग रस होता है, इसे पोषक रस या काइल (Chyle) कहते हैं। इस रस का पाचन होने पर स्थूल भाग रस, सूक्ष्म भाग रक्त और मलभाग कफ उत्पन्न होता है। इस स्थूल रस को पोष्यरस या Plasma कहते हैं। इसी तरह रक्त का पाचन होने से स्थूल भाग रक्त, सूक्ष्म भाग मांस तथा मलभाग पित्त बनता है। मांस का पाचन होनेसे स्थूल भाग मांस, सूक्ष्मभाग मेद तथा मलरूप में नासा, कर्ण और नेत्र के मल उत्पन्न होते हैं मेद का पाचन होने से स्थूल भाग मेद, सूक्ष्म भाग अस्थि तथा मल भाग स्वेद बनता है। अस्थि के पाचन से स्थूल भाग अस्थि, सूक्ष्म भाग

मज्जा और मल भाग केश, लोम तथा श्मश्रु उत्पन्न होते हैं। मज्जा के पाचन से स्थूल भाग मज्जा, सूक्ष्म भाग वीर्य तथा मल भाग आखों का कीचड़ और चर्म का स्नेह बनता है। शुक्र के पाचन से स्थूल भाग शुक्र सूक्ष्म भाग ओज बनता है किन्तु मल भाग नहीं बनता है जैसे शुद्ध सोने को तपाने से मल नहीं बनता। वाग्भट में धातुओं के मलों की उत्पत्ति में ओज को शुक्र का मल माना है। कफ पित्त मल खेषु प्रस्वेदो नखरोम च। स्नेहोऽक्षित्वग्विशामोजो धातूना क्रमशो मला ॥ (२) केदारकुल्या न्याय—का मत है कि जैसे जल की नालियों से बगीचे या नहर के जल से खेतका समीपवर्ती भाग सींचा जाता है तत्पश्चात् उसी जल से दूरवर्ती भाग, वैसे ही आहार रस से प्रथम रक्त पोषित होता है पश्चात् मास, मेद आदि। अर्थात् आहार रस प्रथम रक्त में जाता है और रक्त अपने समान भाग को रस से ग्रहण कर लेता है, पश्चात् वही रस मास में जाता है और मास उससे अपने समान अंश को ग्रहण कर लेता है। ऐसे इस पक्ष में आहार रस ही सर्व धातुओं का पोषण करता है। (३) खले कपोतिका न्याय—का मत है कि जैसे खलिहान में कबूतर दूर या समीप के स्थानों से पहुंचते हैं तद्वत् आहार रस भिन्न भिन्न स्रोतसों के द्वारा धातुओं का पोषण शीघ्र या देरी से करता है। प्रथम पक्ष चरक सम्मत है स्रोतसा च यथास्वन धातु पुष्यति धातुना। द्वितीय पक्ष सुश्रुत सम्मत है 'तत्रैषा सर्वधातूना मन्नपानरस प्रीणयिता। तृतीय पक्ष द्वितीय के समान ही है। अरुणदत्त ने सर्वाङ्गसुन्दरी टीका में एक चौथा पक्ष माना है जो एककाल धातुपोषण पक्ष कहलाता है। इसका और डाक्टरी मत की धातुपोषण कल्पना मिलती जुलती है। जो भी हम अन्न खाते हैं उसमें शरीर के धातुओं के पोषण के उपयोगी सर्व पदार्थ रहते हैं। अन्न का पाचकरसों द्वारा पाचन हो कर जो रस बनता है उसका आन्त्रस्थ रसाङ्कुरों तथा सिरा द्वारा शोषण हो कर हृदय में पहुचता है तथा हृदय से उसके सङ्कुचित होने से एक साथ समस्त शरीर में महाधमनी की शाखा-प्रशाखाओं द्वारा पहुंचता है तथा शरीर के ये अङ्ग या धातुए उस रस (रक्तमिश्रित रस) से अपने पोषण योग्य अंश का ग्रहण कर लेते हैं। अष्टाङ्गसंग्रह में यही कल्पना वर्णित है। "एवमन्नरस एव साक्षात् सर्वधातून् अनचिरेव कालभेदेन पुष्णाति। न पुनर्धातवो धात्वन्तरता स्वरूपोपमर्दनेन प्रतिपद्यन्त इति। चरक भी यही मानता है "पुष्यन्ति त्वाहाररसाद्रसरुधिरमासमेदोऽस्थिमज्जशुक्रौ जासि" आयुर्वेद ने रस-रक्तादि सात धातुए मानी हैं किन्तु पाश्चात्यों ने केवल चार ही धातु माने हैं। (१) मासधातु को मस्कुलरटिस्यू (Muscular tissue) कहते हैं। इसमें सङ्कोच और प्रसार करने का गुण है जिससे शरीर में गति होती है। (२) आच्छादकधातु (Epithelial tissue) से शरीर की बाह्य-त्वचा, श्लेष्मलत्वचा तथा आशयों के बाह्य और आन्तरिक आवरण बने हुये हैं। (३) सयोजकधातु (Connective tissue) शरीर के विभिन्न अङ्गों का सयोग और बन्धन करती है इसके रक्त, दन्तकवच, अस्थि, तरुणास्थि, लसीकाधातु (Lymphoid tissue) मेद, स्थितिस्थापक धातु (Elastic tissue), तान्तव धातु (Fibrous tissue) ये उपधातु हैं। रक्त और शुक्र को छोड़कर आयुर्वेदिक धातुओं का इसी में अन्तर्भाव होता है। आयुर्वेद में भी उपधातुए मानी गई हैं। रसात् स्तन्य तथा रक्त-मसृक् कण्डरा शिरा। मासाद्वसा त्वच षट् च मेदस स्नायुसन्धय'। रस से स्तन्य तथा आर्त्तववत्, रक्त से कण्डरा तथा शिराएं, मास से वसा और छ त्वचाएं तथा मेद से स्नायु और सन्धियां ये उपधातुयें होती हैं। वातधातु (Nervous tissue) में मस्तिष्क (Brain), सुषुम्ना (Spinal cord) तथा दोनों से उत्पन्न वात सूत्र (Nerves) इसी धातु से बने हैं। पाश्चात्य लोग शरीर को अनेक प्रकार की सेटों से बना मानते हैं जैसे ईंटों से मकान। आयुर्वेद ने भी शरीर की बनावट में सेल की जगह पर असख्य परमाणु स्वरूप शरीर के अवयव माने हैं 'शरीरावयवास्तु परमाणुभेदेनापरिसख्येया भवन्त्यतिबहुत्वादतिसौक्ष्म्यादतीन्द्रियत्वाच्च। च० शा० अ० ७। प्राचीन समय में ये परमाणु स्वरूप शरीरावयव अतीन्द्रिय थे किन्तु वर्तमान विज्ञान ने 'सूक्ष्मदर्शकयन्त्र' द्वारा इन्हें दृश्य कर दिया है। एक प्रकार के सेल के समूह को जिसका कि विशिष्ट कार्य हो, धातु (Tissue) कहते हैं। इनके चार भेद ऊपर कह दिये हैं।

तत्रैषां सर्वधातूनामन्नपानरस प्रीणयिता ॥ ११ ॥

इन सर्व प्रकार की धातुओं को अन्न और पान से उत्पन्न रस तर्पित करता है ॥ ११ ॥

विमर्श—पाचन से उत्पन्न आहाररस (Chyle) कहा जाता है तथा यह पोषक रस है। रक्त जब सूक्ष्म केशिकाओं में पहुचता है तब केशिकाओं की अत्यन्त सूक्ष्म दीवारों में से यह निकल जाता है इसे पोष्यरस या रक्तरस या प्लाज्मा (Plasma) कहते हैं। इससे अन्य रक्तादि धातुओं का पोषण होता है। तथा इस रक्तरस की क्षीणशक्ति को आहारजन्य रस पूर्ण करता है अत एव आहार रस ही मुख्यतया सर्व धातुओं का पोषक है।

रसज पुरुषं विद्याद्रस रक्षेत्प्रयत्नतः।
अन्नात्पानाच्च मतिमानाचाराच्चाप्यतन्द्रितः ॥ १२ ॥

पुरुष को रस से ही उत्पन्न हुआ समझना चाहिये इस लिये मतिमान मनुष्य सावधान होकर अन्न, पान और आचार पालन से रस की रक्षा करे ॥ १२ ॥

तत्र 'रस' गतौ धातु', अहरहर्गच्छतीत्यतो रसः ॥

गत्यर्थक 'रस' धातु से रस शब्द बना है। रात्रिन्दिव जो गतिशील हो उसे रस कहते हैं ॥ १३ ॥

स खलु त्रीणि त्रीणि कलासहस्राणि पञ्चदश च कला एकैकस्मिन् धाताववतिष्ठते। एवं मासेन रसः शुक्रीभवति स्त्रीणां चार्त्तवम् ॥ १४ ॥

भवति चात्र—

अष्टादशसहस्राणि सङ्ख्या ह्यस्मिन् समुच्चये।
कलानां नवतिं प्रोक्ता स्वतन्त्रपरतन्त्रयो ॥ १५ ॥

यह रस ३०१५ कला तक एक धातु में ठहरता है। इस प्रकार एक महीने में रस पुरुषों में वीर्य तथा स्त्रियों में आर्त्तव के रूप में परिणत होता है इस रस से शुक्र बनने के समुच्चय में इस तंत्र तथा अन्य तन्त्रों के अनुसार १८०९० कला समय लगता है ॥ १४-१५ ॥

विमर्श—सुश्रुत ने रस से शुक्र का निर्माण एक मास में

माना है। भोजन का पाचन होकर आहार रस तथा आहार रस से धातु रस एक ही दिन में पैदा हो जाता है किन्तु फिर प्रत्येक धातु के लिये पांच पांच दिन लगते हैं। शरीर के भीतर के धातु निर्माण की विधि नेत्रों से दृश्य नहीं होने से इस विषय में अनेक मतमतान्तर प्रचलित हैं। किसी के मत से आहार रस द्वारा धातुनिर्माण एक दिन में, कुछ ६ दिन में, कुछ ७ दिन में, कुछ आठ दिन में मानते हैं। केचिदाहुरहोरात्रात् षडहादपरे परे। मासेन याति शुक्रत्वमन्नं पाकक्रमादिभिः॥ (वाग्भटे)। षड्भिः केचिदहोरात्रैः केचित् सप्तभिरेव च। इच्छन्ति मुनयः प्रायो रसस्य परिवर्तनम्॥ (चरके)। आहारोऽग्निपक्वो यः सद्यो रसत्वं नियच्छति। शोणितत्वं तृतीयेऽह्नि चतुर्थे मांसतामपि॥ मेदस्त्वं पञ्चमे षष्ठे त्वस्थित्वं सप्तमे व्रजेत्। मज्जानं शुक्रतामेति दिवसे त्वष्टमे नृणाम्॥ तस्माद्धि पथ्यापथ्याभ्यामाहाराभ्यां नृणां ध्रुवम्। सप्तरात्रेण शुद्ध्यन्ति प्रदुष्यन्ति च धातवः॥ (पाराशरः)। आधुनिक मत से इन धातुओं की उत्पत्ति का निश्चित समय बताना कठिन है किन्तु आवश्यकतानुसार प्रतिदिन इन धातुओं की उत्पत्ति होती रहती है। चरक का भी यही अभिप्राय है। संतत्या भोज्यधातूनां परिवृत्तिस्तु चक्रवत्। अविश्रान्ता समुत्पत्तिर्धातूनां भवति। आधुनिक तथा चरक मत ही प्रशस्त दिखाई देता है तथा आहार-रस शरीर में रक्त के साथ सर्वधातुओं में प्रतिक्षण मौजूद रहता है और कार्य करते रहने से प्रत्येक धातु के सेल जगजग में नष्ट होते रहते हैं तथा उन क्षीण हुये धातु सेलों की पूर्ति रस द्वारा अपने समानांश से प्रतिक्षण हुआ करती है। अतः १ दिन, ६ दिन, ७ दिन या ८ दिन या मास भर का कथन कोई महत्त्व नहीं रखता। स्त्रीणामार्त्तवम्—स्त्रियों में आर्त्तवस्राव एक मास से होता है किन्तु वह आर्त्तव रक्त रस से ही बनता है ऐसा पहले कह आये हैं। यह रजःसंज्ञक रक्त एक मास में तैय्यार होता है ऐसा आधुनिकों का मत नहीं है किन्तु यह रजःस्रुति तथा ओवरी से ओवा (Ova) का उत्सर्ग एक मास से होता है।

**स शब्दार्चिर्जलसन्तानवदणुना विशेषेणानुधावत्येवं शरीरं केवलम्॥ १६॥**

वह रस शब्दसन्तान की तरह तिर्यक्, अर्चि-(अग्नि) सन्तान (पुञ्ज या समूह) की तरह ऊर्ध्वगामी (हविर्भुजश्चोर्ध्वज्वलनं प्रसिद्धम्) तथा जलसन्तान की तरह अधोगामी (अपां निम्नदेशगमनं) होकर समस्त शरीर में अनुधावन (परिभ्रमण) करता रहता है॥ १६॥

विमर्शः—शब्द (ध्वनि), उष्णता और जल जैसे चारों ओर फैलने की क्षमता रखते हैं तद्वत् रस भी सर्वदिशा में जा सकता है। पाश्चात्य शरीरकार्यविज्ञानानुसार यह कार्य Filteration, osmosis, Dialysis और Diffusion इन भौतिक विधियों द्वारा होता है। कुछ टीकाकार अर्चिःसन्तान से रस का धमनीगत प्रवाह, शब्दसन्तान से सिरागत प्रवाह, और जलसन्तान से स्रोतसगत प्रवाह मानते हैं। रसपरिभ्रमण (Blood cerculation) का पता 'हार्वे' नामक वैज्ञानिक ने सन् १६२८ में लगाया था। रस या रक्त का स्थान हृदय है तथा हृदय के सङ्कोच से रक्त बड़े वेग से बृहद्धमनी में प्रवेश कर उसकी विभिन्न शाखाओं द्वारा समस्त शरीर में फैलता है। धमनी से रक्त धमनिका तथा केशिकाओं (Capillaries) में जाता है तथा उनकी दीवारों से प्राणवायु व पोष्य रस चूकर अङ्ग प्रत्यङ्ग पोषित होते हैं। फिर केशिकाओं के मिलने से शिराएं बनती हैं जिनसे रक्त वापस हृदय की ओर आता है और अन्त में अधोगा महाशिरा तथा ऊर्ध्वगा महाशिरा द्वारा नीचे तथा ऊपर गया हुआ रक्त वापस हृदय के दक्षिणालिन्द (R. A.) में आ जाता है। हृदो रसो निःसरति तत एव च सर्वतः। सिराभिर्हृदयं वैति तस्माद् हृत्प्रभवाः सिराः॥ (भेडसंहिता)।

हृदय के दक्षिण निलय से रक्त फेफड़ों में शुद्ध होने जाता है तथा फेफड़ों से वापस सिराओं द्वारा हृदय के वामालिन्द में आकर वामनिलय में होता हुआ बृहद्धमनी में जाकर समस्त शरीर में भ्रमण करता रहता है। एक बार के रक्तपरिभ्रमण में अनुमानतः १५ सेकण्ड लगते हैं। शरीर में चार प्रकार के रक्त परिभ्रमण माने गये हैं। (१) शारीरिक रक्तपरिभ्रमण (General blood Cerculation) (२) फौफ्फुसीन रक्तपरिभ्रमण (Pulmonary blood cerculation) (३) यकृत् रक्तसंवहन (Portal cerculation) (४) वृक्कीय रक्तसंवहन (Renal cerculation)। आयुर्वेद में रक्तशोधक वायु (Oxygen) को प्राणवायु माना है तथा उसका नाभि से हृत्कमलान्तर (हृत्कोष्ठों) में जाना और वहां से कण्ठ द्वारा बाहर निकल कर विष्णुपदामृत (Oxygen) पान (ग्रहण) कर पुनः लौट के अखिल देह को तृप्त करना तथा जठरानल को प्रदीप्त करना माना है। नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम्। कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगतः। प्रीणयन् देहमखिलं जीवयन् जठरानलम्॥ (शार्ङ्गधर) मैंने इस श्लोक में प्रत्यक्ष दृष्ट शारीराधार से निम्न परिवर्तन किया है। देहस्थो दूषितो वायुः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तम्। फुफ्फुसाभ्यां बहिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ आयुर्वेद ने फेफड़ों को उदान वायु का आधार माना है। उदानवायोराधारः फुफ्फुसः प्रोच्यते बुधैः। (शार्ङ्गधर)। यह उदानवायु देह की दूषित कार्बन डायाक्साइड हो सकती है। इसके सिवाय प्राणवाहक दो स्रोतस माने हैं। 'प्राणवहे द्वे तयोर्मूलं हृदयं रसवाहिन्यश्च धमन्यः' इस वर्णन से प्राण (Oxygen) के वाहक दो स्रोतस् हैं। ये दो स्रोतस् दोनों नासारन्ध्र, या दोनों फेफड़ों में जाने को द्विधाविभक्त श्वासनलिका (Trachea), अथवा दोनों फेफड़े, कौन से लिये जांय? तो फेफड़े ही ग्रहण करना अधिक प्रशस्त है क्योंकि इन दोनों का मूल हृदय अथवा हृदय से फेफड़ों में जानेवाली दोनों धमनियां (Pulmonary Arteries) तथा कण्ठनलिका से आनेवाली श्वासनलियां होती हैं। पं० हरिप्रपन्न जी प्राणवह दो स्रोतस् से दोनों फुफ्फुसीय धमनियों को लेते हैं किन्तु ये धमनियां तो हृदय से अशुद्ध रक्त फेफड़ों को लाती हैं अतः प्राणवाहक नहीं हैं इसलिये दोनों फेफड़ों से प्राण (Oxygen) युक्त रक्त को लेकर हृदय की ओर जानेवाली सिराओं का ग्रहण किया जाय तो अधिक युक्तिसङ्गत है क्योंकि ये हृदय से सम्बन्धित होने से इनका मूल हृदय भी हो सकता है तथा प्राणवाहक हैं ही। कुछ टीकाकारों ने प्राण (O) के वाहक दोनों (Bronchii) को ग्रहण किया है किन्तु इनका मूल हृदय होता नहीं अतः प्राणवाहक स्रोतस् दोनों फुफ्फुस अथवा दोनों फुफ्फुसों से जानेवाली सिराएं ही अर्थ

करना अधिक प्रशस्त है। इस तरह आयुर्वेद ने रक्तशुद्धि के साथ फुफ्फुस का सम्बन्ध स्थापित किया है हालां कि स्पष्ट निर्देश नहीं है।

वाजीकरण्यस्त्वोषधयः स्वबलगुणोत्कर्षाद्विरेचनवदुपयुक्ताः शुक्रं शीघ्रं विरेचयन्ति ॥ १७ ॥

वाजीकरण ओषधियां अपने प्रभाव से विरेचक ओषधियों की तरह शुक्र का शीघ्र विरेचन करती हैं ॥ १७ ॥

विमर्शः—प्रथम कह आये हैं कि १ मास में शुक्र बनता है अतः उसका यह अपवाद है कि कुछ ओषधियां पादलेप, स्पर्श आदि प्रभाव से तथा कुछ दुग्ध, घृत आदि स्वगुणोत्कर्ष से एवं माषादि स्वबल तथा स्वगुणोत्कर्ष दोनों कारणों से शीघ्र ही आहार रस से शुक्र का शुक्राशय में विरेचन (प्रादुर्भाव) करती हैं। प्रायः करोत्यहोरात्रात् कर्मान्यदपि भेषजम्। (वाग्भट) किञ्चिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्य गुणेन पाकेन प्रभावेण च किञ्चन॥ रसेन वीर्येण गुणैश्च कर्म द्रव्य विपाकेन च यद्विदध्यात्। सद्योऽन्यथा तत्कुरुते प्रभावाद्धेतोरतस्तत्र न गोचरोऽस्ति॥ (अ० स०)।

यथा हि पुष्पमुकुलस्थो गन्धो न शक्यमिहास्तीति वक्तुमथो नैवा (नैव चा)स्तीति; अथवाऽ(च)स्ति, सतां भावानामभिव्यक्तिरिति कृ(ज्ञा)त्वा, केवलं सौक्ष्म्यान्नाभिव्यज्यते; स एव पुष्पे विवृतपत्रकेशरे कालान्तरेणाभिव्यक्तिं गच्छति; एवं बालानामपि वयःपरिणामाच्छुक्रप्रादुर्भावो भवति, रोमराज्यादयश्च विशेषा नारीणाम्। रजसि चोपचीयमाने शनैः शनैः स्तनगर्भाशययोन्यभिवृद्धिर्भवति ॥ १८ ॥

जैसे पुष्पों के मुकुल (कलिका) में स्थित 'गन्ध है या नहीं'? ऐसा नहीं कहा जा सकता। अथवा 'है' ऐसा कह सकते हैं क्योंकि 'पूर्व से विद्यमान भावों (पदार्थों) की ही अभिव्यक्ति (आविर्भाव) होती है' ऐसा सिद्धान्त है। केवल सूक्ष्म होने के कारण कच्ची कली में गन्ध व्यक्त नहीं होती है किन्तु कुछ समय बीतने पर जब कलिका के पंखुड़ी, पराग विकसित होते हैं तब वही गन्ध प्रकट हो जाती है। इसी प्रकार बालकों में भी अवस्था (आयु) के बढ़ने पर शुक्र का प्रादुर्भाव होता है तथा रोमराजी (डाढ़ी, मूंछ, गुह्याङ्गों के बाल) उत्पन्न होती है एवं स्त्रियों में गुह्याङ्गों पर रोमराजी होने के साथ २ रज के धीरे धीरे सञ्चित होने से स्तन, गर्भाशय (Utarus)) और योनि (Vagina) की वृद्धि होती है ॥ १८ ॥

विमर्शः—स्त्री और पुरुष दोनों जब यौवनावस्था में प्रवेश करते हैं तब उनके शुक्र और रज के उत्पादक अङ्गों में एक विशेष प्रकार का स्राव उत्पन्न होता है जिसे अन्तःस्राव (Internal secretion) कहते हैं। यह स्राव रक्त में मिलकर शरीर के विविधाङ्गों में जाता रहता है जिससे वे अङ्ग प्रबल तथा पुष्ट होते हैं पुरुषों में युवावस्था आने पर स्वर बदल जाता है तथा स्त्रियों की मानसिक दशा में परिवर्तन होकर लज्जा, हाव, भावादि लक्षण प्रगट होते हैं

स एवान्नरसो वृद्धानां जरापरिपक्वशरीरत्वादप्रीणनो भवति ॥ १९ ॥

वही अन्न का रस वृद्ध पुरुषों में बुढ़ापे के कारण शरीर के परिपक्व होने से पुष्टिकारक नहीं होता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—किसी भी उत्पन्न वस्तु की स्थिति रहने की मर्यादा होती है। कोई भी वस्तु कार्य में आते रहने से पुरानी हो जाती है चाहे वह चैतन्य सृष्टि की हो अथवा जड सृष्टि की। इसी तरह शारीरिक या मानसिक कार्य करते रहने से तथा समय के बीतते रहने से शरीर के सेल या परमाणु कार्य करने में शिथिल हो जाते हैं जिससे अन्न का पाचन, रस का ग्रहण और मलों के उत्सर्ग ठीक रूप से नहीं होते हैं। वृद्धावस्था में शरीर की धमनियों में कठिनता उत्पन्न होकर धमनीदार्ढ्य (Arterio sclerosis) हो जाता है जिससे रस सञ्चार शरीर में पूर्ववत् न होने से अङ्ग पोषण रहित होकर मनुष्य को मृत्यु के निकट पहुंचाते हैं। मनुष्य की आयु धमनियों पर निर्भर करती है। (A man is as old as his arteries.

त एते शरीरधारणाद्धातव इत्युच्यन्ते ॥ २० ॥

ये रसादि सात धातु शरीर को धारण करते हैं इसलिये इन्हें धातु कहा जाता है ॥ २० ॥

विमर्शः—'डुधाञ्-धारणपोषणयोः' अर्थात् धारण और पोषण अर्थ की 'डुधाञ्' धातु से धातु शब्द सिद्ध होता है अतः जो शरीर का धारण और पोषण करता हो उस की धातु संज्ञा है। ये सात हैं तथा सिरा, स्नायु, त्वचा, वसा आदि सात उपधातु हैं। शिवदास ने लिखा है कि—धातुशब्दप्रवृत्तिर्धारणपोषणनिमित्तत्वात्, तेन ये शरीरं धारयन्ति धातूंश्च पुष्णन्ति रसादयस्त एव मुख्या धातुशब्दवाच्या न स्तन्यादयः। ते हि शरीरं धारयन्त्येव न तु किञ्चित्पुष्णन्ति। उक्तं हि भोजेन-सिरास्नायुरजःस्तन्यत्वचो गतिविवर्जिताः। धातुभ्यश्चोपजायन्ते तस्मात्ता उपधातवः॥ उपधातुओं की धातुओं से ही उत्पत्ति होती है। जैसे—रसात् स्तन्यं ततो रक्तमसृजः कण्डराः सिराः। मांसाद्वसा त्वचः षट् च मेदसः स्नायुसन्धयः॥ अस्थ्नो दन्तास्तथा मज्ज्ञः केशा ओजश्च सप्तमात्। धातुभ्यश्चोपजायन्ते तस्मात्ता उपधातवः॥ स्तन्यादिक शरीर का धारण अवश्य करते हैं किन्तु पोषण नहीं करते हैं अतएव इन्हें उपधातु माना है किन्तु रसादि शुक्रान्त सात वस्तुओं से शरीर का धारण और पोषण दोनों होता है अतः वे धातु हैं। मांस और शुक्र को छोड़कर शेष पांच धातुएं धारणार्थक दृष्टि से Connective tissue में अन्तर्भूत हो सकती हैं। शुक्र विशिष्ट अङ्गों का स्राव है अतः इसे डाक्टरीमत में धातु नहीं माना है।

तेषां क्षयवृद्धी शोणितनिमित्ते तस्मात्तदधिकृत्य वक्ष्यामः। तत्र, फेनिलमरुणं कृष्णं परुषं तनु शीघ्रगमस्कन्दि च वातेन दुष्टम्। नीलं पीतं हरितं श्यावं विस्रमनिष्टं पिपीलिकामक्षिकाणामस्कन्दि च पित्तदुष्टम्। गैरिकोदकप्रतीकाशं स्निग्धं शीतलं बहलं पिच्छिलं चिरस्रावि मांसपेशीप्रभं च श्लेष्मदुष्टम्। सर्वलक्षणसंयुक्तं काञ्जिकाभं विशेषतो दुर्गन्धि च सन्निपातदुष्टं, पित्तवद्रक्ते-

नातिकृष्णं च द्विदोषलिङ्गं संसृष्टम्। जीवशोणित-मन्यत्र वक्ष्यामः ॥ २१ ॥

इन धातुओं की क्षीणता और वृद्धि रक्त के कारण होती है इसलिये रक्त के विषय में कुछ वर्णन किया जाता है। झागदार, किञ्चिद्रक्तवर्ण, काला, रूखा, पतला, शीघ्र बहने वाला और न जमने वाला रक्त वात से दूषित होता है। नीला, पीला, हरा, काला, विस्र ( आम ) गन्ध वाला तथा चींटियों और मक्खियों के लिये अप्रिय और नहीं जमने वाला पित्त से दूषित होता है। गेरु के पानी के समान तथा चिकना, ठंढा, गाढा, चिपचिपा, मन्दगति से बहने वाला और मांसपेशी के समान दिखाई देने वाला कफ से दूषित होता है। इन तीनों लक्षणों से युक्त तथा काञ्जी के समान एवं अधिक दुर्गन्धि वाला संनिपात से दूषित होता है। रक्तदोष से दूषित रक्त 'पित्तदुष्ट रक्त' के लक्षणों वाला होता है किन्तु वह काला अधिक होता है। दो दोषों के लक्षणों वाला रक्त द्विदोषदुष्ट होता है। जीवशोणित का वर्णन अन्यत्र किया जायगा ॥ २१ ॥

विमर्शः—शरीर के भीतर बहता हुआ रक्त जमता नहीं है किन्तु शरीर से बाहर निकलने के पश्चात् शीघ्र जम जाता है। जमने से घन और द्रव ऐसे दो भाग हो जाते हैं। रक्त जमने के लिये खटिक के लवण ( Calcium salts ), फाईब्रिन और थ्रोम्बिन आवश्यक हैं। खटिक लवण रक्त में ही होता है। थ्रोम्बिन श्वेतकण तथा सूक्ष्मकणों के विनाश से उत्पन्न एक विशेष पदार्थ का खटिक लवण के साथ संयोग होने से उत्पन्न होता है। रक्त जमने में ये तीनों पदार्थ कारण हैं। जीवशोणित—'शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगाश्रय रक्त' को कहते हैं ऐसा डल्हण का मत है। अन्यच्च—यदुष्णोदकप्रक्षालितमपि वस्त्रं रञ्जयति तज्जीवशोणितमवगन्तव्यम्।

इन्द्रगोपकप्रतीकाशमसंहतमविवर्णं च प्रकृतिस्थं जानीयात् ॥ २२ ॥

इन्द्रगोप ( बीरबहूटी ) के समान लालवर्ण वाला, असंहत अर्थात् न बहुत पतला और न अधिक गाढा हो एवं विकृत वर्ण वाला न हो उसे शुद्ध रक्त समझना चाहिये ॥ २२ ॥

विमर्शः—चरकोक्त विशुद्धरक्तलक्षण—तपनीयेन्द्रगोपाभं पद्मालक्तकसन्निभम्। गुञ्जाफलसवर्णञ्च विशुद्धं विद्धि शोणितम्॥ डाक्टरी मत से धमनीगत रक्त शुद्ध माना जाता है तथा उसमें लालिमा का कारण लालरक्तकणस्थ 'हीमोग्लोबिन' है। हीमोग्लोबिन आक्सिजन को ग्रहण करता है जिससे कण अत्यधिक लाल होकर रक्त की लालिमा बढा देते हैं। शुद्ध रक्त न अधिक पतला और न अधिक गाढा होता है। इसका गुरुत्व १०५५ होता है तथा यह अपारदर्शक, स्वाद में कुछ नमकीन, प्रतिक्रिया में क्षारीय तथा एक विशिष्ट गन्ध से युक्त होता है। शरीर में रक्त का कुल प्रमाण शरीर के भार का $\frac{1}{20}$ अंश के लगभग होता है। जैसे यदि किसी के शरीर का भार १ मन बीस सेर हो तो रक्त ३ सेर के लगभग होगा।

विस्राव्याण्यन्यत्र वक्ष्यामः ॥ २३ ॥

विस्राव्य अर्थात् जिन रोगियों का अशुद्ध रक्त निकालना चाहिये उनका वर्णन अविस्राव्यशस्त्रकर्माध्याय में किया जायगा ॥ २३ ॥

अथाविस्राव्याः—सर्वाङ्गशोफः, क्षीणस्य चाम्लभोजननिमित्तः, पाण्डुरोग्यर्शसोदरिशोषिगर्भिणीनां च श्वयथवः ॥ २४ ॥

अब अविस्राव्य ( रक्त निकालने के अयोग्य ) रोगियों को कहते। जिसके सारे शरीर में शोफ हो, क्षीण पुरुष का अम्लपदार्थों के भोजन से उत्पन्न हुये शोथ तथा पाण्डुरोगी, अर्शोरोगी, उदररोगी, शोषरोगी और गर्भिणी स्त्रियों के शोथ में रक्त नहीं निकालना चाहिये ॥ २४ ॥

तत्र शस्त्रविस्रावणं द्विविधं-प्रच्छानं सिराव्यधनं च ॥

शस्त्र द्वारा रक्त का मोक्षण दो तरह से किया जाता है। एक प्रच्छान विधि से तथा दूसरा सिरावेध विधि से ॥ २५ ॥

तत्र, ऋज्वसङ्कीर्णं सूक्ष्मं सममनवगाढमनुत्तानमाशु च शस्त्रं पातयेन्मर्मसिरास्नायुसन्धीनां चानुपघाति ॥ २६ ॥

इन में प्रच्छान सीधा, असंकीर्ण ( एक दूसरेसे से मिला न हो ), बारीक, समान, अधिक गाढा नहीं, अधिक उत्तान भी नहीं हो, ऐसा करना चाहिए। मर्म, सिरा, स्नायु तथा सन्धियों का बचाव करते हुये शीघ्र शस्त्र द्वारा दूषित स्थान पर प्रच्छान करना ( चांचवे लगाना ) चाहिये ॥ २६ ॥

विमर्शः—वाग्भट प्रच्छानविधिः—गात्रं बद्ध्वोपरि दृढं रज्ज्वा पट्टेन वा समम्। स्नायुसन्ध्यस्थिमर्माणि त्यजन् प्रच्छानमाचरेत्॥ अधोदेशप्रविसृतैः पदैरुपरिगामिभिः। न गाढघनतिर्यग्भिर्न पदे पदमाचरेत्॥

तत्र, दुर्दिने दुर्विद्धे शीतवातयोरस्विन्ने भुक्तमात्रे स्कन्दत्वाच्छोणितं न स्रवत्यल्पं वा स्रवति ॥ २७ ॥

दुर्दिन अर्थात् मेघ वर्षा के कारण अन्धेरा होने पर ( मेघच्छन्नेऽह्नि दुर्दिनम् ), सिरा, सन्धि के वैयसर्जन के अनभ्यास-दोष से दुर्वेध होने पर, शीत और वायु के लगने से, स्वेदन कर्म के विना किये तथा तुरन्त भोजन करने के बाद ही प्रच्छान करने पर रक्त स्कन्दित हो ( जम ) जाता है अत एव उसका स्राव होता ही नहीं अथवा अल्प स्रवित होता है ॥ २७ ॥

मदमूर्च्छाश्रमार्तानां वातविण्मूत्रसङ्गिनाम्।
निद्राऽभिभूतभीतानां नृणां नासृक् प्रवर्त्तते ॥२८॥

भांग, गांजा, अफीम आदि के द्वारा उत्पन्न मद, मूर्च्छा तथा श्रम से पीड़ित, अपान वायु, मल और मूत्र के अवरोध वाले तथा निद्रा से व्याप्त और डरे हुये मनुष्यों का रक्त ठीक तरह से नहीं निकलता है ॥ २८ ॥

तद् दुष्टं शोणितमनिर्ह्रियमाणं कण्डूशोफरागदाहपाकवेदना जनयेत् ॥ २९ ॥

उक्त मनुष्यों का दूषित रक्त शरीर से नहीं निकलने पर देह में खुजली, शोफ, लालिमा, जलन, पाक और वेदना उत्पन्न करता है ॥ २९ ॥

अत्युष्णेऽतिस्विन्नेऽतिविद्धेऽज्ञैर्विस्रावितमतिप्रवर्त्तते। तदतिप्रवृत्तं शिरोऽभितापमान्ध्यमधिमन्थतिमिर-

प्रादुर्भावं धातुक्षयमाक्षेपकं पक्षाघातमेकाङ्गविकारं तृष्णादाहौ हिक्कां कासं श्वासं पाण्डुरोगं मरणं चापादयति ॥ ३० ॥

अधिक उष्ण ऋतु या परिस्थिति में, अधिक स्वेदन करने पर, अधिक वेध होने पर तथा अज्ञों द्वारा विस्रावण करने पर रक्त अधिक मात्रा में निकलता है। इस प्रकार से हुआ यह रक्तस्राव का अतियोग शिर का रोग, अन्धता, अधिमन्थ और तिमिर रोग उत्पन्न करता है तथा धातुक्षय, आक्षेपक, पक्षाघात, एकाङ्गघात, तृष्णा, दाह, हिक्का, कास, श्वास, पाण्डुरोग तथा मृत्युजनक होता है ॥ ३० ॥

भवन्ति चात्र—

तस्मान्न शीते नात्युष्णे नास्विन्ने नातितापिते।
यवागूं प्रतिपीतस्य शोणितं मोक्षयेद्भिषक् ॥ ३१ ॥

इसलिये न शीतकाल में, न अधिक गरमी के समय, न ज्यादा स्वेदन करा के और न अधिक तपा कर रक्तमोक्षण करे किन्तु प्रथम रोगी को यवागू पान करा कर पश्चात् रक्तमोक्षण करना चाहिये ॥ ३१ ॥

सम्यग्गत्वा यदा रक्तं स्वयमेवावतिष्ठते।
शुद्धं तदा विजानीयात् सम्यग्विस्रावितं च तत् ॥ ३२ ॥

शोणितमोक्षण से दूषित रक्त ठीक तरह से निकल कर स्वयमेव रक्तबहना बन्द हो जाय तब जाने कि अब शुद्ध रक्त है तथा सम्यग् विस्रावण हो गया है ॥ ३२ ॥

लाघवं वेदनाशान्तिर्व्याधेर्वेगपरिक्षयः।
सम्यग्विस्राविते लिङ्गं प्रसादो मनसस्तथा ॥ ३३ ॥

शरीर में या पीड़ित स्थान में हलकापन की प्रतीति, पीड़ा का शमन होना, रोग की तीव्रता का कम हो जाना तथा मन का प्रसन्न होना ये सम्यग् विस्रावण के लक्षण हैं ॥ ३३ ॥

त्वग्दोषा ग्रन्थयः शोफा रोगाः शोणितजाश्च ये।
रक्तमोक्षणशीलानां न भवन्ति कदाचन ॥ ३४ ॥

जो मनुष्य समय २ पर रक्तमोक्षण कराते रहते हैं उनके त्वग्दोष (अष्टादश कुष्ठ, शीतपित्तोदर्दकोठादि), अपची, कण्ठमाला, गलगण्ड आदि ग्रन्थियों के रोग, शोफरोग तथा दुष्टशोणितजन्य रोग कभी भी उत्पन्न नहीं होते हैं ॥ ३४ ॥

विमर्श—शोणितजन्यरोग—मुखपाकोऽक्षिरागश्च पूतिघ्राणास्यगन्धिता। गुल्मोपकुशवीसर्परक्तपित्तप्रमीलकाः। विद्रधी रक्तमेहश्च प्रदरो वातशोणितम् ॥ वैवर्ण्यमग्निनाशश्च पिपासा गुरुगात्रता। सन्तापश्चातिदौर्बल्यमरुचिः शिरसश्च रुक् ॥ विदाहश्चान्नपानस्य तिक्ताम्लोद्गिरणं क्लमः। क्रोधप्रचुरता बुद्धेः सम्मोहो लवणास्यता ॥ स्वेदः शरीरदौर्गन्ध्यं मदः कम्पः स्वरक्षयः। तन्द्रानिद्रातियोगश्च तमसश्चातिदर्शनम् ॥ कण्ड्वरुःकोठपिडकाकुष्ठचर्मदलादयः। विकाराः सर्व एवैते विज्ञेयाः शोणिताश्रयाः ॥ शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैरुपक्रान्ताश्च ये गदाः। सम्यक् साध्या न सिध्यन्ति रक्तजांस्तान् विभावयेत् ॥ (चरक)।

अथ सम्यगप्रवर्तमाने रक्ते एलाशीतशिवकुष्ठतगरपाठाभद्रदारुविडङ्गचित्रकत्रिकटुकागारधूमहरिद्राऽर्काङ्कुरनक्तमालफलैर्यथालाभं त्रिभिश्चतुर्भिः समस्तैर्वा चूर्णीकृतैर्लवणतैलप्रगाढैर्व्रणमुखमवघर्षयेदेवं सम्यक् प्रवर्तते ॥ ३५ ॥

यदि प्रच्छान करने से रक्त प्रवर्तित न हो तो इलायची, कपूर, कूठ, तगर, पाठा, देवदारु, विडङ्ग, चित्रक, त्रिकटु, रसोई घर का धुआं, हरिद्रा, आक के अङ्कुर और करञ्ज के फल इनमें से यथाप्राप्त तीन, चार अथवा समस्त ओषधियों का चूर्ण करके लवण और तैल मिलाकर उससे व्रणमुख का घर्षण करें। ऐसा करने से रक्त ठीक तरह से प्रवर्तित होता है।

अथातिप्रवृत्ते रोध्रमधुकप्रियङ्गुपत्तङ्गगैरिकसर्जरसरसाञ्जनशाल्मलीपुष्पशङ्खशुक्तिमाषयवगोधूमचूर्णैः शनैः शनैर्व्रणमुखमवचूर्ण्याङ्गुल्यग्रेणावपीडयेत्, सालसर्जार्जुनारिमेदमेषशृङ्गधवधन्वनत्वग्भिर्वा चूर्णिताभिः क्षौमेण वा ध्मापितेन समुद्रफेनलाक्षाचूर्णैर्वा यथोक्तैर्व्रणबन्धनद्रव्यैर्गाढं बध्नीयात्। शीताच्छादनभोजनागारैः शीतैः परिषेकप्रदेहैश्चोपाचरेत्। क्षारेणाग्निना वा दहेद्यथोक्तम्। व्यधनादनन्तरं वा तामेवातिप्रवृत्तां सिरां विध्येत्। काकोल्यादिक्वाथं वा शर्करामधुरं पाययेत्। एणहरिणोरभ्रशशमहिषवराहाणां वा रुधिरं, क्षीरयूषरसैः सुस्निग्धैश्चाश्नीयात्। उपद्रवांश्च यथास्वमुपचरेत् ॥

जब रक्त अधिक निकलने लगे और बंद न होवे तब पठानीलोध, मुलेठी, प्रियङ्गु, पतङ्ग, गेरू, राल, रसौंत, सेमल के फूल, शंख, सीप, उड़द, जौ और गेहूँ इनका चूर्ण बनाकर उससे धीरे धीरे व्रण के मुख को घर्षित कर अङ्गुली के अग्रभाग से दबा देना चाहिये। अथवा साल, राल, अर्जुन, इरिमेद, मेढासिङ्गी, धव और धामन इनकी छाल को पीस कर उससे व्रणमुख पर अवघर्षण करना चाहिये। अथवा क्षौम (रेशमी) वस्त्र को जलाकर उसकी राख से अवचूर्णन करें। किंवा समुद्रफेन या लाक्षाचूर्ण से व्रणमुख पर घर्षण करें, तत्पश्चात् क्षौम, कार्पास आदि व्रणबन्धन द्रव्यों से गाढ़ा बन्धन बाँध देना चाहिये। फिर उस स्थान पर शीतल पदार्थ (कमलपत्र, गीला वस्त्र) से आच्छादन, शीतल (दुग्ध, चावल, शर्करा) भोजन और शीतल मकान में शयन तथा शीतल ओषधियों (चन्दन, ह्रीबेर, खस) का लेप और उन्हीं के क्वाथ से सेचन करना चाहिये। इन उपचारों से भी रक्तस्राव बंद न हो तो क्षार अथवा अग्नि से जलाना चाहिये। अथवा व्यध के अनन्तर उस सिरा का रक्त बंद न हो तो उसी वेधित सिरा का दूसरी जगह पुनर्वेधन करना चाहिये। अथवा काकोल्यादिगण की ओषधियों के क्वाथ को शक्कर तथा शहद से मीठा बनाकर पिलाना चाहिये। अथवा एण (कृष्ण) हरिण या ताम्र हरिण, मेंढा, खरगोश, भैंसा और सूकर इनका ताजा रक्त पिलाना चाहिये। अथवा दुग्ध और मूंग के यूष के साथ स्निग्ध भोजन कराना चाहिये। अन्य जो भी उपद्रव हों उनकी यथाशास्त्र चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ३६ ॥

विमर्श—इस तरह आयुर्वेद में अतिप्रवृत्त रक्त के निरोध के लिये शीतप्रयोग, उष्णप्रयोग, दहन, रक्तरोधक ओषधियों

का प्रयोग, अवपीडन और बन्धन ये ६ स्थानिक उपाय बताये हैं। इनके अतिरिक्त डाक्टरी पद्धति में रक्तस्रुति निवारण के लिये उस स्थान को ऊँचा उठाना जैसे हाथ-पांव के रक्तस्राव में, इससे वहां रक्त प्रवाह कम होकर बन्द होता है। धमनी संदंश ( Arterry forceps ) से सिरा या धमनी को पकड़ कर दबा के थोड़ी देर तक रखना। टांका लगाना या ( Ligatare ) करना इसके लिये , Cat gut , का प्रयोग होता है। अन्त्रं मेषादीनां शुष्कान्त्रं 'तांत' इति ख्यातं शस्त्रच्छेदानन्तरं सूक्ष्मसिरादिबन्धनादिषु युज्यते। रक्तं स्रवन्तीमाकृष्य सन्दंशेन सिरां भिषक् । बद्ध्वा स्नाय्वादिभिर्गाढं व्रणं वस्त्रेण वेष्टयेत् ॥ काकोल्यादिक्वाथ—उक्त बाह्य रक्तरोधक उपाय बताकर अब आभ्यन्तरीय औषधप्रयोग बताते हैं—पित्तदोष में क्षीर, कफदोष में यूष, वातदोष में मांसरस देना यह डल्हण मत है। कुछ लोग 'दीप्ताग्नि में क्षीरभोजन, मध्यमाग्नि में यूष भोजन और मन्दाग्नि में मांसरस देना' अर्थ करते हैं। हरिणादिकरुधिरपान—आयुर्वेद का मत है कि समान द्रव्य से समान द्रव्य की वृद्धि होती है। सर्वेषामेव हि भावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्। एवमेव सर्वधातुगुणानां सामान्ययोगाद् वृद्धिर्विपर्ययाद् ह्रासः। तस्मान्मांसमाप्यायते मांसेन भूयस्तरमन्येभ्यः शरीरधातुभ्यः, तथा लोहितं लोहितेनैव, मेदो मेदसा, वसा वसया, अस्थि तरुणास्थ्ना, मज्जा मज्ज्ञा, शुक्रं शुक्रेण, गर्भस्त्वामगर्भेण। ( चरक )। पाश्चात्य विज्ञान ने महर्षि चरक के वचनों पर श्रद्धा कर अनेक अन्वेषण करके भिन्न २ ग्रन्थियों का अन्तःस्राव तथा रक्त, मांसादि की अनेक ओषधियाँ ( इंजेक्शन ) निकाल कर असाध्य रोगों में आश्चर्यजनक समुन्नति की है किन्तु भारतीय चिकित्सक अहिंसा, आलस्य और अकर्मण्यता की गहरी नींद में सो रहे हैं जिससे देश का लाखों रुपया प्रतिवर्ष विदेशों को जा रहा है। अनेक पाश्चात्य औषधनिर्मापक कम्पनियों ने रक्तस्थ 'हीमोग्लोबीन' के अनेक प्रयोग पीने के लिये बनाये हैं। एक मनुष्य के रक्त को दूसरे अल्प रक्त वाले मनुष्य के शरीर में सिरा द्वारा प्रवेश ( Blood transfusion ) भी करते हैं। घोड़े के रक्त की लसीका ( Serum ) मुख द्वारा अथवा इन्जेक्शन द्वारा रक्तस्राव रोकने में प्रयुक्त होती है रक्तस्राव में हृदयोत्तेजक ओषधियां ( कर्पूर, चन्द्रोदय, कस्तूरी, कोरामीन ) नहीं देनी चाहिये।

भवन्ति चात्र—

धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः सञ्जायतेऽनलः ।
पवनश्च परं कोपं याति तस्मात् प्रयत्नतः ॥ ३७ ॥
तं नातिशीतैर्लघुभिः स्निग्धैः शोणितवर्धनैः ।
ईषदम्लैरनम्लैर्वा भोजनैः समुपाचरेत् ॥ ३८ ॥

रक्त के स्रुत होने पर शरीर की अन्य मांस, मेदआदि धातुएं भी क्षीण हो जाती हैं जिससे उस मनुष्य की अग्नि मन्द हो जाती है तथा वात भी अत्यन्त कुपित हो जाता है इसलिये प्रयत्नपूर्वक उस मनुष्य को न अधिकठण्डे तथा हल्के, स्निग्ध, रक्तवर्द्धक और कुछ खट्टे अथवा अम्लरहित पदार्थों का भोजन कराना चाहिये ॥ ३७-३८ ॥

विमर्शः—वाग्भट का भी ऐसा ही मत है। नात्युष्णशीतं लघु दीपनीयं रक्तेऽपनीते हितमन्नपानम्। तदा शरीरं ह्यनवस्थितासृगग्निर्विशेषादिति रक्षितव्यः ॥ रक्तवर्धक पदार्थों' को ( Haematics या Haematinics कहते हैं। रक्तवृद्धि के लिये लौह के यौगिक जैसे—शिलाजत्वादि लौह, शतमूल्यादि लौह, नवायस लौह तथा लौहयुक्त खाद्यपदार्थ जैसे टमाटर, आंवले का मुरब्बा, पुनर्नवा शाक, आलू, बादाम, अण्डे आदि उत्तम होते हैं। संखिया ( Arsenic ) भी शोणितवर्धक है। इनके अतिरिक्त हीमोग्लोबिन सीरप, हीमोवीन सीरप, हीमोजेन सीरप एवं यकृत् के प्रिपेरेशन हीपेटेक्स, लीवर इक्सट्रेक्टस आदि का प्रयोग उत्तम प्रमाणित हुआ है।

चतुर्विधं यदेतद्धि रुधिरस्य निवारणम्।
सन्धानं स्कन्दनं चैव पाचनं दहनं तथा ॥ ३९ ॥
व्रणं कषायः सन्धत्ते रक्तं स्कन्दयते हिमम् ।
तथा सम्पाचयेद्भस्म दाहः सङ्कोचयेत् सिराः ॥४०॥

रुधिर के अतिस्राव को रोकने के लिये सन्धान, स्कन्दन, पाचन और दहन ये चार प्रकार के उपाय हैं। इनमें कषाय रस वाले द्रव्य—जैसे न्यग्रोध, उदुम्बर, लोध, हरीतकी ये पदार्थ व्रण का सन्धान ( जोड़ या मिलान ) कर रक्तस्राव को रोकते हैं। हिम ( शीतल ) पदार्थ-रक्त को स्कन्दित ( जमाते या गाढ़ा ) करते हैं। रेशम आदि की भस्म-पाचन करती है। दाहकर्म-सिराओं का सङ्कोचन कर रक्तस्राव बन्द करता है ॥ ३९-४० ॥

अस्कन्दमाने रुधिरे सन्धानानि प्रयोजयेत् ।
सन्धाने भ्रश्यमाने तु पाचनैः समुपाचरेत् ॥ ४१ ॥
कल्पैरेतैस्त्रिभिर्वैद्यः प्रयतेत यथाविधिः ।
असिद्धिमत्सु चैतेषु दाहः परम इष्यते ॥ ४२ ॥

शीतोपचार से रक्त का स्कन्दन नहीं होने पर कषायरसप्रधान द्रव्यों द्वारा सन्धान क्रिया करनी चाहिये। सन्धानक्रिया से लाभ न होने पर भस्म द्वारा पाचन क्रिया करनी चाहिये। वैद्य को चाहिये कि प्रथम वह इन तीन विधियों से ही रक्तस्राव को रोकने का प्रयत्न करे। यदि इन विधियों से सिद्धि प्राप्त न हो तब दाहक्रिया द्वारा रक्तस्राव बन्द करना चाहिये ॥ ४१-४२ ॥

विमर्शः—सिरा या धमनी से रक्तस्राव होता हो तो तप्तशलाका द्वारा दाह करे किन्तु समस्त व्रण से अर्थात् सद्गत केशिकाओं से स्राव होता हो तो १२० से १६० फैरन हीट उष्णता वाले जलसे प्रक्षालित करने से रक्तस्राव बन्द हो जाता है। प्रथम प्रकृति स्वयं रक्तस्राव रोकने का कार्य करती है। जिससे प्रथम रक्त बाहर आते ही गाढ़ा होने लगता है तथा थोड़ी देर में थक्का बन कर वाहिनी के मुख को बन्द कर देता है। दूसरा उपाय वाहिनियों की दीवाल संकुचित होकर मुख छोटा हो जाने से रक्त जमने में सहायता होती है। इन दो प्राकृतिक उपायों से लाभ न होने पर चिकित्सा करते हैं। कषायरस रक्त और व्रणस्रावगत अल्ब्यूमीन आदि प्रोटीनों को जमाकर रक्तस्राव बन्द करता है। शीत प्रयोग से रक्तवाहिनियों की दीवालें संकुचित करके तथा दाह अल्ब्यूमिन आदि प्रोटीनों को जमाकर तथा वाहिनियों को सङ्कुचित कर रक्तस्राव बन्द करता है।

शेषदोषे यतो रक्ते न व्याधिरतिवर्त्तते।
सावशेषे ततः स्थेयं न तु कुर्य्यादतिक्रमम् ॥ ४३ ॥

रक्त के अन्दर कुछ दोष शेष रहने पर भी व्याधि अधिक नहीं बढ़ती है अत एव रक्त में कुछ दोष शेष रहने पर रक्तस्राव करना बन्द कर देना चाहिये परन्तु रक्त का अतियोग करना उचित नहीं है ॥ ४३ ॥

विमर्श—शरीर से रक्तस्रुति कराने में रोगी के बल, दोष और शुद्ध रक्त का ध्यान रखना चाहिये। बलदोषप्रमाणाद्वा विशुद्धया रुधिरस्य वा। रुधिरं स्रावयेज्जन्तोराशयं प्रसमीक्ष्य वा। शरीर से ज्यादा से ज्यादा रक्त एक प्रस्थ निकालने का प्रमाण है। पर प्रमाणमिच्छन्ति प्रस्थं शोणितमोक्षणे। वमने च विरेके च तथा शोणितमोक्षणे ॥ अर्धत्रयोदशपलं प्रस्थमाहुर्मनीषिणः ॥ (सुश्रुत)। डाक्टरी मत से भी ज्यादा से ज्यादा ६०० सी. सी (आध ५५ तोले) रक्त निकाल सकते हैं। अतिरक्तस्राव से भयङ्कर रोग तथा मृत्यु तक हो सकती है। अतिस्रुतौ हि मृत्युः स्याद् दारुणा वा चलामयाः। (वाग्भट) रक्तं सशेषदोषन्तु कुर्यादपि विचक्षणः। न चातिप्रस्रुतं कुर्याच्छेषं संशमनैर्जयेत् ॥ (सु० शा०)। हरेच्छृङ्गादिभिः शेषं प्रसादमथवा नयेत्। शीतोपचारपित्तघ्नक्रियाशुद्धिविशोषणैः। दुष्टं रक्तमनुद्रिक्तमेवमेव प्रसादयेत् ॥ (अ० ह०)।

देहस्य रुधिरं मूलं रुधिरेणैव धार्य्यते।
तस्माद्यत्नेन संरक्ष्यं रक्तं जीव इति स्थितिः ॥ ४४ ॥

शरीर का रक्त ही प्रधान पोषक है तथा रक्त ही से शरीर धारित होता है, इस लिये यत्नपूर्वक रक्त की रक्षा करनी चाहिये क्योंकि वास्तव में रक्त ही जीव है ऐसी सब शास्त्रों की स्थिति (राय) है ॥ ४४ ॥

स्रुतरक्तस्य सेकाद्यैः शीतैः प्रकुपितेऽनिले।
शोफं सतोदं कोष्णेन सर्पिषा परिषेचयेत् ॥ ४५ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शोणितवर्णनीयो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

रक्तस्राव के पश्चात् उसे रोकने के लिये शीतल सेक आदि किये जाते हैं, उनसे यदि वायु कुपित होकर सुई चुभोने की सी पीड़ा के साथ २ शोथ हो जाय तो मन्दोष्ण घृत से परिषेचन करना चाहिये ॥ ४५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाव्याख्यायां शोणितवर्णनीयो-नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

## पञ्चदशोऽध्यायः।

अथातो दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से दोष, धातु, मल इनके क्षय और वृद्धि के विशिष्ट ज्ञान कराने वाले अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१-२॥

दोषधातुमलमूलं हि शरीरं, तस्मादेतेषां लक्षणमुच्यमानमुपधारय ॥ ३ ॥

दोष, धातु तथा मल ही शरीर के मूल कारण हैं अत एव इनके लक्षण यहां कहता हूं तुम उन्हें सुन कर धारण करो ॥३॥

विमर्श—दोष शब्द से वात, पित्त और कफ इनका ग्रहण होता है। ये मिथ्या आहार-विहार के सेवन करने से कुपित होकर शरीर को दूषित करते हैं अत इनकी 'दोष' संज्ञा है तथा समप्रमाण में रह कर शरीर को धारण करते हैं अत इनकी 'धातु' संज्ञा भी है। वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः। शरीरदूषणाद्दोषा धातवो देहधारणात् ॥ धातु—जो शरीर का धारण तथा पोषण करते हों उन्हें 'धातु' कहते हैं। 'धातुशब्दप्रवृत्तिः शरीरपोषणनिमित्तत्वात्तत्र ये शरीरं धारयन्ति धातूंश्च पुष्णन्ति रसादयस्त एव मुख्यतया धातुशब्दवाच्याः। रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः सप्त दूष्याः, मलाः—मूत्रशकृत्स्वेदादयोऽपि च ॥ (वाग्भट)। "मलिनीकरणान्मलाः" मूत्र, विष्ठा और स्वेद ये शरीर से नहीं निकलने पर मलिन (रुग्ण) कर देते हैं अत इन्हें 'मल' कहते हैं। आयुर्वेद तथा वेदान्तादि शास्त्रों में मनुष्य शरीर की तुलना वृक्ष के साथ करते हैं। जैसे वृक्ष की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय में मूल (जड़) प्रधान होती है तद्वत् शरीर की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय में दोष, धातु और मल ये तीनों मूलभूत हैं। ऊर्ध्वमूलमधःशाखमृषयः पुरुषं विदुः। मूलप्रहारिणस्तस्माद् रोगान् शीघ्रतरं जयेत् ॥ (वाग्भट)

तत्र, प्रस्पन्दनोद्वहनपूरणविवेकधारणलक्षणो वायुः पञ्चधा प्रविभक्तः शरीरं धारयति ॥ ४ ॥

उन में प्रस्पन्दन, उद्वहन, पूरण, विवेचन और धारण इन पांच कार्यों को करने वाला वायु पांच प्रकार से विभक्त होकर शरीर को धारण करता है ॥ ४ ॥

विमर्श—वायु के पांच भेद हैं। व्यानोदानप्राणसमानापानाः पञ्च भेदाः। प्रस्पन्दन—शरीर का चलना-फिरना 'व्यानकर्म', उद्वहन—श्वास, प्रश्वास, भाषण आदि ज्ञानेन्द्रियार्थों का धारण 'उदान कर्म', पूरण उदर को आहार से भरना 'प्राणवायुकर्म', विवेक-रस, मूत्र और मलों को विभक्त करना 'समानवायुकर्म', धारण-वीर्य, मल, मूत्रादिक का अवेगावस्था में धारण तथा वेगावस्था में उत्सर्ग करना 'अपानवायु का कार्य' है। विशिष्ट वर्णन 'निदानस्थान प्रथमाध्याय' में देखना चाहिये। हृदि प्राणो गुदेऽपानः समानो नाभिमण्डले। उदानः कण्ठदेशस्थो व्यानः सर्वशरीरगः ॥

रागपक्तिओजोमेधोष्मकृत्पित्तं पञ्चधा प्रविभक्तमग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति ॥ ५ ॥

राग, पक्ति, तेज, मेधा और उष्मा को करने वाला पित्त पांच प्रकार से विभक्त होकर अग्नि का कार्य कर के शरीर का अनुग्रह (उपकार) करता है ॥ ५ ॥

विमर्श—आकृत-रस को रक्त में परिवर्तित करने वाला 'रञ्जक पित्त' है। "यत्तु यकृत्प्लीह्नोः पित्तं तस्मिन् रञ्जकोऽग्निरिति संज्ञा स रसस्य रागकृदुक्तः"। आमाशयाश्रयं पित्तं रञ्जकं रसरञ्जनात्। पाचकपित्त, आहार को पचाने वाला 'पाचकपित्त' है। पित्तं पञ्चात्मकं तत्र पक्वामाशयमध्यगम्। पञ्चभूतात्मकत्वेऽपि यत्तैजसगुणोदयात् ॥ त्यक्तद्रवत्वं पाकादिकर्मणाऽनलशब्दितम्। पचत्यन्नं विभजते सारकिट्टौ पृथक् पृथक् ॥ तत्रस्थमेव पित्तानां शेषाणामप्यनुग्रहम्। करोति बलदानेन

पाचकं नाम तत्स्मृतम् ॥ तेजःकृत्—'तेजो दृष्टिरिति ख्यातम्' इसे 'आलोचक पित्त' कहते हैं। मेधाकृत्—बुद्धि को करने वाला या धारणाशक्ति को करने वाला 'धीर्धारणावती मेधा' इसे 'साधक पित्त' कहते हैं। ऊष्मकृत्—शरीर की गरमी रखने वाला 'भ्राजक पित्त' कहलाता है। बुद्धिमेधाभिधानाद्यैरभिप्रेतार्थसाधनात्। साधकं हृद्गतं पित्तं रूपालोचनतः स्मृतम् ॥ दृक्स्थमालोचकं त्वक्स्थं भ्राजकं भ्राजनात्त्वचः। पित्तस्थानानि—नाभिरामाशयः स्वेदो लसीका रुधिरं रसः ॥ दृक् स्पर्शनञ्च पित्तस्य नाभिरत्र विशेषतः। अग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति—जैसे लौकिक अग्नि-दहन, पाचनादि कार्य करती है वैसे शरीरस्थ पित्त अग्नि की तरह भीतर दहन पाचनादि कार्य करता है। विशेष वर्णन इसी स्थान के इक्कीसवें अध्याय में देखना चाहिये।

**सन्धिसंश्लेषणस्नेहनरोपणपूरणबलस्थैर्यकृच्छ्लेष्मा पञ्चधा प्रविभक्त उदककर्मणाऽनुग्रहं करोति ॥ ६ ॥**

सन्धियों में संश्लेषण, शरीर में तथा भोज्यपदार्थों में स्नेहन, व्रणादि का रोपण, अस्थि का या शरीर का पूरण तथा बल और स्थिरता को करने वाला श्लेष्मा पांच प्रकार से विभक्त होकर जल की तरह शरीर का अनुग्रह (उपकार) करता है ॥ ६ ॥

विमर्शः—सन्धिसंश्लेषक श्लेष्मा को 'श्लेष्मक कफ' कहते हैं। सन्धियों में एक प्रकार का द्रव होता है जिसे 'शायनो वियल फ्ल्यूड' कहते हैं। जो कि सन्धि को चिकनी बनाये रखता है तथा उसकी गति में सुविधा उत्पन्न करता है। स्नेहाभ्यक्ते यथा ह्यक्षे चक्रं साधु प्रवर्त्तते। सन्धयः साधु वर्तन्ते संश्लिष्टाः श्लेष्मणा तथा ॥ स्नेहनकारक कफ को 'क्लेदक' कहते हैं, शेष को 'रोपक,' 'तर्पक' और 'अवलम्बक' कहते हैं। स्नेहो बन्धः स्थिरत्वञ्च गौरवं वृषता बलम्। क्षमा धृतिरलोभश्च कफकर्माविकारजम् ॥ (चरक)। श्लेष्मा तु पञ्चधोरःस्थः सत्रिकस्य स्ववीर्यतः। हृदयस्यान्नवीर्याच्च तत्स्थ एवाम्बुकर्मणा ॥ कफधाम्नाञ्च शेषाणां यत्करोत्यवलम्बनम्। अतोऽवलम्बकः श्लेष्मा यस्त्वामाशयसंस्थितः। क्लेदकः सोऽन्नसंघातक्लेदनात् रसबोधनात्। बोधको रसनास्थायी शिरःसंस्थोऽक्षितर्पणात् ॥ तर्पकः सन्धिसंश्लेषात् श्लेष्मकः सन्धिषु स्थितः। श्लेष्मस्थानानि—उरःकण्ठशिरःक्लोमपर्वाण्यामाशयो रसः। मेदो घ्राणञ्च जिह्वा च कफस्य सुतरामुरः ॥ यद्यपि वात, पित्त और कफ ये एक एक ही हैं किन्तु स्थान तथा कार्यभेद से इनके भेद किये गये हैं। 'ते चैते दोषाः प्रत्येकं पञ्चभिः प्रकारैर्भिद्यन्ते। विशिष्टस्थानाश्रयेण क्रियाभेदात्'''यथैकोऽपि देवदत्तो यां यां क्रियां करोति तदनुरूपमेवानेकं पाचकलावकादिनाम लभते (इन्दुः)।

**रसस्तुष्टिं प्रीणनं रक्तपुष्टिं च करोति, रक्तं वर्णप्रसादं मांसपुष्टिं जीवयति च, मांसं शरीरपुष्टिं मेदसश्च, मेदः स्नेहस्वेदौ दृढत्वं पुष्टिमस्थ्नां च, अस्थीनि देहधारणं मज्ज्ञः पुष्टिं च, मज्जा प्रीतिं स्नेहं बलं शुक्रपुष्टिं पूरणमस्थ्नां च करोति शुक्रं धैर्यं च्यवनं प्रीतिं देहबलं हर्षं बीजार्थं च ॥ ७ ॥**

आहारप्रसादजन्य 'रस'-शरीर को प्रसन्न तथा तर्पित करता है एवं रक्त को पुष्ट करता है। 'रक्त'-शरीर के वर्ण का प्रसादन, मांसधातु का पोषण और जीवनदान करता है। 'मांस'-शरीर एवं मेदोधातु की पुष्टि करता है। 'मेद'-शरीर में स्नेहन, स्वेद और दृढ़ता उत्पन्न करता है तथा अस्थि का पोषक है। 'अस्थियां'-देह को धारण करती हैं तथा मज्जा की पुष्टि करती हैं। 'मज्जा'-शरीर में प्रसन्नता, स्निग्धता, बल, शुक्र की पुष्टि और अस्थियों का पूरण करती है। 'शुक्र'-शरीर में धीरता अथवा वीर्यच्युति, प्रसन्नता, बल और प्रहर्ष तथा गर्भोत्पत्ति में बीज का कार्य करता है ॥ ७ ॥

विमर्शः-प्रथम धातु उत्तर धातु का पोषण करती है यह यहां दिखाया है। अस्थियां-जैसे मकान बनाने के पूर्व लोहे, लकड़ी आदि का ढांचा खड़ा कर उसके सहारे मिट्टी या ईंटें जोड़कर मकान खड़ा करते हैं उसी प्रकार अस्थियां देह को धारण करती हैं। अभ्यन्तरगतैः सारैर्यथा तिष्ठन्ति भूरुहाः। अस्थिसारैस्तथा देहा ध्रियन्ते देहिनां तथा ॥ शुक्र-स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगन्धि च। शुक्रमिच्छन्ति केचित्तु तैलक्षौद्रनिभं तथा ॥ (सुश्रुत)। यह दुधिया रङ्ग का, गाढ़ा, लसदार, क्षारीय प्रतिक्रिया वाला द्रव है जो शुक्राशय (Vesicula seminales) अष्ठीलाग्रन्थि (Prostate), शिश्नमूलग्रन्थियां (Cowpers glands), शुक्रप्रणाली या वाहिनी (Vas deferens), लिटर की ग्रन्थियां तथा शुक्रग्रन्थियों के रसों के मिश्रण का नाम 'शुक्र' (Semen) है। बीजार्थं च-शुक्र की 'सूक्ष्मदर्शकयन्त्र' द्वारा परीक्षा करने पर उसमें इधर उधर दौड़ते हुये असंख्य जीव दिखाई देते हैं। इन्हीं के ऊपर गर्भ का धारण निर्भर करता है। शुक्र इन्हीं बीजभागों को पुष्ट करता है। इनकी उत्पत्ति अण्डग्रन्थियों (Testes) में होती है। इन्हें 'शुक्राणु' या 'स्पर्मेटोझोआ' (Spermatozoa) कहते हैं। एक बार के मैथुन में निकले शुक्र में इनकी संख्या २० करोड़ से भी अधिक होती है। प्रत्येक शुक्राणु के तीन अवयव होते हैं। १ मुण्ड, २ मध्य, ३ पूंछ। मुण्ड-मोटा और अण्डाकार होता है। पूंछ-नोकीली होती है। इनकी लम्बाई १/६००० से १/८००० इञ्च तक होती है। सबल शुक्राणु तेजी से दौड़ते हैं। किन्तु निर्बल शुक्राणु सुस्ती से। जो शुक्राणु प्रबल होता है। वही स्त्री बीज (Ova) से मिलकर गर्भधारण कराता है। शेष शुक्राणु इस दौड़ में नष्ट हो जाते हैं। जब शुक्र में शुक्राणु न हों तो उस रोग को (Azo-spermia) तथा दुर्बल हों तो (Oligo spermia) और निश्चल हों तो (Necrospermia) कहते हैं। आजकल के विज्ञान ने पुंबीज (शुक्राणु) तथा स्त्रीबीज (Ova) को परस्पर टेस्ट्यूब में मिलाकर उचित पोषक पदार्थ देकर गर्भोत्पत्ति की है। सगर के ६०००० हजार सन्तानों का तुम्बिका में महर्षियों के तपोबल प्रभाव से उत्पन्न होना प्रसिद्ध है। हमारे पूर्वजों के विज्ञान के संमुख वर्तमान विज्ञान नगण्य सा है किन्तु खेद है कि वह परम्परा यवन तथा विदेशी राजाओं के आक्रमण से नष्ट हो गई।

**पुरीषमुपस्तम्भं वाय्वग्निधारणं च। बस्तिपूरणविक्लेदकृन्मूत्रम्। स्वेदः क्लेदत्वक्सौकुमार्यकृत् ॥ ८ ॥**

पुरीष शरीर का उपस्तम्भ (अवष्टम्भन) तथा वायु और अग्नि को धारण करता है। मूत्र वस्ति (Bladder) को पूरण तथा शरीर में आर्द्रता करता है। स्वेद शरीर में क्लेद तथा त्वचा को सुकुमार करता है ॥ ८ ॥

विमर्श —आंतों के अन्दर कुछ सूक्ष्म मल रहता है जो शरीर को धारण करता है तथा राजयक्ष्मा में एवं दुर्बल रोगी के उस मल की रक्षा करना बताया है। शुक्रायत्तं बलं पुंसां मलायत्तञ्च जीवनम्। तस्माद्यत्नेन संरक्ष्ये यक्ष्मिणो मलरेतसी ॥ सर्वधातुक्षयार्तस्य बलं तस्य हि विड्बलम्।

रक्तलक्षणमार्त्तवं गर्भकृच्च, गर्भो गर्भलक्षणम्, स्तन्यं स्तनयोरापीनत्वजननं जीवनं चेति ॥ ९ ॥

शरीर के साधारण रक्त के समान लक्षणों वाला 'आर्तव रक्त' होता है तथा वह गर्भ की स्थिति करता है। गर्भ-गर्भ के लक्षणों को उत्पन्न करता है। स्तनों में होने वाला दुग्ध स्तनों की पुष्टता करता है तथा बालकों के लिये जीवन देता है ॥ ९ ॥

विमर्शः—गर्भकृच्च-प्राचीनों ने आर्तव के दो भेद माने हैं। एक 'अशुद्धार्तव' है जो कि तीन, पाँच या कचित् सात दिन तक योनि से निकलता रहता है वह शरीर तथा गर्भाशय की शुद्धि करता है। रजः प्रसेकान्नारीणां मासि मासि विशुद्ध्यति। सर्वं शरीरं दोषाश्च ॥ दूसरा 'शुद्धार्त्तव' है जो कि स्त्री-पुरुष समागम के समय निसर्पित होता (निकलता) है। तथा गर्भाधान में भाग लेता है। घृतपिण्डो यथैवाग्निमाश्रितः प्रविलीयते। विसर्पत्यार्त्तवं नार्यास्तथा पुंसां समागमे ॥ इसी धारणा से इसे 'पुष्प' तथा 'स्त्रीबीज' कहा है। 'पुष्पकाले शुचिस्तस्मादपत्यार्थी स्त्रियं व्रजेत्। सूक्ष्मकेशप्रतीकाशा बीजरक्तवहाः सिराः। गर्भाशयं पूरयन्ति मासाद्बीजाय कल्पते ॥ स्त्रीजननेन्द्रियों में गर्भाशय ( Uterus ) के दोनों ओर दो बीजग्रन्थियां या डिम्बग्रन्थियां ( Overies ) होती हैं जो कि दीर्घबन्धनों द्वारा गर्भाशय से बंधी हैं। गर्भाशय के ऊर्ध्वभाग के दोनों पार्श्वों से दो डिम्बवह प्रणालियां या बीजवाहिनियां ( Fallopian tubes ) निकलती हैं जिनके आखिरी सिरे झालरदार होते हैं। इन दोनों डिम्बग्रन्थियों में ७२००० के लगभग 'डिम्ब' होते हैं। प्रत्येक मासिकधर्म के समय एक बीज परिपक्व होकर निकलता है तथा डिम्बवाहिनी के झालरदार हिस्से में अटक कर वाहिनी में होता हुआ गर्भाशय में आता है। यदि इस समय इसका 'शुक्रकीट' के साथ सम्मेलन हो जाय तो गर्भ रह जाता है। इस तरह आर्तव बीजोत्सर्ग करता है, गर्भाशय को शुद्ध करके उसकी कला को गर्भचिपकने योग्य बनाता है। प्रायः यह निश्चित है कि इसी आर्त्तवकाल में गर्भ धारण होता है जिसका समय १६ दिन माना है। ऋतुः स्वाभाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडश स्मृताः। गर्भग्रहणयोग्यस्तु स एव समयः स्मृतः ॥ गर्भलक्षणम्-'तत्र सद्योगृहीतगर्भाया लिङ्गानि-श्रमो ग्लानिः पिपासा सक्थिसदनं शुक्रशोणितयोरवबन्धः, स्फुरणञ्च योनेः। उत्तरकाललक्षणानि-स्तनयोः कृष्णमुखता रोमराज्युद्गमस्तथा। अक्षिपक्ष्माणि चाप्यस्याः सम्मीलयन्ते विशेषतः ॥ अकामतश्छर्दयति गन्धादुद्विजते शुभात्। प्रसेकः सदनं चापि गर्भिण्या लिङ्गमुच्यते ॥

तत्र विधिवत्परिरक्षणं कुर्वीत ॥ १० ॥

प्रकृतिस्थ वातादि दोष, रसरक्तादि धातु तथा मल और स्तन्यादि उपधातुओं की यथाशास्त्रविधि से रक्षा करनी चाहिये ॥ १० ॥

अत ऊर्ध्वमेषां क्षीणलक्षणं वक्ष्यामः-तत्र, वातक्षये मन्दचेष्टताऽल्पवाक्त्वमप्रहर्षो मूढसंज्ञता च। पित्तक्षये मन्दोष्माग्निता निष्प्रभत्वं च। श्लेष्मक्षये रूक्षताऽन्तर्दाह आमाशयेतरश्लेष्माशयशून्यता सन्धिशैथिल्यं तृष्णा दौर्बल्यं प्रजागरणं च ॥ ११ ॥

इसके अनन्तर क्षीण वातादि दोषों के लक्षण कहते हैं-वात के क्षीण होने पर-शरीर की चेष्टाओं का मन्द होना, बोलने की शक्ति अल्प हो जाना, मन की प्रसन्नता का अभाव तथा संज्ञा का अल्प होना ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। पित्त के क्षीण होने पर-शरीर की गरमी और पाचकाग्नि मन्द हो जाती है तथा शरीर प्रभा हीन हो जाता है। श्लेष्मा के क्षीण होने पर-सम्पूर्ण शरीर में रूक्षता, शरीर के भीतरी अङ्गों में दाह तथा आमाशय के अतिरिक्त अन्य श्लेष्मा के आशयों में शून्यता प्रतीत होती है, एवं सन्धियों में शिथिलता, बार बार प्यास लगना, देह में दौर्बल्य एवं निद्रा का न आना ये लक्षण उत्पन्न होते हैं ॥ ११ ॥

विमर्श —प्रभा-शरीर के तेज ( Lustre ) को 'प्रभा' कहते हैं। श्लेष्माश्रयाः—उरःकण्ठशिरःक्लोमपर्वाण्यामाशयो रसः। मेदो घ्राणञ्च जिह्वा च कफस्य सुतरामुरः ॥ क्षीणा जहति स्वं लिङ्गम्। कर्मगः प्राकृताद्वानिर्वृद्धिर्वाऽपि विरोधिनाम्। ( चरक )।

तत्र स्वयोनिवर्धनान्येव प्रतीकारः ॥ १२ ॥

इन दोषों की क्षीणावस्था में इन दोषों की उत्पत्ति को करने वाले द्रव्यों का ही प्रयोग करना ही प्रतीकार या चिकित्सा है ॥ १२ ॥

विमर्शः—'धातवः पुनः शारीराः समानगुणैः समानगुणभूयिष्ठैर्वाऽप्याहारविहारैरभ्यस्यमानैर्वृद्धिं प्राप्नुवन्ति, कर्मापि यद्यस्य धातोर्वृद्धिकरं तत्तदासेव्यम्' ( चरक )। वातक्षये हीनरूक्षैर्नैस्तथान्यैः कटुकादिभिः। पित्तक्षयेऽपि यद्वैरम्लैर्लवणादिभिः ॥ क्षीरादिभिः स्निग्धशीतैः प्रतिकुर्यात् कफक्षये। अन्यच्च—वातक्षये कट्वाम्लक्षार-स्निग्धगुरुशीतानाम्। पित्तक्षयेऽम्ललवणकटुक्षारोष्णतीक्ष्णानाम्। श्लेष्मक्षये स्निग्धगुरुमधुरसान्द्रपिच्छिलानां द्रव्याणाम्। (चरक)।

रसक्षये हृत्पीडाकम्पशून्यतास्तृष्णा च। शोणितक्षये त्वक्पारुष्यमम्लशीतप्रार्थना सिराशैथिल्यं च। मांसक्षये स्फिग्गण्डौष्ठोपस्थोरुवक्षःकक्षापिण्डिकोदरग्रीवाशुष्कता रौक्ष्यतोदौ गात्राणां सदनं धमनीशैथिल्यं च। मेदःक्षये प्लीहाभिवृद्धिः सन्धिशून्यता रौक्ष्यं मेदुरमांसप्रार्थना च। अस्थिक्षयेऽस्थिशूलं दन्तनखभङ्गो रौक्ष्यं च। मज्जक्षयेऽल्पशुक्रता पर्वभेदोऽस्थिनिस्तोदोऽस्थिशून्यता च। शुक्रक्षये मेढ्रवृषणवेदनाऽशक्तिर्मैथुने चिराद्वा प्रसेकः, प्रसेके चाल्परक्तशुक्रदर्शनम् ॥ १३ ॥

रस के क्षीण होने पर—हृदय में पीड़ा, सर्वांङ्ग या हस्तपाद-कम्प, अङ्गों की शून्यता तथा प्यास ये लक्षण होते हैं। रक्त के क्षीण होने पर-त्वचा में कठोरता (खुरदरापन), अम्ल तथा ठण्डे पदार्थों के खाने की इच्छा तथा सिराओं ( धमनियों ) में शिथिलता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। मांस के क्षीण होने पर-

रिफक् ( नितम्बप्रदेश ), कपोल, ओष्ठ, जननेन्द्रिय, ऊरु, वक्षःस्थल, कक्षा, पिण्डिका (जांघ या पिण्डलियां ), उदर और ग्रीवा ये स्थान सूख जाते हैं तथा रूक्षता, सूई चुभोने की सी पीड़ा, शरीर में पीड़ा और धमनियों में शिथिलता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। मेदोधातु की क्षीणता में-प्लीहा की वृद्धि, सन्धियों में शून्यता, रूक्षता और स्निग्ध मांस या मेदस्वी प्राणियों के मांस खाने की इच्छा होती है। अस्थि धातु की क्षीणता में-अस्थियों में शूल, दन्त और नाखूनों का टूटना तथा रूक्षता ये लक्षण पैदा होते हैं। मज्जा की क्षीणता में-शुक्र का कम होना, जोड़ों में भेदन सी पीड़ा, अस्थियों में सूई चुभोने की सी पीड़ा और अस्थिशून्यता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। शुक्र के क्षीण होने पर-मेढ़ ( लिङ्ग ) तथा वृषण में वेदना, मैथुन करने में अशक्ति अथवा मैथुन करने पर भी देरी से वीर्य का निकलना और निकले हुये स्राव में कुछ रक्त तथा शुक्र का दिखाई देना ये लक्षण उत्पन्न होते हैं ॥ १३ ॥

विमर्शः—शुक्रक्षये चरकः—क्षयमपि चोपगच्छति रेतसि मैथुनमारभमानस्य न शुक्रं प्रवर्तते अनिमात्रोपक्षीणरेतस्त्वात्। तथाऽस्य वायुर्व्यायच्छमानस्यैव धमनीरनुप्रविश्य शोणितवाहिनी-स्ताभ्यः शोणितं प्रच्यावयति। तच्छुक्रक्षयादस्य पुनः शुक्रमार्गेण शोणितं प्रवर्तते वातानुसृतलिङ्गम्। ( च० नि० )।

तत्रापि स्वयोनिवर्धनद्रव्योपयोगः प्रतीकारः॥ १४ ॥

धातुओं का क्षय होने पर भी अपनी २ उत्पत्ति को बढ़ाने वाले द्रव्यों का उपयोग करना ही प्रतीकार (चिकित्सा) है ॥१४॥

विमर्शः—धातुक्षय में समानगुण तथा समानगुणभूयिष्ठ द्रव्योपयोग और धातुवृद्धिकर कर्म करना श्रेयस्कर है। मांसं मांसेन, लोहितं लोहितेनैव, मेदो मेदसा, वसा वसया, अस्थि तरुणास्थ्ना, मज्जा मज्ज्ञा, शुक्रं शुक्रेण। समानगुणभूयिष्ठोदाहरणं यथा—शुक्रक्षये क्षीरसर्पिषोरुपयोगो मधुरस्निग्धशीतसमाख्यातानां चापरेषां द्रव्याणाम्। ( चरक )।

पुरीषक्षये हृदयपार्श्वपीडा सशब्दस्य च वायोरूर्ध्वगमनं कुक्षौ सञ्चरणं च। मूत्रक्षये बस्तितोदोऽल्पमूत्रता च। अत्रापि स्वयोनिवर्धनद्रव्याणि प्रतीकारः। स्वेदक्षये स्तब्धरोमकूपता त्वक्शोषः स्पर्शवैगुण्यं स्वेदनाशश्च। तत्राभ्यङ्गः स्वेदोपयोगश्च ॥ १५ ॥

पुरीष ( मल ) के क्षय होने पर-हृदय और पार्श्व में पीड़ा, शब्दयुक्त वायु की ऊपर की ओर गति तथा उदर में वायु का सञ्चार होता है। मूत्रक्षीणता में-बस्ति में सूई चुभोने की सी पीड़ा तथा मूत्र कम आता है। मल और मूत्रक्षय की अवस्था में भी स्वयोनिवर्धक द्रव्यों का उपयोग करना चाहिये। स्वेदक्षय होने पर-रोमकूप स्तब्ध ( बन्द ) हो जाते हैं तथा त्वचा में शुष्कता, स्पर्शज्ञान में विकृति और स्वेदनाश हो जाता है। इस अवस्था में तैलों द्वारा शरीर में अभ्यङ्ग और स्वेदनकर्म करना चाहिये॥

विमर्शः—मूत्रक्षयेऽन्यलक्षणानि-मूत्रक्षये मूत्रकृच्छ्रं मूत्रवैवर्ण्यमेव च। पिपासा बाधते चास्य मुखञ्च परिशुष्यति॥ ( चरक )। मलक्षयलक्षणम्—मलानामतिरूक्षाणां दुर्लक्ष्यं लक्षयेत् क्षयम्। स्वमलायनसंशोषतोदशून्यत्वलाघवैः॥ (वाग्भट)। पुरीषक्षये—कुल्माषमाषकुष्माण्डाजमध्यवशाकधान्याम्लानाम्। मूत्रक्षये पुनरिक्षुरसवारुणीमण्डद्रवमधुराम्ललवणोपक्लेदिनाम्। ( चरक )। स्तब्धरोमकूपता—त्वचा में तैलग्रन्थियां तथा स्वेदग्रन्थियां होती हैं। इनसे त्वचा पर चिकना पदार्थ निकला करता है जिससे त्वचा चिकनी, कोमल और चमकयुक्त रहती है। स्वेदक्षय में रोमकूपों के अवरुद्ध हो जाने से उक्त ग्रन्थियों का चिकना स्राव त्वचा पर नहीं पहुंचने से वह शुष्क हो जाती है। तथा च वाग्भटः—स्वेदे रोमच्युतिः, स्तब्धरोमता, स्फुटनं त्वचः। स्वेदक्षयचिकित्सा-अभ्यङ्गव्यायामव्यवस्वप्ननिवातशरणस्वेदैः। (अ.सं.)।

आर्त्तवक्षये यथोचितकालादर्शनमल्पता वा योनिवेदना च। तत्र संशोधनमाग्नेयानां च द्रव्याणां विधिवदुपयोगः। स्तन्यक्षये स्तनयोर्म्लानता स्तन्यासम्भवोऽल्पता वा। तत्र श्लेष्मवर्धनद्रव्योपयोगः। गर्भक्षये गर्भास्पन्दनमनुन्नतकुक्षिता च। तत्र प्राप्तबस्तिकालायाः क्षीरबस्तिप्रयोगो मेध्यान्नोपयोगश्चेति॥ १६ ॥

स्त्री के आर्तव के क्षीण होने पर-उचित समय पर रजःस्राव नहीं होना तथा होने पर अल्पमात्रा में रज का निकलना तथा योनिवेदना ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। आर्तवक्षय में-विरेचन और उत्तरबस्ति द्वारा संशोधन तथा तिल, उड़द, और सुरा आदि आग्नेय द्रव्यों का यथाविधि प्रयोग करना चाहिये। दुग्ध के क्षय होने पर-स्तनों में ढीलापन या झुर्रियों का पड़ना, दुग्ध का अभाव अथवा अल्प आना आदि लक्षण होते हैं। स्तन्यक्षय रोग में-कफवर्द्धक द्रव्यों जैसे शतावरी, विदारीकन्द, वाराहीकन्द, शतावर का प्रयोग करना चाहिये। गर्भ के क्षीण होने पर-गर्भ के स्पन्दन का अभाव तथा माता की कुक्षि ( उदर ) का उभार नहीं होना आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं। ऐसी स्थिति में गर्भिणी के आठवां मास शुरू हो जाय तो क्षीरबस्ति का प्रयोग तथा मेध्य अन्न का सेवन करना चाहिये ॥ १६ ॥

विमर्शः—आग्नेयद्रव्योपयोगो यथा—मत्स्यकुलत्थाम्लकाञ्जिकतिलमाषसुराहिताः। पाने मूत्रमुदश्वित् दधि शुक्तञ्च भोजने॥ स्तन्यपरिभाषा—रसप्रसादो मधुरः पक्वाहारनिमित्तजः। कृत्स्नदेहात् स्तनौ प्राप्य स्तन्यमित्यभिधीयते॥ गर्भास्पन्दनेन—गर्भस्य स्पन्दनाभावः, ईषत्स्पन्दनं चिरात्स्पन्दनञ्चेति त्रयो भावा गृह्यन्ते। गर्भक्षयचिकित्सा—मेध्यान्नोपयोगः-मेधाय यज्ञाय हितं मेध्यं तदेवान्नं मेध्यान्नं क्षीरसर्पिःशाल्यादिकमित्येव ( हाराणचन्द्रः ), गर्भस्त्वामगर्भमेति चरकः। तथा पक्वानां रसानामामगर्भाणां च गर्भवृद्धिकरः, आमगर्भरसेन चाश्नीयात्, तानेव च तत्र भृष्टान् भक्षयेत्।

अत ऊर्ध्वमतिवृद्धानां दोषधातुमलानां लक्षणं वक्ष्यामः। वृद्धिः पुनरेषां स्वयोनिवर्धनात्युपसेवनाद्भवति॥ १७ ॥

अब इसके पश्चात् अतिवृद्ध वातादि दोष, रसरक्तादि धातु तथा विण्मूत्रादि मलों के लक्षण कहते हैं। इनकी वृद्धि इनकी उत्पत्ति करने वाले द्रव्यों के अधिक सेवन करने से होती है॥ १७॥

तत्र, वातवृद्धौ वाक्पारुष्यं कार्श्यं कार्ष्ण्यं गात्रस्फुरणमुष्णकामिता निद्रानाशोऽल्पबलत्वं गाढवर्चस्त्वं च।

पित्तवृद्धौ पीतावभासता सन्ताप शीतकामित्वमल्पनिद्रता मूर्च्छा बलहानिरिन्द्रियदौर्बल्यं पीतविण्मूत्रनेत्रत्वं च। श्लेष्मवृद्धौ शौक्ल्यं शैत्यं स्थैर्यं गौरवमवसादस्तन्द्रा निद्रा सन्ध्यस्थिविश्लेषश्च ॥ १८ ॥

इनमें से वायु की वृद्धि होने पर—बोलने में कर्कशता, शरीर की कृशता और कालापन तथा अङ्गों में फडकन, उष्ण आहार और विहार की इच्छा, निद्रानाश, बल की अल्पता तथा विष्ठा में गाढापन ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। पित्त की वृद्धि में—त्वचा का पीलापन या उस रोगी को सर्व दृश्यों में पीतिमा का भास होना, देह में सन्ताप, शीत आहार और विहार के सेवन की इच्छा, निद्रा का कम आना, कभी २ मूर्च्छा होना, शरीर के बल की हानि, इन्द्रियों की अर्थग्रहण में दुर्बलता तथा विष्ठा, मूत्र और नेत्रों में पीलापन ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। कफ की वृद्धि में समस्त शरीर अथवा मल और नेत्रपलकों में सफेदी दीखना, शीतल शरीर रहना, देह में स्थिरता भारीपन, शारीरिक और मानसिक अवसाद, ग्लानि, तन्द्रा, निद्रा, सन्धि और अस्थियों में शिथिलता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं ॥ १८ ॥

विमर्श—'निद्रा श्लेष्मतमोभवा' निद्राहेतुस्तम, यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मन क्लमान्विता। विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानव ॥ अन्यच्च—श्लेष्मावृतेषु स्रोतस्सु श्रमादुपरतेषु च। इन्द्रियेषु स्वकर्मभ्यो निद्रा विशति देहिनम् ॥ (अ० स०)। तन्द्रालक्षणम्—इन्द्रियार्थेष्वसम्प्राप्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लम। निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रा विनिर्दिशेत् ॥

रसोऽतिवृद्धो हृदयोत्क्लेदं प्रसेकं चापादयति। रक्तं रक्ताङ्गाक्षितां सिरापूर्णत्वं च। मांसं स्फिग्गण्डौष्ठोपस्थोरुबाहुजङ्घासु वृद्धिं गुरुगात्रतां च। मेदः स्निग्धाङ्गतामुदरपार्श्ववृद्धिं कासश्वासादीन् दौर्गन्ध्यं च। अस्थ्यध्यस्थीन्यधिदन्तांश्च। मज्जा सर्वाङ्गनेत्रगौरवं च। शुक्रं शुक्राश्मरीमतिप्रादुर्भावं च ॥ १९ ॥

रस की अधिक वृद्धि होने से—हृदय में उत्क्लेद (मिचलाहट) तथा मुँह से लार का टपकना ये लक्षण होते हैं। अति वृद्ध रक्त—शरीर के अङ्ग तथा नेत्रों में लालिमा और सिराओं में रक्त की अधिक पूर्ति करता है। अधिक बढा हुआ मांस—नितम्ब, गण्ड (कपोल), ओष्ठ, मूत्रेन्द्रिय, ऊरुप्रदेश, बाहु और जङ्घाओं (पिण्डलिकाओं) में अधिक वृद्धि तथा शरीर में भारीपन पैदा करता है। अधिक बढ़ी हुई मेदोधातु—शरीर में अङ्गों की अधिक स्निग्धता, उदर और पसवाड़ों की वृद्धि, कास, श्वास, शरीर में दुर्गन्धि ये लक्षण उत्पन्न करती है। अधिक वृद्ध अस्थि—अधिकास्थियों तथा अधिदन्तों को उत्पन्न करती है। अतिवृद्ध मज्जा—शरीर के समस्त अङ्ग तथा विशेषकर नेत्रों में गुरुता उत्पन्न करती है। अधिक बढा हुआ शुक्र शुक्राश्मरी तथा वीर्य का अधिक पात करता है ॥१९॥

विमर्श—अध्यस्थि-अधिकमस्थि अध्यस्थि। अस्थियों का स्वाभाविक आकार से मोटा होना इसे Hyper trophy कहते हैं।

पुरीषमाटोपं कुक्षौ शूलं च। मूत्रं मूत्रवृद्धिं मुहुर्मुहुः प्रवृत्तिं बस्तितोदमाध्मानं च। स्वेदस्त्वचो दौर्गन्ध्यं कण्डूं च ॥ २० ॥

अधिक बढी हुई विष्ठा—पेट में आटोप (अफारा) तथा शूल उत्पन्न करती है। अधिक बढा हुआ मूत्र—मूत्रवृद्धि (ज्यादा मात्रा में मूत्र निकलना अथवा Hydrocele), वार वार मूत्र की प्रवृत्ति, वस्ति में सूई चुभोने की सी पीडा और आध्मान इन लक्षणों को पैदा करता है। अधिक मात्रा में वृद्ध स्वेद—त्वचा में दुर्गन्धि और खुजली उत्पन्न करता है ॥ २० ॥

विमर्श—आटोपो गुडगुडाशब्द, आध्मानलक्षणम्—साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम्। आध्मानमिति तं विद्याद्घोरं वातनिरोधजम् ॥ आध्मान को Tympanitis कहते हैं।

आर्त्तवमङ्गमर्दमतिप्रवृत्तिं दौर्गन्ध्यं च। स्तन्यं स्तनयोरापीनत्वं मुहुर्मुहुः प्रवृत्तिं तोदं च। गर्भो जठराभिवृद्धिं स्वेदं च ॥ २१ ॥

आर्तव के अधिक बढ़ने पर—अङ्गों में वेदना, रजःस्राव का अधिक होना और दौर्बल्य उत्पन्न होता है। अधिक वृद्ध दुग्ध स्तनों में स्थूलता, बार २ दुग्ध की प्रवृत्ति तथा स्तनों में सूई चुभोने की सी पीड़ा को करता है। बढता हुआ उदर को बढाता है तथा पसीना पैदा करता है ॥ २१ ॥

तेषां यथास्वं संशोधनं क्षपणं च क्षयादविरुद्धैः क्रियाविशेषैः प्रकुर्वीत ॥ २२ ॥

इन अधिक बढे हुये दोष, धातु और मलों का क्षय से अविरुद्ध यथाविहित विशेष क्रियाओं द्वारा संशोधन तथा क्षपण (ह्रास या संशमन) करना चाहिये ॥ २२ ॥

विमर्श—दोषों की चिकित्सा चरक में भी ऐसे ही है। 'वृद्धा क्षपयितव्या, क्षीणा वर्धयितव्या, समा पालनीया' क्षपणवृद्धस्य तथा क्षपणं कर्तव्यं यथाऽन्यदोषस्य धातोर्वा वृद्धिः क्षयो वा न भवति, (चक्र)। अविरुद्धक्रिया—स्निग्धविरेचनादिभिर्वायु पित्तं क्षौद्रफलत्रिकै। कफं गुडार्द्रकाद्यैश्च क्षयेद्दोषाविरोधिभि ॥

पूर्वः पूर्वोऽतिवृद्धत्वाद्वर्धयेद्धि परं परम्।
तस्मादतिप्रवृद्धानां धातूनां ह्रासनं हितम् ॥ २३ ॥

पूर्व पूर्व धातु अधिक बढने से पर पर धातु को बढाती है इसलिये अति प्रवृद्ध धातुओं का घटाना हितकारी होता है ॥२३॥

विमर्श—वाग्भटेऽपि-पूर्वो वृद्धः परं कुर्याद् वृद्धं क्षीणश्च तद्विधम्। क्षपयेद् बृंहयेच्चापि दोषधातुमलान् भिषक्। यावदवरोगं स्याद्वरो रोगसमन्वित ॥ किन्तु उत्तर वृद्ध धातु अपने पूर्व की धातु को बढाती है। तेन परोऽपि वृद्ध पूर्वं वर्धयति, तथा परोऽपि क्षीणः पूर्वं क्षपयति, तथा पूर्वः क्षीण परं क्षपयति।

बललक्षणं बलक्षयलक्षणं चात ऊर्ध्वमुपदेक्ष्यामः। तत्र रसादीनां शुक्रान्तानां धातूनां यत्परं तेजस्तत् खल्वोजस्तदेव बलमित्युच्यते, स्वशास्त्रसिद्धान्तात् ॥२४॥

अब इसके अनन्तर बललक्षण तथा बलक्षय लक्षण का वर्णन करते हैं—रसादिक तथा शुक्रान्त धातुओं के उत्कृष्ट सार भाग को 'ओज' कहते हैं तथा अपने शास्त्र की परिभाषानुसार उसी का दूसरा नाम 'बल' है ॥ २४ ॥

विमर्शः—वस्तुतस्तु ओज और बल दोनों भिन्न हैं। ओज कारण है तथा बल कार्य है। ओज का रूप, रस और वर्ण होने से वह द्रव्य है किन्तु बल इसका कार्य है। केवल चिकित्सा की दृष्टि से कार्य और कारण में अभेद कर के दोनों को एक ही मान लिया है।

तत्र बलेन स्थिरोपचितमांसता सर्वचेष्टास्वप्रतिघातः स्वरवर्णप्रसादो बाह्यानामाभ्यन्तराणां च करणानामात्मकार्यप्रतिपत्तिर्भवति ॥ २५ ॥

इस बल से मांसधातु स्थिर तथा पुष्ट होती है। मनुष्य सर्व प्रकार के कार्यों को करने में समर्थ होता है तथा उसका स्वर और वर्ण प्रसन्न ( निर्मल ) रहता है एवं बाह्य ( हस्तपादादि ) तथा आभ्यन्तरिक मन, बुद्धि आदि कर्म और ज्ञानेन्द्रियां अपने २ कार्य को करने में उत्तमरूप से प्रवृत्त होती हैं २५

भवन्ति चात्र—

ओजः सोमात्मकं स्निग्धं शुक्लं शीतं स्थिरं सरम् ।
विविक्तं मृदु मृत्स्नं च प्राणायतनमुत्तमम् ॥ २६ ॥
देहः सावयवस्तेन व्याप्तो भवति देहिनाम् ।
तदभावाच्च शीर्यन्ते शरीराणि शरीरिणाम् ॥ २७ ॥

ओज—सोमात्मक ( सौम्य ), स्निग्ध, शुक्ल, शीतवीर्य, स्थिर, प्रसरणशील, विविक्त अर्थात् श्रेष्ठ गुणयुक्त, कोमल, पिच्छिल और प्राणों का उत्तम आधार है। मनुष्यों का सर्व अवयवयुक्त शरीर इस ओज से व्याप्त रहता है। इस ओज का शरीर में अभाव हो जाने से मनुष्यों की देह विशीर्ण ( नष्ट ) हो जाती है ॥ २६-२७ ॥

विमर्शः—चरके ओजवर्णनं यथा—हृदि तिष्ठति यच्छुद्धं रक्तमीषत् सपीतकम् । ओजः शरीरे संख्यातं तन्नाशान्ना विनश्यति ॥ भ्रमरैः फलपुष्पेभ्यो यथा संभ्रियते मधु । तद्वदोजः शरीरेभ्यो गुणैः संभ्रियते नृणाम् ॥ किसी ने ओज को उपधातु माना है—स्वेदो दन्तास्तथा केशास्तथैवौजश्च सप्तमम् । इति धातुमला ह्येवा एते सप्तोपधातवः । वाग्भट ने ओज को शुक्र का मल माना है—कफः पित्तं मलः खेषु प्रस्वेदो नखरोम च । स्नेहोऽक्षित्वग्विषामोजो धातूनां क्रमशो मलाः ॥ ओजका स्थान—सर्व मत से हृदय है तथापि वह रक्त के साथ सारे शरीर में व्याप्त होकर रहता है। हृदयस्थमपि व्यापि तत्परं जीवितास्पदम् । कुछ आचार्यों ने ओज के दो भेद किये हैं, पर और अपर। पर ओज—अष्टबिन्द्वात्मक होता है तथा उसका स्थान हृदय है किन्तु अपरओज—अञ्जलि परिमाणात्मक किंवा अर्धाञ्जलिपरिमाणात्मक होता है तथा वह हृदयाश्रित धमनियों में रहता है। प्राणाश्रयस्यौजसोऽष्टौ बिन्दवो हृदयाश्रयाः । अष्टबिन्दुप्रमाणं तदीषद्रक्तं सपीतकम् ॥ अग्निसोमात्मकत्वेन द्विरूपं वर्णितञ्च तत् ॥ चरके चक्रपाणिः—एतेन द्विविधमोजो दर्शयति, परमपरञ्च । तत्राञ्जलिपरिमाणमपरमल्पप्रमाणन्तु परम् । सति हि परे चापरे चौजसि परस्येति विशेषणं सार्थकं भवति न त्वेकरूपे । अर्धाञ्जलिपरिमितस्यौजसो धमन्य एव हृदयाश्रिताः स्थानम् । तथा प्रमेहेऽर्धाञ्जलिपरिमितमेवौजः क्षीयते नाष्टबिन्दुकम् । अस्य हि किञ्चित्क्षयेऽपि मरणं भवति प्रमेहे त्वोजःक्षये जीवत्येव तावत् । ओजःक्षयलक्षणमपि अर्धाञ्जल्योजःक्षय एव बोद्धव्यम् । ओजः शब्दश्च यद्यपि रसेऽपि वर्तते, यदुक्तं रसश्चौजः संख्यातः

इति, तथापि इह सर्वधातुसारमोजोऽभिधीयते । एतच्चौज उपधातुरूपं केचिदाहुः । धातुर्हि धारणपोषणयोगाद्भवति, ओजस्तु, देहधारकमपि न देहपोषकं तेन नाष्टमो धातुरोजः । केचित्तु शुक्रविशेषमोजः प्राहुः, तच्च न मनः प्रीणाति । ओजसो दशगुणाः—गुरु शीतं मृदु श्लक्ष्णं बहुलं मधुरं स्थिरम् । प्रसन्नं पिच्छिलं स्निग्धमोजो दशगुणं स्मृतम् ॥ पाश्चात्य विद्वानों ने स्वरूप और कार्य के अनुसार ओज को भिन्न भिन्न २ रूप से माना है। नं० १ वृषणसार ( Internal secretion of the testicles ) नं० २ बीजकोषसार ( Internal secretion of the overy ) नं० ३ अष्ठीलासार ( Prostatic secretion) नं० ४ पीयूषग्रन्थिसार (Pitutrine) नं० ५ जीवनीयद्रव्य ( Vitamins ) नं०६ अल्ब्यूमीन ( Albumin ) नं० ७ द्राक्षाशर्करा . Glycogen ).

अभिघातात् क्षयात् कोपाच्छोकाद्ध्यानाच्छ्रमात् क्षुधः।
ओजः सङ्क्षीयते ह्येभ्यो धातुग्रहणनिःसृतम् ।
तेजः समीरितं तस्माद्विस्रंसयति देहिनः ॥ २८ ॥

चोट लगने से, धातुओं के क्षय से, क्रोध करने से तथा शोक, ध्यान ( चिन्तन ) और परिश्रम करने से तथा भूख के कारण ओज का ह्रास होता है। इस तरह वायु से प्रेरित ( समीरित=चलायमान ) तेज ( ओज ) धातुग्रहण स्थान अर्थात् हृदय और धमनियों से निकल कर प्राणियों को अपने प्राकृतिक कार्यों से वञ्चित कर देता है ॥ २८ ॥

विमर्शः—धातवो गृह्यन्ते एभिरिति धातुग्रहणानि वक्ष्यमाणानि स्रोतांसि तेभ्यो निःसृतम् ।

तस्य विस्रंसो व्यापत् क्षय इति लिङ्गानि व्यापन्नस्य भवन्ति । सन्धिविश्लेषो गात्राणां सदनं दोषच्यवनं क्रियाऽसन्निरोधश्च विस्रंसे । स्तब्धगुरुगात्रता वातशोफो वर्णभेदो ग्लानिस्तन्द्रा निद्रा च व्यापन्ने । मूर्च्छा मांसक्षयो मोहः प्रलापो मरणमिति च क्षये ॥

व्यापन्न ( विकृत ) हुए ओज के विस्रंस, व्यापत् और क्षय ये लक्षण होते हैं। विस्रंस में सन्धियों का विश्लेष (Dislocation), शरीर के अङ्गों में पीड़ा, वातादि दोषों का अपने स्थानों से च्यवन ( भ्रष्ट ) होना तथा शारीरिक, मानसिक और वाचिक क्रियाओं का ठीक नहीं होना ये लक्षण होते हैं। ओज की व्यापत् में—शरीर के अङ्गों का निश्चल तथा भारी होना, वातिक शोथ, देह के वर्ण का बदलना, ग्लानि, तन्द्रा और निद्रा ये लक्षण होते हैं। ओज के क्षय में-मूर्च्छा, मांसक्षय, मोह, प्रलाप और मरण तक हो सकता है ॥ २९ ॥

भवन्ति चात्र—

त्रयो दोषा बलस्योक्ता व्यापद्विस्रंसनक्षयाः ।
विश्लेषसादौ गात्राणां दोषविस्रंसनं श्रमः ।
अप्राचुर्यं क्रियाणां च बलविस्रंसलक्षणम् ॥ ३० ॥

व्यापद्, विस्रंस और क्षय ये बल ( ओज ) के तीन दोष कहे गये हैं। अङ्ग या सन्धियों का विश्लेष तथा उनमें पीड़ा, वातादि दोषों का स्थानभ्रष्ट होना, थकान तथा ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय और मल, मूत्र, श्वास, रक्तसंवहन आदि क्रियाओं की प्रवृत्ति न होना ये बलविस्रंस के लक्षण हैं ॥ ३० ॥

गुरुत्वं स्तब्धताऽङ्गेषु ग्लानिर्वर्णस्य भेदनम्।
तन्द्रा निद्रा वातशोफो बलव्यापदि लक्षणम् ॥ ३१ ॥

अङ्गों में भारीपन, स्तब्धता तथा ग्लानता, शरीर के वर्ण में भेद, तन्द्रा, निद्रा और वातिक शोफ ये बलक्षय के लक्षण हैं॥

मूर्च्छा मांसक्षयो मोहः प्रलापोऽज्ञानमेव च।
पूर्वोक्तानि च लिङ्गानि मरणं च बलक्षये ॥ ३२ ॥

मूर्च्छा, मांसक्षय, मोह, प्रलाप, अज्ञान और पूर्वोक्त लक्षण तथा मरण ये बलक्षय के लक्षण हैं ॥ ३२ ॥

तत्र विस्रंसे व्यापन्ने च क्रियाविशेषैरविरुद्धैर्बलमाप्याययेत्। इतरं तु मूढसंज्ञं वर्जयेत् ॥ ३३ ॥

इनमें से विस्रंस और व्यापद् की अवस्थाओं में विशेष क्रियाओं से जो कि शरीर के बल, दोष और अग्नि के विपरीत न हों रोगी के बल को बढ़ाना चाहिये। ओजक्षय के क्षीण संज्ञा वाले रोगी की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ ३३ ॥

विमर्श—क्रियाविशेषैः जीवनीयौषधक्षीररसाद्यस्तत्र भेषजम्।
(वाग्भट)

दोषधातुमलक्षीणो बलक्षीणोऽपि वा नरः।
स्वयोनिवर्धनं यत्तदन्नपानं प्रकाङ्क्षति ॥ ३४ ॥

वातादि दोषों की क्षीणता, रसादि धातुओं की क्षीणता, विण्मूत्रस्वेदादि मलों की क्षीणता तथा बल (ओज) की क्षीणता में रोगी अपनी अपनी उत्पत्ति को करने वाले अन्न और पान की आकांक्षा करता है ॥ ३४ ॥

विमर्श—रसान् मधुरान् इच्छति रूक्षश्च लघु भोजनम्। कषायकटुतिक्तांश्च वातक्षीणोऽभिकाङ्क्षति ॥ स्निग्धमधुरत्वादिपि इष्टं विहर्नि तथा। मधुराम्लक्षारलवणाद् पित्तक्षीणस्तथा दधि ॥ मांस माहिषवाराहमांसं गुरूणि च। श्लेष्मक्षीणोऽभिलषति क्षीरं स्वप्नदधीनि च ॥ इत्थं मांसरसं मधुमधुरपित्तोदकम्। असृक्मांस यवागूश्च रसक्षीणो निकाङ्क्षति॥ इत्यादि, शब्दरीत्या डल्हण टीकायां द्रष्टव्या।

यद्यदाहारजातं तु क्षीणः प्रार्थयते नरः।
तस्य तस्य स लाभे तु तं तं क्षयमपोहति ॥ ३५ ॥

क्षीण मनुष्य जिस जिस आहार की आकांक्षा करे उस उस प्रकार के आहार समुदाय के प्राप्त हो जाने से उसी क्षय का नाश हो जाता है ॥ ३५ ॥

यस्य धातुक्षयाद्वायुः संज्ञां कर्म च नाशयेत्।
प्रक्षीणं च बलं यस्य नासौ शक्यश्चिकित्सितुम् ॥३६॥

जिस रोगी के धातुक्षय होने से वायु कुपित होकर संज्ञा तथा शारीरिक क्रियाओं को नष्ट कर देती है और जिस रोगी का शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक बल नष्ट हो गया हो उसकी चिकित्सा करना शक्य नहीं है ॥ ३६ ॥

रसनिमित्तमेव स्थौल्यं कार्श्यं च। तत्र श्लेष्मलाहारसेविनोऽध्यशनशीलस्याव्यायामिनो दिवास्वप्नरतस्य चाम एवान्नरसो मधुरतरश्च शरीरमनुक्रामन्नतिस्नेहान्मेदो जनयति। तदतिस्थौल्यमापादयति। तमतिस्थूलं क्षुद्रश्वासपिपासाक्षुत्स्वप्नस्वेदगात्रदौर्गन्ध्यक्रथनगात्रसादगद्गदत्वानि क्षिप्रमेवाविशन्ति, सौकुमार्यान्मेदसः सर्वक्रियास्वसमर्थः, कफमेदोनिरुद्धमार्गत्वाच्चाल्पव्यवायो भवति, आवृतमार्गत्वादेव शेषा धातवो नाप्यायन्तेऽत्यर्थमतोऽल्पप्राणो भवति, प्रमेहपिडकाज्वरभगन्दरविद्रधिवातविकाराणामन्यतमं प्राप्य पञ्चत्वमुपयाति। सर्वे एव चास्य रोगा बलवन्तो भवन्त्यावृतमार्गत्वात् स्रोतसाम्, अतस्तस्योत्पत्तिहेतुं परिहरेत् ॥३७॥

आहार रस के कारण ही मनुष्य में स्थूलता तथा कृशता उत्पन्न होती है। कफवर्द्धक आहार सेवन करने वाले, अध्यशन (भोजन के ऊपर भोजन) करने वाले, व्यायाम नहीं करने वाले तथा दिन में शयन करने का स्वभाव वाले मनुष्य का ठीक तरह से नहीं पचा हुआ अधिक मधुर आमरस समग्र शरीर में भ्रमण करता हुआ अतिस्निग्ध होने से मेदो धातु को उत्पन्न करता है तथा वह उत्पन्न मेदोधातु शरीर को अधिक स्थूल बना देती है। इस तरह अधिक स्थूल हुये मनुष्य में क्षुद्रश्वास, पिपासा, क्षुधाधिक्य, निद्रा, स्वेद, शरीर में दुर्गन्धि, सहसा श्वास का रुक जाना, अङ्गों की पीड़ा या थकान और गद्गद वाक् (अव्यक्तवचन) ये लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। मेदोधातु के सुकुमार होने से वह मनुष्य सर्वप्रकार की शारीरिक चेष्टाओं (क्रियाओं) में असमर्थ हो जाता है। कफ और मेदोधातु से शुक्रवह स्रोतसों के निरुद्ध हो जाने से स्त्री-सम्भोग करने में अधिक समर्थ नहीं होता है तथा अन्य रसादिवाहक स्रोतसों के मार्ग भी आवृत (घिरे हुये) हो जाने से शेष उत्तरोत्तर धातुएं अधिक पुष्ट नहीं होती हैं जिससे यह रोगी अल्प जीवनशक्ति वाला हो जाता है। जीवन शक्ति व्याधिक्षमता (Immunity) के अल्प हो जाने से वह व्यक्ति प्रमेह, प्रमेहपिडका, ज्वर, भगन्दर, विद्रधि और वातविकार इन रोगों में से किसी एक रोग को प्राप्त कर मृत्यु को प्राप्त होता है। मेद से रसादिवाहक स्रोतसों के मार्ग अवरुद्ध होने से प्रायः सभी रोग बलवान् होते हैं इसलिये मेदोधातु को बढ़ाने वाले सभी आहार-विहार आदि कारणों का परित्याग कर देना चाहिये ॥ ३७ ॥

विमर्श—अध्यशनलक्षणम्—'भुक्तस्योपरि भोजनमध्यशनम्' किंवा—अजीर्णे भुज्यते यत्तु तदध्यशनमुच्यते। क्रथनलक्षणम्—श्वासरोधो हि गाढत्वात् स क्राथः क्रथनश्च तत्। क्षुद्रश्वासलक्षणम्— किञ्चिदायासमात्रस्य यस्य श्वासः प्रवर्तते। नियम्यस्वैति शान्तिश्च स क्षुद्र इतिसंज्ञितः ॥ अतिस्थौल्यस्याष्टौ दोषाः—अतिस्थूलस्य तावदायुषो ह्रासो जवोपरोधः कृच्छ्रव्यवायता, दौर्बल्यं, दौर्गन्ध्यं स्वेदाबाधः, क्षुदतिमात्रं पिपासातियोगश्चेति भवन्त्यष्टौ दोषाः।

उत्पन्ने तु शिलाजतुगुग्गुलुगोमूत्रत्रिफलालोहरजोरसाञ्जनमधुयवमुद्गकोरदूषकश्यामाकोद्दालकादीनां विरूक्षणच्छेदनीयानां द्रव्याणां विधिवदुपयोगो व्यायामो लेखनबस्त्युपयोगश्चेति ॥ ३८ ॥

अतिस्थौल्य रोग के उत्पन्न हो जाने पर शुद्ध शिलाजीत, शुद्ध गुग्गुलु, गोमूत्र, त्रिफलाचूर्ण, लौहभस्म, रसाञ्जन, शहद, यव, मूंग, कोरदूषक (कोदोधान), श्यामाक, उद्दालक (क्षुद्र)

आदि विरूक्षण और छेदनीय पदार्थों का यथाविधि सेवन करना चाहिये तथा व्यायाम और लेखन वस्ति का प्रयोग करना हितकर है ॥ ३८ ॥

विमर्शः—रसाञ्जनपरिचयः—दार्वीक्वाथसमं क्षीरं पादं पक्त्वा यदा घनम् । तदा रसाञ्जनं ख्यातं नेत्रयोः परमं हितम् ॥ अन्यच्च—रसगर्भं रसाञ्जनम् । 'उद्दालकान्नं विरूक्षणीयानाम्' (चरक)। छेदनलक्षणं यथा—श्लिष्टान् कफादिकान् दोषानुन्मूलयति यद्बलात् । छेदनं तद्यथा क्षारा मरिचानि शिलाजतु ॥ (शार्ङ्गधर)। लेखनबस्तिपरिचयः—त्रिफलाक्वाथगोमूत्रक्षौद्रक्षारसमन्विताः । ऊषकादिप्रतीवापा बस्तयो लेखनाः स्मृताः ॥ चरके स्थौल्यहराः सामान्योपायाः—गुरु चापतर्पणं श्रेष्ठं स्थूलानां कर्षणं प्रति । वातघ्नान्यन्नपानानि श्लेष्ममेदोहराणि च ॥ रूक्षोष्णा बस्तयस्तीक्ष्णा रूक्षाण्युद्वर्तनानि च । प्रजागरं व्यवायञ्च व्यायामं चिन्तनानि च ॥ स्थौल्यमिच्छन् परित्यक्तुं क्रमेणाभिप्रवर्धयेत् ॥ ध्यानमनित्यो जीर्णाशी यवगोधूमभोजनः । सन्तर्पणकृतैर्दोषैः स्थौल्यं मुक्त्वा विमुच्यते ॥

तत्र पुनर्वातलाहारसेविनोऽतिव्यायामव्यवायाध्ययनभयशोकध्यानरात्रिजागरणपिपासाक्षुत्कषायाल्पाशनप्रभृतिभिरुपशोषितो रसधातुः शरीरमननुक्रामन्नल्पत्वान्न प्रीणाति, तस्मादतिकार्श्यं भवति, सोऽतिकृशः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवातवर्षभारादानेष्वसहिष्णुर्वातरोगप्रायोऽल्पप्राणश्च क्रियासु भवति, श्वासकासशोषप्लीहोदराग्निसादगुल्मरक्तपित्तानामन्यतममासाद्य मरणमुपयाति । सर्व एव चास्य रोगा बलवन्तो भवन्त्यल्पप्राणत्वात् । अतस्तस्योत्पत्तिहेतुं परिहरेत् ॥३९॥

वातवर्द्धक द्रव्यों का भोजन करने वाले, व्यायाम, स्त्रीसम्भोग, अध्ययन, भय, चिन्ता, ध्यान, रात में जागना, प्यास, क्षुधा, कषायरस और थोड़ा भोजन इत्यादि कारणों से उपशोषित रस धातु शरीर में पूर्ण रूप से भ्रमण नहीं करती है तथा अल्पप्रमाण में होने से शरीर को पुष्ट नहीं करती है जिससे उस मनुष्य का शरीर अत्यन्त कृश हो जाता है। वह अत्यन्त कृश मनुष्य—क्षुधा, पिपासा, शीत, उष्ण, वायु, वर्षा और भारवहन में असमर्थ होकर वातरोगों से प्रायः पीड़ित तथा सर्व प्रकार के कार्यों में अल्पशक्ति वाला हो जाता है। इस प्रकार का मनुष्य—श्वास, कास, शोष, प्लीहावृद्धि, उदरवृद्धि, अग्निमान्द्य, गुल्म, रक्तपित्त इनमें से किसी एक रोग को प्राप्त कर मर जाता है। उसकी प्राणशक्ति (Immunity) अल्प होने से सर्व प्रकार के रोग बलवान् होते हैं इसलिये शरीर को कृश करने वाले आहार-विहारादि कारणों का परित्याग कर देना चहिये ॥ ३९ ॥

उत्पन्ने तु पयस्याऽश्वगन्धाविदारिगन्धाशतावरीबलाऽतिबलानागबलानां मधुराणामन्यासां चौषधीनामुपयोगः, क्षीरदधिघृतमांसशालिषष्टिकयवगोधूमानां च, दिवास्वप्नब्रह्मचर्याव्यायामबृंहणबस्त्युपयोगश्चेति ॥

कार्श्य रोग उत्पन्न हो जाने पर—क्षीरकाकोली, अश्वगन्ध, विदारीकन्द, शतावर, खिरेंटी, अतिबला, नागबला तथा अन्य मधुर रस वाली ओषधियों का प्रयोग करना चाहिये। इनके अतिरिक्त दुग्ध, दही, घी, मांस, शाली और सांठी चांवल, जौ, गेहूं इनका सेवन तथा दिन में शयन, ब्रह्मचर्य, व्यायाम और बृंहण (बलवर्द्धक) वस्ति का उपयोग करना चाहिये ॥४०॥

विमर्शः—चरक में सद्यःक्षीण तथा चिरक्षीण ऐसे कृश के दो भेद कर चिकित्सोपदेश किया है। तेषां सन्तर्पणं तज्ज्ञैः पुनराख्यातमौषधम् । यत्सद्यत्वे समर्थं स्यादभ्यासे वा तदिष्यते ॥ सद्यःक्षीणो हि सद्यो वै तर्पणेनोपचीयते । नर्ते सन्तर्पणाभ्यासाच्चिरक्षीणस्तु पुष्यति ॥ देहाग्निदोषभैषज्यमात्राकालानुवर्तिना । कार्यमत्वरमाणेन भेषजं चिरदुर्बले ॥ हिता मांसरसास्तस्मै पयांसि च घृतानि च । स्नानानि बस्तयोऽभ्यङ्गास्तर्पणास्तर्पणाश्च ये ॥ स्वप्नो हर्षः सुखा शय्या मनसो निर्वृतिः शमः । नवान्नानि नवं मद्यं ग्राम्यानूपौदका रसाः ॥ स्निग्धमुद्वर्तनं स्नानं गन्धमाल्यनिषेवणम् । शुक्लवासो यथाकालं दोषाणामवसेचनम् ॥ रसायनानां वृष्याणां योगानामुपसेवनम् । हत्वाऽतिकार्श्यमाधत्ते नृणामुपचयं परम् ॥ अचिन्तनाच्च कार्याणां ध्रुवं सन्तर्पणेन च । स्वप्नप्रसङ्गाच्च नरो वराह इव पुष्यति ॥ बृंहणवस्तिः—बृंहणद्रव्यतः क्वाथैस्तत्कल्कस्नेहसैन्धवैः । युक्ताः रसजप्रमथिना बस्तयो बृंहणा मताः ॥

यः पुनरुभयसाधारणान्यासेवेत तस्यान्नरसः शरीरमनुक्रामन् समान् धातूनुपचिनोति, समधातुत्वान्मध्यशरीरो भवति सर्वक्रियासु समर्थः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवर्षातपसहो बलवांश्च । स सततमनुपालयितव्य इति ॥ ४१ ॥

जो मनुष्य दोनों प्रकार के साधारण द्रव्य अर्थात् न अधिक रूक्ष (वातवर्द्धक) तथा न अधिक बृंहण (कफवर्द्धक) द्रव्यों का सेवन करता हो उसका अन्नरस शरीर में परिभ्रमण करता हुआ समान मात्रा में धातुओं का वृद्धि या पोषण करता है तथा समधातु होने से मध्य शरीर वाला तथा सर्व प्रकार की चेष्टाओं (कार्यों) के करने में समर्थ होता है एवं क्षुधा, पिपासा, शीत, उष्ण, वर्षा और धूप को सहन करने वाला तथा बलवान् होता है। ऐसे मध्यशरीरी मनुष्य का हितकारक आहार-विहार द्वारा सदा रक्षण करना चाहिये ॥ ४१ ॥

विमर्शः—रक्षणं चैव मध्यस्य कुर्वीत सततं भिषक् । (सु०)। दिनचर्यां निशाचर्यामृतुचर्यां यथोदिताम् । आचरन् पुरुषः स्वस्थः सदा तिष्ठति नान्यथा ॥

भवन्ति चात्र—

अत्यन्तगर्हितावेतौ सदा स्थूलकृशौ नरौ ।
श्रेष्ठो मध्यशरीरस्तु कृशः स्थूलात्तु पूजितः ॥ ४२ ॥

अधिक स्थूल और अधिक कृश मनुष्य सदा अति गर्हित माने गये हैं किन्तु मध्यशरीर का मनुष्य श्रेष्ठ है। इन दोनों में भी स्थूल की अपेक्षा कृश मनुष्य अच्छा होता है ॥ ४२ ॥

विमर्शः—यद्यपि उक्त दोनों प्रकार के मनुष्य सदा रोग ग्रस्त होने से गर्हित माने गये हैं। सततव्याधितावेतावतिस्थूलकृशौ नरौ । सततं चोपचर्यौ हि कर्षणैर्बृंहणैरपि ॥ (चरक)। किन्तु कृश की अपेक्षा स्थूल निन्दित है क्योंकि इसकी चिकित्सा विरुद्धोपक्रम होने से कठिन है। जैसे यदि लंघन का प्रयोग

करें तो मेद शान्त होगा परन्तु वात और अग्नि बढ़ जाती है और यदि बृंहण का उपयोग करें तो वात तथा अग्नि शान्त होंगे किन्तु मेदोधातु बढ़ जायगा। स्थौल्यकार्श्ये वर कार्श्यं समोपकरणौ हि तौ। यद्युभौ व्याधिरागच्छेत् स्थूलमेवातिपीडयेत्। (चरक)। कार्श्यमेव वर स्थौल्याद्धि स्थूलस्य भेषजम्। बृंहणं लङ्घनं नालमतिमेदोऽग्निवातजित्॥ मधुरस्निग्धसौहित्यैर्यत्सौख्येन च नश्यति। क्रशिमा स्थविमाऽत्यन्त विपरीतनिषेवणे॥(अ० सं०)।

दोषः प्रकुपितो धातून् क्षपयत्यात्मतेजसा।
इद्धः स्वतेजसा वह्निरुखागतमिवोदकम्॥ ४३॥

मिथ्या आहार-विहारादि से कुपित दोष अपनी शक्ति से रसरक्तादि धातुओं को नाश कर देता है जैसे कि इन्धनादि से बढ़ी हुई चूल्हे की अग्नि अपने तेज से उखा (स्थाली) के जल को नष्ट कर देती है॥ ४३॥

वैलक्षण्याच्छरीराणामस्थायित्वात् तथैव च।
दोषधातुमलानां तु परिमाणं न विद्यते॥ ४४॥

प्रत्येक मनुष्य के शरीर की हर एक बातों में भिन्नता होने से एवं अस्थायी होने से वातादि दोष, रसादि धातु और विण्मूत्रादि मलों का निश्चित परिमाण (तौल) नहीं हो सकता है॥ ४४॥

विमर्श—वातादि प्रकृति, रक्तादिसार, संहनन, ऊंचाई, मोटाई, वय और भारादिसहन में प्रत्येक मनुष्यों के प्रमाण में वैलक्षण्य होता है। चरक ने यद्यपि शरीर के दोषधातुओं का प्रमाण लिखा है किन्तु वह प्रायिक है, उसमें घट-बढ़ होती रहती है। दशोदकस्याञ्जलय, नवाञ्जलय पूर्वस्याहारपरिणाम धातो, अष्टौ शोणितस्य, सप्त पुरीषस्य, षट् श्लेष्मण, पञ्च पित्तस्य, चत्वारो मूत्रस्य, त्रयो वसाया, द्वौ मेदस, एको मज्जाया, मस्तिष्कस्यार्धाञ्जलि, शुक्रस्य तावदेव प्रमाण, तावदेव श्लैष्मिकस्यौजस इति। (च० शा० अ० ७)। तत्तर प्रमाणमभिप्रेयम्। तच्च वृद्धिह्रासयोगित्वर्यमेव। ते सर्वे एव धातवो मलाख्या प्रसादाख्याश्च रसमलाभ्यां पुष्यन्त स्वमानमनुवर्तन्ते यथावय शरीरम्। (च० सू० अ० २८)।

एषां समत्वं यच्चापि भिषग्भिरवधार्यते।
न तत् स्वास्थ्यादृते शक्यं वक्तुमन्येन हेतुना॥ ४५॥

वैद्यों के द्वारा दोष, धातु और मलों की समता का जो वर्णन किया जाता है उसका स्वास्थ्य के सिवाय अन्य किसी हेतु से दिखाया जाना या कहा जाना अशक्य है॥ ४५॥

विमर्श—जिस तरह पाश्चात्यों ने स्वस्थ पुरुष के शरीर का तापक्रम, नाड़ी की गति, श्वाससंख्या, रक्त का भार (Blood pressur), मूत्र की क्षारीयता, आपेक्षिक गुरुत्व आदि निश्चित लिखकर स्वस्थ के पहचान का निश्चित स्टैण्डर्ड कायम किया है तद्वत् वैद्यशास्त्र में स्वास्थ्यलक्षणों के सिवाय आरोग्यता या स्वस्थता का दर्शक अन्य नापतौल बाट-बटखरे नहीं हैं। रोगस्तु दोषवैषम्य दोषसाम्यमरोगता। विकारो धातु वैषम्य साम्य प्रकृतिरुच्यते। सुखाना कारण समः।

दोषादीनां त्वसमतामनुमानेन लक्षयेत्।
अप्रसन्नेन्द्रियं वीक्ष्य पुरुषं कुशलो भिषक्॥ ४६॥

कुशल वैद्य मनुष्य को अप्रसन्नेन्द्रिय देख कर दोष, धातु और मलों की असमानता को अनुमान से जान लेवे॥४६॥

स्वस्थस्य रक्षणं कुर्यादस्वस्थस्य तु बुद्धिमान्।
क्षपयेद् बृंहयेच्चापि दोषधातुमलान् भिषक्।
तावद्यावदरोगः स्यादेतत्साम्यस्य लक्षणम्॥ ४७॥

बुद्धिमान चिकित्सक स्वस्थ पुरुष की हिताहार-विहारादि द्वारा रक्षा करे तथा अस्वस्थ (रोगी) हुये मनुष्य के दोष, धातु और मल यदि बढ़ गये हों तो उन्हें घटावे तथा घट गये हों तो उन्हें बृंहित करे। इस कर्षण-बृंहण क्रिया को मनुष्य के रोगरहित होने तक करते रहना चाहिये। दोषों के साम्य का लक्षण वक्ष्यमाण श्लोकोक्त है॥ ४७॥

समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः।
प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते॥ ४८॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयो नाम पञ्चदशोऽध्यायः॥ १५॥

वात, पित्त और कफ इन दोषों की समता, पञ्चमहाभूतों की पांच, सप्तधातुओं की सात और तेरहवीं जाठर इन अग्नियों का समान रहना तथा रसरक्तादि धातुओं और विण्मूत्रस्वेदादिमलों की पोषण, धारण तथा निर्गमनादि क्रियाओं का समान होना एवं आत्मा, इन्द्रिय और मन की प्रसन्नता ये शर्तें जिसमें विद्यमान हों उसे स्वस्थ कहा जाता है॥ ४८॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वप्रदीपिकाभाषायां दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयो नाम पञ्चदशोऽध्यायः॥ १५॥

## षोडशोऽध्यायः।

अथातः कर्णव्यधबन्धविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अब इसके अनन्तर 'कर्णव्यधबन्धविधि' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥ १-२॥

रक्षाभूषणनिमित्तं बालस्य कर्णौ विध्येते। तौ षष्ठे मासि सप्तमे वा शुक्लपक्षे प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्त्तनक्षत्रेषु कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनं धात्र्यङ्के कुमारधराङ्के वा कुमारमुपवेश्य बालक्रीडनकैः प्रलोभ्याभिसान्त्वयन् भिषग् वामहस्तेनाकृष्य कर्णं दैवकृते छिद्रे आदित्यकरावभासिते शनैः शनैर्दक्षिणहस्तेन ऋजु विध्येत्। प्रतनुकं सूच्या, बहलमारया, पूर्वं दक्षिणं कुमारस्य, वामं कुमार्याः। ततः पिचुवर्त्तिं प्रवेशयेत्॥ ३॥

रक्षा और भूषण के लिये बालक के कानों का वेधन करना चाहिये। छठे या सातवें मास में, शुक्लपक्ष की उत्तम तिथि, करण, मुहूर्त्त और नक्षत्र में मङ्गलाचरण तथा स्वस्तिवाचन

करके धाय की गोद में या बालक की देखभाल करने वाले मनुष्य की गोद में बच्चे को बिठाकर बालकोचित खिलौनों से आकृष्ट ( प्रलोभित ) कर तुतली बोली में सान्त्वना देते हुये वैद्य अपने वामहस्त से उस बच्चे के कान को खींचकर दैवकृत छिद्र के सूर्य किरणों द्वारा दिखाई देने पर धीरे धीरे दक्षिण हस्त से उस दैवकृत छिद्र में सीधा वेधन करना चाहिये। यदि कर्ण पतला हो तो सूई से तथा मोटा हो तो आरा से वेधन करना चाहिये। बच्चे के प्रथम दक्षिण कर्ण में तथा बच्ची के प्रथम वामकर्ण में वेधन करें उसके अनन्तर कर्णछिद्र में रुई की बत्ती या डोरा लगा देना चाहिये ॥ ३ ॥

विमर्शः—कर्णव्यधप्रयोजनम्—कर्णव्यधे कृते बालो न ग्रहैरभिभूयते। भूष्यते तु मुखं यस्मात्कार्यस्तत् कर्णयोर्व्यधः ॥ यद्यपि कर्णव्यधेन व्रणिनि बाले रक्षोभयं भवति तथापि तदल्पकालं प्रतिकर्त्तव्यञ्च, तेन चिरकालरक्षार्थं तदल्पं व्यजत एव। चक्रः। कर्णव्यधकालः—इसमें अनेक मत हैं। १–षट्सप्ताष्टममासेषु नीरुजस्य शुभेऽहनि। ( अ० सं० )। २–मासि षष्ठे सप्तमे वाऽप्यष्टमे मासि सत्वरे। कर्णवेधं प्रशंसन्ति पुष्ट्यायुःश्रीविवृद्धये ॥(धर्मशा०)। ३–नायं जन्मकालादूर्ध्वं किन्तु संवत्सरादेर्भाद्रपदाद्यः षष्ठो मासो माघः सप्तमः फाल्गुनस्तयोर्मध्ये एकस्मिन्निति ( डल्हणः )। ४–"कर्णौ हिमागमे विध्येत्" ( वाग्भटः )। प्रायः शीतकाल में प्राणियों का बल उत्तम होता है तथा व्रण में पाक होने का भय भी बहुत कम रहता है तथा व्रणरोपण शीघ्र होता है। इसी दृष्टि से आयुर्वेद ने भी शिशिर या हिम का समय ही प्रशस्त माना है। कुमारधरलक्षणम्—अभियुक्तः सदाचारो नातिस्थूलो न लोलुपः। कुमारधारः कर्तव्यस्तन्नाथो बालचित्तवित् ॥ ( अ० सं० )। कर्णवेधनस्थानम्—मध्यतः कर्णपीठस्य किञ्चिद्गण्डाशयम्प्रति। जरायुमात्रप्रच्छन्ने रविरश्म्यवभासिते ॥ विध्येद्दैवकृते छिद्रे······( अ० सं० )। कर्णपाली का मध्यभाग जो सूर्य की किरणों की तरफ करके देखने से अत्यन्त पतला और सिरादिवर्जित हो वह श्रेष्ठ है। पिचुवर्ति—आजकल सुवर्णकार से कर्णवेधन कराके बच्चों के कान में उसी वक्त वङ्गादिमिश्र धातु की कड़ी पहना दी जाती है तथा नारियल का तैल दिन में दो बार कर्णछिद्र स्थान पर लगाते हैं। 'ततो वर्ति प्रवेश्य सम्यग्विद्धमामतैलेन परिषेचयेत्।'

शोणितबहुत्वेन वेदनया चान्यदेशविद्धमिति जानीयात्। निरुपद्रवतया तद्देशविद्धमिति ॥ ४ ॥

यदि वेधन करने से रक्त का अधिक स्राव तथा पीड़ा हो तो अन्यदेशविद्ध समझना चाहिये और किसी तरह का उपद्रव न हो तो उस दैवकृतछिद्र में वेधन हुआ समझना चाहिये ॥ ४ ॥

विमर्शः—सिरा और धमनी में वेधन से रक्तस्राव तथा वातसूत्र ( Nerve ) में वेधन होने से वेदना होती है अतः वेधन के समय उनका परिहार करें।

तत्राज्ञेन यदृच्छया विद्धासु सिरासु कालिकामर्मरिकालोहितिकासूपद्रवा भवन्ति। तत्र, कालिकायां ज्वरो दाहः श्वयथुर्वेदना च भवति। मर्मरिकायां वेदना ज्वरो ग्रन्थयश्च। लोहितिकायां मन्यास्तम्भापतानकशिरोग्रहकर्णशूलानि भवन्ति। तेषु यथास्वं प्रतिकुर्वीत ॥

अज्ञ मनुष्य अपनी इच्छा से दैवकृत छिद्र का ध्यान न रखकर कालिका, मर्मरिका और लोहितिका सिराओं में जब वेधन करता है तब उपद्रव उत्पन्न होते हैं। कालिका में वेधन होने से ज्वर, दाह, शोथ और वेदना उत्पन्न होती है। मर्मरिका में वेधन होने से वेदना, ज्वर और ग्रन्थियां उत्पन्न होती हैं तथा लोहितिका में वेधन होने से मन्यास्तम्भ, अपतानक, शिरोग्रह और कर्णशूल उत्पन्न होता है। इनमें यथायोग्य चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ५ ॥

विमर्शः—शरीर के किसी भी विभाग या स्थान में धमनी ( Artery ), सिरा ( Vein ) और वातसूत्र ( Nerve ) निश्चित होते हैं। यहां पर यद्यपि तीनों को सिरा कहा है किन्तु अशुद्ध रक्तवाहक वाहिनी $CO_2$ गैस के कारण नील या कृष्ण वर्ण की होती है अतः कालिका से सिरा तथा ओक्सिजन के कारण लाल रक्त को वहन करनेवली धमनी होती है अतः लोहितिका से Artey और मर्मरिका से Nerve या वातसूत्र का ग्रहण करना चाहिये। सिरा, धमनी वेधन से रक्तस्राव तथा वातसूत्र में वेधन होने से वेदना होती है। ज्वर, शोथ आदि उपद्रव वेधनकृत व्रण में विकारी जीवाणुओं के प्रविष्ट होने से उत्पन्न होते हैं। यदि स्थान की पूरी सफाई तथा वेधन करने की सूचिका का पूर्ण विशोधन और सिरा, धमनी, वातसूत्रों का बचा कर वेधन किया जाय तो ज्वर, शोथ, वेदनादि कोई भी उपद्रव नहीं हो सकते हैं।

क्लिष्टजिह्माप्रशस्तसूचीव्यधाद्गाढतरवर्त्तित्वाद्दोषसमुदायादप्रशस्तव्यधाद् वा यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र वर्त्तिमुपहृत्याशु मधुकैरण्डमूलमञ्जिष्ठायवतिलकल्कैर्मधुघृतप्रगाढैरालेपयेत् तावद्यावत् सुरूढ इति। सुरूढं चैनं पुनर्विध्येत्। विधानन्तु पूर्वोक्तमेव ॥ ६ ॥

धाररहित या खुरदरी तथा टेढी और अप्रशस्त धातु की बनी हुई सूची के द्वारा वेधन करने से या अधिक मोटी बत्ती के कान में रखने से किंवा दोषों के प्रकोप से अथवा ठीक तरह से वेधन न होने से जहां पर संरम्भ ( शोथ ) या वेदना उत्पन्न हो तो कर्णवर्ति को हटा कर शीघ्र ही मुलेठी, एरण्ड की जड़, मजीठ, यव और तिल इनके कल्क में शहद और घृत अधिक मात्रा में मिला कर रोहण होने तक प्रतिदिन आलेप करना चाहिये। रोहित हुये कर्ण का पुनः योग्य स्थान पर वेधन करना चाहिये। वेधन करने की विधि पूर्ववत् ही है॥६॥

तत्र सम्यग्विद्धमामतैलेन परिषेचयेत् त्र्यहात्त्र्यहाच्च वर्तिं स्थूलतरां दद्यात् परिषेकं च तमेव ॥ ७ ॥

योग्य वेधन हो जाने पर तिल्ली के कच्चे तैल से व्रण का परिसेचन करना चाहिये तथा तीन २ दिन के अन्तर से रूई की वर्तिका उत्तरोत्तर मोटी प्रविष्ट कर आमतैल से सेचन करते रहना चाहिये ॥ ७ ॥

अथ व्यपगतदोषोपद्रवे कर्णे वर्धनार्थं लघुवर्धनकं कुर्यात् ॥ ८ ॥

दोष और ज्वर-शोथादि उपद्रवों के शान्त होने पर कर्ण-

छिद्र को बडा करने के लिये छोटे छोटे वर्धनकों का उपयोग करना चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—कान के छिद्रको धीरे धीरे बडा करने के लिये नीम की सींकें उत्तरोत्तर बडा कर कान में पहनाते हैं इसे वर्धनक कहा है। 'अपामार्गनिम्बकार्पासादीनां काष्ठानामन्यतमस्य अथवा सीसकादिघटिता धत्तूरपुष्पाकृतिं कुर्यात् ॥ ( डल्हणः )

एवं विवर्धितः कर्णश्छिद्यते तु द्विधा नृणाम् ।
दोषतो वाऽभिघाताद्वा सन्धानं तस्य मे शृणु ॥ ९ ॥

कभी २ इस प्रकार से विवर्धित कर्ण दोषों के प्रकोप से अथवा आघात ( चोट ) लगने से दो भागों में विभक्त होकर फट जाता है अतः उसके सन्धान करने की विधि का श्रवण करो ॥ ९ ॥

तत्र समासेन पञ्चदशकर्णबन्धनाकृतयः । तद्यथा—नेमिसन्धानक उत्पलभेद्यको वल्लूरक आसङ्गिमो गण्डकर्ण आहार्यो निर्वेधिमो व्यायोजिमः कपाटसन्धिकोऽर्धकपाटसन्धिकः सङ्क्षिप्तो हीनकर्णो वल्लीकर्णो यष्टिकर्णः काकौष्ठक इति ॥ १० ॥

इस कार्य के लिये कर्णसन्धान करने की संक्षेप से पन्द्रह विधियां होती हैं जैसे—नेमिसन्धानक, उत्पलभेद्यक, वल्लूरक, आसङ्गिम, गण्डकर्ण, आहार्य, निर्वेधिम, व्यायोजिम, कपाटसन्धिक, अर्धकपाटसन्धिक, संक्षिप्त, हीनकर्ण, वल्लीकर्ण, यष्टिकर्ण और काकौष्ठक ॥ १० ॥

तेषु, पृथुलायतसमोभयपालिर्नेमिसन्धानकः । वृत्तायतसमोभयपालिरुत्पलभेद्यकः । ह्रस्ववृत्तसमोभयपालिर्वल्लूरकः । अभ्यन्तरदीर्घैकपालिरासङ्गिमः । बाह्यदीर्घैकपालिर्गण्डकर्णः । अपालिरुभयतोऽप्याहार्यः । पीठोपमपालिरुभयतः क्षीणपुत्रिकाश्रितो निर्वेधिमः । स्थूलाणुसमविषमपालिर्व्यायोजिमः । अभ्यन्तरदीर्घैकपालिरितराल्पपालिः कपाटसन्धिकः । बाह्यदीर्घैकपालिरितराल्पपालिरर्धकपाटसन्धिकः । तत्र दशैते कर्णबन्धविकल्पाः साध्याः । तेषां स्वनामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः ॥ ११ ॥

इनमें यदि कर्णपालि के दोनों भाग मोटे फैले हुये हों तथा समान हों तो नेमिसन्धानक बन्ध का उपयोग करना चाहिये। जिसकी दोनों कर्णपालियां गोल, दीर्घ तथा समान होंतो उत्पलभेद्यक बन्ध का उपयोग करें। छोटी, गोल और समान दोनों कर्णपालियां होने पर वल्लूरकबन्ध बांधना चाहिये। जिसकी भीतरी एक कर्णपाली दीर्घ हो तो वहां आसङ्गिम बन्ध बांधे। यदि बाहर की कर्णपाली दीर्घ हो तो गण्डकर्ण बन्ध बांधे। जब दोनों ओर कर्णपालियां न हों तो आहार्य बन्धन काम में लाना चाहिये। यदि दोनों कर्णपालियां मूल से ही छिन्न हों तो पुत्रिका के शेष भाग का आश्रय करके निर्वेधिम बन्धन बांधना चाहिये। यदि पालि का एक भाग स्थूल हो तथा दूसरा अणु ( सूक्ष्म ) हो, एवं एक समान और दूसरा विषम हो तो वहां व्यायोजिम बन्धन बांधना चाहिये। जहां एक पाली भीतर से लम्बी हो तथा दूसरी पाली अल्प हो वे कपाटसन्धिक बन्धन उपयुक्त होता है। यदि कर्णपाली का बाहरी भाग दीर्घ और भीतर का अल्प हो तो अर्धकपाटसन्धिक बन्धन श्रेष्ठ है। इस तरह कर्णसन्धान के ये दस भेद साध्य होते हैं। इनकी प्रायः अपने नाम से ही आकृतियां व्याख्यात समझनी चाहियें ॥ ११ ॥

विमर्श—कर्णपाली के ऊपर तथा कर्णकुहर के दोनों तरफ जो कुछ २ उभार होते हैं उन्हें पुत्रिका, ट्रेगस तथा एन्टि ट्रेगस ( Tragus and anti tragus ) कहते हैं।

सङ्क्षिप्तादयः पञ्चासाध्याः । तत्र शुष्कशष्कुलिरुच्छन्नपालिरितराल्पपालिः सङ्क्षिप्तः । अनधिष्ठानपालिः पर्यन्तयोः क्षीणमांसो हीनकर्णः । तनुविषमाल्पपालिर्वल्लीकर्णः । ग्रथितमांसस्तब्धसिरासन्ततसूक्ष्मपालिर्यष्टिकर्णः । निर्मांससङ्क्षिप्ताग्राल्पशोणितपालिः काकौष्ठक इति । बद्धेष्वपि तु शोफदाहरागपाकपिडकास्रावयुक्ता न सिद्धिमुपयान्ति ॥ १२ ॥

संक्षिप्त, हीनकर्ण, वल्लीकर्ण आदि शेष पांच बन्धन असाध्य होते हैं। इनमें बाह्य पाली का शष्कुली भाग सूख गया हो तथा पाली का एक भाग नष्ट हो एवं दूसरा भाग भी अल्प हो गया हो तब संक्षिप्त बन्ध का उपयोग करें। जहां पर पाली का अधिष्ठान ही न हो तथा गण्ड के दोनों तरफ बाह्यभाग में मांस क्षीण हो वहां हीनकर्ण बन्ध काम में लाना चाहिये। यदि पाली पतली, टेढी-मेढी और अल्प हो तब वल्लीकर्ण बन्धन बांधना चाहिये। जहां पाली के मांस में गाठें पड़ गई हों, सिराएं कुटिल या स्तब्ध हो गई हों और पाली छोटी हो वहां यष्टिकर्ण बन्धन कार्य में लाना चाहिये। यदि पाली मांसरहित, संक्षिप्त अग्रभाग वाली तथा अल्प रक्त युक्त हो तो काकौष्ठक बन्धन प्रयुक्त करें। इस तरह इन बन्धनों के करने पर भी शोथ, दाह, लालिमा, पाक, पिडकाएं और पूयादि का स्राव होने लग जाय तो सन्धान में कार्यसिद्धि प्राप्त नहीं होती है ॥ १२ ॥

विमर्श—कर्णशष्कुली बाह्यकर्ण का भाग है जिसमें स्त्रियां बालियां पहनती हैं। प्रायः इसी को लोग 'कान' कहते हैं। यह शुक्तिसदृश होता है इसे पिन्ना या ऑरीकुला ( Pinna or Auricule ) कहते हैं तथा यह तरुणास्थि ( कार्टिलेज ) का बना होने से कुछ कड़ा प्रतीत होता है। इसके नीचे का जो मुलायम लटकता हुआ भाग है जिसका वेधन कर बच्चों को सोने या चांदी की मोतीयुक्त या लालयुक्त कड़ियां पहनाते हैं और स्त्रियां टोटियां, कर्णफूल या लौंग पहनती हैं इसे कर्णपाली या लौर ( Lobule of Ear ) कहते हैं।

भवन्ति चात्र—

यस्य पालिद्वयमपि कर्णस्य न भवेदिह ।
कर्णपीठं समे मध्ये तस्य विद्ध्वा विवर्धयेत् ॥ १३ ॥

जिस मनुष्य के कान में दोनों पाली न हों उसके कर्णपीठ के मध्य के समान स्थान में वेधन करके वर्धन करना चाहिये ॥ १३ ॥

बाह्यायामिह दीर्घायां सन्धिराभ्यन्तरो भवेत् ।
आभ्यन्तरायां दीर्घायां बाह्यसन्धिरुदाहृतः ॥ १४ ॥

बाहर की कर्णपाली लम्बी हो तो भीतर की ओर सन्धान करना चाहिये एवं यदि भीतरी कर्णपाली लम्बी हो तो बाहर की ओर सन्धान करना चाहिये ॥ १४ ॥

एकैव तु भवेत् पालिः स्थूला पृथ्वी स्थिरा च या ।
तां द्विधा पाटयित्वा तु छित्त्वा चोपरि सन्धयेत् ॥१५॥

यदि किसी मनुष्य की मोटी, चौड़ी और स्थिर एक ही पाली हो तो उसे बीच से चीरकर ऊपर की ओर जोड़ देना चाहिये ॥ १५ ॥

गण्डादुत्पाट्य मांसेन सानुबन्धेन जीवता ।
कर्णपालीमपालेस्तु कुर्यान्निर्लिख्य शास्त्रवित् ॥ १६ ॥

यदि किसी मनुष्य के पाली न हो तो शास्त्रज्ञ वैद्य गण्ड-प्रदेश ( कपोलस्थल ) से जीवित तथा कुछ सम्बन्ध रखे हुये मांस को लेकर उसकी कर्णपाली बनावे ॥ १६ ॥

विमर्शः—गण्डस्थान से मांस का कुछ सम्बन्ध रखने से उसका रक्तसञ्चार तथा स्पर्शादि अवस्था बनी रहेगी। यह आहार्य बन्ध का सन्धान है। इसे ( Rezo plastic operation ) कहते हैं।

अतोऽन्यतमं बन्धं चिकीर्षुरग्रोपहरणीयोक्तोपसम्भृतसम्भारं विशेषतश्चात्रोपहरेत्, सुरामण्डं क्षीरमुदकं धान्याम्लं कपालचूर्णञ्चेति। ततोऽङ्गनां पुरुषं वा ग्रथितकेशान्तं लघु भुक्तवन्तमाप्तैः सुपरिगृहीतं च कृत्वा बन्धमुपधार्य्य छेद्यभेद्यलेख्यव्यधनैरुपपन्नैरुपपाद्य कर्णशोणितमवेक्ष्य दुष्टमदुष्टं वेति। तत्र वातदुष्टे धान्याम्लोष्णोदकाभ्यां, पित्तदुष्टे शीतोदकपयोभ्यां, श्लेष्मदुष्टे सुरामण्डोष्णोदकाभ्यां प्रक्षाल्य कर्णौ, पुनरवलिख्यानुन्नतमहीनमविषमञ्च कर्णसन्धिं सन्निवेश्य, स्थितरक्तं सन्दध्यात्। ततो मधुघृतेनाभ्यज्य पिचुप्लोतयोरन्यतरेणावगुण्ठ्य सूत्रेणानवगाढमनतिशिथिलञ्च बद्ध्वा कपालचूर्णेनावकीर्य्याचारिकमुपदिशेद् द्विव्रणीयोक्तेन च विधानेनोपचरेत् ॥ १७ ॥

उपर्युक्त बन्धनों में से किसी एक बन्धन को करने की इच्छा वाला वैद्यसर्जन प्रथम 'अग्रोपहरणीय' अध्याय में वर्णित आवश्यक सामग्री का सञ्चय करे। विशेषतया सुरामण्ड, दुग्ध, जल, काञ्जी और टूटे-फूटे मिट्टी के बर्तन का महीन चूर्ण पास में रखें फिर स्त्री या पुरुष जो हो उसके शिर के बालों को ठीक तरह से पीछे की ओर बांध कर हल्का भोजन करा के हितैषी उपचारकों या उसके बन्धुओं द्वारा पकड़वा कर जो बन्धन लगाना हो उसका निश्चय करके छेदन, भेदन, लेखन और वेधन इनमें से जो उचित किया हो उसे करके कान के रक्त को देखकर निर्णय करे कि यह रक्त दूषित है या अदूषित। यदि वायु से दूषितरक्त हो तो काञ्जी और गरम जल से, पित्त से दूषित रक्त हो तो ठण्डे पानी तथा दुग्ध से तथा कफ से दूषित हो तो सुरामण्ड और गरम जल से कानों को प्रक्षालित कर पश्चात् उस स्थान का लेखन कर्म करके कर्णसन्धि को न ऊँचे, न नीचे और न विषम रखकर रक्तस्रुति के बन्द होने पर सन्धान कर देना चाहिये। फिर शहद और घृत लगाकर पिचु ( रुई ) या प्रोत ( कपड़े ) से ढककर डोरे से न अधिक गाढा तथा न अधिक शिथिल बांधकर कपाल का चूर्ण छिड़क कर आहार-विहार का उपदेश करना चाहिये तथा 'द्विव्रणीय अध्याय' में कहे हुये विधान के अनुसार उपचार करना चाहिये ॥ १७ ॥

भवति चात्र—

विघट्टनं दिवास्वप्नं व्यायाममतिभोजनम् ।
व्यवायमग्निसन्तापं वाक्श्रमञ्च विवर्जयेत् ॥ १८ ॥

कर्ण का किसी के साथ विघट्टन, दिन में शयन, व्यायाम, अतिभोजन, स्त्रीसम्भोग, अग्नि या सूर्य का ताप तथा अधिक भाषण एवं अन्य प्रकार का परिश्रम ये सब वर्जित करना चाहिये ॥ १८ ॥

विमर्शः—किसी किसी पुस्तक में इस श्लोक के पश्चात् 'आमतैलपरीषेकं त्रिरात्रमवचारयेत्। ततस्तैलेन संसृष्टं त्र्यहादपनयेत् पिचुम्' ॥ यह पाठाधिक्य है।

न चाशुद्धरक्तमतिप्रवृत्तरक्तं क्षीणरक्तं वा सन्दध्यात्। स हि वातदुष्टे रक्ते रूढोऽपि परिपुटनवान्। पित्तदुष्टे दाहपाकरागवेदनावान्। श्लेष्मदुष्टे स्तब्धः कण्डूमान्। अतिप्रवृत्तरक्ते श्यावशोफवान्। क्षीणोऽल्पमांसो न वृद्धिमुपैति ॥ १९ ॥

बन्धन के समय यदि कर्णपाली से अशुद्ध रक्त निकलता हो, या अधिक मात्रा में रक्त निकलता हो अथवा रक्त बहुत कम निकलता हो तो सन्धान नहीं करना चाहिये। क्योंकि वायुदुष्ट रक्त में सन्धान करने से रोपित होने पर भी 'परिपोट' रोग हो जाता है, पित्तदुष्ट रक्त में रूढ होने पर दाह, पाक, राग और वेदना ये उपद्रव होते हैं तथा कफ से दूषित रक्त में सन्धान करने से स्तब्धता तथा खुजली होती है। अधिक रक्त की प्रवृत्ति की अवस्था में सन्धान करने से वह स्थान काला या नीला तथा शोथयुक्त हो जाता है। रक्त की क्षीणावस्था में सन्धान करने से मांस कम रहने के कारण सन्धान करने पर भी उसकी वृद्धि नहीं होती है ॥ १९ ॥

विमर्शः—परिपोटरोगलक्षणम्-सौकुमार्याच्चिरोत्सृष्टे सहसाऽभिवर्धिते। कर्णशोफो भवेत् पाल्यां सरुजः परिपोटवान् ॥

आमतैलेन त्रिरात्रं परिषेचयेत्। त्रिरात्राच्च पिचुं परिवर्तयेत्। स यदा सुरूढो निरुपद्रवः सवर्णो भवति तदैनं शनैश्शनैरभिवर्द्धयेत्। अतोऽन्यथा संरम्भदाहपाकरागवेदनावान्, पुनश्छिद्यते वा ॥ २० ॥

तिल्ली के कच्चे तैल द्वारा तीन दिन तक परिषेक करना चाहिये। प्रत्येक तीसरे दिन पिचु का परिवर्तन करना चाहिये। इस तरह से जब वह ठीक तरह से रोपित हो जाय तथा कोई उपद्रव भी पैदा न हो एवं उस स्थान की त्वचा का रङ्ग अन्य त्वचा सदृश हो जाय तब उसके छिद्र को वर्धनकों द्वारा धीरे २ बढ़ाना चाहिये। इसके विपरीत करने से

सरम्भ ( शोथ ), दाह, पाक, राग और वेदना होती है अथवा फिर फट जाता है ॥ २० ॥

अथास्याप्रदुष्टस्याभिवर्धनार्थमभ्यङ्गः। तद्यथा—गोधाप्रतुदविष्किरानूपौदकवसामज्जानौ पयः सर्पिस्तैलं गौरसर्षपजं च यथालाभं सम्भृत्यार्कालर्कबलाऽतिबलाऽनन्ताऽपामार्गाश्वगन्धाविदारिगन्धाक्षीरशुक्लाजलशूकमधुरवर्गपयस्याप्रतिवाप तैलं वा पाचयित्वा स्वनुगुप्तं निदध्यात् ॥ २१ ॥

अब शुद्ध कर्णपाली की वृद्धि के लिये अभ्यङ्ग का प्रयोग लिखते हैं-जैसे गोधा, प्रतुद, विष्किर, आनूप तथा जलीय प्राणियों की वसा और मज्जा, दुग्ध, घृत, श्वेत सरसों का तैल यथालाभ ग्रहण कर आकड़ा, मदार, बला, अतिबला, सारिवा, अपामार्ग, असगन्ध, विदारीगन्ध ( शालपर्णी ), क्षीरविदारी, जलशूक-शैवाल, क्षीरकाकोली और मधुरादिगण की ओषधियों के कल्क के साथ पाक करना चाहिये। अथवा अर्कादि ओषधियों के कल्क को तिल-तैल के साथ पाककर सुरक्षित रख देना चाहिये ॥ २१ ॥

स्वेदितोन्मर्दितं कर्णं स्नेहेनैतेन योजयेत्।
अथानुपद्रवः सम्यग् बलवांश्च विवर्द्धते ॥ २२ ॥

प्रथम स्वेदन कर्म करके पश्चात् इस तैल को कान पर लगाकर मर्दन करें। इस तरह इस तैल के प्रयोग से बिना उपद्रव हुये ठीक तरह से कर्ण बलवान् होकर बढ़ता है ॥२२॥

यवाश्वगन्धायष्ट्याह्वैस्तिलैश्चोद्वर्त्तनं हितम् ॥ २३ ॥

जौ, असगन्ध, मुलेठी और तिल इन्हें पानी के साथ पत्थर पर महीन पीस कर कान पर उबटन करना हितकारी होता है ॥ २३ ॥

शतावर्यश्वगन्धाभ्यां पयस्यैरण्डजीवनैः।
तैलं विपक्वं सक्षीरमभ्यङ्गात् पालिवर्द्धनम् ॥ २४ ॥

शतावर, असगन्ध, क्षीरकाकोली, एरण्ड के बीज ( छिलके रहित ) तथा जीवनीय गण की ओषधियां इनके कल्क तथा दुग्ध के साथ यथाविधि तिल-तैल का पाक कर उसका अभ्यङ्ग करने से पाली की वृद्धि होती है ॥ २४ ॥

ये तु कर्णा न वर्द्धन्ते स्वेदस्नेहोपपादिताः।
तेषामपाङ्गदेशे तु कुर्यात् प्रच्छानमेव तु।
बाह्यच्छेदं न कुर्वीत व्यापदः स्युस्ततो ध्रुवाः ॥ २५ ॥

जो कान उक्त प्रकार से स्वेदन, स्नेहन और उद्वर्तन तथा अभ्यङ्ग करने से भी नहीं बढ़ते हों उनके लिये अपाङ्ग प्रदेश में प्रच्छान करना चाहिये। कर्ण के बाह्यप्रदेश में प्रच्छान नहीं करना चाहिये क्योंकि वहां सिरादि मर्म होने से निश्चित ही अनेक व्यापद् (आन्ध्य, दृष्टिनाश आदि) उत्पन्न होती हैं २५

सद्यमात्र तु यः कर्णं सहसैवाभिवर्द्धयेत्।
आमकाशी समाध्मातः क्षिप्रमेव विमुच्यते ॥ २६ ॥

यदि कर्णपाली का सन्धान करने के बाद ही उसे सहसा बढ़ाने का प्रयत्न किया जाय तो पाली आम होने से शीघ्र ही शोथयुक्त होकर वहां से गिर जाती है ॥ २६ ॥

जातरोमा सुवर्त्मा च श्लिष्टसन्धिः समः स्थिरः।
सुरूढोऽवेदनो यश्च तं कर्णं वर्धयेच्छनैः ॥ २७ ॥

जब कर्ण पर बाल उत्पन्न हो जाय तथा छिद्र अच्छा हो और सन्धि जुड़ गई हो एवं कर्णपाली समान तथा स्थिर हो गई हो तथा वहां के व्रण का भली भांति रोहण हो गया हो तथा पीड़ा भी नहीं होती हो ऐसी अवस्था में धीरे धीरे उस कान का योग्य उपायों द्वारा वर्धन करना चाहिये ॥ २७ ॥

अमिता कर्णबन्धास्तु विज्ञेया कुशलैरिह।
यो यथा सुविशिष्टः स्यात्तं तथा विनियोजयेत् ॥२८॥

कर्णपाली का सन्धान करने के लिये शास्त्र में अनेक बन्ध होते हैं अत एव जहां पर जो बन्ध ठीक तरह से प्रतीत हो वहां उस का प्रयोग करना चाहिये ॥ २८ ॥

कर्णपाल्यामयान्नृणां पुनर्वक्ष्यामि सुश्रुत!।
कर्णपाल्यां प्रकुपिता वातपित्तकफास्त्रयः ॥ २९ ॥
द्विधा वाऽप्यथ संसृष्टाः कुर्वन्ति विविधा रुजः।
विस्फोटः स्तब्धता शोफः पाल्यां दोषे तु वातिके ३०
दाहविस्फोटजननं शोफः पाकश्च पैत्तिके।
कण्डूः सश्वयथुः स्तम्भो गुरुत्वञ्च कफात्मके ॥ ३१ ॥

हे सुश्रुत! अब मैं मनुष्यों के कर्णपाली में होने वाले रोगों को कहता हूं। मिथ्या आहार-विहार से वात, पित्त और कफ ये कुपित हो कर पृथक् पृथक्, दो दो मिलकर या तीनों मिल कर कर्णपाली में अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न करते हैं जैसे कर्णपाली में वायु के कुपित होने पर विस्फोट, स्पर्शज्ञानाभाव और शोथ उत्पन्न होता है। पाली में पित्त कुपित होने पर दाह, विस्फोट का प्रादुर्भाव, शोथ और पाक उत्पन्न होता है। पाली में कफ के कुपित होने पर कण्डू, शोथ, कान की जकड़ाहट तथा भारीपन ये रोग उत्पन्न होते हैं ॥ २९-३१ ॥

यथादोषं च संशोध्य कुर्यात्तेषां चिकित्सितम्।
स्वेदाभ्यङ्गपरीषेकैः प्रलेपासृग्विमोक्षणैः ॥ ३२ ॥
मृद्वीं क्रियां बृंहणीयैर्यथास्वं भोजनैस्तथा।
य एवं वेत्ति दोषाणां चिकित्सां कर्तुमर्हति ॥ ३३ ॥

उक्त प्रकार के रोगों में दोषों के अनुसार प्रथम शोधन करके पश्चात् स्वेदन, अभ्यङ्ग, परिषेक, प्रलेप और रक्तमोक्षण से चिकित्सा करनी चाहिये। इसके अतिरिक्त अन्य मृदु क्रियाएं तथा यथायोग्य बृंहणीय भोजन का प्रयोग करें। इस प्रकार जो जानता है वही दोषों की चिकित्सा कर सकता है ॥३२ ३३॥

अत ऊर्ध्वं नामलिङ्गैर्वक्ष्ये पाल्यामुपद्रवान्।
उत्पाटकश्चोत्पुटकः श्यावः कण्डूयुतो भृशम् ॥ ३४ ॥
अवमन्थः सकण्डूको ग्रन्थिको जम्बुलस्तथा।
स्रावी च दाहवांश्चैव शृण्वेषां क्रमशः क्रियाम् ॥३५॥

अब इसके अनन्तर कर्णपाली में उपद्रवरूप में होने वाले रोगों के नाम तथा उनके लक्षण कहते हैं। उत्पाटक, उत्पुटक और श्याव ये अत्यन्त कण्डुयुत होते हैं। अवमन्थ, सकण्डूक, ग्रन्थिक, जम्बुल, स्रावी तथा दाहवान ये १० पाली के उपद्रव हैं। इनकी यथाक्रम से चिकित्सा कहता हूं उसे सुनो ॥३४-३५॥

अपामार्गः सर्जरसः पाटलालकुचत्वचौ।
उत्पाटके प्रलेपः स्याचैलमेभिश्च पाचयेत् ॥ ३६ ॥

उत्पाटक रोग में आंधी झाड़ा, राल, पाटला, बड़हल की त्वचा इन्हें सम प्रमाण में जल के साथ पीस कर प्रलेप करना चाहिये अथवा इन्हीं द्रव्यों के कल्क से तैल पका कर लगाना चाहिये ॥ ३६ ॥

शम्पाकशिग्रुपूतीकान् गोधामेदोऽथ तद्वसाम्।
वाराहं गव्यमैणेयं पित्तं सर्पिश्च संसृजेत्।
लेपमुत्पुटके दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ॥ ३७ ॥

उत्पुटक रोग में अमलतास, सहजन, करञ्ज, गोह की चरबी और वसा तथा सूकर, गाय और हरिण इनका पित्त तथा घृत उचित प्रमाण में लेकर सबको महीन पीस कर लेप करना चाहिये। अथवा इन्हीं से यथाविधि बनाया हुआ तैल लगाना चाहिये ॥ ३७ ॥

गौरीं सुगन्धां सश्यामामनन्तां तण्डुलीयकम्।
श्यावे प्रलेपनं दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ॥ ३८ ॥

श्याव नामक रोग में हरिद्रा, सुगन्धवाला, अनन्तमूल और चौलाई की जड़ इन्हें पीस कर प्रलेप करें अथवा इनसे सिद्ध किया हुआ तैल लगावें ॥ ३८ ॥

पाठां रसाञ्जनं क्षौद्रं तथा स्यादुष्णकाञ्जिकम्।
दद्याल्लेपं सकण्डूके तैलमेभिश्च साधितम् ॥ ३६ ॥

सकण्डूक रोग में पाठा, रसौत, शहद, उष्ण कांजी इनका लेप करना चाहिये एवं इन्हीं से सिद्ध किया हुआ तैल लगाना चाहिये ॥ ३९ ॥

अगीभूतस्य देयं स्यादिदं तैलं विजानता ॥ ४० ॥
मधुकक्षीरकाकोलीजीवकाद्यैर्विपाचितम्।
गोधावराहसर्पाणां वसाः स्युः कृतबृंहणे ॥ ४१ ॥

इस उपद्रव के साथ व्रण उत्पन्न हो जाय तो वक्ष्यमाण तैल का प्रयोग करना चाहिये। मुलेठी, क्षीरकाकोली और जीवनीय गण की ओषधियों से पकाया हुआ तैल लगाना चाहिये और जहां पाली शुष्क हो रही हो तो गोधा, सूकर तथा सर्प की वसा के द्वारा उसका बृंहण करना चाहिये॥४०-४१॥

प्रलेपनमिदं दद्यादवसिच्याव्रमन्थके।
प्रपौण्डरीकं मधुकं समङ्गां धवमेव च ॥ ४२ ॥

अवमन्थक उपद्रव में प्रथम अवसेचन (प्रक्षालन) करके कमल, मुलेठी, मजीठ या लज्जालु और धव इनका लेप अथवा इन्हीं से पकाया हुआ तैल लगाना चाहिये ॥ ४२ ॥

तैलमेभिश्च सम्पक्वं शृणु कण्डूमतः क्रियाम्।
सहदेवा विश्वदेवा अजाक्षीरं ससैन्धवम् ॥ ४३ ॥
एतैरालेपनं दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ॥ ४४ ॥

अब यहां से कण्डू की शान्ति के लिये चिकित्सा का वर्णन करते हैं, उसे हे सुश्रुत! तुम सुनो। सहदेवी, विश्वदेवा (नागवला), बकरी दुग्ध और सैन्धव लवण इन्हें पत्थर पर पीस कर लेप लगाना चाहिये, अथवा इन्हीं से सिद्ध किया हुआ तैल लगाना चाहिये ॥ ४३-४४ ॥

ग्रन्थिके गुटिकां पूर्वं स्रावयेदवपाट्य तु।
ततः सैन्धवचूर्णन्तु घृष्ट्वा लेपं प्रदापयेत् ॥ ४५ ॥

ग्रन्थिक उपद्रव में प्रथम शस्त्र से ग्रन्थि को चीर कर उसमें से रक्तादि को स्रवित कर देना चाहिये उसके अनन्तर सैन्धव लवण द्वारा घर्षण करके उसी का जलपिष्ट लेप लगा देना चाहिये ॥ ४५ ॥

लिखित्वा तत् स्रुतं घृष्ट्वा चूर्णैर्लोध्रस्य जम्बुले।
क्षीरेण प्रतिसार्यैनं शुद्धं संरोपयेत्ततः ॥ ४६ ॥

जम्बुल उपद्रव में प्रथम लेखन कर्म से रक्तादि का स्रावण करके लोध के चूर्ण द्वारा घर्षण कर दुग्ध से प्रक्षालित करके यथाविधि शुद्ध होने पर रोपण क्रिया करनी चाहिये ॥ ४६ ॥

मधुपर्णी मधूकञ्च मधुकं मधुना सह।
लेपः स्राविणि दातव्यस्तैलमेभिश्च साधितम् ॥ ४७ ॥

स्रावी उपद्रव में गिलोय, महुआ के फूल या छाल और मुलेठी इनको शहद के साथ पीस कर लेप लगाना चाहिये। अथवा इन्हीं द्रव्यों से सिद्ध किया हुआ तैल लगाना चाहिये४७

पञ्चवल्कैः समधुकैः पिष्टैस्तैश्च घृतान्वितैः।
जीवकाद्यैः ससर्पिष्कैर्दह्यमानं प्रलेपयेत् ॥ ४८ ॥

पञ्चवल्कलों को मधु और घृत के साथ पीस कर अथवा जीवनीय गण की ओषधियों को घृत के साथ पीसकर दाहयुक्त प्रदेश पर लेप करने से वह शान्त हो जाता है ॥ ४८ ॥

विश्लेषितायास्त्वथ नासिकाया-
वक्ष्यामि सन्धानविधिं यथावत्।
नासाप्रमाणं पृथिवीरुहाणां
पत्रं गृहीत्वा त्ववलम्बितस्य ॥ ४६ ॥
तेन प्रमाणेन हि गण्डपार्श्वा-
दुत्कृत्य बद्धं त्वथ नासिकाग्रम्।
विलिख्य चाशु प्रतिसन्दधीत
तत् साधुबन्धैर्भिषगप्रमत्तः ॥ ५० ॥
सुसंहितं सम्यगतो यथाव-
न्नाडीद्वयेनाभिसमीक्ष्य बद्ध्वा।
प्रोन्नम्य चैनामवचूर्णयेत्तु
पतङ्गयष्टीमधुकाञ्जनैश्च ॥ ५१ ॥
सञ्छाद्य सम्यक् पिचुना सितेन
तैलेन सिञ्चेदसकृत्तिलानाम्।
घृतञ्च पाय्यः स नरः सुजीर्णे
स्निग्धो विरेच्यः स यथोपदेशम् ॥ ५२ ॥
रूढञ्च सन्धानमुपागतं स्यात्
तदर्द्धशेषन्तु पुनर्निकृन्तेत्।
हीनां पुनर्वर्द्धयितुं यतेत
समाञ्च कुर्यादतिवृद्धमांसाम् ॥ ५३ ॥

रोग के द्वारा या किसी शत्रु के द्वारा नासिका कट जाने पर उसको जोडने की विधि का यथावत् वर्णन करता हूँ। छिन्न नासिका के बराबर किसी वृक्ष का पत्ता ले कर उसके बराबर ही कपोल से कुछ सम्बन्ध रखते हुये चर्मयुक्त मांस काट कर कटे नाक के अग्रभाग का विलेखन करके उस स्थान पर वह मांस लगा कर सूई से सीवन कर्म करके बन्धन लगा कर सावधानीपूर्वक शीघ्रता से जोड देवे। उसके पश्चात् नासा के रन्ध्रों में दो एरण्डनाल प्रवेश कर नासा को कुछ ऊंची उठा कर दोनों का जोड़ ठीक तथा स्वाभाविक नासिका की तरह देख कर बन्धन लगा देना चाहिये। पश्चात् उस पर लाल चन्दन, मुलेठी और रसोंत का महीन चूर्ण छिड़कना चाहिये। फिर श्वेत पिचु ( रूई या वस्त्र ) से ढक कर तिलों के तैल से बार बार सेचन करते रहना चाहिये। पूर्व भोजन के ठीक जीर्ण होने के बाद घृतपान कराना चाहिये। स्निग्ध होने पर युक्तिपूर्वक विरेचन कर्म कराना चाहिये। जब ठीक तरह से सन्धित नासा का रोहण हो जाय उस दशा में उसके कपोल सम्बन्धित हिस्से को काट देना चाहिये। यदि नासिका छोटी रह गई हो तो उसे पुनः बढाने का प्रयत्न करना चाहिये और यदि मांस अधिक बढ जाय तो उसे काट कर समान कर देना चाहिये ॥ ४९–५३ ॥

विमर्श—वाग्भट नासासन्धानवर्णनम्—अथ कुर्यादय स्यस्य छिन्नां शुद्धस्य नासिकाम्। छिन्नाभनासासम पत्र तत्तुल्यञ्च कपोलत ॥ त्वङ्मास नासिकासन्न रक्षस्तत्तनुना नयेत्। सी येद् गण्ड तत सम्या सैविन्या पिचुयुक्तया ॥ नासाच्छेदे च र्लिखिते परिवर्त्योपरि त्वचम्॥ कपोलबन्ध सदृष्यात् सीव्येन्नासाञ्च यत्नत ॥ नाडीभ्यामुत्क्षिपेदन्त सुखोच्छ्वासप्रवृत्तये ॥ यदि नासा सपरिछिन्न हुई हो तो उस कटी नासा को ही ठीक तरह से उस स्थान पर रख कर सीवन कर देना चाहिये। लिवेशितेयथान्यास सपरिछिन्नाऽप्यय विधि"। ( अ० सं० )

नाडीयोगं विनौष्ठस्य नासासन्धानवद्विधिम्।
य एवमेव जानीयात् स राज्ञः कर्तुमर्हति ॥ ५४ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने कर्णव्यधबन्धविधिर्नाम पोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥



कटे हुये ओष्ठ या जन्मजात विकृत ओष्ठ ( Hairlip ) का सन्धान भी नासासन्धान के अनुसार करना चाहिये। भेद केवल इतना ही है कि इसमें एरण्डनाल का उपयोग नहीं होता है। इस प्रकार जो वैद्य नासा तथा ओष्ठ के सन्धान को भली भांति जानता हो वह राजाओं की चिकित्सा करने में योग्य हो सकता है ॥ ५४ ॥

विमर्श—इस अध्याय में कर्णपाली, नासा तथा ओष्ठ के सन्धानों का वर्णन किया है। इसी के आधार से पाश्चात्य देशों में सन्धान कर्म ( Plastic surgery ) में प्रगति हुई है। The plastic surgery of the 19th Century was stimulated by the example of Indian methods. Dr Neuberger's History of Medicine भारतीय वैद्य अपनी निद्रा, दुराग्रह और अकर्मण्यता तथा आलस्य को छोड कर शारीर शल्य, शालाक्य और प्रसूति तन्त्र आदि प्रमुख विषयों का प्राच्य और नवीन दोनों ढङ्ग से गम्भीर अध्ययन कर शस्त्रकर्म करने में तत्परता दिखाते हुये अपने मस्तिष्क को गवेषणा (Research) की ओर लगावें, जिससे उनके संमान का रक्षण हो सकेगा। पाश्चात्य विज्ञान नित्य प्रति नई नई शोधें कर रहा है किन्तु प्राचीन वैद्य अपने उसी दायरे में घूम रहा है। अष्टाङ्ग आयुर्वेद की प्रत्येक शाखा की समुन्नति में लग जाना चाहिये।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां कर्णव्यधबन्धविधिर्नाम पोडशोऽध्यायः ॥

## सप्तदशोऽध्यायः।

अथात आमपक्वैषणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'आमपक्वैषणीय' अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्श—आम शब्द से आम और पच्यमान दोनों का ग्रहण होता है क्योंकि आगे चलकर आम विपच्यमानञ्च सम्यक् पक्वञ्च यो भिषक्। ऐसा वर्णन किया है। आमश्च पच्यमानश्च पक्वश्च तेषामेषण विज्ञान विद्यते यस्मिन् स आमपक्वैषणीयस्तम्।

शोफसमुत्थाना ग्रन्थिविद्रध्यलजीप्रभृतयः प्रायेण व्याधयोऽभिहिता अनेकाकृतयः, तैर्विलक्षणः पृथुर्ग्रथितः समो विषमो वा त्वङ्मांसस्थायी दोषसङ्घातः शरीरैकदेशोत्थितः शोफ इत्युच्यते ॥ ३ ॥

ग्रन्थि, विद्रधि, अलजी प्रभृति अनेक स्वरूप की व्याधियां प्रायः शोथयुक्त हुआ करती हैं किन्तु उनसे विलक्षण, फैला हुआ, गांठदार, सम या विषम, त्वचा और मांसादि धातु में होनेवाला वातादि दोषों का समूह जो शरीर के किसी एक देश में उत्पन्न होता है उसे शोफ कहते हैं ॥ ३ ॥

विमर्श—यहां जो शोफ वर्णित है वह हृदय, वृक्क और यकृत् के रोगों में उपद्रव रूप से उत्पन्न सर्वाङ्गशोफ तथा अर्धाङ्गशोफ से भिन्न शोफ है। इस शोफ में केवल स्थानिक लक्षण जैसे सूजन, लालिमा, ताप और वेदना होती हैं किन्तु उन दो शोफों में इन्द्रिय विकृति लक्षण भी होते हैं। यह एकदेशोत्थित स्थानिक शोफ है इसे इन्फ्लेमेटरी ओइडिमा ( Inflammatory oedema या Inflamation ) कहते हैं। चरक में शोफ के तीन भेद होते हैं। आगन्तुर्द्विविधो निजश्च सर्वार्धगात्रावयवाश्रितत्वात्।

स षड्विधो वातपित्तकफशोणितसन्निपातागन्तुनिमित्तः। तस्य दोषरूपव्यञ्जनैर्लक्षणानि व्याख्यास्यामः ॥ ४ ॥

वात, पित्त, कफ, रक्त तथा इनके सन्निपात और आगन्तुक इन छ कारणों से उत्पन्न होने की दृष्टि से यह ( शोफ ) ६ प्रकार का माना गया है। उस षड्विध शोफ के दोष और रूप को दर्शानेवाले लक्षणों को कहते हैं ॥ ४ ॥

विमर्श—यहां शोफ के ६ कारण बताये हैं। दायरी में

व्रणशोफ के ये कारण हैं—विकारी जीवाणु, दबाव, आघात, मरोड़, मोच, अग्नि या तप्तपदार्थों से जल जाना, रासायनिक पदार्थ तीव्र या शुद्ध अम्ल (Acids), क्षार (Alkali), वानस्पतिक तथा प्राणिज विष और विद्युत्प्रवाह। चरक में आगन्तुकशोथ के कहे कारणों में इनका समावेश हो सकता है। 'मुखानि खल्वागन्तोः नखदशनपतनाभिचाराभिशापाभिषङ्गाभिघातवधबन्धपीडनरज्जुदहनशस्त्राशनिभूतोपसर्गादीनि'।

तत्र, वातशोफोऽरुणः कृष्णो वा परुषो मृदुरनवस्थितास्तोदादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति। पित्तशोफः पीतो मृदुः सरक्तो वा शीघ्रानुसार्योषादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति। श्लेष्मशोफः पाण्डुः शुक्लो वा कठिनः शीतः स्निग्धो मन्दानुसारी कण्ड्वादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति। सर्ववर्णवेदनः सन्निपातजः। पित्तवच्छोणितजोऽतिकृष्णश्च। पित्तरक्तलक्षण आगन्तुर्लोहितावभासश्च॥ ५॥

इनमें से वातजन्यशोफ कुछ लाल, काला, खुरदरा और मृदु होता है तथा उसमें सूई चुभोने की सी वेदना होती है जो कभी घटती है तथा कभी बढ़ती है। पित्तजन्यशोफ पीले रङ्ग का, मुलायम, रक्तयुक्त तथा शीघ्र बढ़ने वाला होता है। इसमें ओषादिक (ओष, चोष, दाह) की सी वेदना होती है। कफजन्यशोफ पाण्डु वर्ण का या श्वेत, कठिन, शीत, स्निग्ध, धीरे धीरे बढ़ने वाला तथा कण्डू-गुरुत्व-सुप्ति ऐसी वेदनाविशेषताओं वाला होता है। सन्निपातजन्य शोफ में सर्व (तीनों) दोषों के कहे हुये वर्ण और वेदनाएं होती हैं। शोणितजन्य शोफ में पित्तजशोफ के समान लक्षण होते हैं किन्तु वह काला अधिक होता है। आगन्तुक शोफ में पित्त और रक्तजन्य शोफ के लक्षण होते हैं तथा लोहितवर्ण का अवभास लिये होता है॥ ५॥

विमर्शः—डाक्टरी मत से शोथ के निम्न लक्षण होते हैं। नं० १ शोथ आघात लगने से रक्ताधिक्य होकर रक्त में से रक्तरस निकल कर वहां की धातुओं में जमा हो जाता है जिससे स्थान शोथयुक्त हो जाता है। नं० २ लालिमा (Redness) का भी मुख्य कारण प्राणवायु युक्त रक्तप्रवाह की अधिकता है। नं० ३ उष्णता (Heat)। यह भी रक्ताधिक्य के कारण ही होती है जिससे शोथयुक्त स्थान अन्य स्थानों की अपेक्षा अधिक उष्ण प्रतीत होता है। नं० ४ वेदना (Pain)। शोथ के स्थान में धमनीगत रक्तभार बढ़ जाने से तथा लसीका का सञ्चय अधिक होने से वातसूत्रों (Nerves) के अग्रभागों पर दबाव पड़कर क्षोभ होने से वेदना प्रतीत होती है। नं० ५ स्पर्शासहत्वा (Tenderness)। उस स्थान पर दबाव पड़ने से रोगी की वेदना या बेचैनी बढ़ जाती है। नं० ६ स्वकर्महानि (Loss of function) वेदना वृद्धि तथा स्थानिक सेलों में बाधा होने से वह स्थान स्वकर्मशून्य हो जाता है।

स यदा बाह्याभ्यन्तरैः क्रियाविशेषैर्न सम्भावितः प्रशमयितुं क्रियाविपर्ययाद् बहुत्वाद्वा दोषाणां तदा पाकाभिमुखो भवति। तस्यामस्य पच्यमानस्य पक्वस्य च लक्षणमुच्यमानमुपधारय॥ ६॥

जब वह शोफ विपरीत क्रियाओं से या दोषों की शक्ति अधिक होने से बाह्य (आलेप, परिषेक, सेक, अभ्यङ्ग, उपनाह) और आभ्यन्तर (रक्तशोधनादि तथा शोथहर क्वाथ, रस, भस्मादि) क्रियाविशेषताओं के करने से भी शान्त नहीं होता हो तब पकने लगता है। उसकी आम, पच्यमान और पक्व अवस्थाओं के लक्षण कहता हूं उन्हें धारण करो॥ ६॥

विमर्शः—शोफ अधिकतर शरीर में विकारी जीवाणुओं के प्रवेश से उत्पन्न होता है। ये जीवाणु प्रवेश-स्थान की सेलों को मार कर अपना खाद्य लेकर अपनी वृद्धि करते हैं तथा साथ में विषैले पदार्थ भी उत्पन्न करते हैं जो स्थानिक सेलों का नाश तथा रक्त के साथ मिलकर सर्वदेह में भ्रमण कर विषमयता के लक्षण प्रगट करते हैं। शरीर के सेल भी अन्य शरीररक्षक सेलों की सहायता से इनके साथ मुकाबला करते हैं। यदि विकारी जीवाणु निर्बल होते हैं तो वे हार जाते हैं तथा शोफ नष्ट हो जाते हैं और यदि शरीररक्षक सेल निर्बल होते हैं तो जीवाणु क्रियाप्रबल होकर रोग वृद्धि होती है। इसी को शोथ कहते हैं। शोथ की प्रारम्भिकावस्था आमावस्था है। इसमें शरीर का बल और औषधबल हो तो रोग शान्त हो सकता है किन्तु जीवाणु या दोष प्रबल हों तथा योग्य चिकित्सा का भी अभाव हो तब स्थानिक धातु नष्ट होकर पूय बनती है तथा वह प्रसारित होती है इसे पच्यमानावस्था कहते हैं। किन्तु पूयोत्पत्ति बन्द होकर शरीरधातु-नाश भी बन्द होकर तथा पूय के चारों ओर रोहण धातु (Granulation tissue) की दीवाल बनकर पूयप्रसार रुक कर वह एक स्थान में कैदी की भांति एकत्रित हो जाता है उसे पक्वावस्था या विद्रधि (Abscess) कहते हैं।

तत्र, मन्दोष्मता त्वक्सवर्णता शीतशोफता स्थैर्यं मन्दवेदनताऽल्पशोफता चामलक्षणमुद्दिष्टम्॥ ७॥

इनमें से शोथ का स्थान कुछ गरम होना, उस स्थान की त्वचा की अन्य त्वचा से समानवर्णता, शोफ का शीतस्पर्श, स्थिरता (कड़ापन), अल्प पीड़ा और अल्पशोफता ये आमशोफ के लक्षण हैं॥ ७॥

सूचिभिरिव निस्तुद्यते दश्यत इव पिपीलिकाभिस्ताभिश्च संसर्प्यत इव छिद्यत इव शस्त्रेण भिद्यत इव शक्तिभिस्ताड्यत इव दण्डेन पीड्यत इव पाणिना घट्ट्यत इव चाङ्गुल्या, दह्यते पच्यत इव चाग्निक्षाराभ्याम्, ओषचोषपरीदाहाश्च भवन्ति। वृश्चिकविद्ध इव च स्थानासनशयनेषु न शान्तिमुपैति। आध्मातबस्तिरिवाततश्च शोफो भवति, त्वग्वैवर्ण्यं शोफाभिवृद्धिर्ज्वरदाहपिपासा भक्तारुचिश्च पच्यमानलिङ्गम्॥ ८॥

सूइयों के चुभोने की सी पीड़ा होना, चींटियों से काटा जाता हो, तथा चींटियां शरीर में चलती हुई सी प्रतीत होती हों, शस्त्र से काटा जाता हो, 'शक्ति शस्त्र' से भेदन करने के समान, दण्डे या लकड़ी से पीटे जाने के समान, हाथ से दबाये जाने के समान, अंगुलियों द्वारा मले जाने के समान,

अग्नि से जलाये जाने और क्षार से पकाये जाने के समान जहा प्रतीत होता हो एवं ओष ( एक भाग में दाह ), चोष ( पास में रखी अग्नि के समान दाह ) तथा परिदाह ( चारों ओर ) जलन प्रतीत होती हो तथा बिच्छू के काटे हुए के समान खडे रहने, बैठने और सोने से भी शान्ति न मिलती हो, फूली हुई मसक की तरह तना हुआ शोथ हो, त्वचा में वर्णभिन्नता, शोफ में वृद्धि, ज्वर, दाह, प्यास लगना और भोजन में अरुचि ये सब पच्यमान शोफ के लक्षण होते हैं ॥८॥

विमर्श—पच्यमानावस्था में पूय बढता है और उसका दबाव वातसूत्रों पर पडने से उपर्युक्त विविध प्रकार की पीड़ाएं होती हैं। पाकस्थान से विष रक्त द्वारा मस्तिष्क में पहुचकर उष्णताजनक केन्द्रों ( Thermogenic Centers ) को उत्तेजित कर ज्वर पैदा करता है।

वेदनोपशान्तिः पाण्डुताऽल्पशोफता वलीप्रादुर्भावस्त्वक्परिपुटनं निम्नदर्शनमङ्गुल्याऽवपीडिते प्रत्युन्नमनं, बस्ताविवोदकसञ्चरणं पूयस्य, प्रपीडयत्येकमन्तमन्ते चाऽवपीडिते, मुहुर्मुहुस्तोदः कण्डूरुन्नतता व्याधेरुपद्रवशान्तिर्भक्ताभिकाङ्क्षा पक्वलिङ्गम् ॥ ९ ॥

वेदना की शान्ति, देह में पाण्डुता, शोफ का कम होना, त्वचा पर झुर्रियां पडना और दरार होना, अङ्गुलि से दवाने पर त्वचा मास में गढा पडना तथा अङ्गुलि के हटाने पर पुन गढे का भर जाना, अङ्गुलि से एक तरफ के भाग को दवानेपर मसक में भरे हुये पानी की तरह पूय के सञ्चरण की दूसरे कोने पर प्रतीति होना, बार-बार सूई चुभोने की सी पीडा होना, कण्डू, शोफ के उत्सेध ( उभार ) का कम होना, उपद्रवों की शान्ति तथा भोजन करने की इच्छा ये पक्वशोफ के लक्षण हैं ॥ ९ ॥

विमर्श—दवाने से उस स्थान का पूय इधर उधर हट जाने से गढा तथा दवाव हटते ही वापस आजाने से पुनरुन्नतता प्रतीत होती है इसे पिटिङ्ग ऑन प्रशर ( Pitting on pressure ) कहते हैं। यह द्रवगर्भशोथ का प्रधान लक्षण होता है जो घन शोथ ( Solid oedema ) या मेक्सोडीमा या श्लीपद में क्वचित् मिलता है। दवाव से पूयसञ्चरण की तरङ्ग प्रतीति को फ्लक्चुएशन टेस्ट (Fluctuation test) कहते हैं। यह परीक्षा जलोदर, मूत्रवृद्धि ( हायड्रोसील ), पूयविद्रधि, ग्रन्थि ( Cyst ) आदि में की जाती है।

कफजेषु तु रोगेषु गम्भीरगतित्वादभिघातजेषु वा केषुचिदसमस्तं पक्वलक्षणं दृष्ट्वा पक्वमपक्वमिति मन्यमानो भिषग् मोहमुपैति। यत्र हि त्वक्सवर्णता शीतशोफता स्थैर्यमल्परुजताऽश्मवच्च घनता, न तत्र मोहमुपेयादिति ॥ १० ॥

कफ के द्वारा उत्पन्न हुये शोफ रोगों में शोथ गहरी धातुओं में स्थित होने से अथवा चोट से उत्पन्न हुये कई रोगों में पक्वावस्था के सम्पूर्ण लक्षण दिखाई नहीं देने पर पक्व शोथ को भी अपक्व शोथ मान कर वैद्य मोह ( अज्ञान ) को प्राप्त होता है अत एव ऐसी स्थिति में जहां त्वचा में सवर्णता, शोफ स्थान में शीतलता और स्थूलता तथा वेदना की अल्पता और पत्थर की तरह घनता दिखाई दे तो संशय नहीं करना चाहिये ॥ १० ॥

विमर्श—कफज शोथ में पूय के गम्भीर धातु स्थित होने से तथा कफ की विशेषता से त्वक्सवर्णता, शीतशोफतादि लक्षण होने पर भी वैद्य मोह को प्राप्त न हो अर्थात् वहा पक्व शोफ के अन्य शेष लक्षणों ( विदाहादि ) के मिलने से पक्वावस्था जान लेनी चाहिये। 'यत्र तु कफजेष्वभिघातजेषु वा रोगेषु गम्भीरगतित्वात् प्रपाकप्रतियोगीन्येतानि लिङ्गानि दृश्यन्ते न तत्र मोहमुपेयात्, शेषलक्षणैरेव पक्वं विजानीयादित्यर्थः, इति हाराणचन्द्र। कफजे गम्भीरे तथा शल्यजे च गम्भीरे अन्तःपाके शीततादि भवति, तत्रान्तर्दाहादिना पाकादिकावधारणं, न तत्र मोहमुपेयादिति शेषविदाहादिपूर्वलक्षणैः पाकं जानीयादिति चक्रः। वाग्भट ने इसी अवस्था को रक्तपाक कहा है। रक्तपाकमिति ब्रूयात् प्राज्ञो मुक्तसंशयः। डाक्टरी मत से रक्त परीक्षा करने से यह सन्देह निश्चित दूर हो जाता है। स्वाभाविकावस्था के रक्त में श्वेत कण ( W B. C. ) की संख्या औसत प्रति घन सहस्रांश मीटर रक्त में सात हजार से दस हजार होती है किन्तु पूयोत्पत्ति के समय प्रतिघन सहस्रांश मीटर रक्त में इनकी संख्या बीस हजार से पचास हजार तक अधिक हो जाती है।

भवन्ति चात्र—

आमं विपच्यमानं च सम्यक् पक्वञ्च यो भिषक्।
जानीयात् स भवेद्वैद्यः शेषास्तस्करवृत्तयः ॥ ११ ॥

जो वैद्य शोफ की आम, विपच्यमान, और पक्व इन तीन अवस्थाओं को अच्छी तरह जानता है वही वैद्य कहलाता है शेष सब तस्करवृत्ति होते हैं ॥ ११ ॥

विमर्श—'तस्करवृत्ति' से यहां धन और प्राण दोनों के चुराने से तात्पर्य है। ऐसे मूर्ख वैद्यों के लिये एक सुभाषित है—वैद्यराज ! नमस्तुभ्य यमराजसहोदर !। यमस्तु हरते प्राणान् वैद्य प्राणान् धनानि च ॥

वातादृते नास्ति रुजा न पाकः पित्तादृते नास्ति कफाच्च पूयः
तस्मात् समस्तान् परिपाककाले पचन्ति शोफांस्त्रय एव दोषाः ॥
कालान्तरेणाभ्युदितन्तु पित्तं कृत्वा वशे वातकफौ प्रसह्य।
पचत्यतः शोणितमेव पाको मतोऽपरेषां विदुषां द्वितीयः १२

वायु के बिना शोथ में या कहीं भी शरीर में पीडा नहीं होती, पित्त के बिना पाक ( Formation of Pus ) नहीं होता है एव कफ के बिना पूय की उत्पत्ति नहीं होती है इस लिये शोथादि के पाक के समय वातादि तीनों दोष शोथ को पकाते हैं। कालान्तर में बढा हुआ पित्त स्वयं से वायु और कफ को अपने वश में करके रक्त को पका देता है। यह पाक के सम्बन्ध में अन्य विद्वानों का मत है ॥ १२-१३ ॥

विमर्श—पूय कैसे बनता है, इस विषय में आयुर्वेद ने दो मत प्रदर्शित किये हैं। 'पूर्वस्मिन् कफात् पूयः, अपरस्मिन् शोणितात् पूयः', इति विजय ( मधुकोष ) टीका में लिखा है कि—रक्तस्य चन्दनादीनां इव पाकः... तत्र पित्तोष्मणा दग्ध रक्त पूयमित्युच्यते॥ शोणितं दग्धमेवमपि... इति चक्रः। इस तरह कफ, रक्त और मांसादि धातुओं के पित्त द्वारा पकने से पाक होता है।

डाक्टरी मत से पूय की उत्पत्ति अधिकतया रक्त से ही मानी है। पूय को (Pus) कहते हैं तथा पाकविधि को (Suppuration) कहते हैं। शोथ का स्थान मानो रणक्षेत्र है। यहां पर शरीर के शत्रु और रक्षक दलों में युद्ध होता है। पाकविधि में निम्न पूयजनक (Pyogenic) जीवाणु भाग लेते हैं। कोकाय जाति जैसे-स्ट्रेप्टो, स्टेफिलो, न्यूमो, मेनिंगो, गोनो कोकस, बेसीलस पायो सायनीयस, बे० कोलाई, बे० टायफोसिस, बे० ट्युबरक्युलोसीस और एक्टिनो मायसीस। इनके प्रवेश से वहां प्रथम शोथ, रक्तसञ्चाराधिक्य और श्वेतकणागमन वृद्धि होकर दोनों में युद्ध होता है। प्रबल जीतते हैं, निर्बल हारते हैं। जीवाणु अधिकसंख्यक तथा सबल हो तो स्थानिक धातुसेल, श्वेतकण तथा जीवाणु नष्ट होते हैं। इस तरह पूय इन्हीं मृत सेलों से बनता है। पूय के तरल भाग में रक्तरस होता है और घन भाग में स्थानिक धातुओं के मृत सेल, मृत पूयजनक जीवाणु और मृत श्वेतकण होते हैं। बे० कोलाय से बना पूय मलगन्धी, बे० पायोसायोनीयस से बना पूय नीला हरा होता है। यकृत् की विद्रधि, डिम्बवाहिनी विद्रधि (Pyosalpinx) तथा रासायनिक द्रव्योत्पन्न शोथ में पूय बिना जीवाणु के होता है।

तत्र, आमच्छेदे मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिव्यापादनमतिमात्रं शोणितातिप्रवृत्तिर्वेदनाप्रादुर्भावोऽवदरणमनेकोपद्रवदर्शनं क्षतविद्रधिर्वा भवति। स यदा भयमोहाभ्यां पक्वमप्यपक्वमिति मन्यमानश्चिरमुपेक्षते व्याधिं वैद्यस्तदा गम्भीरानुगतो द्वारमलभमानः पूयः स्वमाश्रयमवदीर्योत्सङ्गं महान्तमवकाशं कृत्वा नाडीं जनयित्वा कृच्छ्रसाध्यो भवत्यसाध्यो वेति॥ १४॥

आम शोथ के छेदन करने से मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि और सन्धियों का नाश, अधिक मात्रा में रक्त की प्रवृत्ति, वेदना का प्रादुर्भाव, मांसादि धातुओं का फटना, अनेक प्रकार के उपद्रवों का होना अथवा क्षतविद्रधि उत्पन्न होती है। यदि वैद्य भय और मोह (अज्ञान) से पक्व शोथ को भी अपक्व समझता हुआ व्याधि (शोफ) की चिर काल तक उपेक्षा कर देता है तब गम्भीर धातुओं में गया हुआ पूय बाहर निकलने का द्वार न प्राप्त कर अपने आश्रयीभूत स्थान को विदीर्ण कर गहरा और बड़ा अवकाश करके नाड़ी (Sinus) उत्पन्न कर देता है जिससे वह शोथ कृच्छ्रसाध्य और असाध्य हो जाता है॥ १४॥

भवन्ति चात्र—

यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते।
श्वपचाविव मन्तव्यौ तावनिश्चितकारिणौ॥ १५॥

जो वैद्य आमावस्था में शोफ को चीरता है तथा जो पक्वावस्था में उपेक्षा कर देता है वे दोनों प्रकार के असमीक्ष्यकारी वैद्यों को चाण्डाल के समान समझना चाहिये। जैसे चाण्डाल किसी को भी मार देता है तद्वत् ये भी रोगी को मार देते हैं॥

प्राक् शस्त्रकर्मणश्चेष्टं भोजयेदातुरं भिषक्।
मद्यपं पाययेन्मद्यं तीक्ष्णं यो वेदनाऽसहः॥ १६॥

न मूर्च्छत्यन्नसंयोगान्मत्तः शस्त्रं न बुध्यते।
तस्मादवश्यं भोक्तव्यं रोगेपूक्तेषु कर्मणि॥ १७॥
प्राणो ह्याभ्यन्तरो नृणां बाह्यप्राणगुणान्वितः।
धारयत्यविरोधेन शरीरं पाञ्चभौतिकम्॥ १८॥

शस्त्रकर्म (Operation) करने के पहले रोगी को हितकर भोजन करना चाहिये तथा जो रोगी शस्त्रकर्म में शस्त्र द्वारा होने वाली वेदना को सहन न कर सके तथा वह मद्यपान करने वाला हो तो तीक्ष्ण मद्य का पान कराना चाहिये। रोगी को अन्न खिलाने से मूर्च्छा प्राप्त नहीं होती है तथा मदिरा द्वारा मत्त हो जाने से शस्त्रपातजन्य पीड़ा का बोध नहीं होता है, इसलिये जिन रोगों में भोजन कराना कहा गया है उनमें शस्त्रकर्म के पूर्व अवश्य ही भोजन करा देना चाहिये। मनुष्यों का भीतरी प्राण (शक्ति) बाह्य प्राण (अन्न) के गुणों के साथ मिलकर इस पाञ्चभौतिक शरीर को निर्विरोध धारण करता है॥ १६-१८॥

विमर्श—निम्न रोगों को छोड़ कर अन्य रोगों में शस्त्रकर्म के पूर्व भोजन कराना चाहिये। "मूढगर्भोदराशोंभगन्दरमुखरोगेष्वभुक्तवतः कर्म कुर्वीत" अन्न की प्राण संज्ञा है "प्राणो वा अन्नम्" शरीरमन्नादम्, "आहारः प्राणिनां प्राणाः" तथा देह पञ्चभूतों से बना है और आहार भी पाञ्चभौतिक होने से देह धारक है। पञ्चभूतात्मके देहे आहारः पाञ्चभौतिकः। विपक्वः पञ्चधा सम्यक् स्वान् गुणानभिवर्धते॥ इन्हीं कारणों से शस्त्रकर्म के पूर्व भोजन कराना श्रेष्ठ माना है इसके सिवाय भोजन करा देने से त्वचादि स्थानों की रक्तवाहिनियां सङ्कुचित हो जाती हैं जिससे वहां का रक्त पाचक रसों की उत्पत्ति के लिये पचन संस्थान (Digestive system) की ओर अधिक मात्रा में जाता है जिससे शस्त्रकर्म करने के स्थान से रक्तस्राव कम होता है।

मद्यपान—से रोगी की वेदना तथा संज्ञा दोनों का हरण होता है जिससे शस्त्रकर्म में कुछ सहायता मिल सकती है किन्तु इस विषय में वर्तमान विज्ञान ने अत्यधिक उन्नति कर अनेक वेदनाहर (Anodyne) और संज्ञाहर (Anaesthetic) ओषधियों का आविष्कार किया है। क्लोरोफार्म से सार्वदैहिक संज्ञाहरण तथा कोकेन, नोवोकेन, प्रोकेन और ईथर से स्थानिक संज्ञाहरण करते हैं। इससे चाहे जितना बड़ा शस्त्रकर्म किया जाय परन्तु रोगी को तिलमात्र भी वेदना नहीं होती है। भोजप्रबन्ध में संज्ञाहर चूर्ण से राजा को बेहोश कर शिर का शस्त्रकर्म करके मत्स्य निकाल कर सञ्जीवक चूर्ण के प्रयोग से सचेष्ट करने का वर्णन है।

अल्पो महान् वा क्रियया विना यः
समुच्छ्रितः पाकमुपैति शोफः।
विशालमूलो विषमो विदग्धः
स कृच्छ्रतां यात्यवगाढदोषः॥ १९॥

उत्पन्न हुआ छोटा अथवा बड़ा शोफ आलेपनादि क्रिया के बिना बढ़ कर पाक को प्राप्त होता है। इस प्रकार का शोफ विशाल मूल, विषम और विदग्ध हो कर उसका दोष (पूय) अवगाढ (गहरे) स्थान में स्थित हो जाता है जिससे वह कृच्छ्रसाध्य हो जाता है॥ १९

आलेपविस्रावणशोधनैस्तु
सम्यक् प्रयुक्तैर्यदि नोपशाम्येत् ।
पच्येत शीघ्रं सममल्पमूलः
स पिण्डितश्चोपरि चोन्नतः स्यात् ॥ २० ॥

आलेप, रक्तस्रावण और संशोधन इनके ठीक तरह से प्रयुक्त करने पर भी यदि शोफ का शमन न हो तो वह समान तथा अल्पमूल वाला शोफ पिण्डित या गोलाकार के रूप में ऊपर को उठ कर शीघ्र ही पक जाता है ॥ २० ॥

कक्षं समासाद्य यथैव वह्नि-
र्वाय्वीरितः सन्दहति प्रसह्य ।
तथैव पूयोऽप्यविनिःसृतो हि
मांसं सिराः स्नायु च खादतीह ॥ २१ ॥

जिस प्रकार वायु से प्रेरित या प्रदीप्त अग्नि तृणसमूह को प्राप्त कर उसे बलात् जला देती है उसी तरह शरीर या शोफ-युक्त स्थान से पूय को न निकालने से वह वहां के मांस, सिरा और स्नायुओं को नष्ट कर देता है ॥ २१ ॥

आदौ विम्लापनं कुर्याद् द्वितीयमवसेचनम् ।
तृतीयमुपनाहञ्च चतुर्थीं पाटनक्रियाम् ॥ १८ ॥
पञ्चमं शोधनं कुर्यात् षष्ठं रोपणमिष्यते ।
एते क्रमा व्रणस्योक्ताः सप्तमं वैकृतापहम् ॥ १६ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने आमपक्वैषणीय-
विधिर्नाम सप्तदशोऽध्यायः ।

---

सर्वप्रथम-विम्लापन, द्वितीय-पूयादि का अवसेचन, तृतीय-उपनाह, चतुर्थी-पाटन क्रिया, पञ्चम-शोधन, षष्ठ-रोपण और सप्तम-विकृतिहरण प्रयोग ये व्रणशोफ के सात उपक्रम हैं २२-२३

विमर्श—यद्यपि सुश्रुत चिकित्सा स्थान प्रथम अध्याय में व्रण शोफ के साठ उपक्रम बताये हैं किन्तु उनमें जो प्रधान हैं उनका यहां संक्षेप में वर्णन किया गया है। विम्लापनविधि— अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुना वा शनैः शनैः । विमर्दयेद् भिषक् प्राज्ञस्तलेन कुष्ठकेन वा ॥ इनमें अपतर्पण से विम्लापनान्त ११ उपक्रम समाविष्ट हो जाते हैं। अवसेचन-दोषों का निर्हरण, इसमें विस्रावण, स्नेहन, वमन और विरेचन ये चार समाविष्ट होते हैं। उपनाह को पोल्टिस ( Poultice ) कहते हैं, इसमें पाचन का समावेश है। पाटन क्रिया में छेदन से सीवन तक के नौ उपक्रमों का समावेश है। शोधन और रोपण में सन्धान से व्रणधूपन तक के तेरह उपक्रम तथा वैकृतापह में उत्सादन से रक्षाविधान तक के शेष २६ उपक्रम समाविष्ट होते हैं।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायामामपक्वैषणीयो नाम
सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

---

# अष्टादशोऽध्यायः ।

अथातो व्रणालेपनबन्धविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर व्रण के आलेपन और बन्धन की विधि को बताने वाले अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत को कहा था ॥ १-२ ॥

आलेप आद्य उपक्रमः, एष सर्वशोफानां सामान्यः प्रधानतमश्च, तं च प्रतिरोगं वक्ष्यामः । ततो बन्धः प्रधानं, तेन शुद्धिर्व्रणरोपणमस्थिसन्धिस्थैर्यं च ॥ ३ ॥

आलेप सबसे आद्य ( प्रथम ) उपचार है। यह सर्वप्रकार के शोफों में सामान्य है तथा अधिक प्रधान है। इसका विवेचन प्रत्येक रोग के वर्णन के समय किया जायगा। आलेप के पश्चात् बन्ध की प्रधानता होती है। बन्धन से व्रण का शोधन रोपण और अस्थि तथा सन्धियों की स्थिरता होती है ॥ ३ ॥

तत्र प्रतिलोममालिम्पेन्नानुलोमम् । प्रतिलोमे हि सम्यगौषधमवतिष्ठतेऽनुप्रविशति रोमकूपान् स्वेदवाहिभिश्च सिरामुखैर्वीर्यं प्राप्नोति ॥ ४ ॥

हमेशा आलेप को प्रतिलोम अर्थात् बालों के रुख के विरुद्ध दिशा में लगाना चाहिये अनुलोम नहीं लगाना चाहिये प्रतिलोम आलेप लगाने से औषध अच्छी प्रकार वहां लगी रहती है, रोमकूपों में प्रवेश करती है एवं स्वेदवाहक स्रोतस तथा सिरामुखों द्वारा भीतर जाकर बलवान् होती है ॥ ४ ॥

न च शुष्यमाणमुपेक्षेत, अन्यत्र पीडयितव्यात् । शुष्को ह्यपार्थको रुक्करश्च ॥ ५ ॥

जहां पर व्रणशोफ में पीडनकार्य करना अभीष्ट हो उसको छोड़कर अन्य शोफ में प्रयुक्त आलेप को सूखने नहीं देना चाहिये क्योंकि शुष्क आलेप निरर्थक और पीडा करनेवाला होता है ॥

विमर्श—पीडनार्हशोफा —पूयगर्भानणुद्वारान् व्रणान् मर्मगतानपि । यथोक्तैः पीडनद्रव्यैः समन्तात् परिपीडयेत् ॥ शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रदेहं पीडनं प्रति । न चाभिमुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते ॥ आलेपभेदा —स्नैहिको निर्वापण, प्रसादन, स्तम्भन, विलायन, पाचन, पीडन, शोधन, रोपण, सवर्णीकरणश्च। (अ० सं०) शुष्कालेपदोषा —'शुष्क हि दाहोपरागरयानत्वक्स्फोटानि करोति' (सु०उ०)।

स त्रिविधः—प्रलेपः, प्रदेहः, आलेपश्च । तेषामन्तरं-प्रलेपः शीतस्तनुरविशोपी विशोषी च; प्रदेहस्तूष्णः शीतो वा बहलोऽबहुरविशोपी च । मध्यमोऽत्रालेप ॥६॥

प्रलेप, प्रदेह और आलेप भेद से यह लेप तीन प्रकार का होता है। उनमें भेद निम्न प्रकार से हैं। प्रलेप ठण्डा, पतला तथा अपीडयितव्य व्रण में नहीं सूखने वाला होता है। प्रदेह की औषधियों को पानी के साथ पीसकर गरम करके वात और कफ प्रधान शोफ में प्रयुक्त करते हैं तथा पित्त और रक्त प्रधान में शीत तथा मोटा या पतला तथा अधिक [illegible] सूखनेवाला लेप करते हैं। आलेप प्रलेप और प्रदेह के मिले हुये लक्षणों वाला होता है ॥६॥

तत्र, रक्तपित्तप्रसादकृदालेपः । प्रदेहो वातश्लेष्म-

प्रशमनः सन्धानः शोधनो रोपणः शोफवेदनापहश्च, तस्योपयोगः क्षताक्षतेषु । यस्तु क्षतेषूपयुज्यते स भूयः कल्क इति संज्ञां लभते निरुद्धालेपनसंज्ञः तेनास्राव-सन्निरोधो मृदुता पूतिमांसापकर्षणमनन्तर्दोषता व्रण-शुद्धिश्च भवति ॥ ७ ॥

इनमें आलेप रक्तपित्त प्रधान शोथ का शमन करता है। प्रदेह वात और श्लेष्म प्रधान शोथ का शामक, शोधक, रोपक तथा शोथ और वेदना को नष्ट करता है। उसका प्रयोग व्रणयुक्त शोथ तथा अव्रणयुक्त दोनों में होता है। जिसको क्षत (घाव) में प्रयुक्त करते हैं उसे प्रायः कल्क तथा निरुद्धालेपन भी कहते हैं। इससे स्राव का निरोध, स्थान का मृदु होना, सड़े गले मांस का नाश होकर व्रण की भीतरी निर्दोषता ( पूयाभाव ) होकर शुद्धि होती है ॥ ७ ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहकार ने तो प्रलेपादिकों की परिभाषा सुश्रुत से विरुद्ध की है। "यस्तु शीतस्तनुर्मुहुर्मुहुश्च प्रयुज्यते स प्रदेहो रक्तपित्तत्वचां प्रसादकृत्। प्रलेपस्तूष्णः शीतो वा बहुलश्च तथा वातश्लेष्मप्रशमनः ॥"

अविदग्धेषु शोफेषु हितमालेपनं भवेत् ।
यथास्वं दोपशमनं दाहकण्डूरुजापहम् ॥ ८ ॥
त्वक्प्रसादनमेवाग्र्यं मांसरक्तप्रसादनम् ।
दाहप्रशमनं श्रेष्ठं तोदकण्डूविनाशनम् ॥ ९ ॥
मर्मदेशेषु ये रोगा गुह्येष्वपि तथा नृणाम् ।
संशोधनाय तेषां हि कुर्यादालेपनं भिषक् ॥ १० ॥
षड्भागं पैत्तिके स्नेहं चतुर्भागन्तु वातिके ।
अष्टभागन्तु कफजे स्नेहमात्रां प्रदापयेत् ॥ ११ ॥

अविदग्ध शोफ की अवस्था में आलेपन हितकारक होता है तथा शोफों के भिन्न २ दोषों का शमन करता है एवं दाह, कण्डू और रुजा को नष्ट करता है। त्वचा को शुद्ध करने में प्रधान है। मांस और रक्त को भी शुद्ध करता है। दाह का शमन करता है इसके अतिरिक्त सुई चुभोने की सी पीड़ा और कण्डू को शान्त करता है। मनुष्यों के मर्म स्थानों पर तथा गुह्य स्थानों पर जो रोग होते हैं उनकी शुद्धि या शमन करने के लिये आलेपन करना चाहिये। पित्तजन्य शोफ के आलेप में छठा भाग, वातिक में चतुर्थ भाग और कफजन्य शोथ में आठवाँ भाग स्नेह का प्रयुक्त करना चाहिये ॥८-११॥

तस्य प्रमाणमार्द्रमाहिषचर्मोत्सेधमुपदिशन्ति ॥१२॥

उक्त आलेप की मोटाई भैंसे के गीले चर्म के बराबर होती है ॥ १२ ॥

विमर्शः—चरके तु "त्रिभागाङ्गुष्ठमानः स्यात्प्रलेपः कल्क-पेषितः" ॥

न चालेपं रात्रौ प्रयुञ्जीत, मा भूच्छैत्यपिहितोष्म-णस्तदनिर्गमाद् विकारप्रवृत्तिरिति ॥ १३ ॥

आलेप को रात्रि के समय नहीं लगाना चाहिये क्योंकि आलेप की शीतलता से रुकी हुई उस स्थान की उष्णता के नहीं निकलने से विकार की वृद्धि या अन्य रोग की प्रवृत्ति न हो जाय अतः रात्रि में आलेप का निषेध है ॥ १३ ॥

विमर्शः—आलेपस्य रात्रौ निषेधः-तमसा पिहितो ह्यूष्मा रोमकूपैरनावृतैः । लेपादिनैव निर्याति रात्रौ नालेपयेदतः ॥

प्रदेहसाध्ये व्याधौ तु हितमालेपनं दिवा ।
पित्तरक्ताभिघातोत्थे सविषे च विशेषतः ॥१४॥
न च पर्युषितं लेपं कदाचिदवचारयेत् ।
उपर्युपरि लेपं तु न कदाचित् प्रदापयेत् ॥ १५ ॥
ऊष्माणं वेदनां दाहं घनत्वाज्जनयेत् स हि ।
न च तेनैव लेपेन प्रदेहं दापयेत् पुनः ॥
शुष्कभावात् स निर्वीर्यो युक्तोऽप्यपार्थकः ॥१६॥

प्रदेह के द्वारा साध्य रोगों में तथा अधिकतया पित्त, रक्त या रक्तपित्त, अभिघात और विषजन्य रोगों में दिन के समय लेप लगाना हितकारक होता है। पर्युषित अर्थात् पूर्व दिन में पिसा हुआ लेप दूसरे दिन नहीं लगाना चाहिये। इसी तरह प्रथम आलेप को बिना हटाये उसी पर दूसरा आलेप नहीं चढ़ाना चाहिये क्योंकि लेप पर लेप लगाने से लेप मोटा या घन हो जाता है जिससे उस स्थान में गरमी, वेदना और दाह को उत्पन्न करता है। प्रथम बार लगाने से बचे हुये लेप को कालान्तर में दूसरी बार नहीं लगाना चाहिये क्योंकि वह शुष्क होने से निर्वीर्य हो जाता है जिसे लगाने पर भी कोई कार्य सिद्धि नहीं होती है ॥ १४-१६ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में स्थानिक शोफ के शमन के लिये ( Poste, Pigment or Paint, and Plaster) का उपयोग होता है। इसके सिवाय भीतर में पूयनिर्माण को रोकने के लिये सेप्टेनीलेम, सल्फाडायजिन, सल्फाट्राइड या सीबाझोल इनमें से किसी एक औषध की एक २ छोटे को सथा दो दो टिकिया बड़े को दिन में तीन बार पानी के साथ देते हैं।

अत ऊर्ध्वं व्रणबन्धनद्रव्याण्युपदेक्ष्यामः। तद्यथा-क्षौमकार्पासाविकदुकूलकौशेयपत्रोर्णचीनपट्टचर्मान्तर्वल्क-लालावुशकललताविदलरज्जुतूलफलसन्तानिकालौहा-नीति; तेषां व्याधिं कालं चावेक्ष्योपयोगः; प्रकरणतश्चै-षामादेशः ॥ १७ ॥

अब यहाँ से व्रण के 'बन्धन' द्रव्यों का उपदेश किया जाता है, जैसे क्षौम ( शण से बना ), रूई, भेड़ की ऊन से बना हुआ, दुकूल ( पट्ट वस्त्र ), कोशकार कृमि से बनाया रेशम, पत्रोर्ण ( टसर ), चीन देश में बना हुआ पट्ट ( वस्त्र ), हरि-णादि का चर्म, भूर्जपत्र, गूलर आदि वृक्षों की अन्तर्छाल, तुम्बी का टुकड़ा, लता ( बेलड़ी ), विदल (बांस की खपची), रस्सी, तूल फल, सन्तानिका ( मलाई ), स्वर्ण, रजत, ताम्र, लोह आदि। व्याधि और काल का विचार करके इनका उप-योग करना चाहिये। इनका विशेष उल्लेख प्रकरणानुसार होगा ॥ १७ ॥

विमर्शः—प्रकरणानुसार इनका उपयोग जैसे सर्पदंश में रज्जु-सा तु रज्ज्वादिभिर्बद्धा विषप्रतिकारी मता। अन्तर्वल्कलों का का कुशार्थ प्रयोग—न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षवेतसकुम्भत्वचः। वंशसर्ज-

वयनाच्च कुशार्थमुपसहरेत्॥ चर्मोपयोग-चर्मणा गोफणाबन्ध कार्यो यो वा हितो भवेत्।

तत्र कोशदामस्वस्तिकानुवेल्लितप्र(मु)तोलीमण्डलस्थगिकायमकखट्वाचीनविबन्धवितानगोफणाः पञ्चाङ्गी चेति चतुर्दश बन्धविशेषाः । तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः॥ १८ ॥

कोश, दाम, स्वस्तिक, अनुवेल्लित, प्रतोली, मण्डल, स्थगिका, यमक, खट्वा, चीन, विबन्ध, वितान, गोफण और पञ्चाङ्गी ये चौदह बन्धविशेष हैं। प्रायः इनके नाम से ही इनका स्वरूप या रचना स्पष्ट है ॥ १८ ॥

विमर्श—वाग्भट ने उत्सङ्ग नामक एक अधिक बंध माना है। बन्ध को बेण्डेज (Bandage) कहते हैं। आज कल बन्धनों की संख्या इन पन्द्रह से भी अधिक है जिनका स्थानानुसार नाम रखा गया है। चतुर्दश बन्धानां लक्षणानि—पूरयित्वौषधैर्बन्धः क्रियते कोशराकृतिः । कोशाख्यः स विज्ञेयो भैषैर्बन्धेन वर्जिताम्॥ दामाकृतिं चतुष्पादां दामाख्य स्वस्तिकः पुनः । स्वस्तिकाकृतिमासीव्य पश्चाग्रैवेष्ट्य बध्यते ॥ अनुवेल्लित तद्विद्यान्मु(प्र)तोलीलक्षणं शृणु । बाहुर्विमुटिकाकारो जालवद् बहुरन्ध्रकः ॥ मुतोली बन्ध एव स्यात् तद्वान्तरमत शृणु । गोतुण्डिका बालनोक्षा तामे पाहुर्भिषग्वराः ॥ मण्डल वेष्टनाकार विदध्या मण्डलाख्यके । भेष आदिभिरापूर्य स्थगिरा पट्टवेल च ॥ बध्यते मण्डलाकारो यमलव्रण योस्तु स । बन्ध यमकनामान भिषजो वर्णयन्ति तम्॥ खट्वा तु बहुपादा स्याच्छिराभिर्बहुभिर्वृता । चीनबन्ध विजानीयाच्छिराभिर्बहुभिर्वृतम्॥ विबन्धो विविधो बन्ध स च पट्टग्रन्थिकायुत । ज्ञेयो वितानसंज्ञस्तु वितानाकारसयुत ॥ पाषाणगुडकोत्क्षेपकारिणीं गोफणां विदु । तदाकृति भिषक् कुर्यात् बन्धस्य पञ्चकं त्रिभि । पञ्चाङ्गी तु वृतां कुर्याद् बन्धनाय चिकित्सक ॥

तत्र कोशमङ्गुष्ठाङ्गुलिपर्वसु विदध्यात्। दाम सम्बाधेऽङ्गे । सन्धिकूर्चकभ्रूस्तनान्तरतलकर्णेषु स्वस्तिकम्। अनुवेल्लितं तु शाखासु। ग्रीवामेढ्रयोः प्रतोलीम् । वृत्तेऽङ्गे मण्डलम् । अङ्गुष्ठाङ्गुलिमेढ्राग्रेषु स्थगिकाम्। यमलव्रणयोर्यमकम्। हनुशङ्खगण्डेषु खट्वाम्। अपाङ्गयोश्चीनम्। पृष्ठोदरोरःसु विबन्धम् । मूर्द्धनि वितानम्। चिबुकनासौष्ठांसबस्तिषु गोफणाम्। जत्रुण ऊर्ध्वं पञ्चाङ्गीमिति । यो वा यस्मिन् शरीरप्रदेशे सुनिविष्टो भवति स तस्मिन् विदध्यात्॥ १९ ॥

अङ्गुष्ठ और अङ्गुलियों के पोरवों में कोशबन्ध बांधना चाहिये। सम्बाध (तंग या पैठनयुक्त) अङ्ग में दामबन्ध सन्धि, कूर्चक, भ्रू, स्तनों के मध्य, हस्ततल, पादतल और कर्णों में स्वस्तिकबन्ध, शाखाओं में अनुवेल्लित, ग्रीवा और मेढ़ में प्रतोली, गोल अङ्गों में मण्डल, अङ्गुष्ठ, अङ्गुलि और लिङ्ग इनके अग्र भागों पर स्थगिकाबन्ध, पार्श्ववर्ति दो व्रणों में यमकबन्ध, ठोढ़ी, कनपटी और कपोल पर खट्वाबन्ध, अपाङ्गप्रदेश में चीनबन्ध, पीठ उदर और वक्षःस्थल पर विबन्धबन्ध, सिर पर वितानबन्ध, ठोढ़ी की नोक, नासिका, होठ, स्कन्ध और बस्तिप्रदेश में गोफणाबन्ध तथा जत्रु (हंसली) के ऊपर पञ्चाङ्गीबन्ध बांधना चाहिये। अथवा वैद्य अपनी बुद्धि के अनुसार जो बन्ध जिस प्रदेश में उपयुक्त बंध सके उसे उसी प्रदेश में बांधना चाहिये ॥ १९ ॥

विमर्श—बन्धनकर्म को (Bandaging) कहते हैं। आघात, चोट, मोच, रक्तस्राव, अस्थिभङ्ग, (Fracture), सन्धिविश्लेष (Dislocation) आदि में बन्धन बांधना आवश्यक होता है। बन्धन बांधने की विधि केवल पढ़ने से नहीं आती है। पहले पुतलमय पुरुषों (Dumy) पर यह सीखते थे परन्तु अपने सहपाठियों पर प्रथम अभ्यास कर पश्चात् हॉस्पिटलों में आने वाले रोगियों पर बांधना चाहिये। आयुर्वेद के इन चौदह बन्धनों से पता चलता है कि पूर्व काल में उसका शल्यविभाग पर्याप्त उन्नत था।

| नाम | अं० नाम | स्थान |
|---|---|---|
| १ कोशबन्ध | Sheath Bandage | अङ्गुष्ठ, अङ्गुली पर्व |
| २ दामबन्ध | | सम्बाधाङ्ग |
| ३ स्वस्तिक बन्ध | Cross or Spica B | सन्धि, कूर्चक, भ्रूस्तन कर्ण तल |
| ४ अनुवेल्लित बन्ध | Spiral Bandage | हस्तपाद शाखा |
| ५ मुतोली बन्ध | | ग्रीवा लिङ्ग |
| ६ मण्डल बन्ध | | उदर, ऊरु, बाहु |
| ७ स्थगिका बन्ध | Stump Bandage | अङ्गुष्ठ, अङ्गुलि, लिङ्गाग्र |
| ८ यमक बन्ध | | यमुक [illegible] |
| ९ खट्वा बन्ध | Four tailed B. | हनु, शङ्ख, गण्ड |
| १० चीन बन्ध | Eye Bandage | नेत्र, अपाङ्ग |
| ११ विबन्ध बन्ध | Many tailed B. | पीठ, उदर, छाती |
| १२ वितान बन्ध | Capeline B | शिर |
| १३ गोफणा बन्ध | Sling Bandage, or T Bandage | ठोढ़ी, नासा, ओष्ठ अंस, बस्ति |
| १४ पञ्चाङ्गी बन्ध | | जत्रु के ऊपर |
| १५ उत्सङ्ग बन्ध | Arm Sling B | बाहु |

यन्त्रणमूर्ध्वमधस्तिर्यक् च ॥ २० ॥

बन्धन की यन्त्रणा अर्थात् गांठ ऊपर, नीचे और तिरछी लगानी चाहिये ॥ २० ॥

विमर्श—जहां पर व्रण हो उसके ऊपर, नीचे या तिरछी गांठ लगावें। उस पर गांठ लगाने से व्रण में बाधा होती है। वर्तमान में Safety Pin का उपयोग होने से सुविधा हो गई है।

तत्र व्रणं कवलिकां दत्त्वा वामहस्तपरिक्षिप्तमुत्तानाविद्धमसङ्कुचितं मृदु पट्टं निवेश्य बध्नीयात् । न च व्रणस्योपरि कुर्याद् ग्रन्थिमाबाधकरं च ॥ २१ ॥

प्रथम व्रणस्थान पर मोटी कवलिका रख कर वामहस्त में लिये हुये पट्ट को दक्षिण हस्त से सीधा, मोड़ के बिना एवं ठीक तरह से फैलाकर बांध देना चाहिये। व्रण के ऊपर पीड़ा

या बाधा पहुंचाने वाली ग्रंथि नहीं लगानी चाहिये ॥ २१ ॥

न च विकेशिकौषधेऽतिस्निग्धेऽतिविषमे वा कुर्वीत। यस्मादतिस्नेहात् क्लेदो, रौक्ष्याच्छेदो, दुर्न्यासाद् व्रणवर्त्मावघर्षणमिति ॥ २२ ॥

विकेशिका तथा औषध अधिक स्निग्ध, अधिक रूक्ष और विषम नहीं होने चाहिये। क्योंकि इनके अतिस्निग्ध होने से कीचड़, रूक्ष होने से व्रण फट जाता है तथा विषम रखने से व्रण के मार्ग में घर्षण होता है ॥ २२ ॥

विमर्शः—विकेशिका को वर्ति कहते हैं। बारीक जाली (Gauze) को जन्तुघ्न द्रव्य के घोल में भिगो कर व्रण में रखते हैं। इसके रखने से व्रण की शुद्धि होती है, व्रण के पूय को यह वर्ति सोख लेती है तथा अशुद्ध व्रण के किनारों को आपस में न मिलने देने से वे जुड़ते या चपकते नहीं हैं। आयुर्वेद भी इसका इतना ही महत्व मानता है। "अवश्यं साशये व्रणे विकेशिकां दद्यात्" (अ० सं०)। सतूलिमांसं सोत्सङ्गं सगतिं पूयगर्भिणम्। व्रणं विशोधयेच्छीघ्रं स्थिता सम्यग्विकेशिका॥ (वाग्भट)। कल्कवर्ति दोषाः—'न च विकेशिकामौषधं चातिस्निग्ध रूक्षमतिशिलष्टमविगाढमश्लक्ष्णं दुर्न्यस्तं वा दद्यात्। अतिस्निग्धत्वादपरिशुद्धिः, गाढतया संरम्भः, अश्लक्ष्णत्वाद् व्रणवर्त्मोपघर्षणम्।

तत्र व्रणायतनविशेषाद्बन्धविशेषस्त्रिविधो भवति—गाढः, समः, शिथिल इति ॥ २३ ॥

व्रण के आयतन (स्थान, दोष, काल) की विशेषता से बन्ध की भी गाढ, सम और शिथिल ये तीन विशेषताएं होती हैं ॥ २३ ॥

पीडयन्नरुजो गाढः सोच्छ्वासः शिथिलः स्मृतः।
नैव गाढो न शिथिलः समो बन्धः प्रकीर्तितः ॥ २४ ॥

जो बन्ध दबाने से पीड़ा नहीं करे उसे गाढ कहते हैं, जो बन्ध रोगी के सांस लेने से हिले उसको शिथिल कहते हैं और जो न गाढा हो तथा न शिथिल हो उसे समबन्ध कहते हैं ॥ २४ ॥

तत्र, स्फिक्कुक्षिकक्षावङ्क्षणोरुशिरःसु गाढः। शाखावदनकर्णकण्ठमेढ्रमुष्कपृष्ठपार्श्वोदरोरस्सु समः। अक्ष्णोः सन्धिषु च शिथिल इति ॥ २५ ॥

स्थानानुसार बन्ध-वैशिष्ट्य—नितम्ब, कुक्षि, कक्षा (बाहुमूल), वंक्षण सन्धि, ऊरु और शिर इन स्थानों में गाढ बन्ध, हाथ, पैर, मुख, कान, कण्ठ, लिङ्ग, वृषण, पीठ, पार्श्व, उदर, छाती इन स्थानों में समबन्ध तथा नेत्र और सन्धि स्थानों में शिथिलबन्ध बांधना चाहिये ॥ २५ ॥

तत्र पैत्तिकं गाढस्थाने समं बध्नीयात्, समस्थाने शिथिलं, शिथिलस्थाने नैव; एवं शोणितदुष्टं च। श्लैष्मिकं शिथिलस्थाने समं, समस्थाने गाढं, गाढस्थाने गाढतरम्; एवं वातदुष्टं च ॥ २६ ॥

दोषानुसार बन्धवैशिष्ट्य—पैत्तिक व्रणों में जहां गाढबन्ध लगाना हो वहां समबन्ध बांधे, समबन्ध लगाना हो वहां शिथिलबन्ध लगावे तथा जहां शिथिलबन्ध बांधने का विधान हो उस स्थान को खुला ही रखना चाहिये। इसी प्रकार का नियम रक्त की दुष्टि से उत्पन्न व्रण में भी जानना चाहिये। कफ से दूषित व्रणों में जहां शिथिलबन्ध बांधने का नियम हो वहां समबन्ध, समस्थान में गाढबन्ध और गाढबन्ध बांधने की जगह अत्यन्त गाढबन्ध लगाना चाहिये। कफ के व्रण के अनुसार ही वातदुष्ट व्रण में बन्धन बांधना चाहिये ॥ २६ ॥

तत्र पैत्तिकं शरदि ग्रीष्मे द्विरह्नो बध्नीयात्। रक्तोपद्रुतमप्येवम्। श्लैष्मिकं हेमन्तवसन्तयोस्त्र्यहाद्वातोपद्रुतमप्येवम्। एवमभ्यूह्य बन्धविपर्ययं च कुर्यात् ॥

कालानुसार बन्धवैशिष्ट्य—पित्तदुष्टि से उत्पन्न व्रण को शरद् तथा ग्रीष्म ऋतु में दिन में दो बार सुबह शाम बांधना चाहिये। इसी प्रकार रक्तदुष्टि जन्य व्रण में भी दो बार बांधे। कफ की दुष्टि से उत्पन्न व्रण को हेमन्त तथा वसन्त ऋतु में तीसरे दिन खोल कर बांधना चाहिये। वायु से दूषित व्रण को भी इसी नियमानुसार बन्धन करना चाहिये। इस तरह स्थान, दोष और काल का विचार करके बन्धनविधि में विपर्यय करना चाहिये ॥ २७ ॥

तत्र समशिथिलस्थानेषु गाढं बद्धे विकेशिकौषधनैरर्थक्यं शोफवेदनाप्रादुर्भावश्च, गाढसमस्थानेषु शिथिलं बद्धे विकेशिकौषधपतनं पट्टसञ्चाराद् व्रणवर्त्मावघर्षणमिति। गाढशिथिलस्थानेषु समं बद्धे च गुणाभाव इति ॥ २८ ॥

यदि सम और शिथिल बन्धन बांधने की जगह गाढ बन्ध बांधा जाय तो विकेशिका (वर्ति) तथा औषध निरर्थक हो जाती है तथा व्रण स्थान में शोफ और वेदना होती है। गाढ और सम बन्ध के स्थान में यदि शिथिल बन्ध बांधा जाय तो वर्ति तथा औषध गिर जाती है तथा पट्ट के इधर उधर खिसकते रहने से व्रण के मार्ग में घर्षण होता है। इसी तरह गाढ, शिथिल बन्ध के स्थानों में समबन्ध बांधने से कोई गुण नहीं होता है ॥ २८ ॥

अविपरीतबन्धे वेदनोपशान्तिरसृक्प्रसादो मार्दवं च ॥

यदि बन्धन अनुकूल बांधा जाय तो वेदना का शमन, रक्त की शुद्धि तथा व्रण स्थान में मृदुता उत्पन्न होती है ॥२९॥

अबध्यमानो दंशमशकतृणकाष्ठोपलपांशुशीतवातातपप्रभृतिभिर्विशेषैरभिहन्यते व्रणो विविधवेदनोपद्रुतश्च दुष्टतामुपैत्यालेपनादीनि चास्य विशोषमुपयान्ति ॥३०॥

यदि व्रण पर बन्धन नहीं बांधा जाय तो मक्खिका, मच्छर, घास, लकड़ी, पत्थर के कण, धूली, ठण्डक, वायु, धूप आदि से व्रण दूषित होता है तथा अनेक प्रकार की वेदनाओं से उपद्रुत होकर अधिक दूषित हो जाता है तथा उस पर लगाये हुए आलेपादिक जल्दी सूख जाते हैं ॥ ३० ॥

चूर्णितं मथितं भग्नं विश्लिष्टमतिपातितम्।
अस्थिस्नायुसिराच्छिन्नमाशु बन्धेन रोहति ॥ ३१ ॥
सुखमेवं व्रणी शेते सुखं गच्छति तिष्ठति।
सुखं शय्यासनस्थस्य क्षिप्रं संरोहति व्रणः ॥ ३२ ॥

आघात से शरीर का कोई भाग चूर्णित हो जाय, विलोडित हो जाय, टूट जाय, सन्धिच्युत हो जाय, स्वस्थान से च्युत हो कर लटकने लगे, अथवा अस्थि, स्नायु और सिराएं छिन्न हो जायं तो बन्धन बांधने से ठीक हो जाते हैं। बन्धन से व्रणी पुरुष ठीक तरह से सोता है, सुख से चलता है, सुख-पूर्वक खड़ा रह सकता है, बैठ सकता है तथा जो सुख से सो सकता है और बैठ सकता है उसका व्रण भी शीघ्र भर जाता है ॥ ३१-३२ ॥

अबन्ध्याः पित्तरक्ताभिघातविषनिमित्ता यदा च शोफदाहपाकरागतोदवेदनाऽभिभूताः क्षाराग्निदग्धाः पाकात् प्रकुपितप्रशीर्णमांसाश्च भवन्ति ॥ ३३ ॥

पित्त तथा रक्त की दुष्टि से और अभिघात और विष के कारण उत्पन्न व्रण तथा सूजन, जलन, पाक, लालिमा, सूई चुभोने की सी पीड़ा और वेदना से युक्त हो तथा क्षार एवं अग्नि द्वारा जलने से उत्पन्न व्रण तथा पाक से मांस सड़कर झरता हो ऐसे व्रणों में बन्धन नहीं बांधना चाहिये ॥ ३३ ॥

कुष्ठिनामग्निदग्धानां पिडका मधुमेहिनाम् ।
कर्णिकाश्चोन्दुरुविषे विषजुष्टव्रणाश्च ये ॥ ३४ ॥
मांसपाके न बध्यन्ते गुदपाके च दारुणे ।
स्वबुद्ध्या चापि विभजेत् कृत्याकृत्यांश्च बुद्धिमान् ॥

कुष्ठियों के व्रण, अग्निदग्ध व्रण, मधुमेही मनुष्यों की पिडकाओं के व्रण, चूहे के काटने से फैले हुए विष के कारण उत्पन्न कर्णिकायुक्त व्रण, विषयुक्त व्रण, मांसपाक जन्य व्रण और गुदपाक जन्य व्रणों में बन्धन बांधना निषिद्ध है। इसके अतिरिक्त बुद्धिमान वैद्य कहां बन्धन लगाना उचित है और कहां अनुचित है आदि कृत्याकृत्य का निर्णय अपनी बुद्धि से कर लेवे ॥ ३४-३५ ॥

देशं दोषञ्च विज्ञाय व्रणञ्च व्रणकोविदः ।
ऋतूंश्च परिसङ्ख्याय ततो बन्धान्निवेशयेत् ॥ ३६ ॥

व्रण के विषय को जानने वाला विद्वान् वैद्य देश, दोष, व्रण, ऋतु आदि का सम्यग् विचार करके फिर यथायोग्य बन्धन बांधे ॥ ३६ ॥

ऊर्ध्वं तिर्य्यगधस्ताच्च यन्त्रणा त्रिविधा मता ।
यथा च बध्यते बन्धस्तथा वक्ष्याम्यशेषतः ॥ ३७ ॥
घनां कवलिकां दत्त्वा मृदु चैवापि पट्टकम् ।
विकेशिकामौषधं च नातिस्निग्धं समाचरेत् ॥ ३८ ॥
प्रक्लेदयत्यतिस्निग्धा तथा रूक्षा क्षिणोति च ।
युक्तस्नेहा रोपयति दुर्न्यस्ता वर्त्म घर्षति ॥ ३९ ॥
विषमञ्च व्रणं कुर्य्यात् स्तम्भयेत् स्रावयेत्तथा ।
यथा व्रणं विदित्वा तु योगं वैद्यः प्रयोजयेत् ॥ ४० ॥

ऊपर, नीचे तथा टेढ़ी इस तरह बन्धन यन्त्रणा तीन तरह से लगाई जाती है। अब जिस तरह बन्धन बांधा जाता है उस विधि को सम्पूर्णरूप से कहते हैं-प्रथम व्रणस्थान में विकेशिका या वर्ति लगा के औषध कल्क लगावें फिर उस पर मोटी कवलिका ( रूई या गाज का पेड या गद्दी ) रख कर मुलायम पट्ट ( Bandage ) से बांध देना चाहिये। विकेशिका ( वर्ति ) तथा औषध इन्हें अधिक चिकनी करके न लगावें क्योंकि अतिस्निग्ध वर्ति व्रण स्थान को क्लिन्न कर देती है तथा रूक्ष वर्ति या औषध उस व्रण को हानि पहुंचाती है किन्तु उचित स्नेहयुक्त वर्ति व्रण को भरती है। यदि वर्ति को ठीक न रखी जाय तो वह व्रण के मार्ग का घर्षण करती है व्रण को विषम बनाती है, स्राव का निरोध कर देती है या स्राव को बढ़ा देती है इसलिये व्रण का उचित निरीक्षण करके योग्य उपचार करना चाहिये ॥ ३७-४० ॥

पित्तजे रक्तजे वाऽपि सकृदेव परिक्षिपेत् ।
असकृत् कफजे वाऽपि वातजे च विचक्षणः ॥ ४१ ॥
तलेन प्रतिपीड्याथ स्रावयेदनुलोमतः ।
सर्वांश्च बन्धान् गूढान्तान् सन्धींश्च विनिवेशयेत् ॥ ४२ ॥

पित्त तथा रक्त की दुष्टि से उत्पन्न व्रण में एक बार ही दबाकर दोष ( पूयादि ) का स्राव करना चाहिये। कफजन्य तथा वातजन्य व्रण में बार २ दबा कर पूय निकालना चाहिये। हस्ततल से व्रण को धीरे २ दबाकर अनुलोम रूप से पूयादि को निकालें तथा सर्व प्रकार के बन्धनों को इस तरह बांधे कि उसके सिरे तथा जोड़ बाहर से दिखाई न दें ॥ ४१-४२ ॥

ओष्ठस्याप्येष सन्धाने यथोद्दिष्टो विधिः स्मृतः ।
बुद्ध्योत्प्रेक्ष्याभियुक्तेन तथा चास्थिषु जानता ॥ ४३ ॥
उत्तिष्ठतो निषण्णस्य शयनं वाऽधिगच्छतः ।
गच्छतो विविधैर्यानैर्नास्य दुष्यति स व्रणः ॥ ४४ ॥
ये च स्थूलमांससंस्था ये त्वग्गताश्च तथा व्रणाः ।
सन्ध्यस्थिकोष्ठप्राप्ताश्च सिरास्नायुगतास्तथा ॥ ४५ ॥
तथाऽवगाढगम्भीराः सर्वतो विषमस्थिताः ।
नैते साधयितुं शक्या ऋते बन्धाद्भवन्ति हि ॥ ४६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणालेपनबन्धवि-
धिर्नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

ओष्ठ के सन्धान कर्म में तथा अस्थि के जोड़ने में भी विद्वान् वैद्य स्वबुद्धि से विचार कर उक्तविधि के अनुसार ही बन्धन बांधे। बन्धन से उठते, बैठते, सोते, अनेक सवारियों पर बैठ कर चलते हुए पुरुष का व्रण दूषित नहीं होता है। जो व्रण मांसल स्थानों में होते हैं, त्वचा के अन्दर जो व्रण होते हैं तथा सन्धि, अस्थि और कोष्ठ स्थानों में जो व्रण होते हैं एवं सिरा और स्नायुओं में होने वाले व्रण तथा जो गाढ़े और गम्भीर व्रण होते हैं एवं जो सर्वथा विषम व्रण होते हैं वे बन्धन के बिना ठीक नहीं हो सकते हैं ॥ ४३-४६ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदर्शिकाभाषायां व्रणालेपनबन्धविधिर्ना-
माष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

## एकोनविंशोऽध्यायः ।

अथातो व्रणितोपासनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से व्रणितोपासनीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा था ॥ १-२ ॥

व्रणितस्य प्रथममेवागारमन्विच्छेत् । तच्चागारं प्रशस्तवास्त्वादिकं कार्यम् ॥ ३ ॥

व्रणी पुरुष के लिये सर्व प्रथम रहने के लिये मकान का प्रबन्ध करना चाहिये, तथा वह मकान श्रेष्ठ भूमि में बनाना चाहिये ॥ ३ ॥

प्रशस्तवास्तुनि गृहे शुचावातपवर्जिते ।
निवाते न च रोगाः स्युः शारीरागन्तुमानसाः ॥ ४ ॥

प्रशस्त भूमि में बनाये हुए मकान में जो कि पवित्र और सीधी आनेवाली धूप से वर्जित हो तथा वायु के झोकों से रहित हो तो उसमें रहने से शारीरिक आगन्तुक तथा मानसिक रोग नहीं होते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—वास्तु शब्द का अर्थ गृह है। चरके वास्तुवर्णनम्—"अपहतास्थिशर्कराकपाले देशे प्रशस्तरूपरसगन्धायां भूमौ गुणवति प्रशस्ते भूमिभागे कृष्णमृत्तिके सुवर्णमृत्तिके वा ॥ वास्तुशास्त्रेऽपि–बिल्वो निम्बश्च निर्गुण्डी पिण्डितः ससरर्पकः । सहकारश्च वद्धवैरारूढा या समस्थला । निष्कपाला निरुपला कृमिवल्मीकवर्जिता ॥ अस्थिवर्ज्या न सुषिरा तनुवालुकसंयुता । अङ्गारैर्दृढमूलैश्च स्थूलैश्चापि पृथग्विधैः ॥ पङ्कसङ्करकूपैश्च दारुभिर्लोष्टकैरपि । शर्कराभिरयुक्ता या भस्मायैश्च तुषैरपि ॥ सा शुभा सर्ववर्णानां सर्वसम्पत्करी धरा । मनसश्चक्षुषो यत्र सन्तोषो जायते भुवि ॥ तस्यां कार्यं गृहं सर्वैरिति गर्गादिसम्मतम् ॥ जहाँ भूमि कंकरीली, बालुका या खड़िया-युक्त होनी चाहिये। इसके आस पास जल संचय न होता हो तथा वायु और सूर्यप्रकाश आने में बाधा न हो। मकान का द्वार पूर्व या उत्तर ( प्राग्द्वारमुदग्द्वारं वा ) हो कमरे ग्रीष्म में शीतल तथा शीत में उष्ण रह सकें, छत तथा दरवाजे पर्याप्त ऊंचे हों। प्रत्येक व्यक्ति के कमरे का नाप ७० से १०० वर्ग फुट होना चाहिये। ( अष्टहस्तायतं चतुर्हस्तविस्तृतं धूमातपरजसामनभिगमनीयमनुपस्खलनमस्कं निवातं प्रवातैकदेशमिति ), मकान में खिड़कियाँ तथा झरोखे हों। सूर्य की किरणों में तथा शुद्ध वायु में प्रबल रोग तथा उसके जीवाणुओं के नाशन की शक्ति है अतएव ये दोनों कमरे में आ सकें ऐसा प्रबन्ध हो। रोगी या स्वस्थ पर अधिक समय तक सूर्य की सीधी किरणें न पड़े इसका भी ध्यान रखना चाहिये।

तस्मिन् शयनमसम्बाधं स्वास्तीर्णं मनोज्ञं प्राक्शिरस्कं सशस्त्रं कुर्वीत ॥ ५ ॥

ऐसे मकान में सम्बाधा ( पीड़ा ) से रहित, उचित लम्बी चौड़ी तथा शुद्ध वस्त्र से आच्छादित, मन को प्रिय लगनेवाली, पूर्व में सिरहानेवाली तथा सिरहाने के नीचे चाकू, छुरी आदि शस्त्र रखे हों ऐसी शय्या बिछानी चाहिये ॥ ५ ॥

विमर्शः—ऊँची, नीची, कठोर, खटमलों से व्याप्त, कमजोर पायेवाली खाट नहीं होनी चाहिये। मच्छरदानी लगाना भी श्रेष्ठ है। स्वास्तीर्ण—साफ गद्दा, चद्दर, तकिया और कम्बल या रजाई होनी चाहिये। रोगी के बिछौने, ओढ़ने और पहनने के वस्त्रों को प्रतिदिन धूप में रखें तथा धोने योग्य को धोएँ एवं गुग्गुल सर्षपादि धूपन द्रव्यों से धूपित तथा सुवासित करने चाहिये। "शयनास्तरणप्रावरणानि मृदुलघुशुचिसुगन्धीनि स्युः। स्वेदमलजन्तुमन्ति मूत्रपुरीषोपसृष्टानि च वर्ज्यानि स्युः। असति सम्भवेऽन्येषां तान्येव सुप्रक्षालितोपधानानि सुधूपितानि सुशुद्धशुष्काण्युपभोगं गच्छेयुः। धूपनानि नर्वासिसां शयनास्तरणप्रावरणानां च यवसर्षपातसीहिङ्गुगुग्गुलुवचाचोरकवयःस्थागोलोमीजटिलापलङ्कषाशोकरोहिणीसर्पनिर्मोकाणि घृतसम्प्रयुक्तानि स्युः। ( चरक )।

सुखचेष्टाप्रचारः स्यात् स्वास्तीर्णे शयने व्रणी ।
प्राच्यां दिशि स्थिता देवास्तत्पूजार्थं च तच्छिरः ॥ ६ ॥

अच्छे आस्तीर्णवाली शय्या पर व्रणी शयन कर सुखपूर्वक शरीर की चेष्टाएँ ( करवट बदलना ) कर सकता है। पूर्व दिशा में देवता निवास करते हैं इसलिये उनकी पूजा ( सत्कार ) के लिये पूर्व दिशा में रोगी का सिर या सिरहाना रखते हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—उत्तर दिशा में रोगी या स्वस्थ किसी का सिर नहीं करना चाहिये। स्वगृहे प्राक्शिराः शेते श्वाशुर्ये दक्षिणशिराः।

तस्मिन् सुहृद्भिरनुकूलैः प्रियंवदैरुपास्यमानो यथेष्टमासीत ॥ ७ ॥

उक्त प्रकार से शुभलक्षणों वाले गृह में या शय्या पर रोगी अपने अनुकूल तथा प्रिय बोलनेवाले मित्रों के साथ बातचीत करता हुआ स्वेच्छानुकूल यथेष्ट समय तक बैठे या शयन करे ॥ ७ ॥

सुहृदो विक्षिपन्त्याशु कथाभिर्व्रणवेदनाः ।
आश्वासयन्तो बहुशस्त्वनुकूलाः प्रियंवदाः ॥ ८ ॥

अनुकूल तथा प्रिय बोलनेवाले मित्र अनेक प्रकार से आश्वासन देते हुये तथा विविध ढङ्ग की कथाओं को सुना के रोगी की व्रण वेदना को शीघ्र ही दूर कर देते हैं ॥ ८ ॥

न च दिवानिद्रावशगः स्यात् ॥ ९ ॥
दिवास्वप्नाद् व्रणे कण्डूर्गात्राणां गौरवं तथा ।
श्वयथुर्वेदना रागः स्रावश्चैव भृशं भवेत् ॥ १० ॥

व्रणी मनुष्य दिन में निद्रा नहीं लेवे क्योंकि दिन में सोने से व्रण स्थान में खुजली, अङ्गों में भारीपन, व्रण में सूजन, लालिमा तथा स्राव की अधिकतायें उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ९-१० ॥

उत्थानसंवेशनपरिवर्त्तनचङ्क्रमणोच्चैर्भाषणादिष्वात्मचेष्टास्वप्रमत्तो व्रणं संरक्षेत् ॥ ११ ॥

उठने, बैठने, करवट बदलने, घूमने, जोर से बोलने आदि आत्मचेष्टाओं में सावधान रह कर व्रण की रक्षा करनी चाहिये ॥ ११ ॥

स्थानासनं चङ्क्रमणं दिवास्वप्नं तथैव च ।
व्रणितो न निषेवेत शक्तिमानपि मानवः ॥ १२ ॥

खड़े रहना, बैठना, घूमना, दिन में सोना, इन्हें शक्ति होने पर भी व्रणी सेवन न करे ॥ १२ ॥

उत्थानायासन स्थान शय्या चातिनिषेविता।
प्राप्नुयान्मारुतादङ्गे रुजस्तस्माद्विवर्जयेत् ॥ १३ ॥

अधिक उठने, बैठने, खड़े रहने तथा शयन करने से वायु कुपित हो जाती है जिससे अङ्गों में अनेक प्रकार की पीड़ाएँ होती हैं इस कारण उत्थानादि को वर्जित कर देनी चाहिये ॥ १३ ॥

गम्यानाञ्च स्त्रीणां सन्दर्शनसम्भाषणसंस्पर्शनानि दूरतः परिहरेत् ॥ १४ ॥

मैथुन करने योग्य स्त्रियों को देखना, उनके साथ बातचीत करना, तथा उनका स्पर्श करना दूर से वर्जित कर देना चाहिये ॥ १४ ॥

स्त्रीदर्शनादिभिः शुक्रं कदाचिच्चलितं स्रवेत्।
ग्राम्यधर्मकृतान् दोषान् सोऽससर्गेऽप्यवाप्नुयात् ॥१५॥

उक्त स्त्री-दर्शनादि भावों से कभी २ दुर्बल इन्द्रिय पुरुष का शुक्र चलित ( स्वस्थानच्युत ) हो जाता है जिससे स्त्री सम्भोग न करने पर भी ग्राम्यधर्म ( स्त्रीभोग ) से होनेवाले दोष ( वीर्यच्युति, बलहानि ) प्राप्त हो जाते हैं ॥ १५ ॥

विमर्श—गम्या—स्वपत्नी, वेश्या, दासी प्रभृति।

नवधान्यमाषतिलकलायकुलत्थनिष्पावहरितकशाकाम्ललवणकटुकगुडपिष्टविकृतिवल्लूरशुष्कशाकाजाविकानूपौदकमांसवसाशीतोदककृशरापायसदधिदुग्धतक्रप्रभृतीन् परिहरेत् ॥ १६ ॥

नूतन धान्य, उड़द, तिल, मटर, कुलथी, चवले, हरित वर्ग के शाक, अम्ल, लवण, कटु रस प्रधान द्रव्य, गुड़ और पिष्ट ( आटे ) के बने मालपूए आदि गरिष्ठ पदार्थ, वल्लूर ( शुष्क मांस ), शुष्क शाक, बकरी, भेड़, आनूप देश तथा जल में रहनेवाले प्राणियों का मांस तथा वसा, ठंढा पानी, कृशरा ( खिचड़ी ), पायस ( खीर ), दही, दुग्ध, छाछ आदि को व्रणी वर्जित कर देवे ॥ १६ ॥

विमर्श—हरितकवर्गशाकानि-[illegible]। शुष्क [illegible] हरितक [illegible]॥

तक्रान्तो नवधान्यादिर्योऽयं वर्ग उदाहृतः।
दोषसञ्जननो ह्येष विज्ञेयः पूयवर्धनः ॥ १७ ॥

नवधान्य से शुरू कर तक्र पर्यन्त जो वर्ग कहा गया है वह दोषजनक तथा पूयवर्धक है ॥ १७ ॥

मद्यपश्च मैरेयारिष्टासवशीधुसुरादिविकारान् परिहरेत् ॥

मद्यपान करनेवाला या अमद्यपी व्रणी मनुष्य मैरेय, अरिष्ट, आसव, सीधु, सुरा विकारों को वर्जित कर देवे ॥ १८ ॥

विमर्श—मैरेयारिष्ट-[illegible]। [illegible] ॥ अथवा—[illegible] ॥ [illegible] मैरेयम् [illegible] ॥ आसवारिष्टलक्षणम्—[illegible]।

करिष्ट [illegible] स्यात्। सीधुलक्षणम्—[illegible] पक्वमधुरद्रवैः। सिद्धः पक्वरसः सीधुः [illegible] ॥ सुरालक्षणम्—[illegible] सुरां वदेत्। कुछ आचार्य मधुर सौम्यगुणयुक्त द्राक्षासवादि मद्य के सेवन का उपदेश करते हैं। [illegible] । [illegible] । यद्यपि मद्य उष्णप्रकृतिक होने से पित्त और रक्त को कुपित कर व्रण की शुद्धि तथा रोपण में बाधा पहुँचा सकते हैं किन्तु मधुर सौम्यगुणी मद्य हृदय को ताकत देने वाला तथा दीपन, पाचन, हर्षण और उत्साहवर्धक होने से भोजनोत्तर स्वल्प मात्रा में रोगी को देने से लाभ ही करता है।

मद्यमम्लं तथा रूक्षं तीक्ष्णमुष्णं च शीघ्रदं ।
आशुकारि च तत् पीतं क्षिप्रं व्यापादयेद् व्रणम् ॥१९॥

मद्य—अम्लरस वाला, रूक्षप्रकृतिक, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य, और शीघ्र ही रस-रक्तादि धातुक स्रोतसों में प्रवेशनशील होने से इसका पान करने से शीघ्र व्रण को व्यापादित कर देता है ॥ १९ ॥

वातातपरजोधूमावश्यायातिसेवनातिभोजनानिष्टभोजनश्रवणदर्शनेर्ष्यामर्षभयक्रोधशोकध्यानरात्रिजागरणविषमाशनशयनोपवासवाग्व्यायामस्थानचङ्क्रमणशीतवातविरुद्धाध्यशनाजीर्णमक्षिकाद्याबाधाः परिहरेत् ॥

वायु, धूप, धूली, धुआँ, ओस, इनका अधिक सेवन, अति भोजन, अनिष्ट भोजन, अनिष्ट शब्द का श्रवण और वस्तु का दर्शन, ईर्ष्या, क्रोध, भय, शोक, चिन्ता, रात्रि जागरण, विषम भोजन, विषम शयन, उपवास, जोर से बोलना, सीधा खड़ा रहना, घूमना, शीत और वात का सेवन, विरुद्ध भोजन, अध्यशन, अजीर्ण तथा मक्षिका, मच्छर आदि बाधाओं का परिहरण कर देना चाहिये ॥ २० ॥

विमर्श—[illegible] भोजनम्। [illegible] भोजनमध्यशनं [illegible] ॥ मक्षिकादंशे [illegible] निक्षिपन्ति [illegible] ॥

प्रभिः सम्प्रवृत्तस्य कारणैरेवमादिभिः ।
क्षीणशोणितमांसस्य भुक्तं सम्यङ् न जीर्यति ॥ २१ ॥
अजीर्णात् पवनादीनां विभ्रमो बलवान् भवेत् ।
ततः शोफरुजास्रावदाहपाकानवाप्नुयात् ॥ २२ ॥

उक्त प्रकार के तथा अन्य इसी प्रकार के कारणों से सम्यक् हुये तथा क्षीण शोणित-मांस वाले व्रणी का खाया हुआ भोजन ठीक तरह से पचता नहीं है। इस तरह अजीर्ण होने से वात, पित्त आदि दोषों का विभ्रम ( स्थानान्तर गमन या दुष्टि ) बलवान् हो जाता है जिससे व्रण स्थान में सूजन, पीड़ा, स्राव, दाह और पाक उत्पन्न होते हैं ॥ २१-२२ ॥

सदा नीचनखरोम्णा शुचिना शुक्लवाससा शान्तिमङ्गलदेवताब्राह्मणगुरुपरेण भवितव्यम्। तत् कस्य हेतोः ? हिंसाविहाराणि हि महावीर्याणि रक्षांसि पशुपतिकुबेरकुमारानुचराणि मांसशोणितप्रियत्वात् क्षत-

निमित्तं व्रणिनमुपसर्पन्ति सत्कारार्थं जिघांसुर्ति वा कदाचित् ॥ २३ ॥

सर्वदा नख और बाल छोटे रखने वाला, पवित्र, श्वेत वस्त्र पहने हुये, शान्ति पाठ, मङ्गल कर्म, देवता, ब्राह्मण और गुरु की सेवा में तत्पर व्रणी को होना चाहिये। ऐसा क्यों रहना ? हिंसार्थ विहार करनेवाले पराक्रमी राक्षस तथा रुद्र, कुबेर और कार्तिकेय के अनुचर मांस और रक्त के अभिलाषुक होने से रक्त के निमित्त व्रणी के पास अपना सत्कार कराने को आते हैं अथवा कभी २ उस व्रणी को मारने की इच्छा से भी आते हैं ॥ २३ ॥

भवति चात्र—

तेषां सत्कारकामानां प्रयतेतान्तरात्मना ।
धूपबल्युपहारांश्च भक्ष्यांश्चैवोपहारयेत् ॥ २४ ॥

सत्कार को चाहनेवाले उन राक्षसों के लिये सच्चे अन्तःकरण से प्रयत्न करना चाहिये एवं उनके लिये धूप, बलि, उपहार तथा मिष्टान्नादिक भक्ष्य पदार्थ चौराहे पर रखने चाहिये ॥ २४ ॥

**विमर्शः**—राक्षसाः कं किमर्थंञ्च मन्तिन-अशुचिं भिन्नमर्यादं क्षतं वा यदि वाऽक्षमम्। हिंस्युर्हिंसाविहारार्थं सत्कारार्थमथापि वा ॥ राक्षस शब्द से यहां आठों प्रकार के ग्रहों का बोध होता है। देवास्तथा शत्रुगणाश्च तेषां गन्धर्वयक्षाः पितरो भुजङ्गाः। रक्षांसि या चापि पिशाचजातिरेषोऽष्टको देवगणो ग्रहाख्यः ॥

ते तु सन्तर्पिता आत्मवन्तं न हिंस्युः । तस्मात् सततमतन्द्रितो जनपरिवृतो नित्यं दीपोदकशस्त्रस्रग्दामपुष्पलाजाद्यलङ्कृते वेश्मनि सम्पन्मङ्गलमनोऽनुकूलाः कथाः शृण्वन्नासीत ॥ २५ ॥

उन देवग्रहों को बलि, उपहार आदि से संतृप्त कर देने से वे जितेन्द्रिय पुरुष को नहीं मारते हैं। इसलिये निरन्तर सावधान होकर कुटुम्बी अथवा आसपास के अनेक मनुष्यों के साथ सदा दीप, जल, शस्त्र, माला, रज्जु, पुष्प तथा धान की लाजा आदि पदार्थों से अलंकृत मकान में, सम्पत् ( धन ), मङ्गल ( गाजे बाजे ) आदि से प्रसन्न चित्त होकर धर्म कथाओं को सुनता रहना चाहिये ॥ २५ ॥

सम्पदाद्यनुकूलाभिः कथाभिः प्रीतमानसः ।
आशावान् व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं सुखमवाप्नुयात् ॥२६॥

सम्पत्ति के अनुकूल धर्म कथाओं से प्रसन्न मन होकर व्याधि के छुटकारे के लिये आशा रखते हुये प्रयत्न करने से जल्दी रोग मुक्त होकर व्रणी सुख प्राप्त करता है ॥ २६ ॥

ऋग्यजुःसामाथर्ववेदाभिहितैरपरैश्चाशीर्विधानैरुपाध्याया भिषजश्च सन्ध्ययो रक्षां कुर्युः ॥ २७ ॥

उपाध्याय तथा वैद्य प्रातः तथा सायं दोनों सन्ध्या समयों में ऋग, यजुः, साम और अथर्व इन चारों वेदों में कहेहुये तथा अन्य शास्त्रोक्त आशीर्वचनों से रोगी की रक्षा करें ॥ २७ ॥

सर्षपारिष्टपत्राभ्यां सर्पिषा लवणेन च ।
द्विरहः कारयेद् धूपं दशरात्रमतन्द्रितः ॥ २८ ॥

सरसों, नीम के पत्ते, घृत और नमक इनके द्वारा दिन में दो बार दस दिन तक लगातार सावधानीपूर्वक धूनी देनी चाहिये ॥ २८ ॥

**विमर्शः**—धूपने विशेषः—'न केवलं व्रणं धूपयेत्, शयनासनवसनादीन्यपि व्रणदौर्गन्ध्यनाशार्थं, नीलमक्षिकादिपरिहारार्थञ्च' (डल्हणः)। व्रणे निम्बवचाभ्यां धूपनं सम्प्रशस्यते । ( शार्ङ्गधर ) । शिखिबर्हिवलाकास्थीनि सर्षपाश्चन्दनं च घृतयुक्तम् । धूमो गृहशयनासनवस्त्रादिषु शस्यते विषनुत् ॥ इस तरह प्राचीनों ने भी व्रण, व्रण बन्धन द्रव्य, शय्या, वस्त्र, मकान इन्हें विष तथा जीवाणुरहित करने के लिये धूपन का प्रयोग लिख कर जीवाणुनाशक ( Antiseptic ) प्रयोगों का पथप्रदर्शन किया है।

छत्रामतिच्छत्रां लाङ्गूलीं जटिलां ब्रह्मचारिणीं लक्ष्मीं गुहामतिगुहां वचामतिविषां शतवीर्यां सिद्धार्थकांश्च शिरसा धारयेत् ॥ २९ ॥

छत्रा, अतिच्छत्रा, लाङ्गली, जटिला, ब्रह्मचारिणी, लक्ष्मी, गुहा, अतिगुहा, वचा, अतिविषा, शतवीर्या, सहस्रवीर्या और सिद्धार्थक इन्हें सिर पर धारण करना चाहिये ॥ २९ ॥

**विमर्शः**—छत्रा और अतिच्छत्रा को डल्हण दोनों प्रकार की द्रोणपुष्पी मानता है। सुश्रुत कहता है कि—छत्रातिच्छत्रके विषाद् रक्षोघ्ने कन्दसम्भवे । अलाबूतुम्बिनिवारिण्यौ श्वेतकापोतिसंस्थिते ॥ अरुणदत्त छत्रा को शतपुष्पा तथा अतिच्छत्रा को विषाणिका मानता है। लाङ्गली कपिकच्छुरिति डल्हणः, विषलाङ्गलीति हाराणचन्द्रः। जटिला = जटामांसी। ब्रह्मचारिणी = मुण्डतिकेति डल्हणः, ब्रह्मयष्टीति हाराणचन्द्रः, भार्ङ्गीति अन्ये। लक्ष्मीः = शमी, लक्ष्मणेत्यन्ये, विष्णुकान्तेत्यपरे, ऋद्धिरितिदुदयचन्द्रः, तुलसीत्यन्ये, गुहाऽतिगुहा-शालपर्णीपृश्निपर्ण्यौ। शतवीर्या-शतावरी, नीलदूर्वेत्यन्ये, श्वेतदूर्वेति हाराणचन्द्रः। सहस्रवीर्या-श्वेतदूर्वेति डल्हणः, दूर्वेति हाराणचन्द्रः।

व्यजयेत बालव्यजनैर्व्रणं न च विघट्टयेत् ।
न तुदेन्न च कण्डूयेच्छयानः परिपालयेत् ॥ ३० ॥

गाय, घोड़े आदि की पूंछ से बनी चँवरी से व्रण पर पंखा (हवा ) करना चाहिये। व्रण को दबाना, दुखाना और खुजाना नहीं चाहिये किन्तु शय्या पर सोते हुए उसकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ३० ॥

अनेन विधिना युक्तमादावेव निशाचराः ।
वनं केशरिणाऽऽक्रान्तं वर्जयन्ति मृगा इव ॥ ३१ ॥

उक्त प्रकार से रहने वाले व्रणी मनुष्य को निशाचर प्रथम ही त्याग देते हैं या आक्रमित नहीं करते हैं जैसे सिंह से व्याप्त वन को अन्य मृग छोड़ देते हैं ॥ ३१ ॥

जीर्णशाल्योदनं स्निग्धमल्पमुष्णं द्रवोत्तरम् ।
भुञ्जानो जाङ्गलैर्मांसैः शीघ्रं व्रणमपोहति ॥ ३२ ॥

पुराने सांठी चांवलों का भात जो घृत से स्निग्ध हो, एवं उष्ण तथा द्रव और अल्पमात्रा में लेकर जङ्गली पशुपक्षियों के मांसरस के साथ सेवन करने से शीघ्र ही व्रण नष्ट हो जाता है ॥ ३२ ॥

तण्डुलीयकजीवन्तीसुनिषण्णकवास्तुकैः ।

वालमूलकवार्त्ताकपटोलैः कारवेल्लकैः ॥ ३३ ॥
सदाडिमैः सामलकैर्घृतभृष्टैः ससैन्धवैः।
अन्यैरेवंगुणैर्वाऽपि मुद्गादीनां रसेन वा ॥
शक्तून् विलेपीं कुल्माषं जलञ्चापि शृतं पिबेत् ॥३४॥

चौलाई जीवन्ती, चौपतिया, बथुआ, कोमल मूली, बैगन, परवल, करेला इन शाकों को घृत में भूनकर सैन्धव लवण, अनारदाने का चूर्ण और आवलों का रस मिला कर सेवन करना चाहिए। अथवा और भी इनके समान गुणवाले अन्य पदार्थ तथा मूंग आदि के स्वरस के साथ चावल सेवन करें तथा सत्तू, विलेपी, कुल्माष इन्हें भी प्रयुक्त करें एवं शृतजल पीना चाहिये ॥ ३३-३४ ॥

दिवा न निद्रावशगो निवातगृहगोचरः।
व्रणी वैद्यवशो तिष्ठन् शीघ्रं व्रणमपोहति ॥ ३५ ॥

दिन में निद्रा नहीं लेवे तथा झोंके की वायु से रहित मकान में रहकर व्रणी वैद्य के कथन का पालन करता रहने से शीघ्र ही व्रण से आराम प्राप्त करता है ॥ ३५ ॥

व्रणे श्वयथुरायासात् स च रागश्च जागरात्।
तौ च रुक् च दिवास्वापात् ताश्च मृत्युश्च मैथुनात् ॥

किसी भी प्रकार के श्रम के करने से व्रण में सूजन उत्पन्न होती है तथा जागरण करने से सूजन और लालिमा उत्पन्न होती है। दिन में शयन करने से सूजन, लालिमा तथा वेदना ये उत्पन्न होते हैं। स्त्रीसम्भोग करने से सूजन, लालिमा, वेदना और मृत्यु होती है ॥ ३६ ॥

एवंवृत्तसमाचारो व्रणी सम्पद्यते सुखी।
आयुश्च दीर्घमाप्नोति धन्वन्तरिवचो यथा ॥ ३७ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणितोपासनीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

उपर्युक्त प्रकार से आहार तथा विहार का सेवन करने से व्रणी सुख को प्राप्त करता है तथा वह दीर्घायु का लाभ करता है ऐसा धन्वन्तरि भगवान् का कथन है ॥ ३७ ॥
इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां व्रणितोपासनीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

## विंशतितमोऽध्यायः।

अथातो हिताहितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से 'हिताहितीय अध्याय' का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था।-२

यद्वायोः पथ्यं तत् पित्तस्यापथ्यमित्यनेन हेतुना न किञ्चिद्द्रव्यमेकान्तेन हितमहितं वा अस्तीति केचिदाचार्या ब्रुवते। तत्तु न सम्यक्। इह खलु यस्माद् द्रव्याणि स्वभावतः संयोगतश्चैकान्तहितान्येकान्ताहितानि हिताहितानि च भवन्ति ॥ ३ ॥

जो औषध या पदार्थ किंवा आहार-विहार वायु के लिये पथ्यकारी है वह पित्त के लिये अपथ्यकारी होता है। इस विचार की दृष्टि या कारण से कोई भी द्रव्य सब समय और सब अवस्थाओं में पूर्णरूप से या निश्चयरूप से हितकारी या अहितकारी नहीं हो सकता है ऐसा कुछ आचार्य कहते हैं। यह इनका विचार ठीक नहीं है क्योंकि धन्वन्तरि के मतानुसार सुश्रुततन्त्र में सम्पूर्ण द्रव्य अपनी प्रकृति से किंवा अपने संयोग से निरन्तर हितकारी, निरन्तर अहितकारी और अवस्थानुसार हित और अहित उभयार्थकारी होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्श—स्वभावतः—तत्र प्रकृतिरुच्यते। स्वभावो यः, स पुनराहारौषधद्रव्याणां स्वाभाविको गुर्वादिगुणयोगः। तद्यथा—स्वभावतो माषा गुरवस्तथा मुद्गा लघवः। स्वभावाद् गुरवो मत्स्या लघवो मद्गवस्तथा। (चरक)। संयोग शब्द से संयोग, संस्कार, राशि, देश, काल का ग्रहण करना चाहिये। संयोगो द्वयोर्बहूनां वा द्रव्याणां संहतीभावः, स विशेषमारभते। य पुनर्नैकैको द्रव्याण्यारभन्ते, तद्यथा मधुसर्पिषोर्मधुमत्स्यपयसां च संयोगः। (चरक)।

तत्र, एकान्तहितानि जातिसात्म्यात् सलिलघृतदुग्धौदनप्रभृतीनि। एकान्ताहितानि तु दहनपचनमारणादिषु प्रवृत्तान्यग्निक्षारविषादीनि। संयोगादपराणि विषतुल्यानि भवन्ति। हिताहितानि तु यद्वायोः पथ्यं तत्पित्तस्यापथ्यमिति ॥ ४ ॥

उनमें से जल, घृत, दुग्ध और चावलों का भात ये द्रव्य मनुष्य जाति की हित की दृष्टि से जन्म से ही हितकारी हैं। दहन, पचन और मारण आदि कार्यों में अग्नि, क्षार और विष क्रमशः प्रयुक्त द्रव्य एकान्त (पूर्ण या निश्चय) रूप से अहितकर होते हैं। संयोग के कारण अच्छे द्रव्य भी विषतुल्य हो जाने से एकान्तरूप से अहितकर हैं। एक ही समय में हित तथा अहित करने वाले द्रव्य जैसे जो द्रव्य वायु के लिये पथ्यकारी है वही द्रव्य उसी समय पित्त के लिये अपथ्यकारी होता है ॥ ४ ॥

अतः सर्वप्राणिनामयमाहारार्थं वर्ग उपदिश्यते। तद्यथा—

रक्तशालिषष्टिककङ्गुकमुकुन्दकपाण्डुकपीतकप्रमोदककालकासनपुष्पककर्दमकशकुनाहृतसुगन्धककलमनीवारकोद्रवोद्दालकश्यामाकगोधूमवेणुयवादयः। एणहरिणकुरङ्गमृगमातृकाश्वदंष्ट्राकरालक्रकरकपोतलावतित्तिरिकपिञ्जलवर्तीरवर्तिकादीनां मांसानि, मुद्गवनमुद्गमकुष्ठकलायमसूरमङ्गल्यचणकहरेणवाढकीसतीनाः। चिल्लिवास्तुकसुनिषण्णकजीवन्तीतण्डुलीयकमण्डूकपर्ण्यः। गव्यं घृतं सैन्धवदाडिमामलकमित्येष वर्गः सर्वप्राणिनां सामान्यतः पथ्यतमः ॥ ५ ॥

इस लिये सर्व प्राणियों के आहार के लिये पथ्यतम वर्ग का उपदेश करते हैं। जैसे—लाल चावल, षष्टिक (साठ दिन में पकने वाले) चावल, कंगुक (कांगुनी) मुकुन्दक (काले सांठी), पाण्डुक (पीले धान्य), पीतक, प्रमोदक, कालक,

असनक, पुष्पक, कर्दमक, शकुनाहृत, सुगन्धक, कलम, नीवार धान्य, कोद्रव ( कोदो ), उद्दालक ( वनकोदो ), श्यामाक, गेहूं, वेणुयवादि धान्य विशेष तथा एण ( कृष्ण हरिण ), हरिण, कुरङ्ग, मृगमातृका, श्वदंष्ट्रा, कराल ( कस्तूरीमृग ), ककर, कबूतर, बटेर, तीतर, कपिञ्जल, वर्तीर, वर्तिका आदि प्राणियों का मांस और मूंग, वनमूंग, मोठ, कलाय ( मटर ), मसूर, मङ्गल्य ( पाण्डु वर्ण की मसूर ), चना, हरेणु, अरहर, सतीन, चिल्ली ( खेत का बथुआ ), वास्तुक ( साधारण बथुआ ), सुनिषण्णक ( चौपतिया ), जीवन्ती, तण्डुलीयक ( चौलाई ) और मण्डूकपर्णी ये शाकें तथा गौ का घी, सैन्धव लवण, अनारदाने और आंवले आदि पदार्थों वाला वर्ग सर्वप्राणियों के लिए सामान्यतया अधिक पथ्यकारक है ॥ ५ ॥

विमर्शः—चरकेऽपि पथ्यतमद्रव्याणां निर्देशः—लोहितशालयः शूकधान्यानां पथ्यतमत्वे श्रेष्ठतमाः। मुद्गाः शमीधान्यानां, सैन्धवं लवणानां, जीवन्तीशाकं शाकानाम्, ऐणेयं मृगमांसानां, लावः पक्षिणां, गव्यं सर्पिः सर्पिषाम्।

तथा ब्रह्मचर्य्यनिवातशयनोष्णोदकस्नाननिशास्वप्नव्यायामाश्चैकान्ततः पथ्यतमाः ॥ ६ ॥

ब्रह्मचर्य, वायुरहित स्थान में शयन, सुहाते गरम पानी में स्नान, रात्रि में शयन तथा व्यायाम ये पूर्णरूप से अधिक पथ्यकारी हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—ब्रह्मचर्यलक्षणम्—स्मरणं कीर्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम्। सङ्कल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृत्तिरेव च ॥ एतन्मैथुनमष्टाङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः। विपरीतं ब्रह्मचर्यं सेवनीयं सदा बुधैः ॥ धर्म्यं यशस्यमायुष्यं लोकद्वयरसायनम्। अनुमोदामहे ब्रह्मचर्यमेकान्तनिर्मलम् ॥ ( वाग्भट )। रात्रिनिद्रा—स्वाभाविक होने से श्रेष्ठ है। रात्रिस्वभावप्रभवा मता या तां भूतधात्रीं प्रवदन्ति निद्राम्। ( चरकः )। रात्रिः स्वप्नाय भूतानां चेष्टायै कर्मणामहः। ( मनुः )। प्रदोषपश्चिमौ यामौ वेदाभ्यासेन तौ नयेत्। प्रहरद्वयं शयानो ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ ( द० स्मृति. )। व्यायामः—शरीरायासजननं कर्म व्यायामसंज्ञितम्। ( सु० )। मायामो विविधोऽङ्गानां व्यायाम इति संज्ञितः। ( धनुर्वेदः )।

एकान्तहितान्येकान्ताहितानि च प्रागुपदिष्टानि। हिताहितानि तु यथायोः पथ्यं तत्पित्तस्यापथ्यमिति ॥७॥

कुछ द्रव्य एकान्त हितकारी होते हैं जैसे पानी, कुछ द्रव्य एकान्त अहितकर होते हैं जैसे अग्नि, इन्हें पहले कह आये हैं। हित और अहितकारक द्रव्य तो वे हैं जैसे-जो द्रव्य वायु के लिए पथ्यकारक हैं वे ही पित्त के लिये अपथ्यकारक हैं ॥७॥

संयोगतस्त्वपराणि विषतुल्यानि भवन्ति। तद्यथा—वल्लीफलकवककरीराम्लफललवणकुलत्थपिण्याकदधितैलविरोहिपिष्टशुष्कशाकाजाविकमांसमद्यजाम्बवचिलिचिममत्स्यगोधावराहांश्च नैकध्यमश्नीयात् पयसा॥८॥

कुछ पदार्थ ऐसे होते हैं जो अन्य पदार्थों के साथ संयोग करने से विषतुल्य हो जाते हैं। जैसे वल्ली ( लता ) पर लगने वाले फल कुष्माण्ड आदि, कवक ( छत्रक ), बांस के अङ्कुर, निम्बादि अम्ल फल, नमक, कुलथी, तिल की खली, दही, तैल, अङ्कुरित धान्य, पिष्टविकृतियां, सूखे शाक, बकरी और भेड़ का मांस, मद्य, जामुन के फल, चिलिचिम नामक मत्स्य, गोधा और शूकर का मांस इन पदार्थों में किसी को भी दुग्ध के साथ मिलाकर सेवन नहीं करना चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—जब दो पदार्थों के संयोग होने से भिन्न गुणधर्म वाला एक तीसरा ही पदार्थ उत्पन्न हो जाय और वह शरीर पर अहित प्रभाव करे उसे संयोगविरुद्ध ( Chemically Incompatible ) कहते हैं। तुल्य मधु-घृतादि का परीक्षण कर देखना चाहिये।

रोगं सात्म्यं च देशं च कालं देहं च बुद्धिमान्।
अवेक्ष्याग्न्यादिकान् भावान् रोगवृत्तेः प्रयोजयेत् ॥९॥

रोगवृत्ति अर्थात् रोगी समूह या रोगी के उदरादिक रोग, अष्टविध ( जात्यातुरौषधान्नरसदेशर्तुक ) सात्म्य, आनूपादिक देश, शीतोष्णवर्षरूपी काल, स्थूल-कृश-मध्य देह, अग्नि, प्रकृति, वय, बल सत्त्व आदि भावों को देखकर बुद्धिमान् वैद्य विचार करके हित या अहित द्रव्य का प्रयोग करे ॥ ९ ॥

विमर्शः—विचार कर दिया विष अमृत तथा बिना विचार कर दिया दुग्ध भी विष हो सकता है। योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत्। भेषजं वापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं सम्पद्यते विषम् ॥ ( चरक )

अवस्थाऽन्तरबाहुल्याद्रोगादीनां व्यवस्थितम्।
द्रव्यं नेच्छन्ति भिषज इच्छन्ति स्वस्थरक्षणे ॥ १० ॥

रोगादिकों की अनेक अवस्थाओं का आधिक्य होने से बुद्धिमान् वैद्य किसी भी द्रव्य को एकान्तहित या एकान्त रूप से अहितकर नहीं समझते हैं किन्तु स्वस्थावस्था के रक्षण में हित या अहित का विचार करते हैं ॥ १० ॥

द्वयोरन्यतरादाने वदन्ति विषदुग्धयोः।
दुग्धस्यैकान्तहिततां विषमेकान्ततोऽहितम् ॥ ११ ॥
एवं युक्तरसेष्वेषु द्रव्येषु सलिलादिषु।
एकान्तहिततां विद्धि वत्स ! सुश्रुत ! नान्यथा ॥ १२ ॥

जिस तरह वैद्य स्वस्थ मनुष्य के लिये विष और दुग्ध इन दोनों में से एक को ग्रहण करना हो तो दुग्ध ही को एकान्त हितकारी तथा विष को एकान्त अहितकारी कहते हैं। हे वत्स सुश्रुत ! इसी तरह दुग्ध की भांति प्रभावसिद्ध युक्तरस जलादिक द्रव्यों को एकान्त ( पूर्ण ) रूप से हितकारी जानो तथा विपरीत रसयुक्त विषादि में पूर्णाहितकारिता न जानो ॥ ११-१२ ॥

अतोऽन्यान्यपि संयोगादहितानि वक्ष्यामः—नवविरूढधान्यैर्वसामधुपयोगुडमाषैर्वा ग्राम्यानूपौदकपिशितादीनि नाभ्यवहरेत्। न पयोमधुभ्यां रोहिणीशाकं जातुकशाकं वाऽश्नीयात्। बलाकां वारुणीकुल्माषाभ्याम्। काकमाचीं पिप्पलीमरिचाभ्यां नाडीभङ्गशाककुक्कुटदधीनि च नैकध्यम्। मधु चोष्णोदकानुपानं पित्तेन चाममांसानि। सुराकृशरापायसांश्च नैकध्यम्। सौवीरकेण सह तिलशष्कुलीम्। मत्स्यैः सहेक्षुविका-

रान्। गुडेन काकमाची, मधुना मूलकं, गुडेन वाराहं मधुना च सह विरुद्धम्। क्षीरेण मूलकमाम्रजाम्बवश्वाविच्छूकरगोधाश्च। सर्वांश्च मत्स्यान् पयसा विशेषेण चिलिचिमम्। कदलीफलं तालफलेन पयसा दध्ना तक्रेण वा। लकुचफलं पयसा दध्ना माषसूपेन वा। प्राक् पयसः पयसोऽन्ते वा ॥ १३ ॥

इसके अनन्तर अन्य पदार्थ जो कि संयोग से अहितकर होते हैं उनका वर्णन करते हैं। नवीन अङ्कुरितधान्य तथा वसा, शहद, दुग्ध, गुड़ और उड़द के साथ ग्राम्य, आनूप और जलीय प्राणियों का मांस नहीं खाना चाहिये। दुग्ध और मधु के साथ रोहिणी शाक या जातुक नहीं खानी चाहिये। बलाका के मांस को मद्य तथा अर्द्धस्विन्न धान्य के साथ नहीं खाना चाहिये। मकोय को पीपल तथा काली मरिच के साथ नहीं खानी चाहिये। नाड़ी का शाक, मुरगा और दही को एक साथ नहीं खाना चाहिये शहद को गरम पानी के साथ, कच्चे मांस के साथ पित्त को तथा सुरा, खिचड़ी और पायस (खीर) को एक साथ नहीं सेवन करें। सौवीरक (कांजी) के साथ तिल की पापड़ी नहीं खानी चाहिये। ऊख के बने गुड़, शर्करा आदि को मत्स्य के साथ नहीं खावें। गुड़ के साथ मकोय, मधु के साथ मूली, गुड़ तथा शहद के साथ शूकर का मांस निषिद्ध है। इसी तरह दुग्ध के साथ मूली, आम, जामुन, खरगोश, सूकर और गोधा मांस सेवन वर्जित है। दुग्ध के साथ सर्व प्रकार की मछलियां वर्जित हैं किन्तु चिलचिम विशेष कर निषिद्ध है। ताल फल, दुग्ध, दही और छाछ के साथ कदलीफल नहीं खाना चाहिये। दुग्ध, दही और उड़द की दाल या यूष के साथ लकुच (बड़हल) का फल नहीं खाना चाहिये तथा दुग्ध के पूर्व या पीछे भी लकुच फल नहीं खाना चाहिये ॥ १३ ॥

विमर्श:—मधु का सर्व उष्ण पदार्थों के साथ सेवन वर्जित है। तथा मधूष्णमुष्णार्त्तमथवा सविषान्वयात्। (चरकः)। उष्णमुष्णार्त्तमुष्णे च युक्तं चोष्णैर्निहन्ति तत्। (वाग्भट)। नानाद्रव्यात्मकानां रससारात्मकं मधु। उष्णैर्विरुध्यते सर्वं विषान्वयात्। (हारीतः)। सौवीरकलक्षणं—यवैस्तु निस्तुषैः पक्वैः सौवीरं सन्धितं भवेत्। (शार्ङ्गधरः)। चरके—दुग्धेन सह सर्वप्रकारमत्स्यसेवननिषेधः—"न मत्स्यान् पयसा सहाभ्यवहरेदुभयं ह्येतन्मधुरं मधुरविपाकं महाभिष्यन्दि शीतोष्णत्वाद्विरुद्धवीर्यं, विरुद्धवीर्यत्वाच्छोणितप्रदूषणाय महाभिष्यन्दित्वान्मार्गोपरोधाय च विशेषेण चिलिचिमः पुनः शकली सर्वतो लोहितराजिर्लोहिताक्षः प्रायो भूमौ चरति। स हि महाभिष्यन्दित्वात् स्थूलमपक्वमानेत्वम् शोणितजान् विविधांश्च व्याधीनुपजनयति, अत्यर्थं विषूचिकां चोत्पादयति च।

(चरकः)

अतः कर्मविरुद्धान् वक्ष्यामः—कपोतान् सर्षपतैलभृष्टान् नाद्यात्। कपिञ्जलमयूरलावतित्तिरिगोधाश्चैरण्डदार्वग्निसिद्धा एरण्डतैलसिद्धा वा नाद्यात्। कांस्यभाजने दशरात्रपर्युषितं सर्पिः, मधु चोष्णैरुष्णे वा, मत्स्यपरिपचने शृङ्गवेरपरिपचने वा सिद्धां काकमाचीम्। तिलकल्कसिद्धमुपोदिकाशाकम्। नारिकेलेन वराहवसापरिभृष्टां बलाकाम्। भासमङ्गारशूल्यं नाश्नीयादिति ॥ १४ ॥

अब इसके अनन्तर कर्मविरुद्ध द्रव्यों का वर्णन करते हैं—सरसों के तैल में भूने हुये कबूतरों को नहीं खाना चाहिये। कपिञ्जल, मोर, लाव, तीतर और गोधा इनको एरण्ड की लकड़ियों की अग्नि में पका कर अथवा एरण्ड के तैल में पका कर नहीं खाने चाहिये। कांसे के बर्तन में दस रात तक रखा हुआ घी नहीं खाना चाहिये। उष्ण द्रव्यों के साथ तथा ग्रीष्म ऋतु में शहद सेवन नहीं करना चाहिये। मछली अथवा सोंठ पकाये पात्र में मकोय पका कर नहीं खानी चाहिये। तिलकल्क में सिद्ध किया हुआ पोई का शाक नहीं खाना चाहिये। वराह की चर्बी में भूनी हुई बलाका को नारिकेल के साथ तथा भास पक्षी को लोहे के कांटे में बींध कर अग्नि में पका के नहीं खाना चाहिये ॥ १४ ॥

अतो मानविरुद्धान् वक्ष्यामः—मध्वम्बुनी मधुसर्पिषी मानतस्तुल्ये नाश्नीयात्। स्नेही मधुस्नेही जलस्नेही वा। विशेषादान्तरीक्षोदकानुपानौ ॥ १५ ॥

अब इसके बाद मानविरुद्ध द्रव्यों का वर्णन करते हैं—शहद और पानी तथा शहद और घी बराबर प्रमाण में सेवन नहीं करें। दो प्रकार के भिन्न २ स्नेहों को मिला के सेवन नहीं करें तथा शहद और स्नेह अथवा जल और स्नेह समप्रमाण में मिला कर नहीं खाने चाहिये। विशेषतया मधु और स्नेह के साथ आकाश जल का सेवन नहीं करना चाहिये ॥ १५ ॥

विमर्श:—स्नेहपरिभाषा-सर्पिस्तैलं वसा मज्जा स्नेहो दृष्टश्चतुर्विधः। (चरक)।

अत ऊर्ध्वं रसद्वन्द्वानि रसतो वीर्यतो विपाकतश्च विरुद्धानि वक्ष्यामः—तत्र मधुराम्लौ रसवीर्यविरुद्धौ मधुरलवणौ च। मधुरकटुकौ च सर्वतः। मधुरतिक्तौ रसविपाकाभ्यां मधुरकषायौ चाम्ललवणौ रसतः। अम्लकटुकौ रसविपाकाभ्याम्, अम्लतिक्तावम्लकषायौ च सर्वतः। लवणकटुकौ रसविपाकाभ्यां, लवणतिक्तौ लवणकषायौ च सर्वतः। कटुतिक्तौ रसवीर्याभ्यां कटुकषायौ च, तिक्तकषायौ रसतः ॥ १६ ॥

अब इसके अनन्तर रस, वीर्य और विपाक में विरुद्ध दो दो रसों का वर्णन करते हैं। जैसे मधुर और अम्ल तथा मधुर और लवण ये रस और वीर्य में विरुद्ध हैं तथा मधुर और कटु रस सब बातों में परस्पर विरुद्ध हैं। मधुर और तिक्त रस तथा मधुर और कषाय रस रस और विपाक में परस्पर विरुद्ध हैं। अम्ल और लवण रस ये दोनों केवल रस में विरुद्ध हैं। अम्ल और कटुक रस रस और विपाक में विरुद्ध हैं। अम्ल और तिक्त तथा अम्ल और कषाय रस सर्व प्रकार से परस्पर विरुद्ध हैं। लवण और कटु रस रस और विपाक में विरुद्ध हैं। लवण और तिक्त रस तथा लवण और कषाय रस सर्व बातों में विरुद्ध हैं। कटु और तिक्त रस तथा कटु और कषाय रस रस और वीर्य में विरुद्ध हैं। तिक्त और कषाय रस रस विरुद्ध हैं ॥ १६ ॥

तरतमयोगयुक्तांश्च भावानतिरूक्षानतिस्निग्धानत्युष्णानतिशीतानित्येवमादीन् विवर्जयेत् ॥ १७ ॥

तर और तम योग से युक्त भाव अर्थात् पदार्थ जसे अतिस्निग्ध, अतिरूक्ष, अति उष्ण और अति शीत आदि को वर्जित करना चाहिये ॥ १७ ॥

भवन्ति चात्र—

विरुद्धान्येवमादीनि वीर्यतो यानि कानि च ।
तान्येकान्ताहितान्येव शेषं विद्याद्धिताहितम् ॥ १८ ॥

उक्त प्रकार से जो भी पदार्थ या द्रव्य, वीर्य, गुण तथा रस से विरुद्ध हों वे सब पूर्णरूप से अहितकारी हैं तथा शेष में से कुछ पदार्थ हितकारी तथा कुछ पदार्थ अहितकारी हैं ॥ १८ ॥

विमर्शः—द्रव्य रस, वीर्य, गुण, पाक आदि में से किसी एक द्वारा मुख्यतया अपना २ कार्य करते हैं। किञ्चिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम् । द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किञ्चन ॥ चरकोक्तो द्रव्याणां विरोधप्रकारो यथा—यत्किञ्चिद्दोषमुत्क्लेश्य न निर्हरति कायतः । आहारजातं तत्सर्वमहितायोपपद्यते ॥ यच्चापि देशकालाग्निमात्रासात्म्यानिलादिभिः । संस्कारतो वीर्यतश्च कोष्ठावस्थाक्रमैरपि ॥ परिहारोपचाराभ्यां पाकात् संयोगतोऽपि च । विरुद्धं तच्च न हितं हृत्सम्पद्विधिभिश्च यत् ॥ (च.सू.अ.२६)

व्याधिमिन्द्रियदौर्बल्यं मरणं चाधिगच्छति ।
विरुद्धरसवीर्याणि भुञ्जानोऽनात्मवान्नरः ॥ १९ ॥

जो मनुष्य अपनी आत्मा तथा शरीर के स्वास्थ्य का रक्षण नहीं करता हुआ रसनेन्द्रिय के स्वाद में लालायित होकर रस और वीर्य आदि से विरुद्ध पदार्थों का सेवन करता है वह रोग, इन्द्रियों की दुर्बलता और अन्त में मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ १९ ॥

विमर्शः—विरुद्धाशनजन्या रोगाः—षाण्ढ्यान्ध्यवीसर्पदकोदराणां विस्फोटकोन्मादभगन्दराणाम् । मूर्च्छामदाध्मानगलग्रहाणां पाण्ड्वामयस्यामविषस्य चैव ॥ किलासकुष्ठग्रहणीगदानां शोथाम्लपित्तज्वरपीनसानाम् । सन्तानदोषस्य तथैव मृत्योर्विरुद्धमन्नं प्रवदन्ति हेतुम् ॥ (च. सू. अ. २६)

यत्किञ्चिद्दोषमुत्क्लेश्य भुक्तं कायान्न निर्हरेत् ।
रसादिष्वयथार्थं वा तद्विकाराय कल्पते ॥ २० ॥

जो कुछ भी खाया हुआ विरुद्ध अन्नादि पदार्थ वातादि दोषों को प्रकुपित कर देता है। किन्तु उन दोषों को वमन या विरेचन द्वारा बाहर नहीं निकालता है वह शरीर में विकार करता है, अथवा रस-रक्तादि धातुओं में दुष्टि उत्पन्न कर रोग करता है ॥ २० ॥

विमर्शः—अन्यत्र यत्किञ्चित् से आहार तथा विहार दोनों का ग्रहण किया है। यत्किञ्चिद्दोषमाचुम्य न निर्हरति कायतः । आहारजातमन्यद्वा तत्सर्वमहितं स्मृतम् ॥

विरुद्धाशनजान् रोगान् प्रतिहन्ति विरेचनम् ।
वमनं शमनं वाऽपि पूर्वं वा हितसेवनम् ॥ २१ ॥

इस तरह विरुद्धाहार से उत्पन्न हुये रोगों को विरेचन, वमन और शमन नष्ट करते हैं। अथवा पूर्व ही से हितपदार्थों का सेवन करना भी रोगनाशक है ॥ २१ ॥

विमर्शः—आयुर्वेद ने चिकित्सा के दो प्रकार उक्त श्लोक से बताये हैं। आगत व्याधिचिकित्सा और अनागत व्याधिचिकित्सा प्रथम में रोगोत्पत्ति होने पर वमन, विरेचन तथा रोगविरोधी द्रव्यों ( रस, भस्म, काष्ठौषधि ) द्वारा रोग का प्रशमन करना। चरक ने भी यही माना है। एषाञ्च खलु परेषाञ्च वैरोधिकनिमित्तानां व्याधीनामिमे भावाः प्रतीकारकरा भवन्ति, यथा वमनं, विरेचनं, तद्विरोधिनां द्रव्याणां संशमनार्थमुपयोगस्तथाविधैश्च द्रव्यैः पूर्वमभिसंस्कारः शरीरस्येति। वाग्भट ने भी ये ही दो भेद लिखे हैं 'शमं वा तद्विरोधिभिः, द्रव्यैस्तैरेव वा पूर्वं शरीरस्याभिसंस्कृतिः'। 'तथाविधैः' के लिये रसायनप्रयोगैरिति चक्रपाणिः, वैरोधिककुपितदोषप्रतिपक्षभूतैर्द्रव्यैरिति—अरुणदत्तः, सुवर्णलौहादिविरोधिविरोधहरं पूर्वमेव सेवेत, तदुक्तं "न सज्जते हेमपाङ्गे विषं पद्मदलेऽम्बुवत्" इति डल्हणः। शरीर में जीवाणु प्रवेश से उत्पन्न रोग की चिकित्सा को Curative treatment कहते हैं तथा Serum का उपयोग इसमें बहुत लाभ करता है। जैसे Bacillary dysentery, मस्तिष्कसुषुम्ना ज्वर ( Carebrospinal fever ), धनुःस्तम्भ ( Tetanus ), रोहिणी ( Diphtheria ) रोगों में सीरम से बहुत लाभ होता है। सीरम द्वारा जीवाणुविरोधी या विषविरोधी द्रव्य को रोगी के शरीर में प्रविष्ट कर प्रविष्ट हुये जीवाणु या उनके विष का शमन करते हैं। द्वितीय अनागत व्याधिचिकित्सा ( Prophylactic treatment ) के लिये मनुष्य को होने वाले रोग से बचने के लिये "पूर्वं वा हितसेवनम्" का उपदेश देते हैं तथा चरकानुसार ऐसे द्रव्यों का सेवन करा देते हैं जिससे मनुष्य के शरीर में होनेवाले रोगों के विरुद्ध टक्कर लेने के लिये संस्कार हो जाता है। 'तथाविधैश्च द्रव्यैः पूर्वमपि संस्कारः शरीरस्येति' तुलसीपत्र, कालीमरिच आदि में सेवन करते रहने से मलेरिया ज्वर नहीं होता। रुद्राक्ष के दाने को घिस कर सात दिन तक छोटे बच्चों को देने से शीतला ( Small Pox ) रोग उत्पन्न नहीं होता। वर्तमान में वैक्सीन ( Vaccine ) के प्रयोग से बहुत लाभ हुआ है। जीवाणु या उनके विष को स्वस्थ शरीर में प्रविष्ट कर उनका शरीर में संस्कार करके शरीर को उन्हीं विरोधी द्रव्यों के लिये क्षम बनाया जाता है जिससे उन जीवाणुओं का भविष्य में शरीर पर आक्रमण होने पर भी रोगोत्पत्ति न हो। इस तरह वैक्सीन का प्रयोग रोगप्रतिषेध के लिये होता है। जैसे प्लेग, आन्त्रिक ज्वर ( Typhoid), विसूचिका ( Cholera ), अतिसार आदि को रोकने में बहुत लाभ हुआ है। यद्यपि आयुर्वेद में सीरम और वैक्सीन का प्रयोग नहीं है किन्तु इन दोनों सिद्धान्तों तद्विरोधी द्रव्योपयोग द्वारा आगत व्याधिचिकित्सा सीरमप्रयोग तथा पूर्वमपि संस्कारः शरीरस्येति द्वारा अनागत व्याधिचिकित्सा या वैक्सीन प्रयोग का उल्लेख स्पष्ट है। शमनलक्षणम्—न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि । समीकरोति विषमान् तत् संशमनमुच्यते ॥

सात्म्यतोऽल्पतया वाऽपि दीप्ताग्नेस्तरुणस्य च ।
स्निग्धव्यायामबलिनां विरुद्धं वितथं भवेत् ॥ २२ ॥

नित्याभ्यास से सात्म्य हुआ, अल्पमात्रा में सेवित, दीप्ताग्नि वाले का, युवा मनुष्य का अन्तः और बाह्य प्रयोग से शरीर स्निग्ध हो, व्यायाम करने वाले तथा बलवान् पुरुषों का किया हुआ विरुद्ध भोजन भी निष्फल ( रोगोत्पत्ति नहीं करने वाला ) हो जाता है ॥ २२ ॥

विमर्शः—सात्म्य नाम तद्यत् सातत्येनोपसेव्यमानमुपशेते। ( चरक )। दीप्ताग्नेः—स्वल्पमारोग्यमायुश्च प्राणाश्चाग्नौ प्रतिष्ठिताः। ( चर० )। व्यायामप्रभावः—व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम्। विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते ॥

अथ वातगुणान् वक्ष्यामः—

पूर्वः समधुरः स्निग्धो लवणश्चैव मारुतः।
गुरुर्विदाहजननो रक्तपित्ताभिवर्द्धनः ॥ २३ ॥
क्षतानां विषजुष्टानां व्रणिनः श्लेष्मलाश्च ये।
तेषामेव विशेषेण सदा रोगविवर्द्धनः ॥ २४ ॥
वातलानां प्रशस्तश्च श्रान्तानां कफशोषिणाम्।
तेषामेव विशेषेण व्रणक्लेदविवर्द्धनः ॥ २५ ॥

अब इसके अनन्तर वायु के गुणों को कहते हैं। पूर्व दिशा की वायु मधुर, स्निग्ध, लवण, गुरु, दाहजनक तथा रक्तपित्तवर्धक है। क्षत ( व्रण ) से युक्त, विष से व्याप्त, व्रण से पीड़ित तथा श्लेष्म प्रकृति के मनुष्यों के लिये विशेष करके सदा रोगवर्धक है। वायु की प्रकृति वाले, थके हुये और जिनका कफ सूख गया हो उनके लिये पूर्व वायु प्रशस्त है किन्तु इन्हीं पुरुषों के यदि व्रण हो तो उसमें क्लेद को बढ़ाती है ॥ २३-२५ ॥

मधुरश्चाविदाही च कषायानुरसो लघुः।
दक्षिणो मारुतः श्रेष्ठश्चक्षुष्यो बलवर्धनः ॥
रक्तपित्तप्रशमनो न च वातप्रकोपणः ॥ २६ ॥

दक्षिण दिशा की वायु मधुर, विदाह नहीं करनेवाली, कुछ कसैली, लघु, नेत्रों के लिये हितकारी, बलवर्धक, रक्तपित्त रोग की शामक तथा वातरोगों को नहीं प्रकुपित करनेवाली है।

विशदो रूक्षपरुषः खरः स्नेहबलापहः ॥ २७ ॥
पश्चिमो मारुतस्तीक्ष्णः कफमेदोविशोषणः।
सद्यः प्राणक्षयकरः शोषणस्तु शरीरिणाम् ॥ २८ ॥

पश्चिम दिशा की हवा विशद, रूक्ष, परुष, खर, स्नेह और बल का नाशक, तीक्ष्ण, कफ और मेदोधातु का शोषक, तुरन्त ही प्राण का नाशक और शरीर का शोषक है ॥ २७-२८ ॥

उत्तरो मारुतः स्निग्धो मृदुर्मधुर एव च।
कषायानुरसः शीतो दोषाणां चाप्रकोपणः ॥ २९ ॥
तस्माच्च प्रकृतिस्थानां क्लेदनो बलवर्धनः।
क्षीणक्षयविषार्तानां विशेषेण तु पूजितः ॥ ३० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने हिताहितीयो नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

उत्तर दिशा की हवा स्निग्ध, मुलायम, मधुर, कषायानुरस, शीत तथा दोषों को प्रकुपित नहीं करने वाला है, इसी लिये प्रकृतिस्थ या स्वस्थ पुरुषों के शरीर में क्लेदकारक तथा बलवर्धक है। रसरक्तादि धातुक्षीण क्षय और विष से पीड़ित मनुष्यों के लिये विशेषकर लाभकारी है ॥ २९-३० ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां हिताहितीयो नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

## एकविंशतितमोऽध्यायः।

अथातो व्रणप्रश्नमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'व्रण प्रश्न' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—व्रण प्रश्नकारणत्वात् वातादिदोषास्तद्विषयक प्रश्नो यस्मिन् स व्रणप्रश्नः।

वातपित्तश्लेष्माण एव देहसम्भवहेतवः। तैरेवाव्यापन्नैरधोमध्योर्ध्वसन्निविष्टैः शरीरमिदं धार्यतेऽगारमिव स्थूणाभिस्तिसृभिरतश्च त्रिस्थूणमाहुरेके। त एव च व्यापन्नाः प्रलयहेतवः। तदेभिरेव शोणितचतुर्थैः सम्भवस्थितिप्रलयेष्वप्यविरहितं शरीरं भवति ॥ ३ ॥

वात, पित्त और श्लेष्मा ये तीनों ही शरीर की उत्पत्ति के कारण हैं। इन्हीं अकुपित तथा नीचे, मध्य और ऊपर यथाक्रम से रहने वाले वात, पित्त और कफ से यह शरीर धारण किया जाता है जिस तरह तीन खम्भों से मकान धारण किया जाता है, इस लिये कई आचार्य इस शरीर को त्रिस्थूण कहते हैं। मिथ्या आहार-विहारों से प्रकुपित हुये ये ही वातादि दोष शरीर के प्रलय ( विनाश ) में कारण होते हैं। वात, पित्त और कफ ये तीन तथा चौथा रक्त ये चारों शरीर की उत्पत्ति, स्थिति ( धारण या पोषण ) और प्रलय ( नाश ) में अविरहित ( वर्तमान ) रहते हैं या ये ही कारण हैं ॥ ३ ॥

वै वेद स वेदवित् ॥ शोणितचतुर्थैः—यद्यपि चरकादिकों ने वातादि तीन ही दोष माने हैं तथा सुश्रुत ने भी वातादि तीन दोष माने हैं किन्तु सुश्रुत ने जहां शल्यप्रकरण है वहां रक्त को भी दोष माना है क्योंकि वातादि दोष भी रक्त के साथ मिल कर ही सब स्थानों में जाते हैं अथवा रोगोत्पत्ति करते हैं। बिना रक्त के इनके द्वारा व्रणस्थान की दुष्टि, शोथ, पूयभवन और रोहण नहीं हो सकते।

भवति चात्र—

नर्ते देहः कफादस्ति न पित्तान्न च मारुतात्।
शोणितादपि वा नित्यं देह एतैस्तु धार्यते ॥ ४ ॥

कफ के बिना देह नहीं है, पित्त के बिना देह नहीं है, वायु के बिना देह नहीं है अथवा रक्त के बिना भी देह नहीं है अत एव सदा इन चारों ही से देह का धारण होता है ॥४॥

विमर्शः—वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः। विकृताऽविकृता देहं घ्नन्ति ते वर्तयन्ति च ॥

तत्र 'वा' गतिगन्धनयोरिति धातुः, 'तप' सन्तापे, 'श्लिष' आलिङ्गने, एतेषां कृद्विहितैः प्रत्ययैर्वातः पित्तं श्लेष्मेति च रूपाणि भवन्ति ॥ ५ ॥

इनमें वात शब्द 'वा गतिगन्धनयोः' धातु से एवं पित्त शब्द 'तप सन्तापे' धातु से तथा श्लेष्मा शब्द 'श्लिष आलिङ्गने' धातुओं से कृदन्तविहित प्रत्ययों द्वारा सिद्ध होते हैं ॥५॥

विमर्शः—वातः-गतिगन्धनोपादानार्थस्य वा धातोः-असुन्दरादिभ्य इत्यादिसूत्रोत्पन्ने तप्रत्यये वात इति रूपम्। वा धातु का गति और गन्धन अर्थ है। गति से गमन, ज्ञान, प्राप्ति और मोक्ष ये चार अर्थ तथा गन्धन का सूचन अर्थ है। इस तरह वात शब्द के अर्थ में Nervous System के समस्त कार्य समाविष्ट हो जाते हैं। 'सर्वा हि चेष्टा वातेन' 'वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः (चरकः)।' 'नर्व' को नाड़ी कहना उचित नहीं है क्योंकि 'नर्व' ठोस होती हैं और 'नाड़ी' शब्द नाली या पोली वस्तु के लिये है। 'सिरा' या 'धमनी' को नाड़ी कहना उचित है जैसा कि अमरकोष में लिखा है 'नाडी तु धमनी सिरा' 'नाड़ी परीक्षा' से धमनी गत रक्त की परीक्षा करते हैं न कि नर्व की 'करस्याङ्गुष्ठमूले या धमनी जीवसाक्षिणी। तच्चेष्टया सुखं दुःखं ज्ञेयं कायस्य पण्डितैः ॥

अतः नाड़ी को वातसूत्र या ज्ञानतन्तु तथा नर्वस सिस्टम् को वात संस्थान कहना चाहिये। जिस तरह किसी मकान में लगे हुये तांबे के ठोस तारों में विद्युत्प्रवाह होता रहता है और वह तार दृश्य है पर प्रवाह दृश्य नहीं किन्तु प्रकाश होने से या स्पर्श करने से शरीर में झटका लगने से विद्युत् शक्ति का ज्ञान होता है इसी तरह पावरहाउस से तारों में होनेवाले विद्युत्प्रवाह की भांति मस्तिष्क से वातसूत्रों में आज्ञा या संज्ञा का वहन वात द्वारा होता रहता है। वह वात दृश्य नहीं है 'रूपरहितत्वे स्पर्शवत्त्व वायोर्लक्षणम्' किन्तु स्पर्श या शरीर की गति और कार्य से अनुमेय है। पित्तम्—सन्तापार्थस्य तप्धातोः क्तप्रत्यये तकारस्यैत्वं वर्णविपर्यये तस्य च पे कृते पित्तमिति रूपम्। आयुर्वेद में पित्त के पचन, दर्शन, रक्तरञ्जन और शरीर की उष्णता रखना ये मुख्य कार्य माने हैं। 'पित्तादेवोष्मणः पक्तिर्नराणामुपजायते' (चरकः)। श्लेष्मा—आलिङ्गनार्थस्य श्लिष् धातोर्मनिन् प्रत्यये गुणे च कृते श्लेष्मेति रूपम्।

दोषस्थानान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र समासेन वातः श्रोणिगुदसंश्रयः; तदुपर्यधो नाभेः पक्वाशयः, पक्वामाशयमध्यं पित्तस्य, आमाशयः श्लेष्मणः ॥ ६ ॥

अब इसके अनन्तर वातादि दोषों के स्थानों का वर्णन करते हैं। उनमें संक्षेप से वायु श्रोणि और गुदा में रहता है। श्रोणि और गुदा के ऊपर किन्तु नाभि के नीचे पक्वाशय है। पक्वाशय और आमाशय के मध्य में पित्त का स्थान है। आमाशय श्लेष्मा का स्थान है ॥ ६ ॥

विमर्शः—यद्यपि वात, पित्त और कफ सारे शरीर में व्याप्त होकर रहते हैं। 'सर्वशरीरचराः [illegible] वातपित्तश्लेष्माणः' (चरकः)। तथापि जहां जहां ये विकृतरूप से, स्थूलरूप से, मलरूप से या क्रिया विशेष रूप से उपस्थित होते हैं वहां इनके स्थान माने गये हैं। वायु का प्रधान काम बाहर फेंकने का होने से (प्रक्षेपसञ्चारकरः स प्रोक्तः) पक्वाशय (स्थूलान्त्र Large Intestine) में रहता है। 'अत्रापि पक्वाशयो विशेषेण वातस्थानम्' यहां वायु अन्न पाचन से बने हुये मल को गुदा की तरफ ढकेल कर बाहर फेंकने का काम करता है। बृहदन्त्र में (Peristalsis) की क्रिया होकर मल बाहर फेंका जाता है। कटि भाग के वात सूत्रों द्वारा यह कार्य होता है।

पित्तस्थान—पक्वाशय और आमाशय के मध्य पित्त का स्थान है। महास्रोत के आमाशय (Stomach), ग्रहणी (Duodenum), क्षुद्रान्त्र (Small Intestine), बृहदन्त्र, और गुदा ऐसे विभाग हैं। इनमें ग्रहणी के अन्दर अग्न्याशय (Pancreas) से अग्नि रस तथा यकृत् से पित्त (Bile) आता है तथा आन्त्ररस (Succus entericus) इन तीनों से पाचन का कार्य होता है। ग्रहणी को पित्तधरा नाम की कला मानी है तथा स्थान पक्वाशय और आमाशय के मध्य माना है। षष्ठी-पित्तधरा नाम या कला परिकीर्तिता। पक्वामाशयमध्यस्था ग्रहणी सा प्रकीर्तिता ॥ चरक ने पित्त का स्थान आमाशय लिखा है 'अत्रापि-आमाशयो विशेषेण पित्तस्थानम्' तथा आमाशय को नाभि और स्तनों के मध्य माना है। नाभिस्तनान्तरं जन्तोरामाशय इति स्मृतः। अशितं खादितं लीढं पीतञ्चात्र विपच्यते ॥ किन्तु प्रत्यक्ष में यह बात विरुद्ध है आमाशय में आमाशयिक रस (Gastric juice) होता है। यदि हम पित्त को (Bile) मानें तो उसका बनने का स्थान यकृत् है तथा यकृत् में लगे हुये पित्ताशय (Gallbledder) में वह सञ्चित रहता है जहां से समय समय पर एक नाली द्वारा ग्रहणी में पाचनार्थ आता रहता है। इस प्रत्यक्ष से सिद्ध है कि (Bile) ही यदि पित्त है तो उसका मुख्य निवास स्थान पित्ताशय है आमाशय नहीं। श्लेष्मस्थान—आमाशय माना है किन्तु चरक ने उरः (वक्ष) माना है। 'अत्राप्युरो विशेषेण श्लेष्मस्थानम्' वाग्भट ने भी कफ का स्थान उर माना है। 'कफस्य सुतरामुरः।'

अतः परं पञ्चधा विभज्यते। तत्र वातस्य वातव्याधौ वक्ष्यामः। पित्तस्य यकृत्प्लीहानौ हृदयं दृष्टिस्त्वक् पूर्वोक्तं च। श्लेष्मणस्तूरःशिरःकण्ठसन्धय इति पूर्वोक्तञ्च। एतानि खलु दोषाणां स्थानान्यव्यापन्नानाम् ॥

मानां शरीरस्य चाग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति, तस्मिन् पित्ते पाचकोऽग्निरिति संज्ञा; यत्तु यकृत्प्लीह्नोः पित्तं तस्मिन् रञ्जकोऽग्निरिति संज्ञा, स रसस्य रागकृदुक्तः; यत् पित्तं हृदयसंस्थितं तस्मिन् साधकोऽग्निरिति संज्ञा, सोऽभिप्रार्थितमनोरथसाधनकृदुक्तः; यद्दृष्ट्यां पित्तं तस्मिन्नालोचकोऽग्निरिति संज्ञा, स रूपग्रहणाधिकृतः; यत्तु त्वचि पित्तं तस्मिन् भ्राजकोऽग्निरिति संज्ञा, सोऽभ्यङ्गपरिषेकावगाहावलेपनादीनां क्रियाद्रव्याणां पक्ता, छायानां च प्रकाशकः॥ १०॥

पक्वाशय और आमाशय के मध्य में स्थित पित्त अदृष्टवश या पूर्वजन्मकृत कर्म के कारण चतुर्विध अन्न को पचाता है तथा दोष, रस, मूत्र और मल को पृथक् करता है तथा पक्वामाशय मध्य में ही रहता हुआ अपने प्रभाव से शेष चार पित्तस्थानों को तथा समस्त शरीर को अग्नि (उष्णता प्रदानादि) कर्म से अनुगृहीत करता है। इस पित्त की पाचकाग्नि संज्ञा है। जो पित्त यकृत् और प्लीहा में रहता है उसकी रञ्जकाग्नि संज्ञा है तथा वह आहार पाचन से उत्पन्न रस को रञ्जित (रक्तरूप में परिणत) करता है जो पित्त हृदय में रहता है उसकी साधकाग्नि संज्ञा है तथा वह अभिलषित मनोरथ को साधता है। जो पित्त दृष्टि में रहता है उसकी आलोचक संज्ञा है, वह दृश्य रूप को ग्रहण करने में नियुक्त है। जो त्वचा में पित्त रहता है उसकी भ्राजकाग्नि संज्ञा है तथा वह त्वचा पर प्रयुक्त स्नेहादि के अभ्यङ्ग, सेचन, अवगाहन और आलेपादि क्रियाओं द्वारा प्रयुक्त द्रव्यों को पकाता है तथा शरीर की छाया का प्रकाशक है॥ १०॥

विमर्शः—आधुनिक मत से भोजन के मांस जातीय (Protein), मेदोजातीय (Fat), शालिजातीय (Carbohydrates) और खनिज पदार्थ (Salts) ये चार तथा वीटामीन और जल ऐसे ६ भेद माने हैं। तथा ये भोज्य पदार्थों में होते हैं। मांस, अण्डे, दुग्ध और दालों में प्रोटीन अधिक होता है। स्निग्ध पदार्थों में फेट होती है 'घृतं तैलं वसा मज्जा स्नेहोऽप्युक्तश्चतुर्विधः' कार्बोहैड्रेट—चांवल, गेहू, जौ और मकई में अधिक होता है। साल्ट तथा वीटामीन्स भी भोज्य पदार्थों में होते हैं। अन्नभेदाः—अशितं खादितं पीतं लीढं चेति चतुर्विधम्। विवेचयति—सार और त्याज्य भाग को पृथक् करता है। चरक ने प्रथम पाचित अन्न के आहार प्रसादाख्य रस और मलाख्य किट्ट बनना माना है तथा किट्ट से स्वेद, मूत्र, पुरीष, वात, पित्त और कफ बनना माना है 'तत्र आहारप्रसादाख्यो रसः किट्टञ्च मलाख्यमभिनिर्वर्तते, । किट्टात् स्वेदमूत्रपुरीषवातपित्तश्लेष्माणः' रञ्जकोऽग्निः—'आमाशयाश्रितं पित्तं रञ्जकं रसरञ्जनात्' डा टरीमत से रस का रञ्जन लाल रक्तकण (R. B. C.) करते हैं तथा उनकी उत्पत्ति अस्थि, मज्जा में होती है। साधकाग्नि संज्ञक पित्त हृदय में रहता है और वह बुद्धि मेधा अभिप्रेतार्थ को सिद्ध करता है। बुद्धिमेधाऽभिमानाद्यैरभिप्रेतार्थसाधनात्। साधकं हृद्गतं पित्तम्॥ (वाग्भट)। बुद्धि, मेधा, सोचने विचारने आदि का कार्य वर्क्षोगत हृदय नहीं करता है किन्तु मस्तिष्क (Brain) करता है यह डाक्टरीमत है। इसी दृष्टि से निम्न श्लोक भी है। प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च। यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिर स्तदभिधीयते॥ उन्माद, अपस्मार आदि रोग भी इसी की विकृति से होते हैं 'दुर्देनिवासं हृदयं प्रदूष्य' गणनाथसेनजी ने मस्तिष्क स्थित हृदय को सहस्रार माना है तथा आत्मा, बुद्धि आदि का वही स्थान है। आलोचकाग्निः-डाक्टरी में रूपग्रहण का कार्य रेटिना (Retina) करता है। प्रकाश या बाह्यवस्तु की किरणें कृष्णमण्डल (Carnea), तेजोजल (Aucous humour), दृष्टिमण्डल (Pupil), कांच (Lens) और मेद्रोजल (Vitreous humour) इनमें से होती हुई दृष्टिपटल (Retina) पर पड़ती हैं जिससे वस्तु का वहां उल्टा प्रतिबिम्ब बनता है। दृष्टिपटल का सम्बन्ध दृष्टिनाड़ी (Optic Nerve) से है जो कि मस्तिष्क को वस्तु का ज्ञान कराती है। भ्राजकाग्निः—'त्वक्स्थं भ्राजकं भ्राजनात् त्वचः' स्वेदोत्पत्ति, तैलग्रन्थियों से तैल उत्पन्न करा के त्वचा को स्निग्ध और चमकीली करना तथा उष्णता का नियन्त्रण आदि। चरकोक्तपित्तकार्याणि—दर्शनं पक्तिरूष्मा च क्षुत्तृष्णा देहमार्दवम्। प्रभा प्रसादो मेधा च पित्तकर्माविकारजम्॥ छाया—छाया वर्णप्रभाश्रया।

पित्तं तीक्ष्णं द्रवं पूति नीलं पीतं तथैव च।
उष्णं कटुरसं चैव विदग्धं चाम्लमेव च॥ ११॥

पित्त तीक्ष्ण, द्रव, दुर्गन्धित, नीलवर्ण, पीतवर्ण, उष्ण और कटुरस होता है तथा विदग्ध (विकृत) हो जाने पर अम्लरस हो जाता है॥ ११॥

विमर्शः—निर्दुष्टपित्तलक्षणम्—आताम्रं पीतमत्युष्णं रसे कटुकमस्थिरम्। पक्वं विदग्धं विज्ञेयं रुचिपक्तिबलप्रदम्। दूषितपित्तलिङ्गम्—दुर्गन्धं हरितं श्यावं पित्तमम्लं स्थिरं गुरु। अम्लिकाकण्ठहृद्दाहकरं साम विनिर्दिशेत्॥ चरके तु—सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णञ्च द्रवमम्लं सरं कटु।

अत ऊर्ध्वं श्लेष्मस्थानान्यनुव्याख्यास्यामः—तत्र, आमाशयः पित्ताशयस्योपरिष्टात् तत्प्रत्यनीकत्वादूर्ध्वगतित्वात्तेजसश्चन्द्र इव आदित्यस्य; स चतुर्विधस्याहारस्याधारः। स च तत्रौदकैर्गुणैराहारः प्रक्लिन्नो भिन्नसङ्घातः सुखजरश्च भवति॥ १२॥

अब इसके अनन्तर श्लेष्मा के स्थानों का वर्णन करते हैं। कफ के स्थानों में आमाशय पित्त का विरोधी कफ होने से एवं पित्ताग्नि की ऊर्ध्वगति होने से पित्ताशय के ऊपर स्थित है, जैसे सूर्य के ऊपर चन्द्र स्थित है। यह आमाशय चार प्रकार के आहार का आधार है और वह चतुर्विध आहार कफ के जलीय गुणों से प्रक्लिन्न (गीला या पतला) और महीन होकर सुखपूर्वक पाचन योग्य हो जाता है॥ १२॥

विमर्शः—पित्त को अग्नि या सूर्य के समान माना है तथा कफ को जल या चन्द्र के समान माना है। यदि आकाश में सूर्य तथा देह में पित्त ही केवल रहे तो वे वहां (पृथ्वी, देह को) दाहादि क्रिया कर के उन्हें नष्ट कर देंगे अत एव उनको या उनकी क्रियाओं को कम करने के लिये चन्द्र और कफ रखे हैं। पित्त या अग्नि का स्वभाव ऊर्ध्वगामी होने से उसके ऊपर आमाशय होना उचित है जिससे आमाशय गत अन्न का पाक हो सके जैसे चूल्हे की अग्नि पर स्थित पात्र में तण्डुल और पानी होने से आंच पात्र के पेंदे में लग कर पका देती है

तद्दत पित्ताशय मानों अग्नियुक्त चूल्हा है और चतुर्विध अन्न युक्त आमाशय जल तण्डुल युक्त पात्र है। जैसा कि चरक ने कहा है। एवं रसमलायान्नमाशयस्थमधःस्थितः । पचत्यग्निर्यथा स्थाल्यामोदनायाम्बुतण्डुलम् ॥ प्रत्यक्ष में उदरगुहा के वाम भाग की ओर आमाशय होता है तथा उससे कुछ नीचे और दक्षिण भाग में ग्रहणी ( डियोडिनम ) होती है। अग्न्याशय आमाशय के नीचे तथा ग्रहणी और प्लीहा के मध्य में होता है। अग्न्याशय के ऊपर आमाशय होने पर भी अग्निरस का उस पर या आमाशयस्थ भोजन पर कोई पाचक कार्य नहीं होता है अपि तु आमाशय की दीवारों में लगी हुई ग्रन्थियों के स्राव ( गेस्ट्रिक ज्युस ) से ही वहां पाचन क्रिया होती है। इसी तरह यकृत् उदरगुहा के दक्षिणी भाग में रहता है तथा पित्त का निर्माण करता है और पित्ताशय भी उसी में लगा है। पित्त का भी आमाशय या आमाशयस्थ भोजन के पाचन से कोई सम्बन्ध नहीं है। ग्रहणी ( डियोडीनम् ) के अन्दर जब भोजन आमाशय से आता है तब ग्रहणी में नलिका द्वारा आये हुये पित्त और अग्न्याशय का अग्निरस पाचन कार्य करते हैं। इस ग्रहणी के कुछ ऊपर यकृत्स्थ पित्ताशय है तथा अग्न्याशय भी ग्रहणी के पार्श्व में या समानान्तर स्थित है। इस तरह चरक और सुश्रुत का वर्णन कुछ यथार्थ किन्तु अधिकतर आलङ्कारिक है। सूर्यसिद्धान्त में चन्द्र को सूर्य के नीचे स्थित माना है। मन्दामरेज्यभूपुत्रसूर्यशुक्रेन्दुजेन्दवः। परिभ्रमन्त्यधोऽधःस्थाः। अन्यच्च—ब्रादको भास्करादेन्दुरधःस्थो घनवत्तेन। परन्तु विष्णुपुराण में चन्द्रमण्डल को सूर्य के ऊपर माना है। भूमेर्योजनलक्षे तु सौरं मैत्रेय मण्डलम्। लक्षे दिवाकरस्यापि मण्डलं शशिनः स्थितम् ॥ भावार्थः—आमाशय में आया हुआ भोजन ३-४ घण्टे रहता है। विशर्यपानो सुगतरश्च—भोजन के संघात ( घन अवयवों ) का भेदन प्रथम दांत करते हैं किन्तु कुछ लोग जल्दी २ में भोजन को ठीक नहीं चबाते हैं तथा दांतों द्वारा चबाये भोजन का भी अधिक महीन होना आवश्यकीय है। यह पूर्ति आमाशय अपने सिकुड़न और प्रसारण क्रियाओं द्वारा भोज्यांश को दबा दबा कर करता रहता है तथा साथ ही में अपने रस द्वारा उसे पाचित कर द्रव बनाता है। भोजन के अत्यन्त महीन होने पर ही उसका द्वार खुलता है जिससे भोजन ग्रहणी में जाता है।

माधुर्यात् पिच्छिलत्वाच्च प्रक्लेदित्वात्तथैव च ।
आमाशये सम्भवति श्लेष्मा मधुरशीतलः ॥ १३ ॥

आहार के मधुर, पिच्छिल और प्रक्लेदी होने से आमाशय में कफ भी शीतल और मधुर उत्पन्न होता है ॥ १३ ॥

स तत्रस्थ एव स्वशक्त्या शेषाणां श्लेष्मस्थानानां शरीरस्य चोदककर्मणाऽनुग्रहं करोति । उरस्थस्त्रिकसन्धारणमात्मवीर्येणान्नरससहितेन हृदयावलम्बनं करोति । जिह्वामूलकण्ठस्थो जिह्वेन्द्रियस्य सौम्यत्वात् सम्यक् रसज्ञाने वर्तते । शिरःस्थः स्नेहसन्तर्पणाधिकृतत्वाद् इन्द्रियाणामात्मवीर्येणानुग्रहं करोति । सन्धिस्थस्तु श्लेष्मा सर्वसन्धिसंश्लेषात् सर्वसन्ध्यनुग्रहं करोति ॥ १४ ॥

यह कफ आमाशय में ही रहता हुआ अपने प्रभाव से तथा क्लेदन ( मधुर शीतलपन ) क्रिया से शेष श्लेष्मस्थानों और शरीर का उपकार करता है। छाती में स्थित कफ त्रिक को धारण करता है तथा अन्नरस और अपने सौम्यवीर्य से हृदय का अवलम्बन करता है। जिह्वा के मूलभाग तथा कण्ठ में स्थित कफ अपनी सौम्यगुण से रसनेन्द्रिय को सर्वदा के रसज्ञान में प्रवर्तित करता है। शिरःस्थित कफ स्नेहन और संतर्पण क्रियाओं द्वारा तथा अपने सौम्य प्रभाव से ज्ञानेन्द्रियों को अनुगृहीत ( स्वकर्मसंवरणक्षम ) करता है। सन्धियों में स्थित कफ सब सन्धियों को जोड़ने से उनका उपकार करता है ॥ १४ ॥

विमर्शः—त्रिकसन्धारण'—ग्रीवाबाहुद्वयस्यान्तराधानम् ( शोल्डरगर्डिल ), इति डल्हणः, [illegible] इसे Pelvic girdle कहते हैं। [illegible] सन्धिस्थ श्लेष्मा—सन्धियों में एक प्रकार का तरल रहता है जिसे Synovial fluid कहते हैं। इससे सन्धियों में चिकनापन तथा उनकी गति में सरलता होती है।

श्लेष्मा श्वेतो गुरुः स्निग्धः पिच्छिलः शीत एव च ।
मधुरस्त्वविदग्धः स्याद् विदग्धो लवणः स्मृतः ॥ १५ ॥

कफ वर्ण में श्वेत, भारी, चिकना, चिपचिपा, शीत तथा प्राकृतिक अवस्था में मधुर और विकृतावस्था में लवण होता है

शोणितस्य स्थानं यकृत्प्लीहानौ । तच्च प्रागभिहितम् । तत्रस्थमेव शेषाणां शोणितस्थानानामनुग्रहं करोति ॥ १६ ॥

रक्त का स्थान यकृत् और प्लीहा है, जो पहले शोणितवर्णनीय अध्याय में कह दिया है। रक्त उन्हीं यकृत्प्लीहा स्थानों में रहता हुआ शेष रक्तस्थानों का उपकार करता है ॥ १६ ॥

भवति चात्र—

अनुष्णशीतं मधुरं स्निग्धं रक्तं च वर्णतः ।
शोणितं गुरु विस्रं स्याद् विदाहश्चास्य पित्तवत् ॥ १७ ॥

रक्त न अधिक उष्ण और न अधिक ठंडा, मधुर, स्निग्ध, लालवर्ण, भारी तथा आमगन्धी होता है। इसका विदाह पित्त की तरह होता है ॥ १७ ॥

एतानि खलु दोषस्थानानि, एषु सञ्चीयन्ते दोषाः । प्राक् सञ्चयहेतुरुक्तः । तत्र सञ्चितानां खलु दोषाणां स्तब्धपूर्णकोष्ठता पीतावभासता मन्दोष्मता चाङ्गानां गौरवमालस्यं चयकारणविद्वेषश्चेति लिङ्गानि भवन्ति । तत्र प्रथमः क्रियाकालः ॥ १८ ॥

इस तरह ये पूर्वोक्त दोषों के स्थान हैं। इनमें दोषों का सञ्चय होता है। दोषों के सञ्चय का कारण पूर्व ही में ऋतुचर्या अध्याय में कह आये हैं। इन स्थानों में दोषों के सञ्चय होने से कोष्ठ में भारीपन और पूर्णता, मेद, मल तथा त्वचा में पीलापन का भास होना या उन [illegible] का भास होना, उष्मा की कमी, अङ्गों में भारीपन, आलस्य, दोषों को बढ़ाने वाले कारणों से द्वेष होना ये लक्षण होते हैं। ऐसी अवस्था में चिकित्सा करना प्रथम क्रिया काल है ॥ १८ ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गहृदये-दोषसञ्चयहेतवः-उष्णेन युक्ता रूक्षाद्या वायोः कुर्वन्ति सञ्चयम्। शीतेन युक्ताः स्निग्धाद्याः कुर्वते श्लेष्मणश्चयम्॥ शीतेन युक्तास्तीक्ष्णाद्याश्चयं पित्तस्य कुर्वते॥ संचयलक्षणम्-स्वस्थानवृद्धिर्दोषाणां चय इत्यभिधीयते। चयो वृद्धिः स्वधाम्न्येव (वाग्भट)। तत्र प्रथमः प्रधान उत्तमो वा चिकित्साकालः। सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः। ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः॥ (वाग्भट)। अणुर्हि प्रथमं भूत्वा रोगः पश्चाद्विवर्धते। स जातमूलो मुष्णाति बलमायुश्च दुर्मतेः। तस्मात्प्रागेवरो येभ्यो रोगेषु तरुणेषु वा। भेषजैः प्रतिकुर्वीत य इच्छेत् सुखमात्मनः (चरक)।

अत ऊर्ध्वं प्रकोपणानि वक्ष्यामः—तत्र बलवद्विग्रहातिव्यायामव्यवायाध्ययनप्रपतनप्रधावनप्रपीडनाभिघातलङ्घनप्लवनतरणरात्रिजागरणभारहरणगजतुरङ्गरथपदातिचर्याकटुकषायतिक्तरूक्षलघुशीतवीर्यशुष्कशाकवल्लूरवरकोद्दालककोरदूषश्यामाकनीवारमुद्गमसूराढकीहरेणुकलायनिष्पावानशनविषमाशनाध्यशनवातमूत्रपुरीषशुक्रच्छर्दिक्षवथूद्गारबाष्पवेगविघातादिभिर्विशेषैर्वायुः प्रकोपमापद्यते॥ १९॥

अब इसके अनन्तर दोषों के प्रकोपक आहार-विहारादि कारणों को कहते हैं। बलवान् के साथ लड़ना, अधिक व्यायाम करना, अधिक मैथुन करना, अति अध्ययन, ऊंचे से गिर पड़ना, दौड़ना, मोच होना, चोट लगना, कूदना, कूदते कूदते चलना, तैरना, रात में जागना, भार उठाना, हाथी, घोड़े, रथ पर या पैदल अधिक चलना, कड़वे, कसैले, तीते, रूखे, हलके और शीतवीर्य द्रव्यों का सेवन, शुष्क साग, शुष्क मांस, वरक (कुधान्य), उद्दालक (जङ्गली कोदो), कोरदूष, श्यामाक (सांवक), नीवार, मूग, मसूर, तुवर, हरेणु, मटर, निष्पाव (राजशिम्बी) इनका सेवन, उपवास, विषमाशन, अध्ययन एवं वायु, मूत्र, पुरीष वीर्य, वमन, छींक, उद्गार (डकार) और बाष्प इनके वेग को रोकना आदि कारणों से वायु प्रकुपित होता है॥ १९॥

स शीताभ्रप्रवातेषु घर्मान्ते च विशेषतः।
प्रत्यूषस्य पराह्ने तु जीर्णेऽन्ने च प्रकुप्यति॥ २०॥

वह वायु ठण्डे समय, मेघ के समय, अधिक हवा चलने पर तथा विशेष कर वर्षा ऋतु में, प्रभातसमय, अपराह्न और अन्न के हजम हो जाने पर प्रकुपित होता है॥ २०॥

विमर्शः—वातप्रकोपहेतवः अष्टाङ्गसंग्रहे—व्यायामादपतर्पणात्प्रपतनाद् भङ्गात्क्षयाज्जागराद् वेगानाञ्च विधारणादतिशुचः शैत्यादतित्रासतः॥ रूक्षक्षोभकषायतिक्तकटुकैरेभिः प्रकोपं व्रजेद् वायुर्वारिधरागमे परिणते चान्नेऽपराह्णेऽपि च॥

क्रोधशोकभयायासोपवासविदग्धमैथुनोपगमनकट्वम्ललवणतीक्ष्णोष्णलघुविदाहितिलतैलपिण्याककुलत्थसर्षपातसीहरितकशाकगोधामत्स्याजाविकमांसदधितक्रकूर्चिकामस्तुसौवीरकसुराविकाराम्लफलकट्वरप्रभृतिभिः पित्तं प्रकोपमापद्यते॥ २१॥

क्रोध, शोक, भय, परिश्रम, उपवास, विदग्ध (जले हुये) पदार्थों का सेवन, स्त्रीसम्भोग, भ्रमण, कड़वे, खट्टे, नमकीन, तीखे, गरम, हल्के, दाहोत्पादक, तिलतैल, खली, कुलथी, सरसों का तैल, अलसी का तैल, हरे शाक, गोधा, मछली, बकरी, भेड़ का मांस, दही, मट्ठा, कूर्चिका, दही का पानी, काञ्जी, सुरा के अनेक भेद, खट्टे फल और कट्वर प्रभृति के सेवन करने से पित्त प्रकुपित होता है॥ २१॥

विमर्शः—विदाहि द्रव्यमुद्गारमम्लं कुर्यात्तथा तृषाम्। हृदि दाहञ्च जनयेत् पाकं गच्छति तच्चिरात्॥ कूर्चिका—दध्ना तक्रेण वा सह पाकात् पृथग्भूतघनद्रवभागं क्षीरं कूर्चिकेत्युच्यते। (हेमाद्रि)। कट्वरपरिचयः—सौवीराम्लमथात्यम्लं काञ्जिकं कट्वरं विदुः। अन्ये तु तदधोभागं तक्रं चात्यम्लतां गतम्। सस्नेहं दधिजं तक्रमाहुरन्ये तु कट्वरम्॥

तदुष्णैरुष्णकाले च मेघान्ते च विशेषतः।
मध्याह्ने चार्द्धरात्रे च जीर्यत्यन्ने च कुप्यति॥२२॥

वह पित्त उष्ण पदार्थों के सेवन से, गरमी के दिनों में, शरदृतु (आश्विन-कार्तिक) में, मध्याह्न और आधी रात में एवं भोजन के पचने के समय में कुपित होता है॥ २२॥

विमर्शः—पित्तप्रकोपहेतवः—कट्वम्लोष्णविदाहितीक्ष्णलवणक्रोधोपवासातप, स्त्रीसम्पर्कतिलातसीदधिमद्यशुक्तारनालादिभिः। भुक्ते जीर्यति भोजने च शरदि ग्रीष्मे सति प्राणिनां मध्याह्ने च तथार्धरात्रिसमये पित्तं प्रकोपं व्रजेत्॥

दिवास्वप्नाव्यायामालस्यमधुराम्ललवणशीतस्निग्धगुरुपिच्छिलाभिष्यन्दिहायनकयवकनैषधेत्कटमाषमहामाषगोधूमतिलपिष्टविकृतिदधिदुग्धकृशरापायसेक्षुविकारानूपौदकमांसवसाबिसमृणालकसेरुकशृङ्गाटकमधुरवल्लीफलसमशनाध्यशनप्रभृतिभिः श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते॥ २३॥

दिन में शयन, किसी प्रकार शारीरिक श्रम या व्यायाम न करना, आलस्य तथा मधुर, अम्ल, लवण, शीत, स्निग्ध, गुरु (माषादि), पिच्छिल, अभिष्यन्दकारक, हायनक, (धान्यविशेष), जौ, नैषध, इत्कट, उड़द, महामाष, गोधूम, तिल, पिष्ट (आटे) के विकार, दही, दूध, खिचड़ी, खीर, ऊख के बने पदार्थ (गुड़, खाण्ड) एवं आनूप और जलीय प्राणियों का मांस, चरबी, कमलनाल, कसेरू, सिंगाड़े, मीठे फल जैसे नारियल आदि, वल्लीफल जैसे लौका, कोहड़ा इनका सेवन तथा समशन और अध्यशन आदि कारणों से कफ कुपित होता है॥ २३॥

विमर्शः—अभिष्यन्दि—दोषधातुमलस्रोतसामतिशयक्लेदप्राप्तिजनकम्। (डल्हण)। पैच्छिल्याद् गौरवाद् द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः शिराः। धत्ते यद्गौरवं तत्स्यादभिष्यन्दि यथा दधि॥ (शार्ङ्गधर)। अध्यशन—भुक्तस्योपरिभोजनमध्यशनम्।

स शीतैः शीतकाले च वसन्ते च विशेषतः।
पूर्वाह्णे च प्रदोषे च भुक्तमात्रे प्रकुप्यति॥ २४॥

वह कफ शीतद्रव्यों से, शीतकाल में, विशेष कर वसन्त ऋतु में एवं दिन के पूर्वभाग और प्रदोष समय में और भोजन करते समय प्रकुपित होता है॥ २४॥

विमर्शः—कफप्रकोपहेतवः—गुरुमधुररसातिस्निग्धदुग्धेक्षुभक्ष्य-

द्रवदधिदिननिद्रापूपसर्पिःप्रपूरे । तुहिनपतनकाले श्लेष्मणः संप्रकोपः प्रभवति दिवसादौ भुक्तमात्रे वसन्ते ॥

पित्तप्रकोपणैरेव चाभीक्ष्णं द्रवस्निग्धगुरुभिराहारैर्दिवास्वप्नक्रोधानलातपश्रमाभिघाताजीर्णविरुद्धाध्यशनादिभिर्विशेषैरसृक् प्रकोपमापद्यते ॥ २५ ॥

पित्त को कुपित करने वाले आहार-विहारों के निरन्तर सेवन से तथा द्रव, स्निग्ध, भारी पदार्थों के सेवन से और दिन में शयन, क्रोध, अग्नि और सूर्य की गरमी, परिश्रम, चोट लगना, अजीर्ण, विरुद्धाशन, अध्यशन आदि विशेष कारणों से रक्त प्रकुपित होता है ॥ २५ ॥

यस्माद्रक्तं विना दोषैर्न कदाचित् प्रकुप्यति ।
तस्मात्तस्य यथादोषं कालं विद्यात् प्रकोपणे ॥ २६ ॥

वातादि दोषों के बिना रक्त कभी भी कुपित नहीं होता है इसलिये उसके प्रकोप का काल दोषों के अनुसार जानना चाहिये ॥ २६ ॥

तेषां प्रकोपात् कोष्ठतोदसञ्चरणाम्लिकापिपासापरिदाहान्नद्वेषहृदयोत्क्लेदाश्च जायन्ते । तत्र द्वितीयः क्रियाकालः ॥ २७ ॥

उन दोषों के प्रकोप होने से कोष्ठ ( पेट ) में सुई चुभोने की सी पीड़ा, वायु का सञ्चार, खट्टी डकारों का आना, प्यास लगना, दाह होना, अन्न में द्वेष तथा जी मिचलाना ये लक्षण होते हैं । दोषों के प्रकोप का यह समय चिकित्सा का दूसरा काल है ॥ २७ ॥

विमर्शः—पूर्व में दोषों का चय तथा यहां प्रकोप का वर्णन है जो कि एक तरह से दोषों की वृद्धि के ही भेद हैं। वृद्धिर्द्विधा चयप्रकोपभेदेन । ( अ० सं० ) । चयो वृद्धिः स्वधामन्येव प्रकोपस्तून्मार्गगामिता । ( वाग्भट ) । दोषप्रकोपा वृद्धिश्चयः, विलयनरूपा वृद्धिः प्रकोपः । ( डल्हण ) ।

अत ऊर्ध्वं प्रसरं वक्ष्यामः-तेषामेभिरातङ्कविशेषैः प्रकुपितानां पर्युषितकिण्वोदकपिष्टसमवाय इवोद्रिक्तानां प्रसरो भवति । तेषां वायुर्गतिमत्त्वात् प्रसरणहेतुः सत्यप्यचैतन्ये । स हि रजोभूयिष्ठः, रजश्च प्रवर्तकं सर्वभावानाम् । यथा-महानुदकसञ्चयोऽतिवृद्धः सेतुमवदार्यापरेणोदकेन व्यामिश्रः सर्वतः प्रधावति । एवं दोषाः कदाचिदेकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वा अनेकधा प्रसरन्ति । तद्यथा—वातः, पित्तम्, श्लेष्मा, शोणितम्, वातपित्ते, वातश्लेष्माणौ, वातशोणिते, पित्तशोणिते, श्लेष्मशोणिते वातपित्तशोणितानि, वातश्लेष्मशोणितानि, पित्तश्लेष्मशोणितानि, वातपित्तकफाः, वातपित्तकफशोणितानि; इत्येवं पञ्चदशधा प्रसरन्ति ॥ २८ ॥

अब यहां से वातादि दोषों के प्रसार का वर्णन करते हैं। जिस तरह किण्व ( सुराबीज ), पिष्ट ( तण्डुलपिष्ट ) और पानी इन्हें परस्पर संयुक्त कर एक रात रखने से इनमें उफान ( झाग ) उत्पन्न होकर पात्र के बाहर निकलने लगते हैं इसी तरह पर्युषितप्रभृति कारणों से कुपित हुये दोषों में उद्रेक उत्पन्न होकर उनका प्रसार होता है। इनमें से वायु चेतन रहित होने पर भी गतिशील होने से इनके प्रसरण में कारण होता है। क्योंकि वायु रजोगुण बहुल होती है तथा रजोगुण सब भावों का प्रवर्तक है। जिस तरह बड़ा भारी पानी का सञ्चय अधिक पानी के आजाने से बढ़ कर सेतु ( बाट व बन्धे ) को तोड़कर दूसरी ओर स्थित जलाशय के जल से मिलकर चारों ओर बहने लगता है इसी तरह वातादि दोष भी अधिक सञ्चित और प्रकुपित हो के अपने आश्रयभूत मर्यादाओं का उल्लंघन कर कभी अकेले, कभी दो दो तथा कभी तीनों मिलकर तथा कभी रक्त को भी साथ लेकर विविध प्रकार से शरीर में फैलते हैं। जैसे वायु, पित्त, कफ, रक्त, द्वन्द्वरूप में जैसे वातपित्त, वातकफ, पित्तकफ, वातशोणित, पित्तशोणित, कफशोणित, त्रिरूप में वातपित्तशोणित, वातकफशोणित, पित्तकफशोणित, वातपित्तकफ, वातपित्तकफशोणित इस तरह पन्द्रह प्रकार से फैलते हैं ॥ २८ ॥

विमर्श—किण्व को Yeast कहते हैं जो कि वानस्पतिक जीवाणु है। यह पिष्टमय पदार्थ तथा शर्करा में अभिषव ( Fermentation ) उत्पन्न कर भिन्न २ प्रकार के मद्यों को बनाता है। वायुर्गतिमत्त्वात्प्रसरणहेतुः—पित्तं पङ्गु कफः पङ्गु पङ्गवो मलधातवः । वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥ (शार्ङ्गधर) । रजोबहुलत्वाच्चिरकारित्वाच्च सर्वरोगकारणं च । कुपितस्तु वायुर्दोषाणां नेता रोगसमूहराट् ॥ ( सुश्रुत ) । [illegible] ( वाग्भट ) । [illegible] ( चरक ) ।

कृत्स्नेऽर्द्धेऽवयवे वाऽपि यत्राङ्गे कुपितो भृशम् ।
दोषो विकारं नभसि मेघवत्तत्र वर्षति ॥ २९ ॥
नात्यर्थं कुपितश्चापि लीनो मार्गेषु तिष्ठति ।
निष्प्रत्यनीकः कालेन हेतुमासाद्य कुप्यति ॥ ३० ॥

सारे शरीर में, आधे शरीर में, जहां भी दोष अधिक कुपित होता है वहां ही विकार उत्पन्न करता है जैसे आकाश में जहां भी बादल होता है वहीं वृष्टि करता है। यदि दोष अधिक कुपित नहीं होते हैं तो वे शरीर के स्रोतस आदि मार्गों में छिप कर स्थित हो जाते हैं तथा उन दोषों की चिकित्सा न करने पर कालान्तर में स्वप्रकोप हेतु को प्राप्त कर कुपित हो जाते हैं ॥ २९-३० ॥

विमर्श—[illegible] ( वाग्भट ) [illegible] ( चरक ) ।

तत्र वायोः पित्तस्थानगतस्य पित्तवत् प्रतीकारः । पित्तस्य च कफस्थानगतस्य कफवत् । कफस्य च वातस्थानगतस्य वातवत् । एष क्रियाविभागः ॥ ३१ ॥

इनमें यदि वायु पित्त के स्थान में पहुंचे तो उसकी पित्त के समान चिकित्सा करनी चाहिये। कफ के स्थान में गये

हुये पित्त की चिकित्सा कफ के समान ही करनी चाहिये। वायु के स्थान में गये हुये कफ की चिकित्सा वायु के समान ही करनी चाहिये। इस प्रकार यह चिकित्सा कार्य का विभाग है ॥ ३१ ॥

विमर्शः—चिकित्साविषये भयः पन्थानः—तत्रान्यस्थानसंस्थेषु तदीयामवलेषु च । कुर्याच्चिकित्सां स्वामेव बलेनान्याभिभाविषु । स्थानं जयेद्धि पूर्वन्तु स्थानस्थस्याविरुद्धतः । आगन्तुं शमयेद्दोषं स्थानिनं प्रतिकृत्य वा ॥ ( वाग्भट )। आमाशयगते वाते कफे पक्वाशयाश्रिते । रूक्षपूर्वो हितः स्वेदः स्नेहपूर्वस्तथैव च ॥ ( चरक )।

एवं प्रकुपितानां प्रसरतां च वायोर्विमार्गगमनाटोपौ, ओषचोषपरिदाहधूमायनानि पित्तस्य, अरोचकाविपाकाङ्गसादाश्छर्दिश्चेति श्लेष्मणो लिङ्गानि भवन्ति। तत्र तृतीयः क्रियाकालः ॥ ३२ ॥

इस प्रकार से प्रकुपित और प्रसरित दोषों में विमार्गगमन तथा आटोप होना ये वायु के लक्षण हैं। ओष, चोष, परिदाह और धूयें का सा श्वास या डकार आना पित्त के लक्षण हैं। अरुचि, भोजन का नहीं पचना, अङ्गों में दर्द और वमन होना ये कफ के लक्षण हैं। इस अवस्था में चिकित्सा करना तीसरा क्रिया काल है ॥ ३२ ॥

विमर्शः—आटोपो गुडगुडाशब्दः प्रोक्तो जठरसम्भवः ।

सञ्चय-प्रकोप-प्रसरभेदाः—सञ्चय अवस्था में दोष जमे घृत के समान, प्रकोपावस्था में गरम घी के समान तथा प्रसरावस्था में अधिक गरम किये घृत के उछल कर इधर उधर भगने के समान दोषों की दशा होती है। उष्णदुग्ध प्रकोपावस्था अर्थात् आयुष्ण होने पर जब दुग्ध उफनता है उस समान दशा को प्रसरावस्था कहते हैं।

अत ऊर्ध्वं स्थानसंश्रयं वक्ष्यामः—एवं प्रकुपितास्तांस्तान् शरीरप्रदेशानागम्य तांस्तान् व्याधीन् जनयन्ति। ते यदोदरसन्निवेशं कुर्वन्ति तदा गुल्मविद्रध्युदराग्निसङ्गानाहविसूचिकाऽतिसारप्रभृतीन् जनयन्ति। बस्तिगताः प्रमेहाश्मरीमूत्राघातमूत्रदोषप्रभृतीन्। वृषणगता वृद्धीः। मेढ्रगता निरुद्धप्रकशोपदंशशूकदोषप्रभृतीन्। गुदगता भगन्दरार्शःप्रभृतीन्। ऊर्ध्वजत्रुगतास्तूर्ध्वजान्। त्वङ्मांसशोणितस्थाः क्षुद्ररोगान् कुष्ठानि विसर्पांश्च। मेदोगता ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्डालजीप्रभृतीन्, अस्थिगता विद्रध्यनुशयीप्रभृतीन् पादगताः श्लीपदवातशोणितवातकण्टकप्रभृतीन्। सर्वाङ्गगता ज्वरसर्वाङ्गरोगप्रभृतीन्। तेषामेवमभिनिविष्टानां पूर्वरूपप्रादुर्भावः, तं प्रतिरोगं वक्ष्यामः। तत्र पूर्वरूपगतेषु चतुर्थः क्रियाकालः ॥ ३३ ॥

अब इसके अनन्तर दोषों के स्थान संश्रय का वर्णन करते हैं। उक्त प्रकार से प्रकुपित हुये दोष शरीर के भिन्न भिन्न प्रदेश में पहुंच कर भिन्न भिन्न रोग उत्पन्न करते हैं। वे दोष जब उदर में प्रवेश करते हैं तब गुल्म, विद्रधि, उदररोग, पाचकाग्नि की मन्दता, पेट का फूलना, विषूचिका, अतिसार प्रभृति विकारों को उत्पन्न करते हैं। बस्ति प्रदेश में प्रविष्ट होकर प्रमेह, अश्मरी, मूत्राघात तथा अन्य मूत्र के रोग उत्पन्न करते हैं। वृषण में प्रविष्ट होकर वृद्धिरोग उत्पन्न करते हैं। मेढ्र में जाकर निरुद्धप्रकश, उपदंश, शूकदोष आदि रोग उत्पन्न करते हैं। गुद में प्रविष्ट होकर भगन्दर, अर्श आदि विकारों को उत्पन्न करते हैं: जत्रु ( अक्षकास्थि ) के ऊपर नासा, नेत्र, कर्ण, मुख, शिर आदि स्थानों में प्रविष्ट होकर उनके रोगों को उत्पन्न करते हैं। त्वचा, मांस और रक्त में मिल कर क्षुद्ररोग, कुष्ठ और विसर्प को उत्पन्न करते हैं। मेदो धातु में प्रविष्ट होकर ग्रन्थि, अपची, अर्बुद, गलगण्ड, अलजी आदि रोगों को उत्पन्न करते हैं। अस्थि में प्रविष्ट होकर विद्रधि, अनुशयी आदि रोगों को उत्पन्न करते हैं। वे दोष पावों में प्रविष्ट होकर श्लीपद, वातरक्त, वातकण्टक प्रभृति रोगों को उत्पन्न करते हैं तथा सर्वाङ्ग में फैलकर ज्वर तथा सर्वाङ्गों में रोग पैदा करते हैं। इस तरह शरीर के भिन्न २ भागों में प्रविष्ट हुये दोषों से रोगों की पूर्वरूपादि अवस्था का प्रादुर्भाव होता है उसको प्रत्येक रोग के प्रारम्भ में कहेंगे। पूर्वरूपावस्था में जो चिकित्सा की जाती है वह चौथा क्रियाकाल है ॥ ३३ ॥

विमर्शः—वृद्धेः सप्त भेदाः—वातपित्तकफशोणितमेदोमूत्रान्त्रनिमित्ताः सप्त वृद्धयः। निरुद्धप्रकश ( Phimosis ) में शिश्न के ऊपर का चर्मछिद्र छोटा हो जाता है जिससे सुपारी बाहर नहीं निकल सकती है। अपची या कण्ठमाला को Scrofula कहते हैं। श्लीपद को फीलपांव या Elephantiasis कहते हैं। वातरक्त को Gout कहते हैं। पूर्वरूपं नाम प्रागुत्पत्तिलक्षणं व्याधेः ( चरक )। स्थानसंश्रयिणः क्रुद्धा भाविव्याधिप्रबोधकम्। दोषाः कुर्वन्ति यल्लिङ्गं पूर्वरूपं तदुच्यते ॥ इसे Prodrome or Premonitory symptom कहते हैं।

अत ऊर्ध्वं व्याधेर्दर्शनं वक्ष्यामः—शोफार्बुदग्रन्थिविद्रधिविसर्पप्रभृतीनां प्रव्यक्तलक्षणता, ज्वरातिसारप्रभृतीनाञ्च। तत्र पञ्चमः क्रियाकालः ॥ ३४ ॥

अब इसके अनन्तर रोग के दर्शन या उत्पत्ति ( रूप ) को कहते हैं। शोफ, अर्बुद, ग्रन्थि, विद्रधि, विसर्प प्रभृति तथा ज्वर अतिसार आदि रोगों के लक्षणों का व्यक्त हो जाना ही रोग है। उस दशा में चिकित्सा करना पञ्चम क्रियाकाल कहलाता है ॥ ३४ ॥

विमर्शः—रूपं रूप्यते व्याधिरनेनेति रूपम्। तदेव व्यक्ततां यातं रूपमित्यभिधीयते। संस्थानं व्यञ्जनं लिङ्गं लक्षणं चिह्नमाकृतिः॥

अत ऊर्ध्वमेतेषामवदीर्णानां व्रणभावमापन्नानां षष्ठः क्रियाकालः। ज्वरातिसारप्रभृतीनाञ्च दीर्घकालानुबन्धः। तत्राप्रतिक्रियमाणेऽसाध्यतामुपयान्ति ॥ ३५ ॥

अब इसके पश्चात् इन शोफादिकों के अवदीर्ण होकर व्रणावस्था को प्राप्त होने पर जो चिकित्सा की जाती है वह छठा क्रियाकाल है। ज्वर, अतिसार आदि का अधिक समय तक अनुबन्ध बना रहना भी छठा क्रियाकाल है। यह भेदावस्था है। इस अवस्था में चिकित्सा नहीं करने से रोग असाध्य हो जाते हैं ॥ ३६ ॥

विमर्श—इस छठी भेदावस्था में दोष शोफादिक की त्वचा को भेद कर बाहर निकल आते हैं किन्तु जहां ज्वरादिक सर्वाङ्गरोगों में इस तरह भेद होना असम्भव हो जाता है वहां दीर्घकालानुबन्धी ( Chronic ) हो जाते हैं।

भवन्ति चात्र—

सञ्चयञ्च प्रकोपञ्च प्रसरं स्थानसंश्रयम्।
व्यक्तिं भेदञ्च यो वेत्ति दोषाणां स भवेद्भिषक् ॥३६॥

वातादि दोषों का सञ्चय, प्रकोप, प्रसर, स्थानसंश्रय, व्यक्ति और भेद को जो जानता है वही यथार्थ वैद्य होता है॥

सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः।
ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः ॥ ३७॥

सञ्चयावस्था में यदि दोषों का विनाश कर दिया जाय तो वे उत्तरगति ( प्रकोप, प्रसरादि ) को प्राप्त नहीं होते हैं। उत्तरगति प्राप्त होने पर वे उत्तरोत्तर अधिक बलवान् हो जाते हैं॥ ३७॥

विमर्श—लघुदोष में शोधन, मध्यदोष में लङ्घन, पाचन, तथा अल्पदोष में संशमन क्रिया की जाती है। तत्र लङ्घनम् अल्पदोषाणां, लङ्घनेन ह्यग्निमारुतवृद्ध्या वातातपपरीतमिवाल्पमुदकम् क्षयो दोषः प्रशोषमापद्यते। लङ्घनपाचनै तु मध्यमबलदोषाणां बहुदोषाणां पुनर्दोषावसेचनमेव कार्यं नह्यभिन्ने केदारसेतौ पल्वलप्रसेकोऽस्ति तद्वद् दोषावसेचनम् ( चरक )।

सर्वैर्भावैस्त्रिभिर्वाऽपि द्वाभ्यामेकेन वा पुनः।
संसर्गे कुपितः क्रुद्धं दोषं दोषोऽनुधावति ॥ ३८॥

सर्व भावों से, तीन भावों से, दो भावों से अथवा एक भाव से संसर्ग होने पर कुपित हुआ दोष क्रुद्ध हुये दोष का अनुधावन करता है॥ ३८॥

विमर्श—'भाव' शब्द से यहां रूक्ष-शीत-लघु आदि वायु के, उष्ण-तीक्ष्णादि पित्त के, स्निग्धादिक कफ के भाव ग्रहण किये हैं। जो दोष अपने समस्त भावों से कुपित होता है वह अनुबन्ध्य या प्रधान तथा जो तीन, दो या एक भाव से कुपित होता है वह अनुबन्ध या अप्रधान होता है। स्वतन्त्रो व्यक्तलिङ्गो यथोक्तसमुत्थानप्रशमो भवत्यनुबन्ध्यः। तद्विपरीतलक्षणस्त्वनुबन्धः। अनुबन्ध्यलक्षणसमन्वितास्तत्र यदि दोषा भवन्ति तत् त्रिकं सन्निपातमाचक्षते, द्वयं वा संसर्गम्। अनुबन्ध्यानुबन्धविशेषकृतस्तु बहुविधो दोषभेदः। ( च० वि० अ० ६ )।

संसर्गे यो गरीयान् स्यादुपक्रम्यः स वै भवेत्।
शेषदोषाविरोधेन सन्निपाते तथैव च ॥ ३९॥

संसर्गावस्था में जो दोष अधिक उग्र ( प्रधान या अनुबन्ध्य ) हो उसी की प्रथम चिकित्सा करनी चाहिये किन्तु वह चिकित्सा शेष दोषों के विरुद्ध या उन्हें बढ़ाने वाली नहीं होनी चाहिये। यही विधि सन्निपात में भी प्रशस्त है॥ ३९॥

विमर्श—शेषदोषाऽविरोधेन—तेन कुपितस्तथा जेतव्यो यथा तद्विरोधैराहारादिभिः सहस्थत्वाद्दोषान्तरं न कुप्यति। ( इन्दु )। यहां निम्न मत हैं। १ त्रयाणां वा जयेत्पूर्वं यो भवेद्बलवत्तमः। (चरक)। २-वात सब में प्रधान होने से प्रथम वात, फिर पित्त और तदनु कफ को जीते। वातस्यानु जयेत् पित्तं पित्तस्यानु जयेत् कफम्। (चरक)। ३-कुछ आचार्य प्रथम कफ फिर पित्त और अन्त में वात की चिकित्सा करना मानते हैं। कफस्थानानुपूर्व्या वा सन्निपातज्वरं जयेत् (चरक)। सन्निपातज्वरे पूर्वं कुर्यादामकफापहम्। पश्चाच्छ्लेष्मणि संक्षीणे शमयेत्पित्तमारुतौ॥ (चक्रदत्त)। रुग्दे-
ष्मानियमेनादौ कुर्याद् व्याधौ त्रिदोषजे। (वृन्दमाधव)। ४-ज्वरातिसारयोः सुश्रुतमतम्—निर्हरेत् पित्तमेवादौ ज्वरेषु समवायिषु। दुर्निवारतरं तद्धि ज्वरार्त्तेषु विशेषतः॥ समवाये तु दोषाणां पूर्वं पित्तमुपाचरेत्। ज्वरे चैवातिसारे च सर्वत्रान्यत्र मारुतम्॥ अन्याचार्या प्रथम कफ, तब पित्त, तदन्ते वायु जयन्ति। अष्टाङ्गसंग्रहे सर्वक्रमवर्णनम् चय एव जयेद्दोषं कुपितं त्वविरोधयन्। सर्वकोपे बलीयांसं शेषदोषाविरोधतः॥ क्रमान्मारुतपित्तकफान् सर्वत्र सङ्करे बले। वातादीनां यथापूर्वं यत् स्वाभाविकं बलम्॥ स्थानतः केचिदिच्छन्ति प्राक् तावच्छ्लेष्मणो वधम्। तस्मादादौ कफो धान्यः कायद्वारार्गलो हि सः॥ जयेज्ज्वरेऽतिसारे च क्रमात् पित्तकफानिलान्। प्रायेण तापमनयो ज्वरे तैक्ष्ण्यं विशिष्यते॥ विशेषः सरणं पित्तात्तथा च मृदुकोष्ठता। तस्य चानुबलं श्लेष्मा गौरवाऽपक्तिजाड्यकृत्॥ वायुश्च वर्धतेऽवश्यं यावत्स्वस्थस्तु तयो क्षये। ज्वरातिसारयोस्तस्मादेव दोषक्षये क्रमः॥ कफपित्तानिलानां ये क्रमात्स्युस्तयोरपि। यस्मात्तासामयोरश्लेषाद् भूयिष्ठ तत्समुद्भव॥ विशेष कर्मभिः स्वैः स्वैः शैषोद्रेक यथाबलम्। भेषजं योजयेत्तत्र तत्रो कुर्यान्नतु क्रमम्। प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योऽन्यमन्यमुदीरयेत्। नासौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत्॥

वृणोति यस्माद् रूढेऽपि व्रणवस्तु न नश्यति।
आदेहधारणात्तस्माद् व्रण इत्युच्यते बुधैः॥ ४०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणप्रश्नीयो नाम एकविंशतितमोऽध्यायः॥ २१॥

जिस स्थान पर घाव हुआ हो वहां आच्छादन करने से व्रण कहते हैं। घाव के भर जाने पर भी देह धारण ( जन्म ) पर्यन्त जो वहां पर व्रणवस्तु ( चिह्न ) बन जाता है, वह नष्ट नहीं होता है अतएव भी उसे व्रण कहते हैं॥ ४०॥

विमर्श—व्रणपरिभाषा-व्रणगात्रविचूर्णने व्रणयतीति व्रण। आघात से स्थानिक शोथ होकर उसके पकने पर अपने आप फूट जाता है या शस्त्र द्वारा त्वचा में चीरा देते हैं। इस तरह बने घाव को व्रण ( Ulcer ) कहते हैं। व्रणवस्तु—व्रण होने के स्थान-त्वङ्मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिकोष्ठमर्माणि यद्यो व्रणवस्तूनि। इसके सिवाय व्रणवस्तु को व्रणचिह्न ( Cicatrix or scar ) भी कहते हैं। त्वचा के नष्ट सेलों से जो व्रणवस्तु बनती है वह अन्य सेलों से बनती है अतः घाव का स्थान शणसूत्र सदृश ( Fibrous ) धातु से आच्छादित होकर कड़ा बनता है। इसमें रक्तवाहिनियां, रसायनियां, वातसूत्राग्र, रोमकूप, स्वेदग्रन्थियां, तैलग्रन्थियां नहीं होती हैं। यदि व्रणौष्ठों को परस्पर ठीक मिला दिया जाय तो यह सौत्रिक धातु कम बनती है जिससे त्वचा अल्प विकृत होती है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां व्रणप्रश्नीयो नामैकविंशोऽध्यायः॥ २१॥

## द्वाविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातो व्रणास्रावविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर व्रणास्रावविज्ञानीय अध्याय का वर्णन किया जाता है जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

त्वङ्मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिकोष्ठमर्माणीत्यष्टौ व्रणवस्तूनि । अत्र सर्वव्रणसन्निवेशः ॥ ३ ॥

त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि, सन्धि, कोष्ठ और मर्म ये आठ व्रणवस्तुएं हैं। इन्हीं में सर्वप्रकार के व्रणों का सन्निवेश या स्थिति होती है ॥ ३ ॥

विमर्शः—कोष्ठः-स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च । हृदुण्डुकः फुफ्फुसौ च कोष्ठ इत्यभिधीयते ॥

तत्र आद्यैकवस्तुसन्निवेशी त्वग्भेदी व्रणः सुपचरः । शेषाः स्वयमवदीर्यमाणा दुरुपचाराः ॥ ४ ॥

उक्त त्वङ्मांसादि में से आदि की एक वस्तु ( त्वचा ) में उत्पन्न होने वाले तथा केवल त्वचा को ही भेदन करने वाले व्रण की ठीक तरह से चिकित्सा की जा सकती है तथा मांस-सिरादि में उत्पन्न होने वाले स्वयं ही पक कर फूटने वाले व्रण दुःसाध्य होते हैं ॥ ४ ॥

तत्रायतश्चतुरस्रो वृत्तस्त्रिपुटक इति व्रणाकृतिसमासः, शेषास्तु विकृताकृतयो दुरुपक्रमा भवन्ति ॥ ५ ॥

इनमें से दीर्घ, चतुष्कोण, गोल और त्रिकोण ये संक्षेप से चार व्रण की आकृतियां होती हैं। इनके अतिरिक्त विकृत आकृति वाले व्रण दुःसाध्य होते हैं ॥ ५ ॥

सर्व एव व्रणाः क्षिप्रं संरोहन्त्यात्मवतां सुभिषग्भिश्चोपक्रान्ताः; अनात्मवतामज्ञैश्चोपक्रान्ताः प्रदुष्यन्ति, प्रवृद्धत्वाच्च दोषाणाम् ॥ ६ ॥

जो मनुष्य पथ्यकारी आहार-विहार करते हैं तथा सुशिक्षित और अनुभवी वैद्यों के द्वारा चिकित्सा कराते हैं उनके सर्व प्रकार के व्रण शीघ्र ही रोपित हो ( भर ) जाते हैं किन्तु आहार-विहार में कुपथ्य करने वाले तथा अशिक्षित और अनुभवहीन नीमहकीमी चिकित्सा कराने वाले मनुष्यों के व्रण दोषों की वृद्धि हो जाने से दूषित या दुश्चिकित्स्य होते हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—प्रायः व्रण में सफाई का ध्यान रखने से तथा जन्तुनाशक घोलों से प्रक्षालनादि न करने से व्रण दूषित (Septic) हो जाते हैं जिससे वे शीघ्र नहीं भरते हैं।

तत्रातिसंवृतोऽतिविवृतोऽतिकठिनोऽतिमृदुरुत्सन्नोऽवसन्नोऽतिशीतोऽत्युष्णः कृष्णरक्तपीतशुक्लादीनां वर्णानामन्यतमवर्णो भैरवः पूतिपूयमांससिरास्नायुप्रभृतिभिः पूर्णः पूतिपूयास्राव्युन्मार्ग्युत्सङ्ग्यमनोज्ञदर्शनगन्धोऽत्यर्थं वेदनावान् दाहपाकरागकण्डूशोफपिडकोपद्रुतोऽत्यर्थं दुष्टशोणितास्रावी दीर्घकालानुबन्धी चेति दुष्टव्रणलिङ्गानि । तस्य दोषोच्छ्रायेण षट्त्वं विभज्य यथास्वं प्रतीकारे प्रयतेत ॥ ७ ॥

अधिक छोटे मुखवाला, अधिक चौड़े मुखवाला, अति कठिन, अति मृदु, उन्नत (उठा हुआ) मांस, हीनमांस, अधिक ठण्डा, अधिक गरम, काला, लाल, पीला और श्वेत रंगों में से किसी एक रंग वाला, देखने में भयानक, दुर्गन्धित पूय, मांस, सिरा, स्नायु आदि से युक्त, दुर्गन्धित पूय के स्राव से युक्त, उन्मार्गी ( ऊर्ध्वमुख ), ऊँचा उठा हुआ, देखने में और और गन्ध में विकृत, अधिक पीड़ायुक्त, दाह, पाक, लालिमा, खुजली, शोथ और पिडकाओं से उपद्रुत, अत्यन्त दूषित रक्त के स्राव से युक्त तथा अधिक समय से अनुबन्धित (विद्यमान) ये दुष्टव्रण के लक्षण हैं। दोषों की अधिकता के अनुसार उस व्रण के ६ विभाग कर यथादोष चिकित्सा करने में यत्नशील होना चाहिये ॥ ७ ॥

विमर्शः—षट्त्वम्-वातपित्तकफरक्तसन्निपातागन्तुभेदतः ।

अत ऊर्ध्वं सर्वस्रावान् वक्ष्यामः-तत्र घृष्टासु छिन्नासु वा त्वक्षु स्फोटेषु भिन्नेषु विदारितेषु वा सलिलप्रकाशो भवत्यास्रावः किञ्चिद्विस्रः पीताभासश्च । मांसगतः सर्पिःप्रकाशः सान्द्रः श्वेतः पिच्छिलश्च । सिरागतः सद्यश्छिन्नासु सिरासु रक्तातिप्रवृत्तिः, पक्वासु च तोयनाडीभिरिव तोयागमनं पूयस्य, आस्रावश्चात्र तनुर्विच्छिन्नः पिच्छिलोऽवलम्बी श्यावोऽवश्यायप्रतिमश्च । स्नायुगतः स्निग्धो घनः सिंघाणकप्रतिमः सरक्तश्च । अस्थिगतोऽस्थन्यभिहते स्फुटिते भिन्ने दोषावदारिते वा दोषभक्षितत्वादस्थि निःसारं शुक्तिधौतमिवाभाति । आस्रावश्चात्र मज्जमिश्रः सरुधिरः स्निग्धश्च । सन्धिगतः पीड्यमानो न प्रवर्तते, आकुञ्चनप्रसारणोन्नमनविनमनप्रधावनोत्कासनप्रवाहणैश्च स्रवति । आस्रावश्चात्र पिच्छिलोऽवलम्बी सफेनपूयरुधिरोन्मथितश्च । कोष्ठगतोऽसृङ्मूत्रपुरीषपूयोदकानि स्रवति । मर्मगतस्त्वगादिष्ववरुद्धत्वान्नोच्यते ॥ ८ ॥

अब इसके अनन्तर सर्व प्रकार के स्रावों का वर्णन करते हैं। त्वचा के घिस जाने या छिल जाने पर तथा फोड़ों के स्वयं फूट जाने या विदारित करने पर जल के समान स्राव निकलता है जो कि कुछ दुर्गन्धयुक्त तथा पीला होता है। मांसस्थित व्रण का स्राव घृत के समान गाढ़ा, श्वेत और चिपचिपा होता है। सिरास्थित व्रण की यदि तत्काल सिरा कटी हो तो उसमें से रक्त का अधिक स्राव होता है। पाक हो जाने पर जल की नालियों से जल निकलने के समान व्रण से पूय का स्रवण होता है। इस तरह का स्राव पतला, खण्डित, लसदार, गाढ़ा, काला तथा ओस के समान होता है। स्नायुगत व्रण का स्राव चिकना, गाढ़ा, नासा से निकलने वाले पीत श्लेष्मा के समान तथा रक्तयुक्त होता है। अस्थि के टूटने, फूटने, भिन्न होने तथा दोषों से विदीर्ण होने पर अस्थि में व्रण हो जाता है तथा दोषों ( जीवाणुओं ) द्वारा अस्थि के भक्षित होने पर अस्थि निःसार ( हल्की ) तथा धोई हुई सीप के समान हो जाती है तथा

उसमें से मज्जायुक्त, स्निग्ध तथा रक्त सहित स्राव निकलता है। सन्धि में स्थित व्रण होने पर सन्धि को दबाने पर भी स्राव नहीं निकलता है किन्तु सन्धि को या अङ्ग को कुञ्चन ( सिकोड़ने ), प्रसारण करने से ऊँचा उठाने या नीचा दबाने से एवं दौड़ने से, जोर से खांसने से और प्रवाहण ( कांखने ) करने से निकलता है तथा वह स्राव चिपचिपा चासनी के समान तार टपकाने वाला एवं फेन, मवाद तथा रक्त से मथित जैसा होता है। व्रण के कोष्ठ में स्थित होने पर उसमें से रक्त, मूत्र, मल, पूय और जल टपकते ( स्रवित होते ) हैं। मर्म स्थानों में व्रण के होने पर उनका समावेश त्वगादि के व्रणों के अन्तर्गत हो जाने से पृथक् लक्षण नहीं कहे जाते हैं॥ ८॥

तत्र त्वगादि●नानामास्रावाणां यथाक्रमं पारुष्य-श्यावावश्यायदधिमस्तुक्षारोदकमांसधावनपुलाकोदक-सन्निभत्वानि मारुताद् भवन्ति। पित्ताद्गोमेदगोमूत्र-भस्मशङ्खकषायोदकमाध्वीकतैलसन्निभत्वानि। पित्त-वद् रक्तादतिविस्रत्वञ्च। कफान्नवनीतकासीसमज्जपि-ष्टतिलनारिकेलोदकवराहवसासन्निभत्वानि। सन्निपा-तान्नारिकेलोदकैर्वारुकरसकाञ्जिकप्रसादारुकोदकप्रिय-ङ्गुफलयकृन्मुद्गयूषसवर्णत्वानीति॥ ९॥

अब त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु आदि जो व्रण के उत्पन्न होने के आठ स्थान कहे हैं उनमें होने वाले आस्रावों ( Discharges ) के वात, पित्तादि दोषानुसार यथाक्रम से लक्षण लिखते हैं—जैसे वायु के कारण त्वचागत व्रण स्राव परुष, मांसगत व्रण स्राव काला, स्नायुगत व्रण स्राव दही के पानी के समान, सिरागत व्रण स्राव, कुहरे के समान, अस्थिगत व्रण स्राव क्षारोदक के समान, सन्धिगत व्रण स्राव मांसधावन के समान तथा कोष्ठगत व्रण स्राव पुलाकोदक के समान होता है। पित्त के कारण क्रमश त्वगादि स्थानों के व्रणों का स्राव गोमेदक, गोमूत्र, शख, भस्म, कषायोदक, माध्वीक और तैल के समान होते हैं। रक्त के कारण त्वगादि स्थानों के स्राव पित्त के समान ही होते हैं किन्तु उन स्रावों में आममांस की तरह दुर्गन्ध अधिक होती है। कफ के कारण त्वगादिस्थानों के स्राव मक्खन, कासीस, मज्जा, पिष्टी, तिल, नारियल के जल के सदृश तथा शूकर की चरबी के समान क्रमश होते हैं। सन्निपात के कारण त्वगादि स्थानों के स्राव नारियल के पानी, ककड़ी के जल, कांजी का स्वच्छ पानी, आरुकोदक, प्रियङ्गु फल, यकृत्, मूंग के यूष के समान होते हैं॥ ९॥

श्लोकौ चात्र भवतः—

पक्वाशयादसाध्यस्तु पुलाकोदकसन्निभः।
क्षारोदकनिभः स्रावो वर्ज्यो रक्ताशयात् स्रवन्॥ १०॥
आमाशयात् कलायाम्भोनिभश्च त्रिकसन्धिजः।
स्रावानेतान् परीक्ष्यादौ ततः कर्माचरेद् भिषक्॥ ११॥

पक्वाशय से पुलाकोदक के समान निकलने वाला स्राव असाध्य तथा रक्ताशय से क्षारोदक के समान निकलने वाला स्राव वर्जित है। इसी तरह आमाशय और त्रिकसन्धि से मटर के यूष के समान स्राव असाध्य होता है इसलिये प्रथम इन स्रावों की परीक्षा करके पश्चात् चिकित्सा करनी चाहिये॥

अत ऊर्ध्वं सर्वव्रणवेदना वक्ष्यामः—तोदनभेदन-ताडनच्छेदनायमनमन्थनविक्षेपणचुंचुमायननिर्दहनाव-भञ्जनस्फोटनविदारणोत्पाटनकम्पनविविधशूलविश्लेष-णविकिरणपूरणस्तम्भनस्वप्नाकुञ्चनाङ्कुशिकाः सम्भ-वन्ति। अनिमित्तविविधवेदनाप्रादुर्भावो वा मुहुर्मुहु-र्यत्रागच्छन्ति वेदनाविशेषास्तं वातिकमिति विद्यात्। ओषचोषपरिदाहधूमायनानि यत्र गात्रमङ्गारावकीर्ण-मिव पच्यते यत्र चोष्माभिवृद्धिः क्षते क्षारावसिक्तवच्च वेदनाविशेषास्तं पैत्तिकमिति विद्यात्। पित्तवद्रक्तसमुत्थं जानीयात्। कण्डूर्गुरुत्वं सुप्तत्वमुपदेहोऽल्पवेदनत्वं स्तम्भः शैत्यञ्च यत्र तं श्लैष्मिकमिति विद्यात्। यत्र सर्वासां वेदनानामुत्पत्तिस्तं सान्निपातिकमिति विद्यात्॥

अब इसके अनन्तर सर्व प्रकार के व्रणों की वेदना का वर्णन करते हैं। जहां तोदन ( सूई चुभोने के समान ), भेदन ( विदारण ), ताडन ( डण्डे से आघात ), छेदन, ( काटने के समान ), आयमन ( खींचने के समान ), व्रण के भीतर मथने के समान, विक्षेपण ( फेंकने के समान ), चुमचुमायन, जलाने के समान, अवभञ्जन ( वायु से टूटने के समान ), फूटने की सी, नखादि से विदारण ( फाड़ने ) की सी, उखाड़ने की सी, कम्पन सी, पीड़ा तथा अनेक प्रकार के शूल, विश्लेष ( अलग २ करने सी ), चारों ओर विकिरण ( फेंकने की ) सी, पूरण, स्तम्भन, त्वचा की सुप्तता, अङ्गों में अकड़ाव, अङ्कुशाघात की सी पीड़ा हो तथा अकारण ही अनेक प्रकार की वेदनाओं का प्रादुर्भाव होना, तथा बार बार कई प्रकार की वेदना विशेष की प्रतीति होना आदि लक्षण हों तो वातिक व्रण जानना चाहिये। जहां पर ओष, चोष, परिदाह और व्रण से धूम निकलने की सी प्रतीति हो तथा शरीर अङ्गारों से व्याप्त होकर जलता सा विदित हो एवं शरीर या व्रणस्थान की गरमी बढ़ जाय तथा व्रण पर क्षारावसेचन की तरह पीड़ा होती हो उसे पैत्तिक व्रण जानना चाहिये। पित्त के समान ही रक्त दुष्टि से उत्पन्न व्रण के लक्षण जानने चाहिये। जहां पर खुजली, भारीपन, सुप्ति, शरीर लिप्त सा रहना, पीड़ा की न्यूनता, स्तब्धता और शीतलता आदि लक्षण हों उसे कफ दूषित व्रण समझना चाहिये। जहां पर तीनों दोषों में कही हुई सर्व प्रकार की पीड़ाओं की उत्पत्ति हो उसे सान्निपातिक व्रण जानना चाहिये॥ १२॥

विमर्शः—दुष्टव्रणस्वरूपम्—श्वेतोऽवसन्नवर्त्माऽतिस्थूलवर्त्माऽतिपिञ्जरः। नीलः श्यावोऽतिपिडको रक्तः कृष्णोऽतिपूतिकः॥ रोप्य-कुम्भीमुखश्चेति प्रदुष्टा द्वादश व्रणाः॥ व्रणस्रावाः—लसीकाजल-पूयासृग्हारिद्राऽरुणपिञ्जराः। कषायनीलहरितस्निग्धरूक्षसितासिताः॥ व्रणस्वरूपम्—कृत्योक्ति-यस्तथा दुष्टोऽदुष्टो मर्मस्थितो न च। सद्यो दारुणः स्रावी सविषो विषमस्थितः॥ उत्सङ्गी उत्सन्न एषाञ्च व्रणान् विद्याद्विपर्यये च। इति नानात्वभेदेन निरुक्ता विंशतिर्व्रणाः। व्रण-गन्धः—सर्पिस्तैलवसापूयरक्तश्यावाम्लपूतिकाः। व्रणानां व्रणगन्धाश्च गन्धा प्रकीर्तिताः। वातजादिव्रणलक्षणम्—स्तब्धः कठिनसंस्पर्शो मन्दस्रावोऽतितीव्ररुक्। तुद्यते स्फुरति श्यावो दुष्यो मारुतसम्भवः॥ तृष्णामोहज्वरस्वेददाहदुष्टयवदारणे। व्रणं पित्तकृतं विद्याद् गन्धैः

स्रावैश्च पूतिकैः ॥ बहुपिच्छो गुरुः स्निग्धः स्तिमितो मन्दवेदनः । पाण्डुवर्णोऽल्पसंक्लेदश्चिरकारी कफव्रणः ॥ साध्यासाध्यज्ञानम्— त्वङ्मांसजः सुखे देशे तरुणस्यानुपद्रवः । धीमतोऽभिनवः काले सुखसाध्यः स्मृतो व्रणः ॥ गुणैरन्यतमैर्हीनस्ततः कृच्छ्रो व्रणः स्मृतः । सर्वैर्विहीनो विज्ञेयस्त्वसाध्यो निरुपद्रवः ॥ ( च० चि० अ० २५ )

अत ऊर्ध्वं[१] व्रणवर्णान् वक्ष्यामः—भस्मकपोतास्थिवर्णः[२] परुषोऽरुणः कृष्ण इति मारुतजस्य। नीलः पीतो हरितः श्यावः कृष्णो रक्तः कपिलः पिङ्गल इति रक्तपित्तसमुत्थयोः। श्वेतः स्निग्धः पाण्डुरिति श्लेष्मजस्य। सर्व[१]वर्णोपेतः सान्निपातिक इति ॥ १३ ॥

८ अब इसके अनन्तर व्रणों के वर्णों का वर्णन करते हैं। वायु के द्वारा दूषित व्रण भस्म, कपोत और अस्थि के समान होता है तथा स्पर्श में कठोर, कुछ लाल और काला होता है। रक्त और पित्त के द्वारा दूषित व्रण नीला, पीला, हरा, आस्मानी, काला, लाल, कपिल और पिङ्गल वर्ण का होता है। कफ के द्वारा दूषित व्रण सफेद, चिकना और पाण्डु वर्ण का होता है। सन्निपात से दूषित व्रण उक्त सर्व प्रकार के वर्णों से युक्त होता है ॥ १३ ॥

भवति चात्र—

न केवलं व्रणेपूक्तो वेदनावर्णसङ्ग्रहः ।
सर्वशोफविकारेषु व्रणवल्लक्षयेद्भिषक् ॥ १४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणास्रावविज्ञानीयो नाम द्वाविंशतितमोऽध्यायः ।

उक्त प्रकार से वातादिजन्य वेदना और वर्ण का जो संग्रह किया गया है वह केवल व्रण का ही नहीं है किन्तु व्रण की तरह वातादिक सर्व प्रकार के शोफों में भी समझना चाहिये ॥ १४ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने व्रणास्रावविज्ञानीयो नाम द्वाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २२ ॥

## त्रयोविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातः कृत्याकृत्यविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब यहां से कृत्याकृत्यविधि नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—कृत्याश्चिकित्सारूपक्रियार्हाः साध्याः, तद्विपर्ययेणाकृत्या असाध्याः । साध्योऽसाध्य इति व्याधिर्द्विधा तौ [illegible] पुनर्द्विधा । सुसाध्यः कृच्छ्रसाध्यश्च याप्योऽन्यश्चानुपक्रमः ॥

तत्र, वयःस्थानां दृढानां प्राणवतां सत्त्ववताञ्च सुचिकित्स्या व्रणाः । एकस्मिन् वा पुरुषे यत्रैतद्गुणचतुष्टयं तस्य सुखसाधनीयतमाः । तत्र, वयःस्थानां प्रत्यग्रधातुत्वादाशुव्रणा रोहन्ति । दृढानां स्थिरबहुमांसत्वाच्छस्त्रमत्रचार्यमाणं सिरास्नाय्वादिविशेषान्न प्राप्नोति । प्राणवतां वेदनाभिघाताहारयन्त्रणादिभिर्न ग्लानिरुत्पद्यते । सत्त्ववतां दारुणैरपि क्रियाविशेषैर्न व्यथा भवति । तस्मादेतेषां सुखसाधनीयतमाः ॥ ३ ॥

इनमें युवा, दृढ शरीर वाले, प्राण ( जीवनीय शक्ति ) वाले, मनः सम्पत् वाले या सात्विक पुरुषों के व्रण सुचिकित्स्य होते हैं। जहां पर एक ही मनुष्य में उक्त चारों गुण विद्यमान हों उनके व्रण अत्यन्त सुखसाध्य होते हैं क्योंकि युवा पुरुषों के शरीर की धातुएँ नवीन होने से वर्धनशक्ति सम्पन्न होती हैं अतएव उनके व्रण शीघ्र ही भर जाते हैं। दृढ पुरुषों के स्थिर और अधिक मांस होने से उनमें प्रयुक्त शस्त्र सिरा, स्नायु आदि गम्भीर धातुओं तक नहीं पहुंचता है। प्राणशक्ति वाले मनुष्य वेदना, आघात तथा आहारनियन्त्रण आदि से ग्लानि को प्राप्त नहीं होते हैं। सत्त्ववान् पुरुषों को भयङ्कर शस्त्रादि क्रियाओं से भी पीड़ा नहीं होती है इसलिये इन मनुष्यों के व्रण अत्यन्त सुखसाध्य होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—सत्त्ववान् सहते सर्वं संस्तभ्यात्मानमात्मना । ( सुश्रुत )। 'ते निजागन्तुनिमित्तासु महतीष्वपि पीडास्वव्यथा दृश्यन्ते सत्त्वगुणवैशेष्यात्' ( चरक )।

त एव विपरीतगुणा वृद्धकृशाल्पप्राणभीरुषु द्रष्टव्याः ॥४॥

उपर्युक्त प्रकार के वे ही व्रण वृद्ध, कृश, अल्पप्राणशक्ति और डरपोक मनुष्यों में कष्टसाध्य होते हैं ॥ ४ ॥

स्फिक्पायुप्रजननललाटगण्डौष्ठपृष्ठकर्णफलकोषोदरजत्रुमुखाभ्यन्तरसंस्थाः सुखरोपणीया व्रणाः ॥ ५ ॥

नितम्ब प्रदेश, गुदा, इन्द्रिय, ललाट, कपोल, ओष्ठ, पृष्ठ, कर्ण, अण्डकोष, उदर, अक्षकास्थि के आसपास तथा मुख के भीतर स्थित व्रण सुखपूर्वक भर आनेवाले होते हैं ॥ ५ ॥

अक्षिदन्तनासापाङ्गश्रोत्रनाभिजठरसेवनीनितम्बपार्श्वकुक्षिवक्षःकक्षास्तनसन्धिभागगताः सफेनपूयरक्तानिलवाहिनोऽन्तः शल्याश्च दुश्चिकित्स्याः । अधोभागाश्चोर्ध्वभागनिर्वाहिणो, रोमान्तोपनखमर्मजङ्घास्थिसंश्रिताश्च । भगन्दरमपि चान्तर्मुखं सेवनीकुकुन्दरास्थिसंश्रितम् ॥ ६ ॥

नेत्र, दांत, नासा, अपाङ्ग प्रदेश, कान, नाभि, उदर, सेवनी, नितम्ब, पार्श्व, कुक्षि, वक्षस्थल, कक्षप्रदेश, स्तन और सन्धियों में स्थित व्रण तथा जिन से फेनयुक्त, पूय रक्त और वायु निकलती हो तथा जिनके भीतर कोई शल्य रह गया हो ऐसे व्रण दुश्चिकित्स्य होते हैं। तथा जिसकी नाडी नीचे की ओर और मुख ऊपर की ओर हो एवं सीमन्त, नख के पास के स्थान, मर्म और जङ्घास्थि में स्थित व्रण भी दुश्चिकित्स्य होते हैं। सेवनी के समीप तथा कुकुन्दरास्थि ( ककुन्दरास्थि ) से संश्रित भीतरी मुखवाला भगन्दर रोग भी दुश्चिकित्स्य होता है ॥ ६ ॥

विमर्शः—रोमान्तास्तत्र शिरसि त्रिमध्ये मस्तके परिगन्याः पञ्च सीमन्ता एव, न [illegible] केशान्तो देशस्तस्य मर्मादिविरहितत्वेन तत्संश्रितानां दुःसाध्यत्वं प्रति युक्त्यभावात् ( डल्हणचन्द्रः )।

कुष्ठिना विषजुष्टाना शोषिणा मधुमेहिनाम् ।
व्रणा कृच्छ्रेण सिध्यन्ति येषा चापि व्रणे व्रणा ॥७॥

कुष्ठ से पीड़ित, विषों से व्याप्त, शोष रोगी और मधुमेह रोग वाले मनुष्यों के व्रण कृच्छता से सिद्ध होते हैं तथा जिनके व्रण में ही व्रण उत्पन्न होते हैं वे भी कृच्छसाध्य होते हैं ॥ ७ ॥

विमर्श —कुष्ठ में कुष्ठ के (Bacillus lapri) जीवाणु त्वचा, मांस, रक्त और लसीका का तथा विष शरीर की स्थानिक व्रण की धातुओं का नाश करने से, शोष में रक्त मांसादि धातु के पूर्ण न बनने से तथा मधुमेह में ओज (Sugar) का नाश होते रहने से व्रण शीघ्र नहीं भरते हैं अत व्रणोपचार के साथ २ उन उन रोगों की चिकित्सा भी करते रहना अत्यावश्यक है। फिरङ्ग (Syphilis) की मुख्य चिकित्सा करने से उसके व्रण शीघ्र भरते हैं।

अवपाटिकानिरुद्धप्रकशसन्निरुद्धगुदजठरग्रन्थिक्षतक्रिमय प्रतिश्यायजा कोष्ठजाश्च त्वग्दोषिणा प्रमेहिणा वा ये परिक्षतेषु दृश्यन्ते । शर्करा सिकतामेहो वातकुण्डलिकाऽष्ठीला दन्तशर्करोपकुश कण्ठशालूक निष्कोषणदूषिताश्च दन्तवेष्टा विसर्पास्थिक्षतोर क्षतव्रणग्रन्थिप्रभृतयश्च याप्या ॥ ८ ॥

अवपाटिका, निरुद्धप्रकश, सन्निरुद्धगुद, जठर के रोग, ग्रन्थिक्षत, कृमि, प्रतिश्याय, कोष्ठगत कृमि, त्वग्रोग तथा प्रमेह से युक्त रोगियों के व्रणगत कृमि, शर्करामेह, सिकतामेह, वातकुण्डलिका, अष्ठीला, दन्तशर्करा, उपकुश, कण्ठशालूक, दांतों को कुचरने से दूषित दन्तमांस, विसर्प से उत्पन्न अस्थिक्षत, उरःक्षत और व्रणग्रन्थि प्रभृति से उत्पन्न व्रण याप्य होते हैं ॥ ८ ॥

साध्या याप्यत्वमायान्ति याप्याश्चासाध्यता तथा ।
घ्नन्ति प्राणानसाध्यास्तु नराणामक्रियावताम् ॥ ९ ॥

जो मनुष्य अपने रोग या व्रण की चिकित्सा नहीं करते हैं उनके साध्य व्रण याप्य हो जाते हैं, याप्य व्रण असाध्य हो जाते हैं तथा असाध्य व्रण उस रोगी के प्राणों का नाश कर देते हैं ॥ ९ ॥

विमर्श —यस्त्वस्तु खलु हेतुम्य किञ्चित्साध्य न सिद्ध्यति । प्रैष्योपकरणाभावाद्दौरात्म्याद्वैद्यदोषत ॥ अकर्मतश्च साध्यत्व कश्चिद्रोगोऽतिवर्तते । सन्ति ह्येवविधा रोगा साध्या दारुणसम्मता ॥ ये हन्युरनुपक्रान्ता मिथ्याचारेण वा पुन ॥ (चरक)।

यापनीय विजानीयात् क्रिया धारयते तु यम् ।
क्रियाया तु निवृत्तायां सद्य एव विनश्यति ॥ १० ॥
प्राप्ता क्रिया धारयति याप्यव्याधितमातुरम् ।
प्रपतिष्यदिवागार विष्कम्भ साधुयोजित ॥ ११ ॥

उचित क्रिया (चिकित्सा) जिस रोगी को उस रोग से अधिक पीड़ित न होने देती हो तथा धारित किये रहे किन्तु उस चिकित्सा के छोड़ देने पर रोगी शीघ्र मर जाता हो उस रोग को याप्य जानो। जिस प्रकार ठीक रूप से लगाया हुआ खम्भा गिरते हुये मकान को रोक देता है उसी प्रकार प्रारम्भ की हुई उचित चिकित्सा याप्य रोग से पीड़ित रोगी को जिलाये (धारण किये) रखती है ॥ १०-११ ॥

विमर्श —कुछ आयु के शेष रहने पर तथा जिसे कर्मफल भोगना हो उसे याप्य रोग होता है। शेषत्वादायुषो याप्यमसाध्य पथ्यसेवया । लब्धाल्पसुखमल्पेन हेतुनाऽऽशु प्रवर्तकम् ॥ याति नाशेषता रोग कर्मजो नियतायुष । प्रपतन्निव विष्कम्भैर्धार्यते आतुरो हितै ॥ (अ० स०)।

अत ऊर्ध्वमसाध्यान् वक्ष्याम -मांसपिण्डवदुद्गता प्रसेकिनोऽन्त पूयवेदनावन्तोऽश्वापानवदुद्वृत्तौष्ठा । केचित् कठिना गोशृङ्गवदुन्नतमृदुमांसप्ररोहा । अपरे दुष्टरुधिरास्राविणस्तनुशीतपिच्छिलास्राविणो वा मध्योन्नता । केचिदवसन्नशुषिरपर्यन्ता शणतूलवत् स्नायुजालवन्तो दुर्दर्शना । वसामेदोमज्जमस्तुलुङ्गस्राविणश्च दोषसमुत्था । पीतासितमूत्रपुरीषवातवाहिनश्च कोष्ठस्था । त एवोभयतोभागव्रणमुखेषु पूयरक्तनिर्वाहिण । क्षीणमांसानाञ्च सर्वतोगतयश्चाणुमुखा मांसबुद्बुदवन्त सशब्दवातवाहिनश्च शिर कण्ठस्था । क्षीणमांसानाञ्च पूयरक्तनिर्वाहिणोऽरोचकाविपाककासश्वाससोपद्रवयुक्ता । भिन्ने वा शिर कपाले यत्र मस्तुलुङ्गदर्शनं त्रिदोषलिङ्गप्रादुर्भाव कासश्वासौ वा यस्येति ॥१२॥

अब इसके अनन्तर असाध्य व्रणों का वर्णन किया जाता है। मांस के पिण्ड के समान ऊँचे उठे हुये, अधिक पूय स्रावादि को बहाने वाले, जिनके भीतर पूय भरा हो तथा वेदना होती हो, घोड़ी के अपान के समान जिनके ओष्ठ (किनारे) ऊँचे उठे हों, कुछ कठिन, गौ के शृङ्ग के समान ऊपर उठे मृदु मांसाङ्कुरों वाले, दुष्ट रक्त स्राव वाले अथवा पतला, शीतल और पिच्छायुक्त स्राव वाले, मध्य में ऊँचे उठे हुये, जिनके किनारे नीचे और भीतर धँसे हों तथा कमलनाल छिद्र के समान सुषिर पर्यन्त वाले शण के तूल (गुच्छ) के समान स्नायुजाल वाले, देखने में खराब तथा वातादि दोषों के कारण वसा, मेद, मज्जा और मस्तिष्क के समान गूदले या धूसर वर्ण के स्राव वाले, कोष्ठगत व्रण जिनसे पीला, काला स्राव बहता हो अथवा मूत्र, मल और वायु का वहन होता हो एव मुख, गुदा तथा व्रण से पूय और रक्त का स्राव होता हो ऐसे व्रण तथा क्षीण मांस वाले मनुष्यों के चारों ओर शरीर में फैलने वाले व्रण तथा छोटे मुख वाले व्रण एव जिनमें से मांस के बुद्बुदे (अङ्कुर) निकलते हों ऐसे व्रण एव शब्द के साथ वायु निकलने वाले शिर और कण्ठ में उत्पन्न व्रण, इसी प्रकार क्षीणमांस वाले मनुष्यों के पूय और रक्त का स्राव करने वाले व्रण तथा अरुचि, अविपाक, कास और श्वास से उपद्रुत व्रण तथा शिर और कपाल में चोट लगने पर जहां मस्तुलुङ्ग (Brain) का कुछ हिस्सा निकल आवे एव त्रिदोषों का प्रकोप हो जाय अथवा कास और श्वास चलने लगे इस प्रकार के व्रण असाध्य होते हैं ॥ १२ ॥

विमर्श —घोड़े के गुदौष्ठ या घोड़ी के योनि के ओष्ठ के समान ऊँचे उठे हुवे (Elevated edges) व्रण साकोंमा तथा

केन्सर में होते हैं। असाध्यव्रणाः—नैव सिद्ध्यन्ति वीसर्पज्वराद्रीसारकासिनाम् । पिपासन्नामनिद्राणाम् ॥ ( वाग्भट )।

भवन्ति चात्र—

वसां मेदोऽथ मज्जानं मस्तुलुङ्गं च यः स्रवेत् ।
आगन्तुस्तु व्रणः सिध्येन्न सिध्येद्दोषसम्भवः ॥ १३ ॥

जिस आगन्तुक व्रण से वसा, मेद, मज्जा और मस्तुलुङ्ग का स्राव भी होता है तो भी ठीक हो सकता है किन्तु भीतरी वातादि दोषों की दृष्टि से उत्पन्न व्रण से वसा, मेद आदि निकले हों तो वह ठीक नहीं हो सकता है ॥ १३ ॥

असमर्मोपहिते देशे सिरासन्ध्यस्थिवर्जिते ।
विकारो योऽनुपर्येति तदसाध्यस्य लक्षणम् ॥ १४ ॥

सिरा, सन्धि एवं अस्थि से रहित स्थान में उत्पन्न व्रण तथा मर्मरहित प्रदेश में उत्पन्न व्रण चिकित्सा करने पर भी ठीक न हो तो उसे असाध्य समझना चाहिये ॥ १४ ॥

क्रमेणोपचयं प्राप्य धातूनतुगतः शनैः ।
न शक्य उन्मूलयितुं वृद्धो वृक्ष इवामयः ॥ १५ ॥

व्रणादिक कोई भी रोग क्रमशः उपचय को प्राप्त करता हुआ धीरे धीरे शरीर के गम्भीर धातुओं में फैलने लगता है तब वह बढ़े हुये वृक्ष की तरह सहसा नष्ट नहीं किया जा सकता है ॥ १५ ॥

स स्थिरत्वान्महत्त्वाच्च धात्वनुक्रमणेन च ।
निहन्त्यौषधवीर्याणि मन्त्रान् दुष्टग्रहो यथा ॥ १६ ॥

वह विकार स्थिर होने से, बढ़ जाने से तथा रक्त-मांस-मेद आदि गम्भीर धातुओं में प्रवेश करने से प्रयुक्त की हुई औषधियों के प्रभाव को नष्ट कर देता है जैसे दुष्टग्रह मन्त्रों की शक्ति को नष्ट कर देता है ॥ १६ ॥

अतो यो विपरीतः स्यात् सुखसाध्यः स उच्यते ।
अबद्धमूलः क्षुपको यद्वदुत्पाटने सुखः ॥ १७ ॥

इस कारण श्लोकोक्त गुणों या लक्षणों से विपरीत गुणों वाला रोग सुखसाध्य कहा जाता है जिस प्रकार जमीन में तुरन्त उत्पन्न हुआ क्षुप ( छोटा पौधा ) जड़ के पृथ्वी में ज्यादा गई हुई न होने से उसे सुखपूर्वक उखाड़ा जा सकता है ॥ १७ ॥

विमर्शः—सुखसाध्यव्रणलक्षणम्—त्वङ्मांसजः सुखे देशे तरुणस्यानुपद्रवः। धीमतोऽभिनवः काले सुखसाध्यः स्मृतो व्रणः॥(चरक)। वृद्धरोगदुर्वारता—अणुर्हि प्रथमं भूत्वा रोगः पश्चाद्विवर्धते। स जातमूलो मुष्णाति बलमायुः सुदुर्मतेः॥ यथा स्वल्पेन यत्नेन च्छिद्यते तरुणस्तरुः। स एवातिप्रवृद्धस्तु च्छिद्यतेऽतिप्रयत्नतः॥

त्रिभिर्दोषैरनाक्रान्तः श्यावौष्ठः पिडकी समः ।
अवेदनो निरास्रावो व्रणः शुद्ध इहोच्यते ॥ १८ ॥

जो व्रण वात, पित्त और कफ इन तीन दोषों से आक्रान्त न हो, जिसके ओष्ठ ( किनारे ) श्याव रङ्ग के हो, जिसमें छोटी छोटी पिडकाएं या मांसाङ्कुर दिखाई देते हों तथा जिसके सब भाग समान हों एवं वेदना तथा स्राव से रहित हो उसे शुद्ध व्रण कहते हैं ॥ १८ ॥

कपोतवर्णप्रतिमा यस्यान्ताः क्लेदवर्जिताः ।
स्थिराश्चिपिटिकावन्तो रोहतीति तमादिशेत् ॥१९॥

कबूतर के वर्ण के समान वर्ण वाला, तथा पूयादिस्राव से रहित, स्थिर और चिपिटिकाओं ( शुष्क सूक्ष्म श्वेत मृदु त्वचाओं ) से युक्त ये रोपित होते हुये व्रण के लक्षण हैं ॥ १९ ॥

रूढवर्त्मानमग्रन्थिमशूनमरुजं व्रणम् ।
त्वक्सवर्णं समतलं सम्यग्रूढं विनिर्दिशेत् ॥ २० ॥

जिसका मार्ग भर गया हो, जिसमें मांसादि की ग्रन्थियां न हों, चारों ओर जिसके सूजन न हो, पीड़ा से रहित, जिसकी त्वचा अन्य स्वस्थ प्रान्त की त्वचा के समान वर्ण की हो गई हो और जिसका तलभाग भर कर बराबर हो गया हो उसे सम्यग्रूढ व्रण कहते हैं ॥ २० ॥

विमर्शः—आधुनिकों ने व्रण की तीन अवस्थाएं मानी हैं। प्रथमावस्था को दुष्टावस्था Stage of ulceration proper or extension कहते हैं। इसमें दोषों की प्रबलता, स्थानिक धातुनाश, दुर्गन्धयुक्त पूय-रक्तादि स्राव, व्रणोष्ठ मोटे तथा शोथयुक्त, समग्र व्रण लाल सुर्ख तथा उसका तलभाग चिपका हुआ होता है। पूतिः पूयातिदुष्टासृक्स्राव्युत्सङ्गी चिरस्थितिः। दुष्टो व्रणोऽतिगन्धादिः शुद्धलिङ्गविपर्ययः॥ (माधव)। द्वितीयावस्था को शुद्धावस्था Stage of transition कहते हैं। इसमें दोषप्राबल्य, स्थानिक धातुविनाश तथा पूयादि स्रावनिर्गमन बन्द हो जाते हैं। व्रण गुलाबी रङ्ग का स्वच्छ, स्वस्थ तथा तलभाग में छोटे छोटे मांसाङ्कुरों ( Granulations ) से युक्त दिखाई देता है। 'त्रिभिर्दोषैरनाक्रान्तः' ये इसी के लक्षण हैं। अन्य लक्षण जैसे—जिह्वातलाभो मृदुः स्निग्धः श्लक्ष्णो विगतवेदनः सुव्यवस्थितो निरास्रावश्चेति शुद्धो व्रणः' (सुश्रुत)। नातिरक्तो नातिपाण्डुर्नातिश्यावो न चातिरुक्। न चोत्सन्नो न चोत्सङ्गी शुद्धो रोप्यः परं व्रणः॥ ( चरक )। तृतीयावस्था को रोहणावस्था Stage of repair कहते हैं इसका वर्णन कपोत वर्ण प्रतिमा आदि से किया गया है। इसमें रोहण धातु ( Granulation tissue ) अधिक बन कर सारे तलभाग पर छा जाती है। व्रण का पृष्ठ प्रदेश मृदु, लाल तथा पीड़ा रहित होता है। स्पर्श से कुछ रक्त निकलता है। किनारे श्वेत, नील रक्तवर्ण व स्वस्थ होते हैं। व्रण की रूढावस्था में रोहणधातु का परिवर्तन सान्तव धातु ( Ribrocicatricial tissue ) में हो जाता है जिससे एक पतली त्वचा का चर्म बन जाता है इसी को व्रणवस्तु ( Scar ) कहते हैं। व्रणपरीक्षा में व्रण का तल ( Base ), पृष्ठ भाग ( Surface ), स्राव ( Discharge ), व्रणोष्ठ ( Edges ), व्रणान्त ( Margins ), व्रणधातु तथा व्रणस्थान इन सात का निरीक्षण करना आवश्यक है।

दोषप्रकोपाद् व्यायामादभिघातादजीर्णतः ।
हर्षात् क्रोधाद्भयाद्वाऽपि व्रणो रूढोऽपि दीर्यते ॥२१॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने कृत्याकृत्यविधिर्नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥

वात, पित्त, कफ दोषों के प्रकोप से, किसी प्रकार के परिश्रम से, आघात से, अजीर्ण से, अधिक हर्ष, क्रोध और भय से रूढ या रोहित व्रण भी पुनः विदीर्ण हो जाता है ॥ २१ ॥

विमर्शः—स्नायुक्लेदात् सिराक्लेदाद् गाम्भीर्यात् कृमिभक्षणात्। अस्थिभेदात्सशल्यत्वात्सविषत्वाच्च सर्पणात्॥ नखकाष्ठप्रभेदाच्च चर्मरोमातिघट्टनात्। मिथ्याबन्धादतिस्नेहादतिभैषज्यकर्षणात्॥ अजीर्णादतिभुक्ताच्च विरुद्धासात्म्यभोजनात्। शोकात्क्रोधाद्दिवास्वप्नाद्व्यायामान्मैथुनात्तथा ॥ व्रणा न प्रशमं यान्ति निष्क्रियत्वाच्च देहिनाम् ॥ (चरक)। रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत्। हर्षं क्रोधं भयञ्चापि यावत्स्थैर्योपसम्भवात् ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने कृत्याकृत्यविधिर्नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥

## चतुर्विंशतितमोऽध्यायः।

अथातो व्याधिसमुद्देशीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर व्याधिसमुद्देशीय नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—समासकथनमुद्देशः, व्याधीनां रोगाणां समासेन सङ्क्षेपेणोद्देशः कथनं तदधिकृत्य कृतोऽध्यायः।

द्विविधास्तु व्याधयः—शस्त्रसाध्याः, स्नेहादिक्रियासाध्याश्च। तत्र शस्त्रसाध्येषु स्नेहादिक्रिया न प्रतिषिध्यते। स्नेहादिक्रियासाध्येषु शस्त्रकर्म न क्रियते ॥३॥

व्याधियाँ दो प्रकार की होती हैं। प्रथम शस्त्रसाध्य तथा द्वितीय स्नेहादिक्रियासाध्य। शस्त्रसाध्य रोगों में स्नेहादिचिकित्सा निषिद्ध नहीं है किन्तु स्नेहादि क्रिया से साध्य रोगों में शस्त्रकर्म नहीं किये जाते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—शरीरदोषप्रकोपे खलु शरीरमेवाश्रित्य प्रायशस्त्रिविधमौषधमिच्छन्ति—अन्तःपरिमार्जनं, बहिःपरिमार्जनं, शस्त्रप्रणिधानञ्चेति, शस्त्रप्रणिधानं पुनश्छेदनभेदनव्यधनदारणलेखनोत्पाटनप्रच्छनसीवनैषणक्षारजलौकसश्चेति, तत्रान्तःपरिमार्जनं यदन्तः शरीरमनुप्रविश्यौषधमाहारजातव्याधीन् प्रमार्ष्टि, यत्पुनर्बहिःस्पर्शमाश्रित्याभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकोन्मर्दनाद्यैरामयान् प्रमार्ष्टि तद्बहिःपरिमार्जनम्। (चरक)।

अस्मिन् पुनः शास्त्रे सर्वतन्त्रसामान्यात् सर्वेषां व्याधीनां यथास्थूलमवरोधः क्रियते। प्रागभिहितम्—'तद्दुःखसंयोगा व्याधयः' इति। तच्च दुःखं त्रिविधम्—आध्यात्मिकम्, आधिभौतिकम्, आधिदैविकमिति ॥

इस शल्यशास्त्र या सुश्रुततन्त्र में सर्वतन्त्र समानता होने से सब रोगों का स्थूलरूप से वर्णन किया जाता है। प्रथम ही कह आये हैं कि उस पुरुष का दुःखों के साथ जो संयोग होता है उसे व्याधि कहते हैं। वह दुःख तीन प्रकार का होता है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक ॥ ४ ॥

विमर्शः—आध्यात्मिकम्-आत्मन्यधि अध्यात्मं तत्र भवमाध्यात्मिकम्। पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुषः। त्रिदोष तथा मानसिक रज और तम से उत्पन्न पुरुष के रोग। आधिभौतिक—भूतेष्वधिकृत्य यत्प्रवर्त्तते तत्। मनुष्य, पशु, पक्षी सरीसृप आदि भूतों के कारण उत्पन्न रोग। आधिदैविक—देवेष्वधिकृत्य प्रवर्तते तत्। देव, गन्धर्व, यक्ष, राक्षसादि के कारण उत्पन्न रोग।

तत्तु सप्तविधे व्याधावुपनिपतति। ते पुनः सप्तविधा व्याधयः। तद्यथा—आदिबलप्रवृत्ताः, जन्मबलप्रवृत्ताः, दोषबलप्रवृत्ताः, सङ्घातबलप्रवृत्ताः, कालबलप्रवृत्ताः, दैवबलप्रवृत्ताः, स्वभावबलप्रवृत्ता इति ॥ ५ ॥

यह दुःख सात प्रकार के रोगों के रूप में प्रगट होता है। जैसे आदिबलप्रवृत्त, जन्मबलप्रवृत्त, दोषबलप्रवृत्त, सङ्घातबलप्रवृत्त, कालबलप्रवृत्त, दैवबलप्रवृत्त तथा स्वभावबलप्रवृत्त ॥ ५ ॥

तत्रादिबलप्रवृत्ता ये शुक्रशोणितदोषान्वयाः कुष्ठार्शःप्रभृतयः। तेऽपि द्विविधाः—मातृजाः पितृजाश्च। जन्मबलप्रवृत्ता ये मातुरपचारात् पङ्गुजात्यन्धबधिरमूकमिन्मिनवामनप्रभृतयो जायन्ते। तेऽपि द्विविधाः—रसकृता दौहृदापचारकृताश्च। दोषबलप्रवृत्ता ये आतङ्कसमुत्पन्ना मिथ्याहाराचारकृताश्च। तेऽपि द्विविधाः—आमाशयसमुत्थाः पक्वाशयसमुत्थाश्च। पुनश्च द्विविधाः—शारीरा मानसाश्च। त एते आध्यात्मिकाः ॥ ६ ॥

उनमें से पिता के शुक्र तथा माता के आर्तव दोष से उत्पन्न होने वाले कुष्ठ, अर्श आदि रोग आदिबलप्रवृत्त कहे जाते हैं तथा उनके मातृज और पितृज ऐसे दो भेद होते हैं। गर्भ के समय माता के मिथ्या आहार-विहार के सेवन करने से उत्पन्न हुये पङ्गु, जात्यन्ध, बधिर, मूक, मिन्मिन (हकला), वामन (बौना) आदि विकार जन्मबलप्रवृत्त कहे जाते हैं। ये भी रसकृत तथा दौहृदावमान जन्य ऐसे दो प्रकार के होते हैं। अन्य रोगों के उपद्रव रूप में तथा मिथ्या आहार-विहार के सेवन से जो रोग उत्पन्न होते हैं वे दोषबलप्रवृत्त कहलाते हैं। वे भी आमाशय से उत्पन्न तथा पक्वाशय से उत्पन्न होने के कारण दो प्रकार के होते हैं। फिर और उनके शारीरिक तथा मानस ऐसे दो भेद होते हैं। इस तरह वर्णित ये आदिबलप्रवृत्त, जन्मबलप्रवृत्त और दोषबलप्रवृत्त रोग आध्यात्मिक हैं। अर्थात् आत्मा, मन, शरीर में वातादि शारीरिक दोष तथा रज, तम आदि मानस दोषों से उत्पन्न होते हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—आदिबलप्रवृत्त—मानवोत्पत्ति के आदि कारण भूत शुक्रकीट (Spermato zoa) तथा स्त्रीबीज (Ova) की दुष्टि से उत्पन्न रोगों को Hereditary कहते हैं। मनुष्यबीज हि प्रत्यङ्गबीजभागसमुदायात्मक स्वमहत्व प्रत्यङ्गसमुदायरूपपुरुषजनकम्। रोगरहित कुल के रोगरहित लड़के-लड़कियों का विवाह होने से आदिबलप्रवृत्त रोग होने की सम्भावना बहुत कम हो जाती है। इन रोगों को काश्यप ने 'सहजारी' चरक ने 'कुलज' वाग्भट ने 'कुलोद्भव' और 'सहज' तथा भेल ने 'प्रकृतिप्रभाव' नाम से लिखा है। कुष्ठ, अर्श, राजयक्ष्मा, मधुमेह, श्वित्र और अपस्मार ये कुलज रोग हैं। विवाह में ये कुल

वर्जित हैं—दशैतानि कुलानि परिवर्जयेत्—हीनक्रियं निष्पुरुषं निश्छन्दो रोमशार्शसम् । क्षय्यामयाव्यपस्मारिश्वित्रिकुष्ठिकुलानि च॥ ( मनु )। डाक्टरी में श्वित्र, अपस्मार, मधुमेह, कैन्सर, मेदोऽर्बुद, हीमोफायलिया ( रक्तपित्त भेद ), बधिरमूकता, वातरक्त, अस्थिभङ्गुरता, छाजन ( Eczema ), श्वास, उन्माद, अपतन्त्रक ( Hysteria ), अदूरदृष्टि, मोतियाबिन्द, रक्तचाप ( High blood pressure ), स्थौल्य, कटा ओष्ठ, फटा तालु, अङ्गुलियों की जुड़ावट, न्यूनता या अधिकता आदि रोग कुलज माने गये हैं। किन्तु जीवाणुओं से उत्पन्न होने वाले रोग जैसे कुष्ठ, राजयक्ष्मा को कुलज नहीं मानते हैं अपि तु कुष्ठी तथा यक्ष्मी माता या पिता के गाढ सम्पर्क में रहने से उनमें उन रोगों के उत्पन्न होने की अधिक सम्भावना रहती है। यदि जन्म होते ही इन बच्चों को कुष्ठी या यक्ष्मी वातावरण से पृथक् कर दिया जाय तो वे रोगग्रस्त नहीं हो सकते। इसी प्रकार अर्शों को भी डाक्टरी में कुलज नहीं माना है कुछ रोग प्रत्येक पीढ़ी की सन्तति में होते हैं जैसे मोतियाबिन्द। कुछ एक दो पीढ़ी के बाद होते हैं जैसे वातरक्त, कुछ रोग केवल पुरुषों में ही होते हैं तथा उनकी कन्या की पुरुषसन्तति में फिर दिखाई देते हैं किन्तु रोगी पुरुष के कन्या-पुत्र उस रोग से पीड़ित नहीं होते हैं। इन रोगों को लिङ्गसम्बद्ध ( Sex-limited ) कहते हैं जैसे हीमोफायलिया, रङ्गान्धता आदि। चरक ने 'कुलजरोग' का कारण बीजभाग का उपतप्त होना माना है। यस्य यस्यावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति तस्य तस्यावयवस्य विकृतिरुपजायते ( शा० अ० ३ )। बीज शब्द से शुक्रकीट तथा ओवा एवं बीजभाग से उनकी भीतरी सूक्ष्म अङ्गप्रत्यङ्गरचना माननी चाहिये। जन्मबलप्रवृत्त—गर्भावक्रान्ति के समय में उत्पन्न रोग, इन्हें Congenital कहते हैं। इनके अस्वाभाविक वृद्धि तथा औपसर्गिक रोग ऐसे दो भेद होते हैं। अस्वाभाविक वृद्धि को विकृताकार, व्यङ्ग ( Malformations or Developmental error ) कहते हैं। स्त्रियो निविकृताकारा जायन्ते विकृतैर्मलैः। ( वाग्भट )। सर्पवृश्चिककुष्माण्डविकृताकृतयश्च ये। गर्भास्त्वेते स्त्रियाश्चैव ज्ञेयाः पापकृता भृशम् ॥ ( सुश्रुत )। औपसर्गिक रोग-ये माता के उपसर्ग से उत्पन्न होते हैं जैसे फिरङ्ग, आन्त्रिक ज्वर, मसूरिका आदि।

सङ्घातबलप्रवृत्ता य आगन्तवो दुर्बलस्य बलवद्विग्रहात्। तेऽपि द्विविधाः-शस्त्रकृता व्यालकृताश्च। एते आधिभौतिकाः ॥ ७ ॥

दुर्बल मनुष्य के बलवान् के साथ लड़ाई करते समय चोट लगने से जो आगन्तु विकार उत्पन्न होते हैं उन्हें सङ्घातबलप्रवृत्त रोग कहते हैं। शस्त्रों से उत्पन्न तथा व्याल ( सर्प, शेर ) आदि से उत्पन्न ऐसे इनके भी दो भेद होते हैं। ये आधिभौतिक व्याधियाँ हैं ॥ ७ ॥

विमर्शः—आगन्तुरोगाः-ये भूतविषवाय्वग्निसम्प्रहारादिसम्भवाः नृणामागन्तवो रोगाः। ( चरक )।

कालबलप्रवृत्ता ये शीतोष्णवातवर्षाप्रभृतिनिमित्ताः। तेऽपि द्विविधाः-व्यापन्नर्तुकृता अव्यापन्नर्तुकृताश्च। दैवबलप्रवृत्ता ये देवद्रोहादभिशस्तका अथर्वणकृता उपसर्गजाश्च। तेऽपि द्विविधाः-विद्युदशनिकृताः पिशाचादिकृताश्च। पुनश्च द्विविधाः-संसर्गजा आकस्मिकाश्च। स्वभावबलप्रवृत्ताः क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रभृतयः। तेऽपि द्विविधाः-कालकृता अकालकृताश्च। तत्र परिरक्षणकृताः कालकृताः। अपरिरक्षणकृता अकालकृताः। एते आधिदैविकाः। अत्र सर्वव्याध्यवरोधः ॥ ८ ॥

जो रोग शीत, उष्ण, वायु, वर्षा आदि के कारण उत्पन्न होते हैं उन्हें कालबलप्रवृत्त रोग कहते हैं 'विकृत ऋतु' से उत्पन्न तथा 'अविकृत ऋतु' से उत्पन्न ऐसे इनके भी दो भेद होते हैं। देवता, गुरु ब्राह्मण आदि के साथ अभिद्रोह करने से अथवा गुरुओं के अभिशाप से उत्पन्न किंवा अथर्ववेद प्रणीत आभिचारिक मन्त्रों के प्रयोग से उत्पन्न अथवा रुग्ण पुरुष के साथ रहने से उत्पन्न संक्रामक ज्वर आदि दैवबलप्रवृत्त रोग कहलाते हैं। विद्युत् तथा इन्द्रवज्रपात से उत्पन्न तथा भूत, प्रेत, पिशाचादि से उत्पन्न ऐसे इनके भी दो भेद होते हैं। सांसर्गिक तथा आकस्मिक ऐसे इनके पुनः दो भेद किये गये हैं। क्षुधा, पिपासा, जरा, मृत्यु और निद्रा प्रभृति स्वभावबलप्रवृत्त रोग हैं। ये भी कालकृत तथा अकालकृत भेद से दो प्रकार के हैं। इनमें से उचित आहार-विहार द्वारा शरीर का रक्षण करते रहने पर भी जो उचित समय पर हो जाते हैं वे कालकृत तथा रक्षासाधनों के उपयोग न करने से अकाल रोग होते हैं उन्हें अकालकृत समझने चाहिये। ये सब आधिदैविक रोग हैं। इनमें सब रोगों का समावेश होता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—दैवबलप्रवृत्त रोगों में जीवाणुजन्य रोगों का घाणेकरजी ने समावेश माना है तथा इन्हें ( Parasitic ) कहते हैं। उपसर्गजाः—ज्वरादिरोगपीडितजनसम्पर्काद्भवन्ति। उपसर्गजरोगोत्पत्तिहेतुः—प्रसङ्गाद्गात्रसंस्पर्शान्निश्वासात्सहभोजनात्। सहशय्यासनाच्चापि वस्त्रमाल्यानुलेपनात् ॥ औपसर्गिकरोगाश्च संक्रामन्ति नरान्नरम् ॥ उपसर्ग को ( Infection ) कहते हैं। संसर्गज का अर्थ अति समीप आने से या स्पर्श से होने वाले रोग इन्हें ( Contagious ) कहते हैं। आकस्मिक को (Sporadic) कहते हैं।

सर्वेषाञ्च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलं, तल्लिङ्गत्वाद् दृष्टफलत्वादागमाच्च। यथा हि कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितं सत्त्वरजस्तमांसि न व्यतिरिच्यन्ते। एवमेव कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितमव्यतिरिच्य वातपित्तश्लेष्माणो वर्तन्ते। दोषधातुमलसंसर्गादायतनविशेषान्निमित्ततश्चैषां विकल्पः। दोषदूषितेष्वत्यर्थं धातुषु संज्ञा क्रियते-रसजोऽयं, शोणितजोऽयं, मांसजोऽयं, मेदोजोऽयम्, अस्थिजोऽयं, मज्जजोऽयं, शुक्रजोऽयं व्याधिरिति ॥ ९ ॥

सर्व प्रकार के रोगों की उत्पत्ति में वात, पित्त और कफ ही मूल कारण हैं क्योंकि उन रोगों में वात, पित्त और कफ के लक्षण मिलने से तथा उन लक्षणों के अनुसार वातादि दोषहर चिकित्सा करने पर रोगशान्तिरूपी फल दिखाई देने से एवं शास्त्र का भी प्रमाण है कि वातादि ही सब रोगों के कारण हैं जिस प्रकार जगत के रूप में अवस्थित यह समस्त महदादि २३ तेइस तत्त्वों से निर्मित विकारसमूह सत्त्व,

रज और तमोगुण से पृथक् नहीं हैं उसी प्रकार विश्व में व्याप्त समस्त विकार जात ( रोगसमूह ) वात, पित्त और कफ के विना उत्पन्न नहीं हो सकते हैं । दोषों, धातुओं और मलों के संयोग से स्थानभेद से तथा कारण के भेद से इन रोगों के अनेक विकल्प ( भेद ) होते हैं । वातादि दोषों से रस-रक्तादि धातुओं के अत्यन्त कुपित होने से रोगों के भिन्न २ नामकरण किये जाते हैं जैसे यह रसज रोग है । यह रक्तज रोग है, यह मांसजन्य रोग है, यह मेदोजन्य रोग है, यह मज्जाजन्य रोग है तथा यह शुक्रजन्य रोग है ॥ ९ ॥

विमर्शः—निमित्त से बाह्यकारण या निदान है । येनाहारविहारेण रोगाणामुद्भवो भवेत् । क्षयो वृद्धिश्च दोषाणां निदानं हि तदुच्यते । ( वङ्गसे० ) रोगभेदाः—त एवापरिसंख्येया भिद्यमाना भवन्ति हि । रुजावर्णसमुत्थानस्थानसंस्थाननामभिः ॥ रसजोऽयमिति-रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः सम्भवन्ति ये । तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदाहवत् ॥

तत्र, अन्नाश्रद्धारोचकाविपाकाङ्गमर्दज्वरहृल्लासतृप्तिगौरवहृत्पाण्डुरोगमार्गोपरोधकार्श्यवैरस्याङ्गसादाकालवलिपलितदर्शनप्रभृतयो रसदोषजा विकाराः ॥ १० ॥

रसदोष के कारण अन्न में द्वेष, भोजन में अरुचि, अजीर्ण, अङ्गमर्द, ज्वर, जी मचलाना, न खाने पर भी तृप्ति का भान, भारीपन, हृद्रोग, पाण्डुरोग, स्रोतोऽवरोध, दुबलापन, मुख की विरसता, थकावट, अकाल में चर्म में झुर्रियां पड़ना तथा बालों का श्वेत होना आदि रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १० ॥

कुष्ठविसर्पपिडकामशकनीलिकातिलकालकन्यच्छव्यङ्गेन्द्रलुप्तप्लीहविद्रधिगुल्मवातशोणितार्शोऽर्बुदाङ्गमर्दासृग्दररक्तपित्तप्रभृतयो रक्तदोषजा गुदमुखमेढ्रपाकाश्च ॥११॥

रक्त की दुष्टि होने से कुष्ठ, विसर्प, पिडका, मशक, नीलिका, तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग, इन्द्रलुप्त, प्लीहावृद्धि, विद्रधि, रक्त गुल्म, वातरक्त, अर्श, अर्बुद, अङ्गमर्द, रक्तप्रदर, रक्तपित्त, आदि रोग तथा गुदपाक, मुखपाक और लिङ्गपाक रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ११ ॥

अधिमांसार्बुदार्शोऽधिजिह्वोपजिह्वोपकुशगलशुण्डिकाऽलजीमांससङ्घातौष्ठप्रकोपगलगण्डगण्डमालाप्रभृतयो मांसदोषजाः ॥ १२ ॥

मांस की दुष्टि होने से अधिमांस, अर्बुद, अर्श, अधिजिह्वा, उपजिह्वा, उपकुश, गलशुण्डिका, अलजी, मांससंघात, ओष्ठप्रकोप, गलगण्ड, गण्डमाला आदि विकार उत्पन्न होते हैं॥१२॥

ग्रन्थिवृद्धिगलगण्डार्बुदमेदोजौष्ठप्रकोपमधुमेहातिस्थौल्यातिस्वेदप्रभृतयो मेदोदोषजाः ॥ १३ ॥

मेदोधातु की दुष्टि से ग्रन्थि, मेदोवृद्धि, गलगण्ड, अर्बुद, मेदोजन्य ओष्ठप्रकोप, मधुमेह, अतिस्थौल्य, अतिस्वेद आदि रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १३ ॥

विमर्शः—मधुमेहशब्दः सर्वप्रमेहे मधुमेहविशेषे च वर्तते, यथा गुणशब्दः सर्वगुणे गुणविशेषे च वर्तते । ( चक्रपाणिदत्त )।

अध्यस्थ्यधिदन्तास्थितोदशूलकुनखप्रभृतयोऽस्थिदोषजाः ॥ १४ ॥

अस्थि के अन्दर दोष प्रकुपित होने से अध्यस्थि (Osteoma), अधिदन्त ( Odantoma ), अस्थियों में सूचीभेद सी पीड़ा, अस्थिशूल तथा कुनख आदि विकार उत्पन्न होते हैं ॥ १४ ॥

तमोदर्शनमूर्च्छाभ्रमपर्वस्थूलमूलारुर्जन्मनेत्राभिष्यन्दप्रभृतयो मज्जदोषजाः ॥ १५ ॥

मज्जधातु की दुष्टि होने से आंखों के सामने अन्धेरा आना, मूर्च्छा, भ्रम, पर्वों में स्थूलता तथा व्रणों का होना, नेत्राभिष्यन्द इत्यादि रोग प्रगट होते हैं ॥ १५ ॥

विमर्शः—पर्वसु स्थूलमूलानामरुषां जन्म । अरुषां स्थूलमूलानां पर्वजानां च दर्शनम् । ( चरक ) ।

क्लैब्याप्रहर्षशुक्राश्मरीशुक्रदोषादयश्च तद्दोषजाः ॥

शुक्र की दुष्टि होने से क्लैब्य ( Sterlity ), अप्रहर्ष ( म्लानशिश्नता या लिङ्गशैथिल्य (Impotence), शुक्राश्मरी, शुक्रमेह तथा अन्य शुक्र के दोष आदि उत्पन्न होते हैं ॥ १६ ॥

त्वग्दोषाः सङ्गोऽतिप्रवृत्तिरयथाप्रवृत्तिर्वा मलायतनदोषाः ॥१७॥

जब दोष मलों के आयतन ( अवकाश ) में उत्पन्न होते हैं तब त्वचा के विकार, मल-मूत्रादिकों का सङ्ग, अधिक उत्सर्ग और न्यूनाधिक उत्सर्ग आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं॥१७॥

विमर्शः—मलानाश्रित्य कुपिता भेदशोषप्रदूषणम् । दोषा मलानां कुर्वन्ति सङ्गोत्सर्गावतीव च ॥

इन्द्रियाणामप्रवृत्तिरयथाप्रवृत्तिर्वेन्द्रियायतनदोषाः, इत्येष समास उक्तः । विस्तरं निमित्तानि चैषां प्रतिरोगं वक्ष्यामः ॥ १८ ॥

जब दोष इन्द्रियों के आयतनों ( स्थानों ) में प्रविष्ट हो कर कुपित होते हैं तब वे इन्द्रियां अपने अपने अर्थ के ग्रहण करने में प्रवृत्त नहीं होती हैं अथवा विषम रूप से प्रवृत्त होती हैं । इस तरह धातुगत विकारों का यह संक्षिप्त वर्णन किया है । इनका विस्तार तथा कारण और चिकित्सा प्रत्येक रोग के साथ आगे उत्तरतन्त्र में कहेंगे ॥ १८ ॥

विमर्शः—इन्द्रियाणि समाश्रित्य प्रकुप्यन्ति यदा मलाः । उपघातोपतापाभ्यां योजयन्तीन्द्रियाणि ते ॥ ( चरक ) ।

भवति चात्र—

कुपितानां हि दोषाणां शरीरे परिधावताम् ।
यत्र सङ्गः खवैगुण्याद्व्याधिस्तत्रोपजायते ॥ १९ ॥

शरीर में रसादि के साथ सञ्चरण करने वाले दोषों के प्रकुपित होकर परिधावन करते समय स्रोतसों की विगुणता से जहां उन दोषों का अवस्थान ( स्थिति ) हो जाता है वहां ही रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १९ ॥

विमर्शः—व्यान वायु की प्रेरणा से शरीर में रस तथा दोषों का परिभ्रमण होता है । व्यानेन रसधातुर्हि विक्षेपोचितकर्मणा । युगपत् सर्वतोऽजस्रं देहे विक्षिप्यते सदा ॥ क्षिप्यमाणः खवैगुण्याद्रसः सज्जति यत्र सः । तस्मिन् विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः ॥ दोषाणामपि चैवं स्यादेकदेशप्रकोपणम् । ( च० चि० ) ।

भूयोऽत्र जिज्ञास्यं, किं वातादीनां ज्वरादीनाञ्च नित्यः संश्लेषः परिच्छेदो वा ? इति । यदि नित्यः संश्लेषः स्यात्तर्हि नित्यातुराः सर्वे एव प्राणिनः स्युः । अथाप्यन्यथा वातादीनां ज्वरादीनां चान्यत्र वर्त्तमानानामन्यत्र लिङ्गं न भवतीति कृत्वा यदुच्यते वातादयो ज्वरादीनां मूलानीति; तन्न ॥ २० ॥

इस विषय में यहां पर यह जानने की इच्छा है कि क्या वातादि दोष और ज्वरादि रोगों का नित्य सम्बन्ध है अथवा विश्लेष है। यदि कहा जाय कि इनका सम्बन्ध नित्य है तब सर्व प्राणी सदा ही रोगी बने रहने चाहिये। यदि इनका सदा विश्लेष ही रहता हो तो वातादि दोष तथा ज्वरादि रोग दोनों भिन्न २ स्थानों पर रहने से एक देश में उनके लक्षण नहीं हो सकते क्योंकि अन्यत्र वर्तमान भावों के लक्षण अन्यत्र नहीं होते अतएव वातादिक दोष ज्वरादिक रोगों के कारण नहीं हैं ॥ २० ॥

विमर्शः—नित्यः संश्लेषः समवायः सम्बन्धो यथा घटांशयोः, चन्द्रचन्द्रिकयोरिव । परिच्छेदो विश्लेषः पृथक्त्वं वा यथा पटतन्तुवाययोः, घटकुम्भयोः, स्वर्णस्वर्णकारयोरिवेति ।

अत्रोच्यते—दोषान् प्रत्याख्याय ज्वरादयो न भवन्ति । अथ च न नित्यः सम्बन्धः । यथा हि विद्युद्वाताशनिवर्षाण्याकाशं प्रत्याख्याय न भवन्ति । सत्यप्याकाशे कदाचिन्न भवन्ति । अथ च निमित्ततस्तत एवोत्पत्तिरिति । तरङ्गबुद्बुदादयश्चोदकविशेषा एव । वातादीनां ज्वरादीनाञ्च नाप्येवं संश्लेषो न परिच्छेदः शाश्वतिकः । अथ च निमित्तत एवोत्पत्तिरिति ॥

उक्त मत का भ्रम खण्डनार्थ उत्तर देते हैं कि दोषों को छोड़ कर ज्वरादि रोग नहीं होते हैं तथा इनका सम्बन्ध भी नित्य नहीं है जैसे कि बिजली, वायु, वज्र और वर्षा आकाश को छोड़ कर अन्यत्र नहीं होते हैं तथा आकाश के सदा विद्यमान रहने पर भी ये सदा नहीं रहते हैं किन्तु निमित्त होने पर ये आकाश में उत्पन्न हो जाते हैं। इसी तरह तरङ्ग और बुलबुले जैसे जल को छोड़ कर अन्यत्र उत्पन्न नहीं होते हैं किन्तु कारण होने पर जल में ही उत्पन्न हो जाते हैं। इसी प्रकार वातादि दोष तथा ज्वरादिक रोगों का नित्य सम्बन्ध भी नहीं है तथा नित्य पृथक्त्व भी नहीं है किन्तु मिथ्या आहार-विहारादि रूप निमित्त के होने से ही दूषित हुये वातादि दोषों से ज्वरादि रोगों की उत्पत्ति होती है ॥ २१ ॥

भवति चात्र—

विकारपरिमाणञ्च सङ्ख्या चैषां पृथक् पृथक् ।
विस्तरेणोत्तरे तन्त्रे सर्वा बाधाश्च वक्ष्यते ॥ २२ ॥

विकारों का परिमाण ( पूर्णसंख्या ) तथा उनके भेदों की पृथक् पृथक् संख्या एवं उनके सर्व प्रकार के उपद्रव इनका सविस्तार वर्णन उत्तरतन्त्र में किया जायगा ॥ २२ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्याधिसमुद्देशीयो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥२४॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां व्याधिसमुद्देशीयो नाम चतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २४ ॥

## पञ्चविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातोऽष्टविधशस्त्रकर्मीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर अष्टविधशस्त्रकर्मीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—सुश्रुत के मत से शस्त्रकर्म आठ, चरक के मत से छः—पाटनं व्यधनं चैव छेदनं लेखनं तथा। प्रोञ्छनं सीवनञ्चैव षड्विधं शस्त्रकर्म तत्। वाग्भट के मत से त्रयोदश—उत्पाट्यपाट्यसीव्यैष्यलेख्यप्रच्छकुट्टनम् । छेद्यं भेद्यं व्यधो मन्थो ग्रहो दाहश्च तत्क्रियाः ॥

छेद्या भगन्दरा ग्रन्थिः श्लैष्मिकस्तिलकालकः ।
व्रणवर्त्मार्बुदान्यर्शश्चर्मकीलोऽस्थिमांसगम् ॥ ३ ॥
शल्यं जतुमणिर्मांससङ्घातो गलशुण्डिका ।
स्नायुमांससिराकोथो वल्मीकं शतपोनकः ॥ ४ ॥

निम्न रोगों में छेदनकर्म (Excision) किया जाता है, जैसे-भगन्दर, श्लैष्मिक ग्रन्थि, तिलकालक, नाडीव्रण, अर्बुद, अर्श, चर्मकील, अस्थिशल्य, मांसशल्य, जतुमणि, मांससंघात, गलशुण्डिका, स्नायु, मांस और सिराओं के सड़े गले भाग, वल्मीक, शतपोनक ( एक प्रकार का भगन्दर ), अध्रुष, उपदंश, मांसकन्दी और अधिमांस ॥ ३-४ ॥

अध्रुषश्चोपदंशाश्च मांसकन्द्यधिमांसकः ।
भेद्या विद्रधयोऽन्यत्र सर्वजाद् ग्रन्थयस्त्रयः ॥ ५ ॥
आदितो ये विसर्पाश्च वृद्धयः सविदारिकाः ।
प्रमेहपिडकाशोफस्तनरोगावमन्थकाः ॥ ६ ॥
कुम्भीकानुशयीनाड्यो वृन्दौ पुष्करिकाऽलजी ।
प्रायशः क्षुद्ररोगाश्च पुप्पुटौ तालुदन्तजौ ॥ ७ ॥
तुण्डिकेरी गिलायुश्च पूर्वं ये च प्रपाकिणः ।
बस्तिस्तथाऽश्मरीहेतोर्मेदोजा ये च केचन ॥ ८ ॥

निम्नरोगों में भेदनकर्म (Incision) किया जाता है, जैसे-सान्निपातिक विद्रधि के सिवाय अन्य सर्व विद्रधियां, वात, पित्त तथा कफ से उत्पन्न होने वाली तीनों प्रकार की ग्रन्थियां, वात, पित्त और कफ इन तीनों दोषों से उत्पन्न वीसर्प, सर्व प्रकार की वृद्धियां, विदारिका, प्रमेहपिडका, व्रणशोफ, स्तनविद्रधि, अवमन्थक, कुम्भीका, अनुशयी, नाडीव्रण, दोनों प्रकार के वृन्दरोग, पुष्करिका, अलजी, प्रायः सर्व प्रकार के क्षुद्ररोग, तालुपुप्पुट और दन्तपुप्पुट, तुण्डीकेरी, गिलायु, शुख के पकने वाले अन्य रोग, अश्मरी को निकालने के लिये बस्ति तथा अन्य मेदोजन्य रोग ॥ ५-८ ॥

लेख्याश्चतस्रो रोहिण्यः किलासमुपजिह्विका ।
मेदोजो दन्तवैदर्भो ग्रन्थिर्वर्त्माधिजिह्विका ॥
अर्शांसि मण्डलं मांसकन्दी मांसोन्नतिस्तथा ॥ ९ ॥

निम्न रोगों में लेखनकर्म ( Scraping, Scarification ) करना चाहिये। जैसे वात, पित्त, कफ और रक्तजन्य रोहिणी ( डीफ्थीरिया ), किलास, उपजिह्विका, मेदोजन्य दन्तवैदर्भ, ग्रन्थिरोग, वर्त्मरोग, अधिजिह्विका ( Epiglattitis ), अर्श, मण्डल कुष्ठ, मांसकन्दी, मांस की वृद्धि आदि ॥ ९ ॥

वेध्याः सिरा बहुविधा मूत्रवृद्धिर्दकोदरम् ।
एष्या नाड्यः सशल्याश्च व्रणा उन्मार्गिणश्च ये ॥१०॥

अनेक प्रकार की विकृत सिराएँ, मूत्रवृद्धि ( Hydrocele ) और जलोदर इन रोगों में वेधनकर्म ( Puncturing ) करना चाहिये तथा शल्ययुक्त नाड़ियां और उन्मार्गी व्रणों का एषण ( Probing ) करना चाहिये ॥ १० ॥

आहार्याः शर्करास्तिस्रो दन्तकर्णमलोऽश्मरी ।
शल्यानि मूढगर्भाश्च वर्चश्च निचितं गुदे ॥ ११ ॥

तीनों प्रकार की शर्कराएं जैसे-दन्तशर्करा (Tarter), पादशर्करा और मूत्रशर्करा ( Gravel ), दांत और कान का मैल, अश्मरी, सर्व प्रकार के शल्य ( Foreign body ), मूढगर्भ तथा गुदा में इकट्ठा हुआ मल इन सबका आहरण ( Extraction ) करना चाहिये ॥ ११ ॥

स्राव्या विद्रधयः पञ्च भवेयुः सर्वजादृते ।
कुष्ठानि वायुः सरुजः शोफो यश्चैकदेशजः ॥ १२ ॥
पाल्यामयाः श्लीपदानि विषजुष्टञ्च शोणितम् ।
अर्बुदानि विसर्पाश्च ग्रन्थयश्चादितस्तु ये ॥ १३ ॥
त्रयस्त्रयश्चोपदंशाः स्तनरोगा विदारिका ।
सुषिरो गलशालूकं कण्टकाः क्रिमिदन्तकः ॥ १४ ॥
दन्तवेष्टः सोपकुशः शीतादो दन्तपुप्पुटः ।
पित्तासृक्कफजाश्चौष्ठ्याः क्षुद्ररोगाश्च भूयशः ॥१५॥

निम्न रोगों में विस्रावण कर्म ( Drainage ) करना चाहिये, जैसे – सान्निपातिक विद्रधि को छोड़कर शेष पांचो विद्रधियां, कुष्ठ, वेदनायुक्त वायु एक स्थान में उत्पन्न शोथ, पाली के रोग, श्लीपद, विष से दूषित रक्त, सर्व प्रकार के अर्बुद तथा विसर्प, प्रारम्भिक तीन प्रकार की ग्रन्थियां तथा तीन प्रकार के उपदंश, स्तनरोग, विदारिका, सौषिर ( दन्तरोग ), गलशालूक, तालुकण्टक, क्रिमिदन्त, दन्तवेष्ट, उपकुश, शीताद, दन्तपुप्पुट, पित्तरक्त तथा कफजन्य ओष्ठ रोग एवं अनेक प्रकार के क्षुद्ररोग ॥ १२–१५ ॥

विमर्श —प्रायः एक प्रकार के रोग में कभी एक, कभी दो तथा कभी तीन प्रकार के कर्म भी करने पड़ते हैं। जैसे-अर्बुद में लेखन, भेदन, छेदन आदि अवस्थानुसार एक, दो या सभी किये जा सकते हैं। कर्मणा कश्चिदेकेन द्वाभ्यां कश्चित् त्रिभिस्तथा। विकारः साध्यते कश्चिच्चतुर्भिरपि कर्मभिः ॥

सीव्या मेदःसमुत्थाश्च भिन्नाः सुलिखिता गदाः ।
सद्योव्रणाश्च ये चैव चलसन्धिव्यपाश्रिताः ॥ १६ ॥

मेदोजन्य रोग, जिनमें भेदन हो गया हो, जिनका सुलेखनकर्म हो गया हो तथा चलसन्धि का आश्रय कर उत्पन्न होने वाले सद्योव्रण या केवल सद्योजात व्रण जो कि धूलि, जीवाणु आदि से दूषित न हों तथा चलसन्धि के आश्रित व्रण इनमें सीवनकर्म (Suturing, stitching) करना चाहिये ॥१६॥

विमर्शः—अष्टाङ्गहृदये विशेष –'सद्यः सद्योव्रणान् सीव्येद् विवृतानभिघातजान्। मेदोजान् विवृतान् ग्रन्थीन् हृत्वा पालिश्च कर्णयोः ॥ शिरोऽक्षिकूटनासौष्ठगण्डकर्णोरबाहुषु। ग्रीवाललाटमुष्कस्फिक्मेढ्रपायूदरादिषु ॥ गम्भीरेषु प्रदेशेषु मांसलेष्वचलेषु च।' इति

न क्षाराग्निविषैर्जुष्टा न च मारुतवाहिनः ।
नान्तर्लोहितशल्याश्च तेषु सम्यग्विशोधनम् ॥ १७ ॥

क्षार, अग्नि और विष से व्याप्त तथा वायु जिनसे निकलती हो, जिनके भीतर दूषित रक्त और शल्य शेष हो ऐसे व्रणों का सीवन नहीं करना चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्शः—असीव्या व्रणाः—न तु वङ्क्षणकक्षादावल्पमांसचले व्रणान्। वायुनिर्वाहिणः शल्यगर्भान् क्षारविषाग्निकान् ॥ (वाग्भट)। मारुतवाहिनः—B. welchii तथा vibrio septic नामक वायुजनक जीवाणुओं के प्रवेश होने पर व्रण में वायु उत्पन्न होती है तथा बाहर निकलती है।

पांशुरोमनखादीनि चलमस्थि भवेच्च यत् ॥ १८ ॥
अहृतानि यतोऽमूनि पाचयेयुर्भृशं व्रणम् ।
रुजश्च विविधाः कुर्युस्तस्मादेतान् विशोधयेत् ॥१९॥

धूलि, बाल, नख आदि वस्तु तथा अस्थि के टूटे चलायमान टुकड़े इन्हें यदि व्रण से नहीं निकाले जाय तो ये व्रण को अधिक पका देते हैं तथा अनेक प्रकार की व्रण में वेदना उत्पन्न करते हैं इसलिये इन्हें पूर्णरूप से निकाल कर व्रण का सम्यग् शोधन करना चाहिये ॥ १८–१९ ॥

विमर्शः—सीवन के पूर्व दूषित तथा छिन्न, भिन्न, मांस, अस्थिखण्ड तथा बाह्य प्रविष्ट धूलि आदि सबको निकाल व्रणशोधक घोल से अच्छी प्रकार धोकर सीना चाहिये। सीव्येच्चलास्थिशुष्कास्रतृणरोमापनीय तु। प्रलम्बि मांसं विच्छिन्नं निवेश्यं स्वनिवेशने ॥ ( वाग्भट )।

ततो व्रणं समुन्नम्य स्थापयित्वा यथास्थितम् ।
सीव्येत् सूक्ष्मेण सूत्रेण वल्केनाश्मन्तकस्य वा ॥ २० ॥
शाणजक्षौमसूत्राभ्यां स्नाय्वा बालेन वा पुनः ।
मूर्वागुडूचीतानैर्वा सीव्येद्वेल्लितकं शनैः ॥ २१ ॥
सीव्येद्गोफणिकां वाऽपि सीव्येद्वा तुन्नसेवनीम् ।
ऋजुग्रन्थिमथो वाऽपि यथायोगमथापि वा ॥ २२ ॥

फिर व्रण के किनारों को ऊंचा उठा कर दोनों किनारों को ठीक तरह से मिलाकर महीन सूत्र, अश्मन्तक की छाल के रेशे, सन के सूत्र, क्षौम सूत्र, स्नायुतान, घोड़े के बाल, मूर्वा और गिलोय के तन्तु इनमें से यथायोग्य किसी एक से वेल्लितक, गोफणिका, तुन्नसेवनी, ऋजुग्रन्थि अथवा जैसा उचित समझें उसी प्रकार से सीना चाहिये ॥ २०–२२ ॥

विमर्श —स्नायु –धनाकार उपधातुविशेषो येन धनूंषि नह्यन्ते।

स्नायु Tendon है। डाक्टरी में सीवन के लिये कंगारू के स्नायु, केट गट ( Cat gut ), Silk wormgut, घोड़े के बाल, रेशम, सन, चांदी के तार तथा विशेष कर केट गट का अधिक प्रयोग होता है। प्रयोग के पूर्व इनका पूर्ण शोधन ( Sterlization ) होना अत्यावश्यक है। वेल्लितकसीवन को Glover's continuous suture कह सकते हैं। तात्कालिक व्रण जो कि निर्दोष ( Aseptic ) हों वहां इस विधि से सीते हैं—व्रण के एक ओर से दूसरी ओर एक ही सूत्र से अविच्छिन्न टांके लगाये जाते हैं। अन्तरान्तरन्तु कुटिलं सीव्यते बहुवेष्टनम्। यत्तद्वेल्लितकं नाम शास्त्रादौ युज्यते बुधैः॥ गोफणिकासीवन को Blanket suture कह सकते हैं। अधिक विस्तृत व्रण को बन्द करने के लिये यह सीवन करते हैं। पार्श्वे योनिगुदयोरन्तरं वा तथाविधम्। वेशं स्यूत्वा यथायोगं पुनस्तच्छेदशङ्कया। नातिस्थूले नातिसूक्ष्मे शलाके द्वे निधाय च॥ तदासक्तेन सूत्रेण संवेष्ट्य सेवनी कृता। नाम्ना गोफणिका प्रोक्ता दुष्करा मन्दबुद्धिभिः। तुन्नसेवनी सीवन को Halstead's subcuticularstich कह सकते हैं। इससे व्रणोष्ठ पूर्णरूप से मिल जाते हैं जिससे व्रणवस्तु ( Scar ) नहीं के बराबर हो जाती है। पृथक् पृथक् तु संश्लिष्टं सीव्यते तुन्नसेवनी। सा योज्या पक्ष्मकोपादौ। ऋजुग्रन्थि को Interrupted suture कह सकते हैं। इसका उपयोग बाह्यत्वचा के सीवन में अधिक होता है। प्रत्येक टांका पृथक् पृथक् होने से यदि व्रण में पूय पड़ जाय तो एक दो टांके तोड़ कर निकाले जा सकते हैं। पार्श्वात् पार्श्वान्तरं यावद् ऋजुसूत्रीं निधाय च। संवेष्ट्याकृष्य सूत्रेण ग्रन्थिर्यः सन्निवेश्यते॥ क्रियते स ऋजुग्रन्थिरोष्ठादिषु विधीयते॥ ( हाराणचन्द्रः )

देशेऽल्पमांसे सन्धौ च सूची वृत्ताऽङ्गुलद्वयम् ।
आयता त्र्यङ्गुला त्र्यस्रा मांसले चाऽपि पूजिता ॥२३॥
धनुर्वक्रा हिता मर्मफलकोशोदरोपरि ।
इत्येतास्त्रिविधाः सूचीस्तीक्ष्णाग्राः सुसमाहिताः ॥२४॥
कारयेन्मालतीपुष्पवृन्ताग्रपरिमण्डलाः ॥ २५ ॥

कम मांसवाले अङ्ग में तथा सन्धियों के सीवन के लिये दो अङ्गुल लम्बी तथा गोलमुख सूई चाहिये तथा अधिक मांस वाले अङ्ग में तीन अङ्गुल लम्बी तथा तीन धारा वाली सूई श्रेष्ठ है। मर्मस्थान, वृषणकोष तथा उदर के सीवन कर्म के लिये धनुष के समान टेढ़ी सूई ठीक होती है। इस तरह मालती ( चमेली ) के पुष्प के वृन्त ( डण्ठल ) के अग्रभाग के समान मोटी, गोल तथा तीक्ष्णाग्र वाली तीन तरह की सूइयां बनवानी चाहिये ॥ २३-२५ ॥

विमर्शः—वर्तमान में सीधी ( Straight ), वक्रमुख ( Half Curved ), तथा धनुर्वक्र ( Fully curved ) ये सूइयों के तीन भेद हैं।

नातिदूरे निकृष्टे वा सूचीं कर्मणि पातयेत् ।
दूराद्रुजो व्रणौष्ठस्य सन्निकृष्टेऽवलुञ्चनम् ॥ २६ ॥

व्रणौष्ठ के सीवन कर्म में सूई को न तो अधिक दूर तथा न अधिक समीप प्रयुक्त करना चाहिये अर्थात् टांके न अधिक दूर दूर और न अधिक पास पास में लगावें। दूर दूर लगाने से तनाव के कारण पीड़ा तथा अधिक समीप लगाने से व्रणोष्ठ के किनारे टूट सकते हैं ॥ २६ ॥

अथ क्षौमपिचुच्छन्नं सुस्यूतं प्रतिसारयेत् ।
प्रियङ्ग्वञ्जनयष्ट्याह्वरोध्रचूर्णैः समन्ततः ॥ २७ ॥
शल्लकीफलचूर्णैर्वा क्षौमध्यामेन वा पुनः ।
ततो व्रणं यथायोगं बद्ध्वाऽऽचारिकमादिशेत् ॥ २८ ॥

यथोक्त विधि से अच्छी प्रकार सीये हुये व्रण को क्षौम-वस्त्र तथा पिचु ( रूई के फोये ) से ढक कर प्रियङ्गु, सौवीराञ्जन, मुलेठी, लोध इनके चूर्ण अथवा शल्लकी फल के चूर्ण किंवा अलसी के वस्त्र की राख का प्रतिसारण ( छिड़काव ) कर फिर व्रण को यथाशास्त्र नियमानुसार बांधकर व्रणितोपासनीय अध्यायानुसार आचरण ( पथ्या[illegible] ) का आदेश करना चाहिये ॥ २७-२८ ॥

एतदष्टविधं कर्म समासेन प्रकीर्तितम् ।
चिकित्सितेषु कार्त्स्न्येन विस्तरस्तस्य वक्ष्यते ॥ २९ ॥

इस प्रकार यह अष्टविध शस्त्रकर्म संक्षेप से यहां कहा है उसका सम्पूर्ण विस्तार चिकित्सा स्थान के अध्यायों में किया जायगा ॥ २९ ॥

हीनातिरिक्तं तिर्यक् च गात्रच्छेदनमात्मनः ।
एताश्चतस्रोऽष्टविधे कर्मणि व्यापदः स्मृताः ॥ ३० ॥

उक्त अष्टविध शस्त्रकर्म में हीन छेद, आवश्यकता से अधिक छेद, तिर्यक् छेद एवं असावधानी से अपने ही शरीर में छेद करना ये चार व्यापत्तियां होती हैं ॥ ३० ॥

अज्ञानलोभाहितवाक्ययोग-
भयप्रमोहैरपरैश्च भावैः ।
यदा प्रयुञ्जीत भिषक् कुशस्त्रं
तदा स शेषान् कुरुते विकारान् ॥ ३१ ॥

अज्ञान से, लोभ से, अहित वाक्य के योग से, भय से, मोह से तथा अन्य किन्हीं आशयों से जब वैद्य सर्जन कुशस्त्र ( अनुचित शस्त्रकर्म ) का प्रयोग करे तब वह व्रण में अनेक शेष विकारों को उत्पन्न करता है अथवा व्रण में हुए पूयरक्तादि विकारों को शेष अर्थात् उपस्थित रखता है ॥ ३१ ॥

तं क्षारशस्त्राग्निभिरौषधैश्च
भूयोऽभियुञ्जानमयुक्तियुक्तम् ।
जिजीविषुर्दूरत एव वैद्यं
विवर्जयेदुग्रविषाहितुल्यम् ॥ ३२ ॥

पुनः क्षार, शस्त्र अग्नि या अन्य लेपादि औषधियों से अयुक्तिपूर्वक उस दोष विकार को नष्ट करने का प्रयत्न करने वाले वैद्य को भयङ्कर विषधारी सर्प के समान जान कर जीवित रहने की इच्छा करने वाला मनुष्य दूर से ही त्याग देवे ॥ ३२ ॥

तदेव युक्तं त्वति मर्मसन्धीन्
हिंस्यात् सिराः स्नायुमथास्थि चैव ।
मूर्खप्रयुक्तं पुरुषं क्षणेन
प्राणैर्वियुञ्ज्यादथवा कथञ्चित् ॥ ३३ ॥

अज्ञ वैद्य के द्वारा आवश्यकता से अधिक ऊंचा, गहरा, टेढ़ामेढ़ा तथा अस्थान में प्रयुक्त किया हुआ शस्त्र मर्मस्थान, सन्धियां, सिराएं, स्नायु और अस्थिको काट देता है अथवा कभी कभी क्षण भर ही में किसी प्रकार रोगी के प्राणों को भी नष्ट कर देता है ॥ ३३ ॥

भ्रमः प्रलापः पतनं प्रमोहो
विचेष्टनं संलयनोष्णते च ।
स्रस्ताङ्गता मूर्च्छनमूर्ध्ववात-
स्तीव्रा रुजो वातकृताश्च तास्ताः ॥ ३४ ॥
मांसोदकाभं रुधिरञ्च गच्छेत्
सर्वेन्द्रियार्थोपरमस्तथैव ।
दशार्द्धसङ्ख्येष्वपि हि क्षतेषु
सामान्यतो मर्मसु लिङ्गमुक्तम् ॥ ३५ ॥

दश से आधे ( पांच ) मर्म स्थानों में क्षत या वेध होने से भ्रम, प्रलाप, शक्ति या देह का पात, प्रमोह ( चित्त नाश ), हस्तपाद का पटकना या देह का उलट पलट करना, सलयन ( सुप्ति ), शरीर की उष्णता बढ़ना, अङ्ग तथा सन्धियों में शैथिल्य, बेहोशी, ऊर्ध्ववात या ऊर्ध्वश्वास होना, वात जन्य भिन्न भिन्न तीव्र वेदनाएँ, मांस के धोवन के समान रङ्ग के रक्त का निकलना तथा सर्व प्रकार के इन्द्रियार्थों के ग्रहण शक्ति का विराम होना ये सामान्यतया लक्षण होते हैं ॥ ३४-३५ ॥

सुरेन्द्रगोपप्रतिमं प्रभूतं
रक्तं स्रवेद्वै क्षततश्च वायुः ।
करोति रोगान् विविधान् यथोक्तां-
श्छिन्नासु भिन्नास्वथवा सिरासु ॥ ३६ ॥

सिराओं के छिन्न तथा भिन्न होने पर बीरबहूटी के समान लाल रङ्ग का रक्त घाव से अधिक मात्रा में निकलता है तथा वायु प्रकुपित होकर अधिमन्थ शिरो रोग आदि विविध विकारों को उत्पन्न करता है ॥ ३६ ॥

विमर्शः—धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः संजायतेऽनिलः । पवनश्च पर कोपं याति । रक्तादिस्रुतिजरोगा —तदतिप्रवृत्त शिरोरोगाभिताऽपमान्ध्यमाक्षेपादींश्च करोति ॥

कौब्ज्यं शरीरावयवावसादः
क्रियास्वशक्तिस्तुमुला रुजश्च ।
चिराद् व्रणो रोहति यस्य चापि
तं स्नायुविद्धं मनुजं व्यवस्येत् ॥ ३७ ॥

कुबड़ा होना, शरीर के अवयवों में ग्लानि, शारीरिक क्रियाओं में अशक्ति, तीव्र वेदना तथा व्रण का देरी से रोहित होना ये स्नायुविद्ध के लक्षण हैं ॥ ३७ ॥

शोफातिवृद्धिस्तुमुला रुजश्च
बलक्षयः पर्वसु भेदशोफौ ।
क्षतेषु सन्धिष्वचलाचलेषु
स्यात् सन्धिकर्मोपरतिश्च लिङ्गम् ॥ ३८ ॥

शोफ की अधिक वृद्धि, भयङ्कर वेदनाएं, बल की क्षीणता, पर्वों ( जोड़ों ) में स्फोटन की पीड़ा और शोथ तथा सन्धियों के कार्य ( गति, चेष्टा, संकोच, विस्तार ) का उपरम ( अभाव ) होना ये सब अचल तथा चल सन्धियों के क्षत होने के लक्षण हैं ॥ ३८ ॥

विमर्शः—सन्धिभेदाः—शाखासु हन्वोः कट्याञ्च चेष्टावन्तश्च सन्धयः । शेषास्तु सन्धयः सर्वे विज्ञेया हि स्थिरा बुधैः ॥ अस्थियों की सन्धियों को Joints or Articulations कहते हैं। अधिक चेष्टाशील Diarthroses or Movable Joints, अल्पचेष्टा शील Amphiarthroses or mixed Articulations अचेष्ट, अचल या स्थिरसन्धियां Synarthroses or Immovable Joints कर्मोपरतिः कर्मनाश ( Loss of function )।

घोरा रुजो यस्य निशादिनेषु
सर्वास्ववस्थासु न शान्तिरस्ति ।
तृष्णाऽङ्गसादौ श्वयथुश्च रूक्ष-
स्तमस्थिविद्धं मनुजं व्यवस्येत् ॥ ३९ ॥

जिस मनुष्य के रात और दिन में भयङ्कर पीड़ाएं होती हों, किसी भी अवस्था में रखने पर भी शान्ति न मिलती हो तथा प्यास, अङ्गों में पीड़ा, शोथ और रूक्षता रहती हो तो उसके अस्थि में विद्ध हुआ जानना चाहिये ॥ ३९ ॥

यथास्वमेतानि विभावयेयु-
र्लिङ्गानि मर्मस्वभिताडितेषु ।
स्पर्शं न जानाति विपाण्डुवर्णो
यो मांसमर्मण्यभिताडितः स्यात् ॥ ४० ॥

सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि इन मर्मों में चोट लगने पर ये पूर्वोक्त लक्षण क्रमशः अपने अपने समझने चाहिये। मांसमर्म के ताडित होने पर स्पर्शज्ञान का अभाव, शरीर या त्वचा के वर्ण का विशेषतया पाण्डु हो जाना ये लक्षण होते हैं ॥ ४० ॥

आत्मानमेवाथ जघन्यकारी
शस्त्रेण यो हन्ति हि कर्म कुर्वन् ।
तमात्मवानात्महनं कुवैद्यं
विवर्जयेदायुरभीप्समानः ॥ ४१ ॥

कुत्सित तथा हीन कर्म करने वाला वैद्य शस्त्रकर्म के समय असावधानी से अपने ही अङ्ग को काट देता है ऐसे आत्मघाती कुवैद्य को आत्मा का हित और दीर्घायु की कामना वाला मनुष्य छोड़ देवे ॥ ४१ ॥

तिर्यक्प्रणिहिते शस्त्रे दोषाः पूर्वमुदाहृताः ।
तस्मात् परिहरन् दोषान् कुर्याच्छस्त्रनिपातनम् ॥४२॥

शस्त्र के तिरछा चलाने से जो दोष उत्पन्न होते हैं उन्हें अग्रोपहरणीय अध्याय में कह चुके हैं इसलिये दोषों का परिहार करते हुए शस्त्र का अवचारण ( प्रयोग ) करना चाहिये॥

मातरं पितरं पुत्रान् बान्धवानपि चातुरः ।
अप्येतानभिशङ्केत वैद्ये विश्वासमेति च ॥ ४३ ॥

विसृजत्यात्मनाऽऽत्मानं न चैनं परिशङ्कते ।
तस्मात् पुत्रवदेवैनं पालयेदातुरं भिषक् ॥ ४४ ॥

व्याधित पुरुष माता, पिता, पुत्र और बन्धुओं में भी शङ्कित मन होकर रहता है किन्तु वैद्य में पूर्ण विश्वास करता है तथा अपने शरीर को वैद्य के भरोसे छोड़ देता है, उसमें किसी भी प्रकार की शङ्का नहीं करता है इसलिये सच्चा वैद्य उस रोगी का अपने पुत्र के समान चिकित्सादि द्वारा रक्षण करे ॥ ४३-४४ ॥

धर्मार्थौ कीर्तिमित्यर्थं सतां ग्रहणमुत्तमम् ।
प्राप्नुयात् स्वर्गवासञ्च हितमारभ्य कर्मणा ॥ ४५ ॥

इस तरह हितकारी ( दोषरहित ) कर्म ( चिकित्सा ) करने वाला वैद्य धर्म, अर्थ, अधिक कीर्ति, सज्जनों में आदर ग्रहण और स्वर्गवास को प्राप्त करता है ॥ ४५ ॥

कर्मणा कश्चिदेकेन द्वाभ्यां कश्चित्त्रिभिस्तथा ।
विकारः साध्यते कश्चिच्चतुर्भिरपि कर्मभिः ॥ ४६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽष्टविधशस्त्रकर्मीयो नाम पञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

---

कोई रोग एक कर्म से, कोई दो कर्म से, कोई तीन कर्म से तथा कोई चार कर्म से ठीक होता है ॥ ४६ ॥

विमर्शः—कर्म शब्द से अष्टविधशस्त्रकर्म, चिकित्सार्थ दृष्टि से वमन, विरेचनादिक अन्तःपरिमार्जन कर्म । स्नेह, स्वेद अभ्यङ्गादि बहिःपरिमार्जन कर्म । रोगों को ठीक करने के लिये साथ साथ या आगे पीछे कई कर्म किये जा सकते हैं ।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थानेऽष्टविधशस्त्रकर्मीयो नाम पञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

---

## षड्विंशतितमोऽध्यायः ।

अथातः प्रनष्टशल्यविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर प्रनष्टशल्यविज्ञानीय नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—प्रनष्टशल्यादि का तात्पर्य है कि जो शल्य बाहर से शरीर के भीतर मांसादि धातु में प्रविष्ट होकर प्रनष्ट ( अदर्शित ) हो जाता है उसे-'कहां स्थित है' आदि जानने का प्रकार ।

'शल', 'श्वल' आशुगमने धातुः । तस्य शल्यमिति रूपम् । तद् द्विविधं-शारीरमागन्तुकञ्च ॥ ३ ॥

शल् तथा श्वल् ये दो धातु आशुगमन अर्थ में हैं उन से "शलेर्यत्" इस औणादिक सूत्र से यत् प्रत्यय करने पर शल्य यह रूप सिद्ध होता है । वह दो प्रकार का है । शारीरिक और आगन्तुक ॥ ३ ॥

विमर्शः—'शल्य' शब्द के शङ्कु तथा शर शलाका ये दो अर्थ होते हैं । "वा पुंसि शल्यं शङ्कुर्ना", यत्किञ्चिद्बाधकरं शरीरे तत्सर्वमेव प्रवदन्ति शल्यम्' इस परिभाषा बल से शङ्कु तथा शरशलाकादि दोनों गृहीत होते हैं ।

धात्वर्थं—शल्यं-शलत्याशु गच्छति वेगेनान्तः शरीरमनुप्रविशतीति शल्यम् । शल् हिंसायां धातुस्तस्य शल्यमिति रूपम् । शल्पे रुजायां धातुस्तस्य वा शल्यमिति रूपम् ।

सर्वशरीराबाधकरं शल्यं, तदिहोपदिश्यत इत्यतः शल्यशास्त्रम् ॥ ४ ॥

समस्त शरीर में जो बाधा या पीडा करता हो उसे शल्य कहते हैं । उसी शल्य को निकालने के लिये यहां उपदेश दिया जाता है इसलिये इस को शल्यशास्त्र कहते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—शरीर ग्रहण से मन का ग्रहण स्वतः ही हो जाता है जैसा कि गौतम ने 'न्यायसूत्र' में कहा है "चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम्" अन्तःश्वास तथा अन्नपानादिक भी अन्तःप्रवेशी होते हैं अतः उन्हें 'शल्य' नहीं कहा जाय इस लिये 'बाधाकर' शब्द दिया है । यदि अन्न भी अधिक मात्रा में या दूषित रूप में लिया जाय तो शरीर में बाधाकारी हो कर 'शल्य' हो सकता है । इस तरह 'शल्य' शब्द से शरशलाका, शङ्कु ही नहीं अपि तु यावन्मात्र भाव जो कि शरीर को पीडा पहुंचावें समस्त 'शल्य' हो सकते हैं । जैसा कि प्रथमाध्याय में कहा है—"शल्यं नाम विविधतृणकाष्ठपाषाणपांशुलोहलोष्टास्थिबालनखपूयास्रावान्तर्गर्भशल्योद्धरणार्थं, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानव्रणविनिश्चयार्थं च" ।

तत्र शारीरं रोमनखादि धातवोऽन्नमला दोषाश्च दुष्टाः । आगन्त्वपि शारीरशल्यव्यतिरेकेण यावन्तो भावा दुःखमुत्पादयन्ति ॥ ५ ॥

शारीरिक और आगन्तुक ऐसे शल्य के दो भेद किये गये हैं उनमें दन्त, रोम, नख, श्मश्रु आदि तथा रसादि धातु, अन्न, मल तथा दूषित हुये वातादि दोष ये शारीरिक शल्य हैं एवं इन शारीरिक शल्यों के अतिरिक्त संसार के यावन्मात्र पदार्थ जो कि दुःख उत्पन्न करें उन्हें आगन्तुक शल्य ( Foreign body ) कहते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—शरीरधातवः पुनर्द्विविधाः-संग्रहेण मलभूताः प्रसादभूताश्च । तत्र मलभूतास्ते ये शरीरस्य बाधकराः स्युस्तद्यथा—शरीरच्छिद्रेषूपदेहाः पृथग्जन्मानो बहिर्मुखाः परिपक्वाश्च धातवः प्रकुपिताश्च वातपित्तश्लेष्माणः, ये चान्येऽपि केचिच्छरीरे तिष्ठन्तो भावाः शरीरस्योपघातायोपपद्यन्ते सर्वांस्तान् मलान् संचक्ष्महे । (चरक) ।

अधिकारो हि लोहवेणुवृक्षतृणशृङ्गास्थिमयेषु, तत्रापि विशेषतो लोहमयेष्वेव, विशसनार्थोपपन्नत्वाल्लोहस्य, लोहानामपि दुर्वारत्वादणुमुखत्वाद् दूरप्रयोजनकरत्वाच्च शर एवाधिकृतः ॥ ६ ॥

स्वर्ण, रजत, ताम्र, लोहादि धातु तथा बांस, वृक्ष, तृण,

शृङ्ग, अस्थि आदि से बने पदार्थों में शल्यत्व का अधिकार है उन में भी विशेषतया हिंसार्थ प्रयुक्त होने के कारण लोह के पदार्थों में शल्य शब्द प्रयुक्त होता है। लोहों में भी दुर्वारण होने से, सूक्ष्ममुख होने से तथा दूर से भी छोड़ने पर लक्ष्यवेधक होने से 'शल्य' शब्द से 'बाण' का ही अधिकतर ग्रहण होता है ॥ ६ ॥

विमर्शः—प्राचीनकाल में युद्ध के लिये बाणों का प्रयोग होता था तथा ये अत्यन्त तीक्ष्ण मुखवाले और कठिन होते थे एवं दूर से ही वेग के साथ आकर कवचादि को छेदकर शरीर में प्रविष्ट हो के पीड़ा करते थे इस तरह शल्यशास्त्र का उदय प्रथम इन बाणों को निकालने लिये हुआ था अतः सम्पूर्ण 'शस्त्रचिकित्सा' का शल्यचिकित्सा या शल्यतन्त्र नाम पड़ा।

स द्विविधः कर्णी, श्लक्ष्णश्च। प्रायेण विविधवृक्षपत्रपुष्पफलतुल्याकृतयो व्याख्याता व्यालमृगपक्षिवक्त्रसदृशाश्च ॥ ७ ॥

यह बाण दो प्रकार का होता है। प्रथम कर्णयुक्त और द्वितीय कर्णरहित। ये बाण प्रायः अनेक प्रकार के वृक्ष, पत्र, पुष्प और फलों के आकार के समान तथा हिंसक सर्प, मृग पक्षियों के मुख के समान आकृति वाले होते हैं ॥ ७ ॥

विमर्शः—जिसके पीछे कुछ लगा हो अर्थात् बडिश के समान कांटों वाले हों ये कर्णी तथा जो बिलकुल सीधा हो वह श्लक्ष्ण होता है। कुछ पीपल के पत्ते के समान चौड़ी और चपटी नोक वाले, कुछ कनेर के पत्र के समान लम्बी तथा चपटी नोक वाले, कुछ मालतीकलिका के सदृश गोल नोक वाले, कुछ एलायची के समान तिधारी नोक युक्त तथा कुछ सिंहसर्पादि के मुख के समान नोक वाले होते थे।

सर्वशल्यानान्तु महतामणूनां वा पञ्चविधो गतिविशेष ऊर्ध्वमधोऽर्वाचीनस्तिर्यगृजुरिति ॥ ८ ॥

बड़े या छोटे सर्व प्रकार के शल्यों की पांच प्रकार की गति होती है जैसे ऊपर, नीचे, विपर्यस्त, तिर्यक् और सरल ॥८॥

तानि वेगक्षयात् प्रतिघाताद्वा त्वगादिषु व्रणवस्तुष्ववतिष्ठन्ते। धमनीस्रोतोऽस्थिविवरपेशीप्रभृतिषु वा शरीरप्रदेशेषु ॥ ९ ॥

ये शल्य वेगक्षय होने से, प्रतिघात से त्वचा आदि व्रण वस्तुओं में किंवा धमनी, स्रोतस, अस्थिविवर और मांसपेशी आदि शरीर के प्रदेशों में अवस्थित हो जाते हैं ॥ ९ ॥

तत्र शल्यलक्षणमुच्यमानमुपधारय। तत्त द्विविधं-सामान्यं वैशेषिकञ्च। श्यावं पिडकाऽऽचितं शोफवेदनावन्तं मुहुर्मुहुः शोणितास्राविणं बुद्बुदवदुन्नतं मृदुमांसञ्च व्रणं जानीयात् सशल्योऽयमिति। सामान्यमेतल्लक्षणमुक्तम् ॥ १० ॥

उन स्थानों में स्थित होने पर जो शल्य के लक्षण होते हैं उन्हें कहता हूं श्रवण करो। वह लक्षण दो प्रकार का है, एक सामान्य तथा दूसरा विशेष। यदि व्रण श्यामवर्ण का पिडकाओं से युक्त, शोफ और पीड़ा वाला, बार बार रक्तस्राव होता हो, बुलबुले उठते हों और मुलायम मांस हो ऐसे व्रण को शल्ययुक्त समझना चाहिये। यह सामान्य लक्षण कहा है ॥ १० ॥

वैशेषिकन्तु—त्वग्गते विवर्णः शोफो भवत्यायतः कठिनश्च। मांसगते शोफाभिवृद्धिः शल्यमार्गानुपसंरोहः पीडनासहिष्णुता चोषपाकौ च। पेश्यन्तरस्थेऽप्येतदेव चोपशोफवर्जम्। सिरागते सिराऽऽध्मानं सिराशूलं सिराशोफश्च। स्नायुगते स्नायुजालोत्क्षेपणं संरम्भश्चोग्रा रुक् च। स्रोतोगते स्रोतसां स्वकर्मगुणहानिः ॥ ११ ॥

विशेष लक्षणों में त्वचागत शल्य होने पर त्वचा का रंग बदल जाता है तथा वहां विस्तृत और कठिन शोथ होता है। मांसगत शल्य होने पर शोफ की अधिक वृद्धि, शल्य के मार्ग का रोपण नहीं होना, पीड़न करने से असह्यता (Tenderness) तथा वहां चोष ( दाह ) और पाक होता है। पेशी में शल्य होने पर भी चोष तथा शोफ के विना उक्त लक्षण ही होते हैं। सिरागत शल्य होने पर सिराओं का रक्तावरोध होना, फूलना, सिराओं में वेदना और सिराशोफ ( Phlebitis ) ये लक्षण होते हैं। स्नायुगत शल्य होने पर स्नायुओं का संकोच, तीव्र शोथ और भयङ्कर पीड़ा ये लक्षण होते हैं। स्रोतोगत शल्य होने पर उनके कार्य का नाश यह लक्षण होता है ॥११॥

धमनीस्थे सफेनं रक्तमीरयन्ननिलः सशब्दो निर्गच्छत्यङ्गमर्दः पिपासा हृल्लासश्च। अस्थिगते विविधवेदनाप्रादुर्भावः शोफश्च। अस्थिविवरगतेऽस्थिपूर्णताऽस्थितोदः संहर्षो बलवांश्च। सन्धिगतेऽस्थिवच्चेष्टोपरमश्च कोष्ठगत आटोपानाहौ मूत्रपुरीषाहारदर्शनञ्च व्रणमुखात्। मर्मगते मर्मविद्धवच्चेष्टते। सूक्ष्मगतिषु शल्येष्वेतान्येव लक्षणान्यस्पष्टानि भवन्ति ॥ १२ ॥

धमनीगत शल्य होने पर फेनवाले रक्त को बाहर निकालता हुआ वायु शब्द करता हुआ निकलता है तथा अङ्गमर्द, पिपासा और जी मिचलाना ये लक्षण होते हैं। अस्थिगत शल्य होने पर अनेक प्रकार की पीड़ाओं का होना तथा शोफ ये लक्षण होते हैं। अस्थिविवरगत शल्य होने पर उसका भर जाना, उसमें सूई चुभोने की सी पीड़ा होना तथा बलवान् संहर्ष ( संघट्टन या बेचैनी ) ये लक्षण होते हैं। सन्धिगत शल्य होने पर अस्थिगत शल्य के समान लक्षण होते हैं तथा उनकी चेष्टाओं का नाश हो जाता है। कोष्ठगत शल्य होने पर आटोप ( गुड़गुड़ शब्द ), आफरा होता है तथा व्रण के मुख से मूत्र, मल और आहार आता है। मर्मगत शल्य होने पर मर्मविद्ध के समान चेष्टा करता है। सूक्ष्मगति वाले शल्यों में भी ये ही लक्षण अस्पष्टरूप में उत्पन्न होते हैं ॥

महान्त्यल्पानि वा शुद्धदेहानामनुलोमसन्निविष्टानि रोहन्ति, विशेषतः कण्ठस्रोतःसिरात्वक्पेश्यस्थिविवरेषु। दोषप्रकोपव्यायामाभिघाताजीर्णेभ्यः प्रचलितानि पुनर्बाधन्ते ॥ १३ ॥

शुद्ध शरीर वाले मनुष्यों में रोगों के अनुकूल प्रविष्ट हुये छोटे या बड़े सर्व प्रकार के शल्य तथा विशेष कर कण्ठ, स्रोतस, सिरा, त्वक्, पेशी और अस्थिविवरगत शल्यों के व्रण रोहित हो (भर) जाते हैं किन्तु दोषों का प्रकोप, व्यायाम, अभिघात और अजीर्ण से चलायमान होकर शरीर को फिर बाधा पहुंचाते हैं॥ १३॥

तत्र, त्वक्प्रनष्टे स्निग्धस्विन्नायां मृन्माषयवगोधूमगोमयमृदितायां त्वचि यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्। स्त्यानघृतमृघन्दनकल्कैर्वा प्रदिग्धायां शल्योष्मणाऽऽशु विसरति घृतमुपशुष्यति वा लेपो यत्र तत्र शल्यं विजानीयात्। मांसप्रनष्टे स्नेहस्वेदादिभिः क्रियाविशेषैरविरुद्धैरातुरमुपपादयेत्, कर्शितस्य तु शिथिलीभूतमनवबद्धं क्षुभ्यमाणं यत्र संरम्भं वेदनां वा जनयति तत्र शल्यं विजानीयात्। कोष्ठास्थिसन्धिपेशीविवरेष्ववस्थितमेवमेव परीक्षेत, सिराधमनीस्रोतःस्नायुप्रनष्टे खण्डचक्रसंयुक्ते याने व्याधितमारोप्याशु विषमेऽध्वनि यायाद् यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्। अस्थिप्रनष्टे स्नेहस्वेदोपपन्नान्यस्थीनि बन्धनपीडनाभ्यां भृशमुपाचरेद्यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्। सन्धिप्रनष्टे स्नेहस्वेदोपपन्नान् सन्धीन् प्रसरणाकुञ्चनबन्धनपीडनैर्भृशमुपाचरेत्, यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्। मर्मप्रनष्टे त्वनन्यभावान्मर्मणामुक्तं परीक्षणं भवति॥ १४॥

त्वचा में शल्य छिपा हुआ हो तो उसको तैल से स्निग्ध तथा स्वेदन से स्विन्न करके मिट्टी, उड़दी, जौ, गेहूं और गोबर इनमें से किसी एक के द्वारा रगड़ने पर त्वचा के उस स्थान में संरम्भ (शोथ या सुर्खी या सुरसुराहट) और पीड़ा प्रतीत हो तो वहां शल्य है ऐसा जानो। अथवा जमा हुआ घी, मिट्टी और चन्दन का लेप करने से यदि शल्य हो तो उसकी गरमी से शीघ्र ही वह घृत फैलता है तथा लेप सूख जाता है। मांस में शल्य के छिप जाने पर स्नेहन, स्वेदन आदि अविरुद्ध विशेष क्रियाओं द्वारा रोगी की चिकित्सा करनी चाहिये। दुबले पतले मनुष्य का ढीला, अपने स्थानसे मुक्त तथा क्षुभित किया हुआ शल्य जहां पर भी लालिमा, शोथ और पीड़ा उत्पन्न करता हो वहां ही उसे स्थित समझना चाहिये। कोष्ठ, अस्थिविवर, सन्धिविवर और पेशी विवर में प्रनष्ट शल्य की भी इसी प्रकार परीक्षा कर स्थान निश्चित करें। सिरा, धमनी, स्रोतस और स्नायुओं में शल्य गुप्त हो तो टूटे हुये पहिये की गाड़ी में रोगी को बिठा कर विषम (टेढे मेढे) मार्ग से चलाने से जहां पर संरम्भ (सुर्खी, शोथ) और वेदना प्रतीत हो वहीं शल्य है ऐसा जानो। अस्थि के अन्दर शल्य के गुप्त होने पर स्नेहन तथा स्वेदन से युक्त सन्धियों का बन्धन तथा पीडन से अत्यन्त उपचार करे तथा ऐसा करने से जहां संरम्भ और वेदना हो वहीं शल्य की स्थिति जानो। सन्धि में शल्य के गुप्त होने पर प्रथम सन्धियों पर स्नेहन और स्वेदन करके फिर उन्हें प्रसारण, आकुञ्चन, बन्धन और पीडन आदि क्रियाओं से उनका उपचार करना चाहिये। ऐसा करने से जहां भी संरम्भ तथा वेदना हो वहीं शल्य समझना चाहिये। मर्मस्थान में शल्य गुप्त होने पर सिरा, मांस आदि स्थानों से अतिरिक्त मर्म न होने के कारण उपर्युक्त सिरामांसादि स्थानगत शल्य परीक्षा विधियों से ही मर्मगत शल्य के अस्तित्व का पता लगा लेना चाहिये॥ १४॥

सामान्यलक्षणमपि च हस्तिस्कन्धाश्वपृष्ठपर्वतद्रुमारोहणधनुर्व्यायामद्रुतयाननियुद्धाध्वगमनलङ्घनप्रतरणप्लवनव्यायामैर्जृम्भोद्गारकासक्षवथुष्ठीवनहसनप्राणायामैर्वातमूत्रपुरीषशुक्रोत्सर्गैर्वा यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्॥ १५॥

गुप्त शल्य के सामान्य विज्ञानोपाय—जैसे हाथी के कन्धे पर बैठने से, घोड़े की पीठ पर बैठने से तथा पहाड़ और पेड़ों पर चढ़ने से, धनुष के तानने, व्यायाम करने, शीघ्र चलने, बाहुयुद्ध, मार्ग में चलने, खड्डे को लांघने, नदी को तैरने, ऊंचे कूदने और व्यायाम करने से तथा जमुहाई, डकार, कास, छींक, ष्ठीवन, हसने और प्राणायाम करने से एवं वात, मूत्र और मल के उत्सर्ग करने से जहां पर सुर्खी, शोथ अथवा पीड़ा होती हो वहीं ही शल्य है ऐसा जानना चाहिये॥ १५॥

विमर्शः—संक्षेपेण प्रनष्टशल्यलक्षणम्—सामान्येन सशल्यन्तु क्षोभिण्या क्रियया सरुक्। दृष्टं पृथु चतुष्कोणं त्रिपुटञ्च समासतः। अदृश्यशल्यसंस्थानव्रणाकृत्या विभावयेत्॥ (वाग्भट)

भवन्ति चात्र—

यस्मिंस्तोदादयो देशे सुप्तता गुरुताऽपि च।
घट्टते बहुशो यत्र स्रूयते रुचतेऽपि च॥ १६॥
आतुरश्चापि यं देशमभीक्ष्णं परिरक्षति।
संवाह्यमानो बहुशस्तत्र शल्यं विनिर्दिशेत्॥ १७॥

शरीर के जिस अङ्ग-प्रत्यङ्ग में सुई चुभोने की भी पीड़ा, सुप्तता, गुरुता प्रतीत हो तथा घर्षण करने से स्राव निकलता हो तथा अधिक पीड़ा प्रतीत हो तथा रोगी जिस स्थान की निरन्तर अधिक रक्षा करता हो एवं जहाँ बार बार संवाह्यमान अर्थात् दबाता हो वहीं शल्य समझना चाहिये॥१६-१७॥

अल्पाबाधमशूनञ्च नीरुजं निरुपद्रवम्।
प्रसन्नं मृदुपर्यन्तं निराबाधमनुन्नतम्॥ १८॥
एषण्या सर्वतो दृष्ट्वा यथामार्गं चिकित्सकः।
प्रसाराकुञ्चनान्नूनं निःशल्यमिति निर्दिशेत्॥ १९॥

जहां पर पीड़ा कम हो, शोथ न हो, रुजा न हो, किसी प्रकार का उपद्रव न हो, देखने में रोगी अथवा वह स्थान प्रसन्न या निर्मल दीखता हो, जिसके पर्यन्त (किनारे) मुलायम हो, निश्चल हो, ऊंचा उठा हुआ प्रतीत न हो, ऐसे

व्रण को उसके मार्ग के अनुसार एषणी ( Probe ) से भली-भांति देखकर तथा उस अङ्ग का प्रसार और सङ्कोच करके भली प्रकार परीक्षा करके शल्य रहित है ऐसा निर्देश या निदान करे ॥ १८-१९ ॥

विमर्शः—आजकल X-Ray के द्वारा बाह्यप्रविष्टशल्य ( Foreign body ) का पता लगा लेते हैं ।

अस्थ्यात्मकं भज्यते तु शल्यमन्तश्च शीर्यते ।
प्रायो निर्भुज्यते शार्ङ्गमायसञ्चेति निश्चयः ॥ २० ॥

अस्थिरूप शल्य भीतर ही भीतर दो तीन मार्गों में टूट जाता है तथा कणशः फूट जाता है तथा शृङ्ग और लौह का शल्य प्रायः टेढ़ा हो जाता है यह निश्चित है ॥ २० ॥

वार्क्षवैणवतार्णानि निर्ह्रियन्ते तु नो यदि ।
पचन्ति रक्तं मांसञ्च क्षिप्रमेतानि देहिनाम् ॥ २१ ॥

वृक्ष, बांस और तृण के शल्य शरीर के भीतर घुसने पर यदि उन्हें न निकाला जाय तो वे शीघ्र ही रक्त और मांस को पका देते हैं ॥ २१ ॥

कानकं राजतं ताम्रं रैतिकं त्रपुसीसकम् ।
चिरस्थानाद्विलीयन्ते पित्ततेजःप्रतापनात् ॥ २२ ॥
स्वभावशीता मृदवो ये चान्येऽपीदृशा मताः ।
द्रवीभूताः शरीरेऽस्मिन्नेकत्वं यान्ति धातुभिः ॥२३॥

इसी तरह सुवर्ण, चांदी, ताम्बा, पित्तल, रांगा और सीसा इनके शल्य शरीर में अधिक समय तक पड़े रह जांय तो वे शरीरस्थ पित्त के तेज से तप या गलकर वहीं विलीन हो जाते हैं । इसी प्रकार स्वभाव से जो सौम्य और मृदु अन्य भी कोई ऐसे ही शल्य हों और वे अधिक समय तक शरीर ही में रह जांय तो वे भी पित्त की गरमी से पिघल कर शरीर की रसरक्तादि धातुओं के साथ एकरूपता को प्राप्त हो जाते हैं ॥

विषाणदन्तकेशास्थिवेणुदारूपलानि तु ।
शल्यानि न विशीर्यन्ते शरीरे मृन्मयानि च ॥२४॥

सींग, दांत, केश, अस्थि, बांस, लकड़ी, पत्थर और मिट्टी के शल्य शरीर में अधिक समय तक रहने पर भी क्षुण्ण होकर नष्ट नहीं होते हैं ॥ २४ ॥

द्विविधं पञ्चगतिमत्त्वगादिव्रणवस्तुषु ।
विश्लिष्टं वेत्ति यः शल्यं स राज्ञः कर्तुमर्हति ॥ २५ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने प्रनष्टशल्यविज्ञानीयो नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

---

जो चिकित्सक कर्णी और श्लक्ष्ण ऐसे द्विविध शल्य को जानता हो तथा ऊर्ध्वाधोभेद से उनकी पांच प्रकार की गतियों को जानता हो तथा त्वगादि व्रणवस्तुओं में उनकी विविध प्रकार की गुप्त या स्पष्ट स्थिति को जानता हो वही राजा का चिकित्सक बनने योग्य है ॥ २५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने प्रनष्टशल्यविज्ञानीयो नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

---

## सप्तविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातः शल्यापनयनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर शल्यापनयनीय अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

शल्यं द्विविधम्-अवबद्धमनवबद्धञ्च ॥ ३ ॥

शल्य के दो भेद होते हैं । एक अवबद्ध अर्थात् धातुओं में संसक्त या गड़ा हुआ तथा दूसरा अनवबद्ध या शिथिल ॥ ३ ॥

तत्र समासेनानवबद्धशल्योद्धरणार्थं पञ्चदश हेतून् वक्ष्यामः । तद्यथा—स्वभावः, पाचनं, भेदनं, दारणं, पीडनं, प्रमार्जनं, निर्ध्मापनं, वमनं, विरेचनं, प्रक्षालनं, प्रतिमर्शः, प्रवाहणम्, आचूषणम्, अयस्कान्तः, हर्षश्चेति ॥ ४ ॥

उनमें से अनवबद्ध शल्य को निकालने के लिये संक्षेप से पन्द्रह उपाय बताते हैं जैसे स्वभाव, पाचन, भेदन, दारण, पीडन, प्रमार्जन ( वस्त्रादि से पोंछना ), नस्यादि से निर्ध्मापन, वमन, विरेचन, प्रक्षालन, प्रतिमर्श, प्रवाहण, आचूषण, अयस्कान्त तथा हर्ष ॥ ४ ॥

विमर्श —Load stone ) से आकर्षण कार्य होता है ।

तत्र, अश्रुक्षवथूद्गारकासमूत्रपुरीषानिलैः स्वभावबलप्रवृत्तैर्नयनादिभ्यः पतति । मांसावगाढं शल्यमविदह्यमानं पाचयित्वा प्रकोपात् तस्य पूयशोणितवेगाद् गौरवाद् वा पतति । पक्वमभिद्यमानं भेदयेद्दारयेद् वा । भिन्नमनिरस्यमानं पीडनीयैः पीडयेत् पाणिभिर्वा । अणून्यक्षशल्यानि परिषेचनाध्मापनैर्वालवस्त्रपाणिभिः प्रमार्जयेत् । आहारशेषपरश्लेष्महीनाणुशल्यानि श्वसनोत्कासनप्रधमनैर्निर्धमेत् । अन्नशल्यानि वमनाङ्गुलिप्रतिमर्शप्रभृतिभिः । विरेचनैः पक्वाशयगतानि । व्रणदोषाशयगतानि प्रक्षालनैः । वातमूत्रपुरीषगर्भसङ्गेषु प्रवाहणमुक्तम् । मारुतोदकस्तविषरुधिरदुष्टस्तन्येष्वाचूषणमास्येन विषाणैर्वा । अनुलोममनवबद्धमकर्णमनल्पव्रणमुखमयस्कान्तेन । हृदयस्थितमनेककारणोत्पन्नं शोकशल्यं हर्षेणेति ॥ ५ ॥

इनमें से आंसू बहाना, छींके लेना, डकारें आना, खांसना तथा मल, मूत्र और वायु का निकलना ऐसे इन स्वाभाविक रूप से प्रवृत्त उपायों द्वारा नेत्रादि समस्त शरीर के स्थानों से शल्य बाहर आ गिरता है । मांस में गहरा स्थित शल्य यदि स्वयं न पकता हो तो उसे ओषधियों के लेपादि से पकाना चाहिये । पकने से वह पूय और रक्त के वेग के साथ अथवा स्वयं के भारीपन से बाहर निकल आता है । पकने पर भी यदि नहीं फूटता हो तो उसे शस्त्र द्वारा भेदन करना चाहिये अथवा उष्ण ओषधियों के लेप से विदारण करना चाहिये । भिन्न होने पर भी जो शल्य या पूय बाहर नहीं आता हो तो

उसे पीड़नीय द्रव्यों के लेप से अथवा हस्त से दबा कर बाहर निकालना चाहिये। इन्द्रियों के सूक्ष्म शल्यों को परिषेचन, या आध्मापन से अथवा बाल, कपड़ा या हाथ से पोंछ कर निकाल देने चाहिये। भोजन के समय असावधानीवश बोलने या हंसने से नासा या श्वास मार्ग में गये हुये आहार को तथा खांसने पर भी पूरे रूप से न निकल कर बचे हुये श्लेष्मा को तथा हीन (छोटे) और अणु (अतिसूक्ष्म) शल्यों को श्वसनासे जोर से खांसने से और प्रधमन द्वारा बाहर निकालना चाहिये। अन्न के शल्यों को वमन द्वारा या अङ्गुलि को जीभ-तालु पर घिस कर निकालना चाहिये। पक्वाशयगत शल्यों को विरेचन औषध देकर निकाल देना चाहिये। व्रण तथा दोषों के आशयों (स्थानों) में प्रविष्ट शल्यों को प्रक्षालन द्वारा निकालना चाहिये। वात, मूत्र, मल और गर्भ के रुक जाने पर प्रवाहण द्वारा उन्हें बाहर निकाल देने चाहिये। वायु, पानी, विषयुक्त रक्त, दूषित दुग्ध को मुख अथवा विषाण (सींग) से आचूषण करके निकाले। अनुलोम, शिथिल, कर्णहीन (श्लक्ष्ण) तथा चौड़े मुख के व्रण में स्थित हुये शल्य को अयस्कान्त द्वारा निकालना चाहिये। अनेक कारणों से उत्पन्न तथा हृदय में स्थित शोक रूपी शल्य को हर्ष द्वारा दूर करना चाहिये॥ ५॥

सर्वशल्यानान्तु महतामणूनां वा द्वावेवाहरणहेतू भवतः। प्रतिलोमोऽनुलोमश्च। तत्र प्रतिलोममर्वाचीनमानयेत्, अनुलोमं पराचीनम्।

उत्तुण्डितं छित्त्वा निर्घातयेच्छेदनीयमुखम्। छेदनीयमुखान्यपि कुक्षिवक्षःकक्षावङ्क्षणपर्शुकान्तरपतितानि च हस्तशक्यं यथामार्गेण हस्तेनैवापहर्त्तुं यतेत। हस्तेनापहर्त्तुमशक्यं विशस्य शल्यं यन्त्रेणापहरेत्॥

बड़े या छोटे सभी प्रकार के शल्यों को निकालने के लिये दो ही उपाय होते हैं। एक प्रतिलोमविधि तथा दूसरी अनुलोमविधि। जो शल्य अर्वाचीन अर्थात् शरीर के अन्दर दूर तक नहीं गया हो उसे प्रतिलोम करके अर्थात् उसी प्रवेश मार्ग से निकाले तथा पराचीन (शरीर में दूर तक प्रविष्ट) शल्य को अनुलोम करके अर्थात् प्रवेशमार्ग से न निकाल कर दूसरी ओर नया मार्ग करके निकालना चाहिये। अथवा जिस दिशा से शरीर में शल्य प्रविष्ट हुआ हो उसी दिशा में आगे बढ़ाकर निकालना चाहिये। उत्तुण्डित अर्थात् दृश्यमान मुखवाले या उद्गत कण्टकाचित (ऊंचे कांटों से व्याप्त) मुख वाले शल्य को निकालने के लिये दूसरी ओर छेदन करके हाथ से इधर उधर हिलाकर अनुलोम या प्रतिलोम मार्ग से निकालना चाहिये। कुक्षि, वक्ष, कक्षा, वंक्षण और पर्शुकान्तर (Intercostal Space) प्रदेश में फँसे हुये तीक्ष्णधारामुख वाले शल्य को जो कि हाथ से निकल सके उन्हें उसी मार्ग से हाथ से ही प्रतिलोम निकालने का प्रयत्न करना चाहिये किन्तु जिनको हाथ से निकालना शक्य नहीं हो तो उस शल्य को प्रथम शस्त्र से काट कर पश्चात् यन्त्र से पकड़कर निकालना चाहिये॥ ६॥

भवति चात्र—

शीतलेन जलेनैनं मूर्च्छन्तमवसेचयेत्।
संरक्षेदस्य मर्माणि मुहुराश्वासयेच्च तम्॥ ७॥

शल्य निकालते समय मूर्च्छित होते हुये मनुष्य को शीतल जल से सिञ्चित करना चाहिये तथा हृद्य औषधियों से इसके हृदय, मस्तिष्कादि मर्म स्थानों की रक्षा करे एवं बार बार उसे हर्षजनक बातों से आश्वासन देते रहना चाहिये॥

ततः शल्यमुद्धृत्य निर्लोहितं व्रणं कृत्वा स्वेदार्हमग्निघृतप्रभृतिभिः संस्वेद्य विदह्य प्रदिह्य सर्पिर्मधुभ्यां बद्ध्वाऽऽचारिकमुपदिशेत्॥ ८॥

इसके अनन्तर हस्त या यन्त्र से शल्य को निकाल कर व्रण के रक्त को पिचु-प्रोतादि से साफ कर स्वेदन के योग्य व्रण को अग्नि-घृतादि से स्वेदित कर अग्नि से जलाने योग्य को जलाकर फिर मधु और घृत का लेप कर पट्टबन्धन करके व्रणितोपासनीयोक्त आहार विहार का उपदेश करना चाहिये॥८॥

विमर्शः—स्वेद्यव्रणाः—अग्निकृत्या व्रणा ये तु तेष्वग्निमवचारयेत्। स्वेदयेत् सक्तुपिण्डीभिः स्वेद्यकृत्यान् समन्ततः॥ (भोज)।

सिरास्नायुविलग्नं शलाकादिभिर्विमोच्यापनयेत्। श्वयथुग्रस्तवारङ्गं समवपीड्य श्वयथुं; दुर्बलवारङ्गं कुशादिभिर्बद्ध्वा॥ ९॥

सिरा और स्नायुओं में उलझे हुए शल्य को शलाका आदि से छुड़ाकर निकालना चाहिये। शोथ में फँसे हुये बाण को शोथयुक्त स्थान को दबाकर निकालना चाहिये। दुर्बल बाण को कुशादि से बांधकर निकालना चाहिये॥ ९॥

हृदयमभितो वर्त्तमानं शल्यं शीतजलादिभिरुद्वेजितस्यापहरेद् यथामार्गम्। दुरुपहरमन्यतोऽपबाध्यमानं पाटयित्वोद्धरेत्॥ १०॥

हृदय के चारों ओर वर्तमान शल्य को शीतल जल से उद्वेजित पुरुष को आश्वासित कर जिस मार्ग से वह घुसा हो उसी मार्ग से निकालना चाहिये। यदि वह यथामार्ग से न निकल सके तो अन्य स्थान में थोड़ा छेदन कर के निकालना चाहिये॥ १०॥

अस्थिविवरप्रविष्टमस्थिविदष्टं वाऽवगृह्य पादाभ्यां यन्त्रेणापहरेदशक्यमेवं वा बलवद्भिः सुपरिगृहीतस्य यन्त्रेण ग्राहयित्वा शल्यवारङ्गं प्रविभुज्य धनुर्गुणैर्बद्ध्वैकतश्चास्य पञ्चाङ्ग्यामुपसंयतस्याश्वस्य वक्त्रकविके बध्नीयात्। अथैनं कशया ताडयेद्यथोन्नामयन् शिरोवेगेन शल्यमुद्धरति। दृढां वा वृक्षशाखामवनम्य तस्यां पूर्ववद् बद्ध्वोद्धरेत्॥ ११॥

अस्थि के छिद्र में प्रविष्ट अथवा अस्थि में फँसे हुये शल्य को यन्त्र से पकड़ कर तथा शल्ययुक्त स्थान के दोनों ओर पांव लगाकर खींचना चाहिये। अथवा इस प्रकार से यदि शल्य न निकल सके तो बलवान् मनुष्यों द्वारा रोगी को भली प्रकार नियन्त्रित करके उसके शल्य के वारङ्ग (हत्थे) को

यन्त्र के द्वारा पकड़ कर टेढा करके एक तरफ से धनुर्गुण से बांध देवे तथा शल्य के दूसरे भाग को पञ्चाङ्गी बन्ध में बद्ध किये घोडे के मुख में लगाम लगा कर उसमें बांध देना चाहिये। अब घोड़े को कशा (चाबुक) से ताडित करे जिससे वह सिर को झटके से ऊंचा करता हुआ शल्य को निकाले अथवा पहले की तरह एक तरफ धनुष की डोरी से बन्धे हुये शल्य वारङ्ग को घोडे के बजाय वृक्ष की मजबूत शाखा को नामित कर शल्य का दूसरा किनारा इससे बांधकर छोड़ देवें। इस तरह छोड़ने पर वह शाखा ऊंची उठेगी जिस से शल्य बाहर निकल आवेगा ॥ ११ ॥

विमर्श—पञ्चाङ्गी-घोड़े के चारों पांव तथा मुख कस कर बांधने को पञ्चाङ्गी बन्ध कहते हैं। सुसंयतस्य सुष्ठु शोभनं कृत्वा बद्धस्य। कथं सुसंयतस्य? पञ्चाङ्ग्या। पञ्चानामङ्गानां चतुर्णां पादानां मुखसनाहितानां समाहारः पञ्चाङ्गीबन्धविशेषः। (डल्हण) कुछ टीकाकारों ने पञ्चाङ्गयाऽसुसंयतस्य का सम्बन्ध मनुष्य के साथ किया है तथा पञ्चाङ्गी से सारयुक्त वृक्ष ग्रहण किया है। स्वर्णनकुसुम मूल फलनेकस्य शाखिनः। मकन्त मिलित चेतत्र पञ्चाङ्गमिति सञ्ज्ञितम् ॥

अदेशोत्तुण्डितमष्ठीलाश्ममुद्गराणामन्यतमस्य प्रहारेण निचाल्य यथामार्गमेव यन्त्रेण ॥ १२ ॥

कुक्षि आदि अच्छेदनीय स्थान में प्रविष्ट हुए उत्तुण्डित शल्य को अष्ठीला, पत्थर और मुद्गर इनमें से किसी एक के प्रहार से शल्य को विचलित कर यन्त्र से पकड़ कर प्रवेशमार्ग से ही निकालना चाहिये ॥ १२ ॥

यन्त्रेण निर्मृदितकर्णानि कर्णवन्त्यनाबाधकरदेशोत्तुण्डितानि पुरस्तादेव ॥ १३ ॥

कर्णी शल्य को जो कि पीडाकर (मर्म) प्रदेश में स्थित न हो तो प्रथम यन्त्र द्वारा उसके कर्ण को सङ्कुचित करके प्रविष्ट मार्ग से ही निकालना चाहिये ॥ १३ ॥

जातुषे कण्ठासक्ते कण्ठे नाडीं प्रवेश्याग्नितप्तां शलाकां तयाऽवगृह्य शीताभिरद्भिः परिषिच्य स्थिरीभूतामुद्धरेत्। अजातुषं जतुमधूच्छिष्टप्रलिप्तया शलाकया पूर्वकल्पेनेत्येके ॥ १४ ॥

कण्ठ में लाख के शल्य के फंस जाने पर प्रथम कण्ठ में एक नलिका डाले तथा उसमें अग्नितप्त शलाका प्रविष्ट कर उस से शल्य द्रुत होकर उसी में लग जायगा फिर शीतल जल से उस नाली स्थित शलाका को सिञ्चित कर स्थिरीभूत लाक्षाशल्य को निकाल लेना चाहिये। किन्तु जो शल्य लाक्षा के सिवाय अन्य वस्तु का हो उसे लाख और मोम से लिप्त शलाका द्वारा पूर्वविधि के अनुसार ही निकाले ऐसा कई आचार्यों का मत है ॥ १४ ॥

विमर्श—प्रायः छोटे बच्चे कभी लाख के टुकड़े या अन्य घन वस्तु खा लेते हैं। वह वस्तु कण्ठ (अन्ननलिका=Oesophagus) में फंस जाती है।

अस्थिशल्यमन्यद्वा तिर्यक्कण्ठासक्तमवेक्ष्य केशोण्डुकं दृढैकसूत्रबद्धं द्रवभक्तोपहितं पाययेदाकण्ठात्; पूर्णकोष्ठं च वामयेत्। वमतश्च शल्यैकदेशसक्तं ज्ञात्वा सूत्रं सहसा त्वाक्षिपेत्; मृदुना वा दन्तधावनकूर्चेनापहरेत् प्रणुदेद्वाऽन्तः। क्षतकण्ठाय च मधुसर्पिषी लेढुं प्रयच्छेत्त्रिफलाचूर्णं वा मधुशर्कराविमिश्रम् ॥ १५ ॥

अस्थि का टुकड़ा या अन्य कोई वस्तु कण्ठ में तिरछी अटक जाय तो उसे निकालने के लिये घोडे के बालों की बनी गुच्छी (केशोण्डुक=Probang) के एक तरफ मजबूत डोरा बांध कर रोगी को गले तक द्रव भोजन के साथ निगला देनी चाहिये तथा उदर के पूरा भर जाने पर रोगी को वमन करा देना चाहिये वमन करने से शल्य का एक प्रदेश उस बाल-गुच्छी में फंसा जान कर उस डोरे को जोर से सहसा बाहर खींचना चाहिये। ऐसा करने से शल्य बाहर आ जायगा। अथवा दन्तधावन की मुलायम कूर्ची से उस शल्य को अटका कर निकालने या बाहर न निकल सके तो भीतर की ओर धकेल देवे जिससे वह आमाशयादि में चला जा कर अन्त में मलमार्ग से मल के साथ निकल जायगा। इस तरह की क्रिया से कण्ठ में क्षत हो जाय तो शहद और घृत चाटने को देवे अथवा शहद और शर्करा के साथ त्रिफला चूर्ण चाटने को देना चाहिये ॥ १५ ॥

उदकपूर्णोदरमवाक्शिरसमवपीडयेद्धुनीयाद्वामयेद्वा भस्मराशौ वा निखनेदामुखात् ॥ १६ ॥

नदी, तालाब, या कुए में गिरने से पेट में पानी भरे हुये मनुष्य की टांगों को पकड़ कर लटका के सिर नीचा कर के पेट पर दबावे, उसे इधर उधर जोर से हिलावे अथवा वमन करा देवे अथवा एक गड्ढा खोदकर उस में राख भर के उस रोगी को मुख तक दबा कर रखे ॥ १६ ॥

विमर्श—धुनीयात्—चाक पर लिटा के भी घुमाते हैं। 'उदकपूर्णस्य चक्रारोपणेनोदकनिःसारः कार्यः इति (डल्हण) जलमग्नमूर्च्छित की चिकित्सा में प्रथम उस के छाती और गले के कपड़े हाथ से या चीर के हटा देवें फिर-पृथ्वी पर अधोमुख लिटा के कृत्रिमश्वास-कर्म (Artificial respiration) करना चाहिये। साथ में मुख को तथा बदन को पोंछे, गरम कम्बल आदि उस के पास पर रखें। पानी की गरम बोतलें उसके आस पास रखें। अमोनिया गैस सुंघावे। हृदय तथा श्वास केन्द्र की उत्तेजक ओषधियां जैसे Strychnin Camphor, Coramine आदि सूचिकाभरण रूप से देवें। होश में आने पर दुग्ध, चाय, काफी आदि गरम और हृद्य पेय देवें। प्रायः जलमग्न को न्यूमोनिया, श्वास, कासादि हो कर मरने की सम्भावना रहती है। 'मन्दया मन्दमायुष्मि-भिरद्भिराप्लावनवासश्वासरोगमन्द्रिदोषप्रच्यावयेत्. दुर्लभजलिका-रा मृत्युश्च तत्र यथास्थ कर्कन्धुविदुर्धः' (अ० स०)। धूमोपहत, तथा जलनिमग्न आदि प्राणावरोध (Asphyxia) करने वाले रोगों में कृत्रिम श्वासप्रक्रियाओं से बड़ा लाभ होता है। इस के लिये शेफरविधि (Schafers method), सिल्वेस्टर की विधि (Silvester's method) तथा लेबोर्डे की विधि (Labordes method) काम में आती हैं। प्रथमविधि सबसे उत्तम और आसान है। रोगी को अधोमुख कर भूमि पर लिटा देते हैं तथा वक्ष के निचले हिस्से को एक तकिये

पर रखते हैं। फिर एक मनुष्य उसकी पीठ पर सवार होकर जमीन पर घुटने टेक कर अपने दोनों हाथों को रोगी की पीठ की दोनों ओर की अन्तिम पसलियों पर रखता हुआ आगे को झुक कर अपने शरीर भार को अपने दोनों हाथों पर डालता हुआ रोगी की छाती को खूब दबाता है जिससे फेफड़े संकुचित हो जाते हैं। फिर वह अपने शरीर को पीछे की ओर पूर्वस्थिति में लौटालाता है जिससे छाती पर का दबाव हट जाने से फुफ्फुस विकसित होते हैं जिससे हवा बाहर को जाती है तथा विस्तार होने पर बाहर से भीतर को आती है। यह क्रिया प्रतिमिनट बारह से पन्द्रह बार करनी चाहिये। सिल्वेस्टर की विधि में रोगी को पीठ के बल लिटाते हैं तथा जिह्वा को डोरे, संदंश या अन्य प्रकार से आगे की ओर खिंची जाती है। दूसरा कार्यकर्ता उसके सिरहाने के पास जमीन पर घुटने टेक कर कुहनी से रोगी के दोनों बाहुओं को पकड़ कर धीरे धीरे रोगी के सिर के ऊपर की ओर ले जाता है तथा वहां दो सेकण्ड तक ठहरता है जिससे छाती चौड़ी होती है, फेफड़े फैलते हैं तथा वायु बाहर से भीतर जाती है तत्पश्चात् बाहुओं को वहां से सीधा करके छाती के दोनों ओर रखकर अपने पूरे बल से दबाता है जिससे फेफड़े संकुचित होकर भीतर गई वायु वापस बाहर आती है। इस क्रिया को १ मिनट में पन्द्रह बार करे। लबोर्डे विधि—इसमें रोगी की जिह्वा को रूमाल से पकड़ कर १ मिनट में पन्द्रह बार आगे को खींची जाती है जिससे मस्तिष्कगत श्वसन केन्द्र ( Respiratory centre ) उत्तेजित होता है। इस विधि को स्वतंत्र या अन्य विधि के साथ कर सकते हैं।

ग्रासशल्ये तु कण्ठासक्ते निःशङ्कमनवबुद्धं स्कन्धे मुष्टिनाऽभिहन्यात्; स्नेहं मद्यं पानीयं वा पाययेत्॥१७॥

ग्रासशल्य के कण्ठ में आसक्त होने पर निःशङ्क हो के सहसा रुग्ण के स्कन्ध पर मुष्टि प्रहार करे अथवा उसे स्नेह, मद्य या पानी पिलाना चाहिये ॥ १७ ॥

बाहुरज्जुलतापाशैः कण्ठपीडनाद्वायुः प्रकुपितः श्लेष्माणं कोपयित्वा स्रोतो निरुणद्धि लालास्रावं फेनागमनं संज्ञानाशं चापादयति। तमभ्यज्य संस्वेद्य शिरोविरेचनं तस्मै तीक्ष्णं दद्याद्रसञ्च वातघ्नं विदध्यादिति॥

हस्त, रज्जु, लता अथवा डोरी आदि की फांस से कण्ठ को दबाने से वायु कुपित होकर श्लेष्मा को कुपित करके श्वास स्रोत को रोक देती है जिससे मुख से लालास्राव, फेन का आना और संज्ञानाश ( बेहोशी या मूर्च्छा ) उत्पन्न होती है। ऐसे रोगी को अभ्यङ्ग कराके स्वेदित कर तीक्ष्ण शिरोविरेचन देवे तथा वातनाशक रस का पान कराना चाहिये ॥ १८ ॥

विमर्शः—बाहु पाश से कण्ठपीडन को Throttling, रज्जु या लतापाश से जो कण्ठपीडन करते हैं उसे Strangulation तथा रज्जु या लता का पाश लगाकर मनुष्य स्वयं अपने को टांग लेता है या दूसरे टांग देते हैं उसे Hanging कहते हैं। इन तीनों में बाहर से शुद्ध वायु भीतर नहीं जाती है तथा भीतर की अशुद्ध वायु बाहर नहीं निकलती है जिससे संज्ञानाशादि लक्षण उत्पन्न होते हैं। चिकित्सा—गले की फांस काटना, कृत्रिमश्वास तथा Oxygen सूंघने को देना चाहिये।

भवन्ति चात्र—

शल्याकृतिविशेषांश्च स्थानान्यावेद्य बुद्धिमान् ।
तथा यन्त्रपृथक्त्वं च सम्यक् शल्यमथाहरेत् ॥१९॥

शल्य की आकृति के विशेष भेद, शल्य के स्थान तथा यन्त्रों के भेद इन सभी का बुद्धिमान् वैद्य ठीक तरह से विचार करके शल्य का आहरण करे ॥ १९ ॥

कर्णवन्ति तु शल्यानि दुःखाहार्याणि यानि च ।
आददीत भिषक् तस्मात्तानि युक्त्या समाहितः ॥२०॥

जो शल्य कर्णी हों तथा जो कठिनता से निकालने योग्य हों उन्हें वैद्य युक्ति से सावधान होकर निकाले ॥ २० ॥

एतैरुपायैः शल्यं तु नैव निर्यात्यते यदि ।
मत्या निपुणया वैद्यो यन्त्रयोगैश्च निर्हरेत् ॥ २१ ॥

उपर्युक्त उपायों से शल्य नहीं निकल सके तो वैद्य अपनी निपुण, बुद्धि तथा यन्त्रों के द्वारा जैसे भी हो वैसे निकाले ॥

विमर्शः—शल्याहरणविधिः-हृदयं सिंहमुखाद्येस्तु गूढं कङ्कमुखादिभिः। निर्हरेत्तु शनैः शल्यं शास्त्रयुक्त्यपेक्षया॥ ( सुश्रुत )। अवाहरेत् करप्राप्यं करेणैवेतरत्पुनः। हृदयं सिंहाहिमकरवर्मिकर्कटकाननैः॥ अहृदयं व्रणसंस्थानाद् ग्रहीतुं शक्यते यतः। कङ्कभृङ्गाह्वकुररशरारीवायसाननैः॥ संदंशाभ्यां त्वगादिस्थं तालाभ्यां शुषिरं हरेत्। सुषिरस्थं तु नलकैः शेषं शेषैर्यथायथम्॥ (वाग्भट)। अहार्यं-शल्यं-नैवाहरेद्विशल्यघ्नं नष्टं वा निरुपद्रवम्। शल्यमुखावरुद्धो यावदन्तर्वायुस्तिष्ठति तावज्जीवति, उद्धृतमात्रे तु शल्ये मर्मस्थानाश्रितो वायुर्निष्क्रामति, तस्मात् सशल्यो जीवति, उद्धृतशल्यो म्रियते। ( सुश्रुत )।

शोथपाकौ रुजश्चोग्राः कुर्याच्छल्यमनिर्हृतम् ।
वैकल्यं मरणं चापि तस्माद् यत्नाद्विनिर्हरेत् ॥ २२ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शल्यापनयनीयो नाम सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥ २७ ॥

यदि शल्य को न निकाला जाय तो वह उस स्थान में शोथ, पाक, तीव्र वेदनाएं, विकलता तथा मृत्यु तक कर देता है इस लिये यत्नपूर्वक उसको निकालना चाहिये किन्तु विशल्यघ्न और निरुपद्रव नष्ट शल्य को नहीं निकाले ॥ २२ ॥

विमर्शः—वाग्भटोक्तकर्णशल्यानि—कीटे कर्णस्रोतःप्रविष्टे तोदो गौरवं भरभरायणञ्च भवति, स्पन्दमाने चाप्यधिकं वेदना। तत्र सलवणेनाम्बुना मधुकयुक्तेन मद्येन वा सुखोष्णेन पूरणम्। तोयपूर्णं कर्णं हस्तेनोन्मथितेन तैलाम्बुना पूरयेत्। पार्श्वावनतं वा कृत्वा हस्तेनाहन्याद्वाद्या वा चूषयेत्॥ ( अ० सं० )।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने शल्यापनयनीयो नाम सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥ २७ ॥

## अष्टाविंशतितमोऽध्यायः।

अथातो विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीय नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १–२ ॥

विमर्श—शब्द, स्पर्श, रूप तथा गन्ध जिन व्रणों का विकृत हो वे विपरीत तथा जिनका प्राकृत हो वे अविपरीत व्रण होते हैं उनका विचार यहां किया जाता है।

फलाग्निजलवृष्टीनां पुष्पधूमाम्बुदा यथा।
ख्यापयन्ति भविष्यत्त्वं तथा रिष्टानि पञ्चताम् ॥ ३ ॥

भविष्य में होने वाले फल, अग्नि और जलवर्षा का ज्ञान जैसे पुष्प, धूम और मेघों द्वारा होता है उसी प्रकार अरिष्ट लक्षण भविष्य में होने वाली मृत्यु के सूचक हैं ॥ ३ ॥

विमर्श—रिष्टपरिभाषा- नियतमरणाख्यापकं लिङ्गमरिष्टम्' (माधव)। रोगिणो मरणं यस्मादवश्यंभावि लक्ष्यते। तल्लक्षणमरिष्टं स्याद्रिष्टञ्चापि तदुच्यते ॥ (भावप्र०)। क्रियापथमतिक्रान्ता केवलं देहमाप्लुता। चिह्नं कुर्वन्ति यद्दोषास्तदरिष्टं निगद्यते ॥ क्षणेन हि प्रादुर्भवन्त्यरिष्टानि, अनिमित्तश्चारिष्टप्रादुर्भावः। (चरक)। रूपेन्द्रियस्वरच्छाया प्रतिच्छाया क्रियादिषु। अन्येष्वपि च भावेषु प्राकृतेष्वनिमित्ततः ॥ विकृतिर्या समासेन रिष्टं तदपि लक्षयेत् ॥ (वाग्भट)।

प्रथम रिष्ट के दो भेद हैं। (१) पुरुषमनाश्रित (जिनका सम्बन्ध रोगी से न हो) जैसे दूताधिकार, पथि औत्पातिक, आतुरकुले भावावस्था। (२) पुरुषसंश्रय, या आतुराश्रयरिष्ट, अर्थात् जिनका सम्बन्ध रोगी के साथ होता हो। पुरुषाश्रित अरिष्ट के भी दो भेद हैं। प्रथम स्थायिरिष्ट या रिष्ट, दूसरे अस्थायिरिष्ट या रिष्टाभास। 'केचित्तु तद् द्विधेत्याहुः स्थाय्यस्थायिविभेदतः' (वाग्भट)। स्थायिरिष्ट से निश्चित मृत्यु होती है तथा इनका हेत्वादि निमित्त अव्यक्त, अज्ञात और अदृष्ट होता है अतः इन्हें नियतारिष्ट या अनिमित्तारिष्ट भी कहते हैं। यथा, वारणीयं —ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥ (सुश्रुत)। कदाचिद् दैवयोगेन दृष्टरिष्टोऽपि जीवति। (योगर०)। अस्थायिरिष्ट ज्ञातनिमित्त तथा दोष बाहुल्य से पैदा होते हैं। इनका शमन हो सकता है। दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टाभासः समुद्भवेत्। तद्दोषाणां शमे शाम्येत्। (अ० सं०)।

तानि सौक्ष्म्यात् प्रमादाद्वा तथैवाशु व्यतिक्रमात्।
गृह्यन्ते नोद्गतान्यज्ञैर्मुमूर्षोर्न त्वसम्भवात् ॥ ४ ॥

मरने वाले पुरुष के शरीर में उत्पन्न हुये ये अरिष्ट सूक्ष्म होने से, वैद्य के प्रमाद (अज्ञान) से तथा शीघ्र ही इनमें व्यतिक्रम (उलट फेर) हो जाने से या रिष्ट होते ही रोगी की मृत्यु हो जाने से अज्ञ वैद्यों द्वारा नहीं जाने जा सकते हैं। असम्भव या उत्पन्न नहीं होने से नहीं जाने जाते हैं यह बात नहीं है ॥ ४ ॥

विमर्श—पूर्व श्लोकोक्त पुष्पफल के दृष्टान्त में कभी२ व्यभिचार हो सकता है किन्तु रिष्ट तथा मृत्यु में व्यभिचार कभी नहीं होता। अप्येवन्तु भवेत्पुष्पं फलनानुबन्धि यत्। फलञ्चापि भवेत्किञ्चिद्यस्य पुष्पं न पूर्वजम् ॥ नत्वरिष्टस्य जातस्य नाशोऽस्ति मरणादृते। मरणञ्चापि तन्नास्ति यन्नारिष्टपुरःसरम् ॥ (चरक)

ध्रुवन्तु मरणं रिष्टे ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः।
रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥ ५ ॥

रिष्ट के उत्पन्न होने पर मरण निश्चित है तथापि ऐसा कहा है कि रागद्वेषादि मानसदोषों से रहित ब्राह्मणों के द्वारा अथवा रसायन, तप और गायत्र्यादि जपने में परायण पुरुषों द्वारा यह मृत्यु निवारित हो सकती है ॥ ५ ॥

विमर्श—'किलशब्दोऽत्रागमार्थं सूचयति, एवं किल अन्ये प्रतिपादितमित्यर्थः (डल्हण)। रसायनलक्षणम्—यज्जराव्याधिविध्वंसि भेषजं तद्रसायनम्। यद् दुष्करं यद् दुरापं यद् दुर्गं यच्च दुस्तरम्। तत्सर्वं तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम्।

नक्षत्रपीडा बहुधा यथाकालं विपच्यते।
तथैवारिष्टपाकं च ब्रुवते बहवो जनाः ॥ ६ ॥

जिस प्रकार विशिष्ट नक्षत्र पर स्थित हुये ग्रहों की पीड़ा विशिष्ट काल पर फलवती होती है उसी प्रकार का अरिष्ट का फल भी विशिष्ट समय में होता है ऐसा बहुत से लोग कहते हैं ॥ ६ ॥

विमर्श—नक्षत्रग्रहफलम्—होराया नवमे सूर्ये सप्तमे च शनैश्चरे। एकादशे गुरुः शुक्रो मासमेकं न जीवति ॥ अशुभे लग्नसम्प्राप्ते षष्ठाष्टमे निशाकरे। शनैश्चरस्तु बन्धुस्थो द्विमासे मृत्युमृच्छति ॥

असिद्धिमाप्नुयाल्लोके प्रतिकुर्वन् गतायुषः।
अतोऽरिष्टानि यत्नेन लक्षयेत् कुशलो भिषक् ॥ ७ ॥

क्षीण आयु वाले रोगी की चिकित्सा करने वाला वैद्य असिद्धि (अपयश) को प्राप्त होता है इसलिये कुशल चिकित्सक यत्नपूर्वक अरिष्टलक्षणों का ज्ञान करे ॥ ७ ॥

विमर्श—असिद्धि—अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत् ॥ (चरक)।

गन्धवर्णरसादीनां विशेषाणां स्वभावतः।
वैकृतं यत् तदाचष्टे व्रणिनः पक्वलक्षणम् ॥ ८ ॥

गन्ध, वर्ण और रसादिक जो इन्द्रियविषयक भाव हैं उनके स्वभाव (प्राकृतिक धर्म) में जो विकृति उत्पन्न होती है वह व्रणी के पक्व (मृत्यु) होने के लक्षण को व्यक्त करती है ॥

कटुस्तीक्ष्णश्च विस्रश्च गन्धस्तु पवनादिभिः।
लोहगन्धिस्तु रक्तेन व्यामिश्रः सान्निपातिकः ॥ ९ ॥

वायु से कटुगन्ध, पित्त से तीक्ष्णगन्ध, कफ से आमगन्ध, रक्त से लोहगन्ध और दोषों के संनिपात से मिश्रित गन्ध आती है ॥ ९ ॥

लाजातसीतैलसमाः किञ्चिद्विस्राश्च गन्धतः।
ज्ञेयाः प्रकृतिगन्धाः स्युरतोऽन्यद्गन्धवैकृतम् ॥ १० ॥

वातपित्त से लाजगन्ध, वातकफ से अलसी के तैल की सी

पाखण्डाश्रमवर्णानां सपक्षाः कर्मसिद्धये ।
त एव विपरीताः स्युर्दूताः कर्मविपत्तये ॥ ५ ॥

पाखण्ड ( वेदबाह्य बौद्ध कापालिक ), ब्रह्मचर्यादि आश्रम, ब्राह्मणादिवर्ण, इनमें से जिस मत, आश्रम या वर्ण का रुग्ण हो उसी मत, आश्रम या वर्ण का दूत चिकित्सा में सफलतादायक होता है और यदि रोगी के मत, आश्रम तथा वर्ण से विपरीत मत, आश्रम और वर्ण वाले दूत हों तो चिकित्सा में निष्फलताजनक होते हैं ॥ ५ ॥

नपुंसकं स्त्री बहवो नैककार्या असूयकाः ।
गर्दभोष्ट्ररथप्राप्ताः प्राप्ता वा स्युः परम्पराः ॥
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ॥ ६ ॥

नपुंसक, स्त्रीदूत, बहुत से दूत तथा अनेक दूत भिन्न भिन्न कार्य से आये हों, परस्पर या रोगी में ईर्ष्या रखने वाले या निन्दा करने वाले, गदहे या ऊंट के रथ में बैठ कर आये हों अथवा एक के बाद एक करके आये हों या एक के पीछे एक पंक्ति बनाकर जो दूत वैद्य के समीप आये हों वे सब निन्दित हैं॥

पाशदण्डायुधधराः पाण्डुरेतरवाससः ।
आर्द्रजीर्णापसव्यैकमलिनोद्ध्वस्तवाससः ॥ ७ ॥
न्यूनाधिकाङ्गा उद्विग्ना विकृता रौद्ररूपिणः ।
रूक्षनिष्ठुरवादाश्चाप्यमाङ्गल्याभिधायिनः ॥ ८ ॥

पशुओं को बांधने की रज्जु, दण्ड, किसी प्रकार का अस्त्र शस्त्र धारण किये हुये एवं पाण्डु तथा काले, पीले, लाल वस्त्र पहिने हुये तथा गीले, फटे पुराने, अपसव्य, केवल एक वस्त्र, मलिन और फटा पुराना वस्त्र पहने हुये तथा जिन के अङ्ग या उपाङ्ग ( अङ्गुल्यादि ) कम या अधिक हों, घबड़ाये हुये, ओष्ठ, नासादि कटे होने से लंगड़े, लूले, विकृताङ्ग वाले एवं भयानक स्वरूप वाले दूत तथा रूक्ष और निष्ठुर वाक्य बोलने वाले अथवा अमाङ्गलिक शब्दों का उच्चारण करने वाले दूत निन्दित होते हैं ॥ ७-८ ॥

छिन्दन्तस्तृणकाष्ठानि स्पृशन्तो नासिकां स्तनम् ।
वस्त्रान्तानामिकाकेशनखरोमदशास्पृशः ॥ ९ ॥
स्रोतोऽवरोधहृद्गण्डमूर्धोरःकुक्षिपाणयः ।
कपालोपलभस्मास्थितुषाङ्गारकराश्च ये ॥ १० ॥
विलिखन्तो महीं किञ्चिन्मुञ्चन्तो लोष्टभेदिनः ।
तैलकर्दमदिग्धाङ्गा रक्तस्रगनुलेपनाः ॥ ११ ॥
फलं पक्वमसारं वा गृहीत्वाऽन्यच्च तद्विधम् ।
नखैर्नखान्तरं वाऽपि करेण चरणं तथा ॥ १२ ॥
उपानच्चर्महस्ता वा विकृतव्याधिपीडिताः ।
वामाचारा रुदन्तश्च श्वासिनो विकृतेक्षणाः ॥ १३ ॥
याम्यां दिशं प्राञ्जलयो विषमैकपदे स्थिताः ।
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ॥ १४ ॥
दक्षिणाभिमुखं देशे त्वशुचौ वा हुताशनम् ।
ज्वलयन्तं पचन्तं वा क्रूरकर्मणि चोद्यतम् ॥ १५ ॥

तृण को या काष्ठ को तोड़ने वाले अपनी नासिका तथा स्तनों को छूने वाले एवं वस्त्र का सिरा, अनामिका अङ्गुली, सिर के बाल, नख, शरीर के बाल तथा दांतों को छूने वाले, कर्णादि छिद्र रूपी स्रोतसों का अवरोध करने वाले, स्कन्ध प्रदेश, हृदय, गण्डस्थल, कपोल, सिर, छाती तथा कुक्षि के ऊपर हाथ फेरने वाले तथा कपाल ( ठिकरा ), पत्थर, भस्म, हड्डी, भूसा तथा अङ्गार इनमें से किसी एक वस्तु को हाथ में लिये हुये तथा नख, लकड़ी आदि से भूमि को खरोंचते हुये, अपने केशों को नोंचते हुये या हस्तस्थित वस्तु को गिराते हुये, मिट्टी के ढेले को हाथों से फोड़ते हुये, तैल अथवा कीचड़ से अङ्गों को लिप्त किये हुये, लाल माला पहने हुये तथा लाल चन्दन का तिलक किये हुये एवं पका हुआ फल, साररहित फल अथवा अन्य उसके समान क्षुद्र वस्तु हाथ में लिये हुये और नाखूनों से नाखून तथा हस्त से पाद को रगड़ते हुये, हाथ में जूते या चमड़ा लिये हुये अथवा गलितकुष्ठ आदि विकृत रोगों से पीड़ित, विपरीत आचार वाले, रोते हुये, जोर से सांस लेते हुये, फूले आदि से विकृत नेत्र वाले, दक्षिण दिशा में हाथ जोड़े हुये, टेढ़े या एक पैर से खड़े हुये इस तरह जो दूत वैद्य के पास आते हैं वे भी निन्दित हैं ॥ ९-१५ ॥

नग्नं भूमौ शयानं वा वेगोत्सर्गेषु वाऽशुचिम् ।
प्रकीर्णकेशमभ्यक्तं स्विन्नं विक्लवमेव च ।
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ॥ १६ ॥

वैद्य के दक्षिण दिशा में मुख किये होने पर, अपवित्र स्थान में अग्नि को जलाते हुये तथा पकाते हुये, पशुवधादि क्रूरकर्म में लगे हुये, नग्न तथा भूमि पर लेटे हुये, मलमूत्रादि के त्याग करने से अपवित्र हुये, शिरके बालों को फैलाये हुये, शरीर पर तैलादि से अभ्यङ्ग करने पर स्वेदित हुये तथा विह्वल हुये ऐसे वैद्यके पास जो दूत आते हैं वे भी निन्दित हैं ॥

वैद्यस्य पैत्र्ये दैवे वा कार्ये चोत्पातदर्शने ॥ १७ ॥
मध्याह्ने चार्द्धरात्रे वा सन्ध्ययोः कृत्तिकासु च ।
आर्द्राऽश्लेषामघामूलपूर्वासु भरणीषु च ॥ १८ ॥
चतुर्थ्यां वा नवम्यां वा षष्ठ्यां सन्धिदिनेषु च ।
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ॥ १९ ॥

वैद्य के देवता के हवन या पितृकार्य ( श्राद्धादि ) में प्रवृत्त होने पर, उल्कापात, भूकम्पादि उत्पात के समय, मध्याह्न, अर्द्धरात्र, प्रभात और सायङ्काल की सन्धि वेला में तथा कृत्तिका, आर्द्रा, अश्लेषा, मघा, मूल, पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़ा, पूर्वाभाद्रपदा, भरणी इन नक्षत्रों में तथा चतुर्थी, नवमी, षष्ठी एवं पूर्णिमा, अमावस्या, प्रतिपदा आदि सन्धि दिनों में जो दूत वैद्य के पास आते हैं वे भी निन्दित हैं ॥ १७-१९ ॥

स्विन्नाभितप्ता मध्याह्ने ज्वलनस्य समीपतः ।
गर्हिताः पित्तरोगेषु दूता वैद्यमुपागताः ॥ २० ॥
त एव कफरोगेषु कर्मसिद्धिकराः स्मृताः ।
एतेन शेषं व्याख्यातं बुद्ध्वा संविभजेत्तु तत् ॥ २१ ॥
रक्तपित्तातिसारेषु प्रमेहेषु तथैव च ।
प्रशस्तो जलरोगेषु दूतवैद्यसमागमः ।

विज्ञायैवं विभाग तु शेष बुध्येत पण्डितः ॥ २२ ॥

अग्नि के समीप बैठने से पसीने से व्याप्त हुये, धूप से तप्त हुये दूत मध्याह्न के समय पित्तरोगियों की चिकित्सा के लिये वैद्य के पास आये हुये निन्दित हैं। किन्तु वे ही दूत कफ रोगियों की चिकित्सा के लिये वैद्य के समीप आये हों तो चिकित्सा मे सिद्धि देते हैं। इस सिद्धान्त से अनुक्त विषयों को भी व्याख्यात समझ कर विभाग करना चाहिये। रक्तपित्त, अतिसार और प्रमेहों में जहा पानी का बाध हो ऐसे स्थान में वैद्य और दूत का समागम प्रशस्त है। पण्डित चिकित्सक इस तरह से अनुक्त बातों को भी समझ लेवे ॥ २०-२२ ॥

विमर्श—एतेन शेष व्याख्यातम्—तथथा—श्लेष्मवातिदिवसमी पस्थमतिद्योनस्तथ प्रस्तुपसि श्लेष्मामयेऽशुभ । पित्तामये तु शुभ । (अ० सं०)। वातरोगे परुषरूक्षसिक्तापापाचरकेरादिविशिष्टे देशे काले छायाह्ने दूतोऽशुभ । विपरीतस्तु शुभ । (अरुणदत्त)। तथा सेतुभङ्ग छर्दिमेहातिसारादिष्वशुभ सेतुबन्धे तु शुभ । दूतवैषसमागमे चरकमतम्—विकारसामान्यगुणे देश कालेऽथवा भिषक्। दूतमभ्यागत दृष्ट्वा नातुर तमुनाचरेत् ॥ (चरक)।

शुक्लवासाः शुचिर्गौर श्यामो वा प्रियदर्शनः ।
स्वस्यां जातौ स्वगोत्रो वा दूतः कार्य्यकरः स्मृतः ॥२३॥

जो दूत श्वेत वस्त्र पहना हुआ, पवित्र, गौरवर्ण अथवा श्यामवर्ण, देखने में मनोहर तथा रोगी की निजी जाति और गोत्र का हो वह कार्य सिद्धि करने वाला होता है ॥ २३ ॥

गोयानेनागतस्तुष्टः पादाभ्यां शुभचेष्टित ॥ २४ ॥
स्मृतिमान् विधिकालज्ञः स्वतन्त्रः प्रतिपत्तिमान् ।
अलङ्कृतो मङ्गलवान् दूत कार्य्यकर स्मृतः ॥ २५ ॥

बैल की सवारी से आया हुआ, प्रसन्नचित्त, पैदल चलकर आया हुआ, उत्तम चेष्टाओं वाला, स्मरणशक्ति युक्त, शास्त्रविधि और उचितानुचित समय को जानने वाला, स्वतन्त्र, प्रगल्भ-बुद्धिवाला, उत्तम वस्त्र तथा आभूषणों से अलङ्कृत ऐसा मङ्गलकारी दूत चिकित्सारूपी कार्य को करने वाला होता है॥

स्वस्थ प्राङ्मुखमासीन समे देशे शुचौ शुचिम् ।
उपसर्पति यो वैद्य स च कार्य्यकरः स्मृत ॥ २६ ॥

समान तथा पवित्र देश मे पूर्व की ओर मुख करके बैठे हुये स्वस्थ तथा पवित्र वैद्य के पास जो दूत जाता है वह कार्य सिद्ध करता है ॥ २६ ॥

मांसोदकुम्भातपत्रविप्रवारणगोवृषाः ।
शुक्लवर्णाश्च पूज्यन्ते प्रस्थाने दर्शनं गता ॥ २७ ॥
स्त्री पुत्रिणी सवत्सा गौर्वर्धमाना स्वलङ्कृता ।
कन्या मत्स्याः फलं चाम स्वस्तिक मोदका दधि ॥२८॥
हिरण्याक्षतपात्र वा रत्नानि सुमनो नृपः ।
अप्रशान्तोऽनलो वाजी हंसश्चाषः शिखी तथा ॥२९॥
ब्रह्मदुन्दुभिजीमूतशङ्खवेणुरथस्वनाः ।
सिंहगोवृषनादाश्च ह्रेषित गजबृंहितम् ॥ ३० ॥
शस्त हसरुत नृणा कौशिक चैव वामत ।
प्रस्थाने यायिनः श्रेष्ठा वाचश्च हृदयङ्गमाः ॥ ३१ ॥

मांस, जलकुम्भ, छत्र, ब्राह्मण, हाथी, गो, वृषभ तथा श्वेत वर्ण के पुष्प, दही, चावल, मोती आदि पदार्थ रोगी को देखने जाते समय रास्ते में मिलने पर शुभ है। पुत्रवती स्त्री, बछड़े सहित गाय, यौवनावस्था मे बढती हुई तथा अलङ्कार युक्त कुमारिका एव मछलियां, कच्चे फल, स्वस्तिक चिह्न, लड्डू, दही, सुवर्ण, अक्षतपूर्ण पात्र, रत्न, पुष्प, राजा, जलती हुई आग, घोडा, हस, चापपक्षी तथा मयूर एवं ब्रह्म (वेद), नगाडा, मेघ, शंख, वेणु और रथ इनकी ध्वनि का होना, शेर, गाय, बैल इनका शब्द, घोडे की हिनहिनाहट, हाथी का चिंघाडना, हस का बोलना, वामहस्त की ओर उल्लू का बोलना तथा अन्य भी हृदय को आनन्द देने वाली कोकिला, तोता, मैना आदि की बोलियां रोगी को देखने जाने वाले वैद्य के लिये शुभ हैं ॥

पत्रपुष्पफलोपेतान् सक्षीरान्नीरुजो द्रुमान् ।
आश्रिता वा नभोवेश्मध्वजतोरणवेदिकाः ॥ ३२ ॥
दिक्षु शान्तासु वक्तारो मधुर पृष्ठतोऽनुगाः ।
वामा वा दक्षिणा वाऽपि शकुनाः कर्मसिद्धये ॥३३॥

पत्र, पुष्प और फलों से युक्त, दुग्ध वाले और नीरोग वृक्षों पर बैठे हुये अथवा आकाश में उडते हुये, किंवा मकान, पताका, तोरण और वेदिका इन पर स्थित हुये किंवा शान्त दिशाओं में मधुर वाणी बोलते हुये, पीछे से आने वाले तथा बाईं अथवा दाहिनी तरफ से आने वाले शकुन (पक्षी) कार्य सिद्धि करते हैं ॥ ३२-३३ ॥

शुष्केऽशनिहतेऽपत्रे वल्लीनद्धे सकण्टके ।
वृक्षेऽथवाऽश्मभस्मास्थिविड्तुषाङ्गारपांशुषु ॥ ३४ ॥
चैत्यवल्मीकविषमस्थिता दीप्तखरस्वराः ।
पुरतो दिक्षु दीप्तासु वक्तारो नार्थसाधका ॥ ३५ ॥

शुष्क या बिजली से जले होने से पत्तों से रहित लता चढ़े हुये एव काटेदार वृक्ष पर अथवा पत्थर, भस्म, अस्थि, विष्ठा, तुष, कोयला, धूलि, चैत्य, वल्मीक और ऊंचे-नीचे स्थान पर बैठे हुये तथा उग्र कर्कश शब्द करते हुये तथा तेज धूप से दिशाएं दीप्त हों उस समय बोलने वाली पक्षी कार्यसिद्धिकर नहीं होते हैं ॥ ३४-३५ ॥

पुन्नामानः खगा वामाः स्त्रीसंज्ञा दक्षिणा शुभाः ।
दक्षिणाद्वामगमन प्रशस्तं श्वशृगालयो ।
वामं नकुलचाषाणा नोभय शशसर्पयोः ॥ ३६ ॥
भासकौशिकयोश्चैव न प्रशस्त किलोभयम् ।
दर्शन वा रुत चापि न गोधाकृकलासयोः ॥ ३७ ॥

पुरुष जाति के पक्षी बाएं तथा स्त्री जाति के पक्षी दाएं शुभकारी होते हैं। कुत्ते और शृगाल (सियार) का दाएं से बाएं होकर निकलना श्रेष्ठ है। नौले और चाष पक्षी का वाम की ओर जाना अधिक प्रशस्त है। खरगोश तथा सर्प का किसी भी ओर निकलना श्रेष्ठ नहीं है। भास पक्षी तथा उल्लू का भी दक्षिण या वाम किसी भी ओर निकलना श्रेष्ठ नहीं है। गोधा तथा गिरगिट का रोगी के घर जाते समय दीखना या उनका बोलना शुभ नहीं है ॥ ३६-३७ ॥

दूतैरनिष्टैस्तुल्यानामशस्तं दर्शनं नृणाम्।
कुलत्थतिलकार्पासतुषपाषाणभस्मनाम् ॥ ३८ ॥
पात्रं नेष्टं तथाऽङ्गारतैलकर्दमपूरितम्।
प्रसन्नेतरमद्यानां पूर्णं वा रक्तसर्षपैः ॥ ३९ ॥
शवकाष्ठपलाशानां शुष्काणां पथि सङ्गमाः।
नेष्यन्ते पतितान्तस्थदीनान्धरिपवस्तथा ॥ ४० ॥
मृदुः शीतोऽनुकूलश्च सुगन्धिश्चानिलः शुभः।
खरोष्णोऽनिष्टगन्धश्च प्रतिलोमश्च गर्हितः ॥ ४१ ॥

इसी प्रकार निन्दित दूतों के समान अन्य अनिष्ट मनुष्यों के दर्शन भी बुरे हैं। कुलथी, तिल, कपास, तुष, पाषाण, राख इनसे भरे पात्र एवं जलते कोयले, तैल और कीचड़ से भरे पात्र का दीखना अशुभ है। प्रसन्ना के अतिरिक्त अन्य मद्यों से या रक्तसर्षप से भरा पात्र शुभ नहीं है। रोगी के घर जाते समय रास्ते में मुर्दा, लकड़ियां, सूखे हुये पलाश (ढाक) का मिलना श्रेष्ठ नहीं है तथा दुराचारी, चाण्डाल, दीन, अंधे और शत्रुओं का रास्ते में मिलना श्रेष्ठ नहीं है। कोमल, शीतल, अनुकूल तथा सुगन्धित वायु का बहना शुभ होता है तथा रूक्ष, गरम, दुर्गन्धित और प्रतिलोम हवा निन्दित है ॥ ३८-४१ ॥

ग्रन्थ्यर्बुदादिषु सदा छेदशब्दस्तु पूजितः।
विद्रध्युदरगुल्मेषु भेदशब्दस्तथैव च ॥ ४२ ॥
रक्तपित्तातिसारेषु रुद्धशब्दः प्रशस्यते।
एवं व्याधिविशेषेण निमित्तमुपधारयेत् ॥ ४३ ॥
तथैवाक्रुष्टहाकष्टमाक्रन्दरुदितस्वनाः।
छर्द्यां वातपुरीषाणां शब्दो वै गर्दभोष्ट्रयोः ॥ ४४ ॥

ग्रन्थि तथा अर्बुद आदि रोगों में छेद्य वाचक शब्द का बोलना शुभ होता है। विद्रधि, जलोदर और गुल्म रोगों में भेद शब्द का बोलना श्रेष्ठ है। रक्तपित्त और अतिसार में रुद्ध शब्द प्रशस्त होता है। इसी प्रकार विशिष्ट व्याधियों में तदनुकूल विशिष्ट निमित्त का निश्चय करना चाहिये। वैसे ही आक्रुष्ट (जोर से चिल्लाना), हा कष्ट (हाय हाय शब्द) करना, आक्रन्दन (जोर से रुदन), साधारण रुदन, वात और मल के निकलने के शब्द एवं गदहे और ऊंट का शब्द वमन रोग में प्रशस्त नहीं है ॥ ४२-४४ ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहे शुभाशुभशब्दाः-अश्मर्युदरादिषु प्रवर्तनशब्दः, सर्वत्रैव च स्थिरस्थावरवर्धमानत्राताऽवलम्बुवक्षेमशिवादयः शब्दा धन्यवादित्रस्वराश्च श्रेष्ठाः। क्षतहतपतितात्रोशप्रहारच्छेदभेददाहहाहाप्रतिषेधादिशब्दाश्चिकित्साप्रतिषेधाय। इन्दुटीकायामपि यथा पाण्डुरोगे शुक्लशब्दः, कासे क्षतशब्दः, श्वासे छिन्नः।

प्रतिषिद्धं तथा भग्नं क्षुतं स्खलितमाहतम्।
दौर्मनस्यञ्च वैद्यस्य यात्रायां न प्रशस्यते ॥ ४५ ॥
प्रवेशेऽप्येतदुद्देशादवेक्ष्यं च तथाऽऽतुरे।
प्रतिद्वारं गृहे वाऽस्य पुनरेतन्न गण्यते ॥ ४६ ॥
केशभस्मास्थिकाष्ठाश्मतुषकार्पासकण्टकाः।
खट्वोर्ध्वपादा मद्यापो वसा तैलं तिलास्तृणम् ॥ ४७ ॥
नपुंसकव्यङ्गभग्ननग्नमुण्डासिताम्बराः।
प्रस्थाने वा प्रवेशे वा नेष्यन्ते दर्शनं गताः ॥ ४८ ॥

रोगी को देखने जाते समय किसी के द्वारा वैद्य को प्रतिषिद्ध (मना) करना, शरीर में या किसी भी आस-पास की वस्तु का भग्न होना, छींक होना, हाथ-पैर से कोई वस्तु या आभूषण का गिर जाना, आघात होना तथा किसी के भी मन की कलुषता होना ये भाव शुभ नहीं हैं। रोगी के गृह में प्रवेश करते समय भी उक्त प्रकार के शुभाशुभ लक्षणों का विचार करना चाहिये। रोगी को देखते समय भी ऐसे ही भावों का ध्यान रखें किन्तु प्रवेश करने के मुख्य द्वार के पश्चात् भीतरी अनेक दरवाजों पर इनका विचार रखना आवश्यक नहीं है। केश, भस्म, अस्थि, काष्ठ, पत्थर, तुष, कपास, कांटे, ऊंचे पांव की हुई खाटें, मद्यपी, चर्बी, तैल, तिल, घास, नपुंसक, नासा, कर्ण छिन्न होने से विकृताङ्ग व्यक्ति, अस्थ्यादि भग्न व्यक्ति, नंगा, मूंडमुड़ाया और काले कपड़े पहना हुआ व्यक्ति ये वैद्य के रोगी को देखने के लिये प्रस्थान करते समय तथा रोगी के गृह में प्रवेश करते समय दिखाई दें तो शुभ नहीं हैं ॥ ४५-४८ ॥

भाण्डानां सङ्करस्थानां स्थानात् सञ्चरणं तथा।
निखातोत्पाटनं भङ्गः पतनं निर्गमस्तथा ॥ ४९ ॥
वैद्यासनावसादो वा रोगी वा स्यादधोमुखः।
वैद्यं सम्भाषमाणोऽङ्गं कुड्यमास्तरणानि वा ॥ ५० ॥
प्रमृज्याद्वा धुनीयाद्वा करौ पृष्ठं शिरस्तथा।
हस्तं चाकृष्य वैद्यस्य न्यसेच्छिरसि चोरसि ॥ ५१ ॥
यो वैद्यमुन्मुखः पृच्छेदुन्मार्ष्टि स्वाङ्गमातुरः।
न स सिध्यति वैद्यो वा गृहे यस्य न पूज्यते ॥ ५२ ॥
भवने पूज्यते वाऽपि यस्य वैद्यः स सिध्यति।
शुभं शुभेषु दूतादिष्वशुभं ह्यशुभेषु च ॥
आतुरस्य ध्रुवं तस्माद् दूतादीन् लक्षयेद्भिषक् ॥ ५३ ॥

रुग्ण के निवासस्थान में एक स्थान में सङ्कर (सञ्चित) किये हुये पात्रों का गिरना, पृथ्वी का खोदना, किसी वस्तु का उखाड़ना, भङ्ग होना, गिरना या घर से निकल जाना वैद्य वहां जा कर जिस आसन पर बैठे उसका टूट जाना अथवा उस समय रोगी अधोमुख करके सोया हुआ हो, अथवा वह रोगी वैद्य के साथ बातचीत करता हुआ अपने अंग, भित्ति तथा बिछौने को रगड़ता रहे। हाथ, शिर और पीठ को हिलावे, वैद्य के हाथ को खींच कर अपने शिर और छाती पर रखे तथा रोगी अपने मुख को ऊपर या आसमान की ओर करके वैद्य से प्रश्न करे किंवा अपने शरीर को साफ करता हो तथा वैद्य की उस घर में उत्तम सम्भाषण, बैठने को आसन या कुर्सी देना इत्यादि रूप से सत्कार न होता हो तो उस रोगी के रोग की अच्छा होने रूपी सिद्धि नहीं होती है। जिसके घर में वैद्य का सत्कार होता है वह रोगी ठीक हो जाता है। दूत तथा अन्य भावों के शुभ होने से रोगी का शुभ तथा इनके अशुभ होने से रोगी का अशुभ निश्चित ही होता है इसलिये भिषक् दूतादि की अवश्य परीक्षा करे ॥ ४९-५३ ॥

विमर्शः—संकरस्थानाम्—संकीर्यन्ते भाण्डान्यत्रेति सङ्करो भाण्डाधारः, तत्रस्थानां भाण्डानां सञ्चरणं पतनं चरकेऽपि—आतुरस्य

गृहे यस्य भिद्यते वा पतन्ति वा । अतिमात्रममत्राणि दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥ प्रवेशे चातुरगृहात्पूर्वोक्तमाङ्गल्यनिगम । ( अ० स० ) । प्रवेशे पूर्णकुम्भाग्निमृद्बीजफलसर्पिषाम् । वृषब्राह्मणरत्नान्नदेवतानां विनिर्गमनम् ॥ ( चरक ) ।

स्वप्नानत प्रवक्ष्यामि मरणाय शुभाय च ।
सुहृदो यांश्च पश्यन्ति व्याधितो वा स्वयं तथा ॥५४॥

अब यहा से मरण के सूचक तथा शुभसूचक स्वप्नों को कहते हैं जिन्हें रोगी के मित्र देखते हैं अथवा रोगी स्वय देखता है ॥ ५४ ॥

विमर्श—स्वप्नविचार—नातिप्रसुप्त पुरुष सफलानफला नपि । इन्द्रियेशेन मनसा स्वप्नान् पश्यत्यनकधा ॥ ( चरक ) । स्वप्नभेदा —दृष्ट श्रुतानुभूतञ्च प्रार्थित कल्पित तथा । भाविक दोषज चैव स्वप्न सप्तविध विदु ॥ सफलनिष्फलस्वप्ना—तत्राद्या निष्फला पञ्च यथास्वप्रकृतिर्दिवा । विस्मृतो दीर्घह्रस्वोऽति । ( वाग्भट ) । दृष्ट प्रथमरात्रे य स्वप्न सोऽल्पफलो भवत् । न स्वपेद् पुनर्दृष्ट्वा स सद्य स्यान्महाफल ॥ अकल्याणमपि स्वप्न दृष्ट्वा तत्रैव य पुन । पश्येत् सौम्य शुभाकार तस्य विद्याच्छुभ फलम् ॥ ( चरक ) ।

स्नेहाभ्यक्तशरीरस्तु करभव्यालगर्दभैः ॥ ५५ ॥
वराहैर्महिषैर्वाऽपि यो यायाद्दक्षिणामुखः ।
रक्ताम्बरधरा कृष्णा हसन्ती मुक्तमूर्धजा ॥ ५६ ॥
य वा कर्षति वृद्धा स्त्री नृत्यन्ती दक्षिणामुखम् ।
अन्तावसायिभिर्यो वाऽऽकृष्यते दक्षिणामुख ॥ ५७ ॥
परिष्वजेरन् य वाऽपि प्रेता प्रव्रजितास्तथा ।
मुहुराघ्रायते यस्तु श्वापदैर्विकृताननैः ॥ ५८ ॥
पिबेन्मधु च तैलञ्च यो वा पङ्के ऽवसीदति ।
पङ्कप्रदिग्धगात्रो वा प्रनृत्येत् प्रहसेत्तथा ॥ ५९ ॥
निरम्बरश्च यो रक्ता धारयेच्छिरसि स्रजम् ।
यस्य वंशो नलो वाऽपि तालो वोरसि जायते ॥६०॥
यं वा मत्स्यो ग्रसेद् यो वा जननीं प्रविशेन्नर ।
पर्वताग्रात् पतेद् यो वा श्वभ्रे वा तमसाऽऽवृते ॥६१॥
ह्रियते स्रोतसा यो वा यो वा मौण्ड्यमवाप्नुयात् ।
पराजीयेत बध्येत काकाद्यैर्वाऽभिभूयते ॥ ६२ ॥
पतन तारकादीना प्रणाश दीपचक्षुषो ।
य पश्येद्देवताना वा प्रकम्पमवनेस्तथा ॥ ६३ ॥
यस्य च्छर्दिर्विरेको वा दशना प्रपतन्ति वा ।
शाल्मलीं किंशुक यूप वल्मीक पारिभद्रकम् ॥ ६४ ॥
पुष्पाढ्य कोविदार वा चिता वा योऽधिरोहति ।
कार्पासतैलपिण्याकलोहानि लवणं तिलान् ॥ ६५ ॥
लभेताश्नीत वा पक्वमन्नं यश्च पिबेत् सुराम् ।
स्वस्थः स लभते व्याधिं व्याधितो मृत्युमृच्छति ॥६६॥

जो पुरुष अपने शरीर में तैल का अभ्यङ्ग कर उष्ट्र, हिंसक पशु, गधा, वराह, भैंसा इनके द्वारा दक्षिण दिशा की ओर ले जाया जाव तथा लाल कपडे पहनी हुई, काले वर्ण की, हसती हुई, खुले केशवाली तथा नाचती हुइ स्त्री जिस पुरुष को बाध कर दक्षिण दिशा की तरफ खींचती हो अथवा जो मनुष्य अन्त्यजों ( शूद्रों ) के द्वारा दक्षिण दिशा की तरफ खींचा जा रहा है जिस पुरुष को स्वप्न म मरे हुय मनुष्य अथवा सन्यासी आलिङ्गन करें । जो मनुष्य विकराल मुख वाले व्याघ्रादि श्वापदों से सूघा जा रहा हो । जो मनुष्य शहद या तैल का पान करता है अथवा जो स्वप्न म कीचड़ म फस जाता है । जोमनुष्य कीचड से अपने शरीर को प्रलिप्त कर नाचता है तथा हसता है । जो वस्त्ररहित होकर शिर पर लाल रग की माला धारण करता है । अथवा जिसकी छाती पर बास, नल या तालवृक्ष उत्पन्न होता है, जिस मनुष्य को मच्छ निगल जाता है, जो माता केउदर म प्रविष्ट हो जाता है, जो पर्वतों के अग्रभाग से गिर जाता है या अधेरे गढहे म गिर जाता है । नदी आदि के स्रोत से जो व[illegible]लिया जाता है, जो स्वप्न में मुण्डन करा लेता है । जो हरा दिया जाता है, बाध दिया जाता है अथवा कौआ, गिद्ध आदि से जो आक्रान्त होता है । जो तारकादिकों का पतन देखता है, दीपक और नेत्र विनाश देखता है अथवा देवताओं का नाश और भूकम्प देखता है । जो स्वप्न में वमन या विरेचन करता है, जिसके दात गिर जाते हैं । जो मनुष्य समल, पलाश, यज्ञस्तम्भ, वल्मीक, निम्बवृक्ष, पुष्पित हुआ कचनार और चिता इनमें से किसी पर चढता है । जो स्वप्न में कपास, तैल, खली, लौह, लवण, तिल इनको प्राप्त करता है अथवा खाता है, किंवा जो पके हुये अन्न को खाता है, जो सुरापान करता है ऐसे स्वप्न देखने वाला स्वस्थ पुरुष हो तो रोग को प्राप्त करता है तथा व्याधित हो तो मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ ५५–६६ ॥

विमर्श —अन्तावसायी—निषादस्त्री तु चण्डालाद् पुत्रमन्त्यावसायिनम् । श्मशानगोचर सूते बाह्यानामपि गर्हितम् ॥ ( मनु ) ।

यथास्व प्रकृतिस्वप्नो विस्मृतो विहतस्तथा ।
चिन्ताकृतो दिवा दृष्टो भवन्त्यफलदास्तु ते ॥ ६७ ॥

अपनी वातपित्तादि प्रकृति के अनुसार देखा हुआ स्वप्न तथा जिस स्वप्न को देख कर भूल जावें, जो दूसरे स्वप्न से दबा दिया गया हो ऐसा स्वप्न तथा चिन्ता से आया हुआ स्वप्न एव दिन में जो दृश्य देख हों वे रात को स्वप्न में आवें अथवा दिन म सोने पर देखा हुआ स्वप्न ये फलदाई नहीं होते हैं ॥ ६७ ॥

ज्वरिताना शुना सख्य कपिसख्य तु शोषिणाम् ।
उन्मादे राक्षसैः प्रेतैरपस्मारे प्रवर्तनम् ॥ ६८ ॥
मेहातिसारिणां तोयपान स्नेहस्य कुष्ठिनाम् ।
गुल्मेषु स्थावरोत्पत्तिं कोष्ठे, मूर्ध्नि शिरोरुजि ॥ ६९ ॥
शष्कुलीभक्षण छर्द्यामध्वा श्वासपिपासयो ।
हारिद्रं भोजनं वाऽपि यस्य स्यात् पाण्डुरोगिणः ॥
रक्तपित्ती पिबेद्यस्तु शोणित स विनश्यति ॥ ७० ॥

ज्वरग्रस्त की कुत्ते के साथ मैत्री, शोषरोगियों की वन्दर के साथ मैत्री, उन्माद रोग में राक्षसों के साथ मैत्री, अपस्मार रोग में भूतप्रेतों के साथ मैत्री, प्रमेह तथा अतिसार के रोगियों का जल पीना, कुष्ठियों का तैलपान, गुल्मरोगों म कोष्ठ पर तथा शिरोरोग में शिर पर वृक्ष की उत्पत्ति, वमन रोग में पूडी

खाना, श्वास और तृषारोग में मार्ग में चलना, पाण्डुरोगी का हरिद्रायुक्त भोजन तथा रक्तपित्तरोगी का रक्त पान करना इन सर्वों से रोगी मृत्यु को प्राप्त होते हैं ॥ ६८-७० ॥

विमर्शः—स्थावरोंऽरत्तिः—लता कण्टकिनी यस्य दारुणा हृदि जायते। स्वप्ने गुल्मस्तमन्ताय क्रूरो विशति मानवम् ॥ (चरक)।

स्वप्नानेवंविधान् दृष्ट्वा प्रातरुत्थाय यत्नवान् ॥ ७१ ॥
दद्यान्माषांस्तिलांल्लोहं विप्रेभ्यः काञ्चनं तथा।
जपेच्चापि शुभान् मन्त्रान् गायत्रीं त्रिपदां तथा ॥७२॥
दृष्ट्वा तु प्रथमे यामे स्वप्याद् ध्यात्वा पुनः शुभम्।
जपेद्वाऽन्यतमं देवं ब्रह्मचारी समाहितः ॥ ७३ ॥
न चाचक्षीत कस्मैचिद् दृष्ट्वा स्वप्नमशोभनम्।
देवताऽऽयतने चैव वसेद्रात्रित्रयं तथा।
विप्रांश्च पूजयेन्नित्यं दुःस्वप्नात् प्रविमुच्यते ॥ ७४ ॥

उक्त प्रकार के अशुभ स्वप्नों को देखने वाला मनुष्य प्रातःकाल उठकर प्रयत्नपूर्वक ब्राह्मणों को उड़द, तिल, लोह, सुवर्ण इनका दान करे तथा महामृत्युञ्जय आदि शुभ मन्त्रों का अथवा तीन व्याहृतियों वाली गायत्री का जप करे। रात्रि के प्रथम प्रहर में अशुभ स्वप्न देख कर विष्णु आदि स्वेष्ट देवता का ध्यान कर पुनः सो जावे अथवा सावधानी से ब्रह्मचर्य का पालन कर किसी एक वेदमन्त्र का या देवता के मन्त्र का जप करे। अशुभ स्वप्न देख कर किसी को कहना नहीं चाहिये। तीन दिन और रात तक देवता के मन्दिर में निवास करना चाहिये तथा प्रतिदिन ब्राह्मणों का भोजनादि द्वारा पूजन करते रहने से मनुष्य दुःस्वप्न से मुक्त हो जाता है॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्रशस्तं स्वप्नदर्शनम्।
देवान् द्विजान् गोवृषभान् जीवतः सुहृदो नृपान् ॥
समिद्धमग्निं विप्रांश्च निर्मलानि जलानि च।
पश्येत् कल्याणलाभाय व्याधेरपगमाय च ॥ ७६ ॥
मांसं मत्स्यान् स्रजः श्वेता वासांसि च फलानि च।
लभन्ते धनलाभाय व्याधेरपगमाय च ॥ ७७ ॥
महाप्रासादसफलवृक्षवारणपर्वतान्।
आरोहेद् द्रव्यलाभाय व्याधेरपगमाय च ॥ ७८ ॥
नदीनदसमुद्रांश्च क्षुभितान् कलुषोदकान्।
तरेत् कल्याणलाभाय व्याधेरपगमाय च ॥ ७९ ॥
उरगो वा जलौको वा भ्रमरो वाऽपि यं दशेत्।
आरोग्यं निर्दिशेत्तस्य धनलाभञ्च बुद्धिमान् ॥ ८० ॥
एवंरूपान् शुभान् स्वप्नान् यः पश्येद् व्याधितो नरः।
स दीर्घायुरिति ज्ञेयस्तस्मै कर्म समाचरेत् ॥ ८१ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विपरीताविपरीतस्वप्नदर्शनीयो नाम एकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ २९ ॥

---

अब इसके अनन्तर प्रशस्त स्वप्नों का वर्णन करते हैं। जो मनुष्य स्वप्न में देवता, द्विज (ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य), गाय, बैल, अपने जीवित मित्र, राजा प्रज्वलित अग्नि, साधु, प्रसन्न (स्वच्छ) जल इन्हें देखता हो तो उसके रोग नष्ट होकर आरोग्य की प्राप्ति होती है। मांस, मछली, श्वेतमाला, स्वच्छ वस्त्र और फल इन्हें देखने से धन की प्राप्ति तथा रोग का नाश होता है। बड़े बड़े राजमहल, फल वाले वृक्ष, हाथी, पर्वत इनका स्वप्न में आरोहण करने से द्रव्य लाभ होता है तथा रोग का विनाश होता है। क्षुभित जल वाले तथा कलुषित जल वाले नदी, नद और समुद्रों का स्वप्न में तैरना कल्याण लाभ और रोग नाश के लिये होता है। जिस मनुष्य को स्वप्न में सर्प, जोंक या भ्रमर काटता है उस पुरुष को आरोग्य तथा धन की प्राप्ति होती है। इस प्रकार के शुभ स्वप्नों को जो रोगी मनुष्य देखता है वह दीर्घ आयु वाला है तथा उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ७५-८१ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने विपरीताविपरीतस्वप्नदर्शनीयो नामैकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ २९ ॥

---

## त्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातः पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत को कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—मनःपुरस्सराणि चेन्द्रियाण्यर्थग्रहणसमर्थानि भवन्तीति चरकोक्त्या पञ्चेन्द्रियाणां मनःपुरस्सराणां श्रोत्र-स्पर्शन-चक्षु-रसन-घ्राणानामर्थाः शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धास्तेषां विप्रतिपत्तिः हीनातियोगेन रिष्टाख्यो विपरीतावबोधो विद्यतेऽस्मिन्निति पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिस्तम्।

शरीरशीलयोर्यस्य प्रकृतेर्विकृतिर्भवेत्।
तत्त्वरिष्टं समासेन व्यासतस्तु निबोध मे ॥ ३ ॥

जिस मनुष्य के शरीर, शील और प्रकृति इनमें सहसा विकार उत्पन्न होना यही संक्षेप से अरिष्ट है। विस्तार से आगे कहता हूं सो सुनो ॥ ३ ॥

विमर्शः—शरीरशीलप्रकृतीनां भावानां विकृतिर्वैपरीत्यं यद् भवेत्तदरिष्टं मरणलक्षणमित्यर्थः। प्रकृतिः=सप्तसङ्ग्रहे 'सप्त प्रकृतयो दोषैः पृथक् संसर्गेण साम्येन च भवन्ति। दोषवच्च गुणैरपि सत्त्वादिभिः सप्तप्रकृतयो भवन्ति। तथा पुनः सप्तप्रकृतयो जातिकुलदेशकालवयोबलप्रत्यात्मसंश्रयाः। दृश्यन्ते हि पुरुषाणां जात्यादिनियतास्ते भावविशेषाः।' इत्यष्टाङ्गसङ्ग्रहः।

शृणोति विविधान् शब्दान् यो दिव्यानामभावतः।
समुद्रपुरमेघानामसम्पत्तौ च निःस्वनान् ॥ ४ ॥
तान् स्वनान्नावगृह्णाति मन्यते चान्यशब्दवत्।
ग्राम्यारण्यस्वनांश्चापि विपरीतान् शृणोति च ॥ ५ ॥
द्विषच्छब्देषु रमते सुहृच्छब्देषु कुप्यति।
न शृणोति च योऽकस्मात्तं ब्रुवन्ति गतायुषम् ॥ ६ ॥

जो मनुष्य अनेक प्रकार के सिद्ध, किन्नर और गन्धर्वों के दिव्य शब्द सुनता हो तथा समुद्र, शहर और मेघ इनके शब्द

उपस्थित न होने पर भी सुनता हो अथवा समुद्र, पुर और मेघों के शब्द करने पर भी उन्हें नहीं सुनता हो अथवा अन्य ही प्रकार के शब्द सुनता हो एवं जो ग्रामवासी प्राणियों के शब्दों को जङ्गली प्राणियों के शब्द की तरह सुनता हो तथा जङ्गली प्राणियों के शब्दों को ग्रामवासी प्राणियों के शब्दों के समान सुनता हो, इसी तरह दुश्मनों के शब्दों को अच्छा समझता हो तथा मित्रों के शब्दों पर क्रोध करता हो एवं जिसकी सुनने की शक्ति अकस्मात् नष्ट हो गई हो उसे विज्ञ जन नष्टायु कहते हैं ॥ ४-६ ॥

विमर्शः—रामायणे—'परान्तकाले हि गतायुषो नरा हितं न गृह्णन्ति सुहृद्भिरीरितम् ।

यस्तूष्णमिव गृह्णाति शीतमुष्णञ्च शीतवत् ।
सञ्जातशीतपिडको यश्च दाहेन पीड्यते ॥ ७ ॥
उष्णगात्रोऽतिमात्रञ्च यः शीतेन प्रवेपते ।
प्रहाराङ्गाभिजानाति योऽङ्गच्छेदमथापि वा ॥ ८ ॥

जो मनुष्य शीतल वस्तुओं को उष्ण सी समझता हो और उष्ण वस्तुओं को शीत के समान समझता हो एवं जिसकी देह में शीतलता की पिडकाएं हों पर वह दाह से पीड़ित होता हो। जिसका शरीर अधिक उष्ण होने पर भी शीत से कांपता हो एवं शरीराङ्ग पर लगी हुई चोट को तथा अङ्गच्छेदन को भी नहीं जानता हो उसे भी नष्टायु समझना चाहिये ॥ ७-८ ॥

पांशुनेवावकीर्णानि यश्च गात्राणि मन्यते ।
वर्णान्यता वा राज्यो वा यस्य गात्रे भवन्ति हि ॥ ९ ॥

जो मनुष्य अपने शरीर को धूलि, रेत आदि से व्याप्त न होने पर भी व्याप्त मानता हो तथा जिसके शरीर के रङ्ग में परिवर्तन हो गया हो किंवा शरीर पर रेखाएं उत्पन्न हो गई हों उसे नष्टायु कहते हैं ॥ ९ ॥

स्नातानुलिप्तं यञ्चापि भजन्ते नीलमक्षिकाः ।
सुगन्धिर्वाऽति योऽकस्मात्तं ब्रुवन्ति गतायुषम् ॥ १० ॥

जिस मनुष्य के स्नान करके चन्दन-कर्पूर आदि का शरीर पर लेपन कर देने पर भी वहां नीली मक्खियां बैठें, अथवा जिसके शरीर पर कोई लेप लगा न होने पर भी उससे सुगन्धि आने लगे, उसे गतायु समझना चाहिये ॥ १० ॥

विमर्शः—अत्यर्थरसिकं कामं कालपक्वस्य मक्षिकाः । अपि स्नातानुलिप्तस्य भृशमायान्ति सर्वशः ॥ ( चरक ) । सुगन्धिर्वा— चरक में इसे पुष्पित कहा है । नानापुष्पोपमो गन्धो यस्य भाति दिवानिशम् । पुष्पितस्य वनस्येव नानाद्रुमलतावतः ॥ तमाहुः पुष्पितं धीरा नरं मरणलक्षणे । स ना संवत्सरादेहं जहातीति विनिश्चयः ॥ आप्लुतानाप्लुता काये यस्य गन्धाः शुभाशुभाः । व्यत्यासेनाऽनिमित्ताः स्युः स च पुष्पितमुच्यते ॥

विपरीतेन गृह्णाति रसान् यश्चोपयोजितान् ।
उपयुक्ताः क्रमाद्यस्य रसा दोषाभिवृद्धये ॥ ११ ॥
यस्य दोषाग्निसाम्यञ्च कुर्युर्मिथ्योपयोजिताः ।
यो वा रसान्न संवेत्ति गतासुं तं प्रचक्षते ॥ १२ ॥

जो मनुष्य खाद्यपदार्थ को सेवन करने पर उनके जो रस हों उनसे विपरीत रस का स्वाद लेता हो तथा उसके रोगहितादि क्रम से प्रयुक्त रस भी दोषों की वृद्धि करते हों एवं मिथ्याक्रम से प्रयुक्त रस दोष तथा अग्नि की समता कर देते हों और जो मनुष्य किसी भी रस को अपनी रसनेन्द्रिय द्वारा जानता नहीं हो उसे नष्टायु ही समझते हैं ॥ ११-१२ ॥

सुगन्धं वेत्ति दुर्गन्धं दुर्गन्धस्य सुगन्धिताम् ।
गृह्णीते वाऽन्यथा गन्धं शान्ते दीपे च नीरुजः ॥
यो वा गन्धान्न जानाति गतासुं तं विनिर्दिशेत् ॥ १३ ॥

जो मनुष्य सुगन्ध को दुर्गन्ध और दुर्गन्ध को सुगन्ध जानता हो एवं जो गन्ध हो उससे विपरीत गन्ध को जानता हो तथा दीपक के शान्त होने पर अर्थात् प्रातः काल के समय रोग रहित हो जाय किंवा दीपक बुझाने पर उसकी गन्ध को नहीं जान सकता हो उसे गतायु कहना चाहिये ॥ १३ ॥

द्वन्द्वान्युष्णहिमादीनि कालावस्था दिशस्तथा ॥
विपरीतेन गृह्णाति भावानन्यांश्च यो नरः ॥ १४ ॥

जो मनुष्य कष्ट देनेवाले शीत-उष्ण द्वन्द्व को, काल की प्रवात-निर्वातादि अवस्था को, दिशाओं को तथा अन्य पदार्थों ( द्रव्य-गुण-कर्मादि ) को विपरीत रूप में ग्रहण करता है उसे नष्टायु कहते हैं ॥ १४ ॥

दिवा ज्योतींषि यश्चापि ज्वलितानीव पश्यति ॥ १५ ॥
रात्रौ सूर्यं ज्वलन्तं वा दिवा वा चन्द्रवर्चसम् ।
अमेघोपप्लवे यश्च शक्रचापतडिद्गुणान् ॥ १६ ॥
तडित्वतोऽसितान् यो वा निर्मले गगने घनान् ।
विमानयानप्रासादैर्यश्च सङ्कुलमम्बरम् ॥ १७ ॥
यश्चानिलं मूर्तिमन्तमन्तरिक्षञ्च पश्यति ।
धूमनीहारवासोभिरावृतामिव मेदिनीम् ॥ १८ ॥
प्रदीप्तमिव लोकञ्च यो वा प्लुतमिवाम्भसा ।
भूमिमष्टापदाकारां लेखाभिर्यश्च पश्यति ॥ १९ ॥
न पश्यति सनक्षत्रां यश्च देवीमरुन्धतीम् ।
ध्रुवमाकाशगङ्गां वा तं वदन्ति गतायुषम् ॥ २० ॥

जो मनुष्य दिन में नक्षत्रों को चमकते हुये से देखता हो, रात्रि में सूर्य को जलते या प्रकाश करते हुये तथा दिन में चन्द्रमा को प्रकाशित देखता हो एवं जो मेघरहित आकाश में भी इन्द्रधनुष तथा बिजली चमकती हुई देखता हो, जो स्वच्छ आकाश में बिजली के सहित काले मेघों को देखता हो तथा जो आकाश को विमान, रथ और राजमहलों से व्याप्त देखता हो। जो वायु को मूर्तिमान तथा आकाश को भी मूर्तिमान देखता हो। जो पृथ्वी को धूएं, कुहरे या ओस और कपड़ों से ढकी हुई देखता हो। जो समस्त संसार को बिना ग्रीष्मर्तु के भी प्रदीप्त सा देखता हो अथवा जल से संसार को डूबा हुआ सा देखता हो, जो पृथ्वी को रेखाओं से आठ खानों में विभक्त हुई सी देखता हो, जो सप्तर्षियों के तारों से युक्त अरुन्धती नक्षत्र को न देखता हो तथा ध्रुव एवं आकाश गङ्गा को भी नहीं देखता हो उसको निश्चित ही गतायु समझे ॥ १५-२० ॥

विमर्शः—चरकः—'मुमूर्षोः समीपस्थां यो न पश्यत्यरुन्धतीम् । संवत्सरान्ते जन्तुः स पश्यतीति महत्तमः ।' इति

ज्योत्स्नादर्शोष्णतोयेषु छायां यश्च न पश्यति।
पश्यत्येकाङ्गहीनां वा विकृतां वाऽन्यसत्त्वजाम् ॥२१॥
श्वकाककङ्कगृध्राणां प्रेतानां यक्षरक्षसाम्।
पिशाचोरगनागानां भूतानां विकृतामपि ॥ २२ ॥
यो वा मयूरकण्ठाभं विधूमं वह्निमीक्षते।
आतुरस्य भवेन्मृत्युः स्वस्थो व्याधिमवाप्नुयात् ॥२३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिर्नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥

जो मनुष्य चन्द्रिका, शीशे, धूप और जल में अपनी छाया को नहीं देखता हो अथवा एक अङ्ग से रहित, विकृत किंवा दूसरे प्राणियों की सी अपनी छाया को देखे, जैसे-कुत्ते, कौए, कंक, गीध, भूत, प्रेत, यक्ष, राक्षस, पिशाच, उरग, नाग अथवा भूत इन जैसी विकृत आकृति देखे। जो धूएं से रहित अग्नि को मोर के कण्ठ के समान नीली देखता हो ऐसे रोगी की मृत्यु होती है तथा स्वस्थ मनुष्य रोग को प्राप्त करता है॥

विमर्शः— छाया को प्रतिच्छाया (Shadow, Image) समझनी चाहिये। प्रतिप्रमाणसंस्थाना जलादर्शातपादिषु। छाया या सा प्रतिच्छाया। (चरक)। कङ्कलक्षणम्—'कङ्कः स्यात्कङ्कमल्लाख्यो बाणपक्षार्हपक्षकः। लोहपृष्ठो दीर्घपादः पक्षाभः पाण्डुवर्णभाक् ॥' इति।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिर्नामत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३० ॥

## एकत्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातश्छायाविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर छायाविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—छाया को शरीर की कान्ति या (Complexion) कहते हैं प्रभा और वर्ण दोनों के संयोग से शरीर की जो विशेषता होती है वह छाया है। चरके तु 'छाया वर्णप्रभाऽऽश्रया' इति। अनयोर्भेदोऽष्टाङ्गसङ्ग्रहे-'छाया वर्णमाक्रामत्यासन्ना च लक्ष्यते पञ्चभूतात्मिका च। प्रभा तु वर्णं प्रकाशयति विप्रकृष्टाल्लक्ष्यते तेजः प्रभवैव च।' इति। चरकेण—'नाभसी निर्मला नीला सस्नेहा सप्रभेव च।' इत्यादिना पञ्चविधाश्छायाः, 'रक्ता पीता सिता श्यावा हरिता पाण्डुराऽसिता।' इत्यादिना सप्तविधाः प्रभाः, 'कृष्णः, कृष्णश्यामः, श्यामावदातः, अवदातश्च' इत्यादिना चतुर्विधा वर्णाश्च प्रदर्शिताः।

श्यावा लोहितिका नीला पीतिका वाऽपि मानवम्।
अभिद्रवन्ति यं छायाः स परासुरसंशयम् ॥ ३ ॥

जिस मनुष्य को काली, लाल, नीली अथवा पीली छाया आक्रान्त करती है वह निश्चय ही नष्टप्राण है ॥ ३ ॥

विमर्शः—मृत्यु समीप होने पर प्रभा तथा छाया में भी अशुभदर्शक परिवर्तन होते हैं। वर्णेन प्रभया तथा। छाया विवर्तते यस्य स्वस्थोऽपि प्रेत एव सः ॥ नाऽच्छायो नाऽप्रभः कश्चिद्विशेषाश्चिह्नयन्ति हि। नृणां शुभाऽशुभोत्पत्तिकाले छायाः प्रभाश्रयाः ॥ (चरक)।

ह्रीरपक्रमते यस्य प्रभाधृतिस्मृतिश्रियः।
अकस्माद्यं भजन्ते वा स परासुरसंशयम् ॥ ४ ॥

जिस पुरुष की लज्जा नष्ट हो जाती है किंवा प्रभा, धृति, स्मृति और शोभा ये जिसको सहसा प्राप्त हो जाती हों उसे निश्चय ही गतप्राण समझना चाहिये ॥ ४ ॥

विमर्शः—धृतिः-निश्चयात्मिका बुद्धिर्धृतिः, 'धृतिर्हि नियमात्मिका'। स्मृतिः—स्मृतिर्भूतार्थविज्ञानम्। आत्ममनसोः संयोगविशेषात् संस्काराच्च स्मृतिः। (वै० दर्शन) 'अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः' (योगसूत्र)।

यस्याधरोष्ठः पतितः क्षिप्तश्चोर्ध्वं तथोत्तरः।
उभौ वा जाम्बवाभासौ दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥ ५ ॥

जिसका नीचे का ओष्ठ गिर (लटक) गया हो तथा ऊर्ध्वोष्ठ ऊपर को चढ़ गया हो अथवा दोनों ओष्ठ जामुन के फल के समान नीले वर्ण के हो गये हों, उसका जीवित रहना दुर्लभ है ॥ ५ ॥

आरक्ता दशना यस्य श्यावा वा स्युः पतन्ति वा।
खञ्जनप्रतिमा वाऽपि तं गतायुषमादिशेत् ॥ ६ ॥

जिसके दांत लाल या काले वर्ण के हो जांय अथवा गिर जांय अथवा खञ्जन पक्षी की तरह नीलवर्ण के हो जांय, उसको भी नष्टायु कहना चाहिये ॥ ६ ॥

कृष्णा स्तब्धाऽवलिप्ता वा जिह्वा शूना च यस्य वै।
कर्कशा वा भवेद् यस्य सोऽचिराद्विजहात्यसून् ॥७॥

जिस मनुष्य की जिह्वा काली, कठोर, अवलिप्त सी, शोथयुक्त तथा कर्कश होती है वह शीघ्र ही प्राणों को छोड़ देता है ॥ ७ ॥

विमर्शः—लालास्राव की अल्पता से जिह्वा शुष्क होकर उस पर मैल का एक पर्त चढ़ जाता है उसे (Coated or Plastered tongue) कहते हैं। यह स्थिति प्रायः जठर रोग तथा ज्वरादि में होती है।

कुटिला स्फुटिता वाऽपि शुष्का वा यस्य नासिका।
अवस्फूर्जति मग्ना वा न स जीवति मानवः ॥ ८ ॥

जिस मनुष्य की नासिका टेढ़ी, फटी हुई, शुष्क हो तथा शब्द करती हो या बैठ गई हो वह मनुष्य जीवित नहीं रहता है ॥ ८ ॥

सङ्क्षिप्ते विषमे स्तब्धे रक्ते स्रस्ते च लोचने।
स्यातां वा प्रस्रुते यस्य स गतायुर्नरो ध्रुवम् ॥ ९ ॥

जिस पुरुष के नेत्र संकुचित, विषम, स्तब्ध (निश्चल), आरक्त हों तथा नीचे को या बाहर को लटके हुये हों अथवा बहते हों वह मनुष्य निश्चय ही गतप्राण है ॥ ९ ॥

केशाः सीमन्तिनो यस्य संक्षिप्ते विनते भ्रुवौ ।
लुनन्ति चाक्षिपक्ष्माणि सोऽचिराद् याति मृत्यवे १०

जिस पुरुष के सिर के बालों में सीमन्त ( मांग ) हो गई हो तथा भौंहें संकुचित और झुक गई हों तथा वह आंखों की पल्कों के बालों को नोचता हो वह शीघ्र ही मृत्यु के अधीन हो जाता है ॥ १० ॥

नाहरत्यन्नमास्यस्थं न धारयति यः शिरः ।
एकाग्रदृष्टिर्मूढात्मा सद्यः प्राणाञ्जहाति सः ॥ ११ ॥

जो मनुष्य मुख में रखे हुये अन्न को गले के नीचे नहीं उतारता हो तथा जो सिर को धारित नहीं करता हो तथा जो मूढात्मा ( मोहितात्मा ) एक तरफ ही बिना पलक गिराये देखता हो वह शीघ्र ही प्राणों को छोड़ता है ॥ ११ ॥

बलवान् दुर्बलो वाऽपि सम्मोहं योऽधिगच्छति ।
उत्थाप्यमानो बहुशस्तं पक्वं भिषगादिशेत् ॥ १२ ॥

जो बलवान् अथवा दुर्बल पुरुष उठाते समय मूर्च्छित हो जाता हो उसे पक्व ( मरने वाला ) समझना चाहिये ॥ १२ ॥

विमर्श—उठाते समय गिरने का कारण मस्तिष्क में रक्त की कमी ( Cerebral Anoemia ) है जिससे उसे सम्मोह ( Giddiness or fainting ) उत्पन्न होता है। यह हृदय की दुर्बलता से होती है। ज्वरे प्रमोहो भवति स्वशरीरप्रवचोदिते । निषण्णं भोजयेत्तस्मान्मूत्रोच्चारौ च कारयेत् ॥

उत्तानः सर्वदा शेते पादौ विकुरुते च यः ।
विप्रसारणशीलो वा न स जीवति मानवः ॥ १३ ॥

जो मनुष्य सदा उत्तान ( सीधा, पीठ के बल ) सोता है तथा पावों को बार बार सिकोड़ता व फैलाता हो वह मनुष्य जीवित नहीं रहता है ॥ १३ ॥

शीतपादकरोच्छ्वासश्छिन्नोच्छ्वासश्च यो भवेत् ।
काकोच्छ्वासश्च यो मर्त्यस्तं धीरः परिवर्जयेत् ॥१४॥

जिस मनुष्य के पैर, हाथ और श्वास ये ठंढे हों तथा जो छिन्न ( टूटते ) सांस लेता हो अथवा जो कौए की तरह मुख खोलकर सांस लेता हो उसे धीर वैद्य वर्जित कर दे ॥१४॥

विमर्श—मनुष्य के नासा से वापस बाहर निकलने वाली हवा गरम होकर निकलती है। शरीरादि की स्वाभाविक उष्णता जीवन का एक लक्षण है। इसका कम होना मृत्युसूचक है। छिन्न श्वास को Periodic breathing कहते हैं। यह हृद्रोग, Uraemia, मस्तिष्कगतरक्तस्राव या सन्यास ( Apoplexy ), मस्तिष्कावरण शोथ ( Meningitis ) और ( Sun-Stroke ) में होती है। इस श्वास की खोज चेन और स्टोकस नामक दो विद्वानों ने की है अतः इसका दूसरा नाम ( Cheyne Stokes respiration ) भी है। इसमें कुछ काल के लिये श्वास-प्रश्वासक्रिया बंद हो जाती है, फिर धीरे २ चलने लगती है। फिर बंद हो जाती है, फिर चलती है।

निद्रा न च्छिद्यते यस्य यो वा जागर्ति सर्वदा ।
मुह्येद्वा वक्तुकामश्च प्रत्याख्येयः स जानता ॥ १५ ॥

जिस रोगी की नींद खुलती ही न हो अथवा जो रोगी सदा जागता ही हो अथवा जो रोगी बोलने की चाहना करने पर मूर्च्छित हो जाता हो उसे विज्ञ वैद्य त्याग दे ॥ १५ ॥

उत्तरौष्ठञ्च यो लिह्यादुत्कारांश्च करोति यः ।
प्रेतैर्वा भाषते सार्द्धं प्रेतरूपं तमादिशेत् ॥ १६ ॥

जो रोगी ऊपर के ओष्ठ को चूसता हो तथा उत्कार ( डकारें ) करता हो अथवा प्रेतों के साथ बात करता हो उसको प्रेतरूप ( मृत ) ही समझो ॥ १६ ॥

खेभ्यः सरोमकूपेभ्यो यस्य रक्तं प्रवर्तते ।
पुरुषस्याविषार्तस्य सद्यो जह्यात् स जीवितम् ॥ १७ ॥

जिस मनुष्य के विष खाया हुआ न होने पर भी रोमकूपों से तथा शरीर के अन्य द्वारों से रक्त बहता हो वह शीघ्र ही जीवन को त्यागता है ॥ १७ ॥

विमर्श—मार्गौ पुनरस्य द्वावूर्ध्वं चाधश्च तत्, ऊर्ध्वं प्रपद्यमानं कर्णनासिकानेत्रास्येभ्य, अधः प्रपद्यमानं मूत्रपुरीषमार्गाभ्यां प्रच्यवते तौ मार्गौ प्रपद्यमानं सर्वेभ्य एव यथोक्तेभ्यः खेभ्यः प्रच्यवते शरीरस्य ( चरक )। यह रक्तपित्त में रिष्ट मिलता है। यदा तु सर्वच्छिद्रेभ्यो रोमकूपेभ्य एव च। वहते नामसन्ध्येया गर्नि तस्याहरन्तिकीम् ॥ ( चरक )। मसूरिका, टाइफस ज्वर, मस्तिष्कसुषुम्ना ज्वर ( Cerebrospinal fever ), प्लेग, पर्प्युरा ( purpura ) इन रोगों में यह अवस्था होती है।

वाताष्ठीला तु हृदये यस्योर्ध्वमनुयायिनी ।
रुजाऽन्नविद्वेषकरी स परासुरसंशयम् ॥ १८ ॥

जिस पुरुष के हृदय के अन्दर वायु की गांठ उत्पन्न होकर ऊपर को चढ़े तथा पीड़ा और अन्न में विद्वेष करती हो वह निश्चय ही मृत है ॥ १८ ॥

अनन्योपद्रवकृतः शोफः पादसमुत्थितः ।
पुरुषं हन्ति नारीं तु मुखजो गुह्यजो द्वयम् ॥ १९ ॥

किसी अन्य रोगों के उपद्रवरूप में उत्पन्न न होकर स्वतन्त्रतया पावों में उत्पन्न शोथ पुरुष को मार डालता है इसी प्रकार मुख पर उत्पन्न शोथ स्त्री को मार डालता है। गुह्य स्थानों पर उत्पन्न हुआ शोथ स्त्री पुरुष दोनों को मार डालता है ॥ १९ ॥

विमर्श—अनन्योपद्रवकृत = नान्योपद्रवकृत इत्यर्थः, श्वासपिपासाऽऽदिशोषोपद्रवैरेव कृत इति निष्कर्षः। शोफोपद्रवा वक्ष्यन्ते—"श्वास पिपासा दौर्बल्य ज्वरछर्दिररोचकः। हिक्काऽतिसारकासाश्च शोथिन क्षपयन्ति हि॥" इति। पादप्रवृत्त इत्यपुंसां यः प्राप्तुयान्मुखम्। स्त्रीणां वक्त्रादधो याति वस्तिजश्च न सिद्ध्यति ॥

अतिसारो ज्वरो हिक्का छर्दिः शूनाण्डमेढ्रता ।
श्वासिनः कासिनो वाऽपि यस्य तं क्षीणमादिशेत् ॥२०॥

अतिसार, ज्वर, हिक्का, वमन, अण्डग्रन्थि तथा मेढ्र ( इन्द्रिय ) में शोथ ये उपद्रव श्वास या कास रोगी के उत्पन्न होने पर उसे क्षीण समझना चाहिये ॥ २० ॥

स्वेदो दाहश्च बलवान् हिक्का श्वासश्च मानवम् ।
बलवन्तमपि प्राणैर्वियुञ्जन्ति न संशयः ॥ २१ ॥

अधिक पसीना का आना, दाह होना तथा जोर की हिक्का

और श्वास ये उपद्रव बलवान् रोगी को भी प्राणों से वियुक्त कर देते हैं इसमें कोई सन्देह नहीं है ॥ २१ ॥

श्यावा जिह्वा भवेद्यस्य सव्यं चाक्षि निमज्जति।
मुखञ्च जायते पूति यस्य तं परिवर्जयेत् ॥ २२ ॥

जिस मनुष्य की जिह्वा काली हो गई हो, बायाँ नेत्र भीतर घुस गया हो तथा मुख में दुर्गन्ध उत्पन्न हो जाय तो उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ २२ ॥

वक्त्रमापूर्यतेऽश्रूणां स्विद्यतश्चरणावुभौ।
चक्षुश्चाकुलतां याति यमराष्ट्रं गमिष्यतः ॥ २३ ॥

यमराज के राष्ट्र (यमलोक) में जाने वाले पुरुष का मुख आंसुओं से भर जाता है तथा दोनों पावों से पसीना आता है और नेत्र व्याकुल हो जाते हैं ॥ २३ ॥

अतिमात्रं लघूनि स्युर्गात्राणि गुरुकाणि वा।
यस्याकस्मात् स विज्ञेयो गन्ता वैवस्वतालयम् ॥२४॥

जिस मनुष्य के शरीर के अवयव सहसा अधिक मात्रा में हल्के हों जांय अथवा भारी हो जांय वह यमालय में जाने वाला है ॥ २४ ॥

पङ्कमत्स्यवसातैलघृतगन्धांश्च ये नराः।
मृष्टगन्धांश्च ये यान्ति गन्तारस्ते यमालयम् ॥ २५ ॥

जो मनुष्य कीचड़, मछली, चरबी, तैल, घृत इनकी गन्धयुक्त या अन्य मिश्रित गन्धयुक्त हो जाते हों वे यमलोक को जाने वाले होते हैं ॥ २५ ॥

यूका ललाटमायान्ति बलिं नाश्नन्ति वायसाः।
येषां वाऽपि रतिर्नास्ति यातारस्ते यमालयम् ॥ २६ ॥

जिसके ललाट प्रदेश में जुंए आ जाती हैं, जिसकी दी हुई बलि को कौए भी नहीं खाते हों तथा जिनको कहीं भी आराम नहीं मिलता हो वे यमलोक को जाने वाले होते हैं ॥

ज्वरातिसारशोफाः स्युर्यस्यान्योन्यावसादिनः।
प्रक्षीणबलमांसस्य नासौ शक्यश्चिकित्सितुम् ॥ २७ ॥

जिस पुरुष में परस्पर एक दूसरों के उपद्रव के कारण ज्वर, अतिसार और शोफ रोग उत्पन्न हो गया हो तथा रोगी का बल और मांस क्षीण हो गया हो तो उसकी चिकित्सा करना शक्य नहीं है ॥ २७ ॥

विमर्शः—अन्योन्यावसादिनः—ज्वरातिसारौ शोफान्ते श्वयथुर्वा तयोः क्षये। दुर्बलस्य विशेषेण नरस्यान्ताय कल्पते। (चरक)।

क्षीणस्य यस्य क्षुत्तृष्णे हृद्यैर्मिष्टैर्हितैस्तथा।
न शाम्यतोऽन्नपानैश्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ २८ ॥

जिस क्षीण हुए मनुष्य की क्षुधा हितकारक तथा हृद्य मिष्टान्नों से शान्त न होती हो तथा प्यास ठंढा जल पीने से भी शान्त न होती हो उसकी मृत्यु उपस्थित समझो ॥ २८ ॥

प्रवाहिका शिरःशूलं कोष्ठशूलञ्च दारुणम्।
पिपासा बलहानिश्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ २९ ॥

जिस मनुष्य के प्रवाहिका, शिरःशूल, कोष्ठशूल ये दारुण हों तथा प्यास अधिक लगे और सहसा शरीर के बल की हानि हो जाय उसकी मृत्यु उपस्थित मानो ॥ २९ ॥

विषमेणोपचारेण कर्मभिश्च पुराकृतैः।
अनित्यत्वाच्च जन्तूनां जीवितं निधनं व्रजेत् ॥ ३० ॥

विषम उपचार से, पूर्वजन्म में किये हुये कर्मों से तथा जीवधारियों की अनित्यता से मनुष्य का जीवन नष्ट होता है॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहे मृत्योः कारणानि—मरणं प्राणिनां दृष्टमायुःपुण्योभयक्षयात्। तयोरप्यक्षयाद् दृष्टं विषमापरिहारिणाम्॥

प्रेता भूताः पिशाचाश्च रक्षांसि विविधानि च।
मरणाभिमुखं नित्यमुपसर्पन्ति मानवम् ॥ ३१ ॥
तानि भेषजवीर्याणि प्रतिघ्नन्ति जिघांसया।
तस्मान्मोघाः क्रियाः सर्वा भवन्त्येव गतायुषाम् ॥३२॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने छायाविप्रतिपत्तिर्नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

प्रेत, भूत, पिशाच, अनेक प्रकार के राक्षस ये निकट मृत्युवाले मनुष्य के पास नित्य ही आते हैं तथा उस मनुष्य को मारने की इच्छा से ओषधियों के वीर्य (प्रभावादिक) को नष्ट कर देते हैं इसीलिये गतायु पुरुषों के लिये प्रयुक्त सब प्रकार की चिकित्सारूपी क्रियाएँ निष्फल हो जाती हैं ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने छायाविप्रतिपत्तिर्नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

## द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातः स्वभावविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर स्वभावविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

स्वभावप्रसिद्धानां शरीरैकदेशानामन्यभावित्वं मरणाय। तद्यथा—शुक्लानां कृष्णत्वं, कृष्णानां शुक्लता, रक्तानामन्यवर्णत्वं, स्थिराणां मृदुत्वं, मृदूनां स्थिरता, चलानामचलत्वम् अचलानां चलता, पृथूनां संक्षिप्तत्वं, संक्षिप्तानां पृथुता, दीर्घाणां ह्रस्वत्वं, ह्रस्वानां दीर्घता, अपतनधर्मिणां पतनधर्मित्वं, पतनधर्मिणामपतनधर्मत्वम्; अकस्माच्च शैत्यौष्ण्यस्नैग्ध्यरौक्ष्यप्रस्तम्भवैवर्ण्यावसादनञ्चाङ्गानाम् ॥ ३ ॥

स्वभाव से प्रसिद्ध शरीर के अवयवों का अन्यथाभाव होना मरण के लिये है। जैसे नेत्र का श्वेत भाग तथा दांत इनका काला पड़ना, केशादि काले अवयवों का श्वेत होना, जिह्वा, ओष्ठ आदि रक्त वर्ण के अङ्गों का वर्ण विपरीत (नीला, काला) हो जाना, अस्थ्यादि कठिन पदार्थों का मृदु होना तथा त्वचा, मांसादि मुलायम पदार्थों का कठिन होना, जिह्वा,

सन्धि आदि चल अङ्गों का अचल होना या जकड़ जाना तथा अचल अङ्गों का चल होना, पृथु ( चौडे ) पदार्थों का संक्षिप्त ( सकुचित ) होना, जघा, बाहु आदि लम्बे पदार्थों का छोटा होना तथा छोटे पदार्थों का लम्बा होना, अपतनधर्मी ( नख केशादि ) पदार्थों का गिरना तथा मूत्र, पुरीषादि पतनधर्मी पदार्थों का अवरोध होना, इसी तरह अकस्मात् ही शरीर के भिन्न अङ्गों का शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, जकड़न, विवर्णता और शक्तिरहित होना ॥ ३ ॥

स्वेभ्यः स्थानेभ्यः शरीरैकदेशानामवस्रस्तोत्क्षिप्तभ्रान्तावक्षिप्तपतितविमुक्तनिर्गतान्तर्गतगुरुलघुत्वानि, प्रवालवर्णव्यङ्गप्रादुर्भावो वाऽप्यकस्मात्, सिराणाञ्च दर्शनं ललाटे, नासावंशे वा पिडकोत्पत्तिः, ललाटे प्रभातकाले स्वेदः, नेत्ररोगाद्विना वाऽश्रुप्रवृत्तिः, गोमयचूर्णप्रकाशस्य वा रजसो दर्शनमुत्तमाङ्गे निलयनं वा कपोतकङ्ककाकप्रभृतीनां, मूत्रपुरीषवृद्धिरभुञ्जानानां, तत्प्रणाशो भुञ्जानानां वा, स्तनमूलहृदयोरसु च शूलोत्पत्तयः, मध्ये शूनत्वमन्तेषु परिम्लायित्वं विपर्ययो वा, तथाऽर्द्धाङ्गे श्वयथुः, शोषोऽङ्गपक्षयोर्वा, नष्टहीनविकलविकृतस्वरता वा, विवर्णपुष्पप्रादुर्भावो वा दन्तमुखनखशरीरेषु ॥ ४ ॥

भ्रू, पलक, ओष्ठ आदि शरीर के अङ्गों का अपने स्थानों से नीचे गिरना या ऊँचे उठ ( तन ) जाना, नेत्रादि का भ्रान्त होना या टेढ़ा हो जाना, सिर, ग्रीवा आदि की धारणशक्ति नष्ट होना, सन्धियों की विमुक्ति होना, जिह्वा-नेत्रादि का बाहर निकलना या भीतर को धस जाना, अङ्गों की गुरुता या लघुता होना, प्रवाल के रङ्ग का चेहरे या अन्य शरीर के भाग पर अकस्मात् व्यङ्ग उत्पन्न होना, ललाट प्रदेश में सिराओं का उभार दिखाई देना, नासा के ऊपर फुन्सिया उत्पन्न होना, प्रात काल के समय ललाट पर पसीना आना, नेत्रों में किसी प्रकार का रोग न होने पर भी आसुओं का निकलना, शरीर के उत्तमाङ्ग ( सिर ) पर गोबर के चूर्ण के समान रज का दिखाई देना अथवा सिर पर कबूतर, कङ्क और कौए आदि का बैठना, भोजन नहीं करने पर भी मूत्र और मल की वृद्धि होना तथा भोजन करते रहने पर भी मूत्र और मल का क्षीण होना, स्तनमूल, हृदय और छाती में शूल उत्पन्न होना, शरीर के मध्य भाग में शोथ उत्पन्न होना और अन्त भाग ( हस्त पादादि) पर कृशता अथवा मध्यभाग में पतलापन तथा हस्तपादादि अङ्गों पर मोटापन होना, शरीर के आधे अङ्गों में शोथ उत्पन्न होना, इसी तरह शरीर के एक आध अवयव में अथवा आधे अङ्ग में शुष्कता, स्वर का नष्ट, हीन, विकलत्व और विकृत होना और दन्त, मुख, नख या शरीर के अन्य भागों पर विकृत रग के पुष्पों का प्रादुर्भाव होना ये सब मरण के दर्शक चिह्न हैं ॥ ४ ॥

यस्य वाऽप्सु कफपुरीषरेतांसि निमज्जन्ति, यस्य वा दृष्टिमण्डले भिन्नविकृतानि रूपाण्यालोक्यन्ते, स्नेहाभ्यक्तकेशाङ्ग इव यो भाति, यश्च दुर्बलो भक्तद्वेपातिसाराभ्यां पीड्यते, कासमानश्च तृष्णाऽभिभूतः, क्षीणश्छर्दिभक्तद्वेषयुक्तः, सफेनपूयरुधिरोद्वामी हतस्वरः शूलाभिपन्नश्च मनुष्यः, शूनकरचरणवदनः क्षीणोऽन्नद्वेषी स्रस्तपिण्डिकांसपाणिपादो ज्वरकासाभिभूतः, यस्तु पूर्वाह्णे भुक्तमपराह्णे छर्दयत्यविदग्धमतिसार्यते वा ज्वरकासाभिभूतः स श्वासान्म्रियते ॥ ५ ॥

जिस मनुष्य के कफ, विष्ठा और वीर्य जल में डूबते हों अथवा जिसके दृष्टिमण्डल में भिन्न और विकृत रूप दिखाई देते हों, जिसके केश और अङ्ग स्नेह से अभ्यक्त हुये से प्रतीत होते हों, जो दुर्बल भक्तद्वेष और अतिसार से पीड़ित हो तथा जो खासता हुआ तृषा से पीड़ित हो, जो क्षीण होकर वमन और भक्तद्वेष से युक्त हो, जो व्यक्ति [illegible] के सहित मवाद और रुधिर का वमन करता हो तथा हतस्वर एवं शूल से युक्त हो, जो क्षीण हुआ मनुष्य हस्त, पाद और मुख पर शोथ से पीड़ित हो, अन्न में द्वेष रखता हो तथा जिसके पिण्डिकाएँ, कंधे, हाथ और पाव शिथिल हो गये हों एव ज्वर और कास से आक्रान्त हो। जो व्यक्ति पूर्वाह्न में खाये हुये भोजन का अपराह्न में वमन कर देता हो अथवा अध पके अन्न के ही दस्त करता हो एव ज्वर और कास से पीड़ित हो कर वह श्वास से मरता है ॥ ५ ॥

बस्तवद्विलपन् यश्च भूमौ पतति स्रस्तमुष्कः, स्तब्धमेढ्रो भग्नग्रीवः प्रनष्टमेहनश्च मनुष्यः, प्राग्विशुष्यमाणहृदय आर्द्रशरीरः, यश्च लोष्टं लोष्टेनाभिहन्ति काष्ठं काष्ठेन, तृणानि वा छिनत्ति, अधरोष्ठं दशति, उत्तरोष्ठं वा लेढि, आलुञ्चति वा कर्णौ केशांश्च, देवद्विजगुरुसुहृद्वैद्यांश्च द्वेष्टि, यस्य वक्रानुवक्रगा ग्रहा गर्हितस्थानगताः पीडयन्ति जन्मर्क्षं वा, यस्योल्काऽशनिभ्यामभिहन्यते होरा वा, गृहदारशयनासनयानवाहनमणिरत्नोपकरणगर्हितलक्षणनिमित्तप्रादुर्भावो वेति ॥ ६ ॥

जो व्यक्ति बकरी के बच्चे की तरह विलाप करता हुआ भूमि पर गिरता है तथा जिसके अण्डकोष गिर गये हों एव जिसकी इन्द्रिया स्तम्भित हो गई हों, ग्रीवा भग्न हो गई हो, मूत्र नष्ट हो गया हो ऐसा मनुष्य तथा जिसका शरीर स्नान से गीला करने पर पहले हृदय प्रदेश सूखता हो तथा जो लोष्ट ( ढेले ) को लोष्ट से तथा काष्ठ को काष्ठ से मारता हो या तृण को तोडता हो, अधरोष्ठ को काटता हो या ऊपर के ओष्ठ को चाटता हो अथवा कानों और केशों का लुञ्चन करता हो तथा देवता, द्विज, गुरु, मित्र और वैद्यों से द्वेष रखता हो तथा जिसके वक्र तथा अनुवक्र ग्रह निन्दित स्थान में स्थित होकर जन्मनक्षत्र को पीड़ित करते हों या जिसका जन्म लग्न उल्का और वज्र से अभिहत हो अथवा जिसके घर, स्त्री, शयन, आसन, यान, वाहन, मणि, रत्न और अन्य उपकरणों में निन्दित लक्षण और निमित्त की उत्पत्ति हो उस मनुष्य को गतायु समझना चाहिये ॥ ६ ॥

विमर्श —प्रनष्टमेहन को मूत्राघात ( Suppression of urine ) समझना चाहिये। प्राग्विशुष्यमाणहृदय —यस्य स्नानानु

लिप्तस्य पूर्वं शुष्यत्युरो भृशम्। आर्द्रेषु सर्वगात्रेषु सोऽर्धमासं न जीवति ॥ ग्रहगतिभेदाः—वक्रानुवक्रा कुटिला मन्दा मन्दतरा समा। तथा शीघ्रतरा शीघ्रा ग्रहाणामष्टधा गतिः ॥ होराशब्देन जन्मराशि-र्जन्मनक्षत्रं वा गृह्यते।

भवन्ति चात्र—

चिकित्स्यमानः सम्यक् च विकारो योऽभिवर्धते।
प्रक्षीणबलमांसस्य लक्षणं तद्गतायुषः ॥ ७ ॥

जिसकी ठीक तरह से चिकित्सा करने पर भी रोग बढ़ता हो तथा शरीर का बल और मांस क्षीण हो गया हो यह उसकी नष्ट आयु का लक्षण है ॥ ७ ॥

निवर्तते महाव्याधिः सहसा यस्य देहिनः।
न चाहारफलं यस्य दृश्यते स विनश्यति ॥ ८ ॥

जिस मनुष्य की महाव्याधि सहसा ही निवर्तित हो जाय तथा भोजन करने का तुष्टि-पुष्टि रूप फल भी न होता हो वह विनष्ट हो जाता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—चरके जीवकाहारविज्ञानम्—विज्ञातं बहुशः सिद्धं विधिवच्चावचारितम्। न सिध्यत्यौषधं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम् ॥ आहारमुपयुञ्जानो भिषजा सूपकल्पितम्। यः फलं तस्य नाप्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥

एतान्यरिष्टरूपाणि सम्यग् बुध्येत यो भिषक्।
साध्यासाध्यपरीक्षायां स राज्ञः सम्मतो भवेत् ॥ ९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने स्वभावविप्रति-
पत्तिर्नाम द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

इन उपर्युक्त अरिष्ट लक्षणों को जो वैद्य अच्छी प्रकार जानता है वह रोगी की साध्यासाध्यता ( Prognosis ) की परीक्षा ( निर्णय ) करने में राजसंमत होता है ॥ ९ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने स्वभावविप्रतिपत्तिर्नाम द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

## अथ त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातोऽवारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'अवारणीय' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—उपद्रवविशेषयुक्ततया न विद्यते वारणं येषां तेऽवारणा-व्याधयस्तानधिकृत्य कृतोऽध्यायोऽवारणीयस्तम्।

उपद्रवैस्तु ये जुष्टा व्याधयो यान्त्यवार्यताम्।
रसायनाद्विना वत्स ! तान् शृण्वेकमना मम ॥ ३ ॥

जो रोग उपद्रवों से युक्त होने के कारण रसायन के बिना अवार्य ( असाध्य ) हो जाते हैं उन्हें एकचित्त होकर मेरे से सुनो ॥ ३ ॥

विमर्शः—उपद्रवः—( १ ) रोगारम्भकदोषप्रकोपजन्योऽन्यविकार उपद्रवः। ( माधव )। ( २ ) उपद्रवस्तु खलु रोगोत्तरकालजो रोगाश्रयो रोग एव स्थूलोऽणुर्वा रोगात्पश्चाज्जायत इति उपद्रवसंज्ञः। ( चरक )। ( ३ ) यः पूर्वोत्पन्नं व्याधिं जघन्यकालजातो व्याधिरुपसृजति स तन्मूल एवोपद्रवसंज्ञः। ( सुश्रुत )। उपद्रव को ( Complication and sequelae ) कहते हैं। रसायन से रसायन, तप, जप आदि का ग्रहण होता है। भुवन्तु मरणं रिष्टं मासलैस्तिलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैस्तन्निवार्यते।

वातव्याधिः प्रमेहश्च कुष्ठमर्शो भगन्दरम्।
अश्मरी मूढगर्भश्च तथैवोदरमष्टमम् ॥ ४ ॥
अष्टावेते प्रकृत्यैव दुश्चिकित्स्या महागदाः।
प्राणमांसक्षयश्वासतृष्णाशोषवमीज्वरैः ॥ ५ ॥
मूर्च्छातिसारहिक्काभिः पुनश्चैतैरुपद्रुताः।
वर्जनीया विशेषेण भिषजा सिद्धिमिच्छता ॥ ६ ॥

वातव्याधि, प्रमेह, कुष्ठ, अर्श, भगन्दर, अश्मरी, मूढगर्भ ये सात तथा आठवां उदर रोग ये आठों महारोग हैं तथा स्वभाव से ही दुश्चिकित्स्य होते हैं। किन्तु जब ये रोग प्राण ( बल ) क्षय, मांसक्षय, श्वास, तृष्णा, रसरक्तादि धातु शोष, वमन, ज्वर, मूर्च्छा, अतिसार, हिक्का इन उपद्रवों से युक्त हो तो सिद्धि चाहनेवाला इनकी चिकित्सा विशेष कर नहीं करे ॥

विमर्शः—अष्टावेते महान्तस्तु व्याधयो दुस्तराः सदा।

शूनं सुप्तत्वचं भग्नं कम्पाध्माननिपीडितम्।
नरं रुजार्त्तमन्तश्च वातव्याधिर्विनाशयेत् ॥ ७ ॥

शोथ से युक्त, सुप्तत्वचा वाले, अस्थ्यादि भग्न, कम्प और आध्मान से पीड़ित तथा वेदना और दुःख से पीड़ित मनुष्य को वातव्याधि नष्ट कर देती है ॥ ७ ॥

यथोक्तोपद्रवाविष्टमतिप्रस्रुतमेव वा।
पिडकापीडितं गाढं प्रमेहो हन्ति मानवम् ॥ ८ ॥

अविपाक, अरुचि आदि यथोक्त उपद्रवों से पीड़ित तथा मूत्रादि का अधिक स्राव करनेवाले एवं शराविका, कच्छपिका आदि पिडिकाओं से अत्यधिक पीड़ित मनुष्य को प्रमेह मार डालता है ॥ ८ ॥

विमर्शः—यथोक्तोपद्रवा यथा अष्टाङ्गसंग्रहे—'अविपाकोऽरुचिश्छर्दिर्निद्रा कासः सपीनसः। उपद्रवाः प्रजायन्ते मेहानां कफजन्मनाम् ॥ वस्तिमेहनयोस्तोदो मुष्कावदरणं ज्वरः। दाहस्तृष्णाऽम्लको मूर्च्छा विड्भेदः पित्तजन्मनाम् ॥ वातिकानामुदावर्तकम्पहृद्ग्रहलोलताः। शूलमुन्निद्रता शोषः कासः श्वासश्च जायते ॥' इति।

प्रभिन्नं प्रस्रुताङ्गञ्च रक्तनेत्रं हतस्वरम्।
पञ्चकर्मगुणातीतं कुष्ठं हन्तीह कुष्ठिनम् ॥ ९ ॥

फटे शरीर वाले को, जिसके अङ्ग झरने या गलने लग गये हों, रक्तनेत्र, हतस्वर तथा पञ्चकर्म गुणों से भी अतिक्रान्त ऐसे मनुष्य को कुष्ठ मार डालता है ॥ ९ ॥

विमर्शः—पञ्चकर्मगुणातीत के तीन अर्थ होते हैं। पांचवी अस्थि धातु में स्थित हुये कुष्ठ के नासाभङ्गादि गुण, इन से भी अधिक गुणवाले मनुष्य को कुष्ठ मार डालता है। अधिक गुण

जैसे नासाभङ्गोऽक्षिरागश्च क्षते च कृमिसम्भव। भवेत् स्वरोपघातश्च ह्यस्थिमज्जसमाश्रिते॥ कौण्य गतिक्षयोऽङ्गाना सभेद क्षतसर्पणम्। वस्तुतस्तु अस्थि मज्जा और शुक्र गत कुष्ठ लक्षण वाला कुष्ठ मनुष्य को मार डालता है। जैसा कि कहा है—मेदोगत भव याप्यमसाध्यमत उत्तरम्। 'पञ्चम नैव चोपक्रमेत्' अन्यच्च चतुर्थं कर्मगुणप्राप्त याप्यमात्मवत सविधानवतश्च। डल्हणमत तु—पञ्चम धात्वस्थिस्थित कुष्ठ, तत्र कर्माणि सशोधनसशमनाभ्यङ्गगुग्गुलु शिलाजतुप्रभृतानि, तेषा गुण फलानि तेभ्योऽनीतम्। वमन, विरेचन, आस्थापन, शिरोविरेचन और शोणितावसेचन इन पञ्चकर्म से भी जो रोगी ठीक न हो उसे कुष्ठ मार डालता है।

तृष्णारोचकशूलार्तमतिप्रस्नुतशोणितम्।
शोफातीसारसंयुक्तमर्शोव्याधिर्विनाशयेत्॥ १०॥

तृष्णा, अरुचि और शूल से पीडित तथा जिसका रक्त अधिक निकल गया हो और शोफ तथा अतिसार से सयुक्त मनुष्य को अर्श मार डालता है॥ १०॥

वातमूत्रपुरीषाणि क्रिमय शुक्रमेव च।
भगन्दरात् प्रस्रवन्ति यस्य त परिवर्जयेत्॥ ११॥

वायु, मूत्र, मल, कृमि और शुक्र ये जिस मनुष्य के भगन्दर से निकलते हों उसकी चिकित्सा न करें॥ ११॥

प्रशूननाभिवृषण रुद्धमूत्र रुगन्वितम्।
अश्मरी क्षपयत्याशु सिकता शर्कराऽन्विता॥ १२॥

जिस रोगी की नाभि और वृषण सूज गये हों, मूत्र रुक गया हो तथा शूल हो रहा हो ऐसे मनुष्य को अश्मरी शीघ्र ही मार डालती है तथा शर्करायुक्त सिकतामेह में उपर्युक्त लक्षण होने से रोगी को मार डालते हैं॥ १२॥

गर्भकोपपरासङ्गो मक्कल्लो योनिसवृति।
हन्यात् स्त्रिय मूढगर्भे यथोक्ताश्चाप्युपद्रवा॥ १३॥

गर्भकोप परासङ्ग, मक्कल्ल शूल, योनि सवरण तथा यथोक्त उपद्रव ये मूढगर्भ में होने पर स्त्री को मार डालते हैं॥ १३॥

विमर्श—गर्भाशयस्य परोऽत्यथमासङ्ग क्रियाहीनता (Uterine inertia), योनिसवृति (Tonic spasm of uterus or tetanus uteri) यथोक्ताश्चोपद्रवा—विपरीतेन्द्रियार्थाक्षेपकयोनिभ्रश श्वासकासभ्रमादय।

पार्श्वभङ्गान्नविद्वेषशोफातीसारपीडितम्।
विरिक्त पूर्यमाणञ्च वर्जयेदुदरादितम्॥ १४॥

पार्श्व भङ्ग, अन्न में द्वेष, शोफ, अतिसार से पीडित तथा विरेचन की दवा देने से उदर के खाली होने पर पुन भर जाता हो इस प्रकार के उदर रोगी की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये॥ १४॥

यस्ताम्यति विसज्ञश्च शेते निपतितोऽपि वा।
शीतार्दितोऽन्तरुष्णश्च ज्वरेण म्रियते नर॥ १५॥
यो हृष्टरोमा रक्ताक्षो हृदि सङ्घातशूलवान्।
नित्य वक्त्रेण चोच्छ्वसयात्त ज्वरो हन्ति मानवम्॥१६॥
हिक्काश्वासपिपासाऽऽर्त्त मूढ विभ्रान्तलोचनम्।
सन्ततोच्छ्वासिन क्षीण नर क्षपयति ज्वर॥ १७॥
आविलाक्ष प्रताम्यन्त निद्रायुक्तमतीव च।
क्षीणशोणितमासञ्च नर नाशयति ज्वर॥ १८॥

जो मनुष्य मुहुर्मुहु मूर्च्छित अथवा बेहोश होकर शयन करता है या पड़ा रहता है एव जो बाहर से शीत से पीडित और भीतर से दाह से पीडित हो ऐसा मनुष्य ज्वर से मर जाता है। जिसके शरीर के रोंगटे खडे होते हों तथा जिसकी आखे लाल हों एव जिसके हृदयप्रदेश में अत्यन्त शूल होता हो तथा सदा मुख से उच्छ्वास करता हो ऐसे मनुष्य को ज्वर मार देता है। हिक्का, श्वास, पिपासा से पीडित तथा जिसका चित्त मूढ हो गया हो, नेत्र विभ्रान्त हो गये हों तथा जो निरन्तर श्वास लेता हो एव क्षीण हो गया हो ऐसे मनुष्य को ज्वर नष्ट कर देता है जिसके नेत्र अश्रु से भर गये हों, जो अत्यन्त मोह और निद्रा से युक्त होता है तथा जिसका रक्त और मास क्षीण हो गया हो ऐसे मनुष्य को ज्वर नष्ट कर देता है॥ १५-१८॥

श्वासशूलपिपासाऽऽर्त्त क्षीण ज्वरनिपीडितम्।
विशेषेण नर वृद्धमतीसारो विनाशयेत्॥ १९॥

श्वास, शूल और पिपासा से पीडित, क्षीण हुये, ज्वर से पीडित तथा विशेष कर वृद्ध मनुष्य को अतिसार नष्ट कर देता है॥ १९॥

शुक्लाक्षमन्नद्वेष्टारमूर्ध्वश्वासनिपीडितम्।
कृच्छ्रेण बहु मेहन्त यक्ष्मा हन्तीह मानवम्॥ २०॥

जिसके नेत्र सफेद हो गये हों, जो अन्न में द्वेष रखता हो, जो ऊर्ध्वश्वास से पीडित हो एव अत्यन्त कृच्छ्रता से मूत्रत्याग करता हो। ऐसे मनुष्य को राजयक्ष्मा मार डालता है॥ २०॥

श्वासशूलपिपासाऽन्नविद्वेषग्रन्थिमूढता।
भवन्ति दुर्बलत्वञ्च गुल्मिनो मृत्युमेष्यत॥ २१॥

श्वास, शूल, पिपासा, अन्नविद्वेष तथा दुर्बलता ये लक्षण मृत्यु प्राप्त करनेवाले गुल्मरोगी के होते हैं॥ २१॥

आध्मात बद्धनिष्यन्द छर्दिहिक्कातृडन्वितम्।
रुजाश्वाससमाविष्ट विद्रधिर्नाशयेन्नरम्॥ २२॥

आध्मान से युक्त, मूत्रावरोधी, वमन, हिक्का और तृषा से युक्त तथा पीडा और श्वास से युक्त रोगी को अन्तर्विद्रधि नष्ट कर देती है॥ २२॥

पाण्डुदन्तनखो यश्च पाण्डुनेत्रश्च मानव।
पाण्डुसङ्घातदर्शी च पाण्डुरोगी विनश्यति॥ २३॥

जिस मनुष्य के दन्त और नख पाण्डु रङ्ग के हो जाय तथा नेत्र भी पाण्डु हो जाय तथा जो सर्व पदार्थों को पाण्डु देखता हो ऐसा पाण्डु रोगी नष्ट हो जाता है॥ २३॥

लोहित छर्दयेद्यस्तु बहुशो लोहितेक्षण।
रक्तानाञ्च दिशा द्रष्टा रक्तपित्ती विनश्यति॥ २४॥

जो मनुष्य बार बार खून की उलटी (कै) करता हो तथा जिसके सब नेत्र लाल हो गये हों एव जो सब दिशाओं को लाल ही देखता हो ऐसा रक्तपित्त का रोगी नष्ट हो जाता है॥

अवाङ्मुखस्तून्मुखो वा क्षीणमांसबलो नरः।
जागरिष्णुरसन्देहमुन्मादेन विनश्यति ॥ २५ ॥

जो अपना मुख नीचे को या ऊपर को रखता हो तथा जिसका मांस और बल क्षीण हो गया हो एवं जो नींद नहीं आने से जागरण करता हो वह निश्चय ही उन्माद से मर जाता है ॥ २५ ॥

बहुशोऽपस्मरन्तन्तु प्रक्षीणं चलितभ्रुवम्।
नेत्राभ्याञ्च विकुर्वाणमपस्मारो विनाशयेत् ॥ २६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽवारणीयो
नाम त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३३ ॥

जो व्यक्ति अनेक बार अपस्मार के वेग से पीड़ित होता हो तथा जो क्षीण हो गया हो व जिसके भौंहें चलायमान होते हों और नेत्रों में विकृति हो गई हो ऐसे मनुष्य को अपस्मार विनष्ट कर देता है ॥ २६ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थानेऽवारणीयो नाम त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३३ ॥

## चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातो युक्तसेनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'युक्तसेनीय' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥

विमर्शः—युक्तसेनीयः—युक्ता संग्रामार्थं नियुक्ता सेना यस्य स युक्तसेनो राजा तमधिकृत्य कृतोऽध्यायः।

युक्तसेनस्य नृपतेः परानभिजिगीषतः।
भिषजा रक्षणं कार्यं यथा तदुपदेक्ष्यते ॥ ३ ॥
विजिगीषुः सहामात्यैर्यात्रायुक्तः प्रयत्नतः।
रक्षितव्यो विशेषेण विषादेव नराधिपः ॥ ४ ॥

शत्रुओं को जीतने की इच्छा वाले तथा सेना से युक्त राजा की रक्षा वैद्य के द्वारा जैसी होनी चाहिये उसका वर्णन किया जाता है। जय की इच्छा रखने वाले अतएव युद्ध के लिये प्रयाण किया हुआ राजा मन्त्रियों सहित विशेषरूप से विष से रक्षित होना चाहिये ॥ ३–४ ॥

पन्थानमुदकं छायां भक्तं यवसमिन्धनम्।
दूषयन्त्यरयस्तच्च जानीयाच्छोधयेत्तथा।
तस्य लिङ्गं चिकित्सा च कल्पस्थाने प्रवक्ष्यते ॥ ५ ॥

शत्रु राजा के मार्ग, जल, छाया, भोजन, हाथी घोड़ों के घास तथा जलाने की लकड़ी, एवं कन्दे को विष से दूषित कर देते हैं अतएव वैद्य लक्षणों से उनकी दुष्टि का ज्ञान करके उनका शोधन करे। उनकी दुष्टि के लक्षण तथा चिकित्सा 'कल्पस्थान' में कही जायगी ॥ ५ ॥

एकोत्तरं मृत्युशतमथर्वाणः प्रचक्षते।
तत्रैकः कालसंयुक्तः शेषा आगन्तवः स्मृताः ॥ ६ ॥

अथर्ववेद को जानने वाले एक सौ एक मृत्यु मानते हैं। इनमें से एक काल मृत्यु है तथा शेष सब आगन्तुक हैं ॥ ६ ॥

विमर्शः—कहीं कहीं इस श्लोक के बाद निम्न श्लोक है। त्रिदण्डनादिभिर्यद्वदीषो वर्त्यादिसंयुतः। निर्वात्यते ह्यनादेहो त्वैकागन्तुमृत्युभिः॥ अकालमृत्यवो यथा—जलमग्निर्विषं शस्त्रं क्षिदो राजकुलानि च। अकालमृत्यवो ह्येते तेभ्यो बिभ्यति पण्डिताः॥

दोषागन्तुजमृत्युभ्यो रसमन्त्रविशारदौ।
रक्षेतां नृपतिं नित्यं यत्तौ वैद्यपुरोहितौ ॥ ७ ॥

रसविशारद वैद्य तथा मन्त्रविशारद पुरोहित वातादि दोष, अभिघात, अभिचार, अभिशाप, अभिषङ्ग तथा विष इन आगन्तुक कारणों से जो मृत्यु होती है उससे सदा राजा की यत्नपूर्वक रक्षा करे ॥ ७ ॥

ब्रह्मा वेदाङ्गमष्टाङ्गमायुर्वेदमभाषत।
पुरोहितमते तस्माद्वर्तेत भिषगात्मवान् ॥ ८ ॥

ब्रह्मा ने वेदों के अङ्गभूत शल्य, शालाक्यादि आठ अङ्गों वाले आयुर्वेद को कहा है अतएव आत्मज्ञानी वैद्य पुरोहित मतानुसार चिकित्सादि कार्य करे ॥ ८ ॥

सङ्करः सर्ववर्णानां प्रणाशो धर्मकर्मणाम्।
प्रजानामपि चोच्छित्तिर्नृपव्यसनहेतुतः ॥ ९ ॥

राजा के व्यसनी (कुमार्गी) होने से ब्राह्मणादिक सब वर्णों का संकर, धर्म तथा यज्ञादि कर्मों का विनाश और प्रजा का क्षय होता है ॥ ९ ॥

विमर्शः—वर्णसंकरहेतुः—व्यभिचारेण वर्णानामवेद्यावेदनेन च। स्वकर्मणाञ्च त्यागेन जायन्ते वर्णसंकराः॥ (मनु०)। चारों वर्णों का नाश होकर वर्णरहित प्रजा होना, अनुलोम, प्रतिलोम विवाह तथा वर्णविहित कर्म का त्याग वर्णसंकर में हेतु है।

पुरुषाणां नृपाणाञ्च केवलं तुल्यमूर्त्तिता।
आज्ञा त्यागः क्षमा धैर्यं विक्रमश्चाप्यमानुषः ॥ १० ॥
तस्माद्देवमिवाभीक्ष्णं वाङ्मनःकर्मभिः शुभैः।
चिन्तयेन्नृपतिं वैद्यः श्रेयांसीच्छन् विचक्षणः ॥ ११ ॥

साधारण मनुष्य तथा राजाओं में शरीर की समानता होती है किन्तु राजाओं में आज्ञा, दानादि सत्कार्य में धन का त्याग, क्षमा, धीरज और अमानुष अर्थात् दैविक पराक्रम ये विशेष होते हैं इसलिये निरन्तर देवता की तरह शुभ वाणी, मन और कर्म से कल्याण चाहने वाला विचारशाली वैद्य राजा के शरीर-रक्षण की चिन्ता करे ॥ १०–११ ॥

विमर्शः—नृपदैवत्वम्—रक्षार्थमस्य सर्वस्य राजानमसृजत् प्रभुः। इन्द्रानिलयमार्काणामग्नेश्च वरुणस्य च॥ चन्द्रवित्तेशयोश्चैव मात्रा निर्हृत्य शाश्वतीः। यस्मादेषां सुरेन्द्राणां मात्राभ्यो निर्मितो नृपः॥ तस्मादभिभवत्येष सर्वभूतानि तेजसा। बालोऽपि नावमन्तव्यो मनुष्य इति भूमिपः। महती देवता ह्येषा नररूपेण तिष्ठति॥ (मनु)।

स्कन्धावारे च महति राजगेहादनन्तरम्।
भवेत् सन्निहितो नित्यं सर्वोपकरणान्वितः ॥ १२ ॥
तत्रस्थमेनं ध्वजवत्तः सर्वविषसमुच्छ्रितम्।

उपसर्पन्त्यमोहेन विषशल्यामयार्दिताः ॥ १३ ॥
स्वतन्त्रकुशलोऽन्येषु शास्त्रार्थेष्वबहिष्कृतः ।
वैद्यो ध्वज इवाभाति नृपतद्विद्यपूजितः ॥ १४ ॥

बडे स्कन्धावार ( लश्कर की छावनी या Camp ) में राजा के निवास के पास ही सर्व साधनों के सहित वैद्य को सुसज्जित रहना चाहिये । वहा पर पताका की तरह यश और ख्याति से विख्यात ऐसे चिकित्सक के पास विष शल्य और रोगों से पीडित मनुष्य बिना मोह ( शका ) के उपस्थित होते हैं । अपने तन्त्र अर्थात् वैद्यविद्या में निपुण तथा वैद्यकोपयोगी अन्य ( न्याय, व्याकरण, साहित्य, ज्योतिष ) शास्त्रों ■ भी आवश्यक ज्ञान रखने वाला ऐसा चिकित्सक राजाओं तथा वैद्यों से सम्मानित होकर पताका की तरह सर्वोपरि सुशोभित होता है ॥ १२-१४ ॥

विमर्श—स्कन्धावारं सैन्यार्थमावार =युद्धार्थमुपक्रान्ता सैन्याना सन्निवेश । सर्वोपकरणान्वित —यन्त्र, शस्त्र, क्षारौषध, बन्धन, कुशल तथा सैनिक सेवा शुश्रूषा करने को स्त्रिया ( Nurses ) भी हों ।

वैद्यो व्याध्युपसृष्टश्च भेषज परिचारक ।
एते पादाश्चिकित्सायाः कर्मसाधनहेतवः ॥ १५ ॥
गुणवद्भिस्त्रिभिः पादैश्चतुर्थो गुणवान् भिषक ।
व्याधिमल्पेन कालेन महान्तमपि साधयेत् ॥ १६ ॥

वैद्य, रोगी, औषध तथा परिचारक ये चिकित्सा के चार पाद हैं तथा धातु साम्यरूपी या आरोग्यरूपी कर्म की सिद्धि में कारण हैं । अपने अपने गुणों से युक्त रोगी, औषध और परिचारक इन तीन पादों से युक्त चौथा गुणवान् वैद्य बड़ी भारी व्याधि को भी थोड़े समय में ठीक कर देता है ॥ १५-१६ ॥

वैद्यहीनास्त्रयः पादा गुणवन्तोऽप्यपार्थकाः ।
उद्गातृहोतृब्रह्माणो यथाऽध्वर्युं विनाऽध्वरे ॥ १७ ॥
वैद्यस्तु गुणवानेकस्तारयेदातुरान् सदा ।
प्लवं प्रतितरैर्हीनं कर्णधार इवाम्भसि ॥ १८ ॥

वैद्य से रहित तीनों पाद गुणयुक्त होने पर भी निरर्थक हो जाते हैं जैसे यज्ञ में अध्वर्यु ( उपाध्याय ) के विना उद्गाता ( सामवेद गायक ), होता ( ऋग्वेदज्ञ ) और ब्रह्मा ये निरर्थक होते हैं । गुणवान् एक ही वैद्य रोगियों को रोगरूपी समुद्र से सदा पार कर देता है जैसे कि जल में फँसी हुई तथा अन्य प्रतितरों ( मल्लाहों ) से रहित नौका को कुशल कर्णधार तार देता है ॥ १७-१८ ॥

विमर्श—चिकित्सापादचतुष्टयम्—भिषग् द्रव्याण्युपस्थाता रोगी पादचतुष्टयम् । गुणवत्कारण ज्ञेय विकारव्युपशान्तये ॥ वैद्यप्रधानता—विज्ञाता शासिता योक्ता प्रधान भिषगत्र ■ । पक्तौ हि कारण पक्तुर्यथा पात्रेन्धनानला ॥ विजेतुर्विजये भूमिश्चमू प्रहरणानि च । आतुराद्या स्तथा सिद्धौ पादा कारणसज्ञिता ॥ मृद्दण्डचक्रसूत्राद्या कुम्भकारा दृते यथा । न वहन्ति गुण वैद्य दृते पादत्रय तथा ॥

तत्त्वाधिगतशास्त्रार्थो दृष्टकर्मा स्वयङ्कृती ।
लघुहस्तः शुचिः शूरः सज्जोपस्करभेषजः ॥ १९ ॥
प्रत्युत्पन्नमतिर्धीमान् व्यवसायी विशारद ।
सत्यधर्मपरो यश्च ■ भिषक् पाद उच्यते ॥ २० ॥

वैद्यगुण—जिसने यथार्थरूप से शास्त्र के अर्थ को पढ़ा या समझा हो, स्वयं जिसने प्रथम औषधनिर्माण तथा चिकित्सादि कर्म को देखा हो एवं फिर अपने आप रस-भस्मादि निर्माण व चिकित्सादि कार्य किया हो, जिसका हाथ लघु या हल्का हो, एवं शुचि, शूरवीर, सर्व प्रकार की साधन सामग्री सज्ज ( तैय्यार ) रखता हो, जिसकी बुद्धि प्रत्युत्पन्न अर्थात् सद्यः उचित निर्णय देनेवाली हो, बुद्धिमान्, व्यवसाय करने वाला, सर्व क्रियाओं में विशारद ( दक्ष ) तथा सत्य और धर्म में तत्पर हो ऐसा मनुष्य भिषक्पाद कहा जाता है ॥ १९-२० ॥

आयुष्मान् सत्त्ववान् साध्यो द्रव्यवानात्मवानपि ।
आस्तिको वैद्यवाक्यस्थो व्याधितः पाद उच्यते ॥२१॥

रोगिगुण—आयुष्मान्, सत्त्ववान्, स■य, रुपये पैसे वाला, आत्मवान्, आस्तिक तथा वैद्य के कथन को मानने वाला 'व्याधितपाद' कहा जाता है ॥ २१ ॥

विमर्श—आढ्यो रोगी भिषग्वश्य । ज्ञापकस्त्वथ रोगाणामातुरस्य गुणा स्मृता ॥

प्रशस्तदेशसम्भूत प्रशस्तेऽहनि चोद्धृतम् ।
युक्तमात्र मनस्कान्त गन्धवर्णरसान्वितम् ॥ २२ ॥
दोषघ्नमग्लानिकरमविकारि विपर्यये ।
समीक्ष्य दत्तं काले च भेषज पाद उच्यते ॥ २३ ॥

ओषधिगुण—अच्छी भूमि में उत्पन्न हुई अच्छे दिन में उखाड़ी हुई, योग्य मात्रा में दी हुई, मन को प्रसन्न करनेवाली गन्ध, वर्ण तथा रस से युक्त दोषनाशक, ग्लानि नहीं करने वाली, पथ्यादि विपर्यय होने पर भी अन्य विकार नहीं करने वाली, परीक्षा करके योग्य समय पर दी हुई औषध भेषजपाद कही जाती है ॥ २२-२३ ॥

स्निग्धोऽजुगुप्सुर्बलवान् युक्तो व्याधितरक्षणे ।
वैद्यवाक्यकृदश्रान्त पादः परिचरः स्मृतः ॥ २४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने युक्तसेनीयो
नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३४ ॥

---

परिचारक गुण—रुग्ण में स्नेह रखने वाला, रोगी के मल-मूत्र-वमनादि करने पर निन्दा या घृणा नहीं करने वाला, बलशाली, रोगी की रक्षा में तन-मन से लगा हुआ, वैद्य के वाक्य के अनुसार रोगी की सेवा करने वाला तथा अधिक काम करने पर भी नहीं थकने वाला परिचारकपाद कहलाता है ॥

विमर्श—उपचारज्ञता दाक्ष्यमनुरागश्च भर्तरि । शौचञ्चेति चतुष्कोऽयं गुणः परिचरे जने ॥ ( चरक ) । पाश्चात्य देशों में परिचर्या करने के लिये पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों ( Nurses ) का प्रचार अधिक है । उनमें सेवा करने की स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है तथा उनसे पुरुष का मन, हृदय आत्मा अधिक प्रफुल्लित होने से रोगनिवृत्ति में अच्छा सहारा मिलता है । वाग्भट तथा चरक के मतानुसार वैद्य, द्रव्य, परिचारक और रोगी इन प्रत्येक के चार चार गुणों को मिलाने से सोलह गुण होने से चिकित्सा को षोडशगुण या षोडशकलायुक्त मानी

है—कारणं षोडशगुणं सिद्धौ पादचतुष्टयम्। चतुष्पादं षोडशकलं भेषजमिति भिषजो भाषन्ते॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने युक्तसेनीयो नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः॥ ३४॥

## अथ पञ्चत्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथात आतुरोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अथ इसके अनन्तर 'आतुरोपक्रमणीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥ १–२॥

आतुरमुपक्रममाणेन भिषजाऽऽयुरादावेव परीक्षितव्यम्। सत्यायुषि व्याध्यृत्वग्निवयोदेहबलसत्त्वसात्म्यप्रकृतिभेषजदेशान् परीक्षेत॥ ३॥

रुग्ण की चिकित्सा शुरू करने के पूर्व वैद्य प्रथम उसकी आयु की परीक्षा करे। क्योंकि आयु के शेष होने पर ही रोग, ऋतु, अग्नि, वय, देह, बल, सत्त्व, सात्म्य, प्रकृति, भेषज और देश इनकी परीक्षा करनी चाहिये॥ ३॥

विमर्शः—यह दोषादि प्रकृति के अनुसार दीर्घायु, मध्यायु और अल्पायु का विचार किया गया है। आयुःप्रमाणज्ञानोपायाः प्रमाणमायुषस्त्वर्थेन्द्रियमनोबुद्धिचेष्टादीनां विकृतिलक्षणैरुपलभ्यतेऽनिमित्तैः। देहप्रकृतिलक्षणमधिकृत्य चोपदिष्टमायुषः प्रमाणमायुर्वेदे। श्लेष्मला आयुष्मन्तश्च भवन्ति, पित्तला मध्यायुषो भवन्ति, वातला अल्पायुषश्च भवन्ति। (चरक)। आयुःप्रमाणज्ञानप्रयोजनम्—औषधं मङ्गलं मन्त्रो ह्यन्याश्च विविधाः क्रियाः। यस्यायुस्तस्य सिद्ध्यन्ति न सिद्ध्यन्ति गतायुषः॥ (योगरत्नाकर)।

तत्र महापाणिपादपार्श्वपृष्ठस्तनाग्रदशनवदनस्कन्धललाटं दीर्घाङ्गुलिपर्वोच्छ्वासप्रेक्षणबाहुं विस्तीर्णभ्रूस्तनान्तरोरस्कं ह्रस्वजङ्घामेढ्रग्रीवं गम्भीरसत्त्वस्वरनाभिमनुच्चैर्बद्धस्तनमुपचितमहारोमशकर्णं पश्चान्मस्तिष्कं स्नातानुलिप्तं मूर्द्धानुपूर्व्या विशुष्यमाणशरीरं पश्चाच्च विशुष्यमाणहृदयं पुरुषं जानीयाद्दीर्घायुः खल्वयमिति। तमेकान्तेनोपक्रमेत्। एभिर्लक्षणैर्विपरीतैरल्पायुः, मिश्रैर्मध्यमायुरिति॥ ४॥

दीर्घाल्पमिश्रायु लक्षण—जिस पुरुष के हाथ, पैर, पसवाड़े, पीठ, स्तनाग्र, दांत, मुख, कंधा और ललाट ये अधिक बड़े हों तथा अंगुलियां, उनके पर्व, श्वास, नेत्र और बाहु ये लम्बे हों एवं भौं, स्तनमध्यभाग तथा छाती विस्तीर्ण हो, जङ्घा, शिश्न और ग्रीवा ये छोटे हों, सत्त्व (मन या स्वभाव या सात्त्विक-वृत्ति), स्वर और नाभि ये गहरे हों, जिसके स्तन न अधिक ऊँचे और न अधिक दबे हों, जिसके कान मांसयुक्त, विस्तीर्ण और लोमयुक्त हों, जिसका मस्तिष्क या खोपड़ी पीछे से अधिक ऊँची हो, स्नान और अनुलेपन करने के पश्चात् मस्तिष्क की तरफ से जिसका शरीर सूखने लगता हो तथा बाद में हृदयप्रदेश सूखता हो ऐसे पुरुष को निश्चय ही दीर्घायु समझना चाहिये तथा उसकी चिकित्सा निःशंक होकर करनी चाहिये। उक्त लक्षणों से विपरीत लक्षण वाले को अल्पायु समझो तथा मिले हुये लक्षणों से मध्यमायु जानना चाहिये॥

भवन्ति चात्र—

गूढसन्धिसिरास्नायुः संहताङ्गः स्थिरेन्द्रियः।
उत्तरोत्तरसुक्षेत्रो यः स दीर्घायुरुच्यते॥ ५॥
गर्भात् प्रभृत्यरोगो यः शनैः समुपचीयते।
शरीरज्ञानविज्ञानैः स दीर्घायुः समासतः॥ ६॥

दीर्घायु लक्षण—जिस मनुष्य की सन्धियां, सिरा और स्नायु ये मांस की अधिकता होने से ढके हों, अङ्ग गठीला हो, इन्द्रियां स्थिर हों एवं पैरों से शिर की तरफ उत्तरोत्तर अङ्ग सुडौल हों वह दीर्घायु कहलाता है। जो व्यक्ति गर्भ धारण से लेकर जन्म होने तथा उसके बाद से भी रोगरहित हो तथा जिसका शरीर ज्ञान और विज्ञान ये धीरे धीरे अवस्थानुसार बढ़ रहे हों वह साधारणतया दीर्घायु है॥ ५–६॥

विमर्शः—'चक्र' के अनुसार उत्तरोत्तर सुक्षेत्र का अर्थ—उत्तरोत्तरदीर्घायुः पुरुषकुलजातः, क्षेत्रं प्रभवस्थानमिह कुलपुरुषाः। जो बच्चे छोटी आयु में बुद्धि आदि में विलक्षण होते हैं वे अक्सर अल्पायु होते हैं यह निश्चित ही है। व्यञ्जनादिशुभा विद्या मेदीमेधादयो यशः। अल्पे वयसि यस्यैतन्न स जीवेत् कदाचन॥

मध्यमस्यायुषो ज्ञानमत ऊर्ध्वं निबोध मे।
अधस्तादक्षयोर्यस्य लेखाः स्युर्व्यक्तमायताः॥ ७॥
द्वे वा तिस्रोऽधिका वापि पादौ कर्णौ च मांसलौ।
नासाग्रमूर्ध्वञ्च भवेदूर्ध्वं लेखाश्च पृष्ठतः॥
यस्य स्युस्तस्य परममायुर्भवति सप्ततिः॥ ८॥

मध्यमायु लक्षण—इसके अनन्तर मध्यम आयु का ज्ञान मेरे से जानो। जिस मनुष्य के नेत्रों के नीचे दो, तीन या अधिक लम्बी तथा साफ रेखायें दिखाई देती हों तथा पांव और कान मांसल हों, नासा का अग्रभाग ऊपर की ओर उठा हुआ हो तथा पीठ पर ऊर्ध्वमुखी रेखाएं हों उसकी ज्यादा से ज्यादा सत्तर वर्ष की आयु होती है॥ ७–८॥

जघन्यस्यायुषो ज्ञानमत ऊर्ध्वं निबोध मे।
ह्रस्वानि यस्य पर्वाणि सुमहच्चापि मेहनम्॥ ९॥
तथोरस्यवलीढानि न च स्यात् पृष्ठमायतम्।
ऊर्ध्वं च श्रवणौ स्थानान्नासा चोच्चा शरीरिणः॥१०॥
हसतो जल्पतो वाऽपि दन्तमांसं प्रदृश्यते।
प्रेक्षते यश्च विभ्रान्तं स जीवेत्पञ्चविंशतिम्॥ ११॥

अल्पायु लक्षण—इसके अनन्तर हीनायु के लक्षण मेरे से जानो। जिस मनुष्य के अङ्गुलिपर्व छोटे तथा शिश्न दीर्घ हो एवं पर्शुकाएं छाती में अवलीढ (दबी) हों और पीठ चौड़ी न हो। जिसके कान अपने स्वाभाविक स्थान से ऊंचे उठे हों तथा नासा भी कुछ ऊंची हो एवं हंसते तथा बोलते दांतों के (मसूड़े) दिखाई देते हों और जो विभ्रान्त होकर (आंख घुमाते हुये) देखता हो वह मनुष्य पचीस वर्ष तक जीवित रहता है॥ ९–११॥

विमर्शः—विकृत छाती पंखवत् (Alar), चपटी (Flat)

कबूतर की भांति ( Pigeon ), कुबड़ी ( Rockety ), बेलनाकार ( Barrel ) आदि रूप की होती है। उक्त प्रकार की छाती वालों में राजयक्ष्मा होने की अधिक सम्भावना रहती है।

अथ पुनरायुषो विज्ञानार्थमङ्गप्रत्यङ्गप्रमाणसारानुपदेक्ष्यामः। तत्राङ्गान्यन्तराधिसक्थिबाहुशिरांसि तदवयवाः प्रत्यङ्गानीति। तत्र, स्वैरङ्गुलैः पादाङ्गुष्ठप्रदेशिन्यौ द्व्यङ्गुलायते। प्रदेशिन्यास्तु मध्यमाऽनामिकाकनिष्ठिका यथोत्तरं पञ्चमभागहीनाः। चतुरङ्गुलायते पञ्चाङ्गुलविस्तृते प्रपदपादतले। पञ्चचतुरङ्गुलायतविस्तृता पार्ष्णिः। चतुर्दशाङ्गुलायतः पादः। चतुर्दशाङ्गुलपरिणाहानि पादगुल्फजङ्घाजानुमध्यानि। अष्टादशाङ्गुला जङ्घा, जानूपरिष्टाच्च द्वात्रिंशदङ्गुलमेवं पञ्चाशत्। जङ्घायामसमावूरू ॥ १२ ॥

शरीर प्रमाण वर्णन—आयुष्य के ज्ञान के लिये शरीर के अङ्ग और प्रत्यङ्गों के प्रमाण तथा सार इनका वर्णन करते हैं। उनमें शरीर का मध्यभाग ( अन्तराधि ), दो सक्थि ( टाँगें ), दो बाहु और शिर ये छै अङ्ग ( पढङ्ग ) कहलाते हैं तथा उनके अवयव प्रत्यङ्ग कहलाते हैं। उनमें अपने अङ्गुलों से पांव के अङ्गूठे और प्रदेशिनी की लम्बाई दो दो अङ्गुल होती है। प्रदेशिनी से मध्यमा, मध्यमा से अनामिका और अनामिका से कनिष्ठिका क्रमशः पांचवां भाग कम होती जाती है। प्रपद और पादतल चार अङ्गुल लम्बे और पांच अङ्गुल चौड़े होते हैं। एड़ी पांच अङ्गुल लम्बी और चार अङ्गुल चौड़ी होती है। पांव चौदह अङ्गुल लम्बा होता है। पांव का मध्य, गुल्फ का मध्य, जंघा का मध्य तथा घुटने का मध्य भाग चौदह अङ्गुल परिणाह के होते हैं। जङ्घा अट्ठारह अङ्गुल लम्बी होती है। जानु सन्धि से ऊपर कटिसन्धि तक का भाग बत्तीस अङ्गुल लम्बा होता है। इस तरह जंघा, जानु और ऊपर का भाग मिलकर सबकी लम्बाई पचास अङ्गुल होती है। जंघा के समान प्रमाण के ऊरु अर्थात् अट्ठारह अङ्गुल लम्बे होते हैं ॥ १२ ॥

विमर्शः—आयाम, दैर्घ्य, लम्बाई ( Length ), विस्तार, व्यास, चौड़ाई ( Breadth )। परिणाह—परिवर्तुलत्व, घेरा ( Circumference )। पाद के तीन विभाग होते हैं। ( १ ) प्रपद—अङ्गुल्यन्तर पादाग्रम्। ( इन्दु )। Part of the foot anterior to the arch। ( २ ) पादतल—पादमध्य ( Arch of the foot )। ( ३ ) पार्ष्णि, एड़ी, खुड्डिका भाग।

द्व्यङ्गुलानि वृषणचिबुकदशननासापुटभागकर्णमूलनयनान्तराणि। चतुरङ्गुलानि मेहनवदनान्तरनासाकर्णललाटग्रीवोच्छ्रायदृष्ट्यन्तराणि। द्वादशाङ्गुलानि भगविस्तारमेहननाभिहृदयग्रीवास्तनान्तरमुखायाममणिबन्धप्रकोष्ठस्थौल्यानि। इन्द्रबस्तिपरिणाहांसपीठकूर्परान्तरायामः षोडशाङ्गुलः। चतुर्विंशत्यङ्गुलो हस्तः। द्वात्रिंशदङ्गुलपरिमाणौ भुजौ। द्वात्रिंशत्परिणाहावूरू। मणिबन्धकूर्परान्तरं षोडशाङ्गुलम्। तलं षट्चतुरङ्गुलायामविस्तारम्। अङ्गुष्ठमूलप्रदेशिनीश्रवणापाङ्गान्तरमध्यमाङ्गुल्यौ पञ्चाङ्गुले। अर्द्धपञ्चाङ्गुले प्रदेशिन्यनामिके। सार्धत्र्यङ्गुलौ कनिष्ठाङ्गुष्ठौ ॥ १३ ॥

वृषण ( अण्ड ग्रन्थियां ), ठोडी, दांत, नासापुट, कर्णमूल और नेत्रों का मध्यभाग ये दो दो अङ्गुल के होते हैं। शिश्न, मुख, नासावंश, कर्ण, ललाट, ग्रीवा और दृष्टिमण्डल के बीच का अन्तर ये सब चार चार अङ्गुल के होते हैं। भग ( योनि ) विस्तार, शिश्न और नाभि का अन्तर, नाभि और हृदय का अन्तर, हृदय और ग्रीवामूल का अन्तर, दोनों स्तनों के बीच का अन्तर, ठोडी से ललाट के अन्त तक मुख की लम्बाई एवं मणिबन्ध और प्रकोष्ठ का परिणाह ( गोलाई ) ये प्रत्येक बारह बारह अङ्गुल के होते हैं। इन्द्रबस्ति अर्थात् जंघा के मध्य का परिणाह, स्कन्ध और कोहनी के मध्य का अन्तर ये सोलह अङ्गुल के होते हैं। कोहनी से मध्यमा अङ्गुली के अग्र तक चौबीस अङ्गुल का हस्त होता है। दोनों भुजाएं बत्तीस अङ्गुल की होती हैं। दोनों ऊरु प्रत्येक बत्तीस अङ्गुल के घेरे वाले होते हैं। मणिबन्ध से कोहनी तक की लम्बाई सोलह अङ्गुल की होती है। हथेली चार अङ्गुल चौड़ी और छः अङ्गुल लम्बी होती है। अङ्गुष्ठ के मूलभाग से तर्जनी का अन्तर, कर्ण से नेत्र के बाह्यकोण का अन्तर एवं मध्यमाङ्गुली की लम्बाई प्रत्येक पांच पांच अङ्गुल होती है। प्रदेशिनी तथा अनामिका साढ़े चार अङ्गुल की एवं अङ्गुष्ठ और कनिष्ठिका साढ़े तीन अङ्गुल के होते हैं ॥ १३ ॥

चतुर्विंशतिविस्तारपरिणाहं मुखग्रीवम्। त्रिभागाङ्गुलविस्तारा नासापुटमर्य्यादा। नयनत्रिभागपरिणाहा तारका। नवमस्तारकांशो दृष्टिः। केशान्तमस्तकान्तरमेकादशाङ्गुलम्। मस्तकादवटुकेशान्तो दशाङ्गुलः। कर्णावट्वन्तरं चतुर्दशाङ्गुलम्। पुरुषोरःप्रमाणविस्तीर्णा स्त्रीश्रोणिः। अष्टादशाङ्गुलविस्तीर्णमुरः। तत्प्रमाणा पुरुषस्य कटी। सविंशमङ्गुलशतं पुरुषायाम इति ॥ १४ ॥

मुख चार अङ्गुल चौड़ा तथा ग्रीवा बीस अङ्गुल चारों ओर से गोल ( वर्तुल ) होती है। १⅓ अङ्गुल नासापुट का विस्तार होता है। नेत्र के आयाम का तिहाई कृष्णमण्डल ( Cornea ) होता है। कृष्णमण्डल का नवमांश दृष्टिमण्डल होता है। केशों के अन्त ( शंखप्रदेश ) से शिरोमध्यभाग ग्यारह अङ्गुल का होता है। मस्तकमध्यभाग से ग्रीवा पश्चिमभाग का केशान्त प्रदेश दस अङ्गुल का होता है। कर्ण और अवटु का बीच का भाग चौदह अङ्गुल का होता है। मनुष्य की छाती के प्रमाणानुसार विस्तीर्ण स्त्रीश्रोणी होती है। स्त्रियों की छाती अट्ठारह अङ्गुल की होती है तथा उसके बराबर पुरुषों की कटि होती है। इस तरह पुरुष के समस्त शरीर की लम्बाई एक सौ बीस अङ्गुल की होती है ॥ १४ ॥

विमर्शः—तारका-कृष्णमण्डल ( Cornea ) नेत्रायामत्रिभागन्तु कृष्णमण्डलमुच्यते। दृष्टि, पुतली, ( Pupil ) यह आंख के परदे ( Iris ) का छेद है। इसे ⅑ माना है। कृष्णात् सप्तमम्भिच्छन्ति दृष्टिं दृष्टिविशारदाः। आंख का पर्दा मांस तन्तुओं से

बना है। इसमें जो तन्तु चक्र के समान वर्तुलाकार लगे हैं उनके संकोच से पुतली छोटी होती है तथा जो तन्तु पहिये के आरे के समान लगे हैं उनके संकोच से पुतली मोटी हो जाती है। दृश्य की वस्तु की दूरता, समीपता तथा प्रकाश की तीव्रातीव्रता के अनुसार दृष्टिमण्डल के परिमाण में परिवर्तन होता रहता है। सुश्रुत पुरुष की लम्बाई १२० अङ्गुल मानता है किन्तु चरक, अष्टाङ्गसंग्रह, अष्टाङ्गहृदय तथा कौटिलीय अर्थशास्त्र ने पुरुष की लम्बाई ८४ अङ्गुल ही मानी है। चक्रपाणिदत्त सुश्रुत की भानुमती टीका में सुश्रुत के अङ्गुलिमान को अल्प मानकर चरकादि के साथ होने वाले विरोध का परिहार कर दिया है। डल्हणाचार्य ने पादाग्र पर खड़े हुये और ऊपर हाथ उठाये हुए पुरुष का पादाग्र से हस्ताग्र तक का यह (१२० अङ्गुल) आयाम है। ऐसे विरोध परिहार किया है।

भवन्ति चात्र—

पञ्चविंशे ततो वर्षे पुमान् नारी तु षोडशे।
समत्वागतवीर्यौ तौ जानीयात् कुशलो भिषक् ॥१५॥

पुरुष पचीसवें वर्ष तथा स्त्री सोलहवें वर्ष में समान वीर्य या परिपूर्ण वीर्य हो जाते हैं ऐसा कुशल वैद्य जान लेवे ॥१५॥

विमर्शः—स्त्री और पुरुष जब यौवनावस्था में प्रवेश करते हैं तब स्त्रियों में आर्त्तव और स्त्रीबीज (Ova) एवं पुरुषों में वीर्य का निर्माण प्रारम्भ होता है। साधारणतया स्त्री में १२ वर्ष की आयु तथा पुरुष में १६ वर्ष की आयु मानी है। इस समय दोनों की बीजग्रन्थियों (Testes and overy) में जो अन्तःस्राव बनता है वह रक्त के साथ मिलकर शरीर के समस्त अङ्ग-प्रत्यङ्गों में जाकर उन्हें प्रबल और पुष्ट बनाता है। इसके पूर्व कच्ची आयु में मैथुन तथा सन्तानोत्पत्ति करना दोनों की शरीर की वृद्धि में रुकावट डालता है तथा जायमान सन्तति जीवित नहीं रहती या निर्बल और सदा रोगी रहने वाली उत्पन्न होती है। इसके लिये १६ वर्ष की स्त्री तथा २५ वर्ष का पुरुष योग्य माना है। ऊनषोडशवर्षायामप्राप्तः पञ्चविंशतिम्। यद्याधत्ते पुमान् गर्भं कुक्षिस्थः स विपद्यते॥ जातो वा न चिरञ्जीवेद् जीवेद्वा दुर्बलेन्द्रियः। तस्मादत्यन्तबालायां गर्भाधानं न कारयेत्॥ (सुश्रुत)। सोलह वर्ष की स्त्री तथा २० वर्ष का पुरुष यह आयुमर्यादा सन्तानोत्पत्ति की दृष्टि से होनी ही चाहिये।

देहः स्वैरङ्गुलैरेष यथावदनुकीर्त्तितः।
युक्तः प्रमाणेनानेन पुमान् वा यदि वाऽङ्गना ॥१६॥
दीर्घमायुरवाप्नोति वित्तञ्च महदृच्छति।
मध्यमं मध्यमैरायुर्वित्तं हीनैस्तथाऽवरम् ॥ १७॥

इस तरह अपने अपने अङ्गुल प्रमाणों से यथावत् इस देह के प्रमाण का वर्णन कर दिया है। इस प्रमाण से युक्त पुरुष अथवा स्त्री दोनों दीर्घ आयु तथा सम्पत्ति को प्राप्त करते हैं। मध्यम प्रमाण वाले मध्यम आयु तथा धन प्राप्त करते हैं और हीन प्रमाण वाले हीन (कम) आयु तथा अल्प धन प्राप्त करते हैं ॥ १६-१७॥

अथ सारान् वक्ष्यामः—स्मृतिभक्तिप्रज्ञाशौर्यशौचोपेतं कल्याणाभिनिवेशं सत्त्वसारं विद्यात्। स्निग्धसंहतश्वेतास्थिदन्तनखं बहुलकामप्रजं शुक्रेण। अकृशमुत्तमबलं स्निग्धगम्भीरस्वरं सौभाग्योपपन्नं महानेत्रञ्च मज्ज्ञा। महाशिरःस्कन्धं दृढदन्तहन्वस्थिनखमस्थिभिः। स्निग्धमूत्रस्वेदस्वरं बृहच्छरीरमायासासहिष्णुं मेदसा। अच्छिद्रगात्रं गूढास्थिसन्धिं मांसोपचितञ्च मांसेन। स्निग्धताम्रनखनयनतालुजिह्वौष्ठपाणिपादतलं रक्तेन। सुप्रसन्नमृदुत्वग्रोमाणं त्वक्सारं विद्यादिति येषां। पूर्वं पूर्वं प्रधानमायुःसौभाग्ययोरिति ॥ १८॥

अब मनुष्य के सारों का वर्णन करते हैं। स्मृति, भक्ति, प्रज्ञा, शौर्य और शौच (पवित्रता) से युक्त एवं शुभ कार्यों में प्रयत्न करने वाले व्यक्ति को सत्त्वसार जानो। स्निग्ध और गठीला शरीर वाले तथा जिसके अस्थि, दांत और नख श्वेत हों और कामशक्ति तथा प्रजा (सन्तान) अधिक हो उसे शुक्रसार जानो। दुर्बलता से रहित, उत्तम बल वाला, स्निग्ध और गम्भीर स्वर वाला, सौभाग्य लक्षणों से युक्त और बड़े नेत्रों वाला मनुष्य मज्जसार का होता है। जिसका शिर और कन्धा बड़ा हो तथा दांत, हनु, अस्थि और नख, ये दृढ हों उसे अस्थिसार जानो। जिसके मूत्र, स्वेद और स्वर में स्निग्धता हो और शरीर बड़ा हो तथा परिश्रम को सहन करने का सामर्थ्य न हो उसे मेदसार जानना चाहिये। जिसके शरीर में छिद्र न हों तथा अस्थियां और सन्धियां मांस से खूब ढकी हों और मांस बढ़ा हुआ हो उसे मांससार युक्त कहते हैं। जिस मनुष्य के नख, नेत्र, तालु, जिह्वा, ओष्ठ, पाणितल और पादतल ये चिकने और ताम्र (लाल सुर्ख) हों उसे रक्तसार जानो। जिसको त्वचा तथा रोम सुप्रसन्न और मुलायम हो वह त्वक्सार युक्त है। इन सारों में पूर्व पूर्व के सार वाले मनुष्यों को आयु तथा सौभाग्य की दृष्टि से प्रधान समझना चाहिये ॥ १८॥

विमर्शः—सर्वसारयुक्तपुरुषलक्षणं चरके-तत्र सर्वैः सारैरुपेताः पुरुषा भवन्त्यतिबलाः परमगौरवयुक्ताः क्लेशसहाः; सर्वारम्भेष्वात्मनि जातप्रत्ययाः कल्याणाभिनिवेशिनः, मन्दजरसो मन्दविकाराः प्रायस्तुल्यगुणविस्तीर्णापत्याश्चिरजीविनश्च प्रायो भवन्ति।

विशेषतोऽङ्गप्रत्यङ्गप्रमाणादथ सारतः।
परीक्ष्यायुः सुनिपुणो भिषक् सिध्यति कर्मसु ॥ १९॥

विशेषरूप से शरीर के अङ्ग तथा प्रत्यङ्गों के प्रमाणों और सार की परीक्षा कर के सुनिपुण वैद्य चिकित्सा कर्म में सफलता प्राप्त कर सकता है ॥ १९॥

व्याधिविशेषास्तु प्रागभिहिताः। सर्व एवैते त्रिविधाः—साध्याः, याप्याः, प्रत्याख्येयाश्च। तत्रैतान् भूयस्त्रिधा परीक्षेत—किमसावौपसर्गिकः, प्राक्केवलः, अन्यलक्षण इति ॥ २०॥

व्याधियों की विशेषताओं को पहले प्रथमाध्याय में कह आये हैं। ये सर्वप्रकार की व्याधियां साध्य, याप्य और प्रत्याख्येय भेद से तीन प्रकार की होती हैं। उनमें से इन की फिर तीन तरह से परीक्षा करनी चाहिये कि यह रोग औपसर्गिक है या प्राक्केवल है अथवा अन्य लक्षण वाली है ॥ २०॥

तत्र, औपसर्गिको यः पूर्वोत्पन्नं व्याधिं जघन्यका-

लजातो व्याधिरुपसृजति स तन्मूल एवोपद्रवसंज्ञः। प्राक्केवलो यः प्रागेवोत्पन्नो व्याधिरपूर्वरूपोऽनुपद्रवश्च। अन्यलक्षणो यो भविष्यद्व्याधिख्यापकः, स पूर्वरूपसंज्ञः॥ २१॥

उनमें से जो प्रथम उत्पन्न हुई व्याधि के उत्तरकाल में उत्पन्न होता है तथा उसी के साथ मिलता है तथा प्रथम व्याधि के मूल में ही जिसका मूल है वह औपसर्गिक या उपद्रवसंज्ञक व्याधि है। प्राक्केवल व्याधि वह है जो प्रथम उत्पन्न होकर पूर्वरूपसंज्ञक व्याधि नहीं होती है तथा उपद्रवस्वरूप भी नहीं होती है। अन्यलक्षण व्याधि वह है जो भविष्य में होने वाली व्याधि की सूचना देती है तथा उसी को पूर्वरूप भी कहते हैं॥ २१॥

विमर्शः—औपसर्गिक व्याधि को अनुबन्ध, अप्रधान, परतन्त्र (Secondary) कहते हैं। उपद्रवस्तु खलु रोगारम्भक दोषप्रकोपजन्योऽन्यविकारः। चरक में भी लिखा है—उपद्रवस्तु खलु रोगोत्तरकालजो रोगाश्रयो रोग एव स्थूलोऽणुर्वा रोगात्पश्चाज्जायत इति उपद्रवसंज्ञः। रोगारम्भकदोषस्य प्रकोपादुपजायते। योऽन्यो विकारः स बुधैरुपद्रव इहोदितः॥ प्राक्केवलः, प्रधानः, स्वतन्त्रः, अनुबन्ध्यः (Primary) अन्यलक्षण पूर्वरूप, Prodrome or Premonitary Stage. डाक्टरी में रोगों के Primary या प्राक्केवल और Secondary या औपद्रविक ऐसे दो ही भेद होते हैं।

तत्र, सोपद्रवमन्योन्याविरोधेनोपक्रमेत, बलवन्तमुपद्रवं वा। प्राक्केवलं यथास्वं प्रतिकुर्वीत। अन्यलक्षणे त्वादिव्याधौ प्रयतेत॥ २२॥

उनमें उपद्रवयुक्त व्याधि की चिकित्सा मूलव्याधि तथा उपद्रव में परस्पर विरोध न हो उस तरह से करनी चाहिये। अथवा बलवान् उपद्रव की चिकित्सा प्रथम करनी चाहिये। प्राक्केवल (प्रधान) व्याधि में यथादोषानुसार उसी की विशेष चिकित्सा करे। अन्यलक्षण व्याधि (पूर्वरूपावस्था) में व्याधि की प्रथमावस्था की चिकित्सा करने का प्रयत्न करना चाहिये॥ २२॥

विमर्श—उपद्रव दुर्बल होने पर प्रधान रोग की चिकित्सा करने से उपद्रव अपने आप ठीक हो जाता है। 'तस्य प्रायः प्रधानप्रशमे प्रशमो भवति' (चरक)। किन्तु उपद्रव के प्रबल होने पर मूलरोग से विरोध न करते हुए प्रथम उसी की चिकित्सा करे। 'त्वरित वा बलवन्तमुपद्रवं प्रधानाविरोधेन' (अ० संग्रह) आदिव्याधिः—व्याधेरादिः प्रथमावस्था। इति आदिव्याधिः। चिकित्साक्रमः—ज्वरस्य पूर्वरूपेषु वर्तमानेषु बुद्धिमान्। पाययेत घृत स्वच्छ ततः स लभते सुखम्॥ विधिर्मारुतजेष्वेषु पैत्तिकेषु विरेचनम्। मृदु प्रच्छर्दनं तद्वत् कफजेषु विधीयते॥ (सुश्रुत)। पूर्वरूप विकाराणां दृष्ट्वा प्रादुर्भविष्यताम्। या क्रिया क्रियते सा च वेदना हन्त्यनागताम्॥ (चरक)।

भवति चात्र—

नास्ति रोगो विना दोषैर्यस्मात्तस्माद्विचक्षणः।
अनुक्तमपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत्॥ २३॥

दोषों के (प्रकोप) विना रोग उत्पन्न नहीं होता है इस लिये लक्षणादि से अनुक्त (अज्ञात) रोग की चिकित्सा दोषों के लक्षणानुसार करनी चाहिये॥ २३॥

विमर्शः—आचार्यों ने होने वाले रोगों के नाम, लक्षण आदि लिखकर भविष्य में नये होने वाले रोगों के नामकरण के विना ही उनकी दोषानुसार चिकित्सा करने की व्यवस्था कर दी है। अधिकतर आज कल भी जब तक रोग का यथार्थ निदान (Diagnosis) नहीं होता है तब तक दोषविज्ञान या प्रकृतिविज्ञान (Pathology) की सहायता से आवस्थिकी या लाक्षणिक चिकित्सा (Symptomatic treatment) की जाती है।

प्रागभिहिता ऋतवः॥ २४॥

ऋतुओं का वर्णन पहले ऋतुचर्याध्याय में किया गया है॥

शीते शीतप्रतीकारमुष्णे चोष्णनिवारणम्।
कृत्वा कुर्यात् क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत्॥
अप्राप्ते वा क्रियाकाले प्राप्ते वा न कृता क्रिया।
क्रिया हीनाऽतिरिक्ता वा साध्येष्वपि न सिध्यति २६
या ह्युदीर्णं शमयति नान्यं व्याधिं करोति च।
सा क्रिया न तु या व्याधिं हरत्यन्यमुदीरयेत्॥ २७॥

शीत ऋतु में शीत का प्रतिकार और उष्ण (ग्रीष्म) ऋतु में उष्णता का प्रतिकार करके प्राप्त क्रिया (चिकित्सा) करनी चाहिये। योग्य चिकित्सा समय का उल्लंघन नहीं करना चाहिये। अप्राप्त समय में की हुई चिकित्सा तथा प्राप्त समय के पश्चात् की हुई चिकित्सा, आवश्यकता से हीन (कम) तथा अतिरिक्त (अधिक) या मिथ्या चिकित्सा साध्य रोगों में भी सफल नहीं होती है। जो बढ़े हुये दोष को शान्त करे तथा अन्य रोग को उत्पन्न नहीं करे उसी को यथार्थ क्रिया (चिकित्सा) कहते हैं किन्तु जो मूल रोग को नष्ट करने के साथ साथ अन्य रोग को उत्पन्न करे वह योग्य क्रिया नहीं है॥ २५–२७॥

विमर्शः—योग्य काल के अतिरिक्त तथा न्यूनाधिक क्रिया व्यर्थ होती है। 'न ह्यतिपातितकालमप्राप्तकालं वा भेषजमुपयुज्यमानं यौगिकं भवति। (चरक)। अप्राप्तकालोदाहरणम्–भेषजं ह्यामदोषस्य भूयो ज्वलयति ज्वरम्। न तु संग्रहणं देयं पूर्वमामातिसारिणे। विबध्यमानाः प्राग्दोषा जनयन्त्यामयान् बहून्॥ आमच्छेदे मांससिरास्नायुसन्धिव्यापादनमनिमात्रशोणितातिप्रवृत्तिर्वेदनाप्रादुर्भावो भवति। प्राप्तचिकित्सोपेक्षया हानिः–यदा पक्वमप्यपक्वमिति मन्यमानश्चिरमुपेक्षते व्याधिं वैद्यस्तदा द्वारमलभमानः पूयः स्वाश्रयमवदार्योत्सङ्गं महान्तमवकाशं नाडीं जनयित्वा कृच्छ्रसाध्यो भवति। हीनातिरिक्तौषधोदाहरणम्—सहसा ह्यतिबलमौषधमपरीक्षकप्रयुक्तमल्पबलमातुरमभिपातयेत्। तथा बलवति बलवद्व्याधिपरिगते स्वल्पबलमौषधमपरीक्षकप्रयुक्तमसाधकं भवति (चरक)। योग्यक्रिया यथा वाग्भटे–प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योऽन्यमन्यमुदीरयेत्। नाऽसौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत्॥

प्रागभिहितोऽग्निरन्नस्य पाचकः। स चतुर्विधो भवति–दोषानभिपन्न एकः। विक्रियामापन्नस्त्रिविधो भवति–विषमो वातेन, तीक्ष्णः पित्तेन, मन्दः श्लेष्मणा, चतुर्थः समः सर्वसाम्यादिति॥ २८॥

पहले व्रण प्रश्न नामक २१ वें अध्याय में अन्न को पचाने वाली अग्नि का वर्णन किया गया है, वह चार प्रकार की होती है। वातादि दोषों से रहित एक तथा विकारयुक्त के तीन भेद होते हैं। वात से विषम, पित्त से तीक्ष्ण, कफ से मन्द तथा सर्व दोषों की समानता से चौथी समाग्नि ॥ २८ ॥

विमर्शः—यद्यपि पञ्चमहाभूतों की पांच, रसरक्तादि सात धातुओं की सात और एक जाठराग्नि ऐसे कुल अग्नि के तेरह भेद होते हैं किन्तु विशेषतया जाठराग्नि के चार भेद होते हैं। मन्दस्तीक्ष्णोऽथ विषमः समश्चेति चतुर्विधः। कफपित्तानिलाधिक्यात्तत्साम्याज्जाठरोऽनलः॥

तत्र, यो यथाकालमुपयुक्तमन्नं सम्यक् पचति स समः, समैर्दोषैः। यः कदाचित् सम्यक् पचति, कदाचिदाध्मानशूलोदावर्तातिसारजठरगौरवान्त्रकूजनप्रवाहणानि कृत्वा स विषमः। यः प्रभूतमप्युपयुक्तमन्नमाशु पचति स तीक्ष्णः; स एवाभिवर्द्धमानोऽत्यग्निरित्याभाष्यते। स मुहुर्मुहुः प्रभूतमप्युपयुक्तमन्नमाशुतरं पचति, पाकान्ते च गलताल्वोष्ठशोषदाहसन्तापान् जनयति। यस्त्वल्पमप्युपयुक्तमुदरशिरोगौरवकासश्वासप्रसेकच्छर्दिगात्रसदनानि कृत्वा महता कालेन पचति स मन्दः ॥

उन में से जो उपयुक्त समय पर खाये हुये अन्न को ठीक तरह से पचाती है वह सम अग्नि है तथा यह दोषों के समान मात्रा में होने से होती है। जो कभी कभी ठीक पचाती हो तथा कभी कभी अफरा, शूल, उदावर्त, अतिसार, पेट में भारीपन, आंतों में कूजन और प्रवाहण आदि विकार उत्पन्न करती हो उसे 'विषमाग्नि' कहते हैं। जो अधिक खाये हुये अन्नको भी शीघ्र पचाती हो उसे तीक्ष्णाग्नि कहते हैं तथा वही जब अधिक बढ़ जाती है तब उसे अत्यग्नि कहते हैं एवं यह अग्नि बार बार तथा अधिक खाये हुये अन्न को अत्यन्त शीघ्र पचा देती है तथा पाक के अन्त में गले, तालु और ओष्ठ में शोष, दाह तथा सन्ताप आदि उत्पन्न करती है। जो थोड़े खाये हुए अन्न को भी उदर और शिर में भारीपन तथा कास, श्वास, प्रसेक (लार टपकना), वमन और अंगों में थकावट आदि विकार उत्पन्न करके अधिक देर में पचाती है उसे मन्दाग्नि कहते हैं ॥ २९ ॥

विमर्शः—अत्यग्नि को भस्मकाग्नि कहते हैं। वर्धमानो भवेत्तीक्ष्णो भस्मकाख्यो महानलः। (वृन्दमाधव)। भुक्तं क्षणाद्भस्म करोति यस्मात्तस्मादयं भस्मकसंज्ञकोऽभूत्। (योगरत्नाकर)। डाक्टरी में भस्मकाग्नि आमाशयिकरस की अधिकता (Hyper chlorpydria), मधुमेह, हिस्टीरिया तथा आन्त्रस्थकृमि के कारण होती है तथा भस्मकरोग को बुलिमिआ (Bulimia) अथवा पोलिफेगिआ (Polyphagia) कहते हैं।

विषमो वातजान् रोगांस्तीक्ष्णः पित्तनिमित्तजान्।
करोत्यग्निस्तथा मन्दो विकारान् कफसम्भवान् ॥३०॥

विषम अग्नि वातजन्य रोगों को, तीक्ष्ण अग्नि पित्तजन्य रोगों को और मन्दाग्नि कफजन्य विकारों को उत्पन्न करती है॥

तत्र, समे परिरक्षणं कुर्वीत। विषमे स्निग्धाम्ललवणैः क्रियाविशेषैः प्रतिकुर्वीत। तीक्ष्णे मधुरस्निग्धशीतैर्विरेकैश्च। एवमेवात्यग्नौ, विशेषेण माहिषैश्च क्षीरदधिसर्पिर्भिः। मन्दे कटुतिक्तकषायैर्वमनैश्च ॥ ३१ ॥

इनमें से समाग्नि की सर्व प्रकार से रक्षा करनी चाहिये। विषमाग्नि में स्निग्ध, अम्ल तथा लवण रस प्रधान विशेष क्रियाओं से प्रतिकार (चिकित्सा) करना चाहिये। तीक्ष्णाग्नि में मधुर, स्निग्ध और शीत खाद्यपेय तथा विरेचन से चिकित्सा करे। इसी तरह अत्यग्नि में भैंस के दुग्ध, दही और घृत से प्रतिकार करना चाहिये। मन्दाग्नि होने पर कटु, तिक्त और कषाय रस द्रव्य तथा वमन से प्रतिकार करना चाहिये ॥३१॥

जाठरो भगवानग्निरीश्वरोऽन्नस्य पाचकः।
सौक्ष्म्याद्रसानाददानो विवेक्तुं नैव शक्यते ॥ ३२ ॥

अन्न को पचाने वाली तथा भोज्य रसों का ग्रहण करने वाली और शरीर को अपने शासन में रखने वाली व ऐश्वर्ययुक्त जाठराग्नि होती है तथा उसका विशेष विवेचन करना सूक्ष्म होने से असम्भव है ॥ ३२ ॥

विमर्शः—ईश्वरः—आयुर्वर्णो बलं स्वास्थ्यमुत्साहोपचयौ प्रभा। ओजस्तेजोऽग्नयः प्राणाश्चोक्ता देहाग्निहेतुकाः॥ शान्तेऽग्नौ म्रियते युक्ते चिरं जीवत्यनामयः। रोगी स्याद्विकृते मूलमग्निस्तस्मान्निरुच्यते॥

प्राणापानसमानैस्तु सर्वतः पवनैस्त्रिभिः।
ध्मायते पाल्यते चापि स्वे स्वे स्थाने व्यवस्थितैः ३३

अपने अपने स्थानों में रहने वाले प्राण, अपान और समान इन तीन प्रकार की वायुओं से जठराग्नि दीप्त होती है जिससे अन्न का पाचन होता है ॥ ३३ ॥

विमर्शः—जठराग्नि पाचन की दृष्टि से शरीर की ईश्वर है किन्तु वह स्वयं प्राण, अपान, समान इन त्रिविध वायु के अधीन होती है। डाक्टरी में भी पचन का Nervous control मान है तथा वात संस्थान की खराबी से पाचन में भी खराबी होते देखा गया है।

वयस्तु त्रिविधं—बाल्यं, मध्यं, वृद्धमिति। तत्रोनषोडशवर्षा बालाः। तेऽपि त्रिविधाः—क्षीरपाः, क्षीरान्नादाः, अन्नादा इति। तेषु संवत्सरपराः क्षीरपाः, द्विसंवत्सरपराः क्षीरान्नादाः, परतोऽन्नादा इति ॥ ३४ ॥

वय (अवस्था) तीन प्रकार की होती है। बाल्य, मध्य और वृद्ध अवस्था। सोलह वर्ष तक बालक संज्ञा मानी गई है। बालक भी तीन प्रकार के होते हैं। दुग्ध पीने वाले, दुग्ध और अन्न दोनों का सेवन करने वाले तथा केवल अन्न का सेवन करने वाले। उनमें एक वर्ष तक की आयु वाले दुग्धपायी, दो वर्ष की आयु वाले दुग्ध और अन्न उभय का सेवन करने वाले तथा दो वर्ष के बाद अन्नसेवी बालक होते हैं ॥ ३४ ॥

विमर्शः—वयः—कालप्रमाणविशेषापेक्षिणी हि शरीरावस्था वयोऽभिधीयते।

षोडशसप्तत्योरन्तरे मध्यं वयः। तस्य विकल्पो वृद्धिर्यौवनं सम्पूर्णता हानिरिति। तत्र, आविंशतेर्वृद्धिः, आत्रिंशतो यौवनम्, आचत्वारिंशतः सर्वधात्विन्द्रियबलवीर्यसम्पूर्णता, अत ऊर्ध्वमीषत्परिहाणिर्यावत् सप्ततिरिति ॥ ३५ ॥

सत्त्वं तु व्यसनाभ्युदयक्रियाऽऽदिस्थानेष्वविक्लवकरम् ॥

सत्त्वगुण व्यसन और अभ्युदय तथा छेद्य-भेद्यादि शस्त्रकर्म के समय मनुष्य को विक्लवित ( दुःखी ) नहीं होने देता है ॥

विमर्शः—दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः। वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥

सत्त्ववान् सहते सर्वं संस्तभ्यात्मानमात्मना।
राजसः स्तभ्यमानोऽन्यैः सहते नैव तामसः ॥ ४५ ॥

सत्त्वगुण वाला मनुष्य स्वयं आत्मबल से आत्मा या मन को दृढ कर के शारीरिक तथा मानसिक सर्व प्रकार के दुःखों को सहन करता है। रजोगुणी मनुष्य दूसरों से सहारा मिलने पर दुःखों को सहन करता है किन्तु तामसी मनुष्य किसी तरह से भी दुःख को सहन नहीं कर सकता है ॥ ४५ ॥

सात्म्यानि तु देशकालजात्यृतुरोगव्यायामोदकदिवास्वप्नरसप्रभृतीनि प्रकृतिविरुद्धान्यपि यान्यबाधकराणि भवन्ति ॥ ४६ ॥

सात्म्य भाव वे हैं जो देश, काल, जाति, ऋतु, रोग, व्यायाम, जल, दिवाशयन आदि प्रकृति विरुद्ध होने पर भी बाधा पहुंचाने वाले नहीं होते हैं ॥ ४६ ॥

यो रसः कल्पते यस्य सुखायैव निषेवितः।
व्यायामजातमन्यद्वा तत् सात्म्यमिति निर्दिशेत् ॥४७॥

जो सेवन किया हुआ मधुर-लवणादि रस, व्यायाम अथवा अन्य पदार्थ जिस के लिये सुखकारी होता है उसे 'सात्म्य' कहते हैं ॥ ४७ ॥

विमर्शः—सात्म्यम्-सह आत्मना भवतीति सात्म्यम्। सात्म्य नाम तद् यदात्मन्युपशेते। सात्म्य नाम तद् यद् सातत्येनोपसेव्यमानमुपशेते। ( चरक )। सात्म्यभेद—जातिसात्म्य-सलिलघृतदुग्धौदनप्रभृतीनि। ऋतुसात्म्य स्वस्थवृत्तोक्तम् ऋतुसात्म्यम्। देशसात्म्य—देशानामामयानां च विपरीतगुणं गुणैः। सात्म्यमिच्छन्ति सात्म्यज्ञाश्चेष्टितं चाद्यमेव च ॥ ( चरक )। रोगसात्म्यम्—उपशयो हेतुव्याधिविपरीतैर्विपरीतार्थकारिभिश्चौषधाहारविहारैः सुखानुबन्धः। स हि व्याधिसात्म्यसंज्ञः। ( अ० सं० )। व्यायामसात्म्यं—शरीरमनःसुखकरचेष्टा। उदकसात्म्यम्, निद्रासात्म्यं—निद्रा सात्म्यीकृता यैस्तु रात्रौ च यदि वा दिवा। न तेषां स्वपतां दोषो जायन्ते नापि जायते ॥

प्रकृतिं भेषजं चोपरिष्टाद्वक्ष्यामः ॥ ४८ ॥

शारीर स्थान के चतुर्थ अध्याय में प्रकृति और सूत्रस्थान के अन्तिम अध्याय में भेषज का वर्णन किया गया है ॥ ४८ ॥

देशस्त्वानूपो जाङ्गलः साधारण इति। तत्र, बहूदकनिम्नोन्नतनदीवर्षगहनो मृदुशीतानिलो बहुमहापर्वतवृक्षो मृदुसुकुमारोपचितशरीरमनुष्यप्रायः कफवातरोगभूयिष्ठश्चानूपः ॥ ४९ ॥

भूमिभेद—आनूप, जाङ्गल और साधारण ऐसे कर के देश तीन तरह का होता है। उनमें से जहां जल अधिक बरसता हो या भरा रहता हो या भूमि में खोदने पर पास ही निकलता हो, पृथ्वी अधिक नीची और ऊंची हो, नदी नाले अधिक हों, वर्षा अधिक होती हो, पवन कोमल और शीतल चलता हो, पर्वत और वृक्ष ये अधिक संख्या में तथा बड़े बड़े हों, जहां अधिक संख्य पुरुष और स्त्री कोमल अंग वाले, सुकुमार और हृष्ट पुष्ट शरीर वाले हों और जहां कफ तथा वायु के रोग अधिक होते हों उसे 'आनूपदेश' कहते हैं ॥

आकाशसमः प्रविरलाल्पकण्टकिवृक्षप्रायोऽल्पवर्षप्रस्रवणोदपानोदकप्राय उष्णदारुणवातः प्रविरलाल्पशैलः स्थिरकृशशरीरमनुष्यप्रायो वातपित्तरोगभूयिष्ठश्च जाङ्गलः। उभयदेशलक्षणः साधारण इति ॥ ५० ॥

जो देश आकाश की तरह ऊंचाई तथा नीचाई से रहित हो कर सम हो, जहां अत्यन्त विरल, छोटे और कांटेदार [illegible] हों, पानी कम बरसता हो तथा झरने, कूप, बावड़ी आदि में भी पानी कम हो एवं गरम और तेज हवा चलती हो, जहां छोटे छोटे पहाड़ किसी किसी जगह स्थित हों, जहां के मनुष्य अधिकतर दृढ और कृश शरीर वाले हों एवं जहां वायु तथा पित्त के रोग अधिक होते हों उसे 'जाङ्गल देश' कहते हैं। जहां दोनों के लक्षण मिलते हों उसे 'साधारण देश' कहते हैं ॥५०॥

भवन्ति चात्र।

समाः साधारणे यस्माच्छीतवर्षोष्णमारुताः।
दोषाणां समता जन्तोस्तस्मात्साधारणो मतः ॥ ५१ ॥

क्योंकि जहां शीत, वर्षा, गरमी और हवा ये समान रहते हों तथा मनुष्यों के वातादि दोष भी समानावस्था में रहते हों उसे उस कारण से 'समान देश' माना है ॥ ५१ ॥

न तथा बलवन्तः स्युर्जलजा वा स्थलाहृताः।
स्वदेशे निचिता दोषा अन्यस्मिन् कोपमागताः ॥५२॥
उचिते वर्तमानस्य नास्ति देशकृतं भयम्।
आहारस्वप्नचेष्टाऽऽदौ तद्देशस्य गुणे सति ॥ ५३ ॥

अपने देश में इकट्ठे हुये दोष अन्य देश में कुपित होनेपर उतने बलवान् नहीं होते हैं जैसे कि जल में रहने वाले जीव स्थल ( पृथ्वी ) पर बलवान् नहीं होते हैं। आहार, निद्रा और व्यायामादि चेष्टा आदि में उचित रूप से आचरण करने वाले मनुष्य के लिये देश के गुण होने पर भी देशजन्य रोगादिभय नहीं रहता है ॥ ५२-५३ ॥

विमर्शः—ये श्लोक जल-वायुचिकित्सा ( Climatic treatment ) का वर्णन करते हैं। दोष अन्य स्थान में कुपित होने से अधिक बलवान् नहीं होते हैं जैसे नक्र अपने स्थान (जल) में रह कर हाथी को भी खींच लेता है किन्तु स्थल पर आने से कुत्ते से भी डर जाता है। नक्रः स्वस्थानमासाद्य गजेन्द्रमपि कर्षति। स एव प्रच्युतः स्थानाच्छुनापि परिभूयते ॥ आनूपोचितः कफः अन्यस्मिन् विरुद्धगुणदेशे यथा जाङ्गलदेशे कुपितः कफो बलवान् न भवति। चिकित्सा की सुकरता या रोगसाध्यता के लिये भी काल, देशादि रोग के समान गुणधर्मी नहीं होना श्रेष्ठ माना है। न च कालगुणस्तुल्यो न देशो दुरुपक्रमः। ( चरक )। देशप्रकृतिसात्म्यर्तुविपरीतोऽचिरोत्थितः। ( सुश्रुत )। अतुल्यदूष्यदेशर्तुप्रकृतिः पादसम्पदि। ( वाग्भट )।

देशप्रकृतिसात्म्यर्तुविपरीतोऽचिरोत्थितः।
सम्पत्तौ भिषगादीनां बलसत्त्वायुषां तथा ॥ ५४ ॥

केवलः समदेहाग्नेः सुखसाध्यतमो गदः ।
अतोऽन्यथा त्वसाध्यः स्यात् कृच्छ्रो व्यामिश्रलक्षणः ॥

साध्यासाध्यता – देश, प्रकृति, सात्म्य और ऋतु के विपरीत तथा चिरकाल से नहीं उत्पन्न हुआ (नवीन) एवं भिषक्, औषध आदि की सुसम्पत्ति तथा बल, सत्त्व और आयु से भी समृद्ध केवल ( उपद्रवरहित ), समान देह और पाचकाग्नि वाले रोगी का रोग अतीव 'सुखसाध्य' होता है किन्तु इन लक्षणों से विपरीत लक्षण वाला रोग 'असाध्य' होता है और मिश्रित लक्षणों वाला रोग 'कृच्छ्र साध्य' होता है ॥ ५४–५५ ॥

विमर्शः—देशविपरीत–जाङ्गल देश में कफरोग, प्रकृति विपरीत–पित्त प्रकृति के मनुष्य में कफरोगोत्पत्ति, सात्म्यविपरीत–कटुसात्म्य मनुष्य में कफरोग, ऋतु विपरीत–शरद् ऋतु में वातरोग, एवं दूष्य विपरीत रोग 'सुखसाध्य' होते हैं। कहीं कहीं तुल्य दूष्यादिक सुखसाध्यता के जनक होते हैं–ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्व प्रमेहे तुल्यदूष्यता। नवीन रोग भी सुखसाध्य होते हैं किन्तु रक्तगुल्म पुराना होने पर ही सुखसाध्य होता है—रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्। आयुःसम्पत्तौ–यस्यायुस्तस्य सिद्ध्यन्ति न सिद्ध्यन्ति गतायुषि। समदेहे—सममांसप्रमाणस्तु समसंहननो नरः। दृढेन्द्रियत्वाद् व्याधीनां न बलेनाभिभूयते॥ क्षुत्पिपासातपसहः शीतव्यायामसंसहः। समपक्ता समजरः सममांसचयो मतः॥ ( चरक )

क्रियायास्तु गुणालाभे क्रियामन्यां प्रयोजयेत् ।
पूर्वस्यां शान्तवेगायां न क्रियासङ्करो हितः ॥ ५६ ॥

एकक्रिया ( वमन, विरेचनादि में से कोई एक अथवा रस-भस्म-घृत-तैलासव-अवलेहादि चिकित्सा में से एक ) के द्वारा गुणलाभ ( रोग नाश ) न होने पर उस क्रिया के वेग के शान्त हो जाने पर दूसरी क्रिया करनी चाहिये किन्तु दोनों क्रियाओं का सहप्रयोग कर साङ्कर्य उत्पन्न करना ठीक नहीं है॥ ५६ ॥

गुणालाभेऽपि सपदि यदि सैव क्रिया हिता ।
कर्तव्यैव तदा व्याधिः कृच्छ्रसाध्यतमो यदि ॥ ५७ ॥

क्रिया के परिवर्तन करने से भी यदि रोग ठीक होने रूपी गुण का लाभ प्रतीत नहीं हो तथा रोग भी अत्यन्त कृच्छ्र साध्य हो और उसमें पूर्व क्रिया शास्त्र और अनुभव प्रमाणों से हितकारी ज्ञात होती हो तो उसी को ही कुछदिन तक प्रारम्भ करनी चाहिये ॥ ५७ ॥

विमर्शः—प्रायः सगे सम्बन्धियों के बहकाने से एवं रोग के पुराना होने से २–४ दिन औषध लेने पर लाभ नहीं दीखने से लोग औषधपरिवर्तन में उतावलापन करते हैं इस लिये कम से कम ऐसे रोगों में एक औषध का प्रभाव सात दिन तक अवश्य देखना चाहिये। 'यस्या अपि फलं न दृश्यते साऽपि सप्तरात्रं प्रतिकर्तव्या।' ( डल्हण )

एवमेनं विधिमेकरूपं
बिभर्त्ति कालादिवशेन धीमान् ।
स मृत्युपाशान् जगतो गदौघान्
छिनत्ति भैषज्यपरश्वधेन ॥ ५८ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने आतुरोपक्रमणीयो नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

जो बुद्धिमान चिकित्सक ऋत्वग्निसात्म्यादि का ठीक विचार करके उक्त प्रकार की मुख्य विधि को चिकित्सा करते समय शास्त्रानुसार व्यवहार में लाता है वह मृत्यु के पाश ( फन्दे ) तुल्य संसार के रोगसमूहों को भैषज्यरूपी कुठार से नष्ट कर देता है ॥ ५८ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने आतुरोपक्रमणीयो नाम पञ्चत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

## षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो मिश्रकमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'मिश्रक' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १–२ ॥

मातुलुङ्गाग्निमन्थौ च भद्रदारु महौषधम् ।
अहिंस्रा चैव रास्ना च प्रलेपो वातशोफजित् ॥ ३ ॥
दूर्वा च नलमूलञ्च मधुकं चन्दनं तथा ।
शीतलाश्च गणाः सर्वे प्रलेपः पित्तशोफहृत् ॥ ४ ॥
आगन्तुजे रक्तजे च ह्येष एव विधिः स्मृतः ।
विधिर्विषघ्नो विषजे पित्तघ्नोऽपि हितस्तथा ॥ ५ ॥
अजगन्धाऽश्वगन्धा च काला सरलया सह ।
एकैषिकाऽजशृङ्गी च प्रलेपः श्लेष्मशोफहृत् ॥ ६ ॥
एते वर्गास्त्रयो लोध्रं पथ्या पिण्डीतकानि च ।
अनन्ता चेति लेपोऽयं सन्निपातकशोफहृत् ॥ ७ ॥

बिजोरा निम्बू, अरणी, देवदारु, सोंठ, अहिंस्रा, रास्ना इनका प्रलेप 'वातिक शोफ' को नष्ट करता है। दूर्वा, नरसल की जड़, मुलेठी, लालचन्दन तथा अन्य शीतलगण की ओषधियों का लेप 'पैत्तिक शोफ' को नष्ट करता है। 'आगन्तुकशोफ' तथा 'रक्तदुष्टिजन्य शोफ' में भी यही विधि कही गई है। 'विषजन्य शोफ' में विष को नष्ट करने वाली ओषधियों का लेप तथा पित्तनाशक विधि हितकारक होती है। जङ्गली अजवायन, असगन्ध, मजीठ, लाल निशोथ, सफेद निशोथ, अजशृङ्गी (काकड़ासिंगी या मेढासिङ्गी ) इनका लेप 'कफजन्य शोफ' को नष्ट करता है। ये उपर्युक्त तीनों दोषों के लिये प्रयुक्त हुये तीनों वर्गों के द्रव्य तथा पठानी लोध, हरड़, मदनफल और अनन्तमूल (सालसा) इनका लेप 'सान्निपातिक शोफ' को नष्ट करता है ॥ ३–७ ॥

विमर्शः—कषायलेपयोः प्रायो युज्यते रक्तचन्दनम्। शीतल गण से काकोल्यादि, उत्पलादि और न्यग्रोधादिगण समझें।

स्निग्धाम्ललवणो वाते कोष्णः, शीतः पयोयुतः ।
पित्ते, चोष्णः कफे क्षारमूत्राढ्यस्तत्प्रशान्तये ॥ ८ ॥

वातिक शोथ में स्निग्ध, अम्ल और लवण युक्त तथा कुछ कुछ गरम लेप लगाना चाहिये। पैत्तिक शोफ में दुग्ध के साथ पीसा हुआ तथा शीत लेप लगाना चाहिये। कफजन्य शोथ में क्षार और गोमूत्र युक्त गरम लेप लगाना चाहिये ॥८॥

शणमूलकशिग्रूणां फलानि तिलसर्षपाः।
शक्तवः किण्वमतसी द्रव्याण्युष्णानि पाचनम् ॥ ९ ॥

पाचन—शण, मूली और सहजने के बीज, तिल, सरसों, सत्तू, सुराबीज, अलसी तथा अन्य उष्ण पदार्थों का व्रण शोफ में पाचन करता है ॥ ९ ॥

विमर्शः—सक्तु-यवतण्डुल्लाजादिचूर्णे सक्तुः प्रकीर्तितः।

चिरबिल्वोऽग्निको दन्ती चित्रको हयमारकः।
कपोतगृध्रकङ्कानां पुरीषाणि च दारणम्।
क्षारद्रव्याणि वा यानि क्षारो वा दारणं परम् ॥ १० ॥

दारण—बड़ा करञ्ज, भिलावा, दन्ती की जड़, चित्रक की छाल, कनेर की जड़, कबूतर, गीध और कंक इनकी बीट, इन्हें पीस कर लेप करने से शोथ का दारण होता है अथवा मुष्कक-कुटज-पलाशादि क्षारद्रव्य या केवल क्षार ये अत्यन्त दारण करने वाले हैं ॥ १० ॥

द्रव्याणां पिच्छिलानां तु त्वङ्मूलानि प्रपीडनम्
यवगोधूममाषाणां चूर्णानि च समासतः ॥ ११ ॥

पीडन—पिच्छिल द्रव्यों की छाल था जड़ और जौ, गेहूँ तथा उड़दी इनका चूर्ण ये समास (संक्षेप) से व्रणों के पीडन द्रव्य हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—सेमल, लिसोड़ा, बेर, नागबला ये पिच्छिल द्रव्य हैं। पीडन द्रव्यों को पीस कर व्रणशोथ पर लेप करने पर जब वह सूखता है तब खिंचाव उत्पन्न होने से पूय बाहर निकलता है। पूयगर्भानणुद्वारान् व्रणान् मर्मगतानपि। यथोक्तैः पीडनद्रव्यैः समन्तात् परिपीडयेत्॥ शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रदेहं पीडनम्प्रति। न चाभिमुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते॥

शङ्खिन्यङ्कोठसुमनःकरवीरसुवर्चलाः।
शोधनानि कषायाणि वर्गश्चारग्वधादिकः ॥ १२ ॥

'शोधन कषाय'—द्रव्यों में शंखिनी, अंकोठ, मालती, कनेर, सूर्यमुखी तथा आरग्वधादि गण की ओषधियां प्रमुख हैं॥

विमर्शः—कषाय, वर्ति, कल्क, घृत, तैल, रसक्रिया, अवचूर्णन और धूपन ऐसे आठ प्रकार से व्रणों का शोधन करते हैं।

अजगन्धाऽजशृङ्गी च गवाक्षी लाङ्गलाह्वया।
पूतीकश्चित्रकः पाठा विडङ्गैलाहरेणवः ॥ १३ ॥
कटुत्रिकं यवक्षारो लवणानि मनःशिला।
कासीसं त्रिवृता दन्ती हरितालं सुराष्ट्रजा ॥ १४ ॥
संशोधनीनां वर्त्तीनां द्रव्याण्येतानि निर्दिशेत्॥
एतैरेवौषधैः कुर्यात्कल्कानपि च शोधनान् ॥ १५ ॥

अजगन्धा, काकड़ासिंगी, इन्द्रवारुणी, कलिहारी, बड़ा करञ्ज, चित्रक की छाल, पाठा, वायविडंग, बड़ी इलायची, हरेणुका, सोंठ, मरिच, पिप्पली, यवक्षार, सैन्धव सामुद्रादि पांचो लवण, मैनशिल, कासीस, निशोथ, दन्ती, हरताल, फिटकरी, ये 'संशोधन' करने वाली वर्ति के द्रव्य हैं तथा इन्हीं द्रव्यों से ही शोधन के लिये कल्क बनाना चाहिये ॥ १३-१५॥

कासीसकटुरोहिण्योर्जातीकन्दहरिद्रयोः।
पूर्वोद्दिष्टेषु चाङ्गेषु कुर्यात्तैलघृतानि वै ॥ १६ ॥

कासीस, कुटकी, चमेली की जड़ और हल्दी इनके क्वाथ और कल्क से तैल और घृत पकाकर शोधन के लिये प्रयुक्त करें॥

अर्कोत्तमां स्नुहीक्षीरं पिष्ट्वा क्षारोत्तमानपि।
जातीमूलं हरिद्रे द्वे कासीसं कटुरोहिणीम् ॥
पूर्वोद्दिष्टानि चान्यानि कुर्यात् संशोधनं घृतम् ॥१७॥

आक की जड़, त्रिफला, थूहर का दुग्ध, मुष्कक, पलाश आदि श्रेष्ठ क्षार, चमेली की जड़, हरिद्रा, दारुहरिद्रा, कासीस, कुटकी, एवं पूर्व के श्लोक में कहे हुये अजगन्धादि द्रव्य ऐसे कल्क बना के यथाविधि संशोधन घृत सिद्ध कर लेना चाहिये।

मयूरको राजवृक्षो निम्बः कोशातकी तिलाः ॥ १८ ॥
बृहती कण्टकारी च हरितालं मनःशिला।
शोधनानि च योज्यानि तैले द्रव्याणि शोधने ॥१९॥

अपामार्ग, अमलतास, निम्ब की छाल, कड़वी तरोई, तिल, बड़ी कण्टकारी, छोटी कण्टकारी, हरताल, मैनसिल तथा अन्य शोधनवर्ति के द्रव्यों का कल्क बना कर यथाविधि शोधन तैल सिद्ध कर लेना चाहिये ॥ १८-१९ ॥

कासीसे सैन्धवे किण्वे वचायां रजनीद्वये।
शोधनाङ्गेषु चान्येषु चूर्णं कुर्वीत शोधनम् ॥ २० ॥

कासीस, सैन्धव लवण, सुराबीज, वचा, हरिद्रा और दारुहरिद्रा तथा अन्य शोधन द्रव्यों को लेकर खांड कूट के शोधन चूर्ण बना लेवें ॥ २० ॥

सालसारादिसारेषु पटोलत्रिफलासु च।
रसक्रिया विधातव्या शोधनी शोधनेषु च ॥ २१ ॥

रसक्रिया सालसारादि गण के द्रव्य, पटोल, त्रिफला तथा अन्य शोधक द्रव्य लेकर व्रणशोधनार्थ रसक्रिया करनी चाहिये ॥ २१ ॥

श्रीवेष्टके सर्जरसे सरले देवदारुणि।
सारेष्वपि च कुर्वीत मतिमान् व्रणधूपनम् ॥ २२ ॥

धूपनद्रव्य—श्रीवेष्टक, राल, सरल के पेड़ की छाल, देवदारु तथा अन्य सालसारादि गण की ओषधियों का चूर्ण बना कर उससे 'व्रणधूपन' करना चाहिये ॥ २२ ॥

कषायाणामनुष्णानां वृक्षाणां त्वक्षु साधितम्।
शृतं शीतं कषायं वा रोपणार्थेषु शस्यते ॥ २३ ॥

रोपण द्रव्य—शीतवीर्य तथा कसैले वृक्षों की छाल से सिद्ध किया हुआ क्वाथ अथवा शीत कषाय व्रणरोपण के लिये श्रेष्ठ है॥

शीतकषायः—द्रव्यादापोथितात्तोये तत्पुनर्निशि संस्थितात्। कषायो योऽभिनिर्याति स शीतः समुदाहृतः॥

सोमामृताऽश्वगन्धासु काकोल्यादौ गणे तथा।
क्षीरिप्ररोहेष्वपि च वर्तयो रोपणाः स्मृताः ॥ २४ ॥

सोम, गिलोय, असगन्ध, काकोल्यादि गण की ओषधियां और वट, पीपल आदि क्षीरीवृक्षों की जटा के प्ररोह (अङ्कुर) इनके कल्क से लिप्त कर रुई या गाज की बनाई हुई वर्तियां व्रण में रखने से उसका रोपण करती हैं ॥ २४ ॥

विमर्शः—क्षीरिणो वृक्षाः-अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षवटपिप्पलसंज्ञिताः। पञ्चैते क्षीरिणो वृक्षाः समाख्याता विचक्षणैः ॥

समङ्गा सोमसरला सोमवल्कः सचन्दनः ।
काकोल्यादिश्च कल्कः स्यात् प्रशस्तो व्रणरोपणे ॥२५॥

मजीठ अथवा लज्जालु, सोम, सरलकाष्ठ, श्वेतखदिर, लाल चन्दन और 'काकोल्यादि गण' की ओषधियों का कल्क व्रण-रोपण के लिये श्रेष्ठ है ॥ २५ ॥

पृथक्पर्ण्यात्मगुप्ता च हरिद्रे मालती सिता ।
काकोल्यादिश्च योज्यः स्यात् भिषजा रोपणे घृते ॥२६॥

पृश्निपर्णी, कौंच के बीज, हल्दी, दारुहल्दी, चमेली, मिश्री तथा 'काकोल्यादिगण' की ओषधियों के द्रव्य रोपण घृत सिद्ध करने के लिये प्रयुक्त करे ॥ २६ ॥

कालानुसार्य्यागुरुणी हरिद्रे देवदारु च ।
प्रियङ्गवश्च रोध्रश्च तैले योज्यानि रोपणे ॥ २७ ॥

तगर, अगुरु, हरिद्रा, दारुहरिद्रा, देवदारु, फूलप्रियङ्गु, पठानी लोध इन द्रव्यों को रोपण तैल सिद्ध करने में प्रयुक्त करें।

कङ्गुका त्रिफला रोध्रं कासीसं श्रवणाह्वया ।
धवाश्वकर्णयोस्त्वक् च रोपणं चूर्णमिष्यते ॥ २८ ॥
प्रियङ्गुका सर्जरसः पुष्पकासीसमेव च ।
त्वक्चूर्णं धवजं चैव रोपणार्थं प्रशस्यते ॥ २९ ॥

कङ्गुधान्य, त्रिफला, पठानी लोध, कासीस, गोरखमुण्डी, धव तथा राल वृक्ष की छाल इनका चूर्ण व्रणरोपण करता है। प्रियङ्गु, राल, पुष्पकासीस, धववृक्ष की छाल इनका चूर्ण व्रण रोपण के लिये श्रेष्ठ है ॥ २८-२९ ॥

त्वक्षु न्यग्रोधवर्गस्य त्रिफलायास्तथैव च ।
रसक्रियां रोपणार्थे विदधीत यथाक्रमम् ॥ ३० ॥

'न्यग्रोधादिगण' के वृक्षों की छाल तथा त्रिफला इनसे 'हिमवणीयोक्त विधि' के अनुसार व्रणरोपणार्थ 'रसक्रिया' करनी चाहिये।

अपामार्गोऽश्वगन्धा च तालपत्री सुवर्चला ।
उत्सादने प्रशस्यन्ते काकोल्यादिश्च यो गणः ॥ ३१ ॥

उत्सादन द्रव्य—ओंधी झाड़ा, असगन्ध, मुसली, ब्राह्मी अथवा सूर्यभक्ता तथा काकोल्यादि गण की ओषधियों के द्रव्य व्रण के उत्सादन के लिये उत्तम हैं ॥ ३१ ॥

कासीसं सैन्धवं किण्वं कुरुविन्दो मनःशिला ।
कुक्कुटाण्डकपालानि सुमनोमुकुलानि च ॥ ३२ ॥
फले शैरीषकारञ्जे धातुचूर्णानि यानि च ।
व्रणेषूत्सन्नमांसेषु प्रशस्तान्यवसादने ॥ ३३ ॥

कासीस, सैन्धव लवण, सुराबीज, पद्मराग, मैनसिल, मुर्गी के अण्डे की छाल (कवच), चमेली के पुष्पों की कलियां, शिरीष और करञ्ज के फल तथा हरतालादि अन्य धातुओं के चूर्ण उत्सन्न (अतिवृद्ध) मांसाङ्कुर वाले व्रणों के अवसादन (नष्ट) करने के लिये 'उत्सादन विधि' में श्रेष्ठ हैं ॥ ३२-३३ ॥

समस्तं वर्गमर्द्धं वा यथालाभमथापि वा ।
प्रयुञ्जीत भिषक् प्राज्ञो यथोद्दिष्टेषु कर्मसु ॥ ३४ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने मिश्रकाध्यायो नाम षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

बुद्धिमान् वैद्य व्रण के विम्लापनादि कर्म के लिये यथोद्दिष्ट समस्त वर्ग की ओषधियें या अर्ध औषध जो भी प्राप्त हो सके उनका प्रयोग करे ॥ ३४ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां मिश्रकाध्यायो नाम षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३६ ॥

## सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो भूमिप्रविभागीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'भूमिप्रविभागीय नामक' अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—वर्षाशीतोष्णादि महाभूतकार्य की दृष्टि से तथा महाभूत गुणदृष्टि से भूमि की परीक्षा करते हैं जिससे ओषधियों के गुणधर्म, इनकी उत्तमता, हीनता तथा रोगिपरिज्ञान में सहायता होती है। 'तत्र भूमिपरीक्षा आतुरपरिज्ञानहेतोर्वा स्यादौषधपरिज्ञानहेतोर्वा' (चरक)

श्वभ्रशर्कराऽश्मविषमवल्मीकश्मशानाघातनदेवतायतनसिकताभिरनुपहतामनूषरामभङ्गुरामदूरोदकां स्निग्धां प्ररोहवतीं मृद्वीं स्थिरां समां कृष्णां गौरीं लोहितां वा भूमिमौषधार्थं परीक्षेत ॥ ३ ॥

श्वभ्र (खड्डे, बिल), कंकड़, पत्थर, निम्नोन्नता, वल्मीक, श्मशान, फांसी देने का स्थान, देवता का स्थान तथा बालू से रहित हो, ऊषर (नोनिया या खारयुक्त) न हो, भङ्गुर (फटने वाली) न हो, जिसमें खोदने पर जल ज्यादा दूर (नीचे) न हो, चिकनी हो, दूर्वा, घास आदि उगता रहता हो, जो मुलायम, स्थिर और समतल हो, जो काले, सफेद और रक्तवर्ण की हो उसकी ओषधि को उखाड़ने के लिये परीक्षा करनी चाहिये

तस्यां जातमपि कृमिविषशस्त्रातपपवनदहनतोयसम्बाधमार्गैरनुपहतमेकरसं पुष्टं पृथ्व्यवगाढमूलमुदीच्याश्चौषधमाददीतेत्येष भूमिपरीक्षाविशेषः सामान्यः ॥४॥

उपर्युक्त लक्षणों वाली भूमि में उत्पन्न हुई औषध भी कृमि के द्वारा नहीं खाई गई हो, विष, शस्त्र, धूप, वायु, अग्नि, जल तथा अन्य बाधाओं से और रास्ते में होने से नष्ट नहीं हुई हो, तथा उत्तम एक रस से युक्त हो, पुष्ट हो, जिसकी जड़ भूमि में गहराई तक गई हुई हो ऐसी औषध को उत्तर की ओर बैठ कर ग्रहण करे। यह साधारणतया औषध और भूमि की विशेष परीक्षा है ॥ ४ ॥

विशेषतस्तु तत्र, अश्मवती स्थिरा गुर्वी श्यामा कृष्णा वा स्थूलवृक्षशस्यप्राया स्वगुणभूयिष्ठा। स्निग्धा शीतलाऽऽसन्नोदका स्निग्धशस्यतृणकोमलवृक्षप्राया शुक्लाऽम्बुगुणभूयिष्ठा। नानावर्णा लघ्वश्मवती प्रवि-

रलाल्पपाण्डुवृत्तप्ररोहा अग्निगुणभूयिष्ठा । रूक्षा भस्मरासभवर्णा तनुरूक्षकोटरालपरसवृक्षप्राया अनिलगुणभूयिष्ठा । मृद्वी समा श्वभ्रवत्यव्यक्तरसजला सर्वतोऽसारवृक्षप्राया श्यामा चाकाशगुणभूयिष्ठा ॥ ५ ॥

विशेषरूप से जो पत्थर वाली, स्थिर, भारी, श्याम अथवा काले रंग की एवं बड़े बड़े पेड़ तथा घास वाली भूमि अपने पार्थिव गुणों से युक्त होती है। जो चिकनी, ठंढी, थोड़ी गहराई पर खोदने से जल वाली तथा जिसमें मुलायम धान्य और घास पैदा होता हो प्रायः कोमल वृक्ष हों और श्वेत वर्ण की मिट्टी हो वह जल के शीतस्निग्धादि मधुर गुणों से युक्त होती है। एवं जो अनेक वर्ण की छोटे छोटे पत्थरों वाली, कहीं कहीं छोटे छोटे सफेद रङ्ग के वृक्ष और तृणाङ्कुरों से युक्त हो वह भूमि आग्नेय तत्व प्रधान वाली होती है। जो रूक्ष हो, भस्म अथवा गदहे के समान धूसर वर्ण की हो, जिसमें छोटे छोटे और रूक्ष तथा कोटरयुक्त और अल्प रस वाले वृक्षों की बहुलता हो वह वायुगुण प्रधान भूमि होती है। जो मुलायम, समतल, बिल ( गढे ) युक्त हो तथा जहां रस और जल अल्प होने से प्रकट नहीं होता हो जहां चारों ओर सारहीन बड़े २ वृक्ष हों एवं जहां बड़े २ पर्वत हों और जिसकी मिट्टी श्याम हो वह भूमि आकाशगुण प्रधान होती है ॥ ५ ॥

अत्र केचिदाहुराचार्याः—प्रावृड्वर्षाशरद्धेमन्तवसन्तग्रीष्मेषु यथासंख्यं मूलपत्रत्वक्क्षीरसारफलान्याददीतेति । तत्तु न सम्यक्, सौम्याग्नेयत्वाज्जगतः । सौम्यान्यौषधानि सौम्येष्वृतुषु गृहीतानि सोमगुणभूयिष्ठायां भूमौ जातान्यतिमधुरस्निग्धशीतानि जायन्ते । एतेन शेषं व्याख्यातम् ॥ ६ ॥

अनेक आचार्यों का कथन है कि प्रावृट् ( वर्षा के आदि काल ) में वनस्पतियों या ओषधियों की जड़ें, वर्षा ऋतु में पत्र, शरद् ऋतु में छाल, हेमन्त ऋतु में दुग्ध, वसन्त ऋतु में सार और ग्रीष्म ऋतु में फलों का ग्रहण ( सञ्चय ) करना चाहिये किन्तु यह मत ठीक नहीं है क्योंकि जगत् सौम्य ( जलीय या कफ तत्व प्रधान ) तथा आग्नेय ( अग्नि या पित्त तत्व प्रधान ) होता है इस लिये सौम्य ( शीतवीर्य अथवा जल या कफ गुण प्रधान ) ओषधियों को सौम्य ( दक्षिणायन सूर्य होने पर ) ऋतुओं में तथा अग्नि गुण प्रधान (उष्णवीर्य) ओषधियों को आग्नेय ( उत्तरायण सूर्य होने पर ) ऋतुओं में ग्रहण करनी चाहिये। इस प्रकार सञ्चय करने से ओषधियां अविकृत गुणोंवाली होती हैं। सौम्य ओषधियों को सौम्य ऋतुओं में ग्रहण की जाय तथा सौम्य भूमि में वे उत्पन्न हुई हों तो वे अत्यन्त मधुर रस वाली, स्निग्ध तथा अतीव शीतवीर्य प्रधान होती हैं। इसी प्रकार आग्नेय ओषधियों की भी व्याख्या समझ लेनी चाहिये ॥ ६ ॥

तत्र पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठायां भूमौ जातानि विरेचनद्रव्याण्याददीत, अग्न्याकाशमारुतगुणभूयिष्ठायां वमनद्रव्याणि । उभयगुणभूयिष्ठायामुभयतोभागानि । आकाशगुणभूयिष्ठायां संशमनानि । एवं बलवत्तराणि भवन्ति ॥ ७ ॥

पृथिवी और जलगुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई विरेचक ओषधियों को ग्रहण करना चाहिये। अग्नि, आकाश तथा वायु गुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई वामक ओषधियों का सञ्चय करना चाहिये। उभय गुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई उभय गुण अर्थात् वमन और विरेचन कर्म करने वाली ओषधियों का सञ्चय करना चाहिये। आकाश गुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई संशमन करने वाली ओषधियों का सञ्चय करना चाहिये। इस प्रकार की भूमि से और उचित उक्त समय में सञ्चित की हुई ओषधियां अपने अपने गुणों में अधिक बलवती होती हैं ॥ ७ ॥

सर्वाण्येव चाभिनवान्यन्यत्र मधुघृतगुडपिप्पलीविडङ्गेभ्यः ॥ ८ ॥

सर्व प्रकार के औषध द्रव्य नूतन ही ग्रहण करने चाहिये किन्तु शहद, घृत, गुड, पिप्पली और वायविडङ्ग इन्हें सदा पुराने होने पर ग्रहण करें ॥ ८ ॥

विडङ्गं पिप्पली क्षौद्रं सर्पिश्चाप्यनवं हितम् ।
शेषमन्यत्त्वभिनवं गृह्णीयाद्दोषवर्जितम् ॥ ९ ॥

इस विषय में कहा भी है—कि विडङ्ग, पिप्पली, शहद और घृत ये पुराने हितकारी होते हैं किन्तु अन्य द्रव्यों को दोषों से रहित तथा नवीन रूप में ही ग्रहण करे ॥ ९ ॥

विमर्शः—निम्न द्रव्य सदा ताजे या गीले ही ग्रहण करें। गुडूची कुटजो वासा कूष्माण्डश्च शतावरी । अश्वगन्धा सहचरी शतपुष्पा प्रसारिणी ॥ प्रयोक्तव्या सदैवार्द्रा ( शार्ङ्गधर )। निम्न द्रव्य सदा गीले तथा योगोक्त प्रमाण में ही ग्रहण करें अर्थात् आर्द्रद्रव्य सदा द्विगुण गृहीत होते हैं किन्तु इन्हें द्विगुण न लें—वासानिम्बपटोलकेतकबलाकूष्माण्डकेन्दीवरी, वर्षाभूकुटजाश्च कन्दसहिताः सा पूतिगन्धाऽमृताः । ऐन्द्री नागबलाकुरण्टकयुतः क्षमामृता सर्वदा, सार्द्रा एव तु न क्वचिद् द्विगुणिना' कार्येषु योज्या बुधैः ॥ ( भावप्र० )। धनियां, घी पुराना श्रेष्ठ होता है—नवान्येव हि योज्यानि द्रव्याण्यखिलकर्मसु । विना विडङ्गकृष्णाभ्यां गुडधान्याज्यमाक्षिकैः ॥ ( शार्ङ्गधर )। पुराणतावधिः—मधुनः शर्करायाश्च गुडस्यापि विशेषत । एकसंवत्सरे वृत्ते पुराणत्वं स्मृतं बुधैः ॥ बृंहणार्थ शहद नूतन श्रेष्ठ होता है—बृंहणीय मधु नव नातिश्लेष्महर सरम् । निम्नरोगेषु नव घृतम्—योजयेन्नवमेवाज्य भोजने तर्पणे श्रमे । बलक्षये पाण्डुरोगे कामलानेत्ररोगयोः ॥ ( भावप्र० )। ओषधियों के गुणहीन होने की अवधिः—गुणहीन भवेद् वर्षादूर्ध्वं तद्रूपमौषधम् । मासद्वयात्तथा चूर्णं हीनवीर्यत्वमाप्नुयात् ॥ हीनत्व गुटिकालेही लभेते वत्सरात् परम् । हीनाः स्युर्घृततैलाद्याश्चतुर्मासाधिकात्तथा ॥ ( शार्ङ्गधर )।

सर्वाण्येव सक्षीराणि वीर्यवन्ति, तेषामसम्पत्तावनतिक्रान्तसंवत्सराण्याददीतेति ॥ १० ॥

क्षीरयुक्त अथवा रसयुक्त होने पर ही सर्व ओषधियां वीर्यवती होती हैं। उनके सम्पत् ( गुण ) युक्त न होने पर या न मिलने पर एक वर्ष के भीतर को ग्रहण करनी चाहिये ॥

भवन्ति चात्र—

गोपालास्तापसा व्याधा ये चान्ये वनचारिणः ।
मूलाहाराश्च ये तेभ्यो भेषजव्यक्तिरिष्यते ॥ ११ ॥

इस विषय में कहा भी है कि गो, भैंस और बकरी चराने वाले, जङ्गल में रहने वाले तपस्वी, हरिणादि का शिकार करने वाले तथा कन्द, मूल, फल खाकर जङ्गल में रहने वाले एवं अन्य भी जो वनवासी हों उनसे औषध (जड़ी, बूटी) का ज्ञान होता है ॥ ११ ॥

विमर्शः—ओषधियों के केवल नाम और स्वरूप मात्र जानने से काम नहीं चलता है किन्तु उनका रोगों में प्रयोग कैसे होता है यह जानना भी अत्यावश्यक है जैसा कि चरक ने कहा है—ओषधीर्नामरूपाभ्यां जानते ह्यजपा वने। न नामज्ञानमात्रेण रूपमात्रेण वा पुनः॥ ओषधीनां परां प्राप्तिं कश्चिद्वेदितुमर्हति। योगविन्नामरूपज्ञस्तासां तत्त्वविदुच्यते॥

सर्वावयवसाध्येषु पलाशलवणादिषु ।
व्यवस्थितो न कालोऽस्ति तत्र सर्वो विधीयते ॥१२॥

वनस्पतियों के मूल, पत्र, फल आदि सर्व अवयवों से बनाये हुये जो पलाशादिक क्षार हैं उनके ग्रहण का ( सञ्चय करने का) कोई खास व्यवस्थित समय नहीं है। उनके ग्रहण में सर्व समय उपयुक्त है ॥ १२ ॥

गन्धवर्णरसोपेता षड्विधा भूमिरिष्यते ।
तस्माद् भूमिस्वभावेन बीजिनः षड्रसायुताः ॥१३॥
अव्यक्तः किल तोयस्य रसो निश्चयनिश्चितः ।
रस एव स चाव्यक्तो व्यक्तो भूमिरसाद्भवेत् ॥ १४ ॥

गन्ध, वर्ण और मधुरादि षड्रसों से युक्त भूमि भी छः प्रकार की होती है इस लिये भूमि के स्वभाव के कारण वृक्ष भी छः रसों से युक्त होते हैं। जल अव्यक्त रस वाला होता है यह अनेक निश्चयों ( प्रमाणों ) से निश्चित है तथा वही जल का अव्यक्त रस भूमि के रस से व्यक्त ( स्पष्ट ) हो जाता है ॥

सर्वलक्षणसम्पन्ना भूमिः साधारणा स्मृता ।
द्रव्याणि यत्र तत्रैव तद्गुणानि विशेषतः ॥ १५ ॥

पूर्व में कहे हुये सर्व लक्षणों से युक्त भूमि को साधारण भूमि कहते हैं। जो द्रव्य जैसी भूमि में उत्पन्न होते हैं उन द्रव्यों के गुण विशेषकर उसी भूमि के गुणों के अनुसार होते हैं॥

विगन्धेनापरामृष्टमविपन्नं रसादिभिः ।
नवं द्रव्यं पुराणं वा ग्राह्यमेव विनिर्दिशेत् ॥ १६ ॥

साधारणतया जो द्रव्य विकृत गन्ध से युक्त न हों तथा जिसके मधुरादि रसों में भी विकार उत्पन्न न हुआ हो वह द्रव्य चाहे नया हो अथवा पुराना हो उसे ग्राह्य ही समझना चाहिये ॥ १६ ॥

जङ्गमानां वयःस्थानां रक्तरोमनखादिकम् ।
क्षीरमूत्रपुरीषाणि जीर्णाहारेषु संहरेत् ॥ १७ ॥

युवावस्था वाले जङ्गम पशु-पक्षियों का रक्त, रोम और नख आदि ग्रहण करने चाहिये तथा उनके आहार के जीर्ण हो जाने पर दुग्ध, मूत्र और मल औषधार्थ ग्रहण करना चाहिये ॥

विमर्शः—क्षीरादिग्रहे अष्टाङ्गसंग्रहः-क्षीरं वाष्कयणं ग्राह्यं विण्मूत्रं तच्च नीरुजाम्। वयोबलवतां धातुपिच्छशृङ्गखुरादिकम् ॥

प्लोतमृद्भाण्डफलकशङ्कुविन्यस्तभेषजम् ।
प्रशस्तायां दिशि शुचौ भेषजागारमिष्यते ॥ १८ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने भूमिप्रविभागीयो नाम सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

प्लोत ( वस्त्र के खण्ड ), मिट्टी के पात्र, काठ के तख्त और खूटियों पर ओषधियां रखी हों तथा पवित्र और प्रशस्त स्थान में भेषजागार ( ओषधि शाला ) बनवाना चाहिये ॥१८॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने भूमिप्रविभागीयो नाम सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

## अष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो द्रव्यसङ्ग्रहणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर द्रव्यसंग्रहणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

समासेन सप्तत्रिंशद् द्रव्यगणा भवन्ति ॥ ३ ॥

संक्षेप से द्रव्यों के सैंतीस गण होते हैं जैसे कि आगे कहते हैं ॥ ३ ॥

(१) तद्यथा—विदारिगन्धा विदारी विश्वदेवा सहदेवा श्वदंष्ट्रा पृथक्पर्णी शतावरी सारिवा कृष्णसारिवा जीवकर्षभकौ महासहा क्षुद्रसहा बृहत्यौ पुनर्नवैरण्डो हंसपादी वृश्चिकाल्यृषभी चेति ॥ ४ ॥

विदारीगन्धादिगण में निम्न ओषधियां हैं जैसे—विदारीगन्धा ( शालपर्णी ), विदारी ( भूमिकूष्माण्ड ), विश्वदेवा ( नागबला या गंगेरन ), सहदेवा ( पीले फूलों की बला ), श्वदंष्ट्रा ( गोखरू ), पृथक्पर्णी ( पिठवन ), शतावर, अनन्तमूल ( सालसा ), कृष्णसारिवा, जीवक, ऋषभक, महासहा ( माषपर्णी ), क्षुद्रसहा ( मुद्गपर्णी ), बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, पुनर्नवा, एरण्ड, हंसपादी ( हंसराज ), बिच्छियाघास, ऋषभी ( कौंच के बीज ) ॥ ४ ॥

विमर्शः—जीवकर्षभकाभावे गुडूचीवंशलोचने। भावमिश्र ने इन दोनों के अभाव में विदारीकन्द लेना लिखा है।

विदारिगन्धाऽऽदिरयं गणः पित्तानिलापहः ।
शोषगुल्माङ्गमर्दोर्ध्वश्वासकासविनाशनः ॥ ५ ॥

यह उपर्युक्त विदारिगन्धादि गण पित्त और वात को नष्ट करता है तथा राजयक्ष्मा, गुल्म, अङ्गमर्द, ऊर्ध्वश्वास और कास को नष्ट करता है ॥ ५ ॥

(२) आरग्वधमदनगोपघोण्टाकण्टकीकुटजपाठापाटलामूर्वेन्द्रयवसप्तपर्णनिम्बकुरुण्टकदासी-कुरुण्टकगुडूचीचित्रकशार्ङ्गेष्टाकरञ्जद्वयपटोलकिराततिक्तकानि सुषवी चेति ॥ ६ ॥

आरग्वधादिगण में निम्न ओषधियां हैं। अमलतास, मैनफल, गोपघोण्टा ( ककोंटी या सुपारी ), कण्टकी ( विकङ्कत ), कूड़ा, पाठा, पाटला, मूर्वा, इन्द्रयव, सतवन, निम्ब, कुरुण्टक ( सफेद फूलों की झिण्टी, ) दासी कुरुण्टक ( नीले फूलों की झिण्टी, पियावासा ), गिलोय, चित्रक, शार्ङ्गेष्टा (काकजङ्घा ), नाटा और पूतीकरञ्ज, पटोल, चिरायता, करेला ॥ ६ ॥

आरग्वधादिरित्येष गणः श्लेष्मविषापहः ।
मेहकुष्ठज्वरवमीकण्डूघ्नो व्रणशोधनः ॥ ७ ॥

यह आरग्वधादिगण कफ और विष को नष्ट करता है तथा प्रमेह, कुष्ठ, ज्वर, वमन और कण्डू का नाशक तथा व्रणों का शोधक है ॥ ७ ॥

(३) वरुणार्त्तगलशिग्रुमधुशिग्रुतर्कारीमेषशृङ्गीपूतीकनक्तमालमोरटाग्निमन्थसैरेयकद्वयबिम्बीवसुकवसिरचित्रकशतावरीबिल्वाजशृङ्गीदर्भा बृहतीद्वयञ्चेति ॥ ८ ॥

वरुणादिगण में निम्न ओषधियां हैं। जैसे-वरुण, आर्त्तगल ( नीले फूल का पियावासा ), सहजना, लाल सहजना, तर्कारी ( जयन्ती ), मेढासिङ्गी, पूतीकरञ्ज, नक्तमाल ( करञ्ज ), मूर्वा या अङ्कोल, अरणी, दोनों प्रकार के कुरण्टक, बिम्बी (कुन्दरू), वसुक (वकपुष्प या आक), वसिर (अपामार्ग या गजपीपल), चित्रक, शतावरी, बिल्व, काकडासिङ्गी, कुश, छोटे और बड़े फलों वाली कटेरी ॥ ८ ॥

वरुणादिर्गणो ह्येष कफमेदोनिवारणः ।
विनिहन्ति शिरःशूलगुल्माभ्यन्तरविद्रधीन् ॥ ९ ॥

उपर्युक्त वरुणादिगण की ओषधियां कफ और मेद को नष्ट करती हैं तथा शिरःशूल, गुल्म और आभ्यन्तरिक विद्रधि की नाशक हैं ॥ ९ ॥

(४) वीरतरुसहचरद्वयदर्भवृक्षादनीगुन्द्रानलकुशकाशाश्मभेदकाग्निमन्थमोरटवसुकवसिरभल्लूककुरण्टकेन्दीवरकपोतवङ्काः श्वदंष्ट्रा चेति ॥ १० ॥

वीरतर्वादिगण में निम्न ओषधियां हैं जैसे-वीरतरु (अर्जुन), दोनों प्रकार के सहचर (पीत-नील पुष्पवाली पियावासा), कुशा, बंदाक, गुन्द्रा, नरसल, कुश, काश, पाषाणभेद, अरणी, मोरट ( मूर्वा ), वसुक ( वकपुष्प ), वसिर ( अपामार्ग ), भल्लूक ( श्योनाक ), कुरण्टक ( पीले फूल का पियावासा ), नील कमल, कपोतवङ्का ( ब्राह्मी ), गोखरू ॥ १० ॥

वीरतर्वादिरित्येष गणो वातविकारनुत् ।
अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्राघातरुजापहः ॥ ११ ॥

यह वीरतर्वादि गण वायु के विकार को नष्ट करता है तथा अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात की पीड़ा को शान्त करता है ॥ ११ ॥

(५) सालसाराजकर्णखदिरकदरकालस्कन्धक्रमुकभूर्जमेषशृङ्गीतिनिशचन्दनकुचन्दनशिंशपाशिरीषासनधवार्जुनतालशाकनक्तमालपूतीकाश्वकर्णागुरूणि कालीयकञ्चेति ॥ १२ ॥

'सालसारादिगण' में निम्न ओषधियां हैं जैसे सालवृक्ष, अजकर्ण, खैर, कदर (श्वेत या पूति खैर), कालस्कन्ध (तिन्दुक वृक्ष या तमाल ), सुपारी का वृक्ष, भोजपत्र, मेढासिङ्गी, तिनिश ( सादन ), सिरस, असन, धव, अर्जुन, ताड़ वृक्ष, शाक ( सागौन ), नक्तमाल ( करञ्ज ), पूतिकरञ्ज, अश्वकर्ण ( साल वृक्षभेद ), अगर, कालीयक ( पीत चन्दन ) ॥ १२ ॥

सालसारादिरित्येष गणः कुष्ठविनाशनः ।
मेहपाण्ड्वामयहरः कफमेदोविशोषणः ॥ १३ ॥

यह 'सालसारादिगण' कुष्ठ को नष्ट करता है तथा प्रमेह और पाण्डुरोग को नष्ट करता है एवं कफ और मेदो धातु का शोषक है ॥ १३ ॥

विमर्शः—कालीयकं = कालीय पीताभं हरिचन्दनम् ॥

(६) रोध्रसावररोध्रपलाशकुटन्नटाशोकफञ्जीकट्फलैलवालुकशल्लकीजिङ्गिनीकदम्बसालाः कदली चेति १४

रोध्रादिगण में निम्न ओषधियां हैं जैसे-लोध, पठानी लोध, ढाक, कुटन्नट ( श्योनाक ), अशोक, फञ्जी ( भारङ्गी ), कायफल, एलवालुक ( नालुका या हरिवालुक ), शल्लकी, जिङ्गण, कदम्ब, साल, और कदली ॥ १४ ॥

एष रोध्रादिरित्युक्तो मेदःकफहरो गणः ।
योनिदोषहरः स्तम्भी वर्ण्यो विषविनाशनः ॥ १५ ॥

यह रोध्रादि गण मेद और कफ को नष्ट करता है तथा योनि दोषों का नाशक, अतिसारादि रोगों में मलादि का स्तम्भक, व्रण में हितकारी और विष का नाशक है ॥ १५ ॥

(७) अर्कालर्ककरञ्जद्वयनागदन्तीमयूरकभार्गीरास्नेन्द्रपुष्पीक्षुद्रश्वेतामहाश्वेतावृश्चिकाल्यलवणास्तापसवृक्षश्चेति ॥ १६ ॥

'अर्कादिगण' में निम्न ओषधियां होती हैं जैसे आक, अलर्क ( सफेद आक ), दोनों प्रकार के करञ्ज, नागदन्ती (जमालगोटा), अपामार्ग, भारंगी, रास्ना, इन्द्रपुष्पी (लांगली), क्षुद्रश्वेता ( सेफन्द, अतीस या विदारीकन्द ), महाश्वेता ( नीलपुष्प सेफन्द, वन्ध्याककोंटी, श्वेतापराजिता ), वृश्चिकाली (मेढासिङ्गी भेद ), अलवणा ( ज्योतिष्मती ) और तापस वृक्ष ( इङ्गुदी ) ॥ १६ ॥

अर्कादिको गणो ह्येष कफमेदोविषापहः ।
कृमिकुष्ठप्रशमनो विशेषाद् व्रणशोधनः ॥ १७ ॥

यह 'अर्कादिगण' कफ, मेद और विषों को नष्ट करता है तथा कृमि और कुष्ठ का शामक और विशेषकर व्रणों का शोधक है ॥ १७ ॥

(८) सुरसाश्वेतसुरसाफणिज्झकार्जकभूस्तृणसुगन्धकसुमुखकालमालकासमर्दक्षवकखरपुष्पाविडङ्गकट्फल-

सुरसीनिर्गुण्डीकुलाहलोन्दुरुकर्णिकाफञ्जीप्राचीबलका-कमाच्यो विषमुष्टिकश्चेति ॥ १८ ॥

सुरसादिगण' में निम्न ओषधियां होती हैं जैसे—सुरसा ( कृष्ण तुलसी ), श्वेत तुलसी, फणिज्झक ( मरुवक ), अर्जक ( वर्वरिका ), भूस्तृण ( रोहिस घास ), सुगन्धक (द्रोणपुष्पी), सुमुख ( राजिका ), कालमालिका ( कृष्णार्जक ), कसौंदी, क्षवक ( नकछिकनी ), खरपुष्पा ( वनवर्वरिका ), वायविडङ्ग, कायफल, सुरसी ( कपित्थपत्रा तुलसी या श्वेत निर्गुण्डी ), निर्गुण्डी ( नीलपुष्पा सम्भालू ), कुलाहल ( मुण्डिका ), उन्दुरुकर्णिका ( मूसाकानी ), फञ्जी ( भारङ्गी ) प्राचीवल ( काकजंघा ), मकोय और विषमुष्टि ( राजनिम्ब, बड़ी अल-म्बुषा, ककोंटी या कुचला इनमें से कोई एक ) ॥ १८ ॥

सुरसादिर्गणो ह्येष कफहृत् क्रिमिसूदनः ।
प्रतिश्यायारुचिश्वासकासघ्नो व्रणशोधनः ॥ १९ ॥

यह 'सुरसादिगण' कफ का नाशक, कृमियों का नाशक तथा प्रतिश्याय, अरुचि, श्वास और कास को नष्ट करता है एवं व्रणों का शोधक है ॥ १९ ॥

(९) मुष्ककपलाशधवचित्रकमदनवृक्षकशिंशपाच-त्रवृक्षास्त्रिफला चेति ॥ २० ॥

'मुष्ककादिगण' में मोखा, ढाक, धव, चित्रक, मदन, वृक्षक ( कुड़ा ), सीसम, थूहर, हरड़, बहेड़ा, आंवला होते हैं॥

मुष्ककादिर्गणो ह्येष मेदोघ्नः शुक्रदोषहृत् ।
मेहार्शःपाण्डुरोगघ्नः शर्करानाशनः परः ॥ २१ ॥

यह 'मुष्ककादिगण' बढ़ी हुई चरबी तथा शुक्र दोषों को नष्ट करता है। इसी तरह प्रमेह, बवासीर, पाण्डुरोग और मूत्रशर्करा ( पथरी ) का नाशक है ॥ २१ ॥

(१०) पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरमरि-चहस्तिपिप्पलीहरेणुकैलाजमोदेन्द्रयवपाठाजीरकसर्षप-महानिम्बफलहिङ्गुभार्गीमधुरसाऽतिविषावचाविडङ्गा-नि कटुरोहिणी चेति ॥ २२ ॥

'पिप्पल्यादिगण' में पिप्पली, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, कालीमरिच, गजपीपल, हरेणुका, छोटी इलायची, अज-मोद, इन्द्रयव, पाठा, जीरा, सरसों, बकायन का फल, हींग, भारंगी, मूर्वा, अतीस, वचा, वायविडङ्ग और कुटकी ये हैं ॥२२॥

पिप्पल्यादिः कफहरः प्रतिश्यायानिलारुचीः ।
निहन्याद्दीपनो गुल्मशूलघ्नश्चामपाचनः ॥ २३ ॥

यह 'पिप्पल्यादिगण' कफहर्ता तथा प्रतिश्याय, वात-विकार, अरुचि इन्हें नष्ट करता है तथा अग्नि का दीपक है, गुल्म और शूल का नाशक है एवं आमदोषों का पाचक है ॥ २३ ॥

(११) एलातगरकुष्ठमांसीध्यामकत्वक्पत्रनागपुष्प-प्रियङ्गुहरेणुकाव्याघ्रनखशुक्तिचण्डास्थौणेयकश्रीवेष्टक-चोचचोरकवालुकगुग्गुलुसर्जरसतुरुष्ककुन्दुरुकागरुस्पृ-क्कोशीरभद्रदारुकुङ्कुमानि पुन्नागकेशरञ्चेति ॥ २४ ॥

'एलादिगण' में छोटी इलायची, तगर, कूठ, जटामांसी, ध्यामक ( रोहिसतृण ), दालचीनी, पत्र ( तमालपत्र या तेजपत्र ), नागकेशर, प्रियङ्गु, हरेणुका, व्याघ्रनख, शुक्ति ( नखीभेद ), चण्डा ( चोरक ), स्थौणेयक ( थुनेर ), श्रीवेष्टक, चोच ( दालचीनी भेद ), चोरक ( ग्रन्थिपर्ण ), वालुक ( खस ), गूगल, सर्जरस ( राल ), तुरुष्क (शिलारस), कुन्दुरु ( लोमान ), अगुरु, स्पृक्का ( सुगन्धित द्रव्य ), उशीर (खस), देवदारु, केशर, पुन्नागकेशर (पद्मकेशर) ये द्रव्य हैं॥२४॥

एलादिको वातकफौ निहन्याद्विषमेव च ।
वर्णप्रसादनः कण्डूपिडकाकोठनाशनः ॥ २५ ॥

यह 'एलादिगण' वात, कफ और विष को नष्ट करता है तथा शरीर के वर्ण को निर्मल करता है एवं कण्डु, पिडका और कोठ को नष्ट करता है ॥ २५ ॥

(१२) वचामुस्तातिविषाभयाभद्रदारूणि नागकेश-रञ्चेति ॥ २६ ॥

'वचादिगण' में वचा, नागरमोथा, अतीस, हरड़, देवदारु और नागकेशर ये द्रव्य हैं ॥ २६ ॥

(१३) हरिद्रा दारुहरिद्राकलशीकुटजबीजानि म-धुकं चेति ॥ २७ ॥

इसी तरह 'हरिद्रादि गण' में हल्दी, दारुहल्दी, कलशी ( पृश्निपर्णी ), इन्द्रयव और मुलेठी ये द्रव्य हैं ॥ २७ ॥

एतौ वचाहरिद्रादी गणौ स्तन्यविशोधनौ ।
आमातिसारशमनौ विशेषाद्दोषपाचनौ ॥ २८ ॥

ये उपर्युक्त 'वचादिगण' तथा 'हरिद्रादिगण' दुष्ट स्तन्य ( दुग्ध ) के शोधक, आमातिसार के शामक और विशेष कर आम दोषों के पाचक हैं ॥ २८ ॥

(१४) श्यामामहाश्यामात्रिवृद्दन्तीशङ्खिनीतिल्वक-कम्पिल्लकरम्यकक्रमुकपुत्रश्रेणीगवाक्षीराजवृक्षकरञ्जद्वय-गुडूचीसप्तलाच्छगलान्त्रीसुधाः सुवर्णक्षीरी चेति ॥२९॥

'श्यामादिगण' में काली निशोथ, महाश्यामा ( विधारा ), लाल निशोथ, दन्ती, शङ्खिनी ( कालमेघ या कालादाना ), तिल्वक ( लोध्र ), कबीला, रम्यक ( बकायन ), सुपारी, पुत्रश्रेणी ( दन्तीभेद ), गवाक्षी ( इन्द्रायण ), अमलतास, नाटा और पूति करञ्ज, गिलोय, सातला, छगलान्त्री ( वृद्ध-दारुक भेद ), सेहुण्ड, स्वर्णक्षीरी ( सत्यानाशी, चोक, कंकुष्ठ, उसारे रेवन ) ये ओषधियां हैं ॥ २९ ॥

उक्तः श्यामादिरित्येष गणो गुल्मविषापहः ।
आनाहोदरविड्भेदी तथोदावर्तनाशनः ॥ ३० ॥

उपर्युक्त यह 'श्यामादिगण' गुल्म और विष को नष्ट करता है तथा आध्मान और उदर रोग में मल का भेदन करता है एवं उदावर्तनाशक है ॥ ३० ॥

(१५) बृहतीकण्टकारिकाकुटजफलपाठा मधु-कञ्चेति ॥ ३१ ॥

'बृहत्यादिगण' में बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, इन्द्रयव, पाठा और मुलेठी ये द्रव्य हैं ॥ ३१ ॥

पाचनीयो बृहत्यादिर्गणः पित्तानिलापहः।
कफारोचकहृद्रोगमूत्रकृच्छ्ररुजापहः ॥ ३२ ॥

*यह 'बृहत्यादिगण' पाचनीय, पित्त और वात का नाशक* एवं कफ, अरुचि, हृदयरोग और मूत्रकृच्छ्र की पीड़ा को नष्ट करता है ॥ ३२ ॥

(१६) पटोलचन्दनकुचन्दनमूर्वागुडूचीपाठाः कटुरोहिणी चेति ॥ ३३ ॥

'पटोलादिगण' में पटोल, श्वेत चन्दन, लालचन्दन, मूर्वा, गिलोय, पाठा तथा कुटकी ये द्रव्य हैं ॥ ३३ ॥

पटोलादिर्गणः पित्तकफारोचकनाशनः।
ज्वरोपशमनो व्रण्यश्छर्दिकण्डूविषापहः ॥ ३४ ॥

यह 'पटोलादिगण' पित्त, कफ और अरुचि को नष्ट करता है, ज्वर का शामक है, व्रण के लिये शोधनादि दृष्टि से हितकारी है और वमन, कण्डु तथा विष को नष्ट करता है ॥ ३४ ॥

(१७) काकोलीक्षीरकाकोलीजीवकर्षभकमुद्गपर्णीमाषपर्णीमेदामहामेदाच्छिन्नरुहाकर्कटशृङ्गीतुगाक्षीरीपद्मकप्रपौण्डरीकर्द्धिवृद्धिमृद्वीकाजीवन्त्यो मधुकञ्चेति ३५

'काकोल्यादिगण' में काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, मेदा, महामेदा, गिलोय, काकड़ासिंगी, वंशलोचन, पद्मकाठ, प्रपौण्डरीक ( श्वेत कमल ), ऋद्धि, वृद्धि, द्राक्षा, जीवन्ती और मुलेठी ये हैं ॥ ३५ ॥

काकोल्यादिरयं पित्तशोणितानिलनाशनः।
जीवनो बृंहणो वृष्यः स्तन्यश्लेष्मकरस्तथा ॥ ३६ ॥

यह 'काकोल्यादिगण' पित्त, रक्त और वायु का नाशक, जीवनीय, बृंहणीय, वृष्य है तथा दुग्ध और क्षीण हुये कफ को बढ़ाता है ॥ ३६ ॥

विमर्श—इस गण में अष्टवर्ग की ओषधियों का वर्णन है उनके न मिलने पर निम्न औषध लेना लिखा है। ऋद्ध्यभावे बला माषा वृद्ध्यभावे महाबला। मेदाभावे चाश्वगन्धा महामेदे तु शारिवा ॥ जीवकर्षभकाभावे गुडूचीवंशलोचने। काकोलीयुगलाभावे निक्षिपेच्च शतावरीम् ॥ अष्टवर्गोऽप्राप्तौ भावप्रकाशमतम्—मेदाजीवककाकोलीवृद्धिद्वन्द्वेऽपि नासति। वरीविदार्यश्वगन्धावाराहीश्च क्रमात् क्षिपेत् ॥

(१८) ऊषकसैन्धवशिलाजतुकासीसद्वयहिङ्गूनि तुत्थकञ्चेति ॥ ३७ ॥

'ऊषकादिगण' में ऊषक ( क्षारमृत्तिका ), सेन्धानमक, शिलाजीत, कासीस और पुष्पकासीस, हींग तथा नील थोथा ये द्रव्य हैं ॥ ३७ ॥

ऊषकादिः कफं हन्ति गणो मेदोविशोषणः।
अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्रगुल्मप्रणाशनः ॥ ३८ ॥

यह 'ऊषकादिगण' कफ को नष्ट करता है। मेदो वृद्धि को शोषित करता है तथा अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र और गुल्म को नष्ट करता है ॥ ३८ ॥

(१९) सारिवामधुकचन्दनकुचन्दनपद्मककाश्मरीफलमधूकपुष्पाण्युशीरञ्चेति ॥ ३९ ॥

'सारिवादिगण' में सारिवा ( अनन्तमूल ), मुलेठी, चन्दन, लालचन्दन, पद्माख, खमारी का फल, महुवे के फूल, खस ये द्रव्य हैं ॥ ३९ ॥

सारिवाऽऽदिः पिपासाघ्नो रक्तपित्तहरो गणः।
पित्तज्वरप्रशमनो विशेषाद्दाहनाशनः ॥ ४० ॥

यह 'सारिवादिगण' प्यास को नष्ट करता है, रक्तपित्त का नाशक है, पित्तज्वर को शान्त करता है तथा विशेष कर दाह का नाशक है ॥ ४० ॥

(२०) अञ्जनरसाञ्जननागपुष्पप्रियङ्गुनीलोत्पलनलदनलिनकेशराणि मधुकञ्चेति ॥ ४१ ॥

'अञ्जनादिगण' में अञ्जन ( सौवीराञ्जन, Sulphide of load ), रसाञ्जन ( स्रोतोञ्जन Antimony sulphide तथा दारुहरिद्राक्वाथकृत ), नागकेशर, प्रियङ्गु, नीलकमल, उशीर, कमलकेशर और मुलेठी ये द्रव्य हैं ॥ ४१ ॥

अञ्जनादिर्गणो ह्येष रक्तपित्तनिबर्हणः।
विषोपशमनो दाहं निहन्त्याभ्यन्तरं तथा ॥ ४२ ॥

यह अञ्जनादि गण रक्तपित्त का नाशक, विष का संशामक तथा शरीर के भीतरी दाह को नष्ट करता है ॥ ४२ ॥

विमर्श—रसाञ्जन द्विविध, स्रोताञ्जन कृष्णपाषाणाकृति Antimony Sulphide, धातुद्रव्य, द्वितीयञ्च दारुहरिद्राक्वाथेन कृत कृत्रिम पीतकृष्णद्रव्यम्—दार्वीक्वाथसमं क्षीरं पादं पक्त्वा यदा घनम्। तदा रसाञ्जनं ख्यातं नेत्रयोः परमं हितम् ॥ नलद—वीरणस्य तु मूलं स्यादुशीरं नलदं च तत्।

(२१) परूषकद्राक्षाकट्फलदाडिमराजादनकतकफलशाकफलानि त्रिफला चेति ॥ ४३ ॥

'परूषकादिगण' में फालसा, द्राक्षा, कट्फल, दाडिम, खिरणी, निर्मलीबीज, सागवान का फल तथा त्रिफला ये हैं ॥

परूषकादिरित्येष गणोऽनिलविनाशनः।
मूत्रदोषहरो हृद्यः पिपासाघ्नो रुचिप्रदः ॥ ४४ ॥

यह 'परूषकादिगण' वात को नष्ट करता है, मूत्र के दोषों का हारक, हृदयहितकारी, प्यास को नष्ट करने वाला तथा रुचिकारक है ॥ ४४ ॥

(२२) प्रियङ्गुसमङ्गाधातकीपुन्नागनागपुष्पचन्दनकुचन्दनमोचरसरसाञ्जनकुम्भीकस्रोतोञ्जनपद्मकेसरयोजनवल्ल्यो दीर्घमूला चेति ॥ ४५ ॥

'प्रियङ्ग्वादिगण' में प्रियङ्गु, लज्जालु, धाय के फूल, पुन्नाग ( तुङ्ग ), नागपुष्प ( नागकेशर ), श्वेत चन्दन, रक्तचन्दन, मोचरस, रसाञ्जन, जलकुम्भी, स्रोतोऽञ्जन, कमलकेशर, मजीठ, शालपर्णी अथवा दुरालभा ये द्रव्य हैं ॥ ४५ ॥

(२३) अम्बष्ठाधातकीकुसुमसमङ्गाकट्वङ्गमधुकबिल्वपेशिकासावररोध्रपलाशनन्दीवृक्षाः पद्मकेशराणि चेति ॥ ४६ ॥

'अम्बष्ठादिगण' में अम्बष्ठा (पाठा), धाय के फूल, लजालु, सोनापाठा, मुलेठी, बेलफल की गिरी, पठानीलोध, ढाक, तून और कमलकेशर ये द्रव्य हैं ॥ ४६ ॥

गणौ प्रियङ्ग्वम्बष्ठादी पक्कातीसारनाशनौ ।
सन्धानीयौ हितौ पित्ते व्रणानां चापि रोपणौ ॥४७॥

उपर्युक्त 'प्रियङ्ग्वादिगण' तथा 'अम्बष्ठादिगण' पक्व अतिसार को नष्ट करते हैं, भग्न अस्थि का सन्धान करते हैं तथा पित्त के विकारों में हितकर और व्रणों का रोपण करते हैं ॥४७॥

(२४) न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षमधुककपीतनककुभाम्रकोशाम्रकचोरकपत्रजम्बूद्वयपियालमधूकरोहिणीवञ्जुलकदम्बबदरीतिन्दुकीसल्लकीरोध्रसावररोध्रभल्लातकपलाशा नन्दीवृक्षश्चेति ॥ ४८ ॥

'न्यग्रोधादिगण' में बड़, गूलर, पीपल, पाखर, मुलेठी, आम्रातक, अर्जुन, आम, कोशाम्र, चोरक के पत्ते, बड़ी और छोटी जामुन, चिरोंजी वृक्ष, महुआ, कुटकी, वेतस, कदम्ब, बेर, तेन्दु, सल्लकी, लोध्र, सावरलोध, भिलावा, ढाक और नन्दीवृक्ष ( पारसपीपल ) ये द्रव्य हैं ॥ ४८ ॥

न्यग्रोधादिर्गणो व्रण्यः संग्राही भग्नसाधकः ।
रक्तपित्तहरो दाहमेदोघ्नो योनिदोषहृत् ॥ ४९ ॥

यह 'न्यग्रोधादिगण' व्रण का हितकारी, संग्राही, भग्न अस्थि को जोड़ने वाला, रक्तपित्त का नाशक, दाह और इस मेदोधातु का नाशक तथा योनिदोषहारक है ॥ ४९ ॥

(२५) गुडूचीनिम्बकुस्तुम्बुरुचन्दनानि पद्मकञ्चेति ॥ ५० ॥

'गुडूच्यादिगण' में गिलोय, नीम, धनियां, चन्दन और पद्माख ये द्रव्य हैं ॥ ५० ॥

एष सर्वज्वरान् हन्ति गुडूच्यादिस्तु दीपनः ।
हृल्लासारोचकवमीपिपासादाहनाशनः ॥ ५१ ॥

यह 'गुडूच्यादिगण' सर्व प्रकार के ज्वरों का नाशक और दीपन है तथा हृल्लास ( जीमिचलाना ), अरुचि, वमन, पिपासा और दाह को नष्ट करता है ॥ ५१ ॥

(२६) उत्पलरक्तोत्पलकुमुदसौगन्धिककुवलयपुण्डरीकाणि मधुकञ्चेति ॥ ५२ ॥

'उत्पलादिगण' में कमल, लाल कमल, श्वेत कमल, नील कमल, श्वेत नीलकमल, पुण्डरीक ( अतिश्वेत कमल ) और मुलेठी ये द्रव्य हैं ॥ ५२ ॥

उत्पलादिरयं दाहपित्तरक्तविनाशनः ।
पिपासाविषहृद्रोगच्छर्दिमूर्च्छाहरो गणः ॥ ५३ ॥

यह 'उत्पलादि गण' शरीर का दाह, रक्तपित्त, पिपासा, विषविकार, हृदय के रोग, वमन और मूर्च्छा को नष्ट करता है ॥

(२७) मुस्ताहरिद्रादारुहरिद्राहरीतक्यामलकबिभीतककुष्ठहैमवतीवचापाठाकटुरोहिणीशार्ङ्गेष्टाऽतिविषाद्राविडीभल्लातकानि चित्रकश्चेति ॥ ५४ ॥

'मुस्तादिगण' में मोथा, हल्दी, दारुहल्दी, हरड़, आंवला, बहेड़ा, कूठ, श्वेत बचा, वचा, पाठा, कटुकी, काकजंघा, अतीस, द्राविड़ी (छोटी इलायची), भिलावा और चित्रक ये द्रव्य हैं ॥

एष मुस्तादिको नाम्ना गणः श्लेष्मनिषूदनः ।
योनिदोषहरः स्तन्यशोधनः पाचनस्तथा ॥ ५५ ॥

यह 'मुस्तादिगण' नामक औषधवर्ग कफ के रोगों को नष्ट करता है, योनि के दोषों का विनाशक, स्तन्यशोधक तथा आमादि दोषों का पाचक है ॥ ५५ ॥

(२८) हरीतक्यामलकबिभीतकानि त्रिफला ॥५६॥

त्रिफला—हरीतकी, आंवले और बहेड़ा इन्हें 'त्रिफला' कहते हैं ॥ ५६ ॥

विमर्शः—यहां 'त्रिफला' से समान [illegible]माण तीनों का लिया है अन्यत्र प्रमाणभिन्नता है—एका हरीतकी योज्या द्वौ च योज्यौ बिभीतकौ । चत्वार्यामलकान्याहुस्त्रिफलैषा प्रकीर्तिता ॥ ( शार्ङ्गधर )। भावप्रकाश समप्रमाण ग्रहण करता है—पथ्याबिभीतधात्रीणां फलैः स्यात् त्रिफला समैः । महती स्वल्पा च त्रिफला पथ्या बिभीतकं धात्री महती त्रिफला मता । स्वल्पा काश्मर्यखर्जूरपरूषकफलैर्भवेत् ॥

त्रिफला कफपित्तघ्नी मेहकुष्ठविनाशनी ।
चक्षुष्या दीपनी चैव विषमज्वरनाशनी ॥ ५७ ॥

'त्रिफला' कफ और पित्तको नष्ट करती है तथा प्रमेह और कुष्ठ को भी नष्ट करती है एवं नेत्रों के लिये हितकर तथा अग्नि की दीपक और विषमज्वर को नष्ट करती है ॥ ५७ ॥

(२९) पिप्पलीमरिचशृङ्गवेराणि त्रिकटुकम् ॥५८॥

'त्रिकटु'—छोटी पीपल, काली मरिच और सोंठ इन्हें 'त्रिकटु' कहते हैं ॥ ५८ ॥

त्र्यूषणं कफमेदोघ्नं मेहकुष्ठत्वगामयान् ।
निहन्याद्दीपनं गुल्मपीनसाग्न्यल्पतामपि ॥ ५९ ॥

'त्र्यूषण' ( त्रिकटु ) कफ और मेदोरोगों को नष्ट करता है तथा प्रमेह, कुष्ठ और त्वचा के रोगों को नष्ट करता है एवं अग्नि को दीप्त करता है तथा गुल्म, पीनस और मन्दाग्नि को नष्ट करता है ॥ ५९ ॥

(३०) आमलकीहरीतकीपिप्पल्यश्चित्रकश्चेति ॥६०॥

'आमलक्यादिगण' में आंवले, हरड़, पीपल और चित्रक ये द्रव्य हैं ॥ ६० ॥

आमलक्यादिरित्येष गणः सर्वज्वरापहः ।
चक्षुष्यो दीपनो वृष्यः कफारोचकनाशनः ॥ ६१ ॥

यह 'आमलक्यादिगण' सर्वप्रकार के ज्वरों को नष्ट करता है, नेत्रों के लिये हितकारी है, अग्नि को दीप्त करता है, वृष्य है तथा कफ और अरोचक को नष्ट करता है ॥ ६१ ॥

(३१) त्रपुसीसताम्ररजतकृष्णलोहसुवर्णानि लोहमलश्चेति ॥ ६२ ॥

'त्रप्वादिगण' में त्रपु वंग ( Tin ), सीसा ( Lead ), ताम्बा ( Copper ), चांदी ( Silver ), कान्तलोह ( Iron ), सुवर्ण ( Gold ) और लोहे का किट्ट (मण्डूर) ये द्रव्य हैं ॥६२॥

विमर्शः—उत्तमलोहकिट्टलक्षणम्—शताब्दमुत्तमं कीटं मध्यञ्चाशीतिवार्षिकम्। अधमं षष्टिवर्षीयं ततो हीनं विषोपमम्॥

गणस्त्रप्वादिरित्येष गरक्रिमिहरः परः।
पिपासाविषहृद्रोगपाण्डुमेहहरस्तथा॥ ६३॥

यह 'त्रप्वादिगण' गरदोष तथा क्रिमियों को नष्ट करता है तथा प्यास, विषविकार, हृदय के रोग, पाण्डु और प्रमेह को नष्ट करता है॥ ६३॥

विमर्शः—'गर' से कृत्रिमविष ग्रहण करते हैं। नानाप्राण्यङ्गशमलविरुद्धौषधिभस्मनाम्। विषाणां चाल्पवीर्याणां योगो गर इति स्मृतः॥ (वाग्भट)।

(३२) लाक्षारेवतकुटजाश्वमारकट्फलहरिद्राद्वयनिम्बसप्तच्छदमालत्यस्त्रायमाणा चेति॥ ६४॥

'लाक्षादिगण' में लाख, अमलतास, कूड़ा, कनेर, कायफल, हल्दी, दारुहल्दी, निम्ब, सप्तपर्ण, चमेली और त्रायमाणा ये द्रव्य हैं॥ ६४॥

कषायस्तिक्तमधुरः कफपित्तार्तिनाशनः।
कुष्ठक्रिमिहरश्चैव दुष्टव्रणविशोधनः॥ ६५॥

यह 'लाक्षादिगण' कषाय, तिक्त और मधुर है तथा कफ और पित्त की वेदना को विनष्ट करता है, कुष्ठ और क्रिमि नाशक एवं दुष्टव्रण का विशोधक है॥ ६५॥

पञ्च पञ्चमूलान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः॥ ६६॥

अब इसके अनन्तर पांच प्रकार के पञ्चमूलों का वर्णन करते हैं॥ ६६॥

विमर्शः—'अष्टाङ्गसंग्रह' में मध्यम और जीवन नामक दो पञ्चमूल अधिक वर्णित हैं। बलापुनर्नवैरण्डसूर्पपर्णीद्वयेन च। मध्यमं कफवातघ्नं नातिपित्तकरं लघु॥ अभीरुवीराजीवन्तीजीवकर्षभकैः स्मृतम्। जीवनाख्यन्तु चक्षुष्यं वृष्यं पित्तानिलापहम्॥

(३३) तत्र त्रिकण्टकबृहतीद्वयपृथक्पर्ण्यो विदारिगन्धा चेति कनीयः॥ ६७॥

इन पञ्चमूलों में गोखरू, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, पृश्निपर्णी और विदारीगन्धा (शालपर्णी) यह लघु पञ्चमूल है॥६७॥

कषायतिक्तमधुरं कनीयः पञ्चमूलकम्।
वातघ्नं पित्तशमनं बृंहणं बलवर्द्धनम्॥ ६८॥

'लघु पञ्चमूल' कषाय, तिक्त और मधुर होता है तथा वात को नष्ट करता है, पित्त का शमन करता है, बृंहण है और शरीर के बल को बढ़ाता है॥ ६८॥

(३४) बिल्वाग्निमन्थटिण्टुकपाटलाः काश्मर्यश्चेति महत्॥ ६९॥

बिल्व, अरणी, सोनापाठा, पाढल और गम्भारी ये द्रव्य 'बृहत्पञ्चमूल' कहलाते हैं॥ ६९॥

सतिक्तं कफवातघ्नं पाके लघ्वग्निदीपनम्।
मधुरानुरसञ्चैव पञ्चमूलं महत् स्मृतम्॥ ७०॥

'बृहत्पञ्चमूल' तिक्त होता है, कफ और वात को नष्ट करता है, पाक में लघु होता है, अग्नि का दीपक है तथा मधुर होता है॥ ७०॥

विमर्शः—अनुरसः—व्यक्तः शुष्कस्य चादौ च रसो द्रव्यस्य लक्ष्यते। विपर्ययेणानुरसः॥ (चरक)। अन्यच्च—अनुरसस्तु नाभिभूतत्वादव्यक्तो व्यक्तो वा किञ्चिदन्ते॥ (अ० सं०)।

अनयोर्दशमूलमुच्यते॥ ७१॥

उपर्युक्त ...

गणः श्वासहरो ह्येष कफपित्तानिलापहः।
आमस्य पाचनश्चैव सर्वज्वरविनाशनः॥ ७२॥

यह दशमूलगण श्वासनाशक, कफ, पित्त और वात शामक, आमदोषों का पाचक तथा सर्वप्रकार के ज्वरों नाशक है॥ ७२॥

(३५) विदारीसारिवारजनीगुडूच्योऽजशृङ्गी वल्लीसंज्ञः॥ ७३॥

'वल्लीपञ्चमूल' में विदारीकन्द, सारिवा, हरिद्रा, गिलोय और मेढासींगी ये द्रव्य हैं तथा इन्हें वल्लीसंज्ञक पञ्चमूल कहते हैं॥ ७३॥

(३६) करमर्दत्रिकण्टकसैरीयकशतावरीगृध्रनख्य इति कण्टकसंज्ञः॥ ७४॥

'कण्टकपञ्चमूल' में करौंदा, गोखरू, पियावासा, शतावरी और गृध्रनखी (बदरवृक्ष) ये द्रव्य हैं तथा इन्हें कण्टक संज्ञक पञ्चमूल कहते हैं॥ ७४॥

रक्तपित्तहरौ ह्येतौ शोफत्रयविनाशनौ।
सर्वमेहहरौ चैव शुक्रदोषविनाशनौ॥ ७५॥

उक्त 'वल्लीपञ्चमूल' तथा 'कण्टकपञ्चमूल' ये दोनों गण रक्तपित्त को नष्ट करते हैं तथा तीनों प्रकार के (वातिक, पैत्तिक और श्लैष्मिक) शोथ को नष्ट करते हैं एवं सर्व प्रकार के प्रमेहों के नाशक और शुक्र के दोषों के संहारक होते हैं॥७५॥

(३७) कुशकाशनलदर्भकाण्डेक्षुका इति तृणसंज्ञकः॥ ७६॥

'तृणपञ्चमूल' में कुश, काश, नरसल, दर्भ और काण्डेक्षुक (सांठा) ये द्रव्य होते हैं तथा इन्हें तृणसंज्ञक पञ्चमूल कहते हैं॥

मूत्रदोषविकारञ्च रक्तपित्तं तथैव च।
अन्त्यः प्रयुक्तः क्षीरेण शीघ्रमेव विनाशयेत्॥ ७७॥

यह अन्तिम 'तृणपञ्चमूल' दुग्ध के साथ प्रयुक्त करने से मूत्र दोषों को तथा रक्तपित्त को शीघ्र ही नष्ट करता है॥७७॥

विमर्शः—चरकीयतृणपञ्चमूलम्—शरेक्षुदर्भकाशानां शालीनां मूलमेव च।

एषां वातहरावाद्यावन्त्यः पित्तविनाशनः।
पञ्चकौ श्लेष्मशमनावितरौ परिकीर्त्तितौ॥ ७८॥

उक्त पांच प्रकार के पञ्चमूलों में से आदि के लघु तथा महत्पञ्चमूल विशेषकर वातनाशक हैं तथा अन्तिम तृणपञ्चमूलक पित्तनाशक है तथा शेष दो वल्ली और कण्टक पञ्चमूल कफ के शामक हैं॥ ७८॥

विमर्शः—वल्लीजपञ्चमूलगुणाः—वल्लीजं पञ्चमूलन्तु प्रशस्तं कफनाशनम्। सृष्टमूत्रानिलहरं वृष्यमिन्द्रियबोधनम्॥ कण्टकपञ्चमूलगुणाः—कण्टकाख्यं पञ्चमूलं कफानिलहरं परम्। मधुरानुरसञ्चैव पक्वाशयविशोधनम्॥

त्रिवृतादिकमन्यत्रोपदेक्ष्यामः ॥ ७९ ॥

'त्रिवृतादिगण' का अन्य स्थान पर वर्णन करेंगे ॥ ७९ ॥

समासेन गणा ह्येते प्रोक्तास्तेषान्तु विस्तरम्।
चिकित्सितेषु वक्ष्यामि ज्ञात्वा दोषबलाबलम्॥ ८०॥

संक्षेप से यहां पर उक्त गणों का वर्णन किया है। आगे चिकित्सा स्थान के अध्यायों में दोषों के बलाबल के अनुसार इनका विस्तार से वर्णन करेंगे॥ ८०॥

एभिर्लेपान् कषायांश्च तैलं सर्पींषि पानकान्।
प्रविभज्य यथान्यायं कुर्वीत मतिमान् भिषक्॥ ८१॥

मतिमान् वैद्य उक्त गणों में कहे हुये द्रव्यों से यथाविधि लेप, कषाय, तैल, घृत और पानक आदि योग बनाकर जिस रोग में जो उचित हो उसे वहां प्रयुक्त करे॥ ८१॥

धूमवर्षानिलक्लेदैः सर्वर्त्तुष्वनभिद्रुते।
ग्राहयित्वा गृहे न्यस्येद्विधिनौषधसङ्ग्रहम्॥ ८२॥

ओषधिरक्षण व्यवस्था—शास्त्र की विधि के अनुसार ओषधियों को उखाड़ कर धूआं, वर्षा, वायु और जल इनसे खराब न होने वाले एवं सर्व ऋतुओं में भी अनुकूल ऐसे मकान में ओषधिसंग्रह (स्थापन) करना चाहिये॥ ८२॥

समीक्ष्य दोषभेदांश्च मिश्रान् भिन्नान् प्रयोजयेत्।
पृथङ् मिश्रान् समस्तान् वा गणं वा व्यस्तसंहतम्॥८३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने द्रव्यसङ्ग्रहणीयो नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः॥ ३८॥

दोषों के भेदों का भलीभांति विचार करके उनमें दोष मिश्रित हैं अथवा भिन्न (पृथक्) हैं ऐसा ठीक तरह से ज्ञान कर ओषधियों का या उक्त गणों का पृथक् योग, मिश्रित योग अथवा गण की समस्त ओषधियां का प्रयोग करना चाहिये। अथवा गण की एक, दो, तीन या चार ओषधियों को पृथक् या अन्य गण की ओषधियों के साथ संयुक्त कर प्रयोग करना चाहिये॥ ८३॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने द्रव्यसंग्रहणीयो नामाष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः॥ ३८॥

## एकोनचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातः संशोधनसंशमनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अब इसके अनन्तर संशोधन तथा संशमनीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥ १-२॥

विमर्शः—संशोधनलक्षणं यथा वाग्भटे—यदीरयेद्बहिर्दोषान् पञ्चधा शोधनञ्च तत्॥ संशमनलक्षणम्—न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि। समीकरोति विषमान् शमनम् (वाग्भट)।

मदनकुटजजीमूतकेक्ष्वाकुधामार्गवकृतवेधनसर्षपविडङ्गपिप्पलीकरञ्जप्रपुन्नाडकोविदारकर्बुदारारिष्टाश्वगन्धाविदुलबन्धुजीवकश्वेताशणपुष्पीबिम्बीवचामृगेर्वारुश्चित्रा चेत्यूर्ध्वभागहराणि। तत्र, कोविदारपूर्वाणां फलानि। कोविदारादीनां मूलानि॥ ३॥

ऊर्ध्वभाग-दोषहर द्रव्य या वामक द्रव्य—मैनफल, कूड़ा, देवदाली, कड़वी तुम्बी, धामार्गव (पीतपुष्पा कोशातकी), कृतवेधन (कोषातकी का भेद), श्वेत सरसों, वायविडङ्ग, पीपल, करञ्ज, चक्रमर्द, कचनार, कर्बुदार (लिसोढा), निम्ब, असगन्ध, विदुल (वेतस), बन्धुजीवक (गुलदुपहरिया), सफेद वचा, शणपुष्पी (वन्यशण), बिम्बी (कुन्दरु), वचा, मृगेर्वारु (इन्द्रवारुणी) और चित्रा (द्रवन्ती) ये द्रव्य वमन द्वारा ऊर्ध्वभाग अर्थात् आमाशय, फेफड़े, श्वासमार्ग, नासामार्ग और शिर इनमें स्थित कफादि दोषों का हरण करने वाले हैं। इन द्रव्यों में से कोविदार से पूर्व ओषधियों के फल तथा कोविदार से चित्रा तक की ओषधियों की जड़ वमनार्थ प्रयुक्त करनी चाहिये॥ ३॥

त्रिवृताश्यामादन्तीद्रवन्तीसप्तलाशङ्खिनीविषाणिकागवाक्षीच्छगलान्त्रीस्नुक्सुवर्णक्षीरीचित्रककिणिहीकुशकाशतिल्वककम्पिल्लकरम्यकपाटलापूगहरीतक्यामलकबिभीतकनीलिनीचतुरङ्गुलैरण्डपूतीकमहावृक्षसप्तच्छदार्का ज्योतिष्मती चेत्यधोभागहराणि। तत्र तिल्वकपूर्वाणां मूलानि। तिल्वकादीनां पाटलान्तानां त्वचः। कम्पिल्लकफलरजः। पूगादीनामेरण्डान्तानां फलानि। पूतीकारग्वधयोः पत्राणि। शेषाणां क्षीराणीति॥ ४॥

अधोभाग दोषहरद्रव्य अथवा विरेचक द्रव्य—लाल निशोथ, काली निशोथ, दन्ती, द्रवन्ती, सप्तला (सातला सेहुण्ड), शङ्खिनी (यवतिक्ता, कालमेघ), विषाणिका (वृश्चिकाली, मेढासींगी), गवाक्षी (इन्द्रवारुणी), छगलान्त्री (विधारा), स्नुक् (थूहर), स्वर्णक्षीरी (सत्यानाशी), चित्रक, किणही (अपामार्ग) कुश, काश, तिल्वक (लोध), कबीला, रम्यक (बकायन या पटोलमूल), पाटला, सुपारी, हरड़, आंवला, बहेड़ा, नील, चतुरङ्गुल (अमलतास), एरण्ड, पूतिकरञ्ज, महावृक्ष (सेहुण्ड), सप्तपर्ण, आक और ज्योतिष्मती (मालकांगनी), ये ओषधियां विरेचन द्वारा अधोभाग के (वात मल, मूत्रादि) दोषों का हरण करती हैं। इनमें से तिल्वक से पूर्व की ओषधियों की जड़ें लेनी चाहिये तथा तिल्वक से पाटला तक की ओषधियों की छालें लेवें और कम्पिल्लक के फल के ऊपर संचित हुई रज ग्रहण करे तथा सुपारी से लेकर एरण्ड तक के द्रव्यों के फल ग्रहण करे और पूतिक तथा आरग्वध (अमलतास) के पत्र तथा शेष ओषधियों का क्षीर विरेचनादि कार्य में ग्रहण करना चाहिये॥ ४॥

विमर्शः—अमलतास के व्यवहार में फली के गूदे का

विरेचनार्थं अधिक प्रयोग होता है। पत्र का तो क्वचित् प्रयोग है।

कोशातकी सप्तला शङ्खिनी देवदाली कारवेल्लिका चेत्युभयतोभागहराणि। एषां स्वरसा इति॥ ५॥

उभयभागदोषहर द्रव्य—कोशातकी, सप्तला, शङ्खिनी, देवदाली, करेला ये द्रव्य वमन तथा विरेचन द्वारा शरीर के ऊर्ध्व और अधोभाग के दोषों का हरण करते हैं। इनका स्वरस कार्य में लेना चाहिये॥ ५॥

पिप्पलीविडङ्गापामार्गशिग्रुसिद्धार्थकशिरीषमरिचकरवीरबिम्बीगिरिकर्णिकाकिणिहीवचाज्योतिष्मतीकरञ्जार्कालर्कलशुनातिविषाशृङ्गवेरतालीशतमालसुरसाऽर्जकेङ्गुदीमेषशृङ्गीमातुलुङ्गीसुरङ्गीपीलुजातीशालतालमधुकलाक्षाहिङ्गुलवणमद्यगोशकृद्रसमूत्राणीति शिरोविरेचनानि। तत्र, करवीरपूर्वाणां फलानि। करवीरादीनामर्कान्तानां मूलानि। तालीशपूर्वाणां कन्दाः। तालीशादीनामर्जकान्तानां पत्राणि। इङ्गुदीमेषशृङ्गयोस्त्वचः। मातुलुङ्गीसुरङ्गीपीलुजातीनां पुष्पाणि। शालतालमधूकाना सारा। हिङ्गुलाक्षे निर्य्यासौ। लवणानि पार्थिवविशेषाः। मद्यान्यासुतसयोगाः। शकृद्रसमूत्रे मलाविति॥ ६॥

शिरोविरेचक द्रव्य—पिप्पली वायविडङ्ग, अपामार्ग, सहजन, श्वेत सरसों, शिरीष, काली मरिच, कनेर, कुन्दरू, अपराजिता, कटभी, वचा, मालकाङ्गनी, करञ्ज, आक, श्वेतपुष्प का आक, लहसुन, अतीस, सोंठ, तालीसपत्र, तमालपत्र, सुरसा (तुलसी), अर्जक (तुलसी भेद), इंगुदी, मेढासींगी, बिजौरे का भेद, सुरङ्गी (लाल सहजन), पीलु, जाती (चमेली), साल वृक्ष, ताड़वृक्ष, महुआ, लाख, हींग, लवण, मद्य, गोबर का रस और गोमूत्र ये शिरोविरेचक द्रव्य हैं। इनमें से कनेर से पहले कहे हुए द्रव्यों के फल लेवे तथा करवीर से आक तक के द्रव्यों की जड़ें और तालीश के पूर्व के द्रव्यों के कन्द तथा तालीस से अर्जक तक के द्रव्यों के पत्र, इङ्गुदी और मेषशृङ्गी की छाल लेनी चाहिये, मातुलुङ्गी, सुरङ्गी, पीलु और जाति इनके पुष्प लेवे, साल, ताल और महुआ इनके सार भाग को लेवे, हिङ्गु और लाक्षा ये निर्यास (गोंद) के रूप में ग्रहण किये जाते हैं। लवण पार्थिव (खनिज) विशेष होते हैं। सन्धान करने से मद्य तैयार होते हैं। गोबर का रस और गोमूत्र ये मल हैं॥ ६॥

संशमनान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र, भद्रदारुकुष्ठहरिद्रावरुणमेषशृङ्गीबलाऽतिबलार्तगलकच्छुरासल्लकीकुबेराक्षीवीरतरुसहचराग्निमन्थवत्सादन्येरण्डाश्मभेदकालर्कार्कशतावरीपुनर्नवावसुकवसिरकाञ्चनकभार्गीकार्पासीवृश्चिकालीपत्तूरबदरयवकोलकुलत्थप्रभृतीनि। विदारिगन्धादिश्च द्वे चाद्ये पञ्चमूल्यौ समासेन वातसंशमनो वर्गः॥ ७॥

अब यहां से संशमनीय वर्ग की ओषधियों का वर्णन करते हैं। वात संशमन वर्ग—देवदारु, कुष्ठ, हरिद्रा, वरुण, मेढासींगी, बला, अतिबला (कंघी), आर्तगल (नीलपियावासा), कौंच के बीज, सल्लकी, कुबेराक्षी (पाटला), वीरतरु (अर्जुन), सहचरा (पियावासा), अरणी, वत्सादनी (गिलोय), एरण्ड, पाषाणभेद, श्वेत पुष्प का आक, आक, शतावरी, पुनर्नवा, वसुक (मोलसीरी फूल), वसिर (सूर्यावर्त), कचनार (डल्हण मत से धत्तूर), भारंगी, वनकपास, बिच्छूटी, पत्तूर (कुचन्दन), बैर, यव, कोल (झड़बेर), कुलथी इत्यादि ओषधियां तथा पूर्वोक्त विदारीगन्धादिगण, आदि के लघु तथा बृहत्पञ्चमूल ये सब संक्षेप से वातसंशामक हैं॥

चन्दनकुचन्दनह्रीबेरोशीरमञ्जिष्ठापयस्याविदारीशतावरीगुन्द्राशैवलकह्लारकुमुदोत्पलकदलीकन्दलीदूर्वामूर्वाप्रभृतीनि काकोल्यादिः सारिवाऽदिरञ्जनादिरुत्पलादिर्न्यग्रोधादिस्तृणपञ्चमूलमिति समासेन पित्तसंशमनो वर्गः॥ ८॥

पित्तसंशमनवर्ग—श्वेतचन्दन, लालचन्दन, ह्रीबेर (बालक), खस, मजीठ, क्षीरकाकोली, विदारीकन्द, शतावर, गुन्द्रा (तृणभेद), शैवल (काई), कल्हार (श्वेत, नील या लाल कमल), कुमुद (श्वेतकमल), उत्पल (किञ्चिन्नीलकमल), कन्दली (पद्मबीज), दूर्वा, मूर्वा इत्यादि ओषधियां तथा काकोल्यादिगण, सारिवादिगण, अञ्जनादिगण, उत्पलादिगण, न्यग्रोधादिगण और तृणपञ्चमूल ये सब संक्षेप से पित्तसंशामक द्रव्य हैं॥ ८॥

कालेयकागुरुतिलपर्णीकुष्ठहरिद्राशीतशिवशतपुष्पासरलारास्नाप्रकीर्य्योदकीर्य्येङ्गुदीसुमनःकाकादनीलाङ्गलकीहस्तिकर्णमुञ्जातकलामज्जकप्रभृतीनि वल्लीकण्टकपञ्चमूल्यौ पिप्पल्यादिर्बृहत्यादिर्मुष्ककादिर्वचादिः सुरसादिरारग्वधादिरितिसमासेन श्लेष्मसंशमनो वर्गः॥ ९॥

कफसंशमन वर्ग—कालेयक (हरिचन्दन या पीतचन्दन), अगर, तिलपर्णी (लाल चन्दन), कुष्ठ, हरिद्रा, शीतशिव (कपूर या सेन्धा नमक या सौंफ), सौंफ, सरला (त्रिवृत् या राल का वृक्ष), रास्ना, प्रकीर्य (पूतिकरञ्ज), उदकीर्य (करञ्ज), हींगोट, चमेली, काकादनी (गुञ्जा), कलिहारी, हस्तिकर्ण (भूपलाश या रक्तैरण्ड), मुञ्जातक, लामज्जक (खसभेद) आदि ओषधियां तथा वल्लीपञ्चमूल, कण्टकपञ्चमूल, पिप्पल्यादिगण, बृहत्यादिगण, मुष्ककादिगण, वचादिगण, सुरसादिगण और आरग्वधादिगण यह संक्षेप से कफ का संशमन करने वाला वर्ग है॥ ९॥

तत्र सर्वाण्येवौषधानि व्याध्यग्निपुरुषबलान्यभिसमीक्ष्य विदध्यात्। तत्र, व्याधिबलादधिकमौषधमुपयुक्तं तमुपशम्य व्याधिं व्याधिमन्यमावहति। अग्निबलादधिकमजीर्णं विष्टभ्य वा पच्यते। पुरुषबलादधिकं ग्लानिमूर्च्छामदानावहति संशमनम्। एवं संशोधनमतिपातयति। हीनमेभ्यो दत्तमकिञ्चित्करं भवति तस्मात्सममेव विदध्यात्॥ १०॥

उक्त सर्व प्रकार की ओषधियों को रोग, जठराग्नि और रोगी इनके बल का विचार करके न्यूनाधिक मात्रा में प्रयुक्त

करनी चाहिये। यदि रोग के बल की अपेक्षा अधिक बल वाली ओषधि प्रयुक्त की जाय तो वह ओषधि पूर्व व्याधि को तो नष्ट कर देती है किन्तु अन्य व्याधि को उत्पन्न करती है। जठराग्नि की शक्ति से अधिक मात्रा या बल वाली औषध देने से अजीर्ण उत्पन्न करती है अथवा पेट में शूलादिक उत्पन्न करके देर से हजम होती है। रोगी के बल से अधिक मात्रा या बल वाली प्रयुक्त संशमक औषध ग्लानि, मूर्च्छा और मद उत्पन्न करती है। इस प्रकार से प्रयुक्त संशमन ओषधियां दोषवती होती हैं। संशोधन औषध भी रोग, अग्नि और रोगी के बल से अधिक प्रयुक्त करने पर रोगी को अधिक हानि पहुंचाती है। रोग, अग्नि तथा रोगी की शक्ति की अपेक्षा अल्पमात्रा में दी हुई औषध निष्फल हो जाती है। इस लिये रोग, अग्नि तथा रोगी के बल के अनुसार ही औषध मात्रा की कल्पना करनी चाहिये ॥ १० ॥

विमर्शः—विष्टम्भलक्षणम्-विष्टम्भे शूलमाध्मानं विविधा वातवेदनाः। मलवाताप्रवृत्तिश्च स्तम्भो मोहोऽङ्गपीडनम् ॥ ( अ० सं० )।

भवन्ति चात्र—

रोगे शोधनसाध्ये तु यो भवेद्दोषदुर्बलः।
तस्मै दद्याद्भिषक् प्राज्ञो दोषप्रच्यावनं मृदु ॥ ११ ॥

संशोधन कर्म से साध्यरोग में यदि रोगी दोषों की उत्कटता से दुर्बल हो गया हो तो उसे मतिमान् वैद्य दोषों को गिराने वाली मृदुवीर्य युक्त रेचक और वामक ओषधियां देवे॥

चले दोषे मृदौ कोष्ठे नेक्षेतात्र बलं नृणाम्।
अव्याधिदुर्बलस्यापि शोधनं हि तदा भवेत् ॥ १२ ॥
स्वयं प्रवृत्तदोषस्य मृदुकोष्ठस्य शोधनम्।
भवेदल्पबलस्यापि प्रयुक्तं व्याधिनाशनम् ॥ १३ ॥

दोष के अपने स्थान से चलायमान न होने पर तथा कोष्ठ के मृदु होने पर रोगी के शारीरिक बल का विचार नहीं करना चाहिये क्योंकि बिना व्याधि के (अर्थात् उपवासादि से) दुर्बल हुये रोगी को भी उस समय संशोधन करना हितकारी होता है। जिसके दोष स्वयं अपने स्थान से चलायमान हो गये हों तथा जिसका कोष्ठ मुलायम हो ऐसे अल्प बल वाले रोगी में भी प्रयुक्त संशोधक द्रव्य व्याधिनाशक होता है॥

व्याध्यादिषु तु मध्येषु क्वाथस्याञ्जलिरिष्यते।
बिडालपदकं चूर्णं देयः कल्कोऽक्षसम्मितः ॥ १४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने संशोधनसंशमनीयो नाम एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

---

औषध मात्रा—व्याधि, अग्नि तथा रोगी के बल के मध्यम होने पर क्वाथ का प्रमाण एक अञ्जलि ( ४ पल= १६ तोला ) होना चाहिये तथा चूर्ण का प्रमाण एक बिडालपदक (१ कर्ष, १ तोलाभर) होना चाहिये एवं कल्क का प्रमाण भी एक अक्ष ( एक कर्ष=१ तोला ) होना चाहिये ॥ १४ ॥

विमर्शः—मध्यं तु मानं निर्दिष्टं स्वरसस्य चतुष्पलम् ॥ किन्तु शार्ङ्गधर ने स्वरस का प्रमाण आधा पल ही लिखा है—स्वरसस्य गुरुत्वाच्च पलमर्धं प्रयोजयेत्। व्याध्यादिषु तु मध्येषु ॥ वस्तुतस्तु मात्रा की कोई निश्चित स्थिति नहीं है। मात्राया-नास्त्यवस्थानं व्याधिं कोष्ठं बलं वयः। आलोच्य देशकालौ च योज्या तद्वच्च कल्पना ॥ ( अ० सं० )।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने संशोधनसंशमनीयो नामैकोनचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

---

## चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातो द्रव्यरसगुणवीर्य्यविपाकविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'द्रव्य-रस-गुण-वीर्य-विपाकविज्ञानीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

विमर्शः—द्रव्यादिविज्ञानीय—द्रव्यादीनां विशिष्टं ज्ञानं तदधिकृत्य कृतोऽध्यायः। डाक्टरी में इसे फार्मेकोलोजी ( Pharmacology ) कहते हैं। इस विभाग से ओषधियों की उपयोगिता सिद्ध होती है। जिन ओषधियों की उपयोगिता रस, गुण, वीर्य, विपाकादि से नहीं हो सकती है वैसी स्थिति में चरक तथा वाग्भट ने उनके लिये प्रभाव शब्द का प्रयोग किया है तथा सुश्रुत ने ऐसी ओषधियों को अचिन्तनीय तथा अमीमांस्य कहा है। अर्थात् ये ओषधियां किस तरह अपना कार्य करती हैं यह इनका प्रभाव है ऐसा माना है। द्रव्य—खादीन्यात्मा मनः कालो दिशश्च द्रव्यसङ्ग्रहः। (चरक)। यत्राश्रिताः कर्मगुणाः कारणं समवायि यत् तद् द्रव्यम् (चरक)। 'सर्वं द्रव्यं पाञ्चभौतिकमस्मिन्नर्थे' (चरक)। ओषधियों की पञ्चमहाभूतात्मक रचना द्रव्य है। डाक्टरी में द्रव्य को ओषधियों का सङ्गठन ( Composition of drugs ) कह सकते हैं। रस—'रसनाग्राह्यो गुणो रसः' ( नैयायिक )। 'रस्यते आस्वाद्यते इति रसः' रसनार्थो रसः ( चरक )। जिह्वा के अतिरिक्त अन्य स्थानों से भी रस का ज्ञान होता है जैसे कटु या कषाय रस का ज्ञान गला, आमाशय और त्वचा द्वारा। डाक्टरी में यद्यपि इन रसों की कल्पना नहीं है फिर भी व्यवहारतः तिक्त को ( Bitter ) कषाय को ( Astringent ) तथा अम्ल को ( Acid ) कह सकते हैं। वैद्यक में रस और अनुरस दो माने हैं। तत्र व्यक्तो रसः स्मृतः। अव्यक्तोऽनुरसः किञ्चिदन्ते व्यक्तोऽपि चेष्यते। (अ० सं०)। व्यक्तः शुष्कस्य चादौ च रसो द्रव्यस्य लक्ष्यते। विपर्ययेणानुरसः॥ ( चरक )। गुणलक्षणम्—समवायी तु निश्चेष्टः कारणं गुणः। (चरक)। अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निर्गुणा निष्क्रिया गुणाः॥ (कारिकावली)। द्रव्याश्रय्यगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्ष इति गुणलक्षणम्। (वैशेषिकदर्शन)। 'विश्वलक्षणा गुणाः' इति रसवैशेषिकसूत्रम्। गुण—को फार्मेकोलोजिकल एक्शन ( Pharmecological action ) कहते हैं। अर्थात् ओषधियों का शरीर पर रोगनाशन, स्वास्थ्यरक्षण एवं बलवृद्धिरूपी जो कार्य होता है वह गुण है। यद्यपि गुणों की संख्या अनेक हैं तथापि आयुर्वेद में बीस गुण प्रसिद्ध हैं। गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः। गुणाः ससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः॥ इन्द्रियार्था व्यवायी च विकासी चापरे गुणाः। ( अ० सं० )। चरक ने ४१ गुण माने हैं—सार्था गुर्वादयो बुद्धिः

प्रयत्नान्ता परादय । गुणा प्रोक्ता—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ये पञ्च इन्द्रियार्थ तथा गुरु, मन्दादि बीस सामान्य गुण, बुद्धि एवं इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और प्रयत्न ये आत्मगुण और परापरत्वे युक्तिश्च सङ्ख्या संयोग एव च । विभागश्च पृथक्त्वञ्च परिमाणमथापि च । संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणा प्रोक्ता परादय । अर्थ शब्द से मन के अर्थ भी गृहीत होते हैं—चिन्त्य विचार्य मूह्यञ्च ध्येय सङ्कल्प्यमेव च । यत्किञ्चिन्मनसो ज्ञेय तत्सर्वं ह्यर्थसंज्ञकम् । मनो मनोऽर्थो बुद्धिरात्मा चेत्यध्यात्म द्रव्यगुणसंग्रह । (च सू अ ८)। कणादोक्तगुणा —रूपरसगन्धस्पर्शा सङ्ख्या परिमाणानि पृथक्त्व संयोगविभागौ परत्वापरत्वे बुद्धय सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नाश्च गुणा । (वै० द० )। वीर्य—वीर्यन्तु क्रियते येन या क्रिया नावीर्यं कुरुते किञ्चित् सर्वा वीर्यकृता क्रिया । 'येन कुर्वन्ति तद्वीर्यम्' ( सुश्रुत )। येनेति [illegible] या विपाकेन वा, प्रभावेण वा, गुर्वादिपरत्वादिभिर्वा गुणैर्या क्रिया तर्पणह्लादनशमनादिरूपा कृत्स्ना क्रियते इत्युपदिश्यते तस्या क्रियाया तद्रसादि वीर्यम् ( चक्रपाणिदत्त ) रसविपाकप्रभावातिरिक्ते प्रभूतकार्यकारिणी गुणे वीर्यम् । वीर्यं शक्ति रुत्पत्तिविशेष सामर्थ्यं प्रभाव इत्यनर्थान्तरम् । अर्थात् जो कार्य द्रव्य, रस, गुण और विपाक द्वारा न हो सकता हो वह वीर्य या प्रभाव द्वारा हो जाता है । वीर्यभेदा —मृदुतीक्ष्णगुरुलघुस्निग्धरूक्षोष्णशीतलम् । वीर्यमष्टविध केचित् केचिद् द्विविधमास्थिता ॥ शीतोष्णमिति । (च सू अ. २६)। गुण और वीर्य में भेद—यद्यपि हरड़ और आवले दोनों मे समान गुण होते हैं किन्तु दोनों के वीर्य में भेद है । हरीतकी उष्णवीर्य तथा आवले शीतवीर्य होते हैं। विपाक—जठरेणाग्निना योगाद्यदुदेति रसान्तरम् । रसाना परिणामान्ते स विपाक इति स्मृत ॥(वाग्भट)। विपाकभेदा –त्रिधा विपाको द्रव्यस्य स्वाद्वम्लकटुकात्मक । स्वादु पटुश्च मधुरमम्लोऽम्ल पच्यते रस । तिक्तोषणकषायाणा विपाक प्रायश कटु ॥ (अ हृ सू अ ९)। द्वौ विपाकाविति सुश्रुत —मधुर कटुकश्चेति । अन्ये प्रतिरस पड् विपाका मन्यन्ते तत्र यथारस जगु पाकान् षट् केचित्तदसाम्प्रतम् । यत स्वादुर्व्रीहिरम्लत्व न चाम्लमपि दाडिमम् । याति तैलञ्च कटुता कटुकाऽपि न पिप्पली । यथारस वै पाकाना न स्यादेव विपर्यय ॥

केचिदाचार्या ब्रुवते-द्रव्य प्रधानम् । कस्मात् ? व्यवस्थितत्वात्, इह खलु द्रव्य व्यवस्थित न रसादय, यथा-आमे फले ये रसादयस्ते पक्वे न सन्ति । नित्यत्वाच्च, नित्य हि द्रव्यमनित्या गुणा, यथा-कल्कादिप्रविभाग, स एव सम्पन्नरसगन्धो व्यापन्नरसगन्धो वा भवति । स्वजात्यवस्थानाच्च, यथा हि पार्थिव द्रव्यमन्यभाव न गच्छत्येव शेषाणि । पञ्चेन्द्रियग्रहणाच्च, पञ्चभिरिन्द्रियैर्गृह्यते द्रव्य न रसादय । आश्रयत्वाच्च, द्रव्यमाश्रिता रसादयो भवन्ति । आरम्भसामर्थ्याच्च, द्रव्याश्रित आरम्भ, यथा-विदारिगन्धादिमाहृत्य सङ्क्षुद्य विपचेदित्येवमादिषु न रसादिष्वारम्भ । शास्त्रप्रामाण्याच्च, शास्त्रे हि द्रव्य प्रधानमुपदेशे हि योगाना, यथा-मातुलुङ्गाग्निमन्थौ चेत्यादौ न रसादय उपदिश्यन्ते । क्रमापेक्षितत्वाच्च रसादीनां, रसादयो हि द्रव्यक्रममपेक्षन्ते, यथा-तरुणे तरुणा सम्पूर्णे सम्पूर्णा इति । एकदेशसाध्यत्वाच्च, द्रव्याणामेकदेशेनापि व्याधय साध्यन्ते, यथा-महावृक्षक्षीरेणेति । तस्माद् द्रव्यं प्रधानम् । द्रव्यलक्षणन्तु 'क्रियागुणवत् समवायिकारणम्' इति ॥ ३ ॥

कुछ आचार्य कहते हैं कि द्रव्य, रस, गुण, वीर्य और विपाकों में द्रव्य ही प्रधान है । किस हेतु से द्रव्य प्रधान है ? उत्तर न १-द्रव्य रसगुणादि की अपेक्षा व्यवस्थित ( स्थिर या अपरिवर्तन शील ) होने से प्रधान है । क्योंकि द्रव्य व्यवस्थित होते हैं, रस, गुण, वीर्यादि स्थिर नहीं होते हैं जैसे कच्चे फल में जो जो अम्लादि रस होते हैं वे पक्व में नहीं रहते हैं क्योंकि उनकी जगह मधुरादि रस बन जाते हैं। न २-द्रव्य की प्रधानता सिद्धि में दूसरा हेतु द्रव्यों के नित्य होने का देते हैं। द्रव्य निश्चय ही नित्य होते हैं किन्तु गुण आदि उसमें अनित्य होते हैं। जैसे द्रव्य के कल्क आदि विभाग होते हैं किन्तु उसके रसगन्धादि गुण कभी सम्पन्न ( अच्छे ) और कभी व्यापन्न ( विकृत ) होते हैं । नं ३-द्रव्य अपनी पार्थिवादि जाति में स्थिर रहने से प्रधान है जैसे कि पार्थिवादि द्रव्य अन्य जलादि जाति में परिवर्तित नहीं होते हैं एवं शेष जल, तेज आदि द्रव्य भी अन्य जाति में परिवर्तित नहीं होते हैं । न ४-पाचों ज्ञानेन्द्रियों के द्वारा ग्रहण किये जाने से द्रव्य प्रधान है जैसे द्रव्यों को पाचों इन्द्रियों से जान सकते हैं किन्तु रस-गन्धादि गुण एक २ इन्द्रिय से ही जाने जाते हैं। न ५-आश्रय (आधार) होने से द्रव्य प्रधान है क्योंकि रस, गन्ध आदि द्रव्य को ही आश्रित करके रहते हैं। न ६-कुट्टन, आहरण तथा योग का आरम्भ आदि द्रव्य से ही होता है अत वही प्रधान है जैसे विदारिगन्धादि गण के द्रव्य को लेकर कूट के पकावे । इस तरह का रस गन्धादि में कार्य नहीं किया जाता है। न ७-शास्त्र के प्रमाण से भी द्रव्य ही प्रधान है जैसे शास्त्र में किसी भी योग के वर्णन में द्रव्य ही प्रधान माने गये हैं। जैसे 'मातुलुङ्गादि योग' में मातुलुङ्ग, अग्निमन्थ आदि द्रव्यों के ही नाम लिखे हैं। रस गन्धादि गुणों के नाम से किसी भी योग का उपदेश नहीं किया गया है। न ८-द्रव्यों के क्रम (स्थित्यन्तर) के अनुरूप ही रसगन्धादि गुणों की उत्पत्ति का क्रम अपेक्षित होने से द्रव्य ही प्रधान है क्योंकि रस-गन्धादि द्रव्य के क्रम के अनुसार बदलते रहते हैं। जैसे तरुण ( अपक्व ) द्रव्य में रस-गन्धादि भी तरुण ( अपक्व ) रहते हैं और सम्पूर्ण (परिपक्व) द्रव्य में रसगन्धादि भी पूर्ण हो जाते हैं। न ९-द्रव्यों के एक देश द्वारा साध्य होने से भी द्रव्य प्रधान हैं। द्रव्यों के एक देश से भी व्याधियां ठीक हो जाती हैं, जैसे महावृक्ष ( थूहर ) के दुग्ध से अनेक गुल्म, शूल, आध्मान, यकृद्वृद्धि आदि रोग ठीक हो जाते हैं, इसलिये उपर्युक्त सर्वकारणों से द्रव्य ही प्रधान है । द्रव्य का लक्षण इस प्रकार का है—जिसमें क्रिया तथा गुण दोनों रहते हों तथा जो समवायी कारण हो उसे 'द्रव्य' कहते हैं ॥ ३ ॥

विमर्श—क्रियागुणवत्—क्रियाश्च गुणाश्च सन्त्यस्मिन्निति । समवायिकारण यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते, यथा तन्तव पटस्य ।

नेत्याहुरन्ये । रसास्तु प्रधानम् , कस्मात् ? आगमात् , आगमो हि शास्त्रमुच्यते; शास्त्रे हि रसा अधिकृता, यथा-रसायत्त आहार इति, तस्मिंश्च प्राणा ।

उपदेशाच्च, उपदिश्यन्ते हि रसाः, यथा-मधुराम्ललवणा वातं शमयन्ति। अनुमानाच्च, रसेन ह्यनुमीयते द्रव्यं, यथा-मधुरमिति। ऋषिवचनाच्च, ऋषिवचनं वेदो यथा-किञ्चिदिज्यार्थं मधुरमाहरेदिति। तस्माद्रसाः प्रधानम्। रसेषु गुणसंज्ञा। रसलक्षणमन्यत्रोपदेक्ष्यामः॥ ४॥

द्रव्य प्रधान नहीं है ऐसा अन्य आचार्य कहते हैं। उनका मत है कि रस ही प्रधान है। किस कारण से? नं १-आगम प्रमाण से। 'आगम' शास्त्र को कहते हैं। शास्त्र में रसों ही को प्रधान माना है। जैसे रसों के आधीन आहार है तथा आहार के आधीन प्राण हैं। नं. २-उपदेश से भी रस प्रधान हैं। रसों का ही उपदेश किया जाता है जैसे मधुर, अम्ल और लवण रस वात का शमन करते हैं। नं. ३-अनुमान से भी रस प्रधान हैं क्योंकि रसों ही के द्वारा द्रव्य का अनुमान होता है जैसे यह द्रव्य मधुर है। नं. ४-ऋषियों के वचन से भी रस प्रधान हैं। ऋषियों के वचन वेद हैं। जैसे यज्ञ करने के लिये कुछ मधुर लाओ, यहां पर द्रव्य का निर्देश न कर मधुर रस का ही वेद ने निर्देश किया है इसलिये उपर्युक्त सर्वकारणों से रस ही प्रधान होते हैं। रसों ही की 'गुण' संज्ञा है। रस का लक्षण अन्य स्थान में कहेंगे॥ ४॥

नेत्याहुरन्ये। वीर्यं प्रधानमिति। कस्मात्? तद्वशेनौषधकर्मनिष्पत्तेः। इहौषधकर्माण्यूर्ध्वाधोभागोभयभागसंशोधनसंशमनसङ्ग्राहकाग्निदीपनपीडनलेखनबृंहणरसायनवाजीकरणश्वयथुकरविलयनदहनदारणमादनप्राणघ्नविषप्रशमनानि वीर्यप्राधान्याद्भवन्ति। तच्च वीर्यं द्विविधमुष्णं शीतं च, अग्नीषोमीयत्वाज्जगतः। केचिदष्टविधमाहुः—शीतमुष्णं स्निग्धं रूक्षं विशदं पिच्छिलं मृदु तीक्ष्णं चेति एतानि वीर्याणि स्वबलगुणोत्कर्षाद्रसमभिभूयात्मकर्म कुर्वन्ति। यथा तावन्महत्पञ्चमूलं कषायं तिक्तानुरसं वातं शमयति, उष्णवीर्यत्वात्, तथा कुलत्थः कषायः, कटुकः पलाण्डुः, स्नेहभावाच्च। मधुरश्चेक्षुरसो वातं वर्द्धयति, शीतवीर्यत्वात्। कटुका पिप्पली पित्तं शमयति, मृदुशीतवीर्यत्वात्, अम्लमामलकं लवणं सैन्धवञ्च। तिक्ता काकमाची पित्तं वर्द्धयति, उष्णवीर्यत्वात्, मधुरा मत्स्याश्च। कटुकं मूलकं श्लेष्माणं वर्द्धयति, स्निग्धवीर्यत्वात्। अम्लं कपित्थं श्लेष्माणं शमयति, रूक्षवीर्यत्वात्, मधुरं क्षौद्रञ्च। तदेतन्निदर्शनमात्रमुक्तम्॥ ५॥

अन्य आचार्य कहते हैं कि रस भी प्रधान नहीं है, वीर्य ही प्रधान है। किस कारण से? उत्तर—वीर्य की अधीनता ही से ओषधियों का रोगनाशनादि कार्य होने से जैसे इस शास्त्र में ओषधियों के भिन्न भिन्न कार्य यथा ऊर्ध्वभाग का वमन द्वारा संशोधन, अधोभाग का विरेचन द्वारा संशोधन, उभय भाग संशोधन, संशमन, संग्राहक, अग्निदीपन, प्रपीडन, लेखन, बृंहण, रसायन, वाजीकरण, श्वयथु (शोथ) हर, श्वयथुविलयन, दहन, दारण, मादन, प्राणनाशन तथा विषप्रशमन आदि ओषधियों का कर्म वीर्य की प्रधानता से ही होते हैं। यह वीर्य उष्ण और शीत ऐसे दो प्रकार का है क्योंकि समस्त संसार भी आग्नेय और सौम्य (जल) द्विविध तत्वों से ही बना है। कुछ लोग वीर्य को आठ प्रकार का मानते हैं जैसे शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, मृदु और तीक्ष्ण। उक्त द्विविध या अष्टविध वीर्य अपने बल के गुणोत्कर्ष से रस को पराजित करके स्वकार्य करते हैं। जैसे 'बृहत्पञ्चमूल' रस में कषाय तथा अनुरस में तिक्त होता हुआ भी उष्णवीर्य होने से वात का संशमन करता है। इसी तरह कषायानुरस कुलत्थ उष्णवीर्य होने से एवं कटुकरस वाला प्याज स्निग्धवीर्य होने से वायु का शमन करता है। इक्षु (गन्ने) का रस मधुर होता हुआ भी शीतवीर्य होने से वायु को बढ़ाता है। कटुक रस वाली पीपल मृदु शीतवीर्य होने से पित्त को शान्त करती है। अम्ल रस युक्त आंवला और लवण रस युक्त सैन्धव नमक शीतवीर्य होने से पित्त का शमन करते हैं। तिक्तरस युक्त मकोय उष्णवीर्य होने से पित्त को बढ़ाती है। इसी प्रकार मत्स्य मधुर रसवती होने पर भी उष्णवीर्य होने से पित्त को बढ़ाती है। मूली कटु रस वाली होती हुई भी स्निग्धवीर्या होने से कफ को बढ़ाती है। अम्ल रस युक्त कपित्थ रूक्षवीर्य होने से श्लेष्मा को शान्त करता है तद्वत् मधुर रस युक्त मधु (शहद) भी रूक्षवीर्य होने से कफ को शान्त करता है। इस तरह वीर्य के विषय में यह निदर्शनमात्र कहा है॥ ५॥

भवन्ति चात्र—

ये रसा वातशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
रौक्ष्यलाघवशैत्यानि न ते हन्युः समीरणम्॥ ६॥
ये रसाः पित्तशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
तैक्ष्ण्यौष्ण्यलघुताश्चैव न ते तत्कर्मकारिणः॥ ७॥
ये रसाः श्लेष्मशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
स्नेहगौरवशैत्यानि न ते तत्कर्मकारिणः॥ ८॥
तस्माद्वीर्यं प्रधानमिति॥ ९॥

इस विषय में अन्य भी कहा है यथा जो रस वात के संशामक हैं यदि उनमें रूक्षता, लघुता और शीतता हो तो वे वात का शमन नहीं करते हैं। इसी तरह जो रस पित्त के संशामक हैं उनमें यदि तीक्ष्णता, उष्णता और लघुता हो तो वे रस पित्त को शान्त नहीं करते हैं। जो रस कफशामक हैं यदि उनमें स्निग्धता, गुरुता और शैत्य हो तो वे कफ का शमन नहीं करते हैं। इस हेतु से वीर्य ही प्रधान है॥ ६-९॥

विमर्शः—रसाः स्वाद्वम्ललवणतिक्तोषणकषायकाः। तत्राद्या मारुतं घ्नन्ति त्रयस्तिक्तादयः कफम्। कषायतिक्तमधुराः पित्तमन्ये तु कुर्वते॥ (अष्टाङ्गहृदय)।

नेत्याहुरन्ये। विपाकः प्रधानमिति। कस्मात्? सम्यङ्मिथ्याविपाकत्वात्। इह सर्वद्रव्याण्यभ्यवहृतानि सम्यङ्मिथ्याविपक्वानि गुणं दोषं वा जनयन्ति॥१०॥

अन्य आचार्य कहते हैं कि द्रव्य, रस और वीर्य इनमें से

कोई भी प्रधान नहीं है। उनका कथन है कि विपाक ही प्रधान है। किस हेतु से ? उत्तर—सब द्रव्यों का योग्य अथवा मिथ्या विपाक होने से, क्योंकि आहारादि रूप में ग्रहण किये (खाये) हुये सर्व द्रव्य सम्यक् अथवा मिथ्या रूप से विपक्व होकर ही गुण या दोषों को उत्पन्न करते हैं॥ १०॥

तत्राहुरन्ये—प्रतिरसं पाक इति। केचित्त्रिविधमिच्छन्ति—मधुरमम्लं कटुकं चेति। तत्तु न सम्यक्, भूतगुणादागमाच्चान्योऽम्लो विपाको नास्ति। पित्तं हि विदग्धमम्लतामुपैत्यग्नेर्मन्दत्वात्। यद्येवं लवणोऽप्यन्यः पाको भविष्यति, श्लेष्मा हि विदग्धो लवणतामुपैतीति॥ ११॥

विपाक के भेद के विषय में कई अन्य आचार्य कहते हैं कि प्रतिरस पाक होता है अर्थात् मधुरादि रस ६ होने से उनके विपाक के भी ६ भेद होते हैं। कुछ आचार्य मधुर, अम्ल और कटुक ऐसे तीन प्रकार के विपाक मानते हैं किन्तु यह मत ठीक नहीं है क्योंकि पञ्चमहाभूतों के गुणों से और आगम (शास्त्र) से अन्य अम्ल विपाक सिद्ध नहीं होता है। केवल अग्नि की मन्दता होने से पित्त विदग्ध होकर अम्लता को प्राप्त होता है वह विपाक नहीं है। यदि ऐसा ही मान लिया जाय तो चौथा लवणविपाक भी मानना पड़ेगा क्योंकि पित्त की तरह कफ भी विदग्ध होकर लवणता को प्राप्त होता है॥११॥

मधुरो मधुरस्याम्लोऽम्लस्यैवं सर्वेषामिति केचिदाहुः। दृष्टान्तं चोपदिशन्ति—यथा तावत् क्षीरमुखागतं पच्यमानं मधुरमेव स्यात्तथा शालियवमुद्गादयः प्रकीर्णाः स्वभावमुत्तरकालेऽपि न परित्यजन्ति तद्वदिति। केचिद्वदन्ति—अबलवन्तो बलवतां वशमायान्तीति। एवमनवस्थितिः; तस्मादसिद्धान्त एषः॥ १२॥

अन्य आचार्य कहते हैं कि मधुर रस का विपाक मधुर और अम्ल रस का विपाक अम्ल इस तरह सभी (छहों) रसों का वही पाक होता है। इस विषय में दृष्टान्त देते हैं कि जैसे उखा (पात्र) में पकता हुआ दुग्ध प्रारम्भ से अन्त तक मधुर ही रहता है इसी तरह चावल, यव और मूंग खेत में बोने पर अङ्कुरित होकर बढ़ने और पकने तक अन्त में भी अपने स्वभाव (स्वरूप) का परित्याग नहीं करते हैं उसी प्रकार रस भी पकने पर अपने स्वभाव को नहीं छोड़ते हैं। कुछ आचार्य कहते हैं कि इन रसों में जो बलहीन होते हैं वे बलवान् के वश में हो जाते हैं। इस तरह सर्वमत अव्यवस्थित हैं। इसलिये तीन रस मानना अथवा ६ रस मानना कोई सिद्धान्त या शास्त्रप्रमाण नहीं है॥ १२॥

आगमे हि द्विविध एव पाको मधुरः कटुकश्च। तयोर्मधुराख्यो गुरुः, कटुकाख्यो लघुरिति। तत्र पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशानां द्वैविध्यं भवति गुणसाधर्म्याद् गुरुता लघुता च। पृथिव्यापश्च गुर्व्यः, शेषाणि लघूनि। तस्माद् द्विविध एव पाक इति॥ १३॥

आगम (आयुर्वेद शास्त्र) में मधुर और कटु ऐसे दो ही प्रकार के पाक होते हैं। उनमें से मधुर विपाक गुरु होता है और कटु विपाक लघु होता है। पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश इन पञ्चमहाभूतों के गुणों के साधर्म्य से गुरुता और लघुता ऐसे दो भेद होते हैं। इनमें पृथिवी और जल गुरु होते हैं तथा शेष तेज, वायु और आकाश लघु होते हैं इस लिये विपाक भी दो ही प्रकार का होता है॥ १३॥

भवन्ति चात्र—

द्रव्येषु पच्यमानेषु येष्वम्बुपृथिवीगुणाः।
निर्वर्तन्तेऽधिकास्तत्र पाको मधुर उच्यते॥ १४॥
तेजोऽनिलाकाशगुणाः पच्यमानेषु येषु तु।
निर्वर्तन्तेऽधिकास्तत्र पाकः कटुक उच्यते॥ १५॥

इस विषय में कहा है कि जिन पच्यमान द्रव्यों में पृथिवी और जल के गुणों की बहुलता होती है उनमें मधुर पाक होता है और जिन पच्यमान द्रव्यों में तेज, वायु और आकाश के गुणों की बहुलता होती है उनमें कटुविपाक होता है॥१४-१५॥

पृथक्त्वदर्शिनामेष वादिनां वादसङ्ग्रहः।
चतुर्णामपि सामग्र्यमिच्छन्त्यत्र विपश्चितः॥१६॥

पृथक् पृथक् द्रव्य, रस, गुण वीर्य, विपाक का प्राधान्य मानने वाले विवादी आचार्यों के वादविवाद का संग्रह उपदिखा दिया है। इस विषय में विद्वान् मनुष्य रस, गुण, वीर्य और विपाक इन चारों के समुदाय को प्रधानरूप से स्वीकार करते हैं॥ १६॥

तद् द्रव्यमात्मना किञ्चित्किञ्चिद्वीर्येण सेवितम्।
किञ्चिद्रसविपाकाभ्यां दोषं हन्ति करोति वा॥ १७॥

वस्तुतस्तु कुछ द्रव्य अपनी आत्मा या द्रव्यात्मक सामर्थ्य से, कुछ वीर्य के सामर्थ्य से, कुछ रस और विपाक के सामर्थ्य से दोषों को नष्ट करते हैं अथवा दोष-प्रकोपण करते हैं॥१७॥

विमर्श—वास्तव में शरीर पर द्रव्यों का जो रोगनाशनरूपी या रोगवृद्धि रूपी कार्य होता है वह द्रव्य के रस, वीर्य, विपाक इनके मिलित सामर्थ्य से होता है। चरक तथा वाग्भट भी इसी मत को मानते हैं—किञ्चिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किञ्चन॥ रसवीर्यविपाकादीनां मध्ये कः कः जयति? उच्यते—यथा द्रव्ये रसादीनां बलवत्त्वेन वर्तते। अभिभूयेतरांस्तत्तत् कारणत्वं प्रपद्यते॥ विरुद्धगुणसंयोगे भूयसाऽल्पं हि जीयते। रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तान् व्यपोहति। बलसाम्ये रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्। रसवीर्यविपाकानां सामान्यं यत्र लक्ष्यते॥ विशेषः कर्मणां चैव प्रभावस्तस्य स स्मृतः। प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते॥ प्रभावोऽपि द्विविधश्चिन्त्य प्रभावः पारदादि सम्बन्धी, अचिन्त्यस्तु मणिमुक्तादीनां धारणेन रोगनिवृत्तिः। दन्ती-द्रवन्त्यौ रसगुणवीर्यविपाकानां समत्वेऽपि दन्ती विरेचयति द्रवन्ती तु न रेचयति॥ (चरक)।

पाको नास्ति विना वीर्याद्वीर्यं नास्ति विना रसात्।
रसो नास्ति विना द्रव्याद् द्रव्यं श्रेष्ठतमं स्मृतम्॥१८॥

वीर्य के बिना पाक नहीं, रस के बिना वीर्य नहीं एवं आधारभूत द्रव्य के बिना रस की उत्पत्ति नहीं होती इसलिये द्रव्य को ही अधिक श्रेष्ठ या प्रधान समझना चाहिये॥ १८॥

जन्म तु द्रव्यरसयोरन्योऽन्यापेक्षिकं स्मृतम् ।
अन्योऽन्यापेक्षिकं जन्म यथा स्याद् देहदेहिनोः ॥१९॥
वीर्य्यसंज्ञा गुणा येऽष्टौ तेऽपि द्रव्याश्रयाः स्मृताः ।
रसेषु न भवन्त्येते निर्गुणास्तु गुणाः स्मृताः ॥ २० ॥
द्रव्ये द्रव्याणि यस्माद्धि विपच्यन्ते न षड्रसाः ।
श्रेष्ठं द्रव्यमतो ज्ञेयं, शेषा भावास्तदाश्रयाः ॥ २१ ॥

द्रव्य और रस का जन्म एक दूसरे के आश्रित है जिस तरह देह ( शरीर ) और देही ( आत्मा ) का जन्म ( आविर्भाव ) एक दूसरे के आधीन होता है। इसी तरह वीर्यसंज्ञक आठों गुण भी द्रव्य के ही आश्रित होते हैं। रसों के अन्दर ये वीर्यसंज्ञक गुण नहीं रह सकते हैं क्योंकि गुण के लक्षण में यह बताया है कि गुण गुण में नहीं रहते हैं। पाञ्चभौतिक इस द्रव्य ( शरीर ) में औषधीय अथवा आहारोपयोगी द्रव्य ही पकते हैं न कि षड्रस अथवा वीर्यादि अत एव द्रव्य को ही श्रेष्ठ या प्रधान मानना चाहिये तथा शेष अन्य भाव अर्थात् रस, गुण, वीर्य, विपाकादि उस द्रव्य के ही आश्रित हो कर रहते हैं ॥ १९-२१ ॥

विमर्शः—वस्तुतो द्रव्येष्वेव गुणा भवन्ति, साहचर्याच्च रसगुणा उच्यन्ते-गुर्वादयो गुणा द्रव्ये पृथिव्यादौ रसाश्रये।रसेषु व्यपदिश्यन्ते साहचर्योपचारतः॥ (वाग्भट सू०अ०९) रसों की गुणसंज्ञा है (रसेषु गुणसंज्ञा इति सुश्रुतः) तथा गुण स्वयं निर्गुण होते हैं—अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निर्गुणा निष्क्रिया गुणाः ॥ अत एव जो रसों के शीतादिगुण कहे हैं वे द्रव्य के ही गुण हैं—गुणा गुणाश्रया नोक्तास्तस्माद्रसगुणान् भिषक्। विद्याद् द्रव्यगुणान् कर्तुरभिप्रायः पृथग्विधः ॥ ( च० सू० अ० २६ )।

अमीमांस्यान्यचिन्त्यानि प्रसिद्धानि स्वभावतः ।
आगमेनोपयोज्यानि भेषजानि विचक्षणैः ॥ २२ ॥
प्रत्यक्षलक्षणफलाः प्रसिद्धाश्च स्वभावतः ।
नौषधीर्हेतुभिर्विद्वान् परीक्षेत कथञ्चन ॥ २३ ॥
सहस्रेणापि हेतूनां नाम्बष्ठादिर्विरेचयेत् ।
तस्मात्तिष्ठेत्तु मतिमानागमे न तु हेतुषु ॥ २४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकविज्ञानीयो नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥

अपने स्वभाव से प्रसिद्ध ओषधियों (खदिर, तुवरक, रसाञ्जन, हरिद्रादि कुष्ठनाशक ) के विषय में कोई मीमांसा ( तर्क वितर्क, यह ऐसी है या नहीं आदि ) या चिन्तन नहीं करना चाहिये किन्तु विद्वान् वैद्य उन्हें जैसा आगम ( शास्त्र ) ने आज्ञा दे रखी है तदनुसार प्रयुक्त करे। जिन ओषधियों के लक्षण और फल प्रत्यक्ष हों तथा जो स्वभाव से ही प्रसिद्ध हों उन ओषधियों को विद्वान् वैद्य किसी भी प्रकार तर्कवितर्क से नहीं परखे। हजारों तर्क वितर्क रूपी हेतुओं से भी अम्बष्ठा ( पाठा ) आदि ओषधियों का विरेचनकर्तृत्व सिद्ध नहीं किया जा सकता है अत एव मतिमान् वैद्य आगम ( शास्त्र ) में विश्वास करे। हेतु या तर्क से उनका गुणधर्म या प्रयोग न करे॥

विमर्शः—ओषधियों के वैद्यकीय उपयोगों की मीमांसा अथवा उपपत्ति उनके पञ्चमहाभूतात्मक सङ्गठन, रस, गुण, वीर्य और विपाक के द्वारा की जाती है किन्तु खदिर, तुवरक, विषमणि आदि द्रव्यों के उपयोग की उपपत्ति उनके रसादि द्वारा ज्ञात न होने पर उन्हें अचिन्त्य या अमीमांस्य मान लिया है किन्तु 'चरक' और 'वाग्भट' ने द्रव्यों के इस अचिन्त्य शक्ति को ही प्रभाव मान लिया है। रसादिसाम्ये यत्कर्म विशिष्टं तत्प्रभावजम्। ( अ० सं० सू० अ० १७ ) डाक्टरी में ओषधियों के उपयोगों की मीमांसा उपलब्ध वैज्ञानिक तरीकों से की जा सकती है उन्हें 'मीमांस्य' ( Rational ) तथा जिनकी मीमांसा न की जा सके उन्हें 'अमीमांस्य' ( Empherical ) कहते हैं। जैसे मलेरिया में Quinine, T. B. के लिये स्वर्ण अमीमांस्य हैं।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकविज्ञानीयो नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥

## एकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो द्रव्यविशेषविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'द्रव्यविशेषविज्ञानीय' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

तत्र, पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशानां समुदायाद् द्रव्याभिनिर्वृत्तिः, उत्कर्षस्त्वभिव्यञ्जको भवति इदं-पार्थिवमिदमाप्यमिदं तैजसमिदं वायव्यमिदमाकाशीयमिति॥

द्रव्योत्पत्ति—पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश इन पांचों तत्त्वों के मिलने से द्रव्य की उत्पत्ति होती है। इन पांचों के समुदाय में से जिस भूत के गुणों की उत्कृष्टता होती है उसी से वह द्रव्य पहचाना जाता है जैसे यह 'पार्थिव' है, यह 'जलीय' है यह 'तैजस' द्रव्य है यह 'वायव्य' द्रव्य है और यह 'आकाशीय' द्रव्य है ॥ ३ ॥

विमर्शः—कार्यरूपी द्रव्य पञ्चमहाभूतात्मक है—इह हि द्रव्यं पञ्चमहाभूतात्मकं, तस्याधिष्ठानं पृथिवी, योनिरुदकं, खानिलानलसमवायान्निर्वृत्तिविशेषौ ॥ ( अ० सं० )। प्रायः प्रत्येक द्रव्य में थोड़ी बहुत मात्रा में 'पञ्चमहाभूत' रहते हैं और जिसमें जिस भूत के गुणों का आधिक्य हो उसका उसी भूत के नाम से व्यपदेश करते हैं—'व्यपदेशस्तु भूयसा'।

तत्र, स्थूलसारसान्द्रमन्दस्थिरखरगुरुकठिनगन्धबहुलमीषत्कषायं प्रायशो मधुरमिति पार्थिवम्। तत् स्थैर्यबलगौरवसङ्घातोपचयकरं विशेषतश्चाधोगतिस्वभावमिति ॥ ४ ॥

पार्थिव द्रव्य—इनमें जो स्थूल, सार ( दृढता ) युक्त, सान्द्र ( ठोस ), मन्द, स्थिर, गुरु ( भारी ) तथा कठिन हो तथा गन्ध की जिसमें अधिकता हो एवं कुछ कषाय और प्रायः मधुर रस का आधिक्य हो उसे 'पार्थिव' द्रव्य समझना चाहिये। वह शरीर की स्थिरता, बल, गुरुता, कठिनता और वृद्धि को करता है तथा विशेषकर उसे ऊंचा फेंकने पर भी नीचे गिरने ( गति करने ) का स्वभाव वाला होता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—'गुरुत्वाकर्षण नियम' से पार्थिव पदार्थ नीचे गिरते हैं।

शीतस्तिमितस्निग्धमन्दगुरुसरसान्द्रमृदुपिच्छिलं रसबहुलमीषत्कषायाम्ललवणं मधुररसप्रायमाप्यम् । तत् स्नेहनह्लादनक्लेदनबन्धनविष्यन्दनकरमिति ॥५॥

जलीय द्रव्य—ठंडा, गीला या जड़, चिकना, मन्द, भारी, फैलने वाला, सान्द्र, मृदु, पिच्छिल, अधिक रसदार, कुछ कषाय, अम्ल और लवण रसों से युक्त तथा अधिक मधुर रस वाला 'जलीय' द्रव्य होता है। जलीय द्रव्य शरीर में स्नेहन, तर्पण, गीला करना, चूर्णादि का पिण्डीकरण (बांधना) और विस्रावण करता है ॥ ५ ॥

उष्णतीक्ष्णसूक्ष्मरूक्षखरलघुविशदं रूपगुणबहुलमीषदम्ललवणं कटुकरसप्रायं विशेषतश्चोर्ध्वगतिस्वभावमिति तैजसम् । तद्दहनपचनदारणतापनप्रकाशनप्रभावर्णकरमिति ॥ ६ ॥

तैजस द्रव्य—गरम, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, रूक्ष, खरदरा, लघु और विशद (स्वच्छ) होता है तथा रूपगुणाधिक्ययुक्त, कुछ अम्ल और लवणरसयुक्त किन्तु कटुक रस की अधिकता से युक्त तथा विशेषकर ऊपर को गति करने वाला 'तैजस' पदार्थ होता है। वह दहन, पचन, दारण, तापन, प्रकाशन, प्रभा और वर्ण को करता है ॥ ६ ॥

सूक्ष्मरूक्षखरशिशिरलघुविशदं स्पर्शबहुलमीषत्तिक्तं विशेषतः कषायमिति वायवीयम् । तद्वैशद्यलाघवग्लपनविरूक्षणविचारणकरमिति ॥ ७ ॥

वायवीय द्रव्य—जो पदार्थ सूक्ष्म, खर, शिशिर, हल्का, विशद, स्पर्शगुण की अधिकता वाला, कुछ तिक्त और विशेषतया कषायरसयुक्त हो वह 'वायवीय' द्रव्य है। वह शरीर में वैशद्य, लाघव, ग्लानि या अप्रसन्नता, रौक्ष्य और मन में अनेक कल्पना करता है ॥ ७ ॥

श्लक्ष्णसूक्ष्ममृदुव्यवायिविशदविविक्तमव्यक्तरसं शब्दबहुलमाकाशीयम् । तन्मार्दवशौषिर्यलाघवकरमिति।

आकाशीय द्रव्य—जो पदार्थ चिकना, सूक्ष्म, मृदु, व्यवायी, विशद, विविक्त (अवयव रहित), अव्यक्तरस, शब्द गुण की अधिकता से युक्त हो वह 'आकाशीय' द्रव्य है। यह द्रव्य देह में मार्दव, छिद्रता और लघुता करता है ॥ ८ ॥

अनेन निदर्शनेन नानौषधीभूतं जगति किञ्चिद् द्रव्यमस्तीति कृत्वा तं तं युक्तिविशेषमर्थं चाभिसमीक्ष्य स्ववीर्यगुणयुक्तानि द्रव्याणि कार्मुकाणि भवन्ति । तानि यदा कुर्वन्ति स कालः, यत्कुर्वन्ति तत्कर्म, येन कुर्वन्ति तद्वीर्यं, यत्र कुर्वन्ति तदधिकरणं, यथा कुर्वन्ति स उपायः, यन्निष्पादयन्ति तत् फलमिति ॥

इस प्रमाण से संसार में कोई भी द्रव्य औषधि से भिन्न नहीं है ऐसा मानकर भिन्न भिन्न युक्तिविशेष और अर्थों (प्रयोजनों) का ठीक तरह से विचार कर प्रयुक्त किये हुये अपने वीर्य और गुणों से युक्त द्रव्य रोगनाशनरूपी कार्य करने में समर्थ होते हैं। ये द्रव्य जब कार्य करते हैं उसे 'काल' कहते हैं, जो कुछ करते हैं वह 'कर्म' है, जिसकी शक्ति या प्रभाव से करते हैं उसे 'वीर्य' कहते हैं, जहां करते हैं उसे 'अधिकरण' (कार्यकरण स्थान) कहते हैं, जिस प्रकार करते हैं वह 'उपाय' है और परिणामरूप से जो कुछ बन जाता है या हो जाता है उसे 'फल' कहते हैं ॥ ९ ॥

विमर्श—अमन्त्रमक्षरं नास्ति नास्ति मूलमनौषधम् । अयोग्यः पुरुषो नास्ति योजकस्तत्र दुर्लभः ॥

तत्र, विरेचनद्रव्याणि पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठानि, पृथिव्यापो गुर्व्यस्ता गुरुत्वादधो गच्छन्ति, तस्माद्विरेचनमधोगुणभूयिष्ठमनुमानात् । वमनद्रव्याण्यग्निवायुगुणभूयिष्ठानि, अग्निवायू हि लघू, लघुत्वाच्च तान्यूर्ध्वमुत्तिष्ठन्ति, तस्माद्वमनमप्यूर्ध्वगुणभूयिष्ठम् । उभयगुणभूयिष्ठमुभयतोभागम् । आकाशगुणभूयिष्ठं संशमनम् । साङ्ग्राहिकमनिलगुणभूयिष्ठम्, अनिलस्य शोषणात्मकत्वात् । दीपनमग्निगुणभूयिष्ठं (तत्समानत्वात्) । लेखनमनिलानलगुणभूयिष्ठम् । बृंहणं पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठम् । एवमौषधकर्माण्यनुमानात्साधयेत् ॥

उनमें से जो विरेचक द्रव्य हैं उनमें पृथिवी और जल के गुणों की अधिकता रहती है क्योंकि पृथिवी और जल दोनों भारी होते हैं जिससे उनका किसी भी वस्तु को अपने साथ नीचे लेजाने का स्वभाव होता है इसलिये अनुमान से यह कहा जाता है कि विरेचक द्रव्य प्रायः 'अधोगामी गुणभूयिष्ठ' होते हैं। वामक द्रव्य अग्नि और वायु के अधिक गुणों से युक्त होते हैं। अग्नि और वायु दोनों हलके हैं एवं लघु होने से वे दोनों ऊपर को उठते हैं इसलिये वमनद्रव्य भी 'ऊर्ध्वगामीगुणभूयिष्ठ' होते हैं। जिन पदार्थों में उक्त दोनों प्रकार के गुण होते हैं वे ऊर्ध्व और अधः दोनों भागों में गति करते हैं अर्थात् उनसे वमन और विरेचन दोनों कार्य होते हैं। 'आकाशगुणभूयिष्ठद्रव्य' संशमन करता है, 'अनिलगुणभूयिष्ठद्रव्य' संग्राही (दस्त बांधने वाला) होता है क्योंकि वायु शोषणका कार्य करता है। 'अग्निगुणभूयिष्ठ द्रव्य' दीपन कार्य करते हैं क्योंकि ये आग्नेयद्रव्य जठराग्नि के समान होते हैं। अनिल (वायु) और अनल (अग्नि) गुणों की अधिकता वाले द्रव्य लेखन कार्य करते हैं। पृथिवी और जल के अधिक गुणवाले द्रव्य बृंहण कार्य करते हैं। इस प्रकार से ओषधियों के कार्य अनुमान द्वारा सिद्ध होते हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—संशमनलक्षणम्—न शोधयति यद्दोषान् समान् नोदीरयत्यपि । समीकरोति विषमान् तत् संशमनमुच्यते ॥ (शार्ङ्गधर)। सङ्ग्राहिलक्षणम्—आग्नेयगुणभूयिष्ठत्वौषाद् परिशोष्य यत्। सङ्गृह्णाति मलं यत्तु ग्राही शुण्ठ्यादयो यथा॥ (भावप्र०)। दीपनलक्षणम्—पचेन्नामं वह्निकृच्च दीपनं तद्यथा मिशि । (शार्ङ्गधर) । लेखनलक्षणम्—धातून् मलान्वा देहस्य विशोष्योल्लेखयेच्च यत् । लेखनं तच्च विज्ञेयं यथा क्षौद्रं वचा यवाः ॥ (शार्ङ्गधर)। बृंहणलक्षणम्—बृहत्त्वं यच्छरीरस्य जनयेत्तच्च बृंहणम्। (चरक)।

भवन्ति चात्र—

भूतेजोवारिजैर्द्रव्यैः शमं याति समीरणः।

भूम्यम्बुवायुजैः पित्तं क्षिप्रमाप्नोति निर्वृतिम् ॥११॥
खतेजोऽनिलजैः श्लेष्मा शममेति शरीरिणाम् ।
वियत्पवनजाताभ्यां वृद्धिमाप्नोति मारुतः ॥ १२ ॥
आग्नेयमेव यद् द्रव्यं तेन पित्तमुदीर्य्यते ।
वसुधाजलजाताभ्यां बलासः परिवर्द्धते ॥ १३ ॥
एवमेतद्गुणाधिक्यं द्रव्ये द्रव्ये विनिश्चितम् ।
द्विशो वा बहुशो वाऽपि ज्ञात्वा दोषेषु चाचरेत् ॥१४॥

पृथिवी, अग्नि और जलीय द्रव्यों से वायु शान्त होती है। पृथिवी, जल और वायु इन तत्त्वप्रधान द्रव्यों से पित्त शीघ्र ही शान्त होता है। आकाश, तेज और वायु इन तत्त्वजन्य द्रव्यों से मनुष्यों का कफ शान्त होता है। आकाश और वायुगुण भूयिष्ठ द्रव्यों से वात वृद्धि को प्राप्त होता है। केवल अग्निगुणप्रधान द्रव्य से पित्त प्रकुपित होता है। पार्थिव और कफ गुण वाले द्रव्यों से कफ बढ़ता है। इस प्रकार प्रत्येक द्रव्य में भिन्न भिन्न तत्त्वों के गुण की अधिकता रहती है उसे भलीभांति समझकर एक दोष, द्विदोष और अनेक दोषों की चिकित्सा में प्रयुक्त करना चाहिये ॥ ११-१४ ॥

तत्र, य इमे गुणा वीर्य्यसंज्ञकाः शीतोष्णस्निग्धरूक्षमृदुतीक्ष्णपिच्छिलविशदास्तेषां तीक्ष्णोष्णावाग्नेयौ, । शीतपिच्छिलावम्बुगुणभूयिष्ठौ, पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठः स्नेहः, तोयाकाशगुणभूयिष्ठं मृदुत्वम् , वायुगुणभूयिष्ठं रौक्ष्यम् , क्षितिसमीरणगुणभूयिष्ठं वैशद्यम् , गुरुलघुविपाकावुक्तगुणौ; तत्र, उष्णस्निग्धौ वातघ्नौ, शीतमृदुपिच्छिलाः पित्तघ्नाः, तीक्ष्णरूक्षविशदाः श्लेष्मघ्नाः; गुरुपाको वातपित्तघ्नः, लघुपाकः श्लेष्मघ्नः, तेषां मृदुशीतोष्णाः स्पर्शग्राह्याः, पिच्छिलविशदौ चक्षुः स्पर्शाभ्यां, स्निग्धरूक्षौ चक्षुषा, तीक्ष्णो मुखे दुःखोत्पादनात् ; गुरुपाकः सृष्टविण्मूत्रतया कफोत्क्लेशेन च, लघुर्बद्धविण्मूत्रतया मारुतकोपेन च । तत्र तुल्यगुणेषु भूतेषु रसविशेषमुपलक्षयेत् । तद्यथा-मधुरो गुरुश्च पार्थिवः, मधुरः स्निग्धश्चाप्य इति ॥ १५ ॥

द्रव्य में जो शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मृदु, तीक्ष्ण, पिच्छिल और विशद ये अष्ट वीर्यसंज्ञक गुण हैं, उनमें तीक्ष्ण और उष्ण गुण आग्नेय हैं, शीत और पिच्छिल ये जलगुणभूयिष्ठ हैं, स्नेहगुण पृथिवी और जल की अधिकता से, मृदु गुण जल और आकाश की अधिकता से, रूक्षगुण वायु की अधिकता से तथा विशद गुण पृथिवी और पवन तत्त्व की अधिकता से होता है। गुरु और लघु अर्थात् मधुर तथा कटु-विपाक के गुण प्रथम कह दिये हैं। इनमें उष्ण और स्निग्ध गुण वातनाशक हैं। शीत, मृदु और पिच्छिल गुण पित्तनाशक होते हैं। तीक्ष्ण, रूक्ष और विशद गुण श्लेष्मनाशक होते हैं। गुरुविपाक वात और पित्त को नष्ट करता है तथा लघुविपाक कफ को नष्ट करता है। इनमें से मृदु, शीत और उष्ण गुण स्पर्शनेन्द्रिय (त्वग्) द्वारा ग्राह्य होते हैं। पिच्छिल और विशद गुण नेत्र तथा स्पर्श से, स्निग्ध और रूक्ष गुण नेत्र द्वारा तथा तीक्ष्णगुण मुख में दुःख के उत्पादन से जाना जाता है। गुरुपाक मल और मूत्र के त्याग से तथा कफ के द्वारा उत्क्लेश होने से जाना जाता है इसी प्रकार लघुविपाक विष्ठा और मूत्र के विबन्ध से तथा वायु के कुपित होने से जाना जाता है। जिन भूतों (पृथिव्यादिक) में गुणों की समानता हो वहां विशिष्ट रस द्वारा प्रयोगादि की कल्पना करनी चाहिये जैसे पार्थिव द्रव्य मधुर और गुरुविपाकी होते हैं तथा जलीय-द्रव्य मधुर एवं स्निग्ध होते हैं ॥ १५ ॥

भवति चात्र—

गुणा य उक्ता द्रव्येषु शरीरेष्वपि ते तथा ।
स्थानवृद्धिक्षयास्तस्माद् देहिनां द्रव्यहेतुकाः ॥ १६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने द्रव्यविशेषविज्ञानीयो नामैकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

इस विषय में कहा भी है कि-द्रव्यों में जो ये बीस गुण कहे हैं वे गुण मनुष्यों के शरीरों में भी उसी तरह विद्यमान रहते हैं इसलिये प्राणियों के शरीर में दोष, धातु और मलों की स्थिति, वृद्धि तथा क्षय सेवित द्रव्यों के कारण ही होते हैं ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने द्रव्यविशेषविज्ञानीयो नामैकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

## द्विचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो रसविशेषविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'रसविशेषविज्ञानीय' नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

आकाशपवनदहनतोयभूमिषु यथासङ्ख्यमेकोत्तरपरिवृद्धाः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः, तस्मादाप्यो रसः। परस्परसंसर्गात् परस्परानुग्रहात् परस्परानुप्रवेशाच्च सर्वेषु सर्वेषां सान्निध्यमस्ति । उत्कर्षापकर्षात्तु ग्रहणम् ॥ ३ ॥

आकाश, वायु, अग्नि, जल और भूमि इनमें क्रमशः उत्तरोत्तर एक एक गुण की वृद्धि होने से शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये गुण होते हैं। अर्थात् आकाश में शब्द गुण, वायु में शब्द और स्पर्शगुण, अग्नि में शब्द, स्पर्श और रूप-गुण, जल में शब्द, स्पर्श, रूप और रसगुण एवं पृथिवी में शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पांचो गुण होते हैं। इस तरह रस जल से उत्पन्न होता है। इन भूतों के परस्पर संसर्ग, परस्पर अनुग्रह तथा परस्पर अनुप्रवेश (एक का दूसरे में प्रवेश) होने से सर्व भूतों में सर्वभूतों का अथवा गुणों का सान्निध्य रहता है परन्तु जिसका उत्कर्ष (बाहुल्य) होता है उसी के नाम से उसका ग्रहण होता है एवं जिसका अपकर्ष (अल्पत्व) रहता है उसका उस नाम से ग्रहण नहीं होता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—प्रायः प्रत्येक भूत का उत्कर्षदृष्टि से एक एक मुख्य या नैसर्गिक गुण होता है—महाभूतानि खं वायुरग्निरापः

क्षितिस्तथा। शब्द स्पर्शश्च रूपञ्च रसो गन्धश्च तद्गुणा"॥ प्रत्येक भूत में अपकर्ष दृष्टि से अन्य भूतों के गुण भी रहते हैं अतएव लिखा है कि 'एकोत्तरपरिवृद्धा' चरक ने भी यही माना है। तेषामेकगुण पूर्वो गुणवृद्धि परे परे। पूर्वं पूर्वंगुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः॥

स खल्वाप्यो रसः शेषभूतसंसर्गाद्विदग्धः षोढा विभज्यते। तद्यथा—मधुरोऽम्लो लवणः कटुकस्तिक्तः कषाय इति। ते च भूयः परस्परसंसर्गात्त्रिषष्टिधा भिद्यन्ते। तत्र भूम्यम्बुगुणबाहुल्यान्मधुरः, भूम्यग्निगुणबाहुल्यादम्लः, तोयाग्निगुणबाहुल्याल्लवणः, वाय्वग्निगुणबाहुल्यात्कटुकः, वाय्वाकाशगुणबाहुल्यात्तिक्तः, पृथिव्यनिलगुणबाहुल्यात्कषाय इति।

तत्र, मधुराम्ललवणा वातघ्नाः, मधुरतिक्तकषायाः पित्तघ्नाः, कटुतिक्तकषायाः श्लेष्मघ्नाः॥ ४॥

यह जलीय रस अन्य भूतों के संसर्ग से परिपक्व होकर ६ प्रकार का हो जाता है। जैसे मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त और कषाय। ये रस पुनः परस्पर मिलकर ६३ तिरसठ प्रकार के हो जाते हैं। षड्रसों में पृथिवी और जल के गुणों क बहुलता से मधुर रस, पृथिवी, और अग्नि गुण की बहुलता से अम्लरस, जल और अग्नि के गुण बाहुल्य से लवण रसी, वायु और अग्निगुण बाहुल्य से कटुरस, वायु और आकाशगुण बाहुल्य से तिक्तरस एवं पृथिवी तथा पवन के गुण बाहुल्य से कषाय रस होता है। इनमें मधुर, अम्ल और लवण रस वात को नष्ट करते हैं। मधुर, तिक्त और कषाय रस पित्त को नष्ट करते हैं एवं कटु, तिक्त तथा कषाय रस कफ को नष्ट करते हैं॥ ४॥

विमर्शः—षड्रसगुणा —स्वाद्म्ललवणा वायु कषायस्वादुतिक्तका। जयन्ति पित्तं श्लेष्माणं कषायकटुतिक्तका॥

तत्र, वायु (यो) रात्मैवात्मा, पित्तमाग्नेयं, श्लेष्मा सौम्य इति।

त एते रसाः स्वयोनिवर्द्धना अन्ययोनिप्रशमनाश्च॥

इन में वायु वायु से ही उत्पन्न होता है। पित्त अग्नि से और श्लेष्मा (कफ) सोम अर्थात् जल से उत्पन्न होता है। ये मधुरादि षड्रस स्व (अपने) योनि (उत्पत्ति) करने वाले दोष के वर्द्धक होते हैं तथा अन्ययोनि जो दोष होते हैं उनके शामक होते हैं॥ ५॥

विमर्शः—स्वयोनि—कषायरस की योनि वायु, कटुकरस की योनि पित्त, मधुर रस की योनि श्लेष्मा है।

केचिदाहुरग्नीषोमीयत्वाज्जगतो रसा द्विविधाः-सौम्या आग्नेयाश्च। तत्र मधुरतिक्तकषायाः सौम्याः। कट्वम्ललवणा आग्नेयाः। तत्र मधुराम्ललवणाः स्निग्धा गुरवश्च, कटुतिक्तकषाया रूक्षा लघवश्च; सौम्याः शीता आग्नेयाश्चोष्णाः॥ ६॥

कुछ आचार्य कहते हैं कि जगत् अग्निरूप और सौम्य (जलीय) रूप होने से रस भी सौम्य और आग्नेय ऐसे दो ही प्रकार के होते हैं। इनमें मधुर, तिक्त और कषाय सौम्य तथा कटु, अम्ल और लवण आग्नेय होते हैं। उनमें मधुर, अम्ल और लवण रस स्निग्ध तथा भारी होते हैं तथा कटु, तिक्त और कषाय रस रूक्ष और लघु होते हैं। सौम्यरस शीत और आग्नेय रस उष्ण होते हैं॥ ६॥

तत्र, शैत्यरौक्ष्यलाघववैशद्यवैष्टम्भ्यगुणलक्षणो वायुः। तस्य समानयोनिः कषायो रसः। सोऽस्य शैत्याच्छैत्यं वर्द्धयति, रौक्ष्याद्रौक्ष्यं, लाघवाल्लाघवं, वैशद्याद्वैशद्यं, वैष्टम्भ्याद्वैष्टम्भ्यमिति॥ ७॥

उनमें शीत, रूक्ष, लघु, विशद और विष्टम्भ गुणों से युक्त लक्षण वाला वायु होता है तथा उसके समान योनि (उत्पत्ति स्थान) वाला कषाय रस है एवं यह कषाय रस शीतल होने से वायु की शीतता को बढ़ाता है तथा अपनी रूक्षता से वायु की रूक्षता को बढ़ाता है, स्वलाघव से वायु के लाघव को बढ़ाता है, स्ववैशद्य से वायु की विशदता को बढ़ाता है और अपने वैष्टम्भ्य गुण से वायु की विष्टम्भता (विबन्धत्व) को बढ़ाता है॥ ७॥

औष्ण्यतैक्ष्ण्यरौक्ष्यलाघववैशद्यगुणलक्षणं पित्तम्। तस्य समानयोनिः कटुको रसः। सोऽस्यौष्ण्यादौष्ण्यं वर्द्धयति, तैक्ष्ण्यात्तैक्ष्ण्यं, रौक्ष्याद्रौक्ष्यं, लाघवाल्लाघवं, वैशद्याद्वैशद्यमिति॥ ८॥

उष्णता, तीक्ष्णता, रूक्षता, लघुता और विशदता इन गुणों से युक्त लक्षणों वाला पित्त है तथा इस पित्त के समान योनि वाला कटुरस है। यह रस अपनी उष्णता से पित्त की उष्णता को बढ़ाता है, स्वतीक्ष्णता से पित्त की तीक्ष्णता, स्वरूक्षता से पित्त की रूक्षता, स्वलघुता से पित्त की लघुता और स्ववैशद्य से पित्त की विशदता को बढ़ाता है॥ ८॥

माधुर्यस्नेहगौरवशैत्यपैच्छिल्यगुणलक्षणः श्लेष्मा। तस्य समानयोनिर्मधुरो रसः। सोऽस्य माधुर्यान्माधुर्यं वर्द्धयति, स्नेहात् स्नेहं, गौरवाद्गौरवं, शैत्याच्छैत्यं, पैच्छिल्यात्पैच्छिल्यमिति॥ ९॥

माधुर्य, स्नेह, गौरव, शैत्य और पैच्छिल्य इन गुणों के लक्षणों से युक्त कफ होता है तथा उसके समान योनि वाला मधुर रस है। वह मधुर रस अपनी मधुरता से कफ के माधुर्य को बढ़ाता है तथा स्वस्नेह गुण से कफ की स्निग्धता को बढ़ाता है, स्वगौरवगुण से कफ की गुरुता को बढ़ाता है, स्वशैत्य गुण से कफ की शीतता को तथा स्वपैच्छिल्य गुण से कफ की पिच्छिलता को बढ़ाता है॥ ९॥

तस्य पुनरन्ययोनिः कटुको रसः। स श्लेष्मणः प्रत्यनीकत्वात् कटुकत्वान्माधुर्यमभिभवति, रौक्ष्यात् स्नेहं, लाघवाद्गौरवमौष्ण्याच्छैत्यं, वैशद्यात्पैच्छिल्यमिति। तदेतन्निदर्शनमात्रमुक्तम्॥ १०॥

उस कफ का दूसरा अन्य योनि कटुक रस है तथा यह कटु रस कफ के विरुद्ध गुण वाला होने से तथा कटुक होने से कफ की मधुरता को नष्ट करता है तथा यह कटुरस रूक्ष होने से कफ की स्निग्धता को नष्ट करता है एवं लघु होने से कफ

की गुरुता को नष्ट करता है, उष्ण होने से कफ की शीतता को तथा विशद होने से कफ की पिच्छिलता को नष्ट करता है। यह केवल दिग्दर्शन ( उदाहरण ) मात्र है ॥ १० ॥

विमर्शः—समानयोनि द्रव्य से दोष और धातुओं की वृद्धि तथा विपरीतयोनि द्रव्य से नाश होता है। यह सामान्य नियम है। वृद्धिः समानैः सर्वेषां विपरीतैर्विपर्ययः। चरकेऽपि—रसदोषसन्निपाते तु ये रसा यैर्दोषैः समानगुणाः समानगुणभूयिष्ठा वा भवन्ति ते तानभिवर्धयन्ति, विपरीतगुणा विपरीतगुणभूयिष्ठा वा शमयन्ति अभ्यस्यमानाः। एतद्धि व्यवस्थाहेतोः षट्त्वमुपदिश्यते रसानां त्रित्वञ्च दोषाणाम्। ( चरक )।

रसलक्षणमत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र, यः परितोषमुत्पादयति प्रह्लादयति तर्पयति जीवयति मुखोपलेपं जनयति श्लेष्माणं चाभिवर्द्धयति स मधुरः। यो दन्तहर्षमुत्पादयति मुखास्रावं जनयति श्रद्धाञ्चोत्पादयति सोऽम्लः। यो भक्तरुचिमुत्पादयति कफप्रसेकं जनयति मार्दवं चापादयति स लवणः। यो जिह्वाग्रं बाधते उद्वेगं जनयति शिरो गृह्णीते नासिकाञ्च स्रावयति स कटुकः। यो गले चोषमुत्पादयति मुखवैशद्यं जनयति भक्तरुचिं चापादयति हर्षञ्च स तिक्तः। यो वक्त्रं परिशोषयति जिह्वां स्तम्भयति कण्ठं बध्नाति हृदयं कर्षति पीडयति च स कषायः ॥ ११ ॥

अब इसके अनन्तर रसों का लक्षण कहते हैं। रसों में जो शरीर या मन की तुष्टि करता है, आह्लाद देता है, तृप्ति करता है, प्राणों का धारण करता है, मुख में चिपचिपापन पैदा करता है तथा कफ को बढ़ाता है वह मधुररस है एवं जो दन्तों को हर्षित करता है, मुख में लाला का स्राव करता है तथा भोज्यादि पदार्थ अधिक सेवन करने की इच्छा को उत्पन्न करता है वह अम्लरस है। इसी प्रकार जो भोजन में रुचि करता है, कफ को स्रवित करता है एवं शरीर में मृदुता उत्पन्न करता है वह लवण रस है। जो जीभ के अग्रप्रदेश में बाधा या झनझनाहट उत्पन्न करता है, उद्वेग उत्पन्न करता है, शिर को भारीपन से जकड़ देता है और नासा में सिंघाणक (नासा मल) या पानी का स्राव कराता है वह कटुक रस है। जो गले में चोष ( चूषणसमान वेदना ) पैदा करता है, मुख में विशदता पैदा करता है, खाने की रुचि और हर्ष उत्पन्न करता है वह तिक्त रस है एवं जो मुख ( लाला रस ) को सुखाता है, जिह्वा को स्तम्भित कर देता है, कण्ठ का संकोच करता है तथा हृदय को खींचता है तथा पीड़ित करता है वह कषाय रस है ॥

रसगुणानत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र, मधुरो रसो रसरक्तमांसमेदोऽस्थिमज्जौजःशुक्रस्तन्यवर्धनश्चक्षुष्यः केश्यो वर्ण्यो बलकृत्सन्धानः शोणितरसप्रसादनो बालवृद्धक्षतक्षीणहितः षट्पदपिपीलिकानामिष्टतमस्तृष्णामूर्च्छादाहप्रशमनः षडिन्द्रियप्रसादनः कृमिकफकरश्चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमासेव्यमानः कासश्वासालसकवमथुवदनमाधुर्यस्वरोपघातकृमिगलगण्डानापादयति, तथाऽर्बुदश्लीपदबस्तिगुदोपलेपाभिष्यन्दप्रभृतीन् जनयति ॥ १२ ॥

इसके अनन्तर अब रसों के गुणों का वर्णन करते हैं। उनमें मधुर रस रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, ओज, वीर्य और दुग्ध इनका वर्धक है, नेत्रों के लिये हितकर है, केशों को लाभ पहुँचाता है, शरीर के रङ्ग को बढ़ाता है, बलकारक, भग्न हुए अस्थ्यादि मार्गों का सन्धान करता है, रक्त और रस को प्रसन्न करता है, बालक, बूढ़े, क्षत और क्षीण हुये मनुष्यों के लिये हित करता है, भ्रमर तथा चींटियों के लिये अत्यन्त प्रिय है एवं तृषा, मूर्च्छा और दाह को शान्त करता है, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय तथा मन इन छः इन्द्रियों को सन्तुष्ट करता है, और अधिक सेवन करने से कृमि और कफ को बढ़ाता है। यह मधुर रस उक्त प्रकार से अच्छे गुण वाला होने पर भी अकेला इसे ही अधिक सेवन किया जाय तो वह कास, श्वास, अलसक (अजीर्ण भेद), वमन, मुख की मधुरता, स्वर का नाश, कृमि रोग और गलगण्ड को पैदा करता है एवं अर्बुद, श्लीपद, बस्ति और गुदा में लेप सा या चिकनापन अथवा भारीपन और अभिष्यन्द ( आंख का दुखना ) प्रभृति रोगों को उत्पन्न करता है ॥ १२ ॥

अम्लो जरणः पाचनो दीपनः पवननिग्रहोऽनुलोमनः कोष्ठविदाही बहिश्शीतः क्लेदनः प्रायशो हृद्यश्चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो दन्तहर्षनयनसम्मीलनरोमसंवेजनकफविलयनशरीरशैथिल्यान्यापादयति, तथा क्षताभिहतदग्धदष्टभग्नशूनरुग्णप्रच्युतावमूत्रितविसर्पितच्छिन्नभिन्नविद्धोत्पिष्टादीनि पाचयत्याग्नेयस्वभावात् परिदहति, कण्ठमुरो हृदयञ्चेति ॥१३॥

अम्लरस भोजन का पाचन करने वाला, पाचन, दीपन, वायु का निग्रहकारक, दोषों का अनुलोमक या कार्मिनेटिव (Carminative), कोष्ठ में दाहकारक, बाहर से शीत, शरीर का क्लेदक और प्रायः हृदय के लिये हितकर होता है। वह ऐसा उत्तम गुणों वाला होता हुआ भी यदि अकेला ही अधिक मात्रा में सेवित किया जाय तो दन्तहर्ष, नेत्रसंकोच, शरीर में रोमाञ्चकारी, कफ का विलायक और शरीर की शिथिलता को उत्पन्न करता है तथा क्षत, अभिहत, दग्ध, सर्पादिदष्ट, अस्थ्यादिभग्न, शोथयुक्त, रुग्ण, प्रच्युत (स्वस्थानभ्रष्ट), लूतादि से अवमूत्रित, स्पर्शविषादि जन्तुओं के स्पर्श से दूषित, छिन्न, भिन्न, विद्ध और उत्पिष्ट ( चूर्णित ) आदि स्थानों को पकाता है तथा आग्नेय स्वभाव का होने से कण्ठ, छाती और हृदय में दाह उत्पन्न करता है ॥ १३॥

लवणः संशोधनः पाचनो विश्लेषणः क्लेदनः शैथिल्यकृदुष्णः सर्वरसप्रत्यनीको मार्गविशोधनः सर्वशरीरावयवमार्दवकरश्चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमासेव्यमानो गात्रकण्डूकोठशोफवैवर्ण्यपुंस्त्वोपघातेन्द्रियोपतापमुखाक्षिपाकरक्तपित्तवातशोणिताम्लिकाप्रभृतीनापादयति ॥ १४ ॥

लवणरस दोषों का संशोधक, आमादि का पाचक, संधियों

का विश्लेषक, शरीर का क्लेदक, शिथिलताजनक, उष्ण, सर्व रसों का विरोधी, मलमूत्रादि मार्गों का विशोधक है तथा सम्पूर्ण शरीर के अवयवों में मृदुता करने वाला है। वह ऐसा गुणों वाला होने पर भी उसे अकेला ही अधिक मात्रा में सेवित किया जाय तो शरीर में खुजली, कोठ, शोफ, विवर्णता, पुरुत्व ( मर्दानगी ) का विनाश, इन्द्रियों के स्वकर्म का नाश, मुख और नेत्र में पाक, रक्तपित्त, वातरक्त, अम्लिका ( हृदय-प्रदाह Heart burn ) आदि रोगों को उत्पन्न करता है॥ १४॥

कटुको दीपन. पाचनो रोचन शोधन' स्थौल्याल स्यकफकृमिविषकुष्ठकण्डूपशमन सन्धिबन्धविच्छेदनोऽवसादन' स्तन्यशुक्रमेदसामुपहन्ता चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो भ्रममदगलताल्वोष्ठशोपदाहसन्तापबलनिघातकम्पतोदभेदकृत् करचरणपार्श्वपृष्ठप्रभृतिषु च वातशूलानापादयति॥ १५॥

कटुकरस दीपन, पाचन, रोचन, दोषसंशोधन करता है तथा स्थूलता, आलस्य, कफ, कृमि, विष, कुष्ठ, कण्डू इन्हे शान्त करता है एवं सन्धियों के बन्धनों को ढीला करता है, अनुत्साहकारक या हृदयादि का अवसाद करने वाला, दुग्ध, वीर्य और मेदोधातु का नाशक है। इस प्रकार के गुण वाले अकेले उस कटुक रस को अधिक सेवित किया जाय तो वह भ्रम, मद, गल, तालु और ओष्ठ में शोथ, दाह तथा सन्ताप करता है एवं देह के बल का नाश, शरीर में कम्पन, सूई चुभोने की सी पीड़ा एवं तोड़ने की सी पीड़ा को करता है तथा हाथ, पैर, पार्श्व और पीठ आदि स्थानों में वातिक शूल उत्पन्न करता है॥ १५॥

तिक्तश्छेदनो रोचनो दीपन शोधन कण्डूकोठतृष्णामूर्च्छाज्वरप्रशमन स्तन्यशोधनो विण्मूत्रक्लेदमेदोवसापूयोपशोषणश्चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो गात्रमन्यास्तम्भाक्षेपकार्दितशिरश्शूलभ्रमतोदभेदच्छेदास्यवैरस्यान्यापादयति॥ १६॥

तिक्तरस कफादि का छेदक, स्वयं रुचिप्रद न होते हुये भी अन्य भक्ष्य पदार्थों के खाने की रुचि को करने वाला, अग्नि का दीपक, दोषों का शोधक तथा कण्डू, कोठ, तृष्णा और ज्वर का प्रशमन करने वाला, दुग्ध का शोधक, विष्ठा, मूत्र, क्लेद, मेद, वसा और पूय का शोषण करने वाला है। ऐसा गुण वाला होता हुआ भी यदि उसे अकेला ही अधिक मात्रा में सेवित किया जाय तो वह शरीर के अवयवों तथा मन्या ( ग्रीवा ) में स्तम्भ ( जकड़न ), आक्षेपक, अर्दित ( मुख का लकवा Facial paralysis ), शिरःशूल, भ्रम, तोद, भेद, छेद एवं मुख में विरसता पैदा करता है॥ १६॥

कषाय सङ्ग्राहको रोपण स्तम्भन शोधनो लेखन शोषण पीडन क्लेदोपशोषणश्चेति। स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो हृत्पीडाऽऽस्यशोषोदराध्मानवाक्यग्रहमन्यास्तम्भगात्रस्फुरणचुमचुमायनाकुञ्चनाक्षेपणप्रभृतीञ्जनयति॥ १७॥

कषायरस संग्राही, व्रणादि का रोपक, रक्त या अन्य स्रावों का स्तम्भक, दोषों का शोधक, लेखक, शोषक, पीडक और क्लेद को सुखाने वाला है। ऐसा गुण वाला होता हुआ भी यदि उसे अकेला ही सेवित किया जाय तो हृदय में पीड़ा, मुख का शोष, उदर में आध्मान, बोलने में कठिनाई, मन्यास्तम्भ, अङ्गों का फड़कन, चुमचुमायमान ( Tingling sensation ), शरीर में आकुञ्चन और आक्षेप ( Convulsions ) आदि रोगों को उत्पन्न करता है॥ १७॥

अत सर्वेषामेव द्रव्याण्युपदेक्ष्याम'। तद्यथा-काकोल्यादि' क्षीरघृतवसामज्जशालिषष्टिकयवगोधूममाषशृङ्गाटककसेरुकत्रपुसैर्वारुककर्कारुकालाबुकालिन्दककतकगिलोड्यपियालपुष्करबीजकाश्मर्यमधूकद्राक्षाखर्जूरराजादनतालनालिकेरेक्षुविकारबलाऽतिबलाऽऽत्मगुप्ताविदारीपयस्यागोक्षुरकक्षीरमोरटमधूलिकाकूष्माण्डप्रभृतीनि समासेन मधुरो वर्ग॥ १८॥

अब इसके आगे सर्व वर्गों के द्रव्यों का वर्णन करते हैं। जैसे काकोल्यादिगण की ओषधियां तथा दुग्ध, घृत, वसा, मज्जा, साठी चावल, सौंठी चावल, जौ, गेहूँ, उड़दी, सिंघाड़े, कसेरू, त्रपुस ( खीरा ), एर्वारुक ( ककड़ी ), कर्कारुक ( खरबूजा ), तोंबी, कालिन्दक ( तरबूज ), निर्मली के फल, गिलोड्य ( कन्दविशेष ), पियाल ( चिरौंजी ), पुष्करबीज ( कमलबीज ), गम्भारी, महुआ, दाख, खजूर ( पिण्डखजूर छुहारा ), राजादन ( खिरनी ), तालवृक्ष फल, नारियल, साठे के विकार जैसे, गुड़, चीनी, राब आदि, बला ( खिरैटी ), अतिबला ( कंघी ), कौंच के बीज, विदारी, क्षीरविदारी, गोखरू, क्षीरमोरट ( किलाट अथवा सद्यः प्रसूता गौ का सात दिन तक निकलने वाला दुग्ध अथवा ऊख की जड़ ), मधूलिका ( मूर्वा ), कूष्माण्ड ( सफेद पेठा ) प्रभृति संक्षेप से मधुरवर्ग के द्रव्य हैं॥ १८॥

दाडिमामलकमातुलुङ्गाम्रातककपित्थकरमर्दबदरकोलप्राचीनामलकतिन्तिडीककोशाम्रकभव्यपारावतवेत्रफललकुचाम्लवेतसदन्तशठदधितक्रसुराशुक्तसौवीरकतुषोदकधान्याम्लप्रभृतीनि समासेनाम्लो वर्गः॥१६॥

अम्लवर्ग में दाडिम, आंवले, बिजौरा नीबू, आमड़ा, कैथ, करौंदा, बेर, बड़े बेर, प्राचीनामलक ( पानी आंवला ), इमली, कोशाम्र ( आम का भेद ), भव्य ( कमरख ), पारावत ( निन्दुक भेद ), बेंत का फल, लकुच ( बड़हल ), अमलबेंत, दन्तशठ ( बड़ा जम्भीरी नीबू ), दही, छाछ, सुरा, शुक्त, सौवीरक, ( काञ्जी ), तुषोदक, धान्याम्ल इत्यादि संक्षेप से ये सब द्रव्य हैं॥ १९॥

विमर्श—सुरा से धान्याम्ल तक मद्य भेद हैं। सुरा- [illegible] पक्वान्नसन्धानसमुद्भूता सुरा [illegible]। शुक्तम्—[illegible] सन्धानाद् [illegible]। तुषाम्बु—[illegible]। सौवीरं—[illegible] सौवीरं [illegible]। काञ्जिकं—[illegible] काञ्जिकं विदु॥

सैन्धवसौवर्चलविडपाक्यरोमकसामुद्रकपाक्यमयवक्षारोषरप्रसुतसुवर्चिकाप्रभृतीनि समासेन लवणो वर्ग॥

लवणवर्ग में—सेन्धालोन, सोंचल नमक, विडलवण, पांशव (उद्भिद लवण), रोमक (साम्भर लवण), समुद्री नमक, नमकीन मिट्टी को पानी में घोल-छान और पका के बनाया हुआ नमक, यवक्षार, ऊसर मिट्टी से बनाया हुआ लवण, सुवर्चिका (सज्जीखार) आदि संक्षेपसे लवण वर्ग के द्रव्य हैं॥

पिप्पल्यादिः सुरसाऽऽदिः शिग्रुमधुशिग्रुमूलकलशुनसुमुखशीतशिवकुष्ठदेवदारुहरेणुकावल्गुजफलचण्डागुग्गुलुमुस्तलाङ्गलकीशुकनासापीलुप्रभृतीनि सालसारादिश्च प्रायशः कटुको वर्गः ॥ २१ ॥

कटुकवर्ग में पिप्पल्यादिगण की ओषधियां सुरसादि गण की ओषधियां तथा सहजना, मीठा सहजना, मूली, लसुन, सुमुख (तुलसीभेद), शीतशिव (कर्पूर), कुष्ठ, देवदारु, संभालू के बीज, बाकुची, चण्डा (अजवायन सदृश सुगन्धित द्रव्य या शङ्खपुष्पीभेद), गूगल, नागरमोथा, कलिहारी, सोनापाठा, पीलू प्रभृति द्रव्य तथा सालसारादिगण की ओषधियां प्रायः कटुकवर्ग के द्रव्य हैं ॥ २१ ॥

आरग्वधादिर्गुडूच्यादिर्मण्डूकपर्णीवेत्रकरीरहरिद्राद्वयेन्द्रयववरुणस्वादुकण्टकसप्तपर्णबृहतीद्वयशङ्खिनीद्रवन्तीत्रिवृत्कृतवेधनकर्कोटककारवेल्लवार्त्ताककरीरकरवीरसुमनःशङ्खपुष्प्यपामार्गत्रायमाणाऽशोकरोहिणीवैजयन्तीसुवर्चलापुनर्नवावृश्चिकालीज्योतिष्मतीप्रभृतीनि समासेन तिक्तवर्गः ॥ २२ ॥

तिक्त वर्ग में—आरग्वधादि गण के द्रव्य, गुडूच्यादिवर्ग के द्रव्य तथा मण्डूकपर्णी (ब्राह्मी का भेद), बेंत के अङ्कुर अथवा बेंत और करीर (मारवाड़ प्रसिद्ध पत्ररहित छोटा वृक्ष), हल्दी, दारु हल्दी, इन्द्रयव, वरुण, स्वादुकण्टक (विकंकत), सप्तपर्ण, छोटी और बड़ी कटेरी, शंखिनी, द्रवन्ती, निशोथ, कृतवेधन (कोशातकी), ककोड़ा, करेला, बैंगन, करीर, कनेर, चमेली, शंखपुष्पी, ओंधी झाड़ा, त्रायमाणा, अशोक, कुटकी, अरणी, सूर्यावर्त या ब्राह्मी, पुनर्नवा, मेढासिङ्गी, मालकांगनी इत्यादि संक्षेप से तिक्तवर्गके द्रव्य हैं ॥ २२ ॥

न्यग्रोधादिरम्बष्ठादिः प्रियङ्ग्वादी रोध्रादिस्त्रिफलाशल्लकीजम्ब्वाम्रबकुलतिन्दुकफलानि कतकशाकपाषाणभेदकवनस्पतिफलानि सालसारादिश्च प्रायशः कुरुवककोविदारकजीवन्तीचिल्लीपालङ्क्यासुनिषण्णकप्रभृतीनि नीवारकादयो मुद्गादयश्च वैदलाः समासेन कषायो वर्गः ॥ २३ ॥

कषायवर्ग में—न्यग्रोधादिगण के द्रव्य, अम्बष्ठादिगण के द्रव्य, प्रियङ्ग्वादिगण के द्रव्य, रोध्रादि गण के द्रव्य, त्रिफला तथा शल्लकी, जामुन, आम, मौलसिरी, तिन्दुक इनके फल एवं कतक, शाक, पाषाणभेद इनके फल और सालसारादिगण के द्रव्य तथा कुरुवक (लालफूल का पियावासा), कचनार, जीवन्तीशाक, चिल्लीशाक, पालकशाक, चौपतियाशाक आदि एवं नीवार, धान्यादि और मुद्गादि वैदल द्रव्य ये संक्षेप से कषायवर्ग में आते हैं ॥ २३ ॥

तत्रैतेषां रसानां संयोगास्त्रिषष्टिर्भवन्ति । तद्यथा—पञ्चदश द्विकाः, विंशतिस्त्रिकाः, पञ्चदश चतुष्काः, षट् पञ्चकाः, एकशः षड्साः, एकः षट्क इति । तेषामन्यत्र प्रयोजनानि वक्ष्यामः ॥ २४ ॥

उनमें इन ६ रसों के संयोग से रसों के तिरसठ भेद होते हैं जैसे दो दो रसों के संयोग से पन्द्रह भेद, तीन तीन रसों के संयोग से बीस भेद, चार चार रसों के संयोग से पन्द्रह भेद, पांच पांच रसों के संयोग से छ भेद, एक एक रस के ६ भेद तथा छहों रसों के संयोग से एक भेद ऐसे तिरसठ रस भेद होते हैं। इन रसों के इतने भेद करने का प्रयोजन 'उत्तरतन्त्र के ६३ वें अध्याय' में कहेंगे ॥ २४ ॥

चरकेऽपि—भेदश्चैषां त्रिषष्टिविधविकल्पो द्रव्यदेशकालप्रभावाद्भवति, तमुपदेक्ष्यामः—यथा 'स्वादुरम्लादिभिर्योगमि'त्यादिरूपेण विस्तरश्चरके सूत्रस्थानीय २६ तमेऽध्याये द्रष्टव्यः। अन्तेऽनेकभेदाः प्रोक्ताः—त्रिषष्टिः स्यात्त्वसंख्येया रसानुरसकल्पनात्। रसास्तरतमाभ्यां तां संख्यामतिपतन्ति हि ॥

भवति चात्र ।

जग्धाः षडधिगच्छन्ति बलिनो वशतां रसाः ।
यथा प्रकुपिता दोषा वशं यान्ति बलीयसः ॥ २५ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने रसविशेषविज्ञानीयो नाम द्विचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४२ ॥

जिस तरह प्रकुपित हुये दोष भी बलवान् पुरुष के वश में हो जाते हैं वैसे ही सेवन किये हुये ये षड्रस भी इनमें जो बलवान् रस होता है उसके अधीन हो जाते हैं ॥ २५ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने रसविशेषविज्ञानीयो नाम द्विचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४२ ॥

## त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

वमनद्रव्याणां फलादीनां मदनफलानि श्रेष्ठतमानि भवन्ति । अथ मदनपुष्पाणामातपपरिशुष्काणां चूर्णप्रकुञ्चं प्रत्यक्पुष्पासदापुष्पीनिम्बकषायाणामन्यतमेनालोड्य मधुसैन्धवयुक्तां पुष्पचूर्णमात्रां पाययित्वा वामयेत् ॥ ३ ॥

फलादिक वमन—द्रव्यों में मदनफल अत्यन्त श्रेष्ठ है। धूप में सुखाये हुये मदन के पुष्पों का चूर्ण १ पल (४ तो०) लेकर अपामार्ग, आक के फूल और निम्ब की छाल इनमें से किसी एक के क्वाथ के साथ मिलाकर शहद और सेन्धा नमक यथोचित मात्रा में प्रक्षिप्त कर उक्त पुष्पचूर्ण मात्रा को पिला के वमन कराना चाहिये ॥ ३ ॥

विमर्श—मदनपुष्पाणाम्–मदनफलानाम्–अत्र पुष्पशब्दः फले वर्तते, कारणे कार्योपचारात्। ( डल्हण )।

मदनशलाटुचूर्णान्येवं वा बकुलरम्यकोपयुक्तानि मधुलवणयुक्तान्यभिप्रतप्तानि, मदनशलाटुचूर्णसिद्धां वा तिलतण्डुलयवागूम् ॥ ४ ॥

मदन के कच्चे फल के चूर्ण को एक पल प्रमाण में लेकर उक्त प्रकार से अपामार्गादि अनुपान के साथ पिलावे अथवा मौलसिरी, महानिम्ब इनकी छाल के क्वाथ में शहद और नमक मिलाकर गरम करके पिलावे। अथवा मदन के कच्चे फल के चूर्ण से सिद्ध की हुई तिल और चावलों की यवागू पिला कर वमन करना चाहिये ॥ ४ ॥

विमर्श—उष्णमधुप्रयोग—प्रच्छर्दने निरूहे च मधूष्णं न निवार्यते। अलब्धपाकमाश्वेव तयोर्यस्मान्निवर्तते ॥ ( वाग्भट )।

निर्वृत्तानां वा नातिहरितपाण्डूनां कुशमूढावबद्धमृद्गोमयप्रलिप्तानां यवतुषमुद्गमाषशाल्यादिधान्यराशावष्टरात्रोषितक्लिन्नभिन्नानां फलानां फलपिप्पलीरुद्धृत्यातपे शोषयेत्। तासां दधिमधुपललविमृदितपरिशुष्काणां सुभाजनस्थानामन्तर्नखमुष्टिमुष्णे यष्टीमधुककषाये कोविदारादीनामन्यतमे वा कषाये प्रमृद्य रात्रिपर्युषितं मधुसैन्धवयुक्तमाशीर्भिरभिमन्त्रितमुदङ्मुखः प्राङ्मुखमातुरं पाययेदनेन मन्त्रेणाभिमन्त्र्य—

'ब्रह्मदक्षाश्विरुद्रेन्द्रभूचन्द्रार्कानलानिलाः।
ऋषयः सौषधिग्रामा भूतसङ्घाश्च पान्तु ते ॥
रसायनमिवर्षीणां देवानाममृतं यथा।
सुधेवोत्तमनागानां भैषज्यमिदमस्तु ते ॥'

विशेषेण श्लेष्मज्वरप्रतिश्यायान्तर्विद्रधिषु। अप्रवर्तमाने वा दोषे पिप्पलीवचागौरसर्षपकल्कोन्मिश्रैः सलवणैरुष्णाम्बुभिः पुनः पुनः प्रवर्तयेदासम्यग्वान्तलक्षणादिति ॥ ५ ॥

जो मदन के फल भलीभांति पक गये हों, बहुत हरे या पीले न हों उन्हें कुशासे बनाये हुए सम्पुट में रख कर ऊपर से मिट्टी या गोबर पोत कर सुखा के यव-तुष, मूंग, उड़दी, चावल आदि धान्यों के ढेर ( राशि ) में आठ दिनरात रखे। फिर ये फल नरम होकर फूट जावें तब उनके बीजों को निकाल कर धूप में सुखाना चाहिये। पश्चात् इन बीजों को दही, शहद, पलल ( तिलचूर्ण ) के साथ मृदित कर सुखा के एक पात्र या शीशी में भर कर सुरक्षित रख देवें। इस प्रकार बनाये हुये इन बीजों को अन्तर्नखमुष्टि में जितने आसकें उस प्रमाण में लेकर मुलेठी के गरम क्वाथ में अथवा कोविदारादिक संशोधन-संशमनीय एकादश क्वाथों में से किसी एक क्वाथ में मिलाकर रात भर पड़ा रख के दूसरे दिन प्रातःकाल इसमें शहद तथा सैन्धव लवण मिलाकर निम्नोक्त आशीर्वाद के मन्त्रों से अभिमन्त्रित करके उत्तर में अथवा पूर्व में मुख कराके बिठाये हुये रोगी को पिलावे। ब्रह्मा, दक्ष, अश्विनीकुमार, रुद्र, इन्द्र, पृथिवी, चन्द्र, सूर्य, अग्नि, वायु, ऋषि, ओषधियों के समूह तथा भूत ( प्राणि ) समूह तेरी रक्षा करें। जिस तरह ऋषियों के लिये रसायन ओषधियां तथा देवताओं के लिये अमृत एवं उत्तम नागों के लिये सुधा है उसी तरह तेरे लिये यह औषध फलदायी हो। विशेषतया यह योग कफज्वर, प्रतिश्याय और अन्तर्विद्रधि में प्रयुक्त करने योग्य है। यदि इस योग के पिलाने से वमनादिरूपमें दोष पतित न हों तब पीपल, वचा और सफेद सरसों के कल्क में नमक मिलाकर गरम जलके साथ सम्यग्वान्त लक्षण होने तक बार२ पिलावे।

विमर्श—सम्यग्वान्तलक्षणम्—'पित्तान्तमिष्टं वमनं तथोर्ध्वं'

मदनफलमज्जचूर्णं वा तत्क्वाथपरिभावितं मदनफलकषायेण; मदनफलमज्जसिद्धस्य वा पयसः सन्तानिकां क्षौद्रयुक्तां, मदनफलमज्जसिद्धं वा पयः, मदनफलमज्जसिद्धेन वा पयसा यवागूम्, अधोभागासृक्पित्तहृद्दाहयोः; मदनफलमज्जसिद्धस्य वा पयसो दधिभावमुपगतस्य दध्युत्तरं दधि वा कफप्रसेकच्छर्दिमूर्च्छातमकेषु। मदनफलमज्जरसं भल्लातकस्नेहवदादाय फाणितीभूतं लेहयेत्। आतपपरिशुष्कं वा तमेव जीवन्तीकषायेण पित्ते कफस्थानगते। मदनफलमज्जक्वाथं वा पिप्पल्यादिप्रतीवापं, तच्चूर्णं वा निम्बकृपिकाकषाययोरन्यतरेण सन्तर्पणकफजव्याधिहरं, मदनफलमज्जचूर्णं वा मधुककाश्मर्यद्राक्षाकषायेण। मदनफलविधानमुक्तम् ॥ ६ ॥

मदनफल की मज्जा के चूर्ण को उसी के क्वाथ की भावना दे कर मदनफल के क्वाथ के साथ पिला कर वमन कराना चाहिये। अथवा मदनफल की मज्जा द्वारा सिद्ध किये हुये दुग्ध की मलाई को शहद में मिला कर खिला के वमन करावे। किंवा मदनफल की मज्जा से सिद्ध किये हुये दुग्ध को पिला कर वमन करावे। अथवा मदनफल की मज्जा से सिद्ध किये हुये दुग्ध में यवागू बना कर अधोभागगत रक्तपित्त और हृदय के दाह में पिलावे। यदि कफ गिरता हो, वमन होती हो तथा मूर्च्छा तथा तमक श्वास होता हो तो इनमें मदनफल की मज्जा से सिद्ध किये हुये दुग्ध का दही जमा के उसका दध्युत्तर ( सर=दही के ऊपर का पानी ) अथवा दही पिलाना चाहिये। भिलावें का जैसे तैल निकालते हैं उसी प्रकार मदनफल की मज्जा का रस अथवा तैल निकाल कर उसे पकाके फाणित की तरह गाढा करके चटावे। यदि पित्त कफ के स्थान में चला गया हो तो धूप में सूखे हुये मदनफल की मज्जा के चूर्ण को जीवन्ती कषाय के साथ पिलावे।

मदनफल की मज्जा के क्वाथ में पिप्पल्यादि गण की ओषधियों का चूर्ण प्रक्षिप्त कर अथवा मदनफल की मज्जा के चूर्ण को निम्ब तथा कृपिका ( आक ) इनमें से किसी एक के क्वाथ के साथ मिला कर पिलाने से सन्तर्पणजन्य अथवा कफजन्य रोग नष्ट हो जाते हैं। अथवा मदनफल की मज्जा के चूर्ण को मुलेठी, गम्भारी और द्राक्षा इनके क्वाथ के साथ पिलावे। इस तरह मदनफल के ये इकतीस प्रयोग कहे हैं ॥ ६ ॥

जीमूतककुसुमचूर्णं पूर्ववदेव क्षीरेण, निर्वृत्तेषु क्षीरयवागूं, रोमशेषु सन्तानिकाम्, अरोमशेषु दध्युत्तरं, हरितपाण्डुषु दधि तत्कषायसंसृष्टां वा सुरां, पक्वारोप-

ककासश्वासपाण्डुरोगयक्ष्मसु । पर्यागतेषु मदनफलमज्जवदुपयोगः ।

तद्वदेव कुटजफलविधानम् ।

कृतवेधनानामप्येष एव कल्पः ।

इक्ष्वाकुकुसुमचूर्णं वा पूर्ववत् । एवं क्षीरेण, कासश्वासच्छर्दिकफरोगेषूपयोगः ॥ ७ ॥

जीमूतक ( देवदाली ) के पुष्पों के चूर्ण को पूर्व की तरह अर्थात् अपामार्ग, आक आदि के साथ दुग्ध में मिला कर रोगी को वमन कराना चाहिये । अथवा जीमूतक के फलों के निर्वृत अर्थात् छोटे छोटे रूप में उत्पन्न होने पर उनसे दुग्ध पका के अथवा यवागू सिद्ध करके पिलानी चाहिये । जब फल कुछ बड़े हो कर रोमश ( कठिन ) हो जांय तब उन्हें दुग्ध के साथ उबाल कर उस दुग्ध पर आई हुई मलाई ( सन्तानिका ) को खिलावे । जब फलों के रोम झड़ जावें तब उनके साथ दुग्ध उबाल कर उसका दही बना के उसके ऊपर जो स्वच्छ पानी होता है उसे पिलावे और जब फल हरे और पाण्डु वर्ण के हो जांय तब उनसे दुग्ध पका के उससे जमे हुये दही को खिलावे । अथवा उन फलों से सिद्ध क्वाथ के साथ सुरा मिला कर पिलावें । इस प्रकार ये जीमूतक के ऊपर कहे हुये ६ प्रयोग कफ, अरुचि, कास, श्वास, पाण्डुरोग और राजयक्ष्मा में प्रयुक्त करने से वमन हो कर दोषों का नाश होता है । जीमूतक के फलों के पर्यागत अर्थात् परिपक्व हो जाने पर मदनफल की मज्जा की तरह उनका प्रयोग करना चाहिये । जीमूतक की तरह ही कुटज ( कूड़े ) के फलों का भी विधान ( उपयोग ) करना चाहिये । कृतवेधन ( कड़वी तरोई ) का प्रयोग भी कुटजफल के समान होता है । इक्ष्वाकु ( कड़वी तुम्बी ) के पुष्पों के चूर्ण को भी पहले की तरह दुग्ध के साथ लेना चाहिये। इससे कास, श्वास, वमन और कफ के रोगों में अच्छा उपयोग ( लाभ ) होता है ॥ ७ ॥

धामार्गवस्यापि मदनफलमज्जवदुपयोगः । विशेषतस्तु गरगुल्मोदरकासश्वासश्लेष्मामयेषु वायौ च कफस्थानगते ॥ ८ ॥

धामार्गव ( पीले पुष्प की कड़वी तोरी ) का भी मदनफल की मज्जा की तरह उपयोग विशेष कर गर ( कृत्रिम विष ), गुल्म, उदर, कास, श्वास और कफ इन रोगों में तथा कफस्थान में गये हुये वात के संशमन में होता है ॥ ८ ॥

कृतवेधनफलपिप्पलीनां वमनद्रव्यकषायपरिपीतानां बहुशश्चूर्णमुत्पलादिषु दत्तमाघ्रातं वामयति, तत्स्वनवबद्धदोषेषु यवागूमाकण्ठपीतवत्सु च विद्ध्यात् । वमनविरेचनशिरोविरेचनद्रव्याण्येवं वा प्रधानतमानि भवन्ति ॥ ९ ॥

कृतवेधन ( श्वेतपुष्प वाली कड़वी तोरी ) के फलों की मज्जा को अन्य वामक द्रव्यों के क्वाथ के साथ अनेक बार भावित कर घोंट के सुखा कर चूर्ण बनावे । फिर उस चूर्ण को उत्पल आदि ( कुमुद, पुण्डरीक ) पुष्पों पर छिड़क कर या उन पुष्पों के रज के सूंघने से वमन होता है । इस प्रयोग को जिनके दोष बहुत बढ़ गये हों तथा आकण्ठ तक यवागू पी ली हो उनमें प्रयुक्त करना चाहिये । इस तरह वमन, विरेचन और शिरोविरेचन के द्रव्यों को समान गुण वाले अन्य द्रव्यों के क्वाथ से भावित कर प्रयुक्त करने से वे उस कार्य के लिये अत्यन्त प्रधान ( गुणकारक ) हो जाते हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—परिपीतानां = भावितानाम् । वमनद्रव्याणि कषायभावनयैव विशेषेण गुणवन्ति भवन्ति । तदाह चरकः—'भूयश्चैषां बलाधानं कार्यं स्वरसभावनैः । सुभावितं ह्यल्पमपि द्रव्यं स्याद् बहुकर्मकृत् । स्वरसैस्तुल्यवीर्यैर्वा तस्माद् द्रव्याणि भावयेत् ॥' इति ।

भवतश्चात्र—

वमनद्रव्ययोगानां दिगियं सम्प्रकीर्तिता ।
तान् विभज्य यथाव्याधिकालशक्तिविनिश्चयात् ॥१०॥
कषायैः स्वरसैः कल्कैश्चूर्णैरपि च बुद्धिमान् ।
पेयलेह्याद्यभोज्येषु वमनान्युपकल्पयेत् ॥ ११ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४३॥

इस विषय में दो श्लोक हैं—वमन कराने वाले द्रव्यों के योगों का संक्षेप से यहां निर्देश किया गया है । रोग, काल और रोगी की या रोग की शक्ति आदि का निश्चय कर के इन वमन द्रव्यों को विभक्त कर कषाय, स्वरस, कल्क, चूर्ण आदि के रूप में पेय, लेह्य आदि भोज्य द्रव्यों के साथ बुद्धिमान् वैद्य वमनार्थ प्रयुक्त करे ॥ १०–११ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४३ ॥

## चतुश्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १–२ ॥

अरुणाभं त्रिवृन्मूलं श्रेष्ठं मूलविरेचने ।
प्रधानं तिल्वकस्त्वक्षु फलेष्वपि हरीतकी ॥ ३ ॥
तैलेष्वेरण्डजं तैलं स्वरसे कारवेल्लिका ।
सुधापयः पयःस्वुक्तमिति प्राधान्यसङ्ग्रहः ॥ ४ ॥
तेषां विधानं वक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥ ५ ॥

विरेचनार्थ प्रयुक्त होने वाले मूलों में लाल रङ्ग का निशोथ का मूल श्रेष्ठ है तथा त्वचाओं में तिल्वक ( लोध्र ) की त्वचा श्रेष्ठ है एवं विरेचनीय फलों में हरीतकी फल श्रेष्ठ है, तैलों में एरण्ड का तैल, स्वरसों में करेले का स्वरस, विरेचक दुग्धों में थूहर का दुग्ध श्रेष्ठ विरेचक है । इस तरह यह विरेचनीय द्रव्यों में प्रधान द्रव्यों का संग्रह कर दिया है । अब उन द्रव्यों के विधान का यथावत् क्रम से वर्णन करते हैं ॥ ३–५ ॥

वैरेचनद्रव्यरसानुपीतं मूलं महत्त्रैवृतमस्तदोषम् ।
चूर्णीकृतं सैन्धवनागराढ्यमम्लैः पिबेन्मारुतरोगजुष्टः ॥
इक्षोर्विकारैर्मधुरै रसैस्तत् पैत्ते गदे क्षीरयुतं पिबेच्च ।
गुडूच्यरिष्टत्रिफलारसेन सव्योषमूत्रं कफजे पिबेत्तत् ॥

दूसरी विरेचक ओषधियों के स्वरस से भावित तथा कृमि-विषादि दोषों से रहित बडी निशोथ का मूल लेकर खाण्ड कूट के चूर्ण बना कर इसमें चतुर्थांश सैन्धव लवण और सोंठ का चूर्ण मिला के किसी भी अम्लरस जैसे बिजोरे निम्बू या अनारदाने के स्वरस के साथ वात रोगी सेवन करे। पैत्तिक रोग में ऊख के बने विकार ( खाण्ड ) के साथ अथवा मधुर रसों के साथ किंवा दुग्ध के साथ उक्त त्रिवृत् के योग को सेवन करे। यदि रोगी कफरोग से पीडित हो तो उक्त निशोथ के चूर्ण को गिलोय, निम्ब और त्रिफला के क्वाथ में सोंठ, मरिच और पीपल का चूर्ण का प्रक्षेप तथा गोमूत्र मिला कर पीवे ॥ ६-७ ॥

त्रिवर्णकत्र्यूषणयुक्तमेतद् गुडेन लिह्यादनवेन चूर्णम् ।
प्रस्थे च तन्मूलरसस्य दत्त्वा तन्मूलकल्कं कुडवप्रमाणम्
कर्षोन्मिते सैन्धवनागरे च
विपाच्य कल्कीकृतमेतदद्यात् ।
तत्कल्कभागः समहौषधार्द्धः
ससैन्धवो मूत्रयुतश्च पेयः ॥ ९ ॥

इस निशोथ के चूर्ण को कफज रोगों में त्रिवर्णक अर्थात् त्रिजात ( दालचीनी, तेजपात और छोटी एला ) तथा त्र्यूषण ( सोंठ, मरिच और पिप्पली ) के चूर्ण के साथ सयुक्त कर पुराने गुड के साथ चाटना चाहिये। अथवा निशोथ का स्वरस एक प्रस्थ ( दो शराव = १६ पल ) ले कर उसमें निशोथ का कल्क एक कुडव ( ४ पल ) भर मिलावे तथा सेन्धा नमक और सोंठ का चूर्ण एक एक कर्ष प्रक्षिप्त कर पकावे। जब कल्क के समान गाढा हो जाय तब सेवन करे। अथवा इस कल्क का एक भाग तथा इसमें आधा भाग सोंठ का चूर्ण मिला के थोडा सेन्धा नमक तथा गोमूत्र मिला कर पान करना चाहिये॥८-९॥

समास्त्रिवृन्नागरकाऽभयाः स्यु-
र्भागार्द्धकं पूगफलं सुपक्वम् ।
विडङ्गसारो मरिचं सदारु
योगः ससिन्धूद्भवमूत्रयुक्तः ॥ १० ॥

निशोथ, सोंठ और हरड इन तीनों को समान प्रमाण अर्थात् एक २ तोले भर लेवें तथा ठीक पकी हुई सुपारी, वायविडङ्ग, मरिच और देवदारु इन्हें आधे आधे भाग (१तोले) ले कर चूर्ण बना कर ६ मासे भर की मात्रा में सेन्धा नमक मिला कर गोमूत्र के अनुपान से उचित मात्रा ( ३ मासे से ६ मासे भर ) में सेवन करना चाहिये ॥ १० ॥

विरेचनद्रव्यमथन्तु चूर्णं
रसेन तेषां भिषजा विमृद्य ।
तन्मूलसिद्धेन च सर्पिषाऽऽक्तं
सेव्य सदाऽऽद्ये गुटिकीकृतन्तु ॥ ११ ॥

त्रिवृतादि विरेचन द्रव्यों के चूर्ण को उन्हीं द्रव्यों के स्वरस या क्वाथ से भावित कर त्रिवृत् की जड के कल्क क्वाथ द्वारा सिद्ध किये हुये घृत के साथ गीला करके घोट कर गोली बनावें तथा घृत के साथ ही सेवन करें। गोलियां तीन मासे भर की बनावें। प्रमाण-बच्चों के लिये १ गोली, बडों के लिये २ गोली और क्रूर कोष्ठ वालों के लिये ४ गोली ॥ ११ ॥

गुडे च पाकाभिमुखे निधाय
चूर्णीकृतं सम्यगिदं विपाच्य ।
शीतं त्रिजातात्कमथो विमृद्य
येगानुरूपा गुटिकाः प्रयोज्याः ॥ १२ ॥

अथवा त्रिवृतादि विरेचक द्रव्यों के इस चूर्ण को पक्व होते हुये गुड में मिला कर ठीक तरह से पका के शीतल होने पर उसमें दालचीनी, तेजपात और छोटी इलायची इनका चूर्ण सुगन्धि के लिये मिला कर घोट के एक २ मासे प्रमाण की गुटिकाएं बना लेनी चाहिये। एक से चार गुटिका तक विरेचनार्थ सेवन करावें ॥ १२ ॥

वैरेकीयद्रव्यचूर्णस्य भागं
सिद्धं सार्द्धं क्वाथभागैश्चतुर्भिः ।
आमृद्नीयात् सर्पिषा तच्छृतेन
तत्क्वाथोष्मस्वेदितं सामितञ्च ॥ १३ ॥
पाकप्राप्ते फाणिते चूर्णितं तत्
क्षिप्तं पक्वं चावतार्यं प्रयत्नात् ।
शीतीभूता मोदका हृद्यगन्धाः
कार्यास्त्वेते भक्ष्यकल्पाः समासात् ॥ १४ ॥

त्रिवृतादि विरेचनीयद्रव्यों के चूर्ण का एक भाग तथा विरेचनीय द्रव्यों के क्वाथ का चार भाग ले कर परस्पर मिला के पका कर चूर्ण कर लें। फिर सामित अर्थात् विशिष्टरूप से बनाये हुए श्वेत गेहू को लेकर त्रिवृतादिद्रव्यों के क्वाथ की उष्मा ( भाप ) से स्वेदित कर त्रिवृतादि से सिद्ध किये हुये घृत के साथ इन गेहू को मिला कर मर्दन करें तथा फिर चूर्ण के रूप में करके उक्त पकाये हुये त्रिवृतादिचूर्ण में मिला कर पाक को प्राप्त हुई गुड की चासनी ( फाणित ) में मिला कर पकाके उतार लेवें। शीतल होने पर उसमें सुगन्धार्थ दालचीनी, तेजपात और इलायची का चूर्ण प्रक्षिप्त कर हृदय के लिये हितकर गन्ध वाले एक २ तोले के मोदक बना लेना चाहिये ॥ १३-१४ ॥

विमर्श—सामित = समित एव सामित, गोधूमचूर्णमित्यर्थः । तदाह राजनिघण्टौ-'गोधूमा ध्वस्ता धौता द्रुदितास्ते शोषितास्तथा। प्रोक्षिताश्च विनिष्पिष्टाश्चालिता समिता स्मृता ॥' इति ।

रसेन तेषां परिभाव्य मुद्गान्
यूषः ससिन्धूद्भवसर्पिरिष्टः ।
वैरेचनेऽन्यैरपि वैदलैः स्या-
देवं विदध्याद्वमनौषधैश्च ॥ १५ ॥

वैरेचनिक द्रव्यों के स्वरस या क्वाथ से मूगों को भावित कर उनका यूष बना के उसमें सैन्धव नमक तथा घृत डाल कर विरेचनार्थ सेवन करावें। इसी प्रकार मसूरादि अन्य द्विदलों को भी वैरेचनिक द्रव्यों के स्वरस या क्वाथ से भावित कर यूष बना लेना चाहिये। ऐसे ही वामक द्रव्यों के स्वरस या

ाथ से विदलों को भावित कर यूष बनाना चाहिये ॥ १५ ॥

भित्त्वा द्विधेक्षुं परिलिप्य कल्कै-
स्त्रिभण्डिजातैः प्रतिबध्य रज्ज्वा ।
पक्वञ्च सम्यक् पुटपाकयुक्त्या
खादेत्तु तं पित्तगदी सुशीतम् ॥ १६ ॥

सांठे को बीच से द्विधा ( दो भागों में ) चीर कर चीरे हुये प्रदेश में कल्क का लेप कर डोरी से बांध कर पुटपाक विधि से पका के शीतल होने पर पित्तरोगी उसे चूसे ॥ १६ ॥

विमर्शः—पुटपाकविधिः-पुटपाकस्य मात्रेयं लेपस्याङ्गारवर्णता । लेपञ्च द्व्यङ्गुलं स्थूलं कुर्यादङ्गुष्ठमात्रकम् ॥ काश्मरीवटजम्ब्वादिपत्रैर्वेष्टनमुत्तमम् ॥ ( शार्ङ्गधर ) ।

सिताजगन्धात्वक्क्षीरीविदारीत्रिवृतः समाः ।
लिह्यान्मधुघृताभ्यान्तु तृड्दाहज्वरशान्तये ॥ १७ ॥

शर्करा, जङ्गली अजवायन, वंशलोचन, भूमिकूष्माण्ड और निशोथ इन्हें समान प्रमाण में ले कर चूर्णित करके १ माशे से ३ माशे तक की मात्रा में शहद तथा घृत के साथ तृषा, दाह और ज्वर की शान्ति के लिये सेवन करना चाहिये ॥ १७ ॥

शर्कराक्षौद्रसंयुक्तं त्रिवृच्चूर्णावचूर्णितम् ।
रेचनं सुकुमाराणां त्वक्पत्रमरिचांशकम् ॥ १८ ॥

शर्करा और शहद के साथ निशोथ का चूर्ण मिला कर उस में दालचीनी, तेजपात और कालीमरिचों का चूर्ण चतुर्थांशरूप में मिला कर सुकुमार प्रकृति के लोगों के लिये रेचनार्थ देना चाहिये ॥ १८ ॥

पचेल्लेहं सिताक्षौद्रपलार्धकुडवान्वितम् ।
त्रिवृच्चूर्णयुतं शीतं पित्तघ्नं तद्विरेचनम् ॥ १९ ॥

शर्करा १ पल और शहद आधा कुडव ( २ पल ) लेकर उसमें निशोथ का चूर्ण मिला के अवलेह बनाकर शीत होने पर सेवन करे । यह पित्तनाशक विरेचन है ॥ १९ ॥

त्रिवृच्छ्यामाक्षारशुण्ठीपिप्पलीर्मधुनाऽऽप्नुयात् ।
सर्वश्लेष्मविकाराणां श्रेष्ठमेतद्विरेचनम् ॥ २० ॥

निशोथ, श्यामा ( विधारा ), यवक्षार, सोंठ और पीपल इनका चूर्ण बना के मधु के साथ सेवन करे । सर्व प्रकार के कफजन्य विकारों के लिये यह श्रेष्ठ विरेचन है ॥ २० ॥

बीजाढ्यपथ्याकाश्मर्यधात्रीदाडिमकोलजान् ।
तैलभृष्टान् रसानम्लफलैराप्य साधयेत् ॥ २१ ॥
घनीभूतं त्रिसौगन्ध्यं त्रिवृत्क्षौद्रसमन्वितम् ।
लेह्यमेतत्कफप्रायैः सुकुमारैर्विरेचनम् ॥ २२ ॥

अच्छी तरह से पकी हुई हरड़, काश्मरी (गम्भारी), आंवले, अनारदाने और बेर इनको समप्रमाण में ले कर एरण्ड तैल में भून कर विजौरे आदि खट्टे फलों के रस में पकाना चाहिये । आसन्नपाकावस्था में अर्थात् गाढा होने पर इसमें दालचीनी, इलायची और तेजपात का चूर्ण एवं निशोथ का चूर्ण तथा शहद मिला कर पाक कर लेवे । कफ जिनका अधिक बढ़ा हो और जो सुकुमार हों उनके द्वारा यह विरेचक लेह सेवन करना चाहिये ॥ २१-२२ ॥

नीलीतुल्यं त्वगेलञ्च तैस्त्रिवृत्ससितोपला ।
चूर्णं सन्तर्पणं क्षौद्रफलाम्लं सन्निपातनुत् ॥ २३ ॥

नीली, दालचीनी और छोटी इलायची इन्हें तुल्य प्रमाण में लेवें तथा इन सब के बराबर शर्करा और निशोथ का चूर्ण लेकर शहद और अम्लफलों के रसानुपान के साथ सेवन करने से सन्तर्पण करता है तथा सन्निपात ( त्रिदोष ) को नष्ट करता है ॥ २३ ॥

त्रिवृच्छ्यामासिताकृष्णात्रिफलामाक्षिकैः समैः ।
मोदकाः सन्निपातोर्ध्वरक्तपित्तज्वरापहाः ॥ २४ ॥

निशोथ, विधारा, पीपल और हरड़, बहेड़ा, आंवला इन्हें समान प्रमाण में लेकर चूर्णित करके शहद के साथ एक २ तोले भर के मोदक बना कर सेवन करने से सन्निपात, ऊर्ध्वरक्तपित्त और ज्वर नष्ट होता है ॥ २४ ॥

त्रिवृद्भागास्त्रयः प्रोक्तास्त्रिफला तत्समा तथा ।
क्षारकृष्णाविडङ्गानि सञ्चूर्ण्य मधुसर्पिषा ॥ २५ ॥
लिह्याद् गुडेन गुटिकाः कृत्वा वाऽथ भक्षयेत् ।
कफवातकृतान् गुल्मान् प्लीहोदरहलीमकान् ॥
हन्त्यन्यानपि चाप्येतन्निरपायं विरेचनम् ॥ २६ ॥

निशोथ तीन भाग, त्रिफला तीन भाग, यवक्षार एक भाग, पिप्पली एक भाग और वायविडङ्ग एक भाग लेकर चूर्णित करके १ माशे से ४ माशे तक मात्रा में लेकर शहद और घृत के अनुपान से सेवन करे । अथवा गुड के साथ उक्त चूर्ण की गोली बनाकर सेवन करे । यह योग कफ तथा वायु से उत्पन्न गुल्म रोग, प्लीहावृद्धि, उदररोग, हलीमक तथा अन्य रोगों को भी नष्ट करता है । यह उपद्रव रहित विरेचन है ॥ २५-२६ ॥

चूर्णं श्यामात्रिवृन्नीली कट्वी मुस्ता दुरालभा ।
चव्येन्द्रबीजं त्रिफला सर्पिर्मांसरसाम्बुभिः ।
पीतं विरेचनं तद्धि रूक्षाणामपि शस्यते ॥ २७ ॥

श्यामा ( काली निशोथ या विधारा ), सफेद निशोथ, नीली, कुटकी, नागरमोथा, धमासा, चव्य, इन्द्रयव और त्रिफला इन्हें समान प्रमाण में लेकर चूर्णित करके घृत, मांसरस और जल किसी भी अनुपान के साथ सेवन करने से विरेचन होता है । यह योग रूक्षप्रकृति वाले मनुष्यों के लिए भी लाभदायक है ॥ २७ ॥

वैरेचनिकनिःक्वाथभागाः शीतास्त्रयो मताः ।
द्वौ फाणितस्य तच्चापि पुनरग्नावधिश्रयेत् ॥ २८ ॥
तत् साधुसिद्धं विज्ञाय शीतं कृत्वा निधापयेत् ।
कलसे कृतसंस्कारे विमज्यर्त्तुं हिमाहिमौ ॥ २९ ॥
मासादूर्ध्वं जातरसं मधुगन्धं वरासवम् ।
पिबेदसावेव त्रिधिः क्षारमूत्रासवेष्वपि ॥ ३० ॥

विरेचन करनेवाले ( निशोथादि ) द्रव्यों के शीत क्वाथ तीन भाग तथा गुड की राब ( फाणित ) दो भाग मिलाकर अग्नि पर पकावे । अच्छी प्रकार सिद्ध हुआ जानकर ठंढा करके संस्कारित कलस अथवा काचपात्र या चीनी मिट्टी के पात्र में

रख देवें फिर शीत ऋतु में एक मास तथा उष्ण ऋतु में एक पक्ष तक रखे। जब उसमें उत्तम रस तथा मधु के समान गन्ध आने लगे तब उसका सेवन करना चाहिये। चार, मूत्र तथा अन्य आसवों के बनाने की भी यही विधि है ॥२८-३०॥

वैरेचनिकमूलानां क्वाथे माषान् सुभावितान्।
सुधौतांस्तत्कषायेण शालीनाञ्चापि तण्डुलान् ॥३१॥
अवक्षुद्यैकतः पिण्डान् कृत्वा शुष्कान् सुचूर्णितान्।
शालितण्डुलचूर्णञ्च तत्कषायोपसाधितम् ॥ ३२ ॥
तस्य पिष्टस्य भागांस्त्रीन् किण्वभागविमिश्रितान्।
मण्डोदकार्थे क्वाथञ्च दद्यात्तत्सर्वमेकतः ॥ ३३ ॥
निदध्यात्कलसे जातरसां तां तु सुरां पिबेत्।
एष एव सुराकल्पो वमनेष्वपि कीर्त्तितः ॥ ३४ ॥

वैरेचनिक द्रव्यों की जड़ के क्वाथ में भावित किये हुये उड़दों को तथा अच्छी प्रकार धोये हुये और उन्हीं द्रव्यों के क्वाथ में भावित किये हुये शाली के चावलों को लेकर अच्छी प्रकार दोनों को खांड कूट कर पिण्ड बना के सुखा लेवे। फिर अन्य शाली चावलों का चूर्ण लेकर उक्त विरेचनीय द्रव्यों के क्वाथ की ऊष्मा ( भाप ) से पकावे फिर इसे उपर्युक्त तथा माषतण्डुलमिश्रित चूर्ण के तीन भाग तथा किण्व का एक भाग मिलाकर सुरा बनाने के लिये वैरेचनिक द्रव्यों का क्वाथ भी उसी के साथ मिलाकर सबको एक मिट्टी के सुवासित कलसे में भर कर मास भर रख दें। फिर इसमें अच्छा रस उत्पन्न हो जाय या सुरा बन जाय तब विरेचनार्थ पीनी चाहिये। वमन के लिये भी इसी कल्प ( विधि ) के अनुसार वामक द्रव्यों से सुरा निर्माण कर लेनी चाहिये ॥

मूलानि त्रिवृदादीनां प्रथमस्य गणस्य च।
महतः पञ्चमूलस्य मूर्वाशार्ङ्गेष्टयोरपि ॥ ३५ ॥
सुधां हैमवतीं चैव त्रिफलाऽतिविषे वचाम्।
संहृत्यैतानि भागौ द्वौ कारयेदेकमेतयोः ॥ ३६ ॥
कुर्यान्निःक्वाथमेकस्मिन्नेकस्मिंश्चूर्णमेव तु।
क्षुण्णांस्तस्मिंस्तु निःक्वाथे भावयेद्बहुशो यवान् ३७
शुष्काणां मृदुभृष्टानां तेषां भागास्त्रयो मताः।
चतुर्थं भागमाप्य चूर्णानामनुकीर्तितम् ॥ ३८ ॥
प्रक्षिप्य कलसे सम्यक् समस्तं तदनन्तरम्।
तेषामेव कषायेण शीतलेन सुयोजितम् ॥
पूर्ववत्सन्निदध्यात्तु ज्ञेयं सौवीरकं हि तत् ॥ ३९ ॥

त्रिवृतादि संशोधनीय गण के द्रव्यों की जड़ें, प्रथम ( विदारीगन्धादि ) गण के द्रव्यों की जड़, बड़े पञ्चमूल के द्रव्यों की जड़ तथा मूर्वा, शार्ङ्गेष्टा ( पूतिकरञ्ज ) की जड़, थूहर, उशारे रेवन्द, त्रिफला, अतीस और वचा इन्हें समान प्रमाण में लेकर संयुक्त करके दो भाग कर लेवें। एक भाग का क्वाथ बना लेवें तथा दूसरे भाग का चूर्ण बना लेना चाहिये। फिर ओखली में कूटे हुये यवों को उक्त क्वाथ में कई बार भावित कर सुखा के हल्के रूप में भून लेवें। अब इन भूने यवों का तीन भाग के साथ पूर्व चूर्ण का एक भाग मिलाकर सबको एक मिट्टी के कलसे में डाल कर उसमें त्रिवृतादि द्रव्यों का शीतल क्वाथ मिलाकर पूर्ववत् सन्धान कर देवें। इसे 'सौवीरक' कहते हैं ॥ ३५-३९ ॥

विमर्शः—भावनाप्रकार.-दिवा दिवातपे शुष्कं रात्रौ उत्थै विवासयेत्। शुष्कं चूर्णीकृतं द्रव्यं सप्ताह भावनाविधिः॥ द्रव यावता द्रव्यमेकीभूयार्द्रता व्रजेत्। द्रवप्रमाण निर्दिष्ट भिषग्भिर्भा नाविधौ॥ मा-यद्द्रव्यसमं क्वाथ्य क्वाथ्यादष्टगुण जलम्। अष्ट-शोषितः क्वाथो भाव्यानां तेन भावना॥

पूर्वोक्तं वर्गमाहृत्य द्विधा कृत्वैकमेतयोः ॥ ४० ॥
भागं संक्षुद्य संसृज्य यवैः स्थाल्यामधिश्रयेत्।
अजशृङ्ग्याः कषायेण तमभ्यासिच्य साधयेत् ॥४१॥
सुसिद्धांश्चावतार्य्यैतानोषधिभ्यो विवेचयेत्॥
विमृद्य सतुषान् सम्यक् ततस्तान् पूर्वसन्मितान् ॥४२॥
पूर्वोक्तौषधभागस्य चूर्णं दत्त्वा तु पूर्ववत्॥
तेनैव सह यूषेण कलसे पूर्ववत्क्षिपेत् ॥ ४३ ॥
ज्ञात्वा जातरसञ्चापि तत्तुषोदकमादिशेत्।
तुषाम्बुसौवीरकयोर्विधिरेषः प्रकीर्तितः ॥ ४४ ॥
षड्रात्रात् सप्तरात्राद्वा ते च पेये प्रकीर्त्तिते।
वैरेचनेषु सर्वेषु त्रिवृन्मूलविधिः स्मृतः ॥ ४५ ॥

'सौवीर सन्धान' में कहे हुये त्रिवृतादि से शार्ङ्गेष्टा तक के द्रव्य लेकर उनके दो भाग बना के एक भाग को कूट कर सतुष यवों के साथ संयुक्त कर एक स्थाली ( पात्र ) में रख कर मेढासिङ्गी का क्वाथ डाल कर पकायें। अच्छी प्रकार से पके हुये यवों को ओषधियों के चूर्ण से पृथक् कर अच्छी प्रकार ओखली में कूट के शेष बचे हुये आधे औषध चूर्ण के साथ मिलाकर इन सब को पूर्ववत् एक कलसे में भर कर जौ के उबले हुये उसी क्वाथ को डालकर मुख बन्द करके धान्यराशि में रख दें। जब उसमें अम्लरस उत्पन्न हो जाय तब उसे 'तुषोदक' कहना चाहिये। इस तरह यह 'तुषाम्बु' तथा 'सौवीरक' बनाने की विधि का वर्णन किया है। प्रायः ये दोनों ६ या ७ रात्रि भर सन्धित रखने से पीने योग्य बन जाते हैं। आसवारिष्ट की तरह मास भर रखने की जरूरत नहीं है। विरेचनीय द्रव्य जैसे-श्यामा, द्रवन्ती, दन्ती, सप्तला आदि के योग निर्माण करने के लिये त्रिवृत् के जो जो योग बनाये हैं उसी प्रकार इनसे भी योग तैय्यार कर लेने चाहिये ॥४०-४५॥

दन्तीद्रवन्त्योर्मूलानि विशोष्यान्मृत्कुशान्तरे।
पिप्पलीक्षौद्रयुक्तानि स्विन्नान्युद्धृत्य शोषयेत् ॥४६॥
ततस्त्रिवृद्विधानेन योजयेच्छ्लेष्मपित्तयोः।
तयोः कल्ककषायाभ्यां चक्रतैलं विपाचयेत् ॥ ४७ ॥
सर्पिश्च पक्वं वीसर्पकक्षादाहालजीर्जयेत्।
मेहगुल्मानिलश्लेष्मविबन्धांस्तैलमेव च ॥ ४८ ॥

दन्ती और द्रवन्ती की जड़ को पिप्पली के चूर्ण तथा शहद से लिप्त कर मिट्टी और कुशा से लपेट कर पुटपाक विधि से स्वेदित कर निकाल के सुखा लेवें। फिर त्रिवृत् की तरह श्लेष्मा और पित्त के रोगियों में सेवनार्थ प्रयुक्त करें। इसी तरह दन्ती और द्रवन्ती के कल्क तथा क्वाथ से चक्र तैल ( कोल्हू से निकाला तिल तैल ) सिद्ध कर लेवें

तथा घृत भी सिद्ध कर लें। यह घृत वीसर्प, कक्षा और क्षलजी को नष्ट करता है तथा तैल प्रमेह, गुल्म एवं वातजन्य तथा कफजन्य मलावरोध को नष्ट करता है ॥ ४६–४८ ॥

चतुःस्नेहं शकृच्छुक्रवातसंरोधजा रुजः ।
दन्तीद्रवन्तीमरिचकनकाह्वयवासकैः ॥ ४६ ॥
विश्वभेषजमृद्वीकाचित्रकैर्मूत्रभावितम् ।
सप्ताहं सर्पिषा चूर्णं योज्यमेतद्विरेचनम् ॥ ५० ॥
जीर्णे सन्तर्पणं क्षौद्रं पित्तश्लेष्मरुजापहम् ।
अजीर्णपार्श्वरुक्पाण्डुप्लीहोदरनिबर्हणम् ॥ ५१ ॥

घृत, तैल, वसा और मज्जा यह चार प्रकार का स्नेह मल, वीर्य और वायु इनके अवरोध से उत्पन्न हुई व्याधियों को नष्ट करता है। दन्ती, द्रवन्ती, काली मरिच, कनकाह्वा (नागकेशर), यवासा (दुरालभा), सोंठ, द्राक्षा और चित्रक इन्हें समान प्रमाण में लेकर सात दिन तक गोमूत्र में भावित कर घृत के साथ विरेचनार्थ प्रयुक्त करें। औषध के जीर्ण होने के बाद लाजसक्तु से सन्तर्पण तथा शहद का सेवन करें। यह विरेचक योग पित्त और कफ के रोग, अजीर्ण, पार्श्वपीडा, पाण्डु तथा प्लीहोदर को नष्ट करता है ॥ ४९–५१ ॥

गुडस्याष्टपले पथ्या विंशतिः स्युः पलं पलम् ।
दन्तीचित्रकयोः कर्षौ पिप्पलीत्रिवृतोर्दश ॥ ५२ ॥
कृत्वैतान्मोदकानेकं दशमे दशमेऽहनि ।
ततः खादेदुष्णतोयसेवी निर्यन्त्रणास्त्विमे ॥
दोषघ्ना ग्रहणीपाण्डुरोगार्शःकुष्ठनाशनाः ॥ ५३ ॥

पुराना गुड आठ पल, हरड बीस नग, दन्ती और चित्रक एक २ पल, पिप्पली और निशोथ एक २ कर्ष (तोला) भर लेकर खाण्ड कूट के उक्त गुड में मिला कर बराबर के प्रमाण में दस मोदक बनाना चाहिये। इनमें से एक २ मोदक प्रतिदिन दसवें दिन खावे तथा ऊपर से गरम जल पीवे। ये मोदक वातातपादि के परहेज के बिना ही सेवन करने से दोषों के नाशक तथा संग्रहणी, पाण्डुरोग और कुष्ठ को नष्ट करते हैं ॥५२–५३ ॥

व्योषं त्रिजातकं मुस्ता विडङ्गामलके तथा ॥ ५४ ॥
नवैतानि समांशानि त्रिवृदष्टगुणानि वै ।
श्लक्ष्णचूर्णीकृतानीह दन्तीभागद्वयं तथा ॥ ५५ ॥
सर्वाणि चूर्णितानीह गालितानि विमिश्रयेत् ।
षड्भिश्च शर्कराभागैरीषत्सैन्धवमाक्षिकैः ॥ ५६ ॥
पिण्डितं भक्षयित्वा तु ततः शीताम्बु पाययेत् ।
बस्तिरुक्तृड्ज्वरच्छर्दिशोषपाण्डुभ्रमापहम् ॥ ५७ ॥
निर्यन्त्रणमिदं सर्वं विषघ्नन्तु विरेचनम् ।
त्रिवृदष्टकसंज्ञोऽयं प्रशस्तः पित्तरोगिणाम् ॥ ५८ ॥
भक्ष्यः क्षीरानुपानो वा पित्तश्लेष्मातुरैर्नरैः ।
भक्ष्यरूपसधर्मत्वादाढ्येष्वेव विधीयते ॥ ५९ ॥

सोंठ, मरिच, पीपल, दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपात, नागरमोथा, वायविडङ्ग और आंवला ये नौ द्रव्य समान भाग अर्थात् इनको एक एक तोले भर लेवे तथा निशोथ आठ तोले भर लेकर सबका महीन चूर्ण कर ले तथा इसमें दन्ती को दो तोले भर मिलाकर सबका महीन कपड़छन चूर्ण करके ६ तोले शक्कर एवं एक तोले भर नमक तथा मधु मिला कर छोटे छोटे (एक २ तोले भर के) लड्डू बना कर सेवन करें। बाद में ठण्डे पानी का अनुपान करे। इस योग से बस्ति के विकार, तृषा, ज्वर, वमन, शरीर की दुर्बलता, पाण्डुरोग तथा भ्रमरोग नष्ट होते हैं। यह योग भी शीतवातातपादि परहेजों के बिना ही सेवन किया जाता है तथा विष का नाशक एवं विरेचक है। यह 'त्रिवृदष्ट' संज्ञा वाला योग पित्त के रोगियों के लिये श्रेष्ठ है। कफ और पित्त के रोगों से पीडित मनुष्य इस योग को दुग्धानुपान से सेवन करें। यह भक्ष्य पदार्थों के समान होने से धनाढ्य रोगियों के लिये भी उत्तम है ॥५४–५९॥

तिल्वकस्य त्वचं शुष्कामन्तर्वल्कविवर्जिताम् ।
चूर्णयित्वा तु द्वौ भागौ तत्कषायेण गालयेत् ॥६०॥
तृतीयं भावितं तेन भागं शुष्कन्तु भावितम् ।
दशमूलीकषायेण त्रिवृद्वत्सम्प्रयोजयेत् ॥ ६१ ॥

लोध्र की जड़ के अन्दर की कठिन छाल छोड कर सूखी छाल का चूर्ण करके उसके तीन भाग में से दो भाग लेकर उसी की छाल के क्वाथ से भावित कर पका लेवे। फिर तिल्वक के चूर्ण के शेष तीसरे भाग को उसी के क्वाथ से भावित कर सुखा लेवें। पश्चात् सब चूर्ण को मिला कर दशमूल के क्वाथ से भावित कर सुखा के त्रिवृत् की तरह विरेचनकर्म में प्रयुक्त करें ॥ ६०–६१ ॥

विधानं त्वक्षु निर्दिष्टं फलानामथ वक्ष्यते ।
हरीतक्याः फलं त्वस्थिविमुक्तं दोषवर्जितम् ॥ ६२ ॥
योज्यं त्रिवृद्विधानेन सर्वव्याधिनिबर्हणम् ।
रसायनं परं मेध्यं दुष्टान्तव्रणशोधनम् ॥ ६३ ॥

अब तक विरेचनीय द्रव्यों की त्वचाओं की विधि का वर्णन किया है। अब विरेचनीय फलों की विधि का वर्णन करते हैं। हरीतकी के निर्दोष तथा अस्थिरहित फल लेकर त्रिवृत् की विधि के अनुसार प्रयुक्त करने से सब रोगों का नाश होता है। ये फल परम रसायन, मेधाके लिये हितकारी तथा दुष्ट और अन्तर्व्रण को शुद्ध करते हैं ॥ ६२–६३ ॥

**विमर्शः**—प्रशस्तफलानि—आपूर्णरसवीर्याणि काले काले यथाविधि। आदित्यपवनच्छायसलिलप्रीणितानि च ॥ यान्यजग्धान्यपूतीनि निर्व्रणान्यगदानि च ॥ (चरक)। रसायनलक्षणम्—लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम्। यज्जराव्याधिविध्वंसि भेषजं तद्रसायनम्। स्वस्थस्योजस्करं यत्तु तद् वृष्यं तद्रसायनम् ॥

हरीतकी विडङ्गानि सैन्धवं नागरं त्रिवृत् ।
मरिचानि च तत्सर्वं गोमूत्रेण विरेचनम् ॥ ६४ ॥

हरीतकी, वायविडङ्ग, सैन्धव, सोंठ, निशोथ तथा मरिच इनका समप्रमाण चूर्ण बना के गोमूत्र के साथ सेवन करने से विरेचन होता है ॥ ६४ ॥

हरीतकी भद्रदारु कुष्ठं पू॰
सैन्धवं शृङ्गवेरञ्च

हरड, देवदारु, कूठ,

प्रमाण में चूर्णित कर गोमूत्र के साथ सेवन करने से विरेचन होता है ॥ ६५ ॥

नीलिनीफलचूर्णञ्च नागराभययोस्तथा।
लिह्याद् गुडेन सलिलं पश्चादुष्णं पिबेन्नरः ॥ ६६ ॥

नीलिनीफल, सोंठ और हरड इनके चूर्ण को गुड के साथ खाकर उष्ण जल पीने से विरेचन होता है ॥ ६६ ॥

पिप्पल्यादिकषायेण पिबेत्पिष्टां हरीतकीम्।
सैन्धवोपहितां सद्य एष योगो विरेचयेत् ॥ ६७ ॥

हरीतकी के चूर्ण में सेन्धालोन मिलाकर पिप्पल्यादिगण के क्वाथानुपान से पीने से सद्य विरेचन होता है ॥ ६७ ॥

हरीतकी भक्ष्यमा[illegible]ा नागरेण गुडेन वा।
सैन्धवोपहिता वाऽपि सातत्येनाग्निदीपनी ॥ ६८ ॥
वातानुलोमनी वृष्या चेन्द्रियाणां प्रसादनी।
सन्तर्पणकृतान् रोगान् प्रायो हन्ति हरीतकी ॥ ६९ ॥

हरड के चूर्ण को सोंठ या गुड अथवा सैन्धव लवण के साथ निरन्तर सेवन करने से अग्नि को दीप्त करती है तथा वातकी अनुलोमिनी और वृष्यगुणवती है एवं इन्द्रियों की प्रसादिका है। सन्तर्पण की अधिकता से उत्पन्न हुये रोगों को प्रायः हरड नष्ट कर देती है ॥ ६८–६९ ॥

विमर्शः—वृष्यलक्षणम्—यत्किञ्चिन्मधुरं स्निग्धं जीवनं बृंहणं गुरु। हर्षणं मनसश्चैव तत्सर्वं वृष्यमुच्यते ॥ (चरक)। किन्तु वीर्यक्षयवाले रोगियों में हरीतकी श्रेष्ठ नहीं है—अजीर्णिनो रूक्षभुजः स्त्रीमद्यविषकर्षिता। सेवेरन्नाभयामेते ॥ (चरक)। सन्तर्पणकृतरोगा—प्रमेहकण्डूपिडका कोठपाण्ड्वामयज्वराः। कुष्ठान्यामप्रदोषाश्च मूत्रकृच्छ्रमरोचकः ॥ तन्द्राक्लैब्यमतिस्थौल्यमालस्यं गुरुगात्रता। इन्द्रियस्रोतसां लेपो बुद्धेर्मोहः प्रमीलकः ॥ (चरक)।

शीतमामलकं रूक्षं पित्तमेदःकफापहम्।
बिभीतकमनुष्णन्तु कफपित्तनिबर्हणम् ॥ ७० ॥
त्रीण्यप्यम्लकषायाणि सतिक्तमधुराणि च।
त्रिफला सर्वरोगघ्नी त्रिभागघृतमूर्च्छिता ॥ ७१ ॥
वयसः स्थापनं चापि कुर्यात् सन्ततसेविता।
हरीतकीविधानेन फलान्येवं प्रयोजयेत् ॥ ७२ ॥
विरेचनानि सर्वाणि विशेषाच्चतुरङ्गुलात्।
फलं काले समुद्धृत्य सिकतायां निधापयेत् ॥ ७३ ॥
सप्ताहमातपे शुष्कं ततो मज्जानमुद्धरेत्।
तैलं ग्राह्यं जले पक्त्वा तिलवद्वा प्रपीड्य च ॥ ७४ ॥
तस्योपयोगो बालानां यावद्वर्षाणि द्वादश।
लिह्यादेरण्डतैलेन कुष्ठत्रिकटुकान्वितम् ॥ ७५ ॥
सुखोदकञ्चानुपिबेदेष योगो विरेचयेत्।
एरण्डतैलं त्रिफलाक्वाथेन त्रिगुणेन तु ॥ ७६ ॥
युक्तं पीतं तथा क्षीररसाभ्यां तु विरेचयेत्।
बालवृद्धक्षतक्षीणसुकुमारेषु योजितम् ॥ ७७ ॥

आंवला शीत, रूक्ष तथा पित्त, मेद और कफका नाशक है। बहेड़ा न अधिक उष्ण न ठंढा है तथा कफ और पित्त को नष्ट करता है। ये तीनों अर्थात् हरड, बहेड़ा और आंवला अम्ल, कषाय, तिक्त और मधुर रसवाले होते हैं। त्रिफला त्रिगुण घृतके साथ मिलाकर नित्य सेवन करने से सर्व रोगों को नष्ट करती है तथा आयु की स्थापक है। सर्व प्रकार के विरेचक फलों का उपयोग हरड की तरह करे। विशेषकर अमलतास के पके हुये फल (फली) को योग्य समय में लेकर सात दिन तक बालू (रेत) में गाड कर रखें। फिर धूप में सुखा कर उनकी गिरी निकाल लेनी चाहिये। फिर इसे जल में उबालके अथवा तिलों की तरह कोल्हू में पीस कर तैल निकालना चाहिये। इस तैल का उपयोग बारह वर्ष तक के बच्चों के लिये होता है। इस तैल को एरण्ड तैल, कुष्ठ तथा त्रिकटु के साथ मिलाकर चाटना चाहिये पश्चात् कुछ उष्ण जल का अनुपान करना चाहिये। यह प्रयोग रेचन करता है। इसी तरह एरण्ड के तैल को त्रिगुण त्रिफला क्वाथ के साथ किंवा दुग्ध के साथ या मांसरस के साथ मिला कर बालक, वृद्ध, क्षत से क्षीण हुये मनुष्य और सुकुमार प्रकृति के मनुष्यों में प्रयुक्त करने से विरेचन करता है ॥ ७०–७७ ॥

फलानां विधिरुद्दिष्टः क्षीराणां शृणु सुश्रुत!।
विरेचनानां तीक्ष्णानां पयः सौधं परं मतम् ॥ ७८ ॥
अज्ञप्रयुक्तं तद्धन्ति विषवत् कर्मविभ्रमात्।
विजानता प्रयुक्तन्तु महान्तमपि सञ्चयम् ॥
भिनत्त्याश्वेव दोषाणां रोगान् हन्ति च दुस्तरान् ॥७९॥

हे सुश्रुत! इस तरह मैंने विरेचक फलों के सेवन की विधि कह दी है अब विरेचक दुग्धों की सेवन विधि सुनो। तीक्ष्ण-विरेचनों में थूहर का दुग्ध सबसे उत्तम विरेचक है किन्तु अज्ञ के द्वारा प्रयुक्त करने से एवं कर्म में विभ्रम होने से यह विष की तरह मार देता है किन्तु ज्ञानवान् चिकित्सक द्वारा प्रयुक्त यह स्नुहीदुग्ध दोषों के बड़े भारी सञ्चय को शीघ्र ही भेदन कर देता है तथा दुस्तर रोगों को भी नष्ट कर देता है ॥

विमर्श—स्नुहीवृक्षभेदा—द्विविधः स मतो वृक्षो बहुभिरल्पैश्च कण्टकैः। सुतीक्ष्णैः कण्टकैरल्पैः प्रवरो बहुकण्टकः ॥ तं विपाट्याहरेत् क्षीरं शस्त्रेण मतिमान् भिषक्। द्विवर्षं वा त्रिवर्षं वा शिशिरान्ते विशेषतः ॥ (चरक)।

महत्याः पञ्चमूल्यास्तु बृहत्योश्चैकशः पृथक् ॥ ८० ॥
कषायैः समभागं तु तदङ्गारैर्विशोषितम्।
अम्लादिभिः पूर्ववत्तु प्रयोज्यं कोलसम्मितम् ॥ ८१ ॥

बृहत्पञ्चमूल, छोटी कटेरी तथा बड़ी कटेरी इनके अलग अलग बने क्वाथों को समान प्रमाण में लेकर मिला देवें तथा सबको एक पात्र में भर कर के बृहत्यादि सात क्वाथों को पृथक् पृथक् जिस प्रमाण में लिये हों उनमें से एक क्वाथ के बराबर प्रमाण में थूहर का दुग्ध मिला कर तेज अङ्गारों पर पका के शोषित (गाढा) कर लेवें। इस योग को एक कोल (कर्ष) के प्रमाण में लेकर काञ्जी, मस्तु या सुरा के साथ त्रिवृत् की तरह प्रयुक्त करना चाहिये ॥ ८०–८१ ॥

महावृक्षपयःपीतैर्यवागूस्तण्डुलैः कृता।
पीता विरेचयत्याशु गुडेनोत्कारिका कृता ॥ ८२ ॥
लेहो वा साधितः सम्यक् स्नुहीक्षीरपयोघृतैः।

भाविता‌स्तु स्नुहीक्षीरे पिप्पल्यो लवणान्विताः ॥
चूर्णं काम्पिल्लकं वाऽपि तत्पीतं गुटिकीकृतम् ॥ ८३ ॥

थूहर के दुग्ध की भावना दिये हुये चावलों से बनाई हुई यवागू अथवा इस दुग्ध में भावित गोधूम ( गेहूं ) से गुड़ में बनाई हुई उत्कारिका ( लप्सी ), किंवा थूहर का दुग्ध, शक्कर और घी इनका यथाविधि बनाया हुआ अवलेह, किंवा थूहर के दुग्ध से भावित तथा लवणमिश्रित पीपल अथवा थूहर के दुग्ध में भावित कर बनाई हुई कम्पिल्लक ( कबीले ) की गुटिका इनमें से किसी एक योग का सेवन करने से सद्यः विरेचन होता है ॥ ८२-८३ ॥

सप्तला शङ्खिनी दन्ती त्रिवृदारग्वधं गवाम् ।
मूत्रेणाप्लाव्य सप्ताहं स्नुहीक्षीरे ततः परम् ॥ ८४ ॥
कीर्णं तेनैव चूर्णेन माल्यं वसनमेव च ।
आघ्रायावृत्य वा सम्यङ् मृदुकोष्ठो विरिच्यते ॥ ८५ ॥
क्षीरत्वक्फलमूलानां विधानैः परिकीर्तितैः ।
अवेक्ष्य सम्यग्रोगादीन् यथावदुपयोजयेत् ॥ ८६ ॥

सप्तला ( शेकाकाई ), शङ्खिनी, दन्ती, निशोथ और अमलतास की गिरी इन्हें समान प्रमाण में लेकर सात दिन तक गोमूत्र के साथ भावित कर घोंट के सुखा लेवें। फिर सात दिन थूहर के दुग्ध में भावित कर घोंट के सुखा कर चूर्ण कर लेवें। फिर इस चूर्ण को किसी माला पर अथवा रुमाल ( वस्त्र ) पर छिड़क कर सूंघने से या धोती ( वस्त्र ) पर छिड़क कर सूंघने से मुलायम कोष्ठ वाले को विरेचन हो जाता है। इस तरह विरेचनीय द्रव्यों के क्षीर, छाल, फल और मूलों ( जड़ों ) की कही हुई विधियों का रोगादिकों का ठीक विचार कर यथावत् प्रयोग करना चाहिये ॥ ८४-८६ ॥

त्रिवृच्छाणमितास्तिस्रस्तिस्रश्च त्रिफलात्वचः ।
विडङ्गपिप्पलीक्षारशाणास्तिस्रश्च चूर्णिताः ॥ ८७ ॥
लिह्यात् सर्पिर्मधुभ्याञ्च मोदकं वा गुडेन वा ।
भक्षयेन्निष्परीहारमेतच्छ्रेष्ठंविरेचनम् ॥ ८८ ॥
गुल्मान् प्लीहोदरं कासं हलीमकमरोचकम् ।
कफवातकृतांश्चान्यान् व्याधीनेतद् व्यपोहति ॥ ८९ ॥

निशोथ तीन शाण, त्रिफला की छाल तीन शाण, विडङ्ग, पिप्पली और यवक्षार ये मिला कर तीन शाण लेकर सब का चूर्ण बना के घृत और शहद के साथ तीन मासे से ६ मासे तक के प्रमाण में सेवन करे। अथवा गुड़ के साथ तीन तीन मासे भर के मोदक बनाकर सेवन करे। यह सर्व प्रकार के पथ्य से रहित श्रेष्ठ विरेचन है। यह योग सर्व प्रकार के गुल्म, प्लीहोदर, कास, हलीमक, अरोचक तथा कफ और वात से उत्पन्न अन्य रोगों को नष्ट करता है ॥ ८७-८९ ॥

घृतेषु तैलेषु पयःसु चापि मद्येषु मूत्रेषु तथा रसेषु ।
भक्ष्यान्नलेह्येषु च तेषु तेषु विरेचनान्यग्र्यमतिर्विदध्यात्॥

इस अध्याय में कहे हुये घृत, तैल, दुग्ध, मद्य, मूत्र, स्वरस, मोदक आदि भक्ष्य पदार्थ, चावल, यवागू आदि अन्न पदार्थ और अवलेह इनमें से जो योग्य हो उसके साथ प्रधान मति वैद्य विरेचन का प्रयोग करे ॥ ९० ॥

क्षीरं रसः कल्कमथो कषायः
शृतश्च शीतश्च तथैव फाण्टम् ।
कल्पाः षडेते खलु भेषजानां
यथोत्तरं ते लघवः प्रदिष्टाः ॥ ९१ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥४४॥

थूहर आदि वृक्ष का दुग्ध, अन्य रेचक द्रव्यों के स्वरस, कल्क, शृत कषाय, शीतकषाय और फाण्ट ये भेषज के ६ प्रकार के कल्प ( विधान ) होते हैं तथा ये उत्तरोत्तर हल्के होते हैं। क्षीर सब से गुरु तथा फाण्ट सब से लघु है ॥ ९१ ॥

विमर्शः—क्षीरं = दुग्धम्, रसः = स्वरसः; अस्य लक्षणम्—'आहतात्तत्क्षणाकृष्टाद् द्रव्यात्क्षुण्णात्समुद्भवः। वस्त्रनिष्पीडितो यः स रसः स्वरस उच्यते'॥ आर्द्रद्रव्याभावे—कुडवं चूर्णितं द्रव्यं प्रक्षिप्तं द्विगुणे जले। अहोरात्रं स्थितं तस्माद् भवेत्स्वरस उच्यते ॥' इति। कल्कः = पिष्टद्रव्यपिण्डः, एतल्लक्षणम्—'द्रव्यमार्द्रं शिलापिष्टं शुष्कं वा जलमिश्रितम्। तदेव सूरिभिः पूर्वैः कल्क इत्यभिधीयते'॥ कषायः = क्वाथः, अयं शृतकषायशीतकषायभेदेन द्विविधः। द्वयोर्लक्षणम्—'वह्नौ तु क्वथितं द्रव्यं शृतमाहुश्चिकित्सकाः। उषितं निशायां तु तोयस्थं शीतमुच्यते'॥ फाण्टः = कषायभेदः, यथा—कल्कितद्रव्यपलं चतुष्पले उष्णतोये क्षिप्त्वा क्षणकालं शरावावृतं संस्थाप्याथ मृदितं वस्त्रपूतं च फाण्ट इत्युच्यते। अस्यैतल्लक्षणम्—'चूर्णमुष्णेन सम्पृक्तं तत्फाण्टमभिधीयते।' इति। ४ कल्पा = प्रकाराः।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥

## पञ्चचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो द्रवद्रव्यविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'द्रवद्रव्यविधि' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत को कहा था ॥ १-२ ॥

पानीयमान्तरिक्षमनिर्देश्यरसममृतं जीवनं तर्पणं धारणमाश्वासजननं श्रमक्लमपिपासामदमूर्च्छातन्द्रानिद्रादाहप्रशमनमेकान्ततः पथ्यतमञ्च ॥ ३ ॥

अन्तरिक्ष ( आकाश ) से गिरनेवाला जल अव्यक्त रस या अत्यल्प किंवा ईषद् व्यक्त रस युक्त, अमृत के समान जीवन के लिये उपयोगी, तृप्तिकारक, शरीरधारक, आश्वासजनक तथा थकावट, ग्लानि, प्यास, मद, मूर्च्छा, तन्द्रा, निद्रा, दाह को शान्त करने वाला तथा निश्चयरूपेण सर्वावस्था में अत्यन्त पथ्य होता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—क्लमलक्षणम्—योऽनायासश्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः। क्लमः स इति विज्ञेय इन्द्रियार्थप्रबाधकः॥ तन्द्रालक्षणम्—इन्द्रियार्थेष्वसम्प्राप्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लमः। निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत्॥ एकान्ततः पथ्यतमञ्च—जलों में

आन्तरिक्ष जल श्रेष्ठ है ऐसा चरक ने भी कहा है—'आन्तरिक्षमुदकानाम्' इस जल में चूना तथा मेग्नेशियम के लवण नहीं होने से अत्यन्त मृदु ( Soft ) तथा आन्त्रिकज्वर, विसूचिका आदि रोगोत्पादक जीवाणुओं से रहित होने से स्वास्थ्य के लिये श्रेष्ठ है।

तदेवावनिपतितमन्यतमं रसमुपलभते स्थानविशेषान्नदीनदसरस्तडागवापीकूपचुण्टीप्रस्रवणोद्भिदविकिरकेदारपल्वलादिषु स्थानेष्ववस्थितमिति ॥ ४ ॥

वही आन्तरिक्ष ( आकाशीय ) जल पृथ्वी पर गिर कर मधुरादि षड्रसों में से किसी एक रस को प्राप्त कर लेता है तथा स्थानविशेष से नदी, नद, सरोवर, तालाब, बावड़ी, कूप, चुण्टी ( बिन बँधा कूंआ ), पर्वतादि से नीचे गिरने वाला झरना, पृथ्वी को फोड़ कर जल निकलने वाला स्थान ( उद्भिद ), बालू के गड्ढे ( विकिर ), केदार ( खेत में बांध कर रोका हुआ ) और पल्वल ( पत्तों से आच्छन्न आनूप देशस्थ छोटे तालाब ) आदि स्थानविशेषों में अवस्थित रहता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—वैज्ञानिक लोग जल को यौगिक मानते हैं तथा वह हैड्रोजन गैस के दो परमाणु तथा ओक्सिजन गैस के एक परमाणु के संयोग से जल का एक अणु बना है ( $B_2O$ ) अतः इस दृष्टि से आकाश तथा पृथ्वी पर का जल एक ही है किन्तु पृथ्वी पर के जल में अनेक पदार्थ घुल जाने से वह आन्तरिक्ष जल से भिन्न गुणों वाला हो जाता है। जैसा कि चरक ने भी लिखा है—

जलमेकविधं सर्वं पतत्यैन्द्रं नभस्तलात्। तत्पतत्पतितञ्चैव देशकालावपेक्षते ॥ खात्पतत्सोमवाय्वर्कैः स्पृष्टं कालानुसारिभिः। शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैर्यथासन्नं महीगुणैः ॥ शीतं शुचि शिवं मृष्टं विमलं लघु षड्गुणम्। प्रकृत्या दिव्यमुदकं भ्रष्टं पात्रमपेक्षते ॥ वर्षा जल का सङ्गठन—एक लिटर ( ९० ) तोले पानी में २५ सी० सी० ( २ तोला ) वायवीय पदार्थ जैसे ६४% नायट्रोजन, ३४% आक्सीजन, २% कार्बन डायाक्साइड होता है। जहां कल कारखाने अधिक हों उनसे निकले कज्जली, धूलि वर्षा जल में मिल जाते हैं। वर्षारम्भ का जल वायुमण्डल अशुद्ध रहने से अपेय माना गया है। अनार्तवञ्च यद्दिव्यमार्तवं प्रथमञ्च यत्। लूतादितन्तुविण्मूत्रविषसंश्लेषदूषितम् ॥ न पिबेत्। ( वाग्भट )।

तत्र, लोहितकपिलपाण्डुपीतनीलशुक्लेष्ववनिप्रदेशेषु मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाणि यथासङ्ख्यमुदकानि सम्भवन्तीत्येके भाषन्ते ॥ ५ ॥

उनमें लाल, कपिल, पाण्डु, नील, पीत और श्वेत भूमि प्रदेशों में मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त और कषाय रस वाला पानी यथाक्रम से होता है, ऐसा जल में रसोत्पत्ति के विषय में कई आचार्यों का मत है ॥ ५ ॥

विमर्शः—चरक तथा अष्टाङ्गसंग्रह का मत—श्वेते कषायं भवति पाण्डुरे चैव तिक्तकम्। कपिले क्षारसंसृष्टमूषरे लवणान्वितम् ॥ कटु पर्वतविस्तारे मधुरं कृष्णमृत्तिके ॥

तत्तु न सम्यक्। तत्र पृथिव्यादीनामन्योन्यानुप्रवेशकृतः सलिलरसो भवत्युत्कर्षापकर्षेण। तत्र, रसलक्षणभूयिष्ठायां भूमावम्लं लवणञ्च। अम्बुगुणभूयिष्ठायां मधुरम्। तेजोगुणभूयिष्ठायां कटुकं तिक्तं च। वायुगुणभूयिष्ठायां कषायम्। आकाशगुणभूयिष्ठायामव्यक्तरसम्, अव्यक्तं ह्याकाशमित्यतः; तत् प्रधानमव्यक्तरसत्वात्। तत्पेयमान्तरिक्षालाभे ॥ ६ ॥

धन्वन्तरि का मत है कि उक्त कई आचार्यों का मत ठीक नहीं है। क्योंकि उत्कर्ष (आधिक्य) तथा अपकर्ष ( अल्पता ) रूप से जो पृथिवी आदि पञ्च महाभूतों का परस्पर प्रवेश ( सम्मेलन ) होता है उससे ही जल में मधुरादि रसों का भेद हुआ करता है। इनमें जहां पृथिवी के गुण अधिक हों ऐसे भूप्रदेश के जल में अम्ल या लवण रस वाला जल होता है। जल के अधिक गुण वाले भूप्रदेश के जल में मधुर रस, तेज के अधिक गुणवाले भूप्रदेश के जल में कटु और तिक्त रस, वायु के अधिक गुणवाले भूप्रदेश के जल में कषाय रस तथा आकाश के अधिक गुण वाले भूप्रदेश के जल में अव्यक्त रस वाला जल होता है। क्योंकि आकाश स्वयं अव्यक्त है। तथा यही अव्यक्त रस वाला जल प्रधान है। आन्तरिक्ष जल के अभाव में इसी अव्यक्त रस वाले जल को पीना चाहिये ॥ ६ ॥

तत्रान्तरिक्षं चतुर्विधम्। तद्यथा—धारं, कारं, तौषारं, हैममिति। तेषां धारं प्रधानं, लघुत्वात्। तत् पुनर्द्विविधं—गाङ्गं, सामुद्रं चेति। तत्र गाङ्गमाश्वयुजे मासि प्रायशो वर्षति। तयोर्द्वयोरपि परीक्षणं कुर्वीत—शाल्योदनपिण्डमकुथितमविदग्धं रजतभाजनोपहितं वर्षति देवे बहिष्कुर्वीत, स यदि मुहूर्त्तं स्थितस्तादृश एव भवति तदा गाङ्गं पततीत्यवगन्तव्यम्; वर्णान्यत्वे सिक्थप्रक्लेदे च सामुद्रमिति विद्यात्, तन्नोपादेयम्। सामुद्रमप्याश्वयुजे मासि गृहीतं गाङ्गवद्भवति। गाङ्गं पुनः प्रधानं, तदुपाददीताश्वयुजे मासि। शुचिशुक्लविततपटैकदेशाच्च्युतमथवा हर्म्यतलपरिभ्रष्टमन्यैर्वा शुचिभिर्भाजनैर्गृहीतं सौवर्णे राजते मृन्मये वा पात्रे निदध्यात्। तत्सर्वकालमुपयुञ्जीत, तस्यालाभे भौमम्। तच्चाकाशगुणबहुलम्। तत् पुनः सप्तविधम्। तद्यथा—कौपं, नादेयं, सारसं, ताडागं, प्रास्रवणम्, औद्भिदं, चौण्ट्यमिति ॥ ७ ॥

आकाश से गिरता हुआ जल चार प्रकार का होता है। धार, कार, तौषार और हैम। इनमें जो धारा रूप में बरसता है वह प्रधान है क्योंकि वह हल्का होता है। फिर इस धारा जल के दो भेद होते हैं, गाङ्ग और सामुद्र। प्रायः आश्विन के मास में जो बरसता है वह गाङ्ग है। इन गाङ्ग और सामुद्र जल की परीक्षा करनी चाहिये। पानी बरसने के समय अकुथित ( सड़ानरहित ) तथा अविदग्ध ( वर्णविकृतिरहित ) ऐसा पके हुये शालिचावलों का पिण्ड बना के उसे चांदी के पात्र में रख कर खुले आंगन में रख देवे। वह बरसते पानी में एक मुहूर्त्त ( ४८ मिनट ) रखे रहने पर यदि वैसा ही अविकृत बना रहे तो जानो कि गाङ्ग जल बरस रहा है और यदि उस शालिचावल पिण्ड का रङ्ग बदल जाय तथा क्लेद उत्पन्न हो जाय तो जानो कि सामुद्रजल बरस रहा है

उसे पीने के कार्य में नहीं ग्रहण करना चाहिये । किन्तु आश्विन मास में बरसने वाला सामुद्र जल भी गाङ्ग के समान दोषरहित होने से पीने योग्य होता है। उभयप्रकारक जल में गाङ्ग जल प्रधान है। उसे आश्विन के मास में एकत्रित करना चाहिये। पवित्र तथा श्वेत वस्त्र को खुले मैदान में फैला कर उसके एक प्रदेश से चुआ कर शुद्ध पात्र में भर लेवे अथवा पक्के मकान की साफ छत से गिरा हुआ अथवा अन्य पवित्र पात्रों में प्रथम सञ्चित कर फिर सोने, चांदी या मिट्टी के बड़े पात्रों में रखना चाहिये। इस प्रकार से गृहीत तथा सुरक्षित जल को बारहों मास पीने के कार्य में लेना चाहिये। गाङ्ग जल के नहीं मिलने पर भौम जल कार्य में लेवे किन्तु भौम जल भी आकाश गुण अधिक भूमि का होना चाहिये। भौम जल सात प्रकार का होता है जैसे कुएं का, नदी का, तालाब का, तड़ाग का, झरने का, पृथ्वी को फोड़कर निकला हुआ (सोते का) और चुण्टी (बिना बन्धे हुये) का जल ॥ ७ ॥

विमर्शः—धाराभिः पततीति धारम्। उक्तं च-'धाराभिः पतितं तोयं गृहीतं स्फीतवाससा। शिलायां वसुधायां वा धौतायां पतितं च यत्॥ सौवर्णे राजते ताम्रे स्फाटिके काचनिर्मिते। भाजने मृन्मये वाऽपि स्थापितं धारमुच्यते॥' इति। कारं=वर्षोपलोद्भवम्। 'कारो वर्षोपले' इति मेदिनी। तौषारम्=आन्तरिक्षजलनिचयजातम्'। हैमं=स्फटिकशिलाशकलसदृशहिमोद्भवम्।

चरक में आन्तरिक्ष जल के गाङ्ग और सामुद्र ऐसे भेद नहीं किये हैं। हारीतसंहितोक्तसामुद्रजललक्षणम्—आविलं समलं नीलं घनं पीतमथापि वा। सक्षारं पिच्छिलञ्चैव सामुद्रं तन्निगद्यते॥ वर्तमान में मकान की छतों के वर्षा जल को इकट्ठा करने के यन्त्र होते हैं जिन्हें Robert's or gibb's rain water separator कहते हैं। ये शुद्ध पानी ही ग्रहण करते हैं।

तत्र वर्षास्वान्तरिक्षमौद्भिदं वा सेवेत, महागुणत्वात्। शरदि सर्वं, प्रसन्नत्वात्। हेमन्ते सारसं ताडागं वा; वसन्ते कौपं प्रास्रवणं वा; ग्रीष्मेऽप्येवम्; प्रावृषि चौण्ट्यमनभिवृष्टं सर्वञ्चेति ॥ ८ ॥

इनमें से वर्षा काल में आन्तरिक्ष अथवा औद्भिद जल को अधिक गुणयुक्त होने से सेवन करना चाहिये। शरद् ऋतु में सर्व प्रकार के जलों को सेवन कर सकते हैं क्यों कि अगस्त्योदय से सब जल प्रसन्न (निर्मल) हो जाते हैं। हेमन्त ऋतु में सरोवर या तालाब का पानी पीना चाहिये। वसन्त ऋतु में कुंये अथवा झरने का पानी पीना चाहिये। ग्रीष्म ऋतु में भी यही जल पेय है। प्रावृट् ऋतु में चुण्टी (अबद्ध कूप) का तथा वर्षा के जल से अदूषित कोई भी जल पी सकते हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—चरके-शरदि हंसोदकस्य सर्वश्रेष्ठता-दिवा सूर्यांशुसन्तप्तं निशि चन्द्रांशुशीतलम्। कालेन पक्वं निर्दोषमगस्त्येनाविषीकृतम्॥ हंसोदकमिति ख्यातं शारदं विमलं शुचि। स्नानपानावगाहेषु हितमम्बु यथाऽमृतम्॥ दूषितवर्षाजलपानं निषिद्धम्-बलाहकाद्याः सर्पाः कीटा लूताश्च खेचराः। तद्विषोत्सर्गसंसर्गादग्राह्यं तत्तदा जलम्॥

कीटमूत्रपुरीषाण्डशवकोथप्रदूषितम्।
तृणपर्णोत्करयुतं कलुषं विषसंयुतम् ॥ ९ ॥

योऽवगाहेत वर्षासु पिबेद्वाऽपि नवं जलम्।
स बाह्याभ्यन्तरान् रोगान् प्राप्नुयात् क्षिप्रमेव तु ॥ १० ॥

विषैले कीडों के मूत्र, मल, अण्डे तथा सड़े गले किसी भी प्राणी के मुर्दों से दूषित एवं घास, वृक्षों के पत्ते तथा उत्कर (कूड़ा) से युक्त, कलुषित और विषयुक्त ऐसे वर्षा के पानी में जो व्यक्ति स्नान करता है अथवा उस वर्षा के नवीन जल को पीता है वह शीघ्र ही फोड़े, फुन्सी आदि बाह्य त्वग्रोग तथा अतिसार, कृमि आदि आभ्यन्तरिक रोगों को प्राप्त करता है ॥

विमर्शः—कण्डूकुष्ठादिकान् बाह्यरोगान्, कृमिगुल्मोदरामयाद्याभ्यन्तररोगान्। तदुक्तम्-'स्नानेन त्वग्भवान् रोगान् कण्डूकुष्ठविसर्पकृत्। पानेन कृमिगुल्मानां कृमीणां वरसम्भवान्। करोति विविधान् रोगान्' इति।

डाक्टरी में वनस्पतिज, खनिज या पार्थिव और प्राणिज ऐसी जल में तीन अशुद्धियां मानी हैं। वानस्पतिक अशुद्धि से अतिसार, खनिज अशुद्धि से मलावरोध, अग्निमान्द्य, अतिसार और गलगण्ड (Goitre) एवं प्राणिज अशुद्धि से Typhoid, (आन्त्रिक ज्वर) तथा अनेक प्रकार के कृमियों के रोग होते हैं। निम्न कृमि महत्त्व के हैं। Round worm (गण्डूपदकृमि), Thread worm (सूत्रकृमि), Tape worm (चपटे कृमि), Hook worm (अङ्कुशमुख कृमि), Whip worm (प्रतोदकृमि), और Guinea worm (स्नायुक कृमि=नेहरुआ) आदि।

तत्र यत् पङ्कशैवालहठतृणपद्मपत्रप्रभृतिभिरवच्छन्नं शशिसूर्यकिरणानिलैर्नाभिजुष्टं गन्धवर्णरसोपसृष्टञ्च तद्व्यापन्नमिति विद्यात्। तस्य स्पर्शरूपरसगन्धवीर्यविपाकदोषाः षट् सम्भवन्ति। तत्र, खरता पैच्छिल्यमौष्ण्यं दन्तग्राहिता च स्पर्शदोषः; पङ्कसिकताशैवालबहुवर्णता रूपदोषः; व्यक्तरसता रसदोषः; अनिष्टगन्धता गन्धदोषः; यदुपयुक्तं तृष्णागौरवशूलकफप्रसेकानापादयति स वीर्यदोषः; यदुपयुक्तं चिराद्विपच्यते विष्टम्भयति वा स विपाकदोष इति। एते आन्तरिक्षे न सन्ति ॥ ११ ॥

उक्त भौम जलों में जो जल कीचड़, शैवाल (काई), हठतृण (जलकुम्भी) और कमल के पत्ते इनसे व्याप्त हो, तथा जो चन्द्र और सूर्य की किरणों से और वायु से स्पृष्ट नहीं होता हो तथा जिसमें गन्ध आती हो। नील-पीत-हरितादिवर्ण युक्त हो और अव्यक्त रस न हो कर अम्ल, लवणादि रस युक्त हो गया हो उसे व्यापन्न (विकृत) समझना चाहिये। उस पानी के स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, वीर्य और विपाक ये छः दोष होते हैं। उनमें तीक्ष्णस्पर्शता, पिच्छिलता, उष्णता और दन्तों को झकझना ये स्पर्श दोष हैं। कीचड़, बालू, काई अथवा विविधवर्णता ये रूपदोष हैं। षड्रसों में से किसी भी रस का पीते समय ज्ञान होना रस दोष है। खराब गन्ध आना गन्ध दोष है। जिस जल के पीने से प्यास अधिक लगे, शरीर में भारीपन प्रतीत हो, उदरादि या शरीर के किसी भाग में शूल चले तथा कफ अधिक गिरने लगे तो वीर्य दोष, समझना चाहिये। जिसके पीने से देर से हाजमा हो तथा उदर में मलादिक का विष्टम्भ हो उसे विपाक दोष कहते हैं। उपर्युक्त

प्रकार के दोष आन्तरिक्ष जल में नहीं होते हैं ॥ ११ ॥

व्यापन्नस्य चाग्निक्वथनं सूर्यातपप्रतापनं तप्तायःपिण्डसिकतालोष्ट्राणां वा निर्वापणं प्रसादनञ्च कर्त्तव्यं नागचम्पकोत्पलपाटलापुष्पप्रभृतिभिश्चाधिवासनमिति ॥

दूषित जल शोधन—विकृत जल को अग्नि पर उबालना, सूर्य की धूप से खूब तपाना, तपे हुये लोहे के पिण्ड, बालू तथा मिट्टी या ईंट के पिण्डों को उस पानी में बुझाने से उसका प्रसादन ( शोधन ) हो जाता है एवं उस पानी को नागकेशर, चम्पा के पुष्प, कमल, पाटला ( केतकी ) आदि पुष्पों से अधिवासित ( सुगन्धित ) करना चाहिये ॥ १२ ॥

विमर्शः—जल को उबालने से उसमें स्थित सर्व विकारी जीवाणु तथा कृमि नष्ट हो जाते हैं तथा उसमें विलीन हुये अमोनिया आदि गैस उड़ जाते हैं खटिका तथा अन्य पदार्थ तली में अवक्षिप्त हो जाते हैं। सूर्य किरणों से भी जीवाणु नाशन होता है तथा नदी, तालाब, सरोवर आदि के जलों का शोधन सूर्य किरणों से ही होता है। तप्तायःपिण्डादिनिर्वापण का प्रयोग तृषा-शान्त्यर्थ रोगावस्था में करते हैं। शृषि जलं मृद्शष्ठलोष्टोद्भवम् । (वाग्भट)। वर्त्तमान जलशोधनपद्धतियां— (१) भौतिक विधि में जल का तिर्यक् पातन (Distillation), उत्क्वथन तथा Ultra-Violet-ray's का प्रक्षेप। (२) रासायनिक विधि—में प्रक्षेपण ( Precipitation ) जैसे चूना, फिटकरी आदि जन्तुनाशनार्थ पोटेसियम परमैंगनेट, नीलतुत्थ, क्लोरिन गैस आदि। (३) यांत्रिक निथारक ( Mechanical-filtration।

सौवर्णे राजते ताम्रे कांस्ये मणिमयेऽपि वा ।
पुष्पावतंसं भौमे वा सुगन्धि सलिलं पिबेत् ॥ १३ ॥
व्यापन्नं वर्जयेन्नित्यं तोयं यच्चाप्यनार्तवम् ।
दोषसञ्जननं ह्येतन्नाददीताहितन्तु तत् ॥ १४ ॥
व्यापन्नं सलिलं यस्तु पिबतीहाप्रसाधितम् ।
श्वयथुं पाण्डुरोगञ्च त्वग्दोषमविपाकताम् ॥ १५ ॥
श्वासकासप्रतिश्यायशूलगुल्मोदराणि च ।
अन्यान् वा विषमान् रोगान् प्राप्नुयादचिरेण सः॥१६॥

सोने, चांदी, ताम्र, कांसा और मणि से बने पात्र अथवा मिट्टी से बने पात्र में पुष्पाधिवासित जल को रख कर पीना चाहिये। अच्छी ऋतु के विकृत जल को तथा बेमौसम में बरसे हुये जल को नहीं पीना चाहिये क्यों कि ऐसा जल दोषों को उत्पन्न करता है अतएव अहितकर होने से वर्जित है। जो व्यक्ति विकृत जल को शोधन किये बिना पीता है वह शोथ, पाण्डुरोग, त्वचा के रोग, अजीर्ण, श्वास, कास, प्रतिश्याय, शूल, गुल्म, उदर तथा विभिन्न प्रकार के विषम रोगों को शीघ्र ही प्राप्त करता है ॥ १३-१६ ॥

तत्र सप्त कलुषस्य प्रसादनानि भवन्ति। तद्यथा—कतकगोमेदकबिसग्रन्थिशैवालमूलवस्त्राणि मुक्तामणिश्चेति ॥ १७ ॥

कलुषित हुये जल को शुद्ध करने के लिये सात वस्तुएं हैं। जैसे निर्मली के फल, गोमेदमणि, कमल नाल, शैवालमूल, वस्त्र से छानना, मुक्ताप्रक्षेप तथा स्फटिक प्रक्षेप ॥ १७ ॥

विमर्शः—कतकफल जल के मलों को नीचे बैठा देता है। वस्त्र से छानने पर अपद्रव्य तथा जन्तु रहित हो जाता है। 'घनवस्त्रपरिस्रावैः क्षुद्रजन्त्वभिरक्षणम्' ॥ ( अ० सं० )। 'वस्त्रपूतं पिबेज्जलम्' ( मनु )।

पञ्च निक्षेपणानि भवन्ति। तद्यथा—फलकं, त्र्यष्टकं, मुञ्जवलयः, उदकमञ्चिका, शिक्यञ्चेति ॥ १८ ॥

जल पात्र रखने के पांच साधन हैं। जैसे फलक ( शिलादि का तख्त ), त्र्यष्टक या त्रिपादिका ( Trypot ), मूंज का घेरा ( अड्डूणे या इण्डवे ), उदकमञ्चिका और शिक्य ( छींका ) ॥ १८ ॥

विमर्शः—निक्षिप्यते स्थाप्यतेऽनेनेति निक्षेपणमासनम् ॥

सप्तशीतीकरणानि भवन्ति तद्यथा;—प्रवातस्थापनम्, उदकप्रक्षेपणं, यष्टिकाभ्रामणं, व्यजनं वस्त्रोद्धरणं, वालुकाप्रक्षेपणं, शिक्यावलम्बनञ्चेति ॥ १९ ॥

उबले हुये जल को ठण्डा करने की सात विधियां हैं। वायु में जल पात्र को रखना, जलपात्र पर बाह्य पृष्ठ की ओर ठण्डे पानी की धार छोड़ना, लकड़ी से पानी को हिलाना, पंखे से हवा करना, शीतल जल से भींगा कपड़ा रखना, जल में रेत छोड़ना या रेत में जलपात्र को गाड़ना तथा जलपात्र को छींके पर रखना ॥ १९ ॥

निर्गन्धमव्यक्तरसं तृष्णाघ्नं शुचि शीतलम् ।
अच्छं लघु च हृद्यञ्च तोयं गुणवदुच्यते ॥ २० ॥

जो जल गन्धरहित, मधुरादिरस जिसमें व्यक्त न हो, तृषा को मिटाने वाला, शुद्ध, शीतल, स्वच्छ, हलका तथा हृदय या मन में प्रसन्नता उत्पन्न करने वाला जल अच्छे गुणों वाला कहा जाता है ॥ २० ॥

तत्र नद्यः पश्चिमाभिमुखाः पथ्याः, लघूदकत्वात्। पूर्वाभिमुखास्तु न प्रशस्यन्ते, गुरूदकत्वात् । दक्षिणाभिमुखा नाऽतिदोषलाः, साधारणत्वात् । तत्र सह्यप्रभवाः कुष्ठं जनयन्ति, विन्ध्यप्रभवाः कुष्ठं पाण्डुरोगञ्च, मलयप्रभवाः कृमीन्, महेन्द्रप्रभवाः श्लीपदोदराणि, हिमवत्प्रभवा हृद्रोगश्वयथुशिरोरोगश्लीपदगलगण्डान्, प्राच्यावन्त्या अपरावन्त्याश्चार्शांस्युपजनयन्ति, पारियात्रप्रभवाः पथ्या बलारोग्यकर्यं इति ॥ २१ ॥

जो नदियां पश्चिमाभिमुख बहती हैं उनका जल हलका होने से वे पथ्यकर हैं। जो नदियां पूर्वाभिमुख बहती हैं उनका जल भारी होने से वे प्रशस्त नहीं हैं। जो नदियां दक्षिणाभिमुख बहती हैं वे साधारण होने से अधिक दोषकारक नहीं हैं। जो नदियां सह्यपर्वत से निकलती हैं उनका जल कुष्ठ रोग पैदा करता है। विन्ध्य पर्वत से निकली नदियों का पानी कुष्ठ और पाण्डुरोग को उत्पन्न करता है। मलयाचल से निकली नदियों का पानी कृमिरोग, महेन्द्र से निकली नदियों का पानी श्लीपद रोग, हिमालय से निकली नदियों का पानी हृदयरोग, शोथ, शिरोरोग, श्लीपद तथा गलगण्ड रोग पैदा करता है। अवन्ती

(उज्जयिनी) प्रदेश से पूर्व तथा पश्चिम को बहने वाली नदियों का जल अर्श पैदा करता है। पारियात्र से निकली हुई नदियों का पानी पथ्यकारक, बलदायक और नीरोगता को करता है २१

*विमर्शः—नदीजलों के विषय में वाग्भट तथा चरक का* निम्न मत है—पश्चिमोदधिगाः शीघ्रवहा याश्चामलोदकाः। पथ्याः समासात्ता नद्यो विपरीतास्त्वतोऽन्यथा॥ उपलास्फालनाक्षेपविच्छेदैः खेदितोदकाः। हिमवन्मलयोद्भूताः पथ्यास्ता एव च स्थिराः। कृमि-श्लीपदहृत्कण्ठशिरोरोगान् प्रकुर्वते॥

नद्यः शीघ्रवहा लघ्व्यः प्रोक्ता याश्चामलोदकाः।
गुर्व्यः शैवालसंछन्नाः कलुषा मन्दगाश्च याः॥ २२॥
प्रायेण नद्यो मरुषु सतिक्ता लवणान्विताः।
लघ्व्यः समधुराश्चैव पौरुषेया बले हिताः॥ २३॥

जिन नदियों का पानी तेज बहता है तथा जो निर्मल जल वाली होती हैं उन्हें या उनके जलको लघु जानो तथा जो काई, सिवार से आच्छन्न हों एवं मैली तथा मन्द गतियुक्त होती हैं उन्हें तथा उनके जल को भारी जानो। बहुधा मरुस्थल की नदियां तथा उनका पानी तिक्त, लवण, कुछ कषाय और मधुर रस युक्त एवं पाक में लघु तथा बलवृद्धि के लिये हितकारक होता है॥ २२–२३॥

तत्र सर्वेषां भौमानां ग्रहणं प्रत्यूषसि, तत्र ह्यमलत्वं शैत्यञ्चाधिकं भवति, स एव चापां परो गुण इति॥

सर्व प्रकार के भूमिजलों को सूर्योदय के पूर्व (उषाकाल) ग्रहण करना चाहिये। प्रातः काल के जल में निर्मलता और शीतलता अधिक रहती है और ये ही जल के श्रेष्ठ गुण माने गये हैं॥ २४॥

दिवार्ककिरणैर्जुष्टं निशायामिन्दुरश्मिभिः।
अरूक्षमनभिष्यन्दि तत्तुल्यं गगनाम्बुना॥ २५॥
गगनाम्बु त्रिदोषघ्नं गृहीतं यत् सुभाजने।
बल्यं रसायनं मेध्यं पात्रापेक्षि ततः परम्॥ २६॥

जो जल दिन में सूर्य की किरणों से तथा रात्रि में चन्द्रमा की किरणों से स्पृष्ट होता हो एवं रूक्षता से रहित हो तथा अभिष्यन्द (क्लेद) नहीं करता हो वह गगनाम्बु (आन्तरिक्ष) के तुल्य गुणों वाला होता है। अच्छे पात्र में इकट्ठा किया हुआ आन्तरिक्ष जल त्रिदोषनाशक, बलवर्द्धक, रसायन और मेधा (धारणाशक्ति) वर्द्धक होता है। इसके अतिरिक्त जैसे पात्र में जल को सञ्चित किया जाय वैसे गुण या दोष उसमें उत्पन्न हो जाते हैं अतएव जल के गुणदोष पात्रापेक्षी होते हैं। भ० पात्रमपेक्षते। २५–२६॥

विमर्शः—अनभिष्यन्दी—हृदयस्याग्निर्यासरादिस्रोतोगुरुत्वानि यत्। मुक्त स्निग्धति पैच्छिल्यादभिष्यन्दि तदुच्यते॥ वैशद्यात् कफहन्तृत्वात्तत्स्यैव विरुणद्धि यत्। तदुक्तमनभिष्यन्दि द्रव्यं द्रव्यविशारदैः॥ रसायनलक्षणम्—लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम्। (चरक)।

रक्षोघ्नं शीतलं ह्लादि ज्वरदाहविषापहम्।
चन्द्रकान्तोद्भवं वारि पित्तघ्नं विमलं स्मृतम्॥ २७॥

चन्द्रकान्त मणि (Moon stone) का जल रक्ष (निशाचर या कृमि) का नाशक, शीतल, हृदय को आह्लाद देने वाला, ज्वर, दाह तथा विषों का नाशक, पित्तघ्न और निर्मल होता है॥ २७॥

विमर्शः—'द्रवति च हिमरश्मावुद्गते चन्द्रकान्तः'। (भवभूतिः)

मूर्च्छापित्तोष्णदाहेषु विषे रक्ते मदात्यये।
भ्रमक्लमपरीतेषु तमके वमथौ तथा॥
ऊर्ध्वगे रक्तपित्ते च शीतमम्भः प्रशस्यते॥ २८॥

शीतल जल मूर्च्छा, पित्त के रोग, उष्ण (ग्रीष्म) काल, शरीर में दाह, विषावस्था, रक्तविकार, मदात्यय, भ्रम, क्लम, तमकश्वास, वमन की इच्छा तथा ऊर्ध्वग रक्तपित्त में प्रशस्त होता है॥ २८॥

पार्श्वशूले प्रतिश्याये वातरोगे गलग्रहे॥ २९॥
आध्माने स्तिमिते कोष्ठे सद्यःशुद्धे नवज्वरे।
हिक्कायां स्नेहपीते च शीताम्बु परिवर्जयेत्॥ ३०॥

पार्श्वशूल, प्रतिश्याय, वातरोग, गले की जकड़ाहट, *आध्मान, स्तिमित (आम) कोष्ठ में, वमन-विरेचनादि द्वारा* सद्यः शुद्ध हुये में, नवज्वर में, हिक्का और घृत-तैलादि स्नेह पान करने पर शीतल जल का पीना वर्जित है॥ २९–३०॥

नादेयं वातलं रूक्षं दीपनं लघु लेखनम्।
तदभिष्यन्दि मधुरं सान्द्रं गुरु कफावहम्॥ ३१॥
तृष्णाघ्नं सारसं बल्यं कषायं मधुरं लघु।
ताडागं वातलं स्वादु कषायं कटुपाकि च॥ ३२॥
वातश्लेष्महरं वाप्यं सक्षारं कटु पित्तलम्।
सक्षारं पित्तलं कौपं श्लेष्मघ्नं दीपनं लघु॥ ३३॥
चौण्ट्यमग्निकरं रूक्षं मधुरं कफकृन्न च।
कफघ्नं दीपनं हृद्यं लघु प्रास्रवणोद्भवम्॥ ३४॥
मधुरं पित्तशमनमविदाह्यौद्भिदं स्मृतम्।
वैकिरं कटु सक्षारं श्लेष्मघ्नं लघु दीपनम्॥ ३५॥
कैदारं मधुरं प्रोक्तं विपाके गुरु दोषलम्।
तद्वत्पाल्वलमुद्दिष्टं विशेषाद्दोषलं [illegible] तत्॥ ३६॥
सामुद्रमुदकं विस्रं लवणं सर्वदोषकृत्।
अनेकदोषमानूपं वार्यभिष्यन्दि गर्हितम्॥ ३७॥
एभिर्दोषैरसंयुक्तं निरवद्यन्तु जाङ्गलम्।
पाकेऽविदाहि तृष्णाघ्नं प्रशस्तं प्रीतिवर्द्धनम्॥ ३८॥
दीपनं स्वादु शीतञ्च तोयं साधारणं लघु।
कफमेदोऽनिलामघ्नं दीपनं बस्तिशोधनम्॥ ३९॥
श्वासकासज्वरहरं पथ्यमुष्णोदकं सदा।
यत् क्वाथ्यमानं निर्वेगं निष्फेनं निर्मलं लघु॥ ४०॥
चतुर्भागावशेषन्तु तत्तोयं गुणवत् स्मृतम्।
न च पर्युषितं देयं कदाचिद्वारि जानता॥ ४१॥
अम्लीभूतं कफोत्क्लेशि न हितं तत् पिपासवे।
मद्यपानात्समुद्भूते रोगे पित्तोत्थिते तथा॥ ४२॥
सन्निपातसमुत्थे च शृतशीतं प्रशस्यते।

दाहातीसारपित्तासृङ्मूर्च्छामद्यविषार्त्तिषु ॥ ४३ ॥
शृतशीतं जलं शस्तं तृष्णाच्छर्दिभ्रमेषु च ।
स्निग्धं स्वादु हिमं हृद्यं दीपनं बस्तिशोधनम् ॥ ४४ ॥
वृष्यं पित्तपिपासाघ्नं नारिकेलोदकं गुरु ।
अरोचके प्रतिश्याये प्रसेके श्वयथौ क्षये ॥ ४५ ॥
मन्देऽग्नावुदरे कुष्ठे ज्वरे नेत्रामये तथा ।
व्रणे च मधुमेहे च पानीयं मन्दमाचरेत् ॥ ४६ ॥
इति जलवर्गः ।

नदी का जल वातजनक, रूक्ष, अग्निदीपक, पचने में हलका और लेखन होता है किन्तु वह गाढा और मधुररसयुक्त हो तो अभिष्यन्दि, भारी और कफकारक होता है। सरोवर जल—प्यास को नष्ट करने वाला, बलवर्द्धक, कषाय और मधुर रसयुक्त तथा लघु होता है। तडागजल—वातजनक, स्वादु, कसैला और पाक होने पर कटु होता है। बावडीजल—वातनाशक, कफहारक, खारा, कटु और पित्तवर्द्धक होता है। कूपजल—खारा, पित्तजनक, कफहारक, अग्निदीपक और लघु होता है। चुण्टीजल—अग्निवर्द्धक, रूक्ष, मधुर होने पर भी कफ नहीं बढाने वाला होता है। झरने का जल—कफनाशक, अग्निदीपक, हृदय के लिये लाभकारी और लघु होता है। औद्भिद जल—स्वाद में मधुर, पित्तशामक और अविदाहि होता है। रेत से निकाला ( विकिर ) जल—कटु, क्षारयुक्त, श्लेष्मनाशक, हलका और अग्निदीपक होता है। केदारजल—मधुर, पाक में गुरु तथा दोषवर्द्धक होता है। ऐसे ही गुणों वाला पाश्वल ( पत्तों के ढेर वाले गढे का ) जल होता है किन्तु विशेषतया यह अधिक दोषकारक होता है। समुद्र जल—आमगन्धी, खारा तथा सर्वप्रकार के दोषों का करने वाला होता है। आनूप जल—अनेक दोषों से युक्त, अभिष्यन्दि तथा उपयोग करने में निन्दित है। जाङ्गल देश का जल उक्त दोषों से रहित तथा प्रशस्त होता है। साधारण देश का जल विपाक में अविदाहि, प्यास को बुझाने वाला, प्रशस्त, मन को आह्लादित करने वाला, अग्नि का दीपक, स्वादु, शीतल और हल्का होता है। उष्ण जल—कफ, मेदोरोग, वातरोग, आमदोष का नाशक, अग्नि का दीपक, बस्ति का शोधक, श्वास, कास और ज्वर का नाशक तथा सदा पथ्यकारक होता है। जो क्वथित किया ( औटाया ) हुआ जल वेगरहित, फेनरहित, मलरहित, हलका तथा उबलकर चौथाई रहा हो वह जल गुणयुक्त होता है। स्वास्थ्य के ज्ञान रखने वाले वैद्य या परिचारक को चाहिये कि रोगी अथवा स्वस्थ पुरुष को पीने के लिये रात का बासी जल कभी भी नहीं देना चाहिये। क्योंकि यह जल अम्लतायुक्त तथा कफ का उत्क्लेशकारक होता है अतएव तृषातुर के लिये हितकर नहीं है। अधिक मद्यपान से उत्पन्न रोगों में, पित्त के रोगों में तथा सन्निपात के रोग में शृतशीत ( उबाल कर ठंडा किया हुआ ) जल प्रशस्त होता है। दाह, अतिसार, पित्त और रक्त के रोग, मूर्च्छा, मद्य और विष के रोग, तृष्णा, वमन और भ्रम इन रोगों में शृतशीत जल उत्तम होता है। नारिकेल का पानी—स्निग्ध, मधुर, शीतल, हृदय के लिये हितकर, अग्नि का दीपक, बस्ति का शोधक, वृष्य, पित्त के रोग तथा प्यास को नष्ट करनेवाला और गुरु होता है। अरुचि, प्रतिश्याय, लार का टपकना, शोथ, क्षय, मन्दाग्नि, उदर रोग, कुष्ठ, ज्वर, नेत्र के रोग, व्रण और मधुमेह में पानी कम पीना चाहिये ॥ ३१-४६ ॥

इति जलवर्गः।

## अथ क्षीरवर्गः ।

गव्यमाजं तथा चौष्ट्रमाविकं माहिषञ्च यत् ।
अश्वायाश्चैव नार्याश्च करेणूनाञ्च यत्पयः ॥ ४७ ॥

क्षीरवर्ग—में गाय, बकरी, ऊंटनी, भेडी, भैंस, घोडी, औरत तथा हस्तिनी का दुग्ध उपयोग में आता है ॥ ४७ ॥

विमर्शः—रासायनिक विश्लेषण करने पर गधी का दुग्ध स्त्री के दुग्ध के समान तत्वों वाला होने से आजकल बच्चों को पिलाने के लिये बहुत दिया जाता है।

तत्त्वनेकौषधिरसप्रसादं प्राणदं गुरु ।
मधुरं पिच्छिलं शीतं स्निग्धं श्लक्ष्णं सरं मृदु ।
सर्वप्राणभृतां तस्मात् सात्म्यं क्षीरमिहोच्यते ॥ ४८ ॥

उपर्युक्त अष्ट प्रकार का दुग्ध अनेक प्रकार की ओषधियों के रस का सारभाग है अत एव मनुष्यों के प्राणों का धारण करने वाला, भारी, मधुर, गाढा, शीतल, चिकना, श्लक्ष्ण, कुछ विरेचक और मृदु होता है इन्हीं अष्टगुणों के कारण दुग्ध सर्व प्राणियों के लिये सात्म्य होता है ॥ ४८ ॥

तत्र सर्वमेव क्षीरं प्राणिनामप्रतिषिद्धं जातिसात्म्यात् । वातपित्तशोणितमानसेष्वपि विकारेष्वविरुद्धम् । जीर्णज्वरकासश्वासशोषक्षयगुल्मोन्मादोदरमूर्च्छाभ्रममददाहपिपासाहृद्बस्तिदोषपाण्डुरोगग्रहणीदोषार्शःशूलोदावर्त्तातिसारप्रवाहिकायोनिरोगगर्भास्रावरक्तपित्तश्रमक्लमहरं पाप्मापहं बल्यं वृष्यं वाजीकरणं रसायनं मेध्यं सन्धानमास्थापनं वयःस्थापनमायुष्यं जीवनं बृंहणं वमनविरेचनास्थापनं तुल्यगुणत्वाच्चौजसो वर्द्धनं बालवृद्धक्षतक्षीणानां क्षुद्व्यवायव्यायामकर्शितानाञ्च पथ्यतमम् ॥ ४९ ॥

जन्म से ही दुग्ध सेवन करने का अभ्यास होने से मनुष्यों के लिये सर्व प्रकार के दुग्ध सेवन के लिये निषिद्ध नहीं हैं। वात, पित्त, रक्त तथा मानस रोगों में भी दुग्ध विरुद्ध नहीं होता है तथा जीर्णज्वर, कास, श्वास, शोष, क्षय, गुल्म, उन्माद, उदररोग, मूर्च्छा, भ्रम, मदात्यय या मद, दाह, तृषा, हृद्रोग, मूत्ररोग, पाण्डु, ग्रहणी, अर्श, शूल, उदावर्त, अतिसार, प्रवाहिका, योनिरोग, गर्भस्राव, रक्तपित्त, श्रम तथा क्लम इन रोगों को दुग्ध नष्ट करता है। दुग्ध पाप का नाशक, बल्य, वृष्य, वाजीकरण, रसायन, मेधावर्धक, भग्न अस्थि को जोडने वाला, निरूहण बस्ति के लिये उपयोगी, आयु को यथाप्रमाण स्थिर रखने वाला, आयु बढाने वाला, जीवनीय, शरीरपुष्टिकारक, वमनोपग, विरेचक, ओज के तुल्यगुण होने

से उसका वर्द्धक तथा बालक, वृद्ध तथा क्षतक्षीणों के लिये तथा भूख, स्त्रीसंसर्ग और व्यायाम से कर्शित ( क्षीण ) हुये मनुष्यों के लिये अत्यन्त पथ्य होता है ॥ ४९ ॥

विमर्शः—१ जीर्णज्वरलक्षणमाह—'त्रिसप्ताहव्यतीतस्तु ज्वरो यस्तनुतां गतः । प्लीहाग्निसादं कुरुते स जीर्णज्वर उच्यते ॥' इति । २ पाप्मापहं = कार्पासजाद्यरहरणजन्यपापक्षयकरम् । तथा चैकादशाध्याये मनुः—'कार्पासकीटजीर्णानां द्विशफैकशफस्य च । पक्षिगन्धौषधीनां च रज्ज्वाश्चैव त्र्यहं पयः ॥' इति । वृष्यम्—यत्किञ्चिन्मधुरं स्निग्धं जीवनं बृंहणं गुरु । हर्षणं मनसश्चैव तत्सर्वं वृष्यमुच्यते ॥ वाजीकरणम्—येन नारीषु सामर्थ्यं वाजिवल्लभते नरः । व्रजेच्चाभ्यधिकं येन वाजीकरणमेव तत् ॥ (चरक)। बाल्यावस्था में प्रथम २-३ वर्ष तक दुग्ध जीवन का खास आधार है । संसार में दुग्ध के समान अन्य कोई खाद्य द्रव्य नहीं है । जन्म से मृत्युपर्यन्त किसी भी दशा में दुग्ध निषिद्ध नहीं है । शरीर-वर्धन के लिये जितने उपादान आवश्यक हैं वे सब दुग्ध में मौजूद रहते हैं । अत एव दुग्ध को पूर्णाहार माना गया है । दुग्ध में प्रोटीन, वसा या चरबी, दुग्धशर्करा ( Cactoze ), चूना, सोडियम, पोटेशियम, मेग्नेशियम, लोह, गन्धक, फास्फरस, आयोडीन एवं सर्व वीटामीन विशेषतया ए० डी० ई० होते हैं । ताजी हरी घास खानेवाले तथा सूर्य प्रकाश में घूमनेवाले पशुओं के दुग्ध में ये वीटामीन अधिक होते हैं । दुग्ध पचने में हलका, पौष्टिक, आन्त्रस्थ जीवाणु तथा उनके विषों का नाशक है ।

अल्पाभिष्यन्दि गोक्षीरं स्निग्धं गुरु रसायनम् ।
रक्तपित्तहरं शीतं मधुरं रसपाकयोः ॥
जीवनीयं तथा वातपित्तघ्नं परमं स्मृतम् ॥ ५० ॥

गाय का दुग्ध—अल्प अभिष्यन्दकारक, स्निग्ध, गुरु, रसायन, रक्तपित्तहारक, शीत, रस और पाक में मधुर, जीवनीय तथा वातपित्तनाशक है ॥ ५० ॥

गव्यतुल्यगुणं त्वाजं विशेषाच्छोषिणां हितम् ।
दीपनं लघु सङ्ग्राहि श्वासकासास्रपित्तनुत् ॥ ५१ ॥
अजानामल्पकायत्वात् कटुतिक्तनिषेवणात् ।
नात्यम्बुपानाद्व्यायामात्सर्वव्याधिहरं पयः ॥ ५२ ॥

बकरी का दुग्ध—गाय के दुग्ध के समान गुणोंवाला किन्तु विशेषतया शोष ( राजयक्ष्मा ) के रोगियों के लिये हितकारक एवं अग्निदीपक, पचने में हलका, अतिसार में दस्त को बांधनेवाला तथा श्वास, कास और रक्तपित्त का नाशक है । बकरियों का शरीर स्वभावतः छोटा होता है तथा वे कटु और तिक्त रस वाले वृक्ष तथा वनस्पतियों के पत्ते खाती हैं एवं अधिक जल नहीं पीती हैं तथा सारे दिन इधर-उधर भ्रमण रूपी व्यायाम करती रहती हैं अत एव उनका दुग्ध सर्वरोगों का नाशक है ॥ ५१-५२ ॥

रूक्षोष्णं लवणं किञ्चिदौष्ट्रं स्वादुरसं लघु ।
शोफगुल्मोदरार्शोघ्नं कृमिकुष्ठविषापहम् ॥ ५३ ॥

ऊंटनी का दुग्ध—रूक्ष, उष्ण, स्वाद में कुछ लावणिक ( खारा ), मधुर और लघु होता है तथा शोथ, गुल्म, उदररोग, अर्श, कृमिरोग, कुष्ठ तथा विष का नाशक है ॥ ५३ ॥

आविकं मधुरं स्निग्धं गुरु पित्तकफावहम् ।
पथ्यं केवलवातेषु कासे चानिलसम्भवे ॥ ५४ ॥

भेड़ी का दुग्ध—मधुर, स्निग्ध, गुरु, पित्त और कफ का वर्द्धक होता है एवं केवल वातप्रकोप तथा वातकास में पथ्य ( हितकारी ) होता है ॥ ५४ ॥

महाभिष्यन्दि मधुरं माहिषं वह्निनाशनम् ।
निद्राकरं शीततरं गव्यात् स्निग्धतरं गुरु ॥ ५५ ॥

भैंस का दुग्ध—अत्यन्त अभिष्यन्दकारक, मधुर, पाचकाग्नि को मन्द करनेवाला, निद्राजनक, शीतल तथा गौ के दुग्ध की अपेक्षा अधिक स्निग्ध तथा भारी होता है ॥ ५५ ॥

उष्णमैकशफं बल्यं शाखावातहरं पयः ।
मधुराम्ललसं रूक्षं लवणानुरसं लघु ॥ ५६ ॥

एक शफवाले जानवर जैसे घोड़ी, गदही इनका दुग्ध उष्णप्रकृतिक, बलवर्द्धक, शाखा ( हस्त तथा पाद ) की वायु का नाशक, मधुर तथा अम्लरस युक्त, रूक्ष, अनुरस में लवण तथा लघु होता है ॥ ५६ ॥

नार्यास्तु मधुरं स्तन्यं कषायानुरसं हिमम् ।
नस्याश्च्योतनयोः पथ्यं जीवनं लघु दीपनम् ॥ ५७ ॥

स्त्री का दुग्ध—रस में मधुर, अनुरस में कषाय, शीतप्रकृतिक, नस्य तथा आश्च्योतन कर्म में हितकारक, जीवन शक्ति युक्त, लघु और पाचकाग्निदीपक होता है ॥ ५७ ॥

हस्तिन्या मधुरं वृष्यं कषायानुरसं गुरु ।
स्निग्धं स्थैर्यकरं शीतं चक्षुष्यं बलवर्द्धनम् ॥ ५८ ॥

हस्तिनी का दुग्ध—मधुर, वृष्य, अनुरस में कषाय, भारी, स्निग्ध, शरीर की स्थिरता को करनेवाला, शीतप्रकृतिक, नेत्रों के लिये हितकारी तथा बलवर्द्धक होता है ॥ ५८ ॥

प्रायः प्राभातिकं क्षीरं गुरु विष्टम्भि शीतलम् ।
रात्र्याः सोमगुणत्वाच्च व्यायामाभावतस्तथा ॥ ५९ ॥
दिवाकराभितप्तानां व्यायामानिलसेवनात् ।
वातानुलोमि श्रान्तिघ्नं चक्षुष्यं चापराह्णिकम् ॥ ६० ॥

बहुधा प्रातःकाल में निकाला हुआ दुग्ध गुरु, विष्टम्भकारक और शीतल होता है क्योंकि रात्रि के सोम ( चन्द्र ) गुण प्रधान होने से तथा जानवरों के चलने-फिरने रूपी व्यायाम के न होने से प्रभातकालीन दुग्ध उक्त गुर्वादि गुणों वाला होता है किन्तु दिन में पशुओं के सूर्य की धूप में चरने से, व्यायाम और वात का सेवन होने से सन्ध्या समय का दुग्ध वात का अनुलोमक ( नाशक ), थकावट को दूर करनेवाला और नेत्रों के लिये हितकर होता है ॥ ५९-६० ॥

पयोऽभिष्यन्दि गुर्वामं प्रायशः परिकीर्त्तितम् ॥ ६१ ॥
तदेवोक्तं लघुतरमनभिष्यन्दि वै शृतम् ।
वर्जयित्वा स्त्रियाः स्तन्यमाममेव हि तद्धितम् ॥ ६२ ॥

कच्चा दुग्ध प्रायः अभिष्यन्द ( क्लेद ) कारक और पचने में भारी होता है किन्तु उसी को उबाल लेने ( गरम करने ) से अत्यन्त हलका और अभिष्यन्द नहीं करने वाला

होजाता है। स्त्रियों के दुग्ध को छोड़कर सर्व प्रकार के दुग्धों को गरम कर के पीना चाहिये क्योंकि स्त्री का दुग्ध कच्चा ही पीने से हित करता है ॥ ६१-६२ ॥

धारोष्णं गुणवत् क्षीरं विपरीतमतोऽन्यथा ।
तदेवातिशृतं शीतं गुरु बृंहणमुच्यते ॥ ६३ ॥

धारोष्ण दुग्ध अमृत के समान गुणकारी होता है किन्तु इसके विपरीत अर्थात् बहुत देर से निकालकर रखा हुआ विष के समान हो जाता है। यदि उसी धारोष्ण दुग्ध को अधिक औटाकर शीत कर के पिया जाय तो बृंहण कार्य करता है ॥ ६३ ॥

विमर्शः—'धारोष्णममृतोपमम्' धारोष्ण दुग्ध न मिले तो उसे उबालकर ही पीना चाहिये। कुछ काल तक निकाल कर रखे हुये कच्चे दुग्ध में वायुमण्डल की खराब गैसें, धूलिकण तथा सूक्ष्म जीवाणु प्रविष्ट हो जाते हैं। उबाले हुये दुग्ध का जलांश कम हो जाता है। दुग्धशर्करा का कुछ अंश जल जाता है। प्रोटीन विघटित हो जाते हैं। सेन्द्रिय फोरफरस निरिन्द्रिय रूप में हो जाता है। चूने और मेग्नेशियम के लवण अवक्षिप्त हो जाते हैं तथा दुग्ध के फर्मेण्ट तथा जीवद्रव्य ( Vitamins ) के कुछ भागों का नाश हो जाता है अतः विशेष गुणों की दृष्टि से धारोष्ण अधिक श्रेष्ठ होता है किन्तु कच्चे दुग्ध को पीने की अपेक्षा उबाला हुआ पीने से गुण कम कर सकता है किन्तु कच्चे दुग्ध की तरह भयङ्कर रोग नहीं कर सकता है।

अनिष्टगन्धमम्लञ्च विवर्णं विरसञ्च यत् ।
वर्ज्यं सलवणं क्षीरं यच्च विग्रथितं भवेत् ॥ ६४ ॥

इति क्षीरवर्गः ।

---

जिस दुग्ध में खराब गन्ध आती हो, जो दुग्ध खट्टा हो गया हो, जिस दुग्ध का वर्ण विकृत हो गया हो तथा स्वाद भी खराब हो गया हो और जो स्वाद में लवण हो एवं जिसमें गाँठे पड़ गई हों ( फट गया हो ) ऐसे दुग्ध को पीने के लिये वर्जित करना चाहिये ॥ ६४ ॥

विमर्शः—शुद्ध दुग्धपरीक्षा—काच के ग्लास में रखने से अपारदर्शक, श्वेतवर्ण, दुग्ध पात्र के तल में कोई अवक्षेप न हो, स्वाद में मधुर, किसी प्रकार की गन्ध से रहित, कुछ देर तक रखने से उस पर मलाई आती हो जिसका प्रमाण १२ प्रतिशत हो, उसके गुरुता ( Sp. Gravity ) १०२७ से १०३४ हो, तो उसे शुद्ध या उत्तम दुग्ध जानो। गुरुता का मापन ( Lactometer ) से होता है जिससे केवल पानी की मिलावट का ज्ञान हो जाता है किन्तु उसमें चीनी या आरारोट का चूर्ण मिला दें तो पता नहीं चलता। दुग्धदुष्टि-हेतु—रुग्ण पशु, स्तनों को पानी से साफ न करना, हाथों की अशुद्धि, निकाल कर बिना ढके बहुत देर तक रखना, उसमें खराब पानी या चीनी मिलाना आदि।

इति क्षीरवर्गः।

---

अथ दधिवर्गः—

दधि तु मधुरमम्लमत्यम्लञ्चेति; तत्कषायानुरसं स्निग्धमुष्णं पीनसविषमज्वरातिसारारोचकमूत्रकृच्छ्रकार्श्यापहं वृष्यं प्राणकरं मङ्गल्यञ्च ॥ ६५ ॥

दही बहुधा मधुर, अम्ल और अधिक अम्ल इस तरह तीन प्रकार का होता है। दही अनुरस में कषाय, स्निग्ध और उष्णवीर्य होता है तथा पीनस, विषमज्वर, अतिसार, अरोचक, मूत्रकृच्छ्र तथा शरीर की कृशता को नष्ट करता है। वृष्यगुणयुक्त, प्राणशक्ति को बढानेवाला तथा पूजनादि कार्यों में माङ्गल्कि माना गया है ॥ ६५ ॥

विमर्शः—दही के वैज्ञानिकों ने निम्न गुण माने हैं। (१) दही के क्षीराम्लजीवाणु विसूचिकादि जीवाणुओं को नष्ट करते हैं। (२) दही आन्त्र में मल की सड़न को रोकता है। 'मेचनीकाफ' नामक वैज्ञानिक ने यह सिद्ध कर दिया है कि प्रतिदिन दही सेवन करने से आन्त्रस्थ जीवाणु तथा उनका विष नष्ट होकर वृद्धावस्था देर से आती है। (३) पचन संस्थान के अनेक विकार जैसे-मन्दाग्नि, संग्रहणी में दही या तक्र अत्यन्त लाभकारी सिद्ध हुआ है। प्राचीन मुनियों ने दही तथा तक्र की बहुत महिमा लिखी है। (१) 'तक्रं शक्रस्य दुर्लभम्'। (२) न तक्रसेवी व्यथते कदाचिन्न तक्रदग्धाः प्रभवन्ति रोगाः। यथा सुराणाममृतं हिताय तथा नराणां भुवि तक्रमाहुः॥ लेक्टिक एसिड बनानेवाले जीवाणुओं की क्रिया दुग्ध पर होने से दही बनता है। ये जीवाणु दुग्ध में अभिषव ( Fermentation ) उत्पन्न कर के दुग्धशर्करा को लेक्टिक एसिड में परिवर्तित कर देते हैं। इस अम्ल से दुग्ध की चर्बी ( मेद या स्नेहांश ) और प्रोटीन जमकर दही बन जाता है।

महाभिष्यन्दि मधुरं कफमेदोविवर्द्धनम् ।
कफपित्तकृदम्लं स्यादत्यम्लं रक्तदूषणम् ।
विदाहि सृष्टविण्मूत्रं मन्दजातं त्रिदोषकृत् ॥ ६६ ॥

मीठा दही अत्यन्त अभिष्यन्द ( क्लेद ) कारक तथा कफ और मेदोधातु का वर्द्धक होता है। खट्टा दही कफ और पित्त को करता है तथा अधिक खट्टा दही रक्त को दूषित करता है। मन्दजात अर्थात् ठीक ठीक न जमा हुआ दही शरीर में विदाह करनेवाला तथा विष्ठा और मूत्र को पैदा करनेवाला या उनका निःसारक एवं त्रिदोषकारक होता है।

स्निग्धं विपाके मधुरं दीपनं बलवर्द्धनम् ।
वातापहं पवित्रञ्च दधि गव्यं रुचिप्रदम् ॥ ६७ ॥

गाय का दही—स्निग्ध, विपाक में मधुर, अग्निदीपक, बलवर्द्धक, वात का नाशक, पवित्र और रुचिकारक होता है॥

दध्याजं कफपित्तघ्नं लघु वातक्षयापहम् ।
दुर्नामश्वासकासेषु हितमग्नेश्च दीपनम् ॥ ६८ ॥

बकरी का दही—कफ और पित्त को नष्ट करनेवाला, पचने में हल्का, वात और क्षय रोग का नाशक तथा अर्श, श्वास और कास में हितकर तथा पाचकाग्नि का दीपक होता है।

विपाके मधुरं वृष्यं वातपित्तप्रसादनम् ।
बलासवर्द्धनं स्निग्धं विशेषाद्दधि माहिषम् ॥ ६९ ॥

भैंस का दही—विपाक में मधुर, वृष्य, वात और पित्त का शामक, कफ का वर्द्धक तथा विशेष कर स्निग्ध होता है ॥

विपाके कटु सक्षारं गुरु भेद्यौष्ट्रिकं दधि ।
वातमर्शांसि कुष्ठानि क्रिमीन् हन्त्युदराणि च ॥ ७० ॥

ऊंटनी का दही—विपाक में कटु, क्षारयुक्त, भारी तथा विरेचक होता है एवं वात, अर्श, कुष्ठ, कृमि और उदर रोगों को नष्ट करता है ॥ ७० ॥

कोपनं कफवातानां दुर्नाम्नां चाविकं दधि ।
रसे पाके च मधुरमत्यभिष्यन्दि दोषलम् ॥ ७१ ॥

भेड़ का दही—कफ, वात और अर्श का प्रकोप करता है तथा रस और पाक में मधुर होता है एवं अत्यन्त अभिष्यन्दी तथा दोषवर्द्धक होता है ॥ ७१ ॥

दीपनीयमचक्षुष्यं वाडवं दधि वातलम् ।
रूक्षमुष्णं कषायञ्च कफमूत्रापहञ्च तत् ॥ ७२ ॥

घोड़ी का दही—अग्नि का दीपन, नेत्रों के लिये अहितकर, वातवर्द्धक, रूक्ष, उष्ण, कषाय तथा कफ और मूत्र के दोषों को नष्ट करता है ॥ ७२ ॥

स्निग्धं विपाके मधुरं बल्यं सन्तर्पणं गुरु ।
चक्षुष्यमग्र्यं दोषघ्नं दधि नार्या गुणोत्तरम् ॥ ७३ ॥

स्त्री का दही—स्निग्ध, विपाक में मधुर, बलवर्द्धक, तृप्तिकारक, भारी, नेत्रों के लिये अत्यन्त हितकर, दोषनाशक तथा गुणों में उत्कृष्ट होता है ॥ ७३ ॥

लघु पाके बलासघ्नं वीर्योष्णं पक्तिनाशनम् ।
कषायानुरसं नाग्या दधि वर्चोविवर्द्धनम् ॥ ७४ ॥

हस्तिनी का दही—पाक में लघु, कफनाशक, उष्णवीर्य, पाचनशक्ति का नाशक, अनुरस में कषाय तथा मल का वर्द्धक होता है ॥ ७४ ॥

दधीन्युक्तानि यानीह गव्यादीनि पृथक् पृथक् ।
विज्ञेयमेषां सर्वेषु गव्यमेव गुणोत्तरम् ॥ ७५ ॥

उक्त श्लोकों में गो आदि प्राणियों के जो पृथक् पृथक् दही वर्णित किये गये हैं उन सब में गाय का दही ही गुणों की दृष्टि से श्रेष्ठ होता है ॥ ७५ ॥

वातघ्नं कफकृत् स्निग्धं बृंहणं नातिपित्तकृत् ।
कुर्याद् भक्ताभिलाषञ्च दधि यत् सुपरिस्रुतम् ॥ ७६ ॥

कपड़े में बांधकर अच्छी प्रकार परिस्रुत किया हुआ दही वातनाशक, कफकारक, स्निग्ध और शरीर की पुष्टि ( बृंहण ) करनेवाला होता है तथा यह दही पित्त को अधिक नहीं बढ़ाता है एवं भोजन में इच्छा उत्पन्न करता है ॥ ७६ ॥

शृतात् क्षीरात्तु यज्जातं गुणवद्दधि तत् स्मृतम् ।
वातपित्तहरं रुच्यं धात्वग्निबलवर्द्धनम् ॥ ७७ ॥

अच्छी प्रकार उबाले हुये दुग्ध से जो दही बनता है वह अधिक गुणकारी, वात तथा पित्त का नाशक, रुचिकारक एवं शरीर की धातुओं, अग्नि तथा बलको बढ़ाता है ॥ ७७ ॥

दध्नः सरो गुरुर्वृष्यो विज्ञेयोऽनिलनाशनः ।
वह्नेर्विधमनश्चापि कफशुक्रविवर्द्धनः ॥ ७८ ॥

दही के ऊपर का भाग ( सर ) पचने में भारी, वृष्य, वात का नाशक, पाचकाग्नि का नाशक तथा कफ और शुक्र को बढ़ाता है ॥ ७८ ॥

विमर्शः—सरः=स्नेहबहुल उपरितनांशः । तथा च भावप्रकाशे—'दध्नस्तूपरि यो भागो घनः स्नेहसमन्वितः । स लोके सर इत्युक्तो दध्नो मण्डस्तु मस्त्विति' ॥

दधि त्वसारं रूक्षञ्च ग्राहि विष्टम्भि वातलम् ।
दीपनीयं लघुतरं सकषायं रुचिप्रदम् ॥ ७९ ॥

जिसमें से मक्खन या क्रीम निकाल लिया गया हो ऐसे दुग्ध का जमाया हुआ दही रूक्ष, ग्राही, विष्टम्भी, वातजनक, अग्निदीपक, पचने में अत्यन्त हलका, कषायरस युक्त और रुचिप्रद होता है ॥ ७९ ॥

शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशो दधि गर्हितम् ।
हेमन्ते शिशिरे चैव वर्षासु दधि शस्यते ॥ ८० ॥

शरद्, ग्रीष्म और वसन्त ऋतुओं में प्रायः दही अधिक खाना ठीक नहीं है तथा हेमन्त, शिशिर और वर्षा ऋतुओं में दही का सेवन श्रेष्ठ होता है ॥ ८० ॥

विमर्शः—रोगविशेषेण दधिनिषेधमाह चरकः—'रक्तपित्तकफोत्थेषु विकारेष्वहितं च तत् । न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् ॥ नामुद्गसूपं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना । ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपाण्डुभ्रमप्रदम् । प्राप्नुयात् कामलां चोग्रां विधिं हित्वा दधिप्रियः ॥' इति ।

तृष्णाक्लमहरं मस्तु लघु स्रोतोविशोधनम् ।
अम्लं कषायं मधुरमवृष्यं कफवातनुत् ॥ ८१ ॥
प्रह्लादनं प्रीणनञ्च भिनत्त्याशु मलञ्च तत् ।
बलमावहते क्षिप्रं भक्तच्छन्दं करोति च ॥ ८२ ॥

दही का पानी ( मस्तु ) तृष्णा और क्लम को नष्ट करता है, पचने में लघु, स्रोतसों का विशोधक तथा अम्ल, कषाय और मधुर होता है । यह वृष्य नहीं है तथा कफ और वात को नष्ट करता है । आत्मा, मन और इन्द्रियों को आह्लादित करता है तथा तृप्त करता है मल का शीघ्र भेदन करता है, शीघ्र शरीर के बल को बढ़ाता है और भोजन में रुचि करता है ॥ ८१–८२ ॥

विमर्शः—मस्तु=द्विगुणवारियुतं दधि । राजनिघण्टौ—'तक्रं त्रिभागदधिसंयुतमम्बु धीरैरुक्तं दधि द्विगुणवारियुतं तु मस्तु' इति ।

स्वाद्वम्लमत्यम्लकमन्दजातं तथा शृतक्षीरभवं सरञ्च ।
असारमेवं दधि सप्तधाऽस्मिन् वर्गे स्मृता मस्तुगुणास्तथैव ॥

इति दधिवर्गः ।

---

इस दधिवर्ग में मीठा, खट्टा, अधिक खट्टा, मन्द, उबाले हुये दुग्ध का, सारयुक्त तथा असारयुक्त ऐसे सात प्रकार का

दही और उसके गुण कहे हैं इसी तरह दही के मस्तु के भी गुण कहे हैं ॥ ८३ ॥

इति दधिवर्गः ।

अथ तक्रवर्गः—

तक्रं मधुरमम्लं कषायानुरसमुष्णवीर्यं लघु रूक्षमग्निदीपनं गरशोफातिसारग्रहणीपाण्डुरोगार्शःप्लीहगुल्मारोचकविषमज्वरतृष्णाच्छर्दिप्रसेकशूलमेदःश्लेष्मानिलहरं मधुरविपाकं हृद्यं मूत्रकृच्छ्रस्नेहव्यापत्प्रशमनमवृष्यञ्च।

तक्र ( मट्ठा, छाछ ) मधुर, अम्ल, अनुरस में कषाय, वीर्य में उष्ण, हल्की त[illegible] पाचकाग्नि को दीप्त करती है एवं गर ( कृत्रिम विष ), शोफ, अतिसार, संग्रहणी, पाण्डुरोग, अर्श, प्लीहावृद्धि, गुल्मरोग, अरोचक, विषम ज्वर, तृष्णा, वमन, लार का टपकना, शूल, मेदोवृद्धि, कफरोग तथा वातरोग नाशक है। पाक में मधुर, हृदय के लिये हितकारी, मूत्रकृच्छ्र, अधिक स्नेह सेवनजन्य व्यापत्तियों को नष्ट करती है एवं वृष्य नहीं है ॥ ८४ ॥

विमर्शः—स्नेहव्यापदः—तन्द्रा सोत्क्लेश आनाहो ज्वरः स्तम्भो विसंज्ञता। कुष्ठानि कण्डूः पाण्डुत्वं शोफार्शांस्यरुचिस्तथा॥ जठरं ग्रहणीदोषाः स्तैमित्यं वाक्यनिग्रहः। शूलमामप्रदोषाश्च जायन्ते स्नेहविभ्रमात् ॥ ( चरक )।

मन्थनादिपृथग्भूतस्नेहमर्द्धोदकं च यत्।
नातिसान्द्रद्रवं तक्रं स्वाद्वम्लं तुवरं रसे।
यत्तु सस्नेहमजलं मथितं घोलमुच्यते ॥ ८५ ॥

मन्थन कर के जिसमें से स्नेह ( मक्खन ) निकाल लिया गया हो और दही से आधा पानी जिसमें मिला हुआ हो, जो न अधिक गाढ़ी और न अधिक पतली हो तथा जो रस में मधुर, अम्ल और कषाय हो उसे 'तक्र' कहते हैं किन्तु जिस दही में से मक्खन न निकाला गया हो तथा पानी भी नहीं डाला गया हो और केवल मन्थनी से विलयन ( घोल ) बना दिया हो उसे 'घोल' कहते हैं ॥ ८५ ॥

विमर्शः—अन्यत्रान्तरे तक्रस्य त्रैविध्यमाह-'स्वल्पमर्द्धोद्धृतस्नेह यताध्यानुद्धृत घनम्। तक्र दोषाग्निबलवित्त्रिविध तत्प्रयोजयेत्' ॥ अपि च घोलमथिततक्रोदश्विच्छच्छिकेतिनामभेदेन तद्भेदा उक्ता निघण्टौ-'घोलन्तु मथित तक्रमुदश्विच्छच्छिकाऽपि च। ससारं निर्जलं घोलं मथितं त्वसरोदकम्॥ तक्रं पादजल प्रोक्तमुदश्वित्तदर्धवारिकम्। छच्छिका सारहीना स्यात्स्वच्छा प्रचुरवारिका॥' इति।

नैव तक्रं क्षते दद्यान्नोष्णकाले न दुर्बले।
न मूर्च्छाभ्रमदाहेषु न रोगे रक्तपैत्तिके ॥ ८६ ॥

क्षत, गरमी का समय, दुर्बल मनुष्य, मूर्च्छा, भ्रम, दाह तथा रक्तपित्त इनमें तक्र का उपयोग नहीं करना चाहिये ॥८६॥

शीतकालेऽग्निमान्द्ये च कफोत्थेष्वामयेषु च।
मार्गावरोधे दुष्टे च वायौ तक्रं प्रशस्यते ॥ ८७ ॥

शीतकाल, अग्निमान्द्य, कफजन्यरोग, स्रोतसों के मार्गावरोध में तथा वायु की दुष्टि में तक्र प्रशस्त मानी गई है ॥८७॥

तत् पुनर्मधुरं श्लेष्मप्रकोपणं पित्तप्रशमनञ्च; अम्लं वातघ्नं पित्तकरञ्च ॥ ८८ ॥

मधुर तक्र कफ का प्रकोप करती है और पित्त का शमन करती है। अम्ल तक्र वात को नष्ट करती है तथा पित्त को बढ़ाती है ॥ ८८ ॥

वातेऽम्लं सैन्धवोपेतं, स्वादु पित्ते सशर्करम्।
पिबेत्तक्रं कफे चापि व्योषक्षारसमन्वितम् ॥ ८९ ॥

वात के प्रकोप में सैन्धवलवणयुक्त अम्लतक्र, पित्त के प्रकोप में शर्करायुक्त स्वादुतक्र तथा कफ के प्रकोप में सोंठ, मरिच, पिप्पली तथा यवक्षार इनका चूर्ण मिलाकर तक्र पीनी चाहिये ॥ ८९ ॥

ग्राहिणी वातला रूक्षा दुर्जरा तक्रकूर्चिका।
तक्राल्लघुतरो मण्डः कूर्चिकादधितक्रजः ॥ ९० ॥

तक्रकूर्चिका ग्राहिणी ( कब्ज करनेवाली ), वातकारक रूक्ष और दुर्जर होती है। कूर्चिकाभूत दही और तक्र से बनाया हुआ मण्ड तक्र से अधिक लघु होता है ॥ ९० ॥

विमर्शः—दध्ना तक्रेण वा सह पाकात् पृथग्भूत घनद्रवम् क्षीरं कूर्चिका। उपरितन स्वच्छो भागो मण्डः। मध्यभूतः कूर्चिका दधितक्रजः कूर्चिकाभूतं यद्दधि तक्रं च ताभ्यां जात इत्यर्थः। तथा निघण्टौ-'दध्ना सह च यत्पक्वं क्षीरं सा दधिकूर्चिका। तक्रेण पक्वं यत्क्षीरं सा भवेत्तक्रकूर्चिका ॥' इति।

गुरुः किलाटोऽनिलहा पुंस्त्वनिद्राप्रदः स्मृतः।
मधुरौ बृंहणौ वृष्यौ तद्वत्पीयूषमोरटौ ॥ ९१ ॥

किलाट पचने में भारी, वातनाशक, पुंस्त्व तथा निद्रा लानेवाला होता है। इसी प्रकार पीयूष और मोरट स्वाद में मधुर, बृंहणकारक और वृष्य होते हैं ॥ ९१ ॥

विमर्शः—किलाट=कूर्चिकीभूतदुग्धस्य पिण्डः। तदुक्तम् 'नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिण्डः प्रोक्तः किलाटकः' इति। 'क्षीरं सद्यः प्रसूतायाः पीयूषमिति साञ्जितम्। सप्तरात्रात्परं क्षीरमप्रसन्नं मोरटं'॥ सप्ताहात्परतो यावत्प्रसन्नतां न गच्छति तावन्मोरटं इत्यर्थः।

नवनीतं पुनः सद्यस्कं लघु सुकुमारं मधुरं कषायमीषदम्लं शीतलं मेध्यं दीपनं हृद्यं संग्राहि पित्तानिलहरं वृष्यमविदाहि क्षयकासव्रणशोषार्शोऽर्दितापहं चिरोत्थितं गुरु कफमेदोविवर्द्धनं बलकरं बृंहणं शोषघ्नं विशेषेण बालानां प्रशस्यते ॥ ९२ ॥

नवनीत—( नवनीत नवोद्धृतम् ) दही से ताजा निकाला हुआ मक्खन पचने में हल्का, शरीर को सुकुमार बनानेवाला, रस में मधुर, कषाय और कुछ खट्टा, शीतप्रकृतिक, मेधावर्द्धक, अग्निदीपक, हृदय के लिये हितकारी, दस्त को बांधनेवाला, पित्त और वात का नाशक, वृष्य, दाह नहीं करनेवाला, राजयक्ष्मा, कास, व्रण, व्यवाय-शोक-वार्द्धक्यादिजन्य शोष, अर्श और अर्दित नाशक है। निकालकर रखा हुआ अर्थात् पुराना मक्खन पचने में भारी, कफ और मेदा को बढ़ानेवाला, बलवर्द्धक, बृंहण, शोषनाशक तथा अधिकतया बालकों के लिये प्रशस्त होता है ॥ ९२ ॥

क्षीरोत्थं पुनर्नवनीतमुत्कृष्टस्नेहमाधुर्ययुक्तमतिशीतं सौकुमार्यकरं चक्षुष्यं संग्राहि रक्तपित्तनेत्ररोगहरं प्रसादनञ्च ॥ ६३ ॥

कच्चे दुग्ध से निकाला हुआ मक्खन अतीव स्निग्ध और मधुर तथा अधिक शीतल, शरीर को सुकुमार बनानेवाला, नेत्रों के लिये हितकारी, ग्राही, रक्तपित्त तथा नेत्ररोगों को हरनेवाला एवं शरीर, इन्द्रियां और मन को प्रसन्न करता है ॥

सन्तानिका पुनर्वातघ्नी तर्पणी बल्या वृष्या स्निग्धा रुच्या मधुरा मधुरविपाका रक्तपित्तप्रसादनी गुर्वी च ॥

सन्तानिका—( दूध के ऊपर की मलाई ) वातनाशिका, तृप्तिकारिणी, बल के लिये हितकर, वृष्य, स्निग्ध, रुचिवर्द्धक, स्वाद और पाक में मधुर, रक्तपित्त का प्रसादन ( संशमन ) करनेवाली तथा पचने में भारी होती है ॥ ९४ ॥

विकल्प एष दध्यादिः श्रेष्ठो गव्योऽभिवर्णितः ।
विकल्पानवशिष्टांस्तु क्षीरवीर्यात्समादिशेत् ॥ ६५ ॥
इति तक्रवर्गः ।

दही, तक्र आदि का जो यह विकल्प ( भेद ) वर्णित किया गया है वे दधि-तक्रादि गौ के श्रेष्ठ होते हैं। एवं जो शेष प्राणियों के दुग्ध, दधि और तक्र के भेद हैं उनके गुणधर्म उनके दुग्ध के वीर्य ( गुण ) से ही जान लेवें ॥ ९५ ॥

इति तक्रवर्गः ।

अथ घृतवर्गः—

घृतं तु मधुरं सौम्यं मृदु शीतवीर्यमल्पाभिष्यन्दि स्नेहनमुदावर्तोन्मादापस्मारशूलज्वरानाहवातपित्तप्रशमनमग्निदीपनं स्मृतिमतिमेधाकान्तिस्वरलावण्यसौकुमार्यौजस्तेजोबलकरमायुष्यं वृष्यं मेध्यं वयःस्थापनं गुरु चक्षुष्यं श्लेष्माभिवर्द्धनं पाप्मालक्ष्मीप्रशमनं विषहरं रक्षोघ्नञ्च ॥ ६६ ॥

घृत मधुर, सौम्य, मृदु, शीतवीर्य, अल्पक्लेदकारक, शरीर में स्नेहन करनेवाला तथा उदावर्त, उन्माद, अपस्मार, शूल, ज्वर, आनाह और वात तथा पित्त को शान्त करनेवाला, पाचकाग्नि का दीपक है एवं स्मृति, मति, मेधा, कान्ति, स्वर, लावण्य, सौकुमार्य, ओज, तेज और बल इन सबको बढ़ाता है तथा आयुवर्द्धक, वृष्य, मेध्य, वयःस्थापक, पचने में भारी, नेत्रों के लिये हितकर, कफ को बढ़ानेवाला, पाप तथा अलक्ष्मी ( दरिद्रता या कुरूपता ) का नाशक, विषों को नष्ट करनेवाला एवं राक्षसों ( या सूक्ष्म जीवाणुओं ) का नाशक है ॥ ९६ ॥

विपाके मधुरं शीतं वातपित्तविषापहम् ।
चक्षुष्यमग्र्यं बल्यञ्च गव्यं सर्पिर्गुणोत्तरम् ॥ ६७ ॥

गोघृत—विपाक में मधुर, शीतप्रकृतिक, वात, पित्त और विष का नाशक, नेत्रों के लिये हितकारी, बलवर्द्धक तथा अन्य प्राणियों के घृत के गुणों की अपेक्षा गोघृत सर्वोत्तम गुण युक्त होता है ॥ ९७ ॥

आजं घृतं दीपनीयं चक्षुष्यं बलवर्द्धनम् ।
कासे श्वासे क्षये चापि पथ्यं पाके च तल्लघु ॥ ६८ ॥

अजाघृत—अग्नि का दीपक, नेत्रों के लिये हितकारी और बलवर्द्धक है तथा कास, श्वास और क्षय में भी पथ्य है। यह पाक में लघु होता है ॥ ९८ ॥

मधुरं रक्तपित्तघ्नं गुरु पाके कफावहम् ।
वातपित्तप्रशमनं सुशीतं माहिषं घृतम् ॥ ६९ ॥

माहिषघृत—मधुर, रक्तपित्तनाशक, पाक में भारी, कफवर्द्धक, वायु और पित्त को शान्त करने वाला तथा शीतल है ॥

औष्ट्रं कटु घृतं पाके शोफक्रिमिविषापहम् ।
दीपनं कफवातघ्नं कुष्ठगुल्मोदरापहम् ॥ १०० ॥

ऊंटनी का घी—विपाक में कटु, शोफ, क्रिमि और विष का नाशक, अग्नि का दीपक, कफ-वात का नाशक एवं कुष्ठ, गुल्म तथा उदर रोगों को नष्ट करता है ॥ १०० ॥

पाके लघ्वाविकं सर्पिर्न च पित्तप्रकोपणम् ।
कफेऽनिले योनिदोषे शोषे कम्पे च तद्धितम् ॥१०१॥

भेड़ी का घी—पचने में लघु होता है तथा पित्त का प्रकोप नहीं करता है एवं कफविकार, वातविकार, योनि दोष, शोष और कम्प में हितकारी है ॥ १०१ ॥

पाके लघूष्णवीर्यञ्च कषायं कफनाशनम् ।
दीपनं बद्धमूत्रञ्च विद्यादैकशफं घृतम् ॥ १०२ ॥

एक शफ (खुर) वाले प्राणी जैसे घोड़ी, गदही आदि इनका घी पचने में हलका, उष्णवीर्य, स्वाद में कषाय, कफ का नाशक, अग्नि का दीपक तथा मूत्र को कम करता है ॥ १०२ ॥

चक्षुष्यमग्र्यं स्त्रीणान्तु सर्पिः स्यादमृतोपमम् ।
वृद्धिं करोति देहाग्न्योर्लघुपाकं विषापहम् ॥ १०३ ॥

स्त्रीघृत—नेत्र रोगों के लिये अधिक हितकारी और अमृत के समान गुणकारी होता है। देह और पाचकाग्नि की वृद्धि करता है, पचने में हलका होता है एवं विषों का नाशक है ॥

कषायं बद्धविण्मूत्रं तिक्तमग्निकरं लघु ।
हन्ति कारेणवं सर्पिः कफकुष्ठविषक्रिमीन् ॥ १०४ ॥

करेणु ( हस्तिनी ) का घी कषाय रस, विष्ठा और मूत्र को बांधने वाला, तिक्त, पाचकाग्नि का वर्द्धक, पचने में हलका होता है तथा कफ, कुष्ठ, विष और क्रिमि रोगों को नष्ट करता है ॥ १०४ ॥

क्षीरघृतं पुनः संग्राहि रक्तपित्तभ्रममूर्च्छाप्रशमनं नेत्ररोगहितञ्च ॥ १०५ ॥

क्षीरघृत अर्थात् कच्चे दुग्ध से निकाले हुये मक्खन से बनाया हुआ घी ग्राही होता है तथा रक्तपित्त, भ्रम और मूर्च्छा को शान्त करता है एवं नेत्र रोगों के लिये हितकारी है ॥१०५॥

सर्पिर्मण्डस्तु मधुरः सरो योनिश्रोत्राक्षिशिरसां शूलघ्नो बस्तिनस्याक्षिप्रपूरणेषूपदिश्यते ॥ १०६ ॥

घी के ऊपर जमा हुआ स्वच्छ भाग रस में मधुर, दस्तावर एवं योनि, कर्ण, नेत्र तथा शिर के शूल को नष्ट करने वाला होता है तथा बस्ति, नस्य और नेत्रपूरण कार्य में हितकारी कहा गया है॥ १०६॥

सर्पिः पुराणं सरं कटुविपाकं त्रिदोषापहं मूर्च्छामदोन्मादोदरज्वरगरशोषापस्मारयोनिश्रोत्राक्षिशिरःशूलघ्नं दीपनं बस्तिनस्याक्षिपूरणेषूपदिश्यते ॥ १०७॥

पुराना घी कुछ दस्तावर, विपाक में कटु, त्रिदोषों का नाशक, मूर्च्छा, मद, उन्माद, उदर रोग, ज्वर, गर (कृत्रिम-विष), शोष, अपस्मार, योनिरोग या योनिशूल, कर्ण के रोग या शूल, नेत्र के रोग या शूल और शिर के शूल को नष्ट करता है। कायाग्नि को दीप्त करता है तथा बस्ति, नस्य और नेत्र-पूरण में प्रयुक्त होता है॥ १०७॥

भवति चात्र—

पुराणं तिमिरश्वासपीनसज्वरकासनुत्।
मूर्च्छाकुष्ठविषोन्मादग्रहापस्मारनाशनम्॥ १०८॥
(एकादशशतञ्चैव वत्सरानुषितं घृतम्।
रक्षोघ्नं कुम्भसर्पिः स्यात् परतस्तु महाघृतम्॥ १०९॥
पेयं महाघृतं भूतैः कफघ्नं पवनाधिकैः।
बल्यं पवित्रं मेध्यञ्च विशेषात्तिमिरापहम्॥ ११०॥
सर्वभूतहरञ्चैव घृतमेतत् प्रशस्यते॥ १११॥)

इति घृतवर्गः।

पुराना घी—तिमिर, श्वास, पीनस, ज्वर, कास, मूर्च्छा, कुष्ठ, विष, उन्माद, ग्रहपीडा तथा अपस्मार का नाशक है। (ग्यारह वर्ष से ले कर शत (सौ) वर्ष का पुराना घृत 'कुम्भ-सर्पि' कहलाता है तथा यह राक्षसों (कृमि, जीवाणु, भूत प्रेतादि) को नष्ट करता है। सौ वर्ष के बाद का घी 'महासर्पि' कहलाता है। यह महाघृत वातरोग वाले या वातप्रकृति मनुष्यों द्वारा पीना चाहिये एवं यह कफ को नष्ट करता है, बलवर्द्धक, पवित्र और मेध्य है। विशेषतया तिमिर रोग को नष्ट करता है। सर्व प्रकार के भूतों (क्रिमि तथा जीवाणुओं) को नष्ट करने में प्रशस्त है)॥ १०८-१११॥

विमर्शः—पुराण घृत के विषय में अनेक मत हैं। (१) वर्षादूर्ध्वं भवेदाज्यं पुराणम्। (भाव प्र०)। (२) सर्पिः पुराणं विज्ञेयं दशवर्षस्थितन्तु यत्। (योगरत्नाकर)। अन्यच्च—पुराणं दशवर्षं स्यात्प्रपुराणमतः परम्। कुम्भघृत कालः—(१) कौम्भं दशाब्दिकम्। (चरके चक्रपाणिः)। (२) शतवर्षस्थितं यत्तु कुम्भसर्पिरतदुच्यते। (योगरत्नाकर)। (३) हारीतसंहिता का मत है—कि जैसे जैसे घी पुराना होता है वैसे २ उसमें गुण की वृद्धि होती रहती है—यथा यथा जरां याति गुणवत्स्यात्तथा तथा।

इति घृतवर्गः।

अथ तैलवर्गः—

तैलं त्वाग्नेयमुष्णं तीक्ष्णं मधुरं मधुरविपाकं बृंहणं प्रीणनं व्यवायि सूक्ष्मं विशदं गुरु सरं विकासि वृष्यं त्वक्प्रसादनं शोधनं मेधामार्दवमांसस्थैर्यवर्णबलकरं चक्षुष्यं बद्धमूत्रं लेखनं तिक्तकषायानुरसं पाचनमनिलबलासक्षयकरं क्रिमिघ्नमशितपित्तजननं योनिशिरःकर्णशूलप्रशमनं गर्भाशयशोधनञ्च, तथा छिन्नभिन्नविद्धोत्पिष्टच्युतमथितक्षतपिच्चितभग्नस्फुटितक्षाराग्निदग्धविश्लिष्टदारिताभिहतदुर्भग्नमृगव्यालविदष्टप्रभृतिषु च परिषेकाभ्यङ्गावगाहादिषु तिलतैलं प्रशस्यते॥ ११२॥

तिलों का तैल आग्नेय, उष्ण, तीक्ष्ण, मधुर विपाक में भी मधुर, बृंहणकारक, इन्द्रियां, मन और आत्मा की तृप्ति करने वाला, व्यवायि अर्थात् शीघ्र शरीर में व्याप्त होने वाला, सूक्ष्म, विशद, पचने में भारी, दस्तावर, विकासि, वृष्य, त्वचा का प्रसादक, दोषों या शरीर का शोधक तथा मेधा, मृदुता, मांस की स्थिरता, वर्ण और बल को करने वाला, नेत्रों के लिये हितकारी, मूत्र का अवरोध करने वाला, लेखक, अनुरस में तिक्त और कषाय, आमदोषों का पाचक, वायु और कफ को नष्ट करने वाला, क्रिमिनाशक, खाने के बाद पित्त का जनक, योनि, शिर और कर्ण के शूल को शान्त करने वाला, गर्भाशय के दोषों का शोधक एवं छिन्न, भिन्न, विद्ध, उत्पिष्ट, च्युत, मथित, क्षत, पिच्चित, भग्न, स्फुटित, क्षार तथा अग्नि से दग्ध, विश्लिष्ट, दारित, अभिहत, दुर्भग्न, अहिंस्र तथा हिंस्र पशुओं से दष्ट प्रभृति दशाओं में परिषेक, अभ्यङ्ग तथा अवगाहन के लिये 'तिल तैल' प्रशस्त होता है॥ ११२॥

विमर्शः—तैलमिति। यद्यपि तैलशब्देन तिलेषु भवं तैल तिलतैलमभिप्रेतम्, तथाऽपि वर्गेऽस्मिन्नेरण्डतैलादीनामपि वक्तव्यतया 'तिलादिस्निग्धवस्तूनां स्नेहस्तैलमुदाहृतः' इति पारिभाषिकं तैलमत्राभिप्रेतम्। आग्नेयम्=अग्निगुणबहुलम्। 'व्यवायी चाऽखिलं देहं व्याप्य पाकाय कल्पते' इति वक्ष्यमाणलक्षणं व्यवायि। विकासि=सर्वशरीरानुप्रवेशेन धातुसन्धिबन्धनविमोचकम्।

तद्बस्तिषु च पानेषु नस्ये कर्णाक्षिपूरणे।
अन्नपानविधौ चापि प्रयोज्यं वातशान्तये॥ ११३॥

इस तिल तैल को बस्तिकर्म, पान, नस्य, कर्ण और नेत्र के पूरण, अनेक प्रकार के खाद्य तथा पेय पदार्थों के संस्कार तथा वात की शान्ति के लिये प्रयुक्त करना चाहिये॥ ११३॥

एरण्डतैलं मधुरमुष्णं तीक्ष्णं दीपनं कटु कषायानुरसं सूक्ष्मं स्रोतोविशोधनं त्वच्यं वृष्यं मधुरविपाकं वयःस्थापनं योनिशुक्रविशोधनमारोग्यमेधाकान्तिस्मृतिबलकरं वातकफहरमधोभागदोषहरञ्च॥ ११४॥

एरण्ड का तैल—मधुर, उष्ण, तीक्ष्ण, अग्नि का दीपक, रस में कटु, अनुरस में कषाय, सूक्ष्म, स्रोतोविशोधक, त्वचा के लिये हितकारी, वृष्य, विपाक में मधुर, आयु का स्थापक, योनि तथा शुक्र के दोषों का शोधक, शरीर की नीरोगता, मेधा, कान्ति, स्मृति और बल को करने वाला, वायु और कफ का नाशक एवं शरीर के मलाशय, मूत्राशय आदि अधोभागों के दोषों को हरने वाला कहा गया है॥ ११४॥

विमर्शः—एरण्डतैल सुकुमार कोष्ठ के मनुष्य, छोटे बच्चे, गर्भिणी स्त्री तथा वृद्धों के लिये विरेचनादि में प्रयुक्त करने पर अमृत सा कार्य करता है।

निम्बातसीकुसुम्भमूलकजीमूतकवृक्षकक्रतवेधनार्ककम्पिल्लकहस्तिकर्णपृथ्वीकापीलुकरञ्जेङ्गुदीशिग्रुसर्षपसुवर्चलाविडङ्गज्योतिष्मतीफलतैलानि तीक्ष्णानि लघून्युष्णवीर्याणि कटूनि कटुविपाकानि सराण्यनिलकफकृमिकुष्ठप्रमेहशिरोरोगहराणि चेति ॥ ११५ ॥

नीम, अलसी, कुसुम्भ, मूली, देवदाली, कुटज, कोशातकी, आक, कबीला, हस्तिकर्ण ( लाल एरण्ड या पलाश ), काला जीरा, पीलु, करञ्ज, इङ्गुदी, सहजन फली, सरसों, सूर्यावर्त, विडङ्ग, मालकांगनी इनके फल अथवा बीजों के तैल तीक्ष्ण, पचने में हलके, उष्णवीर्य, रस और विपाक में कटु, मृदु विरेचक हैं तथा वायु, कफ, कृमि, कुष्ठ, प्रमेह तथा शिर के रोगों को नष्ट करते हैं ॥ ११५ ॥

वातघ्नं मधुरं तेषु क्षौमं तैलं बलापहम् ।
कटुपाकमचक्षुष्यं स्निग्धोष्णं गुरु पित्तलम् ॥ ११६ ॥
कृमिघ्नं सार्षपं तैलं कण्डूकुष्ठापहं लघु ।
कफमेदोऽनिलहरं लेखनं कटु दीपनम् ॥ ११७ ॥
कृमिघ्नमिङ्गुदीतैलमीषत्तिक्तं तथा लघु ।
कुष्ठामयकृमिहरं दृष्टिशुक्रबलापहम् ॥ ११८ ॥
विपाके कटुकं तैलं कौसुम्भं सर्वदोषकृत् ।
रक्तपित्तकरं तीक्ष्णमचक्षुष्यं विदाहि च ॥ ११९ ॥

उक्त तैलों में अलसी का ( क्षौम ) तैल वातनाशक, मधुर, बलनाशक, विपाक में कटु, नेत्रों के लिये अहितकारी, स्निग्ध, उष्ण, भारी और पित्तकारक होता है। सरसों का तैल कृमि, कण्डू और कुष्ठ को नष्ट करता है, पचने में हल्का होता है, कफ, मेद और वात रोगों का नाशक है तथा लेखक, कटु और अग्नि का दीपक है। हिंगोट तैल-कृमिनाशक, कुछ तिक्त एवं हलका होता है, कुष्ठ तथा कृमि रोगों को नष्ट करता है तथा दर्शनशक्ति, वीर्य और शरीर के बल को नष्ट करता है। कुसुम्भ तैल विपाक में कटु, सर्व दोषों का जनक, रक्तपित्त को बढाने वाला, तीक्ष्ण, नेत्रों के लिये हानिकारी तथा शरीर में विदाह उत्पन्न करता है ॥ ११६-११९ ॥

किराततिक्तकातिमुक्तकबिभीतकनालिकेरकोलाक्षोडजीवन्तीप्रियालकर्बुदारसूर्यवल्लीत्रपुसैर्वारुककर्कारुकूष्माण्डप्रभृतीनां तैलानि मधुराणि मधुरविपाकानि वातपित्तप्रशमनानि शीतवीर्याण्यभिष्यन्दीनि सृष्टविण्मूत्राण्यग्निसादनानि चेति ॥ १२० ॥

चिरायता, माधवीलता फल, बहेड़े की गिरी, नारियल-गिरी, बैर, अखरोट, जीवन्ती, चिरोंजी, कचनार, अर्कपुष्पी, खीरा, एर्वारुक ( खीराभेद ), कर्कारुक, कोहड़ा आदि के फलों के तैल रस और पाक में मधुर वायु और पित्त के प्रशामक, शीतवीर्य, अभिष्यन्दी, मूत्र लाने वाले तथा पाचकाग्नि के नाशक होते हैं ॥ १२० ॥

मधुककाश्मर्यपलाशतैलानि मधुरकषायाणि कफपित्तप्रशमनानि ॥ १२१ ॥

महुआ, गम्भारी और पलाश ( ढाक ) के बीजों के तैल मधुर, कषाय तथा कफ और पित्त के प्रशामक होते हैं ॥ १२१ ॥

तुवरकभल्लातकतैले उष्णे मधुरकषाये तिक्तानुरसे वातकफकुष्ठमेदोमेहकृमिप्रशमने उभयतोभागदोषहरे च ॥

तुवरक तथा भिलावें के तैल उष्ण, मधुर और कषाय, अनुरस में तिक्त एवं वात, कफ, कुष्ठ, मेदोवृद्धि, प्रमेह और कृमि रोगों के प्रशामक तथा उभय ( ऊर्ध्व और अधः ) भाग के दोषों के नाशक होते हैं ॥ १२२ ॥

विमर्शः—तुवरकनामौषधिः, एतत्परिचयस्तु—'पत्रैस्तु केतराकारैः कल्यसदृशैः फलैः। वृक्षस्तुवरको नाम पश्चिमार्णवतीरजः ॥' इति तन्त्रान्तरीयः। आजकल गलित कुष्ठ ( Leprosy ) में तुवरक तैल का प्रयोग अधिक करते हैं।

सरलदेवदारुगण्डीरशिंशपागुरुसारस्नेहास्तिक्तकटुकषाया दुष्टव्रणशोधनाः कृमिकफकुष्ठानिलहराश्च ॥ १२३ ॥

सरल, देवदारु, गण्डीर, शीशम और अगुरु इनके सार भाग के निकाले हुये स्नेह तिक्त, कटु और कषाय होते हैं। दुष्टव्रण का शोधन करते हैं तथा कृमि, कफ, कुष्ठ और वात रोगों को नष्ट करते हैं ॥ १२३ ॥

इक्ष्वाकीकोशाम्रदन्तीद्रवन्तीश्यामासप्तलानीलिकाकम्पिल्लकशङ्खिनीस्नेहास्तिक्तकटुकषाया अधोभागदोषहराः कृमिकफकुष्ठानिलहरा दुष्टव्रणशोधनाश्च ॥ १२४ ॥

कड़वी तोम्बी, कोशाम्र, दन्ती, द्रवन्ती, सप्तला, नीलिका, कम्पिल्लक और शङ्खिनी के तैल, कटु और कषाय रसयुक्त होते हैं तथा अधोभाग के मल, मूत्र, वातादि दोषों का हरण करते हैं एवं कृमि, कफ, कुष्ठ और वातनाशक तथा दुष्टव्रण-शोधक होते हैं ॥ १२४ ॥

यवतिक्तातैलं सर्वदोषप्रशमनमीषत्तिक्तमग्निदीपनं लेखनं मेध्यं पथ्यं रसायनञ्च ॥ १२५ ॥

यवतिक्ता ( कालमेघ ) का तैल सब दोषों का प्रशमन करता है, कुछ तिक्त होता है, अग्नि का दीपन करता है, दोषों का लेखन, मेधा के लिये हितकर, पथ्य और रसायन गुण युक्त होता है ॥ १२५ ॥

एकैषिकातैलं मधुरमतिशीतं पित्तहरमनिलप्रकोपणं श्लेष्माभिवर्द्धनं च ॥ १२६ ॥

एकैषिका ( कृष्णत्रिवृत् ) तैल स्वाद में मधुर, अति शीतप्रकृतिक, पित्त का हारक, वात का प्रकोपक एवं कफ-वर्द्धक होता है ॥ १२६ ॥

सहकारतैलमीषत्तिक्तमतिसुगन्धि वातकफहरं रूक्षं मधुरकषायं रसवन्नातिपित्तकरञ्च ॥ १२७ ॥

आम्रफल की गुठली का तैल अथवा आम के मौर ( पुष्पाङ्कुर ) या पत्तों का तैल कुछ तिक्त किन्तु अधिक सुगन्धिवाला, वात और कफ का नाशक, रूक्ष, मधुर और कषाय होता है तथा रस की भांति अधिक पित्तकारक नहीं होता है ॥ १२७ ॥

फलोद्भवानि तैलानि यान्युक्तानीह कानिचित् ।
गुणान् कर्म च विज्ञाय फलानीव विनिर्दिशेत् ॥ १२८ ॥

यावन्तः स्थावराः स्नेहाः समासात् परिकीर्त्तिताः ।
सर्वे तैलगुणा ज्ञेयाः सर्वे चानिलनाशनाः ॥ १२९ ॥
सर्वेभ्यस्त्विह तैलेभ्यस्तिलतैलं विशिष्यते ।
निष्पत्तेस्तद्गुणत्वाच्च तैलत्वमितरेष्वपि ॥ १३० ॥

जिन जिन फलों के कुछ तैलों का वर्णन यहां नहीं किया गया है उन तैलों के गुणकर्म उनके फलों के समान ही समझना चाहिये । जो जो स्थावर स्नेह यहां संक्षिप्त रूप से वर्णित किये गये हैं वे सब तिलतैल के सामान्यगुणों से युक्त होते हैं अत. वे सब स्नेह वातनाशक हैं । सर्व प्रकार के तैलों की अपेक्षा तिलों का तैल प्रशस्त है । यद्यपि तैल संज्ञा तिलों से निकले स्नेहरूपी द्रव की ही है तथापि उन तिलातिरिक्त वानस्पतिक स्नेहों को भी तिलतैल के समान निष्पत्ति ( कार्य सिद्धि ) होने से तथा तिलतैल के गुणों के समान ही उन में गुण होने से उनमें भी तैलत्व का आरोप किया गया है ॥

विमर्श —चरक ने स्नेहों की दो योनि मानी है—स्नेहानां द्विविधा योनिः सौम्य ! स्थावरजङ्गमा । तैलगुणाश्चरके—तैलं संयोगसंस्काराद् सर्वरोगापहं परम् । तैलप्रयोगादजरा निर्विकारा जितश्रमाः ॥ आसन्नतिबला सर्वे दैत्याधिपतयः पुरा ॥ निष्पत्ति का अर्थ तैलनिष्कासन-समानता किया है जैसे—तिले यथा तैलं निष्पद्यते चूर्णीकरणयन्त्रादिना तथा सर्षपादावपि स्नेहापकर्षणात् । भवति च समाननिष्पत्तिकतया तद्व्यपदेशः । ( शिवदाससेन )।

ग्राम्यानूपौदकानाञ्च वसामेदोमज्जानो गुरूष्णमधुरा वातघ्नाः । जाङ्गलैकशफक्रव्यादादीनां लघुशीतकषाया रक्तपित्तघ्नाः । प्रतुदविष्किराणां श्लेष्मघ्नाः । तत्र घृततैलवसामेदोमज्जानो यथोत्तरं गुरुर्वपाका वातहराश्च ॥ १३१ ॥

इति तैलवर्गः ।

गौ, अश्व, उष्ट्र आदि ग्राम्य, महिषादि आनूप तथा मत्स्यादि औदक प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा भारी, उष्णप्रकृतिक, रस में मधुर तथा वातनाशक है तथा जंगल में घूमने वाले प्राणी, एक खुरवाले प्राणी तथा हिंसक प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा लघु, शीतल, कषाय तथा रक्तपित्त-हारक होती है । कपोत, पारावतादि प्रतुद और लाव तित्तिरादि विष्किर प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा कफनाशक होती है । घृत, तैल, वसा, मेदा और मज्जा ये यथोत्तर अधिक भारी एवं वातनाशनार्थ उत्तरोत्तर श्रेष्ठ हैं ॥ १३१ ॥

विमर्श—घृत तैल वसा मज्जा स्नेहोऽप्युक्तश्चतुर्विधः । यहां मेद को और बढ़ाकर पांच स्नेह कर दिये हैं । तैल को Oil, वसा को Fat, मेद को Red Marrow, मज्जा को Yellow Marrow कहते हैं । स्थूलास्थिषु विशेषेण मज्जा त्वभ्यन्तराश्रिता । अथेतरेषु सर्वेषु सरक्तं मेद उच्यते ॥ स्नेह द्रव्यों का निर्माण ग्लिसरीन और फेटि एसिड के संयोग से होता है । जिसमें फेटि एसिड निम्न श्रेणी के हों उन्हें रासायनिक भाषा में तैल कहते हैं अत एव तैल पतले होते हैं । जिन में उच्चश्रेणी के फेटि एसिड हों उन्हें वसा कहते हैं जिससे वह गाढ़ी होती है ।

इति तैलवर्गः ।

अथ मधुवर्गः—

मधु तु मधुरं कषायानुरसं रूक्षं शीतमग्निदीपनं वर्ण्यं स्वर्यं लघु सुकुमारं लेखनं हृद्यं वाजीकरणं सन्धानं शोधनं रोपणं सङ्ग्राहि चक्षुष्यं प्रसादनं सूक्ष्ममार्गानुसारि पित्तश्लेष्ममेदोमेहहिक्काश्वासकासातिसारच्छर्दितृष्णाकृमिविषप्रशमनं ह्लादि त्रिदोषप्रशमनञ्च । तत्तु लघुत्वात्कफघ्नं पैच्छिल्यान्माधुर्यात्कषायभावाच्च वातपित्तघ्नम् ॥ १३२ ॥

मधु ( शहद Honey ) रस में मधुर, अनुरस में कषाय, रूक्ष, शीत, अग्निदीपक, वर्ण बढ़ानेवाला, बलवर्द्धक, पचने में हलका, सुकुमारताकारक, लेखन, हृदय के लिये हितकर, वाजीकरण, भग्नास्थिसन्धानकारक, दोषसंशोधक, व्रणरोपक, संग्राहि, नेत्रों के लिये हितकर, प्रसादक, शरीर के सूक्ष्म स्रोतसों ( मार्गों ) में प्रवेश करने वाला, पित्त, कफ, मेदोवृद्धि, प्रमेह, हिक्का, श्वास, कास, अतिसार, वमन, तृष्णा, कृमि और विष का प्रशमन करने वाला, हृदयाह्लादकारी, तथा त्रिदोष का शामक है । वह शहद लघु होने से कफ को नष्ट करता है तथा पिच्छिल, मधुर और कषाय रस होने से वात और पित्त को नष्ट करता है ॥ १३२ ॥

विमर्श—मधु में द्राक्षाशर्करा या ग्लूकोज ७५% प्रतिशत होता है एवं इक्षुशर्करा, सैल्यूलोज, प्रोटीड्स, गोंद, मोम, रञ्जन द्रव्य, फोर्मिक एसिड, सुगन्धिद्रव्य, लोहा, चूना, फोस्फरस, विटामिन्स, Diastatic ferment, जल और पुष्पों के पराग होते हैं । इसी तरह शरीर के उपयोगी सभी उपादान मधु में हैं । अग्निमान्द्य, ज्वर, वमन, तृषा, अम्लावस्था, विषमावस्था, मधुमेह, हृदयदौर्बल्य, हृदयावसाद ( Collapse ) में मधु अत्यन्त लाभकारी है । मधु की शर्करा ( Glucose ) का पाश्चात्यविज्ञान में बहुत आदर और उपयोग हो रहा है ।

पौत्तिकं भ्रामरं क्षौद्रं माक्षिकं छात्रमेव च ।
आर्घ्यमौद्दालकं दालमित्यष्टौ मधुजातयः ॥ १३३ ॥

मधु के भेद—पौत्तिक, भ्रामर, क्षौद्र, माक्षिक, छात्र, आर्घ्य, औद्दालक और दाल ये मधु की आठ जातियां होती हैं ॥ १३३ ॥

विमर्श —चरक ने केवल मधु की चार जातियां ही मानी हैं । माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं मध्वजातयः । भावप्रकाशे पौत्तिकाद्यष्टजातिमधुलक्षणानि यथा—पौत्तिकम्—'पुत्तिकाख्याः ... माक्षिकाः पुत्तिकाः स्मृताः' तत्कृतं ... मधु पौत्तिकम् । भ्रामरम्—'किञ्चित्सूक्ष्मैः ... भ्रमरैः ... निर्मलं स्फटिकाभं यत्तन्मधु भ्रामरं स्मृतम् ॥' इति । क्षौद्रम्—'मक्षिकाः कपिलाः सूक्ष्माः क्षुद्राख्यास्तत्कृतं मधु । मुनिभिः क्षौद्रमित्युक्तं ... ॥' इति । माक्षिकम्—'मक्षिकाः पिङ्गवर्णाः ... महत्यो मधुमक्षिकाः । ताभिः कृतं तैलवर्णं माक्षिकं परिकीर्त्तितम् ॥' इति । छात्रम्—'वरटाः कपिलाः पीताः प्रायो हिमवतो वने । कुर्वन्ति छत्रकाकारं तज्जं छात्रं मधु स्मृतम् ॥' इति । आर्घ्यम्—'तीक्ष्णतुण्डास्तु याः पीताः ... । अर्घ्याख्यास्ताः ... मधु आर्घ्यं तत्कृतमुच्यते ॥' इति । औद्दालकम्—'प्रायो वल्मीकमध्यस्थाः कपिलाः स्वल्पकीटकाः । कुर्वन्ति कपिलं स्वल्पं तत्स्यादौद्दालकं मधु ॥'

इति । दालम्—'इन्द्रनीलदलाकाराः सूक्ष्मा या मक्षिकाः शुभाः । वृक्षकोटरमध्यस्थास्तज्जं दालमुदाहृतम् ॥' इति ।

विशेषात्पौत्तिकं तेषु रूक्षोष्णं सविषान्वयात् ।
वातासृक्पित्तकृच्छेदि विदाहि मदकृन्मधु ॥ १३४ ॥
पैच्छिल्यात् स्वादुभूयस्त्वाद् भ्रामरं गुरुसंज्ञितम् ।
क्षौद्रं विशेषतो ज्ञेयं शीतलं लघु लेखनम् ॥ १३५ ॥
तस्माल्लघुतरं रूक्षं माक्षिकं प्रवरं स्मृतम् ।
श्वासादिषु च रोगेषु प्रशस्तं तद्विशेषतः ॥ १३६ ॥
स्वादुपाकं गुरु हिमं पिच्छिलं रक्तपित्तजित् ।
श्वित्रमेहक्रिमिघ्नं च विद्याच्छात्रं गुणोत्तरम् ॥ १३७ ॥
आर्घ्यं मध्वतिचक्षुष्यं कफपित्तहरं परम् ।
कषायं कटु पाके च बल्यं तिक्तमवातकृत् ॥ १३८ ॥
औद्दालकं रुचिकरं स्वर्यं कुष्ठविषापहम् ।
कषायमुष्णमम्लञ्च पित्तकृत् कटुपाकि च ।
छर्दिमेहप्रशमनं मधु रूक्षं दलोद्भवम् ॥ १३९ ॥

पौत्तिक मधु—सविष मक्खिकाओं से या विषैले पुष्पों के रस से बनने के कारण विशेषतया रूक्ष तथा उष्ण होता है एवं वायु, रक्त और पित्त को बढ़ाता है तथा मेदोग्रन्थि आदि का छेदन करता है। यह मधु विदाह तथा मद जनक भी है। भ्रामरमधु—पिच्छिल होने से तथा अधिक मधुर होने से भारी होता है। क्षौद्रमधु—विशेषकर शीतल, लघु और लेखन होता है। माक्षिक मधु—क्षौद्र मधु से भी हलका, रूक्ष तथा सब से श्रेष्ठ है एवं श्वास-कासादि रोगों में विशेष कर प्रशस्त है। छात्रमधु—विपाक में मधुर, पचने में भारी, शीतल तथा पिच्छिल होता है एवं रक्तपित्त, श्वेतकुष्ठ, प्रमेह, कृमि इनको नष्ट करता है एवं अन्य की अपेक्षा गुणों में श्रेष्ठ माना गया है। आर्घ्यमधु—नेत्रों के लिये अतीव लाभकारी, कफ और पित्त का नाशक, रस में कषाय, विपाक में कटु, बलकारक, तिक्त एवं कुछ वातकारी होता है। औद्दालकमधु—रुचिवर्द्धक, स्वरहितकारी एवं कुष्ठ तथा विष का नाशक है। दालमधु—कषाय, उष्ण, अम्ल, पित्तकारी, विपाक में कटु, वमन तथा प्रमेह का शामक और रूक्ष होता है ॥१३४-१३९॥

विमर्शः—विदाहिलक्षणम्—द्रव्यस्वभावादम्लौरवाद्यचिरेण पाकं जठराग्निर्योगात् । पित्तप्रकोपं विदहत् करोति तदन्नपानं कथितं विदाहि ॥

बृंहणीयं मधु नवं नातिश्लेष्महरं सरम् ॥ १४० ॥
मेदःस्थौल्यापहं ग्राहि पुराणमतिलेखनम् ।
दोषत्रयहरं पक्वमाममम्लं त्रिदोषकृत् ॥ १४१ ॥

नवीन मधु—बृंहणकारी, अधिक कफ नाश नहीं करने वाला, कुछ दस्तावर होता है। पुराना मधु शरीर की बढ़ी हुई मेदोधातु तथा स्थौल्य को नष्ट करने वाला, ग्राहि और अति लेखक होता है। पक्वमधु—त्रिदोषों का नाशक होता है तथा आम (कच्चे छत्ते को तोड़ कर निकाला हुआ) मधु खट्टा होता है एवं त्रिदोषों को करता है ॥ १४०-१४१ ॥

विमर्शः—मधुनः पुराणताकालः—मधुनः शर्करायाश्च गुडस्यापि विशेषतः । एकसंवत्सरेऽतीते पुराणत्वं स्मृतं बुधैः ॥ (भावप्रकाश)

तद्युक्तं विविधैर्योगैर्निहन्यादामयान् बहून् ।
नानाद्रव्यात्मकत्वाच्च योगवाहि परं मधु ॥ १४२ ॥

इस मधु को अनेक योगों के साथ प्रयुक्त करने से अनेक प्रकार के रोगों को नष्ट करता है एवं अनेक द्रव्यों (पत्र, पुष्प) से उत्पन्न होने से परं योगवाही है ॥ १४२ ॥

तत्तु नानाद्रव्यरसगुणवीर्यविपाकविरुद्धानां पुष्परसानां सविषमक्षिकासम्भवत्वाच्चानुष्णोपचारम् ॥१४३॥

वह मधु अनेक प्रकार के द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य और विपाक की दृष्टि से परस्पर विरुद्ध ऐसे विविध पुष्पों के रस से उत्पन्न होने से तथा विषैली मक्खिकाओं द्वारा उत्पन्न होने से उष्णोपचार या उष्ण अवस्था के साथ संसर्ग रखने के योग्य नहीं है ॥ १४३ ॥

उष्णैर्विरुध्यते सर्वं विषान्वयतया मधु ।
उष्णार्त्तमुष्णैरुष्णे वा तन्निहन्ति यथा विषम् ॥१४४॥
तत्सौकुमार्याच्च तथैव शैत्यान्नानौषधीनां रससम्भवाच्च ।
उष्णैर्विरुध्येत विशेषतश्च तथाऽन्तरीक्षेण जलेन चापि॥

मधु अपनी उत्पत्ति में विषसंसर्गजन्य होने से उष्ण अवस्थाओं के साथ विरुद्ध पड़ता है जैसे अग्नि या सूर्य के ताप से पीड़ित मनुष्य को उष्ण द्रव्यों के साथ उष्ण समय (शरद्, ग्रीष्म व मध्याह्न) में सेवन कराने से विष की तरह मार डालता है। मधु सुकुमार होने से, शीतल होने से और अनेक प्रकार की ओषधियों के (पुष्प) रस से उत्पन्न होने से उष्ण द्रव्यों के साथ विरुद्ध पड़ता है तथा विशेष कर आन्तरिक्ष जल के साथ भी विरुद्ध पड़ता है ॥ १४४-१४५ ॥

उष्णेन मधु संयुक्तं वमनेष्ववचारितम् ।
अपाकादनवस्थानान्न विरुध्येत पूर्ववत् ॥ १४६ ॥

वमन क्रियाओं के उष्ण जलादि द्रव्यों के साथ प्रयुक्त मधु पाक न होने से तथा शरीर में नहीं ठहरने से विरुद्ध नहीं होता है ॥ १४६ ॥

मध्वामात्परतस्त्वन्यदामं कष्टं न विद्यते ।
विरुद्धोपक्रमत्वात्तत् सद्यो हन्ति यथा विषम् ॥ १४७ ॥

मधु के अति सेवन से उत्पन्न आमावस्था अर्थात् अजीर्णावस्था से बढ़ कर अन्य पदार्थों की अजीर्णावस्था कष्टदायिनी नहीं होती है क्योंकि आमादस्यानार्थ सर्व प्रकार के उपक्रम (स्वेदन, उष्णपदार्थ सेवन) मधु के विरुद्ध होने से विष की तरह (वह मधु की आमावस्था) मनुष्य को मार डालती है ॥

इति मधुवर्गः ।

---

अथेक्षुवर्गः—

इक्षवो मधुरा मधुरविपाका गुरवः शीताः स्निग्धा बल्या वृष्या मूत्रला रक्तपित्तप्रशमनाः क्रिमिकफकराश्चेति॥

सभी इक्षु रस और विपाक में मधुर, पचने में भारी, शीत, स्निग्ध, बलकारक, वृष्य, मूत्र लाने वाले, रक्तपित्त के प्रशामक तथा कृमि और कफ को उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥

ते चानेकविधाः। तद्यथा—
पौण्ड्रको भीरुकश्चैव वंशकः श्वेतपोरकः।
कान्तारस्तापसेक्षुश्च काष्ठेक्षुः सूचिपत्रकः॥ १४९॥
नैपालो दीर्घपत्रश्च नीलपोरोऽथ कोशकृत्।
इत्येता जातयः स्थौल्याद् गुणान् वक्ष्याम्यतः परम्॥

ये इक्षु अनेक प्रकार के होते हैं, जैसे-पौण्ड्रक, भीरुक, वंशक, श्वेतपोरक, कान्तार, तापसेक्षु, काष्ठेक्षु, सूचिपत्रक, नैपाल, दीर्घपत्रक, नीलपोर और कोशकृत् ये स्थूल रूप से गन्ने की जातियां हैं। अब इसके अनन्तर इनके गुणों का वर्णन करते हैं॥ १४९-१५०॥

सुशीतो मधुरः स्निग्धो बृंहणः श्लेष्मलः सरः।
अविदाही गुरुर्वृष्यः पौण्ड्रको भीरुकस्तथा॥ १५१॥
आभ्यां तुल्यगुणः किञ्चित्सक्षारो वंशको मतः।
वंशवच्छ्वेतपोरस्तु किञ्चिदुष्णः स वातहा॥ १५२॥
कान्तारतापसाविक्षू वंशकानुगतौ मतौ।
एवंगुणस्तु काष्ठेक्षुः स तु वातप्रकोपणः॥ १५३॥
सूचीपत्रो नीलपोरो नैपालो दीर्घपत्रकः।
वातलाः कफपित्तघ्नाः सकषाया विदाहिनः॥ १५४॥
कोशकारो गुरुः शीतो रक्तपित्तक्षयापहः॥ १५५॥

पौण्ड्रक तथा भीरुक नामक गन्ने ठंडे, मधुर, स्निग्ध, पुष्टिकारक, कफकारक, दस्तावर, अविदाहि, गुरु और वृष्य होते हैं। वंशक गन्ना इन दोनों के समान गुणों वाला किन्तु कुछ खारा होता है। श्वेतपोरक वंशक के समान गुणवाला तथा कुछ उष्ण और वातनाशक होता है। कान्तार तथा तापसेक्षु वंशक के समान ही गुणों वाले हैं। इसी प्रकार काष्ठेक्षु इन्हीं के सदृश गुणों वाला किन्तु वात का प्रकोपण करता है। सूचीपत्र, नीलपोर, नैपाल और दीर्घपत्रक वातवर्द्धक, कफ-पित्तनाशक, कषाय रसयुक्त और विदाह उत्पन्न करते हैं। कोशकृत् गुरु, शीतल तथा रक्तपित्त और क्षय को नष्ट करता है॥ १५१-१५५॥

अतीव मधुरो मूले मध्ये मधुर एव तु।
अग्रेष्वक्षिषु विज्ञेय इक्षूणां लवणो रसः॥ १५६॥

सांठा मूल (जड़) की तरफ अत्यन्त मीठा होता है, मध्य में साधारण मीठा होता है एवं अग्रभाग तथा ग्रन्थियों में स्वल्प लवण रस वाला होता है॥ १५६॥

अविदाही कफकरो वातपित्तनिवारणः।
वक्त्रप्रह्लादनो वृष्यो दन्तनिष्पीडितो रसः॥ १५७॥

दांतों से छील कर दबा के निकाला हुआ साठे का रस दाह नहीं करने वाला, कफवर्द्धक, वात और पित्त का नाशक, मुख को तृप्त करने वाला एवं वृष्य होता है॥ १५७॥

गुरुर्विदाही विष्टम्भी यान्त्रिकस्तु प्रकीर्त्तितः।
पक्वो गुरुः सरः स्निग्धः सतीक्ष्णः कफवातनुत्॥१५८॥

यन्त्री (कोल्हू) से निकाला हुआ गन्ने का रस पचने में भारी, विदाहजनक, विष्टम्भ (कब्ज) कारक होता है। अग्नि पर पकाया हुआ गन्ने का रस भारी, दस्तावरेचक, स्निग्ध, तीक्ष्ण तथा कफ और वात को नष्ट करता है॥ १५८॥

विमर्शः—'विदाहि द्रव्यमुद्गारमम्लं कुर्यात्तथा तृषाम्। हृदि दाहं च जनयेत्पाकं गच्छति तच्चिरात्॥' इति, तद् विशदयति वाग्भट —'मूलाग्रजन्तुजग्धादिपीडनान्मलसङ्करात्। किञ्चित्कालविधृत्या च विकृतिं याति यान्त्रिकः। विदाही गुरु विष्टम्भी तेनासौ' इति।

फाणितं गुरु मधुरमभिष्यन्दि बृंहणमवृष्यं त्रिदोषकृच्च॥

फाणित (राब) पाक में भारी, मधुर रसयुक्त, अभिष्यन्दकारक, बृंहण, अवृष्य तथा त्रिदोषकारक होता है॥१५९॥

गुडः सक्षारमधुरो नातिशीतः स्निग्धो मूत्ररक्तशोधनो नातिपित्तजिद्वातघ्नो मेदःकफकरो बल्यो वृष्यश्च॥

गुड़ क्षारयुक्त तथा मधुर होता है और अधिक ठण्डा नहीं होता है एवं स्निग्ध, मूत्र और रक्त का शोधक, पित्त का अधिक शमन नहीं करने वाला, वातनाशक, मेदोवृद्धि, कृमि और कफ करने वाला तथा बलवर्द्धक और वृष्य होता है॥ १६०॥

पित्तघ्नो मधुरः शुद्धो वातघ्नोऽसृक्प्रसादनः।
स पुराणोऽधिकगुणो गुडः पथ्यतमः स्मृतः॥ १६१॥

शुद्ध गुड़ पित्तनाशक, मधुर, वातनाशक, रक्तप्रसादक होता है तथा वही एक वर्ष का पुराना अधिक गुणकारी तथा अत्यन्त पथ्यकारक होता है॥ १६१॥

मत्स्यण्डिकाखण्डशर्करा निर्मलजाता उत्तरोत्तरं शीताः स्निग्धाः गुरुतरा मधुरतरा वृष्या रक्तपित्तप्रशमनाश्च॥ १६२॥

गुड़ से मत्स्यण्डिका, मत्स्यण्डिका से खाण्ड और खाण्ड से शर्करा उत्तरोत्तर साफ होती है तथा उत्तरोत्तर शीत, स्निग्ध, अधिक गुरु, अधिक मधुर, वृष्य, रक्तपित्त को प्रशमन करने वाली तथा तृषाशामक होती है॥ १६२॥

विमर्शः—'इक्षो रसो यः सम्पक्वो घन किञ्चिद् द्रवान्वितः। मन्दं मन्दं स्यन्दते तस्मात्तन्मत्स्यण्डी निगद्यते।' इति। पाकोत्तरकाल मलापहरणेन विशुद्धा गुडाज्जाता मत्स्यण्डिका, ततः खण्डस्ततः शर्करा उत्तरोत्तरं निर्मलजाता वैमल्योत्कर्षभाजश्च उत्तरोत्तरं शैत्यादिप्रकर्षगुणभाजो भवन्तीत्यर्थः।

यथा यथैषां वैमल्यं मधुरत्वं तथा तथा।
स्नेहगौरवशैत्यानि सरत्वञ्च तथा तथा॥ १६३॥

इन पदार्थों की जितनी ही अधिक निर्मलता होती है उतनी ही अधिक मधुरता, स्निग्धता, गुरुता, शीतता और मल मूत्रादि सारक गुण बढ़ते जाते हैं॥ १६३॥

यो यो मत्स्यण्डिकाखण्डशर्कराणां स्वको गुणः।
तेन तेनैव निर्देश्यस्तेषां विकारजो गुणः॥ १६४॥

मत्स्यण्डिका, खाण्ड तथा शर्करा का जो जो अपना निजी गुण होता है वही गुण उनके विकारज (अवित रस या शर्बत) में समझना चाहिये॥ १६४॥

सारयिता सुविमला निःसारा च यथा यथा।
तथा तथा गुणवती विज्ञेया शर्करा बुधैः॥ १६५॥

जैसे जैसे शर्करा साफ होकर सारस्प में मलरहित और साररहित होती जाती है वैसे वैसे उसके गुण भी बढ़ते जाते हैं ऐसा विद्वानों को समझ लेना चाहिये ॥ १६५ ॥

मधुशर्करा पुनश्छर्द्यतीसारहरी रूक्षा छेदनी प्रसादनी कषायमधुरा मधुरविपाका च ॥ १६६ ॥

मधुशर्करा वमन और अतिसार को नष्ट करती है तथा रूक्ष, छेदनी, दोष या शरीर को प्रसन्न करने वाली, रस में कषाय तथा मधुर एवं विपाक में भी मधुर होती है ॥ १६६ ॥

यवासशर्करा मधुरकषाया तिक्तानुरसा श्लेष्महरी सरा चेति ॥ १६७ ॥

यवास के क्वाथ से निकाली हुई शर्करा (तुरञ्जबीन) मीठी, कसैली, अनुरस में तिक्त तथा कफ को नष्ट करने वाली और मृदु विरेचक होती है ॥ १६७ ॥

यावत्यः शर्कराः प्रोक्ताः सर्वा दाहप्रणाशनाः ।
रक्तपित्तप्रशमनाश्छर्दिमूर्च्छातृषापहाः ॥ १६८ ॥

जितनी भी शर्करायें कही गई हैं वे सब दाह को शान्त करने वाली रक्तपित्त को नष्ट करने वाली तथा वमन, मूर्च्छा और तृषा को नष्ट करती हैं ॥ १६८ ॥

रूक्षं मधूकपुष्पोत्थं फाणितं वातपित्त कृत् ।
कफघ्नं मधुरं पाके कषायं बस्तिदूषणम् ॥ १६९ ॥

महुवे के पुष्पों से बनाया हुआ फाणित रूक्ष होता है, वात और पित्त को करता है, कफ का नाशक तथा विपाक में मधुर और कषाय एवं बस्ति (Bladder) को दूषित करता है ॥

इतीक्षुवर्गः ।

---

अथ मद्यवर्गः—

सर्वं पित्तकरं मद्यमम्लं रोचनदीपनम् ।
भेदनं कफवातघ्नं हृद्यं बस्तिविशोधनम् ॥ १७० ॥
पाके लघु विदाह्युष्णं तीक्ष्णमिन्द्रियबोधनम् ।
विकासि सृष्टविण्मूत्रं शृणु तस्य विशेषणम् ॥ १७१ ॥

सर्व प्रकारके मद्य पित्तजनक, अम्लरसयुक्त, रोचक, अग्निदीपक, विरेचक, कफ और वात के नाशक, हृदय के लिये हितकारी, मूत्राशय की शुद्धि करने वाले, पचने में हल्के, दाहजनक, गरम, तीक्ष्ण, ज्ञानेन्द्रियों के उत्तेजक, विकासि (सन्धिबन्धविमोचक), विष्ठा और मूत्र को साफ लाने वाले होते हैं। अब इनके विशेष भेदों को सुनो ॥ १७०-१७१ ॥

विमर्शः—पैष्टिक, मार्द्वीक और गौड ये खास मद्यके तीन भेद हैं। मद्य में लवण को छोड़ शेष पांच रस होते हैं जिनमें अम्ल प्रधान होता है—मद्यस्याम्लरसमावस्य चत्वारोऽनुरसाः स्मृताः। मधुरश्च कषायश्च तिक्तः कटुक एव च ॥ गुणाश्च दश पूर्वोक्तास्तैश्चतुर्भिर्गुणैः। सर्वेषां मद्यमम्लानामुपर्युपरि तिष्ठति ॥ (चरक) इन्द्रियबोधनः—हर्षणः प्रीतिकरः पानाद्गुणदर्शकः। बाष्पनिग्रहासानां कपानाञ्च प्रवर्तकः ॥ (चरक)। मद्य के खास द्रव्य तथा उसमें पड़ने वाले प्रक्षेपद्रव्य एवं मद्य में उत्पन्न होने वाले अल्कोहोल (Alcohol) की मात्रा पर उनके गुण निर्भर करते हैं।

मार्द्वीकमविदाहित्वान्मधुरान्वयतस्तथा ।
रक्तपित्तेऽपि सततं बुधैर्न प्रतिषिध्यते ॥ १७२ ॥
मधुरं तद्धि रूक्षञ्च कषायानुरसं लघु ।
लघुपाकि सरं शोषविषमज्वरनाशनम् ॥ १७३ ॥

द्राक्षा से बना मद्य—अविदाहि और मधुर रस प्रधान होने से रक्तपित्त में भी विद्वान् वैद्य इसका निषेध नहीं करते हैं। यह मद्य मधुर, रूक्ष, अनुरस में कषाय, हलका, विपाक में भी हलका, मृदुविरेचक तथा शोष और विषमज्वर को नष्ट करता है ॥ १७२-१७३ ॥

मार्द्वीकाल्पान्तरं किञ्चित् खार्जूरं वातकोपनम् ।
तदेव विशदं रुच्यं कफघ्नं कर्शनं लघु ॥
कषायमधुरं हृद्यं सुगन्धीन्द्रियबोधनम् ॥ १७४ ॥

खार्जूरमद्य—द्राक्षानिर्मित मद्य की अपेक्षा कुछ कम गुणों वाला, कुछ वात का प्रकोपक, विशद, रुचिकारक, कफनाशक, कृशता करने वाला, हलका, कषाय तथा मधुर रस से युक्त, हृद्य, सुगन्धित और इन्द्रियबोधक है ॥ १७४ ॥

कासार्शोग्रहणीदोषमूत्राघातानिलापहा ।
स्तन्यरक्तक्षयहिता सुरा बृंहणदीपनी ॥ १७५ ॥

सुरा—कास, अर्श, संग्रहणी, मूत्राघात तथा वातविकार को नष्ट करती है तथा दुग्ध और रक्त की क्षीणता में हितकर, शरीर-पुष्टिकर एवं पाचकाग्निदीपक होती है ॥ १७५ ॥

छर्द्यरोचकहृत्कुक्षितोदशूलप्रमर्दनी ।
प्रसन्ना कफवातार्शोविबन्धानाहनाशनी ॥ १७६ ॥

प्रसन्ना (सुरामण्ड)—वमन, अरुचि, हृदय तथा कुक्षि में सुई चुभोने की सी पीड़ा, शूल, कफ, वात, अर्श, मलविबन्ध तथा आफरा को नष्ट करती है ॥ १७६ ॥

कासार्शोग्रहणीश्वासप्रतिश्यायविनाशनी ।
श्वेता मूत्रकफस्तन्यरक्तमांसकरी सुरा ॥ १७७ ॥

श्वेत वर्ण की सुरा—कास, अर्श, सङ्ग्रहणी, श्वास, प्रतिश्याय इन्हें नष्ट करती है तथा मूत्र, कफ, दुग्ध, रक्त और मांस को बढ़ाती है ॥ १७७ ॥

पित्तलाऽल्पकफा रूक्षा यवैर्वातप्रकोपणी ॥ १७८ ॥
विष्टम्भिनी सुरा गुर्वी श्लेष्मला तु मधूलिका ।
रूक्षा नातिकफा वृष्या पाचनी चाक्षिकी स्मृता १७९

यव की सुरा—पित्तजनक, अल्प कफजनक, रूक्ष तथा वातप्रकोपक होती है। मधूलिका-विष्टम्भ करने वाली, भारी तथा कफ बढ़ाती है। बहेड़े की सुरा-रूक्ष, अधिक कफ नहीं करने वाली, वृष्य तथा पाचक होती है ॥ १७८-१७९ ॥

विमर्शः—स्वल्पगोधूमो मध्यदेशे धोंधीकेति ख्याता, मर्कटहस्तृणं वा तत्कल्किण्वं मधूलकमिति डल्हणः। मधूककलसम्भूतसुरा मधूलिकेति सुश्रुतार्थसन्दीपनम्।

त्रिदोषो भेदवृष्यश्च कोहलो वदनप्रियः ।

माह्यष्णो जगलः पक्ता रूक्षस्तृट्कफशोफहृत् ॥१८०॥
हृद्यः प्रवाहिकाऽऽटोपदुर्नामानिलशोषहृत् ।
बकसो हृतसारत्वाद्विष्टम्भी वातकोपनः ॥
दीपनः सृष्टविण्मूत्रो विशदोऽल्पमदो गुरुः ॥ १८१ ॥

जौ के सत्तु से बनाया हुआ कोहल–त्रिदोषजनक, मेदी, अवृष्य तथा रुचिकारक होता है। जगल ( मद्य के नीचे का भाग )–ग्राही, उष्ण, पाचक, रूक्ष, तृषानाशक, कफनाशक, शोथनाशक, हृदय के लिये हितकारी तथा प्रवाहिका, आटोप अर्श, वातरोग तथा शोष को नष्ट करता है। बक्स ( सुरा-कल्क )–निःसार हो जाने से विष्टम्भकारक, वातप्रकोपक, अग्निदीपक, विष्ठा और मूत्र का उत्पादक व सारक, विशद, अल्प मद करने वाला तथा भारी होता है ॥ १८०–१८१ ॥

कषायो मधुरः सीधुर्गौडः पाचनदीपनः ।
शार्करो मधुरो रुच्यो दीपनो बस्तिशोधनः ॥१८२॥
वातघ्नो मधुरः पाके हृद्य इन्द्रियबोधनः ।
तद्वत् पक्वरसः सीधुर्बलवर्णकरः सरः ॥ १८३ ॥
शोफघ्नो दीपनो हृद्यो रुच्यः श्लेष्मार्शसां हितः ।
कर्शनः शीतरसिकः स्वयथूदरनाशनः ॥ १८४ ॥
वर्णकृज्जरणः स्वर्यो विबन्धघ्नोऽर्शसां हितः ।
आक्षिकः पाण्डुरोगघ्नो व्रण्यः सङ्ग्राहको लघुः १८५
कषायमधुरः सीधुः पित्तघ्नोऽसृक्प्रसादनः ।
जाम्बवो बद्धनिष्यन्दस्तुवरो वातकोपनः ॥ १८६ ॥

गुड से बनाई हुई सीधु ( मद्य )–कषाय, मधुर, पाचन तथा दीपन होती है। शर्करा से बनी सीधु–मधुर, रुचिकारक, दीपक, मूत्रशोधक, वातनाशक, पाक में मधुर, हृदय के लिये हितकर तथा इन्द्रियों की प्रबोधक है। उसी प्रकार गन्ने के पके रस की बनी सीधु–बलवर्द्धक, वर्णवर्द्धक, मृदुविरेचक, शोथनाशक, अग्निदीपक, हृद्य, रुचिकारक, कफ तथा अर्श रोग को नष्ट करने वाली होती है। गन्ने के कच्चे रस की बनी सीधु-शरीर को दुर्बल करने वाली, शोथ और उदर रोग नाशक, वर्णवर्द्धक, पाचक, स्वरहितकारी, विबन्धनाशक और अर्श में हितकर होती है। बहेड़े की बनी सीधु-पाण्डुरोग नाशक, व्रणों के लिये हितकारी, संग्राहक, पचने में हल्की, कषाय और मधुर रसयुक्त, पित्तनाशक तथा रक्तप्रसादक होती है। जामुन की सीधु-मूत्र की मात्रा को कम करने वाली, कषाय और वातप्रकोपक होती है ॥ १८२–१८६ ॥

तीक्ष्णः सुरासवो हृद्यो मूत्रलः कफवातनुत् ॥ १८७ ॥
मुखप्रियः स्थिरमदो विज्ञेयोऽनिलनाशनः ।
लघुर्मध्वासवश्छेदी मेहकुष्ठविषापहः ॥ १८८ ॥
तिक्तः कषायः शोफघ्नस्तीक्ष्णः स्वादुरवातकृत् ।
तीक्ष्णः कषायो मदकृद् दुर्नामकफगुल्महृत् ॥१८९॥
कृमिमेदोऽनिलहरो मैरेयो मधुरो गुरुः ।
बल्यः पित्तहरो वर्ण्यो हृद्यश्चेक्षुरसासवः ॥ १९० ॥

सुरासव–तीक्ष्ण, हृद्य, मूत्रजनक, कफ और वात का नाशक, मुख को अच्छा लगने वाला, स्थिर मदकारी और वात नाशक होता है। मध्वासव–हल्का, दोषों का छेदक, मेह, कुष्ठ तथा विषनाशक, तिक्त, कषाय, शोफनाशक, तीक्ष्ण, मधुर तथा वायु को उत्पन्न नहीं करने वाला होता है। मैरेयमद्य–तीक्ष्ण, कषाय, मदकारक होता है तथा अर्श, कफ, गुल्म, कृमि, मेदोवृद्धि और वात को नष्ट करता है एवं मधुर तथा गुरु होता है। गन्ने के रस से बनाया हुआ आसव बलवर्द्धक, पित्तनाशक, वर्णवर्द्धक और हृद्य होता है ॥ १८७–१९० ॥

विमर्शः—मैरेयः-आसवस्य सुरायाश्च द्वयोरेकत्र भाजने । सन्धानं तद्विजानीयान्मैरेयमुभयाश्रयम् ॥

सीधुर्मधूकपुष्पोत्थो विदाह्यग्निबलप्रदः ।
रूक्षः कषायकफहृद्वातपित्तप्रकोपणः ॥
निर्दिशेद्रसतश्चान्यान् कन्दमूलफलासवान् ॥ १९१ ॥

महुवे के पुष्पों से बनाया हुआ आसव–विदाहि और शरीर की पाचकाग्नि तथा बल को बढ़ाता है। रस में रूक्ष तथा कषाय एवं कफनाशक तथा वातपित्तप्रकोपक होता है। इनके अतिरिक्त अन्य कन्द, मूल और फलों से बनाये हुये आसवों के गुण उन कन्दादियों के रसों के गुणानुसार समझना चाहिये ॥ १९१ ॥

नवं मद्यमभिष्यन्दि गुरु वातादिकोपनम् ।
अनिष्टगन्धि विरसमहृद्यञ्च विदाहि च ॥ १९२ ॥

नवीन मद्य–अभिष्यन्द ( क्लेद ) कारक, गुरु, वातादिकों का प्रकोपक, खराब गन्धवाला, विकृत रसयुक्त, मन या हृदय को अप्रिय लगनेवाला तथा विदाह जनक होता है ॥१९२॥

सुगन्धि दीपनं हृद्यं रोचिष्णु कृमिनाशनम् ।
स्फुटस्रोतस्करं जीर्णं लघु वातकफापहम् ॥ १९३ ॥

पुराना मद्य–सुगन्धयुक्त, अग्निदीपक, हृद्य, रुचिप्रिय, कृमिनाशक, स्रोतसों को खोलनेवाला, लघु तथा वात और कफ को नष्ट करता है ॥ १९३ ॥

अरिष्टो द्रव्यसंयोगसंस्कारादधिको गुणैः ।
बहुदोषहरश्चैव दोषाणां शमनश्च सः ॥ १९४ ॥
दीपनः कफवातघ्नः सरः पित्ताविरोधनः ।
शूलाध्मानोदरप्लीहज्वराजीर्णार्शसां हितः ॥ १९५ ॥

अरिष्ट—अनेक द्रव्यों के संयोग से तथा संस्कार होने से आसवापेक्षया गुणों में अधिक होता है तथा अनेक रोगों को नष्ट करनेवाला, अनेक दोषों का प्रशामक, अग्निदीपक, कफवातनाशक, मृदुविरेचक, पित्त को कुछ कम करनेवाला, तथा शूल, आध्मान, उदररोग, प्लीहावृद्धि, ज्वर, अजीर्ण और अर्श इन रोगों में हितकारी होता है ॥ १९४–१९५ ॥

पिप्पल्यादिकृतो गुल्मकफरोगहरः स्मृतः ।
चिकित्सितेषु वक्ष्यन्तेऽरिष्टा रोगहराः पृथक् ॥१९६॥
अरिष्टासवसीधूनां गुणान् कर्माणि चादिशेत् ।
बुद्ध्या यथास्वं संस्कारमवेक्ष्य कुशलो भिषक् ॥१९७॥

पिप्पल्यादि गण की ओषधियों से बनाया हुआ अरिष्ट गुल्म तथा कफरोगों को नष्ट करता है। भिन्न भिन्न रोगों को नष्ट करनेवाले अरिष्टों का वर्णन चिकित्सा स्थान में करेंगे। कुशल वैद्य नाना प्रकार के अरिष्ट, आसव और सीधु के भिन्न-

भिन्न गुण तथा कर्मों का वर्णन अपनी बुद्धि के अनुसार उनके द्रव्य तथा संस्कारों को देखकर करे ॥ १९६-१९७ ॥

सान्द्रं विदाहि दुर्गन्धं विरसं कृमिलं गुरु ।
अहृद्यं तरुणं तीक्ष्णमुष्णं दुर्भाजनस्थितम् ॥ १९८ ॥
अल्पौषधं पर्युषितमत्यच्छं पिच्छिलञ्च यत् ।
तद्वर्ज्यं सर्वदा मद्यं किञ्चिच्छेषं च तद्भवेत् ॥ १९९ ॥

सदोष मद्य—जो मद्य गाढा हो गया हो, विदाहकारक हो तथा जिसमें से खराब गन्ध आती हो, जिसका रस विकृत हो गया हो, जिसमें कीड़े पड़ गये हों एवं पचने में भारी, अहृद्य, तीक्ष्ण, उष्ण, खराब पात्र में रखा हुआ, शास्त्रोक्त औषध प्रमाण से कम प्रमाण में बना हुआ, बासी, जलके समान अधिक स्वच्छ तथा चिपचिपा और पात्र के शेषभाग ( तले ) में बचा हुआ ऐसे मद्य को सर्वथा वर्जित कर देना चाहिये ॥ १९८-१९९ ॥

तत्र यत् स्तोकसम्भारं तरुणं पिच्छिलं गुरु ।
कफप्रकोपि तन्मद्यं दुर्जरञ्च विशेषतः ॥ २०० ॥
पित्तप्रकोपि बहलं तीक्ष्णमुष्णं विदाहि च ।
अहृद्यं फेनिलं पूति कृमिलं विरसं च यत् ॥ २०१ ॥
तथा पर्युषितञ्चापि विद्यादनिलकोपनम् ।
सर्वदोषैरुपेतं तु सर्वदोषप्रकोपणम् ॥ २०२ ॥

इनमें से जिसमें औषध सम्भार ( मात्रा ) कम हो ऐसा मद्य तथा ताजा, चिपचिपा और भारी कफप्रकोपक होता है तथा वह विशेष कर दुर्जर होता है। जो मद्य घन, तीक्ष्ण, उष्ण तथा विदाहजनक होता है वह पित्तप्रकोपक होता है तथा जो मद्य अहृद्य, स्वच्छ, पिच्छिल, कृमियुक्त, विरस तथा बासी होता है वह वातप्रकोपक है, एवं सर्वदोषों से युक्त मद्य त्रिदोषप्रकोपक होता है ॥ २००-२०२ ॥

चिरस्थितं जातरसं दीपनं कफवातजित् ।
रुच्यं प्रसन्नं सुरभि मद्यं सेव्यं मदावहम् ॥ २०३ ॥

जो मद्य चिरकाल का ( पुराना ) हो, जिसमें रस उत्पन्न हो गया हो वह पाचकाग्नि का दीपक, कफ और वात का नाशक, रुचि बढ़ाने वाला, मन को प्रसन्न करने वाला, सुगन्धयुक्त तथा मद ( नशे ) को उत्पन्न करने वाला होता है। उसीका सेवन करना चाहिये ॥ २०३ ॥

तस्यानेकप्रकारस्य मद्यस्य रसवीर्यतः ।
सौक्ष्म्यादौष्ण्याच्च तैक्ष्ण्याच्च विकासित्वाच्च वह्निना ॥
समेत्य हृदयं प्राप्य धमनीरूर्ध्वमागतम् ।
विक्षोभ्येन्द्रियचेतांसि वीर्यं मदयतेऽचिरात् ॥२०४॥

रस और वीर्य के कारण अनेक प्रकार का मद्य अपने सूक्ष्म, उष्ण, तीक्ष्ण और विकासि गुणों से जठराग्नि के साथ मिलकर हृदय में जाके वहां से धमनियों द्वारा ऊपर ( मस्तिष्क की तरफ ) आकर इन्द्रियां और चित्त को प्रक्षुभित करके शीघ्र ही मनुष्य को मदयुक्त कर देता है ॥ २०४-२०५ ॥

विमर्शः—मदकी तीन अवस्थाएं होती हैं—त्र्यवस्थश्च मदो ज्ञेयः पूर्वो मध्योऽथ पश्चिमः । पूर्वे वीर्यरतिप्रीतिहर्षभाष्यादिवर्द्धनम् ॥ प्रलापो मध्यमे मोहो युक्तायुक्तक्रियास्तथा । विसंज्ञः पश्चिमे शेते नष्टकर्मक्रियागुणः ॥ (१) हर्षणावस्था ( Stage of exciteme-nt ), (२) प्रलापावस्था ( Stage of delirium ) (३) विसंज्ञावस्था ( Stage of marcosis )

चिरेण श्लैष्मिके पुंसि पानतो जायते मदः ।
अचिराद्वातिके दृष्टः पैत्तिके शीघ्रमेव तु ॥ २०६ ॥

कफ प्रकृति वाले मनुष्य को मद्यसेवन का मद ( नशा ) देर से आता है। वात प्रकृति वाले मनुष्य को कुछ ही देर से तथा पित्तप्रकृतिवाले मनुष्य को शीघ्र ही मद्यपान का नशा आ जाता है ॥ २०६ ॥

सात्त्विके शौचदाक्षिण्यहर्षमण्डनलालसः ।
गीताध्ययनसौभाग्यसुरतोत्साहकृन्मदः ॥ २०७ ॥
राजसे दुःखशीलत्वमात्मत्यागं ससाहसम् ।
कलहं सानुबन्धं तु करोति पुरुषे मदः ॥ २०८ ॥
अशौचनिद्रामात्सर्यागम्यागमनलोलताः ।
असत्यभाषणञ्चापि कुर्याद्धि तामसे मदः ॥ २०९ ॥

सात्त्विक प्रकृति के मनुष्य में उत्पन्न मद ( नशा ) पवित्रता, चतुरता, हर्ष तथा शरीर को अलङ्कृत करने की इच्छा पैदा करता है एवं गायन, अध्ययन, कीर्तिकर कार्य तथा सम्भोग करने में उत्साह उत्पन्न करता है। राजसप्रकृति के मनुष्य में उत्पन्न मद दुःख उठाने का कार्य करना, आत्मघात करने की इच्छा, साहस के कार्य तथा निरन्तर झगड़ा करने की प्रवृत्ति उत्पन्न करता है। तामस प्रकृति के मनुष्य में उत्पन्न मद अपवित्र कार्य, निद्रा, मात्सर्य, अगम्या स्त्रियों के साथ सम्भोग करने की लोलुपता तथा असत्य भाषण करने में प्रवृत्त करता है ॥ २०७-२०९ ॥

विमर्शः—प्रायः मद्यप्रकृतिदर्शक होता है अतः चोरी तथा हत्या करने वालों से यथार्थ बात जानेने के लिये उन्हें मद्यपान कराते हैं। चरक ने कहा है कि—सत्त्वसम्बोधकं हर्षं मोहप्रकृतिदर्शकम् । दुष्टाद्यैः सर्वसत्त्वानां मद्य तूभयकारकम् ॥ प्रधानावरमध्यानां रूपाणां व्यक्तिदर्शकः । यथाग्निरेवं सत्त्वानां मद्यं प्रकृतिदर्शकम् ॥ ( चरकः )। अन्यच्च—मदेन करणानान्तु भावान्यत्वे कृते सति । निगूढमपि भावं स्वं प्रकाशीकुरुतेऽवशः ॥ ( सुश्रुतः )। साहसकर्माणि—मनुष्यमारणं स्तेयं परदाराभिमर्षणम् । पारुष्यमनृतञ्चैव साहसं पञ्चधा स्मृतम् ॥

रक्तपित्तकरं शुक्तं छेदि भुक्तविपाचनम् ।
वैस्वर्य्यं जरणं श्लेष्मपाण्डुक्रिमिहरं लघु ॥ २१० ॥
तीक्ष्णोष्णं मूत्रलं हृद्यं कफघ्नं कटुपाकि च ।
तद्वत्तदासुतं सर्वं रोचनञ्च विशेषतः ॥ २११ ॥

शुक्त—रक्तपित्तकारक, दोषों या धातुओं का छेदक, भोजन का पाचक, स्वर को विकृत करने वाला, आमादिदोषों का पाचक एवं कफ, पाण्डु और कृमियों का नाशक तथा हल्का, तीक्ष्ण, उष्ण, मूत्रजनक, हृद्य, कफनाशक और विपाक में कटु होता है। शुक्त सन्धान द्वारा कन्दादिक से साधित शुक्त भी उपर्युक्त शुक्त के सदृश ही गुणों वाले होते हैं किन्तु विशेष कर रुचिवर्द्धक होते हैं ॥ २१०-२११ ॥

विमर्शः—शुक्तलक्षणम्-यन्मस्त्वादि शुचौ भाण्डे सगुडक्षौद्रकाञ्जिकम्। धान्यराशौ त्रिरात्रस्थं शुक्तं चुक्रं तदुच्यते ॥

गौडानि रसशुक्तानि मधुशुक्तानि यानि च।
यथापूर्वं गुरुतराण्यभिष्यन्दकराणि च ॥ २१२ ॥

गुड से बनाये हुये शुक्त, ऊख के रस से बनाये हुये शुक्त तथा शहद से बनाये हुये शुक्त यथापूर्व गुरुतर तथा अभिष्यन्दकारक होते हैं ॥ २१२ ॥

विमर्शः—गुडोद्भवानि शुक्तानि गौडानि-'गुडाम्बुना सतैलेन सन्धानं काञ्जिकं तु यत्। कन्दशाकफलैर्युक्तं गुडशुक्तं तदुच्यते ॥' इति इक्षुरसादिकृतानि रसशुक्तानि गुडशुक्तवत्सन्धेयानि। मधुशुक्तानि-'जम्बीरस्य फलरसं पिप्पलीमूलसंयुतम्। मधुभाण्डे विनिक्षिप्य धान्यराशौ निधापयेत्। ग्रहेण तज्जातरसं मधुशुक्तमुदाहृतम् ॥' इति। 'मधुशुक्तानि' इति पाठान्तरम्। तत्र तल्लक्षणम्-सर्वं मद्यं पयसं कालान्तरवशाद्यदा। त्यक्त्वाऽन्यरसमम्लत्वं याति शुक्तं तदुच्यते ॥' इति। यथापूर्वं सर्वापेक्षया गौडं शुक्तं गुरु अभिष्यन्दकरं चेति भावः।

तुषाम्बु दीपनं हृद्यं हृत्पाण्डुक्रिमिरोगनुत्।
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नं भेदि सौवीरकं तथा ॥ २१३ ॥

तुषोदक—पाचकाग्निदीपक है एवं हृद्य तथा हृदय रोग, पाण्डुरोग और कृमिरोग को नष्ट करता है। सौवीरक—सङ्ग्रहणी तथा अर्श को नष्ट करता है और दस्तावर होता है ॥ २१३ ॥

विमर्शः—तुषाम्बुलक्षणम्-तुषाम्बुसन्धितं ज्ञेयमामैर्विदलितैर्यवैः। सौवीरलक्षणम्—यवैस्तु निस्तुषैः पक्वैः सौवीरं सन्धितं भवेत् ॥ (शार्ङ्गधरः)। गोधूमैरपि सौवीरमाचार्या केचिदूचिरे।

धान्याम्लं धान्ययोनित्वाज्जीवनं दाहनाशनम्।
स्पर्शात्पानात्तु पवनकफतृष्णाहरं लघु ॥ २१४ ॥
तैक्ष्ण्याच्च निर्हरेदाशु कफं गण्डूषधारणात्।
मुखवैरस्यदौर्गन्ध्यमलशोषक्लमापहम् ॥ २१५ ॥
दीपनं जरणं भेदि हितमास्थापनेषु च।
समुद्रमाश्रितानाञ्च जनानां सात्म्यमुच्यते ॥ २१६ ॥

धान्याम्ल (काञ्जी) धान्य (शालि, कोदो) से बनी होने के कारण जीवन के लिये हितकर, स्पर्श करने से दाहनाशक तथा पान करने से वायु, कफ और तृष्णा का नाशक और लघु है। तीक्ष्ण होने से शीघ्र ही कफ को निकालती है। काञ्जी के गण्डूष धारण करने से मुख की विरसता, दुर्गन्ध, मल, शुष्कता और क्लम को नष्ट करती है। एवं यह काञ्जी पाचकाग्निदीपक, पाचक, दस्तावर, आस्थापन बस्तियों में हितकर तथा समुद्र के तट पर रहने वाले मनुष्यों के लिये सात्म्य (अनुकूल) होती है ॥ २१४–२१६ ॥

विमर्शः—धान्याम्ललक्षणम्-धान्याम्लं शालिचूर्णैश्च कोद्रवादिकृतं च यत्।

इति मद्यवर्गः।

अथ मूत्रवर्गः—

अथ मूत्राणि गोमहिषाजाविगजहयखरोष्ट्राणां तीक्ष्णान्युष्णानि कटूनि तिक्तानि लवणानुरसानि लघूनि शोधनानि कफवातकृमिमेदोविषगुल्मार्शउदरकुष्ठशोफारोचकपाण्डुरोगहराणि हृद्यानि दीपनानि च सामान्यतः ॥ २१७ ॥

अब मूत्रों का विवेचन करते हैं—गाय, भैंस, बकरी, भेड़, हाथी, घोड़ा, गदहा और ऊंट इनके मूत्र साधारणतया तीक्ष्ण, उष्ण, कटु, तिक्त तथा अनुरस में लवण होते हैं और हल्के, शरीर (मलों) की शुद्धि करने वाले एवं कफ, वायु, कृमि, मेद, विष, गुल्म, अर्श, उदर, कुष्ठ, शोथ, अरुचि और पाण्डु इन रोगों को नष्ट करते हैं तथा हृद्य और पाचकाग्नि के दीपक होते हैं। ये इन सब के सामान्य गुण होते हैं ॥ २१७ ॥

भवतश्चात्र—

सर्वं कटु तीक्ष्णोष्णं लवणानुरसं लघु।
शोधनं कफवातघ्नं कृमिमेदोविषापहम् ॥ २१८ ॥
अर्शोजठरगुल्मघ्नं शोफारोचकनाशनम्।
पाण्डुरोगहरं भेदि हृद्यं दीपनपाचनम् ॥ २१९ ॥

सर्व प्रकार के मूत्र कटु, तीक्ष्ण, उष्ण तथा अनुरस में लवण, हल्के, शरीर या मलों के शोधक, कफवातनाशक, कृमि मेद और विषों के नाशक, अर्श, उदर तथा गुल्म के नाशक, शोथ, अरुचि और पाण्डु रोग के नाशक, दस्तावर, हृद्य, अग्नि के दीपक तथा आमदोषों के पाचक होते हैं ॥ २१८–२१९ ॥

गोमूत्रं कटु तीक्ष्णोष्णं सक्षारत्वान्न वातलम्।
लघ्वग्निदीपनं मेध्यं पित्तलं कफवातजित् ॥ २२० ॥
शूलगुल्मोदरानाहविरेकास्थापनादिषु।
मूत्रप्रयोगसाध्येषु गव्यं मूत्रं प्रयोजयेत् ॥ २२१ ॥

गाय का मूत्र—कटु, तीक्ष्ण और उष्ण होता है तथा क्षारयुक्त होने से वातवर्द्धक नहीं होता है एवं यह लघु, अग्निदीपक, मेध्य, पित्तजनक तथा कफवात का नाशक होता है। शूल, गुल्म, उदररोग, आनाह, विरेचनकर्म, आस्थापनबस्ति एवं मूत्र के प्रयोग से ठीक होने वाले रोगों में गोमूत्र का प्रयोग करना चाहिये ॥ २२०–२२१ ॥

दुर्नामोदरशूलेषु कुष्ठमेहाविशुद्धिषु।
आनाहशोफगुल्मेषु पाण्डुरोगे च माहिषम् ॥२२२॥

भैंस का मूत्र—अर्श, उदररोग, शूल, कुष्ठ, प्रमेह, वमनविरेचनादि के ठीक न होने से उत्पन्न अशुद्धावस्था तथा आनाह, शोफ, गुल्म और पाण्डुरोग में प्रयुक्त होता है ॥ २२२ ॥

कासश्वासापहं शोफकामलापाण्डुरोगनुत्।
कटुतिक्तान्वितं छागमीषन्मारुतकोपनम् ॥ २२३ ॥

बकरी का मूत्र—कास, श्वास, शोथ, कामला, पाण्डु इन रोगों को नष्ट करता है तथा कटु और तिक्तरसयुक्त होता है और कुछ वायु को कुपित करता है ॥ २२३ ॥

कासप्लीहोदरश्वासशोषवर्चोग्रहे हितम् ।
सक्षारं तिक्तकटुकमुष्णं वातघ्नमाविकम् ॥ २२४ ॥

भेड़ी का मूत्र—कास, प्लीहावृद्धि, उदररोग, श्वास, शोष, विबन्ध में हितकारी है तथा यह क्षारयुक्त, तिक्त, कटु, उष्ण और वातनाशक होता है २२४ ॥

दीपनं कटु तीक्ष्णोष्णं वातचेतोविकारनुत् ।
आश्वं कफहरं मूत्रं कृमिदद्रुषु शस्यते ॥ २२५ ॥

घोड़ी का मूत्र—अग्निदीपक, कटु, तीक्ष्ण, उष्ण होता है। तथा वायु, चित्त ( मन ) के विकार और कफ को नष्ट करता है एवं कृमिरोग तथा दद्रु में प्रशस्त है ॥ २२५ ॥

सतिक्तं लवणं भेदि वातघ्नं पित्तकोपनम् ।
तीक्ष्णं क्षारे किलासे च नागं मूत्रं प्रयोजयेत् ॥२२६॥

हस्तिनी का मूत्र—तिक्त तथा लवण रस युक्त होता है, एवं दस्तावर, वातनाशक पित्तप्रकोपक तथा तीक्ष्ण होता है। इसे क्षार कर्म और किलास ( श्वेत ) कुष्ठ में प्रयुक्त करना चाहिये ॥ २२६ ॥

गरचेतोविकारघ्नं तीक्ष्णं ग्रहणिरोगनुत् ।
दीपनं गार्दभं मूत्रं कृमिवातकफापहम् ॥ २२७ ॥

गदही का मूत्र गरविष तथा उन्मादादि चित्तविकारों को नष्ट करता है, तीक्ष्ण होता है, संग्रहणी के विकारों को नष्ट करता है तथा अग्नि का दीपक एवं कृमि, वात और कफ को नष्ट करता है ॥ २२७ ॥

शोफकुष्ठोदरोन्मादमारुतक्रिमिनाशनम् ।
अर्शोघ्नं कारभं मूत्रं मानुषं च विषापहम् ॥ २२८ ॥

ऊंटनी का मूत्र—शोथ, कुष्ठ, उदर रोग, उन्माद, मारुत ( वात ) विकार, कृमिरोग और अर्श को नष्ट करता है। मनुष्य का मूत्र—विषनाशक होता है ॥ २२८ ॥

विमर्शः—प्रायः सर्वत्र स्त्री जाति के प्राणियों का मूत्र व्यवहार में आता है किन्तु कुछ आचार्यों ने अष्टमूत्रों में चार पुरुष प्राणी तथा चार स्त्री प्राणियों के मूत्र के लेने का निर्देश करते हैं। खरोष्ट्रेभनराश्वानां पुंसां मूत्रं प्रशस्यते। गोऽजाविमहिषीणाञ्च स्त्रीणां मूत्रं हितं मतम् ॥

द्रवद्रव्याणि सर्वाणि समासात् कीर्तितानि तु ।
कालदेशविभागज्ञो नृपतेर्दातुमर्हति ॥ २२९ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने द्रवद्रव्यविज्ञानीयो नाम पञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥

---

इस तरह इस अध्याय में संक्षेप से सब द्रवद्रव्यों का वर्णन किया है। शीतोष्णादि काल तथा आनूप-जाङ्गलादि देश के विभाग को जानने वाला वैद्य इन्हें राजा के लिये भी प्रयुक्त कर सकता है ॥ २२९ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने द्रवद्रव्यविज्ञानीयो नाम पञ्चचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४५ ॥

---

## षट्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातोऽन्नपानविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर 'अन्नपानविधि' नामक अध्याय का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

धन्वन्तरिमभिवाद्य सुश्रुत उवाच—प्रागभिहितः प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसां च। स षट्सु रसेष्वायत्तः। रसाः पुनर्द्रव्याश्रयिणः। द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकनिमित्ते च क्षयवृद्धी दोषाणां साम्यञ्च। ब्रह्मादेरपि च लोकस्याहारः स्थित्युत्पत्तिविनाशहेतुः। आहारादेवाभिवृद्धिर्बलमारोग्यं वर्णेन्द्रियप्रसादश्च। तथा ह्याहारवैषम्यादस्वास्थ्यम्। तस्याशितपीतलीढखादितस्य नानाद्रव्यात्मकस्यानेकविधविकल्पस्यानेकविधप्रभावस्य पृथक् पृथग्द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकप्रभावकर्माणीच्छामि ज्ञातुं, न ह्यनवबुद्धस्वभावा भिषजः स्वस्थानुवृत्तिं रोगनिग्रहणञ्च कर्तुं समर्थाः। आहारायत्ताश्च सर्वप्राणिनो यस्मात्तस्मादन्नपानविधिमुपदिशतु मे भगवानित्युक्तः प्रोवाच भगवान् धन्वन्तरिः-अथ खलु वत्स सुश्रुत ! यथाप्रश्नमुच्यमानमुपधारयस्व ॥ ३ ॥

प्रथम धन्वन्तरि भगवान् का अभिवादन करके सुश्रुत ने प्रश्न किया कि-'आपने पूर्व के अध्याय में प्राणियों के जीवन का मूल ( प्रधान ) कारण अन्न है तथा उनके शरीर के बल वर्ण और ओज का भी मूल कारण अन्न है तथा यह अन्न छ रसों के आधीन है तथा रस द्रव्यों के आश्रित हैं। वातादि दोषों की क्षय, वृद्धि और समानता द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य तथा विपाक के कारण होती रहती है। ब्रह्म आदि लोक की स्थिति, उत्पत्ति और विनाश ( प्रलय ) का कारण भी आहार ही माना गया है एवं आहार ही से प्राणियों के शरीर की वृद्धि, बल, आरोग्य, वर्ण तथा इन्द्रियों की प्रसन्नता होती रहती है तथा आहार की विषमता से अस्वास्थ्य ( रोग ) उत्पन्न होता है। अब मैं मोदकादि अशित, उदकादि पीत, मध्वादि लेह्य तथा लड्डू आदि खादित ( भक्ष्य ) ऐसे चार प्रकार के तथा अनेक द्रव्यों से बने हुये, अनेक खाद्य के भेदों में विभक्त तथा विविध प्रभाव वाले उस आहार के द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य, विपाक और कर्म को पृथक् पृथक् जानना चाहता हूं क्योंकि इनके बिना जाने वैद्य स्वस्थ पुरुष के स्वास्थ्य का संरक्षण तथा रोगी के रोग निग्रह ( विनाश ) करने में समर्थ नहीं हो सकते हैं। चूंकि आहार के आधीन ही संसार में सर्व प्राणी हैं इस कारण से अन्नपान-विधि का ही उपदेश करो' ऐसा सुश्रुत से निवेदन करने पर भगवान् धन्वन्तरि कहने लगे कि हे वत्स सुश्रुत ! जैसा तूने प्रश्न किया है उसी के अनुसार मैं जो कहता हूं उसे तुम धारण ( श्रवण ) करो ॥ ३ ॥

अथ शालिवर्गः ।

तत्र, लोहितशालिकलमकर्दमकपाण्डुकसुगन्धक-

शकुनाहृतपुष्पाण्डकपुण्डरीकमहाशालिशीतभीरुकरोध्रपुष्पकदीर्घशूककाञ्चनकमहिषमहाशूकहायनकदूषकमहादूषकप्रभृतयः शालयः ॥ ४ ॥

उनमें लालशालि, कलम, कर्दमक, पाण्डुक, सुगन्धक (वासमती), शकुनाहृत, पुष्पाण्डक, पुण्डरीक, महाशालि, शीतभीरुक, रोध्रपुष्पक, दीर्घशूक, काञ्चनक, महिष, महाशूक, हायनक, दूषक, महादूषक इत्यादि ये शालि के भेद होते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—ये हेमन्त में पकने वाले धान्य हैं। शकुनाहृत द्वीपान्तरात् समानीतो गरुडेन महात्मना। शकुनाहृत स शालिः स्यात् गरुडापरनामक'।

मधुरा वीर्यतः शीता लघुपाका बलावहाः।
पित्तघ्नाल्पानिलकफाः स्निग्धा बद्धाल्पवर्चसः ॥ ५ ॥

शालि चावल–रस में मधुर, वीर्य में शीत, पचने में लघु बलदायक, पित्तनाशक, अल्पवात–कफ के प्रकोपक, स्निग्ध तथा मल को अल्प और बद्ध करने वाले होते हैं ॥ ५ ॥

तेषां लोहितकः श्रेष्ठो दोषघ्नः शुक्रमूत्रलः।
चक्षुष्यो वर्णबलकृत् स्वर्यो हृद्यस्तृषापहः ॥ ६ ॥
व्रण्यो ज्वरहरश्चैव सर्वदोषविषापहः।
तस्मादल्पान्तरगुणाः क्रमशः शालयोऽपराः ॥ ७ ॥

उक्त शालि चावलों में लाल शालि–अच्छा होता है तथा वह दोषनाशक, शुक्र तथा मूत्र को बढ़ाने वाला, नेत्रों के लिये हितकारी, बल और वर्ण को करने वाला, स्वर के लिये हितकर, हृद्य, तृषानाशक, व्रण में लाभकारी, ज्वरनाशक, सर्व प्रकार के दोष तथा विषों को नष्ट करने वाला होता है। इस रक्तशालि के बाद में कहे हुये जो अन्य शालि हैं वे उत्तरोत्तर गुणों में निकृष्ट हैं ॥ ६–७ ॥

षष्टिककाङ्गुकमुकुन्दकपीतकप्रमोदककाकलकासनपुष्पकमहाषष्टिकचूर्णककुरवककेदारप्रभृतयः षष्टिकाः ॥ ८ ॥

षष्टिक भेद—षष्टिक, कङ्गुक, मुकुन्दक, पीतक, प्रमोदक, काकलक, असनपुष्पक, महाषष्टिक, चूर्णक, कुरवक, केदारक आदि षष्टिक के भेद होते हैं ॥ ८ ॥

रसे पाके च मधुराः शमना वातपित्तयोः।
शालीनाञ्च गुणैस्तुल्या बृंहणाः कफशुक्रलाः ॥ ९ ॥

ये साठी चावल–रस और विपाक में मधुर, वात तथा पित्त के शामक, गुणों में शालि चावलों के तुल्य तथा बृंहण एवं कफ और वीर्य को उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—साठी चावल ग्रीष्म ऋतु में पकते हैं।

षष्टिकः प्रवरस्तेषां कषायानुरसो लघुः।
मृदुः स्निग्धस्त्रिदोषघ्नः स्थैर्यकृद् बलवर्द्धनः ॥ १० ॥
विपाके मधुरो ग्राही तुल्यो लोहितशालिभिः।
शेषास्त्वल्पान्तरगुणाः षष्टिकाः क्रमशो गुणैः ॥ ११ ॥

साठी चावलों में षष्टिक–अच्छा होता है तथा अनुरस में कषाय, पचने में लघु, मृदु, स्निग्ध, त्रिदोषनाशक, शरीर को स्थिर करने वाला, बलवर्द्धक, विपाक में मधुर, मलादि को बांधने वाला तथा अन्य गुणों में रक्त शालि के सदृश होता है। षष्टिवर्ग के अन्य चावल क्रम से यथोत्तर हीनगुण वाले होते हैं ॥ १०–११ ॥

कृष्णव्रीहिशालामुखजतुमुखनन्दीमुखलावाक्षकत्वरितककुक्कुटाण्डकपारावतकपाटलप्रभृतयो व्रीहयः ॥ १२ ॥

व्रीहि धान्य भेद—कृष्णव्रीहि, शालामुख, जतुमुख, नन्दिमुख, लावाक्षक, त्वरितक, कुक्कुटाण्डक, पारावतक, पाटल प्रभृति व्रीहि होते हैं ॥ १२ ॥

कषायमधुराः पाके मधुरा वीर्यतोऽहिमाः।
अल्पाभिष्यन्दिनस्तुल्याः षष्टिकैर्बद्धवर्चसः ॥ १३ ॥
कृष्णव्रीहिर्वरस्तेषां कषायानुरसो लघुः।
तस्मादल्पान्तरगुणाः क्रमशो व्रीहयोऽपरे ॥ १४ ॥

व्रीहिधान्य–रस में कषाय तथा मधुर, विपाक में मधुर, वीर्य में उष्ण, स्वल्प क्लेदकारक, षष्टि चावलों के समान गुण वाले तथा मल को बांधने वाले होते हैं। इन व्रीहिधान्यों में कृष्णव्रीहि–श्रेष्ठ होता है तथा वह अनुरस में कषाय एवं पचने में हलका होता है। कृष्ण व्रीहि से शेष सब व्रीहि यथोत्तर कम गुण वाले होते हैं ॥ १३–१४ ॥

दग्धायामवनौ जाताः शालयो लघुपाकिनः।
कषाया बद्धविण्मूत्रा रूक्षाः श्लेष्मापकर्षणाः ॥ १५ ॥

दग्ध भूमि में उत्पन्न हुये शालि चावल–पाक में लघु होते हैं तथा रस में कषाय एवं विष्ठा और मूत्र को बांधने वाले, रूक्ष तथा कफ को नष्ट करते हैं ॥ १५ ॥

स्थलजाः कफपित्तघ्नाः कषायाः कटुकान्वयाः।
किञ्चित्सतिक्तमधुराः पवनानलवर्द्धनाः ॥ १६ ॥
कैदारा मधुरा वृष्या बल्याः पित्तनिबर्हणाः।
ईषत्कषायाल्पमला गुरवः कफशुक्रलाः ॥ १७ ॥

जाङ्गल देश में पैदा होने वाले शालि चावल–कफ और वात के नाशक, कषाय, स्वल्प कटु, तिक्त और मधुर तथा वायु और पाचकाग्नि के वर्द्धक होते हैं। कैदार (जल बहुल भूमि में होने वाले) शालि चावल–मधुर, वृष्य, बलवर्द्धक, पित्तनाशक, कुछ कषाय, स्वल्प मलोत्पादक, पचने में भारी तथा कफ और वीर्य को पैदा करने वाले होते हैं ॥ १६–१७ ॥

रोप्यातिरोप्या लघवः शीघ्रपाका गुणोत्तराः।
अदाहिनो दोषहरा बल्या मूत्रविवर्द्धनाः ॥ १८ ॥
शालयश्छिन्नरूढा ये रूक्षास्ते बद्धवर्चसः।
तिक्ताः कषायाः पित्तघ्ना लघुपाकाः कफापहाः ॥ १९ ॥

रोप्य (एक बार उखाड़ कर अन्य भूमि में रोपे या लगाये हुये) तथा अतिरोप्य (कई बार एक स्थान से उखाड़ कर अन्य स्थान में लगाये हुये) शालि चावल–लघु, जल्दी पचने वाले, गुणों में श्रेष्ठ, दाह नहीं करने वाले, दोषनाशक, बलवर्द्धक तथा मूत्र को अधिक पैदा करने वाले होते हैं। पौधे को एक बार काट देने पर फिर से पैदा होता है उसके

चावल रूक्ष, मल को बांधने वाले, तिक्त, कषाय, पित्तनाशक, पाक में हलके तथा कफनाशक होते हैं ॥ १८-१९ ॥

विस्तरेणायमुद्दिष्टः शालिवर्गो हिताहितः ।
तद्वत् कुधान्यमुद्गादिमाषादीनाञ्च वक्ष्यते ॥ २० ॥

हित तथा अहित को करने वाला ऐसा यह षष्टिक और व्रीहि धान्य वर्ग विस्तार से कह दिया है इसी प्रकार अब कुधान्य ( क्षुद्रधान्य ) मुद्गादि और माषादि के गुण दोषों का का वर्णन किया जायगा ॥ २० ॥

विमर्शः—हेमन्त ऋतु में होने वाले शालि और वर्षा ऋतु में होने वाले व्रीहि कहलाते हैं। कण्डनेन विना शुक्ला हेमन्ताः शालयः स्मृताः। वार्षिकाः कण्डिताः शुक्ला व्रीहयश्चिर-पाकिनः ॥ ( भावप्रकाशः ) । षष्टिको व्रीहिषु श्रेष्ठः ( वाग्भटः ) । ते हि षष्टिरात्रेण भवन्ति । ( चक्रदत्तः ) । चावल-प्राप्तिस्थान—बंगाल, विहार, आसाम, मद्रास, बर्मा तथा कुछ उत्तर प्रदेश में चावल अधिक होते हैं तथा वहां के लोग चावल ही अधिक खाते हैं। चावलों में पिष्टमय पदार्थ (Carbohydrate) अत्यधिक तथा Protein, Fat और खनिज पदार्थ अल्पस्वमात्रा में होते हैं। चावलों के ऊपरी पर्त में खनिज, प्रोटीन तथा Vitamin B होता है। मशीनों से साफ किये हुये, जल में अधिक धोये हुये तथा उबालने पर माड़ फेंके हुये चावलों के प्रोटीन, खनिज तथा विटामिन नष्ट हो जाते हैं। इस प्रकार के चावल तथा खराब चावल खाने से Beri Beri रोग उत्पन्न होता है।

अथ कुधान्यवर्गः—

कोरदूषकश्यामाकनीवारशान्तनुवरकोद्दालकप्रियङ्गु-मधूलिकानान्दीमुखीकुरुविन्दगवेधुकवरुकतोद(य)पर्णी-मुकुन्दकवेणुयवप्रभृतयः कुधान्यविशेषाः ॥ २१ ॥

कोदो, श्यामाक, नीवार, शान्तनु, वरक, उद्दालक, प्रियङ्गु, मधूलिका, नान्दीमुखी, कुरुविन्द, गवेधुक, वरुक, तोद(य)पर्णी, मुकुन्दक, वेणुयव आदि कुधान्य होते हैं ॥ २१ ॥

विमर्शः—चरक ने कुधान्य को शालि के साथ शूकधान्य वर्ग में रखा है।

उष्णाः कषायमधुरा रूक्षाः कटुविपाकिनः ।
श्लेष्मघ्ना बद्धनिस्यन्दा वातपित्तप्रकोपणाः ॥ २२ ॥

ये कुधान्य-उष्ण, कषाय, मधुर, रूक्ष, विपाक में कटु, कफनाशक, मूत्र की मात्रा को अल्प करने वाले तथा वात और पित्त के प्रकोपक होते हैं ॥ २२ ॥

कषायमधुरस्तेषां शीतः पित्तापहः स्मृतः ।
कोद्रवश्च सनीवारः श्यामाकश्च सशान्तनुः ॥ २३ ॥

इनमें से कोदो, नीवार, श्यामाक और शान्तनु ये रस में कषाय, मधुर तथा ठण्डे होते हैं एवं पित्तनाशक कहे गये हैं ॥ २३ ॥

कृष्णा रक्ताश्च पीताश्च श्वेताश्चैव प्रियङ्गवः ।
यथोत्तरं प्रधानाः स्यू रूक्षाः कफहराः स्मृताः ॥ २४ ॥

कृष्ण, रक्त, पीत तथा श्वेत ऐसे चार प्रकार की प्रियङ्गु होती है तथा ये यथोत्तर गुणों में श्रेष्ठ होती हैं एवं रूक्ष और कफनाशक हैं ॥ २४ ॥

मधूली मधुरा शीता स्निग्धा नान्दीमुखी तथा ।
विशोषी तत्र भूयिष्ठं वरुकः समुकुन्दकः ॥ २५ ॥

मधूली और नान्दीमुखी-मधुर, शीत तथा स्निग्ध होती है एवं वरुक और मुकुन्दक-शरीर के जलीयांश का अधिक शोषण करने वाले माने जाते हैं ॥ २५ ॥

रूक्षा वेणुयवा ज्ञेया वीर्योष्णाः कटुपाकिनः ।
बद्धमूत्राः कफहराः कषाया वातकोपनाः ॥ २६ ॥

इति कुधान्यवर्गः ।

---

वेणुयव रूक्ष, वीर्य में उष्ण, विपाक में कटु, मूत्र को कम करने वाले, कफनाशक, कषाय और वातप्रकोपक होते हैं ॥२६॥

अथ मुद्गादिवर्गः ।

मुद्गवनमुद्गकलायमकुष्ठमसूरमङ्गल्यचणकसतीनत्रिपुटकहरेण्वाढकीप्रभृतयो वैदलाः ॥ २७ ॥

मुद्ग, वनमुद्ग, कलाय ( मटर ), मकुष्ठ ( मोठ ), मसूर, मङ्गल्य ( मसूरभेद ), चना, सतीन ( मटरभेद ), त्रिपुटक ( खेसारी ), हरेणु ( मटरभेद ), आढकी ( रहर, दूर ) प्रभृति वैदल ( द्विदली ) हैं ॥ २७ ॥

कषायमधुराः शीताः कटुपाका मरुत्कराः ।
बद्धमूत्रपुरीषाश्च पित्तश्लेष्महरास्तथा ॥ २८ ॥
नात्यर्थं वातलास्तेषु मुद्गा दृष्टिप्रसादनाः ।
प्रधाना हरितास्तत्र वन्या मुद्गसमाः स्मृताः ॥ २९ ॥

ये वैदलवर्ग के धान्य-कषाय, मधुर, शीत, विपाक में कटु, वातकारक, मूत्र तथा मल को बांधने वाले तथा पित्त और कफ के नाशक हैं। इनमें मूंग-अधिक वातकारक नहीं होती हैं तथा दर्शन शक्ति को बढ़ाती हैं। इनमें भी हरे रङ्ग की मूंग प्रधान होती हैं। जंगली मूंग-गुणों में हरी मूंगों के ही समान कही गई हैं ॥ २८-२९ ॥

विपाके मधुराः प्रोक्ता मसूरा बद्धवर्चसः ।
मकुष्ठकाः कृमिकराः कलायाः प्रचुरानिलाः ॥ ३० ॥

मसूर-विपाक में मधुर तथा मल को गाढा करते हैं। मकुष्ठक ( मोठ )-कृमिकारक होते हैं तथा कलाय ( मटर )-अत्यन्त वातकारक होते हैं ॥ ३० ॥

आढकी कफपित्तघ्नी नातिवातप्रकोपणी ।
वातलाः शीतमधुराः सकषाया विरूक्षणाः ॥ ३१ ॥
कफशोणितपित्तघ्नाश्चणकाः पुंस्त्वनाशनाः ।
त एव घृतसंयुक्तास्त्रिदोषशमनाः परम् ॥ ३२ ॥

अरहड़ ( तूर )-कफ और पित्त को नष्ट करती है तथा वायु का अधिक प्रकोप नहीं करती है चने-वातवर्द्धक, शीत, मधुर, कषाय तथा विरूक्षक हैं और कफ, शोणित, पित्त और पुंस्त्व ( सम्भोग शक्ति ) को नष्ट करते हैं। यदि इन्हीं को

घृत के साथ संयुक्त कर सेवन किये जाय तो परम त्रिदोष-शामक होते हैं ॥ ३१-३२ ॥

हरेणवः सतीनाश्च विज्ञेया बद्धवर्चसः।
ऋते मुद्गमसूराभ्यामन्ये त्वाध्मानकारकाः ॥ ३३ ॥

हरेणु और सतीन ( दोनों मटर हैं )-मलको बांधने वाले हैं। मूंग और मसूर के सिवाय अन्य वैदल आध्मान उत्पन्न करते हैं ॥ ३३ ॥

माषो गुरुर्भिन्नपुरीषमूत्रः
स्निग्धोष्णवृष्यो मधुरोऽनिलघ्नः।
सन्तर्पणः स्तन्यकरो विशेषा-
द्बलप्रदः शुक्रकफापहश्च ॥ ३४ ॥

माष ( उड़द )-भारी, मल और मूत्र का प्रवर्तक, स्निग्ध, उष्ण, वृष्य, मधुर, वातनाशक, इन्द्रियादि को तृप्त करने वाला, स्त्रियों में विशेषतया दुग्धवर्द्धक, बलदायक तथा शुक्र और कफ को उत्पन्न करने वाला है ॥ ३४ ॥

कषायभावान्न पुरीषभेदी
न मूत्रलो नैव कफस्य कर्ता।
स्वादुर्विपाके मधुरोऽलसान्द्रः
सन्तर्पणः स्तन्यरुचिप्रदश्च ॥ ३५ ॥

अलसान्द्र अर्थात् राजमाष-कषाय होने से मल का भेदन नहीं करने वाला तथा मूत्रल और कफकारक भी नहीं होता है एवं विपाक और रस में मधुर, इन्द्रियों को तृप्त करने वाला एवं दुग्धवर्द्धक तथा रुचिदायक होता है ॥ ३५ ॥

माषैः समानं फलमात्मगुप्त-
मुक्तञ्च काकाण्डफलं तथैव।
आरण्यमाषा गुणतः प्रदिष्टा
रूक्षाः कषाया अविदाहिनश्च ॥ ३६ ॥

आत्मगुप्ता ( कौंच ) के बीज-उड़द के समान ही गुणकारक होते हैं तथा काकाण्ड ( बड़ी शिम्बी ) के फल भी इसी तरह गुणकारी होते हैं। जङ्गली उड़द-रूक्ष, कषाय तथा अविदाही होते हैं ॥ ३६ ॥

उष्णः कुलत्थो रसतः कषायः
कटुर्विपाके कफमारुतघ्नः।
शुक्राश्मरीगुल्मनिषूदनश्च
साङ्ग्राहिकः पीनसकासहारी ॥ ३७ ॥
आनाहमेदोगुदकीलहिक्का-
श्वासापहः शोणितपित्तकृच्च।
कफस्य हन्ता नयनामयघ्नो
विशेषतो वन्यकुलत्थ उक्तः ॥ ३८ ॥

कुल्थी-वीर्य में उष्ण, रस में कषाय, विपाक में कटु होती है तथा कफ और वात को नष्ट करती है एवं शुक्राश्मरी और गुल्म की नाशक है और संग्राही, पीनस ( दुष्टप्रतिश्याय ) तथा कास नाशक है। वनकुल्थ-आनाह, मेदोवृद्धि, गुदकील या अर्श, हिक्का और श्वास को नष्ट करने वाला, रक्तपित्तकारक, कफनाशक, नेत्ररोगहर विशेषकर होता है ॥ ३७-३८ ॥

ईषत्कषायो मधुरः सतिक्तः
साङ्ग्राहिकः पित्तकरस्तथोष्णः।
तिलो विपाके मधुरो बलिष्ठः
स्निग्धो व्रणालेपन एव पथ्यः ॥ ३९ ॥
दन्त्योऽग्निमेधाजननोऽल्पमूत्र-
स्त्वच्योऽथ केश्योऽनिलहा गुरुश्च।
तिलेषु सर्वेष्वसितः प्रधानो
मध्यः सितो हीनतरास्तथान्ये ॥ ४० ॥

तिल-कुछ कषाय, मधुर, तिक्त, संग्राही, पित्तजनक, उष्ण, विपाक में मधुर, बलवर्द्धक, स्निग्ध तथा व्रण पर लेप करने के लिये पथ्य होता है एवं दांतों के लिये हितकर, अग्निदीपक, बुद्धिवर्द्धक, मूत्र की मात्रा कम करने वाला, त्वचा तथा केशों के लिये हितकारी, वातनाशक और गुरु है। सर्व प्रकार के तिलों में काले तिल अच्छे होते हैं, श्वेत तिल मध्यम होते हैं तथा अन्य रङ्गबिरङ्गे निकृष्ट होते हैं ॥ ३९-४० ॥

यवः कषायो मधुरो हिमश्च
कटुर्विपाके कफपित्तहारी।
व्रणेषु पथ्यस्तिलवच्च नित्यं
प्रबद्धमूत्रो बहुवातवर्चाः ॥ ४१ ॥
स्थैर्याग्निमेधास्वरवर्णकृच्च
सपिच्छिलः स्थूलविलेखनश्च।
मेदोमरुत्तृड्हरणोऽतिरूक्षः
प्रसादनः शोणितपित्तयोश्च ॥
एभिर्गुणैर्हीनतरैस्तु किञ्चिद्
विद्याद् यवेभ्योऽतियवानशेषैः ॥ ४२ ॥

जौ—कषाय, मधुर, शीतल, विपाक में कटु तथा कफ और पित्त का नाशक, व्रणों में तिल के समान सदा पथ्य, मूत्र कम करने वाला, वात और विष्ठा को बढ़ाने वाला, स्थैर्यजनक, पाचकाग्निदीपक, बुद्धिवर्द्धक, कण्ठ स्वर को अच्छा करने वाला, वर्ण का वर्द्धक, पिच्छिल, मोटे आदमी को दुबला करने वाला होता है एवं मेदोरोग, वातरोग और तृषा को नष्ट करने वाला, अतिरूक्ष और रक्त तथा पित्त का प्रसादक होता है। अतियव-उपर्युक्त सर्व गुणों से कुछ निकृष्ट होते हैं ॥ ४१-४२ ॥

विमर्श —'नित्यमभ्यस्येत्तु [illegible]' ( चरकः )। यवों के निम्न खाद्य बनते हैं—[illegible]। आयुर्वेद में यवों को मूत्रनिरोधक माना है—'यवप्रभानस्तु भवेत् प्रमेही' किन्तु डाक्टरी में यवों को मूत्रल माना है। इन से स्कोच बार्ली, पोर्ट बार्ली, पर्ल बार्ली, पेटेण्ट बार्ली बनाते हैं। इस तरह यवयूष ( Barley water ) सर्व प्रकार के ज्वर, पूयमेह ( गोनोरिया ), उष्णवात आदि मूत्रविकारों में बहुत लाभ करता है। जौ से [illegible] माल्ट बनाते हैं। जो कि पचने में हल्का तथा शक्तिवर्द्धक होता है। इस तरह के कई पेटेण्ट खाद्य बाजार में मिलते हैं। काडलिवर के तैल के साथ माल्ट को मिला कर टी० बी० आदि रोगों में देते हैं। मधुमेह में जौ से अच्छा लाभ होता है।

गोधूम उक्तो मधुरो गुरुश्च
बल्यः स्थिरः शुक्ररुचिप्रदश्च ।
स्निग्धोऽतिशीतोऽनिलपित्तहन्ता
सन्धानकृत् श्लेष्मकरः सरश्च ॥ ४३ ॥

गेहूं—मधुर, भारी, बलदायक, स्थैर्यकारक, शुक्र और रुचिका वर्द्धक, स्निग्ध, अतिशीत, वात तथा पित्त का शामक, भग्नास्थि का संयोजक, कफकर तथा दस्तावर होता है ॥४३॥

रूक्षः कषायो विषशोषशुक्र-
बलासदृष्टिक्षयकृद् विदाही ।
कटुर्विपाके मधुरस्तु शिम्बः
प्रभिन्नविण्मारुतपित्तलश्च ॥ ४४ ॥

शिम्बीवर्ग के अन्न-रूक्ष, कषाय, विष, शोष, शुक्र, कफ और दर्शन शक्ति का क्षय करते हैं तथा विदाहकारक, विपाक में कटु, मधुर, विष्ठा के भेदक और वात तथा पित्त के वर्द्धक होते हैं ॥

सितासिताः पीतकरक्तवर्णा
भवन्ति येऽनेकविधास्तु शिम्बाः ।
यथोदितास्ते गुणतः प्रधाना
ज्ञेयाः कटूष्णा रसपाकयोश्च ॥ ४५ ॥

श्वेत, कृष्ण, पीत और रक्त ऐसे अनेक प्रकार के वर्ण के शिम्बी होते हैं। वे यथोदित क्रम से श्रेष्ठ होते हैं एवं रस तथा विपाक में कटु और उष्ण होते हैं ॥ ४५ ॥

सहाद्वयं मूलकजाश्च शिम्बाः
कुशिम्बिवल्लीप्रभवास्तु शिम्बाः ।
ज्ञेया विपाके मधुरा रसे च
बलप्रदाः पित्तनिबर्हणाश्च ॥ ४६ ॥

मुद्गपर्णी, माषपर्णी, मूलकशिम्बी, कुशिम्बी, वल्ली-शिम्बी ( कौंच के बीज ) ये विपाक और रस में मधुर तथा बलदायक और पित्तनाशक होती हैं ॥ ४६ ॥

विदाहवन्तश्च भृशं विरूक्षा
विष्टभ्य जीर्यन्त्यनिलप्रदाश्च ।
रुचिप्रदाश्चैव सुदुर्जराश्च
सर्वे स्मृता वैदलिकास्तु शिम्बाः ॥ ४७ ॥

विदल ( मुद्गादि ) की शिम्बी-अधिक दाहकारी, अधिक रूक्ष, विष्टम्भ करनेवाली, वातवर्द्धक, रुचिदायक तथा पचने में भारी होती हैं ॥ ४७ ॥

कटुर्विपाके कटुकः कफघ्नो
विदाहिभावादहितः कुसुम्भः ।
उष्णाऽतसी स्वादुरसाऽनिलघ्नी
पित्तोल्बणा स्यात् कटुका विपाके ॥ ४८ ॥

कुसुम्भ-विपाक और रस में कटु, कफनाशक तथा विदाहकारक होने से अहितकर होता है । अलसी—उष्ण, मधुर, वातनाशक, पित्तवर्द्धक तथा विपाक में कटु होती है ॥

पाके रसे चापि कटुः प्रदिष्टः
सिद्धार्थकः शोणितपित्तकोपी ।
तीक्ष्णोष्णरूक्षः कफमारुतघ्न-
स्तथागुणश्चासितसर्षपोऽपि ॥ ४९ ॥

श्वेत सरसों-विपाक तथा रस में कटु तथा रक्तपित्त को कुपित करने वाली, तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष एवं कफ और वायु की नाशक होती है। काली सरसों भी इन्हीं गुणों से युक्त होती है ॥ ४९ ॥

अनार्तवं व्याधिहतमपर्यागतमेव च ।
अभूमिजं नवञ्चापि न धान्यं गुणवत् स्मृतम् ॥ ५० ॥
नवं धान्यमभिष्यन्दि लघु संवत्सरोषितम् ।
विदाहि गुरु विष्टम्भि विरूढं दृष्टिदूषणम् ॥ ५१ ॥

अग्राह्य धान्य—बे मोसम में पैदा हुआ, फसल में होने वाले किसी रोग से हतवीर्य, अपरिपक्व, खराब भूमि में उत्पन्न और नूतन धान्य गुणकर नहीं होता है । नूतन धान्य-अभिष्यन्द ( क्लेद ) कारक होता है तथा एक वर्ष का पुराना-लघु होता है। विरूढ ( अङ्कुरित ) धान्य-विदाहकारक, पचने में भारी, विष्टम्भकारक तथा नेत्रों को दूषित करता है ॥

विमर्शः—वर्षोषितं सर्वधान्यं गौरवं परिमुञ्चति । न तु त्यजति वीर्यं स्वं क्रमान्मुञ्चत्यतः परम् ॥ एतेषु यवगोधूमतिलमाषा नवा हिताः । पुराणा विरसा रूक्षा न तथा गुणकारिणः ॥ ( भावप्र० ) ।

शाल्यादेः सर्षपान्तस्य विविधस्यास्य भागशः ।
कालप्रमाणसंस्कारमात्राः सम्परिकीर्तिताः ॥ ५२ ॥

शालि से ले कर सर्षप तक अनेक प्रकार के धान्यों का समय, प्रमाण, संस्कार और मात्रा का अलगरूप में विवेचन कर दिया गया है ॥ ५२ ॥

विमर्शः—भावप्रकाशोक्ता धान्यवर्गाः—शालिधान्यं व्रीहिधान्यं शूकधान्यं तृतीयकम् । शिम्बीधान्यं क्षुद्रधान्यमित्युक्तं धान्यपञ्चकम् ॥ चरक तथा वाग्भट ने केवल शूकधान्य और शिम्बीधान्य ऐसे दो ही भेद किये हैं। शूकवर्ग में चावल, गेहूं, मकई, जौ, बाजरा, ज्वार आदि हैं। शिम्बी या वैदलवर्ग में मूंग, उड़द, अरहर, मसूर, चना, मटर आदि आते हैं। भारत, चीन, जापान, ब्रह्मदेश में चावल का सेवन ज्यादा है। यूरोप में गेहूं ज्यादा खाते हैं। इटली, अमेरिका में मकई का सेवन अधिक है। शूकवर्ग के धान्यों में कार्बोहाईड्रेट ज्यादा तथा प्रोटीन और फैट कम होता है। दालों में प्रोटीन अधिक होती है किन्तु मांस की प्रोटीन की तरह सुपाच्य कम होती है ।

अथ मांसवर्गः—

अथोर्ध्वं मांसवर्गानुपदेक्ष्यामः । तद्यथा—जलेशयाः,आनूपाः,ग्राम्याः,क्रव्यभुजः, एकशफाः, जाङ्गलाश्चेति षण्मांसवर्गाः। एतेषां वर्गाणामुत्तरोत्तरं प्रधानतमः। ते पुनर्द्विविधा-जाङ्गला आनूपाश्चेति । तत्र जाङ्गलवर्गोऽष्टविधः । तद्यथा-जङ्घालाः, विष्किराः, प्रतुदाः, गुहाशयाः, प्रसहाः, पर्णमृगाः, ग्राम्याश्चेति । तेषां जङ्घालविष्किरौ प्रधानतमौ ॥ ५३ ॥

अब इसके अनन्तर मांसवर्ग का विवेचन करते हैं। जैसे जल में रहने वाले जीव, जल बहुल प्रदेश में रहने वाले जीव, ग्रामों में रहने वाले गो, बकरी आदि जीव, मांस खाने वाले

जीव जैसे गुहाशय ( शेर आदि ) तथा प्रसह, घोड़े आदि एक शफ वाले जीव और जाङ्गल ऐसे ६ मांसवर्ग हैं तथा इन में उत्तरोत्तर वर्ग गुणों में अधिक प्रधान है। स्थानभेद से इनके दो विभाग कर दिये हैं। एक जाङ्गल तथा दूसरा आनूप। इन में जाङ्गल वर्ग के आठ भेद हैं जैसे—जङ्घाल, विष्किर, प्रतुद, गुहाशय, प्रसह, पर्णमृग, बिलेशय और ग्राम्य। इनमें जङ्घाल तथा विष्किर अधिक श्रेष्ठवर्ग है।

विमर्श—जलेशया—मत्स्यादय, अनूपा=जलप्रायप्रदेशवासिनो महिषादय, ग्राम्या=ग्रामवासिनश्छागादय, क्रव्यभुज=आममांसाशिनो गृध्रादय, एकशफा=खरादय, तदुक्तं भागवते—'खरोऽश्वोऽश्वतरो गौर शरभश्चमरी तथा। एते चैकशफा' इति। जाङ्गला=हरिणादय। जङ्घा वेगवत्य सन्त्येषामिति जङ्घाला, विकीर्य भक्षयन्तीति विष्किरा, तुद्य्वा प्रतुद्य भक्षयन्तीति प्रतुदा, गुहायां शेरते इति गुहाशया, स्वं भक्ष्यं प्रसह्य भक्षयन्तीति प्रसहा, पर्णे मृगयन्त इति पर्णमृगा, तदुक्तम्—'वनौकोवृक्षमार्जारवृक्षमर्कटिकादय। एते पर्णमृगा प्रोक्ता' इति। बिले शेरत इति बिलेशया, ग्रामे वा ग्राम्या।

तावेणहरिणर्क्षकुरङ्गकरालकृतमालशरभश्वदंष्ट्रापृषतचारुष्कमृगमातृकाप्रभृतयो जङ्घाला मृगा. कषाया मधुरा लघवो वातपित्तहरास्तीक्ष्णा हृद्या बस्तिशोधनाश्च ॥ ५४ ॥

काला हरिण, श्वेतहरिण, नीलाण्ड हरिण, कुरङ्ग ( चौकड़िया मृग ), कराल ( कस्तूरी ) मृग, कृतमाल मृग, शरभ, श्वदंष्ट्रा, पृषत (पृष्ठ पर चित्र विचित्र बिन्दुवाला) मृग, चारुष्कर, मृगमातृका ( हरिणी ) आदि ये जङ्घाल वर्ग के मृग हैं। इनका मांस कषाय, मधुर, लघु, वातपित्तनाशक, तीक्ष्ण, हृद्य और बस्तिशोधक होता है ॥ ५४ ॥

कषायो मधुरो हृद्यः पित्तासृक्कफरोगहा।
सङ्ग्राही रोचनो बल्यस्तेषामेणो ज्वरापहः ॥ ५५ ॥

इन में से एण मृग—कषाय, मधुर और हृद्य होता है तथा पित्त, रक्त तथा कफ के रोगों को नष्ट करता है एवं सङ्ग्राही, रोचक बलकारक और ज्वरनाशक होता है ॥ ५५ ॥

मधुरो मधुरः पाके दोषघ्नोऽनलदीपनः।
शीतलो बद्धविण्मूत्रः सुगन्धिर्हरिणो लघुः ॥ ५६ ॥

सुगन्धि ( ताम्र ) हरिण—रस और विपाक में मधुर, वातादि दोषनाशक, पाचकाग्निदीपक, शीतल, विष्ठा तथा मूत्र को बांधने वाला और पचने में हलका होता है ॥ ५६ ॥

एणः कृष्णस्तयोर्ज्ञेयो हरिणस्ताम्र उच्यते।
यो न कृष्णो न ताम्रश्च कुरङ्गः सोऽभिधीयते ॥ ५७ ॥

काले मृग को 'एण' तथा ताम्रवर्ण के मृग को 'हरिण' कहते हैं तथा जो न काला हो तथा न ताम्र हो उसे 'कुरङ्ग' कहते हैं॥

शीताऽसृक्पित्तशमनी विज्ञेया मृगमातृका।
सन्निपातक्षयश्वासकासहिक्कारुचिप्रणुत् ॥ ५८ ॥

हरिणी—शीतवीर्य होती है तथा रक्तपित्त का शमन करती है एवं सन्निपात, क्षय, श्वास, कास, हिक्का और अरुचि को नष्ट करती है ॥ ५८ ॥

लावतित्तिरिकपिञ्जलवर्त्तीरवर्त्तिकावर्त्तकनप्तृकावार्तीकचकोरकलविङ्कमयूरक्रकरोपचक्रकुक्कुटसारङ्गशतपत्रकुतित्तिरिकुरुवाहकयवालकप्रभृतयस्त्वाहला विष्किरा॥ लघवः शीतमधुराः कषाया दोषनाशना. ॥ ६० ॥

विष्किरवर्ग—लाव ( बटेर ), तीतर, गौर तीतर, कपिञ्जल, वर्त्तीर, वर्तिका, वर्तक, नप्तृका, वार्तीक, चकोर, कलविङ्क, मयूर, क्रकर, उपचक्र ( चकोर ), कुक्कुट ( मुर्गा ), सारङ्ग ( पपीहा ), शतपत्रक, कुतित्तिरि, कुरुवाहक, यवालक प्रभृति दो पञ्जे तथा तीसरी चोंच से भूमि को कुरेदते हैं। ये लघु, शीतवीर्य, मधुर, कषाय और दोषनाशक हैं ॥ ५९-६० ॥

विमर्श—लावभेदा—गौरिव पाशुन्श्चैव पौण्ड्रो दर्भर तथा। लावश्चतुर्विध प्रोक्तस्तित्तिरिर्द्विविध स्मृत। त्र्याहला—त्रिभिश्चरणयुगलचञ्चुभिराहत्य विलिखन्ति भूमिमिति त्र्याहला।

सङ्ग्राही दीपनश्चैव कषायमधुरो लघु।
लावः कटुविपाकश्च सन्निपाते च पूजितः ॥ ६० ॥

बटेर—दस्त बांधने वाला, अग्निदीपक, कषाय, मधुर, लघु, विपाक में कटु तथा सन्निपात में उत्तम है ॥ ६१ ॥

ईषद्गुरूष्णमधुरो वृष्यो मेधाऽग्निवर्द्धन.।
तित्तिरिः सर्वदोषघ्नो ग्राही वर्णप्रसादनः ॥ ६२ ॥

तीतर—कुछ भारी, उष्ण, मधुर, वृष्य, मेधा तथा अग्निवर्द्धक, सर्वदोषनाशक, संग्राही तथा शरीर के वर्ण को प्रसन्न करता है ॥ ६२ ॥

रक्तपित्तहरः शीतो लघुश्चापि कपिञ्जलः।
कफोत्थेषु च रोगेषु मन्दवाते च शस्यते।
हिक्काश्वासानिलहरो विशेषाद्गौरतित्तिरि ॥ ६३ ॥

कपिञ्जल—रक्तपित्त का नाशक, शीतल तथा लघु होता है एवं कफ से उत्पन्न रोग तथा मन्दवात में श्रेष्ठ है। गौर तित्तिर—हिक्का, श्वास और वात को विशेषरूप से नष्ट करता है॥

वातपित्तहरा वृष्या मेधाऽग्निबलवर्द्धना.।
लघवः क्रकरा हृद्यास्तथा चैवोपचक्रका ॥ ६४ ॥

क्रकर—वातपित्तनाशक, वृष्य, मेधा, अग्नि तथा बल का वर्द्धक, पचने में लघु तथा हृद्य होते हैं। उपचक्र भी गुणों में क्रकर के समान है ॥ ६४ ॥

कषायः स्वादुलवणस्त्वच्यः केश्योऽरुचौ हितः।
मयूरः स्वरमेधाऽग्निदृक्श्रोत्रेन्द्रियदार्ढ्यकृत् ॥ ६५ ॥

मयूर—कषाय, मधुर और लवण है तथा त्वचा, केश और अरोचक में हितकारी है एवं स्वर, बुद्धि, जठराग्नि, नेत्र और कर्ण इन्हें दृढ़ करता है ॥ ६५ ॥

स्निग्धोष्णोऽनिलहा वृष्यः स्वेदस्वरबलावहः।
बृंहणः कुक्कुटो वन्यस्तद्वद् ग्राम्यो गुरुस्तु सः।
वातरोगक्षयवमीविषमज्वरनाशनः ॥ ६६ ॥

कुक्कुट का गुण—स्निग्ध, उष्ण, वातनाशक, वृष्य, स्वेद, स्वर तथा बल देने वाला और बृंहण होता है। ग्राम्य मुर्गा भी वन्य के समान ही गुणों में होता है किन्तु वह पचने में

भारी एवं वात रोग, क्षय, वमन और विषम ज्वर को नष्ट करता है ॥ ६६ ॥

विमर्शः—दुग्ध के अतिरिक्त खाद्य द्रव्यों में अण्डे के समान अन्य पौष्टिक द्रव्य नहीं है। अधिकतर मुर्गी के अण्डे, किन्तु कहीं कहीं बत्तक तथा समुद्री पक्षी या अन्य पक्षियों के अण्डे भी खाये जाते हैं। कार्बोहैड्रेट के सिवाय अण्डे में प्रोटीन, फेट, केल्सियम, फोस्फरस, लोहा, पुटेसियम ये तत्त्व होते हैं तथा इनका पाचन और शोषण शीघ्र होता है। मुर्गी का एक अण्डा आधा पाव दुग्ध के समान है। अण्डे से किसी प्रकार के संक्रामक या अन्य रोग नहीं होते हैं। चरकोक्त अण्डगुणाः—धार्तराष्ट्रचकोराणां दक्षाणां शिखिनामपि। चटकानाञ्च यानि स्युरण्डानि च हितानि च॥ रेतःक्षीणेषु कासेषु हृद्रोगेषु क्षतेषु च। मधुराण्यविपाकीनि सद्योबलकराणि च॥

( च. सू. अ. २७ )

कपोतपारावतभृङ्गराजपरभृतकोयष्टिककुलिङ्गगृहकुलिङ्गगोदवेडकडिण्डिमाणवकशतपत्रकमातृनिन्दकभेदाशिशुकसारिकावल्गुलीगिरिशालट्वालट्टूषकसुगृहीखञ्जरीटहारीतदात्यूहप्रभृतयः प्रतुदाः ॥ ६७ ॥

प्रतुदवर्ग—कपोत ( जङ्गली कबूतर ), पारावत ( शहर का कबूतर ), भृङ्गराज ( भंवरा ), परभृत ( कोकिल ), कोयष्टिक ( टिटहरी ), कुलिङ्ग ( चटक ), गृहकुलिङ्ग ( घर की चिड़िया या चिड़ा ), गोदवेडक ( गोनर्द पक्षी ), डिण्डिमाणवक, शतपत्रक, मातृनिन्दक, भेदाशी, शुक ( तोता ), सारिका ( मैना ), वल्गुली, गिरिशा, लट्वा, लट्टूषक, सुगृही, खञ्जरीट, हारीत, दात्यूह प्रभृति प्रतुदवर्ग के पक्षी हैं ॥

कषायमधुरा रूक्षाः फलाहारा मरुत्कराः ।
पित्तश्लेष्महराः शीता बद्धमूत्राल्पवर्चसः ॥ ६८ ॥

प्रतुद वर्ग के पक्षी—कषाय, मधुर, रूक्ष, स्वयं फल खाने वाले, वातजनक, पित्त और श्लेष्म के नाशक, शीतवीर्य तथा मूत्र को बंद करने वाले एवं अल्प मलोत्पादक हैं ॥ ६८ ॥

सर्वदोषकरस्तेषां भेदाशी मलदूषकः ।
कषायस्वादुलवणो गुरुः काणकपोतकः ॥ ६९ ॥
रक्तपित्तप्रशमनः कषायविशदोऽपि च ।
विपाके मधुरश्चापि गुरुः पारावतः स्मृतः ॥ ७० ॥
कुलिङ्गो मधुरः स्निग्धः कफशुक्रविवर्द्धनः ।
रक्तपित्तहरो वेश्मकुलिङ्गस्त्वतिशुक्रलः ॥ ७१ ॥

इनमें भेदाशी पक्षी—वातपित्तादि सर्वदोषों को उत्पन्न करता है तथा मलों को दूषित करता है। काणकपोत ( जङ्गली कबूतर )-रस में कषाय, स्वादु, लवण तथा पाक में भारी होता है तथा पारावत पक्षी-रक्तपित्त का शामक, रस में कषाय, स्पर्श में पिच्छिल, विपाक में मधुर तथा पचने में भारी होता है। कुलिङ्ग-मधुर, स्निग्ध, कफ और शुक्र का वर्द्धक तथा रक्तपित्तनाशक है एवं घर का कुलिङ्गपक्षी-शुक्र को अधिक मात्रा में बढ़ाता है ॥ ६९-७१ ॥

सिंहव्याघ्रवृकतरक्ष्वृक्षद्वीपिमार्जारशृगालमृगेर्वारुकप्रभृतयो गुहाशयाः ॥ ७२ ॥



गुहाशय वर्ग—में सिंह, व्याघ्र, भेड़िया, तरक्षु, रीछ, चीता, मार्जार, शृगाल, मृग, एर्वारुक प्रभृति होते हैं जो पर्वत तथा जङ्गलों की गुफाओं में रहते हैं ॥ ७२ ॥

मधुरा गुरवः स्निग्धा बल्या मारुतनाशनाः ।
उष्णवीर्या हिता नित्यं नेत्रगुह्यविकारिणाम् ॥ ७३ ॥

गुहाशय प्राणी—मधुर, भारी, स्निग्ध, बलवर्द्धक, वात के नाशक उष्णवीर्य होते हैं तथा नेत्र रोग और गुह्य प्रदेश के विकार अर्थात् इन्द्रियशैथिल्य में वसाभ्यङ्ग, गर्भाशय या गुदभ्रंश में इनकी वसा का उपयोग करने से हितकारी होते हैं ॥

काककङ्ककुररचाषभासशशघात्युलूकचिल्लिश्येनगृध्रप्रभृतयः प्रसहाः ॥ ७४ ॥

प्रसह वर्ग—में कौआ, कङ्क, कुरर, चाष, भास, शशघाती, उल्लू, चिल्लि ( चील ), श्येन ( बाज ), गीध प्रभृति बलपूर्वक छीन के खाने वाले हैं ॥ ७४ ॥

विमर्शः—कङ्कपरिचयः—कङ्कः स्यात् कङ्कमालाख्यो बाणपत्रार्हपक्षकः। लोहपृष्ठो दीर्घपादः पक्षाग्रपाण्डुवर्णभाक्॥ शशघाती को Golden-Eagle कहते हैं। ये नर-मादा दोनों मिलकर खरगोश को चतुराई से मारते हैं। एक बिल के पास छिप जाता है दूसरा दूर जाकर शोर मचाता है जिससे शश बिल से निकलता है और बाहर बैठा उसे मार डालता है।

एते सिंहादिभिः सर्वे समाना वायसादयः ।
रसवीर्यविपाकेषु विशेषाच्छोषिणे हिताः ॥ ७५ ॥

ये कौए आदि प्रसह वर्ग के प्राणी रस, वीर्य तथा विपाक में सिंहादिक के समान होते हैं किन्तु विशेष कर शोष ( T. B. राजयक्ष्मा ) के रोगी के लिये हितकारी हैं ॥ ७५ ॥

मद्गुमूषिकवृक्षशायिकावकुशपूतिघासवानरप्रभृतयः पर्णमृगाः ॥ ७६ ॥

पर्णमृग वर्ग—में मद्गु ( वृक्ष का सर्प ), मूषिक, वृक्षशायिका ( गिलहरी ), अवकुश, पूतिघास ( वृक्ष का बिलाव ) तथा बन्दर प्रभृति पर्णमृग हैं ॥ ७६ ॥

मधुरा गुरवो वृष्याश्चक्षुष्याः शोषिणे हिताः ।
सृष्टमूत्रपुरीषाश्च कासार्शःश्वासनाशनाः ॥ ७७ ॥

ये पर्णमृग—मधुर, गुरु, वृष्य, नेत्ररोगों में हितकारी, राजयक्ष्मा में लाभकारी तथा मूत्र और मल को प्रवृत्त करने वाले एवं कास, अर्श और श्वास रोगों को नष्ट करते हैं ॥ ७७ ॥

श्वाविच्छल्यकगोधाशशवृषदंशलोपाकलोमशकर्णकदलीमृगप्रियकाजगरसर्पमूषिकनकुलमहाबभ्रुप्रभृतयो बिलेशयाः ॥ ७८ ॥

बिलेशय वर्ग—में श्वावित् ( सहेही ), शल्यक, गोधा, शशक, वृषदंश (गांव की बिल्ली), लोपाक (लोमड़ी), लोमशकर्ण ( बड़ा बिल्ला ), कदली, मृगप्रियक ( गोनस ), अजगर, सर्प, मूषिक ( चूहा ), नेवला, महाबभ्रु ( बड़ा नेवला ) आदि जानवर बिलों में शयन करने ( रहने ) वाले हैं ॥ ७८ ॥

वर्चोमूत्रं संहतं कुर्युरेते
वीर्ये चोष्णाः पूर्ववत् स्वादुपाकाः ।

यातं हन्युः श्लेष्मपित्ते च कुर्युः
स्निग्धाः कासश्वासकार्श्यापहाश्च ॥ ७९ ॥

ये बिलेशयवर्ग के प्राणी विष्ठा तथा मूत्र को गाढा करते हैं तथा वीर्य में उष्ण होते हैं तथा पर्णमृग की तरह विपाक में मधुर, वातनाशक तथा कफ और पित्तकारक, स्निग्ध एवं कास, श्वास और कृशता को नष्ट करते हैं ॥ ७९ ॥

कषायमधुरस्तेषां शशः पित्तकफापहः।
नातिशीतलवीर्यत्वाद्वातसाधारणो मतः ॥ ८० ॥

इन बिलेशयों में शश (खरगोश) का मांस-कषाय, मधुर, पित्त और कफ का नाशक होता है एवं अतिशीत वीर्य न होने से वात के कोप तथा प्रशमन करने में साधारण होता है ॥ ८० ॥

गोधा विपाके मधुरा कषायकटुका स्मृता।
वातपित्तप्रशमनी बृंहणी बलवर्द्धनी ॥ ८१ ॥

गोधा—विपाक में मधुर, रस में कषाय तथा कटु, वात और पित्त को शान्त करने वाली, शरीरपुष्टिकारक और बलवर्द्धक होती है ॥ ८१ ॥

शल्यकः स्वादुपित्तघ्नो लघुः शीतो विषापहः।
प्रियको मारुते पथ्योऽजगरस्त्वर्शसां हितः ॥ ८२ ॥
दुर्नामानिलदोषघ्नाः कृमिदूषीविषापहाः।
चक्षुष्या मधुराः पाके सर्पा मेधाऽग्निवर्द्धनाः ॥ ८३ ॥
दर्वीकरा दीपकाश्च तेषूक्ताः कटुपाकिनः।
मधुराश्चातिचक्षुष्याः सृष्टविण्मूत्रमारुताः ॥ ८४ ॥

शल्यक—रस में मधुर, पित्तशामक, लघु, शीत और विषनाशक होता है। प्रियक-वातरोगों में पथ्य तथा अजगर (सर्प)-अर्शरोग में हितकर है। सर्प-अर्श, वातविकार, कृमिरोग तथा दूषीविष को नष्ट करते हैं तथा नेत्र के लिये हितकर, विपाक में मधुर तथा मेधा और पाचकाग्नि के वर्द्धक होते हैं। दर्वीकर सर्प तथा दीपक (शनिमन्त) सर्प-विपाक में कटु, रस में मधुर, नेत्रों के लिये अधिक हितकारी एवं विष्ठा, मूत्र और वायु को प्रवृत्त करने वाले होते हैं ॥८२-८४॥

विमर्श—दूषीविषलक्षणम्—दूषितं देशकालान्नदिवास्वप्नै रभीक्ष्णशः। यस्माद् दूषयते धातून् तस्माद्दूषीविषं स्मृतम् ॥ अन्यच्च—जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा। स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं विषं हि दूषीविषतामुपैति ॥

अश्वाश्वतरगोखरोष्ट्रबस्तोरभ्रमेदःपुच्छकप्रभृतयो ग्राम्याः ॥

ग्राम्यवर्ग में—घोड़ा, अश्वतर (खच्चर), गौ, गदहा, उष्ट्र, बकरा, उरभ्र (भेड़ा), मेदःपुच्छ (दुम्बा) प्रभृति ग्राम निवासी होने से 'ग्राम्य' कहलाते हैं ॥ ८५ ॥

ग्राम्या वातहराः सर्वे बृंहणाः कफपित्तलाः।
मधुरा रसपाकाभ्यां दीपना बलवर्द्धनाः ॥ ८६ ॥

ग्राम्य पशु वातनाशक, बलवर्द्धक, कफ और पित्त करने वाले रस और विपाक में मधुर तथा अग्निदीपक और बलवर्द्धक होते हैं ॥ ८६ ॥

नातिशीतो गुरुः स्निग्धो मन्दपित्तकफः स्मृतः।
छगलस्त्वनभिष्यन्दी तेषां पीनसनाशनः ॥ ८७ ॥

छगल (बकरा)—अधिक ठंढा नहीं होता है किन्तु पचने में भारी, स्निग्ध, अल्प पित्त तथा अल्प कफ करने वाला एवं अभिष्यन्द नहीं करने वाला तथा पीनसरोग-नाशक होता है ॥ ८७ ॥

बृंहणं मांसमौरभ्रं पित्तश्लेष्मावहं गुरु।
मेदःपुच्छोद्भवं वृष्यमौरभ्रसदृशं गुणैः ॥ ८८ ॥

मेढे का मांस—बृंहण, पित्त तथा कफ का जनक एवं पचने में भारी होता है। मेदःपुच्छ (दुम्बे) का मांस वृष्य तथा मेढे के समानगुणकारक होता है ॥ ८८ ॥

श्वासकासप्रतिश्यायविषमज्वरनाशनम्।
श्रमात्यग्निहितं गव्यं पवित्रमनिलापहम् ॥ ८९ ॥
औरभ्रवत्सलवणं मांसमेकशफोद्भवम्।
अल्पाभिष्यन्दयं वर्गो जाङ्गलः समुदाहृतः ॥ ९० ॥
दूरे जनान्तनिलया दूरे पानीयगोचराः।
ये मृगाश्च विहङ्गाश्च तेऽल्पाभिष्यन्दिनो मताः ॥९१॥
अतीवासन्ननिलयाः समीपोदकगोचराः।
ये मृगाश्च विहङ्गाश्च महाभिष्यन्दिनस्तु ते ॥ ९२ ॥

गो का मांस—श्वास, कास, प्रतिश्याय और विषमज्वर को नष्ट करता है। श्रम करने वाले तथा अत्यग्नि (भस्मक रोग) वालों के लिये हितकारी, पवित्र और वातनाशक होता है। एक खुर वाले प्राणियों (घोड़े आदि) का मांस-उरभ्र के समान गुणकारक तथा कुछ लावणिक रसयुक्त होता है। इस तरह यह जाङ्गल प्राणियों का वर्ग-स्वल्प अभिष्यन्द (क्लेद) कारक होता है। जो मृग (पशु) तथा विहङ्ग (पक्षी) मनुष्यों के निवास तथा जलाशयों से दूर रहते हैं वे अल्प अभिष्यन्दकारक होते हैं तथा जो मृग और पक्षी बस्ती के अतिनिकट रहते हों एवं जलाशयों के भी समीप में रहते हों वे या उनका मांस अत्यन्त अभिष्यन्द (क्लेद) कारक होता है ॥ ८९-९२ ॥

आनूपवर्गस्तु पञ्चविधः। तद्यथा-कूलचराः, प्लवाः, कोशस्थाः, पादिनः, मत्स्याश्चेति ॥ ९३ ॥

आनूप अर्थात् सजल प्रदेश में रहने वाले प्राणियों का वर्ग पांच प्रकार का होता है। जैसे जल के किनारे (तट) पर घूमने वाले कूलचर, पानी पर तैरने वाले प्लव, शंख सीप आदि कोश बनाकर उसमें रहने वाले कोशस्थ, पैरों वाले (मेढकादि), पादिन मछलियां ॥ ९३ ॥

विमर्श—अनुगता आपो यत्र देशे सोऽनूपः तत्र भवा आनूपास्तेषां वर्गः। कूले नद्यादितटे चरन्ति भ्रमन्ति प्रचरन्ति चेति कूलचराः, प्लवन्ते पानीये तरन्तीति प्लवाः, कोशे शङ्खादौ सम्पुटरूपे तिष्ठन्तीति कोशस्थाः, पादिनः—पादवन्तः कर्कटादयः।

तत्र,गजगवयमहिषरुरुचमरसृमररोहितवराहखड्गि-गोकर्णकालपुच्छकोद्रन्यङ्कुरण्यगवयप्रभृतयः कूलचराः पशवः ॥ ९४ ॥

इनमें से कूलचर प्राणी जैसे-हाथी, नील गाय, भैंसा, रुरुमृग, चमर ( चमर वाली वनगाय ), सृमर ( महाशूकर ), रोहित, वराह ( सूकर ), खड्गी ( गैंडा ), गोकर्ण, कालपुच्छक, उद्र ( उदबिलाव ), न्यङ्कु ( मृग ), जङ्गली गवय आदि कूलचर प्राणी हैं ॥ ९४ ॥

विमर्शः—रुरुः=शरदि शृङ्गत्यागी मृगभेदः। तल्लक्षणम्—'विकटबहुविषाणः शम्बराकारदेहः सलिलतटचरत्वाच्छम्बरेभ्यो विचित्रः। त्यजति शरदि शृङ्गं रौत्यतोऽसौ रुरुः स्यात् पृथुलमृगविशेषप्रायशश्चेदिदेशे ॥' इति। कालपुच्छकः=कृष्णपुच्छको मृगभेदः, 'रूरैणसमः कालपुच्छो मुनिभिरीरितः' इति तल्लक्षणम्।

वातपित्तहरा वृष्या मधुरा रसपाकयोः।
शीतला बलिनः स्निग्धा मूत्रलाः कफवर्द्धनाः ॥ ९५ ॥

ये कूलचर प्राणी—वातपित्तनाशक, वृष्य, रस तथा विपाक में मधुर, शीतवीर्य, बलवर्द्धक, स्निग्ध, मूत्रल और कफवर्द्धक होते हैं ॥ ९५ ॥

विरूक्षणो लेखनश्च वीर्योष्णः पित्तदूषणः।
स्वाद्वम्ललवणस्तेषां गजः श्लेष्मानिलापहः ॥ ९६ ॥
गवयस्य तु मांसं हि स्निग्धं मधुरकासजित्।
विपाके मधुरं चापि व्यवायस्य तु वर्द्धनम् ॥ ९७ ॥
स्निग्धोष्णमधुरो वृष्यो महिषस्तर्पणो गुरुः।
निद्रापुंस्त्वबलस्तन्यवर्द्धनो मांसदार्ढ्यकृत् ॥ ९८ ॥

इनमें हाथी का मांस—विरूक्षण, लेखन, उष्णवीर्य, पित्तदूषक, मधुर, अम्ल, लवण तथा कफ और वात का नाशक होता है। गवय का मांस-स्निग्ध, मधुर, कासनाशक, विपाक में मधुर तथा सम्भोग शक्ति का वर्द्धक होता है। भैंस का मांस-स्निग्ध, उष्ण, मधुर, वृष्य, तर्पक, पचने में भारी एवं निद्रा, पुंस्त्व ( संभोग ) शक्ति, बल और दुग्ध का वर्द्धक है एवं मांस को दृढ करता है ॥ ९६-९८ ॥

रुरोर्मांसं समधुरं कषायानुरसं स्मृतम्।
वातपित्तोपशमनं गुरु शुक्रविवर्द्धनम् ॥ ९९ ॥
तथा चमरमांसन्तु स्निग्धं मधुरकासजित्।
विपाके मधुरं चापि वातपित्तप्रणाशनम् ॥ १०० ॥
सृमरस्य तु मांसञ्च कषायानुरसं स्मृतम्।
वातपित्तोपशमनं गुरु शुक्रविवर्द्धनम् ॥ १०१ ॥
स्वेदनं बृंहणं वृष्यं शीतलं तर्पणं गुरु।
श्रमानिलहरं स्निग्धं वाराहं बलवर्द्धनम् ॥ १०२ ॥
कफघ्नं खड्गिपिशितं कषायमनिलापहम्।
पित्र्यं पवित्रमायुष्यं बद्धमूत्रं विरूक्षणम् ॥ १०३ ॥
गोकर्णमांसं मधुरं स्निग्धं मृदु कफावहम्।
विपाके मधुरञ्चापि रक्तपित्तविनाशनम् ॥ १०४ ॥

रुरु का मांस—सुमधुर, अनुरस में कषाय, वात तथा पित्त का नाशक, पचने में भारी एवं शुक्र का वर्द्धक होता है। इसी तरह चमर का मांस-स्निग्ध, मधुर, कासनाशक, विपाक में मधुर और वात तथा पित्त का नाशक होता है। सृमर का मांस-कषायानुरस, वात और पित्त का शामक, पचने में भारी तथा शुक्रवर्द्धक होता है। वराह का मांस-स्वेदजनक, शरीर को पुष्ट करने वाला, वृष्य, शीतल, तृप्तिकारक, पचने में भारी, श्राम और वात का नाशक, स्निग्ध एवं बलवर्द्धक होता है। गैंडे का मांस-कफनाशक, कषाय, वातनाशक, पितरों के श्राद्ध में हितकारी पवित्र, आयुवर्धक, मूत्रसंग्राहक तथा विशेषकर रूक्ष होता है। गोकर्ण का मांस-मधुर, स्निग्ध मृदु, कफवर्द्धक, विपाक में मधुर तथा रक्तपित्त का नाशक होता है ॥ ९९-१०४ ॥

हंससारसक्रौञ्चचक्रवाककुररकादम्बकारण्डवजीवञ्जीवकबकबलाकापुण्डरीकप्लवशरारीमुखनन्दीमुखमद्गूत्क्रोशकाचाक्षमल्लिकाक्षशुक्लाक्षपुष्करशायिकाकोनालकाम्बुकुक्कुटिकामेघरावश्वेतवारलप्रभृतयः प्लवाः सङ्घातचारिणः ॥ १०५ ॥

प्लव अर्थात् तैरने वाले प्राणी-जैसे हंस, सारस, क्रौञ्च, चकवा-चकवी, कुरर, कादम्ब ( कलहंस ), कारण्डव ( शुक्लहंस ), जीवञ्जीवक, बगुला, बलाका, पुण्डरीक, प्लव, शरारीमुख, नान्दीमुख, मद्गु, उत्क्रोश ( कुरर भेद ), काचाक्ष, मल्लिकाक्ष, शुक्लाक्ष, पुष्करशायिका, कोनालक, अम्बुकुक्कुटिका ( जलकुक्कुटी ), मेघराव तथा श्वेतवारल आदि प्लववर्ग के प्राणी हैं तथा ये संघ बना कर जल पर तैरते हैं ॥१०५॥

विमर्शः—जीवञ्जीवकः—दृष्ट एव चास्मिंस्तु······म्रियते जीवञ्जीवको ग्लायति वेति ( अ० सं० )।

जीवं जीवयतीति बाहुल्कात् खच्; जीवञ्जीवकः=यो विषदर्शनमात्रेण ग्लायति म्रियते वा स पक्षिविशेषः। राजानोऽस्माद् विषसम्परिज्ञानार्थं पालयन्ति स्म। जीवञ्जीवकश्चकोर इति शब्दार्थचिन्तामणिः। नन्दीमुखः=भाषभेदः। अस्य लक्षणम्—'स्थूला कठोरा वृत्ता च यस्याश्चञ्चूपरिस्थिता। गुटिका चञ्चुसदृशी ज्ञेया नन्दीमुखीति सा ॥' इति।

रक्तपित्तहराः शीताः स्निग्धा वृष्या मरुज्जितः।
सृष्टमूत्रपुरीषाश्च मधुरा रसपाकयोः ॥ १०६ ॥

ये प्लववर्ग के प्राणी-रक्तपित्तनाशक, शीतवीर्य, स्निग्ध, वृष्य, वातनाशक, मूत्र और पुरीष के उत्पादक या प्रवर्तक तथा रस और विपाक में मधुर होते हैं ॥ १०६ ॥

गुरूष्णमधुरः स्निग्धः स्वरवर्णबलप्रदः।
बृंहणः शुक्रलस्तेषां हंसो वातविकारनुत् ॥ १०७ ॥

इनमें से हंस-पचने में भारी, उष्णवीर्य, मधुर, स्निग्ध होता है तथा स्वर, वर्ण और बल को बढ़ाता है एवं बृंहण, शुक्रजनक और वातविकारनाशक होता है ॥ १०७ ॥

शङ्खशङ्खनखशुक्तिशम्बूकभल्लूकप्रभृतयः कोषस्थाः ॥
कूर्मकुम्भीरकर्कटकृष्णकर्कटशिशुमारप्रभृतयः पादिनः ॥

कोशस्थवर्ग में शङ्ख, शङ्खनख ( क्षुद्रशङ्ख ), शुक्ति, शम्बूक ( घोंघे ), भल्लूक ( कौड़ी ) आदि कोशस्थ प्राणी हैं तथा पादिनवर्ग में कच्छप, कुम्भीर ( घड़ियाल ), केंकड़ा, काला केकड़ा और शिशुमार ( नाक ) प्रभृति पांव वाले या पांव से चलने वाले प्राणी हैं ॥ १०८-१०९ ॥

शङ्खकूर्मादयः स्वादुरसपाका मरुन्नुदः।
शीताः स्निग्धा हिताः पित्ते वर्चस्याः श्लेष्मवर्द्धनाः॥
कृष्णकर्कटकस्तेषां बल्यः कोष्णोऽनिलापहः।
शुक्लः सन्धानकृत् सृष्टविण्मूत्रोऽनिलपित्तहा॥१११॥

साधारणतया ये शङ्खकूर्मादि जन्तु-रस तथा विपाक में मधुर, वातनाशक, शीतल, स्निग्ध, पित्तविकार में हितकारी, वर्च (मल) वर्द्धक तथा कफवर्द्धक होते हैं। इनमें काला केकड़ा-बलवर्द्धक, कुछ गरम तथा वातनाशक है। श्वेतकेकड़ा-भग्नास्थि का संयोजक, विष्टा और मूत्र को पैदा करने वाला तथा वात और पित्तनाशक होता है॥ ११०-१११॥

मत्स्यास्तु द्विविधाः-नादेयाः सामुद्राश्च॥ ११२॥

मत्स्य—नदी में होने वाले नादेय तथा समुद्र में होने वाले सामुद्र ऐसे दो प्रकार के होते हैं॥ ११२॥

तत्र नादेयाः—रोहितपाठीनपाटलाराजीववर्मिगोमत्स्यकृष्णमत्स्यवागुञ्जारमुरलसहस्रदंष्ट्रप्रभृतयो नादेयाः॥

उनमें नादेय मत्स्य-रोहित, पाठीन पाटला, राजीव, वर्मि, गोमत्स्य, कृष्णमत्स्य, वागुञ्जार, मुरल, सहस्रदंष्ट्र आदि नदी-मत्स्य हैं॥ ११३॥

विमर्श—कृष्णमत्स्य = 'सिंगी' इति ख्यात। तदुक्तम्—'कृष्णमत्स्यस्तु शल्की बहुकण्टकसंयुत। नभावर्णो रक्ताक्ष कथितो मस्त्यवेदिभि॥'

नादेया मधुरा मत्स्या गुरवो मारुतापहाः।
रक्तपित्तकराश्चोष्णा वृष्याः स्निग्धाल्पवर्चसः॥११४॥

नदी के मत्स्य-मधुर, पचने में भारी, वात को नष्ट करने वाले तथा रक्तपित्तवर्द्धक, उष्णवीर्य, वृष्य, स्निग्ध तथा स्वल्प मलोत्पादक होते हैं॥ ११४॥

कषायानुरसस्तेषां शष्पशैवालभोजनः।
रोहितो मारुतहरो नात्यर्थं पित्तकोपनः॥ ११५॥

रोहितमत्स्य-शष्प (घास) तथा सेवाल को खाता है एवं अनुरस में कषाय, वातनाशक तथा अधिक पित्त नहीं कुपित करने वाला होता है॥ ११५॥

विमर्श—चरक तथा वाग्भट सर्व मत्स्यों में रोहित को श्रेष्ठ मानते हैं 'रोहितो मत्स्यानाम्' (चरकः)। 'मत्स्येषु रोहितः [illegible] वरम्।' (वाग्भट)।

पाठीनः श्लेष्मलो वृष्यो निद्रालुः पिशिताशनः।
दूषयेद्रक्तपित्तं तु कुष्ठरोगं करोत्यसौ॥
मुरलो बृंहणो वृष्यः स्तन्यश्लेष्मकरस्तथा॥ ११६॥

पाठीन मत्स्य-कफकारक, वृष्य, निद्राजनक है तथा मांसाहारी होने से रक्तपित्त को दूषित करता है तथा कुष्ठ रोग को उत्पन्न करता है एवं मुरल मत्स्य-बलवर्द्धक, वृष्य तथा दुग्ध और कफ को बढ़ाता है॥ ११६॥

सरस्तडागसम्भूताः स्निग्धाः स्वादुरसाः स्मृताः।
महाह्रदेषु बलिनः स्वल्पेऽम्भस्यबलाः स्मृताः॥११७॥

सरोवर तथा तालाब में उत्पन्न होने वाले मत्स्य-स्निग्ध तथा मधुर रसयुक्त होते हैं। महाह्रद (बड़े भारी जलाशय) में होने वाली मछलियां-बलवान् तथा छोटे जलाशय में उत्पन्न-अल्पबलयुक्त होती हैं॥ ११७॥

तिमितिमिङ्गिलकुलिशपाकमत्स्यनिरुलरुनन्दिवारलकमकरगर्गरकचन्द्रकमहामीनराजीवप्रभृतयः सामुद्राः॥

समुद्री मत्स्यों में तिमि, तिमिङ्गिल, कुलिश, पाकमत्स्य, निरुलरु, नन्दिवारलक, मकर, गर्गरक, चन्द्रक, महामीन तथा राजीव प्रभृति मत्स्य समुद्र में रहते हैं॥ ११८॥

सामुद्रा गुरवः स्निग्धा मधुरा नातिपित्तलाः।
उष्णा वातहरा वृष्या वर्चस्याः श्लेष्मवर्धनाः॥११९॥
बलावहा विशेषेण मांसाशित्वात् समुद्रजाः।
समुद्रजेभ्यो नादेया बृंहणत्वाद् गुणोत्तराः॥ १२०॥
तेषामप्यनिलघ्नत्वाच्चौण्ट्यकौप्यौ गुणोत्तरौ।
स्निग्धत्वात् स्वादुपाकत्वात्तयोर्वाप्या गुणाधिकाः॥ १२१॥

समुद्री मत्स्य-पचने में भारी, स्निग्ध, मधुर, अधिक पित्त नहीं बढ़ाने वाले, उष्ण, वातनाशक, वृष्य, मलवर्द्धक तथा कफ को बढ़ाते हैं। समुद्री मत्स्य अपने से छोटी छोटी मछलियों को खाते हैं। अत एव मांसभक्षी होने से विशेषकर बलवर्द्धक होते हैं। समुद्र में रहने वाले मत्स्यों की अपेक्षा नदी के मत्स्य बृंहण होने से गुणों में अधिक प्रधान होते हैं। नादेय मत्स्यों में भी चुंटी और कूप के मत्स्य वातनाशक होने से गुणों में अधिक होते हैं तथा इनसे भी वापी के मत्स्य स्निग्ध तथा स्वादुपाकी होने से गुणों में अधिक श्रेष्ठ होते हैं॥

नादेया गुरवो मध्ये यस्मात् पुच्छास्यचारिणः।
सरस्तडागजानां तु विशेषेण शिरो लघु॥ १२२॥

नदियों में उत्पन्न मत्स्य-पूंछ तथा मुख की सहायता से चलते रहते हैं इसलिये मध्य शरीर में भारी होते हैं तथा सरोवर और तालाब के मत्स्यों का सिर लघु होता है॥१२२॥

अदूरगोचरा यस्मात् तस्मादुत्सोदपानजाः।
किञ्चिन्मुक्त्वा शिरोदेशमत्यर्थं गुरवस्तु ते॥ १२३॥
अधस्ताद् गुरवो ज्ञेया मत्स्याः सरसिजाः स्मृताः।
उरोविचरणात्तेषां पूर्वमङ्गं लघु स्मृतम्॥ १२४॥

उत्सोदपान (पर्वत के झरने) में होने वाले मत्स्य अधिक दूर तक विचरण नहीं करने से कुछ शिरप्रदेश को छोड़कर शेषाङ्ग में अधिक भारी होते हैं। सरोवर में होने वाले मत्स्य अधःप्रदेश में भारी होते हैं तथा छाती के सहारे चलने से उनके पूर्व अङ्ग लघु होते हैं॥ १२३-१२४॥

विमर्श—मत्स्य खाने का रिवाज भारत में अधिकतर बिहार, बङ्गाल, पञ्जाब, सिन्ध, काश्मीर तथा कुछ उत्तरप्रदेश (यू० पी०) में है। यह एक पौष्टिक खाद्य है। इसमें प्रोटीन अधिक तथा चर्बी कार्बोहाइड्रेट व खनिज पदार्थ अल्पतर होते हैं। जिन देशों में चावल अधिक खाया जाता है वहां के लोग चावल के साथ मत्स्य खाते हैं जिससे प्रोटीन की कमी की पूर्ति हो जाती है। जो मछली मोटी होती है उसमें चर्बी अधिक होने से अधिक [illegible] उत्पन्न करती है Cod

तथा Halibut आदि मत्स्यों के यकृत् में Vitamin A तथा D अधिक मात्रा में होते हैं अत एव उन मत्स्यों के यकृत् के तैलों का आजकल जीव द्रव्य ए तथा डी की कमी की पूर्ति के लिये चिकित्सा में अधिक प्रयोग हो रहा है। सड़ी गली तथा डिब्बे की मछली खाने से वमन, अतिसार आदि रोग हो जाते हैं। आयुर्वेद में मत्स्य सेवन को कुष्ठोत्पत्ति होने में एक कारण मानते हैं। डाक्टर मूर भी खराब मत्स्य का सेवन कुष्ठोत्पत्ति में एक सहायक कारण है ऐसा मानते हैं किन्तु वे कुष्ठजीवाणु का शरीर संसर्ग बिना मत्स्य को सहायक कारण भी नहीं मानते।

इत्यानूपो महाभिष्यन्दिमांसवर्गो व्याख्यातः ॥१२५॥

इस प्रकार यह अत्यन्त अभिष्यन्द करने वाला आनूपदेशवर्ति-प्राणियों के मांसवर्ग का विवेचन किया गया है॥१२५॥

विमर्शः—महाभिष्यन्दि=दोषधातुमलस्रोतसामतिशयक्लेदकारीत्यर्थः। तदुक्तम्—'हृदयस्थान्नियोंसवाहिस्रोतोमुखानि यत्। गुरुं लिम्पति पैच्छिल्यादभिष्यन्दि तदुच्यते॥ वैशद्यात्कफहन्तृत्वात्तान्येव विवृणोति यत्। तदुक्तमनभिष्यन्दि द्रव्यं द्रव्यविशारदैः॥ इति।

तत्र शुष्कपूतिव्याधितविषसर्पहतदिग्धविद्धजीर्णकृशबालानामसात्म्यचारिणां च मांसान्यभक्ष्याणि, यस्माद्विगतव्यापन्नापहतपरिणतात्पासम्पूर्णवीर्यत्वाद्दोषकराणि भवन्ति; एभ्योऽन्येषामुपादेयं मांसमिति ॥ १२६ ॥

जाङ्गल तथा आनूप देश के प्राणियों के मांसों में जो मांस सूखा, सड़ा-गला, दुर्गन्धयुक्त हो तथा रोगों से ग्रस्त, विषहत, सर्पभक्षित, विषादि से दिग्ध (लिप्त), बाणादि से विद्ध एवं जीर्ण (बुड्ढे), दुर्बल, बालक, खराब आहार खाने वाले ऐसे पशु-पक्षियों का मांस नहीं खाना चाहिये क्योंकि शुष्क होने से विगत रस, पूति तथा व्याधित होने से व्यापन्न (नष्ट) वीर्य तथा विषसर्पहत, दिग्धविद्ध होने से अपहत (नष्ट) वीर्य एवं जीर्ण होने से परिणतवीर्य तथा कृश और बाल होने से उसका मांस अल्प एवं असम्पूर्ण वीर्य वाला होकर दोषोत्पादक होता है इस लिये उक्त प्रकार से दूषित प्राणियों से अतिरिक्त प्राणियों का मांस उपादेय (ग्राह्य) होता है ॥ १२६ ॥

अरोचकं प्रतिश्यायं गुरु शुष्कं प्रकीर्त्तितम्।
विषव्याधिहतं मृत्युं बालं छर्दिञ्च कोपयेत् ॥ १२७ ॥
कासश्वासकरं वृद्धं त्रिदोषं व्याधिदूषितम्।
क्लिन्नमुत्क्लेशजननं कृशं वातप्रकोपणम् ॥ १२८ ॥

शुष्कमांस-अरुचिजनक, प्रतिश्यायकारक तथा भारी होता है। विष तथा रोग से मरे प्राणियों का मांस-मृत्युजनक होता है। बाल प्राणी का मांस-वमन करता है। वृद्ध प्राणी का मांस-कास और श्वास करता है। रोगग्रस्त प्राणियों का मांस-त्रिदोष का प्रकोप करता है। सड़ा गला मांस-उत्क्लेश करता है तथा दुर्बल प्राणी का मांस-वायु का प्रकोप करता है॥

विमर्शः—सेवनीयमांसलक्षणम्—सद्योहतं वयःस्थञ्च शुद्धं सुरभि शस्यते। (अ० सं०)। अपि च—मुहूर्त्तादुपादेयं प्रहारदंशवर्जितम्। उष्णदेश तथा उष्णकाल में मांस को अधिक देर तक रखने से उसमें बेसीलस एण्टरीटीडस आदि पूयोत्पादक जीवाणु प्रविष्ट होकर विष पैदा करते हैं। प्राणियों में राजयक्ष्मा, न्यूमोनिया, प्लेग, एक्टिनो मायकोसिस, एन्थ्रावस, कृमिरोग होते हैं अत एव मांस ग्रहण करते समय ऐसा प्राणियों का मांस हो तो वर्जित करें। मांस को उबालने से उसमें के रोगोत्पादक जीवाणु नष्ट हो जाते हैं।

स्त्रियश्चतुष्पात्सु, पुमांसो विहङ्गेषु, महाशरीरेष्वल्पशरीराः, अल्पशरीरेषु महाशरीराः प्रधानतमाः। एवमेकजातीयानां महाशरीरेभ्यः कृशशरीराः प्रधानतमाः ॥

चतुष्पद प्राणियों में स्त्रियों का मांस, पक्षियों में पुरुष जाति का मांस, हाथी, गवय इत्यादि बड़े प्राणियों में छोटे प्राणियों का मांस तथा अल्प शरीर वाले प्राणियों में बड़े शरीर वाले का मांस अधिक प्रधान होता है। इस प्रकार एक जाति (वर्ग) के बड़े शरीर वाले प्राणियों की अपेक्षा कृश शरीर वाले प्राणियों का मांस अधिक श्रेष्ठ होता है॥१२९॥

स्थानादिकृतं मांसस्य गुरुलाघवमुपदेक्ष्यामः। तथा—रक्तादिषु शुक्रान्तेषु धातुषूत्तरोत्तरा गुरुतरास्तथा सक्थिस्कन्धक्रोडशिरःपादकरकटीपृष्ठचर्मकालेयकयकृदन्त्राणि ॥ १३० ॥

अब स्थान आदि के अनुसार मांस के गुरु तथा लघु होने का वर्णन किया जाता है। जैसे रक्त से वीर्य तक की धातुएं उत्तरोत्तर अधिक भारी होती हैं एवं सक्थि (टांगे), स्कन्ध, हृदयविभाग, सिर, पाद, हस्त, कटि, पीठ, चर्म, कालेयक (वृक्क), यकृत् और आन्त्र ये भी उत्तरोत्तर एक दूसरे से अधिक भारी होते हैं ॥ १३० ॥

शिरः स्कन्धं कटी पृष्ठं सक्थिनी चात्मपक्षयोः।
गुरुपूर्वं विजानीयाद्धातवस्तु यथोत्तरम् ॥ १३१ ॥

स्त्री और पुरुष दोनों जाति के पक्षियों में सिर, स्कन्ध, कटी, पीठ, और सक्थि इनमें से पूर्व पूर्व के गुरु होते हैं किन्तु रक्तादि धातुएं उत्तरोत्तर भारी होती हैं ॥ १३१ ॥

सर्वस्य प्राणिनो देहे मध्यो गुरुरुदाहृतः।
पूर्वभागो गुरुः पुंसामधोभागस्तु योषिताम् ॥ १३२ ॥
उरोग्रीवं विहङ्गानां विशेषेण गुरु स्मृतम्।
पक्षोत्क्षेपात्समो दिष्टो मध्यभागस्तु पक्षिणाम् ॥१३३॥

प्रायः सर्व प्रकार के प्राणियों के देह में मध्यभाग भारी होता है। पुरुषों का पूर्व भाग (वक्ष) और स्त्रियों का अधोभाग (कटि) भारी होता है। पक्षियों का उर (छाती) तथा ग्रीवा विशेषतया भारी होते हैं तथा पक्षों के ऊंचा नीचा क्षेपण करने से मध्यभाग समान होता है ॥ १३२-१३३ ॥

अतीव रूक्षं मांसं तु विहङ्गानां फलाशिनाम्।
बृंहणं मांसमत्यर्थं खगानां पिशिताशिनाम् ॥
मत्स्याशिनां पित्तकरं वातघ्नं धान्यचारिणाम् ॥१३४॥

फल खाने वाले पक्षियों का मांस-अत्यन्त रूक्ष होता है तथा मांस खाने पक्षियों का मांस-अत्यन्त बृंहण होता है। मछलियां खाने वाले पक्षियों का मांस-पित्तकारक होता है

तथा धान्य खाने वाले पक्षियों का वातनाशक होता है ॥१३४॥

जलजानूपजा ग्राम्या क्रव्यादैकशफास्तथा ।
प्रसहा बिलवासाश्च ये च जङ्घालसंज्ञिता ॥ १३५ ॥
प्रतुदा विष्किराश्चैव लघवः स्युर्यथोत्तरम् ।
अल्पाभिष्यन्दिनश्चैव यथापूर्वमतोऽन्यथा ॥ १३६ ॥

जल में होने वाले, आनूप देश में होने वाले, ग्रामीण, मांसभक्षी, एक खुर वाले, प्रसह, बिल में रहने वाले तथा जङ्घाल एवं प्रतुद, विष्किर ये उत्तरोत्तर पचने में हल्के होते हैं तथा अल्प अभिष्यन्दकारक होते हैं एवं यथापूर्व अधिकाधिक भारी तथा अधिक अभिष्यन्द उत्पन्न करते हैं ॥

प्रमाणाधिकास्तु स्वजातौ चाल्पसारा गुरवश्च । सर्वप्राणिनां सर्वशरीरेभ्यो ये प्रधानतमा भवन्ति यकृत्प्रदेशवर्त्तिनस्तानाददीत । प्रधानालाभे मध्यमवयस्कं सद्यस्कमक्लिष्टमुपादेयं मांसमिति ॥ १३७ ॥

जो प्राणी अपनी जाति के निश्चित प्रमाण से अधिक प्रमाण वाले या मोटे होते हैं वे अल्पबलयुक्त तथा भारी होते हैं। सर्व प्रकार के प्राणियों के सारे शरीर में से यकृत् के पास में जो शिरा, स्नायु, मांसादि अधिक प्रधान भाग होते हैं, उन्हें खाने के लिये ग्रहण करना चाहिये। उन प्रधान अङ्गों के अभाव में मध्यम आयु वाले प्राणी का ताजा तथा अक्लिष्ट ( बिना सड़ा गला ) मांस ग्रहण करना चाहिये ॥ १३७ ॥

भवति चात्र—

चरः शरीरावयवाः स्वभावो धातवः क्रिया ।
लिङ्गं प्रमाणं संस्कारो मात्रा चास्मिन् परीक्ष्यते ॥१३८॥

इस विषय में कहा है कि जिस प्राणी का मांस ग्रहण करना हो उसके विषय में चर अर्थात् उस प्राणी का आहार और विहार ( चर गतिभक्षणयोः ), उस प्राणी के शरीर के अवयव, उसका स्वभाव, रस-रक्तादि धातु, उसकी चेष्टाएं तथा लिङ्ग, प्रमाण, संस्कार ( घृत या तैल में पकाना रूपी संस्कार ) तथा मात्रा ये सब परीक्षणीय हैं ॥ १३८ ॥

इति मांसवर्गः ।

अथ फलवर्गः—

अत ऊर्ध्वं फलान्युपदेक्ष्यामः । तद्यथा—दाडिमामलकबदरकोलकर्कन्धुसौवीरसिञ्चितिकाफलकपित्थमातुलुङ्गाम्राम्रातककरमर्दप्रियालनारङ्गजम्बीरलकुचभव्यपारावतवेत्रफलप्राचीनामलकतिन्तिडीकनीपकोशाम्राम्लीकाप्रभृतीनि ॥ १३९ ॥

अब इसके अनन्तर फलों का उपदेश करते हैं। जैसे दाडिम, आंवले, बेर, कोल ( झाड़ी के बेर ), कर्कन्धु ( छोटे बेर ), सौवीर ( बदरभेद ), सिञ्चितिका ( बेर भेद ), कैथ, बिजौरा, निम्बू, आम, आम्रातक, करौंदा, चिरौंजी, नारङ्गी, जम्बीरी नीम्बू, बड़हल, भव्य ( कमरख ), पारावत, वेत्रफल, प्राचीनामलक ( पानी आंवला ), इमली, नीप ( कदम्ब ), कोशाम्र, अम्लीका ( इमली भेद ) प्रभृति फलवर्ग में आते हैं ॥

अम्लानि रसतः पाके गुरूण्युष्णानि वीर्यतः ।
पित्तलान्यनिलघ्नानि कफोत्क्लेशकराणि च ॥१४०॥

ये उक्त फल रस में अम्ल, विपाक में गुरु, वीर्य में उष्ण, पित्तकारक, वायुनाशक तथा कफ का उत्क्लेश करने वाले होते हैं ॥ १४० ॥

कषायानुरसं तेषां दाडिमं नातिपित्तलम् ।
दीपनीयं रुचिकरं हृद्यं वर्चोविबन्धनम् ॥ १४१ ॥
द्विविधं तत्तु विज्ञेयं मधुरं चाम्लमेव च ।
त्रिदोषघ्नं तु मधुरमम्लं वातकफापहम् ॥ १४२ ॥

इनमें दाडिम—कषायानुरस, अधिक पित्त नहीं करने वाला, अग्निदीपक, रुचिकारक, हृदय के लिये हितकारी तथा मल को बांधने वाला होता है। मधुर तथा खट्टा ऐसे दाडिम दो प्रकार का होता है। मधुर दाडिम-त्रिदोषनाशक तथा अम्ल दाडिम-वात और कफ को नष्ट करता है ॥ १४१-१४२ ॥

अम्लं समधुरं तिक्तं कषायं कटुकं सरम् ।
चक्षुष्यं सर्वदोषघ्नं वृष्यमामलकीफलम् ॥ १४३ ॥
हन्ति वातं तदम्लत्वात्पित्तं माधुर्यशैत्यतः ।
कफं रूक्षकषायत्वात् फलेभ्योऽभ्यधिकं च तत् ॥१४४॥

आंवले का फल-खट्टा, मीठा, तिक्त, कषाय, कटु, दस्तावर, चक्षु के लिये हितकर, सर्व दोषों का नाशक और वृष्य होता है। यह खट्टा होने से वात को नष्ट करता है, मधुर और शीत होने से पित्त को नष्ट करता है तथा रूक्ष और कषाय होने से कफ को नष्ट करता है एवं सर्वफलों में श्रेष्ठ फल है ॥ १४३-१४४ ॥

कर्कन्धुकोलबदरमामं पित्तकफावहम् ।
पक्वं पित्तानिलहरं स्निग्धं समधुरं सरम् ॥ १४५ ॥
पुरातनं तृट्शमनं श्रमघ्नं दीपनं लघु ।
सौवीरं बदरं स्निग्धं मधुरं वातपित्तजित् ॥ १४६ ॥

कर्कन्धु, कोल और बदर ये कच्चे होने से पित्त और कफ वर्द्धक होते हैं तथा पक जाने पर पित्त और वात रोग को नष्ट करते हैं एवं स्निग्ध, मधुर तथा दस्तावर होते हैं। पुराने ( सूखे हुये ) बेर-तृषानाशक, श्रम ( थकावट ) को दूर करने वाले, अग्निदीपक तथा पचने में लघु होते हैं। सौवीर जाति के बेर-स्निग्ध, मधुर और वात तथा पित्त के नाशक होते हैं ॥

कषायं स्वादु संग्राहि शीतं सिञ्चितिकाफलम् ।
आमं कपित्थमस्वर्यं कफघ्नं ग्राहि वातलम् ॥ १४७ ॥
कफानिलहरं पक्वं मधुराम्लरसं गुरु ।
श्वासकासारुचिहरं तृष्णाघ्नं कण्ठशोधनम् ॥ १४८ ॥

सिञ्चितिका फल ( सेब )—कषाय, मधुर, दस्त बांधने वाला तथा शीतल होता है। कच्चा कैथ-स्वर को हानि पहुँचाने वाला, कफनाशक, दस्त बांधने वाला और वात वर्द्धक होता है तथा पका हुआ कपित्थ फल-कफ और वात को नष्ट करने वाला, मधुर, अम्ल, भारी, श्वासनाशक, कास नाशक, अरुचिनाशक, तृष्णाशामक तथा कण्ठ साफ करने वाला होता है ॥ १४७-१४८ ॥

लघ्वम्लं दीपनं हृद्यं मातुलुङ्गमुदाहृतम्।
त्वक् तिक्ता दुर्जरा तस्य वातक्रिमिकफापहा ॥१४६॥
स्वादु शीतं गुरु स्निग्धं मांसं मारुतपित्तजित्।
मेध्यं शूलानिलच्छर्दिकफारोचकनाशनम् ॥ १५० ॥
दीपनं लघु सङ्ग्राहि गुल्मार्शोघ्नं तु केसरम्।
शूलाजीर्णविबन्धेषु मन्देऽग्नौ कफमारुते ॥
अरुचौ च विशेषेण रसस्तस्योपदिश्यते ॥ १५१ ॥

बिजौरा निम्बू-लघु, अम्ल, अग्निदीपक तथा हृद्य होता है तथा उसकी त्वचा (छिलका)—तिक्त, पचने में भारी एवं वात, कृमि और कफ को नष्ट करती है। उसका गूदा-मधुर, शीतल, पचने में भारी, स्निग्ध, वात तथा पित्त का शामक, बुद्धिवर्द्धक तथा शूल, वात, वमन, कफ और अरुचि का नाशक है। उसका केसर-पाचकाग्निदीपक, लघु, संग्राही तथा गुल्म और अर्श का नाशक है। उसका रस-शूल, अपचन, विबन्ध, अग्निमान्द्य, कफ तथा वात के रोग एवं अरोचक में विशेष रूप से प्रयुक्त होता है ॥ १४९-१५१ ॥

पित्तानिलकरं बालं पित्तलं बद्धकेसरम्।
हृद्यं वर्णकरं रुच्यं रक्तमांसबलप्रदम् ॥ १५२ ॥
कषायानुरसं स्वादु वातघ्नं बृंहणं गुरु।
पित्ताविरोधि सम्पक्वमाम्रं शुक्रविवर्द्धनम् ॥ १५३ ॥

आम्रगुण—बाल अर्थात् कच्चा आम्रफल जिसमें गुठली न पड़ी हो-पित्त तथा वायु को पैदा करता है। बद्धकेसर अर्थात् जिसमें गुठली हो गई हो-पित्त उत्पन्न करता है। पका हुआ आम्रफल-हृद्य, वर्णकारक, रुचिवर्द्धक तथा रक्त, मांस और बल को बढ़ाने वाला, अनुरस में कषाय, रस में मधुर, वातनाशक, बलवर्द्धक, पचने में भारी, पित्त का विरोध (विशेष वर्द्धन) न करने वाला तथा शुक्रवर्द्धक होता है ॥ १५२-१५३॥

बृंहणं मधुरं बल्यं गुरु विष्टभ्य जीर्यते।
आम्रातकफलं वृष्यं सस्नेहं श्लेष्मवर्द्धनम् ॥ १५४ ॥
त्रिदोषविष्टम्भकरं लकुचं शुक्रनाशनम्।
अम्लं तृष्णापहं रुच्यं पित्तकृत् करमर्दकम् ॥ १५५ ॥
वातपित्तहरं वृष्यं प्रियालं गुरु शीतलम्।
हृद्यं स्वादु कषायाम्लं भव्यमास्यविशोधनम् ॥१५६॥
पित्तश्लेष्महरं ग्राहि गुरु विष्टम्भि शीतलम्।
पारावतं समधुरं रुच्यमत्यग्निवातनुत् ॥ १५७ ॥
गरदोषहरं नीपं प्राचीनामलकं तथा।
वातापहं तिन्तिडीकमामं पित्तबलासकृत् ॥ १५८ ॥
ग्राह्युष्णं दीपनं रुच्यं सम्पक्वं कफवातनुत्।
तस्मादल्पान्तरगुणं कोशाम्रफलमुच्यते ॥ १५९ ॥
अम्लीकायाः फलं पक्वं तद्वद्भेदि तु केवलम्।
अम्लं समधुरं हृद्यं विशदं भक्तरोचनम् ॥ १६० ॥
वातघ्नं दुर्जरं प्रोक्तं नारङ्गस्य फलं गुरु।
तृष्णाशूलकफोत्क्लेशच्छर्दिश्वासनिवारणम् ॥ १६१ ॥
वातश्लेष्मविबन्धघ्नं जम्बीरं गुरु पित्तकृत्।
ऐरावतं दन्तशठमम्लं शोणितपित्तकृत् ॥ १६२ ॥

आम्रातक फल (अम्बाड़ा)—बृंहण, मधुर, बलवर्द्धक, पचने में भारी, आंतों में विष्टम्भ (वायु, तोद शूल) हो कर पचने वाला तथा वृष्य, स्निग्ध और कफवर्द्धक होता है। लकुच फल (बड़हल)—त्रिदोषजनक, विष्टम्भकारक और वीर्यनाशक होता है। करौंदा-अम्ल, तृषानाशक, रुचिवर्द्धक और पित्तकारक होता है। पियाल (चिरौंजीफल)—वात तथा पित्त का नाशक, वृष्य, पचने में भारी तथा शीतल होता है। भव्य (कमरख)—हृदय के लिये हितकर, मधुर, कषाय, अम्ल, मुख का शोधक, पित्त तथा कफ का नाशक, दस्त बांधने वाला, पचने में भारी, विष्टम्भकारक और शीतल होता है। पारावत-मधुर, रुचिकारक तथा अत्यग्नि (भस्मक रोग) तथा वात का नाशक होता है। नीप (कदम्ब) फल-कृत्रिमविष का नाशक होता है तथा पानी आंवला भी इसी के समान गुण कारक होता है। तिन्तिडी का कच्चा फल-वातनाशक, पित्त तथा कफ को करने वाला होता है तथा पका हुआ-ग्राही, उष्णवीर्य, दीपन तथा रुचिवर्द्धक होता है कफ और वात को नष्ट करता है। कोशाम्रफल-इससे कुछ कम गुणों वाला होता है। अम्लीका (इमली) का पका हुआ फल-गुणों में तिन्तिडीफल के समान ही होता है परन्तु भेदक (दस्तावर) होता है। नारङ्गफल (सन्तरा)-अम्ल, मधुर, हृद्य, विशद, भोजन में रुचि बढ़ाने वाला, वातनाशक, दुर्जर और भारी होता है। जम्बीर (नींबू)—तृषा, शूल, कफ, जी मिचलाना, वमन, श्वास, वात, कफ और मलविबन्ध को नष्ट करने वाला, पचने में भारी तथा पित्तजनक होता है। ऐरावत तथा दन्तशठ (गोंदड़ा नींबू)—खट्टा तथा रक्तपित्तजनक होता है ॥१५४-१६२॥

विमर्श:—इन दाडिमादि वर्ग के फलों में साइट्रिक, टार्टरिक, मेलिक, आक्जेलिक अम्लों के होने से खट्टापन तथा टैनिन, गैलिन आदि अम्लों के होने से कसैलापन होता है। इन फलों में विटामिन सी० प्राप्य होता है। जो कि स्कर्वी रोग का प्रतिबन्धक है। ये फल भोजन को पचाते हैं। इनका सेवन अत्यावश्यक है।

क्षीरवृक्षफलजाम्बवराजादनतोदनशीतफलतिन्दुकबकुलधन्वनाश्मन्तकाश्वकर्णफल्गुपरूषकगाङ्गेरुकीपुष्करवर्तिबिल्वबिम्बीप्रभृतीनि ॥ १६३ ॥

कषायरसाधिक्य वाले फल—जैसे न्यग्रोध, उदुम्बर, पीपल, पाकर और वेतस इन क्षीरवृक्षों के फल तथा जामुन, राजादन (खिरणी), तोदन, शीतफल, तिन्दुक, बकुल (मौलसिरी), धामन, अश्मन्तक, अश्वकर्ण, फल्गु (अञ्जीर), फालसा, गंगेरु (नागबला), पुष्करवर्ति, बिल्व, बिम्बी प्रभृति हैं॥ १६३ ॥

फलान्येतानि शीतानि कफपित्तहराणि च।
सङ्ग्राहकाणि रूक्षाणि कषायमधुराणि च ॥ १६४ ॥

उक्त न्यग्रोधादि के फल-शीतल, कफपित्तनाशक, ग्राही, रूक्ष, कषाय और मधुर होते हैं ॥ १६४ ॥

क्षीरवृक्षफलं तेषां गुरु विष्टम्भि शीतलम्।
कषायं मधुरं साम्लं नातिमारुतकोपनम् ॥ १६५ ॥
अत्यर्थं वातलं ग्राहि जाम्बवं कफपित्तजित्।

स्निग्धं स्वादु कषायं च राजादनफलं गुरु ॥ १६६ ॥
कषायं मधुरं रूक्षं तोदनं कफवातजित्।
अम्लोष्णं लघु सङ्ग्राहि स्निग्धं पित्ताग्निवर्द्धनम् १६७
आमं कषायं सङ्ग्राहि तिन्दुकं वातकोपनम्।
विपाके गुरु सम्पक्वं मधुरं कफपित्तजित् ॥ १६८ ॥
मधुरं च कषायं च स्निग्धं सङ्ग्राहि बाकुलम्।
स्थिरीकरं च दन्तानां विशदं फलमुच्यते ॥ १६९ ॥
सकषायं हिमं स्वादु धान्वनं कफवातजित्।
तद्वद् गाङ्गेरुकं विद्यादश्मन्तकफलानि च ॥ १७० ॥

क्षीरी वृक्षों के फल–गुरु, विष्टम्भकारक, शीतल, कषाय, मधुर तथा अम्ल होते हैं तथा वायु का अधिक प्रकोप नहीं करते हैं। जामुनफल–अत्यन्त वातकारक, दस्त को बांधने वाला तथा कफ और पित्त को नष्ट करता है। राजादन (खिरनी) का फल–स्निग्ध, मधुर, कषाय और भारी होता है। तोदनफल–कषाय, मधुर, रूक्ष, कफवातशामक, अम्ल, उष्ण, लघु, ग्राही, स्निग्ध, पित्तजनक तथा अग्निवर्द्धक है। कच्चा तिन्दुकफल–कसैला, ग्राही तथा वातप्रकोपक होता है और पका हुआ–विपाक में गुरु, मधुर, कफ तथा पित्त का नाशक होता है। बकुल का फल–मधुर, कषाय, स्निग्ध, संग्राही, दांतों को दृढ करने वाला तथा विशद होता है। धामन फल–कषाय, शीत, मधुर तथा कफ और पित्त का नाशक होता है। धामन फल के गुणानुरूप ही गांगेरुक तथा अश्मन्तक फलों के गुण जानो ॥ १६५–१७० ॥

विमर्शः—भारत में प्राचीन काल से जामुन की गुठली का प्रयोग मधुमेह तथा बहुमूत्र में करते हैं। वर्तमान विज्ञान ने जामुन के बीज में जम्बूलाइन (Jambuline) नामक एक ग्लूकोसाइड प्राप्त किया है जो कि मधुमेह में शर्करा तथा मूत्र राशि को कम करता है। अब डाक्टर भी जामुन की गुठली का सत्व मधुमेह में तथा विस्थ इक्सट्रैक्ट का अतिसार में प्रयोग करने लग गये हैं।

विष्टम्भि मधुरं स्निग्धं फल्गुजं तर्पणं गुरु।
अत्यम्लमीषन्मधुरं कषायानुरसं लघु ॥ १७१ ॥
वातघ्नं पित्तजननमामं विद्यात् परूषकम्।
तदेव पक्वं मधुरं वातपित्तनिबर्हणम् ॥ १७२ ॥
विपाके मधुरं शीतं रक्तपित्तप्रसादनम्।
पौष्करं स्वादु विष्टम्भि बल्यं कफकरं गुरु ॥ १७३ ॥

फल्गु (अंजीर) फल–विष्टम्भकारक, मधुर, स्निग्ध, तृप्तिकर तथा पचने में भारी होता है। कच्चा परूषक (फालसा)–अत्यन्त खट्टा, कुछ मीठा, अनुरस में कषाय, पचने में हलका, वातनाशक तथा पित्तजनक होता है। वही फालसा पक जाने पर–मधुर, वातपित्तनाशक, विपाक में मधुर, शीतल तथा रक्तपित्तप्रसादक होता है। पौष्कर (तालाब में होने वाले सिंघाड़े या कमल के फल)–रस में मधुर, विष्टम्भजनक, बलवर्द्धक, कफकारक और गुरु होते हैं ॥ १७१–१७३ ॥

कफानिलहरं तीक्ष्णं स्निग्धं सङ्ग्राहि दीपनम्।
कटुतिक्तकषायोष्णं बालं बिल्वमुदाहृतम् ॥ १७४ ॥
विद्यात् तदेव सम्पक्वं मधुरानुरसं गुरु।
विदाहि विष्टम्भकरं दोषकृत् पूतिमारुतम् ॥ १७५ ॥

कच्चा बिल्व फल–कफ और वात का नाशक, तीक्ष्ण, स्निग्ध, संग्राही, अग्निदीपक, कटु, तिक्त और कषाय तथा उष्ण होता है किन्तु वही पक जाने पर–अनुरस में मधुर, पचने में भारी, विदाहजनक, विष्टम्भकारक, दोषजनक तथा दुर्गन्धित वायु पैदा करता है ॥ १७४–१७५ ॥

बिम्बीफलं साश्वकर्णं स्तन्यकृत् कफपित्तजित्।
तृड्दाहज्वरपित्तासृक्कासश्वासक्षयापहम् ॥ १७६ ॥

बिम्बीफल (कुन्दरु) तथा अश्वकर्ण–दुग्धवर्द्धक, कफ और पित्त को नष्ट करने वाले तथा तृषा, दाह, ज्वर, रक्तपित्त, कास, श्वास और क्षय को नष्ट करते हैं ॥ १७६ ॥

तालनालिकेरपनसमोचप्रभृतीनि ॥ १७७ ॥
स्वादुपाकरसान्याहुर्वातपित्तहराणि च।
बलप्रदानि स्निग्धानि बृंहणानि हिमानि च ॥१७८॥

ताल, नारियल, कटहल, मोचा (केला) आदि फल–रस और विपाक में मधुर, वातपित्तनाशक, बलदायक, स्निग्ध, बृंहण तथा शीतल होते हैं ॥ १७७–१७८ ॥

फलं स्वादुरसं तेषां तालजं गुरु पित्तजित्।
तद्बीजं स्वादुपाकं च मूत्रलं वातपित्तजित् ॥ १७९ ॥
नालिकेरं गुरु स्निग्धं पित्तघ्नं स्वादु शीतलम्।
बलमांसप्रदं हृद्यं बृंहणं बस्तिशोधनम् ॥ १८० ॥
पनसं सकषायं तु स्निग्धं स्वादुरसं गुरु।
मौचं स्वादुरसं प्रोक्तं कषायं नातिशीलम्।
रक्तपित्तहरं वृष्यं रुच्यं श्लेष्मकरं गुरु ॥ १८१ ॥

इनमें ताल का फल–मधुर रस वाला, पचने में भारी और पित्तनाशक होता है। उसका बीज–विपाक में मधुर, मूत्रजनक तथा वात–पित्तनाशक है। नारियल का फल–पचने में भारी, स्निग्ध, पित्तनाशक, मधुर, शीतल, बल और मांस का वर्द्धक, हृद्य, बृंहण तथा बस्ति (मूत्राशय) का शोधक होता है। पनस (कटहल) फल–कसैला, स्निग्ध, स्वादुरसयुक्त तथा पचने में भारी होता है। केवल रस में मधुर और कषाय होता है तथा अधिक शीतल नहीं होता है एवं रक्तपित्त नाशक, वृष्य, रुचिजनक, कफकारक तथा भारी होता है ॥

विमर्शः—तालवर्ग के फलों में–स्टार्च, शर्करा अधिक मात्रा में तथा अल्पमात्रा में फेट, प्रोटीन एवं जीवद्रव्य भी होते हैं। नारिकेल फल क्षय रोग में अमेरिका तथा भारत में प्रयुक्त होता है। बृंहण गुरु शीतलम्। दाहक्षतक्षयहरं रक्तपित्तप्रसादनम्॥ (वाग्भटः)। केले में–शर्करा, फेट, प्रोटीन, चूना, क्षार, लौह, फास्फोरिक एसिड तथा विटामिन बी० और सी० होते हैं। अतिसार, प्रवाहिका में केला सङ्ग्राही पथ्य है।

द्राक्षाकाश्मर्यखर्जूरमधूकपुष्पप्रभृतीनि ॥ १८२ ॥
रक्तपित्तहराण्याहुर्गुरूणि मधुराणि च।
तेषां द्राक्षा सरा स्वर्या मधुरा स्निग्धशीतला ॥ १८३ ॥
रक्तपित्तज्वरश्वासतृष्णादाहक्षयापहा।
हृद्यं मूत्रविबन्धघ्नं पित्तासृग्वातनाशनम्।

केश्यं रसायनं मेध्यं काश्मर्यं फलमुच्यते ॥ १८४ ॥
क्षतक्षयापहं हृद्यं शीतलं तर्पणं गुरु ।
रसे पाके च मधुरं खार्जूरं रक्तपित्तनुत् ॥ १८५ ॥
बृंहणीयमहृद्यं च मधूककुसुमं गुरु ।
वातपित्तोपशमनं फलं तस्योपदिश्यते ॥ १८६ ॥

द्राक्षा, गम्भारी, खजूर, महुवे के पुष्प तथा फल प्रभृति-रक्तपित्तनाशक, गुरु और मधुर होते हैं। इनमें से द्राक्षा-दस्तावर, स्वर को बढ़ाने वाली, मधुर, स्निग्ध, शीतल है तथा रक्तपित्त, ज्वर, श्वास, तृष्णा, दाह तथा क्षय को नष्ट करती है। गम्भारी फल-हृद्य, मूत्रावरोधनाशक, रक्तपित्त और वातरोग का नाशक, केशों के लिये हितकारी, रसायन तथा बुद्धिवर्द्धक होता है। खजूर (छुहारा तथा पिण्डखजूर)-क्षत और क्षय का नाशक, हृद्य, शीतल, तृप्तिकारक, गुरु तथा रस और विपाक में मधुर होता है। महुवे के पुष्प-जो कि सूखने पर मुनक्के से ( फलोपम ) हो जाते हैं-बलवर्द्धक होते हैं एवं हृदय के लिये अहितकारी और पचने में भारी होते हैं तथा महुवे के फल-वात और पित्त के शामक होते हैं ॥ १८२-१८६ ॥

वाताभाक्षोडाभिषुकनिचुलपिचुनिकोचकोरुमाणप्रभृतीनि ॥ १८७ ॥

बादाम, अखरोट, अभिषुक ( काजू ), निचुल (चिलगोजा), पिचु, निकोचक ( पिस्ता ), उरुमाण ( नासपाती ) प्रभृति शुष्क मेवे वर्ग के फल हैं ॥ १८७ ॥

पित्तश्लेष्महराण्याहुः स्निग्धोष्णानि गुरूणि च ।
बृंहणान्यनिलघ्नानि बल्यानि मधुराणि च ॥ १८८ ॥

ये मेवे—पित्त और कफ के नाशक, स्निग्ध, उष्ण, गुरु, बृंहण, वातनाशक, बलवर्द्धक तथा मधुर होते हैं ॥ १८८ ॥

विमर्शः—इन मेवों में १५-२० प्रतिशत प्रोटीन, ६०-६० [फै]ट, ९-१२ प्रतिशत कार्बोहाईड्रेट, ३-५ प्रतिशत सेल्यूलोज, [..] प्रतिशत खनिजक्षार तथा ४-५ प्रतिशत जलीयांश होता [है]। इनमें कार्बोहाइड्रेट कम होने से मधुमेही के लिये हितकारी [त]था फैट और प्रोटीन अधिक होने से मांसवद् बृंहण हैं।

कषायं कफपित्तघ्नं किञ्चित्तिक्तं रुचिप्रदम् ।
हृद्यं सुगन्धि विशदं लवलीफलमुच्यते ॥ १८९ ॥
वसिरं शीतपाक्यं च सारुष्करनिबन्धनम् ।
विष्टम्भि दुर्जरं रूक्षं शीतलं वातकोपनम् ।
विपाके मधुरं चापि रक्तपित्तप्रसादनम् ॥ १९० ॥

हरफा रेवड़ी के फल-कषाय, कफपित्तनाशक, कुछ तिक्त, रुचिदायक, हृद्य, सुगन्धयुक्त और विशद होते हैं। वसिर ( सूर्यभक्ता ) के फल, शीतपाक्य ( बला के फल ) और अरुष्कर ( भल्लातक फल ) या उसका निबन्धन ( डंठल )-विष्टम्भजनक, पचने में कठिन, रूक्ष, शीतल, वातप्रकोपक, विपाक में मधुर तथा रक्तपित्तशामक होते हैं ॥ १८९-१९० ॥

विमर्शः—लवलीफलपरिचयः-घनस्निग्धा हरितांशुप्रभाट-सहक्छदा। सुगन्धिमूला लवली पाण्डुपीतफला ॥

शीतं कषायं मधुरं टङ्कं मारुतकृद् गुरु ।
स्निग्धोष्णं तिक्तमधुरं वातश्लेष्मघ्नमैङ्गुदम् ॥ १९१ ॥
शमीफलं गुरु स्वादु रूक्षोष्णं केशनाशनम् ।
गुरु श्लेष्मातकफलं कफकृन्मधुरं हिमम् ॥ १९२ ॥
करीराक्षिकपीलूनि तृणशून्यफलानि च ।
स्वादुतिक्तकटूष्णानि कफवातहराणि च ॥ १९३ ॥
तिक्तं पित्तकरं तेषां सरं कटुविपाकि च ।
तीक्ष्णोष्णं कटुकं पीलु सस्नेहं कफवातजित् ॥ १९४ ॥

टङ्क ( गोलकपित्थ )—शीतल, कषाय, मधुर, वातवर्द्धक और भारी होता है। इङ्गुदीफल-स्निग्ध, उष्ण, कटु, मधुर और वातकफ-नाशक होता है। शमी का फ[ल]-भारी, मधुर, रूक्ष, उष्ण तथा केशनाशक होता है। लिसोड़ा फल-भारी, कफकारक, मधुर और शीतल है। करीर, आक्षिक, पीलु और तृणशून्य ( मल्लिका ) के फल-मधुर, तिक्त, कटु, उष्ण तथा कफ और वात के नाशक होते हैं। उनमें से पीलुफल-रस में कटु, पित्तजनक, दस्तावर, विपाक में कटु, तीक्ष्ण, उष्ण, रस में कटु, स्नेहांशयुक्त तथा कफ और वात के नाशक होते हैं ॥

आरुष्करं तौवरकं कषायं कटुपाकि च ॥ १९५ ॥
उष्णं क्रिमिज्वरानाहमेहोदावर्तनाशनम् ।
कुष्ठगुल्मोदरार्शोघ्नं कटुपाकि तथैव च ॥ १९६ ॥
करञ्जकिंशुकारिष्टफलं जन्तुप्रमेहनुत् ।
अङ्कोलस्य फलं विस्रं गुरुश्लेष्महरं हिमम् ॥ १९७ ॥
रूक्षोष्णं कटुकं पाके लघु वातकफापहम् ।
तिक्तमीषद्विषहितं विडङ्गं क्रिमिनाशनम् ॥ १९८ ॥

तौवरक फल—आरुष्कर ( व्रणकारक ), कषाय, विपाक में कटु, उष्णवीर्य तथा क्रिमि, ज्वर, आनाह, प्रमेह तथा उदावर्त का नाशक होता है। करञ्ज, ढाक (पलाश) और नीम के फल-कृमि, प्रमेह, कुष्ठ, गुल्म, उदर तथा अर्श के नाशक एवं विपाक में कटु होते हैं। वायविडङ्ग-रूक्ष, उष्ण, विपाक में कटु, पचने में हलकी, वात तथा कफ की शामक, कुछ तिक्त, विषज रोगों में हितकारी तथा कृमिनाशक होती है ॥ १९१-१९८ ॥

विमर्शः—तुवरक का विशेष प्रयोग कुष्ठ में, पलाशबीजों का गोलकृमि ( Round worm ) तथा विडङ्ग का प्रयोग चपटे कृमि ( Tape worm ) में आयुर्वेद तथा डाक्टरी दोनों में करते हैं।

व्रण्यमुष्णं सरं मेध्यं दोषघ्नं शोफकुष्ठनुत् ।
कषायं दीपनं चाम्लं चक्षुष्यं चाभयाफलम् ॥ १९९ ॥
भेदनं लघु रूक्षोष्णं वैस्वर्यक्रिमिनाशनम् ।
चक्षुष्यं स्वादुपाक्याक्षं कषायं कफपित्तजित् ॥ २०० ॥

अभया ( हरड़ ) फल—व्रण में हितकारी, उष्ण, दस्तावर, मेधाहितकर, दोषनाशक, शोफ और कुष्ठ का नाशक, कषाय, अग्निदीपक, अम्ल तथा नेत्रों के लिये हितकारी है। आक्ष (बहेड़ा का) फल-दस्तावर, लघु, रूक्ष, उष्ण, स्वर को विकृत करने वाला, कृमिनाशक, नेत्रहितकारी, विपाक में मधुर, कषाय एवं कफ तथा पित्त को नष्ट करता है ॥ १९९-२०० ॥

कफपित्तहरं रूक्षं वक्त्रक्लेदमलापहम्।
कषायमीषन्मधुरं किञ्चित् पूगफलं सरम्॥ २०१॥
जातीकोशोऽथ कर्पूरं जातीकटुकयोः फलम्।
कक्कोलकं लवङ्गं च तिक्तं कटु कफापहम्॥ २०२॥
लघु तृष्णापहं वक्त्रक्लेददौर्गन्ध्यनाशनम्।
सतिक्तः सुरभिः शीतः कर्पूरो लघुलेखनः॥ २०३॥
तृष्णायां मुखशोषे च वैरस्ये चापि पूजितः।
लताकस्तूरिका तद्वच्छीता बस्तिविशोधनी॥ २०४॥

पूगफल (सुपारी)—कफ और पित्त का नाशक, रूक्ष, मुख का क्लेद तथा मल का नाशक, रस में कषाय तथा कुछ मधुर और दस्तावर होता है। जातीकोश (जावित्री), कर्पूर, जायफल, लताकस्तूरी फल, कक्कोलक (क्यूबेब आफिसिनेलिस्) तथा लवङ्ग-ये तिक्त (कडवे), कटु (चरपरे), कफनाशक, पचने में लघु, तृषानाशक, मुख की क्लिन्नता तथा दुर्गन्ध को नष्ट करनेवाले हैं। इनमें कर्पूर-कडवा, सुगन्धि, शीतल, लघु तथा लेखन होता है तथा तृषा, मुख की खुश्की एवं अरुचि में लाभकारी है। इसी प्रकार लताकस्तूरी-कर्पूर के समान गुणकारी तथा शीतल एवं बस्तिशोधक होती है॥ २०१-२०४॥

प्रियालमज्जा मधुरो वृष्यः पित्तानिलापहः।
बैभीतको मदकरः कफमारुतनाशनः॥ २०५॥
कषायमधुरो मज्जा कोलानां पित्तनाशनः।
तृष्णाच्छर्द्यनिलघ्नश्च तद्वदामलकस्य च॥ २०६॥
बीजपूरकशम्याकमज्जा कोशाम्रसम्भवः।
स्वादुपाकोऽग्निबलकृत् स्निग्धः पित्तानिलापहः॥२०७॥
यस्य यस्य फलस्येह वीर्यं भवति यादृशम्।
तस्य तस्यैव वीर्येण मज्जानमपि निर्दिशेत्॥ २०८॥

प्रियालमज्जा (चिरौंजी)—मधुर, वृष्य तथा वातपित्तनाशक होती है। बहेडे फल की मज्जा-मदकारक तथा वातकफनाशक होती है। कोल (बदरी फल) की मज्जा-कषाय, मधुर, पित्तनाशक, तृषाशामक, वमननाशक तथा वातहर होती है। आंवले के फल की मज्जा भी कोलमज्जा के समान गुण वाली होती है। बीजपूर तथा शम्याक (अमलतासफली) की मज्जा तथा कोशाम्र मज्जा-विपाक में मधुर, पाचकाग्नि तथा बलकी वर्द्धक, स्निग्ध एवं पित्त तथा वात की नाशक होती है। जिस जिस फल का जैसा जैसा वीर्य होता है उसी के अनुरूप उसकी मज्जा को भी जानो॥ २०५-२०८॥

फलेषु परिपक्कं यद् गुणवत्तदुदाहृतम्।
बिल्वादन्यत्र विज्ञेयमामं तद्धि गुणोत्तरम्।
ग्राह्युष्णं दीपनं तद्धि कषायकटुतिक्तकम्॥ २०९॥
व्याधितं कृमिजुष्टं च पाकातीतमकालजम्।
वर्जनीयं फलं सर्वमपर्यागतमेव च॥ २१०॥

इति फलवर्गः।

---

बिल्वफल को छोड़ कर अन्य सब फलों में पके हुये फल प्रशस्त गुणयुक्त होते हैं किन्तु बिल्वफल कच्चा ही गुण युक्त होता है। कच्चा बिल्वफल-कब्ज (विबन्ध) करने वाला, उष्ण, दीपन, कषाय, कटु और तिक्त रस युक्त होता है। जो फल रोगयुक्त, कृमिव्याप्त, अधिक पका (सडा गला) हुआ, बिना मौसम के लगा हुआ और बिना पका हुआ हो ऐसे सर्व प्रकार के फलों को त्याग देना चाहिये॥ २०९-२१०॥

विमर्शः—वर्जितफलानि—हिमानिलोष्णदुर्वातव्यालालादिदूषितम्। जन्तुजुष्टं जले मग्नमभूमिजमनार्तवम्॥ (वाग्भटः)।

## अथ शाकवर्गः।

शाकान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः। तत्र पुष्पफलालाबुकालिन्दकप्रभृतीनि॥ २११॥

अब इसके अनन्तर विविध प्रकार की शाकों का वर्णन करते हैं। उनमें पुष्पफल (कोहडा), अलाबु (लौकी या तुम्बी), कालिन्दक (तरबूज) प्रभृति का शाक॥ २११॥

पित्तघ्नान्यनिलं कुर्युस्तथा मन्दकफानि च।
सृष्टमूत्रपुरीषाणि स्वादुपाकरसानि च॥ २१२॥

उक्त शाक-पित्तनाशक, वातकारक, किञ्चित्कफकारक, मूत्र और मल को पैदा करने वाली तथा रस और विपाक में मधुर होती है॥ २१२॥

पित्तघ्नं तेषु कूष्माण्डं बालं मध्यं कफावहम्।
शुक्लं लघूष्णं सक्षारं दीपनं बस्तिशोधनम्॥ २१३॥
सर्वदोषहरं हृद्यं पथ्यं चेतोविकारिणाम्।
दृष्टिशुक्रक्षयकरं कालिन्दं कफवातकृत्॥ २१४॥
अलाबुर्भिन्नविट्का तु रूक्षा गुर्व्यतिशीतला।
तिक्तालाबुरहृद्या तु वामिनी वातपित्तजित्॥ २१५॥

इनमें कच्चा कूष्माण्ड-पित्तनाशक, मध्य (अधपका) कूष्माण्ड-कफकारक तथा शुक्ल या पका हुआ कूष्माण्ड-पचने में हलका, उष्ण, क्षारयुक्त, अग्निदीपक तथा बस्ति का शोधक (मूत्रल) होता है एवं सर्व दोषों का नाशक, हृदय के लिये हितकारी तथा चित्त के विकार (मानस रोग जैसे उन्माद, अपस्मार, संन्यास, मूर्च्छा) वालों के लिये परम पथ्य है। कालिन्द (तरबूज)—दृष्टि तथा शुक्र का नाशक एवं वात और कफ का जनक है। अलाबु-दस्तावर, रूक्ष, पचने में भारी तथा अधिक शीतल होती है। कडवी तुम्बी-हृदय के लिये अहितकर, वमनकारक तथा वात और पित्त को नष्ट करती है॥ २१३-२१५॥

त्रपुसैर्वारुकर्कारुकशीर्णवृन्तप्रभृतीनि॥ २१६॥

त्रपुस (खीरा), एर्वारुक (ककडी), कर्कारुक (ककडी भेद), शीर्णवृन्त प्रभृति भी फलशाक हैं॥ २१६॥

स्वादुतिक्तरसान्याहुः कफवातकराणि च।
सृष्टमूत्रपुरीषाणि रक्तपित्तहराणि च॥ २१७॥
बालं सुनीलं त्रपुसं तेषां पित्तहरं स्मृतम्।
तत्पाण्डुकफकृज्जीर्णमम्लं वातकफापहम्॥ २१८॥
एर्वारुकं सकर्कारु सम्पक्वं कफवातकृत्।
सक्षारं मधुरं रुच्यं दीपनं नातिपित्तलम्॥ २१९॥

सक्षारं मधुरं चैव शीर्णवृन्तं कफापहम् ।
भेदनं दीपनं हृद्यमानाहाष्ठीलनुल्लघु ॥ २२० ॥

ये फलशाक-स्वादु, तिक्त (कड़वे), कफ तथा वात के जनक मूत्र और मलको उत्पन्न या प्रवर्तित करने वाले तथा रक्तपित्त-नाशक होते हैं। इनमें कच्ची नीली ककड़ी-पित्तनाशक होती है तथा ठीक तरह से पकी हुई श्वेत ककड़ी-कफ करने वाली तथा अधिक पकी हुई (जीर्ण)-खट्टी होती है तथा वात और कफ को नष्ट करती है। पूर्वारुक तथा कर्कारु अधिक पकने पर-कफ और वात को करती हैं तथा क्षारयुक्त, मधुर, रुचिवर्द्धक, अग्निदीपक और अधिक पित्तवर्द्धक नहीं होती हैं। शीर्णवृन्त (ककड़ी)—क्षारयुक्त, मधुर, कफनाशक, दस्तावर, अग्नि-दीपक, हृद्य एवं अफारा तथा अष्ठीला वृद्धि (Enlargement of Prostate) को नष्ट करती है तथा पचने में लघु होती है॥

पिप्पलीमरिचशृङ्गवेरार्द्रकहिङ्गुजीरककुस्तुम्बुरुजम्बीरसुमुखसुरसार्जकभूस्तृणसुगन्धककासमर्दककालमालकुठेरकक्षवकखरपुष्पशिग्रुमधुशिग्रुफणिज्झकसर्षपराजिकाकुलाहलावगुत्थगण्डीरतिलपर्णिकावर्षाभूचित्रकमूलकलशुनपलाण्डुकलायप्रभृतीनि ॥ २२१ ॥

पिप्पली, मरिच, सोंठ, अदरख, हींग, जीरा, कुस्तुम्बुरु (धनियाँ), जम्बीरी नीबू, सुमुख (वन तुलसी), सुरसा (तुलसी), अर्जक (तुलसी भेद), भूस्तृण (रोहिष), सुगन्धक (गन्धतृण), कसौंदी, कालमाल (काली तुलसी), कुठेरक (तुलसी भेद), क्षवक (नकछिकनी), खरपुष्प (मरुवक), सहजना, लालसहजना, फणिज्झक (मरुआ), सरसों, राई, कुलाहल, अवगुत्थ (लाल विरमू), गण्डीर (सूरण), तिलपर्णिका (लाल चन्दन या चोरक), पुनर्नवा, चीता, मूली, लहसुन, प्याज और कलाय (मटर) ये सब शाक बनाने को तथा इनमें बहुत से (धनियाँ, जीरा, हींग आदि) द्रव्य शाकों के संस्कार (छौंकने) के काम में आते हैं॥

कटून्युष्णानि रुच्यानि वातश्लेष्महराणि च ।
कृतान्नेपूपयुज्यन्ते संस्कारार्थमनेकधा ॥ २२२ ॥

ये पिप्पल्यादि द्रव्य-रस में कटु, उष्णप्रकृतिक, रुचिवर्द्धक, वात तथा कफ को नष्ट करने वाले होते हैं तथा इनमें से कई द्रव्यों का कृतान्न अर्थात् शाक या अन्य अन्न के साथ पेय पदार्थ बनाने में संस्कार करने के लिये (मसाले के रूप में) प्रयुक्त होते हैं॥ २२२॥

तेषां गुर्वी स्वादुशीता पिप्पल्यार्द्रा कफावहा ।
शुष्का कफानिलघ्नी सा वृष्या पित्ताविरोधिनी २२३
स्वादुपाक्यार्द्रमरिचं गुरु श्लेष्मप्रसेकि च ।
कटूष्णं लघु तच्छुष्कमवृष्यं कफवातजित् ॥ २२४ ॥
नात्युष्णं नातिशीतं च वीर्यतो मरिचं सितम् ।
गुणवन्मरिचेभ्यश्च चक्षुष्यं च विशेषतः ॥ २२५ ॥
नागरं कफवातघ्नं विपाके मधुरं कटु ।
वृष्योष्णं रोचनं हृद्यं सस्नेहं लघु दीपनम् ॥ २२६ ॥
कफानिलहरं स्वर्यं विबन्धानाहशूलनुत् ।
कटूष्णं रोचनं हृद्यं वृष्यं चैवार्द्रकं स्मृतम् ॥ २२७ ॥
लघूष्णं पाचनं हिङ्गु दीपनं कफवातजित् ।
कटु स्निग्धं सरं तीक्ष्णं शूलाजीर्णविबन्धनुत् ॥२२८॥
तीक्ष्णोष्णं कटुकं पाके रुच्यं पित्ताग्निवर्द्धनम् ।
कटु श्लेष्मानिलहरं गन्धाढ्यं जीरकद्वयम् ॥ २२९ ॥
कारवी करवी तद्वद्विज्ञेया सोपकुञ्चिका ।
भक्ष्यव्यञ्जनभोज्येषु विविधेष्ववचारिता ॥ २३० ॥
आर्द्रा कुस्तुम्बरी कुर्यात् स्वादुसौगन्ध्यहृद्यताम् ।
सा शुष्का मधुरा पाके स्निग्धा तृड्दाहनाशनी ।
दोषघ्नी कटुका किञ्चित् तिक्ता स्रोतोविशोधनी॥२३१॥

इनमें गीली पिप्पली-पचने में भारी रस में मधुर, शीतवीर्य तथा कफवर्द्धक होती है। सूखी पीपल-कफ और वात को नष्ट करने वाली, वृष्य तथा पित्त की अविरोधिनी होती है। गीली काली मरिच-विपाक में मधुर, गुरु तथा कफ का स्राव कराने वाली होती है। सूखी काली मरिच-कटु, उष्ण, लघु, अवृष्य तथा कफ और वात को नष्ट करती है। श्वेत मरिच (सहजन के बीज)—वीर्य में न तो अधिक उष्ण होती है तथा न शीत एवं अन्य मरिचों की अपेक्षा अधिक गुणकारी एवं नेत्रों के लिये हितकारी होती है। शुण्ठी-कफ तथा वात को नष्ट करने वाली, विपाक में मधुर, कटु, वृष्य, उष्ण, रुचिकारक, हृद्य, स्निग्ध, लघु तथा पाचकाग्निदीपक होती है। अदरख-कफ और वात का नाशक, स्वर के लिये हितकारी तथा विबन्ध, आफरा और उदरशूल को नष्ट करता है एवं कटु, उष्ण, रोचक, हृद्य तथा वृष्य होता है। हींग-हलकी, उष्ण, पाचन, दीपन, कफ तथा वात का नाशक, कटु, स्निग्ध, दस्तावर तथा तीक्ष्ण होती है एवं शूल, अजीर्ण और विबन्ध को नष्ट करती है। श्वेत तथा काला ये दोनों जीरे-तीक्ष्ण, उष्ण, विपाक में कटु, रुचिजनक, पित्तवर्द्धक, अग्निदीपक, कटु, वात-कफनाशक, और अच्छी गन्ध से युक्त होते हैं। कारवी (सूक्ष्म जीरा) करवी (सूक्ष्म कृष्ण जीरक) तथा उपकुञ्चिका (काली जीरी), या कलौंजी ये तीनों जीरे के समान ही गुण वाले होते हैं। हरा धनियाँ-अनेक प्रकार के भक्ष्य (मोदकादि), व्यञ्जन (शाकादि) और भोज्य (अन्न यवागू, दाल आदि) पदार्थों में अनेक प्रकार से प्रयुक्त करने पर उनमें स्वादुता, सुगन्धिता और हृदयप्रियता उत्पन्न करता है। वह धनिया सूखने पर विपाक में मधुर तथा स्निग्ध, तृषा और दाह को नष्ट करने वाला, दोषनाशक, कटु, कुछ तिक्त (कड़वा) तथा स्रोतसों का शोधक होता है॥

जम्बीरः पाचनस्तीक्ष्णः कृमिवातकफापहः ॥ २३२ ॥
सुरभिर्दीपनो रुच्यो मुखवैशद्यकारकः ।
कफानिलविषश्वासकासदौर्गन्ध्यनाशनः ॥ २३३ ॥
पित्तकृत् पार्श्वशूलघ्नः सुरसः समुदाहृतः ।
तद्वत्तु सुमुखो ज्ञेयो विशेषाद् गरनाशनः ॥ २३४ ॥
कफघ्ना लघवो रूक्षास्तीक्ष्णोष्णाः पित्तवर्द्धनाः ।
कटुपाकरसाश्चैव सुरसार्जकभूस्तृणाः ॥ २३५ ॥

जम्बीरी नीबू—पाचक, तीक्ष्ण तथा कृमि वात और कफ का

नाशक, सुगन्धयुक्त, अग्निदीपक, रुचिजनक एवं मुख को साफ करता है। सुरसा (तुलसी)–कफ, वात, विष, श्वास, कास तथा दुर्गन्ध की नाशक, पित्तकारक तथा पार्श्वशूलनाशक होती है। सुमुख भी तुलसी के समान ही है किन्तु विशेषकर गर विष को नष्ट करती है। सुरसा, अर्जक तथा भूस्तृण ये–कफनाशक पचने में हल्के, रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्ण, पित्तवर्द्धक तथा रस और विपाक में कटु होते हैं ॥ २३२–२३५ ॥

मधुरः कफवातघ्नः पाचनः कण्ठशोधनः।
विशेषतः पित्तहरः सतिक्तः कासमर्दकः ॥ २३६ ॥
कटुः सक्षारमधुरः शिग्रुस्तिक्तोऽथ पिच्छिलः।
मधुशिग्रुः सरस्तिक्तः शोफघ्नो दीपनः कटुः ॥२३७॥
विदाहि बद्धविण्मूत्रं रूक्षं तीक्ष्णोष्णमेव च।
त्रिदोषं सार्षपं शाकं गाण्डीरं वेगनाम च ॥ २३८ ॥
चित्रकस्तिलपर्णी च कफशोफहरे लघू।
वर्षाभूः कफवातघ्नी हिता शोफोदरार्शसाम् ॥२३९॥

कासमर्द (कसौंदी)–मधुर, कफ-वातनाशक, पाचक, कण्ठशोधक, विशेषकर पित्तहारक तथा कटु रसयुक्त होता है। शोभाञ्जन–कटु, क्षारयुक्त, मधुर, तिक्त और पिच्छिल होता है। लाल सहजन–दस्तावर, तिक्त, शोफनाशक, अग्निदीपक और कटु होता है। सरसों का शाक, गाण्डीर और वेगनाम ये–विदाहकारक, मल तथा मूत्र के अवरोधक, रूक्ष, तीक्ष्ण उष्ण और त्रिदोषजनक होते हैं। चित्रक तथा तिलपर्णी–कफ और शोफ को नष्ट करती है। पचने में हल्की होती है। पुनर्नवा–कफ और वात को नष्ट करती है तथा शोफ, उदर रोग और अर्श रोग में लाभदायक होती है ॥२३६–२३९॥

कटुतिक्तरसा हृद्या रोचनी वह्निदीपनी।
सर्वदोषहरा लघ्वी कण्ठ्या मूलकपोतिका ॥ २४० ॥
महत्तद् गुरु विष्टम्भि तीक्ष्णमामं त्रिदोषकृत्।
तदेव स्नेहसिद्धं तु पित्तघ्नं कफवातजित् ॥ २४१ ॥
त्रिदोषशमनं शुष्कं विषदोषहरं लघु।
विष्टम्भि वातलं शाकं शुष्कमन्यत्र मूलकात् ॥ २४२ ॥

मूल कपोतिका (छोटी मूली)–कटु, तिक्त, हृद्य, रुचिकारक, अग्निदीपक, सर्वदोषनाशक, लघु तथा कण्ठ शुद्ध करती है। अग्नि पर नहीं पकाई हुई बड़ी मूली–विष्टम्भकारक, तीक्ष्ण और त्रिदोषजनक होती है। उसी मूली को तैल या घृत द्वारा अग्नि पर पकाने पर पित्त को नष्ट करने वाली तथा कफ और वात को नष्ट करती है। सूखी मूली–त्रिदोषशामक, विषदोषनाशक और लघु होती है। मूली के सिवाय अन्य सब सूखे शाक–विष्टम्भकारक तथा वातजनक होते हैं।

पुष्पं च पत्रं च फलं तथैव
यथोत्तरं ते गुरवः प्रदिष्टाः।
तेषां तु पुष्पं कफपित्तहन्तृ
फलं निहन्यात् कफमारुतौ च ॥ २४३ ॥

शाकों के अथवा मूली के या किसी के भी पुष्प, पत्र और फल ये यथोत्तर एक दूसरे से पचने में भारी होते हैं। उनमें से पुष्प–कफ तथा पित्त का नाश करते हैं और फल–कफ और वात को नष्ट करते हैं ॥ २४३ ॥

विमर्शः—यहां पर पुष्प, पत्र, फल ये प्रकरण वश से मूली के ही ग्रहण करना अधिक प्रशस्त है। राजनिघण्टु में लिखित मूलक-पुष्पादि गुण '[illegible]न्ति' भी यहां इस श्लोक में मूली के ही पुष्प-पत्रादि के गुणों का सङ्केत करते हैं।

स्निग्धोष्णतीक्ष्णः कटुपिच्छिलश्च
गुरुः सरः स्वादुरसश्च बल्यः।
वृष्यश्च मेधास्वरवर्णचक्षु-
र्भग्नास्थिसन्धानकरो रसोनः ॥ २४४ ॥
हृद्रोगजीर्णज्वरकुक्षिशूल-
विबन्धगुल्मारुचिकासशोफान्।
दुर्नामकुष्ठानलसादजन्तु-
समीरणश्वासकफांश्च हन्ति ॥ २४५ ॥

रसोन (लहसुन)–स्निग्ध, उष्ण, तीक्ष्ण, कटु, पिच्छिल, भारी, दस्तावर, रस में मधुर, बलवर्द्धक, वृष्य होता है तथा मेधा, स्वर, वर्ण तथा नेत्र के लिये हितकारी और टूटी अस्थि का सन्धान करता है तथा हृद्रोग, जीर्णज्वर, कुक्षि-शूल, विबन्ध, गुल्म, अरुचि, कास, शोफ, अर्श, कुष्ठ, अग्नि-मान्द्य, कृमि, वातरोग, श्वास और कफ के रोगों को नष्ट करता है ॥ २४४–२४५ ॥

विमर्शः—पित्तावृत तथा रक्तावृत वात के सिवाय अन्य सब वात रोगों में रसोन(१) उत्तम माना गया है। पित्तरक्तविनिर्मुक्तमप्यावरणमारुते। शुद्धे वा विग्रहे वादौ न द्रव्यं लशुनात् परम्। (वाग्भट)। पाश्चात्य चिकित्सक रसोन को टिंचर या सीरप के रूप में श्वास, कास, यक्ष्मा तथा फुफ्फुसविद्रधि आदि फेफड़े के विकारों में प्रयुक्त करते हैं।

नात्युष्णवीर्योऽनिलहा कटुश्च
तीक्ष्णो गुरुर्नातिकफावहश्च।
बलावहः पित्तकरोऽथ किञ्चित्
पलाण्डुरग्निं च विवर्द्धयेत्तु ॥ २४६ ॥
स्निग्धो रुचिष्यः स्थिरधातुकर्त्ता
बल्योऽथ मेधाकफपुष्टिदश्च।
स्वादुर्गुरुः शोणितपित्तशस्तः
स पिच्छिलः क्षीरपलाण्डुरुक्तः ॥ २४७ ॥

पलाण्डु (प्याज)–ज्यादा उष्णवीर्य नहीं होता है। वात को नष्ट करता है एवं कटु, तीक्ष्ण, गुरु, अधिक कफ नहीं करने वाला, बलवर्द्धक, कुछ पित्तकारक और अग्नि को बढ़ाता

(१) रसोनः—[illegible] लशुन इत्यर्थः। उक्तं भावप्रकाशे—'पञ्चभिश्च रसैर्युक्तः रसेनाम्लेन वर्जितः। तस्माद्रसोन इत्युक्तो द्रव्याणां गुणवेदिभिः॥ कटुकश्चापि मूलेषु तिक्तः पत्रेषु संस्थितः। नाले कषाय उद्दिष्टो नालाग्रे लवणः स्मृतः॥ बीजे तु मधुरः प्रोक्तो रसस्तद्गुणवेदिभिः।'

है। क्षीरपलाण्डु-स्निग्ध, रुचिकारक, रस-रक्तादि धातुओं को दृढ ( स्थिर ) बनाने वाला, बलवर्द्धक, मेधा, कफ और शरीर-पुष्टि का जनक, मधुर, गुरु, रक्तपित्त में प्रशस्त तथा पिच्छिल होता है ॥ २४६-२४७ ॥

कलायशाकं पित्तघ्नं कफघ्नं वातलं गुरु ।
कषायानुरसं चैव विपाके मधुरं च तत् ॥ २४८ ॥

मटर का शाक—पित्त-कफनाशक, वातकारक, गुरु, अनुरस में कषाय तथा विपाक में मधुर है ॥ २४८ ॥

चुच्चूयूथिकातरुणीजीवन्तीबिम्बीतिकानन्दीभल्लातकच्छगलान्त्रीवृक्षादनीफञ्जीशाल्मलीशेलुवनस्पतिप्रसवशणकर्बुदारकोविदारप्रभृतीनि ॥ २४९ ॥

चुच्चू, जूही, तरुणी ( सेवती गुलाब ), जीवन्ती, कुन्दरु, नन्दी, भल्लातक, छगलान्त्री ( विधारा ), वृक्षादनी ( बंदा ), फञ्जी ( भारंगी ), सेमल, शेलु ( लिसोढा ), वनस्पतियों के प्रसव अर्थात् कोमल पत्र, शण, कर्बुदार ( श्वेत कचनार ), कोविदार ( रक्तकचनार ) प्रभृति होते हैं ॥ २४९ ॥

कषायस्वादुतिक्तानि रक्तपित्तहराणि च ।
कफघ्नान्यनिलं कुर्युः सङ्ग्राहीणि लघूनि च ॥ २५० ॥

ये उक्त चुच्चू-यूथिकादि शाक—कषाय, स्वादु और तिक्त होती हैं तथा रक्तपित्त को नष्ट करती हैं एवं कफनाशक हैं। वातवर्द्धक हैं तथा दस्त को बांधने वाली और लघु होती हैं ॥

लघुः पाके च जन्तुघ्नः पिच्छिलो व्रणिनां हितः ।
कषायमधुरो ग्राही चुच्चूस्तेषां त्रिदोषहा ॥ २५१ ॥
चक्षुष्या सर्वदोषघ्नी जीवन्ती समुदाहृता ।
वृक्षादनी वातहरा फञ्जी स्वल्पबला मता ॥ २५२ ॥
क्षीरवृक्षोत्पलादीनां कषायाः पल्लवाः स्मृताः ।
शीताः सङ्ग्राहिणः शस्ता रक्तपित्तातिसारिणाम् ॥२५३॥

इनमें चुच्चूशाक-विपाक में लघु, कृमिनाशक, पिच्छिल, व्रणी पुरुषों के लिये लाभकारी, कषाय, मधुर, दस्त बांधने वाली तथा त्रिदोषनाशक होती है। जीवन्ती शाक-नेत्रों के लिये हितकारी तथा सर्वदोषनाशक है। वृक्षादनी (बांदा)-वातनाशक तथा फञ्जी शाक-स्वल्प बलकारक होती है। पीपल, वट आदि दुग्ध वाले वृक्ष तथा कमल आदि के पत्ते-रस में कसैले, शीत, सङ्ग्राही तथा रक्तपित्त और अतिसार के रोगियों के लिये श्रेष्ठ होते हैं ॥ २५१-२५३ ॥

पुनर्नवावरुणतर्कारीउरुबूकवत्सादनीबिल्वशाकप्रभृतीनि ॥

सांठी, वरुण, अरणी, उरुबूक ( एरण्ड ), वत्सादनी ( गिलोय ) तथा बिल्वशाक इत्यादि ॥ २५४ ॥

उष्णानि स्वादुतिक्तानि वातप्रशमनानि च ।
तेषु पौनर्नवं शाकं विशेषाच्छोफनाशनम् ॥ २५५ ॥

ये शाकें—उष्ण, मधुर, तिक्त ( कड़वी ) तथा वातनाशक होती हैं। इनमें पुनर्नवा का शाक-विशेषतया शोथनाशन के लिये श्रेष्ठ है ॥ २५५ ॥

विमर्शः—पुनर्नवा पर वैज्ञानिक अन्वेषण होकर सिद्ध हुआ कि इसका वृक्क पर प्रभाव होने से मूत्र-प्रवृत्ति अधिक होकर शरीर में सञ्चित विष नष्ट होते हैं। जिससे शोथ भी नष्ट हो जाता है।

तण्डुलीयकोपोदिकाऽश्वबलाचिल्लीपालङ्क्यावास्तूकप्रभृतीनि ॥ २५६ ॥

चौलाई, पोईशाक, अश्वबला (मेथी), चिल्ली (बथुआ भेद), पालक, वास्तूक ( बथुआ ) प्रभृति शाकें होती हैं ॥ २५६ ॥

सृष्टमूत्रपुरीषाणि सक्षारमधुराणि च ।
मन्दवातकफान्याहू रक्तपित्तहराणि च ॥ २५७ ॥

ये शाकें-मूत्र तथा मल की प्रवृत्ति करने वाली, क्षारयुक्त, मधुर, वात तथा कफ स्वल्प करने वाली तथा रक्तपित्तनाशक होती हैं ॥ २५७ ॥

मधुरो रसपाकाभ्यां रक्तपित्तमदापहः ।
तेषां शीततमो रूक्षस्तण्डुलीयो विषापहः ॥ २५८ ॥
स्वादुपाकरसा वृष्या वातपित्तमदापहा ।
उपोदिका सरा स्निग्धा बल्या श्लेष्मकरी हिमा ॥२५९॥
कटुर्विपाके कृमिहा मेधाग्निबलवर्द्धनः ।
सक्षारः सर्वदोषघ्नो वास्तूको रोचनः सरः ॥ २६० ॥
चिल्ली वास्तूकवज्ज्ञेया पालङ्क्या तण्डुलीयवत् ।
वातकृद् बद्धविण्मूत्रा रूक्षा पित्तकफे हिता ।
शाकमाश्वबलं रूक्षं बद्धविण्मूत्रमारुतम् ॥ २६१ ॥

इनमें तण्डुलीयक ( चौलाई ) शाक-रस तथा विपाक में मधुर, रक्तपित्त तथा मद का नाशक, रूक्ष एवं विषनाशक होती है। पोई का शाक-विपाक और रस में मधुर, वृष्य, वात, पित्त तथा मद का नाशक, दस्तावर, स्निग्ध, बलवर्द्धक, कफकारक और ठंडी होती है। वास्तूक शाक-विपाक में कटु ( चरपरी ), कृमिनाशक, मेधा, अग्नि तथा बल को बढ़ाने वाली, क्षारयुक्त, सर्वदोषनाशक, रुचिवर्द्धक और दस्तावर होती है। चिल्ली की शाक भी गुणों में बथुए के समान होती है तथा पालक शाक चौलाई की तरह गुण करती है किन्तु वातजनक, विष्ठा और मूत्र को बांधने वाली, रूक्ष तथा पित्त और कफ के रोगों में हितकारी होती है। अश्वबल (मेथी की) शाक-रूक्ष है तथा मल, मूत्र और वायु का निरोध करती है ॥

मण्डूकपर्णीसप्तलासुनिषण्णकसुवर्चलापिप्पलीगुडूचीगोजिह्वाकाकमाचीप्रपुन्नाडावल्गुजसतीनबृहतीकण्टकारिकाफलपटोलवार्त्ताकुकारवेल्लककटुकिकाकेवुकोरुबूकपर्पटककिराततिक्तककर्कोटकारिष्टकोशातकीवेत्रकरीराटरूषकार्कपुष्पीप्रभृतीनि ॥ २६२ ॥

मण्डूकपर्णी, सप्तला, सुनिषण्णक ( चौपतिया ), सुवर्चला ( हुलहुल ), पीपल, गिलोय, गोजिह्वा ( बनगोभी ), मकोय, प्रपुन्नाड ( चकमर्द ), अवल्गुज ( बाकुची ), सतीन ( मटरभेद ), बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, परोल, बैंगन, करेला, कुटकी, केवुक, उरूबूक ( रक्तैरण्ड ), पित्तपापड़ा, चिरायता, ककोड़ा, नीम, तरोई, बेंत की कोंपल, अडूसा, अर्क पुष्पी प्रभृति शाकें हैं ॥ २६२ ॥

रक्तपित्तहराण्याहुर्हृद्यानि सुलघूनि च ।
कुष्ठमेहज्वरश्वासकासारुचिहराणि च ॥ २६३ ॥

साधारणतया ये शाकें—रक्तपित्तनाशक, हृद्य तथा लघु होती हैं और कुष्ठ, प्रमेह, ज्वर, श्वास, कास और अरोचक को नष्ट करती हैं ॥ २६३ ॥

कषाया तु हिता पित्ते स्वादुपाकरसा हिमा।
लघ्वी मण्डूकपर्णी तु तद्वद् गोजिह्विका मता ॥ २६४ ॥
अविदाही त्रिदोषघ्नः सङ्ग्राही सुनिषण्णकः।
अवल्गुजः कटुः पाके तिक्तः पित्तकफापहः ॥ २६५ ॥
ईषत्तिक्तं त्रिदोषघ्नं शाकं कटु सतीनजम्।
नात्युष्णशीतं कुष्ठघ्नं काकमाच्यास्तु तद्विधम् ॥ २६६ ॥
कण्डुकुष्ठक्रिमिघ्नानि कफवातहराणि च।
फलानि बृहतीनां तु कटुतिक्तलघूनि च ॥ २६७ ॥
कफपित्तहरं व्रण्यमुष्णं तिक्तमवातलम्।
पटोलं कटुकं पाके वृष्यं रोचनदीपनम् ॥ २६८ ॥

मण्डूकपर्णी का शाक-कषाय, पित्तरोग में लाभकर, विपाक और रस में मधुर, शीतल तथा हल्की होती है। गोजिह्वा (गाजुंबा) का शाक भी गुणों में मण्डूकपर्णी के समान होती है। सुनिषण्णकशाक-दाह नहीं करने वाली, त्रिदोषनाशक तथा दस्त बांधती है। बाकुची शाक-विपाक में कटु, रस में तिक्त तथा पित्त और कफ को नष्ट करती है। सतीन (मटर) शाक-कुछ तिक्त, त्रिदोषनाशक तथा कटु होती है तथा न अधिक उष्ण और न अधिक ठंढी एवं कुष्ठ-नाशक होती है। मकोय का शाक-भी गुणों में इसी के समान है। बड़ी तथा छोटी कटेरी के फल-कण्डु, कुष्ठ, कृमि, कफ तथा वात को नष्ट करने वाले तथा कटु, तिक्त और लघु होते हैं। पटोल पत्र-कफ और पित्त का नाशक, व्रण के लिये हितकर, उष्ण, तिक्त, वात नहीं करने वाले, विपाक में कटु, वृष्य, रुचिकारक तथा अग्निदीपक होते हैं ॥ २६४-२६८ ॥

कफवातहरं तिक्तं रोचनं कटुकं लघु ॥
वार्ताकं दीपनं प्रोक्तं जीर्णं सक्षारपित्तलम्।
तद्वत् कर्कोटकं विद्यात् कारवेल्लकमेव च ॥ २६९ ॥
आटरूषकवेत्राग्रगुडूचीनिम्बपर्पटाः।
किराततिक्तसहितास्तिक्ताः पित्तकफापहाः ॥ २७० ॥
कफापहं शाकमुक्तं वरुणप्रपुनाडयोः।
रूक्षं लघु च शीतं च वातपित्तप्रकोपणम् ॥ २७१ ॥
दीपनं कालशाकं तु गरदोषहरं कटु।
कौसुम्भं मधुरं रूक्षमुष्णं श्लेष्महरं लघु ॥ २७२ ॥
वातलं नालिकाशाकं पित्तघ्नं मधुरं च तत्।
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नी साम्ला वातकफे हिता।
उष्णा कषायमधुरा चाङ्गेरी चाग्निदीपनी ॥ २७३ ॥

बैंगन—कफ-वातनाशक, तिक्त, रोचक, कटु, लघु और अग्निदीपक होता है। पक्व बैंगन-कुछ क्षारयुक्त तथा पित्त-जनक होता है। ककोड़े तथा करेले भी बैंगन के समान ही होते हैं। अडूसा, बेंत के अग्रभाग, गिलोय, नीम, पित्तपापड़ा और चिरायता—ये रस में तिक्त (कड़वे) हैं तथा पित्त और कफ को नष्ट करते हैं। वरुण तथा पंवाड़ की शाक-कफ-नाशक, रूक्ष, हलका, शीतल तथा वातपित्त-प्रकोपक होती है। कालशाक-अग्निदीपक, गरदोपनाशक तथा कटु होती है। कुसुम्भशाक-मधुर, रूक्ष, उष्ण, कफनाशक और लघु होती है। नाडीशाक-वातजनक, पित्तनाशक तथा मधुर होती है। चाङ्गेरी शाक-ग्रहणी तथा अर्श की नाशक, अम्ल वात तथा कफ के लिये हितकारी, उष्ण, कषाय, मधुर और अग्निदीपक होती है ॥ २६९-२७३ ॥

लोणिकाजातुकत्रिपर्णिकापत्तूरजीवकसुवर्चलाडुडुर-कुतुम्बककुठिञ्जरकुन्तलिकाकुरण्टिकाप्रभृतयः ॥२७४॥

लोणिका, जातुक (श्वेत शालपर्णी), त्रिपर्णिका (वनका-पाँसी या दुग्धिका), पत्तूर, जीवक, सुवर्चला, डुडुरक, कुतुम्बक, कुठिञ्जर, कुन्तलिका (नील पियाबांसा), कुरंटिका (पीला पियाबांसा) प्रभृति शाक होती हैं ॥ २७४ ॥

स्वादुपाकरसाः शीताः कफघ्ना नातिपित्तलाः।
लवणानुरसा रूक्षाः सक्षारा वातलाः सराः ॥ २७५ ॥

ये शाक-रस और विपाक में मधुर, शीतल, कफनाशक, अधिक पित्त नहीं बढ़ाने वाली, अनुरस में लवण, रूक्ष, क्षार युक्त, वातकारक तथा दस्तावर होती हैं ॥ २७५ ॥

स्वादुतिक्ता कुन्तलिका कषाया सकुरण्टिका।
सङ्ग्राहि शीतलं चापि लघु दोषापहं तथा।
राजक्षवकशाकं तु शटीशाकं च तद्विधम् ॥ २७६ ॥
स्वादुपाकरसं शाकं दुर्जरं हरिमन्थजम्।
भेदनं मधुरं रूक्षं कलायमतिवातलम् ॥ २७७ ॥
स्रंसनं कटुकं पाके लघु वातकफापहम्।
शोफघ्नमुष्णवीर्यं च पत्रं पूतिकरञ्जजम् ॥ २७८ ॥
ताम्बूलपत्रं तीक्ष्णोष्णं कटु पित्तप्रकोपणम्।
सुगन्धि विशदं तिक्तं स्वर्यं वातकफापहम् ॥ २७९ ॥
स्रंसनं कटुकं पाके कषायं वह्निदीपनम्।
वक्त्रकण्डूमलक्लेददौर्गन्ध्यादिविशोधनम् ॥ २८० ॥

इनमें कुन्तलिका-मधुर तथा तिक्त है। कुरण्टिका-कसैली होती है। राजक्षवकशाक-दस्त बांधने वाली, शीतल, लघु तथा त्रिदोषनाशक होती है। शटीशाक-इसी के समान है। हरि-मन्थ (चने) की शाक-रस और विपाक में मधुर तथा पचने में कठोर होती है। मटरशाक-दस्तावर, मधुर, रूक्ष तथा वायु को अधिक बढ़ाती है। पूतिकरञ्जपत्रशाक-दस्तावर, विपाक में कटु, लघु, वातकफनाशक, शोथहर तथा वीर्य में उष्ण होती है। पान-तीक्ष्ण, उष्ण, कटु, पित्तप्रकोपक, विशद, तिक्त, स्वरहितकारी, वातकफनाशक, दस्तावर, विपाक में कटु, कषाय एवं पाचकाग्निदीपक होता है तथा मुख की खुजली मल, क्लेद और दौर्गन्ध्य को नष्ट करता है ॥ २७९-२८० ॥

अथ पुष्पवर्गः—

कोविदारशणशाल्मलीपुष्पाणि मधुराणि मधुर-विपाकानि रक्तपित्तहराणि च। वृषागस्त्ययोः पुष्पाणि तिक्तानि कटुविपाकानि क्षयकासापहानि २८१

कचनार, शण और सेमल के पुष्प-स्वाद में मधुर तथा विपाक में भी मधुर और रक्तपित्तनाशक होते हैं। अडूसा और

अगस्त्य के पुष्प-तिक्त, विपाक में कटु तथा क्षय और कास नाशक होते हैं ॥ २८१ ॥

आगस्त्यं नातिशीतोष्णं नक्तान्धानां प्रशस्यते ॥

अगस्त्य के पुष्प-न अधिक उष्ण तथा न अधिक ठण्डे होते हैं तथा नक्तान्ध्य ( रतौंधी Night blindness ) वाले के लिये प्रशस्त होते हैं ॥ २८२ ॥

करीरमधुशिग्रुकुसुमानि कटुविपाकानि वातहराणि सृष्टमूत्रपुरीषाणि च ॥ २८३ ॥

करील तथा लाल सहजने के पुष्प-विपाक में कटु, वातहारक तथा मलमूत्र के प्रवर्तक होते हैं ॥ २८३ ॥

रक्तवृक्षस्य निम्बस्य मुष्ककार्कासनस्य च ।
कफपित्तहरं पुष्पं कुष्ठघ्नं कुटजस्य च ॥ २८४ ॥
सतिक्तं मधुरं शीतं पद्मं पित्तकफापहम् ।
मधुरं पिच्छिलं स्निग्धं कुमुदं ह्लादि शीतलम् ।
तस्मादल्पान्तरगुणे विद्यात् कुवलयोत्पले ॥ २८५ ॥

रक्तवृक्ष ( बन्धूक ), नीम, मुष्कक ( मोखा ), आक, असन तथा कुटज के पुष्प-कफपित्तनाशक और कुष्ठघ्न होते हैं। कमल-तिक्त, मधुर, शीतल तथा कफ और पित्त को नष्ट करने वाला है। कुमुद-मधुर, पिच्छिल, स्निग्ध, आह्लादजनक तथा ठंढा होता है। कुवलय तथा उत्पल कुमुद से गुणों में कुछ अल्प होते हैं ॥ २८४-२८५ ॥

सिन्धुवारं विजानीयाद्धितं पित्तविनाशनम् ।
मालतीमल्लिके तिक्ते सौरभ्यात् पित्तनाशने ॥२८६॥
सुगन्धि विशदं हृद्यं बाकुलं पाटलानि च ।
श्लेष्मपित्तविषघ्नं तु नागं तद्वच्च कुङ्कुमम् ॥ २८७ ॥
चम्पकं रक्तपित्तघ्नं शीतोष्णं कफनाशनम् ।
किंशुकं कफपित्तघ्नं तद्वदेव कुरण्टकम् ॥ २८८ ॥
मधुशिग्रुकरीराणि कटुश्लेष्महराणि च ।
यथावृत्तं विजानीयात् पुष्पं वृत्तोचितं तथा ॥ २८९ ॥

सिन्धुवार ( निर्गुण्डी ) के पुष्प-ठण्डे तथा पित्तविनाशक होते हैं। मालती ( चमेली ) और मल्लिका के पुष्प-तिक्त होते हैं एवं सुगन्धियुक्त होने से पित्त नष्ट करते हैं। बकुल ( मौलसिरी ) और पाटला के पुष्प-सुगन्धयुक्त, विशद और हृद्य होते हैं। नाग ( चम्पे के पुष्प अथवा नागकेशर )-कफ-पित्त-नाशक तथा विषनाशक होते हैं। नाग के अनुसार ही केशर के गुण होते हैं। चम्पे के पुष्प-रक्तपित्तनाशक, समशीतोष्ण और कफनाशक होते हैं। पलासपुष्प-कफ और पित्त को नष्ट करते हैं। कुरण्टक के फूल भी इन्हीं के समान गुणकारी होते हैं। लाल सहजन की कोंपलें-कटु होती हैं तथा कफ को नष्ट करती हैं। अब जिन वृक्षों के पुष्पों के गुणधर्म का यहां उल्लेख नहीं किया गया है उन्हें उनके वृक्षों के गुणों के अनुसार समझना चाहिये तथा अन्य जो कांटे, पत्र, अवरोह आदि होते हैं उनके गुण भी उनके वृक्षों के समान जाने ॥ २८६-२८९ ॥

छवककुलेव(च)रवंशकरीरप्रभृतीनि कफहराणि सृष्टमूत्रपुरीषाणि च ॥ २९० ॥

छवक ( छत्रक ), कुलेवर तथा वंश-करीर प्रभृति-कफ-नाशक एवं मल और मूत्र के प्रवर्तक हैं ॥ २९० ॥

विष्यन्दि वातलं नातिपित्तश्लेष्मकरं च तत् ॥२९१॥
वेणोः करीराः कफला मधुरा रसपाकतः ।
विदाहिनो वातकराः सकषाया विरूक्षणाः ॥ २९२ ॥

इनमें से छवक-कृमिजनक, विपाक में मधुर, पिच्छिल, कफादि का स्राव करने वाला, वातजनक तथा अधिक पित्त और कफ को नहीं करने वाला है। बांस के अङ्कुर-कफवर्द्धक, रस और विपाक में मधुर, विदाहजनक, वातकारक, कषाय तथा रूक्ष होते हैं ॥ २९१-२९२ ॥

उद्भिदानि पलालेक्षुकरीषवेणुक्षितिजानि । तत्र पलालजातं मधुरं मधुरविपाकं रूक्षं दोषप्रशमनं च । इक्षुजं मधुरं कषायानुरसं कटुकं शीतलं च । तद्वदेवोष्णं कारीषं कषायं वातकोपनं च । वेणुजातं कषायं वातकोपनं च । भूमिजं गुरु नातिवातलं भूमितश्चास्यानुरसः ॥ २९३ ॥

भूमि या अन्य वस्तु को फोड़ कर पैदा होने वाले (उद्भिद) निम्न हैं। जैसे पलाल ( पुआल ), इक्षु के छोंतरे ( रस निकालने पर शेष छिलके ), करीष ( सूखा गोबर ), बांस और पृथिवी इन्हें फोड़कर या इनके ढेर में पैदा होने वाले छत्रकादि का ग्रहण होता है। पलाल में उत्पन्न क्षुप-रस और विपाक में मधुर, रूक्ष तथा दोषशामक होते हैं। इक्षु के कचरे में उत्पन्न छत्रकादि क्षुप-मधुर, अनुरस में कषाय, कटु और शीतल होते हैं। करीष ( गोबर ) में उत्पन्न होने वाले क्षुप ( छत्रक )-इक्षुजन्य छत्रक के तुल्य गुणों में होता है किन्तु उष्ण, कषाय और वातल होता है। बांस की लकड़ी में उत्पन्न छत्रक-कषाय तथा वातकोपक होता है। पृथ्वी फोड़ कर उत्पन्न हुआ छत्रक-पचने में भारी, अधिक वायु नहीं करने वाला तथा भूमि के अनुसार इसके अनुरस एवं गुण होते हैं ॥

पिण्याकतिलकल्कस्थूणिकाशुष्कशाकानि सर्वदोषप्रकोपणानि ॥ २९४ ॥

पिण्याक ( सरसों-अलसी आदि की खल ), तिलकल्क या तिलों की खल, स्थूणिका ( तिलकल्क से बने बड़े ) तथा सूखी शाकें सर्व दोषों को प्रकुपित करते हैं ॥ २९४ ॥

विष्टम्भिनः स्मृताः सर्वे वटका वातकोपनाः ।
सिण्डाकी वातला सार्द्रा रुचिष्याऽनलदीपनी ॥२९५॥

सर्व प्रकार के वटक ( बड़े )-विष्टम्भजनक तथा वायु को कुपित करते हैं और मूली, आलू आदि से बनी पकोड़ी ( सिण्डाकी )-वातजनक होती है तथा आर्द्र अर्थात् ताजी पकोड़ी-रुचिकारक और अग्नि को दीप्त करती है ॥ २९५ ॥

विड्भेदि गुरु रूक्षञ्च प्रायो विष्टम्भि दुर्जरम् ।
सकषायं च सर्वं हि स्वादु शाकमुदाहृतम् ॥ २९६ ॥

सर्व प्रकार के शाक-दस्तावर, पचने में भारी, रूक्ष, प्रायः विष्टम्भकारक, दुर्जर तथा कुछ कषाय रसयुक्त होते हैं ॥२९६॥

पुष्पं पत्रं फलं नालं कन्दाश्च गुरवः क्रमात् ॥ २९७ ॥

पुष्प, पत्र, फल, नाल और कन्द ये शाक उत्तरोत्तर एक दूसरे से गुरु होते हैं ॥ २१७ ॥

कर्कशं परिजीर्णं च कृमिजुष्टमदेशजम्।
वर्जयेत् पत्रशाकं तद् यदकालविरोहि च ॥ २९८ ॥

जो शाक कर्कश, जीर्ण (पुराना), कीड़ों से खाया हुआ, अपवित्र भूमि में उत्पन्न तथा वे मौसम में पैदा हुआ हो उसे वर्जित कर देना चाहिये ॥ २९८ ॥

विमर्शः—यद्यपि कुछ प्राचीन ग्रन्थों में शाकों की निन्दा की है 'शाकेषु सर्वेषु वसन्ति रोगा.' तथापि शाक निम्न गुणयुक्त होती हैं। प्रायः शाकों में प्रोटीन तथा मेद–अत्यल्प होते हैं। इनमें खनिज क्षार होते हैं जो कि शरीर में उत्पन्न अम्लों को निर्वीर्य कर रक्त की क्षारीयता बनाये रखते हैं। रक्तक्षारीयता के अल्प होने से अम्लरक्तता (Acidosis) रोग हो जाता है। शाकों का (Cellulose) आन्त्रगति को बढ़ा कर मल प्रवृत्ति करता है अतः शाक विबन्धनाशक होती हैं। पोटेशियम के लवण शाकों में होने से मूत्रल होते हैं अतः शाक अश्मरी में हितकर हैं। शाकों में विटामीन सी० अधिक होता है। इनमें कार्बोहैड्रेट कम होने से मधुमेही को दे सकते हैं। शाकों से अन्न की रुचि बढ़ती है।

अथ कन्दवर्गः।

कन्दानत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—विदारीकन्दशतावरी बिसमृणालशृङ्गाटककशेरुकपिण्डालुकमध्वालुकहस्त्यालुककाष्ठालुकरक्तालुकेन्दीवरोत्पलकन्दप्रभृतीनि ॥२९९॥

अब इसके अनन्तर कन्दों का वर्णन करते हैं। विदारीकन्द, शतावर, बिस (पद्मजड़), मृणाल (कमलनाल), सिंघाड़ा, कशेरू, पिण्डालु, मध्वालु, हस्त्यालु, काष्ठालुक, शङ्खालुक, रक्तालुक, इन्दीवर (नील कमल), उत्पल (श्वेत या लाल कमल) प्रभृति के कन्द होते हैं ॥ २९९ ॥

रक्तपित्तहरास्त्वाहुः शीतानि मधुराणि च।
गुरूणि बहुशुक्राणि स्तन्यवृद्धिकराणि च ॥ ३०० ॥

ये कन्द–रक्तपित्तनाशक, शीतल, मधुर, पचने में भारी, वीर्य को अधिक बढ़ाने वाले तथा दुग्धवृद्धिकारक होते हैं ॥

मधुरो बृंहणो वृष्यः शीतः स्वर्योऽतिमूत्रलः।
विदारीकन्दो बल्यस्तु पित्तवातहरश्च सः ॥ ३०१ ॥
वातपित्तहरी वृष्या स्वादुतिक्ता शतावरी।
महती चैव हृद्या च मेधाग्निबलवर्द्धिनी ॥ ३०२ ॥
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नी वृष्या शीता रसायनी।
कफपित्तहरास्तिक्तास्तस्या एवाङ्कुराः स्मृताः ॥ ३०३ ॥

इनमें विदारीकन्द–मधुर, बृंहण, वृष्य, शीत, स्वरहितकारी, अतिमूत्रजनक, बलवर्द्धक तथा पित्त और वात का नाशक होता है। शतावर–वात और पित्त की नाशक, वृष्य, मधुर और तिक्त होती है। बड़ी शतावर–हृदय के लिये हितकर, मेधा, पाचकाग्नि तथा बल को बढ़ानेवाली, संग्रहणी तथा अर्श की नाशक, वृष्य, शीतल तथा रसायन होती है। शतावर के अङ्कुर–कफ और पित्त के नाशक तथा तिक्त होते हैं ॥

अविदाहि बिसं प्रोक्तं रक्तपित्तप्रसादनम्।
विष्टम्भि दुर्जरं रूक्षं विरसं मारुतावहम् ॥ ३०४ ॥
गुरू विष्टम्भिशीतौ च शृङ्गाटककशेरुकौ।
पिण्डालुकं कफकरं गुरु वातप्रकोपणम् ॥ ३०५ ॥
सुरेन्द्रकन्दः श्लेष्मघ्नो विपाके कटु पित्तकृत्।
वेणोः करीरा गुरवः कफमारुतकोपनाः ॥ ३०६ ॥

बिस–विदाह नहीं करने वाला, रक्तपित्त का प्रसादक, विष्टम्भकारक, पचने में कठिन, रूक्ष, स्वादरहित तथा वातजनक होता है। सिंघाड़े तथा कशेरू–पचने में भारी, विष्टम्भकारक और ठण्डे होते हैं। पिण्डालुक–कफजनक, भारी तथा वातपित्त का प्रकोपक होता है। सुरेन्द्रकन्द (जङ्गली सूरण)–कफनाशक, विपाक में कटु तथा पित्तकारक होता है। बांस के करीर–भारी तथा कफ और वायु के प्रकोपक होते हैं ॥

स्थूलसूरणमाणकप्रभृतयः कन्दा ईषत्कषायाः कटुका रूक्षा विष्टम्भिनो गुरवः कफवातलाः पित्तहराश्च ३०७

स्थूलकन्द, सूरणकन्द, माणकन्द, प्रभृति कन्द–कुछ कषाय, कटु, रूक्ष, विष्टम्भकारक, पचने में भारी, कफ और वायु को बढ़ाने वाले तथा पित्तनाशक होते हैं ॥ ३०७ ॥

माणकं स्वादु शीतं च गुरु चापि प्रकीर्तितम्।
स्थूलकन्दस्तु नात्युष्णः सूरणो गुदकीलहा ॥ ३०८ ॥

माणकन्द–मधुर, शीतल और गुरु होता है तथा स्थूलकन्द–ज्यादा उष्ण नहीं होता है तथा सूरणकन्द अर्श को नष्ट करता है ॥ ३०८ ॥

कुमुदोत्पलपद्मानां कन्दा मारुतकोपनाः।
कषायाः पित्तशमना विपाके मधुरा हिमाः ॥ ३०९ ॥
वाराहकन्दः श्लेष्मघ्नः कटुको रसपाकतः।
मेहकुष्ठकृमिहरो बल्यो वृष्यो रसायनः ॥ ३१० ॥

कुमुद, उत्पल और पद्म इनके कन्द–वात को प्रकुपित करने वाले, रस में कषाय, पित्त के शामक, विपाक में मधुर और शीतल होते हैं। वाराहकन्द–कफ का नाशक, रस तथा विपाक में कटु होता है एवं प्रमेह, कुष्ठ और कृमियों का नाशक, बलवर्द्धक, वृष्य तथा रसायन होता है ॥ ३०९-३१० ॥

तालनारिकेलखर्जूरप्रभृतीनां मस्तकमज्जानः ॥३११॥
स्वादुपाकरसान्नाहू रक्तपित्तहरांस्तथा।
शुक्रलानिलघ्नांश्च कफवृद्धिकरानपि ॥ ३१२ ॥

ताड़, नारियल तथा खजूर प्रभृति वृक्षों के सिर की मज्जा (गिरी)–रस और विपाक में मधुर, रक्तपित्तनाशक, वीर्य को बढ़ाने वाली, वातनाशक तथा कफवृद्धिकारक होती है ॥

बालं ह्यनार्त्तवं जीर्णं व्याधितं कृमिभक्षितम्।
कन्दं विवर्जयेत् सर्वं यो वा सम्यङ् न रोहति ॥३१३॥

जो कन्द कच्चा (बाल) हो, बेमोसम का हो, अधिक पुराना हो गया हो, किसी रोग से युक्त एवं कीड़ों से खाया हुआ हो तथा जिसे बोने पर ठीक न उग सकता हो, उसे वर्जित कर देना चाहिये ॥ ३१३ ॥

विमर्शः—प्रायः वनस्पतियां इन कन्दों तथा मूलों में अपने

पोषणार्थ पोषण पदार्थों को जमा करती हैं जिससे ये कन्द बड़े तथा मनुष्यों के पोषण के लिये भी उपयोगी होते हैं। इनमें स्टार्च अधिक, खनिज अल्प तथा प्रोटीन और फैट अत्यल्प होते हैं। इनमें सेल्यूलोज होने से दस्त साफ लाने का गुण होता है।

अथ लवणानि—

सैन्धवसामुद्रविडसौवर्चलरोमकौद्भिदप्रभृतीनि लवणानि यथोत्तरमुष्णानि वातहराणि कफपित्तकराणि यथापूर्वं स्निग्धानि स्वादूनि सृष्टमूत्रपुरीषाणि चेति ॥

लवणों में सेन्धा, समुद्री, विड, सोंचर, रोमक, औद्भिद प्रभृति होते हैं। ये यथोत्तर उष्ण, वातनाशक, कफपित्तकारक होते हैं तथा यथापूर्व स्निग्ध, स्वादु और मल तथा मूत्र के उत्पादक व प्रवर्तक होते हैं ॥ ३१४ ॥

विमर्शः—सिन्धु देश की खानों से सैन्धव निकलता है। इसे ( Rock salt ) कहते हैं। समुद्र के पानी को सूर्य किरणों से सुखा कर बनाया सामुद्र, विड या काला नमक कहते हैं। इसे कृत्रिम तौर से बनाते हैं। खाने का नमक ८२ भाग, आंवला १ भाग, बहेड़ा १ भाग, सज्जीखार १ भाग ले के सबको एकत्र जला के बनाते हैं। सौवर्चल या कालालोन। रोमक—यह राजस्थान की सांभर झील के पानी से बनाया जाता है। औद्भिद को सज्जीमिट्टी या रेहानमक भी कहते हैं। नमक को रासायनिक भाषा में सोडियम क्लोराइड तथा इसका सूत्र ( Na cl ) अंग्रेजी में कामन साल्ट भी कहते हैं।

*चक्षुष्यं सैन्धवं हृद्यं रुच्यं लघ्वग्निदीपनम्।
स्निग्धं समधुरं वृष्यं शीतं दोषघ्नमुत्तमम् ॥ ३१५ ॥
सामुद्रं मधुरं पाके नात्युष्णमविदाहि च।
भेदनं स्निग्धमीषच्च शूलघ्नं नातिपित्तलम् ॥३१६॥
सक्षारं दीपनं सूक्ष्मं शूलहृद्रोगनाशनम्।
रोचनं तीक्ष्णमुष्णं च विडं वातानुलोमनम् ॥ ३१७ ॥
लघु सौवर्चलं पाके वीर्योष्णं विशदं कटु।
गुल्मशूलविबन्धघ्नं हृद्यं सुरभि रोचनम् ॥ ३१८ ॥
रोमकं तीक्ष्णमत्युष्णं व्यवायि कटुपाकि च।
वातघ्नं लघु विष्यन्दि सूक्ष्मं विड्भेदि मूत्रलम् ॥३१९॥
लघु तीक्ष्णोष्णमुत्क्लेदि सूक्ष्मं वातानुलोमनम्।
सतिक्तं कटु सक्षारं विद्याल्लवणमौद्भिदम् ॥ ३२० ॥
कफवातक्रिमिहरं लेखनं पित्तकोपनम्।
दीपनं पाचनं भेदि लवणं गुटिकाह्वयम् ॥ ३२१ ॥
ऊपसूतं बालुकैलं शैलमूलाकरोद्भवम्।
लवणं कटुकं छेदि विहितं कटु चोच्यते ॥ ३२२ ॥

सैन्धव लवण नेत्रों के लिये हितकारी, हृद्य, रुचिवर्द्धक, पचने में लघु, पाचकाग्नि का दीपक, स्निग्ध, मधुर, वृष्य, शीत और दोषनाशक तथा सर्व लवणों में उत्तम ( सैन्धवं लवणानाम् ) माना गया है। समुद्री लवण-विपाक में मधुर, अधिक उष्ण नहीं, दाह नहीं करने वाला, दस्तावर, कुछ स्निग्ध, शूलनाशक तथा विशेष पित्तवर्द्धक नहीं होता है। विडलवण-क्षारयुक्त, अग्निदीपक, रूक्ष, शूल तथा हृदय रोग का नाशक, रुचिजनक, तीक्ष्ण, उष्ण तथा वात का अनुलोमन करता है। सौवर्चल लवण-विपाक में लघु, उष्णवीर्य, विशद, कटु, गुल्म, शूल और विबन्ध का नाशक, हृद्य, सुगन्धयुक्त तथा रुचिवर्द्धक होता है। रोमक लवण-तीक्ष्ण; अधिक गरम, प्रथम शरीर में फैल कर पश्चात् पाक में परिणत होने वाला, विपाक में कटु, वातनाशक, लघु, विष्यन्दनशील, सूक्ष्म, दस्त लाने वाला तथा मूत्रजनक होता है। औद्भिदलवण-लघु, तीक्ष्ण, उष्ण, क्लेदकारक, सूक्ष्म, वातानुलोमक, तिक्त, कटु और क्षारयुक्त होता है। गुटिकालवण-कफवातनाशक, कृमिहर, लेखक, पित्तजनक, अग्निदीपक, पाचक और दस्तावर होता है। ऊपसूत ( खारी मिट्टी से बनाया हुआ लवण ), बालुकैल ( रेगिस्तान के बालुका-प्रदेश से बनाया लवण ), शैलमूलाकरोद्भव ( पर्वतों की जड़ की आकर (खानों) से बनाया हुआ लवण ) ये सब लवण-कटु, छेदक तथा विपाक में भी कटु होते हैं ॥ ३१५-३२२ ॥

यवक्षारस्वर्जिकाक्षारोपक्षारपाकिमटङ्कणक्षारप्रभृतयः ॥

यवक्षार, स्वर्जिकाक्षार, ऊपक्षार, पाकिमक्षार; टंकण क्षार प्रभृति क्षार हैं ॥ ३२३ ॥

गुल्मार्शोग्रहणीदोषप्रतिश्यायविनाशनाः।
क्षारास्तु पाचनाः सर्वे रक्तपित्तकराः सराः ॥ ३२४ ॥

उक्त क्षार-गुल्म, अर्श, संग्रहणी तथा प्रतिश्याय को नष्ट करते हैं एवं सर्व क्षार-पाचक, रक्तपित्तकारक तथा दस्तावर होते हैं ॥ ३२४ ॥

विमर्शः—यवक्षार को भाण्डक्षार तथा दारु लवण भी कहते हैं। पाकिमक्षार को शुद्ध शोरा या कलमी शोरा कहते हैं। टंकण को सुहागा तथा अंग्रेजी में Borax कहते हैं।

ज्ञेयौ वह्निसमौ क्षारौ स्वर्जिकायावशूकजौ।
शुक्रश्लेष्मविबन्धार्शोगुल्मप्लीहविनाशनौ ॥ ३२५ ॥
उष्णोऽनिलघ्नः प्रक्लेदी चोपक्षारो बलापहः।
मेदोघ्नः पाकिमः क्षारस्तेषां बस्तिविशोधनः ॥३२६॥
विरूक्षणोऽनिलकरः श्लेष्मघ्नः पित्तदूषणः।
अग्निदीप्तिकरस्तीक्ष्णष्टङ्कणः क्षार उच्यते ॥ ३२७ ॥

सज्जी क्षार तथा यवक्षार-अग्नि के समान तीक्ष्ण होते हैं तथा शुक्र, कफ, विबन्ध, अर्श, गुल्म और प्लीहा वृद्धि को नष्ट करते हैं। ऊपक्षार-गरम, वातनाशक, क्लेदकारक तथा बलनाशक होता है। पाकिमक्षार-मेदोनाशक तथा मूत्रल होता है। टंकण क्षार-रूक्ष, वातकारक, कफनाशक, पित्तदूषक, पाचकाग्नि को तेज करने वाला तथा तीक्ष्ण होता है ॥

सुवर्णं स्वादु हृद्यञ्च बृंहणीयं रसायनम्।
दोषत्रयापहं शीतं चक्षुष्यं विषसूदनम् ॥ ३२८ ॥
रूप्यमम्लं सरं शीतं सस्नेहं पित्तवातनुत्।
ताम्रं कषायं मधुरं लेखनं शीतलं सरम् ॥ ३२९ ॥
सतिक्तं लेखनं कांस्यं चक्षुष्यं कफवातजित्।
वातकृच्छीतलं लोहं तृष्णापित्तकफापहम् ॥ ३३० ॥

कटु क्रिमिघ्नं लवणं त्रपुसीसं विलेखनम्।
मुक्ताविद्रुमवज्रेन्द्रवैदूर्यस्फटिकादयः॥ ३३१॥
चक्षुष्या मणयः शीता लेखना विषसूदनाः।
पवित्रा धारणीयाश्च पाप्मालक्ष्मीमलापहाः॥ ३३२॥

सुवर्ण—मधुर, हृद्य, बृंहण, रसायन, त्रिदोषनाशक, शीत, नेत्रहितकारी तथा विषनाशक होता है। चांदी—अम्ल, सारक, शीत, स्निग्ध, पित्त तथा वात की नाशक होती है। ताम्र—कषाय, मधुर, लेखन, शीतल और दस्तावर होता है। कांसा—तिक्त, लेखन, नेत्रों के लिये हितकारी तथा कफ-वातनाशक होता है। लौह—वातकारक, शीतल, तृषाहर और पित्त तथा कफ का नाशक होता है। रांगा और सीसा—कटु, क्रमिनाशक, लवण और लेखक होते हैं। मोती, प्रवाल, हीरा, वैडूर्य, स्फटिक प्रभृति मणियां-नेत्रों के लिये हितकारी, शीतल, लेखन, विषनाशक, पवित्र धारण करने लायक होती हैं तथा पाप, अलक्ष्मी और दोषों को नष्ट करती हैं॥३२८-३३२॥

धान्येषु मांसेषु फलेषु चैव शाकेषु चानुक्तमिहाप्रमेयात्।
आस्वादतो भूतगुणैश्च मत्वा तदादिशेद् द्रव्यमनल्पबुद्धिः॥

संसार के अन्दर पदार्थ अप्रमेय (असंख्य, गिनने अयोग्य) होते हैं इस लिये धान्य, मांस, फल और शाकों की दृष्टि से जो यहां वर्णित नहीं किये गये हैं उन्हें चख कर रसानुसार तथा द्रव्य को आरम्भ करने वाले पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतों के गुणानुसार अनल्प (बहु) बुद्धि वैद्य उन द्रव्यों के गुणों को जान लेवे॥ ३३३॥

षष्टिका यवगोधूमा लोहिता ये च शालयः।
मुद्गाढकीमसूराश्च धान्येषु प्रवराः स्मृताः॥ ३३४॥
लावतित्तिरिसारङ्गकुरङ्गैणकपिञ्जलाः।
मयूरवर्मिकूर्माश्च श्रेष्ठा मांसगणेष्विह॥ ३३५॥
दाडिमामलकं द्राक्षा खर्जूरं सपरूषकम्।
राजादनं मातुलुङ्गं फलवर्गे प्रशस्यते॥ ३३६॥
सतीनो वास्तुकश्चुच्चूचिल्लीमूलकपोतिकाः।
मण्डूकपर्णी जीवन्ती शाकवर्गे प्रशस्यते॥ ३३७॥
गव्यं क्षीरं घृतं श्रेष्ठं, सैन्धवं लवणेषु च।
धात्री दाडिममम्लेषु पिप्पली नागरं कटौ॥ ३३८॥
तिक्ते पटोलवार्त्ताके मधुरे घृतमुच्यते।
क्षौद्रं, पूगफलं श्रेष्ठं कषाये सपरूषकम्॥ ३३९॥
शर्करेक्षुविकारेषु पाने मध्वासवौ तथा।
परिसंवत्सरं धान्यं, मांसं वयसि मध्यमे॥ ३४०॥
अपर्युषितमन्नं तु संस्कृतं मात्रया शुभम्।
फलं पर्यागतं, शाकमशुष्कं तरुणं नवम्॥ ३४१॥

धान्यों में-साठी चावल, जौ, गेहूं, रक्तशालि, मूंग, अरहर, और मसूर श्रेष्ठ होते हैं। मांस वर्ग में-लाव, तीतर, सारङ्ग पक्षी, कुरङ्ग (श्वेत हरिण), एण (कृष्ण हरिण), कपिञ्जल, मोर, वर्मि (मछली) और कच्छप श्रेष्ठ होते हैं। फल वर्ग में-अनार, आंवला, दाख, खजूर, फालसा, खिरणी और बिजोरा नीबू श्रेष्ठ होते हैं। शाक वर्ग में-सतीन (मटर), बथुआ, चुच्चू, चिल्ली, कोमल मूली, मण्डूकपर्णी और जीवन्ती श्रेष्ठ होती है। दुग्धों तथा घृतों में-गौ का दुग्ध तथा घृत श्रेष्ठ होता है। लवणों में-सेन्धा नमक श्रेष्ठ होता है। अम्ल (खट्टे) पदार्थों में-आंवला और अनार श्रेष्ठ होते हैं। कटु (चरपरे) पदार्थों में पीपल और सोंठ श्रेष्ठ होती है। तिक्त पदार्थों में परवल और बैंगन श्रेष्ठ हैं। मधुर पदार्थों में-घृत और शहद श्रेष्ठ होता है। कषाय द्रव्यों में-सुपारी तथा फालसे श्रेष्ठ हैं। ऊख (गन्ने) के बने पदार्थों में शर्करा श्रेष्ठ होती है। पीने के द्रव्यों में मधु (शहद) तथा द्राक्षासव श्रेष्ठ होते हैं। एक साल का पुराना धान्य (चावल) तथा मध्यम (युवा, प्रौढ) आयु के पशु-पक्षी का मांस श्रेष्ठ होता है। अपर्युषित (ताजा) तथा मसाले डाल कर संस्कृत किया हुआ एवं उचित मात्रा में सेवित एवं पथ्यकर अन्न श्रेष्ठ होता है। फलों में पके हुये फल तथा शाकों में अशुष्क (हरी) तरुण और ताजी शाकें श्रेष्ठ होती हैं॥ ३३४-३४१॥

## अथ कृतान्नवर्गः।

अतः परं प्रवक्ष्यामि कृतान्नगुणविस्तरम्।
लाजमण्डो विशुद्धानां पथ्यः पाचनदीपनः॥ ३४२॥
वातानुलोमनो हृद्यः पिप्पलीनागरायुतः।
स्वेदाग्निजननी लघ्वी दीपनी बस्तिशोधनी॥३४३॥
क्षुत्तृट्श्रमग्लानिहरी पेया वातानुलोमनी।
विलेपी तर्पणी हृद्या ग्राहिणी बलवर्द्धनी॥ ३४४॥
पथ्या स्वादुरसा लघ्वी दीपनी क्षुत्तृषापहा।
बस्तिसंशोधनी वृष्या ज्वरातीसारयोर्हिता॥ ३४५॥
हृद्या सन्तर्पणी वृष्या बृंहणी बलवर्द्धनी।
शाकमांसफलैर्युक्ता विलेप्यम्ला च दुर्जरा॥ ३४६॥

अब इसके अनन्तर कृतान्न (सिद्ध किये हुये) वर्ग के गुणों का विस्तृत वर्णन करते हैं। विरेचन-वमनादि से शुद्ध हुये मनुष्यों के लिये पिप्पली तथा शुण्ठी के चूर्ण के प्रक्षेप से युक्त लाजमण्ड-पथ्य, पाचक, दीपक, वातानुलोमक तथा हृद्य होता है। पेया—स्वेद तथा पाचकाग्नि की जनक, लघु, दीपक तथा मूत्रविशोधक होती है एवं भूख, प्यास, थकावट और मन की ग्लानि की नाशक तथा वातानुलोमक होती है। विलेपी-तृप्तिजनक, हृद्य, दस्त को बांधने वाली, बलवर्द्धक, पथ्य, मधुर रसयुक्त, हलकी, अग्निदीपक तथा क्षुधा और प्यास की नाशक, बस्ति की शोधक, वृष्य तथा ज्वर और अतिसार में हितकर है। शाक, मांस तथा फलों से युक्त उक्त मण्डादि यवागू पचने में कठिन होती है॥ ३४२-३४६॥

विमर्श—'पिप्पलीनागरायुत'—पदका परिभाषा से या कल्क-विधि से मिलित १ कर्ष पीपल और सोंठ लेकर १ प्रस्थ जल में पकावें। अर्द्धशृत होने पर छानकर उसी द्रव से पेयादि बनावें। यथा—यदम्बु शृतशीतास्तु षडङ्गादि प्रयुज्यते। कर्षमात्र ततो द्रव्य साधयेत् प्रास्थिकेऽम्भसि। अर्द्धशृत प्रयोक्तव्य पाने पेयादिसविधौ। अन्यच्च—स्वार्द्धं वा कणाशुण्ठ्यो कल्कद्रव्यस्य वा पलम्। विनीय पाचयेद्युक्त्या वारिप्रस्थेन चापराम्॥

सिक्थैर्विरहितो मण्डः पेया सिक्थसमन्विता।
विलेपी बहुसिक्था स्याद् यवागूर्विरलद्रवा॥ ३४७॥

चावलों के सिक्थ ( कणों ) से रहित मण्ड होता है। पेया सिक्थ ( तण्डुल कण ) युक्त होती है तथा विलेपी-यवागू अधिक सिक्थ से युक्त एवं अल्प द्रव ( गाढी ) होती है ॥ ३४७ ॥

विमर्शः—चावलों से प्रायः मण्ड, पेया, विलेपी और यवागू, ऐसे चार पदार्थ तैयार होते हैं। ऐसी विचार धारा सी पड़ गई, जिससे यवागू मण्डादि से भिन्न होती है ऐसी प्रथा पड़ी हुई है। उक्तं षड्गुणे साम्यं विलेपी तु चतुर्गुणे। मण्डश्चतुर्दशगुणे यवागूः षड्गुणेऽम्भसि ॥ किन्तु चरक तथा वाग्भट ने यवागू को मण्डादि से पृथक् न मान कर मण्ड, पेया और विलेपी को यवागू के ही तीन भेद माने हैं। वाग्भट ने कृसाध या ओदन के मण्ड, पेया और विलेपी ये ही तीन भेद लिखे हैं। यवागू का नाम भी नहीं है। 'मण्डपेयाविलेपीनामोदनस्य च लाघवम् ॥ मण्डादिपरिभाषा—जले चतुर्दशगुणे तण्डुलानां चतुःपलम्। विपचेत् स्रावयेन्मण्डं स भक्तो मधुरो लघुः ॥ नीरे चतुर्दशगुणे सिद्धो मण्डस्त्वसिक्थकः। लाजैर्वा तण्डुलैर्भृष्टैर्लाजमण्डः प्रकीर्तितः ॥ ( शार्ङ्ग० ) । मण्डभेदाः—मण्डस्तु त्रिविधो ज्ञेय एकद्वित्रिपरिप्लुतः। लाजैर्भृष्टैरभृष्टैश्च तण्डुलैः परिसंस्कृतः ॥ पेया—चतुर्दशगुणे नीरे रक्तशाल्यादिभिः कृता। द्रवाधिका स्वल्पसिक्था पेया प्रोक्ता भिषग्वरैः ॥ ( भावप्र० ) । विलेपी—चतुर्गुणाम्बुसंसिद्धा विलेपी घनसिक्थका। पृथग्द्रवेण रहिता ख्याता शिथिलभक्तिका ॥

विष्टम्भी पायसो बल्यो मेदःकफकरो गुरुः।
कफपित्तकरी बल्या कृशराऽनिलनाशनी ॥ ३४८ ॥

दुग्ध में पकाया हुआ ओदन ( खीर )-विष्टम्भकारक, बलवर्द्धक, मेदा तथा कफ को बढ़ाने वाला तथा गुरु होता है। तिल, चावल, उड़द और मूंग की बनी खिचड़ी ( कृशरा )-कफ और पित्त को करने वाली, बलवर्द्धक तथा वातनाशक होती है ॥ ३४८ ॥

धौतस्तु विमलः शुद्धो मनोज्ञः सुरभिः समः।
स्विन्नः सुप्रस्रुतस्तप्तो विशदस्त्वोदनो लघुः ॥ ३४९ ॥
अधौतोऽप्रस्रुतोऽस्विन्नः शीतश्चाप्योदनो गुरुः।
लघुः सुगन्धिः कफहा विज्ञेयो भृष्टतण्डुलः ॥ ३५० ॥
स्नेहैर्मांसैः फलैः कन्दैर्वैदलाम्लैश्च संयुताः।
गुरवो बृंहणा बल्या ये च क्षीरोपसाधिताः ॥ ३५१ ॥

प्रथम धोकर विमल और शुद्ध करके सुगन्धित चावलों का ठीक पका हुआ तथा मांड निकाला हुआ एवं गरम तथा विशद ( चिकनाई रहित ) ओदन ( भात ) लघु होता है किन्तु बिना धोये हुये चावलों का भात जिसमें से मांड न निकाला हो तथा जिसे अच्छा स्विन्न न किया ( उबाला ) हो एवं जो ठंडा हो गया हो ऐसा ओदन ( भात ) पचने में भारी होता है। भाड़ में भूने हुये अथवा तुषसहित पका के कूट कर निकाले हुये ( भुजिया ) चावलों का भात पचने में हल्का, सुगन्धयुक्त तथा कफहर होता है। घृतादि स्नेह, मांसरस, फल, कन्द, मूंग आदि की दाल, अम्ल पदार्थ तथा दुग्ध इनके साथ पकाये हुए चावल पचने में भारी, बृंहण तथा बलकर होते हैं ॥ ३४९-३५१ ॥

सुस्विन्नो निस्तुषो भृष्ट ईषत्सूपो लघुर्हितः ॥ ३५२ ॥
स्विन्नं निष्पीडितं शाकं हितं स्यात् स्नेहसंस्कृतम्।
अस्विन्नं स्नेहरहितमपीडितमतोऽन्यथा ॥ ३५३ ॥

तुषों से रहित तथा कुछ भून कर पश्चात् स्विन्न (उबाल) कर बनाई हुई दाल पचने में हलकी तथा हितकर होती है। प्रथम स्विन्न कर पश्चात् निचोड़ के घृतादि स्नेह तथा मसालों से संस्कृत ( छौंक ) कर बनाई हुई शाक हितकारी होती है किन्तु बिना उबाली, बिना निचोड़ी और घृतादि संस्कार रहित शाकें अहितकर होती हैं ॥ ३५२-३५३ ॥

विमर्शः—चावलों का मांड तथा शाकों को पका के निचोड़ कर उनका रस फेंकना आधुनिक विज्ञान-दृष्टि से अहितकर है। ऐसा करने से इन पदार्थों के खनिज-पदार्थ, प्रोटीन और विटामिन निकल जाते हैं जिससे निर्बलता तथा रोग होते हैं। हां रुग्ण मनुष्यों की मन्दाग्नि की दृष्टि से ऐसा करना किसी तरह कुछ अंश में ठीक है परन्तु स्वस्थ के लिये ऐसा न करें।

मांसं स्वभावतो वृष्यं स्नेहनं बलवर्द्धनम् ॥ ३५४ ॥
स्नेहगोरसधान्याम्लफलाम्लकटुकैः सह।
सिद्धं मांसं हितं बल्यं रोचनं बृंहणं गुरु ॥ ३५५ ॥
तदेव गोरसादानं सुरभिद्रव्यसंस्कृतम्।
विद्यात्पित्तकफोद्रेकि बलमांसाग्निवर्द्धनम् ॥ ३५६ ॥
परिशुष्कं स्थिरं स्निग्धं हर्षणं प्रीणनं गुरु।
रोचनं बलमेधाग्निमांसौजःशुक्रवर्द्धनम् ॥ ३५७ ॥

मांस—स्वभाव से ही वृष्य, स्नेहकारक तथा बलवर्द्धक होता है फिर उसे तैल-घृत आदि स्निग्ध पदार्थ, तक्रादि गोरस, काञ्जी धान्याम्ल, दाडिमादि फलाम्ल तथा मरिचादि कटु पदार्थों के साथ सिद्ध या संस्कृत कर देने से वह मांस हितकर, बलवर्द्धक, रुचिजनक, बृंहण और गुरुपाकी हो जाता है। वही मांस दही, छाछ आदि गोरस के मिलाने से तथा हिङ्गु-मरिचादि सुगन्धित द्रव्यों से संस्कृत कर देने से पित्त और कफ का प्रकोपक तथा शरीर के बल, मांस और पाचकाग्नि का वर्द्धक हो जाता है। सूखा हुआ मांस-शरीर की स्थिरता का जनक, स्निग्ध, हर्षकर, तृप्तिकर, पचने में भारी, रोचक, बलकर, बुद्धिवर्द्धक, अग्निदीपक तथा ओज और शुक्र का वर्द्धक होता है ॥ ३५४-३५७ ॥

विमर्शः—मांस के साथ दुग्ध सेवन वर्जित होने से गोरस से दधि-तक्रादि ही लेवें। शाकाम्लफलपिण्याककुलत्थलवणामिषैः। करीरदधिमाषैश्च प्रायः क्षीरं विरुद्ध्यते ॥ तथा 'गोरसो दधि तक्रं च' इति हेमकोषः। परिशुष्क मांस—सिक्तं बहुघृते भृष्टं मुहुरम्लाम्बुना मृदु। चोरकार्द्रकैर्मांसं परिशुष्कं तदुच्यते ॥

तदेवोल्लुप्तपिष्टत्वादुल्लुप्तमिति पाचकाः।
परिशुष्कगुणैर्युक्तं वह्नौ पक्वमतो लघु ॥ ३५८ ॥
तदेव शूलिकाप्रोतमङ्गारपरिपाचितम्।
ज्ञेयं गुरुतरं किञ्चित् प्रदिग्धं गुरुपाकतः ॥ ३५९ ॥
उल्लुप्तं भर्जितं पिष्टं प्रतप्तं कन्दुपाचितम्।
परिशुष्कं प्रदिग्धं च शूल्यं यच्चान्यदीदृशम् ॥ ३६० ॥

मांसं यत्तैलसिद्धं तद्वीर्योष्णं पित्तकृद् गुरु।
लघ्वग्निदीपनं हृद्यं रुच्यं दृष्टिप्रसादनम् ॥ ३६१ ॥
अनुष्णवीर्यं पित्तघ्नं मनोज्ञं घृतसाधितम् ॥ ३६२ ॥

उस सूखे मांस को प्रथम खूब कूट कर (उल्लुप्तमतिच्छिन्न पश्चात्पिष्ट तस्य भाव उल्लुप्तपिष्टत्वम्) पश्चात् खूब पीस कर पिष्ट सा बनाने से सूपकार उसे 'उल्लुस' कहते हैं तथा यह परिशुष्क मांस के गुणों वाला हो जाता है। इसी को वह्नि में पका लेने से उससे भी लघु हो जाता है। इसी मांस को शूलिक (लोह-शलाका) पर लगा कर कोयले की अग्नि पर पका लेने से कुछ भारी हो जाता है। इसी को स्नेहधान्याम्ल तक्रादि से प्रदिग्ध कर देने पर विपाक में गुरु हो जाता है। उल्लुस, भर्जित, पि[illegible] प्रतप्त, कन्दुपाचित, परिशुष्क, प्रदिग्ध, शूल्य तथा इसी प्रकार से बनाया अन्यविध मांस एवं जो तैल में सिद्ध किया हुआ हो वह मांस-उष्णवीर्य, पित्तजनक और गुरु होता है तथा घृत से साधित मांस पचने में लघु, पाचकाग्नि-दीपक, हृद्य, रोचक, दृष्टिप्रसादक, अनुष्णवीर्य, पित्तनाशक और मनोज्ञ (चित्तप्रिय) होता है ॥३५८-३६२॥

विमर्शः—भर्जितादीनां लक्षणम्—'भर्जित स्याद् घृतादौ तु पिष्टा यत्साधित पुनः। अपूपादिकृत पिष्ट दधिदाडिमसौरभैः। सिद्ध साज्यैस्तथाऽऽजाजीसाद्रमरिचैरपि। अङ्गारादिषु यत्पक्वं प्रतप्त तदुदाहृतम्॥ पिशित सौरभैर्लिप्त कन्दुपक्व मशुभमम्। राजिकाकल्कलिप्त च कन्दुपाचितमुच्यते॥' परिशुष्कमुक्तम्। 'तदेव गोरसादानं प्रदिग्धमिति विश्रुतम्' इति परिशुष्कलक्षणस्याग्रे बोध्यम्। 'हिङ्गूदके परिक्षिप्त शूले निष्पीडित ततः। सिक्त्वा सिक्त्वाऽम्बुधाराभिर्विधूमेऽग्नौ प्रतापयेत्॥ फलाम्लेनापि यत्पक्व शूल्य तत्सौरभान्वितम्॥' इति।

प्रीणनः प्राणजननः श्वासकासक्षयापहः ॥ ३६३ ॥
वातपित्तश्रमहरो हृद्यो मांसरसः स्मृतः।
स्मृत्योजःस्वरहीनानां ज्वरक्षीणक्षतोरसाम् ॥ ३६४ ॥
भग्नविश्लिष्टसन्धीनां कृशानामल्परेतसाम्।
आप्यायनः संहननः शुक्रदो बलवर्द्धनः।
स दाडिमयुतो वृष्यः संस्कृतो दोषनाशनः ॥ ३६५ ॥

मांसरस—तृप्तिकारक, प्राणजनक, श्वास, कास, क्षय, वात, पित्त और थकावट का नाशक तथा हृद्य होता है एवं स्मृति, ओज तथा स्वर से हीन, ज्वर से क्षीण, क्षतयुक्त छातीवाले, अस्थिभग्न तथा सन्धिविश्लेषयुक्त, दुर्बल, अल्पवीर्य वाले ऐसे मनुष्यों के लिये हितकर तथा आप्यायन (न्यूनता का पूरक), संहनन (शरीर-दार्ढ्यकारक), वीर्यजनक तथा बलवर्द्धक होता है। उसी मांसरस में दाडिम (अनार) का रस मिला कर कटुकादि तथा सुगन्धित द्रव्यों (मसालों) से संस्कृत कर दिया जाय तो वृष्य तथा दोषनाशक हो जाते है ३६३-३६५

प्रीणनः सर्वभूतानां विशेषान्मुखशोषिणाम्।
क्षुत्तृष्णापहरः श्रेष्ठः सौरावः स्वादुशीतलः ॥ ३६६ ॥

सौराव (शोरवा)-सर्व प्राणियों के लिये तृप्तिकारक तथा विशेषकर मुखशोषियों के लिये हितकर, क्षुधा और प्यास को नष्ट करने वाला, उत्तम स्वादु और शीतल होता है ॥ ३६६ ॥

विमर्शः—शोरवा-कफघ्न, दीपन तथा हृद्य होता है। यह उबले हुये मांस का संस्कृत किया हुआ स्वच्छ रस होता है। अल्प रक्त वाले तथा क्षय के रोगियों में अच्छा लाभ करता है।

यन्मांसमुद्धृतरसं न तत् पुष्टिबलावहम्।
विष्टम्भि दुर्जरं रूक्षं विरसं मारुतावहम् ॥ ३६७ ॥

जिस मांस को उबाल कर रस निकाल लिया हो वह पुष्टि और बल देने वाला नहीं होता है तथा विष्टम्भकारक, पचने में कठोर, रूक्ष, रसहीन तथा वातवर्द्धक होता है ॥३६७॥

दीप्ताग्नीनां सदा पथ्यः खानिष्कस्तु परं गुरुः ॥३६८॥

खानिष्क (पीसा हुआ सूखा मांस)-दीप्त अग्निवालों के लिये सदा पथ्यकारक तथा पचने में भारी होता है ॥ ३६८ ॥

मांसं निरस्थि सुस्विन्नं पुनर्दृषदि पेषितम्।
पिप्पलीशुण्ठिमरिचगुडसर्पिःसमन्वितम् ॥ ३६९ ॥
ऐकध्यं पाचयेत्सम्यग् वेसवार इति स्मृतः।
वेसवारो गुरुः स्निग्धो बल्यो वातरुजापहः ॥३७०॥

वेसवार—मांस को निरस्थि (अस्थिरहित) करके उबाल कर पुनः पत्थर (सील) पर पीस कर उसमें पीपल, सोंठ, काली मरिच, गुड़ तथा घृत उचित प्रमाण में मिला कर एक पात्र में ठीक तरह से पका लेवे। इसे 'वेसवार' कहते हैं। वेसवार-पचने में भारी, स्निग्ध, बलवर्द्धक तथा वात रोगों को नष्ट करता है ॥ ३६९-३७० ॥

विमर्शः—वेसवारलक्षणम्—'अनस्थि पिशितं पिष्टं स्विन्न गुडघृतान्वितम्। कृष्णामरिचसंयुक्तं वेसवार इति स्मृतः'॥ आत्रेयस्तु—'चित्रकं पिप्पलीमूलं पिप्पलीचव्यनागरम्। धान्याकं रजनीश्वेततण्डुलाश्च समांशकाः। वेसवार इति ख्यातः शाकादिषु नियोजयेत्॥' इति।

कफघ्नो दीपनो हृद्यः शुद्धानां प्रणिनामपि।
ज्ञेयः पथ्यतमश्चैव मुद्गयूषः कृताकृतः ॥ ३७१ ॥

कृत (मसालों द्वारा संस्कृत) तथा अकृत (असंस्कृत) मुद्गयूष-कफनाशक, अग्निदीपक तथा हृद्य होता है एवं वमन-विरेचनादि से शुद्ध हुये मनुष्य तथा प्राणियों के लिये 'अत्यन्त पथ्य होता है ॥ ३७१ ॥

विमर्शः—यूषः—अष्टादशगुणे नीरे शिम्बीधान्यभवो रसः। विरलाम्रो घन किञ्चित् पेयातो यूष उच्यते॥ (भाव प्र०)।

स तु दाडिममृद्वीकायुक्तः स्याद्रागखाडवः।
रुचिष्यो लघुपाकश्च दोषाणां चाविरोधकृत् ॥३७२॥

मुद्गयूष में अनार का रस तथा पीसे हुये मुनक्के का रस या कल्क मिला दिया जाय तो उसे 'रागषाडव' कहते हैं। यह रोचक, पाक में लघु तथा वातादि दोषों का परस्पर अविरोधी होता है ॥ ३७२ ॥

विमर्शः—अन्योऽपि रागखाडवः—आममाम्रं त्वचाहीन द्विखिवां खण्डित ततः।...सुपक्व च समुत्तार्य मरिचैलेन्दुवासितम्। स्थापित स्निग्धमृद्भाण्डे रागखाडवसंज्ञित॥' अपि च-'कथितं [illegible] गुडोपेत सहकारफल नवम्। तैलनागरसंयुक्त विज्ञेयो रागखाडवः॥' इति बोध्यः।

मसूरमुद्गगोधूमकुलत्थलवणैः कृतः।

कफपित्ताविरोधी स्याद्वातव्याधौ च शस्यते ॥ ३७३ ॥
मृद्वीकादाडिमैर्युक्तः स चाप्युक्तोऽनिलार्दिते ।
रोचनो दीपनो हृद्यो लघुपाक्युपदिश्यते ॥ ३७४ ॥

मसूर, मूंग, गेहूँ और कुलथी इनका पृथक् पृथक् बनाया हुआ लवणयुक्त यूप-कफ तथा पित्त का अविरोधी तथा वातव्याधि में श्रेष्ठ होता है। इन्हीं यूपों में यदि किसमिस का रस या कल्क तथा अनार का रस मिला दिया जाय तो वात रोगों से अर्दित ( पीड़ित ) रोगी के लिये हितकर होता है तथा रोचक, अग्निदीपक, हृद्य और पचने में हलका होता है ॥

पटोलनिम्बयूपौ तु कफमेदोविशोषिणौ ।
पित्तघ्नौ दीपनौ हृद्यौ कृमिकुष्ठज्वरापहौ ॥ ३७५ ॥

पटोल तथा निम्ब का यूप-कफ और मेदा का शोषण करते हैं तथा पित्तनाशक, अग्निदीपक, हृदय के लिये हितकारी एवं कृमि, कुष्ठ तथा ज्वर के नाशक हैं ॥ ३७५ ॥

श्वासकासप्रतिश्यायप्रसेकारोचकज्वरान् ।
हन्ति मूलकयूपस्तु कफमेदोगलामयान् ॥ ३७६ ॥

मूली का यूप—श्वास, कास, प्रतिश्याय, लालादि का स्राव, अरुचि, ज्वर, कफरोग, मेदोरोग तथा गले के रोगों को नष्ट करता है ॥ ३७६ ॥

कुलत्थयूषोऽनिलहा श्वासपीनसनाशनः ।
तूणीप्रतूणीकासार्शोगुल्मोदावर्त्तनाशनः ॥ ३७७ ॥

कुलथी का यूप—वातनाशक, श्वास तथा पीनस रोग का नाशक एवं तूणी, प्रतितूणी, कास, अर्श, गुल्म तथा उदावर्त्त का नाशक है ॥ ३७७ ॥

विमर्शः—तूणी प्रतूणी च वातरोगः। तत्र तूणी-प्रतूणी-लक्षणं पठ्यति निदाने-'अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता । भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूणीत्युपदिश्यते । गुदोपस्थोत्थिता सैव प्रतिलोमविसर्पिणी । वेगैः पक्वाशयं याति प्रतितूणीति सा स्मृता ॥' इति ।

दाडिमामलकैर्यूषो हृद्यः संशमनो लघुः ॥ ३७८ ॥
प्राणाग्निजननो मूर्च्छामेदोघ्नः पित्तवातजित् ।
मुद्गामलकयूपस्तु ग्राही पित्तकफे हितः ॥ ३७९ ॥
यवकोलकुलत्थानां यूषः कण्ठ्योऽनिलापहः ।
सर्वधान्यकृतस्तद्वद् बृंहणः प्राणवर्द्धनः ॥ ३८० ॥

अनार तथा आँवलों के साथ बनाया हुआ मुद्गादि का यूप—हृद्य, दोषों का संशमक, पचने में हलका, प्राण तथा पाचकाग्नि का जनक एवं मूर्च्छा, मेदोरोग, पित्तरोग तथा वातरोगनाशक होता है। मूंग—आँवले का यूप—दस्त को बाँधने वाला तथा पित्त और कफ के रोग में हितकारी होता है। जौ, कोल ( बदर ) तथा कुलथी इनका संयुक्त या पृथक् पृथक् बनाया हुआ यूप—कण्ठ के लिये हितकारी तथा वातरोगों का नाशक है। उसी प्रकार सर्व प्रकार के धान्यों से बनाया हुआ यूप-बृंहण तथा प्राण शक्ति का वर्द्धक होता है ॥

खडकाम्बलिकौ हृद्यौ तथा वातकफे हितौ ।
बल्यः कफानिलौ हन्ति दाडिमाम्लोऽग्निदीपनः ॥ ३८१ ॥
दध्यम्लः कफकृद्बल्यः स्निग्धो वातहरो गुरुः ।
तक्राम्लः पित्तकृत् प्रोक्तो विषरक्तप्रदूषणः ॥ ३८२ ॥

खड और काम्बलिक यूप—हृद्य तथा वात और कफ के रोगों में हितकर होते हैं। दाडिम के रस से खट्टा किया हुआ यूप—बल्यवर्द्धक तथा कफ और वात का नाशक होता है तथा अग्नि को दीप्त करता है। दही से खट्टा किया हुआ यूप—कफकारक, बलवर्द्धक, स्निग्ध, वात का नाशक तथा पचने में भारी होता है। छाछ से खट्टा किया हुआ यूप—पित्त का जनक तथा विष और रक्त का प्रकोपक होता है ॥ ३८१-३८२ ॥

विमर्शः—खडकाम्बलिकौ यूपविशेषौ। तत्र खडो द्विविधः-सतक्रशमीधान्यः सतक्रशाकश्च। तदुक्तम्-'सतक्राणि शमीधान्यानि स्निग्धानि सद्ग्राहकाणि खलानि' इति। खलयोरभेदात् 'खलः' 'खड' इति पर्यायौ। सतक्रशाकस्तु—'कपित्थतक्रचाङ्गेरीमरिचाजाजिचित्रकैः। सुपक्वः खडयूषोऽयमथ काम्बलिकोऽपरः। दध्यम्ललवणस्नेहतिलमाषसमन्वितः' ॥ नवः—'तिलं सुलुञ्चितं कृत्वा पिष्टं क्षीरे ह्यहोषितम्। घटे पूतं पचेद्धीमानार्द्रकावापिते घृते ॥ मरिचाजाजिसामुद्रैर्युक्तस्तिलखडो भवेत्'। 'दधिमस्त्वम्लसिद्धस्तु यूषः काम्बलिकः स्मृतः। पुनः सौवर्चलाजाजीबीजपूरकसोरभैः। संयोज्यमथितः स्वच्छ एव काम्बलिको भवेत् ॥' इति।

खडाः खडयवाग्वश्च षाडवाः पानकानि च ।
एवमादीनि चान्यानि क्रियन्ते वैद्यवाक्यतः ॥ ३८३ ॥
अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना ।
विज्ञेयं लवणस्नेहकटुकैः संयुतं कृतम् ॥ ३८४ ॥

खडयूप, खडयवागू, षाडव, पानक प्रभृति पेय पदार्थ वैद्य के कथनानुसार बनाये जाते हैं। इन सबको यदि स्नेह तथा लवण और कटुक ( सोंठ, मरिचादि मसालों ) के बिना बनाये जांय तो उन्हें 'अकृत' कहते हैं तथा लवण, स्नेह और कटुक से संस्कृत कर बनाये जांय तो 'कृत' कहलाते हैं ॥

खडाः पूर्वोक्तलक्षणाः, खडयूपसिद्धा यवाग्वः खडयवाग्वः, षाडवाः = मधुराम्लद्रव्यकृताः, तल्लक्षणम्—'स्वाद्वम्लमधुरोऽल्पहृकषायलवणोषणाः। अतिक्ताः षाडवाः कोलकुलत्थबदरैः कृताः ॥' इति कोलकपित्थबदरैरिति पाठान्तरम्। पानकानि = द्राक्षाऽम्लिकाऽऽदिकृतानि पेयानि, तल्लक्षणम्—'द्राक्षामधूकखर्जूरकाश्मर्यैः सपरूषकैः। तुल्यांशैः कल्पितं पूतं शीतं कर्पूरवासितम् ॥ पानकं पञ्चसाराख्यं दाहतृष्णानिवर्तकम्। त्रिजातमरिचाद्यैस्तु संस्कृताः पानकास्तथा ॥' इति।

अथ गोरसधान्याम्लफलाम्लैरन्वितं च यत् ।
यथोत्तरं लघु हितं संस्कृतासंस्कृतं रसम् ॥ ३८५ ॥

गोरस( दही, छाछ ), धान्याम्ल ( काञ्जी ) तथा फलाम्ल इनके साथ मिलाया हुआ तथा मसालों से संस्कृत तथा असंस्कृत मांसरस यथोत्तर पचने में हलका तथा हितकारी होता है ॥ ३८५ ॥

दधिमस्त्वम्लसिद्धस्तु यूषः काम्बलिकः स्मृतः ।
तिलपिण्याकविकृतिः शुष्कशाकं विरूढकम् ॥ ३८६ ॥
सिण्डाकी च गुरूणि स्युः कफपित्तकराणि च ।
तद्वच्च वटकान्याहुर्विदाहीनि गुरूणि च ॥ ३८७ ॥

दही का पानी तथा अन्य खटाई से सिद्ध किया हुआ यूप 'काम्बलिक' कहलाता है। तिलों की खल के बने अनेक पदार्थ, शुष्कशाक, अधिक अङ्कुरित धान्य और सिण्डाकी—ये सब पचने में भारी तथा कफ और पित्त को पैदा करते हैं। वटक (बड़े) भी सिण्डाकी के समान ही होते हैं। किन्तु विशेषतया विदाहजनक और गुरु होते हैं ॥ ३८६-३८७ ॥

लघवो बृंहणा वृष्या हृद्या रोचनदीपनाः।
तृष्णामूर्च्छाभ्रमच्छर्दिश्रमघ्ना रागषाडवाः ॥ ३८८ ॥
रसाला बृंहणी बल्या स्निग्धा वृष्या च रोचनी।
स्नेहनं गुडसंयुक्तं हृद्यं दध्यनिलापहम् ॥ ३८९ ॥

रागषाडव—पचने में लघु, बलजनक, वृष्य, हृद्य, रोचक, पाचकाग्निदीपक होते हैं तथा प्यास, मूर्च्छा, भ्रम, वमन और थकावट को नष्ट करते हैं। रसाला—बृंहणी, बलकरी, स्निग्ध, वृष्य तथा रुचिकरी होती है। गुड मिश्रित दही—शरीर में स्नेहन करने वाला, हृद्य तथा वातनाशक होता है॥३८८-३८९॥

विमर्शः—रागः-'सितारुचकसिन्धूत्थैः सवृक्षाम्लपरूषकैः। जम्बूफलरसैर्युक्तो रागो राजिकया कृतः ॥' इति। रसाला = शिखरिणी, तल्लक्षणम्—'सचतुर्जातकाजाजिससितार्द्रकनागरम्। रसाला स्याच्छिखरिणी सघृष्टं ससरं दधि' ॥ अपि च—'अर्धाढकं सुचिरपर्युषितस्य दध्नः-खण्डस्य षोडशपलानि शशिप्रभस्य। सर्पिःपलं मधुपलं मरिचं द्विकर्षं-शुण्ठ्याः पलार्धमपि चार्धपलं चतुर्णाम् ॥ सूक्ष्मे पटे ललितमृदुपाणिघृष्टा कर्पूरधूलिसुरभीकृतभाजनस्था। एषा वृकोदरकृता सरसा रसाला इति'।

सक्तवः सर्पिषाऽभ्यक्ताः शीतवारिपरिप्लुताः।
नातिद्रवा नातिसान्द्रा मन्थ इत्युपदिश्यते ॥ ३९० ॥
मन्थः सद्योबलकरः पिपासाश्रमनाशनः।
साम्लस्नेहगुडो मूत्रकृच्छ्रोदावर्त्तनाशनः ॥ ३९१ ॥
शर्करेक्षुरसद्राक्षायुक्तः पित्तविकारनुत्।
द्राक्षामधूकसंयुक्तः कफरोगनिबर्हणः।
वर्गत्रयेणोपहितो मलदोषानुलोमनः ॥ ३९२ ॥

घृत मिलाये हुये तथा ठंडे पानी से भिगोये (साने) हुये, न अधिक पतले तथा न अधिक गाढे ऐसे सत्तुओं को 'मन्थ' कहते हैं। मन्थ—तुरन्त बलवर्द्धक एवं पिपासा तथा थकान का नाशक होता है। खटाई, स्नेह तथा गुड से युक्त मंथ—मूत्रकृच्छ्र और उदावर्त्त को नष्ट करता है। शर्करा, ऊख का रस तथा द्राक्षा से युक्त मन्थ—पित्तविकार को नष्ट करता है। द्राक्षा तथा महुए के पुष्पों से युक्त मन्थ कफरोग को नष्ट करता है। इन तीनों (साम्ल स्नेह गुड शर्करेक्षुरस-द्राक्षा, द्राक्षा, मधूक) से युक्त मंथ—मल तथा दोषों का अनुलोमन करता है ॥ ३९०-३९२ ॥

गौडमम्लमनम्लं वा पानकं गुरु मूत्रलम् ॥ ३९३ ॥
तदेव खण्डमृद्वीकाशर्करासहितं पुनः।
साम्लं सतीक्ष्णं सहिमं पानकं स्यान्निरत्ययम् ॥३९४॥
मार्द्वीकं तु श्रमहरं मूर्च्छादाहतृषापहम्।
परूषकाणां कोलानां हृद्यं विष्टम्भि पानकम् ॥ ३९५ ॥
द्रव्यसंयोगसंस्कारं ज्ञात्वा मात्रां च सर्वतः।
पानकानां यथायोगं गुरुलाघवमादिशेत् ॥ ३९६ ॥

इति कृतान्नवर्गः।

गुड से बनाया हुआ पानक खटाई युक्त हो अथवा खटाई रहित हो—पचने में भारी तथा मूत्रजनक होता है। उसी गुड के पानक में खण्ड (मिश्री), किसमिस, शक्कर, अम्लद्रव्य तथा मरिचादि तीक्ष्ण द्रव्य और हिम (कर्पूर) मिला देने पर दोषरहित (निरत्यय) हो जाता है। मृद्वीका (किसमिस, मुनक्का या अङ्गूर) का पानक—थकावट को दूर करने वाला तथा मूर्च्छा, दाह और तृषा का नाशक होता है। फालसे तथा बेरों का पानक—हृद्य तथा विष्टम्भजनक होता है। भिन्न भिन्न प्रकार के द्रव्यों के संयोग तथा संस्कारों का विचार कर पानकों की मात्रा तथा यथायोग्य गुरु और लघु का ज्ञान करना चाहिये ॥ ३९३-३९६ ॥

अथ भक्ष्यवर्गः।

वक्ष्याम्यतः परं भक्ष्यान् रसवीर्यविपाकतः ॥ ३९७ ॥

अब इसके अनन्तर रस, वीर्य और विपाक की दृष्टि से लड्डू आदि भक्ष्य पदार्थों का वर्णन करते हैं ॥ ३९७ ॥

भक्ष्याः क्षीरकृता बल्या वृष्या हृद्याः सुगन्धिनः।
अदाहिनः पुष्टिकरा दीपनाः पित्तनाशनाः ॥ ३९८ ॥
तेषां प्राणकरा हृद्या घृतपूराः कफावहाः।
वातपित्तहरा वृष्या गुरवो रक्तमांसलाः ॥ ३९९ ॥

क्षीर (दुग्ध) से बनाये हुये (खोये के लड्डू) पदार्थ—बलवर्द्धक, वृष्य, हृद्य, सुगन्धित, दाह नहीं करने वाले, शरीरपुष्टिकर, पाचकाग्निदीपक तथा पित्तनाशक होते हैं। इनमें से घृतपूर (घेवर)—प्राणशक्ति (वायटेलिटी) को बढ़ाने वाले, हृद्य, कफजनक, वातपित्तनाशक, वृष्य, पचने में भारी तथा रक्त और मांस के वर्द्धक होते हैं ॥ ३९८-३९९ ॥

विमर्शः—घृतपूराः='घेवर' इति ख्याताः। तल्लक्षणम्—'मर्दिता समिता क्षीरनारिकेरसितादिभिः। अवगाह्य घृते पक्वो घृतपूरोऽयमुच्यते' ॥ समिता = गोधूमचूर्णम्। प्रकारान्तरम्—गोधूमचूर्णं सूक्ष्मं च स्वच्छं तस्मिन् घृतं क्षिपेत्। यावत्तत् पिण्डतां गच्छेत् पश्चाद्दुग्धे विमर्दयेत्। फेनयित्वा द्रवीभूते ततः पात्रे घृतं न्यसेत्। सशब्दे संघृते तौ तस्य धारामपासृजेत्। यावच्च स्यात् तत्पात्रं प्रसरेत् घृतपूरकः। यत्किञ्चिच्चाग्नौ याते खण्डपङ्के निमज्जयेत्।।'इति।

बृंहणा गौडिका भक्ष्या गुरवोऽनिलनाशनाः।
अदाहिनः पित्तहराः शुक्रलाः कफवर्द्धनाः ॥ ४०० ॥

गुड से बनाये हुए भक्ष्य (मालपुए, गुल्गुले आदि) पदार्थ—बृंहण, पचने में भारी, वातनाशक, अविदाही, पित्तनाशक तथा शुक्र और कफ के वर्द्धक होते हैं ॥ ४०० ॥

मधुमस्तकसंयावाः पूपा ये ते विशेषतः।
गुरवो बृंहणाश्चैव मोदकास्तु सुदुर्जराः ॥ ४०१ ॥

मधुमस्तक (मधुशीर्षक), संयाव (हलुवा) तथा पूप (मालपूप)—ये पदार्थ विशेषतया पचने में भारी तथा बृंहण

होते हैं एवं मोदक ( बेसन, आटे, मूंग के लड्डू )—पचने में कठिन होते हैं ॥ ४०१ ॥

विमर्शः—'समिता वेष्टिता मध्ये मधु दत्त्वा शृता घृते। मधुमस्तकमुद्दिष्टम्'। अपि च—'मधुतैलघृतैर्मध्ये वेष्टिताः समिताश्च याः। मधुमस्तकमुद्दिष्टं तस्याख्या परिमार्जनम् ॥', इति। मधुमस्तका एव मधुशीर्षका उच्यन्ते इति डल्हणः। तत्र मधुशीर्षकलक्षणमाह नलः—विमर्द समितासूर्णं मृदुपाकं गुडान्वितम्। घृतावगाढे गुडिकां वृत्तां पक्त्वां सकेशराम् ॥ सौगन्धिकाधिवासां च कुर्यात्पूलिकां पुनः। स एव खण्डसंयावः सिताप्रानमपूरितः। मातुलुङ्गत्वचा चैव वेष्टितो मधुशीर्षकः ॥' इति। संयावः-संयावस्तु घृतक्षीरगुडगोधूमपाकजः'। 'समितां धृतदुग्धेन मोदयित्वा सुशोभनाम्। पचेद् घृणोत्तरे खण्डे क्षिपेद् भाण्डे नवे ततः। संयावोऽसौ गुनश्चूर्णैः खण्डैलामरिचार्द्रकैः ॥' इति।

रोचनो दीपनः स्वर्यः पित्तघ्नः पवनापहः।
गुरुर्मृष्टतमश्चैव सट्टकः प्राणवर्द्धनः ॥ ४०२ ॥

सट्टक ( श्रीखण्ड समान पदार्थ )—रोचक, दीपक, स्वरवर्द्धक, पित्तशामक, वातनाशक, पचने में भारी, अत्यन्त मीठा ( मृष्टतम ) और प्राणशक्ति का वर्द्धक होता है ॥ ४०२ ॥

विमर्शः—सट्टकलक्षणम्-त्र्यूषणखण्डैस्तु दधि निर्मथ्य गालितम्। पक्वं दाडिमसंयुक्तं चन्द्रचूर्णावचूर्णितम् ॥ सट्टकं पाचका आहुः।

हृद्यः सुगन्धिर्मधुरः स्निग्धः कफकरो गुरुः।
वातापहस्तृप्तिकरो बल्यो विष्यन्दनः स्मृतः ॥ ४०३ ॥

विष्यन्दन—हृद्य, सुगन्धित, मधुर, स्निग्ध, कफजनक, पचने में भारी, वातनाशक, तृप्तिकारक तथा बलवर्द्धक होता है ॥ ४०३ ॥

विमर्शः—विष्यन्दनपरिचयः—आमगोधूमचूर्णं च सर्पिःक्षीरगुडान्वितम्। नातिसान्द्रो नातिघनो विष्यन्दो नाम नामतः ॥

बृंहणा वातपित्तघ्ना भक्ष्या बल्यास्तु सामिताः।
हृद्याः पथ्यतमास्तेषां लघवः फेनकादयः ॥ ४०४ ॥

सामित ( गेहूं के पिष्ट के बने सर्व पदार्थ )—शरीर पुष्टिकर, वातपित्तनाशक, बलवर्द्धक, हृद्य तथा अतीव पथ्यकारक होते हैं। उनमें फेनक ( फीणी ) आदि पदार्थ अधिक हलके होते हैं ॥ ४०४ ॥

विमर्शः—फेनकाः—'विमर्द्य विमलां शुद्धां समितां आनिशर्कराम्। सवेष्टनाय गर्भार्थं खरपाकं घृते पचेत्। फेनकं फेनसङ्काशं सम्पूर्णशशिसन्निभम् ॥' इति।

मुद्गादिवेसवाराणां पूर्णा विष्टम्भिनो मताः।
वेसवारैः सपिशितैः सम्पूर्णा गुरुबृंहणाः ॥ ४०५ ॥

मुद्गादि वेसवार से भरे हुये सामित—विष्टम्भजनक होते हैं। मांसादि वेसवार से भरे हुये सामित—भारी तथा शरीर को पुष्ट करती है ॥ ४०५ ॥

पाललाः श्लेष्मजननाः, शष्कुल्यः कफपित्तलाः।
वीर्योष्णाः पैष्टिका भक्ष्याः कफपित्तप्रकोपणाः।
विदाहिनो नातिबला गुरवश्च विशेषतः ॥ ४०६ ॥

पलल ( तिल चूर्ण ) से बने हुये पदार्थ ( पलल )—कफजनक होते हैं तथा शष्कुली ( पूड़ियां )—कफ और पित्त उत्पन्न करती हैं। पिष्टक ( तण्डुल चूर्ण ) से बने पदार्थ ( पैष्टिक )—उष्णवीर्य, कफपित्तप्रकोपक, विदाहकारक, अधिक बल नहीं देने वाले तथा विशेषकर पचने में भारी होते हैं ॥४०६॥

वैदला लघवो भक्ष्याः कषायाः सृष्टमारुताः ॥४०७॥
विष्टम्भिनः पित्तसमाः श्लेष्मघ्ना भिन्नवर्चसः।
बल्या वृष्यास्तु गुरवो विज्ञेया माषसाधिताः ॥४०८॥

दालों (द्विदल धान्यों) के भक्ष्य पदार्थ—पचने में हलके, रस में कषाय, वातजनक, विष्टम्भकारक, पित्त को समान रखने वाले, कफनाशक तथा मल का भेदन करने वाले होते हैं। माष ( उड़द ) से बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—बलवर्द्धक, वृष्य और पचने में भारी होते हैं ॥ ४०७-४०८ ॥

कूर्चिकाविकृता भक्ष्या गुरवो नातिपित्तलाः।
विरूढककृता भक्ष्या गुरवोऽनिलपित्तलाः ॥४०९॥
विदाहोत्क्लेशजनना रूक्षा दृष्टिप्रदूषणाः।
हृद्याः सुगन्धिनो भक्ष्या लघवो घृतपाचिताः ॥४१०॥
वातपित्तहरा बल्या वर्णदृष्टिप्रसादनाः।
विदाहिनस्तैलकृता गुरवः कटुपाकिनः ॥ ४११ ॥

कूर्चिका ( दुग्ध के फटे हुए घन भाग ) से बने हुये ( गुलाब जामुन, रसगुल्ले आदि ) पदार्थ—पचने में भारी तथा अधिक पित्तजनक नहीं होते हैं। विरूढ ( अङ्कुरित ) धान्यों को पीसकर उनसे बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—पचने में भारी, वातपित्तवर्द्धक, विदाह तथा उत्क्लेश पैदा करने वाले, रूक्ष तथा दृष्टिदूषक होते हैं। घी में बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—हृद्य, सुगन्धित, पचने में हलके, वातपित्तनाशक, बलवर्द्धक तथा शरीर के रंग और दृष्टि के प्रसादक होते हैं। तैल से बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—विदाहजनक, पचने में भारी, विपाक में कटु तथा गरम होते हैं एवं वायुनाशक तथा दृष्टिदूषक, पित्तजनक तथा त्वचा के दूषक होते हैं ॥ ४०९-४११ ॥

उष्णा मारुतदृष्टिघ्नाः पित्तलास्त्वक्प्रदूषणाः ॥ ४१२ ॥
फलमांसेक्षुविकृतितिलमाषोपसंस्कृताः।
भक्ष्या बल्याश्च गुरवो बृंहणा हृदयप्रियाः ॥ ४१३ ॥
कपालाङ्गारपक्वास्तु लघवो वातकोपनाः।
सुपक्वास्तनवश्चैव भूयिष्ठं लघवो मताः ॥ ४१४ ॥

फलवर्ग, मांसवर्ग, इक्षुविकार तथा तिल, माष ( उड़द ) आदि डाल कर बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—बलजनक, पचने में भारी, शरीर—पुष्टिकर तथा हृदय को प्रिय लगने वाले होते हैं। कपाल ( मिट्टी के ठीकरे ) या तवे पर बनाये हुये पदार्थ—पचने में लघु तथा वायुकोपक होते हैं। यदि ये ही पदार्थ खूब पके हुये तथा पापड़ के समान पतले हों तो पचने में अत्यन्त हलके होते हैं ॥ ४१२-४१४ ॥

सकिलाटादयो भक्ष्या गुरवः कफवर्द्धनाः।
कुल्माषा वातला रूक्षा गुरवो भिन्नवर्चसः ॥ ४१५ ॥

किलाट आदि से बनाये हुये भक्ष्य पदार्थ—पचने में भारी

तथा कफवर्द्धक होते हैं। कुल्माष—वायुकारक, रूक्ष, गुरु तथा मल के प्रवर्तक होते हैं ॥ ४१५ ॥

विमर्श—किलाटलक्षणम्—नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिण्डः प्रोक्तः किलाटकः। कुल्माषलक्षणम्—अर्द्धस्विन्नाश्च गोधूमा अन्ये च चणकादयः। कुल्माषा इति कथ्यन्ते।

उदावर्त्तहरो वाट्यः कासपीनसमेहनुत्।
धानोलुम्बास्तु लघवः कफमेदोविशोषणाः ॥ ४१६ ॥

भूने हुये यवादि से बनाया हुआ वाट्य—उदावर्त, कास, पीनस तथा प्रमेह को नष्ट करता है। धान (भूने हुये जौ) तथा उलुम्ब (अग्निपक्व चने=होरा)—पचने में हल्के तथा कफ और मेदोवृद्धि का शोषण करते हैं ॥ ४१६ ॥

सक्तवो बृंहणा वृष्यास्तृष्णापित्तकफापहाः।
पीताः सद्यो बलकरा भेदिनः पवनापहाः ॥ ४१७ ॥
गुर्वी पिण्डी खराऽत्यर्थं लघ्वी सैव विपर्ययात्।
सक्तूनामाशु जीर्येत मृदुत्वादवलेहिका ॥ ४१८ ॥

पानी में एक दिन भिंगो कर सुखा के ओखली में खाण्ड कूट भाड़ में भुनाये हुये जौ, गेहूं, चने को चक्की में पीस कर बनाये हुये सत्तू—शरीर-पुष्टिकर और वृष्य होते हैं तथा प्यास, पित्त और कफ को नष्ट करते हैं। इन्हें पानी में घोल कर लवण-मरिच मिला के अथवा शर्करा मिला के पीने से तुरन्त बल को बढ़ाते हैं, कुछ दस्तावर होते हैं तथा वायु को नष्ट करते हैं। सक्तु की अत्यन्त कठिन पिण्डी—पचने में भारी तथा मुलायम पिण्डी—लघु होती है। सक्तू का अवलेह—मुलायम होने से शीघ्र ही हजम हो जाता है ॥ ४१७-४१८ ॥

लाजाश्छर्द्यतिसारघ्ना दीपनाः कफनाशनाः।
बल्याः कषायमधुरा लघवस्तृड्मलापहाः ॥ ४१९ ॥
तृट्छर्दिदाहघर्मार्तिनुदस्तत्सक्तवो मताः।
रक्तपित्तहराश्चैव दाहज्वरविनाशनाः ॥ ४२० ॥

धान की खीलें वमन तथा अतिसार को नष्ट करती हैं, पाचकाग्नि को दीप्त करती हैं, कफ को नष्ट करती हैं, बल बढ़ाती हैं, रस में कषाय तथा मधुर होती हैं पचने में हल्की तथा तृषाशामक और मलनाशक होती हैं। लाजों का सत्तू—तृषा, वमन, दाह तथा घर्म (धूप) की अर्ति (पीड़ा=लू लगना) को नष्ट करता है तथा रक्तपित्त, दाह और ज्वर को नष्ट करता है ॥ ४१९-४२० ॥

पृथुका गुरवः स्निग्धा बृंहणाः कफवर्द्धनाः।
बल्याः सक्षीरभावात्तु वातघ्ना भिन्नवर्चसः ॥ ४२१ ॥

चिउड़े—पचने में भारी, स्निग्ध, बृंहण, कफवर्द्धक तथा बलवर्द्धक होते हैं। उन्हें दुग्ध में भिंगो कर शर्करा मिला के खाने से ये वातनाशक तथा दस्तावर होते हैं ॥ ४२१ ॥

सन्धानकृत्पिष्टमामं साण्डुलं कृमिमेहनुत्।
सुदुर्जरः स्वादुरसो बृंहणस्तण्डुलो नवः।
सन्धानकृन्मेहहरः पुराणस्तण्डुलः स्मृतः ॥ ४२२ ॥

कच्चे चावलों का आटा—भग्नसंधानकर तथा कृमि और प्रमेह को नष्ट करता है। नूतन चावल—पचने में कठोर, रस में मधुर होते हैं तथा पुराने चावल—बृंहण, भग्न-संधानकारक और प्रमेहनाशक होते हैं ॥ ४२२ ॥

द्रव्यसंयोगसंस्कारविकारान् समवेक्ष्य तु।
यथाकारणमासाद्य भोक्तॄणां छन्दतोऽपि वा।
भक्ष्यादयः प्रकल्प्याः स्युस्तदा सुनिपुणो भिषक्।
द्रव्यसंयोगसंस्कारविकारान् समवेक्ष्य तु।
अनेकद्रव्ययोनित्वाच्छास्त्रतस्तान् विनिर्दिशेत् ॥४२३॥

इति भक्ष्यवर्गः।

---

अनेक प्रकार के भक्ष्यादि द्रव्यों के संयोग, घृत तैल तथा मसालों से संस्कार तथा अनेक रूप में बनाये हुये विकार (खाद्यपेयादि पदार्थ) किंवा विकार अर्थात् रोग इन्हें भली-भांति देखकर तथा रोग या नीरोग आदि अवस्था या दोष-प्रकोप का भी विचार कर तथा भोक्ताओं की इच्छा का भी ध्यान रख के उन अनेक द्रव्यों की योनि (उत्पत्ति) भिन्न-भिन्न होने से शास्त्र के अनुसार ही उनके गुण दोषों तथा सेवन करने के तरीकों का वर्णन करना चाहिये ॥ ४२३ ॥

अतः सर्वानुपानान्युपदेक्ष्यामः।
अम्लेन केचिद्विहता मनुष्या-
माधुर्ययोगे प्रणयीभवन्ति।
तथाऽम्लयोगे मधुरेण तृप्ता-
स्तेषां यथेष्टं प्रवदन्ति पथ्यम् ॥ ४२४ ॥

अब इसके अनन्तर सर्व अनुपानों का वर्णन करते हैं। अधिक खट्टे पदार्थों के खाने से उद्वेजित हुये मनुष्यों को माधुर्य (मीठे) पदार्थों का सेवन कराने से प्रसन्न हो जाते हैं उसी तरह अधिक मधुर पदार्थों से अतितृप्त या घबड़ाये हुए मनुष्यों को अम्लपदार्थ खिलाने से प्रसन्न हो जाते हैं। इसी तरह उन मनुष्यों के लिये एक दूसरे से विभिन्न षड्रसों का पथ्यरूप में प्रयोग करना शास्त्रकार कहते है ॥४२४॥

शीतोष्णतोयासवमद्ययूष-
फलाम्लधान्याम्लपयोरसानाम्।
यस्यानुपानं तु हितं भवेद्य-
त्तस्मै प्रदेयं त्विह मात्रया तत् ॥ ४२५ ॥
व्याधिं च कालं च विभाव्य धीरै-
र्द्रव्याणि भोज्यानि च तानि तानि।
सर्वानुपानेषु वरं वदन्ति-
मेध्यं यदम्भः शुचिभाजनस्थम् ॥ ४२६ ॥
लोकस्य जन्मप्रभृति प्रशस्तं
तोयात्मकाः सर्वरसाश्च दृष्टाः।
संक्षेप एषोऽभिहितोऽनुपाने-
ष्वतः परं विस्तरतो विधास्ये ॥ ४२७ ॥

शीतल जल, उष्ण जल, आसव, मद्य, यूष, फलाम्ल, धान्याम्ल (कांजी), दुग्ध, मांसरस इनमें से जिसके लिये

जो अनुपान उपयुक्त हो उसके लिये उस अनुपान को यथा-प्रमाण से देना चाहिये। धीर ( विद्वान् ) वैद्य रोग, समय, औषध द्रव्य, भिन्न भिन्न प्रकार के भोज्य द्रव्य इन सबका विचार करके उन भोज्यों का सेवन करावे। सर्व प्रकार के अनुपानों में अच्छे पवित्र पात्र में रखा हुआ आकाशीय ( आन्तरिक्ष ) जल श्रेष्ठ अनुपान है। बहुधा जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त यह आन्तरिक्ष जल प्रशस्त अनुपान है क्योंकि अन्य प्रकार के दाडिमादि रस भी जल स्वरूप ही होते हैं। इस प्रकार अनुपानों के विषय में यह संक्षेप से कहा है, इसके अनन्तर विस्तृत वर्णन करेंगे ॥ ४२५-४२७ ॥

विमर्शः—अनुपानगुणः—शैघ्र्यद् गुरु वा भुक्तमतिमात्रमथापि वा। यथोक्तेनानुपानेन सुखमन्नं प्रजीर्यति ॥

उष्णोदकानुपानं तु स्नेहानामथ शस्यते।
ऋते भल्लातकस्नेहात् स्नेहात्तौवरकात्तथा ॥४२८॥
अनुपानं वदन्त्येके तैले यूपाम्लकाञ्जिकम्।
शीतोदकं माक्षिकस्य पिष्टान्नस्य च सर्वशः ॥४२९॥
दधिपायसमद्यार्त्तिविषजुष्टे तथैव च।
केचित् पिष्टमयस्याहुरनुपानं सुखोदकम् ॥ ४३० ॥

भल्लातक तैल तथा तुवरक तैल को छोड कर अन्य [सर्व प्रकार के स्नेहों के सेवन के पश्चात् उष्ण जल का अनुपान करना प्रशस्त है। कुछ आचार्य कहते हैं कि तैलों के सेवन में यूप तथा अम्ल कांजी का अनुपान करना चाहिये। शहद तथा पिष्टान्न के भक्ष्य के सेवन के पश्चात् शीतल [जल का अनुपान करना चाहिये। दही तथा दुग्ध, से बने पदार्थों ( पायस=खीर ) के सेवन के पश्चात् तथा मद्य की पीड़ा ( मदात्यय ) तथा विष खा लेने पर तथा पिष्ट के बने हुये पदार्थों के सेवन के पश्चात् सुखोदक ( मन्दोष्ण जल ) पीना चाहिये ऐसा कुछ लोग कहते हैं ॥ ४२८-४३० ॥

पयो मांसरसो वाऽपि शालिमुद्गादिभोजिनाम्।
युद्धाध्यातपसन्तापविषमद्यरुजासु च ॥ ४३१ ॥
माषादेरनुपानं तु धान्याम्लं दधिमस्तु वा।
मद्यं मद्योचितानां तु सर्वमांसेषु पूजितम् ॥ ४३२ ॥
अमद्यपानामुदकं फलाम्लं वा प्रशस्यते।
क्षीरं घर्माध्वभाष्यस्त्रीक्लान्तानाममृतोपमम् ॥४३३॥
सुरा कृशानां स्थूलानामनुपानं मधूदकम्।
निरामयानां चित्रं तु भुक्तमध्ये प्रकीर्त्तितम् ॥४३४॥
स्निग्धोष्णं मारुते पथ्यं, कफे रूक्षोष्णमिष्यते।
अनुपानं हितं चापि पित्ते मधुरशीतलम् ॥ ४३५ ॥
हितं शोणितपित्तिभ्यः क्षीरमिक्षुरसस्तथा।
अर्कशेलुशिरीषाणामासवास्तु विषार्त्तिषु ॥ ४३६ ॥

शालि चावल तथा मुद्गादि खाने वालों के लिये तथा युद्ध और रास्ते चलने से थके हुये मनुष्यों के लिये एवं धूप, अग्निसन्ताप, विष और मद्य से पीडित पुरुषों को दुग्ध अथवा मांसरस का अनुपान कराना चाहिये। उड़दी आदि गरिष्ठ पदार्थों के खाने पर कांजी अथवा दही के ऊपर का पानी ( मस्तु ) का अनुपान करना चाहिये। मद्यपान के अभ्यासियों को मांस खाने पर मद्य का ही अनुपान श्रेष्ठ होता है किन्तु जो मद्यपान न करते हों उन्हें मांससेवन पर जल अथवा फलाम्ल ( खट्टे फलों का रस ) का अनुपान करावे। धूप, मार्ग में चलने, अधिक भाषण देने तथा अधिक स्त्री-सम्भोग से क्लान्त ( थके हुये या मुर्झाये हुए ) मनुष्यों को दुग्ध का अनुपान अमृत के समान हितकारी होता है। दुर्बल पुरुषों के लिये सुरा तथा स्थूलों के लिये शहद मिश्रित पानी का अनुपान श्रेष्ठ होता है। निरामय ( स्वस्थ ) मनुष्यों को भोजन के मध्य ( बीच ) में चित्र अर्थात् स्निग्धरूक्षोष्ण-मधुरादि अनेकविध अनुपान कराना चाहिये। वात रोग में स्निग्ध तथा उष्ण अनुपान, कफप्रकृति या कफ रोगों में रूक्ष तथा उष्ण अनुपान एवं पित्त प्रकृति या पित्त के रोगियों में मधुर और शीतल पदार्थों का अनुपान प्रशस्त होता है। रक्तपित्त के रोगियों में दुग्ध तथा सांठे के रस का अनुपान तथा विष खाये हुये मनुष्यों को आक, शेलु ( लिसोड़ा ) और शिरस इनके आसवों का अनुपान हितकारी होता है ॥ ४३१-४३६ ॥

अतः परं तु वर्गाणामनुपानं पृथक् पृथक्।
प्रवक्ष्याम्यानुपूर्व्येण सर्वेषामेव मे शृणु ॥ ४३७ ॥

अब इसके अनन्तर पूर्वोक्त शाल्यादि वर्ग के पदार्थों के पृथक् पृथक् अनुपान क्रम से कहता हूँ सो सुनो ॥ ४३७ ॥

तत्र पूर्वसस्यजातीनां बदराम्लं, वैदलानां धान्याम्लं, जङ्गालानां धन्वजानां च पिप्पल्यासवः, विष्किराणां कोलबदरासवः, प्रतुदानां क्षीरवृक्षासवः, गुहाशयानां खर्जूरनालिकेरासवः, प्रसहानामश्वगन्धाऽऽसवः, पर्णमृगाणां कृष्णगन्धासवः, बिलेशयानां फलसारासवः, एकशफानां त्रिफलाऽऽसवः, अनेकशफानां खदिरासवः, कूलचराणां शृङ्गाटककशेरुकासवः, कोशवासिनां पादिनां च स एव, प्लवानामिक्षुरसासवः, नादेयानां मत्स्यानां मृणालासवः, सामुद्राणां तु मातुलुङ्गासवः, अम्लानां फलानां पद्मोत्पलकन्दासवः, कषायाणां दाडिमवेत्रासवः, मधुराणां त्रिकटुकयुक्तः खण्डासवः, तालफलादीनां धान्याम्लम्, कटुकानां दूर्वानलवेत्रासवः, पिप्पल्यादीनां श्वदंष्ट्रावसुकासवः, कूष्माण्डादीनां दार्वीकरीरासवः, चुच्चुप्रभृतीनां लोध्रासवः, जीवन्त्यादीनां त्रिफलाऽऽसवः, कुसुम्भशाकस्य स एव, मण्डूकपर्ण्यादीनां महापञ्चमूलासवः, तालमस्तकादीनामम्लफलासवः, सैन्धवादीनां सुरासव आरनालं च, तोयं वा सर्वत्रेति ॥ ४३८ ॥

उनमें पूर्व कहे अन्नसमूह जैसे शूकधान्य, कुधान्य तथा शमीधान्यों का अनुपान, बदराम्ल तथा कलाय-मुद्गादि द्विदल धान्यों पर धान्याम्ल ( कांजी ) का अनुपान करना चाहिये। जङ्गाल ( एणादि ) तथा धन्व ( मरुस्थल ) देश में उत्पन्न ( वर्त्तकादि ) के मांस पर पिप्पल्यासव, विष्किरों के मांस पर कोल तथा बदर का आसव, प्रतुद के मांस पर वट, गूलर आदि क्षीरी वृक्षों की छाल आदि से बने हुये आसव, गुहा में सोने वाले ( शेर, चीता ) प्राणियों के मांस पर खर्जूरासव तथा

नारिकेलासव, प्रसह प्राणियों के मांसरस पर अश्वगन्धासव, पर्णमृगों ( बन्दरादि ) के मांस पर कृष्णगन्धा ( शोभाञ्जन ) का आसव, बिल में सोने वाले प्राणियों के मांस पर मृद्वीकादि फल तथा शाल्सारादि के सार का आसव, घोडे आदि एकशफ के प्राणियों के मांस पर त्रिफलासव, अनेक शफ ( खुर ) वाले प्राणियों के मांस पर खदिरासव, जलाशयों के कूल ( तटों ) पर घूमने वाले प्राणियों के मांस पर सिंघाडे तथा कशेरुक से बने हुये आसव, कोशवासी तथा पादिनों के मांस पर भी शृङ्गाटक-कशेरुकासव, जल में तैरने वाले के मांस पर इक्षु-रसासव, नदी के मत्स्यों के मांस पर मृणालासव, समुद्री मत्स्यों के मांस पर मातुलुङ्गासव, खट्टे फलों के खाने पर पद्मोत्पलकन्दासव, कषायफलों के खाने पर दाडिमवेत्रासव, मधुरफलों के खाने पर त्रिकटुचूर्णयुक्त खण्डासव, तालफलादिकों के खाने पर धान्याम्ल ( काञ्जी ), कटुफलों के खाने पर दूर्वानलवेत्रासव, पिप्पल्यादिकों के खाने पर श्वदंष्ट्रावसुकासव, कूष्माण्डादि के खाने पर दार्वी ( दारुहरिद्रा ) और करीरफल का बना आसव, सुष्वुमप्रभृति शाकों के खाने पर लोध्रासव, जीवन्त्यादिशाकों का त्रिफलासव, कुसुम्भशाक का भी त्रिफलासव, मण्डूकपर्ण्यादि का बृहत्पञ्चमूलासव, तालमस्तकादि का अम्लफलासव, सैन्धवादि लवणों के लिये सुरासव तथा काञ्जी का अनुपान उत्तम होता है। अथवा उक्त सर्व वर्गों के लिये जल का अनुपान श्रेष्ठ है ॥ ४३८ ॥

भवन्ति चात्र—

सर्वेषामनुपानानां माहेन्द्रं तोयमुत्तमम् ।
सात्म्यं यस्य तु यत्तोयं तत् तस्मै हितमुच्यते ॥४३९॥
उष्णं वाते कफे तोयं पित्ते रक्ते च शीतलम् ॥४४०॥

इस विषय में कहा है कि सर्व अनुपानों में माहेन्द्र अर्थात् आन्तरिक्ष जल उत्तम अनुपान है। अथवा जिस व्यक्ति के लिये नदी, कूप, तालाब आदि का जो भी जल सात्म्य (अभ्यस्त या हितकारी) हो वह उसके लिये अनुपान में पिलाना उत्तम है। वात और कफ की प्रकृति या रोगों में उष्ण जल तथा पित्त प्रकृति या पित्त के रोग एवं रक्त के रोगों में शीतल जल का अनुपान हितकर होता है ॥ ४३९-४४० ॥

दोषवद् गुरु वा भुक्तमतिमात्रमथापि वा ।
यथोक्तेनानुपानेन सुखमन्नं प्रजीर्यति ॥ ४४१ ॥

दोषयुक्त, भारी, किंवा अधिक मात्रा में खाया हुआ भोजन उचित यथोक्त अनुपान से सुखपूर्वक पच जाता है ॥ ४४१ ॥

रोचनं बृंहणं वृष्यं दोषसङ्घातभेदनम् ।
तर्पणं मार्दवकरं श्रमक्लमहरं सुखम् ॥ ४४२ ॥
दीपनं दोषशमनं पिपासाच्छेदनं परम् ।
बल्यं वर्णकरं सम्यगनुपानं सदोच्यते ॥ ४४३ ॥

अनुपान गुण—ठीक तरह से विचार कर प्रयुक्त किया हुआ अनुपान-रोचक, शरीरपुष्टिकर, वृष्य, दोषों के समूह का नाशक, तृप्तिकारक, मृदुता करने वाला, थकावट तथा क्लम का नाशक, सुखकारक, पाचकाग्नि-दीपक, दोषों का शामक, प्यास का नाशक, बल तथा वर्ण को बढ़ाने वाला होता है ॥ ४४२-४४३ ॥

तदादौ कर्शयेत्पीतं स्थापयेन्मध्यसेवितम् ।
पश्चात्पीतं बृंहयति तस्माद्वीक्ष्य प्रयोजयेत् ॥ ४४४ ॥

भोजन के पूर्व किया हुआ अनुपान शरीर को दुबला करता है। भोजन के मध्य में किया हुआ अनुपान शरीर को उसी अवस्था में स्थिर रखता है एवं भोजन के पश्चात् किया हुआ अनुपान शरीर को पुष्ट करता है अतएव विचार कर अनुपान का प्रयोग करना चाहिये ॥ ४४४ ॥

स्थिरतां गतमक्लिन्नमन्नमद्रवपायिनाम् ।
भवत्याबाधजननमनुपानमतः पिबेत् ॥ ४४५ ॥

जो मनुष्य भोजन के किसी भी योग्य समय में अनुपान नहीं करते हैं उनका अन्न आमाशय में स्थिर हो जाता है तथा क्लिन्न ( गीला ) नहीं होता है जिससे वह अन्न उदर में बाधा उत्पन्न करता है इस लिये भोजन के पश्चात् अनुपान अवश्य करना चाहिये ॥ ४४५ ॥

विमर्श—वाग्भटादौ भोजने जलपाननियमा—भक्तस्यादौ जलं पीतमग्निसादं कृशाङ्गताम्। अन्ते करोति स्थूलत्वमूर्ध्वञ्चामाशयात् कफम् ॥ मध्ये मध्याङ्गतां साम्यं धातूनां जरणं सुखम्। ( अ सं )। समस्थूलकृशा भक्तमध्यान्तप्रथमाम्बुपाः।' (वाग्भटः)।

न पिबेच्छ्वासकासार्तो रोगे चाप्यूर्ध्वजत्रुगे ।
क्षतोरस्कः प्रसेकी च यस्य चोपहतः स्वरः ॥ ४४६ ॥
पीत्वाऽध्वभाष्याध्ययनगेयस्वप्नान्न शीलयेत् ।
प्रदूष्यामाशयं तद्धि तस्य कण्ठोरसि स्थितम् ॥
स्यन्दाग्निसादच्छर्दादीनामयाञ्जनयेद् बहून् ॥४४७॥

श्वास तथा कास पीडित, ऊर्ध्व जत्रु ( मुख, नासा, नेत्र, कर्ण, शिर ) के रोग, जिसकी छाती या फेफड़ों में क्षत ( व्रण ) हो, लाला तथा सेका का स्राव होता हो, स्वरभङ्ग वाले-ऐसे मनुष्यों को अनुपान नहीं कराना चाहिये। अनुपान करने के पश्चात् मार्ग में चलना, जोर से भाषण देना, पढ़ना, गाना और सोना नहीं चाहिये। ऐसा करने से अनुपान आमाशय को दूषित कर कण्ठ तथा उरः प्रदेश में स्थित होकर लालास्राव, अग्निमान्द्य और वमनादि अनेक रोगों को पैदा करता है ॥ ४४६-४४७ ॥

गुरुलाघवचिन्तेयं स्वभावं नातिवर्तते ।
तथा संस्कारमात्रान्नकालांश्चाप्युत्तरोत्तरम् ॥ ४४८ ॥

भक्ष्यादि पदार्थों के गुरु और लघु का विचार-उस पदार्थ या खाने वाले के स्वभाव एवं उस भक्ष्य के संस्कार, मात्रा, अन्न के प्रकार तथा समय इन सब पर निर्भर करता है ॥४४८॥

विमर्श—उत्तरोत्तरम्=स्वभावात्संस्कारः संस्कारान्मात्रा मात्रातोऽन्नम् अन्नात्कालः गुरुलाघवचिन्ता नातिवर्तते नातिक्रामतीत्यर्थः। 'नातिवर्तते' इति क्रियापदमनुकृष्य संस्कारादावन्वयात् संस्कारं नातिवर्तते, मात्रां नातिवर्तते, अन्नं नातिवर्तते, कालं नातिवर्तते इति बोध्यम्। संस्कारं नातिवर्तते, यथा स्वभावाद् गुरोरपि व्रीहेर्लाजा-लघवः, लघोरपि शाले संस्कारात् पिष्टं गुरु। आत्रेयोऽपि—'गुरूणां लाघवं विद्यात्संस्कारात्सविपर्ययम्। व्रीहेर्लाजा यथा च स्युः सक्तूनां सिद्धपिण्डका॥' इति।

मन्दकर्मानलारोग्याः सुकुमाराः सुखोचिताः ।

जन्तवो ये तु तेषां हि चिन्तेयं परिकीर्त्यते ॥४४६॥
बलिनः खरभक्ष्या ये ये च दीप्ताग्नयो नराः ।
कर्मनित्याश्च ये तेषां नावश्यं परिकीर्त्यते ॥ ४५० ॥

इति सर्वानुपानवर्गः ।

---

जो विशेष कर्म ( परिश्रम-कार्य ) नहीं करते हैं, जिनकी पाचकाग्नि मन्द हो, जिनका आरोग्य ( स्वास्थ्य ) ठीक न हो जो सुकुमार तथा आराम के अभ्यासी हों उन प्राणियों के लिये भक्ष्यादि पदार्थों के गुरु-लाघव का विचार किया जाता है किन्तु जो बलवान् हों, जो खर ( चने, मकई, ज्वार आदि दुर्जर ) पदार्थ खाते हों तथा जिनकी अग्नि प्रदीप्त हो और जो रात-दिन परिश्रम का कार्य करते हों उनके लिये द्रव्यों के गुरु-लाघव के विचार करने की कोई आवश्यकता नहीं है ॥

अथाहारविधिं वत्स ! विस्तरेणाखिलं शृणु ।
आप्तान्वितमसङ्कीर्णं शुचि कार्यं महानसम् ॥ ४५१ ॥
तत्राप्तैर्गुणसम्पन्नमन्नं भक्ष्यं सुसंस्कृतम् ।
शुचौ देशे सुसंगुप्तं समुपस्थापयेद् भिषक् ॥ ४५२ ॥
विषघ्नैरगदैः स्पृष्टं प्रोक्षितं व्यजनोदकैः ।
सिद्धैर्मन्त्रैर्हतविषं सिद्धमन्नं निवेदयेत् ॥ ४५३ ॥

हे वत्स ! अब सम्पूर्ण आहार-विधि को विस्तार से कहता हूं सो सुनो। महानस ( रसोई घर )-हित चाहने वाले नौकरों से युक्त, सङ्कीर्णता ( स्थानतंगी ) से रहित तथा पवित्र होना चाहिये। उस रसोई घर में हितकारी रसोइयों द्वारा अच्छी प्रकार से संस्कृत ( सिद्ध ) किया हुआ एवं गुणों से युक्त भोजन को महानस वैद्य पवित्र स्थान में छिपा कर सुरक्षित रखे। फिर विषनाशक ओषधियों से छुआ कर जलयुक्त पंखे से प्रोक्षित कर तथा सिद्ध मन्त्रों से भोजन के विष-प्रभाव को नष्ट कर सिद्ध हुये अन्न को राजा या अन्य गृहबन्धुओं को परोसना चाहिये ॥ ४५१-४५३ ॥

वक्ष्याम्यतः परं कृत्स्नमाहारस्योपकल्पनाम् ।
घृतं कार्ष्णायसे देयं पेया देया तु राजते ॥ ४५४ ॥
फलानि सर्वभक्ष्यांश्च प्रदद्याद्वै दलेषु च ।
परिशुष्कप्रदिग्धानि सौवर्णेषु प्रकल्पयेत् ॥ ४५५ ॥
प्रद्रवाणि रसांश्चैव राजतेषूपहारयेत् ।
कट्वराणि खडांश्चैव सर्वान् शैलेषु दापयेत् ॥४५६॥
दद्यात्ताम्रमये पात्रे सुशीतं सुशृतं पयः ।
प नीयं पानकं मद्यं मृन्मयेषु प्रदापयेत् ॥ ४५७ ॥
क रस्फटिकपात्रेषु शीतलेषु शुभेषु च ।
दद्य ैदूर्यपात्रेषु रागषाडवसट्टकान् ॥ ४५८ ॥
पुर द्विमले पात्रे सुविस्तीर्णे मनोरमे ।
सूद गैदनं दद्यात् प्रदेहांश्च सुसंस्कृतान् ॥ ४५९ ॥
फल र्वभक्ष्यांश्च परिशुष्काणि यानि च ।
तानि दाक्षिणपार्श्वे तु भुञ्जानस्योपकल्पयेत् ॥ ४६० ॥
प्रद्रवाणि रसांश्चैव पानीयं पानकं पयः ।
खडान् यूषांश्च पेयांश्च सव्ये पार्श्वे प्रदापयेत् ॥४६१॥
सर्वान् गुडविकारांश्च रागषाडवसट्टकान् ।
पुरस्तात् स्थापयेत् प्राज्ञो द्वयोरपि च मध्यतः ॥४६२॥
एवं विज्ञाय मतिमान् भोजनस्योपकल्पनाम् ।
भोक्तारं विजने रम्ये निःसम्पाते शुभे शुचौ ॥४६३॥
सुगन्धपुष्परचिते समे देशेऽथ भोजयेत् ॥ ४६४ ॥

अब इसके अनन्तर आहार की सम्पूर्ण उपकल्पना अर्थात् परोसने आदि विधि का वर्णन करता हूं। घृत-कृष्ण लोह के पात्र में परोसना चाहिये। पेय पदार्थ-चांदी के पात्र में, फल तथा सर्व प्रकार के भक्ष्य पदार्थ-ढाक, केला आदि के पत्रों पर परोसना चाहिये। सूखे तथा दही आदि से प्रदिग्ध पदार्थ-सुवर्ण के पात्र में परोसे। द्रवपदार्थ तथा मांस-फलादि रस-चांदी के पात्र में देवें। कट्वर ( ) तथा खडयूषों को पत्थर की कटोरियों में परोसे। अच्छी प्रकार उबाल कर ठीक रूप से शीतल किया हुआ जल-ताम्बे के पात्र में भर कर देना चाहिये। अथवा पानी, पानक और मद्यों को मिट्टी के बने हुये कटोरों में भरकर देवें। अथवा शीतल और शुभ काच और स्फटिक के पात्रों में पानी, पानक और मद्य भर कर देवे एवं राग षाडव और सट्टक को वैडूर्य के विचित्र पात्रों में रख कर परोसे। सामने के निर्मल तथा चौड़े और मनोहर पात्र ( कटोरी ) में सूप ( दाल ) तथा थाली में चावल तथा चटनी, रायता आदि सुसंस्कृत लेह्य पदार्थ परोसे। फल, सर्व प्रकार के भक्ष्य तथा अन्य सूखे ( पापड़ फली ) पदार्थ-भोजन करने वाले के दक्षिण पार्श्व में रखने चाहिये। अधिक द्रव पदार्थ, मांसादि रस, पीने का पानी, पानक ( पना ), दुग्ध, खड, यूष और अन्य पेय पदार्थों को भोक्ता के वामपार्श्व में रखे। गुड़ के बने हुये सर्व प्रकार के पदार्थ, रागषाडव और सट्टक इन्हें भोक्ता के सम्मुख तथा अन्य दायें-बायें रखे पदार्थों के मध्य में बुद्धिमान परोसने वाला परोसे। इस प्रकार बुद्धिमान वैद्य अथवा पर्यवेषक ( रसोइया ) भोजन की परोसकारी करके भोक्ता को एक तरफ, रमणीक, बाधारहित, शुभ, पवित्र, सुगन्धित पुष्पों से रचित समान प्रदेश में बिठाकर भोजन करावे ॥ ४५४-४६४ ॥

विमर्शः—परिशुष्कमांसम् सिक्तं बहुघने मृष्टं मुहुरुष्णाम्बुना मृदु । जीरकाद्यैर्घनं मांसं परिशुष्कं तदुच्यते ॥ प्रदिग्धमांसं—तदेव गोरसादानं प्रदिग्धमिति विश्रुतम्। कट्वरलक्षणम्-सौवीराम्लमथा-त्यम्लं काञ्जिकं कट्वरं विदुः। अन्ये तु तदधोभागं तक्रं वा ह्यम्लतां गतम्। सस्नेहं दधिजं तक्रमाहुरन्ये तु कट्वरम्। रागः—सिता-रुचकसिन्धूत्थैः सवृक्षाम्लपरूषकैः। जम्बूफलरसैर्युक्तो रागो राजिकया कृतः॥ सट्टकम्—त्वङ्गं व्योषखण्डैस्तु दधि निर्मथ्य गालि-तम्। दाडिमबीजसंयुक्तं चन्द्रचूर्णावचूर्णितम्। सट्टकन्तु प्रमोदाख्यं नलादिभिरुदाहृतम् ॥

विशिष्टमिष्टसंस्कारैः पथ्यैरिष्टै रसादिभिः ।
मनोज्ञं शुचि नात्युष्णं प्रत्यग्रमशनं हितम् ॥ ४६५ ॥

स्वाभीष्ट कल्पनाविधि से बनाया हुआ तथा पथ्यकर और अनुकूल रसादियों से युक्त, मनोज्ञ, पवित्र, न अधिक उष्ण तथा तुरन्त का बना भोजन हितकर होता है ॥ ४६५ ॥

पूर्वं मधुरमश्नीयान्मध्येऽम्ललवणौ रसौ ।
पश्चाच्छेषान् रसान् वैद्यो भोजनेष्ववचारयेत् ॥४६६॥

भोजन विधि—भोजन में प्रथम मधुर पदार्थों का सेवन करना चाहिये । मध्य में अम्ल तथा लवण रस वाले पदार्थ खाने चाहिये । अन्त में शेष कटु-तिक्तादि रसों वाले पदार्थों का सेवन करना चाहिये ॥ ४६६ ॥

विमर्श—पक्वाशयादिगत वातशान्त्यर्थं प्रथम मधुर रस, पित्ताशयगत पित्त तथा आमाशयस्थ अग्निदीप्त्यर्थं मध्य में अम्ल, लवण रस और भोजन के अनन्तर उत्पन्न होने वाले कफ के शमनार्थं अन्त में कटु-तिक्तोषणादि रसप्रधान द्रव्यों के सेवन का विधान किया गया है ।

आदौ फलानि भुञ्जीत दाडिमादीनि बुद्धिमान् ।
ततः पेयांस्ततो भोज्यान् भक्ष्यांश्चित्रांस्ततः परम् ४६७

बुद्धिमान् भोक्ता भोजन में प्रथम दाडिमादि फलों का सेवन करे उसके पश्चात् पेय पदार्थ तथा उनके बाद अन्त में विविध भोज्य और भक्ष्य पदार्थों का सेवन करे ॥ ४६७ ॥

घन पूर्वं समश्नीयात् केचिदाहुर्विपर्ययम् ॥ ४६८ ॥
आदावन्ते च मध्ये च भोजनस्य तु शस्यते ।
निरत्ययं दोषहरं फलेष्वामलकं नृणाम् ॥ ४६९ ॥
मृणालबिसशालूककन्देक्षुप्रभृतीनि च ।
पूर्वं योज्यानि भिषजा न तु भुक्ते कदाचन ॥४७०॥

भोजन में प्रथम घन पदार्थों का सेवन करना चाहिये । कई आचार्य इसके विपरीत भोजन के प्रथम द्रव पदार्थों के सेवन का उपदेश करते हैं । भोजन के आदि (प्रथम), भोजन के अन्त तथा भोजन के मध्य में किसी प्रकार की बाधा न करने वाला तथा सर्वदोषनाशक तथा फलों में श्रेष्ठ आंवले के फलों को या उसके चूर्ण को सेवन करना मनुष्यों के लिये प्रशस्त है । मृणाल (कमल नाल), बिस (भिस या कमलतन्तु), कन्द तथा इक्षु (साठे) प्रभृति पदार्थों का उपयोग सदा भोजन के पूर्व करना चाहिये । वैद्य इन पदार्थों का सेवन भोजन के पश्चात् न करावे ॥४६८-४७०॥

सुखमुच्चैः समासीनः समदेहोऽन्नतत्परः ।
काले सात्म्यं लघु स्निग्धं क्षिप्रमुष्णं द्रवोत्तरम् ।
बुभुक्षितोऽन्नमश्नीयाद् मात्रावद्विदितागमः ॥४७१॥

सुखपूर्वक उच्चासन पर बैठ कर, देह को समावस्था में (सीधी) रख कर एवं अन्न सेवन में चित्त लगाता हुआ स्वास्थ्यशास्त्र के नियमों को जानने वाला बुभुक्षित (भूखी) मनुष्य योग्य समय में सात्म्य (अभ्यस्त तथा स्वहितकर), पचने में हलका, घृतादि से स्निग्ध, उष्ण तथा द्रवप्रधान ऐसा भोजन मात्रापूर्वक न अधिक धीरे और न अधिक जल्दी किन्तु आहिस्ते आहिस्ते ठीक चबा कर भोजन करे ॥ ४७१ ॥

विमर्श—अन्यत्र भोजनविधिर्यथा—'अजल्पन्नहसन् तन्मना भुञ्जीत' इति । काल=नित्यगे आवस्थिके च द्विविधे काले, तत्र नित्यग—'याममध्ये न भोक्तव्यं यामयुग्मं न लङ्घयेत् । याममध्ये रसोत्पत्तिर्यामयुग्माद् बलक्षय ॥' इति । आवस्थिक-क्षुत्सम्भवनिपक्वेषु रसदोषमलेषु च । काले वा यदि वाऽकाले सोऽश्नकाल उदाहृत ॥' इति । सात्म्य हितकारि, लघु, स्निग्ध, क्षिप्र नातिद्रुत नातिविलम्बितम्, तथा चात्रेय—'नातिद्रुतमश्नीयात् तथा नातिविलम्बितमश्नीयात्' इति । उष्णं द्रवोत्तर द्रवप्रधानम्, बुभुक्षित भोजनकाङ्क्षित, अकाले बुभुक्षानिषेधं स्वयमेव वक्ष्यति—'भवत्यकालेऽपि तदा बुभुक्षा या मन्दबुद्धिं विषवन्निहन्ति' । मात्रावत्, न त्वमात्रावत् अन्यथाऽशुभ स्यात् । तदुक्त चरके—'त्रिविध कुक्षौ स्थापयेदवकाशांशमाहारमुपयुञ्जान, तद्यथा—एकमवकाशांश मूर्तानामाहारविकाराणामेकं द्रवाणामेक पुनर्वातपित्तश्लेष्मणाम्, एतावतीं ह्याहारमात्रामुपयुञ्जानं नामात्राहारज किञ्चिदशुभ प्राप्नोति' । अपीडन भवेत्कुक्षे पार्श्वयोरविपाटनम् । अन्नेन हृदयाबाधो जठरस्य तु गौरवम् ॥ प्रीणन चक्षुरादीनां शमन क्षुत्पिपासयोः । उच्छ्वासश्वासहास्यादिव्यथासु सुखवर्तनम् । सुखेन परिणामः स्यादन्ने भुक्ते दिवा निशि' ॥

काले भुक्तं प्रीणयति सात्म्यमन्नं न बाधते ।
लघु शीघ्रं व्रजेत् पाकं स्निग्धोष्णं बलवह्निदम् ॥४७२॥
क्षिप्रं भुक्तं समं पाकं यात्यदोषं द्रवोत्तरम् ।
सुखं जीर्यति मात्रावद्धातुसाम्यं करोति च ॥ ४७३ ॥

योग्य समय में किया हुआ भोजन—देह, इन्द्रियां तथा आत्मा और मन को तृप्त करता है । सात्म्य अन्न चाहे कैसा भी हो वह मनुष्य को बाधा नहीं पहुँचाता है । हलका भोजन शीघ्र ही पच जाता है । तथा स्निग्ध और उष्ण भोजन शरीर के बल तथा पाचकाग्नि को बढ़ाता है । न जल्दी तथा न धीरे धीरे उचित रीति से चबा कर खाया हुआ भोजन समानरूप से पच जाता है। द्रवप्रधान भोजन अदोष (दोषों को न बढ़ाता हुआ) आमाशयादि में चला जाता है या पच जाता है, मात्रापूर्वक खाया हुआ भोजन सुखपूर्वक पच जाता है तथा रस-रक्तादि धातुओं को समान रखता है ॥ ४७२-४७३ ॥

अतीवायतयामासु क्षपा येष्वृतुषु स्मृताः ।
तेषु तत् प्रत्यनीकाढ्यं भुञ्जीत प्रातरेव तु ॥ ४७४ ॥
येषु चापि भवेयुश्च दिवसा भृशमायताः ।
तेषु तत्कालविहितमपराह्णे प्रशस्यते ॥ ४७५ ॥
रजन्यो दिवसाश्चैव येषु चापि समाः स्मृताः ।
कृत्वा सममहोरात्रं तेषु भुञ्जीत भोजनम् ॥ ४७६ ॥

हेमन्त-शिशिरादि जिन ऋतुओं में अधिक लम्बे आयाम (प्रहर) वाली रात्रियां होती हैं उन ऋतुओं में तत्काल-बल-प्रवृत्त दोषों के प्रतीकार के अनुसार स्निग्ध और उष्ण भोजन प्रातःकाल ही कर लेना चाहिये तथा जिन ऋतुओं (ग्रीष्म तथा प्रावृट्) में दिन अत्यन्त लम्बे (मोटे) हैं उनमें उस काल के अनुसार द्रव, लघु तथा शीतल भोजन अपराह्ण में खाना चाहिये । जिन ऋतुओं (शरद् और वसन्त) में रात्रि और दिन समान होते हैं उन ऋतुओं में अहोरात्र का समान भाग (विभाजन) करके मध्याह्न में भोजन कर लेना चाहिये ॥

नाप्राप्तातीतकालं वा हीनाधिकमथापि वा ।
अप्राप्तकाले भुञ्जानः शरीरे ह्यलघौ नरः ॥ ४७७ ॥
तांस्तान् व्याधीनवाप्नोति मरणं वा नियच्छति ।
अतीतकाले भुञ्जानो वायुनोपहतेऽनले ॥ ४७८ ॥
कृच्छ्राद्विपच्यते भुक्तं द्वितीयञ्च न काङ्क्षति ।

हीनमात्रमसन्तोषं करोति च बलक्षयम् ॥ ४७९ ॥
आलस्यगौरवाटोपसादांश्च कुरुतेऽधिकम् ।
तस्मात् सुसंस्कृतं युक्त्या दोषैरेतैर्विवर्जितम् ॥४८०॥
यथोक्तगुणसम्पन्नमुपसेवेत भोजनम् ।
विभज्य दोषकालादीन् कालयोरुभयोरपि ॥ ४८१ ॥

अप्राप्त काल तथा अतीत काल में भोजन भी नहीं करना चाहिये एवं हीन मात्रा में तथा अधिक मात्रा में भोजन नहीं करना चाहिये। अप्राप्त काल में भोजन करने वाला मनुष्य शरीर के हलके नहीं होने से भिन्नभिन्न अजीर्ण, विसूचिकादि रोगों को प्राप्त करता है अथवा कभी कभी मृत्यु तक को प्राप्त करता है। अतीत काल में भोजन करने वाले का अन्न वायु-वृद्धि से पाचकाग्नि के नष्ट होने के कारण कष्ट से पचता है तथा दूसरे ( रात्रि के ) समय भोजन करने की इच्छा नहीं होती। अल्पमात्रा में किया हुआ भोजन असन्तोष ( अतृप्ति ) करता है तथा शरीर के बल को भी क्षीण करता है। अधिक मात्रा में किया हुआ भोजन-आलस्य, भारीपन, आटोप तथा अग्निमान्द्य इन्हें अधिक करता है इसलिये उत्तम विधि से संस्कृत किया हुआ तथा युक्तिपूर्वक और उपर्युक्त दोषों से रहित एवं शास्त्रीय अन्नके गुणों से सम्पन्न एवं दोष तथा कालादिकों का विभाग करके दोनों समय भोजन करना चाहिये ॥

विमर्शः—अधिकभोजने मनुरपि दोषमाह-'अनारोग्यमनायुष्यमस्वर्ग्यं चातिभोजनम्। अपुण्यं लोकविद्विष्टं तस्मात्तत्परिवर्जयेत् ॥' इति। 'सायं प्रातर्द्विजातीनामशनं स्मृतिनोदितम्। नान्तरा भोजनं कुर्यादग्निहोत्रसमो विधिः ॥'

अचोक्षं दुष्टमुत्सृष्टं पाषाणतृणलोष्टवत् ।
द्विष्टं व्युषितमस्वादु पूति चान्नं विवर्जयेत् ॥ ४८२ ॥
चिरसिद्धं स्थिरं शीतमन्नमुष्णीकृतं पुनः ।
अशान्तमुपदग्धं च तथा स्वादु न लक्ष्यते ॥ ४८३ ॥

निन्दितान्न—अचोक्ष ( अपवित्र ), विषादि से दुष्ट, खाकर शेष छोड़ा हुआ ( झूठन ), पाषाण, तृण तथा मिट्टी के लोष्ट ( ढेले ) से व्याप्त, द्विष्ट ( चित्त विपरीत ), व्युषित ( रात का बासी ), बेस्वाद, दुर्गन्धित, ऐसे को वर्जित कर देना चाहिये एवं जो बहुत समय से बनाकर रखा हुआ हो, स्थिर ( सख्त ), ठण्डा, फिर से गरम किया हुआ, अशान्त ( अधिक गरम ), जला हुआ तथा जो स्वादु नहीं लगता हो उसे भी वर्जित कर देना चाहिये ॥ ४८२-४८३ ॥

यद्यत् स्वादुतरं तत्तद्विदध्यादुत्तरोत्तरम् ।
प्रक्षालयेदद्भिरास्यं भुञ्जानस्य मुहुर्मुहुः ॥ ४८४ ॥
विशुद्धरसने तस्मै रोचतेऽन्नमपूर्ववत् ।
स्वादुना तस्य रसनं प्रथमेनातितर्पितम् ॥ ४८५ ॥
न तथा स्वादयेदन्यत्तस्मात् प्रक्षाल्यमन्तरा ।
सौमनस्यं बलं पुष्टिमुत्साहं हर्षणं सुखम् ॥ ४८६ ॥
स्वादु सञ्जनयत्यन्नमस्वादु च विपर्ययम् ।
भुक्त्वाऽपि यत् प्रार्थयते भूयस्तत् स्वादु भोजनम् ॥४८७॥

भोक्ता को जो जो भक्ष्य पदार्थ अधिक स्वादु हो उन्हें उत्तरोत्तर परोसने चाहिये। अर्थात् प्रथम कम स्वाद की, उसके बाद अधिक स्वाद की और उसके भी बाद और अधिक स्वाद की वस्तु दे। भोजन करते समय एक प्रकार की या रसवाली वस्तु खा लेनेके बाद तथा दूसरे रस की वस्तु खानेके पूर्व मुख को जल के द्वारा कुल्ला करके साफ कर लेना चाहिये क्योंकि ऐसा करने से मुख तथा रसना साफ हो जाती है जिससे बाद में खाया हुआ अन्न पूर्व से भी अधिक रुचिकर प्रतीत होने लगता है। प्रथम खाये हुये स्वादु पदार्थ से अधिक तर्पित जिह्वा दूसरे पदार्थ से वैसी तर्पित नहीं हो सकती इसलिये दोनों के मध्य में मुख का प्रक्षालन कर लेना आवश्यक है। स्वादु अन्न-मन की प्रसन्नता, शरीर का बल, पुष्टि, उत्साह, हर्ष और सुख को उत्पन्न करता है तथा अस्वादु अन्न इससे विपरीत होता है। पूर्ण भोजन करने के बाद भी जिस पदार्थ को खाने की इच्छा होती हो उसे स्वादु भोजन कहते हैं ॥ ४८४-४८७ ॥

अशितश्चोदकं युक्त्या भुञ्जानश्चान्तरा पिबेत् ॥४८८॥
दन्तान्तरगतं चान्नं शोधनेनाहरेच्छनैः ।
कुर्यादनिर्हृतं तद्धि मुखस्यानिष्टगन्धताम् ॥ ४८९ ॥

भोजन कर लेने पर तथा भोजन के मध्य में युक्तिपूर्वक स्वल्प मात्रा में जल पीना चाहिये। दांतों के बीच में घुसे हुये अन्न को किसी चांदी या ताम्र की पतली शलाका से या नीम के तिनके से धीरे धीरे निकाल लेना चाहिये। यदि इसे न निकाला जाय तो मुख में दुर्गन्ध पैदा कर देता है ॥४८८-४८९॥

विमर्शः—भोजन के पूर्व या अन्त में जल पीने से पाचक रस दुर्बल हो जाते हैं अतः मध्य में थोड़ा सा जल आवश्यकता हो तो पीना चाहिये। अच्छा हो कि भोजन के एक दो या तीन घण्टे के बाद थोड़ा थोड़ा जल पिया करें। भोजनान्ते विषं वारि जीर्णे वारि बलप्रदम्। अत्यम्बुपानान्न विपच्यतेऽन्नं निरम्बुपानाच्च स एव दोषः। तस्मान्नरो वह्निविवर्धनाय मुहुर्मुहुर्वारि पिबेदभूरि ॥ ( भावप्र० )। दांतों में फँसे अन्न को न निकालने से वहाँ सड़न होने लगती है। मुख से बदबू आने लगती है। दांतों की जड़ खराब होकर उस पर शर्करा ( Tartar ) जमने लगती है तथा मसूढ़ों में पूयजनक जीवाणु अपना निवास करके दन्तवेष्ट ( Pyorrhoea ) नामक रोग पैदा कर देता है जिससे धीरे धीरे दांत भी गिरने लगते हैं। इसका पूय तथा जीवाणु विष थोड़ा थोड़ा लाला के साथ या खाद्य-पेय के साथ आमाशय में जाता है जिससे मन्दाग्नि रोग हो जाता है और खून में भी पूय व विष के मिलते रहने से हल्का सा ज्वर रहने लगता है तथा दिन-प्रतिदिन स्वास्थ्य गिरने लगता है अतएव भोजन के बाद अन्नकणों को निकाल कर ठीक तरह से जल द्वारा मुख साफ कर लेना चाहिये। वाग्भट तो भोजन के बाद भी दन्तधावन करना बताते हैं—प्रातर्भुक्त्वा च मृद्वग्रं कषायकटुतिक्तकम्। भक्षयेद्दन्तपवनं दन्तमांसान्यबाधयन्।

जीर्णेऽन्ने वर्द्धते वायुर्विदग्धे पित्तमेव च ।
भुक्तमात्रे कफश्चापि तस्माद् भुक्तेरितं कफम् ॥४९०॥
धूमेनापोह्य हृद्यैर्वा कषायकटुतिक्तकैः ।
पूगकङ्कोलकर्पूरलवङ्गसुमनःफलैः ॥ ४९१ ॥
कटुतिक्तकषायैर्वा मुखवैशद्यकारकैः ।
ताम्बूलपत्रसहितैः सुगन्धैर्वा विचक्षणः ॥ ४९२ ॥

अन्न के पच जाने पर वायु बढ़ती है तथा विदग्धावस्था (पाकावस्था) में पित्त बढ़ता है एवं भोजन करने के बाद ही कफ बढ़ता है इस लिये भोजन के बाद उत्पन्न हुये या उत्पन्न होने वाले कफ को धूम पान के द्वारा अथवा कषाय, कटु (चरपरे), तिक्त (कड़वे) जैसे-सुपारी, ककोल, कपूर, लौंग जायफल (जावित्री, इलायची, दालचीनी) आदि हृद्य पदार्थों के सेवन द्वारा किंवा ताम्बूल पत्र के साथ दूसरे सुगन्धित कटु, तिक्त, कषाय तथा मुख को स्वच्छ करने वाले द्रव्यों से विचक्षण (बुद्धिमान्) मनुष्य उसे (कफ को) नष्ट करे॥

विमर्श—आयुर्वेद का धूमपान औषधों से बनता है अतः उसका प्रयोग ठीक है किन्तु वर्तमान में जो बीड़ी, सिगरेट आदि का प्रचार अत्यधिक बढ़ गया है वह देश के लिये तथा स्वास्थ्य के लिये घातक है। तमाखू में निकोटीन नामक सञ्चारी विष होता है वह धीरे २ शरीर में जमा होकर भयङ्कर नुकसान पहुंचाता है। धूम्रपान से फेफड़े के रोग-कास, श्वास, उरःक्षत तथा क्षय सरीखे धन और प्राणों के नाशक रोग पैदा होते हैं अत एव इसे सर्वथा वर्जित करना चाहिये।

भुक्त्वा राजवदासीत यावदन्नक्लमो गतः।
ततः पादशतं गत्वा वामपार्श्वेन संविशेत् ॥ ४६३ ॥
शब्दरूपरसान् गन्धान् स्पर्शांश्च मनसः प्रियान्।
भुक्तवानुपसेवेत तेनान्नं साधु तिष्ठति ॥ ४६४ ॥
शब्दरूपरसाः स्पर्शा गन्धाश्चापि जुगुप्सिताः।
अशुच्यन्नं तथा भुक्तमतिहास्यं च वामयेत् ॥४६५॥
शयनं चासनं वाऽपि नेच्छेद्वाऽपि द्रवोत्तरम्।
नाग्न्यातपौ न प्लवनं न यानं नापि वाहनम् ॥४६६॥

भोजन करने के बाद जब तक अन्न का क्लम (भारीपन) न गया हो तब तक ५-१० मिनिट राजा के समान अर्थात् सीधा सीना, सिर और कमर करके बैठना चाहिये। इसके अनन्तर सौ पावड़े इतस्ततः भ्रमण कर वापस आके वामपार्श्व से अर्थात् बाईं करवट लेट जाना चाहिये। भोजन किया हुआ मनुष्य मन को प्रिय लगने वाले गायन या बच्चों के कर्णप्रिय शब्द, अच्छे रूप, रस, गन्ध और स्पर्श का सेवन करे जिससे उसका खाया हुआ अन्न भली प्रकार से आमाशयादि में रहता है तथा ठीक पचता है। मन को अप्रिय लगने वाले शब्द, रूप, रस, स्पर्श तथा गन्ध, खराब तथा ज्यादा मात्रा में खाया हुआ अन्न एवं भोजन के समय या पश्चात् अधिक हँसना-ये अन्न का वमन करा देते हैं। भोजन के अनन्तर अधिक देर तक सोना, बैठना, अधिक पतली वस्तु का पीना, अग्नि और धूप का सेवन, पानी में तैरना, जोर से चलना तथा घोड़े आदि पर बैठना-ये सब वर्जित करना चाहिये॥

विमर्श—भोजन के अनन्तर कम से कम एक मुहूर्त्त (४८ मिनट) अवश्य आराम करना चाहिये। व्यायामश्च व्यवायश्च धावनं यानमेव च। युद्धं गीतञ्च पाठश्च मुहूर्त्तं भुक्तवांस्त्यजेत्॥ भुक्त्वोपविशतस्तन्द्रा शयानस्य तु पुष्टता। आयुश्चङ्क्रममाणस्य मृत्युर्धावति धावतः॥ (योग र०)। आयुर्वेद के ये उक्त वाक्य अक्षरशः सत्य व पूर्ण वैज्ञानिक हैं। भोजन के बाद शारीरिक तथा मानसिक आराम अत्यावश्यक है, कहा सो है—Sit a while after dinner। पाचन के समय और आमाशयादि पाचनसंस्थान की तरफ पाचक रसों के अधिक स्राव कराने के लिये रक्तसञ्चार अधिक आरम्भ हो जाता है तथा त्वचा मस्तिष्क की तरफ रक्त कम जाता है जिससे ठंढ लगना तथा तन्द्रादि लक्षण होते हैं। यदि भोजन के बाद श्रम किया जाय तो रक्त उन अङ्गों में अधिक जाने लगेगा और पाचन ठीक न होगा। भोजन के अनन्तर दौड़ना, व्यायाम करना, मैथुन करना प्राणघातक हैं। मृत्युर्धावति धावतः।

न चैकरससेवायां प्रसज्येत कदाचन।
शाकावरान्नभूयिष्ठमम्लं च न समाचरेत् ॥
एकैकशः समस्तान् वा नाभ्यस्नीयाद्रसान् सदा ॥४९७॥

सदा एक ही प्रकार के रस के सेवन में आसक्त नहीं होना चाहिये तथा अधिक शाक, अवर (कुत्सित) अन्न और अम्ल पदार्थ अधिक मात्रा में नहीं खाने चाहिये। एक एक अथवा समस्त रसों को भी अधिक प्रमाण में सदा सेवन नहीं करने चाहिये ॥ ४९७ ॥

प्राग्भुक्ते त्वविविक्तेऽग्नौ द्विरन्नं न समाचरेत्।
पूर्वभुक्ते विदग्धेऽन्ने भुञ्जानो हन्ति पावकम् ॥४९८॥
मात्रागुरु परिहरेदाहारं द्रव्यतश्च यः।
पिष्टान्नं नैव भुञ्जीत मात्रया वा बुभुक्षितः ॥ ४९९ ॥
द्विगुणं च पिबेत्तोयं सुखं सम्यक् प्रजीर्यति।
पेयलेह्याद्यभक्ष्याणां गुरु विद्याद्यथोत्तरम् ॥ ५०० ॥
गुरूणामर्द्धसौहित्यं लघूनां तृप्तिरिष्यते ॥ ५०१ ॥

पूर्व या प्रातःकाल के प्रथम भोजन के पश्चात् जब तक पाचकाग्नि शुद्ध या तीक्ष्ण न हो जाय दुबारा सन्ध्या को अन्न नहीं देना चाहिये क्योंकि पूर्व का खाया हुआ अन्न विदग्ध (अधपचा) होने पर दुबारा भोजन करने वाला मनुष्य अपनी पाचकाग्नि को नष्ट करता है। मात्रा से भारी अर्थात् अधिक प्रमाण में और द्रव्य की दृष्टि से भारी आहार को वर्जित कर देना चाहिये। पिष्टान्न या गरिष्ठ पदार्थ नहीं खाने चाहिये अथवा क्षुधा पीड़ित मनुष्य मात्रापूर्वक ही उन्हें सेवन करे तथा उन्हें खाने पर द्विगुण जलपान करे। ऐसा करने से वे पिष्टान्न (गरिष्ठ पदार्थ) सुख से पच जाते हैं। पेय, लेह्य (मधु, श्रीखण्ड), अद्य (खाद्य जैसे चावल) तथा भक्ष्य (लड्डू, चने आदि) ये उत्तरोत्तर एक दूसरे से भारी होते हैं। जो पदार्थ भारी होते हैं उन्हें आधी तृप्ति तक सेवन करना चाहिये तथा जो लघु होते हों उन्हें पूर्ण तृप्ति तक की मात्रा में खा सकते हैं ॥ ४९८-५०१ ॥

विमर्श—गुरु पिष्टमयं द्रव्यं तण्डुलान् पृथुकानपि। न जातु भुक्तवान् खादेन्मात्रां खादेद् बुभुक्षितः॥ द्रव्यापेक्षया च त्रिभागसौहित्यमर्धसौहित्यं वा गुरूणामुपदिश्यते (चरक)।

द्रवोत्तरो द्रवश्चापि न मात्रागुरुरिष्यते।
द्रवाढ्यमपि शुष्कं तु सम्यगेवोपपद्यते ॥ ५०२ ॥
विशुष्कमन्नमभ्यस्तं न पाकं साधु गच्छति।
पिण्डीकृतमसंक्लिन्नं विदाहमुपगच्छति ॥ ५०३ ॥
स्रोतस्यवस्थितं पित्तं पक्वं वा यस्य तिष्ठति।

विदाहि भुक्तमन्यद्वा तस्याप्यन्नं विदह्यते ॥ ५०४ ॥
शुष्कं विरुद्धं विष्टम्भि वह्निव्यापदमावहेत् ॥ ५०५ ॥

द्रव जिसमें अधिक हो ऐसे पदार्थ तथा केवल द्रव पदार्थों को प्रमाण ( मात्रा ) से गुरु ( अधिक ) रूप में नहीं सेवन करने चाहिये किन्तु द्रव की आल्यता ( अधिकता ) से युक्त सूखे पदार्थ अच्छी प्रकार से पचते हैं। केवल विशुष्क अन्न का सेवन करने से वह ठीक रूप से नहीं पचता है। पिण्ड-रूप में किया हुआ तथा द्रवादि से गीला नहीं किया हुआ अन्न सेवन करने से विदाह को प्राप्त हो जाता है। अन्नवाहक स्रोतस ( Stomach ) में तथा पित्त के स्थान ( निर्माणदृष्टि से यकृत् Liver तथा सञ्चय-दृष्टि से Gall Bladder और कार्यकारण-दृष्टि से ग्रहणी ( Deodenum ) में जब पित्त रुक जाता है उस दशा में खाया हुआ विदाही अन्न तथा अविदाही अन्न दोनों विदग्ध हो जाते हैं। शुष्कभोजन, विरुद्ध भोजन तथा विष्टम्भ ( कब्ज, शूल, आनाह ) करने वाला भोजन जाठराग्नि को नष्ट कर देता है ॥ ५०२-५०५ ॥

आमं विदग्धं विष्टब्धं कफपित्तानिलैस्त्रिभिः ।
अजीर्णं केचिदिच्छन्ति चतुर्थं रसशेषतः ॥५०६॥

कफ की दुष्टि से आमाजीर्ण, पित्त की दुष्टि से विदग्धाजीर्ण तथा वात की दुष्टि से विष्टब्धाजीर्ण होता है। कई आचार्य एक चौथा रसशेषाजीर्ण भी मानते हैं ॥ ५०६ ॥

अत्यम्बुपानाद्विषमाशनाद्वा
सन्धारणात् स्वप्नविपर्ययाच्च ।
कालेऽपि सात्म्यं लघु चापि भुक्त-
मन्नं न पाकं भजते नरस्य ॥ ५०७ ॥
ईर्ष्याभयक्रोधपरिक्षतेन
लुब्धेन रुग्दैन्यनिपीडितेन ।
प्रद्वेषयुक्तेन च सेव्यमान-
मन्नं न सम्यक् परिणाममेति ॥ ५०८ ॥

अधिक जल पीने से, विषम अशन ( भोजन ) करने से, अधारणीय वेगों के धारण करने से, सोने में अनियमितता करने से, योग्य समय में तथा लघु भोजन करने पर भी वह ठीक तरह से नहीं पचता है। ईर्ष्या, भय तथा क्रोध से व्याप्त, लोभी तथा रोग और दीनता से युक्त एवं मात्सर्य युक्त पुरुष के द्वारा सेवन किया हुआ अन्न ठीक तरह से नहीं पचता है ॥ ५०७-५०८ ॥

माधुर्यमन्नं गतमामसंज्ञं
विदग्धसंज्ञं गतमम्लभावम् ।
किञ्चिद्विपक्वं भृशतोदशूलं
विष्टब्धमानद्धविरुद्धवातम् ॥ ५०९ ॥
उद्गारशुद्धावपि भक्तकाङ्क्षा
न जायते हृद्गुरुता च यस्य ।
रसावशेषेण तु सप्रसेकं
चतुर्थमेतत् प्रवदन्त्यजीर्णम् ॥५१०॥

कफ के प्रभाव से माधुर्य को प्राप्त अन्न आमाजीर्ण-संज्ञक, पित्त के कारण अम्लता को प्राप्त अन्न विदग्धाजीर्ण-संज्ञक एवं जब वायु के कारण कुछ पका हुआ तथा पेट में अत्यन्त सूई चुभोने की सी पीड़ा और शूल होताहै तथा वात का अवरोध हो जाता है या वायु खुल कर नहीं सरती है तब उसे विष्टब्धाजीर्ण संज्ञक कहते हैं। डकार के शुद्ध होने पर भी भोजन करने की आकांक्षा न होती हो तथा हृदय में जब भारीपन एवं मुख में पानी, थूक या लार भरी रहती हो तब उसे चतुर्थ रसशेषाजीर्ण कहते हैं ॥ ५०९-५१० ॥

विमर्शः—आमाद्यजीर्णलक्षणानि—तत्रामे गुरुतोत्क्लेदः शोथो गण्डाक्षिकूटयोः । उद्गारश्च यथाभुक्तमविदग्धः प्रवर्तते ॥ विष्टब्धे शूलमाध्मानं विविधा वातवेदनाः । मलवातावप्रवृत्तिश्च स्तम्भो मोहोऽङ्गपीडनम् ॥ विदग्धे भ्रमतृण्मूर्च्छाः पित्ताच्च विविधा रुजः । उद्गारश्च सधूमाम्लः स्वेदो दाहश्च जायते । रसशेषोऽन्नविद्वेषो हृदयाशुद्धिगौरवे ॥ ( अ. सं. ) । अजीर्णभेदाः—'माधवकर' ने अजीर्ण के ६ भेद लिखे हैं—आमं विदग्धं विष्टब्धं कफपित्तानिलैस्त्रिभिः । अजीर्णं केचिदिच्छन्ति चतुर्थं रसशेषतः ॥ अजीर्णं पञ्चमं केचिन्निर्दोषं दिनपाकि च । वदन्ति षष्ठं चाजीर्णं प्राकृतं प्रतिवासरम् ॥

मूर्च्छा प्रलापो वमथुः प्रसेकः सदनं भ्रमः ।
उपद्रवा भवन्त्येते मरणं चाप्यजीर्णतः ॥ ५११ ॥

मूर्च्छा, प्रलाप, वमन, लालास्राव, अङ्गों का टूटना या उनकी निर्बलता या ग्लानि तथा भ्रम ये अजीर्ण के उपद्रव होते हैं। कभी कभी अजीर्ण से मृत्यु भी हो जाती है ॥५११॥

तत्रामे लङ्घनं कार्यं विदग्धे वमनं हितम् ।
विष्टब्धे स्वेदनं पथ्यं रसशेषे शयीत च ॥ ५१२ ॥

अजीर्णचिकित्सा सूत्र—आमाजीर्ण में लंघन, विदग्धाजीर्ण में वमन, विष्टब्धाजीर्ण में स्वेदन और रसशेषाजीर्ण में शयन हितकारी होता है ॥ ५१२ ॥

वामयेदाशु तं तस्मादुष्णेन लवणाम्बुना ।
कार्यं चानशनं तावद्यावन्न प्रकृतिं भजेत् ॥ ५१३ ॥
लघुकायमतश्चैनं लङ्घनैः समुपाचरेत् ।
यावन्न प्रकृतिस्थः स्याद्दोषतः प्राणतस्तथा ॥ ५१४ ॥

अजीर्ण के रोगी को शीघ्र ही उष्णजल में लवण मिला कर वमन कराना चाहिये तथा जब तक अजीर्ण ठीक न होकर प्रकृतिस्थ न हो जाय तब तक अनशन या लंघन करना चाहिये। इस तरह काया के हलकी होने तक और रोगी के दोषदृष्टि से एवं प्राण ( जीवन ) दृष्टि से प्रकृतिस्थ होने तक लंघन द्वारा उपचार करना चाहिये ॥ ५१३-५१४ ॥

हिताहितोपसंयुक्तमन्नं समशनं स्मृतम् ।
बहु स्तोकमकाले वा विज्ञेयं विषमाशनम् ॥ ५१५ ॥
अजीर्णे भुज्यते यत्तु तदध्यशनमुच्यते ।
त्रयमेतन्निहन्त्याशु बहून् व्याधीन् करोति वा ॥५१६॥

हित तथा अहितकर दोनों प्रकार के पदार्थ संयुक्तकर भोजन करना 'समशन' कहलाता है तथा कभी अधिक मात्रा में या कभी अल्पमात्रा में और वे समय में भोजन करना 'विषमाशन' कहलाताहै। पूर्व खाये भोजन के ठीक तरह से न पचने पर फिर दुबारा जो भोजन कर लिया जाता है उसे

'अध्यशन' कहते हैं। ये तीनों प्रकार के भोजन शीघ्र ही मनुष्य को मार डालते हैं अथवा अनेक प्रकार के ( विसूचिका, अलसक, विलम्बिकादि ) रोग उत्पन्न करते हैं ॥ ५१५-५१६ ॥

अन्नं विदग्धं हि नरस्य शीघ्रं
शीताम्बुना वै परिपाकमेति ।
तद्ध्यस्य शैत्येन निहन्ति पित्त-
माक्लेदिभावाच्च नयत्यधस्तात् ॥ ५१७ ॥

पित्त की दुष्टि से मनुष्य का विदग्ध हुआ अन्न शीतल जल के पान से शीघ्र ही परिपाक को प्राप्त होता है कारण कि वह शीतल जल अपने शैत्यभाव से प्रकुपित पित्त को नष्ट कर देता है तथा अपने आर्द्रभाव से उसे नीचे दस्त के द्वारा निकाल देता है ॥ ५१७ ॥

विदह्यते यस्य तु भुक्तमात्रे
दह्येत हृत्कोष्ठगलं च यस्य ।
द्राक्षाऽभयां माक्षिकसम्प्रयुक्तां
लीढ्वाऽभयां वा स सुखं लभेत ॥ ५१८ ॥

जिस मनुष्य के भोजन के बाद ही हृदय, कण्ठ और गले में जलन होने लग जाय उसे मुनक्का तथा हरड़ के चूर्ण को शहद के साथ चटाने से अथवा केवल हरड़ के चूर्ण को शहद के साथ चाटने से वह सुख को प्राप्त करता है ॥ ५१८ ॥

भवेदजीर्णं प्रति यस्य शङ्का
स्निग्धस्य जन्तोर्बलिनोऽन्नकाले ।
प्रातः स शुण्ठीमभयामशङ्को
भुञ्जीत सम्प्राश्य हितं हितार्थी ॥ ५१९ ॥
स्वल्पं यदा दोषविबद्धमामं
लीनं न तेजःपथमावृणोति ।
भवत्यजीर्णेऽपि तदा बुभुक्षा
सा मन्दबुद्धिं विषवन्निहन्ति ॥ ५२० ॥

बलवान् तथा स्निग्ध शरीर वाले जिस मनुष्य को भोजन के समय अजीर्ण की शङ्का हो जाय तब वह निज हितार्थ सोंठ के चूर्ण के सहित हरड़ के चूर्ण को शङ्कारहित होकर सेवन करके हितकर भोजन कर लेवे। जब दोषों से विबद्ध हुआ थोड़ा सा भोजन का आमांश अन्नादिवाहक स्रोतसों में लीन होकर पित्त के मार्ग को नहीं रोकता है तब अजीर्ण होने पर भी भूख लगी रहती है किन्तु वह झूठी भूख उस मन्द बुद्धि वाले मनुष्य को विष के समान मार डालती है ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि गुणानां कर्मविस्तरम् ।
कर्मभिस्त्वनुमीयन्ते नानाद्रव्याश्रया गुणाः ॥ ५२१ ॥

अब इसके अनन्तर द्रव्य में रहने वाले गुणों के कर्म का विस्तार से वर्णन करते हैं। नाना द्रव्यों के आश्रित गुणों का ज्ञान उनके कर्म से ही अनुमेय ( ज्ञेय ) होता है ॥ ५२१ ॥

ह्लादनः स्तम्भनः शीतो मूर्च्छातृट्स्वेददाहजित् ।
उष्णस्तद्विपरीतः स्यात् पाचनश्च विशेषतः ॥ ५२२ ॥
स्नेहमार्दवकृत् स्निग्धो बलवर्णकरस्तथा ।
रूक्षस्तद्विपरीतः स्याद्विशेषात् स्तम्भनः खरः ॥ ५२३ ॥
पिच्छिलो जीवनो बल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः ।
विशदो विपरीतोऽस्मात् क्लेदाचूषणरोपणः ॥ ५२४ ॥
दाहपाककरस्तीक्ष्णः स्रावणो, मृदुरन्यथा ।
सादोपलेपबलकृद् गुरुस्तर्पणबृंहणः ॥ ५२५ ॥
लघुस्तद्विपरीतः स्याल्लेखनो रोपणस्तथा ।
दशाद्याः कर्मतः प्रोक्तास्तेषां कर्मविशेषणैः ॥
दशैवान्यान् प्रवक्ष्यामि द्रवादींस्तान्निबोध मे ॥५२६॥

द्रव्याश्रित शीत गुण-उष्णता से पीड़ित मनुष्यों को सुख पहुंचाने वाला, स्तम्भक तथा मूर्च्छा, तृष्णा, स्वेद और दाह को नष्ट करता है किन्तु उष्ण गुण-शीतगुणों से विपरीत होता है और विशेषकर पाचक होता है। स्निग्ध गुण-शरीर में स्निग्धता तथा मृदुता का जनक एवं देह के बल और वर्ण को बढ़ाता है। रूक्षगुण-स्निग्ध के विपरीत होता है परन्तु यह विशेषकर अतिसारादि में स्तम्भन कार्य करता है तथा खर-स्पर्शयुक्त होता है। पिच्छिलगुण-जीवन शक्ति का वर्द्धक, बलजनक, भग्नास्थियों का संधान करने वाला कफकारक और भारी होता है। विशद गुण-इससे विपरीत होता है तथा क्लेद का शोषण करने वाला एवं व्रण का रोपक होता है। तीक्ष्ण गुण-दाह, पाक और व्रणादि से स्राव कराता है किन्तु मृदुगुण-इससे विपरीत होता है। गुरु गुण-साद ( ग्लानि ), उपलेप ( देह में मलवृद्धि ) तथा बल को बढ़ाता है तथा शरीर, इन्द्रियां, मन और आत्मा को तृप्त करने वाला तथा देह का पोषक होता है किन्तु लघुगुण-इसके विपरीत लेखन करने वाला एवं व्रण का रोपक होता है। इस तरह आदि के दशगुण उनके विशिष्ट कर्मों के अनुसार कह दिये हैं। अब द्रवादि अन्य दश गुणों का वर्णन करता हूं उन्हें सुनो ॥ ५२२-५२६ ॥

विमर्श—द्रवादीन् = द्रवसान्द्रश्लक्ष्णकर्कशसुगन्धदुर्गन्धसरमन्दव्यवायिविकास्याशुकारिसूक्ष्मगुणान् ।

द्रवः प्रक्लेदनः, सान्द्रः स्थूलः स्याद् बन्धकारकः ।
श्लक्ष्णः पिच्छिलवज्ज्ञेयः कर्कशो विशदो यथा ॥५२७॥
सुखानुबन्धी सूक्ष्मश्च सुगन्धो रोचनो मृदुः ।
दुर्गन्धो विपरीतोऽस्माद्धृल्लासारुचिकारकः ॥ ५२८ ॥
सरोऽनुलोमनः प्रोक्तो, मन्दो यात्राकरः स्मृतः ।
व्यवायी चाखिलं देहं व्याप्य पाकाय कल्पते ॥ ५२९ ॥
विकासी विकसन्नेवं धातुबन्धान् विमोक्षयेत् ।
आशुकारी तथाऽऽशुत्वाद्धावत्यम्भसि तैलवत् ॥ ५३० ॥
सूक्ष्मस्तु सौक्ष्म्यात् सूक्ष्मेषु स्रोतःस्वनुसरः स्मृतः ।
गुणा विंशतिरित्येवं यथावत्परिकीर्तिताः ॥ ५३१ ॥

द्रवगुण-शरीर में क्लेद करने वाला है। सान्द्रगुण-देह को स्थूल करने वाला तथा बन्धन ( उपचय ) कारक है। श्लक्ष्णगुण-पिच्छिल के समान होता है तथा कर्कशगुण-विशद के समान होता है। सुगन्धगुण-सुख का जनक, सूक्ष्म, रोचक, तथा मृदु होता है। दुर्गन्धगुण-इसके विपरीत होता है तथा हृल्लास और अरुचिकारक होता है। सरगुण-वातादि का अनुलोमक

होता है तथा मन्दगुण-देह की यात्रा को करने वाला है। व्यवायी गुण-प्रथम समस्त शरीर में व्याप्त होकर पश्चात् परिपक्व होता है। विकासीगुण-अपक्वावस्था में ही समग्र शरीर में फैलकर मद्य तथा विष के समान शरीर की धातुओं को तथा सन्धिबन्धनों को शिथिल करता है। आशुकारी गुण-जल में डाले हुये तैल की तरह अपनी शीघ्रगति से समस्त शरीर में फैलता है। सूक्ष्मगुण-अपनी सूक्ष्मता से शरीर के सूक्ष्म स्रोतसों में प्रविष्ट करता है। इस तरह इन बीस गुणों का यथावत् वर्णन कर दिया है ॥ ५२७-५३१ ॥

विमर्शः—यद्यपि गणना के नाम से सुश्रुत बीस गुणों का नाम लेता है किन्तु इन अन्तिम द्रवादि गुण दश न होकर बारह हैं अतएव असली सुश्रुत का पाठ अन्य ही होना चाहिये था। वाग्भट भी बीस गुण ही मानता है जैसे—गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः। गुणाः सुसूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः ॥ चरक ने भी बीस गुण लिखे हैं यथा— विंशतिगुणो गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षमन्दतीक्ष्णस्थिरसरमृदुकठिनविशदपिच्छिलश्लक्ष्णखरसूक्ष्मस्थूलसान्द्रद्रवानुगमात् ॥ श्रीभावमिश्रः-'सुश्रुते तु गुणा एते विंशतिस्तान् ब्रुवे शृणु। गुरुर्लघुः स्निग्धरूक्षौ तीक्ष्णः श्लक्ष्णः स्थिरः सरः ॥ पिच्छिलो विशदः शीत उष्णश्च मृदुकर्कशौ। स्थूलः सूक्ष्मो द्रवः शुष्क आशुर्मन्दः स्मृता गुणाः ॥' इति। 'पूर्वं व्याप्याखिलं कायं ततः पाकं च गच्छति। व्यवायि तद्यथा भङ्गा फेनं चाहिसमुद्भवम् ॥' इति। 'सन्धिबन्धांस्तु शिथिलान् यत्करोति विकासि तत्। विश्लेष्यौजश्च धातुभ्यो यथा क्रमुककोद्रवाः ॥' इति।

सम्प्रवक्ष्याम्यतश्चोर्ध्वमाहारगतिनिश्चयम् ॥ ५३२ ॥

अब इसके अनन्तर आहार की गति के निश्चय के विषय में वर्णन करता हूँ ॥ ५३२ ॥

विमर्शः—आहार की गति या परिवर्तन फूड मेटाबोलिज्म (Food metabolism) है। शरीर में एनाबोलिज्म (Anabolism) या रचनात्मक क्रिया तथा केटाबोलिज्म (Katabolism) या विनाशात्मक क्रिया करके दो कार्य होते रहते हैं। ये दोनों क्रियाएँ साथ साथ चलती रहती हैं। प्रथम क्रिया से सेवित खाद्य द्रव्यों के रस-रक्तादि बन कर शरीर की वृद्धि, क्षतिपूर्ति और रक्षा होती है। द्वितीय क्रिया से शारीरिक धातुओं में $CO_2$ गैस, जल, अमोनिया यूरिया आदि अनुपयोगी त्याज्य पदार्थ बन कर स्वेद, मूत्र और प्रश्वास बाहर निकलते हैं।

पञ्चभूतात्मके देहे ह्याहारः पाञ्चभौतिकः।
विपक्वः पञ्चधा सम्यग्गुणान् स्वानभिवर्द्धयेत् ॥५३३॥

पृथिवी आदि पञ्च महाभूतों से बने हुये देह में गया हुआ पाञ्चभौतिक आहार पाचक पित्त या अग्नि (पाचक रसों) द्वारा ठीक तरह से पक्व होकर अपने अपने गुण वाले शारीरिक अङ्ग या धातुओं को बढ़ाता है ॥ ५३३ ॥

विमर्शः—आयुर्वेद देह को पञ्चभूतनिर्मित मानता है। पाश्चात्यविज्ञान समस्त पदार्थों को नब्बे तत्त्वों (Elements) से बना मानते हैं जिनमें से शरीर में २३ मूल तत्त्व पाये जाते हैं। आक्सिजन, कार्बन, हैड्रोजन, नैट्रोजन, फास्फोरस, चूना, गन्धक, क्लोरीन, सोडियम, लोह, पुटेशियम, मेग्नेशियम तथा फ्लोरिन ये मुख्य हैं। देह में प्रोटीन, फेट, कार्बोहैड्रेट, साल्ट और जल ये पांच मुख्य हैं तथा देह-पोषणार्थ भोजन में भी ये पञ्च तत्त्व अवश्य होने चाहिये। आयुर्वेद आहार को पाञ्चभौतिक मानता है किन्तु डाक्टरी इन्हीं प्रोटीनादि पांच तथा विटामिन से युक्त आहार को मानते हैं। चरके अन्नपरिपाकक्रियावर्णनम्-अन्नमादानकर्मा तु प्राणः कोष्ठं प्रकर्षति। तद् द्रवैर्भिन्नसंघातं स्नेहेन मृदुतां गतम् ॥ समानेनावधूतोऽग्निरुदर्यः पवनेन तु। काले भुक्तं समं सम्यक् पचत्यायुर्विवृद्धये ॥ एवं रसमलायान्नमाशयस्थमधः स्थितः। पचत्यग्निर्यथा स्थाल्यामोदनायाम्बु तण्डुलम् ॥ अन्नस्य भुक्तमात्रस्य षड्रसस्य प्रपाकतः। मधुराद्यात्कफो भावात् फेनभूत उदीर्यते ॥ परन्तु पच्यमानस्य विदग्धस्याम्लभावतः। आशयाच्च्यवमानस्य पित्तमच्छमुदीर्यते ॥ पक्वाशयन्तु प्राप्तस्य शोष्यमाणस्य वह्निना। परिपिण्डितपक्वस्य वायुः स्यात्कटुभावतः ॥ अन्नमिष्टं ह्युपहितमिष्टैर्गन्धादिभिः पृथक्। देहे प्रीणाति गन्धादीन् घ्राणादीनीन्द्रियाणि च ॥ भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसाः। पञ्चाहारगुणान् स्वान् स्वान् पार्थिवादीन् पचन्ति हि ॥ यथास्वं स्वञ्च पुष्यन्ति देहद्रव्यगुणाः पृथक्। पार्थिवाः पार्थिवानेव शेषाः शेषांश्च कृत्स्नशः ॥ सप्तभिर्देहधातारो द्विविधाश्च पुनः पुनः। यथास्वमग्निभिः पाकं यान्ति किट्टप्रसादवत् ॥ (च. ग्रहणीचिकित्सा)। डाक्टरी में आहार के कार्बोहैड्रेट का पाचन मुख के लालारस से तथा वहां से आमाशय में जाने पर आमाशयिक रस (Gastric juice) द्वारा पाचन तथा वहां से ग्रहणी में जाने पर भोजन के फेट, प्रोटीन तथा कार्बोहैड्रेट्स का पाचन यकृत् तथा पित्ताशय से आये हुये पित्त (Bile), अग्न्याशय (Pancrease) से आये हुये अग्निरस (Pancratic juice) एवं आन्त्रिक रस (सकस इण्टेरिकस) के द्वारा होता है। इस प्रकार सम्यक् पचे हुये भोजन का द्रवांश या रसांश ग्रहणी से आगे क्षुद्रान्त्र में पहुंचता है। क्षुद्रान्त्र की दीवारों में लगी हुई रसाङ्कुरिकाएं (Villi) फेट के पाचन से बने हुये सारभूत रसांश का शोषण कर रस प्रपा (Cisterna chyle) में जाता है तथा वहां से रसकुल्या में और रसकुल्या से अक्षका धरा सिरा (Subclavian vein) के रक्त में मिल जाता है। पचे भोजन के प्रोटीन तथा शर्करा जातीय पदार्थ के सूक्ष्मरसांश प्रतिहारिणी सिरा की सूक्ष्म शाखा द्वारा प्रथम यकृत् में तथा वहां से अधरा महासिरा में होते हुये हृदय के दक्षिणालिन्द में पहुंच जाते हैं। रसों से बचे हुये शेष स्थूल भाग बृहदन्त्र में घूमते हुये मल के रूप में गुद द्वारा बाहर निकल जाते हैं।

अविदग्धः कफं पित्तं विदग्धः पवनं पुनः।
सम्यग्विपक्वो निस्सार आहारः परिबृंहयेत् ॥ ५३४ ॥

अविदग्ध (मधुरावस्था को प्राप्त) आहार कफ को बढ़ाता है। विदग्ध (अम्लावस्था को प्राप्त) आहार पित्त को बढ़ाता है तथा ठीक तरह से पकने पर (रसादि के शोषण से बचा हुआ) निस्सार (मल या किट्टरूपी) आहार वायु को बढ़ाता है ॥ ५३४ ॥

विमर्शः—'आहार के प्रथम कफ बनाने का तात्पर्य लाला रस को उत्तेजित करना तथा विदग्धावस्था में पित्त बनाने का तात्पर्य Bile को उत्तेजित करना एवं पाकानन्तर बृहदन्त्र में जाकर वायु बनाने का तात्पर्य वहां सड़न से Gases बनती हैं' ऐसे समन्वय समझना चाहिये।

विएमूत्रमाहारमलः सारः प्रागीरितो रसः ।
स तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत् ॥५३५॥

पचे हुये आहार का मल-विष्ठा और मूत्र हैं तथा सार-भाग रस कहलाता है। यह रस व्यान वायु से प्रेरित होकर शरीर की समस्त रस-रक्तादि धातुओं को तृप्त करता रहता है॥

**विमर्श**—सारमलमूत्रनिर्माणगमनवर्णनं शार्ङ्गधरे यथा—आहारस्य रस सार सारहीनो मलद्रव । सिराभिस्तज्जल नीत बस्तौ मूत्रत्वमाप्नुयात् ॥ तत् किट्ट च मल ज्ञेय तिष्ठेत्पक्वाशये च तत् । वलित्रितयमार्गेण यात्यपानेन नोदितम् ॥' इति । अन्यच्च—तत्राच्छ किट्टमन्नस्य मूत्र विद्याद् घन शकृत (वाग्भट) । इस तरह आयुर्वेद मूत्र को मल की तरह आंत्र में बनना मानते हैं तथा आन्त्र से सूक्ष्म स्रोतसों द्वारा यह मूत्र बस्ति में पहुंचता है तथा वृक्क की कार्य परवी को पुष्ट करने (बनाने) का मानता है। 'वृक्कौ पुष्टिकरौ प्रोक्तौ जठरस्थस्य मेदसः' किन्तु डाक्टरी मत से वृक्क के सेल वृक्कीयधमनी द्वारा वृक्क में गये हुये रक्त से यूरिआ, यूरिक एसिड तथा क्षारीय जलीयांश को पृथक् कर देते हैं तथा ये पदार्थ दो गविनियों (Uretors) द्वारा मूत्राशय में पहुंच कर मूत्र सज्ञा को प्राप्त होते हैं। वस्तुतस्तु वेद में यह वर्णन स्पष्ट मिलता है जिसे गुरुवर्य गणनाथसेन जी ने प्रत्यक्ष शारीर में स्पष्ट लिखा है। यदान्त्रेषु गविन्योर्यद् यद्वस्तावधिसंश्रितम् । मूत्रमेव तदुच्यते वहिर्वालीनिसञ्चकम् ॥ व्यान वायु हृदयस्थ प्राणवायु का ही एक भेद है। 'व्यानो हृदि स्थित' (वाग्भट.) रस तथा रक्त संवहन (Blood cerculation) का कार्य करती है। 'रसलव-मोघत' (सुश्रुत)

कफ' पित्तं मलः खेषु स्वेदः स्यान्नखरोम च ।
नेत्रविट् त्वक्षु च स्नेहो धातूनां क्रमशो मला ॥५३६॥

सप्तधातुओं की उनमें रहने वाली सात अग्नियों से पाक होने पर उनसे क्रमश बनने वाले मल जैसे-रस का कफ, रक्त का पित्त, मांस का कर्णनासादिस्रोतसस्थित मल, मेद का स्वेद, अस्थि का नख तथा रोम तथा मज्जा का नेत्र मल और त्वचा का स्नेहांश ये इन धातुओं के मल होते हैं ॥५३६॥

**विमर्श**—वाग्भट ने ओज को शुक्र का मल बतलाया है। कफ पित्त मल खेषु प्रस्वेदो नखरोम च । स्नेहोऽक्षि त्वग्विटामोजो धातूना क्रमशो मला ॥ परन्तु अष्टाङ्गसङ्ग्रहकार ने ओज को शुक्र का मल न मानकर सार माना है 'शुक्रस्य सारमोज अत्यन्तशुद्धतयाऽस्य मलाभाव ॥ सुश्रुत के टीकाकार डल्हण ने भी शुद्ध सोने को तपाने से जैसे उसमें से मल नहीं बनता है तद्वत् शुक्र के पाक होने पर उससे स्थूल भाग शुक्र तथा उसका स्नेह भाग ओज होता है। अर्थात् ओज को शुक्र का मल न मान कर स्नेह माना है—स्वाग्निभि पच्यमानेषु मल षट्सु रसादिषु । न शुक्रे पच्यमानेऽपि हेमनीवाक्षये मल ॥

दिवा विबुद्धे हृदये जाग्रतः पुण्डरीकवत् ।
अन्नमक्लिन्नधातुत्वादजीर्णेऽपि हितं निशि ॥ ५३७ ॥
हृदि सम्मीलिते रात्रौ प्रसुप्तस्य विशेषतः ।
क्लिन्नविस्रस्तधातुत्वादजीर्णे न हितं दिवा ॥ ५३८ ॥

दिन में जागते हुये मनुष्य का हृदय कमल के समान विकसित रहता है इस लिये धातुओं में क्लेद न होने से रात्रि (सायङ्काल) के समय अजीर्ण होने पर भी अन्न का सेवन करना हितकर ही होता है किन्तु रात्रि में विशेष कर सोये हुये मनुष्य के हृदय के सम्मीलित (अल्प कार्य कर) हुये रहने से एवं धातुओं के क्लेदयुक्त तथा शिथिल हुई रहने से अजीर्ण हो जाने पर दूसरे दिन प्रात· काल भोजन करना हितकर नहीं है ॥ ५३७-५३८ ॥

**विमर्श**—चरक में यह विषय अच्छे रूप से समझाया है। प्रातराशे त्वजीर्णेऽपि सायमाशो न दुष्यति। दिवा प्रबुद्धस्यार्केण हृदय पुण्डरीकवत् ॥ तस्मिन् विबुद्धे स्रोतांसि स्फुटत्वं यान्ति सर्वश । व्यायामाच्च विचाराच्च विक्षिप्तत्वाच्च चेतस ॥ न क्लेदमुपगच्छन्ति दिवा तेनाऽस्य धातव । अक्लिन्नेष्वन्नमासिक्तमन्येष्वेषु न दुष्यति ॥ अविदग्ध इव क्षीरे क्षीरमन्यद्विमिश्रितम् । रात्रौ तु हृदये म्लाने संवृतेष्वयनेषु च ॥ यान्ति कोष्ठे च विक्लेद संवृते देहधातव । क्लिन्नेष्वन्यदपक्वेषु तेष्वासिक्त प्रदुष्यति ॥ विदग्धेषु पय-स्वन्यत्पयस्तप्तमिवार्पितम् । नैशेष्वाहारजातेषु नाविपक्वेषु बुद्धिमान् ॥ तस्मादन्यत् समश्नीयात् पालयिष्यन् बलायुषी । (च० ग्रहणी-चिकित्सा)।

इमं विधिं योऽनुमतं महामुने
नृपर्षिमुख्यस्य पठेद्धि यत्नतः ।
स भूमिपालाय विधातुमौषधं
महात्मनां चार्हति सूरिसत्तमः ॥ ५३९ ॥

इति भगवता श्रीधन्वन्तरिणोपदिष्टायां तच्छिष्येण महर्षिणा सुश्रुतेन विरचितायां सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने षट्चत्वारिंशत्तमोऽध्याय ॥ ४६ ॥

राजा तथा ऋषियों में प्रधान महामुनि भगवान् धन्वन्तरि द्वारा मानी हुई इस आहारविधि को जो यत्नपूर्वक पढ़ता है वह विद्वानों में श्रेष्ठ वैद्य राजा तथा अन्य श्रेष्ठ महात्माओं की चिकित्सा करने में योग्य होता है ॥ ५३९ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां सूत्रस्थाने षट्चत्वारिंशत्तमोऽध्याय ॥ ४६ ॥

इति सूत्रस्थानं समाप्तम्

# अथ निदानस्थानम् ।

## प्रथमोऽध्यायः ।

**अथातो वातव्याधिनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥**

अब इसके अनन्तर 'वातव्याधिनिदान' का वर्णन करते हैं, जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥

विमर्शः—'रोगमादौ परीक्षेत' इत्युक्तेर्हेतुलक्षणप्रतिपादकनिदानस्थानमारभ्यते—अथेति 'पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः । वायुना यत्र नीयन्ते तत्र वर्षन्ति मेघवत् ॥' इत्युक्त्या दोषेषु वातस्य प्राधान्यात् प्रथमं वातव्याधिनिदानमधिकरोति । वातजनितोऽसाधारणव्याधिर्वातव्याधिराक्षेपकादिस्तस्य निदानं वातव्याधिनिदानम् । निर्दिश्यते व्याधिरनेनेति निदानं विप्रकृष्टसन्निकृष्टभेदेन व्याध्युत्पत्तिहेतुभूतमित्यर्थः । विप्रकृष्टं—विरुद्धाहारादि, सन्निकृष्टं—वातादि । अपि च—'नि निश्चयनिषेधयोः' इति वररुचेरुपसर्गसूत्रेण निशब्दस्य निश्चयार्थकत्वाद् व्याधिकरणं निदानमित्यर्थः । रोगाणां निदानं पञ्चविधमित्याह माधवकरः—'निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा । सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम् ॥ निमित्तहेत्वायतनप्रत्ययोत्थानकारणैः । निदानमाहुः पर्यायैः प्राग्रूपं येन लक्ष्यते ॥ इति । शार्ङ्गधरे वातव्याधेरशीतिर्भेदा उक्ताः—'अशीतिर्वातजा रोगाः कथ्यन्ते मुनिभाषिताः' इति । चत्वारिंशच्च पैत्तिकाः । विंशतिः श्लेष्मजाः प्रोक्ताः । निदान शब्द के दो अर्थ होते हैं । प्रथम रोगों के कारण Cause को निदान कहते हैं तथा द्वितीय अर्थ रोगों के निर्णय करने के तरीकों (उपायों) को निदान (Diagnosis) कहते हैं ।

> धन्वन्तरिं धर्मभृतां वरिष्ठममृतोद्भवम् ।
> चरणावुपसङ्गृह्य सुश्रुतः परिपृच्छति ॥ ३ ॥
> वायोः प्रकृतिभूतस्य व्यापन्नस्य च कोपनैः ।
> स्थानं कर्म च रोगांश्च वद मे वदतां वर ! ॥ ४ ॥

धर्म मानने वाले या जानने वालों में श्रेष्ठ तथा समुद्रमथन के समय अमृत-कलश हस्त में लेकर उत्पन्न हुये धन्वन्तरि भगवान् को महर्षि सुश्रुत उनके चरण छूकर प्रश्न करने लगे। हे भाषण देने वालों में श्रेष्ठ भगवन् ! आप प्राकृतिक वायु के तथा अनेक कारणों से कुपित हुये वायु के स्थान, कर्म तथा रोगों को मेरे लिये कहो ॥ ३-४ ॥

विमर्शः—समुद्रमन्थनसमये अमृतेन सह उद्भव उत्पत्तिर्यस्य तत् । जैसा कि विष्णुपुराण में लिखा है—मन्थानं मन्दरं कृत्वा नेत्रं कृत्वा च वासुकिम् । ततो मथितुमारब्धा मैत्रेय ! तरसाऽमृतम् । ततो धन्वन्तरिर्देवः श्वेताम्बरधरः स्वयम् । बिभ्रत्कमण्डलुं, पूर्णममृतस्य समुत्थितः ॥ जैसे यहाँ वातरोग-वर्णनार्थ अध्याय लिखा है उसी प्रकार पित्त तथा कफ के रोगों के लिये अध्याय क्यों नहीं लिखा इसका उत्तर विजयरक्षितजी मधुकोष में देते हैं यथा—'एवं व्यवस्थिते वातव्याधिवत् पित्तकफव्याधी कस्मान्नोक्तौ ? उच्यते—वायोरतिबलत्वेनाशुकारित्वेन च गरीयस्त्वात्तद्विकाराणां दुःसाध्यत्वादात्ययिकत्वाद्विशिष्टचिकित्सात्वाद्वातव्याध्यभिधानं न तु कफपित्तव्याध्यभिधानम् । अत एव चरक-सुश्रुतादिष्वपि वातरोगाध्याय एव निर्दिष्टो न तु पित्तकफरोगाध्यायः ।

> तस्य तद्वचनं श्रुत्वा प्राब्रवीद्भिषजां वरः ।
> स्वयम्भूरेष भगवान् वायुरित्यभिशब्दितः ॥ ५ ॥
> स्वातन्त्र्यान्नित्यभावाच्च सर्वगत्वात्तथैव च ।
> सर्वेषामेव सर्वात्मा सर्वलोकनमस्कृतः ॥ ६ ॥
> स्थित्युत्पत्तिविनाशेषु भूतानामेष कारणम् ।
> अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च रूक्षः शीतो लघुः खरः ॥ ७ ॥
> तिर्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च ।
> अचिन्त्यवीर्यो दोषाणां नेता रोगसमूहराट् ॥ ८ ॥
> आशुकारी मुहुश्चारी पक्वाधानगुदालयः ।
> देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे ॥ ९ ॥

सुश्रुत के वचन को सुनकर वैद्यों में श्रेष्ठ धन्वन्तरि कहने लगे कि-यह वायु अपने कार्य में स्वतन्त्र होने से, नित्य होने से तथा सर्वत्र व्याप्त होकर रहने से आकाश की तरह स्वयम्भू तथा भगवान् अर्थात् अणिमादि ऐश्वर्य-गुणयुक्त है। यह सब प्राणियों को चैतन्य (प्राणवायु) देने की दृष्टि से उन सबकी आत्मा है तथा उन सबों से नमस्कृत है। स्थावर तथा जङ्गम भूतों की स्थिति (रक्षा), उत्पत्ति तथा विनाश में भी यही कारण है। यह अव्यक्त (अदृश्य = रूपरहित) होते हुये भी व्यक्त कार्य करता है तथा यह रूक्ष, शीत, लघु और खर गुणों से युक्त है तथा तिर्यग् (टेढा) चलने वाला, शब्द-स्पर्श रूपी द्विगुणों से युक्त, त्रिगुणात्मक होते हुये भी रजोगुण की प्रधानता वाला, अचिन्त्य-शक्ति-सम्पन्न, दोष, धातु तथा मलों का इतस्ततः-सञ्चरण कराने वाला, रक्त पित्त-कफजन्य अन्य सब रोगों में राजा (प्रधान), आशु (शीघ्र) ही अच्छा-बुरा कार्य करने वाला, सदैव गतियुक्त तथा विशेष रूप से पक्वाशय (बृहदन्त्र) तथा गुदा में (विकृत रूप से) रहने वाला है। धन्वन्तरि कहते हैं कि अब शरीर में विचरण (प्रसर) करते हुये वायु के लक्षणों को मेरे से सुनो ॥ ५-९ ॥

विमर्शः—द्विगुणः = स्पर्शशब्दद्वितयगुणयुक्तः । तथा च मनुः—'परस्परानुप्रवेशाद्धारयन्ति परस्परम् । गुणं पूर्वस्य पूर्वस्य धारयन्त्युत्तरोत्तरम् ॥' इति । अपि च—'महाभूतानि खं वायुरग्निरापः क्षितिस्तथा । शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च तद्गुणाः ॥ तेषामेकगुणः पूर्वो गुणवृद्धिः परे परे । पूर्वः पूर्वगुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः ॥' इति । रजोबहुलः = त्रिगुणत्वेऽपि प्रवर्तकत्वाद्रजःप्रधानः । सांख्ये—'सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलञ्च रजः' इति । दोषाणां नेता—पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः ।

वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥ ( शार्ङ्गधर )। रोगसमूहराट्—विभुत्वादाशुकारित्वाद्बलित्वादन्यकोपनात् । स्वात न्त्र्याद् बहुरोगत्वाद्दोषाणां प्रबलोऽनिलः ॥ शाखागता कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवाङ्गजाश्च । ये सन्ति तेषां न तु कश्चिदन्यो वायो परं जन्मनि हेतुरस्ति ॥ ( चरक-सिद्धि० अ० १ )

दोषधात्वग्निसमतां सम्प्राप्तिं विषयेषु च ।
क्रियाणामानुलोम्यं च करोत्यकुपितोऽनिलः ॥ १० ॥

**अकुपितवातकार्य**—अकुपित वात-दोष, धातु तथा अग्नि की समता रखने वाला, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध इन पांच विषयों में मन को चक्षुरादि इन्द्रियों के साथ संयुक्त कराने वाला तथा शरीर की श्वासप्रश्वास, पाचन-रक्तसञ्चरणादि क्रियाओं तथा कर्मेन्द्रियों की वचनादि क्रियाओं को ठीक ठीक रूप से करने वाला है ॥ १० ॥

**विमर्श**—चरकोक्तवातकर्माणि-'वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेता च मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योजकः, सर्वेन्द्रियाणामभिवोढा, सर्वशरीरधातुव्यूहकरः, सन्धानकरः शरीरस्य, प्रवर्तको वाचः, प्रकृतिः शब्दस्पर्शयोः, श्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलं, हर्षोत्साहयोर्योनिः, समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, क्षेप्ता बहिर्मलानां, स्थूलाणुस्रोतसां भेत्ता, कर्ता गर्भाकृतीनाम्, आयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतो भवत्यकुपितः । ( च सू अ १२ )। इस तरह यह निर्विवाद है कि जो कार्य Nervous System का है वही कार्य वात का है। Brain या मस्तिष्क इसका मुख्य केन्द्र है। यहीं से शरीराङ्गों को चेष्टावह ( Motor nerves ) सूत्र द्वारा आज्ञाएं जाती हैं तथा समस्त शरीर से संवेदनी सूत्र ( Sensory nerves ) द्वारा यहां ही समाचार प्राप्त होते हैं। वास्तव में आयुर्वेदिक वात मस्तिष्क से समस्त शरीर में इन्हीं सूत्रों में शक्ति के रूप में दौड़ता रहता है जैसे बिजली घर ( Power house ) से बिजली ठोस तारों में होकर सारे नगर में जाकर बत्तियों को जलाती है इस लिये Brain ( मस्तिष्क या शिर ) को मानव राजधानी का राजा या शासक ( King or Ruler ) कह सकते हैं—प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च । तदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते ॥ ( चरक )।

यथाऽग्निः पञ्चधा भिन्नो नामस्थानात्मकर्मभिः ।
भिन्नोऽनिलस्तथा ह्येको नामस्थानक्रियामयैः ॥ ११ ॥
प्राणोदानौ समानश्च व्यानश्चापान एव च ।
स्थानस्था मारुताः पञ्च यापयन्ति शरीरिणम् ॥१२॥

जिस तरह 'व्रणप्रश्नाध्याय-सूत्रस्थान' में नाम, स्थान तथा क्रियाओं के कारण अग्नि ( पित्त ) के पाचकरञ्जकालोचकभ्राजकसाधक रूप से पांच भेद किये गये हैं उसी तरह एक प्रकार का वायु—नाम, स्थान, क्रिया तथा रोगों के कारण पांच प्रकार का होता है। प्राण, उदान, समान, व्यान और अपान ये पांच प्रकार के वायु अपने अपने विशिष्ट स्थानों में स्थित होकर किंवा अपनी स्वाभाविक स्वरूप ( साम्यावस्था ) में रहकर आत्मा या प्राणियों के देह को धारण करती है ॥११-१२॥

**विमर्श**—प्राणेति । प्राणिति प्राणयतीति वा प्राणः, उद् ऊर्ध्वमनितीत्युदानः, शुक्रादीन् सम नयतीति समानः, वीर्यवत्कर्म कुर्वन् विगृह्य वाऽनितीति व्यानः, मूत्रपुरीषाद्यपनयन्नधोऽनितीत्यपानः। शार्ङ्गधरे सुश्रुताविरिक्तः क्रमो दृश्यते। तद्यथा—'अपानः स्यात्समानश्च प्राणोदानौ तथैव च । व्यानश्चेति समीरस्य नामान्युक्तान्यनुक्रमात् ॥' इति । 'हृदि प्राणो गुदेऽपानः समानो नाभिसंस्थितः । उदानः कण्ठदेशे स्याद् व्यानः सर्वशरीरगः ॥' इति । हृदि उरःस्थाने एषां क्रमशो व्यापाराः—'अन्नप्रवेशनं मूत्राद्युत्सर्गोऽन्नादिपाचनम् । भाषणादिनिमेषादि तद्व्यापाराः क्रमादमी ॥' इति ।

वायुर्यो वक्त्रसञ्चारी स प्राणो नाम देहधृक् ।
सोऽन्नं प्रवेशयत्यन्तः प्राणांश्चाप्यवलम्बते ॥
प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान् गदान् ॥१३॥

**प्राणवायु**—मुख में विचरण करने वाली प्राणवायु है तथा वह देह को धारण करती है। अन्न को शरीर के अन्दर आमाशय, ग्रहणी आदि स्थानों में पहुँचाती है तथा प्राणों का अवलम्बन ( धारण ) करती है मिथ्या आहार-विहारादि से कुपित हुई यह वायु प्राय हिक्का, श्वास आदि रोगों को उत्पन्न करती है ॥ १३ ॥

**विमर्श**—वातस्य स्थानमेतद् विस्तरतो बोद्धव्यम् । सङ्क्षेपतस्तु व्रणप्रश्ने 'वातः श्रोणिगुदसंश्रयः' इत्युक्तम् । वक्त्रसञ्चारित्वमस्योपलक्षणम् । तेन मूर्धोरःकण्ठनासिका अपि प्राणस्य स्थानमिति द्रष्टव्यम् । तथा चाष्टाङ्गसङ्ग्रहे—'तत्र प्राणो मूर्धन्यवस्थितः कण्ठोरश्चरो बुद्धीन्द्रियहृदयमनोधमनीधारणष्ठीवनक्षवथूद्गारश्वासोच्छ्वासान्नप्रवेशादिक्रियः ॥' इति । शार्ङ्गधर में प्राण वायु का वर्णन—नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम् । कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम् ॥ पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगतः । प्रीणयन्देहमखिलं जीवयञ्जठरानलम् ॥ प्रत्यक्ष में यह होता है कि सारे शरीर की तोड़फोड़ निर्माण रूपी हलचलों से बनी हुई दूषित वायु ( $Co_2$ ) सिरागत रक्त के साथ २ हृदय में आकर वहाँ से वापस धमनियों द्वारा फेफड़ों में चली जाती है तथा फेफड़ों से श्वास-पथद्वारा बाहर निकल जाती है एवं बाहर की शुद्ध वायु जिसमें ओक्सिजन होने से प्राणवायु-विष्णुपद ( आकाश ) का अमृत या अम्बर ( आकाश ) का पीयूष कहलाती है, श्वास मार्ग ( Trachea ) द्वारा फेंफड़ों में आती है और रक्त में मिलकर उसे शुद्ध ( लाल सुर्ख ) बना देती है। अतएव मैंने 'नाभिस्थः प्राणपवनः' की जगह 'देहस्थो दूषितो वायुः' एवं 'कण्ठाद्बहिर्याति' की जगह 'फुफ्फुसाभ्यां बहिर्याति' ऐसा परिवर्तन किया है। उपनिषदि प्राणवातवर्णनम्—'कस्मिन्नहमुत्क्रान्त उत्क्रान्तो भविष्यामि कस्मिन्वा प्रतिष्ठिते प्रतिष्ठास्यामीति स प्राणमसृजत । यथा सैन्धवोऽश्वः पड्वीशशङ्कून् संवृहेदेवं स प्राणान् सर्वान् वायूनुत्पाट्य प्रयाणकाले धावति॥

उदानो नाम यस्तूर्ध्वमुपैति पवनोत्तमः ॥ १४ ॥
तेन भाषितगीतादिविशेषोऽभिप्रवर्तते ।
ऊर्ध्वजत्रुगतान् रोगान् करोति च विशेषतः ॥ १५ ॥

**उदान वायु**—सर्व वातों में श्रेष्ठ उदान वायु वह है जो ऊपर को गति करती हो तथा इसी उदान वायु से भाषण, गायन आदि विशेष कार्य होते हैं तथा यही कुपित होकर जत्रु ( Clavicle bone ) के ऊपर नेत्र, नासा, मुख, कर्ण, शिर आदि में रोगों को उत्पन्न करती है ॥ १४-१५ ॥

विमर्शः—ऊर्ध्वशब्देन नाभ्युरःकण्ठादीनां भाषितगीतादावादिशब्देन प्रयत्नादीनां च परिग्रहः। तदुक्तं चरके—'उदानस्य पुनः स्थानं नाभ्युरःकण्ठ एव च। वाक्प्रवृत्तिप्रयत्नौजोबलवर्णादि कर्म च॥' इति। वाग्भटे—'उरःस्थानमुदानस्य नासानाभिगलांश्चरेत्।' इति।

आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसङ्गतः।
सोऽन्नं पचति तज्जांश्च विशेषान्विविनक्ति हि॥
गुल्माग्निसादातीसारप्रभृतीन् कुरुते गदान्॥ १६॥

समान वायु—आमाशय (Stomach) तथा पक्वाशय (बृहदन्त्र Large Intestine) में गति करनेवाली समान नामक वायु अन्नपाक से उत्पन्न विशेष पदार्थों (रस, दोष, मूत्रों) को पृथक् पृथक् करती है तथा विकृत होने पर गुल्म, मन्दाग्नि, अतिसार आदि रोगों को पैदा करती है॥ १६॥

कृत्स्नदेहचरो व्यानो रससंवहनोद्यतः॥ १७॥
स्वेदासृक्स्रावणश्चापि, पञ्चधा चेष्टयत्यपि।
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान्॥ १८॥

व्यान वायु—सारे शरीर में भ्रमण करनेवाली व्यान वायु रस के संवहन (Cerculation) में तत्पर रहती है तथा स्वेद और रक्त का विस्रावण करती है एवं गति, अपक्षेपण, उत्क्षेपण, निमेष, उन्मेष इन पांचों कर्मों का सम्पादन करती है तथा क्रुद्ध होने पर प्रायः सारे देह में होनेवाले रोगों को उत्पन्न करती है॥ १७–१८॥

विमर्शः—वाग्भट ने व्यान का स्थान हृदय माना है—'व्यानो हृदि स्थितः' (वाग्भटः)। रस-संवहन से (Blood cerculation) या (Lymph cerculaton) दोनों का बोध होता है। रक्तस्रावण—रक्त का स्राव करना अर्थात् रक्त जब धमनियों से केशिकाओं (Capillares) में पहुँचता है तो उनकी दीवारें अत्यन्त पतली होने से उनमें से रक्त, रस, प्राण वायु तथा अन्य पोषकतत्व स्रवित होकर भिन्न-भिन्न शारीरिक अङ्गों को पुष्ट करते रहते हैं इसलिये कहा है कि—'स (रसः) तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत्'।

पक्वाधानालयोऽपानः काले कर्षति चाप्ययम्।
समीरणः शकृन्मूत्रशुक्रगर्भार्तवान्यधः॥
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् घोरान् बस्तिगुदाश्रयान्॥१९॥

अपान वायु—पक्वाशय में रहती हुई योग्य समय में मल, मूत्र, शुक्र, गर्भ तथा आर्तव को अधोमार्ग की ओर प्रेरित कर निकालती है तथा कुपित होने पर वस्ति और गुदा में भयङ्कर रोगों को उत्पन्न करती है॥ १९॥

शुक्रदोषप्रमेहास्तु व्यानापानप्रकोपजाः।
युगपत् कुपिताश्चापि देहं भिन्द्युरसंशयम्॥ २०॥

व्यान तथा अपान वायु के प्रकोप से शुक्र दोष तथा प्रमेह उत्पन्न होता है तथा उक्त पांचों वात एक समय में कुपित हो जाने पर निश्चय ही सारे शरीर को नष्ट कर देते हैं॥ २०॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि नानास्थानान्तराश्रितः।
बहुशः कुपितो वायुर्विकारान् कुरुते हि यान्॥ २१॥

अब इसके अनन्तर अनेक स्थानों में जाकर विविध प्रकार से कुपित होकर जिन रोगों को उत्पन्न करती है उन्हें कहता हूँ॥ २१॥

वायुरामाशये क्रुद्धश्छर्द्यादीन् कुरुते गदान्॥ २२॥
मोहं मूर्च्छां पिपासां च हृद्ग्रहं पार्श्ववेदनाम्।
पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलं नाभौ करोति च॥ २३॥
कृच्छ्रमूत्रपुरीषत्वमानाहं त्रिकवेदनाम्।
श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं कुर्यात् क्रुद्धः समीरणः॥ २४॥

आमाशय में क्रुद्ध हुई वायु वमनादि अनेक रोगों को करती है तथा मोह, मूर्च्छा, पिपासा, हृदय की जकड़ाहट और पार्श्ववेदना को पैदा करती है। पक्वाशय में जाकर आन्त्रकूजन, नाभिप्रदेश के इधर-उधर शूल (Colic pain), मूत्र तथा मल के निकलने में कठिनाई, आफरा तथा त्रिकस्थान में पीड़ा करती है। श्रोत्र (कर्ण) आदि इन्द्रियों में कुपित वायु उनके कार्य का नाश कर देती है॥ २२–२४॥

वैवर्ण्यं स्फुरणं रौक्ष्यं सुप्तिं चुमुचुमायनम्।
त्वक्स्थो निस्तोदनं कुर्यात् त्वग्भेदं परिपोटनम्॥२५॥
व्रणांश्च रक्तगो, ग्रन्थीन् सशूलान् मांससंश्रितः।
तथा मेदः श्रितः कुर्याद् ग्रन्थीन्मन्दरुजोऽव्रणान् २६
कुर्यात्सिरागतः शूलं सिराऽऽकुञ्चनपूरणम्।
स्नायुप्राप्तः स्तम्भकम्पौ शूलमाक्षेपणं तथा॥ २७॥
हन्ति सन्धिगतः सन्धीन् शूलशोफौ करोति च।
अस्थिशोषं च भेदं च कुर्याच्छूलं च तच्छ्रितः॥२८॥
तथा मज्जगते रुक् च न कदाचित् प्रशाम्यति।
अप्रवृत्तिः प्रवृत्तिर्वा विकृतिः शुक्रगेऽनिले॥ २९॥
हस्तपादशिरोधातूंस्तथा सञ्चरति क्रमात्।
व्याप्नुयाद्वाऽखिलं देहं वायुः सर्वगतो नृणाम्॥
स्तम्भनाक्षेपणस्वापशोफशूलानि सर्वगः॥ ३०॥

त्वचा में कुपित वात-शरीर के रङ्ग का नाश, शरीर में फड़कन, रूक्षता, सुप्ति, चुमचुमाहट (Tinglng), सूई चुभोने की सी पीड़ा, त्वचा का फटना तथा परिपोट रोग को पैदा करती है। रक्त में कुपित हुई वात-अनेक व्रण उत्पन्न करती है तथा मांसगत कुपित वात-मांस में गांठें और शूल पैदा करती है। मेदोधातु में कुपित हुई वात-मन्द पीड़ा वाली तथा व्रणरहित गांठों को उत्पन्न करती है। सिरागत कुपित वात-सिराओं में शूल तथा सिराओं का आकुञ्चन (कुटिलता = varicosity of veins) तथा सिराविस्तृति (Phlebetasis) पैदा करती है। स्नायुगत कुपित वात-शरीर का स्तम्भ (जकड़ाहट) और शरीर में कम्प तथा शूल एवं आक्षेप (Spasms) पैदा करती है। सन्धिगत कुपित वात-सन्धिनाश, सन्धियों में शूल और शोफ पैदा करती है। अस्थिगत कुपित वात-अस्थिशोष (Osteoporosis), अस्थिभेद तथा अस्थिशूल पैदा करती है। मज्जागत कुपित वात-सर्वदा होनेवाली पीड़ा तथा मज्जा का शोष पैदा करती है एवं शुक्र में कुपित हुई वात-शुक्र की अप्रवृत्ति (रुकावट) अथवा अधिक प्रवृत्ति करती है। मनुष्य की सारी देह में कुपित हुई वात-हस्त, पाद, सिर तथा रस-रक्तादि धातुओं में सञ्चार

करती है तथा बाद में सारे शरीर में व्याप्त हो जाती है जिससे शरीर का स्तम्भ ( जकड़ाहट = Stiffness ), आक्षेप ( Convulsions ), सुप्ति या स्पर्शज्ञाननाश, शोथ और शूल पैदा होते हैं ॥ २५-३० ॥

विमर्श —माधवनिदाने शुक्रगतकुपितवातलक्षणम्, क्षिप्रं मुञ्चति बध्नाति शुक्रं गर्भमथापि वा । विकृतिं जनयेच्चापि शुक्रस्थः कुपितोऽनिलः ॥

स्थानेष्वुक्तेषु सम्मिश्रः सम्मिश्रां कुरुते रुजः ।
कुर्यादवयवप्राप्तो मारुतस्तत्त्वमितान् गदान् ॥ ३१ ॥

उक्त स्थानों में पित्तादि के साथ संयुक्त हुआ कुपित वात-पित्तादिलक्षणयुक्त रोगों को उत्पन्न करता है तथा शरीर के भिन्न भिन्न अङ्गों में कुपित हुआ वात-उन ( अङ्गों ) में नाना प्रकार के रोग उत्पन्न करता है ॥ ३१ ॥

दाहसन्तापमूर्च्छाः स्युर्वायौ पित्तसमन्विते ॥ ३२ ॥
शैत्यशोफगुरुत्वानि तस्मिन्नेव कफावृते ।
सूचीभिरिव निस्तोदः स्पर्शद्वेषः प्रसुप्तता ॥ ३३ ॥
शेषाः पित्तविकाराः स्युर्मारुते शोणितान्विते ।
प्राणे पित्तावृते छर्दिर्दाहश्चैवोपजायते ॥ ३४ ॥
दौर्बल्यं सदनं तन्द्रा वैवर्ण्यं च कफावृते ।
उदाने पित्तसंयुक्ते मूर्च्छादाहभ्रमक्लमाः ॥ ३५ ॥
अस्वेदहर्षौ मन्दोऽग्निः शीतस्तम्भौ कफावृते ।
समाने पित्तसंयुक्ते स्वेददाहौष्ण्यमूर्च्छनम् ॥ ३६ ॥
कफाधिक्यं च विण्मूत्रे रोमहर्षः कफावृते ।
अपाने पित्तसंयुक्ते दाहौष्ण्ये स्यादसृग्दरः ॥ ३७ ॥
अधःकायगुरुत्वं च तस्मिन्नेव कफावृते ।
व्याने पित्तावृते दाहो गात्रविक्षेपणं क्लमः ॥ ३८ ॥
गुरूणि सर्वगात्राणि स्तम्भनं चास्थिपर्वणाम् ।
लिङ्गं कफावृते व्याने चेष्टास्तम्भस्तथैव च ॥ ३९ ॥

जब वात कुपित होकर पित्त के साथ मिल जाता है तब-शरीर में दाह, सन्ताप और मूर्च्छा ये पित्तदोषयुक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं तथा कफ के साथ मिलने पर शरीर में शैत्य, शोथ और गुरुता ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। रक्त के साथ मिश्रित कुपित वात-शरीर में सूई चुभोने की सी पीड़ा, स्पर्श में द्वेष, अङ्गों में सुप्तता तथा पित्त के अन्य विकार उत्पन्न होते हैं। प्राणवायु के पित्त के साथ मिश्रित होने पर-वमन तथा दाह उत्पन्न होता है तथा कफ के साथ मिल जानेपर-दुर्बलता, अङ्गों में पीड़ा, तन्द्रा और विवर्णता ये लक्षण प्रगट होते हैं। उदान वायु के पित्तयुक्त होनेपर-मूर्च्छा, दाह, भ्रम और क्लम ये लक्षण उत्पन्न होते हैं एवं कफ के साथ संयुक्त होनेपर-पसीना न आना, शरीर में हर्ष ( रोंगटे खड़े होना ), अग्निमांद्य, शीत लगना तथा जकड़ाहट ये लक्षण प्रगट होते हैं। समानवायु के पित्तसंयुक्त होनेपर-पसीना आना, जलन होना, शरीर का उष्ण होना तथा मूर्च्छा ये लक्षण पैदा होते हैं तथा उसी के कफावृत होने पर-मल और मूत्र में कफ ( Mucus ) की अधिकता तथा रोमहर्ष उत्पन्न होता है। अपान वायु के पित्तयुक्त होनेपर-दाह, शरीर का गरम होना तथा स्त्रियों में रक्तप्रदर उत्पन्न हो जाता है एवं उसी के कफावृत होनेपर-नीचे के शरीर के अङ्गों में भारीपन पैदा हो जाता है। व्यानवायु के पित्तावृत होनेपर-दाह, गात्र में विक्षेपण तथा क्लम ये लक्षण पैदा होते हैं एवं उसके कफावृत होनेपर-शरीर के सारे अङ्गों में भारीपन, अस्थियों की सन्धियों में जकड़न तथा हस्त-पादादि अङ्गों की चेष्टा का स्तम्भ ये लक्षण पैदा होते हैं ॥ ३२-३९ ॥

विमर्श —प्रकुपित वात का अन्न, पित्त तथा कफादि के साथ संसर्ग होने को आवरण कहते हैं। अष्टाङ्गसङ्ग्रह में इस के बाइस भेद लिखे हैं— इति द्वाविंशतिविधं वायोरावरणं विदुः' ( अ० स० )। एवं द्वाभ्यां दोषाभ्यां, रक्तादिभिः षड्भिः धातुभिः, अन्नेन, मूत्रेण, विशा सर्वधातुभिः, पुनः प्राणादिपञ्चकस्य पित्तेन, तद्वत् कफेन, इति द्वाविंशतिविधं वायोरावरणमुक्तम्। ( इन्दुः )। वाग्भट ने वायु के अनेक आवरण माने हैं—वायोरावरणं वातो बहुभेदं प्रवक्ष्यते। लिङ्गं पित्तावृते दाहस्तृष्णा शूलं भ्रमस्तमः ॥ असृग्दरश्चेति—असृग्दरः=रक्तप्रदर Metrorrhagia, रक्तं प्रमाणमुत्क्रम्य गर्भाशयगताः सिराः । रजोवहाः समाश्रित्य रक्तमादाय तद्रजः ॥ यस्माद्विवर्धयत्याशु रसभावाद्विमानता। तस्मादसृग्दरं प्राहुरेतत्तन्त्रविशारदाः ॥ असृग्दरलक्षणम्—तदेवातिप्रसङ्गेन प्रवृत्तमनृतावपि । असृग्दरं विजानीयादतोऽन्यद्रक्तलक्षणात् ॥ असृग्दरो भवेत् सर्वं साङ्गमर्दं सवेदनम् ॥

प्रायशः सुकुमाराणां मिथ्याऽऽहारविहारिणाम् ।
शोकाच्च प्रमदामद्यव्यायामैश्चातिपीडनात् ॥ ४० ॥
ऋतुसात्म्यविपर्यासात् स्नेहादीनां च विभ्रमात् ।
अव्यवाये तथा स्थूले वातरक्तं प्रकुप्यति ॥ ४१ ॥

वातरक्तरोगकारण—प्रायः सुकुमार प्रकृतिवाले तथा मिथ्या आहार और विहार करनेवाले पुरुषों के तथा शोक से एवं स्त्री-सम्भोग, मद्यपान तथा व्यायाम इनके अधिक सेवन से ऋतु के विपरीत तथा सात्म्य के विपरीत आहार-विहार करने से स्नेहादिकों के अनुचित प्रयोग करने से, व्यवाय ( स्त्रीभोग ) न करनेवाले तथा स्थूल मनुष्य में वातरक्त का प्रकोप होता है

विमर्श —वातरक्त को ( Gout ) कहते हैं। चरक ने इसे 'आढ्यरोग' कहा है क्योंकि स्थूल तथा सुखियों में अधिक होता है। अष्टाङ्गसङ्ग्रहकारने-आढ्यरोगं, खुडं, वातबलासं वातशोणितं तदाहुर्नामभिः । मुख्य कारण मद्य-मांस का अति सेवन, व्यायाम का अभाव, शोक, क्रोध, चिन्ता आदि मानसिक विकार हैं। वातरक्तकारणानि यथा-मिथ्याहारविहारिणाम् । लवणाम्लकटुक्षारस्निग्धोष्णाजीर्णभोजने । क्लिन्नशुष्काम्बुजानूपमांसपिण्याकमूलकैः ॥ (चरक) भजतां विधिहीनञ्च स्वप्नजागरमैथुनम्। (अ सं)।

हस्त्यश्वोष्ट्रैर्गच्छतोऽन्यैश्च वायुः
कोपं यातः कारणैः सेवितैः स्वैः ।
तीक्ष्णोष्णाम्लक्षारशाकादिभोज्यैः
सन्तापाद्यैर्भूयसा सेवितैश्च ॥ ४२ ॥
क्षिप्रं रक्तं दुष्टिमायाति तच्च
वायोर्मार्गं सङ्गणद्ध्याशु यातः ।
क्रुद्धोऽत्यर्थं मार्गरोधात् स वायु-
रत्युद्रिक्तं दूषयेद्रक्तमाशु ॥ ४३ ॥

तत् संपृक्तं वायुना दूषितेन
तत्प्राबल्यादुच्यते वातरक्तम्।
तद्वत् पित्तं दूषितेनासृजाऽऽक्तं
श्लेष्मा दुष्टो दूषितेनासृजाऽऽक्तः ॥ ४४ ॥

सम्प्राप्ति—हाथी, घोड़ा, ऊंट पर बैठकर चलने से तथा अन्य शीत, रूक्षादि कारणों से वायु कुपित हो जाती है एवं तीक्ष्ण, उष्ण, अम्ल, क्षार, शाक आदि भोज्य पदार्थों के सेवन से एवं सन्तापादि के अधिक सेवन से शीघ्र ही रक्त दूषित हो जाता है तथा वह दूषित रक्त शीघ्र सञ्चरण करनेवाले वायु के मार्ग का अवरोध कर देता है। इस तरह रक्त द्वारा मार्ग का निरोध होने से अत्यर्थ क्रुद्ध होकर अत्यन्त उद्रिक्त (दूषित) हुये रक्त को शीघ्र ही दूषित कर देता है। इस तरह से दूषित वायु से मिला हुआ वह रक्त वायु की प्रबलता होने के कारण वातरक्त कहलाता है। इसी तरह दूषित पित्त वात द्वारा दूषित रक्त के साथ संयुक्त होकर तथा दूषित कफ-वात द्वारा दूषित रक्त के साथ संयुक्त होकर वातरक्त ही कहलाता है ॥ ४२-४४ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में भी वातरक्त रोगी के रक्त का Uric Acid तथा यूरेट्स की मात्रा बढ़ जाने से रक्त दूषित हो जाता है। ये दोनों पदार्थ सोडियम बाइ यूरेटस के रूप में पृथक् होकर अस्थि, संधि, संधिकला, बन्धन, स्नायु, त्वचा आदि में सञ्चित होने लगता है।

स्पर्शोद्विग्नौ तोदभेदप्रशोष-
स्वापोपेतौ वातरक्तेन पादौ।
पित्तासृग्भ्यामुग्रदाहौ भवेता-
मत्यर्थोष्णौ रक्तशोफौ मृदू च ॥ ४५ ॥
कण्डूमन्तौ श्वेतशीतौ सशोफौ
पीनस्तब्धौ श्लेष्मदुष्टे तु रक्ते।
सर्वैर्दुष्टे शोणिते चापि दोषाः
स्वं स्वं रूपं पादयोर्दर्शयन्ति ॥ ४६ ॥

वायु और रक्त की दुष्टि की प्रधानता से दोनों पावों में स्पर्श की तीव्र असहिष्णुता, सुई द्वारा चुभोने की सी वेदना, त्वचा के फटने की सी पीड़ा एवं शुष्कता तथा स्पर्शज्ञान की कमी प्रतीत होती है। पित्त तथा रक्त की दुष्टि की प्रधानता से होने वाले वातरक्त में दोनों पांव तेज दाह, अधिक गरमी, लाल रङ्ग, सूजन तथा पिलपिलेपन से युक्त हो जाते हैं। इसी प्रकार कफ की दुष्टि से युक्त वातरक्त में दोनों पांव खुजली से युक्त, श्वेत, ठण्डे, शोथयुक्त, मोटे तथा स्तब्ध (कड़े=कठोर) हो जाते हैं। सर्व दोषों से दूषित वातरक्त में विविध दोष अपने अपने लक्षण (रूप) पावों में प्रगट करते हैं ॥ ४५-४६ ॥

विमर्शः—उक्त स्थानिक लक्षणों के सिवाय निम्न सार्वदैहिक लक्षण भी होते हैं जैसे—ज्वर १०१°-१०२° तक, तृषा, जी मिचलाना आदि। रोग पैर के अङ्गूठे की सन्धि, कभी २ गुल्फ सन्धि, जानुसन्धि, मणिबन्ध सन्धियों में भी विकृति होती है। पीड़ा दिन में कम रात में अधिक होती है। मूत्र में यूरिक एसिड तथा यूरेट्स की राशि अधिक मिलती है।

प्राग्रूपे शिथिलौ स्विन्नौ शीतलौ सविपर्ययौ।
वैवर्ण्यतोदसुप्तत्वगुरुत्वौपसमन्वितौ ॥ ४७ ॥

पूर्वरूप में दोनों पांव शिथिल, स्वेदयुक्त, शीतल तथा कभी २ विपर्यय युक्त होते हैं तथा उनमें विवर्णता, सूई चुभोने की सी पीड़ा, सुप्तता, भारीपन और ओष (दाह) होता है ॥ ४७ ॥

पादयोर्मूलमास्थाय कदाचिद्धस्तयोरपि।
आखोर्विषमिव क्रुद्धं तद्देहमनुसर्पति ॥ ४८ ॥

यह रोग बहुधा पांवों के अथवा हाथों के मूल (अंगुलियां, तल या गुल्फ मणिबन्ध) का आश्रय लेकर क्रुद्ध होकर चूहे के विष के समान सारे देह में फैल जाता है ॥ ४८ ॥

विमर्शः—चरक तथा अष्टाङ्गसंग्रह में उत्तान (Acute) और गम्भीर (Chornic) ऐसे वातरक्त के दो प्रकार लिखे हैं—त्वङ्मांसाश्रयमुत्तानं तत्पूर्वं जायते ततः। कालान्तरेण गम्भीरं सर्वान् धातूनभिद्रवेत्॥ (अ. सं.)। इस रोग की उत्तम चिकित्सा न होने से कुछ दिन, मास या वर्ष बाद दौरे आया करते हैं जिसके परिणाम में मनुष्य लंगड़ा हो जाता है तथा अंगुलियां टेढ़ी हो जाती हैं।

आजानुस्फुटितं यच्च प्रभिन्नं प्रस्रुतं च यत्।
उपद्रवैश्च यज्जुष्टं प्राणमांसक्षयादिभिः ॥
शोणितं तदसाध्यं स्याद्याप्यं संवत्सरोत्थितम् ॥ ४९ ॥

जिस वातरक्त में जानुपर्यन्त स्फुटन हो जाय तथा त्वचा-मांसादि विदीर्ण होकर उनसे रक्त, लसीका, पूय आदि का स्राव निकलने लगे तथा प्राण और मांसक्षय के उपद्रवों से युक्त हो उस वातरक्त को असाध्य समझना चाहिये एवं एक वर्ष पुराना होने पर याप्य समझना चाहिये॥

यदा तु धमनीः सर्वाः कुपितोऽभ्येति मारुतः ॥ ५० ॥
तदाक्षिपत्याशु मुहुर्मुहुर्देहं मुहुश्चरः।
मुहुर्मुहुस्तदाक्षेपादाक्षेपक इति स्मृतः ॥ ५१ ॥

जब कुपित वात शरीर की सब धमनियों में प्रविष्ट होता है तब बार बार आक्षेप होने लगता है। इस तरह बार बार आक्षेप के दौरे आने से इस रोग को आक्षेपक कहते हैं॥

विमर्श—आक्षेपक को कन्वल्शन्स (Convulsions) कहते हैं। यह स्वयं खास बीमारी न होकर मस्तिष्क की खराबी का एक लक्षण है जो अन्य रोगों के लक्षण रूप में होता है। जैसे—अपस्मार (मृगी=इपिलेप्सी), अपतन्त्रक (योषापस्मार= Hysteria), मस्तिष्कार्बुद, मस्तिष्क में होनेवाला रक्तस्राव और अन्तः शल्य (Embolism), मस्तिष्कावरण शोथ, मूत्रविषमयता (Ureamia) धनुःस्तम्भ (Tetanus) तथा बच्चों के दन्तोद्भेद तथा उदर कृमि आदि में होता है। इसके साथ हाथ-पांवों का टेढ़ा होना, बत्तीसी बन्द होना, आँखें फाड़ फाड़ कर देखना, नेत्र पुतली को इधर उधर फेरना आदि भी होते हैं।

सोऽपतानकसंज्ञो यः पातयत्यन्तराऽन्तरा।
कफान्वितो भृशं वायुस्तास्वेव यदि तिष्ठति ॥ ५२ ॥
स दण्डवत् स्तम्भयति कृच्छ्रो दण्डापतानकः।
हनुग्रहस्तदाऽत्यर्थं सोऽन्नं कृच्छ्रान्निषेवते ॥ ५३ ॥

धनुस्तुल्यं नमेद्यस्तु स धनुःस्तम्भसंज्ञकः ।
अङ्गुलीगुल्फजठरहृद्वक्षोगलसंश्रितः ॥ ५४ ॥
स्नायुप्रतानमनिलो यदाऽऽक्षिपति वेगवान् ।
विष्टब्धाक्षः स्तब्धहनुर्भग्नपार्श्वः कफं वमन् ॥ ५५ ॥
अभ्यन्तरं धनुरिव यदा नमति मानवः ।
तदाऽस्याभ्यन्तरायामं कुरुते मारुतो बली ॥ ५६ ॥
बाह्यस्नायुप्रतानस्थो बाह्यायामं करोति च ।
तमसाध्यं बुधाः प्राहुर्वक्षःकट्यूरुभञ्जनम् ॥ ५७ ॥

अपतानक—जो कुपित वात रोगी को बीच बीच में गिराता है वह अपतानक है। यदि कफ से युक्त वायु उन धमनियों में अवस्थित रहती है तथा देह को दण्डे के समान स्तम्भित कर ( जकड ) देती है तब उसे दण्डापतानक कहते हैं तथा वह कृच्छ्रसाध्य है। यदि वातप्रकोप के कारण हनुसन्धि जकड जाय तथा अन्न का सेवन बडे कष्ट से हो तो उसे हनुग्रह कहते हैं। जो कुपित वात मनुष्य को धनुष के समान टेढ़ा कर देता है उसे धनुःस्तम्भ कहते हैं। जब बलवान् कुपित वात अङ्गुलि, गुल्फ, उदर, हृदय, वक्ष तथा गले में संश्रित होकर सिरा तथा स्नायुओं के प्रतान ( समूह ) को आक्षेपित करती है उस समय रोगी के नेत्र विष्टब्ध ( निश्चल ) हो जाते हैं, हनु स्तब्ध हो जाती है, पार्श्व भग्न हो जाता है तथा कफ का वमन करता हुआ रोगी भीतर ( वक्ष ) की ओर धनुष की तरह नम जाता है तब उसे अन्तरायाम कहते हैं। यही प्रकुपित वायु जब शरीर के बाह्य स्नायु समूह में स्थित होती है तब शरीर बाहर की ओर झुक जाता है उसे बाह्यायाम कहते हैं। यदि इसमें वक्ष, कटि तथा ऊरु का भञ्जन ( टूटना ) हो जाय तब उसे विद्वान् वैद्य असाध्य कहते हैं ॥ ५२–५७ ॥

विमर्श—अपतानक को ( Tetanus ) कहते हैं। इसी के भेद दण्डापतानक (Orthotonos), धनुःस्तम्भ, अन्तरायाम ( Emprosthotonos ), बाह्यायाम ( Opisthotonos ) पार्श्वायाम ( Pleurothotonos ) आदि होते हैं। हनुग्रह को ( Lock Jaw or Trismus ) कहते हैं। अपतानक का कारण—इसका प्रधान कारण बेसीलस टिटेनी ( B. Tetani ) जीवाणु है तथा घोड़ा की लीद गोबर तथा जमीन के ऊपर धूलि में रहता है। जीवाणु का प्रवेश प्रायः क्षत से ही होता है। अर्थात् क्षत में धूलि, मिट्टी, गोबर आदि के जाने से जीवाणु भी साथ-साथ चला जाता है। खेतों पर, सड़क पर जो क्षत होते हैं उनमें जीवाणु जाने की सम्भावना अधिक रहती है। कभी-कभी प्रसव या गर्भपातजन्य क्षत से तथा बालकों के नालच्छेदन क्षत से नवजात अपतानक ( Tetanus Neonatorum ) तथा कर्णच्छेदन क्षत से और अभिघात से अभिघातज अपतानक ( Traumatic Tetanus ) होता है। बिना आघात के उत्पन्न अपतानक को अनभिघातज ( Idiopathic ) कहते हैं। सम्प्राप्ति—क्षत द्वारा जीवाणु प्रविष्ट होकर अपनी संख्या को बढ़ाते हैं तथा विष पैदा करते हैं जिसका असर (Nerves), सुषुम्ना तथा मस्तिष्क पर होता है और चेष्टावह वातसूत्र ( Motor Nerves ) द्वारा शरीर पेशियों का सङ्कोच करता है। आक्षेप के दौरे हवा के झोंके तथा साधारण छूने से ही होने लगते हैं। पेशीसंकोच से रोगी को असह्य वेदना होती है। स्वेद अधिक निकलता है। खाना, पीना, सांस लेना सभी में कठिनाई होती है।

कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः ।
कुर्यादाक्षेपकं त्वन्यं चतुर्थमभिघातजम् ॥ ५८ ॥

कुपित कफ तथा पित्त से युक्त वायु अथवा केवल कुपित वात आघातजन्य चौथे आक्षेपक रोग को उत्पन्न करता है ॥

गर्भपातनिमित्तश्च शोणितातिस्रवाच्च यः ।
अभिघातनिमित्तश्च न सिध्यत्यपतानकः ॥ ५९ ॥

गर्भपात से उत्पन्न रक्त के अधिक स्राव से उत्पन्न तथा आघात ( चोट ) से उत्पन्न अपतानक रोग ठीक नहीं होता है॥

अधोगमाः सतिर्यग्गा धमनीरूर्ध्वदेहगाः ।
यदा प्रकुपितोऽत्यर्थं मातरिश्वा प्रपद्यते ॥ ६० ॥
तदाऽन्यतरपक्षस्य सन्धिबन्धान् विमोचयन् ।
हन्ति पक्षं तमाहुर्हि पक्षाघातं भिषग्वराः ॥ ६१ ॥
यस्य कृत्स्नं शरीरार्धमकर्मण्यमचेतनम् ।
ततः पतत्यसून् वाऽपि जहात्यनिलपीडितः ॥ ६२ ॥
शुद्धवातहतं पक्षं कृच्छ्रसाध्यतमं विदुः ।
साध्यमन्येन संसृष्टमसाध्यं क्षयहेतुकम् ॥ ६३ ॥

जब अत्यधिक प्रकुपित वायु नीचे जाने वाली, टेढ़ी जाने वाली, और ऊपर सिर की ओर जाने वाली धमनियों में प्राप्त होता है तब दोनों में से किसी एक पक्ष ( शरीर का भाग ) के सन्धि बन्धनों को ( अपने गति केन्द्रों से ) पृथक कर उस पक्ष का घात ( विनाश ) कर देती है। इस रोग को भिषग्वर ( श्रेष्ठ वैद्य ) पक्षाघात कहते हैं। जिस मनुष्य का सम्पूर्ण आधा शरीर कार्य रहित तथा अचेतन ( संवेदना रहित ) हो जाता है वह वात से पीडित रोगी बिछोने पर गिर जाता है अथवा रोग के बढ़ने पर रोगी मर जाता है। केवल वातप्रकोप से जो पक्षाघात होता है वह कृच्छ्रसाध्य होता है। जो पित्तादि अन्य दोषों से युक्त वात से पक्षाघात होता है वह साध्य होता है एवं जो रक्तादि धातु के क्षय से पक्षाघात होता है वह असाध्य है ॥ ६०–६३ ॥

विमर्श—पक्षाघात को पक्षवध, पक्षघात, अर्धाङ्ग वायु और हेमिप्लेजिया ( Hemiplegia ) कहते हैं। जब हस्तपाद आदि किसी एक अङ्ग का घात होता है उसे एकाङ्ग रोग मोनोप्लेजिया ( Monoplegia ) कहते हैं। पादं सङ्कोचयत्येकं हस्तं वा तोदशूलकृत्। एकाङ्गरोग तं विद्यात् ॥ ( चरक )। सर्वाङ्ग रोग को डायप्लीजिया ( Diplegia ) कहते हैं। हेतु—अवसर फिरङ्ग, हृदयरोग, वृक्करोग, वातरक्त, सीसविष, धमनीदार्ढ्य, मस्तिष्क के अर्बुद, मद्य का अतिसेवन आदि कारण है। मस्तिष्क के दाहिने भाग का सम्बन्ध शरीर के वामाङ्गों से है तथा वामभाग का सम्बन्ध शरीर के दक्षिणाङ्गों से है अतः एव मस्तिष्क के जिस भाग में विकृति होती है शरीर का उससे दूसरा अङ्ग घातयुक्त होता है। मस्तिष्क से जो वातसूत्र निकलते हैं तथा अङ्गों को जाते हैं उनका संबन्ध

मस्तिष्क से टूट जाने से उनमें इच्छानुसार गति नहीं होती तथा उसी की संवेदना मस्तिष्क तक नहीं पहुँचती, यही पक्षाघात है।

वायुरूर्ध्वं व्रजेत् स्थानात् कुपितो हृदयं शिरः।
शङ्खौ च पीडयत्यङ्गान्याक्षिपेन्नमयेच्च सः॥ ६४॥
निमीलिताक्षो निश्चेष्टः स्तब्धाक्षो वाऽपि कूजति।
निरुच्छ्वासोऽथवा कृच्छ्रादुच्छ्वसयान्नष्टचेतनः॥६५॥
स्वस्थः स्याद्धृदये मुक्ते ह्यावृते तु प्रमुह्यति।
कफान्वितेन वातेन ज्ञेय एषोऽपतन्त्रकः॥ ६६॥

अपतन्त्रक—कुपित वायु ऊपर की ओर जाकर हृदय, सिर तथा शङ्ख प्रदेश में प्रवेश करती है तथा उन अङ्गों को पीडित करती है एवं उन्हें आक्षिप्त करती है नमा देती है जिससे रोगी नेत्र बन्द कर लेता है, चेष्टारहित हो जाता है किंवा स्तब्धाक्ष (निश्चल नेत्र) होकर कबूतर के समान कूजन करता है। कभी श्वास-गति को बन्द कर लेता है अथवा कष्ट से श्वास लेता है एवं चेतना-रहित हो जाता है। जब हृदय वातवेग से रहित होता है तब स्वस्थ हो जाता है और वातवेग से युक्त होता है तब फिर अस्वस्थ हो जाता है। यह अपतन्त्रक रोग कफयुक्त वात से उत्पन्न होता है॥६४-६६॥

विमर्शः—अपतन्त्रक को हिस्टेरिया (Hysteria) कहते हैं तथा स्त्री पुरुष दोनों को होता है। योषापस्मार गलत नाम है। वाग्भट ने अपतन्त्रक तथा अपतानक रोग को एक ही माना है। कपोत इव कूजेच्च निःसंज्ञः सोऽपतन्त्रकः। स एव चापतानाख्यः। चरक ने भी दोनों को माना है—वायुना दारुणं प्राहुरेके तदपतानकम्। (च. सि. ९) माधवकर भी दोनों में अभेद मानते हैं।

दिवास्वप्नासनस्थानविकृतोर्ध्वनिरीक्षणैः।
मन्यास्तम्भं प्रकुरुते स एव श्लेष्मणाऽऽवृतः॥ ६७॥

मन्यास्तम्भ—दिन में शयन करने से, ऊँची-नीची शय्या तथा तकिये पर गरदन रखने से टेढे या ऊपर की ओर देखने से वही कुपित वात कफ से आवृत होकर मन्यास्तम्भ कर देता है॥ ६७॥

विमर्शः—मन्यास्तम्भ को Torticolis कहते हैं। यह ग्रीवापश्चात् सिरा या उरःकर्णमूलिका (Sterno mastoid) के सङ्कोच से होता है। इसके वातज, आमवातज (Rheumatic), जन्मज Congenital तथा आक्षेपयुक्त (Spasmodic) ऐसे चार भेद होते हैं।

गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धक्षीणेष्वसृक्क्षये।
उच्चैर्व्याहरतोऽत्यर्थं खादतः कठिनानि च॥ ६८॥
हसतो जृम्भतो भाराद्विषमाच्छयनादपि।
शिरोनासौष्ठचिबुकललाटेक्षणसन्धिगः॥ ६९॥
अर्दयित्वाऽनिलो वक्त्रमर्दितं जनयत्यतः।
वक्रीभवति वक्त्रार्धं ग्रीवा चाप्यपवर्त्तते॥ ७०॥
शिरश्चलति वाक्सङ्गो नेत्रादीनां च वैकृतम्।
ग्रीवाचिबुकदन्तानां तस्मिन् पार्श्वे तु वेदना॥ ७१॥
यस्याग्रजो रोमहर्षो वेपथुर्नेत्रमाविलम्।
वायुरूर्ध्वं त्वचि स्वापस्तोदो मन्याहनुग्रहः।
तमर्दितमिति प्राहुर्व्याधिं व्याधिविशारदाः॥ ७२॥
क्षीणस्यानिमिषाक्षस्य प्रसक्तं सक्तभाषिणः।
न सिध्यत्यर्दितं गाढं त्रिवर्षं वेपनस्य च॥ ७३॥

अर्दित—गर्भवती स्त्री, सूतिका, बालक, वृद्ध और क्षीण पुरुषों में रक्त का क्षय होने से एवं ज़ोर से बोलने से, अत्यन्त कठिन पदार्थों को खाने से, हँसने तथा जंभाई लेने से, बोझा उठाने से तथा विषम स्थान में सोने से सिर, नासिका, ओष्ठ, चिबुक (ठोढी), ललाट तथा नेत्र-सन्धियों में प्रकुपित वायु स्थित होकर वायु मुख को पीडित करके अर्दित रोग उत्पन्न करती है तथा इस रोग में मुख का आधा हिस्सा टेढ़ा हो जाता है और गरदन भी टेढ़ी हो जाती है, सिर काँपता है, बोलने में रुकावट होती है तथा नेत्र, कान, नासा आदि में भी विकृति उत्पन्न होती है तथा जिस पार्श्व में यह रोग होता है उस तरफ की ग्रीवा, ठोढी और दाँतों में वेदना होती है। इसके पूर्वरूप में रोंगटे खड़े होना, कम्पन, नेत्रों का आविल (आंसुयुक्त) होना, वायु का ऊपर को वेग (डकारें आदि) होना, त्वचा में सुप्तता तथा सूई चुभोने की सी पीड़ा होना, मन्या और हनु की जकड़ाहट आदि लक्षण होते हैं। रोगों को जानने में विशारद (चतुर) वैद्य इस प्रकार के रोग को अर्दित कहते हैं। क्षीण हुये, नेत्रों को खोलने तथा बन्द करने की क्रिया से रहित, प्रसक्त (निरन्तर) अस्पष्ट बोलने वाले पुरुष का तथा गाढ (भयङ्कर) रूप में उत्पन्न एवं तीन वर्ष का पुराना तथा कम्पन लक्षण से युक्त पुरुष का अर्दित रोग भी ठीक नहीं होता है॥ ६८-७३॥

विमर्शः—अर्दित को Facial palsy Bell's Paralysis कहते हैं। मस्तिष्क से निकलने वाली सातवीं मौलिकी नाड़ी (Facial nerve) के घात होने से यह रोग पैदा होता है। ये नाड़ियाँ दो होती हैं। जिधर की नाड़ी का घात हो उधर के मुख-पार्श्व की विकृति होती है। अष्टाङ्ग-सङ्ग्रह ने इसे 'एकायाम' कहा है तथा लोक में 'लकवा' भी कहते हैं। चरक में इसे मुखार्धघातयुक्त पक्षाघात या मुखार्धघात कहा है 'अर्धे तस्मिन् मुखार्धे वा केवले स्यात्तदर्दितम्। पक्षाघात, रोहिणी (Diphtheria), प्रसूतज्वर, जलसंत्रास, पसीने में ठंडी हवा लगना आदि कई कारणों से होता है।

पार्ष्णिप्रत्यङ्गुलीनां तु कण्डरा याऽनिलार्दिता।
सक्थ्नः क्षेपं निगृह्णीयाद् गृध्रसीति हि सा स्मृता ७४

गृध्रसी—एड़ी तथा प्रत्येक पादाङ्गुलियों की कण्डरा जब वात से प्रकुपित होती हैं तथा टांग के प्रसारण (संकोच-विस्तार गति) को रोक देती है तब उसे गृध्रसी रोग कहते हैं॥ ७४॥

विमर्शः—गृध्रसी को सियाटिका (Sciatica) कहते हैं। सियाटिका नाड़ी नितम्ब से पैर तक जाती है तथा उसमें वातरक्त, मधुमेह, पसीने में ठंडी हवा लगना, आघात, मोच आदि कारणों से विकृति होने पर पीड़ा नितम्ब से गुल्फसन्धि तक होती है तथा चरकादि ने भी ऐसा ही वर्णन किया है। स्फिक्पूर्वा कटिपृष्ठोरुजानुजङ्घापदं क्रमात्। गृध्रसी स्तम्भरुक्तोदैर्गृह्णाति स्पन्दते मुहुः॥ (च. वातव्याधि चि.)

तलं प्रत्यङ्गुलीनां तु कण्डरा बाहुपृष्ठतः।
बाह्वोः कर्मक्षयकरी विश्वाचीति हि सा स्मृता ॥ ७५ ॥

विश्वाची—बाहुपृष्ठ से लेकर हस्ततल की प्रत्येक अङ्गुलियों की कण्डराएं जब प्रकुपित वात से युक्त हो जाती हैं तब बाहु के संकोच-विस्तार रूपी कर्म का क्षय हो जाता है उसे विश्वाची रोग कहते हैं ॥ ७५ ॥

विमर्श—यह रोग Brachial Nerve तथा Brachial plexus की विकृति से होता है अतः इसे Brachial paralysis or erb's paralysis, or Mono plegia Brachialis कहते हैं।

वातशोणितजः शोफो जानुमध्ये महारुजः।
शिरः क्रोष्टुकपूर्वं तु स्थूलः क्रोष्टुकमूर्धवत् ॥ ७६ ॥

क्रोष्टुकशीर्ष—जानु सन्धि में वात और रक्त की विकृति से उत्पन्न भयङ्कर पीडाकारी, शृगाल के सिर के समान मोटा जो शोथ उत्पन्न होता है उसे क्रोष्टुकशीर्ष कहते हैं ॥ ७६ ॥

विमर्श—क्रोष्टुकशीर्ष को Hydrops ( हाइड्रोप्स ) या Inflammed Knee ( इन्फ्लेम्ड नी ) कहते हैं। यह पूयमेह, उपदंश, आमवात, आघात आदि कारणों से होता है।

वायुः कट्यां स्थितः सक्थ्नः कण्डरामाक्षिपेद्यदा।
खञ्जस्तदा भवेज्जन्तुः, पङ्गुः सक्थ्नोर्द्वयोर्वधात् ॥ ७७ ॥

खञ्ज तथा पङ्गु—प्रकुपित वायु कटि प्रदेश में स्थित होकर सक्थि ( टाङ्ग ) की कण्डरा ( सिरा स्नायु तथा नाडी Nerve ) को आक्षिप्त ( चलायमान ) कर देती है तब मनुष्य खञ्ज ( लंगड़ा चलने वाला ) हो जाता है तथा दोनों टांगों की कण्डरा, सिरा, स्नायु और नाडियों के वध होने से पङ्गु ( लूला ) हो जाता है ॥ ७७ ॥

विमर्श—खञ्ज को Mono plegia cruralis तथा पङ्गु को Diplegia कहते हैं।

प्रक्रामन् वेपते यस्तु खञ्जन्निव च गच्छति।
कलायखञ्जं तं विद्यान्मुक्तसन्धिप्रबन्धनम् ॥ ७८ ॥

कलायखञ्ज—जो मनुष्य चलने के प्रारम्भ में कांपता है तथा लंगड़ाता हुआ चलता है तथा जिसके पादसन्धियों के बन्धन ढीले पड़ गये हों उसे कलायखञ्ज कहते हैं ॥ ७८ ॥

विमर्श—कलायखञ्ज को लेथेरिज्म ( Lathyrism ) कहते हैं। पहले इस रोग की उत्पत्ति में कलाय जाति की एक विशेष दाल का सेवन कारण माना जाता था किन्तु अब आंकटा ( अंकरी Vicia sativa ) नामक दाल के सेवन से होता है।

न्यस्ते तु विषमं पादे रुजः कुर्यात्समीरणः।
वातकण्टक इत्येष विज्ञेयः खुडकाश्रितः ॥ ७९ ॥

वातकण्टक—खुडक ( एडी ) में स्थित वात विषम ( ऊंची-नीची ) भूमि पर पांव रखने से उसमें वेदना करती है उसे वातकण्टक रोग कहते हैं ॥ ७९ ॥

विमर्श—वातकण्टक को स्प्रेन एङ्किल ( Sprain Ankle ) कहते हैं।

पादयोः कुरुते दाहं पित्तासृक्सहितोऽनिलः।
विशेषतश्चङ्क्रमणात्पाददाहं तमादिशेत् ॥ ८० ॥

पाददाह—पित्त तथा रक्त मिश्रित वायु विशेषकर चलने के समय में दोनों पावों में दाह उत्पन्न करती है उसे पाददाह कहते हैं ॥ ८० ॥

हृष्यतश्चरणौ यस्य भवतश्च प्रसुप्तवत्।
पादहर्षः स विज्ञेयः कफवातप्रकोपजः ॥ ८१ ॥

पादहर्ष—कफ और वायु के प्रकोप के कारण जिस मनुष्य के दोनों पांव हर्ष ( झनझनाहट ) से युक्त होते हों तथा स्पर्शज्ञान से रहित हो जाते हों उसे पादहर्ष कहते हैं ॥ ८१ ॥

अंसदेशस्थितो वायुः शोषयित्वांऽसबन्धनम्।
सिराश्चाकुञ्च्य तत्रस्थो जनयत्यवबाहुकम् ॥ ८२ ॥

अवबाहुक—अंस ( स्कन्ध ) प्रदेश में स्थित वायु अंससन्धि के बन्धनों को शोषित कर अंसशोष रोग तथा वहीं पर स्थित होके स्कन्ध प्रदेश की सिराओं का सङ्कोचन करके अवबाहुक नामक रोग को पैदा करती है ॥ ८२ ॥

विमर्श—कुछ टीकाकारों ने इस श्लोक का अर्थ केवल अवबाहुक रोग वर्णन परक ही किया है। असमूलस्थितो वायु सिरा सङ्कोच्य तत्रगा। बाहुप्रस्पन्दितहरं जनयत्यवबाहुकम् ॥ ( अ. सं. ) परन्तु ये अंसशोष और अवबाहुक दो रोग हैं अतः उनका अर्थ ठीक नहीं है।

यदा शब्दवहं स्रोतो वायुरावृत्य तिष्ठति।
शुद्धः श्लेष्मान्वितो वाऽपि बाधिर्यं तेन जायते ॥ ८३ ॥

बाधिर्य—जब शब्द वहन करने वाले स्रोतस ( अकुस्टिक नर्व ) में शुद्ध ( केवल ) वात अथवा कफान्वित वात अवस्थित होता है तब उससे बाधिर्य रोग की उत्पत्ति होती है ॥ ८३ ॥

विमर्श—बाधिर्य को डीफनेस ( Deafness ) कहते हैं। प्रथम कई मास तक कान बहता है जिससे वहां के Nerve का घात हो जाने से बाधिर्य हो जाता है। इसके सिवाय उपदंश, टायफायड, स्मालपॉक्स ( शीतला ) आदि रोगों में भी बाधिर्य हो जाता है।

हनुशङ्खशिरोग्रीवं यस्य भिन्दन्निवानिलः।
कर्णयोः कुरुते शूलं कर्णशूलं तदुच्यते ॥ ८४ ॥

कर्णशूल—जिस मनुष्य के हनुसन्धि, शङ्खप्रदेश, सिर और ग्रीवा को भेदन करती हुई वायु कानों में शूल पैदा करती है उसे कर्णशूल कहते हैं ॥ ८४ ॥

विमर्श—कर्णशूल को ओटेल्जिया ( Otalgia ) कहते हैं।

आवृत्य सकफो वायुर्धमनीः शब्दवाहिनीः।
नरान् करोत्यक्रियकान्मूकमिन्मिनगद्गदान् ॥ ८५ ॥

मूकमिन्मिनगद्गदत्व—कफ के सहित वायु शब्द को वहन करने वाली धमनियों का अवरोध करके मनुष्यों को भाषणादि क्रियाहीन कर मूक ( गूंगा ), मिन्मिन ( अनुनासिक स्वर वाला ) तथा गद्गद ( तुतला ) रोगों को पैदा करती है ॥ ८५ ॥

अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता।
भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूनीत्यभिधीयते ॥ ८६ ॥

गुदोपस्थोत्थिता सैव प्रतिलोमविसर्पिणी ।
वेगैः पक्वाशयं याति प्रतितूनीति सा स्मृता ॥ ८७ ॥

तूनी, प्रतितूनी—वर्च ( मल ) के आशय तथा मूत्राशय से उत्पन्न पीड़ा नीचे को जाकर गुदा और मूत्रेन्द्रिय को फोड़ती हुई सी पीड़ा करती हो उसे तूनी कहते हैं। यदि गुदा और मूत्रेन्द्रिय से उत्पन्न हुई वही पीड़ा जब उल्टी ( ऊपर को ) फैल कर वेग से पक्वाशय में जाती है तब उसे प्रतितूनी कहते हैं ॥ ८६–८७ ॥

विमर्शः—तूनी को वृक्कशूल ( Renal colic ) तथा प्रतितूनी को आन्त्रशूल ( Intestinal colic ) आन्त्र कहा जा सकता है।

साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम् ।
आध्मानमिति जानीयाद्घोरं वातनिरोधजम् ॥ ८८ ॥

आध्मान—प्रकुपित अधो वायु के निरोध से भयङ्कर रूप में उत्पन्न हुये आटोप ( गुड़गुड़ शब्द ) के सहित अत्यधिक पीड़ायुक्त अत्यन्त फूले हुये ( मशक सदृश ) उदर को आध्मान कहते हैं ॥ ८८ ॥

विमर्शः—आध्मान को, टिम्पेनाइटिस ( Tympanites ) या मिटियोरिज्म ( Meteorism ) कहते हैं। यह आन्त्र में वायु ( Gas ) के सञ्चय से होता है। आटोपः—आटोपो गुडगुडाशब्दः प्रोक्तो जठरसम्भवः। ( भाव प्र० )।

विमुक्तपार्श्वहृदयं तदेवामाशयोत्थितम् ।
प्रत्याध्मानं विजानीयात् कफव्याकुलितानिलम् ॥८९॥

प्रत्याध्मान—यदि कफ वायु के कारण आध्मान की उत्पत्ति आमाशय से प्रारम्भ हो तथा पार्श्व और हृदय में पीड़ा उत्पन्न न करे अथवा मतान्तर से करे तो उसे प्रत्याध्मान कहते हैं ॥ ८९ ॥

विमर्शः—प्रत्याध्मान को गेस्ट्रो टिम्पेनाइटिज ( Gastro tympanites ) कहते हैं।

अष्ठीलावद्घनं ग्रन्थिमूर्ध्वमायतमुन्नतम् ।
वाताष्ठीलां विजानीयाद्बहिर्मार्गावरोधिनीम् ॥ ९० ॥
एनामेव रुजायुक्तां वातविण्मूत्ररोधिनीम् ।
प्रत्यष्ठीलामिति वदेज्जठरे तिर्यगुत्थिताम् ॥ ९१ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने वातव्याधिनिदानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

वाताष्ठीला—अष्ठीला के समान मोटी ( ठोस ), ऊपर को फैली हुई तथा ऊँची उठी हुई तथा बहिर्मार्ग का अवरोध करने वाली ग्रन्थि को वाताष्ठीला जानना चाहिये तथा वही ग्रन्थि यदि पीड़ाकर एवं वात, विष्ठा और मूत्र का निरोध करने वाली और उदर में तिरछी उत्पन्न हुई हो तो उसे प्रत्यष्ठीला कहते हैं ॥ ९०–९१ ॥

विमर्शः—अष्ठीलेति। अष्ठीला उत्तरापथे वर्तुलः पाषाणविशेषः इति जेज्जटः, कर्मकाराणां वर्तुला दीर्घा लोहभाण्डीति गयदासः, चरक तथा वाग्भट ने इन दोनों का उल्लेख नहीं किया है। अष्ठीला को ( Prostatic enlargement ) कहते हैं।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषाटीकायां वातव्याधिनिदानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

अथातोऽर्शसां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर अर्शोनिदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १–२ ॥

विमर्शः—अर्शः–अरिवत्प्राणान् शृणातीत्यर्शः। अरिवत् प्राणिनो मांसकीलके विशन्ति यत्, अर्शांसि तस्मादुच्यन्ते गुदमार्गनिरोधतः ॥ ( वाग्भटः ) 'अर्शांसीत्यधिमांसविकाराः' ( चरकः ) गुद-नासादिकी त्वचा के मांस में उत्पन्न हुए विकार को अर्श कहते हैं। दोषास्त्वङ्मांसमेदांसि सन्दूष्य विविधाकृतीन्। मांसाङ्कुरानपानादौ कुर्वन्त्यर्शांसि तान् जगुः ॥ ( माधवः ) साधारण किसी भी अङ्ग में हुये अर्श को पोलिपस ( Polypus ) कहते हैं, गुदा में उत्पन्न हुये अर्श के अङ्कुरों को हीमोराइड्स या पाइल्स ( Haemorrhoids or Piles ) कहते हैं। डाक्टरी में इन्हें मांसाङ्कुर न मान कर गुदा की सिराओं के अग्रभाग में रक्त-सञ्चय होकर वे फूल जाते हैं उन्हीं को अर्श कहते हैं।

षडर्शांसि भवन्ति वातपित्तकफशोणितसन्निपातैः सहजानि चेति ॥ ३ ॥

वात, पित्त, कफ, रक्त, इनका सन्निपात तथा सहज ऐसे ६ प्रकार के अर्श होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—समासस्तु द्विविधान्यर्शांसि सहजानि जन्मोत्तर-कालजानि च' ( अ० सं० )। सहज अर्श को आदिबल प्रवृत्त या कुलज अर्श भी कहते हैं। 'तत्रादिबलप्रवृत्ता ये शुक्रशोणित-दोषान्वयाः कुलार्शःप्रभृतयः' डाक्टरी में अर्श की कुलजप्रवृत्ति नहीं मानते हैं। वाग्भट तथा चरक ने शुष्क और स्रावी भेद से अर्श के दो भेद किए हैं। 'शुष्कस्राविविभेदाच्च' ( वाग्भटः ) इनमें वात तथा कफ की अधिकता वाले शुष्क तथा रक्त और पित्त की अधिकता वाले स्रावी कहे जाते हैं। वातश्लेष्मोल्बणान्याहुः शुष्काण्यर्शांसि तद्विदः। प्रस्रावीणि तथार्द्राणि रक्तपित्तोल्बणानि च ॥ ( च० चि० )। डाक्टरी में बाह्य ( External ) तथा आन्तरिक ( Internal ) ऐसे अर्श के दो भेद किये हैं। शुष्क या बाह्यार्श ( External piles )—ये गुदौष्ठ के बाहर पहिये के आरे की भांति चारों ओर रहते हैं। प्रत्येक मस्से के मध्य में एक सिरा होती है उसके चारों ओर सौत्रिक तन्तु होते हैं जो त्वचा से ढके रहते हैं। ये अर्श सूखे रहते हैं अतः इन्हें शुष्कार्श कहते हैं। जब ये रगड़ से, शीतस्पर्श एवं अधिक बैठक, तीव्र मलावरोध आदि कारणों से प्रकुपित व शोथयुक्त हो जाते हैं तब रोगी को चलने-फिरने में कष्ट होता है। परिस्रावी या आन्तरिक या रक्तार्श ( Internal piles or bleeding piles ) ये गुदौष्ठ के भीतर तथा मध्य में अधिक सिराओं से युक्त होते हैं तथा चारों ओर सौत्रिकतन्तु होते हैं तथा सबसे ऊपर

श्लैष्मिक कला का आवरण चढ़ा रहता है। प्रारम्भ में कोमल तथा बाद में रगड आदि से कठोर हो जाते हैं। शौच करते समय ये बाहर भी आ जाते हैं तथा इनसे श्लेष्मा ( Mucus ) और रक्त का स्राव होता है।

तत्रानात्मवतां यथोक्तैः प्रकोपणैर्विरुद्धाध्यशनस्त्रीप्रसङ्गोत्कटुकासनपृष्ठयानवेगविधारणादिभिर्विशेषैः प्रकुपिता दोषा एकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वा यथोक्तं प्रसृताः प्रधानधमनीरनुप्रपद्याधो गत्वा गुदमागम्य प्रदूष्य गुदवलीर्मांसप्ररोहाञ्जनयन्ति, विशेषतो मन्दाग्नेः, तथा तृणकाष्ठोपललोष्टवस्त्रादिभिः शीतोदकसंस्पर्शनाद्वा कन्दाः परिवृद्धिमासादयन्ति, तान्यर्शांसीत्याचक्षते ॥ ४ ॥

पूर्व में कहे हुये प्रकोपक कारणों से एवं विरुद्ध भोजन, अध्यशन ( भुक्तस्योपरि भोजनम् ), स्त्री के साथ सम्भोग, उकडा आसन लगा कर बैठना, घोड़े, बैल और ऊंट की पीठ पर सवारी करना और अधारणीय वेगों के धारण करने से असंयमी पुरुषों के प्रकुपित हुये वातादि दोष अकेले, दो दो मिलकर, समस्त दोष मिलकर या रक्त के सहित अनेक प्रकार से प्रसृत होकर शरीर की प्रधान धमनियों का आश्रय लेके उनके द्वारा नीचे जाकर गुद में आके गुदा की वलियों को दूषित करके उनमें मांस के अङ्कुर उत्पन्न करते हैं। मन्दाग्नि वाले मनुष्य में यह रोग विशेष रूप से उत्पन्न होता है। तथा ये मांसाङ्कुर ( मस्से ) तृण, काष्ठ, पत्थर, ढेला, वस्त्र इत्यादि की रगड से अथवा शीतल पानी के अधिक स्पर्श से परिवृद्धि को प्राप्त होते हैं उन्हीं को अर्श कहा जाता है ॥ ४ ॥

विमर्श—उत्कटुकासन–'गुरुपार्ष्णिसमायोग प्राहुरुत्कटुकासनम्'। अर्शोहेतुः—प्रधान रूप से चिरकालिक विबन्ध के कारण दस्त जाते समय प्रवाहण करने से एवं मूत्राश्मरी, अष्ठीलावृद्धि, यकृद्दाल्युदर, जलोदर तथा स्त्रियों में गर्भावस्था, गर्भाशय के अर्बुद आदि से अर्श उत्पन्न होता है। सम्प्राप्ति—मलाशय की सिराओं की विकृति है। मलाशय की सिराएँ लम्बाई की ओर होती हैं तथा उनमें कपाट नहीं होते हैं अतः प्रवाहणादि कारणों से इनमें रक्त भर जाता है तथा ये सिराएँ फूल कर मस्से बन जाते हैं।

तत्र स्थूलान्त्रप्रतिबद्धमर्धपञ्चाङ्गुलं गुदमाहुः। तस्मिन् वलयस्तिस्रोऽध्यर्धाङ्गुलान्तरसम्भूताः प्रवाहणी विसर्जनी संवरणी चेति ॥ ५ ॥

गुदवर्णन—शरीर में स्थूलान्त्र के आखिरी भाग के साथ संयुक्त अर्धयुक्त पांच ( ५॥ ) अङ्गुल अथवा अर्धाङ्गुलरहित पांच ( ४॥ ) अङ्गुल गुदा होती है। उसमें डेढ़–डेढ़ अङ्गुल के अन्तर पर प्रवाहणी, विसर्जनी तथा संवरणी नाम की तीन वलियाँ होती हैं ॥ ५ ॥

चतुरङ्गुलायताः सर्वास्तिर्यगेकाङ्गुलोच्छ्रिताः।
शङ्खावर्तनिभाश्चापि उपर्युपरि संस्थिताः ॥ ६ ॥
गजतालुनिभाश्चापि वर्णतः सम्प्रकीर्तिताः।
रोमान्तेभ्यो यवाध्यर्धो गुदौष्ठः परिकीर्तितः ॥ ७ ॥

प्रथमा तु गुदौष्ठादङ्गुलमात्रे ॥ ८ ॥

उक्त तीनों वलियां मिलकर चार अङ्गुल लम्बी, एक अङ्गुल टेढ़ी उभरी हुई एवं शङ्ख के आवर्त की तरह एक के ऊपर एक रहती हैं। इनका रङ्ग हाथी के तालु के समान कुछ काला–लाल होता है। रोम प्रान्तों से गुदौष्ठ डेढ यव ऊपर होता है तथा प्रथम संवरणीवली गुदौष्ठ से एक अङ्गुल दूर होती है ॥ ६ ८ ॥

विमर्शः—अर्धपञ्चाङ्गुलम्—अर्द्धहीन पञ्चाङ्गुलमर्द्धपञ्चाङ्गुलं सार्द्धचतुरङ्गुलप्रमाणमित्यर्थः। वलयः=गुदावयवभूतास्त्वक्सङ्कोचाः, तिस्रः अध्यर्धाङ्गुलान्तरसम्भूताः सार्धैकाङ्गुलान्तरिताः, मलस्याधः पीडनात्प्रथमा प्रवाहिणी, गुदविस्फारणेन मलविसर्जनाद् द्वितीया विसर्जनी, गुदसङ्कोचन्यास्त्रपेशीद्वयकृता चक्राकारा वलिस्तु संवरणी नाम। आसामवस्थितिक्रममाहाष्टाङ्गहृदये–'वलयः प्रवाहणी तासामन्तर्मध्ये विसर्जनी। बाह्या संवरणी तस्या गुदौष्ठो बहिरङ्गुले॥' इति। यवाध्यर्धः=सार्धो यवः, अङ्गुलस्य त्रियवप्रमाणत्वादर्धाङ्गुलपरिमितो देश इत्यर्थः। भोजेऽप्युक्तम्–'रोमान्तेभ्यो यवाध्यर्धं गुदौष्ठं परिचक्षते। गुदौष्ठादङ्गुलं चैव प्रथमा तां वलिं विदुः। सार्धैकाङ्गुलमानेन अन्ये च परिकीर्तिते॥' इति। प्रत्यक्ष शारीर में इस साढ़े चार अङ्गुल लम्बे गुद के निम्न भाग किये हैं—गुदौष्ठ (Anus) गुदनलिका ( Anal canal ) और मलाशय ( Rectum ) का आखिरी इञ्च भर हिस्सा वलियों को छल्ले, झुर्रियां या सलवटें ( Transverse folds called Houston's valves ) कहते हैं। गुदौष्ठ से तीसरी वली तक गुदनलिका की लम्बाई चार अङ्गुल होती है तथा इस चार अङ्गुल के स्थान में जो सिराएं होती हैं उन्हीं में अर्श होता है।

तेषां तु भविष्यतां पूर्वरूपाणि–अन्नेऽश्रद्धा कृच्छ्रात्पक्तिरम्लीका परिदाहो विष्टम्भः पिपासा सक्थिसदनमाटोपः कार्श्यमुद्गारबाहुल्यमक्ष्णोः श्वयथुरन्त्रकूजनं गुदपरिकर्तनमाशङ्का पाण्डुरोगग्रहणीदोषशोषाणां कासश्वासौ बलहानिर्भ्रमस्तन्द्रा निद्रेन्द्रियदौर्बल्यं च ॥ ९ ॥

अर्शः पूर्वरूप—उत्पन्न होने वाले अर्श के पूर्वरूप की अवस्था में भोजन करने में अनिच्छा, कठिनाई से अन्न का पचना, खट्टी डकारें आना, जलन, पेट में अफारा होना, प्यास लगना, टांगों में थकावट, पेट में गुड़गुड़ शब्द होना, शरीर की कृशता, डकारें अधिक आना, आंखों में सूजन, आंतों में कूजन, गुद में कैंची से कतरने की सी पीड़ा होना तथा पाण्डु, सङ्ग्रहणी तथा उदर रोग होने की शङ्का होना, एवं कास, श्वास, बलहानि, भ्रम, तन्द्रा, निद्रा तथा अन्य इन्द्रियों की दुर्बलता आदि लक्षण होते हैं ॥ ९ ॥

जातेष्वेतान्येव लक्षणानि प्रव्यक्ततराणि भवन्ति ॥ १० ॥

अर्श के उत्पन्न होने पर ये ही उक्त लक्षण अधिक स्पष्टरूप से प्रगट हो जाते हैं ॥ १० ॥

तत्र मारुतात्परिशुष्कारुणविवर्णानि विषममध्यानि कदम्बपुष्पतुण्डिकेरीनाडीमुकुलसूचीमुखाकृतीनि च भवन्ति। तैरुपद्रुतः सशूलं संहतमुपवेश्यते, कटीपृष्ठपार्श्वमेढ्रगुदनाभिप्रदेशेषु चास्य वेदना भवन्ति,

गुल्माष्ठीलाप्लीहोदराणि चास्य तन्निमित्तान्येव भवन्ति, कृष्णत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥

वातार्श—वायु की अधिकता से अर्श ( मस्से ) सूखे, लाल, काले-नीले, बीच में से नीचे-ऊंचे तथा कदम्ब के फूल के समान या वनकार्पास के फूल सदृश, अथवा नाडी (नालिका) के सदृश किंवा पुष्प के मुकुल के समान किंवा सूई के मुख के समान तीखी नोक वाले होते हैं। इनसे पीड़ित मनुष्य शूल के साथ सख्त मल का त्याग करता है तथा उस मनुष्य की कटि, पृष्ठ, पार्श्व, मेढ्, गुदा और नाभि के स्थानों में पीड़ा होती है तथा उन्हीं से गुल्म, अष्ठीला तथा प्लीहा वृद्धि रोग उत्पन्न होते हैं एवं उस पुरुष की त्वचा, नख, नेत्र, दन्त, मुख, मूत्र और मल ये काले हो जाते हैं ॥ ११ ॥

पित्तार्शांस्यग्राणि तनूनि विसर्पीणि पीतावभासानि यकृत्-प्रकाशानि शुकजिह्वासंस्थानानि यवमध्यानि जलौकोवक्त्रसदृशानि प्रक्लिन्नानि च भवन्ति । तैरुपद्रुतः सदाहं सरुधिरमतिसार्यते, ज्वरदाहपिपासामूर्च्छाश्चास्योपद्रवा भवन्ति, पीतत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥ १२ ॥

पित्तार्श—अग्रभाग में नीले, पतले, फैलने वाले, कुछ पीलेपन से युक्त, यकृत् के समान चमकते हुये एवं तोते की जीभ के समान आकृति वाले, बीच में यव के सदृश मोटे, जलौका के मुख के समान स्वरूप के तथा क्लेद ( स्राव ) युक्त होते हैं । इनसे पीड़ित मनुष्य दाह तथा रक्तयुक्त दस्त करता है तथा ज्वर, दाह, पिपासा और मूर्च्छा ये उपद्रव होते हैं एवं उस पुरुष की त्वचा, नख, नेत्र, दन्त, मुख, मूत्र और मल पीले हो जाते हैं ॥ १२ ॥

श्लेष्मजानि श्वेतानि महामूलानि स्थिराणि वृत्तानि स्निग्धानि पाण्डूनि करीरपनसास्थिगोस्तनाकाराणि न भिद्यन्ते न स्रवन्ति कण्डूबहुलानि च भवन्ति । तैरुपद्रुतः सश्लेष्माणमनल्पं मांसधावनप्रकारमतिसार्यते, शोफशीतज्वरारोचकाविपाकशिरोगौरवाणि चास्य तन्निमित्तान्येव भवन्ति, शुक्लत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥ १३ ॥

श्लेष्मार्श—श्वेत, मूलभाग में मोटे, कठिन, गोल, चिकने, वर्ण में पाण्डु तथा करीर ( मरुस्थल द्रुम ) फल और कटहल की गुठली एवं द्राक्षा के स्वरूप के होते हैं एवं न तो फूटते हैं और न रक्तादि का स्रवण करते हैं एवं उनमें खुजली अधिक चलती है । श्लैष्मिक अर्श से पीड़ित मनुष्य कफयुक्त, मांस के धावन के समान अधिक मात्रा में मल का उत्सर्ग करता है तथा अर्श के ही कारण शरीर में शोथ, शीतज्वर, अरुचि, मन्दाग्नि तथा सिर में भारीपन ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं एवं उस मनुष्य की त्वचा, नख, नेत्र, मुख, मूत्र और मल श्वेत वर्ण के हो जाते हैं ॥ १३ ॥

रक्तजानि न्यग्रोधप्ररोहविद्रुमकाकणन्तिकाफलसदृशानि पित्तलक्षणानि च, यदाऽवगाढपुरीषप्रपीडितानि भवन्ति तदाऽत्यर्थं दुष्टमनल्पमसृक् सहसा विसृजन्ति, तस्य चातिप्रवृत्तौ शोणितातियोगोपद्रवा भवन्ति ॥१४॥

रक्तार्श—वट के अङ्कुर, मूंगा तथा गुञ्जा फल के समान लाल वर्ण के तथा पित्त के लक्षणों से युक्त होते हैं । जब मनुष्य बड़ी सख्ती से मल त्याग करता है तब उसके मल की रगड़ से पीड़ित ( घर्षित ) हो कर अत्यधिक मात्रा में दूषित रक्त का सहसा स्राव करते हैं । उस रक्तस्रुति या रक्तार्श के अधिक बढ़ने पर रक्त के अधिक स्रवण रूपी अतियोग से उत्पन्न उपद्रव होते हैं ॥ १४ ॥

विमर्श—उपद्रवाः शोणितवर्णनीये प्रागुक्ताः—'तदतिप्रवृत्तं शिरोऽभितापमान्ध्यमधिमन्थतिमिरप्रादुर्भावं धातुक्षयमाक्षेपकं पक्षाघातमेकाङ्गविकारं तृष्णादाहौ हिक्कां कासं श्वासं पाण्डुरोगं मरणं चापादयति' इति ।

स्थानिक उपद्रवों में मलाशय शोथ ( Proctitis ), गुद विद्रधि ( Rectal abscess ), भगन्दर ( Anal fistula ), गुद-चर ( Anal fissure ), गुद का केन्सर ( Cancer ) ये मुख्य हैं अत एव अर्श की चिकित्सा में देरी नहीं करनी चाहिये । तेषां प्रशमने यत्नमाशु कुर्याद्विचक्षणः । तान्याशु हि गुदं बद्ध्वा कुर्युर्बद्धगुदोदरम् ॥ ( चरकः ) ।

सन्निपातजानि सर्वदोषलक्षणयुक्तानि ॥ १५ ॥

सन्निपातज अर्श सर्व दोषों के लक्षणों से युक्त होते हैं॥१५॥

विमर्शः—चरक ने सभी अर्शों को सान्निपातिक माना है—पञ्चात्मा मारुतः पित्तं कफो गुदवलित्रयम् । सर्व एव प्रकुप्यन्ति गुदजानां समुद्भवे ॥ अर्शांसि खलु जायन्ते नासन्निपतितैस्त्रिभिः । दोषदोषविशेषात्तु विशेषः कल्प्यतेऽर्शसाम् ॥ ( च. चि. अ. १४ )।

सहजानि दुष्टशोणितशुक्रनिमित्तानि, तेषां दोषत एव प्रसाधनं कर्त्तव्यम् । विशेषतश्चैतानि दुर्दर्शनानि परुषाणि पाण्डूनि दारुणान्यन्तर्मुखानि । तैरुपद्रुतः कृशोऽल्पभुक् सिरासन्ततगात्रोऽल्पप्रजः क्षीणरेताः क्षामस्वरः क्रोधनोऽल्पाग्निप्राणः परमलसश्च तथा घ्राणशिरोऽक्षिनासाश्रवणरोगवान् , सततमन्त्रकूजाटोपहृदयोपलेपारोचकप्रभृतिभिः पीड्यते ॥ १६ ॥

सहजार्श—ये गर्भाधान के समय माता के दुष्ट रक्त (Ova) तथा पिता के दुष्ट वीर्य ( Spermetozoa ) के कारण उत्पन्न होते हैं । इन सहजार्शों में भी दोषों के अनुसार ही प्रसाधन ( भेद ) करना चाहिये अथवा दोषों के अनुसार ही प्रसाधन ( चिकित्सा ) की जानी चाहिये । ये अर्श विशेषतया कठिनता से दिखाई देने वाले, स्पर्श में कठोर, वर्ण में पाण्डु, दारुण ( दुःखदायी ) तथा अन्तर्मुख ( या अन्तर्वर्ती में ) होते हैं । इनसे पीड़ित मनुष्य दुर्बल, अल्प भोजन करने वाला, शरीर पर सिराओं के उभार से युक्त, कम सन्तान वाला, क्षीणवीर्य, दुर्बल स्वर, क्रोधी, अल्प पाचकाग्नि युक्त तथा नासा, सिर, नेत्र और कानों के रोग से पीड़ित एवं निरन्तर आन्त्र में कूजन शब्द, तथा आटोप ( गुड़गुड़ाहट ), होना तथा हृदय पर भारीपन, अरुचि आदि लक्षणों से पीड़ित रहता है ॥ १६ ॥

विमर्श—सहजार्श को Congenital piles कहते हैं ।

डाक्टरी में सहजार्श नहीं माना है। अन्तर्विद्रधिवद् दुःखेन दृश्यन्ते इति दुर्दर्शनानि। हाराणचन्द्रस्तु-दुर्दर्शनान्यतिदीर्घं आदितो भयङ्कराणि, 'सहजान्यर्शांसि कानिचिदणूनि कानिचिन्महान्ति कानिचिद्दीर्घाणि च' इत्यादेश इत्याह ।

भवति चात्र-

बाह्यमध्यवलिस्थानां प्रतिकुर्याद्भिषग्वरः ।
अन्तर्वलिसमुत्थानां प्रत्याख्यायाचरेत् क्रियाम् ॥ १७ ॥

इस विषय में कहा है कि जो अर्श बाह्य ( संवरणी वली-जो कि Spincterani नामक दो पेशियों से बनी है ) वली तथा मध्यम ( विसर्जनी ) वली में होते हैं उनका प्रतीकार ( चिकित्सा ) करना चाहिये तथा जो अन्तर्वली ( प्रवाहणी ) में हों उनकी चिकित्सा ( निषेध करके या असाध्य कह कर ) करनी चाहिये ॥ १७ ॥

विमर्शः—असाध्य रोग की चिकित्सा करने से बदनामी होती है—अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसङ्ग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत् ॥ (च.)। चरके असाध्यार्शोलक्षणानि यथा—हस्ते पादे मुखे नाभ्यां गुदे वृषणयोस्तथा। शोथो हृत्पार्श्वशूलं च यस्यासाध्योऽर्शसो हि सः ॥ हृत्पार्श्वशूलं सम्मोहश्छर्दिरङ्गस्य रुग्ज्वरः। तृष्णा गुदस्य पाकश्च निहन्युर्गुदजातुरम् ॥' इति। अर्श के भयङ्कर होने पर गुदपाक हो के रक्त में विषके मिलने से विषमयता ( Toxaemia ) तथा पूय के मिलने से पूयमयता ( Pyaemia ) हो कर अनेक उपद्रव होने से असाध्यता होती है। आधुनिक शस्त्र कर्म से अर्श की असाध्यता अधिकतर नहीं रही है।

प्रकुपितास्तु दोषा मेढ्रमभिप्रपन्ना मांसशोणिते प्रदूष्य कण्डूं जनयन्ति, ततः कण्डूयनात् क्षतं समुपजायते, तस्मिंश्च क्षते दुष्टमांसजाः प्ररोहाः पिच्छिलरुधिरस्राविणो जायन्ते कूर्चकिनोऽभ्यन्तरमुपरिष्टाद्वा, ते तु शेफो विनाशयन्त्युपघ्नन्ति च पुंस्त्वम्। योनिमभिप्रपन्नाः सुकुमारान् दुर्गन्धान् पिच्छिलरुधिरस्राविणश्छत्राकारान् करीराञ्जनयन्ति, ते तु योनिमुपघ्नन्त्यार्तवं च ॥ १८ ॥

लिङ्गार्श—प्रकुपित हुये वातादि दोष मेढ्र ( लिङ्ग ) में जा कर वहां के मांस तथा रक्त को दूषित कर उसमें प्रथम खुजली पैदा करते हैं। खुजलाने से वहां क्षत ( घाव=Ulcer ) बन जाता है तथा उस क्षत में कूर्च के आकार के शिश्न की सुपारी ( मणि ) पर या चर्म के ऊपर दूषित मांस के अङ्कुर पैदा होते हैं तथा उनसे लसदार रक्तका स्राव होता है तथा अधिक बढ़ कर ये अङ्कुर लिङ्ग तथा पुंस्त्व को नष्ट कर देते हैं तथा स्त्री के योनि में कुपित हुये वातादि दोष वहां के मांस तथा रक्त को दूषित कर कोमल, दुर्गन्ध युक्त, चिपचिपे रक्त का स्राव करने वाले तथा छत्र के आकार के अङ्कुर उत्पन्न करते हैं। ये अङ्कुर योनि तथा आर्त्तव का विनाश कर देते हैं ॥ १८ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में अर्श ( Piles ) का स्थान गुदा ही माना है तथा लिङ्गादि पर होने वाली अङ्कुर स्वरूप की विकृति का समावेश पेपिलोमा ( Papilloma ), वार्ट (Wart), कांडिलोमा ( Condyloma ), ग्रेन्युलोमा ( Granuloma ) तथा पॉलिपस ( Polypus ) इन रोगों में हो सकता है। वाग्भट ने इन्हें लिङ्गार्श कहा है। आयुर्वेद में गुदा के अतिरिक्त मेढ्र, नाभि आदि स्थानों में भी अर्श होना लिखा है। मेढ्रादिष्वपि वक्ष्यन्ते यथास्वं नाभिजानि च। गण्डूपदास्यरूपाणि पिच्छिलानि मृदूनि च

नाभिमभिप्रपन्नाः सुकुमारान् दुर्गन्धान् पिच्छिलान् गण्डूपदमुखसदृशान् करीराञ्जनयन्ति। त एवोर्ध्वमागताः श्रोत्राक्षिघ्राणवदनेष्वर्शांस्युपनिर्वर्तयन्ति। तत्र कर्णजेषु बाधिर्यं शूलं पूतिकर्णता च, नेत्रजेषु वर्त्मावरोधो वेदना स्रावो दर्शननाशश्च, घ्राणजेषु प्रतिश्यायोऽतिमात्रं क्षवथुः कृच्छ्रोच्छ्वासता पूतिनस्यं सानुनासिकवाक्यत्वं शिरोदुःखं च। वक्त्रजेषु कण्ठौष्ठतालुनामन्यतमस्मिंस्तैर्गद्गदवाक्यता रसाज्ञानं मुखरोगाश्च भवन्ति ॥ १९ ॥

नाभि में प्राप्त हुये वातादि दोष कोमल, दुर्गन्धित, चिपचिपे, गण्डूपद ( केंचुए ) के मुख के आकार के करीरों (अङ्कुरों) को पैदा करते हैं। वे ही वातादि दोष शरीर के ऊर्ध्व भाग में आकर कर्ण, नेत्र, नासा और मुख इन स्थानों में अर्श उत्पन्न करते हैं। कर्णजन्य अर्श होने पर बहरापन, शूल तथा पूतिकर्णता ये रोग उत्पन्न होते हैं। नेत्र में अर्श होने पर वर्त्म की गति में बाधा, पीड़ा, स्राव तथा दर्शन-शक्ति का नाश ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। नासा में अर्श उत्पन्न होने पर प्रतिश्याय (जुकाम), अधिक छींके आना, कठिनता से सांस लेना, नासा-दौर्गन्ध्य, अनुनासिक वाक्यों का उच्चारण और शिर में पीडा ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। मुख में कण्ठ, ओष्ठ तथा तालु इनमें से किसी एक अङ्ग पर अर्श उत्पन्न होने से गद्गद (अस्पष्ट) वाक्य का उच्चारण, रस का ठीक ज्ञान न होना तथा अन्य मुखरोग उत्पन्न होते हैं ॥ १९ ॥

व्यानस्तु प्रकुपितः श्लेष्माणं परिगृह्य बहिः स्थिराणि कीलवदर्शांसि निर्वर्त्तयति, तानि चर्मकीलान्यर्शांसीत्याचक्षते ॥ २० ॥

चर्मकील—प्रकुपित व्यान वायु कफ के साथ संयुक्त होकर त्वचा के बाह्य प्रदेश पर स्थित तथा कील के समान अर्श उत्पन्न करता है उस अर्श को चर्मकील कहते हैं ॥ २० ॥

विमर्शः—व्यानो गृहीत्वा श्लेष्माणं करोत्यर्शस्त्वचो बहिः। कीलोपमं स्थिरखरं चर्मकीलन्तु तद्विदुः ॥ ( माधव नि. )।

भवन्ति चात्र—

तेषु कीलेषु निस्तोदो मारुतेनोपजायते ।
श्लेष्मणा तु सवर्णत्वं ग्रन्थित्वं च विनिर्दिशेत् ॥२१॥
पित्तशोणितजं रौक्ष्यं कृष्णत्वं शुक्लता तथा ।
समुदीर्णखरत्वं च चर्मकीलस्य लक्षणम् ॥ २२ ॥

वात दोष की अधिकता होने से उन चर्मकीलों में सुई चुभोने की सी पीड़ा होती है तथा कफ दोष की अधिकता से उनका कफ के समान श्वेत रङ्ग तथा ग्रन्थि समान आकार का होता है। पित्त और रक्त की दुष्टि से उनमें कालापन तथा

लालिमा होती है एवं कफ से स्निग्धता तथा वायु से तीव्र परुषता भी होती है ॥ २१-२२ ॥

विमर्शः—वातेन तोदपारुष्यं पित्तादसितरक्तता । श्लेष्मणा स्निग्धता तस्य ग्रथितत्वं सवर्णता ॥ (अ. सं.)।

अर्शसां लक्षणं व्यासादुक्तं सामान्यतस्तु यत् ।
तत्सर्वं प्राग्विनिर्दिष्टात्साधयेद्भिषजां वरः ॥ २३ ॥

श्रेष्ठ वैद्य मेढ्र, नाभि, नासा आदि स्थानों में उत्पन्न अर्श के जो लक्षण संक्षेप में कहे हैं उन्हें व्यास (विस्तार) से कहे हुये अर्श के लक्षणों के अनुसार दोषादि की कल्पना से समझकर चिकित्सा द्वारा ठीक करे ॥ २३ ॥

अर्शःसु दृश्यते रूपं यदा दोषद्वयस्य तु ।
संसर्गं तं विजानीयात् संसर्गः स च षड्विधः ॥२४॥

द्वन्द्वजार्श—जब अर्श में दो दो दोषों के मिले हुये लक्षण दिखाई दें तब उन्हें संसर्गज अर्श या द्वन्द्वज अर्श समझना चाहिये तथा यह संसर्ग (वातपित्त, वातकफ, पित्तकफ, वातरक्त, पित्तरक्त और कफरक्त भेद से) छः प्रकार का होता है ॥ २४ ॥

त्रिदोषाण्यल्पलिङ्गानि याप्यानि तु विनिर्दिशेत् ।
द्वन्द्वजानि द्वितीयायां वलौ यान्याश्रितानि च ॥२५॥
कृच्छ्रसाध्यानि तान्याहुः परिसंवत्सराणि च ।
सन्निपातसमुत्थानि सहजानि तु वर्जयेत् ॥ २६ ॥

जो अर्श त्रिदोष युक्त हों किन्तु दोषों के लक्षण अल्प या तीव्र न हों उन्हें याप्य अर्श कहते हैं। जो अर्श दो दोषों से उत्पन्न तथा गुदवलिका की द्वितीय (विसर्जनी) वली में होते हैं तथा एक वर्ष से अधिक पुराने हो गये हों उन्हें कृच्छ्रसाध्य अर्श कहते हैं। सन्निपात (त्रिदोष-संयोग) से उत्पन्न तथा सहज अर्श असाध्य होने से चिकित्सा दृष्टि से वर्जित हैं ॥ २५-२६ ॥

विमर्शः—सुखसाध्यार्शसो लक्षणम्—बाह्यायान्तु वलौ जातान्येकदोषोल्बणानि च। अर्शांसि सुखसाध्यानि न चिरोत्पतितानि च ॥ (अ. सं.)

सर्वाः स्युर्वलयो येषां दुर्नामभिरुपद्रुताः ।
तैस्तु प्रतिहतो वायुरपानः सन्निवर्तते ॥ २७ ॥
ततो व्यानेन सङ्गम्य ज्योतिर्मृद्नाति देहिनाम् ॥२८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थानेऽर्शोनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

जिन मनुष्यों की तीनों वलियां अर्श से पीड़ित हो गई हों उनकी नीचे से अर्श के अङ्कुरों द्वारा प्रतिहत (निरुद्ध) अपान वायु ऊपर की ओर चलकर फिर व्यान वायु के साथ मिल के मनुष्यों की ज्योति (पाचकाग्नि) का नाश कर देती है॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायामर्शोनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः ।

अथातोऽश्मरीणां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर अश्मरी रोग के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत को कहा था ॥

विमर्शः—अश्म रातीति, अश्मरी अर्थात् जिसकी पत्थर सी रचना हो उसे अश्मरी कहते हैं।

चतस्रोऽश्मर्यो भवन्ति श्लेष्माधिष्ठानाः । तद्यथा—श्लेष्मणा, वातेन, पित्तेन, शुक्रेण चेति ॥ ३ ॥

श्लेष्मा का आश्रय करके उत्पन्न होने वाली अश्मरियां चार प्रकार की होती हैं जैसे कफ से, वायु से, पित्त से और शुक्र से ॥ ३ ॥

विमर्शः—श्लेष्माधिष्ठानाः-श्लेष्मोपादानकारणाः, श्लेष्माणमुपादाय भवन्तीत्यर्थः (डल्हणः)। डाक्टरी में भी प्रमाणित हो गया है कि प्रायः अश्मरियां शुष्क श्लेष्मा (Mucus) को केन्द्र (Nucleus) बना कर पैदा होती हैं। क्वचित् जीवाणु तथा रक्त के थक्के को भी आश्रय करके उसके चारों ओर मूत्रस्थ खनिजों के कणों के स्तर जम कर अश्मरी बनती है।

तत्रासंशोधनशीलस्यापथ्यकारिणः प्रकुपितः श्लेष्मा मूत्रसम्पृक्तोऽनुप्रविश्य बस्तिमश्मरीं जनयति ॥ ४ ॥

अश्मरी कारण—वमन-विरेचनादि पञ्चकर्मों द्वारा शरीर का संशोधन न करने से एवं मिथ्या आहार-विहार रूपी कुपथ्य करने से प्रकुपित हुआ श्लेष्मा मूत्र के साथ मिल कर बस्ति में प्रवेश करके अश्मरी को उत्पन्न करता है ॥ ४ ॥

विमर्शः—उक्त कारणों के सिवाय नैट्रोजन युक्त गरिष्ठ पदार्थ, मद्य, चाय तथा मिष्टान्नों का अधिक सेवन तथा क्षारयुक्त पदार्थ, नमक, साग सब्जी, दुग्ध इनका अल्प सेवन, अधिक देर तक मूत्र के वेग को रोकना, कड़ी धूप में रहने से, पसीने द्वारा अधिक रक्त के जलीयांश के निकल जाने से तथा अधिक खटिकांशयुक्त जल के पीने से अश्मरी रोग पैदा होता है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में तथा शीत देशों की अपेक्षा उष्ण देशों में यह रोग अधिक होता है।

तासां पूर्वरूपाणि—बस्तिपीडारोचकौ मूत्रकृच्छ्रं बस्तिशिरोमुष्कशेफसां वेदना ज्वरः कृच्छ्रावसादो बस्तिगन्धित्वं मूत्रस्येति ॥ ५ ॥

अश्मरी के पूर्वरूप में बस्ति में पीड़ा, भोजन में अरुचि, मूत्रकृच्छ्र, बस्तिशिर (Internal Urethral orifice), मुष्क (अण्ड ग्रन्थियां Testicles), और लिङ्ग में पीड़ा, मूत्रकृच्छ्र होने से ज्वर तथा हृदयादि का अवसाद (दुर्बलता), एवं मूत्र में बकरे की गन्ध आना ये लक्षण होते हैं ॥ ५ ॥

यथास्ववेदनावर्णं दुष्टं सान्द्रमथाविलम् ।
पूर्वरूपेऽश्मनः कृच्छ्रान्मूत्रं सृजति मानवः ॥ ६ ॥

अश्मरी के पूर्वरूप में मनुष्य वातादि दोषों के अनुसार वेदना तथा रङ्गयुक्त, दूषित, गाढ़ा तथा कलुषित मूत्र कठिनता से त्यागता है ॥ ६ ॥

अथ जातासु नाभिबस्तिसेवनीमेहनेष्वन्यतमस्मिन् मेहती वेदना मूत्रधारासङ्गः सरुधिरमूत्रता मूत्रविकिरणं गोमेदकप्रकाशमत्याविलं ससिकतं विसृजति। धावनलङ्घनप्लवनपृष्ठयानोष्णाध्वगमनैश्चास्य वेदना भवन्ति ॥ ७ ॥

• अश्मरियों के उत्पन्न हो जाने पर मूत्रत्याग करते समय नाभि, बस्ति सेवनी और मेहन ( लिङ्ग ) इनमें से किसी एक में पीड़ा, मूत्र की धार के मूत्र त्यागते समय बीच में रुक जाना, मूत्र के साथ रक्त का आना, मूत्र का इधर-उधर विकिरण ( गिरना या धार का टेढा गिरना ), गोमेदमणि के समान स्वच्छ मूत्र का आना एवं मूत्र के साथ सिकता (शर्करा Gravel ) का त्यागना ये सामान्य लक्षण होते हैं। दौड़ने, किसी नाले खाल को लांघने, तैरने, घोड़े या ऊंट के पीठ पर सवारी करने और मार्ग में चलने से अश्मरी रोगी को पीड़ा होती है ॥ ७ ॥

*विमर्शः—अश्मरी मूत्र में अटक जाती है जिससे मूत्ररोध तथा बस्ति की रगड़ लग कर वस्त्यादि के छिल जाने से सरुधिर मूत्र त्याग होता है।* वाग्भटोक्तसामान्यलक्षणं—सामान्यलिङ्गं रुङ्नाभिसेवनीबस्तिमूर्द्धसु। विशीर्णधारं मूत्रं स्यात्तया मार्गे निरोधिते ॥ तद्व्यपायात् सुखं मेहेदच्छं गोमेदकोपमम्। तत्संक्षोभात् क्षते सास्रमायासाच्चातिरुग्भवेत् ॥

तत्र, श्लेष्माश्मरी श्लेष्मलमन्नमभ्यवहरतोऽत्यर्थमुपलिप्याधः परिवृद्धिं प्राप्य बस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतिघाताद्दाल्यते भिद्यते निस्तुद्यत इव च बस्तिर्गुरुः शीतश्च भवति। अश्मरी चात्र श्वेता स्निग्धा महती कुक्कुटाण्डप्रतीकाशा मधूकपुष्पवर्णा वा भवति; तां श्लैष्मिकीमिति विद्यात् ॥ ८ ॥

कफाश्मरी—अत्यधिक कफजनक भोजन करनेवाले मनुष्य का कफ संघातक रूप में होकर तथा यथोक्त वृद्धि को प्राप्त हो के बस्तिमुख में स्थित होकर मूत्र निकलने के स्रोत ( मार्ग ) का निरोध कर देता है। इस तरह रुके हुये मूत्र के प्रत्याघात से बस्ति फटी सी, विशीर्ण और व्यथित सी व सूई चुभोने की पीड़ा सी एवं भारी और शीत होती है। अश्मरी का रङ्ग सफेद, स्पर्श में चिकनी, आकार में बड़ी तथा मुर्गे के अण्डे या महुए के फूल के समान स्वरूप वाली होती है उसे कफजन्य अश्मरी जाननी चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—श्लेष्माश्मरी, अमोनियम मेग्नेशियम, फास्फेट, और चूने के फास्फेट के संचय से बनी होने के कारण इसको Phosphatic Calculus कह सकते हैं।

पित्तयुक्तस्तु श्लेष्मा सङ्घातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य बस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघाताद्चूष्यते चूष्यते दह्यते पच्यत इव बस्तिरुष्णवातश्च भवति। अश्मरी चात्र सरक्ता पीतावभासा कृष्णा भल्लातकास्थिप्रतिमा मधुवर्णा वा भवति; तां पैत्तिकीमिति विद्यात् ॥ ९ ॥

पित्ताश्मरी—पित्त के सहित कफ संघात ( कड़ेपन ) को प्राप्त कर यथोक्त रूप से बढ के बस्ति के मुख में स्थित होकर मूत्र-स्रोत को रोक देता है। उस रोगी के रुके हुये मूत्र के प्रतिघात से बस्ति प्रदेश झुलसने सा, तपने सा, जलने सा और पकने सा प्रतीत होता है तथा उष्णवात भी हो जाता है। इस प्रकार की पथरी लाल, पीली, काली, भिलावें की गुठली के समान अथवा शहद के रंग सी होती है उसे पित्तजन्य अश्मरी जानो ॥ ९ ॥

विमर्शः—पित्ताश्मरी शुद्ध यूरिक एसिड अथवा अमोनियम यूरेट की होने से Uric Acid Calculus हो सकती है। जलांश की कमी होने से मूत्र तेजाब सा हो जाता है। उष्णवात—यह मूत्राघात का एक भेद है इसके निम्न लक्षण हैं—'व्यायामाध्वातपैः पित्तं बस्तिं प्राप्यानिलावृतम्। बस्तिं मेढ्रं गुदं चैवं प्रदहन् स्रावयेदधः ॥ मूत्रं हारिद्रमथवा सरक्तं रक्तमेव वा। कृच्छ्रात्पुनः पुनर्जन्तोरुष्णवातं वदन्ति तम् ॥'

वातयुतस्तु श्लेष्मा सङ्घातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य बस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघातात्तीव्रा वेदना भवति, तथाऽत्यर्थं पीड्यमानो दन्तान् खादति नाभिं पीडयति मेढ्रं मृद्नाति पायुं स्पृशति विशर्धते विदहति वातमूत्रपुरीषाणि कृच्छ्रेण चास्य मेहतो निःसरन्ति। अश्मरी चात्र श्यावा परुषा विषमा खरा कदम्बपुष्पवत्कण्टकाचिता भवति; तां वातिकीमिति विद्यात् ॥ १० ॥

वाताश्मरी—वातयुक्त कफ संघात के रूप में होकर यथोक्त रूप से बढ के बस्ति के मुख में स्थित होकर मूत्र-मार्ग को रोक देता है तथा उस रुकते हुये मूत्र के प्रतिघात से तीव्र वेदना होती है तथा वेदना से अधिक पीडित होकर दांतों को खाता है, नाभि को दबाता है, शिश्न को मसलता है, गुदा को छूता है, जोर से चिल्लाता है, परितप्त होता है एवं वायु, मूत्र और मल बड़ी कठिनता से मेहन ( प्रवाहण ) करने से निकलते हैं। अश्मरी का रंग सांवला, स्पर्श में कठोर, टेढी-मेढी, खुरदरी, कदम्ब के फूल के समान कांटों सरीखी रचना से युक्त होती है। उसे वातजन्य अश्मरी कहते हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—यह अश्मरी आक्जेलेट ऑफ् लाइम केलक्यूलस ( Oxalate of lime Calculus ) के समान है।

प्रायेणैतास्तिस्रोऽश्मर्यो दिवास्वप्नसमशनाध्यशनशीतस्निग्धगुरुमधुराहारप्रियत्वाद्विशेषेण बालानां भवन्ति। तेषामेवाल्पबस्तिकायत्वादनुपचितमांसत्वाच्च बस्तेः सुखग्रहणाहरणा भवन्ति, महतां तु शुक्राश्मरी शुक्रनिमित्ता भवति, ॥ ११ ॥

बहुधा उपर्युक्त तीनों प्रकार की अश्मरियां दिन में शयन, समशन ( हिताहित भोजन ), अध्यशन (भोजन पर भोजन), शीत, स्निग्ध, गुरु, मधुर ऐसे आहार में रुचि रखने से तथा विशेष करके बालकों में होती हैं क्योंकि उन बच्चों की बस्ति तथा शरीर छोटा होने से एवं उनमें बस्ति के मांस का

उपचय अधिक न होने से पैदा होती हैं तथा उन अश्मरियों को यन्त्र द्वारा आसानी से पकड़ सकते हैं और निकाल सकते हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—बच्चों में शुक्र इतनी छोटी आयु में नहीं बनता है अतः शुक्राश्मरी उनमें होना संशयित है।

मैथुनाभिघातादतिमैथुनाद्वा शुक्रं चलितमनिर्गच्छद्विमार्गगमनादनिलोऽभितः सङ्गृह्य मेढ्रवृषणयोरन्तरे संहरति, संहृत्य चोपशोषयति। सा मूत्रमार्गमावृणोति, मूत्रकृच्छ्रं बस्तिवेदनां वृषणयोश्च श्वयथुमापादयति, पीडितमात्रे च तस्मिन्नेव प्रदेशे प्रविलयमापद्यते; तां शुक्राश्मरीमिति विद्यात् ॥ १२ ॥

शुक्राश्मरी—बड़े मनुष्यों में शुक्र के कारण शुक्राश्मरी होती है। कारण—अधिक वर्ष या मास तक शुक्र ( वेग ) को रोकने से अथवा अधिक स्त्री-संयोग करने से स्वस्थान से चलित शुक्र बाहर न निकल कर उलटा गमन करता है तब वायु उसे पकड़ कर मेढ़ ( शिश्न ) तथा वृषण ( अण्ड तथा कोष ) के बीच में एकत्रित करती है तथा एकत्रित कर सुखा देती है। इस तरह बनी हुई वह शुक्राश्मरी मूत्र के मार्ग को रोक देती है जिससे मूत्रकृच्छ्र, बस्ति में पीड़ा तथा वृषणों में शोथ पैदा होता है एवं दबाने पर वह अश्मरी उन्हीं स्थानों में लीन हो जाती है। इस तरह से उत्पन्न शुक्राश्मरी ( सेमीनल या स्पर्मेटिक कांक्रीशन्स, स्पर्मोलिथ Seminal or Spermatic Concretions, Spermolith ) कहते हैं ॥ १२ ॥

भवन्ति चात्र—

शर्करा सिकता मेहो भस्माख्योऽश्मरिवैकृतम् ।
अश्मर्याः शर्करा ज्ञेया तुल्यव्यञ्जनवेदना ॥ १३ ॥
पवनेऽनुगुणे सा तु निरेत्यल्पा विशेषतः ।
सा भिन्नमूर्त्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते ॥ १४ ॥
हृत्पीडा सक्थिसदनं कुक्षिशूलः सवेपथुः ।
तृष्णोर्ध्वगोऽनिलः कार्ष्ण्यं दौर्बल्यं पाण्डुगात्रता ॥१५॥
अरोचकाविपाकौ तु शर्करार्त्ते भवन्ति च ।
मूत्रमार्गप्रवृत्ता सा सक्ता कुर्यादुपद्रवान् ॥ १६ ॥
दौर्बल्यं सदनं कार्श्यं कुक्षिशूलमरोचकम् ।
पाण्डुत्वमुष्णवातञ्च तृष्णां हृत्पीडनं वमिम् ॥ १७ ॥

शर्करामेह ( Passing of gravel ), सिकतामेह ( Brickdust deposit ) तथा भस्ममेह ( Phosphaturia ) ये अश्मरी के कारण ही पैदा होते हैं। शर्करा के अश्मरी के समान ही स्वरूप और लक्षण होते हैं किन्तु अश्मरी छोटी हो तथा वायु अनुकूल हो तो मूत्र के साथ बाहर निकल जाती है तथा वही अश्मरी वायु से विदीर्ण होकर मूत्र के साथ बाहर निकलती है उसे शर्करा कहते हैं। शर्करा लक्षण—हृदय में पीड़ा, टांगों में दर्द, उदर में शूल, शरीर में कम्पन, प्यास, डकारें ( ऊर्ध्ववात ) आना, शरीर में कालापन, दुर्बलता, पाण्डुवर्णता, अरुचि और भोजन का ठीक पचन नहीं होना ये लक्षण शर्करा रोगी के होते हैं। बस्ति से बाहर निकलने के लिये मूत्र मार्ग में प्रवृत्त हुई वह शर्करा जब वहां अटक जाती है तब दुर्बलता, सदन ( पीड़ा ), कृशता, उदरशूल, अरुचि, देह की पाण्डुता, उष्णवात, तृष्णा, हृदय में पीड़ा और वमन इन लक्षणों को पैदा करती है ॥ १३-१७ ॥

नाभिपृष्ठकटीमुष्कगुदवङ्क्षणशेफसाम् ।
एकद्वारस्तनुत्वक्को मध्ये बस्तिरधोमुखः ॥ १८ ॥
अलाब्वा इव रूपेण सिरास्नायुपरिग्रहः ।
बस्तिर्बस्तिशिरश्चैव पौरुषं वृषणौ गुदम् ॥ १९ ॥
एकसम्बन्धिनो ह्येते गुदास्थिविवराश्रिताः ।
मूत्राशयो मलाधारः प्राणायतनमुत्तमम् ॥ २० ॥

बस्तिवर्णन—नाभि, पृष्ठ, कटी, वृषण, गुदा, वंक्षण और लिङ्ग इनके बीच में एक द्वार वाली पतले चर्म से बनी हुई, नीचे को मुख की हुई बस्ति होती है। बस्ति स्वरूप में तोम्बी के समान होती है तथा शिरा और स्नायुओं से घिरी हुई है। बस्ति, बस्तिशिर, पौरुषग्रन्थि, वृषण (अण्डग्रन्थियां) और गुदा ये गुदास्थि विवर के आश्रित तथा परस्पर एक दूसरे से सम्बन्धित रहते हैं। बस्ति का दूसरा नाम मूत्राशय ( मूत्रसञ्चय होने का स्थान ) है तथा इसी को किट्ट ( मल ) रूपी मूत्र का आशय होने से मलाधार भी कहते हैं। यह प्राणों का आयतन तथा श्रेष्ठ है ॥ १८-२० ॥

विमर्शः—बस्ति को ब्लैडर ( Bladder ) कहते हैं। यह एक थैली है जो बस्तिगह्वर ( Pelvic cavity ) में विटपसन्धि के पीछे रहती है तथा इस में वृक्कों से छन कर गविनियों ( Ureters ) द्वारा मूत्र बूंद बूंद के रूप में आकर इकट्ठा होता है। पुरुषों में बस्ति के पीछे दो शुक्राशय ( Seminal, Vesicle ) और उनके पीछे बृहदन्त्र का अन्तिम भाग या मलाशय ( Rectum ) तथा स्त्रियों में मूत्राशय के पीछे गर्भाशय ( Uterus ) तथा गर्भाशय के पीछे मलाशय रहता है। मूत्राशय की दीवार स्वतन्त्र मांसीय सूत्रों से बनी होती है। भीतरी पृष्ठ पर श्लैष्मिक झिल्ली ( Mucus membran ) लगी रहती है। मूत्र से खाली रहने पर यह तिकोना सा तथा भर जाने पर गोलाकार हो जाता है तथा बस्तिगह्वर से कुछ ऊपर उठ कर उदर की अगली दीवार के पीछे आ लगता है। यहां पर जो एकद्वार लिखा है वह मूत्रप्रसेक ( Urethra ) का अभ्यन्तरीय द्वार ( Internal Urethral orifice ) है। इस के सिवाय बस्ति के ऊर्ध्व या पार्श्व भाग में दोनों गविनियां आकर खुलती हैं अतः दो छिद्र वे भी होते हैं। पौरुष को गणनाथ सेनजी ने Prostate gland माना है—पौरुषं तु बस्तिमूलस्थो ग्रन्थिविशेषः प्रत्यक्षदृष्टः स्यादिति प्रतीतिः शारीरविदाम्। न चात्र डल्हनोक्तः-'पौरुषं मेढ्रम्' इत्यर्थः सङ्गच्छते, पौरुषस्येह गुदास्थिविवराश्रितत्वाभिधानात्। वृषण भी गुदास्थि विवर में नहीं होते हैं। यद्यपि वृषणौ न गुदास्थिविवरस्थौ तथापि गर्भावस्थानकाले बालस्य श्रोणिविवरान्तरेव तयोरवस्थानात् तथाऽभिधानं सङ्गच्छते। प्राणायतन—बस्ति मर्म होने के कारण प्राणायतन है—'मर्माणि तेषु स्वभावत एव प्राणास्तिष्ठन्ति'।

पक्वाशयगतास्तत्र नाड्यो मूत्रवहास्तु याः ।
तर्पयन्ति सदा मूत्रं सरितः सागरं यथा ॥ २१ ॥

सूक्ष्मत्वान्नोपलभ्यन्ते मुखान्यासां सहस्रशः ।
नाडीभिरुपनीतस्य मूत्रस्यामाशयान्तरात् ॥ २२ ॥
जाग्रतः स्वपतश्चैव स निःस्यन्देन पूर्यते ।
आमुखात्सलिले न्यस्तः पार्श्वेभ्यः पूर्यते नवः ॥
घटो यथा तथा विद्धि बस्तिर्मूत्रेण पूर्यते ॥ २३ ॥

पक्वाशय में स्थित जो मूत्रवाहक नाडियां हैं वे सदा बस्ति को मूत्र द्वारा तर्पित करती रहती हैं जैसे नदियां अपने जल से समुद्र को तर्पित ( पूर्ण ) करती रहती हैं । इन नाड़ियों के हजारों मुख हैं जो कि सूक्ष्म होने के कारण दिखाई नहीं देते हैं । आमाशय एवं पक्वाशय के भीतरी भाग से नाडियों के द्वारा लाये गये मूत्र के क्षरण ( निष्यन्द ) से जागते हुये तथा सोते हुये मनुष्य की बस्ति पूरित होती रहती है जिस तरह मुख पर्यन्त पानी में रखा हुआ नूतन मिट्टी का घड़ा अपने आस पास के सूक्ष्म छिद्रों द्वारा रिस रिस कर जल से भर जाता है उसी तरह बस्ति अपने चारों ओर बने हुये सूक्ष्म छिद्रों द्वारा मूत्र से भरती रहती है ॥

विमर्शः—आयुर्वेद के मत से मूत्रोत्पत्ति आमाशय तथा पक्वाशय में होती है तथा वहां से मूत्र सूक्ष्म स्रोतसों द्वारा बस्ति में पहुंचता रहता है । आयुर्वेद के मत से आहार के पचने पर दो भाग होते हैं प्रसाद भाग या सारभाग को रस कहते हैं तथा दूसरा किट्टभाग या मलभाग होता है । इस किट्ट भाग से ही मल और मूत्र बनते हैं। यह कार्य आमाशय तथा पक्वाशय में पाचकपित्त और समान वायु करता है। जैसे लिखा भी है—'आहारप्रसादाख्यो रस' किट्टञ्च मलाख्यम-भिनिर्वर्तते । किट्टात्स्वेदमूत्रपुरीषा पुष्यन्ति ( चरकः ) । 'किट्ट-मन्नस्य विण्मूत्रम् ( च० ) । विण्मूत्रमाहारमलः सारः प्रागीरितो रस । ( सुश्रुत ) 'तच्चादृष्टहेतुकेन विशेषेण पक्वामाशयमध्यस्थ पित्त चतुर्विधमन्नपान पचति, विवेचयति च रसमूत्रपुरीषाणि' । ( सुश्रुतः )। परन्तु आधुनिक विज्ञानने मूत्रोत्पत्ति इस प्रकार से नहीं मानी है । औदरिक बृहद् धमनी ( Abdominal Aorta ) की दो शाखाएं ( वृक्कीय धमनियां Renal Arteries ) दोनों वृक्कों में जाती हैं तथा वहां पर उनकी अनेक सूक्ष्म शाखाएं ( केशिकाएं=Capilarie-e ) हो कर वृक्कस्थ नालियों के आस पास फैल जाती हैं तथा वृक्कस्थ नालियां अपने विशिष्ट प्रभाव से रक्त से निकम्मे किट्टरूप या मलरूप भाग ( यूरिया, यूरिक अम्ल, सेन्द्रिय organic तथा निरिन्द्रिय Inorganic घन पदार्थ ) तथा त्याज्य जल को पृथक् कर लेती हैं इसे मूत्र कहते हैं तथा यह मूत्र वृक्कस्थ नालियों द्वारा ही बनी हुई गविनियों ( Ureters ) द्वारा बूंद बूंद के रूप में बस्ति में आता रहता है । आयुर्वेद के संहिता ग्रन्थों में वृक्क का स्थान, स्वरूप और संख्या का ठीक वर्णन है किन्तु मूत्रोत्पत्ति के साथ कोई सम्बन्ध न मान कर मेदोधातु की पुष्टि करने का इन का कार्य माना है । 'वृक्कौ पुष्टिकरौ प्रोक्तौ जठरस्थस्य मेदस' इस में कोई सन्देह नहीं की वृक्क के चारों ओर फेट बहुत रहती है किन्तु उस से वृक्कों का क्या सम्बन्ध है आधुनिक विज्ञान अभी जान नहीं सका है । सम्भव है भविष्य में आयुर्वेद का जो फेट के साथ सम्बन्ध है यह आधुनिक विज्ञान द्वारा भी प्रमाणित हो जायगा । अथर्व वेद के 'यदान्त्रेषु गविन्योर्यद्वस्तावधिसंश्रितम् । एवाते मूत्रम्' इस वाक्य से तथा सायणभाष्य के 'आन्त्रेभ्यो विनिर्गन्स्य मूत्रस्य मूत्राशयप्राप्तिसाधने पार्श्वद्वयस्थे नाड्यौ गवि-न्यौ' इस व्याख्यान से वृक्कों की आन्त्रसदृश आन्तरिक रचना मान लेने से वृक्क ( Kidney ), गविनियां ( Ureters ) और बस्ति ( Bladder ) इनका परस्पर सम्बन्ध व कार्य स्पष्ट हो जाता है । वर्तमान विज्ञान ने जो भी अन्वेषण किया है वह आयुर्वेद तथा वेदों से बाहर नहीं है अतः संसार में सब पैथियों के मार्गदर्शक आयुर्वेद तथा वेद के सिवाय अन्य नहीं है यह गौरव की बात है । वस्तुतस्तु—मूत्र के अन्दर जो यूरिया आदि मल रहते हैं उनका निर्माण वृक्कों में नहीं होता है। वृक्क तो केवल छनने का कार्य करते हैं । आमाशय तथा पक्वाशय ( पच्यमानाशय = ग्रहणी = डियोडिनम ) में आहार के पाचन में जो तोड़-फोड होती है उसी वक्त मूत्र के मल भाग भी बन जाते हैं तथा उनका वहन रस और रक्त के साथ साथ हजारों नालियों ( अन्त्रस्थरसाङ्कुरिकाओं धमनी केशिकाओं ) में होता रहता है तथा अन्त में वृक्क में वे मलभाग आकर छन कर मूत्राशय में जाते हैं । इस प्रकार सूक्ष्म ( आस्तिक ) बुद्धि द्वारा गम्भीर विचार करने पर आयुर्वेद की मूत्र-निर्माण-कल्पना भी नित्य हो सकती है उसे मेरे गुरुवर्य श्री घाणेकरजी ने जो आयुर्वेद का प्रमाद कहा है वह ठीक नहीं प्रतीत होता है । यह निश्चित है कि बस्ति में मूत्र गविनियों द्वारा ही केवल दो छिद्रों से प्रविष्ट होता है। जिस प्रकार पानी में रखे हुये नवीन घट का हजारों पार्श्वस्थ सूक्ष्म छिद्रों से जल पूरण होता है उसी प्रकार बस्ति मूत्र से पूरित नहीं होती है। यह तो संस्कृत के कवियों की आलङ्कारिक कल्पना मात्र है जिस में तथ्य तथा अतथ्य दोनों होता है ।

एवमेव प्रवेशेन वातः पित्तं कफोऽपि वा ।
मूत्रयुक्त उपस्नेहात् प्रविश्य कुरुतेऽश्मरीम् ॥ २४ ॥

जिस तरह मूत्र बस्ति में प्रवेश करता है उसी तरह उसके साथ वात, पित्त और कफ भी प्रविष्ट होकर उपस्नेह या तलछट से अश्मरी रोग को पैदा करते हैं ॥ २४ ॥

अप्सु स्वच्छास्वपि यथा निषिक्तासु नवे घटे ।
कालान्तरेण पङ्कः स्यादश्मरीसम्भवस्तथा ॥ २५ ॥

जिस प्रकार नये घड़े में अति स्वच्छ पानी भरने पर भी कुछ समय के पश्चात् उस में कीचड़ अवक्षेप ( Precipitate ) के रूप में एकत्रित हो जाता है वैसे ही बस्तिस्थ स्वच्छ मूत्र में भी कुछ काल के पश्चात् अश्मरी पैदा हो जाती है॥२५॥

विमर्श—प्रायः विशुद्ध जल ( $H_2O$ ) में कोई पदार्थ घुले नहीं रहते हैं किन्तु पृथ्वी पर पड़ने से उस में कई क्षार और लवण घुल जाते हैं किन्तु विलायक शक्ति से अधिक लवण क्षारादि के जल में घुलने से कुछ काल बाद पात्रतल में अवक्षेप हो जाता है उसी तरह वृक्कस्थ नाड़ियों के द्वारा मूत्र में यूरिक एसिड, यूरेट्स्, आक्जेलेटस्, फास्फेटस् आदि लवण अधिक प्रमाण में स्यन्द होते हैं तब मूत्र के जल में इनका पूर्ण विलयन न होकर कुछ अंश सूक्ष्म स्फटिक ( Crystal ) के स्वरूप में वृक्क, गविनियों के प्रारम्भिक भाग

और वस्ति में अवक्षिप्त होकर उसके चारों ओर इन्हीं लवणों के कण धीरे धीरे सङ्गठित होते रहते हैं जिस से अश्मरी बन जाती है। कभी कभी सूखा श्लेष्मा ( Mucus ), जमे रक्त का थक्का और कृमियों के अण्डे को केन्द्र बना कर उक्त लवण सञ्चित होकर अश्मरी बनाते हैं।

संहन्त्यपो यथा दिव्या मारुतोऽग्निश्च वैद्युतः ।
तद्वद्बलासं बस्तिस्थमूष्मा संहन्ति सानिलः ॥ २६ ॥

जिस प्रकार हवा और विद्युत् की अग्नि आकाश के जल को बांध कर ओले बनाती है उसी प्रकार वायु के सहित अग्नि ( पित्त ) वस्ति में मूत्र के साथ आये हुवे कफ को बांध कर अश्मरी बना देती है ॥ २६ ॥

मारुते प्रगुणे बस्तौ मूत्रं सम्यक् प्रवर्त्तते ।
विकारा विविधाश्चापि प्रतिलोमे भवन्ति हि ॥ २७ ॥
मूत्राघाताः प्रमेहाश्च शुक्रदोषास्तथैव च ।
मूत्रदोषाश्च ये केचिद्बस्तावेव भवन्ति हि ॥ २८ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थानेऽश्मरीनिदानं नाम
तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

वात के प्रकृतिस्थ होने से वस्ति में मूत्र ठीक तरह से प्रवर्तित होता है तथा वात के विरुद्ध ( प्रतिलोम ) होने पर अश्मरी, मूत्राघात आदि अनेक विकार उत्पन्न होते हैं। मूत्राघात, प्रमेह, शुक्रदोष तथा अनेक प्रकार के मूत्रदोष वस्ति ही में उत्पन्न होते हैं ॥ २७-२८ ॥

विमर्शः—मूत्राघातमूत्रकृच्छ्रयोर्भेदः—१—मूत्रकृच्छ्रे कृच्छ्रत्वमतिशयितमीषद्विबन्धः । मूत्राघाते तु विबन्धो बलवान् कृच्छ्रत्वमल्पमिति । ( मधुकोषः ) २—यन्मूत्रकृच्छ्रे मूत्रं कृच्छ्रेण वहति मूत्राघाते मूत्रं शोष्यते प्रतिहन्यते वा । ( चक्रपाणिः ) नं० ३—मूत्रकृच्छ्रं दुःखेन मूत्रप्रवृत्तिः, मूत्राघातो मूत्रावरोधः ( डल्हणः ) ४—मूत्रकृच्छ्रविरोधातेव मूत्राघातानाहुः । ( वाग्भटः ) मूत्रकृच्छ्र को डिस्यूरिया ( Dysuria ), मूत्रावरोध को रिटेन्शन आफ यूरिन ( Retention of urin ) तथा मूत्रशोप ( मूत्र के न बनने को सप्रेशन ऑफ् यूरिन ( Suppression of urine ) कहते हैं। मूत्रकृच्छ्र का कारण पूरेथ्रा की खराबी, मूत्रावरोध द्वार पर अश्मरी के अटकने से, पौरुषग्रन्थिवृद्धि या शोफ से तथा मूत्रद्वार-सङ्कोचकपेशीसङ्कोचन से होता है॥

इत्यायुर्वेदतत्वसन्दीपिकाभाषायामश्मरीनिदानं
नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

## चतुर्थोऽध्यायः ।

अथातो भगन्दराणां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर भगन्दर रोग के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

वातपित्तश्लेष्मसन्निपातागन्तुनिमित्ताः शतपोनकोष्ट्रग्रीवपरिस्राविशम्बूकावर्त्तोन्मार्गिणो यथासङ्ख्यं पञ्च भगन्दरा भवन्ति ॥ ३ ॥

वायु, पित्त, कफ, सन्निपात और आगन्तुक इन कारणों से क्रमशः शतपोनक, उष्ट्रग्रीव, परिस्रावी, शम्बूक तथा उन्मार्गी ये पांच भगन्दर होते हैं ॥ ३ ॥

विमर्शः—वाग्भट ने भगन्दर के आठ भेद लिखे हैं—दोषैः पृथग्युतैः सर्वैरागन्तुः सोऽष्टमः स्मृतः । मूलोक्त पांच तथा छठा परिक्षेपी—वातपित्तात्परिक्षेपी परिक्षिप्य गुदं गतिः । जायते परितस्तत्र प्राकारं परिखेव च । परिक्षेपी को हार्स शू फिस्चुला ( Horse shoe fistula ) कह सकते हैं। सातवें को ऋजु—भगन्दर— ऋजुर्वातकफादृज्व्या गुदो गत्या विदार्यते । आठवें को अर्शो भगन्दर 'कफपित्ते तु पूर्वोत्थं दुर्नामाश्रित्य कुर्वतः । अर्शोमूले ततः शोफः कण्डूदाहादिमान् भवेत् ॥ स शीघ्रं पक्वभिन्नत्व क्लेदयन् मूलमर्शसः । स्रवत्यजस्रं गतिभिरयमर्शोभगन्दरः ॥ ( अ. सं. ) शतपोनक भगन्दर को मल्टिपल फिस्चुली ( Multiple fistulae ) कहते हैं। डाक्टरी में भगन्दर के तीन भेद किये गये हैं। द्विमुखी या पूर्ण भगन्दर ( Complete Fistula ) इसका एक मुख मलाशय के भीतर और दूसरा मलद्वार के पास चर्म पर होता है। बाह्य अन्ध भगन्दर ( External blind Fistula ) इसका केवल एक ही छिद्र चर्म पर खुलता है। इस भगन्दर का मलाशय से कोई सम्बन्ध नहीं रहता है। अन्तर्मुखी या आन्तरिक अन्ध भगन्दर इसका छिद्र चर्म पर नहीं होता है, वह केवल भीतर की ओर मलाशय में खुलता है तथा उसमें उत्पन्न पूय भी मलाशय में ही जाती है अतः मल के साथ पूय आती है। सुश्रुत में बहिर्मुख को पराचीन तथा अन्तर्मुख को अर्वाचीन नाम से कहा है। 'भगन्दरं समीक्ष्य पराचीन ( बहिर्मुख ) मर्वाचीनमन्तर्मुखम् ।' ( भग. चि. )

ते तु भगगुदबस्तिप्रदेशदारणाच्च भगन्दरा इत्युच्यन्ते । अपक्वाः पिडकाः, पक्वास्तु भगन्दराः ॥ ४ ॥

ये भगन्दर भग, गुदा, वस्ति इन स्थानों का दारण करने से भगन्दर कहे जाते हैं। जब तक ये अपक्व होते हैं तब तक पिडका कहलाते हैं तथा पक कर फूट जाने पर भगन्दर कहलाते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—भगवद्दारयन्तीति भगन्दरास्तेषाम् । भगशब्दो गुदाद्युपलक्षणम् । उक्तमपि भोजेन—'भगं परिसमन्ताच्च गुदं बस्तिं तथैव च भगवद्दारयेयस्मात्तस्माज्ज्ञेयो भगन्दरः ॥' इति । न गुदन्दरो न बस्तिन्दरश्च उच्यते । पिडिका के पक होकर फूटने पर भगन्दर संज्ञा होती है जैसा कि कहा है—गुदस्य द्व्यङ्गुले क्षेत्रे पार्श्वतः पिडकार्तिकृत् । भिन्ना भगन्दरो ज्ञेयः । ( माधवनि० ) । वाग्भटेऽपि—अपक्वं पिडकामाहुः पाकप्राप्तं भगन्दरम् । भगन्दर को Fistula-in-ano कहते हैं।

तेषान्तु पूर्वरूपाणि—कटीकपालवेदना कण्डूर्दाहः शोफश्च गुदस्य भवति ॥ ५ ॥

भगन्दर पूर्वरूप—कटि की अस्थियों में पीड़ा तथा गुदा में खुजली, दाह और सूजन ये पूर्वरूप के लक्षण होते हैं ॥ ५ ॥

तत्रापथ्यसेविनां वायुः प्रकुपितः सन्निवृत्तः स्थिरीभूतो गुदमभितोऽङ्गुले द्व्यङ्गुले वा मांसशोणिते प्रदूष्यारुणवर्णां पिडकां जनयति, साऽस्य तोदादीन् वेदनाविशेषाञ्जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, मूत्राशयाभ्याशगतत्वाच्च व्रणः प्रक्लिन्नः शतपोनकवदणुमुखैश्छिद्रैरापूर्यते, तानि च छिद्राण्यजस्रमच्छं फेनानुविद्धमधिकमास्रावं स्रवन्ति, व्रणश्च ताड्यते भिद्यते छिद्यते सूचीभिरिव निस्तुद्यते, गुदं चावदीर्यते, उपेक्षिते च वातमूत्रपुरीषरेतसामभ्यागमश्च तैरेव छिद्रैर्भवति। तं भगन्दरं शतपोनकमित्याचक्षते ॥ ६ ॥

शतपोनक—मिथ्या आहार तथा विहार सेवन करने वाले पुरुष में प्रकुपित वात स्वकार्य से निवृत्त एवं स्थिर (निश्चल) होकर गुदा के चारों ओर एक या दो अङ्गुल स्थान के मांस और रक्त को दूषित करके लाल वर्ण की पिडका को पैदा करता है तथा यह पिडका उस पुरुष के गुदादि प्रदेश में सूई चुभोने की सी पीड़ा आदि लक्षणों को उत्पन्न करती है तथा उसकी चिकित्सा न करने से पाक को प्राप्त हो जाती है। इस पिडका के फूटने से जायमान व्रण मूत्राशय के पास में होने से गीला रहता हुआ चलनी के समान छोटे छोटे छिद्रों से पूर्ण हो जाता है। अर्थात् उसमें छोटे छोटे व्रण बन जाते हैं तथा वे छिद्र निरन्तर स्वच्छ तथा झागदार स्राव अधिक मात्रा में बहाते रहते हैं तथा वह व्रण ताडन, भेदन, छेदन और सूचीवेधन की सी पीड़ा से युक्त रहता है और गुदा अवदीर्ण (विदार युक्त) हो जाती है। इसकी उपेक्षा (चिकित्सा न) करने से उन चलनी समान छिद्रों से वात, मूत्र, मल तथा वीर्य का आगमन (स्राव) होता है। इस प्रकार के भगन्दर को शतपोनक कहते हैं ॥ ६ ॥

पित्तं तु प्रकुपितमनिलेनाधः प्रेरितं पूर्ववदवस्थितं रक्तां तन्वीमुच्छ्रितामुष्ट्रग्रीवाकारां पिडकां जनयति, साऽस्य चोषादीन् वेदनाविशेषाञ्जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, व्रणश्चाग्निक्षाराभ्यामिव दह्यते दुर्गन्धमुष्णमास्रावं स्रवति, उपेक्षितश्च वातमूत्रपुरीषरेतांसि विसृजति। तं भगन्दरमुष्ट्रग्रीवमित्याचक्षते ॥ ७ ॥

उष्ट्रग्रीव—प्रकुपित पित्त वात के द्वारा नीचे की ओर प्रेरित हो के पूर्ववत् उस स्थान में अवस्थित हो के लाल रङ्ग की, पतली तथा उभरी हुई उष्ट्रग्रीवा के स्वरूप की पिडका उत्पन्न करता है तथा वह पिडका गुदादि स्थान में दाह आदि पित्त के अनुरूप वेदना-विशेषों को उत्पन्न करता है तथा उस पिडका को बठाने (शान्त होने) की चिकित्सा न करने से वह पाक को प्राप्त होती है तथा उसके फूटने से बना हुआ व्रण अग्नि और क्षार लगाने के समान दाह युक्त होता है एवं दुर्गन्धित उष्ण स्राव त्यागता है तथा इस व्रण की भी उपेक्षा कर देने से रोग बढ़ जाता है जिससे वह व्रण वात, मूत्र और वीर्य का स्राव त्यागता है। इस प्रकार के भगन्दर को उष्ट्रग्रीव भगन्दर कहते हैं ॥ ७ ॥

श्लेष्मा तु प्रकुपितः समीरणेनाधः प्रेरितः पूर्ववदवस्थितः शुक्लावभासां स्थिरां कण्डूमतीं पिडकां जनयति, साऽस्य कण्ड्वादीन् वेदनाविशेषाञ्जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, व्रणश्च कठिनः संरम्भी कण्डूप्रायः पिच्छिलमजस्रमास्रावं स्रवति, उपेक्षितश्च वातमूत्रपुरीषरेतांसि विसृजति, तं भगन्दरं परिस्राविणमित्याचक्षते ॥ ८ ॥

परिस्रावी—मिथ्या आहार-विहारादि से प्रकुपित कफ वात द्वारा नीचे की ओर प्रेरित होकर पूर्ववत् गुदा के चारों ओर एक या दो अङ्गुल के स्थान में अवस्थित हो के कुछ श्वेत वर्ण की, स्थिर (कठिन) और खुजली युक्त पिडका को पैदा करता है तथा वह पिडका उस रोगी के गुदादि स्थान में कण्डू आदि कफानुरूप वेदना विशेष को उत्पन्न करती है तथा लेपादि द्वारा प्रतीकार न करने पर पाक को प्राप्त हो जाती है तथा इससे उत्पन्न व्रण स्पर्श में कठोर, सरसराहट युक्त और खुजली युक्त तथा निरन्तर चिकने स्राव का उत्सर्ग करता है तथा उस व्रण की शोधन-रोपणादि रूप चिकित्सा न करने से वात, मूत्र, मल और वीर्य का स्राव होता है। इस प्रकार के भगन्दर को परिस्रावी कहते हैं ॥ ८ ॥

वायुः प्रकुपितः प्रकुपितौ पित्तश्लेष्माणौ परिगृह्याधो गत्वा पूर्ववदवस्थितः पादाङ्गुष्ठप्रमाणां सर्वलिङ्गां पिडकां जनयति, साऽस्य तोददाहकण्ड्वादीन् वेदनाविशेषाञ्जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, व्रणश्च नानाविधवर्णमास्रावं स्रवति, पूर्णनदीशम्बूकावर्तवच्चात्र समुत्तिष्ठन्ति वेदनाविशेषाः; तं भगन्दरं शम्बूकावर्तमित्याचक्षते ॥ ९ ॥

शम्बूकावर्त—मिथ्या आहार-विहारादि से कुपित वात प्रकुपित हुये पित्त और कफ को चारों ओर से ग्रहण करके नीचे जाकर पूर्व के समान गुदादि अङ्गों में अवस्थान करते हुये पैर के अङ्गूठे के प्रमाण की सर्व लक्षणों से युक्त पिडका को उत्पन्न करता है। वह पिडका इस रोगी के उस गुदादि प्रदेश में सूई चुभोने की सी पीड़ा, दाह, कण्डू आदि विशिष्ट वेदनाओं को उत्पन्न करती है तथा पिडका की चिकित्सा न करने से पाक को प्राप्त होती है तथा इसके फूटने से उत्पन्न व्रण अनेक प्रकार के रङ्ग वाले स्राव को बहाता है तथा जल के अधिक पूर (बाढ़) के समान या शङ्ख के आवर्त्त (भवर) के समान विशिष्ट पीड़ाओं को पैदा करता है। ऐसे को शम्बूकावर्त भगन्दर कहते हैं ॥ ९ ॥

विमर्श—पूर्णनद्या आवर्तवत् शम्बूकावर्तवद्वा, अथवा पूर्णनद्याः शम्बूकावर्तवद् वेदनाविशेषाः समुत्तिष्ठन्ति प्रवर्तन्ते। तदुक्तं भोजेन— 'नदीनां परिपूर्णानां शम्बूकावर्तका यथा। समुत्तिष्ठन्ति वेगेन तोयवेगसमीरिताः ॥' इति।

मूढेन मांसलुब्धेन यदस्थिशल्यमन्नेन सहाभ्यवहृतं यदाऽवगाढपुरीषोन्मिश्रमपानेनाधः प्रेरितमसम्यगागतं गुदं क्षिणोति तत्र क्षतनिमित्तः कोथ उपजायते, तस्मिंश्च क्षते पूयरुधिरावकीर्णमांसकोथे भूमाविव जलप्रक्लिन्नायां क्रिमयः सञ्जायन्ते, ते भक्षयन्तो गुदमने-

कथा पार्श्वतो दारयन्ति, तस्य तैर्मार्गैः कृमिकृतैर्वातपुरीषरेतांस्यभिनिःसरन्ति; तं भगन्दरमुन्मार्गिणमित्याचक्षते ॥ १० ॥

उन्मार्गी-भगन्दर—मांस खाने का लालची मूढ़ पुरुष अन्न के साथ अस्थि शल्य को निगल जाता है तथा वह शल्य जब कठिन मल के साथ मिलकर अपान वायु से नीचे की ओर प्रेरित होकर टेढ़ा-मेढ़ा आकर गुदा को चोट पहुँचाता है तथा वहां व्रण बन जाने से कोथ ( सड़ान ) उत्पन्न होता है तथा उस पूय और रक्त से पूर्ण मांस के कोथ में जल से क्लिन्न ( कीचड़ युक्त ) हुई भूमि में जैसे कीड़े पड़ जाते हैं वैसे कीड़े पड़ जाते हैं तथा वे कीड़े गुदा के मांस को खाते हुये उसे अगल-बगल से विदीर्ण ( नष्ट ) कर देते हैं। उस पुरुष के उन कृमियों के द्वारा किये हुये मार्ग से वात, मूत्र, मल और वीर्य निकलते रहते हैं। ऐसे को उन्मार्गी भगन्दर कहते हैं ॥ १० ॥

भवन्ति चात्र—

उत्पद्यतेऽल्परुक् शोफात् क्षिप्रं चाप्युपशाम्यति ।
पायन्तदेशे पिडका सा ज्ञेयाऽन्या भगन्दरात् ॥११॥

गुदा के आखिरी हिस्से में स्वल्प पीडा तथा शोथ युक्त पिडका उत्पन्न होती है तथा जल्दी ही शान्त भी हो ( बैठ ) जाती है वह भगन्दर से अतिरिक्त पिडका होती है ॥ ११ ॥

पायोः स्याद् द्व्यङ्गुले देशे गूढमूला सरुग्ज्वरा ।
भागन्दरी तु विज्ञेया पिडकाऽतो विपर्ययात् ॥ १२ ॥

गुदा के दो अङ्गुल दूर वाले प्रदेश में उत्पन्न होने वाली, गहरे मूल की तथा पीड़ा और ज्वर से युक्त तथा पूर्व में कही हुई पिडका से विपरीत लक्षणों वाली भगन्दर पैदा करने वाली पिडका है ॥ १२ ॥

यानयानान्मलोत्सर्गात् कण्डूरुग्दाहशोफवान् ।
पायुर्भवेद्रुजः कट्यां पूर्वरूपं भगन्दरे ॥ १३ ॥

भगन्दर पूर्वरूप—किसी सवारी (यान) पर यान (आरोहण) करने से, मल का त्याग करने से गुदा में खुजली, पीड़ा, जलन तथा सूजन का होना एवं कमर में दर्द होना ये भगन्दर के पूर्वरूप हैं ॥ १३ ॥

घोराः साधयितुं दुःखाः सर्व एव भगन्दराः ।
तेष्वसाध्यस्त्रिदोषोत्थः क्षतजश्च भगन्दरः ॥ १४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने भगन्दरनिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

साध्यासाध्यता—प्रायः सर्व प्रकार के भगन्दर घोर कष्टदायक तथा कृच्छ्रसाध्य होते हैं किन्तु उनमें त्रिदोषजन्य भगन्दर तथा क्षतज भगन्दर असाध्य होते हैं ॥ १४ ॥

विमर्शः—असाध्यता-वातमूत्रपुरीषाणि क्रिमयः शुक्रमेव च । भगन्दरात् स्रवन्तस्तु नाशयन्ति तमातुरम् ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसंदीपिकाभाषायां निदानस्थाने भगन्दरनिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

## पञ्चमोऽध्यायः ।

अथातो कुष्ठनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर कुष्ठ के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१-२॥

विमर्शः—कुष्ठ परिभाषा—कुष्णातयङ्गमिति कुष्ठम् । कुत्सितं तिष्ठतीति कुष्ठम् । तथा च तन्त्रान्तरे—कालेनोपेक्षितं यस्मात् सर्वं कुष्णाति तद्वपुः । ( अ. सं. ) । इस प्रकार कण्डु आदि क्षुद्र रोग तथा कुष्ठादि महारोगों का इसमें समावेश होता है। साधारणतया कुष्ठ को त्वग्दोष भी कहते हैं—गुरुक्रियया पुराकृतकर्मयोगाच्च त्वग्दोषा भवन्ति तत्र त्वग्दोषी दिवास्वप्नं व्यवायञ्च परिहरेत् । त्वचा के रोगों को Diseases of the skin or Dermatoses कहते हैं। ऐसे कुष्ठ के महाकुष्ठ या गलत्कुष्ठ (Leprosy) और क्षुद्र कुष्ठ दो वर्ग किये गये हैं। क्षुद्र कुष्ठ में त्वचा के अनेक रोगों का समावेश होता है। श्वेत कुष्ठ को श्वित्र, किलास या सिध्म ( Leuco derma ) कहते हैं।

मिथ्याहाराचारस्य विशेषाद् गुरुविरुद्धासात्म्याजीर्णाहिताशिनः स्नेहपीतस्य वान्तस्य वा व्यायामग्राम्यधर्मसेविनो ग्राम्यानूपौदकमांसानि वा पयसाऽभीक्ष्णमश्नतो यो वा मज्जत्यप्सूष्माभितप्तः सहजा छर्दिर्वा प्रतिहन्ति, तस्य पित्तश्लेष्माणौ प्रकुपितौ परिगृह्यानिलः प्रवृद्धस्तिर्यग्गाः सिराः सम्प्रतिपद्य समुद्धूय बाह्यं मार्गं प्रति समन्ताद्विक्षिपति, यत्र यत्र च दोषो विक्षिप्तो निःसरति तत्र तत्र मण्डलानि प्रादुर्भवन्ति, एवं समुत्पन्नस्त्वचि दोषस्तत्र तत्र च परिवृद्धिं प्राप्याप्रतिक्रियमाणोऽभ्यन्तरं प्रतिपद्य धातूनभिदूषयति ॥ ३ ॥

मिथ्या आहार-विहार करने वाले तथा विशेषकर गरिष्ठ विरुद्ध और असात्म्य भोजन एवं अजीर्ण के बाद तथा अहितकारी भोजन करने वाले तथा घृत-तैलादि स्नेहपान तथा वमन के पश्चात् व्यायाम और मैथुन करने वाले एवं ग्राम्य, आनूप तथा जलीय प्राणियों के मांस को निरन्तर दुग्ध के साथ सेवन करने वाले तथा जो धूप में घूमने या काम करने से तप्त हुए हों और सहसा ठण्डे पानी में प्रविष्ट हो जांय तथा जो वमन के वेग को रोकता है ऐसे मनुष्य की बढ़ी हुई वायु प्रकुपित हुये पित्त और कफ को लेकर तिर्यक् जाने वाली सिराओं में जाके उनमें व्याप्त होकर उन्हें दूषित करके शरीर के बाह्य मार्ग ( रक्त, लसीका, त्वचा और मांस ) को चारों ओर से घेर लेते हैं। फिर विक्षिप्त हुआ दोष जहां जहां सञ्चार करता है उस उस स्थान पर मण्डल ( चकत्ते ) पैदा करता है। इस तरह देह की त्वचा में गया हुआ दोष वहां बढ़ कर प्रतीकार न करने से यथाक्रमानुसार रक्त-मांसादि धातुओं को दूषित करता हुआ शरीर के भीतरी अङ्गों में अवस्थित रहता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—बाह्यरोगमार्ग-'तत्र शाखा रक्तादयो धातवस्त्वक् च स बाह्यो रोगमार्गः ( चरकः ) । कुष्ठकारण—चरक ने निम्न कारण अधिक माने हैं जैसे—नवान्नदधिमत्स्यातिलवणाम्लनिषेविणाम् ।

माषमूलकपिष्टान्नतिलक्षीरगुडादिनाम्। व्यवायश्चाप्यजीर्णेऽन्ने निद्रांच भजता दिवा। विप्रान् गुरून् धर्षयतां पापं कर्म च कुर्वताम्॥ आदि। डाक्टरी में गलित कुष्ठ का प्रधान कारण बेसीलस लेप्री (B leproe) है तथा आयुर्वेदोक्त सब कारण डाक्टरी मत से सहायक कोटि में हो सकते हैं। आयुर्वेद कुष्ठ को कुलज मानता है किन्तु डाक्टरी मत से कुष्ठी माता-पिता से उत्पन्न बालक को यदि उनसे उसी वक्त पृथक् कर दिया जाय तो वह कुष्ठी नहीं हो सकता किन्तु उसमें कुष्ठोत्पत्ति की अनुकूलता (Predi-position) होने से कुष्ठी के साथ संसर्ग होने पर अन्य की अपेक्षा जल्दी कुष्ठ से आक्रान्त हो सकता है। चरक ने वात, पित्त तथा कफ इन त्रिदोष तथा त्वचा, रक्त, मांस और लसीका इनके एक साथ दूषित होने पर कुष्ठ का उत्पन्न होना माना है। माधव ने भी लिखा है कि—वातादयस्त्रयो दुष्टास्त्वग्रक्तं मांसमम्बु च। दूषयन्ति स कुष्ठानां सप्तको द्रव्यसंग्रहः। चरक ने दूषित दोषों को कुछ काल तक त्वचा में अवस्थित रह कर फिर त्वगादि को दूषित करके कुष्ठ उत्पन्न करते हैं ऐसा माना है जैसे—दोषाः प्रकुपिताः स्थानमधिगम्य सन्तिष्ठमानास्तानेव त्वगादीन् दूषयन्तः कुष्ठान्यभिनिर्वर्तयन्ति। इसको रोग-सम्प्राप्ति-काल या सञ्चय-काल (Incubation period) कहते हैं। यह समय दो से दस वर्ष तक भी हो सकता है ऐसा वर्तमान विज्ञान ने माना है। चरकोक्तकुष्ठसम्प्राप्ति—त्रयो दोषा वातपित्तश्लेष्माणः प्रदोषणविकृताः, दूष्याश्च शरीरधातवस्त्वङ्मांसशोणितलसीकाश्चतुर्धा दोषोपघातविकृता इति। एतत् सप्तानां सप्तधातुकमेवङ्गतमाजननं कुष्ठानाम्। (च० नि०)।

तत्र पूर्वरूपाणि—त्वक्पारुष्यमकस्माद्रोमहर्षः कण्डूः स्वेदबाहुल्यमस्वेदनं वाऽङ्गप्रदेशानां स्वापः क्षतविसर्पणमसृजः कृष्णता चेति॥ ४॥

कुष्ठ पूर्वरूप—त्वचा का पारुष्य (कठोरता), सहसा रोंगटे खड़े होना, शरीर में खुजली चलना, अधिक पसीना आना अथवा बिल्कुल पसीना न आना, शरीराङ्गों की सुप्ति, उत्पन्न हुये व्रण का (चिकित्सा करने पर भी) फैलना तथा खून का कृष्ण वर्ण होना ये पूर्वरूप के लक्षण हैं॥ ४॥

विमर्श—चरक ने कुष्ठ की सम्प्राप्ति में निम्न लक्षण अधिक माने हैं। 'अतिश्लक्ष्णता, वैवर्ण्य, परिदाह, परिहर्ष, उन्नावण, गौरव, श्वयथुस्तब्धगमनप्रसरणतीव्रनिस्तोदभेदनिमात्र वेदना, क्षतानामपि च प्रशाना प्रतिरोहणमिति।

तत्र सप्त महाकुष्ठानि, एकादश क्षुद्रकुष्ठानि; एवमष्टादश कुष्ठानि भवन्ति। तत्र महाकुष्ठान्यरुणौदुम्बरर्ष्यजिह्वकपालकाकणकपुण्डरीकदद्रुकुष्ठानीति। क्षुद्रकुष्ठान्यपि स्थूलारुष्कं महाकुष्ठमेककुष्ठं चर्मदलं विसर्पः परिसर्पः सिध्म विचर्चिका किटिमं पामा रकसा चेति॥

कुष्ठ भेद—सात महाकुष्ठ होते हैं तथा ग्यारह क्षुद्र कुष्ठ होते हैं इस तरह कुष्ठ के अठारह भेद होते हैं॥ ५॥

विमर्श—चरक ने कुष्ठों के सात, आठ तथा अनेक भेद लिखकर केवल सात महाकुष्ठों का ही वर्णन किया है—'स सप्तविधोऽष्टादशविधोऽपरिसंख्येयविधो वा भवति'। 'तेषां विकल्पविकारसंख्या भेदेनाप्यपरिसंख्येयानि सप्तविधत्वेन कुष्ठविशेषमुपदेक्ष्यामः' डाक्टरी में ग्रन्थिक (Nodular), वातिक (Neural) तथा दोनों मिलित (Mixed) ऐसे तीन भेद माने हैं।

इनमें अरुण, औदुम्बर, ऋष्यजिह्व, कपाल, काकणक, पुण्डरीक और दद्रु ये सात महाकुष्ठ होते हैं तथा स्थूलारुष्क, महाकुष्ठ, एककुष्ठ, चर्मदल, विसर्प, परिसर्प, सिध्म, विचर्चिका, किटिभ, पामा और रकसा ये ग्यारह क्षुद्रकुष्ठ होते हैं॥ ५॥

सर्वाणि कुष्ठानि सवातानि सपित्तानि सश्लेष्माणि सक्रिमीणि च भवन्ति; उत्सन्नतस्तु दोषग्रहणमभिभवात्॥ ६॥

सर्व प्रकार के कुष्ठ वातयुक्त, पित्तयुक्त, कफयुक्त तथा क्रिमियुक्त होते हैं किन्तु उन त्रिदोषों में जो दोष बलवान् होता है उसके उत्सन्न (प्राबल्य) से दुर्बल दोष का अभिभव (तिरस्कार) होने से उस बलवान् दोष का ग्रहण होता है॥६॥

विमर्श—कुष्ठ सदा दोषत्रय-प्रकोपजन्य ही होता है जैसा कि चरक में भी लिखा है 'न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम्। सक्रिमीणि—आयुर्वेद भी अणुजन्तु (सूक्ष्म जीवाणु) 'रक्तजा जन्तवोऽणवः' तथा कृमि को मानता है जैसा कि इसी ग्रन्थ के उत्तर तन्त्र में भी लिखा है—केशरोमनखादाश्च दन्तादाः किक्किशास्तथा। कुष्ठजाश्च परीसर्पा ज्ञेयाः शोणितसम्भवाः॥ ते सरत्नाश्च कृष्णाश्च स्निग्धाश्च पृथवस्तथा। रक्ताधिष्ठानजान् प्रायो विकाराञ्जनयन्ति ते॥ केशादाद्यास्त्वदृश्यास्ते॥ इति। पाश्चात्य विज्ञान ने जीवाणु तथा कृमियों के विषय में अनेक अनुसन्धान किये हैं उनसे भी लाभ उठाना चाहिये। दोषग्रहण—द्रव्यमेकरसं नास्ति न रोगोऽप्येकदोषजः। योऽधिकस्तेन निर्देशः क्रियते रसदोषयोः॥ सर्वेष्वपि त्रिदोषेषु व्यपदेशोऽधिकत्वतः। (वाग्भटः) 'व्यपदेशस्तु भूयसा' इन कारणों से कुष्ठ त्रिदोषज होने पर भी आगे 'वातेनारुणम्' आदि लिखना सङ्गत होता है।

तत्र वातेनारुणं, पित्तेनौदुम्बरर्ष्यजिह्वकपालकाकणकानि, श्लेष्मणा पुण्डरीकं दद्रुकुष्ठं चेति। तेषां तु महत्त्वं क्रियागुरुत्वमुत्तरोत्तरं धात्वनुप्रवेशादसाध्यत्वं चेति॥ ७॥

वात की अधिकता से अरुण, पित्ताधिक्य से औदुम्बर, ऋष्यजिह्व, कपाल और काकणक तथा श्लेष्मा के आधिक्य से पुण्डरीक और दद्रुकुष्ठ होते हैं। इन कुष्ठों के धातुओं में प्रवेश करने से उनकी गम्भीरता, कार्यक्षमता तथा असाध्यता उत्तरोत्तर अधिक होती है॥ ७॥

विमर्श—महत्त्वं चैषां धात्वनुप्रवेशोत्तरधात्ववगाहनबहुदोषत्वात् क्रियागुरुत्वयोगात्।

तत्र, वातेनारुणाभानि तनूनि विसर्पीणि तोदभेदस्वापयुक्तान्यरुणानि। पित्तेन पक्वोदुम्बरफलाकृतिवर्णान्यौदुम्बराणि, ऋष्यजिह्वाप्रकाशानि खराणि ऋष्यजिह्वानि, कृष्णकपालिकाप्रकाशानि कपालकुष्ठानि, काकणन्तिकाफलसदृशान्यतीव रक्तकृष्णानि काकणकानि, तेषां चतुर्णामप्योषचोषपरिदाहधूमायनानि क्षिप्रोत्थानप्रपाकभेदित्वानि क्रिमिजन्म च सामान्यानि

...नि; पुण्डरीकपत्रप्रकाशानि पौण्डरीकाणि श्लेष्म-
अतसीपुष्पवर्णानि ताम्राणि वा विसर्पीणि पिडका-
त, च दद्रुकुष्ठानि; तयोर्द्वयोरप्युत्सन्नता परिमण्ड-
। कण्डूश्चिरोत्थानत्वं चेति सामान्यानि रूपाणि॥८॥

उन दोषों में वात की अधिकता होने से लालिमा की आभा लिये हुये, पतले, फैलने वाले तथा सूई चुभोने की सी पीड़ा एवं भेद और स्पर्श ज्ञान के अभाव से युक्त अरुण नामक कुष्ठ होते हैं। पित्त की अधिकता से पके हुये गूलर फल के आकार तथा रङ्ग के अनुसार औदुम्बर कुष्ठ होते हैं। तथा ऋष्य (हरिण भेद) की जिह्वा के समान खुरदरे ऋष्यजिह्व कुष्ठ होते हैं। काले कपाल (ठीकरे) के समान कपालकुष्ठ तथा काकणन्तिका (गुञ्जा) फल के समान अत्यन्त रक्त तथा कुछ काले काकणक कुष्ठ होते हैं। इन चारों कुष्ठों के ओष, चोष, परिदाह, धूमायन, शीघ्र उत्पत्ति, शीघ्रपाक तथा विदारण और इनमें कृमियों का उत्पन्न होना ये सामान्य लक्षण होते हैं। कफ की अधिकता से कमल के पत्ते के समान श्वेत रंग के पुण्डरीक कुष्ठ होते हैं। अलसी के पुष्प के समान वर्ण (नीलकृष्ण) वाले अथवा ताम्र वर्ण के तथा फैलने वाले एवं पिडकाओं से युक्त दद्रुकुष्ठ होते हैं। इन दोनों कफजन्य कुष्ठों के उभार, मण्डलाकार चकत्ते, खुजली तथा देरी से रोग का प्रगट होना ये सामान्य लक्षण होते हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—पुण्डरीककुष्ठलक्षणम्—'सश्वेतं रक्तपर्यन्तं पुण्डरीकदलोपमम्। सोत्सेधं च सरागं च पुण्डरीकं तदुच्यते ॥' इति। डल्हणः='दद्रुकुष्ठं द्विविधं सितमसितं च। असितस्य महोपक्रमसाध्यत्वात्तनुवर्णित्वप्रकर्षाच्च महाकुष्ठेषु मध्ये सुश्रुते पाठः। सितदद्रुकुष्ठस्य सुखसाध्यत्वाद्धरोत्तरधात्वनुप्रवेशाभावात्तथाऽत्यर्थपीडाराहित्यत्वाच्च चरके क्षुद्रकुष्ठेषु मध्ये पाठ इत्यदोषः' इति। दद्रु को रिंग वर्म या टिनिया (Ring worm or tinea) कहते हैं।

क्षुद्रकुष्ठान्यत ऊर्ध्वं वदामः—
स्थूलानि सन्धिष्वतिदारुणानि
　स्थूलारुषि स्युः कठिनान्यरूंषि।
त्वक्सङ्कोचभेदस्वपनाङ्गसादाः
　कुष्ठे महत्पूर्वयुते भवन्ति ॥ ९ ॥
कृष्णारुणं येन भवेच्छरीरं
　तदेककुष्ठं प्रवदन्ति कुष्ठम्।
स्रुर्येन कण्डूव्यथनौषचोषा-
　स्तलेषु तच्चर्मदलं वदन्ति ॥ १० ॥
विसर्पवत् सर्पति सर्वतो य-
　स्त्वगसृक्मांसान्यभिभूय शीघ्रम्।
मूर्च्छाविदाहारतितोदपाकान्
　कृत्वा विसर्पः स भवेद्विकारः ॥ ११ ॥
शनैः शरीरे पिडकाः स्रवन्त्यः
　सर्पन्ति यास्तं परिसर्पमाहुः।
कण्ड्वन्वितं श्वेतमपायि सिध्म
　विद्यात्तनु प्रायश ऊर्ध्वकाये ॥ १२ ॥

अब इसके अनन्तर इन कुष्ठों का वर्णन करते हैं। जैसे स्थूलारुष्क कुष्ठ में शरीर के विशेषकर हस्त तथा पाद की सन्धियों में मोटे तथा अत्यन्त भयङ्कर और कठिन व्रण होते हैं तथा महाकुष्ठ में त्वक्सङ्कोच, त्वचा में दरारें पड़ना, त्वचा की सुप्ति और अङ्गों में ग्लानि ये लक्षण पैदा होते हैं। जिससे शरीर का वर्ण कुछ काला और लाल पड़ जाय उसे एककुष्ठ कहते हैं। जिससे हस्त तथा पाद तलों में खुजली, वेदना, दाह तथा चोष हो उसे चर्मदल कहते हैं। जो रोग त्वचा, रक्त और मांस को दूषित करके मूर्च्छा, दाह, बेचैनी, सूई चुभोने की सी पीड़ा तथा पाक को करता हुआ विसर्प के समान चारों ओर फैलता हो उसे विसर्प कुष्ठ (Erysipelas) कहते हैं तथा जो स्राव बहाने वाली पिडकाएँ धीरे-धीरे शरीर में फैलती हों उस रोग को परिसर्प कुष्ठ कहते हैं तथा जो रोग शरीर के ऊर्ध्व भाग अर्थात् हस्त, छाती, मुख, ललाट आदि स्थानों में प्रथम खुजली करके श्वेत रंग के चकत्ते बना देवें तथा जिनमें कोई पीड़ा न हो तथा चर्म की या रोग की तह पतली हो उसे सिध्म कहते हैं ॥ ९-१२ ॥

विमर्शः—चरकोक्तसिध्मलक्षणं—श्वेतं ताम्रं तनु च यद्रजो घृष्टं विमुञ्चति। अलाबुपुष्पवर्णं तत् सिध्मं प्रायेण चोरसि ॥ सिध्म को टिनियासिस वर्सिकलर (Pityriasis versicolor) कहते हैं। इसका हेतु माइको स्पोरन फरफर नामक कृमि है।

राज्योऽतिकण्डर्त्तिरुजः सरूक्षा
　भवन्ति गात्रेषु विचर्चिकायाम्।
कण्डूमती दाहरुजोपपन्ना
　विपादिका पादगतेयमेव ॥ १३ ॥

विचर्चिका रोग में शरीर के हस्त-पाद आदि अङ्गों में चर्म पर फटने सी रेखाएँ पड़ जाना, अधिक खुजली चलना, अधिक पीड़ा होना तथा रूक्षता ये लक्षण होते हैं। जब विचर्चिका केवल पाँवों पर होती है तथा खुजली, दाह और पीड़ा हो तो उसे विपादिका कहते हैं ॥ १३ ॥

विमर्शः—विचर्चिका को पेम्फिगस (Pemphigus) या रेगेडस (Rhagades) कहते हैं। विपादिका को बिवाई चिल्ब्लेन (Chilblain) कहते हैं।

यत् स्रावि वृत्तं घनमुग्रकण्डु
　तत् स्निग्धकृष्णं किटिभं वदन्ति।
सास्रावकण्डूपरिदाहकाभिः
　पामाऽणुकाभिः पिडकाभिरुक्ता ॥ १४ ॥
स्फोटैः सदाहैरति सैव कच्छूः
　स्फिक्पाणिपादप्रभवैर्निरूप्या।
कण्ड्वन्विता या पिडका शरीरे
　संस्रावहीना रकसोच्यते सा ॥ १५ ॥

जिसमें से स्राव बहता हो तथा जो गोल हो, ठोस हो तथा तीव्र कण्डुयुक्त हो एवं स्पर्श में चिकना तथा वर्ण में काला हो उसे किटिभ कहते हैं तथा जो स्राव, कण्डु और दाह युक्त छोटी-छोटी पिडकाओं से युक्त हो उस रोग को पामा (खाजन या एक्जिमा Eczema) कहते हैं तथा वही पामा कूल्हे, हाथ और पाँव इन स्थानों पर दाहयुक्त फोड़ों से

युक्त हो तब उसे कच्छू ( खुजली वा स्केबीज Scabies ) कहते हैं एवं स्रावरहित तथा कण्डुयुक्त पिडकाएँ सारे शरीर में हो जाय तो उसे रकसा ( Dry Eczema ) कहते हैं ॥ १४-१५ ॥

अरुः ससिध्मं रकसा महच्च
यच्चैककुष्ठं कफजान्यमूनि ।
वायोः प्रकोपात्परिसर्पमेकं
शेषाणि पित्तप्रभवाणि विद्यात् ॥ १६ ॥

अरुंषिका, सिध्म, रकसा, महाकुष्ठ तथा एककुष्ठ ये कफ की अधिकता से होनेवाले कुष्ठ हैं । वायु के प्रकोप से केवल एक परिसर्प कुष्ठ उत्पन्न होता है शेष विसर्प, किटिभ, विचर्चिका, पामा और चर्मदल पित्त की बहुलता से उत्पन्न होते हैं ॥१६॥

किलासमपि कुष्ठविकल्प एव; तत्त्रिविधम्- वातेन पित्तेन श्लेष्मणा चेति । कुष्ठकिलासयोरन्तरं-त्वग्गतमेव किलासमपरिस्राविं च । तद्वातेन मण्डलमरुणं परुषं परिध्वंसि च, पित्तेन पद्मपत्रप्रतीकाशं सपरिदाहं च, श्लेष्मणा श्वेतं स्निग्धं बहलं कण्डूमच्च । तेषु सम्बद्धमण्डलमन्तेजातं रक्तरोम चासाध्यमग्निदग्धं च ॥१७॥

किलास भी कुष्ठ का ही एक भेद तथा यह वात से, पित्त से और कफ से ऐसे तीन प्रकार का होता है। कुष्ठ और किलास का भेद यह है कि किलास केवल त्वचागत ही रोग होता है तथा यह स्रावरहित होता है। यह किलास वात से मण्डलयुक्त, अरुण, स्पर्श में कठिन तथा त्वचा और वहाँ के केशों का नाशक होता है। पित्त से कमलपत्र के समान तथा दाहयुक्त होता है। कफ से श्वेत, स्पर्श में स्निग्ध, स्थूल और कण्डूयुक्त होता है। इन तीनों प्रकारों में जिसके मण्डल ( चकत्ते ) परस्पर मिले हुये हों तथा जो अन्तस्थान अर्थात् ओष्ठ, पाणि-पाद तथा गुह्यस्थान में उत्पन्न हुआ हो तथा जिसके बाल लाल हो गये हों एवं जो अग्नि से जल जाने पर उत्पन्न हुआ हो ऐसा किलास असाध्य होता है ॥ १७ ॥

विमर्शः—किलास को श्वित्र तथा लोक में सफेद दाग एवं डाक्टरी में ल्यूकोडर्मा ( Leucoderma ) कहते हैं। भेद—यह दोषज तथा व्रणज ऐसे दो प्रकार का होता है—श्वित्रन्तु द्विविधं विद्याद्दोषजं व्रणजं तथा । तत्र मिथ्योपचारादि व्रणस्य व्रणजं स्मृतम् ॥ ( भोज ) । मालुकिना धातुभेदेन श्वित्रस्य समान्तरं दर्शितम्-वारुणं तत्तु विज्ञेयं मांसधातुसमाश्रयम् । मेदःश्रितं भवेच्छ्वित्रं दारुणं रक्तसंश्रयम् ॥ चरकेऽपि-दारुणं चारुणं श्वित्रं किलासं नामभिस्त्रिभिः । किलास कारण—वचांस्यतथ्यानि कृतघ्नभावो निन्दा सुराणां गुरुधर्षणं च । पापक्रिया पूर्वकृतं च कर्म हेतुः किलासस्य विरोधि चान्नम् ॥ ( चरक ) । वर्तमान विज्ञान ने इस रोग का कारण अभी तक अज्ञात ही लिखा है 'The etiology is quite unknown' कुष्ठकिलास भेद—क्रमशः धातून् व्याप्यान्ते सर्वान् संक्लेद्य चावहेत् । ससवेदक्लेदसंकोथान् कृमीन् सूक्ष्मान् सुदारुणान् ॥ रोमत्वक्स्नायुधमनीतरुणास्थीनि यैः क्रमात् । भक्षयेत्, श्वित्रमस्माच्च कुष्ठादपृथग्भवम् ॥ ( अ० सं० ) । अस्यापरिस्रावित्वं च त्वग्गतत्वेनोच्यते । क्लेदस्याभावात्तु सम्यक् त्वग्गतत्वम् । ( इन्दु ) । अन्यत्रापि—त्वग्गतं च यदन्यच्च तत्किलासं प्रकीर्तितम् । यदा त्व धर्मभिन्नं तदाकुष्ठमाहुः । श्वित्रं किलासमदोषं कुष्ठमेकं एवे-चरा ॥ ( विश्वामित्रः ) । १. इन उक्त प्रमाणों से स्पष्ट है कि किलास त्वचागत रोग है अतएव इसे बाह्य कुष्ठ नाम दिया है तथा कुष्ठ रक्त-मांस-मेदोऽस्थि आदि गम्भीर धातुओं में होने वाला रोग है। २. किलास से किसी प्रकार का स्राव नहीं निकलता है किन्तु कुष्ठ में [illegible] स्रावरूप से झरती रहती हैं। ३. कुष्ठ बेसिलस लेप्री जीवाणु से उत्पन्न होता है किन्तु किलास जीवाणुजन्य न होकर त्वचा के ऊपरी पर्त में रहने वाले मेलेनिन ( Melanin ) नामक रङ्ग के अभाव से होता है। यह रङ्ग त्वचा को रङ्गीन रखता है तथा धूप से शरीर की रक्षा करता है। जो लोग उष्ण प्रदेशों में रहते हैं तथा गरमी में काम करते हैं उनमें इस रङ्ग की अधिकता हो जाने से वे लोग काले हो जाते हैं। किलास में त्वचा का यह रङ्ग जाता रहता है जिससे वह रङ्गहीन स्थान सफेद हो जाता है। ४ कुष्ठ के स्थान में सुप्तता रहती है किन्तु किलास के स्थान में वहाँ के वातसूत्रों में कोई विकृति न होने से स्पर्शज्ञान ज्यों का त्यों रहता है किन्तु त्वचा की मृदुता अवश्य जाती रहती है। ५. कुष्ठ फैलने वाला औपसर्गिक ( Infective ) रोग है किन्तु किलास औपसर्गिक न होने से रोगी से घृणा करना उचित नहीं है। परिध्वंसि=रोमापहारि । तदुक्तम्—'सदाहं रोमविध्वंसि' इति । अन्ते जातम् = ओष्ठपाणिपादगुह्यादिष्वित्यर्थः । तदुक्तमष्टाङ्गसङ्ग्रहे-'गुह्यपाणितलौष्ठेषु जातमप्यचिरन्तनम् । वर्जनीयं विशेषेण किलासं सिद्धिमिच्छता ॥' इति । तत्र पारतन्त्र्यमिति विजयरक्षितः । रक्तरोम=शुक्लरोम, असाध्यलक्षणे चरकेण—'यच्छुक्लरोमबहुलं यत्सन्धि परस्परम् । यच्च वर्षगणोत्पन्नं तच्छ्वित्रं नैव सिध्यति ॥' इति ।

कुष्ठेषु तु त्वक्सङ्कोचस्वापस्वेदशोफभेदकौण्यस्वरोपघाता वातेन, पाकावदरणाङ्गुलिपतनकर्णनासाभङ्गाक्षिरागसत्त्वोत्पत्तयः पित्तेन, कण्डूवर्णभेदशोफास्रावगौरवाणि श्लेष्मणा ।

तत्रादिबलप्रवृत्तं पौण्डरीकं काकणं चासाध्यम् ॥ १८ ॥

कुष्ठों में वायु की अधिकता से त्वचा का सङ्कोच, सुप्तता, स्वेद का अभाव या आधिक्य, शोथ, त्वगादि का भेद (दारण), कौण्य ( हस्त-पाद की विकलता ), स्वरभङ्ग ये लक्षण होते हैं तथा पित्त की अधिकता से पाक, भेदन, अङ्गुलियों का गल कर गिर ( झड़ ) जाना, कान और नासिका का गल जाना, नेत्रों में लाली तथा सत्त्व ( कृमि आदि जीवों ) की उत्पत्ति ये लक्षण होते हैं एवं कफ की अधिकता से त्वचा में कण्डू, वर्ण भिन्नता, शोथ, स्राव तथा भारीपन ये लक्षण होते हैं। इन कुष्ठों में से जो आदि बल (माता पितृ दोष) से प्रवृत्त (उत्पन्न) हुआ पौण्डरीक और काकणक कुष्ठ असाध्य होते हैं ॥ १८ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में कुष्ठ के तीन भेद किये गये हैं यहाँ पर कुष्ठ का जो वातिक भेद किया गया है उसे नर्व लेप्रोसी ( Nerve Leprosy ) कह सकते हैं। इसमें जीवाणु शरीर के विविध वातसूत्रों को आक्रान्त करते हैं जिससे सुप्ति, सरसराहट, कौण्य आदि लक्षण होते हैं। २ ग्रन्थिक कुष्ठ ( Nodular Leprosy ) इसमें शरीर की त्वचा में छोटी छोटी गाँठें लाल धब्बे बन जाते हैं तथा त्वचा मोटी पड़ जाती है।

ग्रन्थियां फूट कर व्रण बन जाती हैं। अंगुलियां, मुख, कर्ण, नासा में होने से वे गलते जाते हैं। यह पित्तकफज कुष्ठ हो सकता है। ३. मिश्र ( Mixed ) प्रकार ही अधिक मिलता है। 'न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम्' (चरकः)। असाध्यकुष्ठलक्षणम्—अस्थाश्चैतावस्थायामुद्धताः कुष्ठिनं स्पृशन्ति तद्यथा प्रस्रवणमङ्गभेदः, पतनान्यङ्गावयवानां, तृष्णाज्वरातिसारदाहदौर्बल्यारोचकाविपाकाश्च, तद्विधमसाध्यं विद्यात्। (च. नि.)। निदाने साध्यासाध्यविचारः—साध्यं त्वग्रक्तमांसस्थं वातश्लेष्माधिकञ्च यत्। मेदसि द्वन्द्वजं याप्यं वर्ज्यं मज्जास्थिसंश्रितम्॥ कृमितृड्दाहमन्दाग्निसंयुक्तं यत्त्रिदोषजम्। प्रभिन्नं प्रस्रुताङ्गञ्च रक्तनेत्रं हतस्वरम्॥ पञ्चकर्मगुणातीतं कुष्ठं हन्तीह मानवम्॥

भवन्ति चात्र—

यथा वनस्पतिर्जातः प्राप्य कालप्रकर्षणम्।
अन्तर्भूमिं विगाहेत मूलैर्वृद्धिविवर्द्धितैः॥ १९॥
एवं कुष्ठं समुत्पन्नं त्वचि कालप्रकर्षतः।
क्रमेण धातून् व्याप्नोति नरस्याप्रतिकारिणः॥ २०॥

जिस तरह उत्पन्न हुई वनस्पति ( वृक्ष ) काल की अधिकता से तथा वृद्धि से बढ़ कर जड़ों के द्वारा भूमि के भीतर जम ( फैल ) जाती है उसी प्रकार से प्रथम त्वचा में उत्पन्न हुआ कुष्ठ चिकित्सा नहीं करने से कुछ समय के पश्चात् क्रम से रक्त-मांसादि धातुओं में व्याप्त हो जाता है॥ १९-२०॥

विमर्शः—कुष्ठ किसी भी प्रकार का हो किन्तु उसकी सर्वप्रथम उत्पत्ति त्वचा से ही सुप्ति, मण्डलोत्पत्ति और वर्णभेद के रूप में प्रारम्भ होती है—सर्वकुष्ठेषु प्रथमं त्वगवयवं वैकृतं भवति विशेषेण, पश्चाद्दैहिकी तुष्टिः कालप्रकर्षाद्रक्तादिषु भवति। ( चक्रपाणिः )।

स्पर्शहानिः स्वेदनत्वमीषत्कण्डूश्च जायते।
वैवर्ण्यं रूक्षभावश्च कुष्ठे त्वचि समाश्रिते॥ २१॥
त्वक्स्वापो रोमहर्षश्च स्वेदस्याभिप्रवर्त्तनम्।
कण्डूर्विपूयकश्चैव कुष्ठे शोणितसंश्रिते॥ २२॥
बाहुल्यं वक्त्रशोषश्च कार्कश्यं पिडकोद्गमः।
तोदः स्फोटः स्थिरत्वं च कुष्ठे मांससमाश्रिते॥ २३॥
दौर्गन्ध्यमुपदेहश्च पूयोऽथ क्रिमयस्तथा।
गात्राणां भेदनं चापि कुष्ठे मेदःसमाश्रिते॥ २४॥
नासाभङ्गोऽक्षिरागश्च क्षते च क्रिमिसम्भवः।
भवेत् स्वरोपघातश्च ह्यस्थिमज्जसमाश्रिते॥ २५॥
कौण्यं गतिक्षयोऽङ्गानां सम्भेदः क्षतसर्पणम्।
शुक्रस्थानगते लिङ्गं प्रागुक्तानि तथैव च॥ २६॥

त्वगादिगत कुष्ठ लक्षण—त्वचा में कुष्ठ के उत्पन्न होने पर स्पर्शहानि, स्वेद आना, कुछ कण्डू, विवर्णता तथा रूक्षता ये लक्षण होते हैं। कुष्ठ के रक्त में होने से त्वचा में सुप्तता, रोमहर्ष, पसीने का अधिक आना, खुजली चलना तथा दुर्गन्धित पूय का निकलना ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। कुष्ठ के मांसधातु में होने से शरीर में मोटापन, मुखशोष, कर्कशता, शरीर पर पिडकोत्पत्ति, सूई चुभोने की सी पीड़ा, त्वचा में या शरीर में दरारें पड़ना और स्थिरता ये लक्षण पैदा होते हैं। मेदोधातु में कुष्ठ के आश्रित होने पर शरीर में दुर्गन्धि तथा मलवृद्धि, पूय, कीड़े पड़ना, शरीराङ्गों का भेदन ( विदारण ) होना ये लक्षण होते हैं। अस्थि तथा मज्जा में कुष्ठ के उपस्थित होने पर नासाभङ्ग, नेत्रों में लाली, व्रण में कृमियों की उत्पत्ति तथा स्वरभङ्ग ये लक्षण होते हैं। शुक्र स्थान में कुष्ठ के संश्रित होने पर कौण्य ( अङ्गुलिवैकल्य ), चलनक्रियानाश, अङ्गों में पीड़ा अथवा भेद ( विदार ), क्षत ( व्रण ) का फैलना तथा पूर्व में कहे हुये लक्षण होते हैं २१-२६

स्त्रीपुंसयोः कुष्ठदोषाद् दुष्टशोणितशुक्रयोः।
यदपत्यं तयोर्जातं ज्ञेयं तदपि कुष्ठितम्॥ २७॥

अनुवंशपरम्परा—कुष्ठ दोष से स्त्री के शोणित ( आर्तव = ( Ova ) तथा पुरुष के शुक्र ( कीट ) के दूषित होने पर उनसे जो सन्तान पैदा होती है वह कुष्ठप्रकृतिक होती है॥

विमर्शः—पुरुष के वीर्य ( शुक्र कीट ) में कुष्ठ होने से वह षण्ढ तथा स्त्री के बीजग्रन्थि ( Overy ) या अण्ड ( Ova ) पर कुष्ठ प्रभाव होने से वह बन्ध्या हो जाती है—यदा स्त्रीपुंसयोः कुष्ठिनोर्बीजमुपहतं स्यात्तदा तयोः प्रजा नोत्पद्यते इति डल्हणः। दुष्टं शुक्रमार्तवं वा सर्वथा बीजत्वानुपघातादपत्यजनकं, परन्तु विकृतं जनयतीति द्रष्टव्यमिति विजयरक्षितः किन्तु इन अङ्गों पर प्रभाव न हो तो कुष्ठी माता-पिता के सन्तान हो सकती है। जातमात्र सन्तान कुष्ठी नहीं हो सकती है किन्तु उन माता-पिता के सम्पर्क में रहने से बच्चों में कुष्ठ होता है। यदि जन्मते ही बच्चे पृथक् कर दिये जांय तो उनमें रोग नहीं हो सकता। 'नैवं नहि प्रमेहिना जात इत्येतावता उत्पन्नमात्र एव प्रमेही भवति किं तर्हि कालान्तरेण, दुष्टेरभिव्यक्त्या तथा कुष्ठिजातस्य कुष्ठम्' ( मधुकोशव्याख्या )।

कुष्ठमात्मवतः साध्यं त्वग्रक्तपिशिताश्रितम्।
मेदोगतं भवेद्याप्यमसाध्यमत उत्तरम्॥ २८॥

आत्मवान् ( जितेन्द्रिय ) मनुष्य के त्वचा, रक्त और मांस में उत्पन्न कुष्ठ साध्य होता है तथा मेदोधातु में चले जाने पर याप्य होता है तथा इससे उत्तर ( आगे ) की धातुओं ( अस्थि, मज्जा और शुक्र ) में जाने पर असाध्य हो जाता है॥ २८॥

ब्रह्मस्त्रीसज्जनवधपरस्वहरणादिभिः।
कर्मभिः पापरोगस्य प्राहुः कुष्ठस्य सम्भवम्॥ २९॥

कुष्ठहेतु—ब्राह्मण, स्त्री और सज्जन ( साधु, महात्मा ) पुरुषों की हत्या एवं दूसरे के धन को अपहरण आदि कर्मों से इस पापजन्य कुष्ठ रोग की उत्पत्ति होती है॥ २९॥

म्रियते यदि कुष्ठेन पुनर्जातेऽपि गच्छति।
नातः कष्टतरो रोगो यथा कुष्ठं प्रकीर्त्तितम्॥ ३०॥

यदि कोई कुष्ठ रोगी मर जाता है तब वह दूसरे जन्म में भी कुष्ठ रोग से ग्रस्त होता है इस लिये जैसा यह कुष्ठ खराब रोग कहा गया है वैसा दूसरा कष्टदायी कोई रोग नहीं है॥३०॥

आहाराचारयोः प्रोक्तामास्थाय महतीं क्रियाम्।
ओषधीनां विशिष्टानां तपसश्च निषेवणात्॥
यस्तेन मुच्यते जन्तुः स पुण्यां गतिमाप्नुयात्॥ ३१॥

कुष्ठमोक्षोपायफल—जो व्यक्ति उचित तथा पथ्यकर आहार और विहार में महान् श्रद्धा करके उसका सेवन करने से तथा विशिष्ट ओषधियों और तपश्चर्या के सेवन करने से इस कुष्ठ रोग से मुक्त हो जाता है वह उत्तम गति को प्राप्त होता है॥३१॥

विमर्श—कुष्ठ रोग दुष्ट कर्म तथा दोष जन्य व्याधि है जैसा कि कहा है—यथाशास्त्रं विनिर्णीतो यथाविधि चिकित्सितः। न शमं याति यो व्याधिः स ज्ञेयः कर्मजो बुधैः॥ अन्यच्च—कर्मजा व्याधयः केचिद्दोषजाः सन्ति चापरे। कर्मदोषोद्भवाश्चान्ये। (उ. तं. अ. ४०)। अतः इस लिये इसकी चिकित्सा भी कर्म तथा दोष दोनों को नष्ट करने वाली होनी चाहिये—'कर्मदोषक्षयकृता तेषां सिद्धिर्विधीयते'। अन्यच्च—कर्मक्षयात् कर्मजा यान्ति दोषजाः स्वस्वभेषजैः। कर्मदोषोद्भवा यान्ति कर्मदोषक्षयात् क्षयम्॥ इसी लिये कुष्ठ की तपश्चरण द्वारा कर्म क्षय एवं तुवरक, खदिर, रसमाणिक्यादि द्वारा दोषक्षयकारक चिकित्सा लिखी है।

प्रसङ्गाद्गात्रसंस्पर्शान्निश्वासात्सहभोजनात्।
सहशय्याऽऽसनाच्चापि वस्त्रमाल्यानुलेपनात्॥ ३२॥
कुष्ठं ज्वरश्च शोषश्च नेत्राभिष्यन्द एव च।
औपसर्गिकरोगाश्च सङ्क्रामन्ति नरान्नरम्॥ ३३॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने कुष्ठनिदानं नाम पञ्चमोऽध्यायः॥ ५॥

औपसर्गिक-रोगप्रसरण-हेतु—रोगग्रस्त स्त्री का स्वस्थ पुरुष के तथा रोगग्रस्त पुरुष का स्वस्थ स्त्री के साथ मैथुन करने से (कुष्ठ, उपदंश, पूयमेह), शरीर के संस्पर्श से (कुष्ठ, शीतला), श्वास में श्वास मिलाने से (राजयक्ष्मा, न्यूमोनिया, रोहिणी, कुक्कुर खांसी), सहभोजन से (मोतीझरा, अतिसार, हैजा), साथ में सोने से (कुष्ठ, शीतला), रोगी के वस्त्र, माला तथा लगाये हुये चन्दन इनके सेवन से कुष्ठ, (कुष्ठ, चेचक) ज्वर, शोष (राजयक्ष्मा), नेत्राभिष्यन्द तथा अन्य औपसर्गिक रोग एक मनुष्य से दूसरे मनुष्य को संक्रान्त होते हैं॥ ३२-३३॥

विमर्शः—अनुलेपन का अर्थ धारण है—उपानही च वासश्च धृतमन्यैर्न धारयेत्। उपवीतमलङ्कारं स्रजं करकमेव च। (मनुः)। औपसर्गिक रोगों को छूत की बीमारियां या संक्रामक (Infections) रोग कहते हैं। मसूरिकाश्च रोमान्त्यो ग्रन्थिविसर्प एव च। उपदंशश्च कच्छ्वाद्या औपसर्गिकसंज्ञकाः॥ अन्यच्च—स्पर्शैकाहारशय्यादिसेवनात् प्रायशो गदाः। सर्वे संचारिणो नेत्रत्वग्विकारा विशेषतः॥ (अ० सं०)। कण्डूकुष्ठोपदंशाश्च भूतोन्मादज्वरास्तथा। औपसर्गिकरोगाश्च सङ्क्रामन्ति नरान्नरम्॥ (भाव प्र०)। अन्यच्च—स्वगश्विरोगास्सहसाराजयक्ष्मग्रहविषाः। दर्शनात् स्पर्शनात् दानात् संक्रामन्ति नरान्नरम्॥ (उग्रः)। 'तत्र नासारन्ध्रानुगतेन वायुना श्वासमार्गमनुप्रविश्य', स्पर्शेन्द्रियगतेन ज्वरमसूरिकादयः' इति डल्हणः। एवञ्च—भावप्रकाशोऽपि निगदति—'अस्माकं शरीराणि क्रिमिगणैः, कणशानादिरन्ध्रेण वा प्रविष्ट' डाक्टरी में रोग फैलने या प्रवेश के त्वचा, श्वासपथ और मुख ये तीन प्रधान मार्ग हैं। त्वचा से उपदंश, सिफ, पूयमेह, धनुर्वात, विसर्प, जलसंत्रास तथा मसूरिका। श्वासपथ से न्यूमोनिया, राजयक्ष्मा, इन्फ्लुएन्जा, कुक्कुरखांसी, रोहिणी, रोमान्तिका, कुष्ठुम प्लेग। मुख (खाद्य पेय) द्वारा—हैजा, मोतीझरा, डिसेण्टरी (अतिसार), आदि। कीटदंश से जैसे पिस्सू के काटने से प्लेग, मच्छर काटने से मलेरिया, श्लीपद, पीतज्वर तथा डेंग्यूफीवर, मत्कुण तथा जुओं के काटने से टायफस फीवर आदि। यह कीटदंश त्वग्मार्ग के अन्तर्गत ही है। कुष्ठ का प्रसार मैथुन से, सहशयन से, उसके वस्त्र-पात्र के इस्तेमाल करने से, उसकी सेवा करने के कारण सम्पर्क में आने से त्वचा में रगड हो कर क्षत से जीवाणु अन्य मनुष्य के शरीर में प्रविष्ट होते हैं। कुष्ठी के नासास्राव, उसके व्रणों के स्राव या पूय में रोग के जीवाणु होते हैं। अच्छा हो कि कुष्ठियों को अलग आश्रम बना के वहां रख दिया जाय। प्रायः मन्दिरों के बाहर एवं पवित्र नदियों (गंगा, यमुना, सरयू) के तटों पर तथा धार्मिक कुम्भादि मेलों पर कुष्ठी भोजन-वस्त्रादि मांगने के लिये इकट्ठे होते हैं। यदि इन्हें एक स्थान में बसा कर वस्त्र-भोजन का प्रबन्ध कर दें तो कुष्ठ रोग के फैलने को रोका जा सकता है। भारत में आसाम, बिहार, युक्तप्रान्त, पञ्जाब, काठियावाड, मध्यप्रान्त, राजपूताना आदि प्रान्तों में कुष्ठभवन बने हैं। उन्हीं में सर्व कुष्ठियों को भेज देने का प्रबन्ध राज्य तथा जनता की ओर से होना कानून न आवश्यक है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां कुष्ठनिदानं नाम पञ्चमोऽध्यायः॥ ५॥

## षष्ठोऽध्यायः।

अथातः प्रमेहनिदानं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अब इसके अनन्तर प्रमेह-निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥ १-२॥

विमर्श—प्रकर्षेण मेहतीति वा प्रकर्षेण मेहनमिति प्रमेहः। प्रमेह को Anomlies of urinary secretion कहते हैं।

दिवास्वप्नाव्यायामालस्यप्रसक्तं शीतस्निग्धमधुरमेद्योद्रवान्नपानसेविनं पुरुषं जानीयात् प्रमेही भविष्यतीति॥

प्रमेह कारण—दिन में शयन करने वाले, व्यायाम न करने वाले तथा आलस्ययुक्त पुरुष को एवं शीतल, स्निग्ध, मधुर मेदोवर्द्धक तथा अधिक पतले अन्न और पान का सेवन करने वाले मनुष्य को प्रमेह होगा ऐसा जान लेना चाहिये॥ ३॥

विमर्श—पुरुषमिति वचनेन स्त्रीणां प्रमेहा न भवन्ति। तथा च तन्त्रान्तरे—'रजःप्रसेकान्नारीणां मासि मासि विशुद्ध्यति। सर्वं शरीरं दोषाश्च न प्रमेहन्त्यतः स्त्रियः॥' इति, तन्तु न युक्तम्, सर्वतन्त्रप्रसिद्धेः प्रत्यक्षविरोधाच्चेति डल्हणः। प्रमेहस्य चरकोक्तं निदानं यथा-यत्र कश्चिद्विधिरन्योऽपि श्लेष्ममेदोमूत्रसञ्जननः सर्वः स निदानविशेषः। बहुद्रवश्लेष्मा दोषविशेषः। बहुबद्धं मेदो मांसं च शरीरजक्लेदः शुक्रं शोणितं च वसा मज्जा लसीका रसश्चौजः सङ्ख्यात इति दूष्यविशेषः। अन्यच्च—आस्यासुखं स्वप्नसुखं दधीनि ग्राम्यौदकानूपरसाः पयांसि। नवान्नपानं गुडवैकृतञ्च प्रमेहहेतुः कफकृच्च सर्वम्॥ (माधवः)।

तस्य चैवंप्रवृत्तस्यापरिपक्वा एव वातपित्तश्लेष्माणो

यदा मेदसा सहैकत्वमुपेत्य मूत्रवाहिस्रोतांस्यनुसृत्याधो गत्वा बस्तेर्मुखमाश्रित्य निर्भिद्यन्ते तदा प्रमेहान् जनयन्ति ॥ ४ ॥

सम्प्राप्ति—ऊपर में कहे हुये प्रमेहजनक आहार-विहार का सेवन करने वाले मनुष्य के अपरिपक्व ( आम ) वात, पित्त और कफ जब मेदोधातु के साथ संयुक्त होकर मूत्रवाहक स्रोतसों ( वृक्क, गविनियां और वस्ति ) का अनुसरण कर नीचे की ओर जा के वस्ति के मुख को घेर कर वहीं स्थिति कर देते हैं तब प्रमेहों को उत्पन्न करते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—निर्भिद्यन्ते—निःसरन्ति अन्ये तु विनिर्भिद्यन्त इति पठित्वा तत्रैव स्थितिं कुर्वन्ति इति व्याख्यानयन्ति । अपरे अतिद्रवत्वं यान्ति इत्याहुः । ( नि० सं० ) न्यायचन्द्रिकायाञ्च—विनिर्भिद्यन्ते प्रतिबध्यन्ते, तत्रैवास्पदं कुर्वन्तीति यावत् । एतेन स्थानसंश्रय उक्तः ।

तेषां तु पूर्वरूपाणि—हस्तपादतलदाहः स्निग्धपिच्छिलगुरुता गात्राणां मधुरशुक्लमूत्रता तन्द्रा सादः पिपासा दुर्गन्धश्च श्वासस्तालुगलजिह्वादन्तेषु मलोत्पत्तिर्जटिलीभावः केशानां वृद्धिश्च नखानाम् ॥ ५ ॥

पूर्वरूप—प्रमेहों की पूर्वरूपावस्था में रोगी के हस्ततल तथा पादतल में दाह, अङ्गों में चिकनाई, चिपचिपापन तथा भारीपन, मूत्र में मधुर तथा श्वेत होना, एवं तन्द्रा, साद ( थकावट ), पिपासा, शरीर पर दौर्गन्ध्य, श्वास की अधिकता तथा तालु, गला, जिह्वा और दांतों में मल की उत्पत्ति, केशों का जटिलीभाव ( परस्पर गुथ जाना ) एवं नाखूनों की वृद्धि आदि लक्षण होते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—दन्तादीनां मलाढ्यत्वं प्राग्रूपं पाणिपादयोः । दाहश्चिक्कणता देहे तृट् स्वाद्वास्यञ्च जायते ॥ ( माधवः ) ।

सन्नाविलप्रभूतमूत्रलक्षणाः सर्व एव प्रमेहाः ॥ ६ ॥

सामान्य लक्षण—कलुषित तथा अधिक मूत्र का निकलना यह लक्षण सर्व प्रकार के प्रमेहों में होता है ॥ ६ ॥

विमर्शः—'सामान्यं लक्षणं तेषां प्रभूताविलमूत्रता' (वाग्भटः)।

सर्व एव सर्वदोषसमुत्थाः सह पिडकाभिः ॥ ७ ॥

प्रमेहपिडकाएँ तथा सर्व प्रकार के प्रमेह सर्व दोषों ( त्रिदोष ) से उत्पन्न होते हैं ॥ ७ ॥

विमर्शः—प्रमेह बीस होते हैं तथा वात, पित्त और कफ ये तीन दोष हैं एवं मेदोधातु, रक्त, शुक्रादि दूष्य होते हैं। कफः सपित्तः पवनश्च दोषा मेदोऽस्रशुक्राम्बुवसालसीकाः । मज्जा रसौजः पिशितञ्च दूष्याः प्रमेहिणां विंशतिरेव मेहाः ॥ ( माधवः ) ।

तत्र, कफादुदकेक्षुवालिकासुरासिकताशनैर्लवणपिष्टसान्द्रशुक्रफेनमेहा दश साध्याः, दोषदूष्याणां समक्रियत्वात् ॥ ८ ॥

उनमें कफ से उदकमेह, इक्षुमेह, सुरामेह, सिकतामेह, शनैर्मेह, लवणमेह, पिष्टमेह, सान्द्रमेह, शुक्रमेह और फेनमेह ये दश प्रमेह उत्पन्न होते हैं तथा इनमें दोष और दूष्यों की चिकित्सा समान होने से ये साध्य होते हैं ॥ ८ ॥

विमर्शः—सुश्रुत की तरह चरक तथा वाग्भट ने भी कफजन्य प्रमेह दश ही माने हैं किन्तु उन्होंने उनके कहीं-कहीं नाम बदल दिये हैं। जैसे चरक में सान्द्रप्रसादमेह, शुक्लमेह, शीतमेह और लालामेह एवं वाग्भट में लवणमेह और फेनमेह की जगह शीतमेह और लालामेह नाम दिये हैं। कफजमेह साध्य हैं क्योंकि दोष (कफ) तथा दूष्य ( मेदो-मज्जा ) दोनों ही रूक्ष तथा उष्ण होते हैं और कटु तिक्त और कषाय से शान्त होते हैं अतः चिकित्सा समान है तथा प्रमेहों में दोष तथा दूष्यों का तुल्य होना सुखसाध्यता का लक्षण भी माना है—'अरे तुरः-तुर्दोषत्वं प्रमेहे तुल्यदूष्यता । रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम् ॥' चरक ने भी लिखा है कि 'ते दश प्रमेहाः साध्याः । समानगुणमेदःस्थानत्वात्, कफस्य प्राधान्यात् समक्रियत्वाच्च' कफ के श्वेत, शीत, मूर्त, पिच्छिल, अच्छ, स्निग्ध, गुरु, मधुर, सान्द्र, प्रसाद, मन्द ये गुण होते हैं तथा इन्हीं गुणों में से एक या अनेक गुण परस्पर तरतम भेद से मिलकर दश प्रमेहों को उत्पन्न करते हैं जैसे—तत्र श्वेतात्वच्छशीतैर्गुणैरुदकमेहः, मधुरशीताभ्यामिक्षुमेहः, सान्द्रपिच्छिलाभ्यां सान्द्रमेहः, अच्छेन पित्ताद्गुरागिणा सुरामेहः, शुक्लेन पिष्टमेहः, श्वेतस्निग्धाभ्यां शुक्रमेहः, सान्द्रमूर्ताभ्यां सिकतामेहः, गुरुमधुरशीतैः शीतमेहः, सान्द्रमूर्ताभ्यां शनैर्मेहः, पिच्छिलेन लालामेहः । दशाधिककफजमेहशङ्कानिरसनं—'ननु यथा दशभिर्गुणैर्दश मेहान् करोति तथा संसर्गविकल्पान्तरेणान्यानपि कुतो न करोतीति नाशङ्कनीयं, भावस्वभावस्यापर्यनुयोज्यत्वात्, अदृष्टकल्पनायाश्चानर्हत्वात् । ( मधुकोषव्याख्या ) ।

पित्तान्नीलहरिद्राऽम्लक्षारमञ्जिष्ठाशोणितमेहाः षड् याप्याः, दोषदूष्याणां विषमक्रियत्वात् ॥ ९ ॥

पित्तजप्रमेह—पित्त से नीलमेह, हरिद्रामेह, अम्लमेह, क्षारमेह, मञ्जिष्ठामेह तथा रक्तमेह ये छः प्रमेह उत्पन्न होते हैं तथा दोष और दूष्यों की क्रिया ( चिकित्सा ) विषम ( परस्पर प्रतिकूल ) होने से याप्य माने गये हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—दोषोऽत्र पित्तं दूष्या मेदःप्रभृतयस्तेषाम्, विषमक्रियत्वात्=पित्तमेदसोः परस्परं विरुद्धक्रियत्वात्, पित्तस्य यद् मधुरशीतादि पथ्यं, तन्मेदसोऽपथ्यं, मेदसो यत्कटुकादि पथ्यं, तत् पित्तस्यापथ्यमिति भावः । चरके याप्यत्वस्य हेत्वन्तरमपि दर्शितम्—'सर्व एव ते याप्याः संसृष्टदोषमेदःस्थानत्वात्' इति । चरक और वाग्भट ने अम्लमेह के स्थान पर कालमेह ( Brown and black urins or carboluria ) कहते हैं। मूत्र में कालापन के कई कारण हैं जैसे पुरानी कामला Indican uria, Melanuria, Alkaptonuria, आदि मूत्ररोगों में मूत्र का रङ्ग काला हो जाता है।

वातात्सर्पिर्वसाक्षौद्रहस्तिमेहाश्चत्वारोऽसाध्यतमाः, महात्ययिकत्वात् ॥ १० ॥

वातजप्रमेह—वातप्रकोप से सर्पिर्मेह, वसामेह, क्षौद्रमेह तथा हस्तिमेह ये चार प्रमेह उत्पन्न होते हैं तथा ये धातुओं का अधिक विनाश करने से अत्यन्त असाध्य हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—महात्ययिकत्वात्=आप्यायनार्हैर्नरमज्जप्रभृतिसारतरधातुक्षयकत्वात् । 'विरुद्धोपक्रमत्वाच्च' इति, अत्रापि सम्बध्यते । तदुक्तं चरके—'इमांश्चतुरः प्रमेहान् वातजानसाध्यानाचक्षते भिषजः, महात्ययिकत्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वाच्चेति' इति । तेनात्र मेदसोः स्निग्धादि

ष्य, तन्नेदमोऽस्थमित्यादिसन्दर्भो बोध्य। मधुर रस और स्निग्ध गुण दोनों वातशामक हैं परन्तु दोनों ही दूष्य मेद को बढाते हैं अत यहां भी विषम क्रिया होने से वातजप्रमेह असाध्य होते हैं।

तत्र, वातपित्तमेदोभिरन्वितः श्लेष्मा श्लेष्मप्रमेहाञ्जनयति, वातकफशोणितमेदोभिरन्वितं पित्तं पित्तप्रमेहान्, कफपित्तवसामज्जमेदोभिरन्वितो वायुर्वातप्रमेहान्॥ ११॥

इन में वायु, पित्त और मेद से युक्त कफ पूर्वोक्त उदकमेहादि दश कफप्रमेहों को पेदा करता है वात, कफ ये दोष तथा रक्त और मेद्रो युक्त पूर्वोक्त इन दूष्यों के साथ मिलकर पित्त पूर्वोक्त नीलमेहादि छ प्रकार के प्रमेहों को उत्पन्न करता है। इसी प्रकार कफ,पित्त इन दोषों तथा वसा, मज्जा और मेद इन दूष्यों से युक्त वायु पूर्वोक्त चार वातप्रमेहों को उत्पन्न करता है॥ ११॥

तत्र, श्वेतमवेदनमुदकसदृशमुदकमेही मेहति। इक्षुरसतुल्यमिक्षुबालिकामेही। सुरामेही सुरातुल्यम्। सरुजं सिकताऽनुविद्धं सिकतामेही। शनैः सकफ मल्पं शनैर्मेही। विशदं लवणतुल्यं लवणमेही। हृष्टरोमा पिष्टरसतुल्य पिष्टमेही। आविलं सान्द्रं सान्द्रमेही। शुक्रतुल्यं शुक्रमेही। स्तोकं स्तोकं सफेनं फेनमेही मेहति॥ १२॥

कफजप्रमेहलक्षण—उदकमेह वाला व्यक्ति श्वेत, वेदनारहित तथा जल के समान मूत्र का त्याग करता है। इक्षुमेह वाला व्यक्ति उख के रस के समान मूत्र त्यागता है। सुरामेह वाला व्यक्ति सुरा के समान (लाल-पीला जलन युक्त) मूत्र त्यागता है। सिकतामेह वाला व्यक्ति पीड़ा के सहित तथा कफ से बनी छोटी छोटी बालुका (रेत) के कणों से युक्त मूत्र त्यागता है। शनैर्मेह वाला व्यक्ति धीरे धीरे तथा कफमिश्रित व चिकना मूत्र त्यागता है। लवणमेहग्रस्त व्यक्ति स्वच्छ तथा नमक के (घोल के) समान मूत्र त्यागता है। पिष्टमेहग्रस्त व्यक्ति रोमाञ्चयुक्त हो के पिष्टरस (जल में घोले हुए आटे) के समान मूत्र त्यागता है। सान्द्रमेहग्रस्त व्यक्ति कलुषित (गन्दला) तथा गाढ़ा मूत्र त्यागता है। शुक्रमेहग्रस्त व्यक्ति शुक्र के समान मूत्र त्यागता है। फेनमेह से ग्रस्त व्यक्ति थोड़ा थोड़ा तथा फेन (झाग) युक्त मूत्र त्यागता है॥ १२॥

विमर्श—उदकमेह [illegible] बहु [illegible] निर्गन्धमुदकोपम[illegible]। मेहत्युदकमेहेन [illegible]॥ इसे बहुमूत्रमेह (Po yuria) कह सकते हैं। इस के दो भेद हैं। (१) स्थायी उदकमेह—वृक्कशोथ एवं धमनीकाठिन्य से होता है तथा पिट्यूटरी (Pituitary) ग्रन्थि की खराबी से होता है इसे डायबेटिज इन्सीपिडस (Diabetes Insipidus) कहते हैं। (२) अस्थायी उदकमेह चाय, कोको तथा मद्यपानों के अधिक सेवन एवं भय तथा मानसिक उत्तेजना से होता है। इक्षुमेहलक्षण—[illegible] मधुरं पेयु मेहन"। इस में मूत्र में शर्करा आती है अतः इसे ग्लायकोसूरिया (Glycosuria) कहते हैं। वृक्क की शर्करावन्धन मर्यादा के अल्प होने से होनेवाले इक्षुमेह को (Renal glycosuria) कहते हैं। (३) सुरामेह—फास्फेट यूरिया हो सकता है। गन्ध की दृष्टि से (Acetonuria) हो सकता है। सिकतामेह को (Passing of gravel) कह सकते हैं। 'मूर्तान्मूत्रे सिकतामेही सिकतारूपिणो मलान्' पथरी के टूटने पर उसके छोटे २ कण मूत्र में आते हैं। शनैर्मेह—'मन्दं मन्दमवेगं तु कृच्छ्रं यो मूत्रयेच्छनैः' शनैः प्रमेह। पिष्टमेह—के लक्षण वाला मूत्र अल्ब्यूमिन, पूय, अथवा काईल मूत्र में आने से होता है। श्लीपद के कारण मूत्र में काईल आता है इसे कायलयूरिया (Chyluria) कहते हैं। सान्द्रमेह—'यस्य पर्युषितं मूत्रं सान्द्रीभवति भाजने' (चरक)। मूत्र में फायब्रिन या पीब के आने से ऐसा होता है। शुक्रमेह—शुक्रसदृश मूत्र का रंग हो तो अल्ब्यूमिन्यूरिया (Albuminuria) तथा शुक्रमिश्र मूत्र आता हो तो स्पर्मेटयूरिया (Spermatoria) कहना चाहिये। वृक्करोग, पाण्डुरोग, यकृद्दाल्युदर, सगर्भावस्था आदि के कारण मूत्र में अल्ब्यूमिन आता है। फेनमेह को न्युमाटयूरिया (Pneumaturia) कह सकते हैं।

अत ऊर्ध्वं पित्तनिमित्तान् वक्ष्यामः—सफेनमच्छं नील नीलमेही मेहति। सदाहं हरिद्राऽऽभं हरिद्रामेही। अम्लरसगन्धमम्लमेही। स्रुतक्षारप्रतिमं क्षारमेही। मञ्जिष्ठोदकप्रकाशं मञ्जिष्ठामेही। शोणितप्रकाशं शोणितमेही मेहति॥ १३॥

पित्तप्रमेहलक्षण—अब इस के अनन्तर पित्त के कारण होने वाले प्रमेहों को कहते हैं। नीलमेहग्रस्त व्यक्ति फेनयुक्त, निर्मल तथा नीले रंग का मूत्र त्यागता है। हरिद्रामेहग्रस्त व्यक्ति जलन के सहित हल्दी के रंग का सा मूत्र त्यागता है। अम्लमेहग्रस्त व्यक्ति अम्लरस एवं अम्लगन्धयुक्त मूत्र त्यागता है। क्षारमेहग्रस्त व्यक्ति स्रुतक्षार या क्षारोदक के समान मूत्र त्यागता है। मञ्जिष्ठामेहग्रस्त व्यक्ति मजीठ के क्वाथ के समान वर्ण का मूत्र त्यागता है तथा शोणितमेही शोणित (रक्त) के समान मूत्र त्यागता है॥ १३॥

विमर्श—नीलमेह को इण्डिकन्यूरिया (Indican uria) कहते हैं क्योंकि इस में रोगी के मूत्र में अन्त्रगत अल्ब्यूमिन की सड़ान से उत्पन्न इण्डिकन आता रहता है।

मञ्जिष्ठामेह को कोलयूरिया (Cnoluria) कहते हैं। मूत्र में पित्त का बिलीरुबिन (Bilirubin) रंग आने से मञ्जिष्ठोदक समान पीत मूत्र हो जाता है। कामला में ऐसा प्रमेह होता है। मूत्र में युरोबिलीन की राशि अधिक होने से भी पीत वर्ण हो जाता है और उसे यूरोबिलीन्यूरिया (Urobilinuria) कहते हैं। अम्लमेह मूत्र में यूरिकाम्ल तथा यूरेट्स अधिक आने से होता है तथा इसे लिथ्यूरिया (Lithura) कहते हैं। क्षारमेह को (Alkalinuria) कहते हैं। इस का कारण मूत्रवेग का रोकना, प्रोस्टेट वृद्धि, मूत्रमार्ग-सङ्कोच, फास्फेट की अधिकता तथा जीर्ण बस्तिशोथ है। '[illegible] हारिद्रमेह को हीमोग्लोबिन्यूरिया (Haemoglobinuria) कहते हैं तथा रक्तमेह को हीमाटयूरिया

(Haematuria) कहते हैं। वृक्कार्बुद वृक्काश्मरी, मलेरिया, हीमोफायलिया, पर्प्यूरा, स्कर्वी आदि में ऐसा होता है।

अत ऊर्ध्वं वातनिमित्तान् वक्ष्यामः—सर्पिःप्रकाशं सर्पिर्मेही मेहति। वसाप्रकाशं वसामेही। क्षौद्ररसवर्णं क्षौद्रमेही। मत्तमातङ्गवदनुप्रबन्धं हस्तिमेही मेहति॥१४॥

अब इस के अनन्तर वात के कारण उत्पन्न होने वाले प्रमेहों का वर्णन करते हैं। सर्पिर्मेही घृत के समान मूत्र त्यागता है। वसामेही वसा ( फेट ) के सदृश मूत्र त्यागता है। क्षौद्रमेही शहद के समान रस और रंग का मूत्र त्यागता है। हस्तिमेही मतवाले हस्ती की तरह निरन्तर मूत्र त्यागता है॥ १४॥

विमर्शः—सर्पिर्मेह तथा वसामेह को Pyuria अथवा Lipuria कह सकते हैं। क्षौद्रमेह को मधुमेह या डायाबेटिज मेलिटस ( Diabetes Mellitus ) कहते हैं। मूत्र में मधु या Glucose की उपस्थिति ही मधुमेह है। शालिपिष्टमय पदार्थ शरीर में जाकर पाचन द्वारा ( Glucose ) में बदल जाते हैं। रक्त में जब शर्करा की राशि अधिक हो जाती है तब यह रोग होता है तथा प्रधानतया अग्न्याशय के लेंगरहैंसद्वीप में बनने वाले इन्स्यूलीन के न बनने से यह रोग होता है। इन्स्यूलीन पेशियों को शर्करा का खर्च करने तथा यकृत् को उस का सञ्चय करने में मदद देता है किन्तु इस के न बनने से रक्तस्थ शर्करा का स्वाभाविक प्रमाण अधिक होकर मूत्र द्वारा बाहर निकलने लगती है। हस्तिमेह को फाल्स इन्कण्टिनेन्स ऑफ् यूरिन कह सकते हैं। हस्ती मत्त इवाजस्रं मूत्रं वेगविवर्जितम्। सलसीकं विबद्धञ्च हस्तिमेही प्रमेहति॥ ( वाग्भटः )। इसका कारण सुषुम्नास्थित मूत्रकेन्द्रघात, बस्तिघात, अश्मरी, प्रोस्टेटग्रन्थिवृद्धि आदि है।

मक्षिकोपसर्पणमालस्यं मांसोपचयः प्रतिश्यायः शैथिल्यारोचकाविपाकाः कफप्रसेकच्छर्दिनिद्राकासश्वासाश्चेति श्लेष्मजानामुपद्रवाः, वृषणयोरवदरणं बस्तिभेदो मेढ्रतोदो हृदि शूलमम्लीकाज्वरातीसारारोचका वमथुः परिधूमायनं दाहो मूर्च्छा पिपासा निद्रानाशः पाण्डुरोगः पीतविण्मूत्रनेत्रत्वं चेति पैत्तिकानाम्। हृद्ग्रहो लौल्यमनिद्रा स्तम्भः कम्पः शूलं बद्धपुरीषत्वं चेति वातजानाम्। एवमेते विंशतिः प्रमेहाः सोपद्रवा व्याख्याताः॥ १५॥

प्रमेहोपद्रव—मक्खियों का प्रमेही पर तथा उस के मूत्र पर बैठना, आलस्य, स्थूलता, प्रतिश्याय, अङ्गशैथिल्य, अरुचि, अपचन, कफस्राव, वमन, निद्राधिक्य, कास, श्वास ये श्लेष्मज प्रमेहों के उपद्रव हैं। दोनों वृषणों ( अण्डकोषों ) का फटना, बस्ति का फटना, लिङ्ग में सूई चुभोने की सी पीड़ा, हृच्छूल, अम्लिका ( खट्टी डकारें आना ), ज्वर, अतिसार, अरोचक, वमन, डकार में धूआं आना, दाह, मूर्च्छा, प्यास, निद्रानाश, पाण्डु रोग, एवं मल, मूत्र तथा आंखों इन में पीलापन होना आदि पित्तजन्य प्रमेहों के उपद्रव हैं। हृदय की जकड़ाहट, हरएक रस चखने की लालसा, अनिद्रा, शरीर का स्तम्भ ( अकड़ जाना ), शरीर में कम्पन, शूल, गाढा दस्त आना ये वातजन्य प्रमेहों के उपद्रव हैं। इस तरह इन बीस प्रकार के प्रमेहों तथा इन के उपद्रवों का वर्णन कर दिया गया है॥ १५॥

विमर्शः—मक्षिकोपसर्पणमनेन शरीरे मूत्रे च मक्षिकाभिसरणं बोद्धव्य तदुक्तं चरके—'षट्पदपिपीलिकाभिश्च शरीरमूत्राभिसरणम्। सोपद्रवाः—चरकोक्तोपद्रवा यथा—उपद्रवास्तु खलु प्रमेहिणां तृष्णाऽतीसारज्वरदाहदौर्बल्यारोचकाविपाकाः पूतिमांसपिडकाऽलजीविद्रध्यादयश्च तत्प्रसङ्गाद्भवन्ति।

तत्र, वसामेदोभ्यामभिपन्नशरीरस्य त्रिभिर्दोषैश्चानुगतधातोः प्रमेहिणो दश पिडका जायन्ते। तद्यथा—शराविका, सर्षपिका, कच्छपिका, जालिनी, विनता, पुत्रिणी, मसूरिका, अलजी, विदारिका, विद्रधिका चेति॥

प्रमेहपिडका वर्णन—वसा तथा मेदोधातु से व्याप्त शरीर वाले एवं प्रकुपित वातादि तीनों दोषों से आक्रान्त धातुवाले प्रमेही के शरीर में दश पिडकाएं उत्पन्न होती हैं। उन के नाम-शराविका, सर्षपिका, कच्छपिका, जालिनी, विनता, पुत्रिणी, मसूरिका, अलजी, विदारिका तथा विद्रधि॥ १६॥

विमर्शः—प्रमेहपिडकाओं को कार्बङ्किल ( Carbuncle ) कहते हैं। इनका मुख्य कारण मधुमेह, इक्षुमेह तथा वसामेह है। उपेक्षयाऽस्य जायन्ते पिडकाः सप्त दारुणाः। मांसलेष्ववकाशेषु मर्मस्वपि च सन्धिषु॥ विना प्रमेहमप्येता जायन्ते दुष्टमेदसः॥ (चरकः)। चरक ने इनके सात भेद माने हैं। कई छोटी छोटी फुन्सियां आपस में मिलकर एक चालनी के समान छेदों वाला व्रण बन जाता है। तथा उससे पूय निकलता है और उसमें स्टेफिलोकोकस पायोजीनस आरस जीवाणु होते हैं। इसके स्थान ग्रीवा के पीछे, पीठ, स्कन्ध, ओष्ठ, चेहरा और नितम्ब होते हैं।

शरावमात्रा तद्रूपा निम्नमध्या शराविका।
गौरसर्षपसंस्थाना तत्प्रमाणा च सार्षपी॥ १७॥
सदाहा कूर्मसंस्थाना ज्ञेया कच्छपिका बुधैः।
जालिनी तीव्रदाहा तु मांसजालसमावृता॥ १८॥
महती पिडका नीला पिडका विनता स्मृता।
महत्यल्पाचिता ज्ञेया पिडका सा तु पुत्रिणी॥ १९॥
मसूरसमसंस्थाना ज्ञेया सा तु मसूरिका।
रक्ता सिता स्फोटवती दारुणा त्वलजी भवेत्॥ २०॥
विदारीकन्दवद् वृत्ता कठिना च विदारिका।
विद्रधेर्लक्षणैर्युक्ता ज्ञेया विद्रधिका बुधैः॥ २१॥

पिडका लक्षण—शराव ( सकोरा या दस्तरी ) के समान तथा वैसी आकार वाली एवं मध्यभाग में दबी हुई शराविका होती है। श्वेत सरसों की आकृति और प्रमाण वाली सर्षपिका, दाहयुक्त एवं कच्छपपृष्ठ स्वरूप की कच्छपिका, मांसजाल से घिरी हुई तथा तीव्र दाहयुक्त जालिनी, नीले वर्ण की तथा आकार में बड़ी विनता, आकार में बड़ी किन्तु छोटी छोटी फुन्सियों से युक्त पिडका पुत्रिणी, मसूर के समान आकृति वाली मसूरिका एवं लाल, काली, फुन्सियों से व्याप्त तथा दारुण दुःखदायिनी अलजी और विदारीकन्द की तरह गोल तथा कठिन विदारिका एवं विद्रधि के लक्षणों वाली विद्वानों द्वारा विद्रधिका कही जाती है॥ १७-२१॥

विमर्शः—कच्छपिकालक्षणम्—अवगाढार्तिनिस्तोदा महावास्तुपरिग्रहा। श्लक्ष्णा कच्छपपृष्ठाभा पिडका कच्छपी मता॥ जालिनीलक्षणम्—स्तब्धा सिराजालवती स्निग्धस्रावा महाशया। रुजानिस्तोदबहुला सूक्ष्मच्छिद्रा च जालिनी॥ (चरकः)। अन्यत्रापि—परस्पराभिसम्बन्धात् पिडका चैकदेशजा। पित्तोत्कटा दाहवती भृशरुग्जालिनी मता॥ सर्षपिकालक्षणम्—सर्षपी सर्षपाभाभिः पिडकाभिश्चिता भवेत्। अलजीलक्षणम्—दहति त्वचमुत्थाने तृष्णामोहज्वरप्रदा। विसर्पत्यनिशं दुःखाद्दहत्यग्निरिवालजी॥ (चरकः)।

ये यन्मयाः स्मृता मेहास्तेषामेतास्तु तत्कृताः ॥२२॥

जिन दोषों से जो प्रमेह उत्पन्न हुये हों उन्हीं दोषों से इन प्रमेहपिडकाओं को पैदा हुई जाननी चाहिये ॥ २२ ॥

विमर्शः—चरक ने सात के अतिरिक्त भी पिडकाएं मानी हैं तथा उनकी भी दोषानुसार चिकित्सा कही है—यथा-या. पिडकाः सन्ति रक्तपीतासितारुणाः। पाण्डुराः पाण्डुवर्णाश्च भस्माभा मेचकप्रभाः॥ मृदवश्च कठिनाश्चान्या स्थूलाः सूक्ष्मास्तथाऽपराः। मन्दवेगा महावेगाः स्वल्पमूला महारुजः॥ ता बुद्ध्वा मारुतादीनां यथास्वैर्हेतुलक्षणैः। ब्रूयादुपचरेच्चाशु प्रागुपद्रवदर्शनात्॥

गुदे हृदि शिरस्यंसे पृष्ठे मर्मणि चोत्थिताः।
सोपद्रवा दुर्बलाग्नेः पिडकाः परिवर्जयेत् ॥ २३ ॥

असाध्य पिडकाएं—कृश मनुष्य के गुदा, हृदय, शिर, स्कन्ध, पीठ तथा मर्मस्थान में उत्पन्न एवं उपद्रवों से युक्त पिडकाओं की चिकित्सा न करें ॥ २३ ॥

विमर्शः—चरकोक्त विशेषोपद्रवाः—तृट्कासमांससङ्कोचमोहहिक्कामदज्वराः। विसर्पमर्मसंरोधाः पिडकानामुपद्रवाः॥

कृत्स्नं शरीरं निष्पीड्य मेदोमज्जवसायुतः।
अधः प्रक्रमते वायुस्तेनासाध्यास्तु वातजाः ॥ २४ ॥

असाध्यवातजप्रमेह—वायु सारे शरीर को निचोड़ कर मेद, मज्जा और वसा के साथ नीचे वस्ति प्रदेश की तरफ जा कर प्रमेह उत्पन्न करती है तथा मूत्र के साथ इन धातुओं को उत्सर्गित करता है अतएव वातज प्रमेह असाध्य होते हैं ॥२४॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहकार ने भी इन्हें इसी तरह असाध्य माना है—'वायुर्धातून् कृत्स्नान् शरीरस्य परमसारभूतान् बस्तिमाकृष्य मूत्रेण सह सिञ्चति, तस्मादसाध्या वातजाः। क्षीणेषु धातुषु महात्ययत्वात् विरुद्धोपक्रमत्वाच्च'। जातप्रमेही मधुमेहिनो वा न साध्यरोगः स हि बीजदोषात्। ये चापि केचित्कुलजा विकारा भवन्ति तांश्चापि वदन्त्यसाध्यान्॥ (भावप्र०)।

प्रमेहपूर्वरूपाणामाकृतिर्यत्र दृश्यते।
किञ्चिच्चाप्यधिकं मूत्रं तं प्रमेहिणमादिशेत् ॥ २५ ॥
कृत्स्नान्यर्द्धानि वा यस्मिन् पूर्वरूपाणि मानवे।
प्रवृद्धमूत्रमत्यर्थं तं प्रमेहिणमादिशेत् ॥ २६ ॥

जिस मनुष्य में प्रमेह के पूर्वरूप के लक्षण दिखाई देने लगें तथा मूत्र की राशि भी कुछ अधिक हो जाय उसे प्रमेही समझना चाहिये। जिस मनुष्य में प्रमेह के पूर्वरूप के पूरे या आधे लक्षण दिखाई देने लगें तथा मूत्र की मात्रा भी अत्यधिक बढ़ जाय उसे प्रमेही समझना चाहिये ॥ २५–२६ ॥

विमर्शः—पूर्व में दर्शायी गई [illegible] पाणि-पाददाह ये प्रमेह के पूर्वरूप के लक्षण एवं मधुराविलमूत्रता इस सामान्य लक्षण से प्रमेह का होना ज्ञात होता है इसी तरह प्रमेह के पूर्वरूप-लक्षणों (हस्तपाद-दाहादि) के विना केवल मूत्र का हारिद्र वर्ण मात्र होने से प्रमेह नहीं समझना चाहिये—हारिद्रवर्णं रुधिरं च मूत्रं विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः। यो मूत्रयेत्तं न वदेत्प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः॥ (च० प्रमेहचि०)।

पिडकापीडितं गाढमुपसृष्टमुपद्रवैः।
मधुमेहिनमाचष्टे स चासाध्यः प्रकीर्त्तितः ॥ २७ ॥

असाध्य मधुमेह लक्षण—प्रमेहपिडकाओं से अत्यधिक पीडित तथा पूर्वोक्त उपद्रवों से युक्त प्रमेही को मधुमेहग्रस्त कहा जाता है तथा वह असाध्य होता है ॥ २७ ॥

स चापि गमनात् स्थानं स्थानादासनमिच्छति।
आसनाद् वृणुते शय्यां शयनात् स्वप्नमिच्छति ॥२८॥

मधुमेही चलने से खड़े रहना, खड़े रहने से बैठना और बैठने से लेटना तथा लेटने से निद्रा लेना अधिक अच्छा मानता है।

यथा हि वर्णानां पञ्चानामुत्कर्षापकर्षकृतेन संयोगविशेषेण शबलवभ्रुकपिलकपोतमेचकादीनां वर्णानामनेकेषामुत्पत्तिर्भवति, एवमेव दोषधातुमलाहारांशोपेणोत्कर्षापकर्षकृतेन संयोगविशेषेण प्रमेहाणां नानाकरणं भवति ॥ २९ ॥

जिस तरह श्वेत, हरा, काला, पीला और लाल इन पांच रंगों को हीनाधिक मात्रा में मिला कर किये गये संयोग विशेष से शबल (कर्बुर=चितकबरा), बभ्रु (पिङ्गलवर्ण), कपिल, कपोत (कबूतर सा) और मेचक (श्याम) आदि अनेक वर्णों (रंग=Colours) की उत्पत्ति होती है उसी प्रकार वातादि दोष, रक्तादिधातु, विण्मूत्रस्वेदादिमल तथा रसायेयादि आहार इनके हीनाधिक संयोग विशेष से प्रमेहों के भी अनेक भेद उत्पन्न होते हैं ॥ २९ ॥

भवति चात्र—

सर्व एव प्रमेहास्तु कालेनाप्रतिकारिणः।
मधुमेहत्वमायान्ति तदाऽसाध्या भवन्ति हि ॥ ३० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने प्रमेहनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

सर्व प्रकार के प्रमेहों की प्रारम्भावस्था में चिकित्सा न करनेसे वे मधुमेह का रूप धारण कर लेते हैं तथा इस अवस्था में असाध्य हो जाते हैं ॥ ३० ॥

विमर्शः—प्रमेह मधुमेह में कैसे परिवर्तित होते हैं यह चरक में बताया है—[illegible]। यदा वर्तते तदा कृच्छ्रो मधुमेहः भवति। वाग्भट ने मधुमेह का स्वरूप तथा सर्व प्रमेहों को मधुमेह से ही माना है—मधुरं यच्च मेहेषु प्रायो मध्विव मेहति। सर्वेऽपि मधुमेहाख्या माधुर्याच्च तनोरतः। किन्तु डाक्टरीमत से सर्व प्रमेह भिन्न भिन्न कारणादि से होने से मधुमेह में परिवर्तित नहीं हो सकते।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां प्रमेहनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

अथात उदराणां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर उदर रोगों के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥

विमर्शः—उदर ( Abdomine ) शब्द से रोग के स्थान का तथा रोग के खास लक्षण उत्सेध का ज्ञान होता है यह उदर शब्द की विशेषता है। जैसा कि कहा है—तात्स्थ्यतद्धर्मता-स्याच्च तत्सामीप्यतयाऽपि च। तत्साहचर्याच्च शब्दानां वृत्तिरेषा चतुर्विधा ॥

उदरोत्सेधकारण – नं० १ मेदोवृद्धि—मेद का सञ्चय होने से उदर फूलता है। अन्य स्थानों में भी मेदोवृद्धि के लक्षण होते हैं—'चलस्फिगुदरस्तनः'।

नं० २ वात—के आंतों में सञ्चय होने से भी उदरोत्सेध होता है। पेट पर अङ्गुलिताडन करने से ढोल सदृश निनाद ( प्रतिध्वनि ) सुनाई देता है। 'आहताध्मानदृतिशब्दवत्'।

नं० ३ जल—उदरावरण की गुहा में जल के सञ्चित होने से भी उदरोत्सेध होता है।

नं० ४ मल—के सञ्चय से जीर्णविबन्ध होने पर उदरोत्सेध होता है। साथ में सिर दर्द, मन्दाग्नि, आध्मान आदि लक्षण होते हैं।

नं० ५ यकृत्, प्लीहा, बस्ति, गर्भाशय इनके बढ़ने से या इनमें अर्बुद आदि होने से भी उदरोत्सेध होता है।

नं० ६ दुष्ट घातकव्रण या केन्सर ( Cancer )—उदर के आवरण में इस व्रण के होने से पर भी उदरोत्सेध होता है। उदररोगों के निदान में इतनी अवस्थाओं का विचार करना आवश्यक है।

धन्वन्तरिर्धर्मभृतां वरिष्ठो
राजर्षिरिन्द्रप्रतिमोऽभयदः ।
ब्रह्मर्षिपुत्रं विनयोपपन्नं
शिष्यं शुभं सुश्रुतमन्वशात् सः ॥ ३ ॥

धर्म जानने वालों में श्रेष्ठ एवं ज्ञानैश्वर्यादि में ऋषियों के राजा तथा आयुर्वेद के ज्ञान में इन्द्र के समान ऐसे धन्वन्तरि भगवान् का अवतार हुआ था तथा इन धन्वन्तरि ने विनयोपपन्न तथा शिष्यरूप से उपस्थित महर्षि विश्वामित्र के पुत्र सुश्रुत को उदरादि रोगों के विषय में उपदेश दिया ॥ ३ ॥

पृथक्समस्तैरपि चेह दोषैः
प्लीहोदरं बद्धगुदं तथैव ।
आगन्तुकं सप्तममष्टमञ्च
दकोदरञ्चेति वदन्ति तानि ॥ ४ ॥

उदररोग भेद—वातोदर, पित्तोदर तथा कफोदर ऐसे पृथक् पृथक् दोषों से तीन तथा तीनों दोषों से मिलित चौथा सन्निपातोदर, पांचवां प्लीहोदर, छठा बद्धगुदोदर, सातवां आगन्तुक क्षतोदर एवं आठवां दकोदर ( जलोदर ) ऐसे आठ उदररोग कहे जाते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—पृथग्दोषैः समस्तैश्च प्लीहबद्धक्षतोदकैः। सम्भवन्त्युदराण्यष्टौ। ( माधवः )। प्लीहोदर में ही यकृद्दाल्युदर का समावेश है। वामभाग में प्लीहोदर तथा दक्षिण भाग में यकृद्दाल्युदर होता है। सव्यान्यपार्श्वे यकृति प्रवृद्धे ज्ञेयं यकृद्दाल्युदरं तदेव ॥ ( माधवः )।

सुदुर्बलाग्नेरहिताशनस्य
संशुष्कपूत्यन्ननिषेवणाद्वा ।
स्नेहादिमिथ्याचरणाच्च जन्तो-
र्वृद्धिं गताः कोष्ठमभिप्रपन्नाः ।
गुल्माकृतिव्यञ्जितलक्षणानि
कुर्वन्ति घोराण्युदराणि दोषाः ॥ ५ ॥

उदररोग कारण—दुर्बल-पाचकाग्नि मनुष्य के मिथ्या आहार करने से तथा सूखे और सड़े-गले बासी अन्न के सेवन करने से स्नेहन, स्वेदन तथा वमनादि पञ्चकर्मों के मिथ्यारूप से प्रयोग करने से प्रकुपित वातादि दोष कोष्ठ ( उदर ) में जाकर गुल्म ( गोले ) के समान आकृति के तथा स्पष्ट लक्षणयुक्त भयङ्कर उदर रोगों को पैदा करते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—प्रायः उदर तथा सर्व रोगों का कारण अजीर्ण और मलिन अन्न सेवन है—रोगाः सर्वेऽपि जायन्ते सुतरामुदराणि च । अजीर्णैर्मलिनैश्चान्नैर्जायन्ते मलसञ्चयात् ॥ चरकोक्त उदररोगहेतुः—अग्निसङ्क्लिष्टदोषाणां पापं कर्म च कुर्वताम्। उदराण्युपजायन्ते मन्दाग्नीनां विशेषतः ॥

कोष्ठादुपस्नेहयदन्नसारो
निःसृत्य दुष्टोऽनिलवेगनुन्नः ।
त्वचः समुन्नम्य शनैः समन्ताद्
विवर्द्धमानो जठरं करोति ॥ ६ ॥

उदररोग सम्प्राप्ति—दूषित हुआ अन्न का सारभूत रसभाग वायु के वेग से प्रेरित होके आहार के पाक के प्रधानाधारभूत कोष्ठ ( ग्रहणी = Deodinum ) से जैसे नूतन मृत्तिकाघट के सूक्ष्म छिद्रों से स्नेह भाग बाहर स्रवित होता हुआ दिखाई देता है उसी तरह बाहर ( उदरगुहा में ) निकल कर उदर की त्वचा को चारों ओर से उन्नत करके धीरे धीरे बढ़ता हुआ उदर रोगों को उत्पन्न करता है ॥ ६ ॥

विमर्शः—रुद्ध्वा स्वेदाम्बुवाहीनि दोषाः स्रोतांसि सञ्चिताः। प्राणाग्न्यपानान् सन्दूष्य जनयन्त्युदरं नृणाम्। ( माधवः )। स्रोतसां दूषणाद्दामात् संक्षोभादतिपूरणात्। बाह्याः सिराः प्राप्य तदा कफासृक्पित्तानि संदूषयतीह वायुः ॥ नैर्बन्धमार्गः स यदा विसर्पन्नुत्सेधलिङ्गं जठरं करोति। ( चरकः )। नीरोगावस्था में अन्न रस जो कि रक्त के साथ मिला हुआ होता है स्रोतसों ( केशिकाओं ) की पतली दीवारों से चू चू कर शरीराङ्गों का पोषण करके पुनः लसीकावाहिनियों द्वारा रक्त में मिल जाता है। रोगावस्था में उन स्रोतसों की दीवारों की स्रवणक्षमता अधिक हो जाती है जिससे रक्त से रस का अधिक स्रवण होकर उन स्थानों में उत्सेध या शोथ उत्पन्न होता है। इस तरह लसीकावाहिनियों से लसीका ( Lymph ) अथवा रक्तवाहिनियों से रक्तरस ( Plasma ) जिन जिन अवकाश युक्त स्थानों में इकट्ठा होता है उनके नाम भिन्न भिन्न रख दिये हैं जैसे-

मुक्तेर्नृम्मयाऽत्यशनेन वा ॥ सान्त्रच्छेद का कुछ स्राव आन्त्र ही में जाने से वह गुदमार्ग से बाहर निकलता है तथा शेष स्राव आन्त्र के बाहर उदर गुहा ( Abdominal cavity ) में स्रवता है जो नाभि के नीचे के हिस्से में इकट्ठा होकर उदर की वृद्धि करता है। यही भाव अष्टाङ्गसंग्रह में लिखा है—शेष चापूर्य जठरं जठरं घोरमावहेत् । वर्धते तदधो नाभेः। परिस्रावी उदर को छिद्रोदर या क्षतोदर भी कहते हैं—छिद्रोदरमिति प्राहुः परिस्रावीति चापरे। ( अ० सं० ) । डाक्टरी मत से यह आन्त्रछेदज उदरावरणशोथ ( Peritonitis due to perforation of the bowel ) है ।

यः स्नेहपीतोऽप्यनुवासितो वा
वान्तो विरिक्तोऽप्यथवा निरूढः ॥ २२ ॥
पिबेज्जलं शीतलमाशु तस्य
स्रोतांसि दुष्यन्ति हि तद्वहानि ।
स्नेहोपलिप्तेष्वथवाऽपि तेषु
दकोदरं पूर्ववदभ्युपैति ॥ २३ ॥
स्निग्धं महत्सम्परिवृत्तनाभि
भृशोन्नतं पूर्णमिवाम्बुना च ।
यथा दृतिः क्षुभ्यति कम्पते च
शब्दायते चापि दकोदरं तत् ॥ २४ ॥

दकोदर—जिसने स्नेहपान किया हो, अनुवासनवस्ति ली हो, वमन किया हो, विरेचन लिया हो अथवा निरूहण वस्ति ली हो और उसके बाद तुरन्त ही शीतल जल पीले तो उसके जलवाहक स्रोतस दूषित हो जाने से जलोदर हो जाता है। अथवा उन स्रोतसों के स्नेह द्वारा उपलिप्त होने पर शीतल जल पी लेने से भी पहले के परिस्राव्युदर की भांति आन्त्र से या जलवाहक स्रोतसों से रस चू चू कर उदरगुहा में सञ्चित हो के जलोदर हो जाता है। जलोदर में ऊपर से पेट चिकना, आकार में बड़ा, भीतरी जल के दबाव से नाभि का गर्त नष्ट होकर सपाट होना अथवा नाभि का उलट कर बाहर की ओर हो जाना तथा उदर अत्यधिक उठा हुआ प्रतीत होना ये लक्षण होते हैं तथा इनके सिवाय जैसे जल से पूर्ण भरी हुई मशक क्षुभित होती है, कम्पन करती है तथा शब्द करती है उसी तरह उदर भी क्षुभित होता है, हिलता है, गति करता है तथा शब्द करता है, इसको दकोदर कहते हैं ॥ २२-२४ ॥

विमर्श—जलोदर या दकोदर को एसाइटिस ( Ascites ) कहते हैं। इसकी उत्पत्ति के डाक्टरी में ६ कारण हैं। (नं० १) यकृद्वृद्धि के कारण प्रतिहारिणी महासिरा ( Portal vein ) के रक्तपरिभ्रमण में बाधा। ( नं० २ ) हृदय के रोग जैसे माईट्रल स्टिनोसिस आदि। ( नं० ३ ) वृक्क के विकार—Chronic and acute nephritis ( नं० ४ ) उदरावरण शोथ ( Peritonitis )। ( नं० ५ ) रक्त के रोग। ( नं० ६ ) रसप्रवाह का ठीक न होना। इन कारणों के अनुसार जलोदर भी ६ प्रकार का होता है। प्रतिहारिणी सिरावरोधजन्य जलोदर में अग्निमान्द्य, यकृत्प्लीहा वृद्धि, हृद्रोगज में हृत्कम्पन तथा पादशोथ, वृक्कविकृतिजन्य में समस्त शरीर तथा विशेषरूप से अक्षिपलक के नीचे और पावों पर शोथ तथा मूत्र में कास्ट मिलना आदि लक्षण मिलते हैं। जलोदर के निदान ( Diagnosis ) के लिये तीन परीक्षायें हैं जैसे—(१) कम्पनपरीक्षा ( Fluctuation test ) उदर पर अङ्गुलियों द्वारा आघात करने से उदर थलथलाता या कांपता है। (२) क्षोभपरीक्षा ( Percussion test )—एक पार्श्व में हाथ रख कर दूसरे पार्श्व पर हस्त से आघात करने पर भीतरी जल में उत्पन्न क्षोभ पूर्व हस्त को प्रतीत होगा। (३) शब्द परीक्षा ( Percussion ) जल पूर्ण मशक पर आघात करने की भांति उदर पर आघात करने से मन्द ( Dull ) शब्द सुनाई देता है। 'तोयपूर्णदृतिस्पर्शशब्दप्रक्षोभवेपथु' ऐसा अष्टाङ्गसंग्रह में भी लिखा है।

आध्मानं गमनेऽशक्तिर्दौर्बल्यं दुर्बलाग्निता ।
शोफः सदनमङ्गानां सङ्गो वातपुरीषयोः ।
दाहस्तृष्णा च सर्वेषु जठरेषु भवन्ति हि ॥ २५ ॥

लक्षण—आध्मान, चलने में असमर्थता, दुर्बलता, मन्दाग्नि, शोथ, अंगों की ग्लानि, अधोवात तथा मल में रुकावट, दाह और प्यास ये सामान्य लक्षण सर्व प्रकार के उदर रोगों में होते हैं ॥ २५ ॥

अन्ते सलिलभावं हि भजन्ते जठराणि तु ।
सर्वाण्येव परीपाकात्तदा तानि विवर्जयेत् ॥ २६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने उदरनिदानं नाम
सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

सर्व प्रकार के उदर रोग अधिक समय बीतने पर सलिलभाव ( जलोदरता ) को प्राप्त हो जाते हैं उस अवस्था में उन की चिकित्सा वर्जित है ॥ २६ ॥

विमर्श—असाध्योदरलक्षणमि—जन्मनैवोदरं सर्वं प्रायः कृच्छ्रतमं मतम्। बलिनस्तदजाताम्बु यत्नसाध्यं नवोत्थितम् ॥ पक्षाद्बद्धगुदं तूर्ध्वं सर्वं जातोदकं तथा। प्रायो भवत्यभावाय छिद्रान्त्रं चोदरं नृणाम् ॥ शूनाक्षं कुटिलोपस्थमुपक्लिन्नतनुत्वचम्। बलशोणितमांसाग्निपरिक्षीणं च वर्जयेत् ॥ पार्श्वभङ्गान्नविद्वेषशोथातीसारपीडितम्। विरिक्तं चाप्युदरिणं पूर्यमाणं विवर्जयेत् ॥ ( भावप्रकाशः )

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायामुदरनिदानं नाम
सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

## अष्टमोऽध्यायः

अथातो मूढगर्भनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर मूढगर्भ निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१-२॥

ग्राम्यधर्मयानवाहनाध्वगमनप्रस्खलनप्रपतनप्रपीडनधावनाभिघातविषमशयनासनोपवासवेगाभिघातातिरूक्षकटुतिक्तभोजनशोकातिक्षारसेवनातिसारवमनविरेचनप्रेङ्खोलनाजीर्णगर्भशातनप्रभृतिभिर्विशेषैर्बन्धनान्मुच्यते गर्भः, फलमिव वृन्तबन्धनादभिघातविशेषैः ॥

स्त्री-सम्भोग, तांगा, रथ आदि यान तथा ऊंट, अश्व आदि वाहन पर सवारी, मार्ग में चलना, पांव के फिसलने से गिर पड़ना, ऊंचे से गिरना, भीड़ से दबना, जोर से दौड़ना, उदर पर चोट लगना, ऊंचे-नीचे बिस्तरे पर सोना, उकड़ें बैठना, अधिक उपवास करना, मल-मूत्रादि के वेगों को रोकना, अत्यधिक रूक्ष, कटु, तिक्त रस वाले द्रव्यों का खाना, शोक करना, क्षारों का अधिक सेवन, मरोड़ के साथ दस्तें लगना, वमन और विरेचन, झूलना, अजीर्ण, गर्भ गिराने वाले द्रव्यों का सेवन करना आदि कारणों से गर्भ अपने बन्धन (गर्भाशय सम्बन्ध) से छूट जाता है जैसे कि लकड़ी या पत्थर की चोट से फल अपने वृन्त ( डण्ठल ) के बन्धन से छूट जाता है ॥ ३ ॥

विमर्शः—'बन्धनान्मुच्यते-बन्धनेऽनेनेति बन्धनम्'। अर्थात् गर्भ गर्भाशय में चारों ओर से बंधा हुआ सा रहता है। हाराण चक्रवर्ती ने बन्धन का अर्थ नाभिनाडीबन्ध ( Umbilical Cord ) किया है परन्तु गर्भ फल मूढगर्भ में भी अपने नाभिनाडीबन्ध से पृथक् नहीं होता है। अतः बन्धनान्मुच्यते का अर्थ गर्भशय्या से पृथक् होना करना ही श्रेष्ठ है।

स विमुक्तबन्धनो गर्भाशयमतिक्रम्य यकृत्प्लीहान्त्रविवरैरवस्रंसमानः कोष्ठसङ्क्षोभमापादयति, तस्या जठरसङ्क्षोभाद्वायुरपानो मूढः पार्श्वबस्तिशीर्षोदरयोनिशूलानाहमूत्रसङ्गानामन्यतममापाद्य गर्भं च्यावयति तरुणं शोणितस्रावेण। तमेव कदाचिद्विवृद्धमसम्यगागतमपत्यपथमनुप्राप्तमनिरस्यमानं विगुणापानसम्मोहितं गर्भं मूढगर्भमित्याचक्षते ॥ ४ ॥

उक्त कारणवश बन्धनों ( गर्भशय्या सम्बन्ध ) से मुक्त हुआ गर्भ गर्भाशय से निकल कर माता के यकृत्, प्लीहा और आन्त्र जो कि गर्भवृद्धिजन्य दबाव से ऊपर उठ गये थे इनके साथ या इनके विवर ( अन्तराल=अवकाश ) से नीचे की ओर गिरता हुआ कोष्ठ ( उदर ) में संक्षोभ उत्पन्न करता है। उस स्त्री के जठर के प्रक्षोभ से अपान वायु मूढ ( क्रियाहीन ) हो कर पार्श्व, बस्ति, शीर्ष, उदर और योनि में शूल, आनाह तथा मूत्र की रुकावट इनमें से किसी एक रोग ( उपद्रव ) को उत्पन्न कर रक्तस्राव के साथ तरुण गर्भ को गिरा देती है। वही गर्भ कुछ काल बाद बढ़ कर अनुचित तरीके से अवतरित होकर अपत्यपथ ( योनिनलिका ) में आकर बाहर न निकले और अपानवायु के वैगुण्य से मूर्च्छित हो जाता है तब उसे मूढगर्भ कहते हैं ॥ ४ ॥

विमर्शः—'च्यावयति तरुणं' से गर्भस्राव ( Abortion ) का वर्णन है क्योंकि इसमें गर्भ अयोग्य तरीके से आने पर भी रक्तस्राव के साथ निकल जाता है रुकता नहीं किन्तु कुछ मास के पश्चात् स्थिर शरीर होने पर गर्भपात होता है वही अयोग्य रीति से आने पर मूढगर्भ होता है। चार मास तक गर्भस्राव तथा बाद में छठे मास तक गर्भपात होता है। आचतुर्थात्ततो मासात्प्रस्रवेद् गर्भविद्रवः। ततः स्थिरशरीरस्य पातः पञ्चमषष्ठयोः॥ मूढगर्भ पांच मास से प्रसवकाल ( नवम-दशम आदि ) तक कभी भी अयोग्य रीति से आने पर गर्भाशयग्रीवा में अटक जाने से होता है। सर्वावयवसम्पूर्णो मन्दोद्भव.दिसंयुतः। विगुणानिलसम्मूढो मूढगर्भोऽभिधीयते॥ मूढगर्भ को माल प्रेजेन्टेशन ऑफ् दी फीटस ( Mal-presentation of the Foetus ) अथवा Abnormal delivery कहते हैं। डॉक्टरी में इसका कारण अभी तक जाना नहीं गया है—The cause of abnormal presentation is not easy to ditermine and in many cases no satisfactory reason can be given ( Ten, T. Midwifery )। गर्भाशय में गर्भस्थितिः—आभुग्नोऽभिमुखः शेते गर्भो गर्भाशये स्त्रियः। स योनिं शिरसा याति स्वभावात्प्रसवम्प्रति॥ ( सु० शा० ५ )। 'गर्भस्तु मातुः पृष्ठाभिमुखः ऊर्ध्वशिराः सङ्कुच्याङ्गान्यास्ते जरायुवृतः कुक्षौ। स चोत्थितकाले जन्मनि प्रसूतिमारुतयोगात् परिवृत्यावाक्शिरा निष्क्रामत्यपत्यपथेन। एषा प्रकृतिः, विकृतिः पुनरतोऽन्यथा। ( च० शा० अ० ६ )। गर्भस्तु खलु मातुः पृष्ठाभिमुखो ललाटे कृताञ्जलिः सङ्कुचिताङ्गो गर्भकोष्ठे दक्षिणपार्श्वमाश्रित्यावतिष्ठते पुमान्, वामं स्त्री, मध्यं नपुंसकस्य। ( अ० सं० शा० २ ) गर्भ का सिर आगे की वक्ष पर झुका रहता है, रीढ आगे की ओर मुड़ी रहती है। दोनों जांघें उदर पर और टांगें जांघों पर मुड़ी रहती हैं। दोनों भुजाएं छाती पर एक दूसरे पर मुड़ी रहती हैं। प्रसूति समय के कुछ मास पूर्व उसका सिर नीचे हो जाता है तथा नितम्ब ऊपर हो जाते हैं तथा सिर के बल ही जन्म लेता है अर्थात् प्रथम सिर, पश्चात् ग्रीवा, कन्धे, ऊर्ध्व शाखाएं, उदर, नितम्ब तथा नीचे की शाखाएं इस क्रम से बाहर निकलता है। इस तरह शीर्षाग्र के द्वारा जन्म लेना Vertex presentation ) स्वाभाविक तथा सरल प्रकार है अन्य अङ्गों से जन्म लेना विकृति या मूढगर्भ कहा जाता है। कारण—अपत्यमार्ग की विकृति—जैसे संकुचित बस्तिगुहा ( Contracted Pelvis ), गर्भाशय के अर्बुद, गर्भ की अस्वाभाविक स्थिति, तथा गर्भ की अनेक विकृतियां जैसे युग्मगर्भ ( Twins ), जलशीर्ष ( Hydro cephalus )।

अतः स कीलः प्रतिखुरो बीजकः परिघ इति। तत्र, ऊर्ध्वबाहुशिरःपादो योनिमुखं निरुणद्धि कील इव स कीलः। निःसृतहस्तपादशिराः कायसङ्गी प्रतिखुरः। यो निर्गच्छत्येकशिरोभुजः स बीजकः। यस्तु परिघ इव योनिमुखमावृत्य तिष्ठेत् स परिघः। इति चतुर्विधो भवतीत्येके भाषन्ते ॥ ५ ॥

मूढगर्भ भेद—अपान वायु की विगुणता से कील, प्रतिखुर, बीजक और परिघ ये मूढगर्भ के चार भेद होते हैं। इनमें जो गर्भ हस्त, सिर और पांव को ऊपर रखकर योनि मार्ग को कील की तरह अवरुद्ध कर देता है उसे कील कहते हैं। जिस गर्भ के हाथ, पैर तथा सिर निकल जायें किन्तु शरीर के मध्यभाग से योनि को रोक देता है उसे प्रतिखुर कहते हैं। जिस गर्भ का एक हाथ और सिर बाहर निकल आवे उसे बीजक कहते हैं। जो गर्भ परिघ ( आगल ) की तरह ( Transvers Position से ) आकर योनिमुख को रोक लेता है उसे परिघ कहते हैं। इस प्रकार चार प्रकार का मूढगर्भ होता है ऐसा कई एक आचार्य मानते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—कील को माधवकर ने संकीलक नाम से कहा है—तेपूर्ध्वबाहुचरणैः शिरसा च योनिं सङ्गी च यो भवति कीलकवत् स कीलः॥ सोऽपि—ऊर्ध्वबाहुशिरःपादो रुन्ध्याद्योनिमु

खन्तु य । प्रतिमीलोपमस्थित्या स च कीलकसंज्ञित । यह चेष्ट बेक एण्ड साइड प्रेजेण्टेशन ( Chest, back and side presentation ) है। प्रतिखुर को Presentation of the head with two hands and two legs कहते हैं। 'हस्तै खुरै प्रतिखुर स हि कायसङ्गो' (माधव)। हस्तैर्हस्तपादशिरोभि प्रतिखुर । खुरसाधर्म्यात्। खुरशब्देन हस्तपादावुच्येते ॥ ( विजयरक्षित )। अधस्तात्राश्नतो वाऽपि तथैवाकुञ्चितोऽपि वा। यो नि सृत्य मुख योनेर्शेय प्रतिखुरस्तु ■ ॥ बीजक ( Head presentation with one or two hands prolapsing )—'गच्छेद् भुजद्वय-शिरा स च बोजकारय' ( माधव )। अन्यच्च—योनिद्वारात्तु निर्गच्छत्यश्चैक सशिरोभुज । तमाहुर्बीजक नाम मूढगर्भचिकित्सका ॥ ( भोज )। परिघ ( Transverse presentation) 'यीनौ स्थित स परिघ परिघेण तुल्य ' ( माधव )। योनिमावृत्य यस्तिष्ठत् परिघो गोपुर यथा। तथाऽन्तर्गभमायान्त विद्यात् परिघसंज्ञितम् ॥ ( भोज )।

तत्तु न सम्यक्, कस्मात् ? स यदा विगुणानिलप्रपीडितोऽपत्यपथमनेकधा प्रतिपद्यते तदा सङ्ख्या हीयते ॥

उपर्युक्त चतुर्विध भेद ठीक नहीं है क्योंकि जब विगुण ( विलोम ) अपानवात से पीडित वह गर्भ अपत्यमार्ग में अनेक प्रकार से जाता है तब सख्या ( चतुष्टय प्रकार ) की निश्चिति नहीं रह सकती है ॥ ६ ॥

विमर्श —असख्य होते हुए भी मूढगर्भ का सङ्कलन तीन वर्गों में विभक्त है। स्वभावगता अपि त्रय सङ्गा भवन्ति—शिरसी वैगुण्यादसयोजघनस्य वा ( सुश्रुत )। समासतस्तु त्रिविधा गतिरूर्ध्वा, तिर्यङ् न्युब्जा च। ( अ० स० )। शिरोगति या न्युब्जगति को Caphalic presentation असगति या तिर्यग् गति को Shoulder or Transverse presentation, जघन गति या ऊर्ध्वगति को Pelvic presentation कह सकते हैं।

तत्र, कश्चिद् द्वाभ्या सक्थिभ्या योनिमुख प्रतिपद्यते। कश्चिदाभुग्नैकसक्थिरेकेन। कश्चिदाभुग्नसक्थिशरीरः स्फिग्देशेन तिर्यगागत । कश्चिदुर पार्श्वपृष्ठानामन्यतमेन योनिद्वार पिधायावतिष्ठते। अन्त पार्श्वापवृत्तशिरा कश्चिदेकेन बाहुना। कश्चिदाभुग्नशिरा बाहुद्वयेन। कश्चिदाभुग्नमध्यो हस्तपादशिरोभि । कश्चिदेकेन सक्थ्ना योनिमुख प्रतिपद्यतेऽपरेण पायुम्। इत्यष्टविधा मूढगर्भगतिरुद्दिष्टा समासेन ॥ ७ ॥

मूढगर्भभेद—(१) इनमें कोई गर्भ दोनों टागों से योनिमुख में आता है। (२) कोई गर्भ एक टाग को सकुचित करके एक ही टाग से योनिमुख में उतरता है। (३) कोई गर्भ टागों और शरीर को टेढा करके स्फिग् ( नितम्ब या कूला ) भाग से तिरछे रूप में आता है। (४) कोई छाती, पार्श्व, और पृष्ठ इनमें से किसी एक हिस्से से आकर योनिद्वार को अवरुद्ध करके स्थित हो जाता है। (५) कोई गर्भ शिर को अन्दर या पार्श्व की ओर झुकाकर एक बाहु से आता है। (६) कोई गर्भ शिर को टेढा करके दोनों बाहुओं से आता है। (७) कोई मध्यभाग को टेढा करके हाथ, पैर और सिर से आता है। (८) कोई एक टाग से पायु को दबा कर दूसरी टांग से योनिमुख की ओर आता है। इस तरह सक्षेप से ये आठ प्रकार की मूढगर्भ की गतिया कही गई हैं ॥ ७ ॥

विमर्श —सुश्रुत की इन अष्टविधगतियों को निम्न रूप से समझनी चाहिये—(१) स्फिक्पादोदय ( Full breech presentation with inpection )। (२) पादोदय या जानूदय ( Footling or knee presentation )। (३) स्फिगुदय (Frank breech presentation )। (४) पार्श्वावतरण ( Transverse presentation )। (५) असहस्तस्कन्धोदय ( Transverse presentation with prolapse of the hand)। (६) जटिलोदय तथा (७) जटिलोदयप्रतिखुर (Complex or Compound presentations)। (८) पादजानूदयौ ( Foot and knee presentations )। वाग्भट ने सातवें तथा आठवें मूढगर्भ को विष्कम्भ नाम से लिखा है—'हस्तपादशिरोभिर्यो योनिमुग्न प्रपद्यते। पादेन योनिमेकेन भुग्नोऽन्येन गुदञ्च य ॥ विष्कम्भौ नाम तौ मूढौ शस्त्रदारणमर्हत । माधवनिदाने अष्टविधगतिवर्णन यथा—'भुग्नोऽनिलेन विगुणेन तत स गर्भ सख्यामतीत्य बहुधा समुपैति योनिम्। द्वार निरुध्य शिरसा जठरेण कश्चित् कश्चिच्छरीरपरिवर्तितकुब्जदेह । एकेन कश्चिदपरस्तु भुजद्वयेन तिर्यग्गतो भवति कश्चिदवाङ्मुखोऽन्य । पार्श्वापवृत्तगतिरेति तथैव कश्चिदित्यष्टधा गतिरिय ह्यपरा चतुर्धा ॥

तत्र, द्वावन्त्यावसाध्यौ मूढगर्भौ, शेषानपि विपरीतेन्द्रियार्थाक्षेपकयोनिभ्रशसवरणमक्कल्लश्वासकासभ्रमनिपीडितान् परिहरेत् ॥ ८ ॥

पूर्वोक्त आठ मूढगर्भ के प्रकारों में से अन्तिम दो प्रकार असाध्य होते हैं तथा शेष में भी यदि स्त्री इन्द्रियों के अर्थ ग्रहण करने में असमर्थ हो गई हो तथा आक्षेप, योनिभ्रश, योनिसवरण ( योनिसकोच ), मक्कल्ल, श्वास, कास और भ्रम ) ये लक्षण हों तो उनकी चिकित्सा न करे ॥ ८ ॥

विमर्श —विपरीतेन्द्रियार्था —वैपरी येन हीनातियोगेनानुभूता शब्दादयोऽर्था,। स्वस्थभ्यो विकृत यस्य ज्ञानमिन्द्रियसश्रयम्। आलक्ष्येतानिमित्तेन लक्षण मरणस्य तत् ॥ ( चरक )।

गर्भाक्षेप रोग को eclampsia कह सकते हैं। गर्भवती के छठे माह के बाद से प्रसव समय तक तथा उसके पांच दिन तक होता रहता है। लक्षण—धनु स्तम्भ के समान दौरे आते हैं। इसमें शिर तथा मुख की पेशियों का सकोच, आखों का फिरना, नासाकम्प, दात बन्द करना, सास में रुकावट तथा शरीर का टेढा होना आदि लक्षण होते हैं। प्रतिदिन कई बार दौरे आते हैं। दस से अधिक दौरों का आना रोग की कृच्छ्रसाध्यता का सूचक है। योनिसवरण ( Stenosis and Atresia of the Cervix or vagina ) या गर्भाशय-सङ्कोच या आक्षेप ( Tetanus uteri or Cloric spasm of the uterus )। तन्त्रान्तरीययोनिसवरणवर्णन यथा—'वातलान्यन्नपानानि ग्राम्यधर्म प्रजागरम्। अत्यर्थं सेवमानाया गर्भिण्या योनिमार्ग ॥ मातरिश्वा प्रकुपितो योनिद्वारस्य सवृतिम्। कुरुते रुद्धमार्गत्वात्पुनरन्तर्गतोऽनिल ॥ निरुणद्ध्याशयद्वार पीडयन् गर्भसस्थितिम्। निरुद्धवदनोच्छ्वासो गर्भ आशु विपद्यते। बद्धा सरुद्धहृदया नाशयत्याशु गर्भिणीम्। योनिसवरण विद्याद् व्याधिमेन सुदारुणम् ॥ अन्तकप्रतिम घोर नारभेत चिकित्सितुम्। मक्कल्ल ( Complete

tonic or Tetanic contraction of the uterus ) मूढगर्भ को बाहर निकालने के लिये गर्भाशय में होने वाले प्रबल सङ्कोचनों के कारण यह मक्कल्ल नामक तीव्रशूल होता है। यद्यपि सुश्रुत के १० वें अध्याय में 'प्रजातायाश्च नार्याः' अर्थात् 'प्रजाता स्त्री के गर्भाशय में अपरा का कुछ हिस्सा रह जाने से अथवा सुतरक्त जम जाने से होता है' ऐसा लिखा है तथा माधवनिदान मधुकोष-व्याख्या में भी 'मक्कल्लो रक्तमारूतजः शूलविशेषः' लिखा है तथापि अप्रजाता में भी होता है ( प्रजातायाश्चेत्यत्र चकारादप्रजातायाः अपीति डल्हणः )। गर्भाशय में प्रसवोत्तर होनेवाली वेदना या शूल ( मक्कल्ल ) को After pains कह सकते हैं। आन्त्रगतवायु तथा मूत्रसंग से होने वाली प्रसवोत्तरवेदना को False apler pains कहना चाहिये। अष्टाङ्गसंग्रह में मक्कल्ल को मर्कल नाम से लिखा है। मूढगर्भे अन्यान्यपरलक्षणानि—गर्भकोषपरासङ्गो मक्कल्लो योनिसंवृतिः। हन्यात् स्त्रियं मूढगर्भे यथोक्ताश्चाप्युपद्रवाः॥ ( सु. सू. ३३ )।

भवन्ति चात्र—

कालस्य परिणामेन मुक्तं वृन्ताद् यथा फलम्।
प्रपद्यते स्वभावेन नान्यथा पतितुं ध्रुवम्॥ ९॥
एवं कालप्रकर्षेण मुक्तो नाडीविबन्धनात्।
गर्भाशयस्थो यो गर्भो जननाय प्रपद्यते॥ १०॥

जिस तरह समय के परिणाम के कारण पक्व फल अपने वृन्त ( डण्ठल ) से मुक्त हो के गिर जाता है उसी प्रकार कालपरिणाम तथा स्वभाव से गर्भाशयस्थ गर्भ अपने बन्धनों से पृथक् होकर जन्म ग्रहण करता है। विना काल पूरा हुये फल तथा गर्भ दोनों अपने अपने स्थानों से गिर नहीं सकते हैं यह ध्रुव ( निश्चय ) जानो॥ ९-१०॥

विमर्शः—वृन्त से फल के गिरने में काल-परिणाम तथा परिपाक इन दो कारणों के सिवाय पृथिवी का गुरुत्वाकर्षण भी तीसरा कारण है जो फल को अपनी ओर खिंचता रहता है—आकृष्टिशक्तिश्च मही तया यत् खस्थं गुरु स्वाभिमुखं स्वशक्त्या। आकृष्यते तत्पततीव भाति। इसे पृथ्वी की आकर्षणशक्ति ( Force of gravitation ) कहते हैं। गर्भाशय में गर्भ की स्थिति गर्भशय्या तथा नाभिनाडी पर निर्भर है। नाभिनाडी का सम्बन्ध अपरा से तथा अपरा गर्भाशय की भीतरी दीवाल से लगी रहती है तथा गर्भाशय अपनी रक्तवाहिनियों द्वारा उस स्त्री के हृदय से सम्बन्धित रहता है। अस्य नाभ्यां प्रतिबद्धा नाडी, नाड्यामपरा, तस्या मातृहृदयं, ततो मातृहृदयादाहाररसो धमनीभिः स्यन्दमानोऽपरामुपैति। ततः क्रमान्नाभिं, ततश्च स पुनर्गर्भस्य पक्वाशये स्वकायाग्निना पच्यमानः प्रसादबाहुल्याद्बलत्वादिपुष्टिकरः सम्पद्यते॥ ( अ. सं. )।

प्रसव के समय अपरा गर्भाशय से अलग होने लगती है तथा गर्भाशय का तीव्र सङ्कोच गर्भ को बाहर निकालता है। कारण—( १ ) गर्भाशयग्रीवाविस्तार, ( २ ) अपरा का गर्भाशय से विच्छेद न होना, ( ३ ) कार्बन डायोक्साइड गैस की वृद्धि रक्त में अन्तिम दिनों में होती है जिससे nerves तथा मस्तिष्क केन्द्र उत्तेजित हो के गर्भाशय-सङ्कोच करते हैं। ( ४ ) मासिकधर्म के समय की हलचल-अर्थात् मासिकधर्म गर्भस्थिति में रुका रहने पर भी उसके होने की प्रतिमास की अवधि का समय कुछ हलचल करता है। ( ५ ) गर्भोत्पन्न कुछ पदार्थ ऐसे होते हैं जो nerves तथा मस्तिष्क केन्द्र पर प्रभाव डाल के गर्भाशय का सङ्कोच कराते हैं। ये सब नियत समय पर क्यों होते हैं इसका कुछ उत्तर नहीं है केवल 'स्वभावेन नान्यथा' यही उत्तर हो सकता है।

कृमिवाताभिघातैस्तु तदेवोपद्रुतं फलम्।
पतत्यकालेऽपि यथा तथा स्याद्गर्भविच्युतिः॥ ११॥

गर्भविच्युति—जिस प्रकार कृमि, वात ( का झोंका ) और आघात इन कारणों से वही फल अकाल में विना पके ही गिर जाता है उसी तरह कृमि ( जीवाणु ) जन्य रोगों से मिथ्या आहारविहारजन्य प्रकुपित वा[illegible] से एवं उदर पर आघात तथा चिन्ता-शोकादि मानसिक आघातों से गर्भ अपने स्थान से गिर जाता है॥ ११॥

आचतुर्थात्ततो मासात् प्रस्रवेद् गर्भविच्युतिः।
ततः स्थिरशरीरस्य पातः पञ्चमषष्ठयोः॥ १२॥

गर्भस्राव तथा गर्भपात—गर्भधारण दिन से चतुर्थ मास तक गर्भ के नष्ट होने को गर्भस्राव ( Abortion ) कहते हैं तथा उसके बाद पांचवें और छठे मास में स्थिर ( हस्तपादादि अङ्गों से युक्त तथा घन ) शरीर के नष्ट होने को गर्भपात ( Miscarriage ) कहते हैं॥ १२॥

विमर्शः—डाक्टरी में अपरा के पूर्ण बनने तक गर्भस्राव कहते हैं। भोज तीन मास तक गर्भस्राव मानता है—'आतृतीयात्ततो मासाद् गर्भः स्रवति शोणितम्'। मतान्तर—अन्ये तु पञ्चमषष्ठयोरेव पातः, सप्तमादिषु दोषवैगुण्याद्विप्रसवः।

प्रविध्यति शिरो या तु शीताङ्गी निरपत्रपा।
नीलोद्धतसिरा हन्ति सा गर्भं स च तां तथा॥१३॥

असाध्यमूढगर्भलक्षण—जो स्त्री शिर को अधिक हिलाती हो या पटकती हो, जिसके हस्तपादादि अङ्ग शीतल हो गये हों, जो बेहोश होने से स्वाङ्गरक्षण में असमर्थ होने से निरपत्रपा ( लज्जारहित ) सी मालूम पड़े तथा जिसकी नसें ( सिराएं, Vein तथा धमनियां Arteriese ) नीली और उभरी हुई दीखती हों वह गर्भ को मार डालती है तथा वह मृत बालक उसको मार डालता है॥ १३॥

गर्भास्पन्दनमावीनां प्रणाशः श्यावपाण्डुता।
भवत्युच्छ्वासपूतित्वं शूलं चान्तर्मृते शिशौ॥ १४॥

अन्तर्मृतगर्भलक्षण—उदर में गर्भ ( हृदय ) का स्पन्दन नहीं होना, आवी ( प्रसवपीडा ) का विनाश, चेहरे तथा शरीर पर श्यावता ( कालापन ) लिये पाण्डुवर्णता, श्वास में बदबू आना तथा बस्ति, गर्भाशय एवं उदरादि में शूल ये अन्तर्मृतगर्भ के लक्षण हैं॥ १४॥

विमर्शः—चरके अन्तर्मृतगर्भलिङ्गानि यथा—यदा सोऽन्तर्मृतो गर्भः सूनो दर्शितविक्रमः। अविस्पन्दन्त इवाङ्गानि मूत्रवस्तिश्च भिद्यते॥ क्लोमप्लीहा यकृच्चैव फुप्फुसं हृदयं तथा। गर्भेण पीडितं पित्तादूर्ध्वं प्रक्रमति स्त्रियः॥ सा म्रियते मुहूर्ताच्च कृच्छ्रश्वासा च जायते। पूतिगन्धस्तथा स्वेदो जिह्वा तालु च शुष्यति॥ वेपते भ्राम्यति तथा जीवितञ्चोपरुध्यते। एतैर्लिङ्गं विजानीयान्मृतं गर्भे चिकित्सकः॥

मानसागन्तुभिर्मातुरुपतापैः प्रपीडितः ।
गर्भो व्यापद्यते कुक्षौ व्याधिभिश्च प्रपीडितः ॥ १५ ॥

गर्भमृत्युकारण—माता के शोकादि मानसिक एवं आघातादि आगन्तुक कारणजन्य दुःखों (उपतापों) से अधिक पीड़ित तथा माता के ज्वरादि रोगों से पीड़ित गर्भ कुक्षि में ही मर जाता है ॥ १५ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में गर्भ की अन्तर्मृत्यु के निम्न कारण माने हैं—(१) माता के रोग—फिरङ्ग, वृक्क में सूजन, गर्भाक्षेप (Eclampsia), तेज बुखार, राजयक्ष्मा, पाण्डुरोगादि। (२) पिता के रोग—फिरङ्ग, सीसविष, राजयक्ष्मा। (३) गर्भ के विकार—अपरा (Placenta), गर्भावरण तथा नाभिनाडी इनमें ठीक तरह से रक्तसञ्चार न होना, (४) आघात—गर्भवती के उदर पर चोट।

बस्तमारविपन्नायाः कुक्षिः प्रस्पन्दते यदि ।
तत्क्षणाज्जन्मकाले तं पाटयित्वोद्धरेद्भिषक् ॥ १६ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने मूढगर्भनिदानं नाम अष्टमोऽध्यायः ।

गला घोट कर मारे हुए बस्त (बकरे) के समान मारी (मरी) हुई स्त्री की कुक्षि यदि स्पन्दन करती हो तो उसी समय तत्काल उस कुक्षि का उत्पाटन (भेदन) कर उस जीवित बच्चे को निकाल लेना चाहिये ॥ १६ ॥

विमर्श—आचार्यों ने इस श्लोक के भिन्न भिन्न अर्थ किये हैं। डल्हण मत—'बस्तमारः छागकण्ठमरणम्। एतेन श्रीवामोटनेनाशुतममक्लिष्ट मरणमुक्तं तेन विपन्नाया मृताया' इत्यर्थः। वाग्भट ने—'बस्तमारविपन्नायाः' के स्थान में 'बस्तिद्वारे विपन्नायाः' ऐसा पाठान्तर माना है तथा अरुणदत्त टीका में लिखते हैं—गर्भिण्या मृताया यदि कुक्षिः प्रस्पन्दतेऽत्यन्त चलति, क्व प्रदेशे? बस्तिद्वारे, कदा? जन्मकाले गर्भप्रसवोन्मुखे काले, तदा कुशलो वैद्य शीघ्रं कुक्षिप्रस्पन्दनादनन्तरं पाटयित्वा शिशुं बालकमुद्धरेत्। हाराणचन्द्र भी 'बस्तिद्वारे विपन्नायाः' ऐसा ही पाठान्तर मानते हैं किन्तु भिन्नाशय वाला अर्थ करते हैं यथा—'जन्मकाले उपस्थिते प्रसवक्रमे विपन्नायाः मृताया यदि कुक्षिः प्रस्पन्दते, तर्हि तत्क्षणं द्वे बस्तिद्वारे वर्त्मनि द्वारद्वयं पाटयित्वा भिषक् तं गर्भमुद्धरेत् इति व्याख्यानयति।' अर्थात् 'बस्तिद्वारे' इसे द्वितीया द्विवचन कर्म माना है। वाग्भट ने 'बस्तेर्द्वारस्तस्मिन् बस्तिद्वारे' सप्तम्येकवचन माना है। घाणेकर जी ने इसका तात्पर्यार्थ किया है कि प्रसव के समय अपत्यमार्ग या कटि तंग होने से जीवित गर्भ अटक जाता है तब उसे अपत्यमार्ग से न निकाल कर पेट में चीरा (Caesarean section) लगा के निकाल लेना चाहिये। इन्होंने 'विपन्ना' का अर्थ 'मृता' न करके मृतसमान यातना भोगने वाली जीवित स्त्री किया है क्योंकि उन्होंने गर्भ की मृत्यु न होकर माता की मृत्यु होना असम्भव माना है। मृतगर्भ को न निकालने से या निकालते समय अपत्यमार्ग के दूषित (Septic) हो जाने से कालान्तर में मृत्यु हो सकती है ऐसा माना है। यह घाणेकरजी का मत डाक्टरी-सम्मत तथा प्रत्यक्ष है। मृतगर्भ हो तो उसे तुरन्त निकालना चाहिये—नोपेक्षेत मृतं गर्भं मुहूर्तमपि पण्डितः। मण्डलाग्रेण कर्तव्यं छेदनं तद्विजानता ॥ मृते चोत्तानायाः सक्थिनी प्रसार्य ... समागतमनुलोममेवाकर्षेत्। जीवित गर्भ हो तो उसे निम्न उपायों से निकाले—जीवति गर्भे सनिकगर्भनिर्हरणे प्रयतेत। निर्हर्तुमशक्ये च्यवनान् मन्त्रानुपश्रुणुयात् औषधानि च विदध्यात् यथोक्तानि। शस्त्रदारणनिषेध—मचेतनश्च शस्त्रेण न कथञ्चन दारयेत्। दार्यमाणो हि जननीमात्मानञ्चैव घातयेत्। अपि तु कुक्षिपाटनद्वारा जीवन्तं गर्भं निर्हरेत्।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां मूढगर्भनिदानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

## नवमोऽध्यायः ।

अथातो विद्रधीनां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर यहां से विद्रधियों के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

सर्वामरगुरुः श्रीमान्निमित्तान्तरभूमिपः ।
शिष्यायोवाच निखिलमिदं विद्रधिलक्षणम् ॥ ३ ॥

सर्व देवताओं के गुरु, शोभा से युक्त, आयुर्वेदोपदेश के निमित्त काशिराज के कुल में भूमिपालक के रूप में अवतीर्ण हुये भगवान् धन्वन्तरि ने शिष्य सुश्रुत के लिये वक्ष्यमाण सम्पूर्ण विद्रधिलक्षणों को कहा ॥ ३ ॥

विमर्श—निमित्तान्तरभूमिप इत्यस्य ... पाशोऽभ्ये नृपो भव। प्रतीकाराय रोगाणामायुर्वेदं प्रकाशय ॥ (भागवतम्)

त्वग्रक्तमांसमेदांसि प्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः ।
दोषाः शोफं शनैर्घोरं जनयन्त्युच्छ्रिता भृशम् ॥ ४ ॥
महामूलं रुजावन्तं वृत्तं चाप्यथवाऽऽयतम् ।
तमाहुर्विद्रधिं धीरा विज्ञेयः स च षड्विधः ॥ ५ ॥
पृथग्दोषैः समस्तैश्च क्षतेनाप्यसृजा तथा ।
षण्णामपि हि तेषान्तु लक्षणं सम्प्रवक्ष्यते ॥ ६ ॥

विद्रधि सम्प्राप्ति—मिथ्याहारविहारों से अत्यन्त (भृशं) कुपित (उच्छ्रित) हुये वातादि दोष प्रथम त्वचा, रक्त, मांस और मेदोधातु को दूषित करके अस्थि के अन्दर आश्रित होकर धीरे धीरे भयङ्कर शोथ उत्पन्न करते हैं। जब यह शोथ महामूल (अस्थ्यादि गम्भीर धातु-समाश्रित), पीड़ायुक्त, गोल अथवा आयत (दीर्घ, फैला हुआ) हो जाता है तब विद्वान् उसे विद्रधि कहते हैं। पृथक्-पृथक् दोषों से तीन तथा तीनों मिलित दोषों से एक, क्षत से एक तथा रक्त से एक ऐसे वह विद्रधि छः प्रकार की होती है। अब उन छहों के लक्षण कहे जाते हैं ॥ ४-६ ॥

विद्रधिः—'विदहतीति विद्रधिः तथा च चरक—शैलैर्यथा मध्येतोल्मुकैरिव दह्यते। स वै शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते ॥ दुष्टरक्तातिमात्रत्वात् स वै शीघ्रं विदह्यते। ततः शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते ॥' विद्रधि को एब्सीस (Abscess) कहते हैं। यह शोथ की पक्वावस्था है। आमावस्था में इसे शोथ या Inflamation ही कहेंगे। बाह्य तथा आभ्यन्तरभेद से दो

प्रकार की होती है यथा—विद्रधिं द्विविधामाहुर्बाह्यामाभ्यन्तरीं तथा। ( चरकः )।

कृष्णोऽरुणो वा परुषो भृशमत्यर्थवेदनः।
चित्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिर्वातसम्भवः॥ ७॥

वातिक विद्रधि—रंग में काली, कुछ लाल, कठोर, अधिक पीड़ाकर, अनेक प्रकार से उठने तथा पकने वाली होती है॥७॥

पक्वोदुम्बरसङ्काशः श्यावो वा ज्वरदाहवान्।
क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः पित्तसम्भवः॥ ८॥

पैत्तिक विद्रधि—पके हुए गूलर फल के समान, कुछ श्याव, ज्वर और दाहयुक्त तथा जल्दी उठने और पकने वाली होती है॥ ८॥

शरावसदृशः पाण्डुः शीतः स्तब्धोऽल्पवेदनः।
चिरोत्थानप्रपाकश्च सकण्डुश्च कफोत्थितः॥ ९॥

कफजविद्रधि—शराव के समान फैली हुई, पाण्डु, शीत, कड़ी, अल्पपीडाकर, देर से उठने तथा पकने वाली और कण्डुयुक्त होती है॥ ९॥

तनुपीतसिताश्चैषामास्रावाः क्रमशः स्मृताः॥ १०॥

इन विद्रधियों का स्राव क्रम से वातिक का पतला या थोड़ा, पैत्तिक का पीला और श्लैष्मिक का श्वेत होता है॥१०॥

नानावर्णरुजास्रावो घाटालो विषमो महान्।
विषमं पच्यते चापि विद्रधिः सान्निपातिकः॥ ११॥

सान्निपातिक विद्रधि—अनेक प्रकार के रंग, पीड़ा और स्राव वाली, घाटाल ( उभरी हुई ), टेढ़ी-मेढ़ी, बड़ी तथा विषमरूप से पकने वाली होती है॥ ११॥

विमर्शः—घाटा कृकाटिकैवोच्छ्रितपार्श्वोऽस्यास्तीति घाटालः।

तैस्तैर्भावैरभिहते क्षते वाऽपथ्यसेविनः।
क्षतोष्मा वायुविसृतः सरक्तं पित्तमीरयेत्॥ १२॥
ज्वरस्तृष्णा च दाहश्च जायते तस्य देहिनः।
एष विद्रधिरागन्तुः पित्तविद्रधिलक्षणः॥ १३॥

आगन्तुक विद्रधि—काष्ठ, लोष्ट, पाषाण आदि से चोट लगने पर या क्षत होने पर तथा मिथ्या आहार-विहार सेवन करने वाले की वायु से प्रेरित क्षत की उष्णता रक्तसहित पित्तको कुपित कर देती है जिससे ज्वर, प्यास तथा दाह उत्पन्न होता है। यह पित्तज विद्रधि के लक्षणों वाली आगन्तुक विद्रधि है।

कृष्णस्फोटावृतः श्यावस्तीव्रदाहरुजाकरः।
पित्तविद्रधिलिङ्गस्तु रक्तविद्रधिरुच्यते॥ १४॥

रक्तजविद्रधि—काले फोड़े-फुन्सियों से युक्त, श्याव, तीव्र दाह, पीडा तथा ज्वर वाली एवं पित्तज विद्रधि के लक्षणों से युक्त रक्तजविद्रधि होती है॥ १४॥

उक्ता विद्रधयो ह्येते तेष्वसाध्यस्तु सर्वजः।
आभ्यन्तरानतसूर्ध्वं विद्रधीन् परिचक्षते॥ १५॥

असाध्य विद्रधि—ये छ प्रकार की विद्रधियां कह दी हैं इनमें सान्निपातिक विद्रधि असाध्य होती है। अब इसके अनन्तर आभ्यन्तरिक विद्रधियों का वर्णन करते हैं॥ १५॥

गुर्वसात्म्यविरुद्धान्नशुष्कसंसृष्टभोजनात्।
अतिव्यवायव्यायामवेगाघातविदाहिभिः॥ १६॥
पृथक् सम्भूय वा दोषाः कुपिता गुल्मरूपिणम्।
वल्मीकवत्समुन्नद्धमन्तः कुर्वन्ति विद्रधिम्॥ १७॥

अन्तर्विद्रधिवर्णन—गरिष्ठ, असात्म्य, विरुद्ध, शुष्क तथा पथ्यापथ्य मिलित भोजन से एवं अधिक स्त्रीसम्भोग, व्यायाम और अधारणीय वेगों के रोकने से तथा दाहजनक पदार्थों के खाने से अलग अलग या मिले हुये कुपित दोष गुल्म ( गोले ) के स्वरूप की और वल्मीक के समान ऊंची उठी हुई अन्तर्विद्रधि को पैदा करते हैं॥ १६-१७॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रहे बाह्यान्तर्विद्रधिस्वरूपम्-'बाह्योऽत्र तत्राङ्गे दारुणो ग्रथितोन्नतः। आन्तरो दारुणतरो गम्भीरो गुल्मवद्घनः॥ वल्मीकवत्समुच्छ्रायी शीघ्रघात्यग्निशस्त्रवत्'।

गुदे बस्तिमुखे नाभ्यां कुक्षौ वङ्क्षणयोस्तथा।
वृक्कयोर्यकृति प्लीह्नि हृदये क्लोम्नि वा तथा॥ १८॥

यह अन्तर्विद्रधि गुदा, बस्तिमुख, नाभि, कुक्षि, वंक्षण, वृक्क, यकृत्, प्लीहा, हृदय तथा क्लोम में होती है॥ १८॥

विमर्शः—चरक ने भी अन्तर्विद्रधि के ये ही स्थान माने हैं। वाग्भट ने इन स्थानों में बाह्य विद्रधि होना भी लिखा है। वस्तुतस्तु चरकोक्त बाह्य रोगमार्गों में उत्पन्न बाह्यविद्रधि तथा मध्यम और आभ्यन्तरीय रोगमार्गों में उत्पन्न अन्तर्विद्रधि माननी चाहिये। अथवा त्वचा, मांस, स्नायु में उत्पन्न बाह्य तथा अन्तः शरीर में उत्पन्न अन्तर्विद्रधि हो सकती है—बाह्याः त्वक्स्नायुमांसोत्थाः कण्डराभा महारुजः। अन्तः शरीरे मांसासृक् प्रविशन्ति यदा मलाः॥ तदा सञ्जायते ग्रन्थिर्गम्भीरस्थः सुदारुणः॥ ( च. सू. १७ )। निम्न विद्रधियां आभ्यन्तरिक विद्रधियां हैं—यकृत् विद्रधि ( Liver abscess ), प्लीहविद्रधि ( Splenic abscess ), सपूय हृदयशोथ ( Purulent pericarditis ), वृक्कविद्रधि ( Perinephritic abscess ), Lumber abscess, गुदविद्रधि ( Ischio-rectal abscess ), Prostatic abscess, दक्षिण वंक्षणविद्रधि ( Appendicular abscess ), वंक्षणविद्रधि (Psoas abscess Subphrenic abscess, peritonsillar abscess, lung abscess, Brain abscess. क्लोम—शब्द को भिन्न भिन्न विद्वानों ने प्रसनिका ( Pharynx ), पित्ताशय ( Gall bladder), अग्न्याशय (Pancreas ), श्वासनलिकाएं ( Bronchi ), रसप्रपा ( Cysterna Chyli ), आदि अर्थों में माना है किन्तु क्लोम से पित्ताशय का ग्रहण करना अधिक प्रमाणों से सिद्ध है। क्लोम च यकृत्, क्लोम काउखण्डा ( यकृता ) दधस्तात् रियनं दक्षिणपार्श्वस्थं तिलकमिति प्रसिद्धम्। ( डल्हणः )। तिलन्तु शोणितकिट्टप्रभवं दक्षिणाश्रितं यकृत्समीपे क्लोमसंज्ञकं भवति। ( शार्ङ्गधर टीका )। अथस्तु दक्षिणे भागे हृदयात् क्लोम तिष्ठति। जलवाहिसिरामूलं तृष्णाच्छादनकृन्मतम्॥' इति। बाह्वोर्द्वयोर्मध्ये वक्षस्तन्मध्ये हृदयं तत्पार्श्वे क्लोम पिपासास्थानमिति वैद्याः। आदि। विशेष वर्णन घाणेकर जी की सुश्रुत टीका शा. अ. ४ में पे. नं. ११४ देखें।

तेषां लिङ्गानि जानीयाद्बाह्यविद्रधिलक्षणैः।

आमपक्वैषणीयाच्च पक्वापक्वं विनिर्दिशेत् ॥ १९ ॥

इन अन्तर्विद्रधियों के दोषज लक्षण बाह्यविद्रधिलक्षणों के दोषज लक्षणों के अनुसार ही जानने चाहिये तथा इनके पक्व और अपक्व के लक्षण आमपक्वैषणीय नामक सूत्र स्थान के १७ वें अध्याय से जान लेने चाहिये ॥ १९ ॥

अधिष्ठानविशेषेण लिङ्गं शृणु विशेषतः ॥ २० ॥

अब इन विद्रधियों के अधिष्ठान-विशेष के अनुसार जो विशिष्ट लक्षण होते हैं उन्हें सुनो ॥ २० ॥

गुदे वातनिरोधस्तु बस्तौ कृच्छ्राल्पमूत्रता।
नाभ्यां हिक्का तथाऽऽटोपः कुक्षौ मारुतकोपनम् ॥२१॥
कटीपृष्ठग्रहस्तीव्रो वङ्क्षणोत्थे तु विद्रधौ।
वृक्कयोः पार्श्वसङ्कोचः प्लीह्न्युच्छ्वासावरोधनम् ॥२२॥
सर्वाङ्गप्रग्रहस्तीव्रो हृदि शूलश्च दारुणः।
श्वासो यकृति तृष्णा च पिपासा क्लोमजेऽधिका ॥२३॥

गुदा के अन्दर विद्रधि होने से वात ( तथा मल ) का अवरोध, वस्ति में होने से मूत्रत्याग में कठिनाई तथा मूत्र की अल्पता, नाभि में होने से हिक्का तथा आटोप, कुक्षि में हो तो वायु का प्रकोप, वंक्षण में हो तो कमर और पीठ की तीव्र जकड़न, वृक्कों में होने से पार्श्वसङ्कोच, प्लीहा में होने से श्वास में रुकावट, हृदय में होने से सारे शरीर में तीव्र जकड़न तथा हृदय में दारुण शूल, यकृत् में हो तो श्वास और प्यास तथा क्लोम में विद्रधि होने से श्वास के सिवाय प्यास अधिक लगना ये लक्षण होते हैं ॥ २१-२३ ॥

विमर्श—चरकोक्तविशिष्टलक्षणानि—'बस्तिजाया कृच्छ्रपूतिमूत्रवर्चस्त्वं, कुक्षिजाया कुक्षिपार्श्वान्तरासशूलं, वङ्क्षणजाया सक्थिसादः, वृक्कजाया पृष्ठकटिग्रहः, तत्र प्रधानमर्मजाया ( हृदयजाया ) विद्रध्या हृद्घट्टनतमकप्रमोहकासश्वासाः, क्लोमजाया पिपासामुखशोषगलग्रहाः। ( च. सू. अ. १७ )। हाराणचन्द्र जी ने अपनी सुश्रुत में 'वृक्कयोः' के स्थान में 'बुक्कयोः' ऐसा पाठान्तर मान कर उसका अर्थ हृदयावरण किया है। 'बुक्को नाम हृदयावरणे'।

आमो वा यदि वा पक्वो महान् वा यदि वेतरः।
सर्वो मर्मोत्थितश्चापि विद्रधिः कष्ट उच्यते ॥ २४ ॥

साध्यासाध्यलक्षण—मर्मस्थान में उत्पन्न विद्रधि चाहे आम ( कच्ची ) हो या पक्व हो, बड़ी हो या छोटी हो सब कष्टसाध्य होती हैं ॥ २४ ॥

नाभेरुपरिजाः पक्वा यान्त्यूर्ध्वमितरे त्वधः।
जीवत्यधो निःस्रुतेषु स्रुतेषूर्ध्वं न जीवति ॥ २५ ॥
हृन्नाभिबस्तिवर्ज्या ये तेषु भिन्नेषु बाह्यतः।
जीवेत्कदाचित् पुरुषो नेतरेषु कदाचन ॥ २६ ॥

स्रावनिर्गममार्ग—नाभि से ऊपर अर्थात् यकृत् क्लोम प्लीहा ग्रहणी, आमाशय, हृदय आदि में होने वाली विद्रधियां पकने पर ऊपर की ओर जा कर मुख-नासादि से झरती हैं किन्तु नाभि से नीचे वृक्क वस्ति वंक्षण गुदा में हो कर पकने वाली विद्रधियां नीचे के गुदा और मूत्र मार्ग से झरती हैं। इनमें नीचे की ओर स्रुत होने वाली विद्रधियों में मनुष्य ठीक हो जाता है किन्तु ऊपर मुखादि से स्रुत होने वाली विद्रधियों में जीवित नहीं रह सकता है। हृदय, नाभि और वस्ति को छोड़ कर अन्य स्थानों में होने वाली विद्रधियां यदि भाग्यवश बाहरी त्वचा में विदीर्ण हो ( फूट ) जाती हैं तब मनुष्य कदाचित् जीवित रह सकता है किन्तु इतर अर्थात् हृदय, नाभि और वस्ति की विद्रधियों में ( चाहे वे बाहर भी फूटें तो भी ) मनुष्य कभी भी जीवित नहीं रह सकता ॥ २५-२६ ॥

विमर्श—चरक ने नाभिज विद्रधि का स्रवण उभयमार्ग से माना है—'पक्वप्रभिन्नास्तूर्ध्वजातु मुखात् स्रावं स्रवति, अधोजाश्च गुदात्, उभयतस्तु नाभिजास्तु' ( च० सू० अ० १७ ) तथा यही मत हारीत के भी हैं—ऊर्ध्वं प्रभिन्नेषु मुखाच्च गणाः प्रवर्तन्तेऽसृक्सहितोऽपि पूयः। अधः प्रभिन्नेषु च पायुमार्गाद् द्वाभ्यां प्रवृत्तिस्त्विह नाभिजेषु ॥ ( हारीत )। माधव ने विद्रधियों को निम्न उपद्रव होने पर असाध्य माना है—'आध्मातं बद्धनिष्यन्दं छर्दिहिक्कातृषान्वितम्। रुजाश्वाससमायुक्तं विद्रधिर्नाशयेन्नरम्।' विद्रधीनां भोजोक्तसाध्यासाध्यविचार—'असाध्यौ मर्मजौ वेद पक्वोऽपक्वश्च विद्रधिः। सन्निपातोत्थितोऽप्येव पक्वस्तु बस्तिजः। त्वग्जो नाभेरधो यश्च साध्यो मर्मसमीपजः। अपक्वश्चैव पक्वश्च साध्यो नोपरिनाभिजः ॥' इति।

स्त्रीणामपप्रजातानां प्रजातानां तथाऽहितैः।
दाहज्वरकरो घोरो जायते रक्तविद्रधिः ॥ २७ ॥
अपि सम्यक् प्रजातानामसृक् कायादनिःसृतम्।
रक्तजं विद्रधिं कुर्यात् कुक्षौ मक्कल्लसंज्ञितम् ॥ २८ ॥
सप्ताहान्नोपशान्तश्चेत्ततोऽसौ सम्प्रपच्यते ॥ २९ ॥

रक्तविद्रधि—अपप्रजात अर्थात् गर्भस्राव और गर्भपात होने पर तथा प्रजात अर्थात् योग्य समय पर प्रसव होने पर जो स्त्रियां अहितकर आहार-विहार करती हैं उससे उनके दाह तथा ज्वर को करने वाली घोर ( भयङ्कर ) रक्तविद्रधि होती है तथा योग्यरूप से प्रसव होने पर भी जिन स्त्रियों के शरीर ( गर्भाशय ) से अशुद्ध रक्त पूर्ण रूप से नहीं निकलता है तब वह रक्त कुक्षि ( गर्भाशय ) में मक्कल्लसंज्ञक रक्तविद्रधि पैदा करता है। यदि मक्कल्ल विद्रधि सात दिन में शान्त न हो तो फिर पक जाती है ॥ २७-२९ ॥

विशेषमथ वक्ष्यामि स्पष्टं विद्रधिगुल्मयोः।
तुल्यदोषसमुत्थानाद्विद्रधेर्गुल्मकस्य च।
कस्मान्न पच्यते गुल्मो विद्रधिः पाकमेति च ॥ ३० ॥

अब इसके अनन्तर विद्रधि और गुल्म के भेद (विशेषता) को स्पष्ट रूप से कहता हूं। विद्रधि और गुल्म दोनों समान दोषों से उत्पन्न होते हैं फिर क्या कारण है कि गुल्म पकता नहीं है तथा विद्रधि पकती है ॥ ३० ॥

न निबन्धोऽस्ति गुल्मानां विद्रधिः सनिबन्धनः।
गुल्माकाराः स्वयं दोषा विद्रधिर्मांसशोणिते ॥ ३१ ॥

गुल्मविद्रधिभेद—(१) गुल्मों का निबन्ध ( मांस-रक्तादि दूष्यों का मूल या बन्धन ) नहीं होता है किन्तु विद्रधि निबन्धसहित होती है। (२) गुल्म में वातादिदोष स्वयं गुल्म ( गोले ) के स्वरूप में हो जाते हैं किन्तु विद्रधि मांस और रक्त में बनती है अर्थात् मांस और रक्त स्वयं पक कर

विद्रधि बन जाते हैं ॥ ३१ ॥

विवरानुचरो ग्रन्थिरप्सु बुद्बुदको यथा ।
एवम्प्रकारो गुल्मस्तु तस्मात्पाकं न गच्छति ॥ ३२ ॥
मांसशोणितबाहुल्यात् पाकं गच्छति विद्रधिः ।
मांसशोणितहीनत्वाद् गुल्मः पाकं न गच्छति ॥३३॥
गुल्मस्तिष्ठति दोषे स्वे विद्रधिर्मांसशोणिते ।
विद्रधिः पच्यते तस्माद् गुल्मश्चापि न पच्यते ॥३४॥

(३) गुल्मरूपी गांठ विवर (कोष्ठस्थ अवकाश) में घूमती है जैसे जल में बुद्बुद बनकर घूमते हैं। इन विशिष्ट प्रकारों से युक्त गुल्म होने से वह पकता नहीं है किन्तु विद्रधि में मांस और रक्त की बहुलता होने से वह पाक को प्राप्त होती है और गुल्म मांस-शोणित से रहित होने के कारण पकता नहीं है। गुल्म अपने ही दोषों में अवस्थित होता है किन्तु विद्रधि मांस और रक्त में अवस्थित रहती है इसीलिये वह पकती है और गुल्म पकता नहीं है ॥

विमर्शः—गुल्मपरिभाषा—हृन्नाभ्योरन्तरे ग्रन्थिः सञ्चारी यदि वाऽचलः। वृत्तश्चयापचयवान् स गुल्म इति कीर्तितः॥ निबन्धः—निश्चित्य बध्यतेऽनेनेति निबन्धः। अथवा निश्चित्य बध्नातीति निबन्धो मूलं मांसरक्तादि दूष्यम्। गुल्मोत्पत्तिः—स वायुः प्रकुपितो महास्रोतोऽनुप्रविश्य अवस्थानं करोति। (च० नि०)। अधो याति न बद्धमार्गः। पक्वाशये पित्तकफाशये वा स्थितः स्वतन्त्रः परसंश्रयो वा॥ (च० चि०)। पाकोत्पत्ति में दोष तथा दूष्यों का संयोग आवश्यक है जैसे शोफों में वातादि दोष तथा रक्तमांसादि दूष्य का संयोग होने से पाक होता है 'तस्मात् समस्तान् परिपाककाले पचन्ति शोफांस्त्रय एव दोषाः' किन्तु गुल्म वातात्मक होने से एवं रक्तमांसादि दूष्यों का अभाव होने से पकता नहीं है—'तत्र वातात्मकः सर्वो गुल्मो जायते। वात एव अमूर्तोऽपि मूर्तत्वमिव संश्रितो गुल्म इत्युच्यते। अत एव वातस्यैव सर्वगुल्मकारणं प्रति प्राधान्यम्। तस्माद् गुल्मस्य पाकानुत्पत्तिः (अरुणदत्तः) इस तरह गुल्म को डाक्टरी में Gaseous tumour या Addominal tumour dco to distension of a part of Intostine with gas कहा जा सकता है। अब प्रश्न यह होता है कि जब सुश्रुत ने इसका पाक होना नहीं माना तब चरक में गुल्म के अपक्व तथा विदह्यमान के लक्षण तथा उस पर उपनाह करना यह निम्न वर्णन कैसे सङ्गत हो सकता है? गुरुः कठिनसंस्थानो गूढमांसोपराश्रयः। अविवर्णः स्थिरश्चैव ह्यपक्वो गुल्म उच्यते॥ दाहशूलार्ति संक्षोभस्वप्ननाशारतिज्वरैः। विदह्यमानं जानीयाद् गुल्मं समुपनाहयेत्॥ (च० गु० चि०)। उत्तर—यहां गुल्म शब्द विद्रधि के लिये प्रयुक्त समझना चाहिये क्योंकि कृतवास्तुपरिग्रह, कृतमूल तथा रक्तमांसाश्रय गुल्म विद्रधि हो जाता है अथवा गुल्म कृतवास्तुपरिग्रह होने पर ही पकता है। सुश्रुत का गुल्म कृतवास्तुपरिग्रह नहीं होने से नहीं पकता है। 'गुल्मो न पच्यते निराश्रयत्वात्। यदा तु कारणवशादाश्रयं मांसादिकमासादयति, वातोपशमनार्थं कृतस्वेदादिभिर्वा रक्तदुष्टिर्भवति तदा पच्यमानो विदाहिनिमित्तकं विद्रधित्वमाप्नोति तस्माद्विद्रधिः पच्यते, गुल्मो न पच्यते इति सिद्धान्तो निरपवादः (मधुकोषः)। चरकटीकायां चक्रपाणिः—इह कृतवास्तुपरिग्रहस्य गुल्मस्य पाक उच्यते। यस्तु अकृतवास्तुपरिग्रहः स न पच्यत इतीहाप्यनुमतम्। यस्तु कृतवास्तुपरिग्रहतया पच्यत इति उच्यते तस्य विद्रधित्वेन पाको जायत इति संज्ञामात्रेण विसंवादः।

हृन्नाभिबस्तिजः पक्वो वर्ज्यो यश्च त्रिदोषजः ॥ ३५ ॥

असाध्य विद्रधि लक्षण—हृदय, नाभि तथा बस्ति में पैदा हुई पक्व विद्रधि तथा त्रिदोषजन्य विद्रधि की चिकित्सा वर्जित है ॥ ३५ ॥

विमर्शः—असाध्यविद्रधिलक्षणमष्टाङ्गसंग्रहे—'पक्वो हृन्नाभिबस्तिस्थो भिन्नोऽन्तर्बहिरेव वा। पक्वश्चान्तः स्रवन् वक्त्रात् क्षीणस्योपद्रवान्वितः॥' इति।

अथ मज्जपरीपाको घोरः समुपजायते ।
सोऽस्थिमांसनिरोधेन द्वारं न लभते यदा ॥ ३६ ॥
ततः स व्याधिना तेन ज्वलनेनेव दह्यते ॥ ३७ ॥
अस्थिमज्जोष्मणा तेन शीर्यते दह्यमानवत् ।
विकारः शल्यभूतोऽयं क्लेशयेदातुरं चिरम् ॥ ३८ ॥
अथास्य कर्मणा व्याधिर्द्वारं तु लभते यदा ।
ततो मेदःप्रभं स्निग्धं शुक्लं शीतमथो गुरु ॥ ३९ ॥
भिन्नेऽस्थ्नि निःस्रवेत् पूयमेतदस्थिगतं विदुः ।
विद्रधिं शास्त्रकुशलाः सर्वदोषरुजावहम् ॥ ४० ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने विद्रधिनिदानं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

अस्थिविद्रधि लक्षण—जब विद्रधि अस्थि-नाल के भीतर उत्पन्न होती है तब चिकित्सा न करने से कालान्तर में मज्जा का भयङ्कर (दारुण) पाक होने लगता है। जब यह मज्जा का पाक अस्थि तथा मांस के निरोध से अथवा अस्थि पर बढे हुए मांस के निरोध से बाहर निकलने के लिये रास्ता नहीं प्राप्त करता है तब वह मनुष्य उस व्याधि से अग्नि की तरह दाह से जलता हुआ सा अनुभव करता है तथा अस्थि मज्जागत उस दाह से जलती हुई वस्तु के समान वह नष्ट हो जाता है। यह अस्थिगत मज्जापरिपाकरूपी शल्यभूत विकार बहुत समय तक रोगी को क्लेश पहुंचाता है। जब पूर्व या इस जन्म के अच्छे कर्म से अथवा शस्त्रकर्म से अस्थि के भिन्न होने (टूटने) पर मज्जपरिपाकजन्य पूय को बाहर निकलने का मार्ग मिल जाता है तब मेदो धातु के समान, चिकना, श्वेत, शीत तथा भारी पूय (Pus) बहता रहता है। आयुर्वेदशास्त्र में कुशल वैद्य मज्जा के इस पाक को अस्थिगत विद्रधि कहते हैं तथा यह सर्व दोषों से युक्त तथा भयङ्कर रुजादायक होती है ॥ ३६–४० ॥

विमर्शः—यह अस्थि-मज्जागत विद्रधि (Infective osteomylitis) है। इसके तीव्र (Acute) तथा मन्द (Subacute) ऐसे दो भेद होते हैं। यह प्रायः बाल्यावस्था में होता है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां विद्रधिनिदानं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

## दशमोऽध्यायः।

अथातो विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं व्याख्यास्यामः ॥१॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर विसर्प, नाडी तथा स्तन रोग के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

त्वङ्मांसशोणितगताः कुपितास्तु दोषाः
सर्वाङ्गसारिणमिहास्थितमात्मलिङ्गम्।
कुर्वन्ति विस्तृतमनुन्नतमाशु शोफं
तं सर्वतो विसरणाच्च विसर्पमाहुः ॥ ३ ॥

मिथ्या आहार-विहार से कुपित हुये वातादि दोष त्वचा, ( तथा लसीका ), मांस और रक्त में जाकर सर्व अङ्गों में फैलने वाले, किसी एक जगह स्थिर नहीं रहने वाले, अपने अपने वातादि दोषों के लक्षणों से युक्त, विस्तृत तथा अल्प उभार वाले शोथ को शीघ्र पैदा करते हैं। सारे शरीर में चारों ओर विसर्पित होने ( फैलने ) के कारण उसे विसर्प कहते हैं ॥ ३ ॥

विमर्श—विसर्प के सूत्रों में लसीका का पाठ होने से त्वग् रूपी आश्रय ग्रहण से त्वगाश्रित लसीका भी गृहीत होती है जैसा कि माधवकर ने कहा है—रक्तं लसीका त्वङ् मांसं दूष्यं दोषास्त्रयो मलाः। विसर्पाणां समुत्पत्तौ विज्ञेयाः सप्त धातवः। विसर्प शरीर के बाहर अन्दर सभी तरफ फैलता है अतः इसे सर्वाङ्गसारी कहा है—बहिः श्रितः श्रितश्चान्तस्तथा चोभयसंश्रितः। विसर्पो बलमेषां च विद्यात् गुरु यथोत्तरम् ॥ इहास्थितम्—इह उत्पत्तिस्थाने अस्थितमस्थिरम्। दूसरे स्थान पर आक्रमण करते समय पूर्व स्थान को छोड़ देता है यह इसमें विशेषता है। विसर्पसंज्ञा—विविधं सरति यतो विसर्पस्तेन संज्ञितः। परिसर्पोऽथवा नाम्ना सर्वतः परिसर्पणात् ॥ डाक्टरी में इसे इरिसीपेलस ( Erysipelas ) कहते हैं। इस रोग का प्रधान कारण Streptococcus erysipelatis है जो कि व्रण द्वारा त्वचा में प्रविष्ट हो के रोग को पैदा करता है ऐसे को क्षतज विसर्प ( Tramatic ) कहते हैं तथा व्रण के सूक्ष्म होने पर उसका ज्ञान न होते हुए भी विसर्प उत्पन्न हो उसे दोषज या Idiopathic विसर्प कहते हैं। सहायक कारण—वृक्क तथा यकृत् के रोग, मद्य का अतिपान, सील तथा गन्दे मकानों में रहने से तथा मसूरिका और आन्त्रिक-ज्वर में उपद्रव के रूप में होता है। जीवाणु प्रथम त्वचा, वहां से लसीका में जाकर चारों ओर फैलते हैं जिससे उस स्थान में सूजन, लालिमा और दाह होता है। कुछ जीवाणु तथा उनके विष के रक्त में प्रविष्ट होने से ज्वर, बेचैनी आदि सार्वदैहिक लक्षण भी होते हैं।

वातात्मकोऽसितमृदुः परुषोऽङ्गमर्द-
सम्भेदतोदपवनज्वरलिङ्गयुक्तः।
गण्डैर्यदा तु विषमैरतिदूषितत्वा-
द्युक्तः स एव कथितः खलु वर्जनीयः ॥ ४ ॥

वातिक विसर्प—कुछ काला, मुलायम तथा खुरदरा होता है तथा अङ्गों में वेदना, फूटनी, सूई चुभोने की सी पीड़ा तथा वातज्वर के लक्षणों से युक्त होता है किन्तु जब लसीका, रक्त तथा मांसादिकों के अधिक दूषित होने से वही विसर्प विषम गण्डों ( विस्फोटों ) से युक्त होता है तब वह चिकित्सा दृष्टि से वर्जनीय है ॥ ४ ॥

विमर्श—गण्डैः—अग्निदग्धदेशसदृशैः स्फोटैर्युक्त इति सन्दर्भस्तदुक्तम्—'अग्निदग्ध इव स्फोटैः शीघ्रगत्वाद् द्रुतं स च। मर्मानुसारी वीसर्पः स्याद्वातोऽतिबलस्ततः ॥"

पित्तात्मको द्रुतगतिर्ज्वरदाहपाक-
स्फोटप्रभेदबहुलः क्षतजप्रकाशः।
दोषप्रवृद्धिहतमांससिरो यदा स्यात्
स्रोतोजकर्दमनिभो न तदा स सिध्येत् ॥ ५ ॥

पित्तात्मक विसर्प—शीघ्र फैलने वाला एवं ज्वर, दाह पाक तथा अनेक प्रकार के फोड़े फुन्सियों से युक्त तथा रक्त के समान लालवर्ण सा होता है। किन्तु जब दोषों के अधिक बढ़ने से मांस तथा सिराएं नष्ट होकर कृष्णाञ्जन के समान कर्दम ( कीचड़ ) से युक्त होता है तब वह चिकित्सा से ठीक नहीं होता है ॥ ५ ॥

श्लेष्मात्मकः सरति मन्दमशीघ्रपाकः
स्निग्धः सितश्वयथुरल्परुगुग्रकण्डुः।
सर्वात्मकस्त्रिविधवर्णरुजोऽवगाढ-
पक्वो न सिध्यति च मांससिराप्रणाशात् ॥ ६ ॥

श्लेष्मात्मक विसर्प—धीरे धीरे फैलता है, जल्दी पकता नहीं है तथा चिकना, श्वेतशोथयुक्त, अल्प पीड़ादायी किन्तु तीव्र कण्डु वाला होता है तथा सर्वात्मक या सान्निपातिक विसर्प—तीनों दोषों के रूप (कृष्ण-पीत-सित) और वेदनाओं ( तोद, दाह, कण्डु ) से युक्त एवं गम्भीर धातुगत होता है तथा पक जाने पर मांस और सिराओं का विनाश कर देने से ठीक नहीं होता है ॥ ६ ॥

सद्यः क्षतव्रणमुपेत्य नरस्य पित्तं
रक्तञ्च दोषबहुलस्य करोति शोफम्।
श्यावं सलोहितमतिज्वरदाहपाकं
स्फोटैः कुलत्थसदृशैरसितैश्च कीर्णम् ॥ ७ ॥

क्षतजन्य विसर्प—बढ़े हुए दोषों से युक्त मनुष्य के पित्त और रक्त सद्यःक्षत से उत्पन्न हुये व्रण में जाकर शोफ पैदा करते हैं जो कि कुछ श्याव ( काला ), रक्तवर्ण, तीव्रज्वर, दाह और पाक से युक्त एवं कुलत्थी के स्वरूप के काले फोड़ों से युक्त होता है ॥ ७ ॥

विमर्श—सद्यःक्षत व्रण—शस्त्रप्रहार, शस्त्रकर्म, प्रसव के समय, नाभिनालच्छेदन के समय तथा मसूरिका का टीका लगाने पर आदि अनेक प्रकार से सद्यःक्षत होता है और सावधानी या सफाई न करने से इस समय विसर्पजनक जीवाणु प्रवेश हो सकते हैं। भोज ने क्षतज विसर्प का निम्न वर्णन किया है—शस्त्रप्रहारैस्तैस्तैश्च व्यादष्टनखैरपि। क्षतेवाऽप्यथवा भग्ने बहुदोषस्य देहिनः ॥ रक्तं पित्तञ्च बहुलं व्रणमाशु प्रपद्यते। कुपितस्ते समेते तु जायेत सुदारुणम् ॥ आचितं तनुवि-

स्फोटैः कृष्णैः पीतकसन्निभैः। पित्तवीसर्पवल्लिङ्गं तस्य शेषं विनिर्दिशेत्॥ चरक ने विसर्प के सात भेद माने हैं उनमें क्षतजविसर्प का वर्णन स्वतन्त्र नहीं आता है—'सप्त विसर्पा इति, वातपित्तकफाग्निकर्दमग्रन्थिसन्निपाताख्याः' किन्तु विसर्प के निदान लिखने में क्षत का उल्लेख अवश्य किया है—मत्यादानाद्दिवास्वप्नादजीर्णाध्यशनात् क्षतात्। बधबन्धप्रपतनाद् दंष्ट्रादन्तनखक्षतात्॥ डाक्टरी में सभी विसर्प क्षतज ही होते हैं। चरकोक्त अग्नि, कर्दम तथा ग्रन्थिक विसर्पों का वर्णन सुश्रुत में नहीं है तो भी वे प्रायः वातादिदोषज ही होते हैं—आग्नेयो वातपित्ताभ्यां ग्रन्थ्याख्यः कफवातजः। यस्तु कर्दमको घोरः स पित्तकफसम्भवः॥ अग्निविसर्पलक्षणम्—वातपित्तं प्रकुपितमतिमात्रं स्वहेतुभिः। परस्परं लब्धबलं दहद् गात्रं विसर्पति॥ स्फुपतापादातुरः सर्वशरीरमङ्गारैरिवाकीर्यमाणं मन्यते। अग्निदग्धप्रकारैश्च स्फोटैरुपचीयते॥ (चरकः)। इसका समावेश सुश्रुत के वातजविसर्प में करना चाहिये। कर्दमविसर्पलक्षणम्—गम्भीरपाकः प्राज्योष्मा स्पृष्टः क्लिन्नोऽवदीर्यते। पङ्कवच्छीर्णमांसश्च स्पष्टस्नायुसिरागणः॥ शवगन्धी च वीसर्पः कर्दमाख्यमुशन्ति तम्॥ (अ० सं०)। यह त्वचा तथा उपत्वचा में गम्भीर पाक होने से होता है। अतः इसे Cellulo-cutaneous arysipelas कह सकते हैं। यह सुश्रुत के पित्तजविसर्प में समाविष्ट हो सकता है। ग्रन्थिविसर्पलक्षणम्—दूषयित्वा दीर्घाणुवृत्तस्थूलखरात्मनाम्। ग्रन्थीनां कुरुते मालां सरक्तां तीव्ररुग्ज्वराम्॥ (अ० सं०)। अयञ्च ग्रन्थिविसर्पः सुश्रुतेऽपचीसंज्ञया पठ्यते। ऐसा मधुकोष व्याख्या में लिखा है। किन्तु इन दोनों में ग्रन्थियों के सिवाय अन्य मुख्यता नहीं है अतएव चिन्त्य है।

सिध्यन्ति वातकफपित्तकृता विसर्पाः
सर्वात्मकः क्षतकृतश्च न सिद्धिमेति।
पैत्तानिलावपि च दर्शितपूर्वलिङ्गौ
सर्वे च मर्मसु भवन्ति हि कृच्छ्रसाध्याः ॥८॥

साध्यासाध्यविचारः—वात, कफ और पित्त से उत्पन्न विसर्प योग्य चिकित्सा से ठीक हो जाते हैं किन्तु त्रिदोषज एवं क्षतजन्य विसर्प असाध्य हैं। पूर्व में कहे लक्षणों से युक्त पैत्तिक तथा वातिक एवं मर्म स्थानों में उत्पन्न हुये सर्व प्रकार के विसर्प कृच्छ्रसाध्य होते हैं॥ ८॥

विमर्शः—भोजमतेन साध्यासाध्यता—सर्वस्तु क्षतजस्तेषां सन्निपाताच्च यो भवेत्। भिषजा जानता त्याज्याः सर्व एव तु मर्मजाः॥ चरके साध्यासाध्यता—बहिर्मार्गाश्रितं साध्यमसाध्यमुभयाश्रितम्। विसर्पं दारुणं विद्यात् सुकृच्छ्रं त्वन्तराश्रयम्॥ यस्य सर्वाणि लिङ्गानि बलवत्तस्य कारणम्। यस्य चोपद्रवाः कष्टा मर्मगो यश्च हन्ति सः॥ विसर्पोपद्रवाः—ज्वरातिसारौ वमथुस्त्वङ्मांसदरणं क्लमः। अरोचकाविपाकौ च विसर्पाणामुपद्रवाः॥ मस्तिष्कावरण शोथ ( Meningitis ), अन्तर्हृदयावरणशोथ ( endocarditis ) जीवाणुमयता ( Septicaemia ), तथा विषमयता ( Toximia ) होने पर विसर्प असाध्य होता है।

शोफं न पक्वमिति पक्वमुपेक्षते यो
यो वा व्रणं प्रचुरपूयमसाधुवृत्तः।
अभ्यन्तरं प्रविशति प्रविदार्य तस्य
स्थानानि पूर्वविहितानि ततः स पूयः॥ ९॥

तस्यातिमात्रगमनाद्गतिरित्यतश्च
नाडीव यद्वहति तेन मता तु नाडी।
दोषैस्त्रिभिर्भवति सा पृथगेकशश्च
सम्मूर्च्छितैरपि च शल्यनिमित्ततोऽन्या ॥१०॥

अनुचित ( शास्त्रविपरीत ) कर्म करने वाला वैद्य पके हुये शोफ को भी अपक्व समझ कर उपेक्षा कर देता है अथवा जो वैद्य अधिक पूय वाले व्रण की उपेक्षा कर देता है तब वह पूय पूर्वविहित स्थानों को विदीर्ण करके भीतर की ओर गम्भीर स्थानों ( आशयों या धातुओं ) में प्रवेश करता है। इस तरह इस पूय के भीतर की ओर अधिक मात्रा में गमन करने से गति संज्ञा तथा नाडी अर्थात् नाली में जल बहने की तरह पूय के बहने से नाडी कहलाता है। नाडीभेद—वातादि पृथक् पृथक् दोषों से तीन तथा सन्निपात से एक एवं दो दो दोषों से तीन एवं शल्य के कारण एक ऐसे नाडी के आठ भेद होते हैं॥ ९-१०॥

विमर्शः—नाडी को सायनस ( Sinus ) या फिस्चुला ( Fistula ) कह सकते हैं। सायनस उसे कहते हैं जिसका एक मुख बाह्य त्वचा पर खुलता हो तथा दूसरा मुख पाकस्थान से सम्बन्धित हो। दो पाकस्थानों को मिलाने वाली नाडी भी सायनस होती है। फिस्चुला उसे कहते हैं जिसकी नाडी दो आशयों को या आशय और बाह्यत्वचा को मिलाती हो तथा सहज ( Congenital ) या जन्मोत्तर ( Acquired ) हो जैसे भगन्दर बस्ति और योनि को मिलाने वाली नाडी ( Vesico vaginal Fistula ) तथा बस्तिमलाशय नाडी ( Recto-Vesical Fistula ) आदि। नाडीव्रणकारण—( १ ) पाकस्थान में शस्त्रकर्म के समय सूत्र, रेशम, हड्डी का टुकड़ा रह जाने से, ( २ ) पूय का पूर्ण निर्हरण न होने से, ( ३ ) व्रणयुक्त अंग को विश्राम ( Rest ) न मिलने से, ( ४ ) क्षयव्रण ( Tuburcular ulcer ) से, ( ५ ) रोगी के दुर्बल होने से, ( ६ ) व्रण के आस-पास तान्तवधातु ( Fibrous tissue ) अधिक होने से तथा ( ७ ) बाह्यत्वचा के सेल व्रणमुख के भीतर उत्पन्न होने से एवं ( ८ ) मूत्र, मल और पूय का व्रण के साथ सम्पर्क होने से नाडीव्रण बनता है।

भेद—कुछ आचार्यों ने नाडी के पांच भेद होते हैं ऐसे व्याख्यान इस श्लोक का किया है। अन्ये तु—त्रिभिर्दोषैः पृथक् तिस्रः, एकशः सम्मूर्च्छितैरन्या सान्निपातिकी, शल्यनिमित्ता च पञ्चमीति पञ्चैव नाड्य इत्येवं व्याख्यामाहुः।

तत्रानिलात्परुषसूक्ष्ममुखी सशूला
फेनानुविद्धमधिकं स्रवति क्षपायाम्।
तृट्तापतोदसदनज्वरभेदहेतुः
पीतं स्रवत्यधिकमुष्णमहःसु पित्तात्॥ ११॥
ज्ञेया कफाद्बहुघनार्जुनपिच्छिलास्रा
रात्रिस्रुतिः स्तिमितरुक्कठिना सकण्डूः।
दोषद्वयाभिहितलक्षणदर्शनेन
तिस्रो गतीर्व्यतिकरप्रभवास्तु विद्यात्॥ १२॥

वात से उत्पन्न नाडी स्पर्श में कठोर, सूक्ष्म मुख वाली तथा शूलयुक्त होती है एवं रात्रि के समय फेनयुक्त स्राव

अधिक मात्रा में बहाती है पित्त से उत्पन्न नाड़ी तृषा, ताप, सूई चुभोने की सी पीड़ा, अंगग्लानि, ज्वर और भेदन इन लक्षणों से युक्त होती है तथा दिन में अधिक उष्ण और पीले रङ्ग का स्राव बहाती है। कफ से उत्पन्न नाड़ी अधिक गाढ़ा, श्वेत ( अर्जुन ) और चिकना स्राव रात्रि में बहाती है तथा वह नाड़ी निश्चल या मन्द पीडायुक्त, कठिन तथा कण्डुयुक्त होती है। दो दो दोषों के उक्त लक्षण दिखाई देने से उन दोषों के व्यतिकर ( संसर्ग ) से उत्पन्न तीन प्रकार की नाड़ियों को जानो ॥ ११-१२ ॥

दाहज्वरश्वसनमूर्च्छनवक्त्रशोषा
यस्यां भवन्त्यभिहितानि च लक्षणानि।
तामादिशेत् पवनपित्तकफप्रकोपाद्
घोरामसुक्षयकरीमिव कालरात्रिम् ॥ १३ ॥

सन्निपातोत्थ नाड़ी—दाह, ज्वर, श्वसन, मूर्च्छा तथा मुखशोष ये जिसमें होते हैं तथा शास्त्रोक्त अन्य लक्षण दिखाई देते हों उसे वात, पित्त और कफ इन त्रिदोषों से उत्पन्न तथा भयङ्कर एवं प्राणों को नाश करने वाली कालरात्रि की तरह उसे समझना चाहिये ॥ १३ ॥

विमर्शः—नाडीत्रिदोषप्रभवा न सिद्ध्येच्छेषाश्चतस्रः खलु यत्नसाध्याः ॥ ( माधवः )।

नष्टं कथञ्चिदनुमार्गमुदीरितेषु।
स्थानेषु शल्यमचिरेण गतिं करोति।
सा फेनिलं मथितमच्छमसृग्विमिश्र-
मुष्णं स्रवेत सहसा सरुजा च नित्यम् ॥ १४ ॥

शल्यजन्य नाड़ी—पूर्वोक्त त्वगादि स्थानों में किसी प्रकार सूक्ष्म शल्य नष्ट ( अदृश्य ) होकर शीघ्र ही नाड़ीरोग पैदा करता है। इस प्रकार उत्पन्न वह नाड़ी अकस्मात् फेन युक्त मथे हुए मट्ठे सा, निर्मल, रक्तमिश्रित तथा गरम स्राव बहाती है एवं सदा पीडायुक्त होती है ॥ १४ ॥

विमर्शः—'अणुमार्गं' ऐसा पाठान्तर भी है।

यावत्यो गतयो यैश्च कारणैः सम्भवन्ति हि।
तावन्तः स्तनरोगाः स्युः स्त्रीणां तैरेव हेतुभिः ॥ १५ ॥

स्तनरोगवर्णन—जिन कारणों से जितनी संख्या में नाड़ी रोग होते हैं उन्हीं कारणों से स्त्रियों के उतनी ही संख्या में स्तनरोग होते हैं ॥ १५ ॥

विमर्शः—स्तनरोगों को ब्रेस्ट डिसीज़ ( Breast disease ) कहते हैं। डाक्टरी में स्तनरोगों को स्तनविद्रधि ( Mammary abscess ), स्तनकोप ( Mastitis ) अथवा स्तनशोथ (Inflamation of the Breasts) कह सकते हैं। 'स्तनरोगशब्देन स्तनकोप इति प्रसिद्धो रोग उच्यते' ( मधुकोषः )। संख्या—नाड़ी रोग अष्टविध होने से इनके भी आठ भेद हैं किन्तु माधव ने इनके पांच भेद ही माने हैं तथा सुश्रुत ने भी इसी अध्याय के अन्त में इनके पांच भेद होना ही लिखा है। 'पञ्चानामपि तेषां हि'। भावप्रकाश भी वातपित्तकफसन्निपातागन्तु ये पांच भेद ही मानता है।

धमन्यः संवृतद्वाराः कन्यानां स्तनसंश्रिताः।
दोषाविसरणात्तासां न भवन्ति स्तनामयाः ॥ १६ ॥

तासामेव प्रजातानां गर्भिणीनां च ताः पुनः।
स्वभावादेव विवृता जायन्ते सम्भवन्त्यतः ॥ १७ ॥

कन्याओं ( अल्पवयस्क ) की स्तनाश्रित धमनियां सङ्कुचित मार्गयुक्त होती हैं जिससे दोषों का उनमें विसरण ( सञ्चरण या प्रवेश ) न होने से उनके स्तनरोग नहीं होते हैं किन्तु वे ही जब बड़ी होकर प्रजाता (प्रसूता) या गर्भवती होती है तब स्वभाव से ही उनकी धमनियां विवृत (विस्तृत) द्वारयुक्त हो जाती हैं अत एव उनके स्तनरोग होते हैं ॥१६-१७॥

विमर्शः—कन्या का अर्थ यहां अविवाहित रजोदर्शनरहित तथा गर्भधारणा और प्रसवरहित स्त्री समझना चाहिये। रजोदर्शन के बाद स्त्रियों के स्तनादि अङ्गों की विशेष वृद्धि तथा परिवर्तन होते रहते हैं। इस दशा में स्तनों पर बलात्कारवश आघात होने से शोथादि हो सकता है। धमनी शब्द से यहां पर शुद्ध रक्तवाहिनी न लेकर दुग्धवह स्रोतस या दुग्धहारिणी नाड़ी ( नाली ) अर्थ करना अधिक युक्तिसङ्गत है क्योंकि स्तनरोग चिकित्सा में दुग्धहारिणी नाड़ी का उल्लेख स्पष्ट आता है—'पक्वे च दुग्धहारिणीः परिहृत्य नाडीः' ऐसा अर्थ करने से डाक्टरी मत के साथ समन्वय भी हो जाता है कन्यकावस्था में दुग्धवहस्रोतसों का सङ्कुचित या बन्द रहना डाक्टरी में भी माना गया है। धमनियों ( Arteries ) के द्वार ( मार्ग ) तो कन्या हो या प्रौढा हो खुले ही रहते हैं किन्तु गर्भवती में स्तनगत रक्तसञ्चार कुछ अधिक हो जाता है दुग्धग्रन्थियां फूलती हैं तथा दुग्धहारिणी नाड़ियां विस्तृत होने लगती हैं इस परिवर्तन का कारण गर्भाशय, गर्भ या बीजग्रन्थि ( Ovary ) से कोई रासायनिक पदार्थ बनकर रक्त द्वारा स्तनों में जा के ये परिवर्तन करना माना है। आयुर्वेद में गर्भधारणवश निरुद्ध हुये अन्तरार्तव के द्वारा यह होना लिखा है—शेषञ्च ( आर्तवम् ) ऊर्ध्वतरमागत पयोधरावभिप्रतिपद्यते, तस्माद् गर्भिण्यः पीनोन्नतपयोधरा भवन्ति। डाक्टरी में यह कार्य बीजग्रन्थि के पीतपिण्ड ( Corpus luteum ) में बने हुये प्रोजेस्टिन ( Progestin ) का माना गया है। स्तनरोग कारण—दोषों के स्तनों में जाने से रोग होना आयुर्वेद मानता है किन्तु डाक्टरी पूयजनक जीवाणुओं के द्वारा या स्तनाग्र के दरारों द्वारा प्रवेश होने से रोग होना मानती है।

रसप्रसादो मधुरः पक्वाहारनिमित्तजः।
कृत्स्नदेहात् स्तनौ प्राप्तः स्तन्यमित्यभिधीयते ॥१८॥

स्तन्यपरिभाषा—सम्यक्तया परिपक्व हुये आहार के कारण उत्पन्न हुये रस का प्रसादांशभूत जो मधुर है वह सारे शरीर से स्तनों में प्राप्त होने पर स्तन्य ( दुग्ध Milk ) कहलाता है ॥ १८ ॥

विमर्शः—पचे हुये अन्न का सारभाग रस रक्त के साथ साथ स्तनों में जाता है तथा वहां की ग्रन्थियां उस रस को दुग्धरूप में परिणत कर देती है। यह उन ग्रन्थिओं की कार्यकरण शक्ति है।

विशस्तेष्वपि गात्रेषु यथा शुक्रं न दृश्यते।
सर्वदेहाश्रितत्वाच्च शुक्रलक्षणमुच्यते ॥ १९ ॥
तदेव चेष्टयुवतेर्दर्शनात् स्मरणादपि।
शब्दसंश्रवणात् स्पर्शात् प्रहर्षाच्च प्रवर्तते ॥ २० ॥

सुप्रसन्नं मनस्तत्र हर्षणे हेतुरुच्यते ।
आहाररसयोनित्वादेवं स्तन्यमपि स्त्रियाः ॥ २१ ॥
तदेवापत्यसंस्पर्शाद्दर्शनात् स्मरणादपि ।
ग्रहणाच्च शरीरस्य शुक्रवत् सम्प्रवर्त्तते ॥ २२ ॥
स्नेहो निरन्तरस्तत्र प्रस्रवे हेतुरुच्यते ॥ २३ ॥

सारे शरीर में आश्रित होकर रहना यह शुक्र का लक्षण कहा जाता है किन्तु शरीर के अवयवों को काटने पर भी वह शुक्र दृष्टिगोचर नहीं हो सकता है ( उसी तरह दुग्ध भी दिखाई नहीं देता है ) परन्तु वही शुक्र मनोहर स्त्री के दर्शन से, उसके स्मरण करने से, उसके कर्णमधुर गायनों के सुनने से और उसके कुचादि अङ्गों के स्पर्श करने से एवं मैथुनजन्य प्रहर्ष करने से सारे शरीर से शुक्राशय में आकर शिश्न द्वारा बाहर निकलता है। अच्छी प्रकार प्रसन्न हुआ मन ही मनुष्य के प्रहर्ष होने में कारण होता है इसी तरह आहार ( भोजन ) रस से उत्पन्न होने के कारण स्त्रियों का दुग्ध भी अपत्य ( सन्तान ) के स्पर्श करने से, देखने से, स्मरण करने से तथा बच्चे को गोद में लेकर पकड़ने से या बच्चे के हस्त द्वारा स्तनों के पकड़ने से शुक्र की तरह उस स्त्री के सारे शरीर से स्तनों में प्राप्त होकर चूचुक द्वारा बाहर निकलता है। प्रायः दुग्ध के प्रस्रव ( स्राव ) होने में माता का बच्चे में निरन्तर ( सत्य स्वाभाविक ) स्नेह ही कारण है ॥ १९-२३ ॥

विमर्शः—चरक ने शुक्रस्राव के आठ कारण लिखे हैं—हर्षात्तर्षात्सरत्वाच्च पैच्छिल्याद् गौरवादपि । अणुप्रवणभावाच्च द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥ अष्टाभ्य एभ्यो हेतुभ्यः शुक्रं देहात् प्रसिच्यते ॥ डाक्टरीमत—प्रहर्ष के कारण मस्तिष्क ( Brain ) तथा सुषुम्ना में स्थित केन्द्र उत्तेजित हो जाता है जिससे जननेन्द्रियों का रक्तसञ्चार बढ़ जाता है। शिश्न में रक्तप्रवाह बढ़ने से वह लम्बा, मोटा और कड़ा हो जाता है तथा अणु ग्रन्थियों का रक्तसञ्चार बढ़ने से उनमें शुक्र बनने लगता है और वहां से शुक्राशय में आता है तथा शिश्न और योनि के घर्षण से उत्पन्न प्रहर्ष के कारण सुषुम्नास्थित केन्द्र उत्तेजित हो कर शुक्राशय को सङ्कुचित करता है जिससे शुक्र बड़े वेग से बाहर निकलता है। इसी तरह उक्त कारणों से माता के स्तनों का रक्तसञ्चार बढ़ने से दुग्ध बनता है। माता का अतिवात्सल्य स्तनों से दुग्ध टपकने में कारण है।

तत् कषायं भवेद्वातात् क्षिप्तं च प्लवतेऽम्भसि ।
पित्तादम्लं सकटुकं राज्योऽम्भसि च पीतिकाः ॥२४॥
कफाद् घनं पिच्छिलं च जले चाप्यवसीदति ।
सर्वैर्दुष्टैः सर्वलिङ्गमभिघाताच्च दुष्यति ॥ २५ ॥

दोषदुष्टस्तन्य लक्षण—वात से दूषित दुग्ध कषाय तथा पानी में डालने से ऊपर तैरता है। पित्त से खट्टा तथा कटु होता है एवं जल में डालने से पीत रेखाएं उत्पन्न होती हैं। कफ से दूषित दुग्ध गाढा और चिपचिपा होता है तथा जल में डालने से पात्र के नीचे चला जाता है। सर्व दोषों से दूषित होने पर उक्त सब लक्षणों से युक्त होता है। शारीरिक तथा चिन्ता, शोक, क्रोधादि मानसिक अभिघातों से भी स्तन्य दूषित हो जाता है ॥ २४-२५ ॥

यत् क्षीरमुदके क्षिप्तमेकीभवति पाण्डुरम् ।
मधुरं चाविवर्णं च प्रसन्नं तद्विनिर्दिशेत् ॥ २६ ॥

शुद्धदुग्धलक्षण—पानी में डालने से यदि वह दुग्ध पानी के रूप का हो कर उसमें मिल जाता है एवं वर्ण में श्वेत, स्वाद में मधुर तथा विकृत वर्ण रहित हो तो उसे प्रसन्न ( शुद्ध ) दुग्ध कहना चाहिये ॥ २६ ॥

सक्षीरौ वाऽप्यदुग्धौ वा प्राप्य दोषः स्तनौ स्त्रियाः ।
रक्तं मांसं च सन्दूष्य स्तनरोगाय कल्पते ॥ २७ ॥

वातादि दोष स्त्री के दुग्धयुक्त अथवा दुग्धरहित स्तनों में जाकर वहां के रक्त और मांस को दूषित करके स्तनरोग पैदा करते हैं ॥ २७ ॥

पञ्चानामपि तेषां तु हित्वा शोणितविद्रधिम् ।
लक्षणानि समानानि बाह्यविद्रधिलक्षणैः ॥ २७ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

---

रक्त से उत्पन्न विद्रधि को छोड़ कर अन्य बाह्य विद्रधि लक्षणों के समान उन पांचों स्तनरोगों के लक्षण समान होते हैं॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

---

## एकादशोऽध्यायः ।

अथातो ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्डानां निदानं व्याख्यास्यामः ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर ग्रन्थि, अपची, अर्बुद और गलगण्ड के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

वातादयो मांसमसृक् च दुष्टाः
सन्दूष्य मेदश्च कफानुविद्धम् ।
वृत्तोन्नतं विग्रथितं तु शोफं
कुर्वन्त्यतो ग्रन्थिरिति प्रदिष्टः ॥ ३ ॥

ग्रन्थि वर्णन—दूषित हुये वातादि दोष मांस, रक्त, कफ और मेदोधातु को दूषित करके गोल, ऊंचा उठा हुआ गांठदार शोफ उत्पन्न करते हैं अतः इसका 'ग्रन्थि' ऐसा नाम रखा है ॥३॥

विमर्शः—यह ग्रन्थि सिस्ट ( Cyst ) हो सकती है क्यों कि चरक के वर्णन से इसके चारों ओर कोश ( Capsule ) होना प्रमाणित है— विपाट्य चोद्धृत्य भिषक् सकोशं शस्त्रेण दग्ध्वा व्रणवच्चिकित्सेत्' ( च० शोथचि० )। Cyst के ऊपर आवरण ( कोश Capsule ) होता है तथा भीतर द्रव या अर्द्ध द्रव पदार्थ भरा रहता है। Rose and Carless Surgery में यह स्पष्ट लिखा है—By a cyst is usually meant a more or less rounded cavity with a distinct lining membrane, distended with some fluid or semisolid material

आयम्यते व्यथ्यत एति तोदं
प्रत्यस्यते कृत्यत एति भेदम्।
कृष्णोऽमृदुर्बस्तिरिवाततश्च
भिन्नः स्रवेच्चानिलजोऽस्रमच्छम् ॥ ४ ॥

वातिक ग्रन्थि—खींच कर लम्बी सी होती है, पीडा देती है, सूई सी चुभती है, खींच कर फेंकी सी जाती है, कर्तन या छेदन होने सी तथा भेद को प्राप्त होती है एवं वर्ण में काली, स्पर्श में कडी तथा द्रव सी भरी बस्ति (मशक) के समान तनी हुई होती है तथा फूटने पर स्वच्छ स्राव बहाती है ॥ ४ ॥

विमर्शः—डल्हण ने अस्र का अर्थ रक्त किया है परन्तु स्राव अर्थ ही उपयुक्त है।

दन्दह्यते धूप्यति चोषवांश्च
पापच्यते प्रज्वलतीव चापि।
रक्तः सपीतोऽप्यथवाऽपि पित्ता-
द्भिन्नः स्रवेदुष्णमतीव चास्रम् ॥ ५ ॥

पैत्तिक ग्रन्थि—अत्यन्त दाह करती है, धूआं सा निकालती है या सन्ताप करती है, पकती है, जलती हुई सी प्रतीत होती है एवं वर्ण में लाल या पीली होती है तथा फूटने पर अत्यन्त उष्ण स्राव बहाती है ॥ ५ ॥

शीतोऽविवर्णोऽल्परुजोऽतिकण्डूः
पाषाणवत्संहननोपपन्नः।
चिराभिवृद्धिश्च कफप्रकोपाद्
भिन्नः स्रवेच्छुक्लघनं च पूयम् ॥ ६ ॥

कफज ग्रन्थि—स्पर्श में शीत, प्राकृतिक वर्णयुक्त अथवा ईषद्विकृत वर्णयुक्त, अल्प वेदना वाली, अधिक कण्डुयुक्त, पाषाण के समान कडी तथा देर से बढने वाली होती है तथा फूटने पर श्वेत और गाढा पूय बहाती है ॥ ६ ॥

शरीरवृद्धिक्षयवृद्धिहानिः
स्निग्धो महानल्परुजोऽतिकण्डूः।
मेदःकृतो गच्छति चात्र भिन्ने
पिण्याकसर्पिःप्रतिमं तु मेदः ॥ ७ ॥

मेदोग्रन्थि—शरीर की वृद्धि के साथ बढती है तथा शरीर के क्षय के साथ घटती है एवं स्पर्श में स्निग्ध, आकार में बडी, स्वल्प पीडा तथा अधिक कण्डुकारिणी होती है तथा फूटने पर तिलकी खली और घृत के समान मेद का स्राव बहाती है ॥ ७ ॥

व्यायामजातैरबलस्य तैस्तै-
राक्षिप्य वायुर्हि सिराप्रतानम्।
सम्पीड्य सङ्कोच्य विशोष्य चापि
ग्रन्थिं करोत्युन्नतमाशु वृत्तम् ॥ ८ ॥
ग्रन्थिः सिराजः स तु कृच्छ्रसाध्यो
भवेद्यदि स्यात्सरुजश्चलश्च।
अरुक् स एवाप्यचलो महांश्च
मर्मोत्थितश्चापि विवर्जनीयः ॥ ९ ॥

सिराज ग्रन्थि—भिन्न भिन्न प्रकार के व्यायाम के कारण बलहीन पुरुष की प्रकुपित वायु सिराओं के समूह को आक्षिप्त करके सिकोड कर तथा सुखा के शीघ्र ही उठी हुई तथा गोलाकृति की ग्रन्थि पैदा करती है इसे सिराज ग्रन्थि कहते हैं। यदि यह ग्रन्थि पीडायुक्त और चल हो तो कृच्छ्रसाध्य होती है और यदि वही पीडारहित, अचल, महान् तथा मर्म प्रदेश पर उत्पन्न हो तो वर्जित (असाध्य) समझनी चाहिये ॥

विमर्शः—सिराजग्रन्थि एन्यूरिज्म (Aneurism) कहलाता है। इसके दो भेद होते हैं। (१) पूर्णविस्फार (Fusiform) तथा अपूर्ण विस्फार (Saculated aneurism)। कारण—रक्तवाहिनियों की दीवाल का कमजोर होना भी एक कारण है। यह धमनियों में, धमनी और सिराओं में तथा आघातजन्य (Traumatic) ऐसे तीन प्रकार से होता है। वस्तुतस्तु गांठदार अनेक रोग हो सकते हैं—'स ग्रन्थिर्ग्रथनात् स्मृतः' (अ० सं०)। चरक ने मांसग्रन्थि रोग भी माना है 'ग्रन्थिर्मेदोमांससम्भवः'। अष्टाङ्गसंग्रह ने ग्रन्थिरोग नौ प्रकार का माना है—दोषासृङ्मांसमेदोऽस्थिसिराव्रणभवा नव। मांसग्रन्थिलक्षण—मांसलैर्दूषितं मांसमाहारैर्ग्रन्थिमावहेत्। स्निग्धं महान्तं कठिनं सिरानद्धं कफाकृतिम्॥ रक्तग्रन्थिलक्षणम्—दोषैर्दुष्टेऽसृजि ग्रन्थिर्भवेन्मूर्च्छत्सु जन्तुषु। सिरामांसञ्च संश्रित्य स स्वापः पित्तलक्षणः॥ अस्थिग्रन्थिलक्षणम्—अस्थिभङ्गाभिघाताभ्यामुन्नतावनतं तु यत्। सोऽस्थिग्रन्थिः॥ व्रणग्रन्थिलक्षणम्—अरूढे रूढमात्रे वा व्रणे सर्वरसाशिनः। सार्द्रे वा बन्धरहिते गात्रेऽश्माभिहतेऽथवा॥ वातोऽस्रमसृग्वा दुष्टं सशोफं ग्रथितं व्रणम्। कुर्यात् सदाहः कण्डूमान् व्रणग्रन्थिरयं स्मृतः॥ भोज ने ग्रन्थि के पांच भेद माने हैं—रक्तेतानखो ग्रन्थीन् मर्मजानचलांस्त्यजेत्। कपोलगलमन्यासु दुश्चिकित्स्यांश्च संदिशेत्॥

हन्वस्थिकक्षाक्षकबाहुसन्धि-
मन्यागलेषूपचितं तु मेदः।
ग्रन्थिं स्थिरं वृत्तमथायतं वा
स्निग्धं कफश्चाल्परुजं करोति ॥ १० ॥
तं ग्रन्थिभिस्त्वामलकास्थिमात्रै-
र्मत्स्याण्डजालप्रतिमैस्तथाऽन्यैः।
अनन्यवर्णैरुपचीयमानं
चयप्रकर्षादपचीं वदन्ति ॥ ११ ॥
कण्ड्वयुतास्तेऽल्परुजः प्रभिन्नाः
स्रवन्ति नश्यन्ति भवन्ति चान्ये।
मेदःकफाभ्यां खलु रोग एष
सुदुस्तरो वर्षगणानुबन्धी ॥ १२ ॥

अपची वर्णन—हन्वस्थि, कक्षा, अक्षकास्थि तथा बाहु इनकी सन्धियोंमें एवं मन्या और गला इन प्रदेशों में सञ्चित हुआ कफ और मेद (चरबी) ग्रन्थि रोग को पैदा करते हैं। यह ग्रन्थि स्थिर, गोल, चौडी, चिकनी तथा अल्प पीडा युक्त होती है। इस प्रकार आंवले की अस्थि के आकार की अनेक ग्रन्थियों के उत्पन्न होने से अथवा मछलियों के अण्डों के जाल (समूह) के सदृश अन्य छोटी छोटी तथा त्वचा के समान वर्ण की अनेक ग्रन्थियों के उपचित होने से तथा चय (सञ्चय) के प्रकर्ष (आधिक्य) के कारण इन्हें अपची कहा

जाता है। ये ग्रन्थियां खुजली से युक्त एवं अल्प वेदना वाली होती हैं तथा फूटने पर स्राव बहाती हैं। इस तरह कुछ ग्रन्थियां नष्ट हो जाती हैं तथा कुछ नई निकल आती हैं। इस तरह मेद तथा कफ के कारण उत्पन्न हुआ यह रोग अत्यन्त दुःसाध्य होता है तथा कई वर्षों तक बना रहता है॥

विमर्शः—भोज ने प्रथम कक्षा-वंक्षणादि स्थानों में अपची होना लिखा है तथा वही माला के रूप में होती है तब उसे गण्डमाला कहा है। 'वातपित्तकफा वृद्धा मेदश्चापि समाचितम्। जङ्घयोः कण्डराः प्राप्य मत्स्याण्डसदृशान् बहून्। कुर्वन्ति ग्रथितांस्तेभ्यः पुनः प्रकुपितोऽनिलः। तान् दोषानूर्ध्वगो वक्षःकक्षामन्यागलाश्रिताः॥ व्यामिश्रदोषजातस्य कृच्छ्रसाध्याः प्रकीर्तिताः। तासां वातोदरा रूक्षा वातवेदनयाऽन्विता॥ क्षिप्रपाकसमुत्थाना दाहयुक्ता तु पैत्तिकी। गूढा वा पाककठिना कफात्स्निग्धाऽल्परुक्करा॥ मेदोऽधिका श्लैष्मिकी च विशेषादतिमार्दवा। अपची कण्ठमन्यासु कक्षावङ्क्षणसन्धिषु॥ तां तु मालाकृतिं विद्यात् कण्ठहृद्धनुसन्धिषु। गण्डमालां विजानीयादपचीतुल्यलक्षणाम्॥' चरक ने गले के पार्श्व में एक ग्रन्थि का होना गलगण्ड तथा अनेक गण्डों के होने से गण्डमाला का होना लिखा है। यथा—मेदःकफाच्छोणितसङ्क्षयोत्थो गण्डस्य ( गलस्य ) पार्श्वे गलगण्ड एकः। स्याद् गण्डमाला बहुभिश्च गण्डैर्दीप्तानले यूनि बलान्विते च। साध्याः स्मृताः पीनसपार्श्वशूलकासज्वरच्छर्दियुतास्त्वसाध्याः। भावप्रकाश ने कक्षांसमन्यागलवंक्षण में प्रथम गण्डमाला होना लिखा है तथा उनके पक कर फूट के बहने पर अपची नाम रखा है यथा—कर्कन्धुकोलामलकप्रमाणैः कक्षांसमन्यागलवङ्क्षणेषु। मेदःकफाभ्यां चिरमन्दपाकैः स्याद् गण्डमाला बहुभिश्च गण्डैः॥ ते ग्रन्थयः केचिदवाप्तपाकाः स्रवन्ति नश्यन्ति भवन्ति चान्ये। कालानुबन्धं चिरमादधाति सैवापचीति प्रवदन्ति केचित्॥ इस तरह भोज ने प्रथम अपची और बाद में उसी से गण्डमाला, चरक ने गलपार्श्व में गलगण्ड तथा अनेक गण्डों को गण्डमाला और भावप्रकाश ने प्रथम गण्डमाला तथा उनके पक के फूट कर बहने पर अपची नाम दिया है। डाक्टरी मत से अपची को Chronic tuberculous lymphadenitis या स्क्रोफुला ( Scrofula ) कहते हैं। इसका प्रधान कारण क्षय का जीवाणु माना गया है। इस रोग में शरीर की लसीकाग्रन्थियां ( Lymphatic glands ) विकृत होकर बढ़ने लगती हैं, पकती हैं और फूट कर पूय बहाती हैं फिर नई पकती फूटती हैं ऐसे वर्षों तक यह रोग पिण्ड नहीं छोड़ता है अत एव वाग्भटकार ने दूर्वा का उपयुक्त उदाहरण दिया है। यथा—'गण्डमालापची चेयं दूर्वेव क्षयवृद्धिभाक्'—दूर्वावत् क्षयवृद्धियुक्ता दूर्वाप्रतानवदत्यन्ताभावो न भवतीत्यर्थः। ( इन्दुः )। जब राजयक्ष्मा के लक्षण अधिक बढ जाते हैं तब यह असाध्य हो जाता है—पीनसपार्श्वशूलकासज्वरच्छर्दियुतास्त्वसाध्याः ( चरकः )। केवल गले की ग्रन्थियों के बढने को कण्ठमाला या गण्डमाला कहते हैं। चरक ने गले के पार्श्व में उत्पन्न गण्ड के ही अनेक होने पर गण्डमाला कहा यह ठीक है परन्तु जो गले के मध्य में गलगण्ड रोग होता है वह भिन्न है उसे ग्वाइटर ( Goiter ) कहते हैं। निबद्धः श्वयथुर्यस्य मुष्कवल्लम्बते गले। महान् वा यदि वा ह्रस्वो गलगण्डं तमादिशेत्॥ (भाव प्र०)।

गात्रप्रदेशे क्वचिदेव दोषाः
सम्मूर्च्छिता मांसमभिप्रदूष्य।
वृत्तं स्थिरं मन्दरुजं महान्त-
मनल्पमूलं चिरवृद्ध्यपाकम्॥ १३॥
कुर्वन्ति मांसोपचयं तु शोफं
तदर्बुदं शास्त्रविदो वदन्ति।
वातेन पित्तेन कफेन चापि
रक्तेन मांसेन च मेदसा च॥ १४॥
तज्जायते तस्य च लक्षणानि
ग्रन्थेः समानानि सदा भवन्ति॥ १५॥

अर्बुदनिदान—शरीर के किसी भी प्रदेश में बढे हुये वातादि दोष मांस को दूषित कर के गोल, स्थिर, अल्पपीडायुक्त, बडा, गम्भीर धातुओं में फैला हुआ, धीरे धीरे बढने वाला, कभी भी नहीं पकने वाला और मांस के उपचय (वृद्धि) से युक्त ऐसे शोफ को पैदा करते हैं। आयुर्वेद शास्त्र के ज्ञाता विद्वान् इस शोफ रोग को अर्बुद कहते हैं। यह वात से, पित्त से, कफ से, मांस से और मेद से उत्पन्न होता है तथा ग्रन्थि के समान इसके लक्षण होते हैं॥ १३-१५॥

विमर्शः—अर्बुद को ट्यूमर ( Tumour ) या नियोप्लाज्म ( Neoplasm ) कहते हैं। इन श्लोकों में अर्बुद का स्वरूप या परिभाषा, अर्बुद के कारण तथा भेदों का वर्णन किया गया है। अर्बुद की आधुनिक परिभाषा या व्याख्या—शरीर की किसी भी धातु में उसकी अत्यन्त वृद्धि से अर्बुद हो सकते हैं। यह एक प्रकार की स्थानिक अतिवृद्धि होती है जिसका शरीर में कोई विशेष कार्य नहीं होता है और न कोई अन्त ही होता है। उनकी वृद्धि भी शरीर की वृद्धि पर निर्भर नहीं करती। वह व्रणशोथ से भिन्न होता है क्योंकि व्रणशोथ का अन्त पाक में होता है। वातिक संस्थान का जिस पर कुछ भी नियन्त्रण नहीं होता है उसे अर्बुद कहते हैं। कारण-अभी तक पूर्णतया किसी वास्तविक कारण का पता नहीं लगा है। सम्भव है कई प्रकार की दशाएं या कारणकलाप मिलकर अर्बुद उत्पन्न करते हों। कुछ विद्वानों का मत है कि कभी कभी भ्रूणावस्था की धातुओं के कुछ भाग उसी दशा में रह जाते हैं उनका विकास नहीं होता है अत एव उनमें वृद्धि करने की अत्यन्त क्षमता होती है। जब किसी कारण ये उत्तेजित हो जाते हैं तब इनकी अतिवृद्धि के कारण अर्बुद उत्पन्न होता है। 'तत्रस्थाश्च विलम्बेरन् भूयो हेतुप्रतीक्षिणः' पैतृक प्रभाव अर्बुद को कहां तक उत्पन्न कर सकता है इसमें सन्देह है किन्तु ऐसे परिवार देखने में आते हैं जिनमें कैंसर या अन्य अर्बुद अधिक व्यक्तियों को आक्रान्त करते हैं। इसी प्रकार कुछ सामान्य अर्बुद भी एक ही परिवार की कई सन्ततियों में निरन्तर उत्पन्न होते देखे गये हैं। व्यवसाय से इसकी उत्पत्ति का कोई विशेष सम्बन्ध नहीं प्रतीत होता है। बहुत से रोगियों में अर्बुद किसी आघात के पश्चात् उत्पन्न होते देखे गये हैं (मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे)। ओष्ठ, जिह्वा, स्तन, आमाशय गर्भाशय ग्रीवा तथा त्वचा के अर्बुद इसी प्रकार उत्पन्न होते हैं। कुछ विद्वानों ने विशेष प्रकार के पराश्रयियों को संक्रामक रोगों की तरह अर्बुदोत्पत्ति में कारण माना है किन्तु अन्वेषण तथा प्रयोगों से उनकी धारणा का समर्थन नहीं हुआ है।

अर्बुदों के भेद—शरीर पर प्रभाव की दृष्टि से इनके दो

भेद होते हैं। (१) सामान्य (Simple) या सौम्य जिनके कारण मृत्यु होने का भय नहीं रहता है। (२) घातक (Malignent) जिनके कारण जीवन का नाश या मृत्यु होती है।

सामान्य अर्बुद में निम्न गुण होते हैं—(१) प्रायः एक अर्बुद होता है अधिक (अध्यर्बुद या द्विरर्बुद) कम होते हैं। (२) इनकी वृद्धि धीरे धीरे होती है (चिरवृद्धि)। (३) एक कोष से परिवेष्टित होते हैं। जिससे छेदन करने पर समग्र निकाले जा सकते हैं अत एव छेदन के बाद पुनरुत्पत्ति होने का भय नहीं रहता है। (४) इनमें बहुधा व्रणोत्पत्ति और रक्तस्राव नहीं होता है। किसी किसी में दबाव के कारण ऊपर का चर्म क्षत हो जाता है तब व्रण बनते हैं। (५) शरीर पर बुरा प्रभाव नहीं डालते हैं किन्तु मर्मस्थान पर दबाव पड़ने से बुरा प्रभाव हो सकता है जैसे स्वरयंत्र में उत्पन्न हुये सामान्य अर्बुद की वृद्धि से श्वासावरोध (Asphixia) होकर मृत्यु हो सकती है। (६) इनकी सूक्ष्म रचना आसपास की धातुओं की रचना से बहुत कुछ समान होती है।

घातक अर्बुद—(१) इनकी सामान्य अर्बुदों की अपेक्षा शीघ्र वृद्धि होती है। (२) इनकी सीमा परिमित न होने से चारों ओर की धातुओं में फैले रहते हैं। कभी कभी इनका विस्तार अत्यन्त दूरवर्ती अङ्गों में हो जाता है। (३) इनमें छेदन के पश्चात् पुनरुत्पत्ति होने की अत्यन्त प्रवृत्ति होती है क्यों कि दूर दूर तक फैले हुये होने से सशेष दोष रह जाते हैं—सशेषदोषाणि हि योऽर्बुदानि करोति तान्याशु पुनर्भवन्ति। तस्मादशेषाणि समुद्धरेत्तु हन्युः सशेषाणि यथा हि वह्निः ॥ (४) इस पर कोई आवरण नहीं होता है। (५) यद्यपि इनकी संख्या एक होती है किन्तु दूरवर्ती अङ्गों में गौण अर्बुद या द्विरर्बुद या अध्यर्बुद (Metastatic growths or secondary diposits) करने की प्रवृत्ति होती है। जिससे ये असाध्य हो जाते हैं-'द्विरर्बुद तच्च भवेदसाध्यम्' (६) चर्म को आक्रान्त कर उसमें व्रण बन जाता है जिससे रक्तस्राव हो कर पाण्डु रोग, अवसाद आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं—रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात्पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु। (७) इनसे एक प्रकार का विष उत्पन्न हो कर रक्त द्वारा शरीर में व्याप्त होता रहता है जिससे रोगी कृश और दुर्बल हो जाता है। शरीर की भिन्न २ धातुओं में उत्पन्न होने के अनुसार भेद—संयोजक धातु से उत्पन्न सामान्य अर्बुद जैसे—वसार्बुद (Lipoma) पीतार्बुद (Zenthoma), कार्टिलेजार्बुद (Chondroma), अस्थ्यर्बुद (Osteoma), मज्जार्बुद (Myeloma), मांसार्बुद (Myoma), सौत्रार्बुद (Fibroma), श्लेष्मार्बुद (Myxoma) मिश्रार्बुद (Glioma) नाड्यर्बुद (Neuroma), दन्तार्बुद (Odontoma), त्वगङ्कुरार्बुद (Papilloma),

संयोजक धातु से उत्पन्न घातक अर्बुद—सार्कोमा (Sarcoma) यह अर्बुद अस्थ्यावरण, अस्थि, मज्जा और चर्म में प्रायः उत्पन्न होता है। इनमें रक्तसञ्चार की अधिकता के कारण रक्तस्राव की आशङ्का रहती है। अर्बुद के कोषाणु या छोटे छोटे भाग अर्बुद से पृथक् हो कर सिराओं द्वारा दूरवर्ती अङ्गों में पहुँच कर वहां गौण वृद्धि प्रारम्भ कर देते हैं। सार्कोमा के भेद-Small round celled, large round celled आदि सेल के अनुसार तथा Fibro sarcoma, ostleo sarcoma, myo sarcoma आदि धातु की अधिकता के उदाहरण हैं। कुछ का नामकरण उनके रंग के अनुसार भी होता है। उपकला से उत्पन्न अर्बुद—(१) सामान्यार्बुद जैसे अङ्कुरार्बुद और ग्रन्थ्यर्बुद (Adenoma)। (२) घातक अर्बुद जैसे कैंसर या कार्सिनोमा (Cancer or carcinoma)—यह बाह्य तथा श्लैष्मिक त्वचा में प्रायः उत्पन्न होता है। होठ, जिह्वा, मुख, अन्नप्रणाली, जठर, आन्त्र, मलाशय, स्त्रियों में गर्भाशय और स्तन, पुरुषों में अष्ठीलाग्रन्थि तथा शिश्न इसके प्रधान स्थान हैं। प्रायः यह रोग ४० वर्ष की आयु के बाद होता है। इस अर्बुद के पृष्ठ पर कभी कभी गोभी के फूल के समान अङ्कुर उठ आते हैं (मांसाङ्कुरैराचितम्) तब इसे Fungating cancer कहते हैं। कभी २ कुछ काल के पश्चात् इसमें व्रण भी बन जाता है जिससे स्राव बहता रहता है 'स्रवत्यजस्रं रुधिरम्'। पूयोत्पादक जीवाणुओं के प्रवेश से यह स्राव अत्यन्त दुर्गन्धित भी हो सकता है। गर्भाशय, गुदा आदि आन्तरिक अङ्गों के केन्सर में रक्तस्राव भी होता रहता है। अन्नप्रणाली में होने से भोजन निगलने में बाधा, आमाशय में होने से पाचननाश तथा वमन होता है तथा साथ में रक्त भी निकलता है। रक्तक्षयादि कारणों से रोगी दिन-प्रतिदिन क्षीण या शुष्क होता जाता है। यह रोग यूरोप तथा अमेरिका में अधिक होता है। वहां के निवासी मांसाहार अधिक करते हैं अतः यह हो सकता है 'प्रायेणमांसपरायणस्य'। अनेक प्रयोगों से सिद्ध हो गया है कि यह संक्रामक नहीं होता है। शस्त्रकर्म के समय अर्बुद शुद्ध-तौलियों से ढका रहे तथा छेदन के पश्चात् तौलियों से ढके हुये अङ्ग को दूर हटा दिया जाय। चाकू के अर्बुद के सम्पर्क में आने पर उसके द्वारा अर्बुद के कोषाणुओं का दूसरे स्थानों में पहुँचना और गौण वृद्धि उत्पन्न करना सम्भव है। केन्सर चार प्रकार का होता है। (१) एपिथिलियोमा (Apithelioma) (२) Spheroidal-celled cancer, (३) Columnar cancer, (४) Coloid cancer,

दोषः प्रदुष्टो रुधिरं सिरास्तु
सम्पीड्य सङ्कोच्य गतस्तु पाकम्।
सास्रावमुन्नह्यति मांसपिण्डं
मांसाङ्कुरैराचितमाशु वृद्धिम् ॥ १६ ॥
स्रवत्यजस्रं रुधिरं प्रदुष्ट-
मसाध्यमेतद्रुधिरात्मकं स्यात्।
रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात्
पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु ॥ १७ ॥

रक्तार्बुद—मिथ्या आहार-विहार से दुष्ट हुए वातादि दोष रक्त तथा सिराओं को संपीडित तथा सङ्कुचित करके पाक को प्राप्त हो कर स्रावयुक्त तथा मांस के अङ्कुरों से व्याप्त एवं शीघ्र वृद्धि से युक्त मांसपिण्ड को उत्सेध युक्त कर देते हैं तथा उससे निरन्तर दूषित रक्त बहता है। यह रक्तार्बुद असाध्य होता है। अर्बुद रोग से पीडित व्यक्ति रक्तक्षयरूपी उपद्रव से पीडित होने से वर्ण में पाण्डु (श्वेत रक्त पीत) हो जाता है॥

विमर्श—'गतस्तु पाकम्' इसके स्थान में 'न तु गतपाकम्' ऐसा अन्यत्र पाठान्तर उत्तम है क्यों कि अर्बुदों में पाक नहीं होता है।

मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे
मांसं प्रदुष्टं प्रकरोति शोफम् ।
अवेदनं स्निग्धमनन्यवर्ण-
मपाकमश्मोपममप्रचाल्यम् ॥ १८ ॥
प्रदुष्टमांसस्य नरस्य बाढ-
मेतद्भवेन्मांसपरायणस्य ।
मांसार्बुदं त्वेतदसाध्यमुक्तं
साध्येष्वपीमानि विवर्जयेत्तु ॥ १९ ॥
संप्रस्रुतं मर्मणि यच्च जातं
स्रोतःसु वा यच्च भवेदचाल्यम् ॥ २० ॥

मांसार्बुद—मुष्टिप्रहार आदि से शरीर प्रदेश पर आघात पहुंचने पर वहां का मांस दूषित हो कर स्वल्प पीड़ाकारी, स्पर्श में चिकना, स्वाभाविक वर्णयुक्त, नहीं पकने वाला, पत्थर के समान कड़ा तथा अप्रचाल्य ( स्थिर ) शोफ पैदा होता है। जो व्यक्ति मांस खाने में अधिक तत्पर रहता है तथा जिसका मांस दूषित हो जाता है उसके देह में यह मांसार्बुद रोग पैदा होता है तथा यह असाध्य होता है तथा साध्य अर्बुदों में इतने को वर्जित कर देना चाहिये—जो बहुत बहता हो, जो मर्मस्थान पर पैदा हुआ हो तथा जो नासा या रस-रक्तादिवह स्रोतस या अन्नवह महास्रोतस में उत्पन्न हुआ हो एवं जो अचाल्य ( स्थिर ) हो ॥ १८-२० ॥

यज्जायतेऽन्यत् खलु पूर्वजाते
ज्ञेयं तदध्यर्बुदमर्बुदज्ञैः ।
यद् द्वन्द्वजातं युगपत् क्रमाद्वा
द्विरर्बुदं तच्च भवेदसाध्यम् ॥ २१ ॥

अध्यर्बुद तथा द्विरर्बुद लक्षण—पूर्व में उत्पन्न हुये अर्बुद के स्थान में या उसके सन्निकट जो दूसरा अर्बुद उत्पन्न होता है उसे अर्बुदज्ञ विद्वान् वैद्य अध्यर्बुद कहते हैं। जो प्रारम्भ ही में दो संख्या में अर्बुद पैदा हुये हों अथवा क्रम से एक के बाद दूसरा अर्बुद पैदा हुआ हो उसको द्विरर्बुद कहते हैं तथा ये दोनों असाध्य होते हैं ॥ २१ ॥

न पाकमायान्ति कफाधिकत्वा-
न्मेदोऽधिकत्वाच्च विशेषतस्तु ।
दोषस्थिरत्वाद् ग्रथनाच्च तेषां
सर्वार्बुदान्येव निसर्गतस्तु ॥ २२ ॥

अर्बुदों में कफ की अधिकता होने से तथा मेद की विशेष अधिकता होने से एवं दोषों की स्थिरता होने से तथा ग्रन्थि रूप ( कठिन ) होने से स्वाभाविक तौर पर सभी प्रकार के ही अर्बुद पकते नहीं है ॥ २२ ॥

वातः कफश्चैव गले प्रवृद्धो
मन्ये तु संसृत्य तथैव मेदः ।
कुर्वन्ति गण्डं क्रमशः स्वलिङ्गैः
समन्वितं तं गलगण्डमाहुः ॥ २३ ॥

गलगण्डनिदानादि वर्णन—वायु और कफ गले में बढ कर मन्या और मेद का आश्रय करके मशः अपने अपने लक्षणों से युक्त गण्ड रोग को उत्पन्न करते हैं उसे गलगण्ड कहते हैं ॥ २३ ॥

विमर्शः—क्रमश इत्यनेन शनैरेव वर्धनं दर्शयति, वातकफमेदांसि पृथक् गलगण्डकारणानि, तेन त्रय एव गलगण्डाः, पैत्तिकस्तु न भवत्येव, स्वाधिस्वभावात् चातुर्थिकज्वरवत् ॥ ( मधुकोषः )। भोजोक्तगलगण्डलक्षणम्—महान्तं शोथमल्पं वा हनुमन्यागलाश्रयम् । लम्बन्तं मुष्कवद् दृष्ट्वा गलगण्डं विनिर्दिशेत् ॥ इसे घेघा या ग्वाइटर (Goiter) कहते हैं। यह गले की थायराईड ( Thyroid ) ग्रन्थि के बढने से होता है। यह ग्रन्थि बाल्यावस्था में शरीर की वृद्धि तथा आहार-परिवर्तन का नियन्त्रण करती है। यह ग्रन्थि खाद्य-पेय द्रव्यों से ( Iodine ) को ग्रहण कर थाईरोक्सिन ( Thyroxine ) बनाती है तथा यह रक्त में मिल कर उक्त शारीरकार्य करता रहता है। थाईरोक्सिन की कमी से शरीर मोटा तथा अधिकता से दुबला हो जाता है। एक बहिर्नेत्रगलगण्ड ( Exophthalmic goiter ) भी होता है जिसमें रोगी की आंखें बाहर निकल आती हैं, पलकें बन्द नहीं कर सकता है, हृदय गति १२० से १५० तक हो जाती है, ग्रीवा की धमनियां दूर से ही फड़कती हुई दिखाई देती हैं, हाथ कांपते हैं। रोगी चिड़चिड़ा हो जाता है।

तोदान्वितः कृष्णसिराऽवनद्धः
कृष्णोऽरुणो वा पवनात्मकस्तु ।
मेदोऽन्वितश्चोपचितश्च काला-
द्भवेदतिस्निग्धतरोऽरुजश्च ॥ २४ ॥
पारुष्ययुक्तश्चिरवृद्ध्यपाको
यदृच्छया पाकमियात् कदाचित् ।
वैरस्यमास्यस्य च तस्य जन्तो-
र्भवेत्तथा तालुगलप्रशोषः ॥ २५ ॥

वातिक गलगण्ड लक्षण—सूई चुभाने की पीडा से युक्त, काली सिराओं से व्याप्त, वर्ण में काला या अरुण वातिक गलगण्ड होता है। कुछ काल के पश्चात् बढ जाने पर चरबी से युक्त हो जाने से स्पर्श में अत्यन्त चिकना तथा वेदनारहित हो जाता है। एवं कठोरता युक्त, देर से वृद्धि और नहीं पकने वाला होता है। कभी कभी अदृष्टवश या आगन्तुक कारणों से पाक को भी प्राप्त होता है। इस प्रकार के गलगण्ड से पीड़ित मनुष्य के मुख की विरसता तथा तालु और गले में शोष ये लक्षण होते हैं ॥ २४-२५ ॥

स्थिरः सवर्णोऽल्परुगुग्रकण्डुः
शीतो महांश्चापि कफात्मकस्तु ।
चिराभिवृद्धिं कुरुते चिराच्च
प्रपच्यते मन्दरुजः कदाचित् ॥ २६ ॥
माधुर्यमास्यस्य च तस्य जन्तो-
र्भवेत्तथा तालुगलप्रलेपः ॥ २७ ॥

कफजगलगण्ड लक्षण—कफ से उत्पन्न गलगण्ड स्थिर, त्वचा के समान वर्ण का, अल्प पीड़ा वाला, तेज खुजली से युक्त, स्पर्श में शीत, आकार में बड़ा, देर से बढने वाला तथा देर से ही पकता है एवं पकने के समय कुछ पीड़ा होती है तथा

उस मनुष्य का मुख मीठा हो जाता है और उसके तालु प्रदेश तथा गले में लेप सा बना रहता है ॥ २६-२७ ॥

स्निग्धो मृदु पाण्डुरनिष्टगन्धो
मेदःकृतो नीरुगथातिकण्डु ॥ २८ ॥
प्रलम्बतेऽलाबुवदल्पमूलो
देहानुरूपक्षयवृद्धियुक्त ।
स्निग्धास्यता तस्य भवेच्च जन्तो-
र्गलेऽनुशब्द कुरुते च नित्यम् ॥ २९ ॥

मेदोजन्य गलगण्ड लक्षण—यह स्पर्श में चिकना और मुलायम, वर्ण में पाण्डु, बुरी गन्ध वाला, पीडारहित तथा अधिक खुजली वाला होता है तथा गले में लोम्बी के समान लटकता है, मूलभाग में पतला होता है तथा शरीर के अनुसार ही घटता और बढता है। इससे पीडित मनुष्य का मुख चिप चिपा सा रहता है। तथा उसके गले में सदा अस्पष्ट शब्द होता रहता है ॥ २८-२९ ॥

कृच्छ्राच्छ्वसन्त मृदुसर्वगात्र
सवत्सरातीतमरोचकार्तम् ।
क्षीण च वैद्यो गलगण्डिन त
भिन्नस्वर चैा निर्जयेत्तु ॥ ३० ॥

असाध्यगलगण्ड लक्षण—कष्ट से सांस लेते हुये, मृदु या दुर्बल सारे शरीर वाले, एक वर्ष से ज्यादा पुराने, अरोचक से पीडित क्षीण हुये एव भिन्नस्वर वाले गलगण्ड के रोगी को वैद्य वर्जित कर दे ॥ ३० ॥

विमर्श—गलगण्ड के बढने से श्वासप्रणाली ( Trachea ) पर दबाव पडने से श्वासकृच्छ्र, अन्नप्रणाली पर दबाव पडने से भोजन निगलने में कठिनता, नर्व पर दबाव पडने से स्वर भग, रक्तवाहिनियों पर दबाव पडने से गलसिराओं का फूलना ( कण्ठसिरावनद्ध ) तथा मस्तिष्कगत रक्तसवहन में कमी होने से भ्रमादि लक्षण होते हैं। यह रोग प्राय घातक नहीं होता है। हा कभी कभी जब कैंसर या श्वासावरोध होता है तब घातक होता है।

निबद्ध श्वयथुर्यस्य मुष्कवल्लम्बते गले ।
महान् वा यदि वा ह्रस्वो गलगण्ड तमादिशेत् ॥३१॥

इति सुश्रुतसहिताया निदानस्थाने गलगण्डगण्डमा
लाऽपच्यर्बुदनिदान नाम एकादशोऽध्याय ॥११॥

गलगण्डसामान्य लक्षण—जिस मनुष्य के गले में शोथ निबद्ध ( मर्यादित ) हो कर मुष्क ( वृषण ) के समान लटकता है चाहे वह आकार में बडा हो या छोटा उसे गलगण्ड कहते हैं ॥ ३१ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषाया गलगण्डगण्डमालाऽपच्य र्बुदनिदान नामैकादशोऽध्याय ॥ ११ ॥

## द्वादशोऽध्यायः ।

अथातो वृद्ध्युपदशश्लीपदाना निदान व्याख्यास्याम ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरि ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर वृद्धि, उपदश तथा श्लीपद के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

तत्रादौ वृद्धिनिदानम्—

वातपित्तश्लेष्मशोणितमेदोमूत्रान्त्रनिमित्ता सप्त वृद्धय । तासा मूत्रान्त्रनिमित्ते वृद्धी वातसमुत्थे केवल मुत्पत्तिहेतुरन्यतम ॥ ३ ॥

वात, पित्त, कफ, रक्त, मेद, मूत्र तथा आन्त्र के कारण वृद्धि रोग सात प्रकार का होता है। इनमे से मूत्रजन्य तथा आन्त्रजन्य वृद्धि वात के कारण होता है केवल दोनों की उत्पत्ति मे प्रधान कारण अन्यतम अर्थात् मूत्रवृद्धि में मूत्र का बढना तथा आन्त्रवृद्धि में आन्त्र का आकार में वृद्धि न होकर स्वस्थान से आगे के स्थान मे बढना ( उतरना या खसकना ) है ॥ ३ ॥

अथ प्रकुपितोऽन्यतमो हि दोष फलकोशवाहिनी रभिप्रपद्य धमनी फलकोशयोर्वृद्धि जनयति, ता वृद्धि मित्याचक्षते ॥ ४ ॥

उदरगुहा ( Abdominal cavity ) के नीचे के विभाग में अर्थात् श्रोणिगुहा ( Pelvic cavity ) में प्रकुपित हुआ वातादि त्रिदोषों में से कोई भी एक ( वात ) दोष फल ( वृषण ) तथा उसके कोष में जाने वाली धमनी में जाकर फल तथा कोष की वृद्धि करता है उसे वृद्धि कहते हैं ॥ ४ ॥

विमर्श—अण्ड की वृद्धि या शोथ को Orchitis कहते हैं तथा वृषणवृद्धि को Scrotal swelling कहते हैं। चरक मे वृद्धि को शोथ लिखा है—'ग्रन्थ्योऽनिलाद्वृषण स्वलिङ्गैर न निरेति प्रविशे मुहुश्च । मूत्रण पूण मृदु मेदसा चेद स्निग्ध च विशाव कठिनश्च शोथम् । ( च चि १२ ) ।

तासा भविष्यतीना पूर्वरूपाणि बस्तिकटीमुष्क मेढ्रेषु वेदना मारुतनिग्रह फलकोशशोफश्चेति ॥ ५ ॥

वृद्धि पूर्वरूप—उन होने वाली वृद्धियों के पूर्वरूप में वस्ति, कटी, मुष्क और लिङ्ग में पीडा, अधोवात का निरोध तथा फल और कोष में शोथ ये लक्षण होते हैं ॥ ५ ॥

तत्रानिलपरिपूर्णां बस्तिमिवाततां परुषामनिमि- त्तानिलरुजां वातवृद्धिमाचक्षते । पक्वोडुम्बरसङ्काशां, ज्वरदाहोष्मवतीं चाशुसमुत्थानपाकां पित्तवृद्धिम्। कठिनामल्पवेदनां शीतां कण्डूमतीं श्लेष्मवृद्धिम् ॥

इन वृद्धियों में जो वात से भरी हुई मशक की तरह प्रतीत होती हो, स्पर्श में कठोर हो तथा बिना कारण ही पीडा कारक हो उसे वातजन्य वृद्धि कहते हैं। जो पके हुये गूलर के फल के समान वर्ण की तथा ज्वर, दाह और उष्णता से युक्त हो एव शीघ्र ही पैदा होने वाली तथा पकने वाली हो उसे पित्तजन्य वृद्धि कहते हैं। जो स्पर्श में कठिन, अल्प

पीडा वाली, शीतल तथा कण्डुयुक्त हो उसे कफजन्य वृद्धि कहते हैं ॥ ६ ॥

कृष्णस्फोटावृतां पित्तवृद्धिलिङ्गां रक्तवृद्धिम्। मृदुस्निग्धां कण्डूमतीमल्पवेदनां तालफलप्रकाशां मेदोवृद्धिम् ॥ ७ ॥

रक्त-मेदो वृद्धि लक्षण—जो काले फोड़े फुन्सियों तथा पित्त की वृद्धि के लक्षणों से युक्त हो उसे रक्तवृद्धि कहते हैं एवं जो स्पर्श में मृदु, स्निग्ध, कण्डुयुक्त, अल्पपीडा वाली तथा ताल फल के समान आकार की हो उसे मेदोवृद्धि कहते हैं ॥७॥

विमर्शः—रक्तज वृद्धि को हेमाटोसील ( Haematocele ) कहते हैं। यह रोग आघात से, मूत्रज वृद्धि का पानी निकालने से या वृषण में घातक अर्बुद के होने से वृषण कोश में रक्त का सञ्चय होकर होती है। मेदोवृद्धि को वृषण का श्लीपद ( Elephantiasis of the scrotum ) कहते हैं।

मूत्रसन्धारणशीलस्य मूत्रवृद्धिर्भवति, सा गच्छतोऽम्बुपूर्णा दृतिरिव क्षुभ्यति मूत्रकृच्छ्रं वेदनां वृषणयोः श्वयथुं कोशयोश्चापादयति, तां मूत्रवृद्धिं विद्यात् ॥ ८ ॥

मूत्रज वृद्धि लक्षण—मूत्र के वेग को रोकने से मूत्रवृद्धि रोग होता है। यह चलते हुये मनुष्य के जलपूर्ण मशक की तरह क्षुभित होती है या डप-डप या थल-थल शब्द करती है एवं मूत्रकृच्छ्र, वृषण में पीडा तथा वृषणकोष में सूजन उत्पन्न करती है उसे मूत्रवृद्धि जाननी चाहिये ॥ ८ ॥

विमर्शः—अण्डकोष तथा वृषण रज्जु में तरल द्रव्य जो पूय नहीं होता, सञ्चित होने को मूत्रवृद्धि या हायड्रोसील ( Hydrocele ) कहते हैं। इसके उत्पन्न होने में मूत्रसन्धारण का या मूत्र का कोई सम्बन्ध नहीं है क्योंकि यह तरल लसीका होता है और जिस प्रकार जलोदर में लसीका-वाहिनियों से चूकर लसीका इकट्ठी होती है उसी तरह वृषण कोष की लसीकावाहिनियों से चूकर लसीका कोश में सञ्चित होती है। कारण—पूर्णरूप से वास्तविक कारण का पता नहीं लगा है। बिहार, यू० पी० की तरफ अधिक होता है। कुछ रोगियों में फिरङ्ग या सिफलिस तथा क्षय के साथ एवं जीर्ण वृषण प्रकोप के साथ यह रोग मिलता है। कभी कभी चोट लगाने के पश्चात् भी यह हो जाता है। लक्षण—द्रव के सञ्चित होने से अण्डकोष का आकार बड़ा होकर गोल या अण्डे के समान दीखता है। अधिक द्रव के बढ़नेसे बड़े नारियल तथा बड़ी एरण्ड ककड़ी सा भी दिखाई देने लगता है। टटोलने से वृषणग्रन्थि पीछे की ओर प्रतीत होती है तथा कोष के ऊपर की ओर वृषण रज्जु को प्रतीत किया जा सकता है। इसकी एक मुख्य परीक्षा यह है कि रोगी को अंधेरे कमरे में ले जाकर वृषणवृद्धि के एक पार्श्व में टार्च या प्रकाश डालने से या मोमबत्ती जलाने से दूसरी ओर हलका प्रकाश दिखाई देगा तथा कोष के भीतर की वस्तु चमकती हुई लाल दिखाई देगी। भीतरी वृषण ग्रन्थि भी दिखाई देगी। रोग के पुराने होने पर यह प्रकाश परीक्षा ( Light transillumination ) नहीं मिलेगी। दूसरी परीक्षा कम्पन की है जो एक तरफ अङ्गुलि द्वारा हलका आघात करने से दूसरी ओर कंपन दिखाई देता है। कभी कभी अधिक वृद्धि होने से कोष के त्वचा के भीतर शिश्न के चले जाने से मूत्र वृषण-त्वचा पर होकर बहता है जिससे खुजली उत्पन्न होती है एवं वृषणरज्जु में तनाव होने से पीडा प्रतीत होती है। सापेक्ष निदान में हर्निया तथा अन्य अर्बुदों से पृथक् करना जरूरी है। दाबने से यह उदर में नहीं समाता तथा रोगी के खांसने पर उसमें सरसराहट सी प्रतीति भी नहीं होती है। हर्निया तथा अर्बुदों में कोष द्वारा प्रकाश परीक्षा नहीं मिलती है।

रोग के भेद अण्डवेष्टन जलातिवृद्धि (Vaginal hydrocele), इसके निम्न भेद हैं। (१) तरुणजलातिवृद्धि ( Acute hydrocele ), (२) सहज जलातिवृद्धि (Congenital hydrocele), (३) शैशवीय जलातिवृद्धि (Infantile hydrocele), (४) द्विकोषीय जलातिवृद्धि ( Bilocular hydrocele ), (५) जातोत्तर जलातिवृद्धि ( Aquired hydrocele ) आवेष्टित जलातिवृद्धि ( Encysted hydrocele ), ( अ ) उपाण्डीय जलातिवृद्धि ( Hydrocele of epididymis ), वृषणरज्जुगत जलातिवृद्धि आदि।

भारहरणबलवद्विग्रहवृक्षप्रपतनादिभिरायासविशेषैर्वायुरतिप्रवृद्धः प्रकुपितश्च स्थूलान्त्रस्येतरस्य चैकदेशं विगुणमादायाधो गत्वा वङ्क्षणसन्धिमुपेत्य ग्रन्थिरूपेण स्थित्वाऽप्रतिक्रियमाणे च कालान्तरेण फलकोशं प्रविश्य मुष्कशोफमापादयति, आध्मातो बस्तिरिवाततः प्रदीर्घः स शोफो भवति, सशब्दमवपीडितश्चोर्ध्वमुपैति, विमुक्तश्च पुनराध्मायते, तामन्त्रवृद्धिमसाध्यामित्याचक्षते ॥ ९ ॥

आन्त्रवृद्धि—बोझे उठाने से, अधिक बलवान् के साथ लड़ने से एवं वृक्ष से गिर पड़ने आदि विशेष परिश्रम के कारण अत्यन्त बढ़ी हुई तथा प्रकुपित हुई वायु स्थूलान्त्र तथा क्षुद्रान्त्र के एक भाग को संकुचित करके नीचे की ओर जाकर वंक्षण सन्धि का आश्रय करके ग्रन्थिरूप से स्थित होकर चिकित्सा नहीं करने से तथा कुछ समय बीतने पर फलकोष में जाकर मुष्क ( अण्डग्रन्थि ) को शोथयुक्त कर देती है। इस तरह यह शोथ आध्मानयुक्त तथा बस्ति के समान फूला हुआ होता है। इस शोथ को दबाने से शब्द करता हुआ ऊपर की ओर उदर में चला जाता है तथा दबाव छोड़ देने पर पुनः फलकोष में आकर फूलने का सा हो जाता है। इसको असाध्य आन्त्रवृद्धि रोग कहते हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—इतरस्य चेति। क्षुद्रान्त्रावयवं यता। (अ० सं०), विगुणीकृत्येति सङ्कोच्य, द्विगुणीकृत्येति पाठान्तरे तु सङ्कोचेन द्विगुणीकृत्येति ( मधुकोषकारः )। वस्तुतस्तु न तो आन्त्र में वृद्धि और न संकोच होता है तथा न आन्त्र द्विगुणी ही होती है किन्तु आन्त्र अपने स्थान से मार्ग मिलने पर नीचे की ओर उतर जाती है अत एव अष्टाङ्गसंग्रहकार ने यही भाव स्पष्ट लिख दिया है 'स्वनिवेशाद्यो नयेत्'। डाक्टरी में इस रोग को हर्निया ( Hernia ) कहते हैं। न केवल आंत किन्तु कोई भी अङ्ग अपने स्थान को छोड़ कर किसी मार्ग द्वारा अन्य स्थान में चला जाता है उसे Hernia कहते हैं। इस तरह मस्तिष्क, फुफ्फुस, आंत्र आदि की हर्निया होती हैं जैसे उदर की पूर्वभित्ति में उत्पन्न पूर्वी हर्निया ( Ventral hernia ) एवं

कटिपार्श्व हर्निया (Lumbar hernia), महाप्राचीरा का हर्निया ( Diaphragmatic hernia ) नाभिहर्निया ( Umblical hernia ) आदि होते हैं। किन्तु आन्त्र की हर्निया अधिक होती है अत एव इसका नाम आन्त्रवृद्धि पड़ गया है। रोगी के खासने या किसी प्रकार के बल करने से आंतों या आंतों का कुछ भाग अण्डकोष, ऊरु तथा नाभि इन तीन में से किसी एक में उतर जाता है। नाभि की हर्निया अधिकतर बच्चों में होती है। अन्त्रियों का कुछ भाग नाभि के छिद्र द्वारा चर्म के नीचे पहुंच जाता है जिससे उदर के ऊपर एक फूला हुआ सा उभार दीखने लगता है जिसे हाथ द्वारा दबाने से गडगड शब्द करता हुआ उदर में चला जाता है। कारण-प्रायः हर्निया के सहज तथा जन्मोत्तर ऐसे दो मुख्य कारण होते हैं—

(१) सहज कारण में अण्डग्रन्थि का उदरगुहा से देरी में वृषण में उतरना, उदर से वृषण तक के मार्ग का पूर्णरूप से बन्द न होना, उदरप्राचीर-मांसपेशीदौर्बल्य, आन्त्रनिबन्धिनी की अधिक लम्बाई आदि तथा नाभिहर्निया में नाभिछिद्र का बन्द न होना आदि प्रधान हैं।

(२) जन्मोत्तर कारण-उदरपेशियों की दुर्बलता, उदरशस्त्रकर्म के पश्चात् वहां की व्रणवस्तु या रोहित धातु के दृढ़ न होने से या उदर पर आघात होने से एवं बोझ उठाने, तीव्र पुराना विबन्ध, मलमूत्रादि के उत्सर्ग में जोर का कुन्थन, तीव्र कास आदि प्रधान हैं। आन्त्र का हर्निया भी कई प्रकार का होता है। आयुर्वेद मत से निम्न भेद हो सकते हैं—

(१) वंक्षणी आन्त्रवृद्धि ( Inguinal hernia )—इसमें आन्त्र वंक्षणसुरङ्ग ( Inguinal canal ) में होती हुई फलकोष की ओर जाती है जैसा कि भोज ने भी लिखा है—अन्त्र द्विगुणमादाय जन्तोर्नयति वङ्क्षणम्। (२) अप्राप्तफलकोषवृद्धि या अपूर्ण आन्त्रवृद्धि ( Incomplete hernia or bubonocele ) अप्राप्तफलकोषाया वानवृद्धिक्रमो हितः॥ (३) कोषप्राप्तवृद्धि या पूर्ण आन्त्रवृद्धि ( Complete hernia )—'कोषप्राप्तान्तु वर्जयेत्' इसमें आन्त्र वंक्षणीछिद्र में से होकर अण्डग्रन्थि के ऊपर तक पहुंच जाती है। ऐसे हर्निया के मुख्य तीन भेद होते हैं—

(१) जब अन्त्रियां वंक्षणी नलिका में होकर अण्डकोष में पहुचती हैं तब उसे वंक्षणी हर्निया ( Inguinal hernia ) कहते हैं। इसके वक्र और ऋजु ऐसे दो मुख्य भेद होते हैं—वक्रवंक्षणी हर्निया ( Oblique inguinal hernia ) के भी निम्न-भेद होते हैं—१-जातोत्तर वक्रवंक्षणी हर्निया ( Acquired oblique inguinal hernia ) २-सहज वक्रवंक्षणीहर्निया ( Congenital oblique inguinal hernia ) ३-आवेष्टित हर्निया ( Infantile or encysted hernia ) वंक्षणीहर्निया के दूसरे भेद को ऋजुवंक्षणी हर्निया (Direct inguinal hernia) कहते हैं।

(२) जब अन्त्रियां और्वीनलिका ( Femoral canal ) में होकर जिसके द्वारा और्वी धमनी और सिरा ऊरु प्रान्त के उपरी भाग में पहुंचती हैं तब और्वी हर्निया ( Femoral hernia ) कहलाता है। यह अधिकतर स्त्रियों में होता है। इसका कारण श्रोणि का अधिक चौड़ा होना मालूम होता है जिससे नलिका की चौड़ाई भी बढ़ जाती है। और्वी नलिका के तीन भाग होते हैं। बाहरी भाग में और्वी धमनी, बीच के भाग में और्वी सिरा तथा तीसरा भीतर की ओर स्थित खाली भाग है जो कि ऊपर की ओर भी कुछ वसामय धातु से बन्द रहता है, नीचे ऊरु की ओर इसमें एक अण्डाकार छिद्र रहता है जिस पर चालनी प्रावरणी ढकी रहती है। जब हर्निया ऊरु में उतरती है तो वह नलिका के इसी भाग में होती हुई आती है।

(३) नाभिहर्निया—इसमें नाभिछिद्र द्वारा आन्त्रावयव बाहर निकल आते हैं तथा नाभिप्रदेश में उत्सेध उत्पन्न करते हैं। नाल काटने के बाद नाभिपाक होने से यदि नाभि दुर्बल हो गई हो तो शिशुओं और बालकों में यह रोग दिखाई देता है जो युवावस्था तक स्वयं ठीक हो जाता है। सुश्रुत ने इसे तुण्डिसंज्ञा से लिखा है तथा चरक में आयामव्यायामोत्तुण्डिता लिखा है। नाल काटने की खराबी इस में कारण माना है।

हर्निया की रचना—जिस समय अन्त्रियां अण्डकोष अथवा ऊरु में उतरती हैं उस समय उन्हें ढकी रखने वाली परिविस्तृत कला के एक भाग को भी अपने साथ नीचे को खींच लाती हैं जो इन्हें यहां भी ढके रखता है वह हर्निया का कोष ( Sack ) कहलाता है तथा इसके भीतर जो अङ्ग होते हैं उन्हें उसके अवयव कहते हैं जो कि निम्न होते हैं—आन्त्र का कुछ भाग, आन्त्रिकफला (Mesentry), उण्डुक (Coecum), उण्डुकपुच्छ, मूत्राशय तथा कभी कभी डिम्बग्रन्थि तथा डिम्बप्रणाली भी मिलते हैं। हर्निया की विकृत दशाएं—जब हर्निया में कोई विकार जैसे उसमें शोथ, अवरोध होते हैं तभी रोगी चिकित्सक के पास आते हैं। जब तक हर्निया स्वयं ही उदर के भीतर लौट जाती है तब तक रोगी केवल एक पेटी (Truss) को लगाकर या कस कर लंगोट बांध के काम चलाते रहते हैं। दीर्घकालिक हर्निया में रोगी स्वयं ही उसे दबाकर उदर के भीतर कर देता है, नहीं दबने पर ही चिकित्सक की शरण लेनी पड़ती है। निम्नविकृत दशाएं होती हैं—

(१) अवरुद्ध हर्निया ( Strangulated Hernia ) होने पर पीड़ा, स्तब्धता, मूर्च्छा, नाड़ीमन्द, शीतस्वेद, आध्मान, वमन आदि तथा अन्त में कोथ होकर मृत्यु।

(२) शोथयुक्त हर्निया (Inflamed Hernia )—अभिघात से या कर्षण के समय अन्त्रियों को क्षति पहुंचने से होता है। स्वल्प मलनिःसरण, मितली, वमन, ज्वर, हर्निया स्थान तनाव युक्त, लाल, उष्ण और स्पर्शासह्य होता है। अवरुद्ध हर्निया में ज्वर नहीं होता है तथा आंत में अवरोध होने से मल वमन के साथ निकलता है तथा खांसने से सरसराहट नहीं होती है। इसमें ज्वर होता है, थोड़ा थोड़ा मल निकलते रहने से वमन में मल नहीं निकलता तथा खांसने से सरसराहट होती है।

(३) अकर्षणीय हर्निया ( Irreducible Hernia )—उसे कहते हैं जब कर्षण द्वारा हर्निया के अवयवों को उदर में नहीं लौटाया जा सकता है। इसका कारण प्रायः कोष तथा अवयवों का जुड़ जाना होता है। हर्निया के जीर्ण होने पर तथा अनुचित पेटी के उपयोग से यह उत्पन्न होता है।

(४) बन्धित हर्निया ( Obstructed Hernia )—जिसमें हर्निया के कोष के भीतर स्थित अन्त्रियों द्वारा मल आगे नहीं जा सकता है वहीं रुक जाता है। यह दशा वृहदन्त्र में होती है तथा नाभिहर्निया में पाई जाती है। कारण—पाचन

का विकार है, कोपस्थ आन्त्रभाग में अपक्व भोजन का अवशेष तथा शुष्क मल के टुकड़े सञ्चित होकर इसे पैदा करते हैं। वमन, उदरशूल आदि लक्षण होते हैं।

सापेक्ष रोगनिर्णय—( D. diagnosis )—निम्न दशाओं में वृषणवृद्धि हो जाया करती है।

(१) आन्त्रवृद्धि, (२) मूत्रवृद्धि, (३) रक्तवृद्धि, (४) मेदोवृद्धि, (५) सिरावृद्धि, (६) अण्डशोथ, (७) उपाण्डशोथ, (८) अण्ड के अर्बुद। आन्त्रवृद्धि में खांसने पर आंत का ऊपर नीचे जाना, दबाने पर उदर में समा जाना, प्रधान लक्षण है। मूत्रवृद्धि में तरङ्ग प्रतीति, प्रकाशपरीक्षा मिलना प्रधान लक्षण है। रक्तजवृद्धि में वृषण पर चोट लगने का इतिहास, मेदोवृद्धि में वृषण की त्वचा मोटी तथा कर्कश एवं श्लीपद ज्वरादि लक्षणों का इतिहास, सिरावृद्धि में बाईं ओर की सिराओं का फूलना तथा झोले में भरे केचुओं का सा स्पर्श प्रतीत होना तथा यह युवावस्था में हस्तमैथुन करने से होता है। अण्ड-उपाण्डादिशोथों में आघात का इतिहास तथा फिरङ्ग या राजयक्ष्मा के अन्य लक्षण।मिलना फिरङ्गजन्य वृद्धि में केवल वृषणग्रन्थि का बढ़ना, पीडा न होना तथा संवेदना ( ज्ञान ) का नाश होना एवं राजयक्ष्माजन्य वृद्धि वृषण, उपवृषण और रज्जु में भी विकृति होना, वृषण का सांवेदनिक ज्ञान रहना एवं अर्बुदजन्य वृषणवृद्धि केवल एक तरफ की ग्रन्थि में रोगारम्भ होना, धीरे धीरे रोग का बढ़ना, पीड़ा होना, वृषण की लसीका-ग्रन्थियों का फूलना आदि प्रधान लक्षण होते हैं। इस तरह वृषणवृद्धि में उक्त प्रधान लक्षणों की सहायता से तथा अन्य अपने अपने सार्वदैहिक लक्षणों का भलीभांति विचार कर रोगनिर्णय करना चाहिये। 'रोगमादौ परीक्षेत'। 'व्याधेस्तत्त्वपरिज्ञानम्'। सर्वतः सर्वमालोच्य यथासम्भवमर्थवित्। ततोऽध्यवस्येत्तत्त्वे च कार्ये च तदनन्तरम्॥ ( चरकः ) । First diagnosis then treatment.

## उपदंशनिदानम्

तत्रातिमैथुनादतिब्रह्मचर्याद्वा तथाऽतिब्रह्मचारिणीं चिरोत्सृष्टां रजस्वलां दीर्घरोमां कर्कशरोमां सङ्कीर्णरोमां निगूढरोमामल्पद्वारां महाद्वारामप्रियामकामामचौक्षसलिलप्रक्षालितयोनिमप्रक्षालितयोनिं योनिरोगोपसृष्टां स्वभावतो वा दुष्टयोनिं वियोनिं वा नारीमत्यर्थमुपसेवमानस्य तथा करजदशनविषशूकनिपातनाद्बन्धनाद्धस्ताभिघाताच्चतुष्पदीगमनादचौक्षसलिलप्रक्षालनादवपीडनाच्छुक्रमूत्रवेगविधारणान्मैथुनान्ते वाऽप्रक्षालनादिभिर्मेढ्रमागम्य प्रकुपिता दोषाः क्षतेऽक्षते वा श्वयथुमुपजनयन्ति, तमुपदंशमित्याचक्षते॥१०॥

अधिक मैथुन से, अधिक ब्रह्मचर्य से एवं अधिक दिनों तक ब्रह्मचर्य व्रत धारण की हुई, चिरकाल से स्वभर्तृ आदि से त्यागी हुई, रजोधर्म से युक्त, बड़े रोमवाली, रूखे लोमवाली, सङ्कीर्ण ( अधिक ) रोमवाली, योनि में रोम जिसके हों, अल्प या सङ्कुचित योनिद्वार वाली, महा ( विस्तृत ) योनिद्वार वाली, प्रिय न लगने वाली, मैथुन कराने की अनिच्छा वाली, खराब जल से जिसने योनि प्रक्षालित की हो अथवा जिसकी योनि प्रक्षालित न की हो, योनिरोगों से व्याप्त, स्वभाव से ही जिसकी योनि दुष्ट हो किंवा जिसकी योनि विकृत या दूषित हो ऐसी स्त्री के साथ अत्यधिक मैथुन करने वाले मनुष्य के तथा नख ( करज ), दांत ( दशन ), विष और शूक के लगने से, लिङ्ग को बाँधने से, हस्तमैथुन के समय आघात लगने से, चतुष्पद वाली पशु जाति की स्त्री के साथ मैथुन करने से, खराब जल से लिङ्ग को धोने से तथा उसका पीड़न करने से, शुक्र और मूत्र के वेग को रोकने से तथा मैथुन के अन्त में शिश्न को नहीं धोने आदि अनेक कारणों से प्रकुपित हुये वातादि दोष क्षत ( व्रणयुक्त ) या अक्षत हुये शिश्न में आकर शोथ उत्पन्न कर देते हैं। इस प्रकार उत्पन्न हुये रोग को उपदंश कहते हैं॥ १० ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रह में स्त्रीसम्भोग से निवृत्त का सहसा मैथुन करने को उपदंश में कारण माना है—'स्त्रीव्यवायनिवृत्तस्य सहसा भजतोऽथवा'। वियोनिं हस्तब्रह्मान्तरमिति डल्हणः, या विकृतयोनि ( Malformation of the vagina)। विषं शूकश्चेति पृथक् किंवा विषयुक्त शूक तथा चाष्टाङ्गसंग्रहेऽपि—विषवच्छूकपानैः। शूकः सजन्तुजलमलः, लिङ्गवृद्धिकरयोगो वेति डल्हणः। ऊषरजलेषु बाहुल्येन दृश्यमानो जन्तुतुल्याकृतिः कश्चिद्दोषधिविशेषः शूकः। ते च शूकाः सविषनिर्विषभेदाद् द्विविधास्तत्र विषवन्तो रोगकारिणस्तथा चोक्तमपि-कृष्णानि चित्राण्यथवा शूकानि सविषाणि तु। पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं निरवशेषतः॥ ( इन्दुः ) वात्स्यायनोक्तकामग्रन्थे तु—एवं वृक्षजानां जन्तूनां शूकेनालिप्तं लिङ्गं दशरात्रं तैलेन मृदितं···स यावज्जीवं शूकजो नाम शोफो विटानाम्॥

**स पञ्चविधस्त्रिभिर्दोषैः पृथक् समस्तैरसृजा च॥११॥**

यह उपदंश पांच प्रकार का होता है। तीनों दोषों से पृथक् पृथक् तीन, तीनों दोषों के मिलने से चौथा तथा रक्तदुष्टि से पांचवा उपदंश होता है॥ ११ ॥

तत्र वातिके पारुष्यं त्वक्परिपुटनं स्तब्धमेढ्रता परुषशोफता विविधाश्च वातवेदनाः। पैत्तिके ज्वरः श्वयथुः पक्वोदुम्बरसङ्काशस्तीव्रदाहः क्षिप्रपाकः पित्तवेदनाश्च। श्लैष्मिके श्वयथुः कण्डूमान् कठिनः स्निग्धः श्लेष्मवेदनाश्च। रक्तजे कृष्णस्फोटप्रादुर्भावोऽत्यर्थमसृक्प्रवृत्तिः पित्तलिङ्गान्यत्यर्थं ज्वरदाहौ शोषश्च याप्यश्चैव कदाचित्। सर्वजे सर्वलिङ्गदर्शनमवदरणं च शेफसः कृमिप्रादुर्भावो मरणं चेति॥ १२॥

वातिक उपदंश में कर्कशता, त्वचा में दरारें पड़ना, शिश्न में स्तब्धता ( कर्कशता, कठोरता या सुन्नता ), रूक्ष शोथ तथा अनेक प्रकार की वातिक पीड़ाएँ होती हैं। पैत्तिक उपदंश में ज्वर, शिश्न में सूजन तथा पके हुये गूलरफल के समान उसका रङ्ग, तीव्र जलन, शीघ्र पाक तथा पैत्तिक (ओष-चोषादि) वेदनाएँ होती हैं। श्लैष्मिक उपदंश होने पर शिश्न में शोथ, खुजली, कठोरता, स्निग्धता तथा कफ की वेदनाएँ होती हैं। रक्तजन्य उपदंश में कृष्णवर्ण के स्फोट ( फोड़ों ) की उत्पत्ति, अत्यधिक रक्त का स्राव, एवं उपर्युक्त पित्तलक्षण तथा ज्वर, दाह तथा मुखशोष ये लक्षण होते हैं एवं कभी-कभी याप्य

भी होता है। सर्व दोषजन्य उपदंश में वातादि सर्व दोषों के लक्षणों का दिखाई देना, शिश्न में दरारें पड़ना, उसमें कृमियों की उत्पत्ति तथा अन्त में मृत्यु तक होना ये लक्षण होते हैं॥१२॥

विमर्श—कुछ रोग ऐसे हैं जो कुप्रसङ्ग या मैथुनजन्य (वीनिरियल डिसीजिज Venereal Diseases) कहलाते हैं जैसे उपदंश, फिरङ्ग, पूयमेह या सूजाक, गुह्यवंक्षणीय कर्णार्बुद, बद मुख्य हैं।

(१) उपदंश को सॉफ्ट शँकर (Soft chancre) कहते हैं। इसकी उत्पत्ति का कारण ड्यूक्रे बेसीलस (Ducre's Bacillus) नामक जीवाणु है। उपदंशपीडित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से दूसरे से सातवें दिन के बीच में शिश्न के अग्रचर्म के नीचे मुण्डिका और उसके पीछे की घाई पर स्फोट उत्पन्न होकर कुछ समय में मल के पीडायुक्त व्रण में परिवर्तित हो जाता है। जननेन्द्रिय के अतिरिक्त अन्य अङ्गों पर यह व्रण नहीं होता है। कभी-कभी इस व्रण के साथ फिरङ्ग रोग का व्रण भी उत्पन्न हो जाता है तथा साथ ही ऊरुप्रान्त की लसीका ग्रन्थियां भी बढ जाती हैं। यह व्रण स्पर्श में मृदु होता है इसीलिये सॉफ्ट शंकर कहा है। इससे कुछ दिनों तक गाढ़ा, पीला तथा रक्तयुक्त पूय बहता रहता है। जिन स्थानों पर इसका स्राव लग जाय वहीं व्रण उत्पन्न हो सकता है। यह स्त्री तथा पुरुष दोनों को होता है—तन्त्रान्तरे विशेष - मेढ्रस्थो व्रणः केचित् केचित् सर्वाश्रया स्मृता। कुल्त्थाकृतय केचित् केचि-न्मुद्गदलोपमा। रुजादाहपरीताश्च तृष्णामोहसमन्विता। शीघ्रं केचि द्विसर्पन्ति शनैः केचित्तथाऽपरे॥ स्त्रीणां च पुंसां जायन्ते उपदंशा सुदारुणा। इस रोग के उत्पन्न होते ही चिकित्सा न करने से शोथ, क्रिमि, दाह, पाक और विशीर्णशिश्न होकर पुरुष की मृत्यु तक हो जाती है—मत्यानमात्रे न करोति मूढ क्रियां नरो या विषये प्रसक्त। कालेन शोथक्रिमिदाहपाकैर्विशीर्णशिश्नो म्रियते स तेन॥ (माधव नि०)। यही रोग चरक चि० अ० ३० में ध्वजभङ्गकृत क्लैब्य के नाम से वर्णित है।

(२) फिरङ्ग को गरमी या आतशक (Syphylis) कहते हैं। भावप्रकाश ने ही इसका सर्वप्रथम वर्णन निम्न रूप से किया है—फिरङ्गसंज्ञके देशे (पोर्तुगाल) बाहुल्येनैव यद्भवेत्। तस्मात् फिरङ्ग इत्युक्तो व्याधि र्व्याधिविशारदे॥ गन्धरोग फिरङ्गोऽ ॥ जायते देहिनां ध्रुवम्। फिरङ्गिणोऽङ्गसंसर्गात् फिरङ्गिण्या प्रसङ्गत॥ व्याधिरागन्तुजो ह्यष दोषाणामत्र संक्रम। भवेत्तल्लक्षयेत्तेषां लक्षणैर्भिषजां वर॥ फिरङ्गस्त्रिविधो ज्ञेयो बाह्यो ह्याभ्यन्तरस्तथा। बहिरन्तर्भवश्चापि तेषां लिङ्गानि च ब्रुवे॥ तत्र बाह्यः फिरङ्गः स्याद्विस्फोटसदृशोऽल्परुक्। स्फुटितो व्रणवद्वैद्य सुखसाध्योऽपि स स्मृत॥ सन्धिष्वाभ्यन्तर स स्यादामवात इव व्यथाम्। शोथञ्च जनयेदेष कष्टसाध्यो बुधै स्मृत॥ कार्श्यं बलक्षयो नासाभङ्गो वह्नेश्च मन्दता। अस्थिशोषोऽस्थिवक्रत्व फिरङ्गोपद्रवा अमी॥ बहिर्भवो भवेत्साध्यो नवीनो निरुपद्रव। आभ्यन्तरस्तु कष्टेन साध्य स्यादयमामय॥ बहिरन्तर्भवो जीर्णः क्षीणस्योपद्रवैर्युत। व्याप्तो व्याधिरसाध्योऽयमित्याहुर्मुनय पुरा॥ फिरङ्ग रोगपीडित व्यक्ति के साथ सम्भोग करने से यह रोग उत्पन्न होता है। इसका कारण ट्रिपोनिमा पालिडम् (Treponema pallidum) नामक पेंचदार जीवाणु है जो बालों की रगड से या मैथुनजन्य घर्षण से जननेन्द्रियों की श्लेष्मल त्वचा में उत्पन्न हुये क्षत के द्वारा प्रविष्ट हो जाता है। रोग की प्रथमावस्था में यह जीवाणु व्रण में उपस्थित रहता है। कभी-कभी यह रोग केवल रोगी के सम्पर्क से भी उत्पन्न हो जाता है। व्रण की परीक्षा करने से संक्रामक लोशन द्वारा हाथ ठीक न धोने से चिकित्सकों की अङ्गुलियों, ओष्ठ, स्तन और जिह्वा पर व्रण उत्पन्न होते देखे गये हैं। परिचारिकाएँ भी रोगग्रस्त हो सकती हैं। इस रोग के लक्षणों को चार अवस्थाओं में विभक्त करते हैं।

प्रथमावस्था—सम्भोग के दूसरे या तीसरे सप्ताह में केवल शिश्न पर या शिश्न के अग्रचर्म के भीतर की ओर पीछे की घाई के पास अथवा नीचे की ओर सीवन पर तथा मूत्र दण्डिका (Urethra) में छिद्र के ओष्ठों के भीतर तथा स्त्रियों में बृहद्गोष्ठ के भीतरी अङ्ग पर एक छोटा सा दाना पड जाता है जो धीरे-धीरे बढ़ कर फूट जाता है और व्रण बन जाता है। स्पर्श में यह कठिन होता है अतएव इसे कठिन व्रण (Hard chancre हार्ड शँकर) भी कहते हैं। इस व्रण से केवल लसीका का स्राव होता है जिसमें रोग के जीवाणु होते हैं। व्रण वेदना, पूय और रक्तस्राव रहित होता है। व्रण होने के एक या दो सप्ताह पश्चात् वंक्षण की लसीका-ग्रन्थियां फूलती हैं।

द्वितीयावस्था—में रोग का विष सारे शरीर में रक्त द्वारा फैल जाता है ओष्ठ, जीभ, तालु, कपोल के भीतरी भाग और गले के दोनों ओर की श्लेष्मल कला पर छाले पड जाते हैं जो गोल या अर्धचन्द्राकार, बिल्कुल साफ कटे हुये किनारे वाले होते हैं। ग्रीवा, कोहनी तथा कक्षा की लसीकाग्रन्थियां भी फूलती हैं। ज्वर, सिर तथा जोड़ों में पीडा और रक्ताल्पता आदि सार्वदैहिक लक्षण भी होते हैं।

तृतीयावस्था—प्रथम व्रण बनने के छ माह बाद तथा दो तीन वर्ष बाद में भी प्रारम्भ होती है। त्वचा, उपत्वचा, लसीकाग्रन्थियां, मांसपेशियां, अस्थ्यावरण, मस्तिष्कावरण, यकृत्, प्लीहा, वृषणग्रन्थि आदि अङ्गों में गाठदार और चपटी ग्रन्थियां बनने लगती हैं जिन्हें गमा (Gumma) कहते हैं। धीरे धीरे इनमें सड़ान होकर फूट के धूसर वर्ण का पूय बहता है। नासा में गमा होने से वह बैठ जाती है, तालु में होने से वहां छिद्र बन जाता है, मस्तिष्क तथा सुषुम्ना में होने से पक्षाघात, पङ्गुता आदि विकार होते हैं, कान में होने से श्रवण शक्ति तथा आंख में होने से दर्शनशक्ति नष्ट हो जाती है। जिह्वा पर होने से वह फट जाती है।

चतुर्थावस्था—इस अवस्था में फिरङ्ग विष का आक्रमण प्रथमाक्रमण के बाद तीन महीने के भीतर या पच्चीस तीस वर्ष बाद भी हो सकता है इसमें मस्तिष्क संस्थान पर विशेष प्रभाव होने से यदि प्रारम्भ में उचित चिकित्सा न कीजाय तो General paralysis of the insane (पागलपन) तथा Locomotor ataxia or tabes dorsalis (लड़खड़ा कर चलना) यह अवस्था उत्पन्न होती है। यह भयङ्कर व्याधि है जो इससे पीडित व्यक्ति के होने वाली सन्तान को भी कष्ट पहुंचाती है। डा० श्री घाणेकर जी ने अपनी सुश्रुत टीका में कुछ के श्लोकों का निम्नरूप से परिवर्तन कर इसकी कुलज प्रवृत्तिका एक उत्तम फोटो सा खींच कर वर्णन कर दिया है—शुक्रस्थानगते दोषे स्वदारापत्यबाधकः। योनिस्थानगते दोषे स्वभर्त्रे पत्यबाधक॥ फिरङ्गदोषात् स्त्रीपुंसोर्दुष्टशोणितशुक्रयो। यदपत्यं तयोर्जातं ज्ञेयं तदपि फिरङ्गितम्॥

## उपदंश-फिरङ्ग-पार्थक्यदर्शककोष्ठक—

| उपदंश व्रण | फिरङ्गव्रण |
| --- | --- |
| १—सम्भोग के बाद तीसरे दिन दाने पैदा होते हैं। | १—तीसरे सप्ताह में दाना पैदा होता है। |
| २—अनेक दाने जो कि मृदु तथा पीड़ायुक्त। | २—एक दाना जो कि कठोर तथा पीड़ा रहित। |
| ३—सदाहव्रण से पूय-रक्त-लसीका स्राव। | ३—निर्दाह व्रण से केवल लसीकास्राव। |
| ४—व्रण ओर की लसीका ग्रन्थियां बढ़ती हैं, पकती हैं, फूटती हैं। | ४—दोनों ओर की लसीकाग्रन्थियां फूलती हैं किन्तु न पकती हैं और न पीडाकर होती हैं। |
| ५—स्रावपरीक्षा में ड्यूके बेसीलस मिलता है। | ५—ट्रिपानिमा पालीडा मिलता है। |
| ६—स्राव का अन्यत्र प्रवेश होने से समान व्रणोत्पत्ति। | ६—प्रायः व्रणोत्पत्ति नहीं होती है। |
| ७—स्थानिक धातुनाश के सिवाय सार्वदैहिक लक्षण नहीं होते। | ७—स्थानिक विकृति न होकर सार्वदैहिक लक्षण भयङ्कर होते हैं। |
| ८—विसंक्रामक विलयन से साफ करके आयडोफार्म छिड़कना। केवल स्थानिक चिकित्सा से ही लाभ हो जाता है। पेनिसीलिन के इंजेक्शन लगा सकते हैं। | ८—नियो सालवर्सन के ६ इंजेक्शन प्रति सप्ताह एक लगाने से तथा केलोमल मरहम व्रणपर लगाने से लाभ होता है। |

३–औपसर्गिक पूयमेह, सूजाक ( गनोरिया Gonorrhea ) इसको उष्णवात समझना भूल है। यह Gonococcus नामक जीवाणु के मैथुन के समय मूत्रमार्ग में प्रवेश कर शोथ पैदा करने से उत्पन्न होता है। मैथुन के २ से ८ दिन के अन्दर शिश्नमणि फूली हुई तथा लाल दिखाई देती है। मूत्र में दाह तथा मूत्रकृच्छ्रता होती है तथा मूत्रमार्ग से रक्तयुक्त पूय का स्राव होता है। उचित चिकित्सा न करने पर पन्द्रह बीस दिन में रोग की तीव्रता कम होकर वह पुराना हो जाता है तथा जीवाणु अन्दर की ओर कौपरग्रन्थि, अष्ठीलाग्रन्थि, वस्ति, वीर्याशय में जाकर वहां शोथ उत्पन्न करते हैं। इसी तरह जीवाणु रक्त द्वारा सन्धियों में पहुंच कर आमवात ( गठिया ) तथा हृदय में शोथ पैदा करते हैं। स्रावदूषित हस्त के आंखों, नासा और गुदा में लगने से वहां भी शोथ होता है। स्त्रियों में रोग के जीवाणु पूर्व से प्रारम्भ होकर पीछे योनि, गर्भाशय, बीजवाहिनी, डिम्बग्रन्थि तथा उदर में जाकर शोथ पैदा करते हैं। ऐसे स्त्रियों से पैदा होते समय बच्चे की आंखों में पूय के लगने से नवजात नेत्राभिष्यन्द ( Ophthalmia Neonatorum ) उत्पन्न होकर बालक अन्धा हो जाता है। इससे बालक की आंखों को बचाने के लिये प्रसव के पूर्व उस स्त्री की योनि को विसंक्रामक लोशन से साफ कर लेवें तथा जन्म के बाद बच्चे की आंखें पोंछ कर उनमें २% Silver Nitrate विलयन की एक २ बूंद एक एक आंख में टपका देनी चाहिये। पूयमेह से पुरुष नपुंसक तथा स्त्रियां वन्ध्या तक हो जाती हैं। यह रोग कुलज प्रायः नहीं होता है।

(४) लिङ्गार्श—जायन्ते कुपितैर्दोषैर्गुह्यासृक्पिशिताश्रयैः। अन्तर्बहिर्वा मेढ्रस्य कण्डूला मांसकीलकाः॥ पिच्छिलास्रस्रवा योनौ तद्वच्च छत्रसन्निभाः। तेऽर्शांस्युपेक्षया घ्नन्ति मेढ्रपुंस्त्वमभार्तवम्॥ यह रोग गुह्यवंक्षणीय कर्णार्बुद ( Granuloma genito inguinale ) के साथ मिलता हुआ है।

(५) वद ( Climatic bubo, lympho-granuloma ) यह भी मैथुनजन्य व्याधि है। इसमें केवल वंक्षणों की ग्रन्थियों में शोथ तथा पाक होता है और अन्त में वे पक कर फूट के बहती हैं। जननेन्द्रिय पर कोई दाना या व्रण पैदा नहीं होता है। व्रध्नरोग के लक्षण इससे मिलते-जुलते हैं।

अत्यभिष्यन्दिगुर्वन्नसेवनान्निचयं गतः। करोति ग्रन्थिवच्छोथं दोषो वङ्क्षणसन्धिषु॥ ज्वरशूलाङ्गसादाढ्यं तं व्रध्नमिति निर्दिशेत्॥

## श्लीपदनिदानम्

कुपितास्तु दोषा वातपित्तश्लेष्माणोऽधः प्रपन्ना वङ्क्षणोरुजानुजङ्घास्ववतिष्ठमानाः कालान्तरेण पादमाश्रित्य शनैः शोफं जनयन्ति, तं श्लीपदमित्याचक्षते। तत् त्रिविधं—वातपित्तकफनिमित्तमिति ॥ १३ ॥

मिथ्या आहार-विहार से कुपित हुये वात-पित्तादि दोष नीचे की ओर जाकर वंक्षण, ऊरु, जानु तथा जंघा इन स्थानों में अवस्थित होकर कुछ समय पश्चात् पांव का आश्रय करके धीरे धीरे उसमें सूजन उत्पन्न करते हैं, उस शोफ को श्लीपद कहते हैं। वह श्लीपद वात, पित्त और कफ के कारण तीन प्रकार का होता है ॥ १३ ॥

विमर्शः—इस रोग में पांव शिला के समान हो जाते हैं अत एव इसका नाम श्लीपद रखा गया है—'शिलावत् पदमिति श्लीपदम्'। 'शनैःशनैर्घनं शोफं श्लीपदं तत्प्रचक्षते'। (अ० संग्रह)। यः सज्वरो वङ्क्षणजो भृशार्तिः शोथो नृणां पादगतः क्रमेण। तच्छ्लीपदं स्यात्करकर्णनेत्र-शिश्नौष्ठनासास्वपि केचिदाहुः॥ (माधवनिदानम्)। श्लीपद को हिन्दी में फीलपांव, हाथीपांव तथा डाक्टरी में इलिफेन्टियासिस ( Elephantiasis ) अथवा फायलेरियासिस ( Filariasis ) कहते हैं। यह श्लीपदकृमि ( Filaria ) के उपसर्ग से होने वाला रोग है जो क्यूलेक्स फेटिजिन्स मच्छर के काटने से होता है तथा जिसमें कृमि के अवस्थान करने से शरीर के विविध अङ्गों के लसीकाप्रवाह (Lymph circulation) में बाधा उत्पन्न होकर अनेक उपद्रव पैदा होते हैं। प्रायः ये कृमि मच्छरों में निवास करते हैं तथा उसके काटने से या मच्छर के पानी में मर जाने से उसमें स्थित कृमि जल पीते समय मनुष्य के अन्नमार्ग द्वारा या उस पानी में स्नान करते समय या कपड़ा धोते समय या मलोत्सर्ग के बाद उस पानी से अंग धोते समय या उस पानी में चलते समय ये कृमि उस मनुष्य की त्वचा में छेद करके शरीर में प्रवेश करते हैं। इसीलिये जलभूयिष्ठ स्थानों में यह रोग अधिक होता है—श्लीपदं जायते तच्च देशेऽनूपे भृशं भवत्। (अ० सं०)। पुराणोदकभूयिष्ठाः सर्वर्तुषु च शीतलाः। ये देशास्तेषु जायन्ते श्लीपदानि

विशेषत । (सुश्रुत)। भारतवर्ष में बंगाल, उड़ीसा, त्रावणकोर, कोचीन और मलाबार में अधिक होता है। विहार तथा यू० पी० में मध्यम मात्रा में होता है तथा सिन्ध, राजस्थान, काश्मीर और मध्यभारत में प्रायः नहीं होता है। शरीर में उत्कमार्गों से प्रवेश के बाद इनका मुख्य निवास लसीका-ग्रन्थियों, लसीकावाहिनियों तथा रसकुल्या में होता है। यहां स्त्रीकृमि असंख्य बच्चे पैदा करती है जो रसरक्त-वाहिनियों में भ्रमण करते रहते हैं। ये कृमि सन्ध्या के समय से त्वचा के रक्त में उपस्थित होने लगते हैं जो मध्यरात्रि तक प्रचुर मात्रा में हो जाते हैं पुनः कम होकर दिन में फेफड़े, वृक्क तथा रक्त वाहिनियों में चले जाते हैं। जब इन कृमियों की अधिकता के कारण जिस स्थान का लसीकाप्रवाह बन्द होता है तब वहां लसीका-सञ्चय होकर वह स्थान दुर्बल (जीवाणु प्रतिरोध-शक्तिहीन) हो जाता है जिससे वहां स्ट्रेप्टोकोकाय, स्टेफिलोकोकाय का उपसर्ग होकर शोथ होने लगता है जिससे वहां का चर्म कठिन और मोटा हो जाता है। कृमिविष के कारण ज्वर, वमन, शीतपित्त तथा असह्यता आदि लक्षण भी उत्पन्न होते हैं। श्लीपद के दौरे बार बार नियत समय पर आया करते हैं उस समय वंक्षण, वृषण, पांव आदि जहां भी विकृति हो वहां शोथ भी बढ़ता रहता है। इस तरह बार बार के दौरों से वह स्थान मोटा पड़ता जाता है। उदर की रसायनियों में कृमि के होने से वहां उदरगुहा में रससञ्चय होकर जलोदर, वस्ति में आने पर पिष्टमेह, आन्त्र में आने पर अतिसार आदि उपद्रव भी होते रहते हैं।

तत्र, वातजं रूक्षं कृष्णं परुषमनिमित्तानिलरुजं परिस्फुटति च बहुशः । पित्तजं तु पीतावभासमीषन्मृदु ज्वरदाहप्रायं च । श्लेष्मजं तु श्वेतं स्निग्धावभासं मन्दवेदनं भारिकं महाग्रन्थिकं कण्टकैरुपचितं च ॥ १४ ॥

वातादि-श्लीपद-लक्षण—वातजन्य श्लीपद जिस अङ्ग में उत्पन्न होता है वह अङ्ग स्पर्श में खुरदरा, वर्ण में काला, कठिन, बिना कारण ही वेदनायुक्त तथा अनेक दरारों से युक्त हो जाता है। पित्तजन्य श्लीपद में वह स्थान देखने में पीला सा, कुछ मुलायम तथा ज्वर और दाहयुक्त होता है। श्लेष्मा से उत्पन्न श्लीपद में वह स्थान श्वेत, चिकना सा, मन्द पीड़ायुक्त, भारी ग्रन्थिल तथा कण्टकों (अङ्कुरों) से व्याप्त होता है ॥ १४ ॥

तत्र संवत्सरातीतमतिमहद्वल्मीकजातं प्रस्रुतमिति वर्जनीयानि ॥ १५ ॥

असाध्य लक्षण—जो श्लीपद एक वर्ष का पुराना हो गया हो, वल्मीक के समान अनेक शिखरादि से युक्त हो तथा प्रस्रुत (फैलने वाला या स्रावयुक्त) हो वह वर्जनीय है ॥१५॥

विमर्श—प्रस्रुत से यहां त्वचा विदीर्ण होने पर लसीका स्राव होने लगता है अतएव स्रावयुक्त अर्थ ही ठीक है। सर्वरित्नुति (अ० सं०)। विच्छिद्रजन्ततरणमितीन्दुः ।

भवन्ति चात्र—

त्रीण्यप्येतानि जानीयाच्छ्लीपदानि कफोच्छ्रयात् ।
गुरुत्वं च महत्त्वं च यस्मान्नास्ति विना कफात् ॥ १६ ॥

यद्यपि ऊपर वात, पित्त तथा कफ से तीन प्रकार के श्लीपद कह आये हैं किन्तु ये तीनों कफ की अधिकता होने ही से उत्पन्न होते हैं क्योंकि कफ के बिना अङ्ग में भारीपन तथा मोटापन हो नहीं सकता है ॥ १६ ॥

पुराणोदकभूयिष्ठाः सर्वर्तुषु च शीतलाः ।
ये देशास्तेषु जायन्ते श्लीपदानि विशेषतः ॥ १७ ॥

जिन देशों में गर्त, तालाब आदि में पुराना पानी भरा रहता है तथा जो देश सभी ऋतुओं में शीतल ही रहते हों उनमें विशेष रूप से श्लीपद रोग हुआ करते हैं ॥ १७ ॥

विमर्श—पुराणोदकभूयिष्ठ अनूप देश होता है। वहां जल भरा ही रहता है जैसा कि मधुकोष व्याख्या में भी लिखा है—अनूपदेशे सलिलं पतितं बहूदकं निम्नत्वान्न शोषमुपयाति। चरक मत से अनूपदेश नदी-समुद्र-समीपवर्ती माना है—सरित्समुद्रपर्यन्तप्रायः। ऐसे देश में मच्छर तथा इनके अण्डे अधिक हुआ करते हैं अतः वहां यह रोग ज्यादा होता है।

पादवद्धस्तयोश्चापि श्लीपदं जायते नृणाम् ।
कर्णाक्षिनासिकौष्ठेषु केचिदिच्छन्ति तद्विदः ॥ १८ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने वृद्ध्युपदंशश्लीपद-निदानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

श्लीपद स्थान—यह रोग जैसे पैरों में होता है उसी तरह मनुष्यों के हाथों में भी उत्पन्न होता है तथा कई श्लीपद रोग के विद्वान् इस रोग को कर्ण, नेत्र, नासिका तथा ओष्ठों में भी होना मानते हैं ॥ १८ ॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां निदानस्थाने वृद्ध्युपदंश-श्लीपदनिदानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

## त्रयोदशोऽध्यायः ।

अथातः क्षुद्ररोगाणां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर क्षुद्र रोगों के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥१॥

समासेन चतुश्चत्वारिंशत् क्षुद्ररोगा भवन्ति । तद्यथा—अजगल्लिका, यवप्रख्या, अन्धालजी, विवृता, कच्छपिका, वल्मीकम्, इन्द्रवृद्धा, पनसिका, पाषाणगर्दभः, जालगर्दभः, कक्षा, विस्फोटकः, अग्निरोहिणी, चिप्पं, कुनखः, अनुशयी, विदारिका, शर्कराऽर्बुदम्, पामा, विचर्चिका, रकसा, पाददारिका, कदरम्, अलसेन्द्रलुप्तौ, दारुणकः, अरुंषिका, पलितं, मसूरिका, यौवनपिडका, पद्मिनीकण्टको, जतुमणिः, मशकः, चर्मकीलं, तिलकालकः, न्यच्छं, व्यङ्गः, परिवर्त्तिका, अवपाटिका, निरुद्धप्रकशः, सन्निरुद्धगुदः, अहिपूतनं, वृषणकच्छूः, गुदभ्रंशश्चेति ॥ ३ ॥

संक्षेप से क्षुद्र रोग चव्वालीस होते हैं जैसे—अजगल्लिका, यवप्रख्या, अन्धालजी, विवृता, कच्छपिका, वल्मीक, इन्द्रवृद्धा, पनसिका, पाषाणगर्दभ, जालगर्दभ, कक्षा, विस्फोटक, अग्निरोहिणी, चिप्प, कुनख, अनुशयी, विदारिका, शर्करार्बुद, पामा, विचर्चिका, रकसा, पाददारिका, कदर, अलस, इन्द्रलुप्त, दारुणक, अरुंषिका, पलित, मसूरिका, यौवनपिडका, पद्मिनीकण्टक, जतुमणि, मशक, चर्मकील, तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग, परिवर्तिका, अवपाटिका, निरुद्धप्रकश, सन्निरुद्धगुद, अहिपूतन, वृषणकच्छू तथा गुदभ्रंश ॥ ३ ॥

विमर्शः—संख्यादृष्टि से वाग्भट ३६, तथा माधवकर ने ४३ क्षुद्ररोग माने हैं। इसी तरह भोजने भी मूषिकाकर्णमुष्ककोशफलार्श प्रभृति अधिक क्षुद्ररोग लिखे हैं। वाग्भट ने भिन्न क्षुद्ररोग अधिक माने हैं—(१) गर्दभी—गम्भीमेव च गर्दभी मण्डला विपुलोत्सन्ना सरागपिटिकाचिता॥ (२) गन्धनामा—पित्ताद्भवन्ति पिटिकाः सूक्ष्मा माजोपमा घनाः। नाद्दशो महती स्वेका गन्धनामेति कीर्तिता॥ (३) राजिका—र्मस्वेदपरीतेऽङ्ग पिटिकाः सरुजो घनाः॥ राजिकावर्णसंस्थानप्रमाणा राजिकाह्वया॥ (४) प्रसुप्तिः—वायुनोदीरितः श्लेष्मा त्वच प्राप्य विशुष्यति। ततस्त्वग्जायते पाण्डुः क्रमेण च विचेतना॥ अल्पकण्डूरविक्लेदा सा प्रसुप्तिः प्रसुप्तितः॥ (५) इरिवेल्लिका—स्निग्धा पिटिका वृत्ता जत्रूर्ध्वमिरिवेल्लिका। माधवनिदानेऽपि—पिडिकामुत्तमाङ्गस्थां वृत्तामुग्ररुजाज्वराम्। सर्वात्मिकां सर्वलिङ्गां जानीयादिरिवेल्लिकाम्॥ (६) उत्कोठ, (७) कोठ—असम्यग्वमनोदीर्णपित्तश्लेष्मान्ननिग्रहैः। मण्डलान्यतिकण्डूनि रागवन्ति बहूनि च। उत्कोठः सोऽनुबद्धस्तु कोठ इत्यभिधीयते॥ यह अर्टिकेरिया (Urticaria) हो सकता है। उत्कोठ को डाक्टरीमें अलर्जी (Allergy) का एक लक्षण माना है। यह खटिकको कमी, क्विनाइन, संखिया आदि के सेवन, उदरस्थ कृमि तथा मानसिक उत्तेजनाजनक परिस्थिति इन कारणों से उत्पन्न होता है। इस रोग में विभिन्न स्थानों पर मण्डल (Wheals) उत्पन्न होते हैं तथा शीघ्र उत्पत्ति और पुनः अदर्शन इनका मुख्य लक्षण है। वह स्थान रक्तवर्ण या गुलाबी वर्ण का तथा उत्सेधयुक्त हो जाता है। कुछ खुजली चलती है। वरटीदष्टकण्डूमांसोद्धितोऽसकफपित्तात्। क्षणिकोत्पादविनाशः कोठ इति निगद्यते जनैः॥ (भालुकितन्त्रे)

स्निग्धा सवर्णा ग्रथिता नीरुजा मुद्गसन्निभा।
कफवातोत्थिता ज्ञेया बालानामजगल्लिका॥ ४॥

अजगल्लिका—स्निग्ध, त्वचा के समान वर्ण वाली, गांठयुक्त, वेदनारहित, मूंग के प्रमाण की, कफ और वात से उत्पन्न होने वाली बालकों की पिडिका को कहते हैं॥ ४॥

यवाकारा सुकठिना ग्रथिता मांससंश्रिता।
पिडका श्लेष्मवाताभ्यां यवप्रख्येति सोच्यते॥ ५॥

यवप्रख्या—जौ के समान आकार वाली, स्पर्श में अधिक कठिन, गांठदार तथा मांस में होने वाली कफ और वात से उत्पन्न पिडिका को कहते हैं॥ ५॥

घनामवक्त्रां पिडकामुन्नतां परिमण्डलाम्।
अन्धालजीमल्पपूयां तां विद्यात् कफवातजाम्॥ ६॥

अन्धालजी—कठिन, मुखरहित, ऊंची उठी हुई, मण्डलयुक्त या गोल तथा जिसमें पूय कम हो एवं कफ और वात से उत्पन्न पिडिका को अन्धालजी कहते हैं॥ ६॥

विमर्शः—वाग्भट ने इसको अलजी नाम से तथा माधवकर और भोज ने इसे अन्त्रालजी नाम से लिखा है—श्लेष्मानिलौ श्रितौ स्नायुं पिडकां परिमण्डलाम्। दुष्टौ जनयतोऽवक्त्रामल्पपूयामकण्डुराम्॥ आमोदुम्बरसङ्काशां विद्यादन्त्रालजीन्तु ताम्॥

विवृतास्यां महादाहां पक्वोडुम्बरसन्निभाम्।
विवृतामिति तां विद्यात् पित्तोत्थां परिमण्डलाम्॥ ७॥

विवृता—जिसका मुख चौड़ा हो, जिसमें अत्यधिक जलन होती हो तथा पके हुये गूलर के फल के समान वर्ण वाली एवं चारों ओर जिसके मण्डल हो या जो गोल हो एवं पित्त से उत्पन्न हुई पिडका को विवृता कहते हैं॥ ७॥

ग्रन्थयः पञ्च वा षड् वा दारुणाः कच्छपोन्नताः।
कफानिलाभ्यामुद्भूतां विद्यात्तां कच्छपीमिति॥ ८॥

कच्छपी—कफ और वायु के प्रकोप से उत्पन्न, कच्छप के समान मध्य में ऊंची उठी हुई, पांच या छः भयङ्कर पीड़ा देने वाली ग्रन्थियों को कच्छपी कहते हैं॥ ८॥

पाणिपादतले सन्धौ ग्रीवायामूर्ध्वजत्रुणि।
ग्रन्थिर्वल्मीकवद्यस्तु शनैः समुपचीयते॥ ९॥
तोदक्लेदपरीदाहकण्डूमद्भिर्व्रणैर्वृतः।
व्याधिर्वल्मीक इत्येष कफपित्तानिलोद्भवः॥ १०॥

कफ, पित्त तथा वात से हस्त और पादतल में, सन्धियों, ग्रीवा और जत्रु (हसली) के ऊपर वल्मीक के स्वरूप की धीरे धीरे बढ़ी हुई गांठ जो कि सूई चुभोने की सी पीड़ा, क्लेद (स्राव), दाह और खुजली से युक्त व्रणों से व्याप्त हो ऐसी व्याधि को वल्मीक कहते हैं॥ ९-१०॥

विमर्शः—माधवोक्तविशिष्ट वल्मीक-लक्षण—मुखैरनेकैः स्रुतितोदवद्भिर्विसर्पवत् सर्पति चोन्नताग्रैः। वल्मीकमाहुर्भिषजो विकारं निष्प्रत्यनीकं चिरजं विशेषात्॥ वल्मीक का साम्य Actinomycosis and mycetoma or madura foot इन रोगों के साथ हो सकता है।

पद्मपुष्करवन्मध्ये पिडकाभिः समाचिताम्।
इन्द्रवृद्धां तु तां विद्याद्वातपित्तोत्थितां भिषक्॥ ११॥

इन्द्रवृद्धा-वर्णन—वात तथा पित्त के प्रकोप से उत्पन्न तथा कमल की कर्णिका के आकार की भांति छोटी छोटी फुन्सियों से व्याप्त ऐसी पिडिकाएं जिसमें हों उसे इन्द्रवृद्धा जानो॥ ११॥

कर्णोपरि समन्ताद्वा पृष्ठे वा पिडकोग्ररुक्।
शालूकवत्पनसिकां तां विद्याच्छ्लेष्मवातजाम्॥ १२॥

पनसिका-वर्णन—दोनों कानों पर या उनके चारों ओर अथवा पीठ पर शालूक (कमलकन्द) की आकृति की तथा तीव्रपीड़ा वाली एवं कफ और वायु से उत्पन्न पिडिका को पनसिका जानो॥ १२॥

हनुसन्धौ समुद्भूतं शोफमल्परुजं स्थिरम्।
पाषाणगर्दभं विद्याद्बलासपवनात्मकम्॥ १३॥

पाषाणगर्दभ-वर्णन—कफ तथा वायु के प्रकोप से हनुसन्धि

प्रदेश में उत्पन्न, अल्पपीड़ा वाले स्थिर (कठिन) शोथ को पाषाणगर्दभ जानो ॥ १३ ॥

विमर्श—पाषाणवत् काठिन्यात्पाषाणगर्दभः। (मधुकोष) यह कर्णमूलिकलालाग्रन्थि (Parotid gland) के अर्बुदों जैसे एडिनोमा (Adenoma), फाईब्रोमा (Fibroma) इण्डोथिलियोमा (Endothelioma) में से कोई एक हो सकता है। इसको कर्णमूलिक शोथ अथवा कर्णफेर (Epidemic parotitis or mumps) मानना अनुचित है क्योंकि पाषाणगर्दभ में ज्वर नहीं होता किन्तु कर्णफेर में ज्वर होता है, पाषाणगर्दभ एक तरफ पीडारहित, स्पर्श में कठिन तथा धीरे-धीरे बढने वाला होता है किन्तु कर्णफेर या मम्पस् दोनों तरफ, स्पर्श में मुलायम तथा शीघ्र बढने वाला होता है।

विसर्पवत् सर्पति यो दाहज्वरकरस्तनु।
अपाकः श्वयथुः पित्तात् स ज्ञेयो जालगर्दभः ॥ १४ ॥

जालगर्दभ वर्णन—पित्त की प्रबलता से उत्पन्न तथा विसर्प के समान फैलने वाला एवं दाह और ज्वर युक्त कुछ पाक युक्त शोथ को जालगर्दभ जानना चाहिये ॥ १४ ॥

विमर्श—जालगर्दभ में वात-कफ मन्द होते हैं तथा पित्त प्रबल होता है जैसा कि चरक ने भी लिखा है—मन्दास्तु पित्तप्रबला प्रदुष्टा दोषा सुतीव्रं तनुरक्तपाकम्। (चरक)। सोज ने इसे विसर्प माना है—'पित्तोत्कटास्त्रयो ग्लाषा जनयन्ति त्वगाश्रिता। इयाव रक्तं तनुं शोथमपाकं बहुवेदनम् ॥ विसर्पिणं सदाहं च तृष्णाज्वरसमन्वितम्। विसर्पमाहुस्तं व्याधिमपरे जालगर्दभम् ॥

बाहुपार्श्वांसकक्षासु कृष्णस्फोटां सवेदनाम्।
पित्तप्रकोपसम्भूतां कक्षामिति विनिर्दिशेत् ॥ १५ ॥

कक्षावर्णन—पित्त के प्रकोप से बाहु, पार्श्व, अंस (स्कन्ध प्रदेश) तथा कक्षा (Axilla) इन स्थानों में उत्पन्न तथा वेदनायुक्त कृष्ण स्फोट को कक्षा समझनी चाहिये ॥ १५ ॥

विमर्श—कुछ पुस्तकों में १५ वें श्लोक के पश्चात्-पिडिका सुरमांसस्था वृत्ताग्रमरुजाऽज्वराम्। सर्वात्मिका सर्वलिङ्गा जानीयादिरिवेल्लिकाम्। ऐसा अधिक पाठान्तर है किन्तु क्षुद्ररोगोक्त रोगगणना में इरिवेल्लिका का पाठ सुश्रुत में न होने से यहां मूल में उसे नहीं माना है। कक्षारोग का हर्पिस झोस्टर (Herpes zoster) के साथ मिलान हो सकता है। चरक ने-'यज्ञोपवीतप्रतिमा प्रभूता पित्तानिलाभ्यां जनितास्तु कक्षा' तथा अष्टांगसंग्रहकार ने—कक्षेति कक्षांसभेषु प्रायो देशेषु सानिलात्। पित्ताद्भवन्ति पिटिका स्फोटा नागोपमा घना ॥ कक्षा को वात पित्तजन्य मानी है। सुश्रुतीय कक्षा के लक्षण वाग्भट तथा माधव की गन्धनामा से मिलते हैं जैसे—एकामेवंविधां दृष्ट्वा पिटिकां स्फोटसन्निभाम्। त्वग्गतां पित्तकोपेन गन्धनामां प्रचक्षते ॥

अग्निदग्धनिभाः स्फोटाः सज्वरा रक्तपित्तजाः।
क्वचित् सर्वत्र वा देहे स्मृता विस्फोटका इति ॥ १६ ॥

विस्फोटक—रक्त तथा पित्त के प्रकोप से शरीर के किसी एक प्रदेश पर अथवा सारे शरीर पर अग्नि के जलने से जैसे स्फोट (फफोले) उत्पन्न हो जांय तथा ज्वर भी हो तब उन्हें विस्फोट कहते हैं ॥ १६ ॥

विमर्श—विस्फोटक रोग को बुलस इरप्शन (Bullous eruptions) किंवा पेम्फीगस (Pemphigus) कह सकते हैं। माधवोक्त विस्फोटकवर्णन यथा—कट्वम्ललतीक्ष्णोष्णविदाहिरूक्षक्षारैरजीर्णाध्यशनातपैश्च। तथर्तुदोषेण विपर्ययेण कुप्यन्ति दोषाः पवनादयस्तु ॥ त्वचमाश्रित्य ये रक्तमांसास्थीनि प्रदूष्य च। घोरान् कुर्वन्ति विस्फोटान् सर्वान्ज्वरपुरःसरान् ॥

कक्षाभागेषु ये स्फोटा जायन्ते मांसदारणाः।
अन्तर्दाहज्वरकरा दीप्तपावकसन्निभाः ॥ १७ ॥
सप्ताहाद्वा दशाहाद्वा पक्षाद्वा घ्नन्ति मानवम्।
तामग्निरोहिणीं विद्यादसाध्यां सन्निपाततः ॥ १८ ॥

अग्निरोहिणी—कक्षा प्रदेश में मांस को विदीर्ण करने वाले तथा प्रदीप्त अग्नि के समान अन्तर्दाह और ज्वरकारक स्फोट उत्पन्न होते हैं। ये स्फोट सात दिन में, या दस दिन में अथवा एक पक्ष में मनुष्य को मार देते हैं। इस प्रकार सन्निपात से उत्पन्न उस असाध्य रोग को अग्निरोहिणी जानो॥

नखमांसमधिष्ठाय पित्तं वातश्च वेदनाम्।
करोति दाहपाकौ च तं व्याधिं चिप्पमादिशेत् ॥१९॥
तदेव क्षतरोगाख्यं तथोपनखमित्यपि ॥२०॥

चिप्प—पित्त और वात नखमांस में अधिष्ठान करके पीडा, जलन और पाक उत्पन्न करते हैं उसे चिप्प रोग कहते हैं तथा उसी को क्षतरोग और उपनख भी कहते हैं ॥१९-२०॥

विमर्श—चिप्प को ओनिकिया पुरुलेन्टा (onychia purulenta) कह सकते हैं। नखमांस (Nail-matrix) में क्षतादि होने से स्ट्रेप्टो स्टेफिलोकोकाय का उपसर्ग हो कर शोथ और पाक होता है। चरकोक्त क्षतरोगवर्णन—रोग क्षतः नखान्तरे स्यात् मांसासृग्दूषी भृशशीघ्रपाकः ॥ यह पारोनिकिया अथवा व्हिटलो (Paronychia or whitlow) है।

अभिघातात् प्रदुष्टो यो नखो रूक्षोऽसितः खरः।
भवेत्तं कुनखं विद्यात् कुलीनमिति संज्ञितम् ॥ २१ ॥

कुनखवर्णन—चोट लगने से प्रदुष्ट हुआ नख रूक्ष, काला और कठिन (खुरदरा) हो जाता है उसे कुनख (onychogryphosis) जानो तथा उसी को कुलीन भी कहते हैं ॥२१॥

गम्भीरामल्पसंरम्भां सवर्णामुपरिस्थिताम्।
कफाढन्तःप्रपाकां तां विद्यादनुशयीं भिषक् ॥ २२ ॥

अनुशयी—कफ के प्रकोप से गहरी धातुओं में उत्पन्न, स्वल्प शोथयुक्त, त्वचा के समान वर्ण की शरीर के ऊर्ध्व प्रदेश में स्थित एवं भीतरी भाग में पकने वाली पिटिका को वैद्य अनुशयी जाने ॥ २२ ॥

विदारीकन्दवद् वृत्तां कक्षावङ्क्षणसन्धिषु।
रक्तां विदारिकां विद्यात् सर्वजां सर्वलक्षणाम् ॥ २३ ॥

विदारिका—वात-पित्तादि सर्व दोषों से उत्पन्न अतएव सभी दोषों के लक्षणों से युक्त तथा विदारीकन्द के समान गोल और कक्षा एवं वङ्क्षण की सन्धि में स्थित लालरंग की पिटिका को विदारिका जानो ॥ २३ ॥

विमर्श—यह कक्षा वङ्क्षण प्रदेश की लसीका-ग्रन्थियों का शोथ है। चरक ने इसे वात-कफजन्य मानी है—ज्वरान्विता वङ्क्षणकक्षसन्धौ वर्तिर्निरर्ति कठिना मता या। विदारिका सा कफमारुताभ्याम्।

प्राप्य मांससिरास्नायूः श्लेष्मा मेदस्तथाऽनिलः ।
ग्रन्थिं कुर्वन्ति भिन्नोऽसौ मधुसर्पिर्वसानिभम् ॥२४॥
स्रवत्यास्रावमत्यर्थं तत्र वृद्धिं गतोऽनिलः ।
मांसं विशोष्य ग्रथितां शर्करां जनयेत् पुनः ॥ २५ ॥
दुर्गन्धं क्लिन्नमत्यर्थं नानावर्णं ततः सिराः ।
स्रवन्ति सहसा रक्तं तद्विद्याच्छर्करार्बुदम् ॥ २६ ॥

शर्करार्बुद—कफ, मेद और वात ये मांस, सिरा और स्नायु में प्रविष्ट हो कर गांठ पैदा करते हैं फिर वह गांठ फूट कर शहद, घृत और वसा ( चरबी ) के सदृश अत्यधिक मात्रा में स्राव बहाती है। इस प्रकार उस विदीर्ण हुई ग्रन्थि में वायु विवृद्ध हो कर मांस को सुखा के ग्रन्थियुक्त शर्करा को उत्पन्न कर देती है फिर उसकी सिराएं दुर्गन्धित एवं अत्यधिक क्लिन्न और अनेक प्रकार के रंग का स्राव अकस्मात् बहाती हैं उसे शर्करार्बुद जानो ॥ २४-२६ ॥

विमर्शः—भोजोक्त शर्करार्बुद—नमेव भिन्नं दुर्गन्धं स्रुतमेदोनिभं सिराः । स्रवन्ति स्रावमनिशं तदा स्याच्छर्करार्बुदम् ॥ शर्करार्बुद का साम्य Cock's peculiar tumour के साथ हो सकता है।

पामाविचर्च्यौ कुष्ठेषु रकसा च प्रकीर्त्तिता ॥ २७ ॥

पामा, विचर्चिका तथा रकसा इनका कुष्ठ रोग में वर्णन कर दिया है ॥ २७ ॥

परिक्रमणशीलस्य वायुरत्यर्थरूक्षयोः ।
पादयोः कुरुते दारीं सरुजां तलसंश्रिताम् ॥ २८ ॥

पाददारी—जो मनुष्य सदा घूमता-फिरता है उसके अत्यन्त रूक्ष हुये दोनों पावों में तलवों के आसपास किनारों पर ( एड़ी में ) वायु पीडाजनक दरारें कर देता है उसे पाददारी ( बिवाई या विपादिका Rhagades ) कहते हैं ॥ २८ ॥

शर्करोन्मथिते पादे क्षते वा कण्टकादिभिः ।
मेदोरक्तानुगैश्चैव दोषैर्वा जायते नृणाम् ॥ २९ ॥
सकीलकठिनो ग्रन्थिर्निम्नमध्योन्नतोऽपि वा ।
कोलमात्रः सरुक् स्रावी जायते कदरस्तु सः ॥ ३० ॥

कदर—चलते-फिरते समय शर्करा ( रेत, कंकड़, पत्थर ) आदि से बार-बार चोट या टक्कर खाने पर अथवा कांटे आदि से क्षत होने पर मेद तथा रक्त का अनुसरण करते हुये कुपित दोषों से मनुष्यों के पांव में जो कीलयुक्त तथा स्पर्श में कठिन एवं चारों ओर से निम्न किन्तु मध्यभाग में उन्नत (उठी) हुई तथा बेर के स्वरूप की पीडादायक गांठ उत्पन्न होती है और फूटने या काटने पर जिससे स्राव बहता है उसे कदर कहते हैं॥

विमर्शः—भोज ने इस कदर का मांसकील नाम रखा है तथा हाथ और पांव दोनों में होना लिखा है—हस्तयोः पादयोश्चापि गम्भीरानुगतं खरम् । मांसकीलं जनयतः कुपितौ कफमारुतौ ॥ सशल्यमिव तं देशं मन्यते तेन पीडितः । शर्करां कदरं केचिन्मन्यन्ते वातकण्टकम् ॥ कदर को कॉर्न ( Corn ) कहते हैं। किसी भी स्थान पर अधिक दबाव पड़ने से वहां की त्वचा की सेलों में वृद्धि हो कर यह पैदा होता है।

क्लिन्नाङ्गुल्यन्तरौ पादौ कण्डूदाहरुगन्वितौ ।
दुष्टकर्दमसंस्पर्शादलसं तं विनिर्दिशेत् ॥ ३१ ॥

अलस—वर्षा ऋतु में अथवा जहां पानी सदा बहता हो ऐसे स्थानों में खराब कीचड़ का अत्यधिक सम्पर्क होने से जब पावों की अङ्गुलियों के बीच के स्थानों ( अङ्गुल्यन्तर ) में क्लेद ( चिपचिपापन ), खुजली, जलन और पीड़ा होने लगती है, तब उसे अलस ( चिल्ब्लेन Chilblain ) कहते हैं ॥ ३१ ॥

रोमकूपानुगं पित्तं वातेन सह मूर्च्छितम् ।
प्रच्यावयति रोमाणि ततः श्लेष्मा सशोणितः ॥ ३२ ॥
रुणद्धि रोमकूपांस्तु ततोऽन्येषामसम्भवः ।
तदिन्द्रलुप्तं खालित्यं रुज्येति च प्रभाष्यते ॥ ३३ ॥

खालित्य—वात के साथ मिला हुआ पित्त रोमकूपों में जा कर बालों को गिरा देता है तथा इसके अनन्तर रक्त के साथ मिला हुआ कफ रोमकूपों ( छिद्रों ) को बन्द कर देता है जिस से उस स्थान में दूसरे बाल पैदा नहीं होते हैं इसी को इन्द्रलुप्त, खालित्य तथा रुज्या कहा जाता है ॥ ३२-३३ ॥

विमर्श—इन्द्रलुप्त को गंज ( अलोपेसिया ( Alopecia ) कहते हैं। सुश्रुत ने इन्द्रलुप्त, खालित्य तथा रुह्या को एक ही रोग माना है किन्तु वाग्भट ने बालों का सहसा गिरना इन्द्रलुप्त और धीरे धीरे गिरना खालित्य माना है—खलतेरपि जन्मैवं शातनं तत्र तु क्रमात् । ( अ० सं० )। रुज्या को वाग्भट में रुह्या तथा माधव ने रुह्या तथा वाग्भट ने इसका चाच पर्याय भी लिखा है। 'तदिन्द्रलुप्तं रुह्यां च प्राहुश्चाचेति चापरे' किन्तु कार्तिक ने दाढ़ी-मूछ का गिरना इन्द्रलुप्त, शिर के बालों का गिरना खालित्य और सर्व देह के बालों का गिरना रुह्या माना है। मधुकोषव्याख्यायां कार्तिकस्त्वाह—इन्द्रलुप्तं श्मश्रुणि भवति, खालित्यं शिरस्येव, रुह्या च सर्वदेहे-इति । भागमस्त्वत्र नास्ति । खलतिरोग स्त्रियों में नहीं होता है—अत्यन्तसुकुमारा-ह्ययो रजो दुष्टं स्रवन्ति च । अध्यायमरता यस्मात्तस्मान्न खलतिः स्त्रियाम् ॥

दारुणा कण्डुरा रूक्षा केशभूमिः प्रपाट्यते ।
कफवातप्रकोपेण विद्याद्दारुणकं तु तम् ॥ ३४ ॥

दारुणक—कफ तथा वायु के प्रकोप से केशों का स्थान स्पर्श में कठिन ( दारुण ), कण्डुयुक्त, रूक्ष तथा दरारों ( चर्म में तेड़ें या चीरे से पड़ने सी रचना ) से युक्त हो जाता है तब उसे दारुणक जानो ॥ ३४ ॥

विमर्श—दारुणक का साम्य Seborrhoea capitis or Pityriasis capitis के साथ हो सकता है। शिरःकपाल में इस रोग के अधिकतर होने से अष्टाङ्गसंग्रह में इसका समावेश शिरोरोगों में किया गया है—कण्डुकेशच्युतिस्वापरौक्ष्यकृत् स्फुटनं त्वचः । सुसूक्ष्मं कफवाताभ्यां विद्याद्दारुणकन्तु तम् ॥ विदेह ने इस रोग में पित्त और रक्त का भी सम्बन्ध या कारण माना है—यदत्र पटलाभास सरजस्कं शिरस्त्वचि । परुषं जायते जन्तोस्तस्य रूपं विशेषतः ॥ तोदैः समन्वितं वातात् सकण्डूगौरवं कफात् । सपित्तासं सदाहार्तिरामं पित्तात्मजं तथा ॥' इत्यत्र वचने सदाहरागं च पित्तात् , सार्तिं तु रक्तात्, अर्तिर्हि रक्तजाऽपि भवतीति श्रीकण्ठः।

अरूंपि बहुवक्त्राणि बहुक्लेदानि मूर्धनि ।
कफासृक्कृमिकोपेन नृणां विद्यादरुंपिकाम् ॥ ३५ ॥

अरुंपिका—कफ, रक्त तथा कृमि इनके प्रकोप के कारण मनुष्यों के शिर में अनेक छोटे छोटे मुखवाली तथा अत्यधिक स्रावयुक्त पिटिकाएं हो जाती हैं उन्हें अरुंपिका ( एक्जिमा आफ दी फेस एण्ड स्काल्प Eczema of the face and scalp ) जानो ॥ ३५ ॥

क्रोधशोकश्रमकृतः शरीरोष्मा शिरोगतः ।
पित्तं च केशान् पचति पलितं तेन जायते ॥ ३६ ॥

पलित—क्रोध, चिन्ता तथा श्रम से पैदा हुई शरीर की उष्णता तथा पित्त शिर में जाकर बालों को पका देते हैं उससे पलित ( बालों का सफेद होना ) रोग होता है ॥ ३६ ॥

विमर्शः—चरक ने पलित रोगोत्पत्ति में वातादि को भी कारण माना है—तेजोऽनिलाद्यैः सह केशभूमिं दग्ध्वा तु कुर्यात् खलितिं नरस्य। किञ्चित्तु दग्ध्वा पलितानि कुर्याद्धरिप्रभत्वञ्च शिरोरुहाणाम् ॥ किन्तु सुश्रुत ने 'व्यपदेशस्तु भूयसा' इस नियम के अनुसार पित्त को ही इसमें प्रधान माना अतः अन्य दोष का निर्देश नहीं किया ऐसे कोई भी रोग बिना त्रिदोष के या एक दोष से होते नहीं 'न रोगोऽस्त्येकदोषज'।

दाहज्वररुजावन्तस्ताम्राः स्फोटाः सपीतकाः ।
गात्रेषु वदने चान्तर्विज्ञेयास्ता मसूरिकाः ॥ ३७ ॥

मसूरिका—सारे शरीर में तथा मुंह और गले के भीतर पीलापन लिये हुए ताम्र ( रक्त ) वर्ण के स्फोट जो कि शरीर के भीतर दाह, ज्वर और पीड़ा के जनक हों उन्हें मसूरिका जानना चाहिये ॥ ३७ ॥

विमर्शः—मसूरिका-मसूर के समान आकार तथा वर्ण की पिटिकाएं इस रोग में होती हैं अतएव इसका नाम मसूरिका पड़ा है—मसूरमात्रास्तद्वर्णास्तत्संज्ञा पिटिका घनाः (अ० सं०)। चरक ने भी ऐसा ही माना है—या सर्वगात्रेषु मसूरमात्रा मसूरिका पित्तकफात् प्रदिष्टा। इस रोग को लोक में माता या चेचक तथा शास्त्र में शीतला, मसूरिका या वसन्त रोग कहा है एवं डाक्टरी में इसे स्माल पाक्स ( Small pox ) अथवा वेरिओला ( Variola ) कहते हैं। सुश्रुत, चरक, वाग्भट ग्रन्थों में इसे क्षुद्ररोगों में रख कर संक्षेप से लिखा है जिससे उनके समय में इस का वर्तमान सा प्रकोप नहीं होता रहा होगा ऐसा जान सकते हैं। संहिता ग्रन्थों के बाद माधवकर ने मसूरिका नाम से तथा भावप्रकाशकार ने अपने अपने ग्रन्थों में इसका स्वतन्त्र तथा विस्तृत वर्णन किया है किन्तु अन्य टीका ग्रंथों में दिये हुए प्राचीन विस्तृत वर्णनों से भी स्पष्ट है कि यह रोग सुश्रुतादि के पूर्व ही से भयङ्कर रूप में होता रहा था—भोज तथा उरभ्र का निम्न वर्णन है—भ्रष्ट शोणितसंसृष्ट त्वच दूषयते यदा। करोति पिटिका घोरा सर्वगात्रेषु देहिनाम् ॥ तिलसर्षपमात्राणा निष्पावाणां तथैव च। तुल्यप्रमाणसंस्थाना ज्वरदाहसमन्विताम् ॥ विभा-मसूरिकाभेदा पिटिका रक्तपित्तजाम् ॥ अष्टौ भेदा—मसूरिका सर्षपिका अजका कोद्रवस्तथा। कङ्गुर्विस्फोटकोऽग्नाली विसर्पी चाष्टमी स्मृता ॥ सोष्मकण्डूज्वरा ताम्रा सूक्ष्मामाहुर्मसूरिकाम्। सर्षपाकृतिनिर्वर्णा दाहपाकरुजान्वितीम् ॥ रक्ताभमूर्त्ता दुःसाध्या विद्यात् सर्षपिका बुधः। कलायसदृशा गाढा शोथापर्वास्यशोफिनीम् ॥ दाहक्लेदव्रणामुग्रुजका श्लेष्मपित्तजाम्। कोद्रवं कोद्रवाकार रक्तपित्तसमुद्भवम् ॥ कङ्गोस्तण्डुलसङ्काशैर्निरन्तरविसर्पिभिः। स्फोटैः श्लेष्मसमुद्भूतैरापूर्णं कङ्गुरिष्यते ॥ अग्निदग्धैरिव स्फोटैः सङ्कीर्णः कफरक्तजः। निर्विपाको विसर्पस्तु विस्फोटक इति स्मृतः ॥ अपाकं विरलं शुष्कं जायते मृत्युसन्निभम्। विसर्पवत् सर्पति सर्वगात्रे शोफान्विता च ज्वरदाहयुक्ता। विसर्पिणी कायसमानवर्णा कोलोपकल्पा कफरक्तजास्तु। भरद्वाजोक्तनवभेदा—पृथग्दोषसंसर्गसन्निपातरक्तविषद्रुमप्रसवात्राऽगन्तुभेदेनास्या नवविधत्वमाख्यातवान् भरद्वाजः। वृद्धकाश्यपोक्तषड्भेदाः—पृथग्दोषसन्निपातरक्तागन्तुजत्वभेदेन षड्विधत्वमाह वृद्धकाश्यपः। माधवकर ने वात, पित्त, रक्त, कफ तथा सर्वदोषज एवं द्वन्द्वज भेद लिखे हैं तथा त्वचा ( या त्वगाश्रितरूप ) रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा और शुक्र इन सप्तधातुओं के आधार भेद से दोषज मसूरिका के सात भेद किये हैं 'दोषमिश्रास्तु सप्तधा दृष्ट्या दोषलक्षणैः.' भावप्रकाश में मसूरिका तथा शीतला भिन्न २ मानी है। दोषानुसार वातज, पित्तज, रक्तज, कफज और सर्व ( त्रि ) दोषज ऐसे पांच भेद तथा रसादि-शुक्रान्त आश्रय भेद से सात प्रकार की मसूरिका मानी है। मसूरिका ही जब शीतला नामक देवी से आक्रान्त हो जाय तो उसे शीतला कहते हैं। 'देव्या शीतलयाऽऽक्रान्ता मसूर्येव हि शीतला' इसको डाक्टरी में चिकन पाक्स या वेरिसेला ( Chicken pox or varicella ) कहते हैं। भावप्रकाश ने इसके सात भेद माने हैं (१) बृहती-शीतला—ज्वरपूर्वा बृहत्स्फोटैः शीतला बृहती भवेत्। सप्ताहान्निःसरत्येव सप्ताहात् पूर्णतां व्रजेत् ततस्तृतीये सप्ताहे शुष्यन्ति स्खलति स्वयम् ॥ (२) कोद्रव शीतला, (३) पाणिसहा, (४) सर्षपिका, (५) राजिकाकृति, (६) बहुस्फोटा, (७) चर्मजा—एकस्फोटा च कृष्णा च बोद्धव्या चर्मजाऽभिधा। गुरुवर्य स्व० श्रीगणनाथसेन जी ने इसके तीन ही भेद माने हैं—मसूरिकाणां वैविध्य पूर्वैर्यद्यपि कीर्तितम् प्राधान्याल्लाघवाच्चेह वक्ष्यन्ते तु त्रिधैव ताः ॥ तत्राद्या बृहती नाम द्वितीया लघुनामिका। रोमान्तिका तृतीया च त्रिधा भिन्ना मसूरिका। ( सि० नि० )। निदान ( कारण )—कट्वम्ललवणक्षारविरुद्धाध्यशनाशनैः। दुष्टनिष्पावशाकाद्यैः प्रदुष्टपवनोदकैः क्रूरग्रहेक्षणाच्चापि देशे दोषाः समुद्गताः। जनयन्ति शरीरेऽस्मिन् दुष्टरक्तेन सङ्गताः ॥ इति निदानभावप्रकाशादयः श्रीगणनाथसेनास्तु—भूवायुजलदोषादेर्भवन्त्यागन्तुहेतवः। सङ्क्रामिण्यो विशेषेण निदाघादौ भवो च ताः ॥ ( सि० नि० )। इस रोग का कारण निष्यन्दन शील जीवाणु माना गया है। कुछ विद्वानों का कथन है कि इस रोग के जीवाणु सूक्ष्मदर्शकयन्त्र से देखे जा सकते हैं किन्तु अभी तक इस विषय में निश्चित निर्णय नहीं हुआ है। सहायक कारण—टीका या पूर्व आक्रमण से जिसकी रक्षा न हुई हो ऐसा समस्त संसार का प्रत्येक व्यक्ति किसी भी आयु में इसका शिकार बन सकता है तथापि यह बाल्यावस्था में जन्म से चार वर्ष की आयु तक अधिक होता है। एक बार आक्रमण होकर मुक्त हो जाने पर शरीर में स्थायी क्षमता हो आने से दुबारा होने की सम्भावना प्रायः नहीं होती है। अन्य देशों की अपेक्षा भारतवर्ष इस रोग का मुख्य केन्द्र है। British india being the most important focus of the disease in the world medical annul 1934 यह एक भयङ्कर औपसर्गिक रोग है जो घर में एक बच्चे

को होने पर उसके संसर्ग से तथा पूय और खुरण्ड के सूक्ष्म-कणों से दूषित वायु से दूसरे बच्चों को भी हो जाता है तथा धीरे धीरे उस घर, मोहल्ले या गांव के समस्त बिना टीका लगाये बच्चों को हो जाता है। रोगप्रसार—रोग का विष रोगी की त्वचा में, श्लेष्मलत्वचा में, मुख-नासा के स्रावों में, विस्फोटों के पीब में, खुरण्ड में, मलमूत्रादि में अर्थात् शरीर के प्रत्येक स्राव और त्याज्यपदार्थों में होता है जो कपड़ों, तौलियों, रुमाल, बर्तन इनमें लगकर तथा मक्खियों, चींटियों द्वारा एवं इनसे दूषित वायु द्वारा स्वस्थ बच्चों में फैल कर रोग पैदा करता है। जैसा कि उग्रन्न ने भी लिखा है—त्वगक्षिरोगापस्मार-राजयक्ष्ममसूरिकाः। दर्शनात् स्पर्शनात् दानात् संक्रामन्ति नरान्नरम्॥ समय—प्रायः जनवरी से जून (वसन्त, ग्रीष्म) तक में अधिक होता है। भारत में प्रतिवर्ष ५०००० के लगभग मनुष्यों की इस रोग से मृत्यु होती है। प्रत्येक ५-६ वर्ष के बाद इसका अधिक व्यापक तथा घातक आक्रमण होता है। बचने के उपाय—तीन हैं। (१) मसूरिका से एक बार पीड़ित होना। (२) मसूरिकाकरण (Variolation)—अर्थात् मसूरिका विस्फोटों की लसीका लेकर स्वस्थ बच्चे की त्वचा में प्रवेश करके मसूरिका पैदा कर क्षमता उत्पन्न करना। ऐसा प्राचीनकाल में भी होता था—धेनुस्तन्यमसूरी वा नराणां च मसूरिका। तज्जलं बाहुमूला च शस्त्रान्तेन गृहीतवान्। बाहुमूले च शस्त्रेण रक्तोत्पत्तिकरेण च। तज्जलं रक्तमिलितं स्फोटकज्वरसम्भवम्॥ (३) टीका लगाकर (Vaccination) कृत्रिम क्षमता उत्पन्न करके रोग से बचना। इसका असर प्रायः सदा के लिये हो जाता है किन्तु प्रथम टीका के ६-७ वर्ष बाद पुनष्टीकाकरण (Re vaccination) आवश्यक है। ऐसा करने से जर्मनी, हालैण्ड तथा यूरोप के देशों से मसूरिका की पूर्ण निकासी हुई है। पूर्वरूप—तासां पूर्वं ज्वरः कण्डूर्गात्रभङ्गोऽरुचिभ्रमः। त्वचि शोथः सवैवर्ण्यो नेत्ररागश्च जायते॥ (सि. निदान)। ज्वरास्यशोषाङ्गवि-मर्दकासस्तम्भश्लथत्वारुचिरोमहर्षाः। शिरोऽतिनेत्रामयपीनसाश्च मसूरिकाणां प्रभवन्ति चाग्रे॥ (उग्रन्नः)। शीत लगना, १०४°तक ज्वर (ततो ज्वरः स्यादतिघोरलिङ्गः), प्रलाप, बच्चों को चौंकना या आक्षेप, वमन, शिरःशूल आदि होते हैं। विस्फोटदर्शन—आक्रमण के बाद तीसरे या चौथे दिन मसूरिका के विस्फोट निकलने लगते हैं। प्रथम शिर पर, कनपटी पर और मणिबन्ध पर होता है पश्चात् २४ घण्टों के भीतर पैरों तक सारे शरीर में फैल जाते हैं। नीचे के अङ्गों में कम तथा मध्याङ्गों में कुछ अधिक तथा चेहरे पर सब से ज्यादा होते हैं। बाह्य त्वचा के समान ही गाल, गला, नासा, नेत्र, स्वरयन्त्र तथा स्त्रियों में योनि आदि की अन्तस्त्वचा पर भी दाने होते हैं। पूर्ण दाने निकलने पर ज्वर तथा अन्य लक्षण हल्के हो जाते हैं। प्रायः भीतर प्रविष्ट विष बाहर दानों के रूप में निकलता है। दोषा विषं तद्बहिः क्षिपन्ति। तृतीये तु दिने प्राप्ते ज्वरो भजति लाघवम्। पिडकाश्च प्रदृश्यन्ते गम्भीरास्त्वगवः स्थिताः॥ केशान्तेषु ललाटे च तथा च मणिबन्धयोः। समुद्भूय प्रसर्पन्ति मुखेऽङ्गेषु च ताः क्रमात्॥ (सि. नि.)। प्रथमावस्था में दाने छोटे मटर के बराबर तथा स्पर्श में कड़े एवं त्वचा के नीचे छर्रे निविष्ट हुये हों ऐसे दिखाई देते हैं किन्तु दो-तीन दिनके पश्चात् इनमें पानी भरने लगता है जिससे ये अधिक बड़े या उभरे हुये हो जाते हैं तथा मध्य में नाभि की तरह निम्न होते हैं। दो तीन दिन में पानी से पूरे भर जाते हैं पानीदार द्वितीयावस्था है। फिर इसके बाद पूय-जनक जीवाणुओं के उपसर्ग होने से इन में पीव पड़ कर पीले हो जाते हैं तथा निम्नमध्यता मिट कर गोल हो जाते हैं। साथ २ त्वचा में शोथ भी हो जाता है, पुनः ज्वर का वेग बढ़ जाता है, रोगी को कष्ट तथा बेचैनी रहती है। पीव पड़ने से कुछ बदबू भी आने लगती है। 'शीतले ज्वरदग्धस्य पूतिगन्धयुतस्य च' खाने, पीने, बोलने, छींकने तथा देखने में भी कष्ट होता है। यह तृतीयावस्था है। चतुर्थावस्था शुष्कीभवन की है जो उद्गम से नौवें दिन से प्रारम्भ होती है। इसमें जिस क्रम से दाने निकले हैं उसी क्रम से अर्थात् माथे से नीचे की ओर सूखने लगते हैं। ज्वर तथा अन्य लक्षण भी कम हो जाते हैं। एक सप्ताह में पूर्णरूप से सूख कर खुरण्ड बन कर गिरते हैं तथा उनके स्थान में दाग दिखाई देने लगते हैं। संक्षेप में यह है—कि स्फोटोद्गम के प्रथम तीन दिन तक गांठदार, तीसरे से पांचवें दिन तक पानीदार, पांचवें से नौवें दिन तक पूयदार एवं नौवें से सतरहवें दिन तक शुष्क होते हैं। सप्ताहान्निःसरन्त्येव सप्ताहात् पूर्णतां भजेत्। ततस्तृतीये सप्ताहे शुष्यति स्खलति स्वयम्। अथ षष्ठे तु दिवसे प्रपूर्यन्ते जलेन ताः। अष्टमेऽह्नि च पूयेन वर्द्धते च ज्वरस्ततः॥ शनकैर्हीयते चापि विषे प्रलुप्ता गते। प्रायशो द्वादशाहेन शुष्यन्ति पिडकाश्च ताः॥ विशीर्यन्ते च पक्षेण त्रिसप्ताहैस्तु नैरुजम्। यावज्जीवञ्च लक्ष्माणि तिष्ठन्ति प्रायशस्त्वचि। (सि नि.)।

भेद—(१) सौम्य (Variola minor)—में सभी लक्षण हल्के होते हैं। विस्फोट कम निकलते हैं। द्वितीयक ज्वर भी नहीं होता है। बच्चे खेलते-कूदते रहते हैं।

(२) असंमीलित (Discrete)—यह तीव्र स्वरूप का है तथा उक्त वर्णन इसी का है।

(३) सम्मीलित (Confluent)—यह द्वितीय से अधिक तीव्र है। इसमें दाने अधिक और प्रथम अलग २ होते हैं किन्तु आगे जा कर मिल जाने से मुख तथा हाथ-पांवों पर विद्रधि सी बन जाती है। (स्फोटाना मेलनादेषा बहुस्फोटाऽपि जायते, भावप्रकाशः)। जिससे रोगी पहचाना भी नहीं जा सकता है। ज्वर तेज होता है, प्रलाप तथा आक्षेप, प्यास, तेज नाड़ी, गले की ग्रन्थियों में शोथ आदि उपद्रव होते हैं। द्वितीय सप्ताहान्त में विषमयता, जीवाणुमयता या हृदयावसाद से मृत्यु हो जाती है। भाग्य या दैव-शक्ति प्रबल होने पर जीता है किन्तु २-३ माह में आ कर रोगी पूर्ण स्वस्थ होता है।

(४) कृष्णमसूरिका (Black small POX)—यह भयङ्कर स्वरूप की मसूरिका जिन्हें टीका नहीं लगाया हो उन्हें युवावस्था में होती है।

(५) रक्तस्रावी मसूरिका—यह भी भयङ्कर है। इसमें द्रवावस्था या पाकावस्था में विस्फोटों में खून आ जाता है तथा मल, मूत्र, वमन के साथ एवं नासा से भी रक्त का स्राव होता है—मुखेन प्रस्रवेद्रक्तं तथा घ्राणेन चक्षुषा। (माधवनि०)।

(६) मृदुल मसूरिका, (७) अप्रगल्भ मसूरिका, (८) क्षुद्र या लघु मसूरिका, (९) गार्भिकी मसूरिका (Foetal small pox) आदि भेद होते हैं।

उपद्रव—विसर्प, उपत्वचाशोथ (Cellulitis), कर्णशोथ नेत्राभिष्यन्द, सत्रण शुक्ल, ग्रीवाकक्षाऽलसीकाग्रन्थिशोथ पाक

कास, न्युमोनिया, हृदयशोथ, पक्षाघात, मूकता, स्मृतिनाश, बाधिर्य, प्रवाहिका, स्त्रियों में गर्भस्रावादि। साध्यासाध्यता—यह अत्यन्त औपसर्गिक, घातक, वैरूप्य तथा वैकल्य करने वाला रोग है। टीका न लगाने से २०—३५ प्रतिशत मृत्यु होती है। त्वग्गता रक्तजा चैव पित्तजा श्लेष्मजास्तथा। श्लेष्मपित्तकृताश्चैव सुखसाध्या मसूरिकाः॥ असाध्याः सन्निपातोत्थास्तासां वक्ष्यामि लक्षणम्। प्रवालसदृशाः काश्चित् काश्चिज्जम्बूफलोपमाः॥ लोहजालसमाः काश्चिदतसीफलसन्निभाः। कासो हिक्का प्रमेहश्च ज्वरस्तीव्रः सुदारुणः॥ प्रलापश्चारतिर्मूर्च्छा तृष्णा दाहोऽतिघूर्णता। मुखेन प्रस्रवेद्रक्तं तथा घ्राणेन चक्षुषा॥ कण्ठे घुर्घुरकं कृत्वा श्वसित्यत्यर्थदारुणम्। मसूरिकाभिभूतो यो भृशं घ्राणेन निःश्वसेत्॥ स भृशं त्यजति प्राणांस्तृष्णार्तो वायुदूषितः। मसूरिकान्ते शोथः स्यात् कूर्परे मणिबन्धके। तथांसफलके चापि दुश्चिकित्स्यः सुदारुणः॥ (माधवनिदानम्)। विदाहकं रतिरुजाऽतिसारतृष्णार्तिहिक्काऽरुचिकासमोहैः। युक्ता निहन्त्याशु मसूरिकास्तु या चापि विस्फोटकसंभवा च॥ (उत्तम)। काश्चिदिनानि यत्नेन सिध्यन्त्याशु मसूरिकाः। दृष्टा कृच्छ्रतराः काश्चित् काश्चित् सिध्यन्ति वा न वा॥ काश्चिन्नैव तु सिध्यन्ति साध्यमाना प्रयत्नतः। (भावप्रकाश)। न मन्त्रौषधं तस्य पापरोगस्य विद्यते। (शीतलास्तोत्रम्)।

(२) लघुमसूरिका, मोतिया शीतला (Chiken Pox) कारण अज्ञात है। इसमें ज्वरादि-लक्षण सौम्य होते हैं, विस्फोट चौबीस घण्टे के भीतर निकल आते हैं, कई दिन तक भी निकलते रहते हैं। इनके शरीर पर दाग भी नहीं बनते हैं। विरला न निचितश्च पिडका शालमन्भवा। ज्वर स्वल्प तस्यासौ ज्ञेया लघुमसूरिका॥

(३) रोमान्तिका—खसरा (मीजल्स Measles)—यह भी एक बच्चों का स्वतन्त्र विस्फोटक ज्वर है जिसमें शीतपूर्वज्वर, अरोचक, वमन, नासास्राव, छींके आना, प्रतिश्याय, कास, आँखों की सुर्खी, गाल के भीतर कोपलिक के दाग (नीलाभन लिये सफेद धब्बे) ये प्रधान लक्षण होते हैं। इस रोग का वास्तविक कारण भी अज्ञात है किन्तु कुछ लोग निष्यन्दनशील जीवाणु मानते हैं जो रोगी के रक्त में, नासा, मुख तथा श्वसन-संस्थान के स्राव में होते हैं। प्राय आयुर्वेद में इसे मसूरिका का ही एक प्रकार माना है किन्तु इन दोनों में दोष तथा विस्फोटों के अनुसार भेद है—कुध्यमाणा रिक्ता शरीर सर्वाङ्गगा सज्वरदाहतृष्णा। कण्डूयुता सारुचि सप्रसेका रोमान्तिका पित्तकफात् प्रदिष्टा॥ (चरक चि अ १२)। रोमकूपोन्नतिसमा रागिण्य कफपित्तजाः। कासारोचकसंयुक्ता रोमान्त्यो ज्वरपूर्विका॥ (माधवनि०)।

शाल्मलीकण्टकप्रख्याः कफमारुतशोणितैः।
जायन्ते पिडका यूनां वक्त्रे या मुखदूषिकाः॥ ३८॥

मुखदूषिका—कफ, वात और रक्त के कारण युवा मनुष्यों के मुख पर सेमल के कांटे के समान पिडकाएं उत्पन्न होती हैं उन्हें मुखदूषिका कहते हैं॥ ३८॥

विमर्श—मुखस्य दूषकत्वेन [illegible] 'मुहासा' इत्युच्यते लोके। इसे यौवनपिडका तथा ऐंग्रेजी में एक्नि वल्गेरिस (Acne Vulgaris) कहते हैं। मेदोगर्भा मुखे यूना ताभ्याञ्च मुखदूषिका इस अष्टाङ्गसंग्रह के वर्णनानुसार मुख की त्वचा के मेदग्रन्थिद्वार बन्द हो जाते हैं जिससे इन ग्रन्थिकाओं में मेद भर जाती है तथा एक्नी बेसीलस का उपसर्ग होने से पाक होकर वे फूटती हैं।

कण्टकैराचितं वृत्तं कण्डूमत् पाण्डुमण्डलम्।
पद्मिनीकण्टकप्रख्यैस्तदाख्यं कफवातजम्॥ ३९॥

पद्मिनीकण्टक—कफ और वात से उत्पन्न तथा कमलिनी के कांटों के समान कांटों से भरा हुआ तथा गोल, कण्डुयुक्त एवं पाण्डुरंग के मण्डल को पद्मिनीकण्टक कहते हैं॥ ३९॥

विमर्श—यह त्वचा का सौम्य अर्बुद हो सकता है तथा इसे पेपिलोमा ऑफ् दी स्किन (Papilloma of the skin) कहते हैं।

नीरुजं सममुत्सन्नं मण्डलं कफरक्तजम्।
सहजं रक्तमीषच्च श्लक्ष्णं जतुमणिं विदुः॥ ४०॥

जतुमणि—कफ और रक्त के कारण उत्पन्न, वेदना रहित, चारों ओर समान उभरा हुआ मण्डल जो कि सहज (जन्मजात), कुछ लाल और श्लक्ष्ण होता है उसे जतुमणि कहते हैं॥ ४०॥

विमर्श—त्वचा पर मेल्यानिन, (Melanin) नामक रंग के जम जाने से जो तिल या मस्सा जन्मजात होता है उसे जतुमणि (Congenital mole) कहते हैं। चरकोक्तलक्षण—कृष्ण स्निग्धो जतुमणिर्ज्ञेयो वातोत्थरेखिभिः। म ज स्परैरक्त [illegible] स्याद्भिषग्वरा॥

अवेदनं स्थिरञ्चैव यस्य गात्रेषु दृश्यते।
माषवत्कृष्णमुत्सन्नमनिलान्मषकं वदेत्॥ ४१॥

मषक—मनुष्य के भिन्न २ अङ्गों पर वात के कारण उत्पन्न तथा पीडारहित, स्थिर एवं उड़द के समान काले रंग के उभार या चिह्न दिखाई देते हों तो उन्हें मषक (Elevated mole) कहते हैं॥ ४१॥

विमर्श—मषकनिरुक्तौ माषशब्दात् 'इवे प्रतिकृतौ' इति कन्, नैरुक्त्येन च विधिना ह्रस्वत्वम्। मोनोक्तमषकलक्षणम्—गात्रेषिते त्वचि यदा दृश्येते कफमेदसी। श्लक्ष्णं मृदु सवर्णं च कुरुतो मषकं वदेत्॥ यह Elevated mole है।

कृष्णानि तिलमात्राणि नीरुजानि समानि च।
वातपित्तकफोद्रेकात्तान् विद्यात्तिलकालकान्॥ ४२॥

तिलकालक—वायु, पित्त और कफ के उद्रेक से काले रंग के, तिल के समान आकृति के, वेदनारहित तथा समान जो शरीर पर चिह्न होते हैं उन्हें तिलकालक कहते हैं॥ ४२॥

विमर्श—तिलकालक को तिल (None elevated mole) कहते हैं। 'वातपित्तकफोद्रेकात्' की जगह 'वातपित्तकफोच्छोषात्' ऐसा पाठान्तर है। तिलकालकलक्षणमन्यत्र—मारुत पित्तमादाय कर्ष रक्तसमाश्रितं। विन्दोति तिलमात्राणि त्वचि ते तिलकालका॥

मण्डलं महदल्पं वा श्यामं वा यदि वा सितम्।
सहजं नीरुजं गात्रे न्यच्छमित्यभिधीयते॥ ४३॥

न्यच्छ—शरीर के किसी भाग पर बड़ा या छोटा, श्याम या सफेद तथा पीडारहित और सहज (जन्मजात) जो चिह्न होता है उसे न्यच्छ कहते हैं॥ ४३॥

**विमर्श**—न्यच्छ को लाञ्छन कहा जाता है—न्यच्छं लाञ्छनमुच्यते। भोजोक्तं लक्षणं यथा—रक्तपित्तान्वितो वायुस्त्वक्प्रदेशाश्रितो यदा। जनयेन्मण्डलं कृष्णं श्यावं वा न्यच्छमादिशेत्॥

समुत्थाननिदानाभ्यां चर्मकीलं प्रकीर्त्तितम् ॥ ४४ ॥

**चर्मकील**—समुत्थान ( सम्प्राप्ति ) तथा निदान की दृष्टि से अर्शोनिदान में चर्मकील का वर्णन कर दिया गया है ॥४४॥

**विमर्श**—वाग्भट ने चर्मकील को मषक का ही एक भेद माना है—मषेभ्यस्तून्नततरांश्चर्मकीलान् सितासितान्।

क्रोधायासप्रकुपितो वायुः पित्तेन संयुतः ॥ ४५ ॥
सहसा मुखमागत्य मण्डलं विसृजत्यतः।
नीरुजं तनुकं श्यावं मुखे व्यङ्गं समादिशेत् ॥ ४६ ॥

**व्यङ्ग**—क्रोध तथा परिश्रम से प्रकुपित वात पित्त के साथ संयुक्त होकर मुखप्रदेश में आकर अकस्मात् मण्डल उत्पन्न करता है जो कि पीडारहित, अल्प तथा श्याव वर्ण का होता है उसे व्यङ्ग कहते हैं ॥ ४५-४६ ॥

कृष्णमेवंगुणं गात्रे नीलिकां तां विनिर्दिशेत् ॥ ४७ ॥

**नीलिका**—व्यङ्ग के समान ही लक्षणों वाला किन्तु वर्ण में काला हो और मुख के अतिरिक्त अन्य अवयवों पर मण्डल हो उसे नीलिका कहते हैं ॥ ४७ ॥

**विमर्श**—माधवकर ने इसे मुख पर भी होना माना है—कृष्णमेवंगुणं गात्रे मुखे वा नीलिकां विदुः। किन्तु वाग्भट ने भी मुख से अन्यत्र होने वाले मण्डल को ही नीलिका कहा है—श्यामलं मण्डलं व्यङ्गं वक्त्रादन्यत्र नीलिका। (अ० सं०)। डाक्टरी मत से व्यङ्ग, न्यच्छ और नीलिका ये एक ही प्रकार के विकार के भिन्न २ नाम हैं। छोटी धमनियों, सिराओं तथा केशिकाओं का त्वचा में गुच्छ बनने से यह रोग होता है तथा इसे Capillary angiomata or Naevi कहा जाता है।

मर्दनात् पीडनाच्चापि तथैवाप्यभिघाततः।
मेढ्रचर्म यदा वायुर्भजते सर्वतश्चरः ॥ ४८ ॥
तदा वातोपसृष्टं तु चर्म प्रतिनिवर्त्तते।
मणेरधस्तात् कोशश्च ग्रन्थिरूपेण लम्बते ॥ ४९ ॥
सवेदनः सदाहश्च पाकं च व्रजति कचित्।
मारुतागन्तुसम्भूतां विद्यात्तां परिवर्तिकाम् ॥ ५० ॥
सकण्डूः कठिना चापि सैव श्लेष्मसमुत्थिता ॥५१॥

**परिवर्तिका**—हस्तादि द्वारा मर्दन करने से, अधिक दबाने से तथा मैथुन के समय झगड़ा-फसाद होने के कारण अधिक चोट लगने से सर्व-शरीर-सञ्चारी व्यान वायु जब लिङ्ग के चर्म में प्रविष्ट होती है तब वायु से आक्रान्त हुआ वह चर्म ऊपर की ओर चढ जाता है तथा मणि ( सुपारी ) के नीचे ग्रन्थि रूप में हो कर लटकता है। कभी कभी उसमें पीडा, दाह और पाक भी होता है। इस प्रकार वायु तथा अभिघात आदि आगन्तुक कारण से उत्पन्न हुये इस रोग को परिवर्तिका कहते हैं। यदि इस रोग में खुजली चलना तथा कठिनता प्रतीत हो तो उसे कफजन्य परिवर्तिका समझनी चाहिये ॥ ४८-५१ ॥

**विमर्श**—भोजोक्तपरिवर्तिका लक्षण—मणेरधो मेढ्रचर्म व्यानस्तु परिवर्तयेत्। सशूलतोददाहाद्यैर्विज्ञेया परिवर्तिका। श्लैष्मिकी कठिना स्निग्धा कण्डूमत्यल्पवेदना॥ परिवर्तिका को पेराफाईमोसिस ( Paraphymosis ) कहते हैं। आघातादि द्वारा चर्म के ऊपर चढ जाने पर चर्म तथा शिश्न मणि में शोथ हो जाता है जिससे वह नीचे सुपारी पर नहीं उतर सकती है। शोथहर तथा जीवाणुनाशक चिकित्सा न करने से व्रणोत्पत्ति हो कर दोनों परस्पर जुड़ जाते हैं तथा कभी कभी इन्द्रिय में सड़न ( Putrefection भी होने लगती है।

अल्पीयः खां यदा हर्षाद् बालां गच्छेत् स्त्रियं नरः।
हस्ताभिघातादथवा चर्मण्युद्वर्त्तिते बलात् ॥ ५२ ॥
मर्दनात्पीडनाद्वाऽपि शुक्रवेगविघाततः।
यस्यावपाट्यते चर्म तां विद्यादवपाटिकाम् ॥ ५३ ॥

**अवपाटिका**—जब कोई मनुष्य छोटे योनिच्छिद्र वाली बाला ( अल्पवयस्का ) स्त्री के साथ हर्ष ( संरम्भ या वेग ) पूर्वक सम्भोग ( बलात्कार ) करता है उससे अथवा तिला लगाते समय या हस्त-मैथुन करते समय हाथ के अभिघात ( चोट ) से चर्म के ऊपर चढ जाने पर किंवा शिश्न के मर्दन और पीडन से एवं उपस्थित शुक्रवेग को रोकने से यदि उस मनुष्य का चर्म फट जाता है तब उसे अवपाटिका रोग जानो॥

**विमर्श**—अल्पीयोऽल्पतरं खं योनिमुखं यस्याः सा ताम्। अवपाटिका को Tear in the prepuce कहते हैं।

वातोपसृष्टमेवं तु चर्म संश्रयते मणिम्।
मणिश्चर्मोपनद्धस्तु मूत्रस्रोतो रुणद्धि च ॥ ५४ ॥
निरुद्धप्रकशे तस्मिन्मन्दधारमवेदनम्।
मूत्रं प्रवर्तते जन्तोर्मणिर्न च विदीर्यते ॥ ५५ ॥
निरुद्धप्रकशं विद्यात् सरुजं वातसम्भवम् ॥ ५६ ॥

**निरुद्धप्रकश**—इसी प्रकार यदि वात से दूषित शिश्नचर्म मणि को पूर्णरूप से ढक देता है एवं चर्म से ढकी हुई वह मणि मूत्र निकलने के स्रोतस् ( मार्ग ) को अवरुद्ध कर देती है तथा मूत्रमार्ग के निरुद्ध होने पर पीड़ा के बिना ही मूत्र मन्द धार के रूप में निकलता है किन्तु मणि खुलती नहीं है इस तरह वात-प्रकोप से उत्पन्न तथा कुछ पीड़ा देने वाला निरुद्धप्रकश रोग होता है ॥ ५४-५६ ॥

**विमर्श**—निरुद्धप्रकाशत्वान्निरुद्धप्रकशः। ( मधुकोषः )। चर्म द्वारा मणि ढक जाने से उस पर प्रकाश पड़ना निरुद्ध ( बन्द ) हो जाता है। वाग्भट ने मणि का विकास निरुद्ध होने से इसका निरुद्धमणि नाम रखा है—मणेर्विकासरोधश्च स निरुद्धमणिर्गदः। डाक्टरी में इसको फायमोसिस ( Phimosis ) कहा है। इसके जन्मजात तथा जन्मोत्तर ऐसे दो भेद किये गये हैं। जन्मजात का कारण गर्भवृद्धिदोष है। जन्मोत्तर बच्चों में शिश्नचर्म के बार बार खुजाने तथा पकड़ कर खींचने से युवाओं के पूयमेह होने से तथा वृद्धों में वस्तिगत अश्मरी, मूत्रमार्गसङ्कोच एवं अष्ठीलावृद्धि के कारण खुजाने और मसलने से उत्पन्न होता है।

वेगसन्धारणाद्वायुर्विहतो गुदमाश्रितः।
निरुणद्धि महत्स्रोतः सूक्ष्मद्वारं करोति च ॥ ५७ ॥
मार्गस्य सौक्ष्म्यात् कृच्छ्रेण पुरीषं तस्य गच्छति।
सन्निरुद्धगुदं व्याधिमेनं विद्यात् सुदुस्तरम् ॥ ५८ ॥

**सन्निरुद्धगुद**—अपान वात तथा मल-मूत्र के वेगों को

रोकने से कुपित वात गुदा में जाकर महास्रोत का अवरोध करके उसके नीचे का (गुद) मार्ग सङ्कुचित (छोटा) कर देती है, इस तरह मार्ग के छोटा होने से उस मनुष्य का मल कठिनता से बाहर निकलता है। इस प्रकार उत्पन्न हुये सुदुस्तर (कष्टसाध्य) इस रोग को सन्निरुद्धगुद जानो॥

विमर्श—इस रोग को Structure of the rectum कहते हैं। गुदा में व्रण होकर उनके स्थान पर सङ्कोच होने से यह रोग पैदा होता है। इसमें प्रथम विबन्ध पश्चात् क्रमशः विबन्ध और पतले दस्त होते हैं। यदि मल कड़ा तथा फीते के समान लम्बा और चपटा निकले एवं साथ में आंव तथा खून भी हो तो इसका निदान (निर्णय) पक्का हो जाता है।

शकृन्मूत्रसमायुक्तेऽधौतेऽपाने शिशोर्भवेत्।
स्विन्नस्यास्नाप्यमानस्य कण्डू रक्तकफोद्भवा॥ ५९॥
कण्डूयनात्ततः क्षिप्रं स्फोटाः स्रावश्च जायते।
एकीभूतं व्रणैर्घोरं तं विद्यादहिपूतनम्॥ ६०॥

अहिपूतन—मल तथा मूत्र से युक्त अपान (गुदा) के पानी द्वारा नहीं धोने पर तथा पसीना होने के बाद प्रायः मन्दोष्ण जल से स्नान नहीं कराने वाले बच्चे के रक्त और कफ के कारण गुदा में कण्डू उत्पन्न होती है तथा उसे खुजाने से स्फोट उत्पन्न होकर उनसे स्राव बहता है। इस तरह व्रणों से युक्त एवं भयङ्कर स्वरूप के इस रोग को अहिपूतन जानो॥

विमर्श—अहिपूतन को Infantile erythema of Jacquet or Napkin rash or sore buttocks कहते हैं तथा मल, मूत्र और स्वेद से गुदा के सदा गीली और गन्दी रहने से होता है। दुष्टस्तन्यपान से भी होता है ऐसा भोज का मत है—दुष्टस्तन्यस्य पानेन मल्स्याक्षालनेन च। कण्डूदाहरवार्त्ताद्य पिटकैश्च समाचिता॥ सम्भवन्ति यथादोष दारुणा अहिपूतना॥ अष्टाङ्गहृदय में इसे मतान्तर से मातृकादोष, प्रष्ठारु, गुदकुट्ट आदि लिखा है—केचित् मातृकादोष वदन्त्यन्येऽपि पूतनम्। प्रष्ठारुं गुदकुट्टञ्च केचिच्च तमनामिकम्॥ स्त्री—स तेन सल्लिलो पममच्छं विच्छिन्नमाम दुर्गन्धि नानावर्णवेदनं फेनिलमतिसार्यते। (अ० सं०)।

स्नानोत्सादनहीनस्य मलो वृषणसंश्रितः।
प्रक्लिद्यते यदा स्वेदात् स कण्डूं जनयेत्तदा॥ ६१॥
तत्र कण्डूयनात् क्षिप्रं स्फोटाः स्रावश्च जायते।
प्राहुर्वृषणकच्छूं तां श्लेष्मरक्तप्रकोपजाम्॥ ६२॥

वृषणकच्छू—स्नान तथा उबटन नहीं करने वाले बच्चे के वृषण प्रान्त में जमा हुआ मल जब पसीने से गीला होता है तब वह खुजली उत्पन्न करता है और वहां खुजलाने से शीघ्र ही स्फोट (फुन्सियां) निकल आते हैं और उन से स्राव भी बहता है। इस प्रकार कफ और रक्त के प्रकोप से उत्पन्न हुये इस रोग को वृषणकच्छू (Eczema of the scrotum) कहते हैं॥ ६१-६२॥

प्रवाहणातिसाराभ्यां निर्गच्छति गुदं बहिः।
रूक्षदुर्बलदेहस्य तं गुदभ्रंशमादिशेत्॥ ६३॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने क्षुद्ररोगनिदानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः॥ १३॥

गुदभ्रंश—रूक्ष तथा दुर्बल शरीर वाले मनुष्य के प्रवाहण (कुन्थन) तथा अतिसार से गुद बाहर निकल आती है उसे गुदभ्रंश कहते हैं॥ ६३॥

विमर्श—गुदभ्रंश को प्रोलेप्सस रेक्टाई (Prolapsus recti) कहते हैं। इस के पूर्ण तथा अपूर्ण ऐसे दो भेद होते हैं। पूर्णगुदभ्रंश बच्चों को अधिकतर होता है तथा इस में गुदा की समग्र भित्ति बाहर निकल आती है। अपूर्णगुदभ्रंश अधिकतया युवकों में होता है तथा इसमें गुदा की केवल श्लेष्मल त्वचा मलद्वार से बाहर निकलती है।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषाटीकायां क्षुद्ररोगनिदानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः॥ १३॥

## चतुर्दशोऽध्यायः।

अथातः शूकदोषनिदानं व्याख्यास्यामः॥ १॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः॥ २॥

अब इसके अनन्तर शूकदोषनिदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था॥१-२॥

विमर्श—शूक अर्थात् कोई खास औषध किंवा वात्स्यायनोक्त लिङ्गवृद्धिकारक योग उन के मिथ्या प्रयोग से उत्पन्न दोषों (रोगों) का वर्णन करते हैं। यहां पर दोष शब्द रोग अर्थ में प्रयुक्त हुआ है जैसा कि चरक ने भी लिखा है—'दोषा अपि रोगशब्दं लभन्ते'। लिङ्गवृद्धिकरयोग—भल्लातकास्थिजलशूकमधाब्जपत्रमन्तर्विदग्धं मतिमान् सह सैन्धवेन। एतद्विरूढवृहतीफलतोयपिष्टमालेपनं महिषविहितमलीकनेऽङ्गे॥ स्थूल महच्चरुतुरङ्गतुल्यमाशु शेर करोत्यभिमत नहि सशयोऽस्ति॥ जल-शूकादि से रहित प्रशस्त तैलादि से शूकदोष नहीं होते हैं—यथा—अश्वगन्धावरीकुष्ठमांसीसिंहीफलान्वितम्। चतुर्गुणेन दुग्धेन तिलतैलं विपाचयेत्। स्तनलिङ्गकर्णपालीवर्धनं म्रक्षणादिदम्॥

लिङ्गवृद्धिमिच्छतामक्रमप्रवृत्तानां शूकदोषनिमित्ता दश चाष्टौ च व्याधयो जायन्ते। तद्यथा—सर्षपिका, अष्ठीलिका, ग्रथितं, कुम्भीका, अलजी, मृदितं, सम्मूढपिडका, अवमन्थः, पुष्करिका, स्पर्शहानिः, उत्तमा, शतपोनकः, त्वक्पाकः, शोणितार्बुदं, मांसार्बुदं, मांसपाकः, विद्रधिः, तिलकालकश्चेति॥ ३॥

शूकदोषजरोग—लिङ्ग की वृद्धि या स्थूलता चाहने वाले तथा शास्त्रीय क्रम से विपरीत योगों में प्रवृत्त हुये मनुष्यों के शूक दोष के कारण अट्ठारह व्याधियां उत्पन्न होती हैं, वे रोग ये हैं जैसे—सर्षपिका, अष्ठीलिका, ग्रथित, कुम्भीका, अलजी, मृदित, संमूढपिडका, अवमन्थ, पुष्करिका, स्पर्शहानि, उत्तमा, शतपोनक, त्वक्पाक, शोणितार्बुद, मांसार्बुद, मांसपाक, विद्रधि तथा तिलकालक॥ ३॥

गौरसर्षपतुल्या तु शूकदुर्भग्नहेतुका।
पिडका कफरक्ताभ्यां ज्ञेया सर्षपिका बुधैः॥ ४॥

सर्षपिका—असम्यक् रूप से प्रयुक्त शूकों के प्रयोग के कारण कफ और रक्त से उत्पन्न तथा श्वेत सरसों के समान आकृति की पिडिका को सर्षपिका जाननी चाहिये॥ ४॥

विमर्शः—कहीं कहीं 'शूकदुर्भगहेतुका' ऐसा पाठान्तर है जिस का अर्थ 'शूक तथा निकृष्ट भग ( दूषित योनि ) हेतुक' करना चाहिये ।

कठिना विषमैरन्तैर्मारुतस्य प्रकोपतः ।
शूकैस्तु विषसम्भुग्नैः पिडकाऽष्ठीलिका भवेत् ॥ ५ ॥

अष्ठीलिका—विषम (अप्रशस्त) तथा भल्लातकादिरूप विष से सम्भुग्न (युक्त) शूकों के अन्त (प्रयोग) से वायु का प्रकोप होकर कठिन पिडिका उत्पन्न होती है उसे अष्ठीलिका कहते हैं ॥५॥

शूकैर्यत् पूरितं शश्वद् ग्रथितं तत् कफोत्थितम् ।
कुम्भीका रक्तपित्तोत्था जाम्बवास्थिनिभाऽशुभा ॥६॥
अलजीलक्षणैर्युक्तामलजीं च वितर्कयेत् ।
मृदितं पीडितं यत्तु संरब्धं वायुकोपतः ॥ ७ ॥
पाणिभ्यां भृशसम्मूढे सम्मूढपिडका भवेत् ॥ ८ ॥

ग्रथितादिवर्णन—वात्स्यायनोक्त विषयुक्त तिलों के लेप से लिङ्ग शूक से भरे हुये सा निरन्तर प्रतीत हो तो उसे कफजन्य ग्रथित रोग कहते हैं । तथा रक्त और पित्त के प्रकोप से उत्पन्न एवं जामुन की गुठली के समान वर्ण तथा आकृति की अशुभ पिडिका को कुम्भीका कहते हैं एवं प्रमेहपिडका में वर्णित अलजी के लक्षणों से युक्त पिडिका को अलजी कहते हैं तथा शूकपात ( शूकयुक्त औषध लगाने ) के पश्चात् वायु के प्रकुपित होने से प्रथम इन्द्रिय में संरब्ध ( सरसराहट ) होती है जिस से वह व्यक्ति उसे हस्तादि-द्वारा पीडित करता है उस से मृदित रोग उत्पन्न होता है । इसी तरह शूकपात के पश्चात् हाथों से शिश्न को अत्यधिक मसलने पर संमूढपिडका रोग होता है ॥ ६-८ ॥

दीर्घा बह्व्यश्च पिडका दीर्यन्ते मध्यतस्तु याः ।
सोऽवमन्थः कफासृग्भ्यां वेदनारोमहर्षकृत् ॥ ९ ॥

अवमन्थ—शिश्नपर कफ और रक्त के प्रकोप से अनेक बड़ी बड़ी पिडकाएं उत्पन्न होकर मध्य में से विदीर्ण हो जाती हैं तथा जिन में वेदना और रोमहर्ष होता है वह अवमन्थ रोग है ॥

पित्तशोणितसम्भूता पिडका पिडकाचिता ।
पद्मपुष्करसंस्थाना ज्ञेया पुष्करिकेति सा ॥ १० ॥

पुष्करिका—शिश्न पर पित्त और रक्त के प्रकोप से अनेक छोटी छोटी पिडकाओं से घिरी हुई तथा कमल की कर्णिका के आकार की जो पिडका होती है उसे पुष्करिका कहते हैं ॥१०॥

जनयेत् स्पर्शहानिं तु शोणितं शूकदूषितम् ॥ ११ ॥

स्पर्शहानि—रोग में शिश्नगत रक्त शूक ( लिङ्गवृद्धिकर योग ) से दूषित हो कर वहां के स्पर्श-ज्ञान को हानि ( नुकसान ) पहुंचाता है ॥ ११ ॥

मुद्गमाषोपमा रक्ता पिडका रक्तपित्तजा ।
उत्तमैषा तु विज्ञेया शूकाजीर्णनिमित्तजा ॥ १२ ॥

उत्तमा—शिश्न पर बार-बार शूक के प्रयोग करने से तथा अजीर्ण के कारण रक्तपित्त की दुष्टि से पैदा होने वाली मूंग तथा उड़दी के आकार की एवं रक्तवर्ण की जो पिडिका होती है उसे उत्तमा जाननी चाहिये ॥ १२ ॥

छिद्रैरणुमुखैर्वस्तु चितं यस्य समन्ततः ।
वातशोणितजो व्याधिर्विज्ञेयः शतपोनकः ॥ १३ ॥

शतपोनक—मिथ्याप्रयुक्त शूकदोष से जिस मनुष्य का वस्तु ( शिश्न ) सूक्ष्ममुख वाले अनेक छिद्रों से चारों ओर व्याप्त हो जाय तब उस वातरक्तजन्य रोग को शतपोनक रोग जानना चाहिये ॥ १३ ॥

पित्तरक्तकृतो ज्ञेयस्त्वक्पाको ज्वरदाहवान् ।
कृष्णैः स्फोटैः सरक्तैश्च पिडकाभिश्च पीडितम् ॥१४॥
यस्य बस्तिरुजश्चोग्रा ज्ञेयं तच्छोणितार्बुदम् ।
मांसदोषेण जानीयादर्बुदं मांससम्भवम् ॥ १५ ॥
शीर्यन्ते यस्य मांसानि यस्य सर्वाश्च वेदनाः ।
विद्यात्तं मांसपाकं तु सर्वदोषकृतं भिषक् ॥ १६ ॥
विद्रधिं सन्निपातेन यथोक्तमभिनिर्दिशेत् ॥ १७ ॥

त्वक्पाकादि वर्णन—जिस मनुष्य के शिश्न की त्वचा में पित्त और रक्त की दुष्टि से पाक उत्पन्न हो जाय तथा ज्वर और दाहकारक हो तो उसे त्वक्पाक जानना चाहिये तथा जिसका शिश्न लाल और काले स्फोटों और पिडकाओं से पीडित हो तथा बस्ति प्रदेश में भयङ्कर पीड़ा हो उसे शोणितार्बुद जानना चाहिये एवं शिश्न के मांस की दुष्टि से मांसजन्य अर्बुद समझना चाहिये । इसी तरह जिस मनुष्य के शिश्न का मांस गल कर शीर्ण ( नष्ट ) होता हो तथा जिसके सर्व प्रकार की वेदना हो रही हो उसे वैद्य सर्वदोषोत्पन्न मांसपाक हुआ जाने तथा सन्निपात (त्रिदोष) ही के कारण विद्रधि-निदानोक्त नानावर्ण वेदना और स्राव इन लक्षणों से युक्त जो हो उसे विद्रधि जाननी चाहिये ॥ १४-१७ ॥

कृष्णानि चित्राण्यथवा शूकानि सविषाणि च ।
पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं निरवशेषतः ॥ १८ ॥
कालानि भूत्वा मांसानि शीर्यन्ते यस्य देहिनः ।
सन्निपातसमुत्थानं तं विद्यात्तिलकालकम् ॥ १९ ॥

तिलकालक—काले वर्ण के या चित्र-विचित्र वर्ण के अथवा भल्लातकादि विषयुक्त शूकों ( लिङ्गवृद्धिकर योगों ) के शिश्न पर पात ( प्रयोग ) करने से वे शीघ्र ही निरवशेष ( सम्पूर्ण ) मेढ् ( शिश्न ) को पका देते हैं तथा जिस मनुष्य के शिश्न के मांस काले ( तिल समान ) होते हुये गल कर नष्ट होने लग जाते हैं ऐसे रोग को सन्निपातजन्य तिलकालक जानो ॥१८-१९॥

तत्र मांसार्बुदं यच्च मांसपाकश्च यः स्मृतः ।
विद्रधिश्च न सिध्यन्ति ये च स्युस्तिलकालकाः ॥२०॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने शूकदोषनिदानं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

असाध्यता—शूकदोषों में जो मांसार्बुद, मांसपाक और विद्रधि एवं तिलकालक कहे गये हैं, वे साध्य नहीं होते हैं ॥२०॥

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां शूकदोषनिदानं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

## पञ्चदशोऽध्यायः ।

अथातो भग्नानां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर भग्ननिदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के लिये कहा था ॥ १-२ ॥

पतनपीडनप्रहाराक्षेपणव्यालमृगदशनप्रभृतिभिरभिघातविशेषैरनेकविधमस्थ्नां भग्नमुपदिशन्ति ॥ ३ ॥

भग्न-कारण—कहीं से गिरना, किसी से अङ्ग का दबना, लाठी या शस्त्र का प्रहार, हरत-पादादि अङ्गको खींचना तथा व्याल ( सिंहादि हिंसक ) तथा हरिणादि अहिंसक पशुओं के दन्त-नख से काटना या फाड़ देना आदि अनेक प्रकार के आघात-विशेषों से अस्थियों में अनेक प्रकार का भग्न होता है॥

*विमर्श—भग्न शब्द का अर्थ टूटना है अतः इसका उपयोग* केवल अस्थिभग्न ( Fracture ) के लिये ही होना चाहिये किन्तु सुश्रुत, चरक तथा वाग्भट में इसके अस्थिभग्न और सन्धिमुक्त ( Dislocation ) दो भेद करके दोनों अर्थों में प्रयुक्त किया है। डाक्टरी में अस्थिभग्न ( Fracture ) तथा सन्धिविश्लेष या सन्धिच्युति ( Dislocation ) ये दोनों स्वतन्त्र पृथक् २ रोग माने हैं। सन्धिविश्लेष में प्रायः अस्थि का भग्न कम या नहीं होता, अपि तु वह सन्धि स्थान से कुछ हट जाती है। वाग्भट ने भग्न के स्थान में भङ्ग शब्द का प्रयोग किया है और उसके दो भेद माने हैं—सन्धिभङ्ग तथा असन्धिभङ्ग जैसे—पात घातादिभिर्द्वेधा भङ्गोऽस्थ्ना सन्ध्यसन्धितः। भावप्रकाश ने भी दो भेद माने हैं-'भग्न समासाद् द्विविधं हुताश! काण्डे च सन्धावपि' (वाग्भट उ० अ० २७)। भग्नपरिभाषा—अस्थि के किसी स्थान पर टूट जाने को अस्थिभग्न ( Fracture ) कहते हैं। कारण—साधारणतया चोट लगने से अस्थि का भग्न होता है किन्तु कभी कभी अस्थि रोगग्रस्त होने पर थोड़े ही भार से टूट जाती है। बहुधा जहां चोट लगती है उसी स्थान पर अस्थि टूटती है परन्तु देखा जाता है कि अस्थि के दोनों प्रान्तों पर दबने से बीच में से टूट जाती है। पैर से गिरने पर जहां चोट लगती है उससे कुछ दूरी पर अस्थि टूटती है। पेशी कण्डराओं के कर्षण से भी सूक्ष्म अस्थियां टूट जाती हैं, जैसे जान्वस्थि ( Patella ) का भग्न इसी प्रकार का होता है। पतनपीडनादि भग्नके प्रधान या तात्कालिक कारण हैं तथा आयु, लिङ्ग, रोग, व्यवसाय, सन्धियों तथा अस्थियों के विकार सहायक या गौण कारण हैं। बाल्यावस्था में अस्थियां अधिक मुलायम होने से केवल मुड़ जाती हैं, टूटती कम हैं। २० से ४० वर्ष की आयु में अस्थियां कठोर हो जाती हैं तथा मनुष्य अधिक उद्यमी एवं धनार्जन के लिये या मनोविनोद के लिये प्रायः आपत्तिजनक कार्यों को भी कर बैठते हैं अतः भग्न अधिक हुआ करते हैं। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में भग्न अधिक होते हैं। अस्थिक्षय ( Bone T B or Caries of bone), अस्थिवक्रता (Rickets), अस्थिभङ्गुरता, पक्षाघात ( Paralysis ), फिरङ्ग आदि रोग भी भग्न की प्रवृत्ति उत्पन्न कर देते हैं। पैतृकभग्नप्रवृत्ति ( Fragilitas ossium ) जो माता-पिता से बच्चों में आती है भग्न होने में कारण होती है।

तत्तु भङ्गजातमनुसार्यमाणं द्विविधमेवोपपद्यते सन्धिमुक्तं काण्डभग्नं च ॥ ४ ॥

भग्नभेद—वह अनेक प्रकार का भग्न विश्लेषात्मक (तात्त्विक या सूक्ष्म) दृष्टि से विचार करने पर दो ही प्रकार का होता है जैसे सन्धिमुक्त तथा काण्डभग्न ॥ ४ ॥

विमर्श—सन्धिमुक्त को सन्धिच्युत या सन्धिभंश या सन्धिविश्लेष ( Dislocation ) कहते हैं तथा काण्डभग्न को असन्धिभग्न ( Fracture ) कहते हैं। काण्डशब्दार्थ—पूर्वापरसन्धिद्वयोऽस्थ्यवयवः काण्ड, ( गात्र या Body ) तयोरेवास्थिकाण्डयोर्मध्यसन्धानं सन्धिः ( Joint ) ( न्या० चं० )। काण्डे सन्धिपर्यन्ते एककाण्डे ( भाव प्र० )।

तत्र सन्धिमुक्तम्-उत्पिष्टं, विश्लिष्टं, विवर्त्तितम्, अवक्षिप्तम्, अतिक्षिप्तं, तिर्यक्क्षिप्तमिति षड्विधम् ॥

सन्धिमुक्तभेद—उनमें सन्धिमुक्त के उत्पिष्ट, विश्लिष्ट, विवर्तित, अवक्षिप्त, अतिक्षिप्त और तिर्यक्क्षिप्त ऐसे ६ भेद होते हैं॥

*विमर्श—उत्पिष्ट में अस्थिसन्धि के विश्लेष के साथ-साथ* उसका चूर्ण या पेषण भी हो जाता है इसे Fracture dislocation कहते हैं। विश्लिष्ट में अस्थि का स्वल्पविश्लेष होता है इसको Subluxation or incomplete dislocation कहते हैं। विवर्तित में अस्थि दक्षिण या वाम में सरक जाती है इसको Lateral displacement कहते हैं। अवक्षिप्त में अस्थि नीचे सरक जाती है इसे Downward displacement कहते हैं। अतिक्षिप्त में मांस तथा रक्तवाहिनियां भी विशीर्ण हो जाती हैं इसको Complicated dislocation कहते हैं एवं तिर्यक्क्षिप्त में सन्धि टेढी हो जाती है। यह Complete dislocation है। मधुकोषव्याख्या में भग्न के दो भेद माने हैं—द्विविधं हि भग्नं सव्रणमव्रणञ्च। सव्रण सन्धिविश्लेष Open dislocation तथा अव्रण सन्धिविश्लेष Closed dislocation कहते हैं।

तत्र प्रसारणाकुञ्चनविवर्त्तनाक्षेपणाशक्तिरुग्रुजत्वं स्पर्शासहत्वं चेति सामान्यं सन्धिमुक्तलक्षणमुक्तम् ॥ ६ ॥

लक्षण-सन्धिमुक्त होने पर अङ्ग के प्रसारण, सङ्कोचन, इधर-उधर हिलाने ( विवर्तन ) तथा आक्षेपण करनेमें असमर्थता हो जाती है, तीव्र पीड़ा होती है तथा रोगी किसी भी वस्तु के स्पर्श को सहन नहीं कर सकता है ये सामान्य लक्षण कहे गये हैं ॥

विमर्श—अङ्ग के आकार का विकृत हो जाना या विषमाङ्गता ( Deformity ) सन्धिविश्लेष का सबसे बड़ा लक्षण है। सन्धि में सम्मिलित अस्थियों के भाग अपने स्थान से हट कर अन्य अस्वाभाविक स्थिति में पहुंच जाते हैं इससे अस्थि के पूर्व स्थान में गढा तथा दूसरे स्थान में उभार हो जाता है। परीक्षा के समय विश्लेषित सन्धि की दूसरी ओर की स्वस्थ सन्धि के साथ तुलना कर रोगनिर्णय करना चाहिये। अङ्ग की गति परिमित या यह अकर्मण्य हो जाता है तथा रोगी को स्वल्प स्तब्धता, वेदना और शोथ ये अधिक लक्षण होते हैं।

विशेषेणोत्पिष्टे सन्धावुभयतः शोफो वेदनाप्रादुर्भावो विशेषतश्च नानाप्रकारा वेदना रात्रौ प्रादुर्भवन्ति। विश्लिष्टेऽल्पः शोफो वेदनासातत्यं सन्धिविक्रिया च। विवर्त्तिते तु सन्धिपार्श्वापगमाद्विषमाङ्गता वेदना च। अवक्षिप्ते सन्धिविश्लेषस्तीव्ररुजत्वं च। अतिक्षिप्ते द्वयोः सन्ध्यस्थ्नोरतिक्रान्तता वेदना च। तिर्यक्क्षिप्ते त्वेकास्थिपार्श्वापगमनमत्यर्थं वेदना चेति ॥ ७ ॥

उत्पिष्टादि लक्षण—उत्पिष्ट होने पर विशेष कर सन्धि के दोनों पार्श्वों में शोथ तथा वेदना होती है और ये वेदनाएं अनेक प्रकार की तथा रात्रि में विशेषरूपसे होती हैं। विश्लिष्ट में अल्प शोथ, निरन्तर वेदना तथा सन्धि के स्वरूप और कार्य में विकृति होती है। विवर्तित में सन्धि के एक पार्श्व में सरक जाने से उस अङ्ग ( स्थान ) की विषमता तथा वेदना

होती है। अवक्षिप्त में सन्धि का विश्लेष तथा तीव्र पीड़ा होती है। अतिक्षिप्त में सन्धि बनाने में भाग लेने वाली दोनों अस्थियां दूर दूर हो जाती हैं तथा वेदना होती है। तिर्यक्क्षिप्त में एक अस्थि एक पार्श्व में सरक जाती है तथा अत्यधिक वेदना होती है ॥ ७ ॥

काण्डभग्नमत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः-कर्कटकम्, अश्वकर्णं, चूर्णितं, पिच्चितम्, अस्थिच्छल्लितं, काण्डभग्नं, मज्जानुगतम्, अतिपातितं, वक्रं, छिन्नं, पाटितं, स्फुटितमिति द्वादशविधम् ॥ ८ ॥

अब इसके अनन्तर काण्डभग्न का वर्णन करते हैं। इसके कर्कटक, अश्वकर्ण, चूर्णित, पिच्चित, अस्थिच्छल्लित, काण्डभग्न, मज्जानुगत, अतिपातित, वक्र, छिन्न, पाटित और स्फुटित ऐसे बारह भेद होते हैं ॥ ८ ॥

*विमर्शः—तन्त्रान्तर में काण्डभग्न के अनेक भेद माने गये हैं—'भग्नं तु काण्डे बहुधा प्रयाति समासतो नामभिरेव तुल्यम्'* (मा० नि०)

डाक्टरी में भग्न (Fracture) के मुख्य दो भेद किये गये हैं। (१) साधारण (Simple fracture) तथा (२) संयुक्तभग्न (Compound fracture)। साधारण भग्न में केवल भीतर की अस्थि टूट जाती है। मांस तथा चर्म भिन्न नहीं होते हैं जिससे बाहरी वायु भग्न अस्थि तक नहीं जा सकती है। संयुक्तभग्न में चर्म, पेशी तथा श्लैष्मिक कला आदि छिन्न हो जाते हैं जिससे रक्त-प्रवाह होता है तथा वायु टूटी अस्थि तक प्रविष्ट हो जाती है तथा जीवाणुओं के भी प्रविष्ट हो जाने से शोथ, ज्वरादि लक्षण भी होते हैं। भग्न के पूर्ण (Complete) तथा अपूर्ण (Incomplete) ऐसे भी दो भेद किये गये हैं। पूर्णभग्न (Complete fracture) के भी कई भेद होते है। (१) अनुप्रस्थ भग्न (Transverse fracture) में अस्थि आघात के स्थान ही पर पूर्णरूप में टूट जाती है। (२) तिर्यग्भग्न (Oblique fracture) में भग्न की रेखा टेढ़ी होती है। (३) अनुदैर्घ्यभग्न (Longitudinal fracture) में अस्थि का भग्न लम्बाई की ओर होता है। अस्थि का एक पतला लम्बा टुकड़ा टूट कर पृथक् हो जाता है। बन्दूक की गोली से ऐसा भग्न होता है। (४) अनुवेल्लित भग्न (Spiral fracture) में भग्न की रेखा लहरदार या चक्करदार होती है। यह भग्न लम्बी अस्थियों में होता है। (५) अवशीर्णभग्न (Comminuted fracture) में अस्थि कई छोटे-छोटे टुकड़ों में टूट जाती है। (६) अन्तराविष्ट भग्न (Impacted fracture) में अस्थि का टूटा हुआ एक भाग दूसरे में प्रविष्ट हो जाता है। (७) बहुभग्न (Multiple fracture) में अस्थि अनेक स्थानों पर टूट जाती है। अपूर्णभग्न में पूरी अस्थि नहीं टूटती है, केवल लम्बाई की ओर से उसका कुछ भाग टूट जाता है। बालकों में ऐसे भग्न हुआ करते हैं। इन्हें नवशाखाभग्न (Green stick fracture) कहते हैं। अवनतभग्न (Depressed fracture) कपाल की अस्थियों में होते हैं। रन्ध्रित भग्न—(Fissured fracture) में अस्थि में दरारें पड़ जाती हैं।

श्वयथुबाहुल्यं स्पन्दनविवर्त्तनस्पर्शासहिष्णुत्वमवपीड्यमाने शब्दः स्रस्ताङ्गता विविधवेदनाप्रादुर्भावः सर्वास्ववस्थासु न शर्मलाभ इति समासेन काण्डभग्नलक्षणमुक्तम् ॥ ९ ॥

काण्डभग्न लक्षण—सूजन का आधिक्य, अङ्ग के स्पन्दन, विवर्तन (इधर-उधर हिलाने) और स्पर्श करने में भी असह्यता, उसे कुछ दबाने या रगड़ने पर शब्द (Crepitus) का सुनाई देना, भग्नाङ्ग का शिथिल होना, अनेक प्रकार की वेदनाओं की उत्पत्ति, ऊंची-नीची किसी भी अवस्था में उस अङ्ग को रखने पर भी सुख मालूम न होना, ये संक्षेप से काण्डभग्न के लक्षण कहे गये हैं ॥ ९ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में स्थानिक तथा सार्वदैहिक ऐसे भग्न के लक्षणों के दो भाग किये हैं। स्थानिक लक्षण-(१) पीड़ा (Pain)-अभिघात के स्थान पर वातसूत्र (Nerve) आदि के क्षत होने से पीड़ा होती है। (२) भग्न के स्थान पर आघात के चिह्न, चर्म का छिलना, मांसपेशी-स्नायु का टूटना तथा शोथ होता है। (३) अङ्गविकृति—(Deformity) भग्न भाग स्वस्थान से दूर होकर पूर्व स्थान में गढा तथा अन्यत्र उभार हो जाता है। (४) कर्महीनता (Loss of function)। (५) अस्वाभाविक अस्थिरता या स्रस्ताङ्गता (Preternatural mobility)-भग्न के दोनों ओर से अङ्ग को पकड़ कर हिलाने से दोनों विश्लिष्ट भाग स्वतन्त्र दिशा में हिलेंगे किन्तु इस परीक्षा के करने से अक्षत वातसूत्र तथा रक्तवाहिनियों के टूटने का भय रहता है अत एव यह परीक्षा न करें। (६) भग्नध्वनि (Crepitus) अवपीड्यमाने शब्दः, अङ्ग को हिलाने से दोनों टुकड़े परस्पर रगड़ खाते हैं। यह परीक्षा भी प्रायः न करें। (७) भग्न से अङ्ग की लम्बाई कम हो जाती है।

सार्वदैहिक लक्षण या उपद्रव—(१) स्तब्धता (Shock)-प्रबल आघात या मर्म स्थान के आघात से गाढ़ी स्तब्धता होती है। (२) भग्नज्वर (Fracture fever)-प्रायः दूसरे, तीसरे या किसी किसी में चौथे दिन ज्वर हो जाता है तथा दो-तीन दिन बाद चला भी जाता है। भग्न के जीवाणु द्वारा दूषित (Septic) न होने पर यह १००° तक तथा Septic होने पर अधिक हो जाता है। (३) वसारक्तावरोध (Fat embolism)-वसामय धातु के फटने से वसाकण पृथक् होकर रक्त द्वारा फेफड़े तथा मस्तिष्क में पहुंच जाते हैं। फुफ्फुस में वसाकण अधिक जाने से श्वासावरोध तथा मस्तिष्क में अधिक जाने से मूर्च्छा उत्पन्न होती है। (४) सकम्पोन्माद (Delirium-tremens)—मद्यपी तथा दुर्बल में यह दशा उत्पन्न होती है। निद्राल्पता, उन्मादाभास, भयानक स्वप्न आना जिससे शय्या से कूद जाना, सर्वाङ्गकम्पन तथा उन्मादावस्था के बाद अवसन्नता तथा सन्न्यास हो रोगी का प्राणान्त हो जाता है। (५) रक्तप्रवाह—कम होता है, (६) धमनियों के क्षत होने से उस स्थान में रक्त जम कर निर्जीवाङ्गत्व हो जाता है। (७) वातसूत्र क्षत हो जाते हैं या आरोहण के समय सन्धान वस्तु के बीच में आजाने से उस अंगकी संज्ञा-शक्ति या सञ्चालन-शक्ति नष्ट हो जाती है। (८) मांसपेशीहानि संयुक्त-भग्न में अधिक होती है। (९) सन्धिहानि—में आवरण शोथ तथा अस्थिशोथ होता है। (१०) सन्धिच्युति—अस्थिभग्न में कभी २ सन्धि भी च्युत हो जाती है। निष्कर्ष-उक्त लक्षणों से भग्न का वास्तविक स्थान तथा अचूक निदान न हो सके तो X Ray चित्र लेना चाहिये। भग्नस्थान के चित्र में अस्थि

के दोनों टुकडों के बीच में अन्तराल दिखाई देता है किन्तु भग्न भाग के अन्तराविष्ट होने पर यह अन्तराल नहीं दिखाई देता है इसका भी ध्यान रख कर वहां लक्षणों से निदान करे।

विशेषतस्तु सम्मूढमुभयतोऽस्थिमध्ये भग्नं ग्रन्थिरिवोन्नतं कर्कटकम्, अश्वकर्णवदुद्गतमश्वकर्णकं स्पृश्यमानं शब्दवच्चूर्णितमवगच्छेत्, पिच्चितं पृथुतां गतमनल्पशोफम्, पार्श्वयोरस्थि हीनोद्गतमस्थिच्छल्लितम्, वेल्लते प्रकम्पमानं काण्डभग्नम्, अस्थ्यवयवोऽस्थिमध्यमनुप्रविश्य मज्जानमुन्नह्यतीति मज्जानुगतम्, अस्थि निःशेषतश्छिन्नमतिपातितम्, आभुग्नमविमुक्तास्थि वक्रम्, अन्यतरपार्श्वावशिष्टं छिन्नम्, पाटितमणुबहुविदारितं वेदनावच्च, शूकपूर्णमिवाध्मातं विपुलं विस्फुटीकृतं स्फुटितमिति ॥ १० ॥

काण्डभग्नादिविशेष लक्षण—अधिकतर दोनों ओर उठा हुआ तथा मध्य में भग्न (टूटा) हुआ तथा ग्रन्थि के समान उन्नत जो हो उसे कर्कटभग्न कहते हैं। घोड़े के कान की तरह ऊंचा उठा हुआ अश्वकर्ण भग्न होता है। अस्थि को स्पर्श करने पर शब्द सुनाई दे तो उसे चूर्णित जानो, जिसमें शोफ अधिक हो तथा आकार में चौड़ा हो उसे पिच्चित तथा जिस में अस्थि एक तरफ नीची तथा दूसरी तरफ ऊंची उठ जाय उसे अस्थिच्छल्लित एवं जो हिलाने से कम्पन करे उसे काण्डभग्न तथा जिसमें टूटा हुआ अस्थि का अवयव अस्थि के भीतर ही घुस कर मज्जा को बाहर निकाल दे उसे मज्जानुगतभग्न तथा जिसमें पूरी अस्थि टूट जाय उसे अतिपातितभग्न एवं जो अस्थि वक्र हो जाय पर टूटे नहीं उसे वक्रभग्न और एक तरफ से अवशेष (टूटे नहीं) तथा दूसरी तरफ से टूट जाय उसे छिन्नभग्न तथा जिसमें छोटी-छोटी बहुत सी दरारें हों जाय तथा पीडा हो उसे पाटित तथा जो धान्य के शूकों से पूर्ण हुआ सा प्रतीत हो और पीडाकारक तथा अधिक फटा हुआ हो उसे स्फुटित भग्न कहते हैं ॥ १० ॥

विमर्शः—१-कर्कटकभग्न २-अश्वकर्ण भग्न को Oblique fracture कहते हैं। ३-चूर्णित भग्न को Comminuted fracture कहते हैं। ४-पिच्चितभग्न को Complicated fracture कहते हैं। इसमें रक्तवाहिनियां, वातसूत्र और पेशियां भी विदीर्ण हो जाती है। ५-अस्थिच्छल्लित को Longitudinal fracture कहते हैं। एषा अस्थि-छल्लिका पार्श्वगतस्तोकास्थिविश्लेषाद्भवति। (मधुकोषः)। ६-काण्डभग्न को व्यत्यस्त या अनुप्रस्थ Transverse fracture कहते हैं। ७-मज्जानुगत को अन्तराविष्ट Impacted fracture कहते हैं। ८-अतिपातितभग्न को पूर्णभग्न Complete fracture कहते हैं। ९-वक्रभग्न को Green stick fracture कहते हैं। इसमें अस्थि मुलायम होने से टूटती नहीं है किन्तु टेढी हो जाती है। यह बच्चों में होता है। १०-छिन्नभग्न को Incomplete अपूर्ण भग्न कहते हैं। ११-पाटित भग्न को Depressed fractura कहते हैं। १२-स्फुटित को Fissured fracture रश्मित भग्न कहते हैं।

तेषु चूर्णितच्छिन्नातिपातितमज्जानुगतानि कृच्छ्रसाध्यानि, कृशवृद्धबालानां क्षतक्षीणकुष्ठश्वासिनां सन्ध्युपगतं चेति ॥ ११ ॥

कृच्छ्रसाध्यभग्न—उक्त भग्नों में चूर्णित, छिन्न, अतिपातित तथा मज्जानुगत कृच्छ्रसाध्य होते हैं एवं कमजोर, बूढे, बालक क्षतक्षीण, कुष्ठरोगी तथा श्वास के रोगी के भग्न और सन्धियों के पास में होने वाले भग्न भी कृच्छ्रसाध्य होते हैं ॥ ११ ॥

विमर्शः—अल्पाशिनोऽनात्मवतो जन्तोर्वातात्मकस्य च। उपद्रवैर्वा जुष्टस्य भग्नं कृच्छ्रेण सिद्ध्यति ॥ (मा० नि०)। उपद्रवों में स्तब्धता (Sho C K), भग्नज्वर, वसारक्तावरोध, सकम्प उन्माद, रक्तप्रवाह, धमनी, नाडी, मांसपेशीक्षत, जीवाणुमयता आदि प्रधान हैं।

भवन्ति चात्र—

भिन्नं कपालं कट्यां तु सन्धिमुक्तं तथा च्युतम्।
जघनं प्रतिपिष्टं च वर्जयेत्तच्चिकित्सकः ॥ १२ ॥

असाध्यभग्न—कपालास्थियां (Flat Bones) अथवा कपाल (खोपडी Soull) के भिन्न भग्न तथा कटि के भिन्न भग्न होने पर एवं सन्धिमुक्त तथा सन्धिच्युत और जघन सन्धि के उत्पिष्ट भग्न की चिकित्सक चिकित्सा न करे ॥ १२ ॥

असंश्लिष्टं कपालं तु ललाटे चूर्णितं च यत्।
भग्नं स्तनान्तरे शङ्खे पृष्ठे मूर्ध्नि च वर्जयेत् ॥ १३ ॥

शिरःकपाल की सन्धियों के पृथक् होने पर या केवल ललाटप्रदेश की पूर्वकास्थि (Frontal Bone) के चूर्णित हो जाने पर, किंवा दोनों स्तनों के मध्य में तथा शङ्खप्रदेश और पृष्ठप्रदेश, मूर्धा (शिर के मध्य भाग) में भग्न होने पर वर्जित कर देना चाहिये ॥ १३ ॥

विमर्शः—भालुकि ने भी कहा है कि 'शङ्खे मूर्ध्नि स्तनान्तरे वा काण्डे भग्नं मरणाय'।

आदितो यच्च दुर्जातमस्थि सन्धिरथापि वा।
सम्यग्यमितमप्यस्थि दुर्न्यासाद् दुर्निबन्धनात् ॥ १४ ॥
सङ्क्षोभाद्वाऽपि यद् गच्छेद्विक्रियां तच्च वर्जयेत् ॥ १५ ॥

जो अस्थि तथा सन्धि भग्न होने के पूर्व ही में खराब हो या जन्म से ही खराब हो तथा जिस टूटी हुई अस्थि को सम्यग्यमित (ठीक सन्धित) करने पर भी अनुचित रखनेसे, अनुचित बन्धन बांधने से एवं भग्न को हिलाने से विकृति हो जाती है, ऐसे रोगी की भी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥

विमर्शः—आदितो यच्च दुर्जातम्—भग्न के पूर्व में यदि अस्थि के रोग जैसे-अस्थिवक्रता, अस्थिभङ्गुरता, अस्थिमृदुता और अस्थि के अर्बुद हों तथा अस्थि के समीप धमनीग्रन्थि (Aneurism) हो तथा फिरङ्ग के कारण जो अस्थि गल गई हो तथा पक्षाघात के होने के बाद अस्थि भग्न हुई हो तो वैसे रोगी असाध्य होते हैं। दुर्न्यासात्-दुःस्थापनात् अर्थात् भग्नाङ्ग को योग्यस्थिति (Correct position) में न रखने से, दुर्निबन्धनात्-कुशातुलिकादिबन्धनवस्तुभिर्दृढतयाऽबन्धनात् अर्थात् कुशा (Splint), रुई आदि योग्य उपकरणों से भग्नाङ्ग को भलीभांति न बांधने से। कुशाद्रव्य—मधूकोदुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वच.। वंशसर्जवटानाञ्च कुशार्थमुपसंहरेत् ॥ विक्रिया गच्छेत्—उक्त प्रकार से भग्नास्थि का ठीक मिलान न करने पर या दुर्बन्धन, संक्षोभ आदि कारणों से ठीक मिलाई हुई अस्थि भी योग्य स्थान से हट कर सन्धित हो जाती है। प्रायः सन्धान के बाद भग्नस्थान की अस्थि में नई धातु बनती है। आरम्भ में यह धातु मुलायम होती है अत एव दुर्बन्धन, दुर्न्यास तथा संक्षोभ से इसमें बिगाड (विकृति) हो जाता है। जब अस्थि के भिन्न भागों

का सन्धान ठीक नहीं होता है तो दोनों भागों के बीच में अवकाश रह जाता है अथवा एक भाग दूसरे पर चढ जाता इससे अङ्गविकृत हो जाता है इसे कुसंयोजन ( Mal union ) कहते हैं। अस्थियों का न जुड़ना—(१) उचित सन्धान न होना, (२) अस्थि-भागों के बीच में पेशियों, रक्तवाहिनियों का आ जाना, (३) अङ्ग को विश्राम न मिलना, (४) अस्थिरोग, (५) रोगी की शारीरिक दशा का क्षीण होना, (६) दुर्न्यास, (७) दुर्निबन्धन, (८) धमनी के टूट जाने से अस्थि को रक्त न मिलना आदि हैं। आजकल सर्वसाधन-सम्पन्न अस्पतालों में भग्न के रोगी को रखने से कुसंयोजन का भय बहुत कम हो जाता है। इसके लिये अनेक प्रकार की कुशाएं ( Splints ) तथा चांदी के तार, धातु की पट्टियां, हड्डी या हस्तिदन्त की कीलें, पेच, सूंइयां होती हैं। धातु-निर्मित वस्तुओं का कम प्रयोग करें। चांदी के तार उत्तम होते हैं। संयोजन के पूर्व एक्सरे से भग्न का चित्र लेना भी आवश्यक है।

मध्यस्य वयसोऽवस्थास्तिस्रो याः परिकीर्तिताः।
तत्र स्थिरो भवेज्जन्तुरुपक्रान्तो विजानता ॥ १६ ॥

मध्यमायु की जो तीन अवस्थाएं बाल, युवा तथा प्रगल्भ या प्रौढ कही गई हैं। उनमें विद्यमान मनुष्य का भग्न विज्ञ वैद्य द्वारा चिकित्सा करने से स्थिर (ठीक) हो जाता है ॥१६॥

विमर्शः—मध्यमायुषश्चत्वारो भेदाः—'वृद्धिर्यौवनं सम्पूर्णता हानिरिति, तत्रोनषोडशवर्षो बालः, विवर्धमानधातुगुणं पुनः प्रायेणानवस्थितसत्त्वमात्रिंशद्वर्षमुपदिष्टम्' चरकः। षोडशसप्तत्योरन्तरे मध्यं वयः, तस्य विकल्पो वृद्धिर्यौवनं सम्पूर्णता हानिरिति। तत्राविंशतेर्वृद्धिः, आत्रिंशतो यौवनम्, आचत्वारिंशतः सर्वधात्विन्द्रियबलवीर्यसम्पूर्णता अत ऊर्ध्वमीषत्परिहानिर्यावत्सप्ततिरिति। (सु० सू० अ० ३५)। 'प्रथमे वयसि सैवं भग्नं सुकरमादिशेत्' ॥ ४० से ७० तक कृच्छ्रसाध्य तथा ७० के पश्चात् आयु-दृष्टि से भग्नों को असाध्य समझें।

तरुणास्थीनि नम्यन्ते भज्यन्ते नलकानि तु।
कपालानि विभिद्यन्ते स्फुटन्ति रुचकानि च ॥ १७ ॥
इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने भग्ननिदानं नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

तरुणास्थियां—आघात से नम जाती हैं, नलकास्थियां टूट जाती हैं, कपालास्थियां विदीर्ण हो जाती हैं तथा रुचकास्थियां और वलयास्थियां फूट जाती हैं ॥ १७ ॥

विमर्शः—तरुणास्थियों को Cartilage कहते हैं। इनमें लचक होती है नासा, कर्ण, उपपर्शुकाएं तथा गर्भावस्था और बाल्यावस्था में भी अनेक अस्थियां कार्टिलेज के समान ही मुलायम होती हैं अत एव ऐसी अस्थियों पर आघात लगने से वे नम जाती हैं टूटती नहीं अतः इस प्रकार के भग्न को वक्र या नवजात भग्न Green stick fracture कहते हैं। हाथ-पैर आदि की नलकास्थियों को Long Bones कहते हैं। कपालास्थियों को Flat Bones कहते हैं, दन्तों को रुचकास्थियां तथा वलयास्थियों को Short and erregular Bones कहते हैं।

इत्यायुर्वेदतत्त्वसन्दीपिकाभाषायां भग्ननिदानं नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

## षोडशोऽध्यायः।

अथातो मुखरोगाणां निदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥ २ ॥

अब इसके अनन्तर मुख में होने वाले रोगों के निदान का वर्णन करते हैं जैसा कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत से कहा था ॥ १-२ ॥

मुखरोगाः पञ्चषष्टिः सप्तस्वायतनेषु। तत्रायतनानि—ओष्ठौ, दन्तमूलानि, दन्ताः, जिह्वा, तालु, कण्ठः, सर्वाणि चेति ॥ ३ ॥

मुख रोग संख्या में पैंसठ होते हैं तथा वे सात स्थानों में उत्पन्न होते हैं। उनमें निम्न सात आयतन हैं, जैसे-दोनों ओष्ठ, दन्तमूल, दन्त, जिह्वा, तालु, कण्ठ तथा समग्र मुख है ॥ ३ ॥

विमर्शः—मुखपरिभाषा—'ओष्ठौ च दन्तमूलानि दन्ता जिह्वा च तालु च। गलो मुखादि सकलं सप्ताङ्गं मुखमुच्यते' (भाव प्र०)। भिन्न-भिन्न आचार्यों ने मुखरोगों की संख्या भिन्न-भिन्न मानी है। भोजमत से ६५ मुखरोग होते हैं—दन्तेष्वष्टावोष्ठयोश्च मूलेषु दश पञ्च च। नव तालुनि जिह्वायां पञ्चसप्तदशामयाः॥ कण्ठे त्रयः सर्वसरा एकषष्टिमनुप्रराः॥ चरक ने ६४ मुखरोग माने हैं—संस्थानदूष्याकृतिनामभेदाच्चेते चतुःषष्टिविधा भवन्ति (च. चि. अ. २६)। शार्ङ्गधर ने ७४ मुखरोग माने हैं—चतुःसप्ततिसंख्याका मुखरोगास्तथोदिताः। भावप्रकाश ने ६७ मुखरोग माने हैं—स्युरष्टावोष्ठयोर्दन्तमूले तु दश षट् तथा। दन्तेष्वष्टौ च जिह्वायां पञ्च स्युर्नव तालुनि॥ कण्ठे त्वष्टादश प्रोक्तास्त्रयः सर्वेषु च स्मृताः। एवं मुखामयाः सर्वे सप्तषष्टिमिता बुधैः॥ वाग्भट ने ७५ मुखरोग माने हैं—वक्त्रे सर्वत्र चेत्युक्ताः पञ्चसप्ततिरामयाः। तथा गण्ड को मुख का अवयव मान कर सात के स्थान पर आठ आयतन माने हैं।

तत्राष्टावोष्ठयोः, पञ्चदश दन्तमूलेषु, अष्टौ दन्तेषु, पञ्च जिह्वायाम्, नव तालुनि, सप्तदश कण्ठे, त्रयः सर्वेष्वायतनेषु ॥ ४ ॥

उनमें से दोनों ओष्ठों में आठ, दन्तमूलों ( मसूढों ) में पन्द्रह, दांतों में आठ, जिह्वा में पांच, तालु में नौ, कण्ठ में सत्तरह तथा सकल मुख में तीन ॥ ४ ॥

तत्रौष्ठप्रकोपा वातपित्तश्लेष्मसन्निपातरक्तमांसमेदोऽभिघातनिमित्ताः ॥ ५ ॥

ओष्ठ के रोग—वात, पित्त, कफ, सन्निपात, रक्त, मांस मेद तथा आघात इनके कारण आठ होते हैं ॥ ५ ॥

विमर्शः—वाग्भट ने इन रोगों के अतिरिक्त ओष्ठ के तीन रोग अधिक माने हैं जिससे उनकी संख्या ग्यारह हो जाती है। (१) तत्र खण्डोष्ठ इत्युक्तो वातेनोष्ठो द्विधा कृतः। खण्डोष्ठ का साम्य हेयर लिप से ( Hare lip ) किया जाता है। (२) ओष्ठार्बुद—ऊर्ध्वं रसदन्त्यात्र क्षीणे रक्तेऽर्बुदं भवेत्। यह इपिथिलियोमा ( Epithelioma ) है। (३) जलार्बुद—जलबुद्बुदवद्वातकफादोष्ठे जलार्बुदम्। यह एक प्रकार से म्यूकससिस्ट ( Mucocyst ) है।

कर्कशौ परुषौ स्तब्धौ कृष्णौ तीव्ररुगन्वितौ।
दाल्येते परिपाट्येते ह्योष्ठौ मारुतकोपतः ॥ ६ ॥

वातप्रकोप से ओष्ठ स्पर्श में खुरदरे, कठिन, स्तब्ध (सुप्त) तथा वर्ण में काले एवं तीव्र पीडा तथा विदीर्णयुक्त हो जाते हैं एवं इनकी त्वचा भी उखड़ जाती है। इसे (Cracked chapped lips ) कहते हैं॥ ६ ॥

आचितौ पिडकाभिस्तु सर्षपाकृतिभिर्भृशम्।
सदाहपाकसंस्रावौ नीलौ पीतौ च पित्ततः ॥ ७॥

पित्त-प्रकोप से ओष्ठ सरसों के प्रमाण की अनेक पिडकाओं से आचित (युक्त) तथा दाह, पाक और स्रावयुक्त एवं वर्ण में नील तथा पीत दिखाई देते हैं ॥ ७॥

सवर्णाभिस्तु चीयेते पिडकाभिरवेदनौ।
कण्डूमन्तौ कफाच्छूनौ पिच्छिलौ शीतलौ गुरू ॥८॥

कफ के प्रकोप से ओष्ठ स्वसमान वर्णवाली पिडकाओं से युक्त तथा वेदनारहित, कण्डुयुक्त, शोथयुक्त, चिपचिपे, ठण्डे और भारी होते हैं ॥ ८॥

सकृत्कृष्णौ सकृत्पीतौ सकृच्छ्वेतौ तथैव च।
सन्निपातेन विज्ञेयावनेकपिडकाचितौ ॥ ९॥

सन्निपात (त्रिदोषप्रकोप) से ओष्ठ कभी काले, कभी पीले और कभी श्वेत दिखाई देते हैं तथा विविध प्रकार की पिडकाओं से युक्त होते हैं ॥ ९॥

विमर्श—पित्त, कफ तथा त्रिदोष से उत्पन्न ओष्ठप्रकोप का साम्य Herpes labialis के साथ हो सकता है।

खर्जूरफलवर्णाभिः पिडकाभिः समाचितौ।
रक्तोपसृष्टौ रुधिरं स्रवतः शोणितप्रभौ ॥ १०॥

रक्तप्रकोप से ओष्ठ खर्जूरफल (छुहारा या पिण्डखजूर) के समान रङ्गवाली पिडकाओं से व्याप्त होते हैं तथा रक्त बहाते हैं और देखने में रक्त के समान सुर्ख होते हैं ॥ १०॥

मांसदुष्टौ गुरू स्थूलौ मांसपिण्डवदुद्गतौ।
जन्तवश्चात्र मूर्च्छन्ति सृक्कास्योभयतो मुखात् ॥११॥

मांसदुष्ट ओष्ठ भारी, मोटे मांस के पिण्ड के समान उठे (उभरे) हुये होते हैं एवं मुख के उभयपार्श्व में उत्पन्न व्रणों में कृमि पड़ जाते हैं ॥ ११॥

विमर्श—यह ओष्ठ का Epithelioma हो सकता है।

मेदसा घृतमण्डाभौ कण्डूमन्तौ स्थिरौ मृदू।
अच्छस्फटिकसङ्काशमास्रावं स्रवतो गुरू ॥ १२॥

मेदोदुष्टि से ओष्ठ घृतमण्ड के समान रङ्गवाले, कण्डुयुक्त, स्थिर तथा मुलायम होते हैं एवं स्वच्छ स्फटिक के समान स्राव बहाते हैं और भारी होते हैं ॥ १२॥

क्षतजाभौ विदीर्येते पाट्येते चाभिघाततः।
ग्रथितौ च समाख्यातावोष्ठौ कण्डूसमन्वितौ ॥१३॥

अभिघात से ओष्ठ क्षतज (रुधिर) के समान रंगवाले तथा विदीर्ण, छिन्न, गाठदार और कण्डुयुक्त होते हैं ॥ १३॥

विमर्श—अभिघातजन्य ओष्ठप्रकोप में आघात के बाद कफ तथा रक्त का सम्बन्ध हो जाता है जैसा कि भोज ने कहा है—क्षतावभिहतौ चापि रक्तावोष्ठौ सवेदनौ भवतः सपरिस्रावौ कफरक्तप्रदूषितौ॥

दन्तमूलगतास्तु-शीतादः, दन्तपुप्पुटकः, दन्तवेष्टकः, शौषिरः, महाशौषिरः, परिदरः, उपकुशः, दन्तवैदर्भः, वर्द्धनः, अधिमांसः, नाड्यः पञ्चेति ॥ १४॥

दन्तमूल में होनेवाले रोग—जैसे-शीताद, दन्तपुप्पुटक, दन्तवेष्टक, शौषिर, महाशौषिर, परिदर, उपकुश, दन्तवैदर्भ, वर्धन, अधिमांस तथा पांच प्रकार के नाडीरोग, ऐसे मिलकर पन्द्रह होते हैं ॥ १४॥

विमर्श—वाग्भट ने दन्तवेष्ट तथा परिदर को नहीं माना है जिससे उनके मत से दन्तमूल में १३ रोग ही होते हैं। वर्धन को दन्तरोगों में गिना है। दन्तविद्रधि (एल्विओलर एब्सेस Alveolar abscess) एक पृथक् मानी है—श्वयथुर्दन्तमूले तु सरुग्दाहः सवेदनः पूयास्रः दन्तविद्रधिः ॥ (अ. स.)। शार्ङ्गधर ने भी दन्तमूलरोग १३ ही माने हैं—तथा त्रयोदशमिता दन्तमूलामयाः स्मृताः।

शोणितं दन्तवेष्टेभ्यो यस्याकस्मात् प्रवर्त्तते।
दुर्गन्धीनि सकृष्णानि प्रक्लेदीनि मृदूनि च ॥ १५॥
दन्तमांसानि शीर्यन्ते पचन्ति च परस्परम्।
शीतादो नाम स व्याधिः कफशोणितसम्भवः ॥१६॥

शीताद—जिस मनुष्य के दन्तवेष्टों (मसूढ़ों) से बिना कारण सहसा रक्तस्राव होने लगता है एवं जिसके दन्तमांस (मसूढे) दुर्गन्धयुक्त, काले, क्लेदयुक्त तथा मृदु (ढीले या पिलपिले) हो जाते हैं। तथा उन मसूढ़ों का मांस गल कर गिरने लगता है एवं जिनमें पाक हो जाता है उसे कफ रक्त से उत्पन्न हुई शीताद नामक व्याधि कहते हैं ॥ १५-१६॥

विमर्श—शीताद को Bleeding or Spongy gums कहते हैं। मुख साफ न रखने से या कोई वस्तु खाने के बाद कुल्ला न करने पर मसूढ़ों और दांतों के बीच में अन्नादि के लगे रह जाने से तथा अशुद्ध पारद के योग-सेवन एवं स्कर्वी नामक रोग इसकी उत्पत्ति में कारण होते हैं।

दन्तयोस्त्रिषु वा यस्य श्वयथुः सरुजो महान्।
दन्तपुप्पुटको ज्ञेयः कफरक्तनिमित्तजः ॥ १७॥

दन्तपुप्पुटक—कफ और रक्त की खराबी से जिस मनुष्य के दो दांत या तीन दांतों के मूल (मसूढ़ों) में पीडादायक महान् शोथ उत्पन्न हो जाता है उसे दन्तपुप्पुटक रोग जानना चाहिये ॥१७॥

विमर्श—दन्तविद्रधि की अपेक्षा मसूढ़ों में कभी-कभी छोटी-छोटी फुन्सियां हो जाती हैं जो कि मसूढ़े को छेद कर फूट जाती हैं और उनसे पूय निकल जाता है इसे गम्बोइल (Gumboil) कहते हैं।

स्रवन्ति पूयरुधिरं चला दन्ता भवन्ति च।
दन्तवेष्टः स विज्ञेयो दुष्टशोणितसम्भवः ॥ १८॥

दन्तवेष्ट—जिस मनुष्य के दांत (तथा मसूढ़े) पीब और रक्त बहाते हों और हिलते हों उसे दूषित रक्तजन्य दन्तवेष्ट रोग जानना चाहिये ॥ १८॥

विमर्श—यह पायरिया एल्वियोलेरिस (Pyorrhoea alveolaris) अथवा सप्युरेटिव जिञ्जिवाइटिस (Suppurative gingivitis) रोग है।

श्वयथुर्दन्तमूलेषु रुजावान् कफरक्तजः।
लालास्रावी स विज्ञेयः कण्डूमान् शौषिरो गदः ॥१९॥

शौषिर—कफ और रक्त की खराबी से जिस मनुष्य के दन्तमूलों में पीडादायक, लाला बहाने वाला तथा कण्डुयुक्त शोथ होता है उसे शौषिर रोग जानना चाहिये ॥ १९॥

दन्ताश्चलन्ति वेष्टेभ्यस्तालु चाप्यवदीर्यते।
दन्तमांसानि पच्यन्ते मुखं च परिपीड्यते ॥ २०॥
यस्मिन् स सर्वजो व्याधिर्महाशौषिरसंज्ञकः ॥ २१॥

महाशौषिर—जिस मनुष्य के दांत मसूढ़ों को छोड़ देते हैं अर्थात् हिलने लग जाते हैं तथा तालु फट जाता है एवं मुख

में पीडा होती रहती है वह सर्वदोष ( सन्निपात ) जन्य महाशौषिर नामक रोग है ॥ २०-२१ ॥

विमर्शः—यह भी पायरिया का उग्ररूप ही है। इसका पूय रक्त में मिलकर पूयमयता तथा विषमयता दोनों हो जाती हैं। अत एव भोज ने इससे सात दिन ही में मृत्यु होना लिखा है—विवृद्धमनिशं दन्तांस्तालश्चोष्ठमपि दारयेत्। महाशौषिर इत्येष सप्तरात्रान्निहन्त्यमून् ॥ ससन्निपातज्वरवान् सपूयरुधिरस्रुतिः। (अ.सं.)। महाशौषिर—गेंग्रीनस स्टोमेटायटिस ( Gangrenous stomatitis ) या कैंक्रम ओरिस (Cancrum oris) है। इसमें मसूडे पर या कपोल के अन्तः प्रदेश में व्रण उत्पन्न होकर तालु तथा जिह्वा आदि स्थलों में भी फैल जाता है। इसमें ज्वर तेज होता है। रोगी की शीघ्र ( दश दिन के भीतर ) मृत्यु भी हो जाती है।

दन्तमांसानि शीर्यन्ते यस्मिन् ष्ठीवति चाप्यसृक्।
पित्तासृक्कफजो व्याधिर्ज्ञेयः परिदरो हि सः ॥ २२ ॥

परिदर—जिस रोग में दन्तमांस ( मसूडे ) गलते हों तथा थूकने से बार-बार खून आता हो वह पित्त, रक्त तथा कफ से उत्पन्न हुई परिदर नामक व्याधि है ॥ २२ ॥

वेष्टेषु दाहः पाकश्च तेभ्यो दन्ताश्चलन्ति च।
आघट्टिताः प्रस्रवन्ति शोणितं मन्दवेदनाः ॥ २३ ॥
आध्मायन्ते स्रुते रक्ते मुखं पूति च जायते।
यस्मिन्नुपकुशः स स्यात् पित्तरक्तकृतो गदः ॥ २४ ॥

उपकुश—जिस मनुष्य के वेष्ट ( मसूडों ) में दाह तथा पाक हो, मसूडे से दांत ढीले होकर हिलते हों, परस्पर दांतों को रगड़ने से या उन्हें दबाने से खून निकलता हो, मन्द पीड़ा होती हो तथा रक्त निकल जाने के बाद मसूड़े फूल जाते हों, मुख दुर्गन्धित हो जाता हो वह पित्त तथा रक्त से उत्पन्न उपकुश नामक रोग है ॥ २३-२४ ॥

घृष्टेषु दन्तमूलेषु संरम्भो जायते महान्।
भवन्ति च चला दन्ताः स वैदर्भोऽभिघातजः ॥२५॥

वैदर्भ—दन्तमूल में रगड़ने से अत्यधिक संरम्भ ( सरसराहट, शोथ, लालिमा ) होती है तथा दन्तपंक्ति हिलती है। इसे अभिघातजन्य वैदर्भ रोग कहते हैं ॥ २५ ॥

मारुतेनाधिको दन्तो जायते तीव्रवेदनः।
वर्द्धनः स मतो व्याधिर्जाते रुक् च प्रशाम्यति ॥२६॥

वर्धन—वातप्रकोप के कारण अत्यधिक पीडाकारक अधिक दांत पैदा होता है उसे वर्धन रोग कहते हैं। इसमें दन्तोद्गम के पश्चात् वेदना स्वयं शान्त हो जाती है ॥ २६ ॥

विमर्शः—अष्टाङ्गसंग्रह में वर्धन को अधिदन्त तथा खलवर्धन लिखा है—दन्तोऽधिकोऽधिदन्ताख्यः स चोक्तः खलवर्धनः। यह एक्स्ट्रा टूथ ( Extra tooth ) है। कुछ टीकाकारों ने इसे अकलडाढ ( विस्डम टूथ ( Wisdom tooth ) माना है परन्तु इसके उखाड़ने तथा अग्नि-अवचारण करने का उपदेश ( उद्धृत्याधिकदन्तन्तु ततोऽग्निमवचारयेत् ) शास्त्रों में होने से अकलडाढ नहीं है। अकलडाढ तो दन्तपंक्ति ही में की आखिरी डाढ है अतः उसे अधिक भी नहीं कह सकते।

हानव्ये पश्चिमे दन्ते महाञ्छोथो महारुजः।
लालास्रावी कफकृतो विज्ञेयः सोऽधिमांसकः ॥२७॥

अधिमांस—हनुसन्धि के पास हनु के अन्तिम दंत में महान् शोथ होता है तथा उसमें तीव्र पीड़ा और लालास्राव होता है। यह कफजन्य अधिमांस रोग है ॥ २७ ॥

विमर्शः—यह इम्पेक्टेड विस्डम टूथ ( Impacted wisdom tooth ) है तथा इस पर मसूडे का कुछ मांस चढ़ जाता है तथा चर्वणादि के समय कुचल जाने से हनुसन्धि तथा कान में वेदना तथा ग्रास उतारने में कष्ट होता है। अष्टाङ्गसंग्रह में इसके ये लक्षण स्पष्ट लिखे हैं—हनुकर्णरुजाकरः। प्रतिहन्त्यभ्यवहृतिम् ॥

दन्तमूलगता नाड्यः पञ्च ज्ञेया यथेरिताः ॥ २८ ॥

दन्तनाडियां—दांतों की जड़ों ( मसूड़ों ) में उत्पन्न यथाशास्त्रोक्त पांच प्रकार के दन्तनाडी रोग होते हैं ॥ २८ ॥

विमर्शः—दशमाध्यायोक्तनाडीनिदाने वातपित्तकफसन्निपातागन्तुरूपेणेरिताः प्रोक्ताः पञ्च नाडीभेदा दन्तमूलेऽपि भवन्तीति ज्ञेयाः। प्रायः दन्तोदूखल तथा मसूड़ों में गहरी विद्रधियां बन जाती हैं जिनमें पूय बनकर बाहर नाडी-द्वारा निकलता रहता है।

दन्तगतास्तु-दालनः, क्रिमिदन्तको, दन्तहर्षो, भञ्जनकः, शर्करा, कपालिका, श्यावदन्तको, हनुमोक्षश्चेति ॥

दन्तगत रोग—दालन, क्रिमिदन्त, दन्तहर्ष, भञ्जनक, शर्करा, कपालिका, श्यावदन्तक और हनुमोक्ष ये आठ दन्तरोग होते हैं ॥

विमर्शः—शार्ङ्गधर ने दन्तरोग दस माने हैं—दन्तरोगा दशाख्याताः। इस तरह कराल तथा दन्तचाल ये दो रोग अधिक माने हैं—करालदन्तचालयोर्लक्षणे प्रदर्श्येते-'शनैः शनैः प्रकुरुते वायुर्दन्तसमाश्रितः। करालान् विकटान् दन्तान् करालो न स सिद्ध्यति॥' इति, 'चालश्चलद्भिर्दशनैर्भक्षणादधिकव्यथैः'। वाग्भट ने भी दन्तरोग दश माने हैं—जैसे कराल—करालस्तु करालानां दशनानां समुद्भवः—दन्तचाल आदि। दन्तभेद लक्षण—दन्तभेदे द्विजास्तोदभेदरुक्स्फुटनान्विताः।

दाल्यन्ते बहुधा दन्ता यस्मिंस्तीव्ररुगन्विताः।
दालनः स इति ज्ञेयः सदागतिनिमित्तजः ॥ ३० ॥

दालन—जिसमें दांत अनेक प्रकार से फट जाते हैं। तथा तीव्र पीड़ा होती हो वह सदागति ( वात ) के कारण उत्पन्न दालन रोग है ॥ ३० ॥

विमर्शः—दालन को टूथ एक ( Tooth ache ) अथवा ओडोण्टोडाईनिया ( Odontodynia ) कहते हैं। अष्टाङ्गसंग्रह में इसे शीतदन्त लिखा है—शातादुष्णासहा दन्ताः शीतस्पर्शाधिकव्यथाः। दाल्यन्त इव शूलेन शीताख्यो दालनश्च सः ॥

कृष्णश्छिद्री चलः स्रावी ससंरम्भी महारुजः।
अनिमित्तरुजो वाताद्विज्ञेयः क्रिमिदन्तकः ॥ ३१ ॥

क्रिमिदन्त—वात के कारण जो दांत प्रथम काला हो, फिर उसमें छिद्र हो जाय, पश्चात् हिलने लगे और फिर उससे स्राव निकले तथा शोथ और भयङ्कर पीड़ा हो तथा कभी २ बिना कारण के ही पीड़ा हो उसे क्रिमिदन्त समझना चाहिये ॥

विमर्शः—दांतों में अन्नादि के फस कर सड़ने से उत्पन्न अम्ल की क्रिया से वे गलकर पोले हो जाते हैं तथा उनमें कीड़े भी पड़ जाते हैं। केल्सियम तथा विटामीन डी की अल्पता से भी यह रोग पैदा होता है, इसे डेण्टल केरिज़ ( Dental caries ) कहते हैं।

दशनाः शीतमुष्णं च सहन्ते स्पर्शनं न च।
यस्य तं दन्तहर्षं तु व्याधिं विद्यात् समीरणात् ॥३२॥

दन्तहर्ष—जिस मनुष्य के दांत शीत तथा उष्ण स्पर्श को या केवल स्पर्श को ही सहन नहीं कर सकते हों उसे वातजन्य दन्तहर्ष रोग जानो ॥ ३२ ॥

विमर्शः—माधव ने इसे पित्त-मारुतकोपजन्य माना है। 'पित्तमारुतकोपेन' इसमें दन्तगत वातसूत्र खुले हो जाते हैं जिससे किसी भी स्पर्श से हर्ष होता है। यह ओडोण्टायटिस ( Odontitis ) है।

वक्त्रं वक्रं भवेद्यस्मिन् दन्तभङ्गश्च तीव्ररुक्।
कफवातकृतो व्याधिः स भञ्जनकसंज्ञितः ॥ ३३ ॥

भञ्जनक—जिसमें वक्त्र ( मुख ) वक्र ( टेढ़ा ) हो जाय तथा दांतों का भङ्ग ( त्रोटन ) हो जाय और तेज पीड़ा हो उसे कफ वातजन्य भञ्जनक नामक रोग जानो ॥ ३३ ॥

शर्करेव स्थिरीभूतो मलो दन्तेषु यस्य वै।
सा दन्तानां गुणहरी तु विज्ञेया दन्तशर्करा ॥ ३४ ॥

दन्तशर्करा—जिस मनुष्य के दांतों पर शर्करा ( महीन बालूरेत ) के समान मल जम जाता है वह दन्तों के दृढ तथा शुक्लरूप सौन्दर्यादि गुण को नष्ट करने वाली दन्तशर्करा ( Tarter ) व्याधि है ॥ ३४ ॥

दलन्ति दन्तवल्कानि यदा शर्करया सह।
ज्ञेया कपालिका सैव दशनानां विनाशिनी ॥ ३५ ॥

कपालिका—जब दांतों पर पूर्वोक्त जमी हुई शर्करा के साथ दन्तवल्क ( दन्त-कवच ) उतरने लगता है, तब उसी शर्कराको दन्तनाशिनी कपालिका कहते हैं ॥ ३५ ॥

विमर्शः—दांतों के ऊपर एक अतिदृढ तथा श्वेत आवरण चढ़ा रहता है उसे दन्तवल्क या दन्तकवच (इनेमल Inamel) कहते हैं। मनुष्य अतिकठिन पदार्थों को इसी की सहायता से चबाता है। मुख की ठीक तरह से शुद्धि न रखने से इस पर मैला जम जाता है और वह जब अधिक हो जाता है तब लोहे पर लगे हुये मोर्चे के समान उतर कर पृथक् हो जाता है।

योऽसृङ्मिश्रेण पित्तेन दग्धो दन्तस्त्वशेषतः।
श्यावतां नीलतां वाऽपि गतः स श्यावदन्तकः ॥ ३६ ॥

श्यावदन्तक—जो दांत रक्त तथा पित्त के प्रकोप से अशेष ( पूर्ण ) रूप में दग्ध होकर श्याव ( धूमिल ) अथवा नीला हो जाता है वह श्यावदन्तक रोग कहलाता है ॥ ३६ ॥

वातेन तैस्तैर्भावैस्तु हनुसन्धिर्विसंहतः।
हनुमोक्ष इति ज्ञेयो व्याधिरर्दितलक्षणः ॥ ३७ ॥

हनुमोच—उच्चभाषण, हसन, जृम्भण आदि भिन्न-भिन्न भावों के कारण कुपित हुये वात से हनुसन्धि विसंहत ( स्वस्थान-च्युत ) हो जाती है तथा इसमें अर्दित ( मुख के लकवे ) के समान लक्षण होते हैं। इसको हनुमोच जानना चाहिये ॥३७॥

विमर्श—यद्यपि चरक तथा अष्टांगसंग्रह में हनुमोच का वातरोगों के अन्दर हनुध्वंस के नाम से हनुग्रह के साथ लिखकर वर्णन किया है किन्तु सुश्रुत ने दन्तस्थान-सामीप्य अर्थात् दंतों का आधार हन्वस्थि के होने से तथा दन्तपीडाकर होने से हनु के होने वाले मोच को भी दन्तरोग में मान लिया है। वास्तव में यह दन्तरोग नहीं है। भावप्रकाश ने भी इसे वातरोगों में लिखा है। माधवनिदान में भी इस रोग को वातरोगाधिकार में हनुध्वंस के नाम से लिखा है —जिह्वानिर्लेखनाच्छुष्कभक्षणादभिघाततः। कुपितो [illegible] हनुमूलस्थः स्रंसयित्वाऽनिलो हनू॥ करोति विवृतास्यत्वमथवा [illegible] संवृतास्यताम्॥ हनुग्रह-स तेन स्यात्कृच्छ्राच्चर्वणभाषणम्। [illegible] अन्यान्तरीयवर्णनं—भाराभि-घातमन्तोश्च हनुसन्धिर्विमुच्यते। [illegible] नेरस्तजिह्वः कृच्छ्रेण भाषितुं तत्र गच्छति॥ त कृच्छ्रमनिलव्याधिं हनुमोक्षं विनिर्दिशेत्॥ हनुमोच या हनुध्वंस डिस्लोकेशन ऑफ् दि लोअर जा ( Dislocation of the lower jaw ) है तथा हनुग्रह को लाक जा ( Lock jaw ) अथवा ट्रिस्मस ( Trismus ) कहते हैं। हनुध्वंस या हनुमोच—कारण-हनुसन्धि-बन्धनों के ढीले होने से तथा हंसते या जृम्भा लेते समय अधिक मुख खोलने से किंवा खुले मुख पर आघात होने से, किंवा दन्तोत्पाटन के समय अधोहन्विका पर ज्यादा जोर पड़ने से हनुमुण्ड हनुखात के अर्बुद पर से फिसलता हुआ उसके आगे पहुंच जाता है। हनुकुन्त पर लगी हुई संकोचपेशियां भी अस्थि को आगे की ओर खींचती हैं। लक्षण—(१) रोगी का मुख खुला रह जाता है, चिबुक नीचे को दब जाती है, कपोल पर कर्णमूल के आगे एक गढा और उसके आगे एक उभार दिखाई देता है—करोति विवृतास्यत्वम्। (२) रोगी चर्वण तथा भाषण नहीं कर सकता है-हनुस्रस॰ स तेन स्यात्कृच्छ्राच्चर्वणभाषणम्। (अ स.)। हनुग्रह—इसमें मुख बन्द हो जाता है—अथवा संवृतास्यताम्। इस रोग का कारण मुख की पेशियों का सङ्कुचित हो जाना है।

जिह्वागतास्तु—कण्टकास्त्रिविधास्त्रिभिर्दोषैः, अलास, उपजिह्विका चेति ॥ २८ ॥

जिह्वारोग—वात, पित्त तथा कफ इन तीनों दोषों से तीन प्रकार के कण्टक, चौथा अलास तथा पांचवां उपजिह्विका ऐसे जिह्वा में ५ रोग होते हैं ॥ ३८ ॥

विमर्शः—वाग्भट जिह्वा में ६ रोग मानता है। शार्ङ्गधर ने भी जिह्वारोग ६ माने हैं। अधिजिह्वा अधिक माना है। सुश्रुत ने अधिजिह्वा को कण्ठरोगों में लिखा है।

जिह्वाऽनिलेन स्फुटिता प्रसुप्ता भवेच्च शाकच्छदनप्रकाशा।
पित्तेन पीता परिदह्यते च चिता सरक्तैरपि कण्टकाश्च ॥
कफेन गुर्वी बहुला चिता च मांसोद्गमैः शाल्मलिकण्टकाभैः।

त्रिविधजिह्वाकण्टक—वायु के प्रकोप से जिह्वा फट जाती है, सुप्त या रसज्ञान-रहित तथा शाक ( सागवान ) के पत्र के समान खुरदरी हो जाती है। पित्तप्रकोप से वर्ण में पीली, दाहयुक्त तथा लालवर्ण के कण्टकों ( अङ्कुरों ) से व्याप्त हो जाती है। कफ के प्रकोप से भारी, मोटी और सेमल के कांटों के समान मांसाङ्कुरों से व्याप्त हो जाती है ॥ ३९ ॥

विमर्श—ये तीनों प्रकार के जिह्वाकण्टक रोग जीर्णजिह्वाशोथ ( Chronic Superficial Glossitis ) से समता रखते हैं। वातजजिह्वाकण्टक Cracked या Fissured tongue, पित्तज जिह्वाकण्टक Red glazed tongue तथा कफजजिह्वाकण्टक को Ichthyosis कहते हैं। डाक्टरी में जिह्वारोग ( Glossitis ) के वर्णन कई प्रकार से हैं। ( १ ) Acute superficial type यह सारे मुखपाक से होता है। ( २ ) Acute parenchymatous type. यह पारदसेवन, आघात, दुष्टव्रण तथा पूयजनक जीवाणु (Strepto coccus pyogenes) के संक्रमण से होता है। इसी तरह जीर्ण प्रकार ( Chronic type ) भी होते हैं जिनके मुख्य कारण फिरङ्ग की तृतीयावस्था, अधिक धूम्रपान, दन्त रोगों के उपसर्ग या रगड़, तेज मद्यों का सेवन, अधिक मिर्च मसालेदार शाकादि सेवन होता है। कभी-कभी ये जिह्वाशोथ घातकार्बुद ( Epethelioma ) में परिणत हो जाते हैं।

जिह्वातले यः श्वयथुः प्रगाढः सोऽलाससंज्ञः कफरक्तमूर्तिः।
जिह्वां स तु स्तम्भयति प्रवृद्धो मूले तु जिह्वा भृशमेति पाकम्।

अलास—जिह्वा के तल ( नीचे के ) भाग में कफ और रक्त के कारण गम्भीर शोथ उत्पन्न होता है, उसे अलास कहते हैं तथा यह बढ़कर जिह्वा को जकड़ देता है तथा जिह्वा के मूल भाग में तीव्र पाक हो जाता है ॥ ४० ॥

विमर्शः—अलास त्रिदोषजन्य तथा असाध्य होता है । अत्र कफरक्तयोः प्राधान्य,जिह्वास्तम्भेन वायुरप्यस्ति,मूलं पाकेन पित्तमप्यस्ति, अत एव त्रिदोषत्वेनासाध्यत्वमपि दुरुपक्रमत्वात् । (डल्हणः)। डा० श्रीघाणेकरजी ने इसे Sublingual abscess माना है । वाग्भट में मत्स्यगन्धी तथा मांसनाशक इसकी दो विशेषताएँ लिखी हैं—कफपित्तादधः शोफो जिह्वास्तम्भकृदुन्नतः । मत्स्यगन्धिर्भवेत् पक्वः सोऽलसो मांसशातनः॥ (अ.उ. २१)। इससे इसको जिह्वा का घातक अर्बुद ( Carcinoma ) समझ सकते हैं ।

जिह्वाग्ररूपः श्वयथुर्हि जिह्वामुन्नम्य जातः कफरक्तयोनिः ।
प्रसेककण्डूपरिदाहयुक्ता प्रकथ्यतेऽसावुपजिह्विकेति ॥

उपजिह्विका—कफ और रक्त के प्रकोप से होने वाला, जिह्वा के अग्रभाग के समान स्वरूप का तथा जिह्वा को ऊपर उठा कर उत्पन्न हुआ शोथ जिससे लार टपकती हो, तथा जो कण्डु और दाह से युक्त हो उसे उपजिह्विका कहते हैं ॥ ४१ ॥

विमर्शः—चरक ने इस रोग को केवल कफजन्य माना है—यस्य श्लेष्मा प्रकुपितो जिह्वामूलेऽवतिष्ठते । आशु संजनयेच्छोथं जायतेऽस्योपजिह्विका ॥ ( च. अ. सू. १८ )। वाग्भट में इसी को अधिजिह्वा कहा है—'अधिजिह्वः सरुक्कण्डूर्वाक्याहारविघातकृत' डाक्टरी में इसको रेन्यूला ( Ranula ) कहते हैं। इसमें यहां की लसीकावाहिनियों में अवरोध उत्पन्न होने से जिह्वा के नीचे शोथ उत्पन्न होकर एक ग्रन्थि का रूप हो जाता है जिससे जिह्वा ऊंची उठ जाती है । यह स्थानान्तरित हो जाती है।

तालुगतास्तु—गलशुण्डिका, तुण्डिकेरी, अध्रुषः, मांसकच्छपः, अर्बुदं, मांससङ्घातः, तालुपुप्पुटः, तालुशोषः, तालुपाक इति ॥ ४२ ॥

तालुगत रोग—गलशुण्डिका, तुण्डिकेरी, अध्रुष, मांसकच्छप, अर्बुद, मांससंघात, तालुपुप्पुट, तालुशोष और तालुपाक ऐसे तालु में नौ रोग होते हैं ॥ ४२ ॥

विमर्शः—भावप्रकाश ने भी सुश्रुतानुसार तालुरोग ९ ही माने हैं । वाग्भट ने तालु में ८ रोग माने हैं। शार्ङ्गधर ने भी ८ ही माने हैं–स्युरष्टौ तालुजा गदाः । अध्रुष नहीं माना है।

श्लेष्मासृग्भ्यां तालुमूलात् प्रवृद्धो
दीर्घः शोफो ध्मातबस्तिप्रकाशः ।
तृष्णाकासश्वासकृत्सम्प्रदिष्टो
व्याधिर्वैद्यैः कण्ठशुण्डीति नाम्ना ॥ ४३ ॥

गलशुण्डिका–कफ और रक्त के प्रकोप के कारण तालुमूल से उत्पन्न होकर विवृद्ध हुआ तथा फूली हुई वस्ति (या मशक) के स्वरूप का और तृष्णा, कास तथा श्वास को करने वाले रोग को वैद्य कण्ठशुण्डी नाम से कहते हैं ॥ ४३ ॥

विमर्शः—गलशुण्डी या कण्ठशुण्डी (Elongated uvula)—कारण-पुरानी खांसी या वात कास के कारण होता है। लेटते समय गलशुण्डी गले के पिछले भाग को छूती है जिससे क्षोभ ( Irritation ) उत्पन्न हो जाने से खांसी अधिक चलती है। इसमें वमन भी हो जाता है—'कण्ठोपरोधकृद्कासवमिकृद् गलशुण्डिका' ( अ. सं. )।

शोफः स्थूलस्तोददाहप्रपाकी
प्रागुक्ताभ्यां तुण्डिकेरी मता तु ।
शोफः स्तब्धो लोहितस्तालुदेशे
रक्ताज्ज्ञेयः सोऽध्रुषो रुग्ज्वराढ्यः ॥ ४४ ॥

तुण्डिकेरी—पूर्व में कहे हुये कफ और रक्त के प्रकोप से उत्पन्न तथा सुई चुभोने की सी पीडा, दाह और पाक से युक्त स्थूल शोथ तुण्डिकेरी कहा जाता है । अध्रुष—तालुप्रदेश में रक्त की दुष्टि से उत्पन्न तथा तीव्र पीडा और ज्वर से युक्त एवं लाल रंग का कठिन शोथ अध्रुष जानना चाहिये ॥ ४४ ॥

विमर्शः—तुण्डिकेरी शब्द का अर्थ वनकार्पासीफल है तथा इस रोग का स्वरूप इसी के समान होता है अत एव इसे भी तुण्डिकेरी कह दिया है । अष्टाङ्ग में इसको कार्पासीफलसन्निभ नाम से ही लिखा है—हनुसन्ध्याश्रितः कण्ठे कार्पासीफलसन्निभः । पिच्छिलो मन्दरुक् शोफः कठिनस्तुण्डिकेरिका ॥ वाग्भट में इसे कण्ठरोगों में लिखा है । तुण्डिकेरी का साम्य Enlarged tonsil or Tonsillitis के साथ हो सकता है । इसकी उत्पत्ति में विभिन्न प्रकार के जीवाणुओं का उपसर्ग कारण होता है । अध्रुष को तालुप्रकोप ( Palatitis ) कह सकते हैं ।

कूर्मोत्सन्नोऽवेदनोऽशीघ्रजन्मा-
ऽरक्तो ज्ञेयः कच्छपः श्लेष्मणा स्यात् ।
पद्माकारं तालुमध्ये तु शोफं
विद्याद्रक्तादर्बुदं प्रोक्तलिङ्गम् ॥ ४५ ॥

कच्छप—कफ के प्रकोप से उत्पन्न तथा कछुए की भांति ऊपर को उठा हुआ, पीडारहित तथा धीरे-धीरे बढ़ने वाला कच्छप रोग होता है । अर्बुद-रक्त की दुष्टि से तालु के मध्य में कमल के समान आकार वाले तथा पूर्वोक्त अर्बुद के लक्षणों से युक्त रोग को अर्बुद जानो ॥ ४५ ॥

विमर्शः—कच्छप-इसकी कृच्छ्रसाध्यता, दीर्घकालीन वृद्धि और छेदन-चिकित्सा का विचार करने से यह एक प्रकार का घातक अर्बुद है, इसे Adenoma of the palate अथवा तालु का सार्कोमा ( Sarcoma ) कह सकते हैं । अर्बुद—भोजोक्तं लक्षणम्–उन्नतं भवेद्रक्तो यथा पद्मस्य कर्णिका । पार्श्वेनक्षाङ्कुरैर्दीर्घैर्नासा चाप्यवसीदति ॥ श्लेष्मरक्तसमुत्थानं तत्तालव्वर्बुदसंज्ञितम् ॥ यह एक प्रकार का तालु का Cancer है ।

दुष्टं मांसं श्लेष्मणा नीरुजं च
तात्वन्तःस्थं मांससङ्घातमाहुः ।
नीरुक् स्थायी कोलमात्रः कफात् स्या-
न्मेदोयुक्तात् पुप्पुटस्तालुदेशे ॥ ४६ ॥

मांससंघात—कफ के प्रकोप से तालु के अन्तःप्रदेश में दूषित हुये मांस को जो कि पीडारहित हो मांससंघात कहते हैं। तालुपुप्पुट—मेदायुक्त कफ के प्रकोप से तालुप्रदेश में पीडारहित, स्थिर तथा कोल ( बदर ) के प्रमाण का पुप्पुट रोग होता है ॥

विमर्शः—मांससंघात के लक्षण Fibroma (सौम्य अर्बुद) के समान हैं । तालुपुप्पुट को Epulis of the palate कह सकते हैं। यह तालु में होने वाला सद्रव ग्रन्थिरूप ( Cystic swelling ) है ।

शोषोऽत्यर्थं दीर्यते चापि तालु
श्वासो वाताात्तालुशोषः सपित्तात् ।

पित्तं कुर्यात् पाकमत्यर्थघोरं
तालुन्येनं तालुपाकं वदन्ति ॥ ४७ ॥

तालुशोष—पित्तसहित वात के प्रकोप से तालुप्रदेश में अत्यन्त शोष ( खुश्की ) होता है तथा वह विदीर्ण भी हो जाता है एवं श्वास का कष्ट होता है। इसे तालुशोष कहते हैं। तालुपाक—प्रकुपित पित्त तालुप्रदेश में अत्यन्त भयङ्कर पाक उत्पन्न करता है, इसको तालुपाक रोग कहते हैं ॥ ४७ ॥

विमर्शः—तालुशोष-भोज ने केवल वात से तालुशोष होना लिखा है—'न तुशोषो भवेद्वाताद्' वाग्भट ने—वातपित्तज्वरायासैस्तालुशोषस्तदाह्वयः। तालुपाक का साम्य Ulceration of the palate से हो सकता है। इसके चार भेद होते हैं। (१) Simple या साधारण, (२) फिरङ्गजन्य ( Syphilitic ) फिरङ्ग की द्वितीयावस्था में दोनों तालु में अनेक व्रण बन जाते हैं तथा तृतीयावस्था में गमा का रूप होकर फूट के Ulcer ( छिद्र ) बन जाता है। (३) चर्मकीलजन्य ( Lupoidal ) तालुपाक—यह प्रायः बच्चों में होता है। (४) घातकार्बुद ( Epithelioma ) के कारण भी तालुपाक हो सकता है।

कण्ठगतास्तु–रोहिण्यः पञ्च, कण्ठशालूकम्, अधिजिह्वो, वलयो, बलास, एकवृन्दो, वृन्दः, शतघ्नी, गिलायुः, गलविद्रधिः, गलौघः, स्वरघ्नो, मांसतानो, विदारी चेति ॥ ४८ ॥

कण्ठगतरोग—पाँच प्रकार की रोहिणी, कण्ठशालूक, अधिजिह्व, वलय, बलास, एकवृन्द, वृन्द, शतघ्नी, गिलायु, गलविद्रधि, गलौघ, स्वरघ्न, मांसतान और विदारी ऐसे सत्तरह होते हैं॥

विमर्शः—शार्ङ्गधर ने कण्ठरोगों को गलरोग नाम से लिखा है तथा इन्हें १८ माना है—गलरोगास्तथा ज्ञेया अष्टादशमिता बुधैः। रक्तजरोहिणी की जगह मेदोजरोहिणी मानी है। वाग्भट तथा भावप्रकाश ने भी १८ प्रकार के कण्ठरोग माने हैं।

गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ
पृथक् समस्ताश्च तथैव शोणितम्।
प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोऽङ्कुरान्
सृजन्ति यान् साऽसुहरा हि रोहिणी ॥ ४९ ॥

रोहिणी—वात, पित्त और कफ ये पृथक् पृथक् तथा तीनों मिलकर एवं रक्त ये प्रकुपित होकर गले में मांस को दूषित करके गले के मार्ग में रुकावट करने वाले जिन अङ्कुरों को उत्पन्न करते हैं उसे प्राणनाशक रोहिणी नामक रोग कहते हैं।

विमर्शः—चरक ने रोहिणी को त्रिदोषजन्य मानी है तथा जिह्वामूल में प्रकुपित दोषों का अवस्थान माना है और कुशल वैद्य द्वारा चिकित्सा न करने से तीन रात में ही प्राणहारक होती है ऐसा लिखा है—वातपित्तकफा यस्य युगपत् कुपितास्त्रयः। जिह्वामूलेऽवतिष्ठन्ते विदहन्तः समुच्छ्रिताः॥ जनयन्ति भृशं शोथं वेदनाश्च पृथग्विधाः। तं शीघ्रकारिणं रोगं रोहिणीति विनिर्दिशेत्॥ त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। कुशलेन त्वनुक्रान्तः क्षिप्रं सम्पद्यते सुखी॥ ( च० सू० अ० १८ )। रोहिणी को डिफ्थीरिया ( Diphtheria ) अथवा Diphtherial inflamation of the throat कहते हैं। इसका प्रधान कारण डिफ्थीरिया बेसीलस ( Diphtheria Bacillus ) नामक दण्डाकार जीवाणु है। इस रोग में गले के भीतर एक झिल्ली बनती है जो स्वरयन्त्र तथा नासा में फैल कर श्वासावरोध करती है। यह झिल्ली प्रसनिका, नासिका, स्वरयन्त्र, श्वासमार्ग, हृदय, आमाशय, फेफड़े तथा चक्षु, योनि, मय आदि स्थानों पर भी बन सकती है। इस झिल्ली में रोग के जीवाणु होते हैं जो बोलने, छींकने तथा खांसने के समय थूक तथा झिल्ली के सूक्ष्म कणों के साथ बाहर आते हैं और पास में बैठे हुये मनुष्यों के गले में वायु के साथ प्रविष्ट होकर रोग पैदा करते हैं। रोहिणी रोग बच्चों में ज्यादा होता है। प्रायः रुग्ण बच्चे के इस्तेमाल में आये हुए पेन्सिल, रुमाल, तौलिया, गिलास आदि से स्वस्थ बच्चों में फैलती है। लक्षण—ज्वर तीव्र, प्रायः १०४°, नाडी तेज, हृदय दुर्बल होता है। बोलने में असमर्थ, श्वासकृच्छ्रता आदि।

जिह्वां समन्ताद् भृशवेदना ये
मांसाङ्कुराः कण्ठनिरोधिनः स्युः।
तां रोहिणीं वातकृतां वदन्ति
वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ताम् ॥ ५० ॥

वातरोहिणी—जिह्वा के चारों ओर, अधिक पीडाकारक, कण्ठावरोधक तथा वात के भयङ्कर उपद्रवों से युक्त जो मांसाङ्कुर उत्पन्न होते हैं उसे वातजन्य रोहिणी कहते हैं ॥५०॥

विमर्शः—वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ता-वातात्मका उपद्रवा... विनामस्तम्भादयस्तैरतिशयमनुगता। (मधुकोषः)। रोहिणी त्रिदोषज ही होती है किन्तु यहां 'व्यपदेशस्तु भूयसा' इस न्याय से उसके भेद किये हैं। उपद्रव—( Complications )—श्वासावरोध या हृदयावसाद प्रधान मारक उपद्रव हैं। भाग्य से बच जाने पर तालु और प्रसनिका की पेशियों का घात होने से स्वर अनुनासिक हो जाता है तथा ग्रासादि के निगलने में कष्ट होता है। नेत्र की पेशियों का घात होने से भेंगापन ( द्विधादृष्टि ) हो जाती है किसी किसी में पक्षाघात ( Hemiplegia ) तथा पङ्गुता ( Paraplegia ) भी हो जाती है।

क्षिप्रोद्गमा क्षिप्रविदाहपाका तीव्रज्वरा पित्तनिमित्तजा स्यात्।
स्रोतोनिरोधिन्यपि मन्दपाका गुर्वी स्थिरा सा कफसम्भवा वै॥

पित्तकफज रोहिणी—शीघ्र पैदा होने वाली, शीघ्र ही दाह और पाक करने वाली तथा तीव्रज्वर से युक्त रोहिणी पित्त से उत्पन्न होती है। श्वासमार्ग आदि स्रोतसों का अवरोध करने वाली, मन्दपाक से युक्त, भारी तथा अधिक नहीं फैलने वाली कफज रोहिणी होती है ॥ ५१ ॥

गम्भीरपाकाऽप्रतिवार्यवीर्या
त्रिदोषलिङ्गा त्रयसम्भवा स्यात्।
स्फोटाचिता पित्तसमानलिङ्गाऽ-
साध्या प्रदिष्टा रुधिरात्मिकेयम् ॥ ५२ ॥

त्रिदोषज तथा रक्तज रोहिणी—जिसमें भयङ्कर पाक हो या गहरी धातुओं में पाक हो, जिसका वेग औषधादि से रोकना असम्भव हो, तीनों दोषों के लक्षण जिसमें हों वह सन्निपातजन्य रोहिणी होती है। गले में स्फोट (फुन्सियां) हों तथा पित्त के रोग शीघ्र दाह-पाकादि लक्षण जिसमें हों उसे रुधिर ( रक्त ) जन्य रोहिणी कहते हैं तथा यह असाध्य होती है ॥ ५२ ॥

विमर्शः—डाक्टरी में रोहिणी के स्थानानुसार अनेक भेद किये गये हैं। (१) गलतोरणिकागत रोहिणी ( Faucial ) (२) स्वरयन्त्रगतरोहिणी, (३) अनुनासिक रोहिणी, (४) कर्ण-